"भिक्षुओ ! विद्या ही पहला कारण है, जिससे कुशल धर्मों की—पुण्य कृत्यो की उत्पत्ति होती है। वैसा पुरुष असत् कार्य करने मे लज्जाशील होता है, वह पाप-भीरु होता है, उसे पापाचरण करते भय लगता है, वह वैसा करते सकुचाता है।

"भिक्षुओ ! विद्याप्राप्त—अधीतविद्य—ज्ञानयुक्त पुरुष की दृष्टि सम्यक्—यथार्थ या सही हो जाती है। इसके फलस्वरूप उसके संकल्प—विचार भी सम्यक् होते हैं। सम्यक् संकल्पयुक्त पुरुष की वाणी सम्यक् होती है। जिसकी वाणी सम्यक् होती है, उसके कर्मान्त सम्यक् होते हैं। सम्यक् कर्मान्त सहित पुरुष की आजीविका सम्यक्—न्याय-नीति-पूर्ण होती है। सम्यक् आजीविकायुक्त पुरुष सम्यक् व्यायाम संपन्न होता है। सम्यक् व्यायामयुक्त पुरुष की स्मृति सम्यक् होती है। सम्यक् स्मृति से सम्यक् समाधि उत्पन्न होती है।"[1]

### दुःखवाद

यदि गहराई से चिन्तन किया जाए, तो जगत्, जिसे लोग सुखमय मानते हैं, जहाँ बने रहने के लिए कुछ भी करते नहीं झिझकते, वस्तुत. दुःखमय है। उसमे सुख नही है। जो सुख दीखता है, वह सुख का कल्पित आभास है, मृगमरीचिका है।

जन्म दुःख है, जरा—वृद्धावस्था दुःख है, रोग दुःख है, मृत्यु दुःख है। बड़ा अचरज है, यह सारा ससार ही दु.खमय है, जहाँ प्राणी क्लेश—दु.ख पाते हैं।[2]

जाति—जन्म लेना दुःख है, जरा दुःख है, व्याधि—रुग्णता दुःख है और मृत्यु दुःख है।[3]

### दु.साहसी मन : चंचल चित्त

जीवन के प्रायः समग्र कार्य-कलापो का मुख्य आधार मन है। व्यक्ति जो कुछ करता है, उसका सबसे पहले मन मे एक चित्र जैसा प्रारूप उत्पन्न होता है। उसके अनुसार वह अग्रसर होता है। चित्त अपने नियन्त्रण से बाहर न चला जाए, प्रत्येक विवेकशील व्यक्ति को इसका ध्यान रखना आवश्यक है। स्वच्छन्द, उच्छृंखलचित्त बड़े से बड़ा बिगाड़ कर डालता है।

यह मन बड़ा दु.साहसी है, भयंकर है। यह दुष्ट—उद्दण्ड, अनियन्त्रित घोड़े के ज्यो है, जो बेतहाशा भागता है। धर्म-शिक्षा द्वारा—धर्म-तत्त्व को हृदयंगम कर इसे (मन को)

---

१. संयुत्त निकाय अविज्जा सुत्त ४३.१.१
(दूसरा भाग)

२. जम्मं दुक्खं जरा दुक्खं, रोगाणि मरणाणि य।
अहो दुक्खो हु संसारो, जत्थ कीसंति जंतवो ॥

—उत्तराध्ययन सूत्र १९.१६

३. जातिपि दुक्खा जरापि दुक्खा,
व्याधिपि दुक्खा मरणं पि दुक्खं।

—महावंश १.६.१९

अव्यापाद—व्यापाद या प्रतिहिंसा से विरत होना, हिंसा का प्रतिकार हिंसा द्वारा न करना, सम्यक्‌दृष्टि—शुद्ध दृष्टि, सत्यपरक दृष्टि, सत्य मे आस्था—इन्हे कुशल कहा जाता है।

अलोभ—लोभ का वर्जन लालच न करना, अद्वेष—द्वेष का वर्जन, द्वेष न करना तथा अमोह—मोह का वर्जन, मोह न करना—ये कुशल-मूल हैं।[1]

## ध्यान : आलम्बन एवं विधाएं

साधना मे ध्यान का अत्यधिक महत्त्व है। ध्यान आलम्बन-विशेष से प्रारम्भ होकर अन्तत निरालम्बन या आलम्बन-शून्य हो जाता है, जो आभ्यन्तर अनुभूति की परमोन्नत अवस्था है, जहाँ आत्मसमाधि या शाश्वत शान्ति की अनुभूति होती है।

सभी धर्म-परम्पराओ मे साधना के अन्तर्गत ध्यान का बडा महत्त्वपूर्ण स्थान है। अष्टाग योग में यह उत्तरोत्तर विकासोन्मुख योगक्रम का सातवाँ अंग है, जो आठवें अग समाधि की पृष्ठभूमि प्रदान करता है।

जैन तथा बौद्ध-परम्परा मे ध्यान पर बहुत जोर दिया गया है, बहुत लिखा गया है। ध्यान पर स्वतन्त्र पुस्तकें तक निर्मित हुई है। अधीति और अनुभूति के अनुसार दोनो की अपनी सूक्ष्मताएँ है, जो गहन अध्ययन का विषय है।

भगवान् महावीर और बुद्ध दोनो की ही ध्यान मे बहुत रुचि और आस्था थी। वे अनेक प्रकार से ध्यान करते थे। दोनो परम्पराओ की ध्यान-विधाएँ भिन्न होते हुए भी, कतिपय ऐसी अपेक्षाएँ है, जिनसे परस्पर समन्वित भी कही जा सकती हैं।

ध्यान चार प्रकार के बतलाये गये हैं—१ आर्त-ध्यान, २. रौद्र-ध्यान, ३ धर्म-ध्यान तथा ४ शुक्ल-ध्यान। आर्त एव रौद्र-ध्यान अप्रशस्त हैं, अत वे अनुपयोगी एव त्याज्य है। धर्म एव शुक्ल ध्यान प्रशस्त है, उपादेय है।

### धर्म-ध्यान के चार प्रकार

धर्म-ध्यान चार प्रकार का है—१ आज्ञा-विचय, २ उपाय-विचय, ३. विपाक विचय तथा सस्थान-विचय।

### आज्ञा-विचय

आप्त पुरुष की वाणी आज्ञा कही जाती है। आप्त पुरुष वह है, जो राग, द्वेष आदि से अतीत हो, सर्वज्ञ हो। ऐसे आप्त या सर्वज्ञ पुरुष की आज्ञा जहाँ विचय-चिन्तन, विमर्शण का विषय हो, वह आज्ञा-विचय धर्म-ध्यान कहा जाता है। वहाँ वीतराग की आज्ञा या देशना के अनुरूप वस्तु-तत्त्व के चिन्तन-पर्यालोचन मे मन को जोडना अपेक्षित है।

### अपाय-विचय

अपाय का आशय दुःख है। राग द्वेष, काम, भोग आदि विषय-कषायो से कर्म सचित होते हैं। राग, द्वेप, काम, भोग आदि विषय-कषायो का अपचय—ध्वस, कार्मिक सम्बन्ध का विच्छेद, तत्परिणामस्वरूप आत्मसमाधि—शान्ति की अनुभूति—इन्हे समुद्दिष्ट कर प्रवृत्त चिन्तनात्मक उपक्रम अपाय-विचय धर्म-ध्यान है।

### विपाक-विचय

विपाक का तात्पर्य फल है। इस ध्यान मे चिन्तनक्रम कर्म-फल पर टिका होता है।

---

१ मज्झिमनिकाय, सम्मादिट्ठिसुत्तन्त १.१.९

ज्ञानावरण, दर्शनावरण, वेदनीय, मोहनीय, नाम, गोत्र, अन्तराय, आयुष्य—इन कर्मों से प्रसूत फल प्राणी किस प्रकार भोगता है, वह किन-किन परिस्थितियो मे से निकलता है, आत्मविकासोन्मुख आरोहक्रम के अन्तर्गत इन कर्मो से सम्बन्ध-विच्छेद किस प्रकार होता जाता है, यह चिन्तनक्रम इस ध्यान के अन्तर्गत है।

**संस्थान-विचय**

संस्थान का अर्थ आकार या लोक है। ऊर्ध्व-लोक, मध्य-लोक तथा अधोलोक के रूप मे वह तीन भागो मे बँटा हुआ है। ऊर्ध्व-लोक मे देवो का निवास है, मध्य-लोक मे मनुष्यो एव तिर्यंचो का निवास है तथा अधोलोक मे नारकीय जीवो का निवास है। ऊर्ध्व-लोक, मध्य-लोक तथा अधो लोक तीनो की समष्टि लोक शब्द मे समाहित है। इस प्रकार के लोक का स्वरूप जहाँ चिन्तन का आलम्बन बनता है, अथवा एतन्मूलक लोक के स्वरूप का जहाँ चिन्तन क्रम रहता है, वह सस्थान-विचय धर्म-ध्यान कहा जाता है।

**शुक्ल-ध्यान के चार भेद**

शुक्ल ध्यान के चार भेद हैं—१ पृथक्त्व-वितर्क सविचार, २ एकत्व-वितर्क-अविचार, ३ सूक्ष्मक्रिय-अप्रतिपाति तथा ४. समुच्छिन्न क्रियानिवृत्ति (व्युपरतक्रियानिवृत्ति)।

**पृथकत्व-वितर्क-सविचार**

इस ध्यान मे किसी बाहरी पदार्थ का आलम्बन नही रहता। इसमे श्रुत या ज्ञान का आलम्बन रहता है। श्रुत का आलम्बन लिये जीव, अजीव आदि पदार्थो का द्रव्यार्थिक, पर्यायार्थिक आदि अपेक्षाओ से भेद-प्रधान चिन्तन करना तथा चिन्तनक्रम का एक अर्थ से दूसरे अर्थ पर, एक शब्द से दूसरे शब्द पर तथा योग मे दूसरे योग पर सचरणशील रहना पृथक्त्व-वितर्क-सविचार शुक्ल ध्यान के अन्तर्गत आता है।

**एकत्व-वितर्क-अविचार**

पहले भेद से यह उलटा है। इसमे श्रुत ज्ञान के आधार पर विविध रूपात्मक पदार्थों पर एकमात्र अभेद दृष्टि से चिन्तन किया जाता है। चिन्तनक्रम का सचरण प्रथम भेद की तरह एक अर्थ से दूसरे अर्थ पर एक शब्द से दूसरे शब्द पर एक योग से दूसरे योग पर गतिशील नही होता, वरन् उसमे ध्याता किसी एक ही पर्यायरूप अर्थ का अवलम्बन कर मन, वचन तथा शरीर के किसी एक ही योग पर सुस्थित रहकर एकत्व-प्रधान—अभेद-प्रधान चिन्तन करता है।

**सूक्ष्मक्रिय-अप्रतिपाति**

केवली—सर्वज्ञ अपने आयुष्य के अन्तिम समय मे योग-निरोध का क्रम शुरू करते है, तब वे मात्र सूक्ष्म शरीर-योग का आलम्बन लिये होते हैं। उसके अतिरिक्त उनके सब योग अवरुद्ध हो जाते हैं। उनमे केवल श्वास-प्रश्वास जैसी सूक्ष्म क्रिया ही बची रहती है। वैसी स्थिति प्राप्त कर लेने पर ध्याता के ध्यान-च्युत होने की कोई आशका नहीं रहती। उस अवस्था मे सचरणशील चिन्तन सूक्ष्मक्रिय-अप्रतिपाति शुक्ल-ध्यान है।

**समुच्छिन्न क्रियानिवृत्ति (व्युपरतक्रियानिवृत्ति)**

यह ध्यान साधक की उस उच्चतम स्थिति से सम्बद्ध है, जहाँ उसके सभी योग—मानसिक, वाचिक एवं कायिक क्रियाएं निरुद्ध हो जाती हैं। आत्मप्रदेशो में सब प्रकार के परिकम्पन, परिस्पन्दन का अवरोध हो जाता है। तब सर्वथा आलम्बन शून्य आकारशून्य ध्यान सधता है। उस समय ध्याता सब प्रकार के स्थूल एव सूक्ष्म मानसिक, वाचिक तथा

शारीरिक व्यापारो से सर्वथा अतीत हो जाता है। वह निर्मल, शान्त, निष्कलक, निरामय, निष्क्रिय और निर्विकल्प बनकर सम्पूर्णत: आनन्दस्वरूप मोक्ष-पद को अधिगत कर लेता है। यह वह स्थिति है, जिसे अभिलक्षित कर ध्याता ध्यान मे अभिरत होता है। यह उत्कर्ष की अन्तिम मजिल है, जिसे स्वायत्त करने का ध्याता सदैव यत्न करता है।[1]

भगवान् तथागत श्रावस्ती के अन्तर्गत जैतवन नामक उद्यान मे विराजित थे। उन्होने भिक्षुओ को सबोधित कर कहा—"भिक्षुओ ! एक भिक्षु कामो का—सासारिक विषयो की कामनाओ का परित्याग कर, पापो का परित्याग कर स-वितर्क, स-विचार एव विवेक से उद्भूत प्रीतियुक्त, सुख-युक्त ध्यान को प्राप्त करता है। यह प्रथम ध्यान है।

"वितर्क और विचार के परिशान्त हो जाने पर आन्तरिक प्रसाद—उल्लास एव चैतसिक एकाग्रता से युक्त, किन्तु, वितर्क और विचार से परिवर्जित, समाधि-जनित प्रीति-सुखान्वित ध्यान को प्राप्त करता है। यह दूसरा ध्यान है।

"वह प्रीति एव विराग के प्रति उपेक्षाशील हो जाता है। वह स्मृति एव सप्रजन्य से समायुक्त होता हुआ विहरणशील होता है। वह आर्यों द्वारा—उत्तम ज्ञानी पुरुषो द्वारा प्रतिपादित समग्र सुखो का अनुभव करता है। वह उपेक्षा लिये, औदासीन्य लिये स्मृतिमय, सुख-सचारमय ध्यान को प्राप्त करता है। वह तीसरा ध्यान है।

"वह सुख-दु.ख का त्याग कर चुका होता है, अतएव सौमनस्य—सुन्दर, सुष्ठु मनोवस्था तथा दौर्मनस्य—दूषित, अधम मनोवस्था का विलय हो जाता है। अत वह न दु ख-न-सुखमय, स्मृति एव उपेक्षा से परिशुद्ध ध्यान को प्राप्त करता है। यह चौथा ध्यान है।

"भिक्षुओ ! जैसे गगा नदी पूर्व दिशा की ओर बहती है, उसी प्रकार भिक्षु इन चार ध्यानो से अनुभावित होता है, इनका सवर्धन करता है, निर्वाण की दिशा मे आगे बढता है। भिक्षुओ ! यही चार ध्यान है।"[2]

## ब्राह्मण कौन ?

भारतीय वाङ्मय मे ब्राह्मण शब्द का अपना असाधारण महत्त्व है। वैदिक परम्परा मे तो यह इतना परिव्याप्त है कि तदनुसृत चिन्तनधारा के परिपार्श्व मे पल्लवित-पुष्पित सस्कृति की सज्ञा ही ब्राह्मण-सस्कृति हो जाती है। एक विशेष बात और है, याज्ञिक विधाओ का मर्म स्वायत्त करने हेतु वेद-मत्रो को यथावत् रूप मे समझने के लिए जिन ग्रन्थो का प्रणयन हुआ, वे ग्रन्थ ब्राह्मण कहे जाते है। प्रत्येक वेद तथा उसकी भिन्न-भिन्न शाखाओ के पृथक्-पृथक् ब्राह्मण होते है।

ब्राह्मण शब्द के मूल मे ब्रह्म शब्द है। "ब्रह्म वेदं शुद्धं चैतन्यं वा वेत्ति अधीते वा इति ब्राह्मण" इस व्युत्पत्ति के अनुसार ब्राह्मण वह है, जो वेदाध्यायी हो या जो शुद्ध चैतन्य या ब्रह्म का वेत्ता हो। आगे उत्तरोत्तर इस शब्द का अर्थ-विस्तार होता गया। जहाँ यह शब्द ब्रह्म-ज्ञान के उच्च आदर्श से जुडा, वहाँ पूर्वमीमासानुरूप कर्म-काण्ड के वेत्ता,

---

१ स्थानाग सूत्र ४.६०-७२, तत्त्वार्थ सूत्र

२ सयुत्त निकाय, दूसरा भाग, पठम सुद्धिय सुत्त ५ १.१.१

निष्पादक आदि के अर्थ मे भी विकसित हुआ। षोडश सस्कारो के सपादयिता के रूप मे भी ब्राह्मण का महत्त्व रहा। यो ब्रह्मपरक तथा लोकपरक—दोनो विधाओं के साथ इस शब्द की सगति जुडी, आगे चलते-चलते ब्राह्मण वर्ग ब्रह्मपरकता के स्थान पर अधिकाधिक लोकपरक होता गया, जिसका फल-निष्पत्ति समृद्धि, वैभव एव लौकिक सुखो के अधिकाधिक सवर्धन के रूप मे हुई। उसकी सप्रतिष्ठा कर्मजा के बदले जन्मजा अधिक हो गई।

पठन, पाठन, चिन्तन, मनन मे लीन रहने वाले इस वर्ग ने विद्या के क्षेत्र मे बडा विकास किया। यही कारण है, भारतीय वाङ्मय मे नि सन्देह ब्राह्मण की बहुत बडी देन है। भारतीय जीवन का प्रज्ञा-पक्ष, सस्कार-पक्ष ब्राह्मण से अत्यधिक सपृक्त एव अनुशासित रहा।

श्रमण-परपरा का उत्स सयम और साधना से जुडा था। बाह्य कर्मकाण्ड वहाँ समाहृत नही थे। वहाँ उत्कर्ष का आधार जन्म नही, कर्म था। अनेक बातो मे समान होते हुए भी कतिपय ऐसे विषय थे, जिनमे वह वैदिक परम्परा से असमान रही। ब्राह्मण के साथ जुडा समग्र आशय श्रमण परम्परा को स्वीकृत नही था, किन्तु, भारतीय जीवन की समग्रता मे परिव्याप्त ब्राह्मण शब्द को अस्वीकार करना भी श्रमण-परपरा के लिए सभव नही था। उसने ब्राह्मण शब्द को स्वीकारा, किन्तु, अपने तत्त्व-दर्शन के परिपार्श्व मे एक विशेष भूमिका के साथ, जिसका तात्पर्य एक ऐसे प्रकृष्ट पुरुष से था, जिसका जीवन वासना, विलास, राग, द्वेष, काम, क्रोध, लोभ एव मोह से अछूता हो।

जैन तथा बौद्ध—श्रमण-परपरा की दोनो धाराओं मे ब्राह्मण का विश्लेषण इसी तात्त्विक चिन्तन एव अभिप्राय के साथ हुआ है। यत्र तत्र शब्दावली में किञ्चिद भिन्नता के बावजूद दोनो के स्वर मे अद्भुत सामरस्य है।

उत्तराध्ययन सूत्र का जैन आगम-साहित्य मे बडा महत्त्व है। उसके पचीसवें अध्ययन मे जयघोष नामक मुनि का वर्णन है। जयघोष मुनि का जन्म ब्राह्मण-कुल मे हुआ था। वे परम यशस्वी थे। उनका मन ससार मे नही रमा। उन्होने श्रमण-जीवन स्वीकार किया।

एक बार वे ग्रामानुग्राम विहार करते हुए वाराणसी पहुँचे। नगर के बाहर मनोरम नामक उद्यान था, वहाँ टिके। तब वाराणसी मे विजयघोष नामक वेदवित् ब्राह्मण निवास करता था।

जयघोष मुनि के एक मास की तपस्या (अनशन) का पारणा था। वे भिक्षा हेतु वहाँ गये, जहाँ ब्राह्मण विजयघोष यज्ञ कर रहा था। मुनि को भिक्षार्थ आया देख विजयघोष प्रतिषेध करता हुआ बोला—"भिक्षु! तुम और कही जाओ। मैं तुम्हें भिक्षा नही दूँगा। यह भोजन उन ब्राह्मणो को देय है— देने योग्य है, जो वेदवेत्ता हो, याज्ञिक हो, ज्योतिष आदि वेदांगो के जानकार हो, जो अपना तथा औरो का उद्धार करने मे समर्थ हो, उनको देने से ही मेरी सब कमनाएँ पूर्ण होगी।"

प्रतिषिद्ध किये जाने पर भी मुनि ने कोई बुरा नही माना, रुष्ट नही हुए। उन्होंने कहा—"विजयघोष! तुम नही जानते, तत्त्वत: ब्राह्मण कौन है? उसका यथार्थ स्वरूप क्या है।"

विजयघोष तथा उसके साथियो द्वारा जिज्ञासित किये जाने पर मुनि ने ब्राह्मण के स्वरूप का विश्लेषण किया, जो इस प्रकार है—

"जिसे कुशल—योग्य, पुण्यात्मा पुरुषो ने ब्राह्मण कहा है, जो अपने आभ्यन्तर तेज द्वारा अग्नि की ज्यो अर्चनीय है, हम उसे ब्राह्मण कहते हैं।

"जो अपने स्वजनो मे—पारिवारिको मे आसक्त नही होता, प्रव्रजित होने मे अधिक सोच-विचार नही करता—जो सहज ही वैराग्योन्मुख होता है, जो आर्य-वचनो मे—उत्तम पुरुषो के वचनो मे—उपदेश मे सदा रमण करता है—तन्मय रहता है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

"जैसे अग्नि मे तपाकर, गलाकर शुद्ध किया हुआ सोना मलरहित—उज्ज्वल—देदीप्यमान होता है, उसी प्रकार जो राग, द्वेष तथा भय आदि के मल से—कालिमा अतीत है, उज्ज्वल एव देदीप्यमान है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

"जो तप-निरत है, देह के सतत उपचय एव सवर्धन मे यत्नशील न रह साधना मे अनवरत निरत रहने के कारण जो शरीर से कृश है—दुबला-पतला है, दमयुक्त है—सयम द्वारा इन्द्रिय-दमन करता है, जिसकी देह मे रुधिर और मास कम रह गया है—जो देह से पीवर तथा मांसल नही है, जो उत्तम व्रतो का पालन करता है, जो निर्वाणोन्मुख है—मोक्षोद्यत है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।[1]

"जो त्रस—जगम—चलने-फिरनेवाले अथवा जिन्हे त्रस्त होते अनुभव किया जा सके, स्थावर—स्थिर—नही चलने-फिरने वाले—जिनके त्रास या सवेदन का स्थूल दृष्टि से अनुभव न किया जा सके—इन दोनो प्रकार के प्राणियो को—उनकी सत्ता एव स्वरूप को यथावत् रूप मे जानकर मन, वचन तथा शरीर द्वारा न हिंसा करता है, न औरो से हिंसा करवाता है और न हिंसा का अनुमोदन ही करता है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

"जो क्रोधाविष्ट हो, लोभाविष्ट हो, भयाविष्ट हो कभी असत्य भाषण नही करता, हास-परिहास मे भी—हँसी-मजाक मे भी जो कभी झूठ नही बोलता, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

"जो सचित्त—सप्राण, अचित्त—अप्राण—जड, अल्प या अधिक अदत्त—नही दी हुई वस्तु कदापि नही लेता—चोरी नही करता, उसे हम ब्राह्मण कहते है।

---

१ जो लोए बभणो वुत्तो, अग्गी व महिओ जहा।
सया कुसल-सदिट्ठ, त वय बूम माहण॥

जो न सज्जइ आगतु पव्वयतो न सोयई।
रमइ अज्जवयणम्मि, त वय बूम माहण॥

जायरूव जहा मट्ठ, निद्धतमलपावग।
रागद्दोसभयाईय, त वय बूम माहण॥

तवस्सिय किस दत, अवचिय-मंस-सोणिय।
सुव्वय पत्तनिव्वाण, त वय बूम माहण॥

—उत्तराध्ययन सूत्र २५ १९-२२

"जो देव-सम्बन्धी, मनुष्य-सम्बन्धी तथा तिर्यंच्-सम्बन्धी मैथुन का सेवन नही करता—पूर्ण ब्रह्मचर्य का पालन करता है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

"जल मे उत्पन्न हुआ कमल जैसे जल से लिप्त नही होता, उसी प्रकार जो ससार के काम-भोगो से अलिप्त रहता है, उनमे ससक्त नही होता, उनसे सर्वथा पृथक् रहता है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

"जो अलोलुप है—लोलुपतारहित है, भिक्षोपजीवी है—भिक्षा द्वारा जीवन निर्वाह करता है, गृहत्यागी है, अकिञ्चन है—परिग्रहरहित है जो गृहस्थो मे असमक्त है—आसक्ति वर्जित है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

"जो जातिगत एव बन्धु-बान्धवगत—परिवारगत पूर्व-सयोगो का—पूर्व-सम्बन्धो का परित्याग कर देता है, जो भोगो मे सज्ज—सगयुक्त—आसक्तियुक्त नही होता, हम उसे ब्राह्मण कहते है।

"मुण्डित होने से—केवल मस्तक मुडा लेने से कोई श्रमण नही हो जाता, केवल ओङ्कार का उच्चारण करने से कोई ब्राह्मण नही हो जाता, अरण्य मे—वन मे वास करने मात्र से कोई मुनि नही हो जाता और न वल्कल—वृक्षो की छाल का चीर—वस्त्र धारण करने मात्र से कोई तापस हो जाता है।[1]

---

१. तसपाणे वियाणेत्ता, सगहेण य थावरे।
जो न हिंसइ तिविहेण, त वय बूम माहण॥

कोहा वा जई वा हासा, लोहा वा जई वाभया।
मुस न वयई जो उ, त वय बूम माहण॥

चित्तमतमचित्त वा, अप्प वा जई वा बहु।
न गिण्हइ अदत्त जे, त वय बूम माहण॥

दिव्वमाणुस्सतेरिच्छ, जो न सेवइ मेहुण।
मणसा कायक्केण, त वय बूम माहण॥

जहा पाम जले जाय, नोवलिप्पइ वारिणा।
एव अलित्त कामेहिं, त वय बूम माहण॥

अलोलुय मुहाजीविं, अणगार अकिंचण।
असंसत्त गिहत्थेहिं, त वय बूम माहण॥

जहित्ता पुव्वसजोग, नाइसगे य बधवे।
जो न सज्जइ भोगेसु, त वय बूम माहणं॥

न वि मुडिएण समणो, न ओकारेण बभणो।
न मुणी रण्णवासेण, कुसचीरेण न तावसो॥

—उत्तराध्ययन सूत्र २५.२३-३०.

"समता की आराधना से श्रमण होता है, ब्रह्मचर्य के परिपालन से ब्राह्मण होता है, ज्ञान से—ज्ञानानुशीलन से मुनि होता है तथा तपश्चरण से तापस होता है। कर्म से ब्राह्मण होता है, कर्म से क्षत्रिय होता है, कर्म से वैश्य होता है और कर्म से शूद्र होता है।

"यह धर्म परम ज्ञानी सर्वज्ञ द्वारा प्रतिपादित है। इसके आचरण से व्यक्ति स्नातक—शुद्ध, पवित्र बनता है। ऐसे सर्व कर्म-विनिर्मुक्त—समग्र कर्म-जजाल से छूटे हुए पुरुष को हम ब्राह्मण कहते हैं।

"उपर्युक्त गुणो से युक्त द्विजोत्तम—उत्तम ब्राह्मण होते है, वे अपना तथा औरो का उद्धार करने मे सक्षम होते है।"

यो सशय अच्छिन्न हो जाने पर सदेह मिट जाने पर ब्राह्मण विजयघोष मुनि को सम्यक् रूप मे पहचान लेता है—उनके सयममय तपोमय व्यक्तित्व से परिचित हो जाता है। वह परितुष्ट होता हुआ हाथ जोडकर उन्हे कहता है—आपने मुझे ब्राह्मणत्व के सही स्वरूप का बडा सुन्दर उपदेश दिया।[1]

धम्मपद त्रिपिटको मे से सुत्तपिटक के पन्द्रह निकायो मे पाँचवें खुद्दकनिकाय के पन्द्रह ग्रन्थो मे दूसरा ग्रन्थ है। धम्मपद मे छब्बीस वर्ग या विभाग है। अन्तिम विभाग का नाम ब्राह्मण वर्ग है, जिसमे ब्राह्मण के स्वरूप का मार्मिक विश्लेषण है। वह इस प्रकार है—ब्राह्मण! तुम तृष्णा के स्रोत को छिन्न कर डालो। पराक्रमपूर्वक कामनाओ को भगा दो—अपने मे से निकाल फेंको। सस्कारो के—उपादान-स्कन्धो के विनाश को जानकर उन्हे विनष्ट करने की अभिज्ञाता प्राप्त कर, उन्हे विनष्ट कर तुम अकृत—निर्वाण को प्राप्त कर सकोगे।

जब ब्राह्मण दो धर्मो मे—चैतसिक सयम मे तथा भावना मे पारगत हो जाता है तब उसके समस्त सयोग—बन्धन विलुप्त हो जाते हैं।

जिसके पार—नेत्र, कान, नासिका, जिह्वा, शरीर एव मन और अपार—रूप, शब्द, गन्ध, रस, स्पर्श एव धर्म तथा पारापार—मैं और मेरापन नही हैं, जो इनसे —पार

---

१ समयाए समणो होइ, बम्भचेरेण बम्भणो।
नाणेण य मुणी होइ, तवेण होइ तावसो॥
कम्मुणा बम्भणो होइ, कम्मुणा होइ खत्तिओ।
वइस्सो कम्मुणा होइ, सुद्दो हवइ कम्मुणा॥
एए पाउकरे बुद्धे, जेहिं होइ सिणायओ।
सव्वकम्मविणिमुक्क, त वय बूम माहण॥
एव गुणसमाउत्ता, जे भवति दिउत्तमा।
ते समत्था समुद्धत्तु, परमप्पाणमेव च॥
एव तु ससए छिन्ने, विजयघोसे य माहणे।
समुदाय तओ त तु, जय घोस महामुणि॥
तुट्ठे य विजयघोसे, इणमुदाहु कयजली।
माहणत्त जहाभूय, सुट्ठु मे उवदसिय॥
—उत्तराध्ययन सूत्र २५.३२-३७

अपार एवं पारापार से अतीत है, वीतदर—वीतभय या भयशून्य है, विसयुक्त—आसक्ति-शून्य है, मैं उसे ब्राह्मण कहता हूँ।[1]

जो ध्यान-निरत है, विरज—रागरहित—मल रहित है, आसीन है—आसन साधे हुए है—स्थिरतायुक्त है, कृतकृत्य है, अनास्रव—आस्रव-रहित—चित्तमल-रहित है, जिसने उत्तम अर्थ—परमार्थ—परम सत्य का साक्षातकार कर लिया है। उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

दिन मे सूरज तपता है, रात मे चन्द्रमा प्रकाशित होता है—अपनी ज्योत्स्ना फैलाता है, सन्नद्ध—कवचयुक्त होकर क्षत्रिय तपता है—उद्योतित होता है, ध्यानयुक्त होकर ब्राह्मण तपता है तथा बुद्ध अहर्निश अपने तेज द्वारा सर्वोत्कृष्ट रूप मे तपते है।

जिसने अपने पाप प्रक्षालित कर बहा दिये, वह ब्राह्मण है। जो समचर्या—समता का आचरण करता है, वह *श्रमण* कहा जाता है। जिसने अपने चैतसिक मलो को अपगत कर दिया, वह प्रव्रजित कहा जाता है।

ब्राह्मण पर प्रहार—आघात नही करना चाहिए। यदि कोई प्रहार करे तो ब्राह्मण को प्रहारक पर कुपित नही होना चाहिए। ब्राह्मण का जो हनन करता है, उसको धिक्कार है। जो ब्राह्मण हनन करने वाले पर क्रुद्ध होता है, उस ब्राह्मण को भी धिक्कार है।

ब्राह्मण प्रिय पदार्थों से अपना मन दूर कर लेता है, यह उसके लिए कम श्रेयस्कर नही है। जहाँ-जहाँ मन हिंसा से निवृत्त होता है, वहाँ-वहाँ दुःख स्वयं शान्त हो जाते हैं।[2]

---

१. छिन्द सोत परक्कम, कामे पनुद ब्राह्मण !।
सखारान खय ञत्वा, अकतञ्ञूसि ब्राह्मण !॥
यदा द्वयेसु धम्मेसु, पारगू होति ब्राह्मणो।
अथस्स सब्बे संयोगा, अत्थं गच्छन्ति जानतो॥
यस्स पारं अपार वा पारापार न विज्जति।
वीतद्दर विसञ्ञुत, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
—धम्मपद, ब्राह्मणवग्गो १-३

२ झायिं विरजमासीन, कतकिच्च अनासव।
उत्तमत्थ अनुप्पत्त, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
दिवा तपति आदिच्चो, रत्ति आभाति चन्दिमा।
सन्नद्धो खत्तियो तपति, झायी तपति ब्राह्मणो।
अथ सब्बमहोरत्ति, बुद्धो तपति तेजसा॥
बाहितपापो'ति ब्राह्मणो, समचरिया समणो'ति वुच्चति।
पब्बाजयमत्तनो मल, तस्मा पब्बजितो'ति वुच्चति॥
न ब्राह्मणस्स पहरेय्य, नास्स मुञ्चेथ ब्राह्मणो।
धि ब्राह्मणस्स हन्तार, ततो धि यस्स मुञ्चति॥
न ब्राह्मणस्सेतद किञ्चि सेय्यो,
यदा निसेधो मनसो पियेहि।
यतो यतो हिंसमनो निवत्तति।
ततो ततो सम्मति एव दुक्ख॥
—धम्मपद, ब्राह्मण वर्ग ४-८

जो देह से, वाणी से तथा मन से दुष्कृत—बुरे कार्य—पाप-कृत्य नही करता—इन तीन स्थानो से सवृत रहता है—सवर युक्त रहता है—इन्हें सवृत या आवृत किये रहता है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

जिससे सम्यक् सबुद्ध—भगवान् बुद्ध द्वारा प्रतिपादित धर्म को जाने, उसे उसको उसी प्रकार नमन करना चाहिए, जैसे ब्राह्मण अग्निहोत्र को नमन करता है।

जटा रखने से कोई ब्राह्मण नही होता, न गोत्र और जन्म से ही कोई ब्राह्मण होता है। जिसमे सत्य है, धर्म है, वही पवित्र होता है, वही ब्राह्मण होता है।

दुर्मेधस्—दुर्बुद्धे ! जटाएँ रखने मात्र से तुम्हे क्या सधेगा ? मृगछाला पहनने मात्र से तुम्हारा क्या बनेगा ? यदि तुम्हारा आभ्यन्तर—आन्तरिक जीवन—अन्तर्वृत्तियाँ गहन हैं तो तुम मात्र बाहर से क्या परिमार्जन—प्रक्षालन करते हो—धोते हो ? इससे क्या सधने वाला है ?[1]

जो फटे-पुराने चीथडे धारण करता है, जो कृश है—सतत तपोमय, आराधनामय जीवन जीने के कारण देह से दुबला है, जिसके शरीर की नाडियाँ एक-एक दिखाई देती है, जो एकाकी वन मे ध्यान-निरत रहता है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

ब्राह्मण-जाति मे उत्पन्न होने मात्र से ब्राह्मण जातीया माता के उदर से जन्म लेने मात्र से मै किसी को ब्राह्मण नही कहता। ब्राह्मण वह है, जो अल्पपरिग्रही है—सन्तोषी है—बहुत थोडे मे सन्तोष करने वाला है, जो अकिञ्चन है—परिग्रह के रूप मे कुछ नही रखता जो अनादान है—कुछ भी लेने की इच्छा नही रखता।

जो सब प्रकार के सयोजनो—बन्धनो को छिन्न कर डालता है, जो परित्रस्त नही होता—निर्भय होता है, जो सग से—आसक्ति से अतीत होता है, निरासक्त होता है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

जो नन्दी—क्रोध को अच्छिन्न कर डालता है। जो वरत्रा—तृष्णा रूपी रज्जु को सदान—मतवादो के प्रग्रह को, हनुक्रम—मुह को बाँधने के जाबे—जाडिए की ज्यो भ्रम तथा सशय-जनित बन्धन को, जिसके कारण वह साहस के साथ सत्य को उद्भाषित नही

---

१. यस्स कायेन वाचा य, मनसा नत्थि दुक्कत।
सवुत तीहि ठानेहि, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
यम्हा धम्म विजानेय्य, सम्मासम्बुद्ध-देसित।
सक्कच्च त नमस्सेय्य, अग्निहुत्त व ब्राह्मणो॥
न जटाहि न गोत्तेहि, न जच्चा होति ब्राह्मणो।
यम्हि सच्चञ्च धम्मो च, सो सुची सो च ब्राह्मणो॥
किं ते जटाहि दुम्मेध ! किं ते अजिन साटिया।
अब्भन्तर ते गहन, बाहिर परिमज्जसि॥
—धम्मपद, ब्राह्मण वर्ग ९-१२

कर पाता, परिघ को—परपरावश ऊह्यमान अतथ्यो के भार को उत्क्षिप्त कर डालता है—उठा फैंकता है, मैं उसे ब्राह्मण कहता हूँ।

जो अदुष्ट—अदूषित हुए बिना—अविकृत मन रहता हुआ आक्रोश—दुर्वचन, गाली, वध एव बन्धन को सहन करता है, क्षमा-बल ही जिसका वास्तविक बल है—सेना है, जो स्वय उसका सेनानायक है—जो क्षान्ति का धनी है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

जो अक्रोधन—क्रोधरहित है, व्रतवान् है—व्रतो का पालन करता है, शीलवान् है, अनुश्रुत है—बार-बार सत्-श्रवण करने वाला है—बहुश्रुत है, दमयुक्त है—सयमयुक्त है, अन्तिम शरीर युक्त है—विद्यमान शरीर के पश्चात् जन्म धारण नही करने वाला है—इसी देह से निर्वाण प्राप्त करने वाला है, मैं उसे ब्राह्मण कहता हू।

जैसे कमल-पत्र पर जल लिप्त नही होता—नही चिपकता, आरे की नोक पर जैसे सरसो का दाना नही ठहरता, उसी प्रकार जो काम-भोगो मे लिप्त नही होता, उनमे नहीं अटकता, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

जो इसी जन्म मे अपना दु.ख-क्षय जान लेता है, दुःख-क्षय का मार्ग समझ लेता है—उसका अनुसरण करता है, जो निर्भार है—जिसने जागतिक मोह-ममता का बोझा उतार फैंका है, जो सयोग—सग या आसक्तिरहित है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हू।[1]

जो गभीर-प्रज्ञाशील है, मेधाशील है, मार्ग एवं अमार्ग को जानता है, जो उत्तम अर्थ—प्रशस्त लक्ष्य—परम सत्य को प्राप्त किये हुए है, उसको मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

---

१ पसुकूलधर जन्तु, किस धमनि-सन्थतं।
एक वनस्मि झायन्त, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
न चाह ब्राह्मण ब्रूमि, योनिजं मत्तिसभव।
'भोवादि' नाम सो होति, स वे होति सकिञ्चनो।
अकिञ्चन अनादान, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
सब्बसञ्ञोजन छेत्वा, यो वे न परितस्सति।
सङ्गातिग विसञ्ञुत्त, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
छेत्वा नन्दि वरत्तञ्च, सन्दान सहनुक्कम।
उक्खित्त-पलिघ बुद्ध, तमहं ब्रूमि ब्राह्मण॥
अक्कोस वधवन्धञ्च, अदुट्ठो यो तितिक्खति।
खन्तिबल बलानीक, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
अक्कोधन वतवन्त, शीलवन्त अनुस्सद।
दन्त अन्तिमसारीर, तमहं ब्रूमि ब्राह्मणं॥
वारि पोक्खरपत्ते, व, आरग्गरिव सासपो।
यो न लिप्पति कामेसु, तमहं ब्रूमि ब्राह्मणं॥
यो दुक्खस्स पजानाति, इधेव खयमत्तनो।
पन्नभार विसञ्ञुत, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
—धम्मपद, ब्राह्मण वर्ग १३-२०

जो न गृहस्थो—गृहवासियो मे लिप्त है, न अगृहस्थो—गृहत्यागियो मे लिप्त है, जो गृह-लक्ष्य के बिना—बेठिकाने पर्यटन करता है, जो अल्पेच्छा—अत्यन्त ससीम इच्छाए लिये है, एक प्रकार से जो बेचाह है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

जो त्रस—चर या गतिशील तथा स्थावर—अचर या गतिशून्य सभी प्राणियो पर न प्रहार करता है, न उन्हें मारता है—और न औरो से उन्हे मरवाता है, उसे मै ब्राह्मण कहता हूँ।

जो विरुद्ध—विरोधयुक्त जनो के प्रति अविरुद्ध रहता है, जो दण्डयुक्त जनो के बीच दण्ड-रहित रहता है जो संग्रहियो—सग्रहयुक्त—परिग्रह युक्त जनो के बीच असग्रही सर्वथा सग्रहशून्य रहता है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

जैसे आरे के अग्रभाग से सरसो का दाना गिर जाता है, उसी प्रकार जिसका राग, द्वेष, अहकार एव द्रोह गिर गया है—जिसने इन्हे गिरा डाला है, अपने से पृथक् कर दिया है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।[1]

जो कर्कश न हो, तथ्य का प्रकाश- करनेवाली हो, सत्य हो, जिससे किसी को भी पीडा नही होती हो, जो ऐसी वाणी बोलता है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

जो दीर्घ या ह्रस्व—बड़े या छोटे, अणु या स्थूल—सूक्ष्म या मोटे, शुभ या अशुभ बिना दिये कोई पदार्थ नही लेता, उसे मै ब्राह्मण कहता हूँ।

न जिसे इस लोक मे आशाएँ हैं और न परलोक मे ही आशाएँ हैं—दोनो ही लोको मे जिसे कोई चाह नही रह गई है तथा जो विसयुक्त—आसक्तिवर्जित है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

जिसके आलय—तृष्णा नही है—जो तृष्णा से ऊँचा उठ गया है, जो सम्यक् रूप मे जानकर अकथ-पद का—परमसत्य का कथन करता है, जिसने प्रगाढ अमृत को प्राप्त कर

---

१. गम्भीरपञ्ञ मेधावि, मग्गामग्गस्स कोविद।
उत्तमत्थ अनुप्पत्त, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
असंसट्ठ गहट्ठेहि, अनागारेहि चूभय।
अनोकसारिं अप्पिच्छ, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
निधाय दण्ड भूतेसु, तसेसु थावरेसु च।
यो न हन्ति न घातेत्ति, तमह ब्रूमि ब्राह्मणं॥
अविरुद्ध विरुद्धेसु, अत्तदण्डेसु निब्बुत।
सादानेसु अनादान, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
यस्स रागो च दोसो च, मानो मक्खो च पातितो।
सासपोरिव आरग्गा, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥

—धम्मपद, ब्राह्मण वर्ग २१-२५

लिया है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ।

जिसने इस लोक में पुण्य तथा पाप—दोनों की आसक्ति का परित्याग कर दिया है, जो शोक से अतीत है, मलरहित है, शुद्ध है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ।

जो चन्द्र की भाँति उज्ज्वल है, शुद्ध है, विप्रसन्न—अत्यन्त प्रसादमय—द्युतिमय है, स्वच्छ है, जिसकी जन्म जन्मान्तर की तृष्णा क्षीण हो गई है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ।

जो इस दुर्गम संसार में—जन्म-मरण के आवागमन के चक्र में डालनेवाले मोहमय, विपरीत पथ का परित्याग कर चुका है, जो संसार का पारगामी है, जो ध्यान-रत है, ससार-सागर को तीर्ण कर गया है, जो अनाकांक्ष है तथा जो अकथकथी है—निर्वाण की चर्चा करता है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ।

जो काम-भोगों का परिवर्जन कर अनागार—गृहत्यागी, प्रव्रजित—सन्यस्त हो गया है, जिसकी कामनाएं नष्ट हो गई हैं, जन्म-परम्परा मिट गई है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ।

जिसने तृष्णा का त्याग कर दिया है, जो आगाररहित है, प्रव्रजित है, जिसकी तृष्णा तथा पुनर्भव क्षीण हो गये हैं, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ।[1]

जिसने मानवीय भोगों के लाभ का परित्याग कर दिया है, जिसने दिव्य—देवगम्य भोगों को छोड़ दिया है, जो सब प्रकार के लाभों से विसयुक्त है—संयोगरहित—संगरहित

---

१. अक्कक्सं विञ्ञापनिं, गिरं सच्चं उदीरये ।
याय नाभिसजे किञ्चि, तमहं ब्रूमि ब्राह्मणं ॥
योध दीघं वा रस्सं वा, अणुं थूलं सुभासुभं ।
लोके अदिन्नं नादियते, तमहं ब्रूमि ब्राह्मणं ॥
आसा यस्स न विज्जन्ति, अस्मिं लोके परम्हि च ।
निरासयं विसयुत्तं, तमहं ब्रूमि ब्राह्मणं ॥
यस्सालया न विज्जन्ति, अञ्ञाय अकथंकथी ।
अमतोगधं अनुप्पत्तं, तमहं ब्रूमि ब्राह्मणं ॥
योध पुञ्ञञ्च पापञ्च, उभो सङ्गं उपच्चगा ।
असोकं विरजं सुद्धं, तमहं ब्रूमि ब्राह्मणं ॥
चन्दं व विमलं सुद्धं, विप्पसन्नमनाविलं ।
नन्दीभवपरिक्खीणं, तमहं ब्रूमि ब्राह्मणं ॥
यो इमं पलिपथं दुग्गं, संसारं मोहमच्चगा ।
तिण्णो पारगतो झायी, अनेजो अकथंकथी ।
अनुपादाय निब्बुतो, तमहं ब्रूमि ब्राह्मणं ॥
योध कामे पहत्त्वान, अनागारो परिब्बजे ।
कामभवपरिक्खीणं, तमहं ब्रूमि ब्राह्मणं ॥
योध तण्हं पहत्त्वान, अनागारो परिब्बजे ।
तण्हाभवपरिक्खीणं, तमहं ब्रूमि ब्राह्मणं ॥
—धम्मपद, ब्राह्मण वर्ग २६-३४

है, सर्वथा पृथक् है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

जो रति रागात्मकता तथा अरति—घृणा का परित्याग कर चुका है, जो शीतल-स्वभाव—शान्त-स्वभाव है, जो निरुपाधि—उपाधिरहित या क्लेशरहित है, जो समस्त जगत को, तत्सम्बद्ध लिप्साओं को जीत चुका है, ऐसा योद्धा है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

जो प्राणियों की च्युति—मरण, उपपत्ति उद्‌भव को भलीभाँति जानता है, जो असक्त—आसक्ति-वर्जित है, सुगत—सुन्दर या उत्तम गति को प्राप्त है, जो बुद्ध—बोधयुक्त है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

जिसकी गति—शक्ति या पहुँच को देव, गन्धर्व एव मनुष्य नही जान पाते, जो क्षीणास्रव—आस्रवक्षययुक्त है—राग आदि का क्षय कर चुका है, अर्हत् है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

न जिसके पहले कुछ है, न जिसके आगे कुछ है तथा न जिसके बीच मे कुछ है, जो अनादान है—आदानरहित या परिग्रहवर्जित है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

जो ऋषभ—उत्तम, प्रवर—अति श्रेष्ठ वीर—आभ्यन्तर बल का धनी, महर्षि—महान् ऋषि—महान् द्रष्टा, विजेता—दुर्बल वृत्तियों को जीतने वाला, अकम्प्य—सुस्थिर, स्नातक—ज्ञान के जल मे स्नान किया हुआ—ज्ञानातिशय युक्त तथा बुद्ध है—बोधिप्राप्त है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।

जो पूर्वभव को जानता है, स्वर्ग को जानता है, अगति—जहाँ किसी की गति नही उसे—निर्वाण को जानता है, जिसका पुनर्जन्म नष्ट हो गया है—जो जगत् के आवागमन से अतीत है, जो अभिज्ञा—विशिष्ट ज्ञान से समायुक्त है, समस्त अध्यवसान—करणीय प्रयत्न समापन्न कर चुका है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।[1]

---

१. हित्वा मानुसक योग, दिब्ब योग उपच्चगा।
सब्बयोगविसयुत्त, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
हित्वा रतिञ्च अरतिञ्च, सीतिभूत निरुपधिं।
सब्बलोकाभिभु वीर, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
चुतिं यो वेद सत्तान, उपपत्तिञ्च सब्बसो।
असत्त सुगत बुद्ध, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
यस्स गतिं न जानन्ति, देवा गन्धब्बमानुसा।
खीणासव अरहन्त, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
यस्स पुरे च पच्छा च, मज्झे च नत्थि किञ्चन।
अकिञ्चन अनादान, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
उसभ पवर वीर, महेसिं विजिताविन।
अनेज नहातक बुद्ध, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
पुब्बेनिवास यो वेदि, सग्गापायञ्च पस्सति।
अथो जातिक्खय पत्तो, अभिञ्ञावोसितो मुनि।
सब्बवोसितवोसान, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
—धम्मपद, ब्राह्मण वर्ग ३५-४१

भगवद्गुण

भगवान् शब्द अपने आप मे अनुपम, अद्भुत महत्त्व लिये है, वह परम शुद्धावस्था, निर्विकल्पावस्था का द्योतक है। भगवान् के अतिशय असामान्य हैं। जैन एव बौद्ध-परपरा मे भगवान् का प्राय. ऐसा ही स्वरूप विकसित है।

भगवान् महावीर, जो प्रेम, राग, द्वेप तथा मोह का क्षय कर चुके थे, उन्हे जीत चुके थे, चम्पा नगरी मे पधारे।[1]

उनका राग भग्न हो चुका है—वे राग जीत चुके हैं, द्वेष भग्न हो चुका है—वे द्वेप को जीत चुके हैं, उनका मोह भग्न हो चुका है—वे मोह को जीत चुके हैं, वे अनास्रव हो चुके हैं—उनके आस्रव मिट चुके हैं, उनके पाप-कर्म भग्न हो चुके हैं—वे पाप-कर्मो को नष्ट कर चुके हैं, इसलिए वे भगवान् कहे जाते हैं।[2]

## तीर्थंकर, अर्हत्, बोधिसत्त्व

श्रमण-सस्कृति मे तीर्थंकर, अर्हत् एव बोधिसत्त्व—ये अति उच्च व्यक्तित्व सपन्न सद्गुणनिष्ठ, रागद्वेपातीत, असाधारण दैहिक सम्पत्तियुक्त सुन्दरतम, श्रेष्ठतम पुरुषो के परिज्ञापक हैं। आभ्यन्तर तथा बाह्य—दोनो अपेक्षाओ से उनके व्यक्तित्व मे एक ऐसी पावन चमत्कृति होती है, जो सन्निधि मे आने वाले को सहसा प्रभावित किये विना नही रहती। जैन तथा बौद्ध—दोनो परपराओ मे इन उत्तम पुरुपो का जो विस्तृत विवेचन अथवा आपाद-मस्तक वर्णन आया है, वह शाब्दिक दृष्टि से काफी भिन्न होने के बावजूद भावात्मक दृष्टि से बहुत मिलता-जुलता है। बौद्ध-वाङ्मय मे एतत्सम्बद्ध वर्णन मे जहाँ कुछ सक्षिप्त है, वहाँ जैन-वाङ्मय मे अत्यधिक विस्तार है' जैसा भी हो, साराशत दोनो मे बहुत कुछ साम्य एवं सगति है।

श्रमण—अति उग्र तपोमय, साधनामय श्रम मे निरत, आध्यात्मिक ऐश्वर्ययुक्त उपद्रवो एव विघ्नो के मध्य साधना-पथ पर धैर्यपूर्वक सुस्थिर भाव से गतिशील, आदिकर—अपने समय मे धर्म के आदि-प्रवर्तक, तीर्थंकर—श्रमण-श्रमणी-श्रावक-श्राविका रूप चतुर्विध धर्म-तीर्थ—धर्म सघ के स्थापक, स्वयं सम्बुद्ध—विना किसी अन्य हेतु के स्वय अन्त प्रेरणा से बोधप्राप्त, पुरुपोत्तम—मानवो मे श्रेष्ठ. पुरुपसिंह—मनुष्यों मे आत्मशौर्य की दृष्टि से सिंह सदृश, पुरुपवर पुण्डरीक—लोक मे रहते हुए कमल की ज्यो लेपरहित, आसक्तिवर्जित, पुरुपवर-गन्ध हस्ती—मनुष्यो मे श्रेष्ठ गन्धहस्ती के समान—जिस प्रकार गन्धहस्ती के पहुँचते ही सामान्य हाथी भयभीत होकर चले जाते है, उसी प्रकार किसी स्थान मे जिनके प्रविष्ट होते ही भीपण अकाल महामारी आदि अनिष्ट मिट जाते हैं, ऐसे प्रभावक सातिशय श्रेष्ठ व्यक्तित्व से युक्त, अभयप्रदायक—जगत् के समस्त जीवो के लिए अभयप्रद—सर्वथा

---

१. तेण कालेणं तेण समराण समणे भगव महावीरे······ववगय-पेम राग-दोस मोहे······चपं नगरिं······समोसरिउकामे।

—औपपातिक सूत्र १६

२ भग्गरागो भग्गदोसो, भग्गमोहो अनासवो।
भग्गास्स पापका धम्मा, भगवा तेन वुच्चति॥

—विसुद्धिमग्ग ७.५६

हिंसातीत होने के कारण किसी के भी लिए भय के अनुत्पादक, चक्षुप्रदायक—सद्ज्ञानमय नेत्र-पद, मार्गप्रदायक—सम्यक् ज्ञान, सम्यक् दर्शन तथा सम्यक् चारित्ररूप साधना-पथ के प्रदाता—उद्बोधयिता, जिज्ञासामय, मुमुक्षामय प्राणियो के लिए शरण प्रदायक, जीवनप्रद—आध्यात्मिक जीवन के प्रदाता—उन्नायक, दीपक के तुल्य समस्त पदार्थों के प्रकाशक अथवा ससार रूप महासमुद्र मे भटकते हुए लोगो के लिए द्वीप के तुल्य शरण-स्थल, धर्मसाम्राज्य के चक्रवर्ती, निर्बाध, निरावरण ज्ञान, दर्शन आदि के सवाहक, व्यावृत्तछद्मा—अज्ञान आदि छद्म—आवरण से प्रतीत, जिन—राग, द्वेष, काम, क्रोध आदि के विजेता ज्ञायक—रागादि भावमय सम्बन्धो के परिज्ञाता, ज्ञापक—रागद्वेषादि के विजय का मार्ग दिखाने वाले, तीर्ण—ससार-समुद्र को तैर जानेवाले, तारक—ससार समुद्र के पार लगानेवाले, मुक्त—आभ्यन्तर एव बाह्य ग्रन्थियो से—तनावों से उन्मुक्त, मोचक—अन्य प्राणियो को धर्म-देशना द्वारा ग्रन्थियो एव तनावों से उन्मुक्त करने वाले, बुद्ध—बोधयोग्य, जानने योग्य ज्ञेय तत्त्व का बोध प्राप्त किए हुए, बोधक—अन्यो के लिए तत्सम्बन्धी बोध-प्रदायक, सर्वज्ञाता, सर्वद्रष्टा, शिव—श्रेयस्कर, कल्याणकर, अचल—चाचल्यरहित, सुस्थिर, उपद्रववर्जित, अन्त, क्षय एव बाधा-रहित, अपुनरावर्तन—जन्म-मरण, रूप आवागमन से रहित, सिद्धगति—सिद्धावस्था प्राप्ति हेतु सप्रवृत्ति, अर्हत्—पूजास्पद, रागादिविजयी, जिन—कैवल्ययुक्त, सात हाथ शारीरिक उच्चतायुक्त, समचतुरस्रसस्थानसस्थित, वज्र ऋषभ नाराच-सहनन—अस्थि-सचय युक्त, शरीरान्तर्वर्ती वायु के समुचित वेग से सयुक्त, कक पक्षी के सदृश दोषवर्जित गुदाशय युक्त, कपोत की ज्यो पाचन-शक्ति-समन्वित, पक्षी तुल्य निर्लेप अपान स्थान युक्त, पृष्ठ तथा उदर मध्यवर्ती सुपरिणत, सुन्दर, सुगठित, पार्श्व तथा जघायुक्त, पद्म—कमल या पद्म सज्ञक सुरभित पदार्थ एव उत्पल—नील कमल अथवा उत्पल कुष्ट-सज्ञक सुरभित पदार्थ के समान सुगन्धित नि श्वास-समायुक्त छवि—उत्तम त्वचा युक्त, रोगवर्जित, उत्तम, प्रशस्त अत्यन्त श्वेत देह, मास युक्त, जल्ल—कठिनता से छूटनेवाले मैल, मल—सरलता से छूटनेवाले मैल, कलक—धब्बे, पसीने एव मिट्टी लगने से विकृतिरहित देहयुक्त, निरुपलेप—अत्यधिक स्वच्छ, दिप्तिमय, उद्योतमय अगयुक्त, अत्यन्त सघन, सुबद्ध स्नायुबन्ध-सयुक्त, उत्तम लक्षण युक्त, पर्वत शृग की ज्यो उन्नत मस्तक शोभित भगवान् महावीर ग्रामनुग्राम सुख-पूर्वक विहार करते हुए चम्पानगरी के बाह्य उपनगर मे पहुँचे, जहाँ से उन्हे चम्पा के अन्तर्गत पूर्णभद्र नामक चैत्य मे पदार्पण करना था।

सूक्ष्म रेशो से आपूर्ण सेमल के फल के फटने से निकलते हुए रेशो के सदृश, कोमल, स्वच्छ, प्रशस्त, सूक्ष्म, श्लक्ष्ण—मुलायम, सुगन्धमय, सुन्दर, नीलम, भीग, नील, काजल एव परिपुष्ट भौरो जैसे चमकीले, काले, गहरे, घुघराले, छल्लेयुक्त केश उनके मस्तक पर विद्यमान थे। जिस त्वचा पर केश उद्भिन्न थे, वह दाडिम के पुष्प तथा स्वर्ण-सदृश दीप्तियुक्त, लाल, निर्मल और स्निग्ध थी। उनका श्रेष्ठ उत्तमाग—मस्तक का उपरितन भाग भरा हुआ एव छत्राकार था। उनका ललाट व्रण-चिह्नो—फोडे-फुन्सी आदि के घाव के निशानो से रहित, समतल, सुन्दर तथा निष्कलक अर्धचन्द्र की ज्यो भव्य था। उनका मुख पूर्णचन्द्र के तुल्य सौम्य था। उनके कान मुह के साथ सुन्दर रूप मे समायुक्त तथा समुचित प्रमाणोपेत थे, दीखने मे बड़े सुहावने प्रतीत होते थे। उनके कपोल परिपुष्ट एव मासल थे। उनकी भ्रू लता किञ्चित आकृष्ट धनुष के सदृश तिर्यक्—टेढी, काले मेघ की रेखा के तुल्य कृश—पतली, काली तथा कोमल थी। उनके नेत्र विकसित पुण्डरीक—श्वेत कमल के

सदृश थे। उनकी नासिका गरुड की चोंच की ज्यों लम्बी, सीधी और ऊँची थी। उनके ओष्ठ परिष्कृत, सुघटित प्रवाल-पट्टिका के जैसे या बिम्बफल के समान लालिमा लिये थे। उनकी दन्त-पंक्ति ऐसी थी, मानो निष्कलक चन्द्र के खण्ड हो। वह अत्यन्त निर्मल शख, गोदुग्ध, फेन, कुन्दपुष्प, जल कण एव कमल नाल के तुल्य श्वेत थी। तद्गत दांत अखण्डित परिपूर्ण, सुदृढ, अमग्न, अविरल, चिकने, आभायुक्त, सुन्दराकारमय एव परस्पर सटे हुए थे। जीभ और तालु अग्नि-परितापित, जल-प्रक्षालित स्वर्ण के समान लाल थे। उनकी दाढी-मूछ के केशो की यह विशेषता थी, वे कभी नही बढते थे, हलके-हलके थे, विचित्र सुन्दरता युक्त थे। उनकी ठुड्डी मासलतया सुपरिपुष्ट, सुगठित, सुन्दर तथा चीते के सदृश विपुल—विस्तार पूर्ण थी। उनकी ग्रीवा चार अगुल चौडी एव उत्कृष्ट शख के सदृश त्रिवलि युक्त और ऊँची उठी हुई थी। उनके स्कन्ध अत्यधिक वल युक्त महिप, शूकर, सिंह, चीते, साड तथा प्रवल हाथी के कन्धो जैसे आपूर्ण तथा विस्तीर्ण थे। उनकी भुजाएँ युग—गाडी के जुए या यूप—यज्ञ-स्तम्भ खूँटे के समान गोल, प्रबल, सुदृढ, दर्शनीय, परिपुष्ट कलाइयो से युक्त, सुसगत, विशिष्ट, सघन—सुस्थिर स्नायुओ से समुचित रूप मे सुवद्ध एव नगर की अर्गला के सदृश गोलाकार थी। अभीप्ट वस्तु प्राप्त करने हेतु सर्प के विस्तीर्ण—फैले हुए विशाल शरीर की ज्यो उनके सुदीर्घ बाहु थे। उनके पाणि—कलाई से अधस्तन हाथ के भाग उन्नत—ऊँचे उठे हुए, उभरे हुए सुकोमल, मासल, गठीले एव शुभलक्षणयुक्त थे। उनकी यह विशेषता थी, अगुलियाँ मिलाने पर उनमे छिद्र नही दिखाई देते थे, सुसलग्न प्रतीत होते थे। उनके करतल लालिमामय, पतले, उजले, प्रशस्त, समतल, मासल—परि-पुष्ट, रुचिर एव स्निग्ध—सुचिक्कण, सुकोमल थे। उनके करतलो मे चन्द्रमा, सूरज, शख, चक्र तथा दक्षिणावर्त स्वस्तिक की शुभ रेखाएँ थी। उनका वक्ष सोने की शिला की ज्यों उज्ज्वलतामय, प्रशस्तिमय, मासलतया परिपुष्ट, चौडा एवं विशाल था। उस पर स्वस्तिक का शुभ चिह्न था। परिपुष्ट, मासल देहवत्ता के कारण उनके मेरुदण्ड की अस्थि नही दिखाई देती थी। उनकी देह स्वर्ण के समान कान्त, उज्ज्वल, सुन्दर, रोगादि से वर्जित थी। उसमे उत्तम पुरुष गत एक हजार आठ शुभ लक्षण सपूर्णत. विद्यमान थे। उनके देह-पार्श्व नीचे की ओर क्रमशः. संकडे, देह प्रमाणानुरूप कमनीय, सुगठित, समुचित परिमित मासलता पूर्ण एवं मनोहर थे। उनकी छाती तथा पेट पर सीधे, एक जैसे, एक दूसरे से सलग्न, उत्कृष्ट, हलके, काले, स्निग्ध, उत्तम, लावण्यपूर्ण केशो की पक्ति थी। उनके कुक्षि स्थल—उदर के अधोवर्ती पार्श्वद्वय मीन तथा पक्षी के पार्श्व सदृश सुन्दर रूप में विद्यमान तथा सुपुष्ट थे। उनका उदर मत्स्योपम था। उनकी आतें निर्मल थी। उनकी नाभि कमल की ज्यो गूढ, गगा की तरग-भ्रमि की ज्यो गोल, दाहिनी ओर चक्कर काटती हुई लहरो की सदृश घुमावदार, सुन्दर, देदीप्यमान, भास्कर की रश्मियो से खिलते हुए कमल के सदृश विकसित थी। उनके शरीर का मध्य भाग त्रिकाष्ठिका, मुसल एव दर्पण के हत्थे के बीच के भाग, तलवार मूठ तथा वज्र के सदृश गोल, पतला, प्रमुदित—रोग-दोपादि-वर्जित, उत्तम अश्व तथा सिंह की कमर के सदृश वर्तुलाकार था। उनका गुह्य भाग उत्तम अश्व के गुप्ताग की ज्यो था। उच्च जातीय अश्व के समान उनका शरीर मल-मूत्रोत्सर्ग की दृष्टि से लेपवर्जित था। उनकी गति गजराज की तरह पराक्रम एव गम्भीर्योपेत थी। उनकी जघाएं हाथी की सूड के समान सुनिष्पन्न थी। उनके जानु डिब्बे के ढक्कन के सदृश निगूढ—मासल होने से बाहर निर्गत नही थे। उनकी पिंडलियां मृगी की पिंडलियो, कुरुविन्द घास तथा कते हुए सूत की

गेंढी के समान क्रमिक उतार युक्त गोलाकार थी। उनके टखने सुन्दर, सुनिष्पन्न एव गूढ थे। उनके चरण सुप्रतिष्ठित—सुन्दर प्रतिष्ठान या गठनयुक्त थे। कच्छप के सदृश उभार युक्त अतएव मनोहर प्रतीयमान थे। उनके पैरो की अँगुलियाँ यथाक्रम बड़ी-छोटी, सुसहत—परस्पर सुन्दर रूप मे सटी हुई थी। पैरो के नख उन्नत, पतले, ताम्र के सदृश लाल एवं चिकने थे। उनके पदतल लाल कमल पत्र के तुल्य सुकुमार एव सुकोमल थे। उनकी देह उत्तम पुरुषोचित एक हजार आठ लक्षण युक्त थी। उनके पैर गिरि, नगर, मकर, समुद्र तथा चक्र आदि उत्तम चिह्नो एव स्वस्तिक आदि मगल-चिह्नो से सुशोभित थे।

उनका रूप असाधारण था। उनका तेज धूमरहित वह्नि-ज्वाला, विद्युत्-दीप्ति एव उदीयमान सूर्य रश्मियो के सदृश था। वे हिंसा आदि आस्रव-वर्जित, ममत्वशून्य एव अपरिग्रही थे। वे भव-प्रवाह—जन्म-मरण के चक्र को उच्छिन्न—ध्वस्त कर चुके थे। वे निरुपलेप—उपलेपरहित—बाह्य दृष्टि से निर्मल देहयुक्त एव आभ्यन्तर दृष्टि से कर्म-बन्ध हेतु मूलक उपलेप से रहित थे। वे राग, प्रेम, द्वेष एव मोह को विच्छिन्न कर चुके थे। निर्ग्रन्थ-प्रवचन के सन्देश-वाहक, धर्म शासन के अधिनायक तथा श्रमणवृन्द के अधिपति थे। उनसे सपरिवृत थे। जिनेश्वरो के चौंतीस बुद्धातिशय तथा चौतीस सत्यवचनातिशय युक्त थे, अन्तरिक्षवर्ती छत्र, चँवर, गगनोज्ज्वल स्फटिक-रचित पादपीठ-युक्त सिंहासन तथा धर्मध्वज उनके पुरोगामी थे। चवदह हजार श्रमण एव छत्तीस हजार श्रमणियो से सपरिवृत थे।[1]

एक समय का इतिवृत्त है, भगवान् बुद्ध श्रावस्ती के अन्तर्गत अनाथपिण्डिक के जेतवन नामक उद्यान मे करेरी नामक कुटी मे विराजित थे।

भगवान् के सन्निधिवर्ती भिक्षु भिक्षार्थ गये, वापस लौटे, भोजन किया। तत्पश्चात् कुटी की पर्णशाला मे—बैठने हेतु निर्मित खुले छप्पर मे एकत्र हुए। उन भिक्षुओ मे पूर्व-जन्म के सम्बन्ध मे चर्चा चलने लगी।

भगवान् ने भिक्षुओ के बीच चलती इस चर्चा को अपने शुद्ध, असामान्य, दिव्य कानो द्वारा सुन लिया। भगवान् अपने आसन से उठे। जहाँ करेरी कुटी थी, पर्णशाला थी, वहाँ गये। वहाँ जाकर बिछे हुए आसन पर बैठे। बैठकर भगवान् ने उन भिक्षुओ से पूछा—"भिक्षुओ! अभी तुम क्या बातचीत कर रहे थे? बातचीत मे कहाँ तक आकर रुक गये?"

भगवान् द्वारा यो कहे जाने पर भिक्षुओ ने कहा—"भन्ते! हम भिक्षा से वापस लौटे, भोजन किया। भोजन करने के अनन्तर पर्णशाला मे बैठे, पूर्व-जन्म के सम्बन्ध मे परस्पर वर्तालाप करने लगे—पूर्व जन्म इस प्रकार का होता है, उस प्रकार का होता है; इत्यादि। भन्ते! जब हममे परस्पर यह प्रसग चल रहा था, इतने मे भगवान् यहाँ पधार गये।"

"भिक्षुओ! क्या तुम्हारी पूर्व-जन्म का वृत्त सुनने की इच्छा है?"

"भन्ते! यह उपयुक्त समय है। सुगत! यह समुचित समय है। भगवान् हमे पूर्व-जन्म-विषयक धार्मिक कथानक श्रवण कराएं। भगवान् जो कहेगे, भिक्षु उसका श्रवण कर उसे हृदयगम करेंगे।"

"भिक्षुओ! अच्छा, मै कहता हूँ, तुम सुनो, अच्छी तरह मन लगाकर सुनो।"

"बहुत अच्छा भन्ते! आप कहे।"

---

१. औपपातिक सूत्र, सूत्र १६

भगवान् ने कहा— "भिक्षुओ ! अब से इक्यानवें कल्प पूर्व विपश्यी—भगवान्, अर्हत्, सम्यक् सम्बुद्ध ससार मे अवतीर्ण हुए। वे क्षत्रिय-जाति मे जन्मे। भिक्षुओ ! वे कौण्डिन्य-गोत्रीय थे। उनका आयुष्य अस्सी सहस्र वर्ष परिमित था। वे बन्धुमान् राजा के यहाँ उसकी रानी बन्धुमती की कोख से बन्धुमती नामक नगरी मे, जो उसकी राजधानी थी, उत्पन्न हुए।

"राजा ने नैमित्तिको—ज्योतिषियो को बुलाया और उनसे कहा—मेरे पुत्र के लक्षणो का परिलोकन करें, फल बतलाएं। ज्योतिषियो ने राजकुमार के लक्षण देखे, गणना की तथा राजा से कहा—देव ! आपका पुत्र अत्यन्त भाग्यशाली है। राजन् ! यह उन बत्तीस लक्षणों से युक्त है, जो महापुरुषो के होते हैं। इन लक्षणो वाले पुरुष की दो गतियाँ होती हैं, तीसरी नही होती। यदि वह गृहस्थ मे, संसार मे रहता है तो अत्यन्त धर्मपूर्वक राज्य करने वाला, चारो दिशाओ मे अपनी विजय-वैजयन्ती फहराने वाला, सर्वत्र शान्ति की स्थापना करने वाला, सात रत्नो से युक्त चक्रवर्ती सम्राट होता है। उसके सहस्राधिक पराक्रमी, शौर्यशाली शत्रु-सैन्य का मर्दन करने वाले पुत्र होते हैं। वह समुद्र-पर्यन्त इस भूमण्डल का दण्ड-प्रयोग के बिना, शस्त्र-प्रयोग के बिना धर्म द्वारा विजय करता है। यदि ऐसे लक्षणों वाला पुरुष घर का, ससार का परित्याग कर प्रव्रजित होता है, तो वह जागतिक मोहावरण को मिटाकर सम्यक् सम्बुद्ध होता है, अर्हत् होता है।

राजन् ! महापुरुषो के बत्तीस लक्षण होते हैं, जो आपके कुमार मे प्राप्त हैं। यह सुप्रतिष्ठितपाद है—इसके पैर भूमि पर बराबर टिकते हैं, अत्रुटित निहित होते हैं। इसकी पगथली पर सम्पूर्ण आकृतियुक्त, नाभिनेमियुक्त, सहस्र-आरयुक्त चक्र का चिह्न है। यह कुमार आयत-पार्ष्णि है—इसके पैरो की एड़ियाँ चौड़ी हैं। यह दीर्घ अंगुल युक्त है—इसकी अगुलियाँ लम्बी हैं, यह मृदु-तरुण-हस्त-पादयुक्त है—इसके हाथ-पैर सुकोमल तथा सुगठित हैं। यह जाल-हस्त-पाद है—इसके हाथो-पैरो की अंगुलियो के बीच मे कहीं छिद्र जैसा प्रतीत नही होता—अंगुलियाँ सटी हुई हैं। यह उस्सखपाद है—इसके टखने पैरो से ऊपर उठे हुए हैं। यह एणीजघ है—इसकी पिंडलियाँ हरिण की पिंडलयो के सदृश हैं। यह आजानुबाहु है—खड़े होने पर बिना झुके इसकी दोनो भुजाएँ—हथेलियाँ घुटनों का स्पर्श करती हैं। इसका वस्ति-गुह्य—जननेंद्रिय कोषाच्छादित—चमड़े से आवृत है। इसकी देह की त्वचा का रग स्वर्ण जैसा है। इसके शरीर की ऊपरी चमड़ी सूक्ष्म है—पतली है। इससे शरीर पर मिट्टी, गर्द, धूल नहीं चिपकती। इसके एक-एक रोम-कूप में एक-एक रोम उगा हुआ है—यह सघन रोमयुक्त नहीं है। इसकी देह के रोम—केश अजन के समान नील वर्ण युक्त हैं। वे बाईं ओर से दाहिनी ओर कुण्डलित हैं—मोड़े लिये हुए हैं। उनके सिरे ऊपर को उठे हुए हैं। यह ब्रह्म-ऋजु-गात्र है—इसका शरीर लम्बा है, सीधा है, अकुटिल है। यह सप्त-उत्सद है—इसके शरीर के सातों अंग परिपूर्ण-आकार युक्त हैं, अभग्न हैं, अखण्डित हैं। यह सिंह-पूर्वार्धकाय है—इसके शरीर का ऊपरी आधा भाग, सीना आदि सिंह के पूर्वार्धकाय की ज्यो विशाल है, विस्तीर्ण है। यह चितान्तरास है—इसके दोनों कन्धों का मध्यवर्ती भाग चित आपूर्ण—भरा हुआ है। वह न्यग्रोध-परिमण्डल है—बरगद की ज्यों इसके शरीर की जितनी ऊँचाई है, भुजाएँ फैलाने पर उतनी ही चौड़ाई है। यों उसकी चौड़ाई एवं ऊँचाई एक समान है। यह समवर्त-स्कन्ध है—इसके कन्धो का परिमाण एक समान है, वे छोटे बड़े नहीं हैं। इसके शरीर की शिराएँ—धमनियाँ सुन्दर हैं। इसकी ठुड्डी सिंह की ठुड्डी के समान परिपूर्ण

भरी हुई—सुगठित है। यह चँवालीस दाँतो से युक्त है। इसके दाँत एक समान है। यह अविवर-दन्त है—परस्पर सटाने पर इसके दाँतो के बीच मे छिद्र प्रतीत नही होते। इसकी दाढें अत्यन्त शुक्ल श्वेत है। यह प्रभूत-जिह्व है—इसकी जिह्वा लम्बी है। यह ब्रह्म-स्वर है—करविक पक्षी के समार स्वरयुक्त है। यह अभिनील-नेत्र है—अलसी के फूल के समान इसकी आँखें नीली है। यह गो-पक्ष्म है—इसकी आँखो की पलकें गाय की पलको के समान हैं। इसकी भौहो के मध्य मे मृदुल—मुलायम कपास की ज्यो सुकोमल रोम-राशि है—केश-पंक्ति है। यह उष्णीष-शीर्ष है—इसका मस्तक उष्णीष की ज्यो—पगडी के समान ऊँचा उठा हुआ है।"[1]

एक समय की घटना है, आयुष्मान् सारिपुत्त मगध के अन्तर्गत नालक ग्राम मे प्रवास करते थे। तब एक जम्बुखादक परिव्राजक उनके समीप आया। उनसे कुशल-क्षेम पूछ कर वह एक तरफ बैठ गया। उसने सारिपुत्त से जिज्ञासा की—"आयुष्मान् सारिपुत्त ! लोग अर्हत्त्व की—अर्हत्पन की बार-बार चर्चा करते हैं, उस सम्बन्ध मे बातें करते हैं। आयुष्मन् ! अर्हत्त्व किसे कहा जाता है ?"

सारिपुत्त ने कहा—"आयुष्मन् ! राग-क्षय—राग का नाश, द्वेष-क्षय—द्वेष का नाश तथा मोह-क्षय—मोह का नाश—इसी का नाम अर्हत्त्व है।"

परिव्राजक ने पुनः पूछा—"आयुष्मन् ! क्या कोई ऐसा मार्ग है, जिसके अवलम्बन द्वारा अर्हत्त्व का साक्षात्कार किया जा सकता है ?"

सारिपुत्त ने कहा—"आयुष्मन् ! अर्हत्त्व का साक्षात्कार करने का मार्ग है।"

परिव्राजक ने प्रश्न किया—"अर्हत्त्व के साक्षात्कार करने का कौन-सा मार्ग है ?"

सारिपुत्त ने कहा—"आयुष्मन् ! सम्यक्-दृष्टि, सम्यक्-सकल्प, सम्यक्-वचन, सम्यक्-कर्मान्त, सम्यक्-आजीव, सम्यक्-व्यायाम, सम्यक्-स्मृति तथा सम्यक्-समाधि अर्हत्त्व के साक्षात्कार करने का यही आर्य अष्टागिक मार्ग है।"

"आयुष्मन् ! इस मार्ग पर गतिशील रहने मे कदापि प्रमाद नही करना चाहिए।"[2]

भगवान् तथागत श्रावस्ती मे अनाथपिण्डिक के जेतवन नामक उद्यान मे विहरणशील थे। उन्होने भिक्षुओ को सबोधित कर कहा—"भिक्षुओ ! रूप, वेदना, संज्ञा, सस्कार तथा विज्ञान—इन पाँच उपादान-स्कन्धो के कारण, विलय, आस्वादन, दोष एव विमुक्ति को जब भिक्षु सम्यक् रूप मे जान लेता है, तब वह उनसे छूट जाता है, अर्हत् कहा जाता है। वह क्षीणास्रव होता है—उसके आस्रव क्षीण हो जाते हैं। उसका ब्रह्मचर्यवास—श्रामण्य—श्रमण-जीवन की साधना परिसम्पन्न, परिसमाप्त हो जाती है। वह कृतकृत्य हो जाता है—जो करने योग्य था, उसे कर चुकता है। वह भारमुक्त हो जाता है—सासारिक बन्धनो एव लौकिक एषणाओ के भार से छूट जाता है। वह अनुप्राप्तसदर्थ होता है—जो सदुद्देश्य साध्य था, उसे साध चुकता है, जो लक्ष्य प्राप्य था, उसे प्राप्त कर चुकता है। वह विमुक्त हो जाता है।"[3]

आश्विन पूर्णिमा की शीतल, सौम्य चाँदनी रात थी। मगधराज वैदेही पुत्र अजात-

---

१. दीघनिकाय २ १ ३

२. सयुत्त निकाय, दूसरा भाग, अरहा, सुत्त ३ ६.२

३ सयुत्त निकाय, पहला भाग, अरहा सुत्त २१.३.१.८

शत्रु के मन मे यह भाव उठा—कितना अच्छा हो, इस रमणीय, सुन्दर, दर्शनीय, आनन्दप्रद वेला मे वह किसी श्रमण-ब्राह्मण का सत्सग करे, जिससे उसका चित्र प्रसन्न हो।

उस द्वारा जिज्ञासित करने पर जीवक कौमारभृत्य ने भगवान् बुद्ध की विशेषताएँ बतलाते हुए कहा—"भगवान् तथागत अपने साढे बारह सौ अतेवासी भिक्षुओ के साथ मेरे आम्रोद्यान मे टिके हैं। भगवान् अर्हत् हैं, सम्यक् सम्बुद्ध हैं—परम ज्ञानयुक्त हैं, विद्या तथा चारित्र्य सहित हैं, सुगत हैं—सुन्दर, उत्तम गति प्राप्त किये हुए हैं, लोकविद—लोकवेत्ता—लोक को जानने वाले हैं। जैसे चाबुक लिये अश्वारोही अश्व को ठीक मार्ग पर लिये चलता हैं, वैसे ही सांसारिक जनो को सत् शिक्षा द्वारा सन्मार्ग पर लाने वाले हैं। वे देवताओ तथा मनुष्यो के शास्ता—उपदेष्टा हैं, उपदेश द्वारा उनका शासन करते हैं। वे बुद्ध हैं—ज्ञानवान् हैं।"

"राजन् ! आप उनके पास चलें, धर्म के विषय मे उनसे वार्तालाप करें, विचार-विमर्श करें। इससे कदाचित् आपके चित्त मे प्रसन्नता होगी।"[1]

### अचल, अच्युत, अक्षय

जैन तथा बौद्ध दोनों परम्पराओ मे सांसारिक वासनाओ से अतीत, जन्म-मरण से असपृक्त, परम शान्ति मे सस्थित पूर्ण पुरुषो का जो स्वरूप बताया है, उसमे मौलिक दृष्टि से बहुत कुछ सादृश्य है।

जो शिव—कल्याणमय, अचल—विचलन रहित, स्थिर, अरुक्—निरुपद्रव, अनन्त—अन्तरहित, अव्याबाध—बाधारहित है, अपुनरावर्तन—जिसे प्राप्त कर लेने पर फिर वापस लौटना नहीं पडता—जन्म-मरणात्मक जगत् मे आगमन नहीं होता, ऐसी सिद्धिगति नामक—सिद्धावस्था संज्ञक स्थिति या स्थान है, जिसे प्राप्त करने हेतु श्रमण भगवान् महावीर समुद्यत थे।[2]

जो अहिंसक हैं, मुनि हैं, काय का सदा संवरण किये रहते हैं—संयम का परिपालन करते है, वे उस अच्युत—जिसे प्राप्त कर फिर कभी वहाँ से च्युत नहीं होना पडता, गिरना नही पड़ता, स्थान को प्राप्त करते हैं, जहाँ जाने पर वे शोक से अतीत हो जाते हैं।[3]

### शरण

जिन्हे स्वीकारने से जिनका आश्रय ग्रहण करने से जीवन मे शान्ति तथा सच्चे सुख का अनुभव होता है, निर्भय-भाव उत्पन्न होता है, अन्तर्बल जागता है, वे शरण-स्थान हैं। जैन एव बौद्ध परम्परा का एतत्सम्बद्ध चिन्तन लगभग सदृश है।

मैं अर्हतो की शरण अगीकार करता हूँ।

---

१. दीघनिकाय १.२, सामञ्ञफल-सुत्त

२ तेण कालेण तेण समएणं समणे भगव महावीरे ···· सिवमयलमरुअमणतमक्खय-मव्वाबाहमपुणरावत्तय सिद्धि गइनामधेयं ठाणं सपाविउकामे···।

—उपासकदशांक सूत्र १ ६

३ अहिंसका ये मुनयो, निच्चं कायेन संवुता।
ते यन्ति अच्चुतं ठान, यत्थ गत्वा न सोचरे॥

—धम्म पद १७ ५

मैं सिद्धो की शरण अगीकार करता हूँ।
मैं साधुओ को—सयतियो की शरण अगीकार करता हूँ।
मैं केवलि-प्रज्ञप्त—सर्वज्ञ-प्रतिपादित धर्म की शरण अगीकार करता हूँ।[1]
मैं बुद्ध की शरण मे जाता हूँ—बुद्ध की शरण स्वीकार करता हूँ।
मैं धर्म की शरण स्वीकार करता हूँ।
मैं सघ की शरण स्वीकार करता हूँ।[2]

**निर्वाण : परम, अनुपम सुख**

मोक्ष या निर्वाण जीवन की वह दशा है, जहाँ व्यक्ति पर-भाव से सर्वथा विमुक्त हो जाता है। मुक्तावस्था, सहजावस्था है। उसका आनन्द अनुपम एव अद्वितीय है। वह जीवन का चरम लक्ष्य है, जिसे, साधने हेतु साधक सतत साधना-रत रहता है।

जिन्होने सिद्धत्व या निर्वाण प्राप्त कर लिया, उन्हे वह अपार सुख सप्राप्त है, जिसकी कोई उपमा नही है।[3]

निर्वाण परम सुख है—सर्वातिशायी आनन्द है।[4]

निर्वाण-सुख से विशिष्ट और कोई सुख नही है।[5]

एक समय की घटना है, आयुष्मान् सारिपुत्त मगध के अन्तर्गत नालक गाँव मे प्रवास करते थे, विहरणील थे। तब एक जम्बुखादक परिव्राजक, जहाँ आयुष्मान् सारिपुत्त थे, वहाँ आया। सारिपुत्त से कुशल-क्षेम पूछा तथा वह एक तरफ बैठ गया।

परिव्राजक ने आयुष्मान् सारिपुत्र से प्रश्न किया—"आयुष्मान् सारिपुत्त ! लोग बार-बार निर्वाण की चर्चा करते हैं, आख्यान करते है। आयुष्मन् ! निर्वाण किसे कहते हैं ?"

---

१ अरिहते सरण पवज्जामि।
सिद्धे सरण पवज्जामि।
साहू सरण पवज्जामि।
केवलि-पन्नत धम्मं सरण पवज्जामि।
—जैन

२. बुद्ध सरण गच्छामि।
धम्म सरण गच्छामि।
सघ सरणं गच्छामि।
—बौद्ध

३. अउल सुह सपत्ता, उवमा जस्स णत्थि उ।
—उत्तराध्ययन सूत्र ३६.६६

४ निव्वाण परम सुख।
—मज्झिमनिकाय २.३.५

५. निव्वाणसुखा पर नत्थि।
—थेरगाथा १६.१ ४७८

सारिपुत्त ने कहा—"राग, द्वेष एवं मोह का क्षय—नाश अर्थात् राग, द्वेष तथा मोह से छूटना इसी का नाम निर्वाण है।"

परिव्राजक बोला—"आयुष्मन् ! सारिपुत्त ! क्या कोई ऐसा मार्ग है, जिसका अवलम्बन कर निर्वाण का साक्षात्कार किया जा सके ?"

सारिपुत्त ने कहा—"हां, आयुष्मन् ! ऐसा मार्ग है, जिसका अवलम्बन कर निर्वाण का साक्षात्कार किया जा सकता है।"

परिव्राजक ने पूछा—"आयुष्मन् ! वह कौन-सा मार्ग है, जिसका अवलम्बन कर निर्वाण का साक्षात्कार किया जा सकता है ?"

सारिपुत्त ने बताया—"आयुष्मन् ! अष्टांगिक मार्ग द्वारा निर्वाण का साक्षात्कार किया जा सकता है। सम्यक्-दृष्टि, सम्यक्-संकल्प, सम्यक्-वचन्त, सम्यक्-कर्मान्त सम्यक्-आजीव, सम्यक्-व्यायाम, सम्यक्-स्मृति तथा सम्यक्-समाधि—यही अष्टांगिक मार्ग है।"

"आयुष्मन् ! निर्वाण का साक्षात्कार करने हेतु यह सर्वथा सुन्दर मार्ग है। प्रमाद न करते हुए इस मार्ग का अनुसरण करते रहना चाहिए।"[1]

## भारत की पुरावर्ती दार्शनिक परम्पराएं : मतवाद

महावीर एवं बुद्ध का समय वैचारिक उत्क्रान्ति, दार्शनिक ऊहापोह, तत्त्वावगाहन एवं चिन्तन-विवेचन का समय था। तब भिन्न-भिन्न सिद्धान्त लिये अनेक मतवाद छोटे-बड़े रूप में देश में प्रचलित थे। जैन आगम तथा बौद्ध पिटक, जो परम्परा महावीर एवं बुद्ध की समसामयिकता लिये हैं, इस तथ्य पर प्रकाश डालते हैं।

### सूत्रकृतांग में मत-विवेचन

जैन परम्परान्तर्गत द्वादशांगी में—बारह आगमों में दूसरा सूत्रकृतांग है। स्व-सिद्धांत निरूपण से पूर्व पर-मतों को उद्धृत एवं विविक्त करने की दृष्टि से इस आगम का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है। बौद्ध-परम्परा के अन्तर्गत ब्रह्मजालसुत्त से यह तुलनीय है, जहां अनेक मतवादों की चर्चाएँ हैं।

जैन एवं बौद्ध-परम्परा के ये दोनों सन्दर्भ ऐसे हैं, जिनसे अनुसन्धित्सु सुधीजनों को महावीर और बुद्ध के समसामयिक दार्शनिक वादों तथा मत-मतान्तरों की गवेषणा में बड़ी सहायता मिल सकती है।

सूत्रकृतांग में उद्धृत मत-मतान्तरों का वहां कोई नामोल्लेख नहीं है। निर्युक्तिकार आचार्य भद्रबाहु तथा वृत्तिकार आचार्य शीलांक ने उनकी विविध दार्शनिक वादों के रूप में पहचान कराई है।

### पंच महाभूतवाद

पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु तथा आकाश—ये पाँच महाभूत हैं। इन पाँच महाभूतों से

---

१. संयुत्त निकाय, दूसरा भाग ३७.१, निब्बानसुत्त ५५९।

एक आत्मा उत्पन्न होती है। इनके पांच महाभूतो के विनाश से—विच्छेद से आत्मा का विनाश होता है। ऐसा कुछ लोगो का कथन—अभिमत है।[१]

निर्युक्तिकार आचार्य भद्रबाहु तथा वृत्तिकार आचार्य शीलाक ने इसे चार्वाक मत बतलाया है, जो पचमहाभूतवाद पर आघृत है।

### एकात्मवाद

जैसे एक पृथ्वी-स्तूप—पृथ्वी-पिण्ड, पृथ्वी-समवाय अनेक रूपो में दिखाई देता है, उसी प्रकार समस्त लोक मे व्याप्त विज्ञानघन एक आत्मा जडचेतनमय नाना रूपो मे दिखाई देती है।

कई मन्द—अज्ञानीजन लोक मे एक ही आत्मा होने की बात कहते है। किन्तु, इसे कैसे माना जाए ? यह स्पष्ट है—आरम—हिंसा आदि पाप कृत्यो मे आसक्त रहने वाले भिन्न-भिन्न व्यक्ति स्वय पाप कर उसके फलस्वरूप स्वय ही तीव्र दुख भोगते हैं, कोई एक ही आत्मा ऐसा नही करती।[१]

इन दो गाथाओ मे निरूपित और निरसित अभिमत की उत्तरमीमासा-प्रतिपादित ब्रह्माद्वैतवाद या केवलाद्वैतवाद से पहचान की जा सकती है।

### तज्जीव तच्छरीरवाद

चाहे, बाल—अज्ञानी हो, चाहे पण्डित—ज्ञानी हो, उनमे से प्रत्येक की, सब की आत्माएँ अलग-अलग हैं। मरने के पश्चात् उनका कोई अस्तित्व नही रहता। किन्ही भी प्राणियो का उपपात—दूसरे भव मे उत्पत्ति या परलोकगमन नही होता।

न कोई पुण्य है, न पाप है। न इस लोक से परे कोई लोक है। देह के विनाश के साथ ही देही का—आत्मा का विनाश हो जाता है।[२]

निर्युक्तिकार आचार्य भद्रबाहु तथा वृत्तिकार आचार्य शीलाक ने इसे तज्जीवतच्छरीर-वाद के नाम से अभिहित किया है।

### आकारकवाद

आत्मा न कुछ करती है, न कराती है, जो भी क्रियाएँ है, सबके साथ करने, कराने की दृष्टि से आत्मा का कोई सम्बन्ध नही है। वैसे आत्मा अकारक—अकर्ता है। कुछ लोग ऐसे सिद्धान्त स्थापित करने की धृष्टता करते हैं।

जो पूर्वोक्त तज्जीवतच्छरीरवादी एव अकारकवादी शरीर से भिन्न आत्मा के न होने तथा आत्मा के अकर्ता या निष्क्रिय होने के सिद्धान्त प्रतिपादित करते हैं, यदि उन्हे सही माना जाए तो यह लोक—चातुर्गतिक लोक-परलोक ही कैसे घटित हो ? वैसा मानने पर लोक का अस्तित्व ही सिद्ध नही होता।

---

१. सूत्रकृताग १ १ १ ७-८

२. सूत्रकृताग १ १ १ ९-१०

३. सूत्रकृताग १ १ १.११-१२

वे अज्ञानी, आरंभ-निश्रित—हिंसादि आरंभ-समारंभरत पुरुष अज्ञानमय एक अन्धकार से दूसरे अन्धकार मे जाते हैं ।[1]

चूर्णिकार एव वृत्तिकार ने इस (अकर्तृवाद के) सिद्धान्त को साख्य दर्शन से सम्बद्ध बतलाया है।

**आत्मषष्ठवाद**

इस लोक मे पाँच महाभूत है, छठी आत्मा है। आत्मा एव लोक शाश्वत है। ऐसा कइयो का मत है।

वे छहो पदार्थ दोनो प्रकार से—हैतुक—हेतु पूर्वक तथा निर्हैतुक—हेतु के विना भी विनष्ट नहीं होते। असत्—अस्तित्व-शून्य—अविद्यमान पदार्थ कभी उत्पन्न नही होता। सभी भाव—पदार्थ नियतीभाव—नियतता—नित्यत्व लिये हैं।[2]

वृत्तिकार आचार्य शीलाक के अनुसार यह वेदवादी साख्यो तथा शैवाधिकारियो—वैशेषिको का अभिमत है।

**क्षणिकवाद**

कई वाल—अज्ञानी क्षणयोगी—क्षणमात्र जुडे रहने वाले—टिकनेवाले रूप, वेदना, सज्ञा, सस्कार तथा विज्ञान—पाँच स्कन्धो को ही मानते है। वे उनसे भिन्न, अभिन्न, हैतुक—कारणोत्पन्न, अहेतुक—विना कारणोत्पन्न आत्मा को स्वीकार नही करते।

कइयो की मान्यता है कि पृथ्वी, जल, अग्नि एव वायु—ये चार धातुरूप हैं। शरीर रूप मे जब ये एकत्र—एकाकार होते है, तब इन्हे जीव या आत्मा कहा जाता है।[3]

वृत्तिकार के अनुसार यहाँ सूत्रकार का क्षणिकवाद के अन्तर्गत पञ्चस्कन्धवाद तथा चातुर्धातुवाद की ओर सकेत है।

सूत्रकार ने आगे परमतवादियो के इस दावे की चर्चा की है कि चाहे कोई घर मे रहे, वन मे रहे, प्रव्रजित हो, उनके दर्शन को स्वीकार करले तो वह सब दुःखो से छूट जाता है।[4]

आगे सूत्रकार ने इस दावे का खण्डन करते हुए कहा है कि ऐसा कहने वाले धर्म का रहस्य नही जानते, ससार-सागर को नही तैर पाते, नही पार कर पाते, पुन:-पुन गर्भ मे आने से, जन्म लेने से छूट नही पाते, दुःख से छूट नही पाते, मौत से छूट नही पाते।

वे मृत्यु, व्याधि और वृद्धत्व से परिव्याप्त ससार के—आवागमन के चक्र मे पडे रहते है, नानाविध कष्ट झेलते है।[5]

---

१. सूत्रकृताग १ १.१.१३-१४

२. सूत्रकृताग १.१.१ १५-१६

३ सूत्रकृताग १.१.१.१७-१८

४. पञ्चविंशति-तत्त्वज्ञो, यत्र कुत्राश्रमे वसेत्।
शिखी मुण्डी जटीवापि, मुच्यते नात्र सशय ॥
—साख्य

५ सूत्रकृताग १.१ १.१९-२६

**नियतिवाद**

सब जीव पृथक्-पृथक् हैं, यह उपपन्न है—युक्तिसगत है। ऐसा कुछ वादियो का मत है। उनके अनुसार जीव पृथक्-पृथक् सुख भोगते है, दु ख भोगते हैं, पृथक्-पृथक् ही अपने स्थान से लुप्त होते हैं—एक देह का त्याग कर दूसरी देह प्राप्त करते हैं।

दु ख स्वकृत नही है, फिर परकृत—दूसरे द्वारा किया हुआ कैसे हो सकता है। सुख एव दु ख न सैद्धिक हैं—प्रयत्नजन्य सफलता-प्रसूत है और न असैद्धिक—प्रयत्नजन्य असफलता-प्रसूत ही हैं।

वे कहते हैं—मनुष्य जो पृथक्-पृथक् सुख-दु ख अनुभव करते है, वह न उनका अपना किया है और न पराया किया है। वह सागतिक है—नियतिकृत है।[1]

यो नियतिवाद का प्रतिपादन कर वे अज्ञानी होते हुए भी अपने आपको पण्डित—ज्ञानी मानते हैं। सुख-दु ख जो नियतानियत है—एक अपेक्षा से नियत है, एक अपेक्षा से अनियत है, इसे वे नही जानते। वे बुद्धिरहित हैं।

कर्म-पाश मे जकडे हुए ऐसे पुरुष नियति को ही पुन.-पुन. सुख-दु.ख का कारण बतलाते है। वे अपनी क्रिया-चर्या मे उद्यत रहते हुए भी दु ख से छूट नही सकते।[2]

**अज्ञानवाद**

सूत्रकार ने मृगों का दृष्टान्त देते हुए बताया है कि जैसे परित्राणरहित—भटकते हुए तीव्रगामी मृग अशकनीय—शका न करने योग्य स्थानो मे शका करते हैं तथा शकनीय—शका करने योग्य स्थानो मे नि शक रहते हैं। वे भटकते हुए उन्ही स्थानो मे पहुँच जाते है, जहाँ फन्दे लगे होते है। फन्दो मे बँध जाते हैं। उसी प्रकार अज्ञानीजन अशकनीय मे शका करते हुए, शकनीय मे अशक रहते हुए उन मृगो की ज्यो सकटापन्न होते हैं, विनष्ट हो जाते है।[3]

**कर्मोपचयनिषेधक क्रियावाद**

जो पुरुष जानता हुआ मन से हिंसा करता है, शरीर से हिंसा नही करता। नही जानता हुआ शरीर से हिंसा करता है, मन से हिंसा नही करता। वह उसके फल का केवल स्पर्श मात्र करता है। तज्जनित पाप उसके लिए अव्यक्त—अप्रकट रहता है। अथवा वह पापबद्ध नही होता।[4]

पूर्वोक्त परवादि-मतो का वैयर्थ्य प्रकट करते हुए आगे सूत्रकार ने कहा है—एक जन्मान्ध पुरुष आस्राविणी—जिसमे चारो ओर से पानी भर रहा है, नौका मे बैठा है, चाहता है, नदी को पार कर जाए, किन्तु, वह बीच मे ही डूब जाता है, उसी प्रकार मिथ्यादृष्टि, अनार्य—अपवित्र कर्मा श्रमण उपर्युक्त सिद्धान्तो की नौका पर बैठा चाहता

---

१ सूत्रकृताग १ १ २ १-३
२ सूत्रकृताग १ १.२ ४-५
३ सूत्रकृताग १ १ २.६-१३
४ सूत्रकृताग १.१.२ २५

है, वह संसार के पार पहुँच जाए—जन्म-मरण से छूट जाए, किन्तु, वैसा हो नही पाता; वह ससार-सागर मे भटकता रहता है ।[1]

सूत्रकृतांग के द्वितीय श्रुतस्कन्ध के प्रथम—पुण्डरीक अध्ययन मे तज्जीवतच्छरीर-वाद, पञ्चमहाभूतवाद, ईश्वरकारणवाद—आत्माद्वैतवाद तथा नियतिवाद का विशेष विवेचन है।

सूत्रकृतांग प्रथम श्रुतस्कन्ध के बारहवें—समवसरण अध्ययन मे एकान्त-अज्ञानवाद, एकान्त-विनयवाद, एकान्त-अक्रियावाद, एकान्त-क्रियावाद तथा सम्यक्-क्रियावाद की चर्चा एव समीक्षा है।

निर्युक्तिकार ने इस सन्दर्भ मे क्रियावाद के १८०, अक्रियावाद के ८४, अज्ञानवाद के ६७ तथा विनयवाद के ३२ भेदो की चर्चा की है। वृत्तिकार ने इन १८०+८४+६७+३२=३६३ (तीन सौ तिरेसठ) भेदो का नामोल्लेख करते हुए पृथक्-पृथक् प्रतिपादन किया है।

यह भेद-क्रम थोड़े-थोडे सैद्धान्तिक अन्तर पर आधृत है।

## संयुत्त निकाय में विभिन्न मतों की चर्चा

### तज्जीव तच्छरीरवाद

भगवन् तथागत ने भिक्षुओ को सबोधित कर कहा—"भिक्षुओ ! जानते हो, जो जीव है, वही शरीर है, ऐसी मिथ्या-दृष्टि किस कारण पैदा होती है ?"

"भन्ते ! आप ही धर्म के मूल हैं, आप ही जानते हैं।"

"भिक्षुओ ! रूप आदि का नित्यत्व स्वीकार करने से ऐसी मिथ्यादृष्टि पैदा होती है।"[2]

### जीवान्य शरीरवाद

भगवान् तथागत ने भिक्षुओ को संबोधित कर कहा—"भिक्षुओ ! जानते हो, जीव अन्य है तथा शरीर अन्य है, ऐसी मिथ्या-दृष्टि किस कारण उत्पन्न होती है ?"

"भन्ते ! धर्म के मूल आप ही हैं, आप ही जानते हैं।"

"भिक्षुओ ! रूप आदि का नित्यत्व स्वीकार करने से ऐसी मिथ्यादृष्टि उत्पन्न होती है।"[3]

### अनन्तवाद

भगवान् तथागत ने भिक्षुओ को सबोधित कर कहा—"भिक्षुओ ! जानते हो, यह लोक अनन्त है, ऐसी मिथ्यादृष्टि किस कारण उद्भूत होती है ?"

"भन्ते ! धर्म के मूल आप ही हैं, आप ही जानते हैं।"

---

१ सूत्रकृताग १.१.२ ३१-३२

२. सयुत्त निकाय पहला भाग—त जीव त सरीरं सुत्त २३.१.१३

३. सयुत्त निकाय—अञ्ञ जीव अञ्ञ सरीरं सुत्त २३ १.१४

"भिक्षुओ ! रूप आदि का नित्यत्व स्वीकार करने से ऐसी मिथ्यादृष्टि उत्पन्न होती है।"[1]

सान्तवाद

भगवान् तथागत ने भिक्षुओ को सबोधित कर कहा—"जानते हो, यह लोक सान्त है—अन्तयुक्त है, ऐसी मिथ्यादृष्टि किस कारण उद्भूत होती है ?"

"भन्ते ! धर्म के मूल आप ही हे, आप ही जानते हैं ?"

"भिक्षुओ ! रूप आदि का नित्यत्व स्वीकार करने से ऐसी मिथ्या-दृष्टि उत्पन्न होती है।"[2]

शाश्वतवाद

भगवान् तथागत ने भिक्षुओ को सबोधित कर कहा—"भिक्षुओ ! यह लोक शाश्वत हैं—ध्रुव या नित्य है, ऐसी मिथ्या-दृष्टि किस कारण उत्पन्न होती है ?

"भन्ते ! धर्म के मूल आप ही हैं, आप ही इसे जानते है।"

"भिक्षुओ ! रूप के अस्तित्व, उपादान अभिनिवेश, वेदना, सज्ञा, सस्कार तथा विज्ञान का नित्यत्व स्वीकार करने से लोक को शाश्वत मानने की मिथ्यादृष्टि उद्भूत होती है।"

"भिक्षुओ ! रूप आदि नित्य है या अनित्य ?"

"भन्ते ! वे अनित्य है ?[3]"

अशाश्वतवाद

भगवान् तथागत ने भिक्षुओ को सबोधित कर कहा—"जानते हो, लोक अशाश्वत है, ऐसी मिथ्या-दृष्टि किस कारण उद्भूत होती है ?"

"भन्ते ! धर्म के मूल आप ही है, आपही जानते है।"

"भिक्षुओ ! रूप आदि का नित्यत्व स्वीकार करने से ऐसी मिथ्यादृष्टि उत्पन्न होती है।"[4]

अकृततावाद

भगवान् तथागत ने भिक्षुओ को सबोधित कर कहा—"भिक्षुओ ! जानते हो, किस कारण से ऐसी मिथ्या-दृष्टि उद्भूत होती है—पृथ्वीकाय, अप्काय, तेजस्काय, वायुकाय, सुख, दु:ख तथा जीव—ये सातो काय अकृत हैं—किये हुए नही हैं, अकारित है—कराये हुए नही हैं, अनिर्मित हैं—बने हुए नही है, अनिर्मापित हैं—बनाये हुए नही हैं, वन्ध्य हैं—अफलोत्पादक है, कूटस्थ हैं, अचल है—स्थिर हैं। उनमे हिलना-डुलना नही होता, विपरिणमन नही होता और न वे परस्पर एक दूसरे को प्रभावित करते है। न वे एक दूसरे को सुख दे सकते हैं और न दु:ख ही देसकते हैं।

---

१. सयुत्त निकाय, पहला भाग—अनन्तवाद सुत्त २३.१.१२
२ सयुत्त निकाय, पहला भाग—अन्तवाद सुत्त २३ १ ११
३. सयुत्त निकाय, पहला भाग—सस्सतो लोको सुत्त २३ १.९
४. सयुत्त निकाय, पहला भाग—असस्सतो सुत्त २३ १ १०

"जो तीक्ष्ण शस्त्र द्वारा किसी के मस्तक का अच्छे करता है, मस्तक को काटता है, वैसा कर वह किसी को जान से नही मारता । शस्त्र के प्रहार द्वारा कायो के मध्य केवल एक छिद्र बनाता है ।

"शील-पालन द्वारा, व्रतानुसरण द्वारा, तप के अनुशीलन द्वारा, ब्रह्मचर्य के अनुष्ठान द्वारा कोई सोचे—मैं अपने अपरिपक्व—जिसका परिपाक नही हुआ है, ऐसे कर्म को परिपक्व—परिपाकयुक्त बना दूगा । जो परिपक्व है—जिसका परिपाक हो चुका है, ऐसे कर्म को उपयुक्त कर शनै.-शनै परिसमाप्त कर दूंगा—यह सब होने वाला नही है ।

"ससार मे जो भी सुख-दु ख है, वे परिमित नही है—नपे-तुले नही है और न उन सुखो या दु खो का कोई नियत काल-मान है । न वे किसी प्रकार घटते है—कम होते हैं और न बढते है—ज्यादा होते है ।

"सूत के गोले को यदि फेका जाए तो वह खुलता जाता है, लपेटा हुआ सूत निकलता जाता है, उसी प्रकार अज्ञानी, ज्ञानी—सभी के दु ख, सुख खुलते जाते है, हटते जाते है, उनका अन्त होता जाता है ।"

भिक्षुओ ने कहा—"भन्ते ! धर्म के मूल, विज्ञाता आप ही हैं, आप ही जानते है। हम नही जानते ।"

भगवान् ने कहा—"भिक्षुओ ! रूप के अस्तित्व, उपादन, अभिनिवेश, वेदना, सज्ञा, सस्कार तथा विज्ञान को जो अनित्य है, नित्य मानने मे ही ऐसी मिथ्या-दृष्टि पैदा होती है ।"[1]

### दैववाद

भगवान् तथागत ने भिक्षुओ को सबोधित कर कहा—"भिक्षुओ ! जानते हो, किस कारण ऐसी मिथ्यादृष्टि उद्भूत होती है—प्राणियो के सक्लेश का कोई प्रत्यय—कारण नही है। प्राणी विना कारण ही कष्ट पाते हैं । प्राणियो के विशुद्ध होने का कोई कारण नही है । विना कारण ही प्राणी विशुद्धि प्राप्त करते हैं । बल—शक्ति, वीर्य, पौरुप—पुरुषार्थ, पराक्रम—उद्यम—इनका कोई फल नही है। समस्त प्राणी, जीव अवश है—किसी के वश मे, शासन मे, नियमन मे नही है। सभी भाग्य, सयोग या स्वभाव पर आश्रित हैं—टिके हैं। भाग्य, सयोग यास्वाभाववश प्राणी छ अभिजातियो मे सुख, दु ख का अनुभव करते हैं ।

"भन्ते ! धर्म के मूल, विज्ञाता आप ही है, आप ही जानते है । हम नही जानते ।"

भगवान् ने कहा—"भिक्षुओ ! रूप के अस्तित्व, उपादान अभिनिवेश, वेदना, सस्कार, सज्ञा तथा विज्ञान को, जो अनित्य हैं, नित्य मानने से ही ऐसी मिथ्या-दृष्टि उत्पन्न होती है ।"[2]

### अक्रियवाद

भगवान् ने भिक्षुओ को सवोधित कर कहा—"भिक्षुओ ! जानते हो, किस कारण से ऐसी मिथ्या-दृष्टि उद्भूत होती है—"करना, कराना, काटना, कटवाना, मारना,

---

१ संयुत्त निकाय, पहला भाग, महादिट्ठ सुत्त २३.१.८

२. सयुक्त निकाय, पहला भाग, हेतु सुत्त २३.१.७

मरवाना, सोचना, सोचवाना, थकना, थकाना, हिंसा करना, चोरी करना, सेंध लगाना, डाका डालना, किसी के घर को लूटना, राहजनी करना, परस्त्री-गमन करना, असत्य-भाषण करना—इनसे कोई पाप नही होता। यदि कोई क्षुरिका सदृश तीक्ष्ण चक्र द्वारा जगत् के सभी प्राणियो को मार-मार कर मास का एक वहुत बड़ा ढेर कर दे, वैसा करने पर भी उसे कोई पाप नही लगता। यदि कोई गगा के दक्षिणी तट पर प्राणियो को मार-मार कर, मरवा कर, काट-काट कर, कटवाकर, पका-पका कर, पकवा कर उनके मास का वहुत बड़ा ढेर कर दे तो भी उसे कोई पाप नही लगता। यदि कोई गगा के उत्तरी तट पर प्राणियो को मार-मार कर, मरवा कर, काट काट कर, कटवा कर, पका-पका कर, पकवा कर उनके मास का वहुत वडा ढेर लगा दे तो भी उसे कोई पाप नही लगता। दान करने से, इन्द्रिय दमन से, सयम-पालन से, सत्य-भाषण से कोई पुण्य नही होता।"

भिक्षु बोले—"ऐसी मिथ्या-दृष्टि के उत्पन्न होने का कारण हम नही जानते। धर्म के मूल विज्ञाता आप ही हैं।"

भगवान् ने कहा—"रूप के अस्तित्व, उपादान, अभिनिवेश, वेदना, सज्ञा, सस्कार तथा विज्ञान को, जो अनित्य है, नित्य मानने से ही ऐसी मिथ्या-दृष्टि पैदा होती है।"[1]

### उच्छेदवाद

एक समय की बात है, भगवान् तथागत श्रावस्ती मे अनाथपिण्डिक के जेतवन नामक उद्यान मे विहरणशील थे। उन्होने भिक्षुओ को सबोधित कर कहा—"भिक्षुओ! जानते हो? किस कारण ऐसी मिथ्या दृष्टि पैदा होती है—दान का, यज्ञ का, हवन का कोई फल नही होता। सत् कार्यों का, असत का कोई फल नही होता। न लोक अस्तित्व है, न परलोक का अस्तित्व है। न माता, पिता का ही कोई अस्तित्व है। न औपपातिक सत्त्व—अगर्भोत्पन्न, स्वयमुद्भूत प्राणियो का ही, कोई अस्तित्व है। न ऐसे श्रमण-ब्राह्मण हैं, जो सम्यक् प्रतिपत् युक्त हो—सम्यक् ज्ञान युक्त हो, उद्बुद्ध हो, जो लोक, परलोक का साक्षात्कार कर चुके हो, साक्षात्कृत का उपदेश देते हो।

"यह पुरुष पृथ्वी, आप्—जल, तेज—अग्नि तथा वायु—इन चार महाभूतो के सघात से, मिलन से निष्पन्न है। किसी भी प्राणी के मर जाने के पश्चात् पृथ्वी का पृथ्वी मे विलय हो जाता है, जल का जल मे विलय हो जाता है, तेज का तेज मे विलय हो जाता है। इन्द्रियो का आकाश मे विलय हो जाता है। जब मनुष्य मर जाता है तो पाँच आदमी मिलकर उसकी लाश को उठा ले जाते है और जला देते हैं। कबूतर के मदृश केवल उज्ज्वल अस्थियाँ ही बच पाती है।

"किसी के द्वारा दिया गया दान निष्फल है, मिथ्या प्रवचना है, मात्र ढोंग है। आस्तिकवाद की बात कहने वाले पण्डित, मूर्ख सभी नष्ट हो जाते है, सभी का लोप हो जाता है। मृत्यु के पश्चात् कुछ नही रहता।"

भिक्षुओ ने कहा—"भन्ते! हम नही जानते, इस मिथ्या-दृष्टि के उत्पन्न होने के क्या कारण है। धर्म के मूल, विज्ञाता, आप ही है।"

---

१, सयुक्त निकाय, पहला भाग, करोतो सुत्त २३.१.६

भगवान् ने कहा—"भिक्षुओ ! रूप का अस्तित्व, रूप का उपादान, रूप का अभिनिवेश ही वे कारण हैं, जिनसे ऐसी मिथ्या-दृष्टि उत्पन्न होती है। इसी प्रकार वेदना, सज्ञा, सस्कार तथा विज्ञान के कारण ऐसा होता है।"

"भिक्षुओ ! रूप नित्य है या अनित्य है ? तुम कैसा समझते हो ?"

"भन्ते ! रूप अनित्य है।"

"भिक्षुओ ! जो नित्य नही है, दु ख है, परिवर्तनमय है, उसका उपदान न करने से, उसे नित्य मान स्वीकार न करने से क्या इस प्रकार की मिथ्या-दृष्टि उत्पन्न होती है।"

"भन्ते ! ऐसा नही होता।"

"भिक्षुओ ! वेदना, सज्ञा, सस्कार एव विज्ञान नित्य हैं या अनित्य हैं ?"

"जिसे देखा गया, सुना गया, सूंघा गया, जिसका आस्वाद लिया गया, स्पर्श किया गया, जिसे जाना गया, प्राप्त किया गया, गवेषित किया गया, जो मन मे सोचा गया, वह नित्य है या अनित्य है ?"

"भन्ते ! वे सब अनित्य है।"

"भिक्षुओ जो नित्य नही हैं, दु ख हैं, परिवर्तनमय हैं, उनका उपदान न करने से उन्हे नित्यरूप मे स्वीकार न करने से क्या ऐसी मिथ्या-दृष्टि उद्भूत होती है ?"

"भन्ते ! ऐसा नही होता।"[1]

## दीघनिकाय में मतवाद

### शाश्वतवाद

"भिक्षुओ ! कोई एक भिक्षु सयम, वीर्य, अध्यवसाय, अप्रमाद तथा चैतसिक स्थिरता से वैसी चित्त समाधि प्राप्त करता है, जिसके कारण उसे सौ पूर्व-जन्मो की सहस्र पूर्व-जन्मो की, लाख वर्ष पूर्व-जन्मो की, कई लाख पूर्व जन्मो की स्मृति हो जाती है—जैसे मैं इस अमुक नाम का, इस गोत्र का इस रग का, इस आहार का था, इस प्रकार के सुख-दु ख अनुभव करता रहा, इतनी आयु तक जीता रहा, वहाँ मरण प्राप्त कर वहाँ—अन्यत्र उत्पन्न हुआ। वहाँ भी मैं इस—अमुक नाम का, अमुक गोत्र का, अमुक रग का, अमुक आहार का था। इस प्रकार के सुख-दु.ख अनुभव करता था। इतनी आयु तक वहाँ जीता रहा। मैं वहाँ मरण प्राप्त कर यहाँ उत्पन्न हुआ।

इस प्रकार वह अपने पूर्व जन्मो के समग्र आकार-प्रकार स्मरण करता है। उसी आधार पर वह कहता है—आत्मा तथा लोक नित्य हैं, अपरिणमनशील हैं, कूटस्थ है, अचल हैं—शाश्वत है। प्राणी उत्पन्न होते, चलते-फिरते एव मर जाते हैं पर उनका अस्तित्व नित्य है—शाश्वत है।"[2]

### नित्यत्व-अनित्यत्ववाद

"भिक्षुओ ! कितनेक श्रमण-ब्राह्मण ऐसे हैं, जो आत्मा और लोक को अशत नित्य

---

१. सयुक्त निकाय, पहला भाग—नत्थिसुत्त २३.१.५

२. दीघनिकाय १ १. पष्ठ ६

रहता है और न असंज्ञी रहता है।"[1]

**आत्मोच्छेदवाद**

"कई श्रमण-ब्राह्मण ऐसे है, जो मानते हैं कि शरीर का नाश होते ही सत्त्व या आत्मा उच्छिन्न, विनष्ट या लुप्त हो जाता है।"[2]

**दृष्टधर्म निर्वाणवाद**

,'भिक्षुओ ! कितने क श्रमण-ब्राह्मण दृष्टधर्मनिर्वाणवादी है। वे मानते हैं कि प्राणी इसी ससार मे—इसी जन्म मे देखते-देखते निर्वाण प्राप्त कर लेता है।"[3]

## संख्यानुक्रमी शास्त्र

प्राचीन काल से ही भारतवर्ष मे शास्त्र-ज्ञान की मौखिक परंपरा रही है। उसे कण्ठाग्र रखा जाता रहा है। जैनों और बौद्धो मे जहा यह परंपरा गुरु-शिष्य-क्रम से गतिशील रही, वहाँ वैदिको में मुख्यत: पिता-पुत्र-क्रम से यह चलती रही। वेदवेत्ता पिता अपने पुत्र को बचपन से ही वैदिक मंत्रों का सस्वर शिक्षण देता। यों विशेषत. श्रवण-परंपरया चलते रहने के कारण शास्त्र-ज्ञान के साथ श्रुत शब्द जुडा। जैन परंपरा मे श्रुत शब्द जहा ज्ञान के भेद-विशेष के लिए पारिभाषिक है, वहाँ साथ-ही-साथ सामान्यतः शास्त्र-ज्ञान के अर्थ मे भी प्रयुक्त है। बहुश्रुत शब्द उसी आधार पर निष्पन्न है। वेदों को श्रुति कहे जाने के पीछे भी यही सकेत है, क्योंकि वे पितृ-मुख से गुरु-मुख से श्रवण कर स्मृति रखे जाते रहे हैं।

शास्त्र-ज्ञान से सम्बद्ध प्रमुख विषय हर समय स्मृति मे रह सकें, इसके लिए शास्त्र-प्रणयन में एक विशिष्ट, सरल पद्धति का स्वीकार हुआ, जिसमे विभिन्न विषयो को संख्यानु-क्रम से समाकलित किया गया। भिन्न-भिन्न विषय, जो विस्तार, भेद या प्रकार की दृष्टि से एक समान सख्या में हैं, उन्हें एक साथ उपस्थापित किया गया है, ताकि उन्हें स्मरण रखने मे सुविधा हो। उनका विशेष विश्लेषण, विवेचन यथेष्ट रूप मे अन्यत्र, जैसा अपेक्षित हो, प्राप्त किया जा सके। मूल विषय नाम्ना निरन्तर स्मृति मे रहे।

जैन आगमों मे स्थानांग तथा समवायांग इसी कोशात्मक शैली मे प्रणीत हैं। बौद्ध-वाङ्मय मे अंगुत्तरनिकाय, पुग्गल पञ्ञत्ति आदि इसी शैली के ग्रन्थ है। उनमे स्थानांग एव समवायांग की ज्यों सख्यानुक्रम से विविध विषय प्रतिपादित हैं। दोनों परंपराओं मे यह एक अद्भुत साम्य है।

महाभारत मे भी एक प्रसग है, जो इसी संख्याश्रित शैली मे वर्णित है। वन पर्व के १३४ वें अध्याय मे नन्दी-अष्टावक्र का सवाद है। वहां दोनो की ओर से एक से तेरह तक की वस्तुएँ, विषय प्रस्थापित, प्रतिपादित हैं।

**स्थानांग**

जैन-परंपरा मे द्वादशांगी—बारह अंग आगमों मे स्थानांग तीसरा है। इसमें दस

---

१. दीघनिकाय १.१. पृष्ठ १२

२. दीघनिकाय १ १. पृष्ठ १२

३. दीघनिकाय १.१. पृष्ठ १३

स्थान है। पहले मे एक सख्याश्रित विषय, दूसरे मे द्विसख्याश्रित विषय, तीसरे मे त्रिसख्या-श्रित विषय, चौथे मे चतु.सख्याश्रित विषय, पाँचवें मे पचसंख्याश्रित विषय, छठे मे षट्संख्या श्रित विषय, सातवें मे सप्त सख्याश्रित विषय, आठवें मे अष्ट सख्याश्रित विषय, नौवें मे नव सख्याश्रित विषय तथा दसवे मे दस सख्यात्मक विषय वर्णित हैं।

स्थानांग मे सग्रहनय तथा व्यवहारनय—अभेदात्मक एव भेदात्मक दृष्टिकोण से जीव अजीव आदि तत्त्वो का विशद रूप मे प्रतिपादन है।

**समवायांग**

समवायांग का द्वादशागी मे चौथा स्थान है। इसमे एक से लेकर सौ तक के सख्या श्रित विषय पहले से सौवें समवाय तक वर्णित हैं। सौवे के अनन्तर अनेकोत्तरिका वृद्धि समवाय है, जिसमे क्रमश एक सौ पचास, दो सौ, ढाई सौ, तीन सौ, साढे तीन सौ, चार सौ, साढे चार सौ, पाँच सौ, छ सौ, सात सौ, आठ सौ, नौ सौ, एक हजार, एक हजार एक सौ, दो हजार, तीन हजार, चार हजार, पाँच हजार, छः हजार, सात हजार, आठ हजार, नौ हजार, दस हजार, एक लाख, दो लाख तीन लाख सत्ताईस हजार, चार लाख, पाँच लाख, छ लाख, सात लाख, आठ लाख, दस लाख, एक करोड तथा कोडाकोड़—दस नील तक के विषय उल्लिखित हैं।

तत्पश्चात् द्वादशाग गणिपिटक फुटकर विषय और अतीत अनागत कालिक महापुरुषो का पृथक्-पृथक् वर्णन है।

यो समवायांग का परिसमापन होता है।

**महत्त्व**

स्थानांग एव समवायांग का विविध-विषय सूचकता की दृष्टि से बड़ा महत्त्व रहा है। कहा गया है—स्थानांग तथा समवायांग के धारक—इनके अध्येता-ज्ञाता ही आचार्य, उपाध्याय तथा गणावच्छेदक जैसे गौरवमय पद के अधिकारी होते हैं।[1]

कहने का अभिप्राय यह है, इन दोनो आगमो मे ऐसे अनेक अति महत्त्वपूर्ण विषयो का कोशात्मक शैली मे समाकलन है। जिनकी जानकारी आवश्यक रूप मे आचार्य उपाध्याय एव गणावच्छेदक को होनी चाहिए।

ये दोनो ऐसे आगम हैं, जिनमे षट्द्रव्य धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, जीवास्तिकाय, काल एव पुद्गलास्तिकाय, नव तत्त्व—जीव, अजीव, आस्रव, सम्वर, निर्जरा, पुण्य, पाप, बन्ध तथा मोक्ष, द्रव्यानुयोग—पदार्थवाद, चरणानुयोग—सम्यक्-दर्शन, सम्यक्-ज्ञान, सम्यक्-चरित्र, व्रत, सयम, तप, वैयावृत्य, कषाय-निग्रह, ब्रह्मचर्य, समिति, गुप्ति आदि आचारमूलक विषय, गणितानुयोग—भूगोल, खगोल, गणित आदि से सम्बद्ध विषय एव धर्मकथानुयोग—दया, दान, शील, क्षमा, ऋजुता, मृदुता आदि उत्तमोत्तम गुणो के प्रख्यापक आख्यान—कथानक—लगभग चारो अनुयोगो का समावेश है।

---

१. ठाण-समवायधरे कप्पइ आयरियत्ताए, उवज्झायत्ताए, गणावच्छेइयत्ताए उद्दिसित्ताए।

—व्यवहारसूत्र, उद्देशक ३

**अंगुत्तर निकाय**

सुत्तपिटक, विनयपिटक तथा अभिधम्म पिटक बौद्ध धर्म के मौलिक ग्रन्थ हैं।

सुत्तपिटक दीघनिकाय, मज्झिमनिकाय, संयुत्तनिकाय, अंगुत्तरनिकाय तथा खुद्दक-निकाय नामक पांच निकायो या ग्रन्थात्मक भागो मे विभक्त हैं। इनमें अंगुत्तरनिकाय का रचना की दृष्टि से अन्यों की अपेक्षा अपना विशिष्ट रूप है। इसमे संख्यानुक्रमी पद्धति से धर्मों या विषयो का वर्णन किया गया है।

जिस प्रकार जैन आगम-वाङ्मय के अन्तर्गत स्थानांग तथा समवायांग सूत्र संख्या-क्रमानुगत ग्रन्थ हैं; उसी प्रकार बौद्ध-पिटक-वाङ्मय के अन्तर्गत अंगुत्तरनिकाय वैसा ही संख्याक्रमानुबद्ध ग्रन्थ है। वह निम्नांकित ग्यारह निपातो में विभक्त है—

१. एकक निपात
२, दुक निपात
३. तिक निपात
४. चतुक्क निपात
५ पञ्चक निपात
६. छक्क निपात
७. सत्तक निपात
८ अट्ठक निपात
९. नवक निपात
१०. दसक निपात
११. एकादसक निपात

एकक निपात मे उन धर्मों या विषयो का वर्णन है, जो संख्या मे एक-एक हैं। दुक निपात मे, जो संख्या मे दो-दो हैं, वैसे धर्मों का वर्णन है। उसी प्रकार क्रमशः उत्तरवर्ती निकायो मे उन विषयो का वर्णन है, जो तीन-तीन, चार-चार, पांच-पांच, छः-छः, सात-सात आठ-आठ, नौ-नौ, दस-दस तथा ग्यारह-ग्यारह हैं।

यो स्थानांग एव समवायांग की ज्यो क्रमशः बढते-बढते ग्यारह की संख्या तक यह क्रम गतिशील रहा है।

पिटको के अतिरिक्त बुद्ध-वचन के विभाजन का एक और प्रकार भी है, वह नौ अंगो के रूप मे है, जो इस प्रकार हैं—

१. सुत्त
२. गेय्य
३. वैय्याकरण
४. गाथा
५ उदान
६ इतिवुत्तक
७. जातक
८. अब्भुत धम्म
९. वैदल्ल

इनमे इतिवुत्तक की रचना अंगुत्तरनिकाय की ज्यो संख्याक्रमानुबद्ध है। इतिवुत्तक का संस्कृत रूप इत्युक्तम् है। 'भगवान् बुद्ध द्वारा ऐसा कहा गया' इस अर्थ मे यह प्रयुक्त है।

२

# आचार

त्रस एवं स्थावर—गतिशील एव स्थितिशील प्राणियो की हिंसा से निवृत्त होने का जिस प्रकार जैन-वाङ्मय मे प्रतिपादन है, वैसे ही बौद्ध-वाङ्मय मे भी है। वहाँ न केवल भाव-साम्य है, वरन् शब्द-साम्य भी है। इससे अहिंसा की व्यापकता, विराट्ता फलित होती है। आचार के अन्य विभिन्न पहलुओ पर भी दोनो महापुरुषो ने बहुत कुछ समान भाव-भाषा मे अभिहित किया है। यहा क्रमशः भगवान् महावीर और बुद्ध के मौलिक उद्धरणो को प्रस्तुत करते हुए आगम व त्रिपिटक साहित्य के आधार पर उनकी आचार विषयक अभिव्यंजना की जा रही है। समुद्धृत ग्रन्थ कौन-सा आगमन्गत है व कौन-सा त्रिपिटकगत, यह तो अब पाठक के लिए स्वय सवेद्य हो ही गया है।

## त्रस एवं स्थावर जीवों की हिंसा से निवृत्ति

जो त्रस—जगम—चलने फिरने वाले अथवा जिन्हे त्रस्त होते अनुभव किया जा सकता हैं, स्थावर—नही चलने फिरने वाले—जिनके श्वास या सवेदन का स्थूल दृष्टि से अनुभव नही किया जा सकता—इन दोनो प्रकार के प्राणियो की सत्ता एव स्वरूप को यथावत् रूप में जानकर जो मन, वचन और शरीर द्वारा इनकी हिंसा नही करता है न औरो से हिंसा करवाता है, उसे हम ब्राह्मण ब्रह्म-ज्ञानी कहते है।[1]

जो त्रस—चर या गतिशील तथा स्थावर—स्थिर या गतिशून्य—सभी प्राणियो पर न प्रहार करता है, न उन्हे मारता है एव न औरो से मरवाता ही है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ।[2]

## वानस्पतिक जगत् : हिंसा-परिहार

विज्ञान ने यह स्वीकार कर लिया है कि पेड-पौधो में भी चेतना या जीवत्व है। सुख-दुखात्मक अनुभूतियाँ भी उनमे हैं। भारत के सुप्रसिद्ध वैज्ञानिक स्व० डॉ० जगदीश चन्द्र वसु ने अपनी सूक्ष्म, गहन वैज्ञानिक गवेषणाओ के आधार पर यह तथ्य उद्घाटित किया जो उत्तरवर्ती वैज्ञानिको के लिए और आगे अनुसन्धान के निमित्त मार्गदर्शक सिद्ध हुआ। वैज्ञानिक डॉ० बसु से पूर्व वानस्पतिक जगत् के सम्बन्ध मे यह तथ्य विज्ञान जगत् मे लगभग अपरिज्ञात था।

---

१. तसपाणे वियाणेत्ता, संगहेण य थावरे।
जो न हिंसइ तिविहेण, तं वय बूम माहण॥
—उत्तराध्ययन सूत्र २५ २३

२ निधाय दण्डं भूतेसु थावरेसु च।
यो न हन्ति न घातति, तमह ब्रूमि ब्राह्मण॥
—धम्मपद, ब्राह्मण वर्ग २३

जैन सिद्धान्त मे पेड-पौधो का जीवत्व अनादिकाल से स्वीकृत है। इस सम्बन्ध मे आगम-साहित्य मे अनेक स्थानो पर विस्तृत विवेचन हुआ है। अन्यान्य जीवधारियो या प्राणियो की हिंसा के परिवर्जन की ज्यो वनस्पति—पेड-पौधे, बीज आदि के हिंसा-परिहार पर भी जैन-शास्त्रो मे बडा जोर दिया गया है। बौद्ध-शास्त्रो मे भी यह स्वर साकेतिक रूप मे मुखरित रहा है। इतना ज्ञातव्य है, जैन-शास्त्रो की तरह प्रस्तुत विषय का विपुल विस्तारमय विवेचन सभवतः वहाँ नही हो पाया, किन्तु, भाव-साम्य, दृष्टि-सामजस्य श्रमण-सस्कृति की इन दोनो ही धाराओ मे उपलब्ध है।

विवेक जन हिंसा से लज्जित—सकुचित—पृथक् रहते है। कुछ ऐसे व्यक्ति हैं, जो अपने को अनगार—गृहत्यागी कहते हुए भिन्न-भिन्न प्रकार के शस्त्रो से वनस्पतिकायिक जीवो का समारम—हनन या सहार करते हैं। वनस्पतिकायिक जीवो की हिंसा करने के साथ-साथ वे दूसरे अनेक प्रकार के जीवो की भी विहिंसा—विघात करते हैं।

भगवान् महावीर ने इस सम्बन्ध मे परिज्ञान या उपदेश दिया—"इस जीवन के निमित्त, परिवन्दन—प्रशस्ति, मानन—समादर एवं पूजा—सत्कृति के हेतु, जाति—जन्म, मृत्यु और मोचन—मुक्ति या मोक्ष के लिए, दु ख के प्रतिघात—प्रतिकार के लिए वह (अपने को साधु अभिहित करने वाला) स्वय वनस्पतिकाय के जीवो का घात करता है, औरो द्वारा वैसा करवाता है तथा जो करते है, उनका अनुमोदन करता है, उनको अच्छा समझता है। इस प्रकार स्वय हिंसा करना, दूसरो से करवाना, करते को अच्छा मानना, उसके अहित—अकल्याण—बुराई के लिए है, अबोधि—अज्ञानसूचक है। साधक उक्त तथ्य को हृदयगम करता हुआ संयम मे सुस्थिर रहे।

"भगवान् से, गृहत्यागी सयमी पुरुपो से श्रवण कर उसे यह ज्ञान हो जाता है कि हिंसा एक ग्रन्थि है—गाँठ है। वह मोह है, मार है—मृत्यु है तथा नरक है किन्तु फिर भी आसक्तिवश मनुष्य तरह-तरह के शस्त्रो द्वारा वनस्पतिकाय की हिंसा करता है। वनस्पति काय की हिंसा करता हुआ वह अन्य बहुत प्रकार के के जीवो की भी हिंसा करता है।"[१]

भगवान् तथागत ने भिक्षुओ को सम्बोधित कर कहा—"भिक्षुओ! ऐसे पुरुष बहुत कम हैं, जो बीज—वनस्पति को नष्ट करने से विरत रहते है—बीज—वनस्पति को नष्ट करने का परित्याग करते हैं। ऐसे पुरुष अधिक हैं, जो बीज—वनस्पति को नष्ट करने से विरत नही होते—जो बीज—वनस्पति को नष्ट करने का परित्याग नही करते।"[२]

भगवान् ने भिक्षुओ को सम्बोधित कर कहा—"भिक्षुओ! ऐसे पुरुष बहुत कम हैं, जो कच्चा अन्न ग्रहण करने से विरत होते हैं—जो कच्चा अन्न ग्रहण करने का परित्याग करते हैं। ऐसे पुरुष अधिक हैं, जो कच्चा अन्न ग्रहण करने से विरत नही होते—जो कच्चा ग्रहण करने का परित्याग नही करते।"[३]

---

१. आचाराग १ १ ५.४२-४४

२. संयुत्त निकाय, सत्वे सुत्तन्त ५४.८.८

३ सयुत्त निकाय, धञ्ञ सुत्त ५४ ९.४

## अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य

भारत की प्राय: सभी धर्म-परपराओ मे अहिंसा, सत्य, अस्तेय तथा ब्रह्मचर्य की उपादेयता स्वीकार की गई है। उनसे शून्य धर्म वास्तव में धर्म नही कहा जा सकता। श्रमण-सस्कृति के तो मूल आधार ही ये हैं। जैन-वाड्मय एव बौद्ध-वाड्मय मे इनके सम्बन्ध मे स्थान-स्थान पर बडा विशद विवेचन हुआ है, जो मननीय है।

अहिंसा—किसी प्राणी की हिंसा न करना—वध न करना, उसे कष्ट न देना, सत्य भाषण करना, असत्य न बोलना, अस्तेनक—चोरी न करना, किसी के बिना दिये किसी की कोई वस्तु न लेना, ब्रह्मचर्य का पालन करना—काम-सयम करना तथा परिग्रह का वर्जन करना—ये पाँच महाव्रत हैं। इन्हे स्वीकार कर साधक जिन प्ररूपित धर्म का प्रति-पालन करे।[1]

जो मनुष्य हिंसा करता है—किसी का प्राण हरण करता है, किसी को मारता है, सताता है, मृषावाद—असत्य भाषण करता है, लोक मे किसी की बिना दी हुई वस्तु लेता है—चोरी करता है, पर स्त्री-गमन करता है, मदिरा पान करता है, वह लोक मे स्वय अपनी जड खोदता है—स्वय अपने विनाश को आमन्त्रित करता है।

मानव ! यह पापधर्मा, असयत जनो की स्थिति है। इसे जानो, समझो। ये अधर्म-मूलक कर्म चिरकाल पर्यन्त तुम्हे दु ख मे राँधे नही, पकायें नही, यह सोचकर तुम इनका परिवर्जन करो।[2]

सातागिरि तथा हेमवत नामक दो यक्षो ने एक बार परस्पर विचार किया—आज पूर्णिमा है, उपोसथ है। भव्य, मनोरम रात्रि उपस्थित है। उत्तम नाम युक्त—परम यशस्वी शास्ता गौतम के हम दर्शन करें।

हेमवत ने सातागिरि से कहा—"क्या उनका—शास्ता गौतम का चित्र समाधियुक्त है? क्या सब प्राणियो के प्रति वे समान भाव—अहिंसा-भाव लिये हैं? क्या वाञ्छित,

---

१ अहिंस सच्च च अतेणग च तत्तो अबम अपरिग्गह च।
पडिवज्जिया पच महव्वयाणि, चरिज्ज धम्म जिणदेसिय विऊ ॥
—उत्तराध्ययन सूत्र २१ १२

२. यो पाणमतिपातेति, मुसावादञ्च भासति।
लोके अदिन्न आदियति, परदारञ्च गच्छति ॥
सुरामेरयपानञ्च, यो नरो अनुयुञ्जति।
इधेवमेसो लोकस्मि, मूल खनति अत्तनो ॥
एव भो पुरिस ! जाना हि, पाप धम्मा असञ्ञता।
मा त लोभो अधम्मो च, चिर दुक्खाय रन्धयु ॥
—धम्मपद १८, मलवग्गो १२.१४

अवाञ्छित विषयो से सम्बद्ध सकल्प—विचार, विकल्प उनके नियत्रण मे हैं ? क्या वे सयत-चेता हैं ?"[1]

सातागिरि ने कहा—"उनका मन समाधियुक्त है। सब प्राणियो के प्रति वे समान भाव लिये हैं। किसी के प्रति उनमे हिंसा भाव—शत्रुभाव नही है। वाञ्छित, अवाञ्छित विषयो से सम्बद्ध विचार, विकल्प उनके वशगत हैं। वे सयतचेता हैं।"[2]

हेमवत—"क्या वे अदत्त—नही दी हुई वस्तु का आदान—ग्रहण नही करते ? चोरी नही करते ? क्या वे प्राणियो प्रति सयमशील है ? क्या वे प्रमाद से अतीत हैं ? क्या वे ध्यान से रिक्त—रहित नही हैं ?"[3]

सातागिरि—"वे नही दी हुई वस्तु कभी ग्रहण नही करते—चोरी नही करते। वे प्राणियो के प्रति सयमशील है। वे प्रमाद से अतीत हैं। वे ध्यान से रिक्त—रहित नही है ?"[4]

हेमवत—"क्या वे असत्य भाषण नही करते ? क्या वे कठोर वचन प्रयोग नही करते? क्या वे आपत्तिजनक बात नही कहते ? क्या वृथा बकवास नही करते ?"[5]

---

१. कच्चि मनो सुपणिहितो,
सब्बभूतेसु तादि नो।
कच्चि इट्ठे अनिट्ठे च
सकप्पस्स वसीकता।।
—सुत्तनिपात ६, हेमवत सुत्त २

२ मनो चस्स सुपणिहितो,
सब्बभूतेसु तादिनो।
अथो इट्ठे अनिट्ठे च,
सकप्पस्स वसीकता।।
—सुत्तनिपात ६, हेमवत सुत्त ३

३. कच्चि अदिन्न नादियति,
कच्चि पाणेसु सञ्ञतो।
कच्चि आरा पमादम्हा,
कच्चि झान न रिञ्चति।।
—सुत्तनिपात ६, हेमवत सुत्त ४

४. न सो आदिन्न आदियति,
अथो पाणेसु सञ्ञतो।
अथो आरा पमादम्हा,
बुद्धो झान न रिञ्चति।।
—सुत्तनिपात ६, हेमवत सुत्त ५

५. कच्चि मुसा न भणति,
कच्चि न खीणव्यप्पथो।
कच्चि वेभूतिय नाह,
कच्चि सम्फं न भासति।।
—सुत्तनिपात ६, हेमवत सुत्त ६

सातागिरि—"वे असत्य-भाषण नही करते। वे कठोर वचन-प्रयोग नही करते। आपत्तिजनक बात नही कहते। वे सार्थक एव श्रेयस्कर बात ही कहते हैं।"[1]

हेमवत—"क्या वे काम मे अनुरक्त नही हैं? ब्रह्मचारी हैं? क्या उनका चरित्र निर्मल है? क्या वे मोह को अतिक्रान्त कर चुके है? क्या वे धर्मों के सन्दर्भ मे चक्षुष्मान् हैं? क्या धर्मों को देखते हैं? जानते हैं?"[2]

सातागिरि—"वे काम मे अनुरक्त नही है, ब्रह्मचारी है। उनका चित्त निर्मल है। वे मोह को अतिक्रान्त कर चुके हैं। वे धर्मों के द्रष्टा है।"[3]

यो परस्पर विचार-विमर्श कर, चर्चा कर दोनो यक्ष भगवान् के पास आये, प्रश्न पूछे, समाहित हुए।

अहिंसा पार्थिव शरीरमय, जलीय शरीरमय, आग्नेय शरीरमय, वायव्य देहधारी, बीजरूप कलेवरयुक्त, हरितकायिक, जलचर, स्थलचर, खेचर-आकाशचारी, त्रस—चलने फिरने वाले, त्रस्त होते—वेदनानुभूति करते प्रतीत होने वाले, स्थावर-स्थितिशील नही चलने फिरने वाले जीवो—सभी प्राणियो के लिए क्षेमकरी-कल्याणकारिणी है।[4]

तुम वही हो, जिसे तुम हन्तव्य—मारने योग्य मानते हो। तुम वही हो, जिसे तुम आज्ञापयितव्य—अपनी आज्ञा मे—दासत्व मे रखने योग्य मानते हो। तुम वही हो, जिसे तुम परितापयितव्य—परिताप देने योग्य मानते हो। तुम वही हो, जिसे तुम परिघातयितव्य

---

१. मुसा च सो न भणति,
अथो न खीणव्यप्पथो।
अथो वेभूतिय नाह,
मन्ता अत्थ सो भासति॥
—सुत्तनिपात ९, हेमवत सुत्त ७

२. कच्चि न रज्जति कामेसु,
कच्चि चित्त अनाविल।
कच्चि मोह अतिक्कन्तो,
कच्चि धम्मेसु चक्खुमा॥
—सुत्तनिपात ९, हेमवत सुत्त ८

३. न सो रज्जति कामेसु,
अथो चित्त अनाविल।
सब्बमोहमतिक्कन्तो,
बुद्धो धम्मेसु चक्खुमा॥
—सुत्तनिपात हेमवत सुत्त ९

४. एत्तो विसिट्ठतरिया अहिंसा जा सा पुढवी-जल-अगणि-मारुय-वणस्सइ-बीय-हरिय-जलयर-थलयर-खहयर-तस-थावर-सव्वभूयखेमकरी।
—प्रश्नव्याकरणसूत्र २. १. सूत्र १०८

—परिघात करने योग्य मानते हो, जिसे तुम उपद्रुत—उपद्रवयुक्त करने योग्य मानते हो।[1]

दूसरे जीव का वध-हत्या अपनी हत्या है। दूसरे जीव पर दया करना अपने पर दया करना है।[2]

प्रभु महावीर के वचनो में रुचि रखता हुआ—श्रद्धा रखता हुआ जो षट्कायिक जीव-निकाय को छहों प्रकार के जीवो को आत्मतुल्य मानता है, वास्तव मे वही भिक्षु है।[3]

यह लोक—यह जीवन धर्मानुष्ठान की अपूर्व सन्धि-वेला है। इसे जानकर साधक बाह्य-जगत् को—अन्य आत्माओ को, प्राणीमात्र को, आत्मसदृश—अपने समान समझे। किसी का हनन न करे, पीडोत्पादन न करे।[4]

जिसको तुम अपने लिए चाह लिए हो, वैसा तुम औरो के लिए भी चाहो। जो तुम अपने लिए नही चाहते, उसे औरो के लिए भी मत चाहो।[5]

सब प्राणियो को अपनी आयु—जीवन-स्थिति प्रिय लगती है, सभी सुख भोगना चाहते है, दु ख सबको प्रतिकूल—अप्रिय प्रतीत होता है। सब जीवन की कामना करते हैं। सबको जीवन प्रिय लगता है।[6]

सभी प्राणी जीना चाहते हैं, कोई भी मरना नही चाहता। अत. निर्ग्रन्थ—हिंसा-विरत श्रमण प्राणिवध को घोर—भयकर, पापोत्पादक मानते हुए उसे वर्जित करते हैं—उसका आचरण नहीं करते।[7]

---

१. तुम सि णाम त चेव ज हतव्व ति मण्णसि।
तुम सि णाम त चेव ज अज्जावेतव्व ति मण्णसि।
तुम सि णाम त चेव ज परितावेतव्व ति मण्णसि।
तुम सि णाम त चेव ज परिघेतव्व ति मण्णसि।
एव त चेव ज उद्दवेतव्व ति मण्णसि।

—आचारागसूत्र १ ५.५ ५

२. जीववहो अप्पवहो, जीवदया अप्पणो दया होइ।

—भक्त प्रत्याख्यान ६

३. रोइअ णायपुत्तवयणे, अत्तसमे मण्णिज्ज छप्पिकाये।

—दशवैकालिक सूत्र १० ५

४. सधि लोगस्स जाणित्ता आयओ वहिया पास।
तम्हा ण हता ण विघातए।

—आचाराग सूत्र १ ३ ३ १

५ ज इच्छसि अप्पणतो, ज च ण इच्छसि अप्पणतो।
त इच्छा परस्स वि मा, एत्तियग जिणसासणय॥

—बृहत्कल्प भाष्य ४५८४

६ सव्वे पाणा पिआउया, सुहसाता दुक्खपडिकूला, अप्पियवधा, पियजीविणो, जीवितु-कामा, सव्वेसि जीवित पिय।

—आचाराग सूत्र १. २. ३. ४

७. सव्वे जीवा वि इच्छति, जीविउ ण मरिज्जिउ।
तम्हा पाणिवह घोर, णिग्गथा वज्जयति ण॥

—दशवैकालिक सूत्र ६.११

ससार के सभी प्राणियो को दु ख अकान्त है—अप्रिय है। अत. वे सभी अहिंस्य है—किसी की भी हिंसा नही करनी चाहिए।

ज्ञानी के ज्ञान की—ज्ञानीपन की सार्थकता इसमे है कि वह किसी की भी हिंसा न करे। अहिंसक भावना द्वारा सबके प्रति समता भाव रखे—सबको अपने समान समझे। वस्तुत: यही विज्ञेय है—विशेष रूप से ज्ञातव्य है—समझने योग्य है।[1]

प्राणियो की हिंसा करने से कोई आर्य—उत्तम नही होता। समस्त प्राणियो की हिंसा न करने मे ही आर्यत्व है। वास्तव मे अहिंसा ही आर्यत्व का आधार है।[2]

जैसा मैं हूँ, वैसे ही ये अन्य प्राणी हैं। जैसे ये अन्य प्राणी हैं, वैसा ही मैं हूँ। यो सोचता हुआ अपने समान मानकर न उनकी हत्या करे, न करवाए।[3]

जो अपने अनुकूल है, अपने को इष्ट है, वही औरो को सुझाना चाहिए। ऐसे अर्थ—समुचित आशय का अनुशासन करता हुआ सुधी पुरुष क्लेश—उद्वेग या खेद नही पाता।[4]

दण्ड से—हिंसा से सब त्रस्त होते हैं। सबको अपना जीवन प्रिय लगता है। औरो को अपने ही समान समझकर उनकी हिंसा नही करनी चाहिए।[5]

जो सुखेप्सु अपने सुख के लिए प्राणियो की हिंसा करता है, वह मरकर परलोक मे सुख नही पाता।[6]

---

१ सव्वे अक्कतदुक्खा य, अतो सव्वे अहिंसिया।
एत खु णाणिणो सार, ज न हिंसति किंचण।
अहिंसा समय चेव, एतावत वियाणिया॥
—सूत्रकृताग १. १. ४. ९-१०

२. न तेन अरियो होति, येन पाणानि हिंसति।
अहिंसा सव्वपाणान, अरियो'ति पवुच्चति॥
—धम्मपद १९.५

३. यथा अह तथा एते, यथा एते तथा अह।
अत्तान उपम कत्वा, न हनेय्य न घातये॥
—सुत्तनिपात ३. ३७ २७

४. अत्तान एव पठम, पटिरूप निवेसये।
अथञ्ञ मनुसासेय्य, न किलिस्सेय पण्डितो॥
—थेरगाथा १५८

५. सब्बे तसन्ति दण्डस्स, सब्बेस जीवित पिय।
अत्तान उपम कत्वा, न हनेय्य न घातये॥
—धम्मपद १०.२

६. सुखकामानि भूतानि, यो दण्डेन विहिंसति।
अत्तनो सुखमेसानो, पेच्च सो न लभते सुख॥
—धम्मपद १० ३

जो सुखेप्सु अपने सुख के लिए प्राणियो की हिंसा नही करता, वह मरकर परलोक मे सुख पाता है।[1]

हिंसा से सब त्रस्त होते हैं। सब मृत्यु से भयभीत रहते है। अत आत्मौपम्य का भाव लिए—सबको अपने तुल्य मानते हुए किसी को मारना नही चाहिए।[2]

त्रस—जगम, स्थावर—स्थितिशील, दीर्घ—लम्बे-चौडे, महान्—विशाल, मध्यम—मझलेठिगने, स्थूल-मोटे या अणुक—बहुत छोटे हो, दृष्ट—दृष्टिगोचर—दिखाई देने वाले या अदृष्ट—अदृष्टिगोचर—नही दिखाई देने वाले हो, निकटवर्ती—नजदीक रहने वाले या दूरवर्ती—दूर रहने वाले हो, उत्पन्न हो या उत्पन्न होने वाले हो—सभी प्राणी सुखित हो।[3]

जो शरीर द्वारा, वाणी द्वारा, मन द्वारा हिंसा नही करता, दूसरे को पीडा नही देता वह सर्वथा अहिंसक होता है।[4]

सत्य भगवत्स्वरूप है।.........वह जगत् मे सारभूत है—सर्वथा सारयुक्त है।[5]

पुरुष! तुम सत्य को सम्यक् रूप मे समझो। सत्य की आज्ञा मे—मर्यादा में उपस्थित—विद्यमान साधक—सत्य का अनुसरण करनेवाला प्रज्ञाशील पुरुष मृत्यु को—ससार को तर जाता है।[6]

नित्य अप्रमत्त—जागरूक रह, मृषावाद का वर्जन कर उपयोग पूर्वक हितकर, किन्तु, दुष्कर—यत्न-साध्य सत्य वचन बोलना चाहिए।[7]

---

१ सुखकामानि भूतानि, यो दण्डेन विहिंसति।
अत्तनो सुखमेसानो, पेच्च सो लभते सुख॥
—धम्मपद १०.४

२. सब्बे तसन्ति दण्डस्स, सब्बे भायन्ति मच्चुनो।
अत्तान उपम कत्वा, न हनेय्य न घातये॥
—धम्मपद १०.१

३. ये केचि पाणभूतत्थि तसा वा थावरा वा अनवसेसा।
दीघा वा ये महन्ता वा मज्झिमा रस्सकाऽणुक थूला॥
दिट्ठा वा येव अदिट्ठा ये च दूरे वसन्ति अविदूरे॥
भूता वा सभवेसी वा सब्बे सत्ता भवन्ति सुखितत्ता॥
—सुत्तनिपातमेत्त सुत्त ४-५

४. यो च कायेन वाचा य, मनसा च न हिंसति।
सवँ अहिंसको होति, यो पर न विहिंसतीति॥
—सयुक्त निकाय, ब्राह्मणसुत्त, अहिंसकसुत्त

५ त सच्च भगव ........ ...... ..
ज त लोगम्मि सारभूय।
—प्रश्नव्याकरण सूत्र २.१

६. पुरिसा! सच्चमेव समाभिजाणाहि। सच्चस्स आणाए से उवट्ठिए मेधावी मार तरति।
—आचाराग सूत्र १.३.३ ६

७. निच्चकालप्पमत्तेण मुसावाय - विवज्जण।
भासियव्व हिय सच्च, निच्चाउत्तेण दुक्कर॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १९.२७

सत्य एक है—सत्स्वरूप है। वह एकमात्र—अद्वितीय है।[1]

सब रसो मे—स्वादु पदार्थों मे सत्य विशेष आस्वाद लिये है—सबसे बढकर है।[2]

मुनि—साधक, ब्राह्मण—ब्रह्मज्ञ—सत्स्वरूप का ज्ञाता सत्य का अवक्रम कर—सत्य को जीवन मे उतार कर ससार सागर के तट पर पहुँच जाता है, भव-सागर को पार कर जाता है।[3]

अकर्कश—कर्कशता रहित—अकठोर या कोमल, विज्ञापन—ज्ञानप्रद सत्य वाणी बोलनी चाहिए।[4]

अपने लिए अथवा अन्य के लिए क्रोधवश या भयवश हिंसक—पर पीडाप्रद मृषा—असत्य नही बोलना चाहिए, न दूसरे से बुलवाना चाहिए।

लोक मे सभी सत्पुरुषो ने मृषावाद की—असत्य-भाषण की गर्हा—निन्दा की है। मृषावाद सब प्राणियो के लिए अविश्वास का हेतु है। अत उसका वर्जन करना चाहिए।[5]

जो जानते हुए भी पूछे जाने पर अन्यथा भाषण करता है—असत्य बोलता है, सर्प की ज्यो उसकी जिह्वा के दो खण्ड हो जाते है, जीभ विदीर्ण हो जाती है फट जाती है।[6]

अभूतवादी—अयथार्थभाषी—असत्य-भाषण करने वाला और करके नही किया कहनेवाला—मुकरने वाला नरक प्राप्त करता है—नरक मे जाता है।[7]

जो सत्य का परित्याग कर असत्य का सेवन करता है—मिथ्या भाषण करता है, वह धर्म का उल्लघन करता है—धर्म-पथ के विपरीत जाता है। उसे अपना परलोक बिगडने की कोई चिन्ता नही। ऐसा कौन-सा पाप है, जो वह नही कर सकता। वह जघन्य से

---

१. एक हि सच्चं न दुतियमत्थि।
　　—सुत्तनिपात ४ ५०.७

२. सच्च हू वे सादुतर रसान।
　　—सुत्तनिपात १ २० २

३. सच्चा अवोक्कम मुनि थले तिट्ठति ब्राह्मणो।
　　—सुत्तनिपात ५३.१२

४. अकक्कस विञ्ञापनि गिर सच्च उदीरये।
　　—सुत्तनिपात ३५ ३९

५. अप्पणट्ठा परट्ठा वा, कोहा वा जइ वा भया।
हिंसग ण मुस बूया, णो वि अण्ण वयावए॥
मुसावाओ य लोगम्मि, सव्वसाहूहिं गरिहिओ।
अविस्सासो य भूयाण, तम्हा मोस विवज्जए॥
　　—दशवैकालिक सूत्र ६.१२-१३

६. जिह्वा तस्स द्विधा होति, उरगस्सेव दिसम्पति।
यो जान पुच्छितो पञ्ह, अञ्ञथा विसुज्भति॥
　　—जातक ४२२.५०

७. अभूतवादी निरय उपेति, यो वापिकत्वा न करोमीति चाह।
　　—सुत्तनिपात ३.३६.५

जघन्य पाप कर सकता है।[1]

बिना दिये दन्तशोधनार्थ तिनका भी नहीं लेना चाहिए। अदत्त का—चोरी का सदा विवर्जन करना चाहिए।[2]

सब प्रकार के अदत्त का—बिना दिये वस्तु लेने का, उठाने का—चोरी का परित्याग कर देना चाहिए।[3]

### भिक्षु-जीवन के आदर्श

एक भिक्षु का जीवन संयम, वैराग्य, तितिक्षा तथा साधना पर टिका होता है। वह मन, वचन एवं कर्म द्वारा संयम से अनुप्राणित रहता है। यही उसके जीवन की आभा है, सौन्दर्य है। वह अकुशल—अशुभ कर्मों से सदा दूर रहता है। राग, काम, लिप्सा एवं वासना से अलिप्त रहता है। वह भय, संशय, आसक्ति से अभिभूत नहीं होता। वह क्षण-क्षण शील, पवित्रता और अध्यात्म-चर्या से आप्यायित रहता है।

जो हस्त-संयत है, हाथों का संयम पूर्वक उपयोग करता है, पाद-संयत है, पैरों का संयमपूर्वक उपयोग करता है, वाक्-संयत है, वाणी का संयमपूर्वक उपयोग करता है, इन्द्रिय संयत है, सभी इन्द्रियों का संयमपूर्वक उपयोग करता है, जो अध्यात्म-रस में—धर्म-ध्यान में लीन रहता है, जो समाहितात्मा है—समाधियुक्त है, जो सूत्र एवं अर्थ को यथावत् रूप में जानता है, वस्तुतः वही भिक्षु है।[4]

जो मन, वचन एवं काय द्वारा संयत है, इनका संयमपूर्वक उपयोग करता है, वही वस्तुतः भिक्षु है।[5]

साधक लाभ—प्राप्ति, अलाभ—अप्राप्ति, सुख-दुःख, जीवन, मृत्यु, निन्दा, प्रशंसा, मान एवं अपमान में समान भाव लिये रहता है।[6]

---

१. एकं धम्मं अतीतस्स, मुसावादिस्स जन्तुनो।
वितिण्णपरलोकस्स, नत्थि पापं अकारियं॥
—धम्मपद १३.१०

२. दंतसोहणमाइस्स, अदत्तस्स विवज्जणं।
अणवज्जेसणिज्जस्स, गिण्हणा अवि दुक्करं॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १९.२८

३. सब्बं अदिन्नं परिवज्जयेय्य।
—सुत्त निपात २६.२०

४. हत्थसंजए पायसंजए,
वायसंजए संजइंदिए।
अज्झप्परए सुसमाहिअप्पा,
सुत्तत्थं च वियाणइ जे स भिक्खू।
—दशवैकालिक सूत्र १०.१५

५. मण-वय-काय-सुसंवुडे जे स भिक्खू।
—दशवैकालिक सूत्र १०.७

६. लाभालाभे सुहे दुक्खे, जीविए मरणे तहा।
समो णिंदा पसंसासु, तहा माणावमाणओ॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १९.९१

यदि निपुण—कुशल, गुणाधिक—गुणो मे अपने से अधिक, उन्नत अथवा गुणो मे अपने सदृश सहयोगी न मिले तो साधक पाप-कर्मों का वर्जन करता हुआ, काम भोगो मे आसक्त न रहता हुआ एकाकी ही जीवन-यात्रा मे आगे बढता जाए।[1]

भिक्षु उचित समय पर—जिस गाँव या नगर मे भिक्षा का जो उपयुक्त समय हो, उसी मे भिक्षार्थ निष्क्रमण करे—बाहर निकले, उचित समय पर प्रतिक्रान्त हो—भिक्षा लेकर वापस लौट आए। अकाल का—अनुपयुक्त समय का वर्जन कर, उपयुक्त समय मे करने योग्य भिक्षाचर्या, स्वाध्याय आदि कार्य समीचीनतया करे।[2]

निर्ग्रन्थो—असयममय ग्रन्थिवर्जित श्रमणो—भिक्षुओ की अल्पेच्छा—इच्छाओ का अल्पीकरण—सन्तोष ही उनके लिए प्रशस्त—उत्तम है।[3]

लाभ होने पर—अभीप्सित आहार आदि प्राप्त होने पर भिक्षु मद—अहकार न करे, अलाभ होने पर—इच्छित आहार आदि न मिलने पर शोक न करे। यदि अधिक परिमाण मे प्राप्त हो तो सचय—सग्रह न करे। अपने को सदा परिग्रह से पृथक् रखे।[4]

यदि साधक को कभी भिक्षा प्राप्त न हो सके—आहार आदि न मिल सके तो उसे वेदना—मनःक्लेश नही मानना चाहिए, दुःखित नही होना चाहिए। यदि मिल जाए तो उसे विकत्थना—प्रशसा नही करनी चाहिए—अपने को धन्य नही मानना चाहिए, देनेवाले का कीर्ति-कथन नही करना चाहिए। ऐसे उत्तम आचार का धनी भिक्षु वास्तव मे पूजनीय है।[5]

जैसे कछुआ अपने अगो को अपनी देह मे समाहृत कर लेता है—समेट लेता है, उसी प्रकार ज्ञानी पुरुष अध्यात्म भावना द्वारा अपने पाप-कर्मों को समेट लेता है, उन्हे अपगत

---

१. न वा लभिज्जा निउण सहाय,
गुणाहिय वा गुणओ सम वा।
एगो वि पावाइ विवज्जयतो,
विहरेज्ज कामेसु असज्जमाणो॥
—उत्तराध्ययन सूत्र ३२.५

२. कालेण णिक्खमे भिक्खू, कालेण य पडिक्कमे।
अकाल च विवज्जित्ता, काले काल समायरे॥
—दशवैकालिक सूत्र ५.२.४

३. अप्पिच्छा समणा निग्गथाण पसत्था।
—भगवती सूत्र १ ९ २१

४ लाभो त्ति ण मज्जेज्जा, अलाभो त्ति ण सोएज्जा, बहु पि
लद्धु ण णिहे। परिग्गहाओ अप्पाण अवसक्केज्जा।
—आचाराग सूत्र १.२.५.३

५. अलद्धुय णो परिदेवइज्जा,
लद्धु ण विकत्थयई स पुज्जो।
—दशवैकालिक सूत्र ९ ३.४

कर डालता है ।[1]

जो स्थितात्मा—आत्मसयमयुक्त पुरुष ऋद्धि—सम्पत्ति, वैभव, सत्कार, पूजा—प्रशस्ति का परित्याग कर देता है, जो अनीह् है—आसक्ति-वर्जित है, वही वास्तव मे भिक्षु है ।[2]

जो सुख—अनुकूल-वेदनीय, दुःख—प्रतिकूल वेदनीय को समभाव पूर्वक सह जाता वही भिक्षु है ।[3]

भिक्षु की अपनी विशेषता होती है, वह कभी हास्योत्पादक कुचेष्टाएँ—हसी, मसखरी आदि नही करता ।[4]

विगतभय—निर्भीक, नि सशय, बुद्ध—बोध-युक्त—प्रज्ञाशील अन्तेवासी गुरुजन के कठोर अनुशासन को भी अपने लिए हितकर एव लाभदायक मानते हैं, वही क्षान्तिमय आत्मशुद्धिप्रद पद—अनुशासन मूढो अज्ञानियो के लिए द्वेष का कारण बन जाता है।[5]

जो लब्ध—प्राप्त हुए कान्त—कमनीय, प्रिय भोगो का स्वाधीनता से—स्वेच्छापूर्वक परित्याग कर देता है, वास्तव मे वही त्यागी कहा जाता है ।[6]

जैसे मेरु पर्वत वायु के झोको से अप्रकम्पित रहता है—जरा भी हिलता नही, वैसे ही आत्मगुप्त—आत्म-नियन्त्रित साधक परिषदो—बाधाओं, विघ्नो को अविचल रूप मे सहता जाता है ।[7]

जो हस्त-सयत, पाद-सयत तथा वाक्सयत है, जो अपने हाथ, पैर और वाणी का सयम के साथ व्यवहार करता है, वह उत्तम सयमी है। वह अध्यात्म-रत, समाहित—

---

१. जहा कुम्मे सअगाइ, सए देहे समाहरे ।
एव पावाइ मेधावी, अज्झप्पेण समाहरे ॥
—सूत्रकृताग १ ८.१६

२. इड्ढिं च सक्कारण-पूयण च,
चए ठिअप्पा अणिहे जे स भिक्खू ।
—दशवैकालिक सूत्र १०.१७

३. समसुह-दुक्खसहे य जे स भिक्खू ।
—दशवैकालिक सूत्र १०.११

४. ण यावि हास कुहए जे स भिक्खू ।
—दशवैकालिक सूत्र १०.२०

५. हिय विगयभया बुद्धा, फरुस पि अणुसासण ।
वेस्स त होइ मूढाणं, खतिसोहिकरं पय ॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १.२९

६. जे य कते पिए भोए, लद्धे वि पिट्ठिकुव्वइ ।
साहीणे चयइ भोए, से हु चाइत्ति वुच्चइ ॥
—दशवैकालिक सूत्र २.३

७. मेरुव्व वाएण अकपमाणो, परीसहे आयगुत्ते सहेज्जा।
—उत्तराध्ययन सूत्र २१.१९

समाधियुक्त पुरुष सदा आत्मतुष्ट रहता है। वस्तुत वही भिक्षु है—भिक्षु कहे जाने योग्य है।[1]

जो शरीर से सवृत है—दैहिक चचलता-रहित है, वाणी से सवृत हैं—वाचिक चचलता-रहित हैं, मन से सवृत हैं—मानसिक चचलता रहित है, वे धीर—धैर्यशील पुरुष परिसवृत होते है—सुस्थिर एव सुसमाहित होते है।[2]

साधक लाभ—प्राप्ति, अलाभ—अप्राप्ति, अयश—अपयश, अपकीर्ति, कीर्ति—यश, निन्दा, प्रशसा, सुख एव दु ख मे सदा समान रहता है।[3]

यदि परिपक्व—कुशल, बुद्धिशील, धैर्यवान् सहयोगी—साथी न मिले तो विजित—जीते गये राष्ट्र को छोडकर जानेवाले राजा की ज्यो साधक गेडे का-सा पराक्रम लिये साधना की यात्रा पर चलता जाए।[4]

साधना की यात्रा पर एकाकी विचरण करना—चलते चलना श्रेयस्कर है। मूर्ख का सहायक या सहयोगी के रूप मे प्राप्त होना उचित, हितकर नही है। अतः साधक अल्पोत्सुक होता हुआ—उत्सुकता एव आसक्ति को क्षीण करता हुआ गजराज की ज्यो आत्मोल्लास—मस्ती लिये विचरण करे, कदापि पापाचरण न करे।[5]

भिक्षु विकाल मे—अनुपयुक्त समय मे भिक्षादि हेतु बाहर न घूमे। वह समुचित

---

१ हत्थसञ्ञतो पादसञ्ञतो,
वाचाय सञ्ञतो सञ्ञतुत्तमो।
अज्झत्थरतो समाहितो एको,
सन्तुसितो तमाहु भिक्खू॥
—धम्मपद २५ ३

२ कायेन सवुता धीरा, अथो वाचाय सवुता।
मनसा सवुता धीरा, ते वे सुपरिसवुता॥
—धम्मपद १७ १४

३ तहेव लाभे नालाभे, नायसे न च कित्तिया।
न निन्दापससाय, न ते दुक्खे सुखम्हि च॥
—थेरगाथा ६६७

४ नो चे लभेथ निपक सहाय,
सद्धि चर साधु विहारि धीर।
राजा व रट्ठ विजित पहाय,
एको चरे खग्गा विसाण कप्पो॥
—सुत्तनिपात ३ १२

५. एकस्स चरित सेय्यो, नत्थि बाले सहायिता।
एको चरे न च पापानि कयिरा,
अप्पोस्सुक्को मातङ्ग रञ्ञेव नागो॥
—धम्मपद २३ ११

समय पर भिक्षार्थ गाँव मे जाए।[1]

इच्छाओ का अल्पीकरण—सन्तोष सत्पुरुषो, द्वारा प्रशस्त—प्रशंसास्पद बतलाया गया है। साधनामय जीवन मे इसकी बडी उपयोगिता है।[2]

भिक्षु को चाहिए कि वह प्राप्त भिक्षान्न की सन्निधि—सचय या सग्रह न करे। यदि भिक्षान्न प्राप्त न हो तो वह परिताप न करे, दु खित न हो।[3]

जिस प्रकार कछुआ अपने सब अगो को मस्तक मे समेट लेता है, उसी प्रकार भिक्षु को चाहिए कि वह अपने मानसिक वितर्कों को—सशय-पूर्ण विचारो को अपने मे सिकोड ले, उन्हे विस्तार न पाने दे, उन्हें दूर करदे।[4]

बुद्ध का श्रावक—उन्हे सुननेवाला अन्तेवासी भिक्षु सत्कार का अभिनन्दन न करे सत्कार प्राप्त कर आनन्दित न हो, सत्कार की अभिकाक्षा न करे। वह सदा अपने विवेक की सवृद्धि करता जाए।[5]

पण्डितजन—ज्ञानवान् पुरुष सुख से स्पृष्ट होकर—सुख प्राप्त कर अथवा दु ख से स्पृष्ट होकर—दु ख प्राप्त कर उच्च—ऊँचे अथवा अवच—नीचे विचार प्रदर्शित नही करते, प्रकट नही करते, समान भाव लिये रहते हैं।[6]

भिक्षु कही भी उत्सुकता या तृष्णा का भाव न रखे।[7]

---

१. न वे विकाले विचरेय्य भिक्खु,
गाम च पिण्डाय चरेय्य काले।
—सुत्तनिपात २६ ११

२. अप्पिच्छा सप्पुरिसेहि वण्णिता।
—थेरगाथा ११ २७

३. लद्धा न सन्निधिं कयिरा न च परितत्ते तानि अलभमानो।
—सुत्तनिपात ५२.१०

४ कुम्मे च अगानि सके कपाले,
समोदह भिक्खु मनो वितक्के।
—मिलिन्द प्रश्न

५ अञ्ञा हि लाभूपनिसा, अञ्ञा निब्बानगामिनी।
एवमेत अभिञ्ञाय, भिक्खू बुद्धस्स सावको॥
सक्कार नाभिनन्देय्य, विवेकमनुब्रूहये॥
—धम्मपद ५ १६

६ सुखेन फुट्ठा अथवा दुखेन,
न उच्चावच पण्डिता दस्सयन्ति।
—धम्मपद ६ ८

७ उस्सद भिक्खु न करेय्य कुहिं च।
—सुत्तनिपात ५२.६

जो ऐसी बात नही कहता, जिससे कलह उत्पन्न हो, जो किसी पर क्रोध नही करता, अपनी इन्द्रियो को सदा नियन्त्रित रखता है, वश मे रखता है, प्रशान्त रहता है, जो सयम मे ध्रुवयोग युक्त—अविचल—तल्लीन रहता है, जो सदा उपशान्त रहता है—सकट मे भी कभी आकुल नही होता, यथासमय सपादनीय सामायक, प्रतिलेखन आदि कार्यों की उपेक्षा नही करता, वस्तुत वही साधु है।[1]

सुत्तनिपात मे भी लगभग ऐसा ही वर्णन है, जहाँ भिक्षु के लिए क्रोध न करने, विग्गाहिक—विग्रहोत्पादक या कलहोत्पादक बात न कहने, कठोर भाषा का प्रयोग न करने, श्रमणोचित उत्तम आचरण मे रत रहने का उपदेश दिया-गया है।[2]

## श्रमण का स्वरूप : समता-पाप-शमन

श्रमण शब्द जैन-परम्परा एव बौद्ध-परम्परा-दोनो मे सर्वस्व-त्यागी, समतानुरत, सत्य-भाषी, सद्ज्ञान-निरत भिक्षु, साधु या सन्यस्त के लिए प्रयुक्त हुआ है। दोनो के अनुसार वह साधना के उत्कर्ष का आदर्श है। मुनि उसी का पर्यायवाची है। पुनश्च तापस की यथार्थता तपश्चरण मे है, बाह्य वेष-परिधान मे नही।

मुण्डित होने से—शिर मुडा लेने से कोई श्रमण नही हो जाता, न ओकार का उच्चारण करने से ही कोई ब्राह्मण हो जाता है। वन मे वास करने से कोई मुनि नही होता और न वल्कल—वस्त्र के स्थान पर वृक्ष की छाल धारण करने से कोई तापस होता है।

समता अपनाने से—समतामय जीवन जाने से व्यक्ति श्रमण होता है, ब्रह्मचर्य से ब्राह्मण होता है, ज्ञान से मुनि होता है तथा तपश्चरण से तापस होता है।[3]

जो मुण्डित है—जिसने मस्तक तो मुडा रखा है, पर जो अव्रत है—व्रतरहित है—व्रत-पालन नही करता, अलीक भाषी है—असत्य-भाषण करता है, जो इच्छाओ से,

---

१. ण य वुग्गहिय कह कहिज्जा,
ण य कुप्पे णिहुइदिए पसते।
सजमे धुव जोगेण जुत्ते,
उवसते अविहेडए जे स भिक्खू॥
—दशवैकालिक सूत्र १०.१०

२. न च कत्थिता सिया भिक्खू,
न च वाच पयुत भासेय्य।
पागब्भिय न सिक्खेय्य,
कथ विग्गाहिकं न कथयेय्य॥
—सुत्तनिपात ५२ १६

३. न वि मुडिएण समणो, न ओकारेण बभणो।
न मुणी रण्णवासेण, कुसचीरेण न तावसो॥
समयाए समणो होइ, बभचेरेण बभणो।
नाणेण य मुणी होइ, तवेण होइ तावसो॥
—उत्तराध्ययन सूत्र २५.३१,३२.

आदि मुख शुद्धि कर पदार्थ कल या परसो काम आयेंगे, यह सोचकर अपने पास न रखे, उन्हे सगृहीत न करे, न करवाए, वस्तुत: वही भिक्षु है।[1]

भिक्षु को चाहिए कि वह अन्न, पान, खाद्य एव वस्त्र प्राप्त कर उनका सग्रह न करे, अपने पास जमा न करे। यदि वे प्राप्त न हो तो वह परितप्त न हो—दु:खी न बने।[2]

## रात्रि-भोजन का निषेध

अहिंसा की दृष्टि से जैन धर्म मे रात्रि-भोजन का परिवर्जन है। सूर्यास्त के पश्चात् एक जैन साधु किसी भी स्थिति मे किसी भी प्रकार के खाद्य, पेय आदि पदार्थों का सेवन नही करता। न उसमे रोग अपवाद है और न मारणान्तिक वेदना ही, जो अविचलित व्रत-पालन का प्रतीक है। बौद्ध-परपरा मे भी रात्रि-भोजन का परिवर्जन रहा है, आज भी है। दार्शनिक दृष्ट्या वहाँ भी अहिंसा एव करुणा का भाव उसके मूल मे है।

जैन धर्म एव बौद्ध धर्म क्रमश अहिंसा तथा करुणा पर विशेष जोर देते हैं। उनकी समग्र जीवन-चर्या इसी दृष्टि से परिगठित हुई है कि कही अहिंसा तथा करुणा पर व्याघात न आ पाए। यही कारण है, दोनो ही परपराओ मे रात्रि भोजन का अनिवार्यत. परिहार किया गया है।

सूर्य के अस्तगत हो जाने—सूरज छिप जाने के बाद प्रात: सूरज उगने तक साधु सभी प्रकार के आहार आदि की मन से भी अभ्यर्थना—कामना न करे।[3]

भगवन्! मैं सब प्रकार के रात्रि-भोजन का प्रत्याख्यान करता हूँ। आज से मैं अशन—अन्न आदि से तैयार किये गये भोज्य-पदार्थ, पान—जल आदि पेय-पदार्थ, खाद्य—काजू, बादाम खूबानी आदि चबाकर खाये-जानेवाले पदार्थ, स्वाद्य—लौग, इलायची आदि मुखवास कर पदार्थ रात मे नही खाऊगा, न औरो को खिलाऊगा और न खाने वालो का अनुमोदन ही करूगा। इस प्रकार मै रात्रि-भोजन से सर्वथा विरत होता हूँ।

मैं जीवन-पर्यन्त तीन करण—कृत, कारित, अनुमोदित तथा तीन योग—मन से, वचन से एव शरीर से वैसा नही करूगा—रात्रि-भोजन नही करूगा, न कराऊगा और न करते हुए को अच्छा समझूगा।

भगवन्! मैं रात्रि-भोजन रूप पाप से निवृत्त होता हूँ। उसकी निन्दा करता हूँ। तत्प्रवृत्त आत्मा का व्युत्सर्जन करता हूँ, वैसी प्रवृत्ति का त्याग करता हूँ।[4]

---

१ तहेव असण पाणग वा, विविह खाइम साइम लभित्ता।
होही अट्ठो सुए परे वा, त ण णिहे ण णिहावए जे स भिक्खू॥
—दशवैकालिक सूत्र १०.८

२ अन्नानमथो पानान, खादनीयमथोपि वत्थान।
लद्धा न सन्निधि कयिरा, न च परित्तसेतानि अलभमानो॥
—सुत्तनिपात ५२ १०

३. दशवैकालिक सूत्र ८.२८

४. दशवैकालिक सूत्र ४.१३

रात को भोजन नहीं करना चाहिए। वह विकाल-भोजन है—वेसमय का भोजन है, निषिद्ध है।[1]

भगवान् तथागत ने भिक्षुओं को संबोधित कर कहा—"भिक्षुओ! ऐसे पुरुष बहुत कम हैं, जो विकाल-भोजन से—रात्रि-भोजन से विरत होते हैं—रात्रि-भोजन का परित्याग करते हैं। ऐसे पुरुष बहुत हैं, जो विकाल-भोजन से—रात्रि-भोजन से विरत नहीं होते—रात्रि-भोजन का परित्याग नहीं करते।"[2]

## संयम और ममता

संयम अहंता एवं ममता से अलिप्त समता का मार्ग है। वह बाह्य आकर्षणों से अछूता आत्मा को—'स्व' को आयत्त करने का साधना-प्रसूत विधिक्रम है। वह एक ऐसी सार्वजनीन, विश्वजनीन जीवन-पद्धति है, जहाँ संकीर्ण पारिवारिक तथा जातीय आदि सम्बन्ध नगण्य हो जाते हैं। प्राणीमात्र के साथ एक ऐसा तादात्म्य सध जाता है, जहाँ कोई पराया होता ही नहीं। यह पर में विरक्ति तथा स्व में अनुरक्ति का राजपथ है।

इस पथ पर समर्पित होने के संकल्प का जिनमें उद्भव होता है, वे निश्चय ही धन्य हैं। किन्तु, उस पथ पर आगे बढ़ते उनके समक्ष बड़ी बाधाएँ आती हैं, अवरोध आते हैं, माता-पिता की ओर से, प्रियजनों की ओर से, अनुकूल, प्रतिकूल, मनोज्ञ, अमनोज्ञ इत्यादि। पर, सत्त्वशील पुरुष उन्हें लांघ जाते हैं। लांघ ही नहीं जाते, उनके पवित्र, तितिक्षापूर्ण व्यक्तित्व का सहज रूप में ऐसा अमिट प्रभाव होता है कि ममतावश उन्हें रोकने वाले स्वयं ममता-विमुक्त हो जाते हैं। जिस पथ पर जाने का वे प्रतिषेध करते हैं, उसी पर चल पड़ते हैं। बड़ी विचित्र बात है। जैन एवं बौद्ध दोनों ही परम्पराओं में ऐसी बहुमूल्य प्रेरणाएँ प्राप्य हैं।

**उत्तराध्ययन : सम्बद्ध घटनांश : तथ्य**

इषुकार नामक नगर था। पूर्वभव में देवरूप में एकत्र विद्यमान छह जीव वहाँ राजा इषुकार, रानी कमलावती, राजपुरोहित, राजपुरोहित-पत्नी यशा तथा दो पुरोहितकुमारों के रूप में उद्भूत हुए।

पुरोहितकुमारों में बीजरूप में वैराग्य के संस्कार विद्यमान थे। शुभ संयोग था, उन्होंने जैन मुनियों को देखा। उनके संस्कार उद्बुद्ध हुए। सांसारिक सुखों से विरक्ति हुई। उन्हें अपने पूर्व-भव का स्मरण हुआ। तब का संयममय जीवन उनके लिए प्रेरक बना। उन्होंने संसार का परित्याग कर प्रव्रजित होने का निश्चय किया।

वे अपने पिता के पास आये और उनसे दीक्षा ग्रहण करने की आज्ञा चाही। पिता यह सुनकर स्तब्ध रह गया। सांसारिक मोहवश उसे यह अच्छा नहीं लगा कि उसके पुत्र

---

१. रत्ति न भुंजेय्य विकाल-भोजनं।

—सुत्तनिपात २६.२५

२. संयुत्त निकाय, पापसुत्त ५४.८.६

मुनि-दीक्षा अगीकार करे। उसने उन्हे समझाने का प्रयास किया कि जो वे करना चाहते हैं, वह समुचित नही है। पहले वे अपने सासारिक कृत्य सपन्न करें। वेदवेत्ता कहते हैं—अपुत्रस्य गतिर्नास्ति—जो निष्पुत्र मर जाता है, उसकी सद्गति नही होती। यो अनेक प्रकार से अपने पुत्रो को समझाता हुआ राजपुरोहित बोला—"पुत्रो ! तुम वेदो का अध्ययन करो, विप्रो को भोजन कराओ, विवाह करो, स्त्रियो के साथ सासारिक भोगो का सेवन करो, पुत्रवान् बनो, पुत्रो को घर का उत्तरदायित्व सौपो। तदनन्तर तुम वनवासी मुनि बनो। तुम्हारे लिए यही प्रशस्त है—उत्तम है।"[1]

पुरोहित-पुत्रो ने कहा—"वेदो का अध्ययन करने मात्र से त्राण नही हो जाता—जगत् के दुःखो से छुटकारा नही मिल-जाता। ब्राह्मणो को भोजन कराने मात्र से क्या सधेगा ? उससे हम और अधकार की ओर अग्रसर होगे। स्त्री एव पुत्र भी त्राण नही बनते—जन्म मरण के— आवागमन के दुःख से छुडा नही सकते। ऐसी स्थिति मे, जो आप कहते हैं, वह हम कैसे मानें ?"[2]

जिसका मृत्यु के साथ सख्य हो—मत्री हो, अथवा जिसमे भाग कर मृत्यु से बच जाने की शक्ति हो, अथवा जो यह जानता हो कि मै कभी नही मरूगा, वही कल के लिए सोच सकता है। पर, कौन जाने-कल आयेगा या नही ?[3]

अन्तत पुरोहितकुमार अपने लक्ष्य पर चल पडते हैं, श्रमण बन जाते है।

मोक्षोद्यत पुत्र पिता के मन मे एक प्रेरणा जगा जाते हैं। पिता को भी ससार अप्रिय लगने लगता है। वह अपनी पत्नी से, जो वाशिष्ठ गोत्रीया थी, कहता है—"वाशिष्ठि ! मैं पुत्र-प्रहीण हूँ—मेरे पुत्र घर छोडकर चले गये। अब मुझे घर मे रहना अच्छा नही लगता। वृक्ष तभी तक शोभा पाता है, जब तक वह शाखाओं से आपूर्ण हो, हराभरा हो। जब शाखाएँ काट ली जाती हैं, यो वह स्थाणु—मात्र ठूठ रह जाता है। यही बात मैं अपने साथ पाता हूँ। अब मेरे लिए वस्तुत. भिक्षाचर्या का—प्रव्रज्या स्वीकार

---

१. अहिज्ज वेए परिविस्स विप्पे,
पुत्ते परिप्ट्ठप्प गिहसि जाया।
भोच्चाण भोए सह इत्थियाहि,
आरण्णगा होह मुणी पसत्था॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १४.९

२. वेया अहीया न हवति ताण,
भुत्ता दिया निंति तम तमेण।
जाया य पुत्ता न हवति ताण
को णाम ते अणुमन्नेज्ज एय॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १४ १२

३. जस्सत्थि मच्चुणा सक्ख, जस्स वत्थि पलायण।
जो जाणइ न मरिस्सामि, सो हु कखे सुए सिया॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १४.२७

करने का समय है। मैं वैसा ही करूंगा।"[1]

अपने पति का यह सकल्प पुरोहित-पत्नी यशा को सहसा उद्वेलित कर डालता है। वह अन्त.प्रेरित होती है। पति-पत्नी—दोनों श्रमण-जीवन स्वीकार कर लेते हैं।

राजपुरोहित का सारा परिवार का परिवार सासारिक जीवन से मुह मोड़ लेता है। सभी घर छोडकर चले जाते हैं। सपत्ति का कोई उत्तराधिकारी नही बचता। अनुत्तराधिकारी की सपत्ति पर राजा का स्वामित्व होता है। राजा इषुकार पुरोहित की सपत्ति राजभवन मे ले आने को सेवको को आदेश देता है। रानी यह सुनती है। वह राजा से कहती है—"महाराज! जो पुरुष वमन किये हुए पदार्थ को खाता है, वह प्रशसित नही कहा जाता। ब्राह्मण ने जिस धन को छोड दिया है, जिसका वमन कर दिया है, उसे आप लेना चाहते हैं, मैं नही समझती, यह आपके योग्य है।[2]

"महाराज इषुकार! यमराज जैसे बन्धन तोडकर अपने स्थान मे—वन मे चला जाता है, वैसे ही आत्मा काम-गुणो का—सासारिक भोगैषणाओ का त्याग कर बन्धन-मुक्त हो जाती है। मैंने यह ज्ञानी जनो से सुना है।"[3]

राजा रानी के वचन सुनकर विरक्त हो जाता है। राजा एव रानी विशाल राज्य का, दुर्जय काम-भोगो का परित्याग कर निर्विषय—सासारिक विषयो-से अतीत, आकाक्षा रहित, स्नेहरहित—ममतारहित एव परिग्रहरहित हो जाते है।[4]

### हस्तिपाल जातक . सम्बद्ध घटनांश : तथ्य

हस्पिताल जातक मे भी लगभग ऐसा ही प्रसग है। राजपुरोहित का पुत्र हस्तिपाल भिक्षु-जीवन स्वीकार करने को उद्यत है। उसका पिता एव राजा चाहता है, वह वैसा न करे, गृहस्थ मे रहे।

---

१. पहीणपुत्तस्स हु नत्थि वासो,
वासिट्ठि! भिक्खायरियाइ कालो।
साहाहि रुक्खो लहई समाहिं,
छिन्नाहि साहाहि तमेव खाणु॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १४.२६

२. वतासी पुरिसो राय, न सो होई पसंसिओ।
माहणेण परिच्चत्त, धण आदाउमिच्छसि॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १४.३८

३. नागोव्व बधण छित्ता, अप्पणो वसहिं वए।
एयं पत्थं महाराय!, उसुयारि त्ति मे सुयं॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १४.४८

४. चइत्ता विउल रज्जं, कामभोगे य दुच्चए।
निव्विसया-निरामिसा, निन्नेहा निप्परिग्गहा॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १४.४९

राजा उसे सबोधित कर कहता है—"वेदों का अध्ययन करो, धनार्जन करो, गृहस्थ बनो, पुत्रवान् बनो, गन्ध, रस, आदि सुखमय भोग भोगो। फिर पुत्रो को प्रतिष्ठापित कर—राज्य मे उच्च पदो पर आसीन कराकर, परिवार का, घर का उत्तरदायित्व सौंपकर तुम वनवासी मुनि बनो, जो ऐसा करता है, वही प्रशस्त है—श्रेष्ठ है।"

हस्तिपाल ने कहा—"वेद परम सत्य के सवाहक नहीं हैं। जनार्जन से जीवन का लक्ष्य नही सधता। पुत्र-लाभ से जरा, मृत्यु आदि दु.खो से छुटकारा नही मिलता। सत्पुरुषो ने गन्ध, रस आदि इन्द्रिय भोगो को मूर्च्छा कहा है। जीवन का अपने साध्य अपने कर्मों द्वारा ही फलित होता है, इनसे नही।"

राजा बोला—"ब्राह्मण कुमार! तुम ठीक कहते हो, अपने कर्मों द्वारा ही जीवन का साध्य सधता है, किन्तु एक बात सुनो, तुम्हारे पिता, माता वृद्ध हो गये हैं। वे चाहते हैं, तुम सौ वर्ष जीओ, नीरोग रहो, उनकी आँखो के सामने रहो।"[1]

हस्तिपाल ने उत्तर दिया—"उत्तम पुरुषो मे श्रेष्ठ राजन्! जिसका मृत्यु के साथ सख्य—सखाभाव हो, जिसकी जरा के साथ मैत्री हो, जिसे यह विश्वास हो कि मैं कभी नही मरूंगा, उसके लिए यह सोचा जा सकता है कि वह शतायु हो, निरोग हो। मैं ऐसा सभव नही मानता। जैसे एक पुरुष पानी मे नौका चलाता है। वह नौका उसे तीर पर पहुँचा देती है,

---

१. अधिच्च वेदे परियेस वित्तं,
पुत्ते गेहे तात पतिट्ठपेत्वा।
गन्धे रसे पच्चनुभुत्व सब्ब,
अरञ्ञ साधु मुनि सो पसत्थो॥

वेदा न सच्चा न च वित्तलाभो,
न पुत्तलाभेन जरं विहन्ति।
गन्धे रसे मुच्चनं आहु सन्तो,
स कम्मुना होतिफलूपपत्ती॥

अद्धा हि सच्चं वचन तवेतं,
सकम्मना होति फलूपपत्ति।
जिण्णा च माता पितरो च तव यिमे,
पस्सेय्यु तं वस्ससत आरोगं॥

—हस्तिपाल जातक ५०९. गाथा ४-६

उसी प्रकार बीमारी और वृद्धावस्था मनुष्य को मृत्यु के मुख मे पहुँचा देती है।"[1]

यो पुरोहित कुमार रुकता नही, साधना-पथ का पथिक बन जाता है। उसके सभी छोटे भाई उसी के पथ का अनुसरण करते हैं।

इस घटना से पुरोहित मे अन्त.प्रेरणा जागती है। अपने युवा पुत्रो को श्रमण-जीवन स्वीकार करते हुए देखकर वह सोचता है, मन ही मन निश्चय करता है कि उसे गृहस्थाश्रम का त्याग कर देना चाहिए। वह अपनी वशिष्ठ गोत्रीया पत्नी को सम्बोधित कर कहता है—"वृक्ष तभी तक शोभा पाता है, जब तक वह शाखाओ से हरा भरा रहता है। वह शाखाओ से रहित हो जाए— उसकी शाखाएँ काट दी जाए तो वह मात्र ठूँठ रह जा है। पुत्रो के चले जाने पर मैं अपने को वैसा ही पाता हूँ। वाशिष्ठ ! मेरे लिए यह भिक्षाचर्या का— भिक्षु-जीवन स्वीकार करने का समय है।"[2]

पुरोहित मे वैराग्यभाव जागता है। पुरोहित-पत्नी भी इस सारे घटनाक्रम से उत्प्रेरित होती है। पती-पत्नी—दोनों गृहत्याग कर जाते हैं।

पुरोहित परिवार के सभी प्राणी चले जाते हैं। केवल घर रह जाता है, सपत्ति रह जाती है। अनुत्तराधिकारी की संपत्ति का राजा मालिक होता है। राजा अधिकारियों को राजभवन मे सपत्ति लाने की आज्ञा देता है। रानी को यह मालूम पड़ता है। यह राजा से कहती है—"महाराज ! ब्राह्मण ने काम भोगो का परित्याग कर दिया, वमन कर दिया। आप दमित को प्रत्यावमित करना चाहते हैं—वमन किये हुए को खा जाना चाहते हैं। वमन को खानेवाला पुरुष जगत् मे कभी प्रशसित नही होता।"[3]

---

१. यस्स अस्स सक्खी मरणेन राज !
जराय मेत्ती नरविरियसेट्ठ !
यो चापि जञ्ञा न मरिस्स कदाचि,
पस्सेयु त वस्ससत अरोग ॥
यथापि नाव पुरिसोदकम्हि,
एरेति चे न उपनेति तीर।
एवम्पि ब्याधी सततं जरा च,
उपनेन्ति मच्च वस अन्तकस्स ॥
—हस्तिपाल जातक ७,८

२. साखाहि रुक्खो लभते समञ्ञ,
पहीनसाख पन खानु आहु।
पहीन पुत्तस्स ममज्ज होति,
वासेट्ठि ! भिक्खाचरियाय कालो ॥

३. अवमी ब्राह्मणो कामे, ते त्वं पच्चावमिस्ससि।
वन्तादो पुरिसो राज ! न स होति पसंसियो ॥
—हत्थिपाल जातक, गाथा १८

रानी के वचन से राजा इषुकार प्रभावित हुआ। जैसे हाथी बन्धन तुड़ाकर चला जाता है, वैसे ही राष्ट्र का—राज्य का परित्याग कर चल पड़ा।[1]

**दोष-वर्जन-सद्गुण-अर्जन**

साधक को चाहिए, वह निरन्तर अपने दोषों का परिवर्जन करता जाए। उनके स्थान पर गुणों का सचयन, सग्रहण करता जाए। ऐसा करता हुआ वह अपनी साधना की मंजिल पर अप्रतिहत गति से अग्रसर होता जाता है।

उपशम द्वारा—क्षमा द्वारा क्रोध का हनन करे, क्रोध को नष्ट करे, मार्दव—मृदुता या विनय द्वारा मान—अहकार को जीते, आर्जव—ऋजुता—सरलता द्वारा माया—छलना को मिटाए तथा सन्तोषप द्वारा लोभ को जीते।

क्रोध को अक्रोध से—क्षमा से जीते। असाधु को साधु से—साधुता द्वारा जीते, कृपण को—कजूस को दान से—उदारता से जीते। तथा असत्यभाषी को सत्य के द्वारा जीते।

**संयमी की अदीनता . सामर्थ्य**

साधक का जीवन भोजन के लिए नही है। भोजन उसके लिए, उसके सयममय जीवन को सहारा देने के लिए है, जिससे इस देह द्वारा परमार्थ साधने के उपक्रम मे वह सदा लगा रहे, आगे बढता रहे। अतएव भोजन प्राप्त करने में भिक्षा का एक विशेष विधिक्रम है, शास्त्रीय पद्धति है, जिसके पीछे यह भावना है कि ऐसी प्रासुक, एषणीय, निर्दोष भिक्षा ली जाए, जिससे साधु के मूल व्रत व्याहत न हो, यदि वैसी नियम-परपरा के साथ भिक्षा मिलने मे कठिनाई का सामना करना पडे, तो साधक कभी दीन नही बनता, मन मे दुर्बलता नही लाता। वह खुशी-खुशी उस क्षुधा-परिषह को सहता जाता है। अदीन भाव से, प्रबल सामर्थ्य से वह सयम-पथ पर सदा अविचल रहता है। सयम और व्रत की कीमत पर वह कभी भिक्षा स्वीकार नही करता। यदि वैसी भिक्षा कुछ दिन लगातार प्राप्त न होते रहने का प्रसग बन आए, तो वह हँसता-हँसता समाधि-रत होता हुआ मृत्यु का वरण कर लेता है, पर, विचलित नही होता उसके लिए मरण महोत्सव का रूप ले लेता है, जो सयम के सशक्त निर्वाह का प्रतीक है, जो औरो के लिए निश्चय बड़ा ही प्रेरक सिद्ध होता है।

---

१. इद वत्वा महाराज, एसुकारी दिसम्पति।
रट्ठ हित्वान पब्बजि, नागो छेत्वान बन्धन ॥
—हत्थिपाल जातक-गाथा २०

२, उवसमेण हणे कोह, माण मद्दवया जिणे।
माय चज्जवभावेण, लोभ सतोसओ जिणे ॥
—दशवैकालिक सूत्र ८,३९

३. अक्कोधेन जिने कोधं, असाधु साधुना जिने।
जिने कदरियं दानेन, सच्चेन अलिकवादिन ॥
—धम्मपद १७.३

क्षुधावश चाहे शरीर सूख कर कौए की टाँग जैसा दुबला हो जाए, मात्र नाड़ियों का जाल-सा प्रतीत होने लगे, किन्तु, आहार की—अन्न-पान की—भिक्षाचर्या की मर्यादा—विधि-विधान जानने वाला भिक्षु मन मे कभी दीनता न लाए, सामर्थ्य-पूर्वक दृढ़तापूर्वक संयम पथ पर आगे बढ़ता जाए।[1]

ऐसे ही शब्दो से थेर गाथा मे भिक्षु को अदीन एव सुदृढ भाव से सयम-यात्रा मे आगे बढ़ते रहने की प्रेरणा दी गई है।[2]

### संयम सर्वोपरि

जीवन मे सयम का स्थान सर्वोपरि है। वह किसी पर के माध्यम से न साध्य है, न लभ्य है। उसे साधने मे स्वय खपना पड़ता है, अनवरत साधना मे, अभ्यास मे जुटे रहना होता है, दान, पुण्य आदि सब उससे नीचे रह जाते हैं।

एक पुरुष ऐसा है, जो हर महीने दश-दश लाख गायें दान मे देता है, एक ऐसा है, जो कुछ भी नही देता, कुछ भी दान नही करता, सयम की आराधना करता है। इन दोनो मे सयमी का स्थान श्रेष्ठ है, ऊँचा है।[3]

एक पुरुष हर महीने सहस्रदक्षिण—जिसमे हजार-हजार गायें, मुद्राएँ आदि दक्षिणा दी जाती हैं, यज्ञ सौ वर्ष पर्यन्त करता है। एक ऐसा है, जो भावितात्मा—पुण्यात्मा—संयमशील पुरुष की केवल मुहूर्त भर पूजा—सेवा करता है। सौ वर्ष तक किये जाने वाले यज्ञो से वह मुहूर्त भर की पूजा कही श्रेष्ठ है, श्रेयस्कर है।[4]

### सम्यक्-दर्शन

भारतीय सस्कृति मे एक सन्यासी मुनि या भिक्षु का जीवन ज्ञानाराधनामय, धर्मा-

---

१ कालीपव्वगसंकासे, किसे धमणिसतए।
मायण्णे असणपाणस्स, अदीणमणसो चरे।।
—उत्तराध्ययन सूत्र २.३

२. काल (ला) पब्बग संकासो,
किसो धम्मनिसन्थतो।
मतञ्ञू अन्नपानम्हि,
अदीनमनसो नरो।।
—थेर गाथा २४६

३. जो सहस्स सहस्साण, मासे मासे गवं दए।
तस्सावि सजमो सेओ, अदितस्स वि किंचण।।
—उत्तराध्ययन सूत्र ९.४०

४. मासे मासे सहस्सेन, यो यजेथ सत सम।
एकञ्च भावितत्तान, मुहुत्तमपि पूजये।
सा येव पूजना सेय्यो, य चे वस्ससत हुत।।
—धम्मपद ८.७

साधनामय जीवन होता है। ऐसे जीवन के सम्यक् निर्वाह हेतु विधि-निषेध के रूप मे शास्त्रो मे अनेक प्रेरणा-सूत्र प्रदान किये गये हैं, जो बहुत उपयोगी तथा हितप्रद है। जैन तथा बौद्ध-परंपरा मे इस सम्बन्ध मे जो पथ-दर्शन दिया गया है, वह निश्चय ही बड़ा अन्तःप्रेरक है, काफी समानता लिये है।

यह वाञ्छित है, एक मुनि या भिक्षु का प्रत्येक कार्य ऐसा हो, जिससे संयम, वैराग्य साधना और शील की दिव्य आभा प्रस्फुटित होती हो।

भिक्षु को चाहिए, वह साधुओ, सत्पुरुषो के साथ ही सस्तव—परिचय सपर्क रखे।[1]

साधक को चाहिए, वह किसी अन्य का तिरस्कार, अपमान न करे।[2]

बाल—अज्ञानी का सग मत करो। उससे कोई लाभ नही। जो वैसा करता है, वह स्वयं अज्ञानी है।[3]

मुनि को चाहिए, वह अनुवीक्षण पूर्वक—सोच-विचार के साथ मित—परिमित—सीमित, अदुष्ट असत्यादि दोष वर्जित सभाषण करे—बोले। इससे वह सत्पुरुषो के मध्य प्रशंसा प्राप्त करता है।[4]

वचन ऐसा हो, जो सत्य हो, हितप्रद हो, परिमित हो, ग्राहक या ग्राहक—विवक्षित आशय का सम्यक् रूप मे द्योतक हो।[5]

साधक को चाहिए, वह निद्रा का बहुमान न करे, निद्रा मे रस न ले, अधिक न सोए।[6]

जो जिनके पास धर्म-पदो—धर्म-शास्त्रो का शिक्षण प्राप्त करे, वह उनके प्रति विनय रखे—उनके साथ विनयपूर्ण व्यवहार करे। मस्तक पर अंजलि बांधे, नमन-प्रणमन करे। मन द्वारा, वाणी द्वारा, शरीर द्वारा सदा उनका सत्कार करे, आदर करे।[7]

---

१. कुज्जा साहूहिं सथव।
—दशवैकालिक सूत्र ८.५३

२. ण बाहिरं परिभवे।
—दशवैकालिक सूत्र ८.३०

३. अलं बालस्स सगेणं जे वा से कारेति बाले।
—आचाराग सूत्र १.२ ५.८

४. मियं अदुट्ठ अणुवीइ भासए,
सयाणमज्झे लहई पसंसण।
—दशवैकालिक सूत्र ७.५५

५. सच्च च हिय च मिय च, गाहगं च।
—प्रश्न व्याकरण सूत्र २.२.३

६. णिद्दं च ण बाहुमण्णिज्जा।
—दशवैकालिक सूत्र ८.४२

७. जस्सतिए धम्मपयाइ सिक्खे,
तस्सतिए वणइयं पउजे।
सक्कारए सिरसा पजलीओ,
कायग्गिरा भो मणसा य णिच्चं॥
—दशवैकालिक सूत्र ९.१.१२

भिक्षु कानो से बहुत सुनता है, नेत्रो से बहुत देखता है, किन्तु दृष्ट—देखा हुआ, श्रुत—सुना हुआ सब वह किसी से नही कहता। क्योकि वैसा करना अनुचित है।[१]

जिसने चरित्र को खण्डित कर दिया, वह अधर्माचारी है। उसका इस लोक मे अप-यश होता है, अकीर्ति होती है। वह परलोक मे नीच गति मे जाता है।[२]

कुशील—दुःशील—कुत्सित, दूषित शील युक्त, चरित्र-शून्य पुरुष केवल बोलने मे बहादुर होते हैं—निरर्थक-भाषी होते हैं, केवल डीगें मारते हैं।[३]

साधक स्वय अपना समुत्कर्ष—प्रशस्ति न करे—बड़प्पन न बताए।[४]

जाने, अनजाने यदि कोई अधार्मिक—धर्मविरुद्ध कार्य हो जाए तो भिक्षु उसके लिए पश्चात्ताप करे, पुनः कदापि वैसा न करे।[५]

जिसके अन्तःकरण मे काम-भोगमय वासना का, आसक्ति का पूर्व-सस्कार नही है तथा पश्चात्—भविष्य के लिए भी मन-सकल्पना नही है, तब वैसी समीचीन पूर्वापर स्थिति होने पर बीच मे—वर्तमान मे उसके मन मे काम-भोगमय सकल्प कहाँ से होगा?[६]

पश्यक—द्रष्टा—यथार्थदर्शी व्यक्ति के लिए उपदेश उपेक्षित नही है।[७]

विनीत—अनुशासित—प्रशिक्षित घोड़ा जैसे चाबुक देखते ही प्रतिकूल मार्ग को छोड़ देता है, उसी प्रकार विनीत शिष्य को चाहिए, वह गुरु के संकेत मात्र से समझ कर पाप का—दूषित कृत्यो का परिवर्जन करे।[८]

---

१. बहुं सुणेइ कण्णेहिं,
बहुं अच्छीहिं पिच्छइ।
ण य दिट्ठं सुयं सव्वं,
भिक्खू अक्खाउमरिहइ॥
—दशवैकालिक ८.२०

२. इहेवऽधम्मो अयसो अकित्ती···
संभिन्नवित्तस्य य हेट्ठओ गई॥
—दशवैकालिक चूर्णि १.१३

३. वाया वीरियं कुसीलाणं।
—सूत्रकृताग १.४.११७

४. अत्ताणं ण समुक्कसे।
—दशवैकालिक सूत्र ८.३०

५. से जाणमजाणं वा, कट्टु आहम्मियं पयं।
संवरे खिप्पमप्पाणं, बीयं तं ण समायरे॥
—दशवैकालिक सूत्र ८.३१

६. जस्स णत्थि पुरे पच्छा, मज्झे तस्स कुओ सिया।
—आचारांग सूत्र १ ४.४.३

७. उद्देसो पासगस्स णत्थि।
—आचाराग सूत्र १.२.३.६

८. कसं व दट्ठुमाइण्णे, पावगं परिवज्जए।
—उत्तराध्ययन सूत्र १.१२

पण्डित—ज्ञानवान्, विवेकशील, हितदर्शी अपना हित सोचने वाले पुरुषों को चाहिए वे सतो की सत्पुरुषों की संगति करे।[१]

कही किसी की अवमानना या तिरस्कार नही करना चाहिए।[२]

यदि विचरण करते हुए अपने सदृश, श्रेयस्कर पुरुष का साथ न मिले तो साधक को चाहिए, वह दृढता पूर्वक अकेला ही विचरण करे। बाल—अज्ञानी का साहचर्य, साथ कभी नही करना चाहिए।[३]

प्रिय तथा प्रतिनन्दित उत्तम, आनन्दप्रद वाणी बोलनी चाहिए।[४]

भिक्षु ! तुम ध्यान-रत रहो, प्रमाद मत करो।[५]

निद्रा का बहुलीकरण मत करो—अधिक नीद मत लो।[६]

मनुष्य जिनसे धर्म का शिक्षण प्राप्त करे—धर्म-तत्त्व का ज्ञान पाए, उनकी वैसे ही पूजा सत्कार-सम्मान करे, जैसे देववृन्द अपने अधिपति इन्द्र की करते हैं।[७]

धीर—धैर्यशील, गम्भीर पुरुष कानो से सब सुनता है, नेत्रो से सब देखता है, किन्तु, जो सुना, देखा, वह सब उद्घाटित करे—औरो से कहे, यह उचित नही है।[८]

दु.शील—दूषित शीलयुक्त—निन्द्य आचारयुक्त पुरुष अवर्ण—अपयश एव अकीर्ति प्राप्त करता है।[९]

---

१. सब्भिरेव समासेथ, पण्डिते हेत्थदस्सिभि. ।
—थेरगाथा ७.

२. नातिमञ्ञेथ कत्थ चिन कञ्चि ।
—सुत्तनिपात ६.६

३. चरञ्चे नाधिगच्छेय्य, सेय्य सदिसमत्तनो।
एकचरियं दळ्हं कयिरा, नत्थि बाले सहायता ॥
—धम्मपद ५.२

४. पिय-वाचमेव भासेय्य, या वाचा पटिनंदिता ।
—सुत्तनिपात २९.३

५. झाय भिक्खू ! मा च पामदो।
—धम्मपद २५ १२

६. निद्दं न बहुलीकरेय्य ।
—सुत्तनिपात ५२.१२

७. यस्मा हि धम्मं पुरिसो विजञ्ञा,
इन्दं व तं देवता पूजयेय।
—सुत्तनिपात २०.१

८. सब्बं सुणाति सोतेन, सब्बं पस्सति चक्खुना।
न च दिट्ठं सुत्तं धीरो, सब्बमुज्झितुमरहति॥
—थेरगाथा ५०३

९. अवण्णं च अकित्ति च, दुस्सीलो लभते नरः ।
—थेरगाथा ६१४

जो वस्तुतः कुछ करता नहीं, केवल बातें बनाता है, विद्वज्जन उसे हेय मानते है।[1]

जो बिना पूछे ही दूसरो के आगे अपने शील-व्रतो की चर्चा करता है, ज्ञानी-जन उसे अनार्य-धर्मा—अधम धर्मयुक्त कहते हैं। वह स्वय और पाप-सचय करता जाता है।[2]

**वैराग्य-चेतना**

जीवन को त्याग तथा सयम के पथ पर अग्रसर करने के लिए मनुष्य को वैराग्य-मूलक चिन्तन मे अपने को जोड़े रखना चाहिए। शरीर, ससार, वैभव तथा काम-भोगो की नश्वरता पर चिन्तन, मनन करते रहना चाहिए। इससे धर्मोन्मुखता का भाव उत्पन्न होता है, आन्तरिक-बल उद्‌बुद्ध होता है।

इस ओर समुद्यत साधक एषणा, वासना एव आसक्ति के झझावात मे अविचल रहता है। विषयो मे विरक्ति तथा व्रतो मे अनुरक्ति का भाव जागरित होता है।

समय व्यतीत होने पर जैसे वृक्ष का पत्ता पीला होकर—पककर गिर जाता है, उसी प्रकार मनुष्यो के जीवन का पत्ता पककर—आयुष्य का परिपाक होने पर झड जाता है—मनुष्यो का वृक्ष के पत्ते की ज्यो नश्वर है। अत वह क्षण भर भी प्रमाद न करे।[3]

मनुष्य चिन्तन करे—कर्मों के परिणाम-स्वरूप कष्ट झेलते हुए मेरा त्राण करने मे—मुझे कष्टो से बचाने मे न माता, न पिता, न स्नुषा—पुत्र-वधू, न भाई और न पुत्र ही समर्थ है, मुझे ही अपने आचीर्ण कर्मो का फल भोगना होगा।[4]

देखो, जगत् की यह स्थिति है—तरुण, वृद्ध और यहाँ तक कि गर्भस्थ शिशु भी प्राणो को त्याग जाते हैं। बाज जैसे बटेर को झपट लेता है, इसी प्रकार आयु-क्षय होने पर काल प्राणी को झपट लेता है—पकड़ ले जाता है।[5]

---

१. अकरोन्त भासमान परिजानन्ति पण्डिता।
—सुत्तनिपात १५.२

२. यो अत्तनो सीलवतानि जन्तु,
अनानुपुट्ठो च परेसपावा।
अनरियधम्म कुसला तमाहु,
यो आतुमान सयमेव पावा॥
—सुत्तनिपात ४४१.३

३ दुमपत्तए पंडुरए जहा, निवडइ राइगणाण अच्चए।
एव मणुयाण जीविय, समयं गोयम ! मए पमायए॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १० १

४. माया पिया ण्हुसा भाया, भज्जा पुत्ता य ओरसा।
णाल ते मम ताणाय, लुप्पतस्स सकम्मुणा॥
—उत्तराध्ययन सूत्र ६ ३

५. डहरा बुड्ढा य पासह, गब्भत्था वि चयति माणवा।
सणे जह वट्टय हरे, एव आयुखयम्मि तुट्टती॥
—सूत्रकृताग १.२.१.२

यह शरीर जल के फेन, जल के बुद्‌बुद् के सदृश क्षणभगुर, अशाश्वत है। इसके प्रति मुझे कोई अनुराग नही है, क्योकि इसे तो आगे या पीछे त्यागना ही होगा।[1]

यह जगत्—जगत् के प्राणी मृत्यु द्वारा अभ्याहत—आक्रान्त हैं—सब के पीछे मृत्यु लगी है। वे (प्राणी) वृद्धावस्था द्वारा परिवृत हैं—घिरे हैं। दूसरे शब्दों मे प्राणी मात्र के लिए वार्धक्य और मरण अनिवार्य है।[2]

जन्म दु:ख है, बुढ़ापा दु:ख है, रोग दु:ख है, मृत्यु दु:ख है। आश्चर्य है यह सारा का सारा ससार दु:खपूर्ण है, जिसमें प्राणी तरह-तरह से कष्ट पा रहे हैं।[3]

निर्वेद—संसार से ग्लानि द्वारा व्यक्ति सब विषयो से—काम-भोगो से विरक्त हो जाता हैं, ससार-मार्ग को उच्छिन्न कर सिद्धि मार्ग—मुक्ति-मार्ग प्रतिपन्न कर लेता है—प्राप्त कर लेता है।[4]

जब मनुष्य मर जाता है तो उसके शरीर को चिता मे जला देते हैं। उसकी पत्नी, पुत्र तथा स्वजातीय जन किसी अन्य दाता के जिससे कुछ प्राप्त होती है, ऐसे व्यक्ति के पीछे हो जाते हैं।[5]

मैं एक हूं—एकाकी हूं—अकेला हूं। मेरा कोई नही है, न मैं ही किसी का हूं।[6]

लोक—लौकिक-जन मृत्यु से, वृद्धावस्था से अभ्याहत हैं—आक्रान्त हैं। मौत और बुढ़ापा उनके पीछे लगे हैं।[7]

---

१. असासए सरीरम्मि, रइ नोवलभामहं।
पच्छा पुरा व चइयव्वे, फेणबुब्बुयसन्निभे॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १६.१४

२. मच्चुणाऽब्भाहओ लोगो, जराए परिवारिओ।
अमोहा रयणी वुत्ता, एवं ताय वियाणह॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १४.२३

३. जम्म दुक्खं जरा दुक्खं, रोगाणि मरणाणि य।
अहो दुक्खो हु ससारो जत्थ कीसति जतवो॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १६.१६

४. निव्वेएणं…सव्वविसएसु विरज्जइ, सव्वविसएसु
विरज्जमाणे…ससार मग्ग वोच्छिदइ, सिद्धिमग्ग पडिवन्ने य हवइ।
—उत्तराध्ययन सूत्र २६.२

५. त इक्कगं तुच्छसरीरग से, चिईगय दहिउ पावगेण।
भज्जा य पुत्ता वि य नायओ य, दायारमन्न अणुसंकमति॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १३.२५

६. एगो अहमंसि, ण मे अत्थि कोइ, ण वाहमवि कस्सइ।
—आचाराग सूत्र १.८.६३

७. एवमब्भाहतो लोको मच्चुना च जराय च।
—सुत्तनिपात ३४.८

लोक मृत्यु से अभ्याहृत है।[1]

यह लोक-संसार बड़ा क्लिष्ट—क्लेशमय है—दु.खपूर्ण है। भव-चक्र में फँसा प्राणी जन्म लेता है, जीर्ण होता है—बूढ़ा होता है, मर जाता है, च्युत होता है—एक योनि से छूटता है, दूसरी योनि मे जन्म लेता है। यही भव-भ्रमण है।[2]

निर्वेद—जगत् के प्रति ग्लानि, जुगुप्सा के कारण वैराग्य उत्पन्न होता है। वैराग्य से विमुक्ति होती है—प्राणी भव-बन्धन से छूट जाता है।[3]

न वह मेरा है और न मैं उसका हूँ। यहाँ कोई किसी का नही है।[4]

मनुष्य के मर जाने पर उसे श्मशान मे ले जाकर जला देते हैं। तत्पश्चात् सभी—उसके सम्बन्धी जातीय जन उससे अनपेक्ष—निरपेक्ष हो जाते हैं। किसी को उसकी अपेक्षा नही रहती।[5]

पक्व—पके हुए फलो को जैसे प्रपतन का—गिरने का—झड़ पड़ने का सदा भय बना रहता है, उसी प्रकार जन्मप्राप्त—उत्पन्न हुए मनुष्यो को सदा मृत्यु का भय बना रहता है।[6]

मृत्यु प्राप्त, परलोकगामी पुत्रका न पिता त्राण कर पाता है—न पिता उसे मौत से बचा सकता है, न किसी मृत्युगत स्वजातीय व्यक्ति का स्वजातीय जन ही—उसकी जाति के लोग ही त्राण कर सकते हैं। कोई किसी को मृत्यु से नही छुड़ा सकता।[7]

अन्तक—यमराज या मृत्यु द्वारा अभिपन्न—अधिकृत—कब्जे मे किये हुये मनुष्य का न पुत्र त्राण कर सकते हैं—न उसे उसके बेटे बचा सकते हैं, न पिता बचा सकता है, न

---

१. मच्चुना अब्भाहतो लोको।
—थेरगाथा ४५२

२. किच्छा वताय लोको, आपन्नो जायति च जीयति च।
मीयति च चवति च उपपज्जति च॥
—सयुत्त निकाय १७.३४

३. निब्बिद विरज्जति विरागा, विरागा विमुच्चतीति।
—मज्झिम निकाय १.३२

४. न त ममं, न सोऽहमस्मि।
—मज्झिम निकाय १४.५

५. अपविद्धो सुसानस्मि, अनपेक्खा होन्ति ञातयो।
—सुत्तनिपात ११.८

६ फलानामिव पक्कान, पातो पपतना भय।
एव जातान मच्चान, निच्चं मरणतो भय॥
—सुत्तनिपात ३४ ३

७ तेस मच्चुपरेतान गच्छन्तं परलोकतो।
न पिता तायते पुत्तं, ञाति वा पनञातके॥
—सुत्तनिपात ३४.६

बन्धु-बान्धव और जातीय-जन ही उसे बचा सकते हैं।[१]

इस शरीर को पानी के फेन—झाग-सदृश अथवा मृगमरीचिका तुल्य समझकर, मार—काम-भागों के बन्धन छिन्न कर ऐसे बनो कि फिर मृत्यु का देवता तुम्हें न देख सके।[२]

## चारित्र्य की गरिमा

जीवन में चारित्र्य का बड़ा महत्त्वपूर्ण स्थान है। कोई कितना भी क्यों न जाने, किन्तु यदि वह चरित्रनिष्ठ—सच्चरित्र नहीं है तो उसके विपुल ज्ञान से आध्यात्मिक दृष्टि से कुछ भी नहीं सधता। जैन एवं बौद्ध-वाङ्मय में चरित्रशीलता का महात्म्य स्थान-स्थान पर प्रतिपादित हुआ है।

बतलाया गया है, मात्र बाह्य परिवेश एवं बाह्याचार से साधना नहीं फलती। वहाँ अन्तर्जागरण पूर्वक सत्-चर्या के अनुसरण की आत्यन्तिक वाञ्छनीयता है। उसी में साधक का गौरव है।

चरणविप्रहीन—चरणरहित—आचाररहित पुरुष को अत्यधिक, विपुल शास्त्र-ज्ञान भी हो तो उससे उसको क्या लाभ। वह उसके लिए उसी प्रकार है, जिस प्रकार एक अन्धे के समक्ष लाखों, करोड़ों जलते हुए दीपकों का प्रकाश, जिसके बावजूद वह कुछ भी देख पाने में समर्थ नहीं होता।[३]

यदि गधे पर चन्दन का बोझ लदा हो तो वह केवल भार भरता है, चन्दन के सौरभ की अनुभूति वह नहीं कर पाता। चरणहीन—आचारशून्य ज्ञानी की भी वही उस गधे जैसी स्थिति होती है। वह तथाकथित ज्ञानी केवल शास्त्रों का भार ढोता है, उनसे प्राप्य लाभ, मार्गदर्शन वह नहीं ले पाता।[४]

दुःशील-पर्यागत—दुश्चरित्र में लीन—चरित्रहीन पुरुष चाहे चीवर धारण करे,

---

१. न सन्ति पुत्ता ताणाय, न पिता नापि बन्धवा।
अन्तकेनाधिपन्नस्स, नत्थि ञातिसु ताणता॥
—धम्मपद २०.१६

२. फेणूपमं कायमिमं विदित्वा,
मरीचिधम्मं अभिसम्बुधानो।
छेत्वान मारस्स पपुप्फकानि,
अदस्सनं मच्चुराजस्स गच्छे॥
—धम्मपद ४.३

३. सुबहु पि सुमहीय, किं काही चरण-विप्पहीणस्स।
अंधस्स जह पलित्ता, दीव-सय-सहस्स कोडी वि॥
—विशेषावश्यक भाष्य ११५२

४. जहा खरो चदण-भारवाही,
भारस्स भागी न हु चदणस्स।
एवं खु णाणी चरणेण हीणो,
भारस्स भागी ण हु सग्गईए॥
—विशेषावश्यक भाष्य ११५८

मृग-चर्म धारण करे, नग्न रहे, जटा रखे अथवा वस्त्र-खडो को जोड-जोडकर बनाई गई कन्था धारण करे, मस्तक मुँडाये रहे—इनसे कुछ नही सधता। ये उसका त्राण नही कर सकते—उसे दुर्गति से नही बचा सकते, नही छुडा सकते।[1]

आत्मप्रसन्नता—आत्मोज्ज्वलताकारक शुभलेश्यामय—प्रशस्त आत्मपरिणाम युक्त धर्म मेरे लिए निर्मल जलाशय है, ब्रह्मचर्य शान्ति-सवलित तीर्थ है, जहाँ स्नान कर जिनका आसेवन कर मैं विमल—निस्कलुष, विशुद्ध तथा सुशीतीभूत—शीतल—प्रशान्त होता हूँ, दोषो का परित्याग करता हूँ।[2]

अनेक सहिताओ—वेद-मन्त्रो का उच्चारण करता हुआ भी प्रमाद के कारण वह मन्त्रपाठी यदि उनके अनुसार आचरण नही करता—उन्हे जीवन मे नही उतारता तो वह गायें चराने वाले उस ग्वाले जैसा है, जो दूसरो की गायो की गणना करता है। गायें तो दूसरो की है, गणना से उसे क्या मिलेगा। उसी प्रकार वह मात्र मन्त्रोच्चारक पुरुष श्रामण्य का अधिकारी नही होता।[3]

यदि बाल—अज्ञानी पुरुष जीवन भर भी ज्ञानी की पर्युपासना करे, पर, यदि वह उस ज्ञानी से यथार्थ ज्ञान न ले, जीवन-चर्या न सीखे तो दाल परोसने वाली कडछी जैसे दाल का स्वाद नही जानती, वैसे ही वह अज्ञानी धर्म का तत्त्व, धर्म का रहस्य नही जानपाता।[4]

जो अवितीर्णकाक्ष है, जिसकी आकाक्षाएँ नही मिटी हैं—जो तृष्णाकुल है, वह चाहे नग्न रहे, चाहे जटा रखे, चाहे देह पर कीचड लेपे, चाहे अनशन करे, चाहे खुली जमीन पर सोए, चाहे शरीर पर मिट्टी मले, भस्म लगाए चाहे उत्कटिकासन करे—उकडू बैठे, शुद्ध नही

---

१. चीराजिण णगिणिण, जडी-सघाडि-मुडिण।
एयाणि वि ण तायति, दुस्सीलं परियागयं॥
—उत्तराध्ययन सूत्र ५ २१

२. धम्मे हरए बभे सति-तित्थे,
अणाविले अत्त-प्रसन्नलेस्से।
जहिं सिणाओ विमलो विसुद्धो,
सुसीइभूओ पजहामि दोसं॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १२.४६

३. बहु पि चे सहित भासमानो,
न तक्करो होति नरो पमत्तो।
गोपो' व गावो गणय परेसं,
न भागवा सामञ्जस्स होति॥
—धम्मपद १ १९

४. यावजीवम्पि चे बालो, पण्डित पयिरुपासति।
न सो धम्मं विजानाति, दब्बी सूपरस यथा॥
—धम्मपद ५.५

हो सकता। तृष्णातुर पुरुष के लिए ये बाह्याचार कभी आत्मशुद्धिकारक नहीं हो सकते।[1]

जलाभिसेचन द्वारा—जल में नहाने से व्यक्ति पापों से छूट जाता है, ऐसा कौन कहता है?

यह अज्ञात का—जिसे यथार्थ तत्त्व ज्ञात नहीं है, ऐसे अज्ञानी पुरुष का अनजान के प्रति—अज्ञानी के प्रति उपदेश है।

यदि यह यथार्थ हो तो फिर मेंढ़क, कछुए, मछलियाँ सुंसुमार आदि सभी जलचर जन्तु निःसन्देह स्वर्ग जायेंगे।[2]

**अभ्युदय के सोपान**

क्रोध, अहंकार, लोभ, द्वेष आदि का, वर्जन सदाचरण एवं विनय जीवन में अभ्युदय एवं समुन्नति के हेतु हैं। उनका अवलम्बन कर व्यक्ति निरन्तर विकास करता जाता है। निश्चय ही ये अभ्युदय के सोपान हैं।

आत्मा यद्यपि दुर्जय है, किन्तु उसके जीत लिये जाने पर क्रोध, मान, माया तथा लोभ—सब जीत लिये जाते हैं—ये सब अपगत हो जाते हैं।[3]

जो ज्ञानेप्सु स्तंभ—उद्दण्डता—ढीठपन, क्रोध, मद—अहंकार तथा प्रमाद के कारण गुरु की सन्निधि में विनय—शिष्ट आचार, विनम्रता आदि नहीं सीखता, उसका अविनय, अशिष्टाचरण उसके ज्ञानादि गुणों के नाश का उसी प्रकार कारण बनता है, जिस प्रकार बांस का फल बांस के नाश का कारण होता है—फल आने पर बांस नष्ट हो जाता है।[4]

---

१. न नग्गचरिया न जटा न पङ्का,
नानासका थण्डिलसायिका वा।
रजो च जल्लं उक्कुटिकप्पधानं,
सोधेन्ति मच्चं अवितिण्णकङ्खं॥
—धम्मपद १०.१३

२. को नु मे उदकाभिसेचनं, अज्ञातस्स अजानतो।
उदकाभिसेचना नाम, पापकम्मा पमुच्चति॥
सग्गं नूनं गमिस्सन्ति, सब्बे मण्डूककच्छपा।
नक्का च सुंसुमारा च, ये चञ्ञे उदके चरा॥
—थेरगाथा २४०-४१

३. पंचिंदियाणी कोहं, माणं मायं तहेव लोभं च।
दुज्जयं चेव अप्पाणं, सव्वमप्पे जिए जियं॥
—उत्तराध्ययन सूत्र ९.३६

४. थंभा व कोहा व मयप्पमाया,
गुरुस्सगासे विणयं न सिक्खे।
सो चेव उ तस्स अभूइभावो,
फलं व कीयस्स वहाय होइ॥
—दशवैकालिक सूत्र ९.१.१

जीवन की अभिकांक्षा—मैं जीता रहूँ—ऐसी अभीप्सा—कामना नहीं करनी चाहिए और न मरण की ही—मैं मर जाऊं—ऐसी वाञ्छा करनी चाहिए। साधक जीवन तथा मृत्यु दोनो मे असज्ज—संगवर्जित—अनासक्त रहे।[1]

जो आचार्य की, उपाध्याय की शुश्रूषा करते हैं—उन्हे सुनते हैं, उनकी सेवा करते हैं, उनके वचन का अनुसरण करते है; पानी से सींचे जाते, अतएव उत्तरोत्तर बढ़ते जाते वृक्षो को ज्यो उनकी शिक्षा—उन द्वारा सीखे हुए सद्गुण सदा बढते जाते हैं।[2]

यदि आत्मा को—अपने आपको जीत लिया तो यह उसके लिए—आत्मजयी मानव के लिए सर्वथा श्रेयस्कर है। औरो को जीतने से क्या बनेगा।[3]

जो धर्मजीवी अर्हत् के शासन का—आज्ञा का, धर्म का कलुषित दृष्टि से, दूषित बुद्धि से प्रतिक्रोश—निन्दा, अवहेलना करता है, बास के फल जैसे उसके आत्मक्षय के लिए—बास के नाश के लिए फलते हैं, उसी प्रकार उसके ये उपक्रम उसके नाश के लिए हैं।[4]

जैसे केले के वृक्ष को उसके फल नष्ट कर देते है, उसी प्रकार अपने अन्तरतम मे उत्पद्यमान लोभ, द्वेष तथा मोह जैसे दुर्गुण पापचेता पुरुष को नष्ट कर डालते हैं।[5]

न मैं मृत्यु—मर जाने का अभिनन्दन करता हूँ—सोल्लास स्वागत करता हूँ—कामना करता हूँ और न मैं जीवन का—जीते रहने का अभिनन्दन करता हूँ।[6]

जो अभिवादनशील—बड़ो को अभिनमन करता है, उनका आदर करता है,

---

१. जीविय णाभिकखेज्जा, मरण णो वि पत्थए।
दुहतो वि ण सज्जेज्जा, जीविते मरणे तहा॥
—आचारांग सूत्र १.८ ८.४

२. जे आयरिय-उवज्झायाण, सुस्सूसा वयण करा।
तेसिं सिक्खा पवड्ढति, जलसित्ता इव पायवा॥
—दशवैकालिक सूत्र ९.२.१२

३. अत्ता ह वे जित सेय्यो, या चाय इतरा पजा।
अत्तदन्तस्स पोसस्स, निच्च सञ्ञोतचारिनो॥
—धम्मपद ८ ५

४. यो सासन अरहत अरियान धम्मजीविन।
पटिक्कोसति दुम्मेधो, दिट्ठिं निस्साय पापिक।
फलानि कट्ठकस्सेव, अत्तहञ्ञाय फुल्लति॥
—धम्मपद १२ ८

५. लोभो दोसो च मोहो च, पुरिस पापचेत स।
हिंसन्ति अत्तसम्भूता, तचसारं व सम्फल॥
—सुत्तनिपात ३.१

६. नाभिनंदामि मरण, नाभिनंदामि जीवितं।
—थेरगाथा ६०९

वृद्धो पुरुषो की नित्य सेवा करता है, उसका धर्म, आयु, वर्ण, सुख एवं बल अभिवर्द्धित होता है—उन्नत होता है।[1]

## आत्मविजय : महान् विजय

काम, क्रोध, राग, द्वेष एव लोभ प्रसूत दुर्बलताओ के कारण आत्मा मे विपथ-गामिता आती है, लक्ष्य छूट जाता है। लक्ष्य विहीन कहाँ से कहाँ चला जाए, कौन कहे। ये आत्मा के आभ्यन्तर शत्रु है, जो वस्तुतः बड़े दुर्जेय हैं, जिन्हे जीतने की प्रेरणा धर्म देता है। उन्हे जीतने मे बहुत बडी अन्त:-शक्ति चाहिए। बडा दुष्कर कार्य यह है, किन्तु, एक श्रमण के लिए यही आचारणीय है, जिस हेतु उसे बड़े साहस और उत्साह से जूझना होता हैं।

एक ऐसा पुरुष है, जो दुर्जय सग्राम मे दस लाख योद्धाओ पर विजय प्राप्त करता है, दूसरा ऐसा पुरुष है, जो केवल अपनी आत्मा का—अपने आपको जीतता है—अपनी दुर्बलताओ का पराभव करता है। इन दोनो में आत्म-विजेता का दर्जा ऊँचा है। उसकी विजय परम विजय है।[2]

### कुद्दाल जातक : सम्बद्ध कथानक

वाराणसी मे राजा ब्रह्मदत्त राज्य करता था। उस समय बोधिसत्त्व वहाँ एक शाक-सब्जी पैदा करने वाले—माली के घर उत्पन्न हुए। माली बहुत गरीब था। कुदाली से जमीन पोली करना, जमीन खोदना क्यारियाँ बनाना, शाक-सब्जी पैदा करना आदि द्वारा वे अपने पिता की मदद करते। कुदाली उनके इन कार्यों मे बडी सहायक थी। वे उसे बड़े ध्यान से रखते। कुदाली के कारण वे कुदाल पडित के नाम से प्रसिद्ध थे।

सयोग ऐसा ही था, माली का दारिद्रय नही गया। बोधिसत्त्व ने सोचा—इतना करने पर भी जहाँ दरिद्रता नही मिटती, अच्छा हो, उस ससार का त्याग ही कर दिया जाए। उन्हे वैराग्य हुआ। प्रव्रजित होने की तीव्र उत्कण्ठा उत्पन्न हुई। सदा उपयोग में लेते रहने से कुदाली के प्रति उनके मन मे लगाव था। उसे अपनी आँखो से ओझल करने हेतु उन्होने किसी जगह छिपा दिया। ऋषि-प्रव्रज्यानुसार वे प्रव्रजित हो गये।

प्रव्रजित तो हो गये, किन्तु, कुदाली मन मे अड़ी रही, मन से निकली नही। वे वापस गृहस्थ हुए। उस कुदाली को लेकर फिर कार्य मे जुट गये। वैराग्यभाव पुनर्जागरित हुआ। कुदाली को कही छिपाया, पुनः प्रव्रजित हुए, किन्तु, कुदाली के प्रति मन मे जमी ममता फिर उभरी। पुन. गृहस्थ हुए। यो छः बार हुआ।

---

१. अभिवादनसीलस्स, निच्चं वद्धापचायिनो।
चत्तारो धम्मा वड्ढन्ति, आयु वण्णो सुखं बल॥
—धम्मपद ८.१०

२. जो सहस्सं सहस्साण, सगामे दुज्जए जिणे।
एग जिणेज्ज अप्पाण, एस से परमो जओ॥
—उत्तराध्ययन सूत्र ९.३४

बोधिसत्त्व बड़े हैरान थे, क्या किया जाए, कुदाली मन से निकलती ही नहीं। सातवी बार उन्होंने कुदाली ली। नदी के तट पर गये। हाथी के सदृश बल से उन्होंने उसे अपने शिर पर से तीन बार घुमाया तथा आँखे बन्द कर उसको नदी की धारा के बीच फेंक दिया ताकि फिर वह स्थान कभी याद ही न रहे। ऐसा कर बोधिसत्त्व ने तीन बार गर्जना की—"मैंने जीत लिया, मैंने जीत लिया, मैंने जीत लिया।"

तभी का प्रसग है, वाराणसी-नरेश सीमान्त प्रदेश का उपद्रव, विद्रोह शान्त कर शत्रुओ को विजय कर वहाँ आकर, नदी पर स्नान कर, सुन्दर वस्त्र, आभूषण धारण कर गजारूढ हो उधर से निकला। बोधिसत्त्व के शब्द उसके कानो मे पडे। उसने उन्हे अपने पास बुलाया और कहा—"मैं तो सीमान्त प्रदेश के शत्रु-राजाओ को जीत कर आ रहा हूँ, तुमने किसे जीता ?"

वोधसत्त्व ने कहा—"राजन् ! मात्र हजारो-लाखो सग्रामो मे विजय प्राप्त कर लेने मे जीवन की सार्थकता नही फलती। तुमने सीमान्त प्रदेश के राजाओ को तो जीता, यह सही है, किन्तु, अपने चैतसिक विकारो को अब तक नही जीत पाये हो। मैंने उन्हे जीत लिया है।" यो कहकर उन्होंने नदी की ओर देखा। जलावलम्बी ध्यान से उद्भूत होने वाला ध्यान उन्हे उत्पन्न हुआ—विशिष्ट ध्यान-ऋद्धि प्राप्त हुई। वे आकाश मे अधर अवस्थित हुए। यह बुद्ध-लीला थी। वही से राजा को धर्म का उपदेश देते हुए कहा—"जो सग्राम मे हजारो-हजारो (१००० X १००० = १००००००) योद्धाओ को जीत ले, उससे कही उत्तम—उत्कृष्ट सग्राम-विजेता वह है, जो आत्मा को—अपने आपको जीत लेता है।"[1]

धम्मपद ८४ मे यह गाथा प्राप्त है।

### मैत्री और निर्वैर-भाव

ससार मे सब प्राणी जीना चाहते हैं, सुख चाहते हैं। किसी को यह अधिकार नही है कि वह किसी के लिए कष्टप्रद, हानिकर सिद्ध हो। उसे सबके साथ मित्र की ज्यो सद्व्यवहार करना चाहिए। किसी के भी प्रति अमित्रता—शत्रुता का भाव नही रखना चाहिए।

एक धर्मिष्ठ पुरुष कामना करता है—"सब प्राणियो के प्रति मुझे मित्र-भाव रखना चाहिए—सबके साथ मुझे मित्रता से रहना चाहिए।"[2]

इस जगत् मे सभी प्राणी मेरे मित्र हैं—मैं उन्हे अपने मित्र समझूं। ऊर्ध्व-लोक,

---

१. यो सहस्स सहस्सेन, सङ्गामे मानुसे जिने ।
एक च जेय्यमत्तानं, स वे सङ्गामजुत्तमो ॥
—कुद्दाल जातक ७०

२ मेत्तिं भूएहिं कप्पए।
—उत्तराध्ययन ६.२

अधोलोक एव तिर्यग्लोकवर्ती सभी प्राणियो के साथ मेरा बिलकुल वैर न रहे, बाधाजनक व्यवहार न रहे।[1]

संसार के किसी भी प्राणी के प्रति मेरा वैर—शत्रु-भाव न हो, सबके साथ मैत्री हो।[2]

ससार के सभी प्राणी परस्पर अवैरी—निर्वैर हो—वे आपस मे शत्रु-भाव न रखें।[3]

### भावनाएँ

जीवन का प्रासाद भावनाओ की पृष्ठिभूमि पर टिका है। सात्त्विक, प्रशस्त, मृदुल तथा कोमल भावनाएँ जीवन के कर्म-पक्ष मे पवित्रता का तथा दैनन्दिन व्यवहार मे करुणा, वात्सल्य एवं समता का सचार करती हैं। जैन तथा बौद्ध दोनो परपराओ मे भावनाओ पर बड़ा सुन्दर विश्लेपण किया गया है।

मैत्री, प्रमोद, कारुण्य तथा माध्यस्थ्य—ये चार भावनाएँ हैं, जिनका विश्लेपण इस प्रकार है—

१. मैत्री—ससार के सभी सत्त्वो—प्राणियो के प्रति मित्र-भाव रखना, उन्हे मित्र-वत् समझना। किसी के भी साथ शत्रुता न रखना।

२. प्रमोद—गुणी-जनो के प्रति प्रमोद का भाव रखना, गुणाधिक पुरुषो को देखकर मन मे प्रमुदित होना, हर्षित होना।

३. कारुण्य—दु:खाक्रान्त, सकटग्रस्त जनो के प्रति करुणा-भाव रखना, उनके प्रति मन मे दयाशील रहना।

४. माध्यस्थ्य—अविनयों—अयोग्य जनो के प्रति मध्यस्थता का भाव रखना, तटस्थ रहना।[4]

मैत्री, उपेक्षा, करुणा, विमुक्ति और मुदिता—इन भावनाओ का आसेवन करता हुआ—इनसे अनुभावित—अनुप्राणित होता हुआ, जगत् में किसी के साथ विरोध न रखता हुआ साधक खड्गविपाण—गेंडे की ज्यो एकाकी विचरण करे।[5]

भगवान् तथागत ने अपने शिष्यो से कहा—"भिक्षुओ ! यदि मन मे क्रोध का उदय हो, क्षुब्धता आए तो पाँच प्रकार से उसे अपगत किया जा सकता है, उससे बचा जा सकता

---

१ मेत्त च सब्बलोकस्मि, मानसं भावये अपरिमाणं।
उद्ध अधो च तिरिय च, असम्बाध अवेर असपत्तं ॥
—सुत्तनिपात ८.८

२. मित्ति मे सव्वभूएसु, वेरं मज्झ न केणइ।
—श्रमणसूत्र ३० ३

३. सव्वे सत्ता अवेरिनो होन्तु, मा वेरिनो।
—पटिसम्भिदामग्गो १.१.१.६६

४. तत्त्वार्थ सूत्र ७.६

५. सुत्तनिपात ३, खग्गविसाणसुत्त ३६

है—१. मैत्री द्वारा—जिस मनुष्य के प्रति मन मे क्रोध आया हो, क्षोभ उत्पन्न हुआ हो, उसके प्रति मित्रता का भाव रखो। २ करुणा द्वारा—जिसके प्रति मन मे क्रोध हो, क्षोभ हो, उसके प्रति अपने मे करुणा भाव उत्पन्न करो। ३ मुदिता द्वारा—जिसके प्रति क्रोध एव क्षोभ हो, उसके प्रति मन मे मुदिता—प्रसन्नता—प्रमोद की भावना लाओ। ४. उपेक्षा द्वारा—जिसके प्रति क्रोध एव क्षोभ हो, उसके प्रति मन मे तटस्थता का भाव जगाओ। ५. कर्मो के स्वामित्व की भावना द्वारा—जिसके प्रति क्रोध हो, क्षोभ हो, उसके सम्बन्ध मे यो चिन्तन करो—जो सत्, असत् कर्म करता है, वही उनका शुभ, अशुभ फल भोगता है। अपने कर्मो का वही स्वय उत्तरदायी है।"[1]

एक समय का प्रसग है, भगवान तथागत अगदेश के अश्वपुर नामक नगर मे विराजित थे। उन्होने भिक्षुओ को सबोधित करते हुए कहा—"भिक्षुओ! जैसे निर्मल, ठडे, मीठे जल से आपूर्ण, सुन्दर, भव्य घाट युक्त पुष्करिणी हो, तेज धूप से पीडित परिश्रान्त, थका-मांदा, प्यासा एक पुरुष पूर्व से आकर उसका जल पीए, प्यास मिटाए, थकावट दूर करे, पश्चिम से, उत्तर से, दक्षिण से भी वैसे ही कोई पुरुष आए पुष्करिणी का शीतल जल पीकर शान्त हो, तृप्त हो, उसी प्रकार भिक्षुओ! एक क्षत्रियकुलोत्पन्न पुरुष गृह-त्याग कर प्रव्रजित हो, तथागत द्वारा उपदिष्ट धर्म को स्वीकार कर मैत्री, करुणा, मुदिता तथा उपेक्षा-भावना द्वारा अनुप्राणित हो, तो उसे आध्यात्मिक शान्ति, आत्म-तृप्ति प्राप्त होती है।

"क्षत्रियकुलोत्पन्न पुरुष की ज्यो ब्राह्मणकुल मे उत्पन्न, वैश्यकुल मे उत्पन्न, शूद्रकुल मे उत्पन्न अथवा किसी भी कुल मे उत्पन्न पुरुष तथागत-देशित धर्म को स्वीकार कर मैत्री करुणा, मुदिता एव उपेक्षा-भावना से अनुभावित होता हुआ वैसी ही आध्यात्मिक-शान्ति सन्तृप्ति प्राप्त करता है।"[2]

भगवान् तथागत ने भिक्षुओ को सम्बोधित कर कहा—"भिक्षुओ! मैत्री से भावित—मैत्री-भावना से अनुप्राणित होने से, अभ्यस्त होने से उसका सतत अभ्यास करने से—सुखपूर्वक विहार—सयम-यात्रा का सचरण होता है।

"भिक्षुओ! करुणा से भावित—करुणा-भावना से अनुप्राणित होने से, अभ्यस्त होने से—उसका सतत अभ्यास करने से सुखपूर्वक विहार—सयम-यात्रा का संचरण होता है।

"भिक्षुओ! मुदिता से भावित—मुदिता-भावना से अनुप्राणित होने से, अभ्यस्त होने से—उसका सतत अभ्यास करने से सुखपूर्वक विहार—सयम-यात्रा का सचरण होता है।

"भिक्षुओ! उपेक्षा से भावित—उपेक्षा-भावना से अनुप्राणित होने से, अभ्यस्त होने से—सतत अभ्यास निरत रहने से सुखपूर्वक विहार—सयम-यात्रा का सचरण होता है।[3]

---

१ अगुत्तरनिकाय, पाणच्चक निपात १६१

२. मज्झिमनिकाय १.४.१०, चूल अस्सुपुर सुत्तन्त

३ सयुत्त निकाय ४४.७ ६-६ मेत्ता सुत्त करुणा सुत्त, मुदिता सुत्त, तथा उपेक्खा सुत्त

**समय जा रहा है**

जीवन में समय का मूल्य सर्वोपरि है। न केवल साधक को वरन् प्रत्येक मनुष्य को चाहिए कि वह अपना समय पवित्र कार्यों में, धार्मिक कृत्यों में लगाए। इस ओर वह सदा जागरूक रहे, जरा भी प्रमाद न करे। इस तथ्य पर सर्वत्र बहुत जोर दिया गया है। श्रमण भगवान् महावीर तथा भगवान् बुद्ध ने इस सन्दर्भ में जो उद्गार व्यक्त किये, न केवल भावात्मक, किन्तु, शब्दात्मक दृष्टि से भी उनमें बड़ा साम्य है।

जो-जो रातें व्यतीत हो जाती हैं, वे वापस नहीं लौटती। जो मनुष्य अधर्म करता रहता है, उसकी रातें व्यर्थ जाती हैं, निरर्थक बीतती है।

जो-जो रातें व्यतीत हो जाती हैं, वे वापस नहीं लौटती। जो मनुष्य धर्माचरण करता रहता है, उसकी रातें सफल जाती हैं, सार्थक बीतती हैं।[1]

कालात्यय हो रहा है—समय बीता जा रहा है, रातें त्वरा कर रही हैं—अति-शीघ्र भागी जा रही है। प्राप्त भोग नित्य नहीं हैं, सदा नहीं रहते। फल-क्षय हो जाने पर जैसे पक्षी वृक्ष को छोड़ जाते हैं, उसी प्रकार काम-भोग क्षीणभाग्य पुरुष को छोड़ जाते हैं।[2]

तुम सम्बुद्ध बनो—सम्यक्तया समझो। क्यों नहीं समझ रहे हो ? मनुष्य भव व्यतीत हो जाने पर सम्बोधि—सद्बोध प्राप्त होना सचमुच दुर्लभ है। बीती रातें वापस नहीं लौटतीं। मनुष्य जीवन पुनः सुलभ नहीं है—बार-बार प्राप्त नहीं होता।[3]

समय चला जा रहा है। रात्रियाँ व्यतीत हो रही हैं। जीवन उत्तरोत्तर घटता जा रहा है, बीतता जा रहा है। मृत्यु की विभीषिका विद्यमान है। उसे देखते हुए मनुष्य को चाहिए कि वह पुण्य कार्य करे, जो सुखप्रद हैं।

समय चला जा रहा है। रात्रियाँ व्यतीत हो रही हैं। जीवन उत्तरोत्तर घटता जा रहा है, बीतता जा रहा है। मृत्यु की विभीषिका विद्यमान है। जो पुरुष शान्ति चाहता है, उसे यह सब देखते हुए चाहिए कि वह भोगों का परित्याग कर दे।[4]

**जागते रहो**

मोह नींद है, प्रमाद है, भयजनक है। उसमें कभी ग्रस्त नहीं होना चाहिए। सदा अपने स्वरूप का भान रखते हुए सावधान रहना चाहिए। यह जागरण है, उत्थान का पथ है। शास्त्रकारों ने जन-जन को इस सम्बन्ध में बड़े प्रेरक शब्दों में उद्बोधित किया है।

मोह की नींद में सोये हुए सांसारिक जनों के बीच प्रखर प्रज्ञाशील पुरुष सदा जागता रहता है। वह प्रमाद में विश्वास नहीं करता। काल भयावह है, शरीर दुर्बल है। यह

---

१. उत्तराध्ययन सूत्र १४.२४-२५

२. उत्तराध्ययन सूत्र १३.३१

३. सूत्रकृतांगसूत्र १.७.११

४. संयुत्त निकाय, पहला भाग, अच्चेति सुत्त १.१.४

सोचकर उस जागरणशील पुरुष को चाहिए, वह भारण्ड पक्षी की ज्यो सदा प्रमादशून्य होकर विचरण करे।[1]

जो प्रमत्त जनो के मध्य अप्रमत्त रहता है, सुप्त जनो के बीच जागरित रहता है, वह उत्तम मेधाशील—प्रज्ञावान पुरुष जीवन की, साधना की मजिल पर वैसे ही आगे बढता जाता है, जैसे स्फूर्तिशील अश्व दुर्बल—अस्फूर्त्त अश्वो से आगे निकल जाता है।[2]

भिक्षु सदा जागरित रहे। वह सावधानतापूर्वक, समाधिपूर्वक—सयमपूर्वक विचरण करे।[3]

अमुनि—असाधु सदा सुप्त रहते हैं—सोये रहते हैं—अज्ञान की नीद मे ऊँघते रहते हैं तथा मुनि सदा जागते रहते हैं।[4]

धर्मी—धर्मनिष्ठ पुरुषो का जागरित रहना श्रेयस्कर है, अधर्मी—अधार्मिक पुरुषो का सोये रहना श्रेयस्कर है।[5]

साधु—साधनारत पुरुष सुप्त होता हुआ भी—सोया हुआ भी जागता रहता है।[6]

### सतत जागरूक

साधना-पथ पर आरूढ साधक का जीवन अत्यन्त सधा हुआ, संयम पर कसा हुआ जागृतिमय जीवन है। उसमे यदि जरा भी शैथिल्य, असावधानी, अव्यवस्था आजाए तो किया कराया सब चौपट हो जाए। अत यह सर्वथा अपेक्षित है कि साधक क्षणभर भी अजागरूक न रहे।

आर्हत एव सौगत—दोनो परम्पराओ मे इसे अत्यन्त महत्त्वपूर्ण माना गया है।

साधक कैसे चले, कैसे खडा हो, कैसे बैठे, कैसे सोए, कैसे खाए, कैसे बोले, जिससे पाप-कर्म का बन्ध न हो—शिष्य द्वारा किये गये इस प्रश्न के समाधान मे आचार्य उत्तर

---

१ सुत्तेसु यावि पडिबुद्धजीवी, णो वीससे पडिए आसुपण्णे।
घोरा मुहुत्ता अबल सरीर, भारडपक्खीव चरेऽप्पमत्ते॥
—उत्तराध्ययन सूत्र ४.६

२. अप्पमत्तो पमत्तेसु, सुत्तेसु बहुजागरो।
अबलस्सं' व सीघस्सो हित्वा याति सुमेधसो॥
—धम्मपद ४ ६

३. जागरो वस्स भिक्खवे भिक्खु विहरेय्य सम्मजानो समाहितो।
—इतिवुत्तक २.२०

४. सुत्ता अमुणी मुणिणो सया जागरति।
—आचाराग सूत्र १.३.१.१

५. जागरिया धम्मीणं अहम्मीणं च सुत्ता सेया।
—बृहत्कल्पभाष्य ३३८७

६. साधु जागरत सुत्तो।
—सुत्त पिटक ७ ४१४ १४१

देते हैं—साधक यतनापूर्वक—जागरूकता से, सावधानी से चले, यतनापूर्वक खडा हो, यतनापूर्वक बैठे, यतनापूर्वक सोए, यतनापूर्वक खाए, यतनापूर्वक बोले। ऐसा करता हुआ वह पाप-कर्म नही बांधता।[1]

भिक्षु यत्नपूर्वक चले, यत्नपूर्वक खडा हो, यत्नपूर्वक बैठे, यत्नपूर्वक सोए, यत्नपूर्वक अपनी देह को सिकोडे और यत्नपूर्वक उसे फैलाए।[2]

**अकेले ही बढ़ते चलो**

श्रमण-सस्कृति का पाया श्रम, पुरुषार्थ एव सतत उद्यमशीलता पर टिका है। साधना एव सयम की वरणीय यात्रा मे अच्छा होता है, यदि कोई सुयोग्य सहयोगी, साथी मिल जाए। यदि वैसा नही हो पाता तो सयम-यात्रा के महान् यात्री के लिए कोई चिन्ता की बात नही होती। वह अपनी मजिल की ओर अविश्रान्त रूप मे बढता ही जाता है। इस आशय के उल्लेख जो प्राप्त होते है, बडे प्रेरक हैं—

यदि गुणाधिक—गुणो मे अपने से अधिक—बढा-चढा, अथवा गुणो मे अपने समान, निपुण—सुयोग्य सहायक न मिले तो साधक पापो का विवर्जन करता हुआ पाप-कृत्यो से सदा दूर रहता हुआ, कामभोगो मे अनासक्त रहता हुआ, एकाकी ही विचरण करता जाए साधना की मजिल पर आगे बढता जाए।[3]

यदि नि पक्व—परिपक्व बुद्धियुक्त, साथ मे धैर्यपूर्वक विहार करने वाला सहायक, सहचर प्राप्त हो जाए तो साधक सभी परिषहो—कष्टो—विघ्नो का अभिभव कर—उन्हे अपास्त कर, निरस्त कर प्रसन्नचित्त होता हुआ उसके साथ विहार करे।

यदि परिपक्व बुद्धियुक्त, साथ मे धैर्यपूर्वक विहार करने वाला सहायक प्राप्त न हो तो राजा जैसे अपने उस राष्ट्र को, जो दूसरो द्वारा हथिया लिया गया हो, छोडकर अकेला चल देता है, उसी प्रकार साधक गभीर गजराज की ज्यो अकेला ही अपने पथ पर निकल पड़े, आगे बढता जाए।

एकाकी विहार—विचरण किया जाए, यह श्रेयस्कर है, किन्तु, बाल—अज्ञानी को—मूर्ख को सहायक के रूप मे पाना श्रेयस्कर नही है। अतः साधक पापो से बचता हुआ,

---

१. जय चरे जय चिट्ठे, जयमासे जय सए।
जय भुजतो भासतो, पाव कम्म न बधई॥
—दशवैकालिक सूत्र ४.८

२. यत चरे यत तिट्ठे, यतं अच्छे यत सये।
यत सम्मिञ्जये भिक्खू, यतमेन पसारए॥
—इतिवुत्तक ४.१२

३. न वा लभिज्जा निउण सहाय,
गुणाहिय वा गुणओ समं वा।
एगो वि पावाइ विवज्जयतो,
विहरेज्ज कामेसु असज्जमाणो॥
—उत्तराध्ययन सूत्र ३२ ५

वन मे मस्ती से घूमते हुए गजराज की ज्यो अनासक्त भाव से एकाकी विचरण करे।[1]

### साधक यतना से कार्य करे

जीवन के प्रत्येक व्यवहार मे सावधानी, सयम, जागरूकता और सयत्नता का भाव रहे, यह साधक के लिए अति आवश्यक है। श्रमण-सस्कृति मे इस पर बडा बल दिया गया है।

साधक को चाहिए, वह यतनापूर्वक—जागरूकता के साथ चले, खडा हो, बैठे, सोए भोजन करे तथा संभाषण करे। यो जागरूकता या सावधानी के साथ भोजन करता हुआ, सभाषण करता हुआ, अन्यान्य कार्य करता हुआ वह पाप-संचय नही करता।[2]

साधक को यतनापूर्वक चलना चाहिए, खडे होना चाहिए, बैठना चाहिए एव सोना चाहिए।[3]

जो चलते हुए, खडे होते हुए, बैठते हुए या सोते हुए अपने चित्त को आत्मस्थ—सुसयत एव सुस्थिर रखता है, वह शान्ति प्राप्त करता है।[4]

---

१ स चे लभेथ निपक सहाय,
सद्धि चर साधुविहारिधीर।
अभिभुय्य सब्बानि परिस्सयानि,
चरेय्य तेन'त्त मनो सतीमा॥

नो चे लभेथ निपक सहाय,
सद्धि चर साधुविहारिधीरं।
राजा'व रट्ठ विजितं पहाय,
एको चरे मातङ्ग' रञ्जेव नागो॥

एकस्स चरित सेय्यो नत्थि बाले सहायिता,
एको चरे न च पापानि कयिरा,
अप्पोस्सुको मातङ्ग' रञ्जेव नागो॥
—धम्मपद, नागवर्ग ९—११

२ जय चरे चिट्ठे, जय भासे जयं सए।
जय भुजतो भासतो, पाव कम्म न बधई॥
—दशवैकालिक सूत्र ४ ८

३. यतं चरे यतं तिट्ठे, यत अच्छे यतं सये।
—सुत्तनिपात ४.९

४. चर वा यदि वा तिट्ठं, निसिन्नो उद वा सयं।
अज्झत्थ समयं चित्त, सन्तिमेवाधिगच्छति॥
—सुत्तनिपात ३.१७

## स्नेह के बन्धन तोड़ दो

स्नेह बन्धन है। वह राग-प्रसूत है। जब तक वह बना रहता है, साधक का मार्ग निष्कण्टक, प्रशस्त नही होता। वह मुक्त नही हो सकता। क्लेश—परम्परा से छूटने के लिए इस बन्धन को उच्छिन्न करना ही होगा। इस बन्धन के टूटते ही जीवन निर्लेप एवं निर्मल बन जाता है। साधक मे आत्मबल का अभ्युदय होता है। उसके चरण साधना-पथ पर सत्वर गतिशील हो जाते हैं।

जैन एव बौद्ध दोनो ही परम्पराओ मे यह स्वर मुखरित हुआ है।

शरद् ऋतु का कमल जैसे जल से अलिप्त रहता है, स्नेह बन्धन को उच्छिन्न कर—तोड़कर उसी प्रकार निर्लेप बन जाओ। स्नेह का सर्वथा परिवर्जन कर सयम के मार्ग पर बढते जाओ, क्षण मात्र भी प्रमाद मत करो।[1]

शरद् ऋतु के कमल की ज्यो अपने स्नेह—रागात्मक भाव को उच्छिन्न कर डालो। कमल के सदृश निर्लिप्त बन जाओ। बुद्ध द्वारा देशित—उपदिष्ट इस मार्ग का जो शान्ति का मार्ग है, बृंहण करो—वृद्धि करो, विकास करो।[2]

### प्रमाद मत करो

जीवन मे जो उत्कर्ष की ओर जाना चाहता है, उसे प्रमाद कभी नही करना चाहिए। प्रमाद करने वाला कदापि अपना उत्थान, उन्नति नही कर सकता। अत: क्या जैन और क्या बौद्ध सभी शास्त्रकारो ने प्रमाद की बडी भर्त्सना की है तथा अप्रमाद की अतीव श्लाघा की है।

उठो, प्रमाद मत करो।[3]

उठो, प्रमाद मत करो। सुचरित—सुन्दर रूप मे सेवित धर्म का आचरण करो।[4]

उठो, बैठो, सोये रहने से—प्रमाद मे पड़े रहने से कोई लाभ नही है।[5]

---

१. वुच्छिद सिणेहमप्पणो,
कुमुय सारइय व पाणिय।
से सव्वसिणेहवज्जिए,
समय गोयम ! मा पमायए।
—उत्तराध्ययन सूत्र १०.२८

२. उच्छिन्द सिनेहमत्तनो, कुमुदं सारयिकं' व पाणिना।
सन्तिमग्गमेव ब्रूहय, निब्बानं सुगतेन देसितं॥
—धम्मपद, मार्ग वर्ग १३

३. उट्ठिते णो पमादए।
—आचाराग सूत्र १.५.२.१

४. उत्तिट्ठे नप्पमज्जेय्य, धम्म सुचरित चरे।
—धम्मपद १३.२

५. उट्ठहथ निसीदथ, को अत्थो सुपिनेन वो।
—सुत्तनिपात २.२२.१

कुशल—सुयोग्य पुरुष प्रमाद न करे। शान्ति तथा मृत्यु का सप्रेक्षण करने वाला देह की क्षणभगुरता का सप्रेक्षण करने वाला—इन्हें सम्यक्तया—यथार्थतः देखने वाला, समझने वाला प्रमाद न करे।[1]

मनुष्य को चाहिए, वह आलस्य न करे, प्रमत्त—प्रमादयुक्त न बने।[2]

**प्रमाद : अप्रमाद**

प्रमाद को कर्म कहा गया है तथा अप्रमाद को अकर्म—सवर कहा गया है।[3]

अप्रमाद अमृत-पद है—अमरत्व का स्थान है तथा अप्रमाद मृत्यु-पद है। अप्रमत्त—अप्रमादी वैसे नही मरते, जैसे प्रमत्त—प्रमादी मरते है।[4]

**पाप से बचो**

पाप जीवक के उत्थान, विकास तथा सुख का बाधक है। वह दुःख एव पतन का कारण है। किसी भी कारण पाप का आचरण न किया जाए। इसी मे जीवन का कल्याण है।

जो आशका, भय या लज्जा के कारण पाप-कर्म न करे, यह उसका मुनित्व नहीं है। साम्य-भाव से तत्त्वावेक्षण—तत्त्वालोचन कर आत्मा को पाप से बचाए।[5]

प्रकट रूप में या अप्रकट रूप मे किसी भी प्रकार पाप-कर्म न किया जाए।[6]

दूषित कर्म सदा दूषित ही रहते हैं, चाहे उन्हे कोई जाने या न जाने। कोई अपने को कितना ही गोपित कर पापाचरण करे, कर्म-विपाक होने पर उसका अशुभ, सक्लिष्ट फल उसे झेलना ही होता है। अत. साधक को चाहिए, वह प्रकट या अप्रकट किसी भी स्थिति में, किसी भी रूप मे पापिष्ठ प्रवृत्तियो से सदा अपने को बचाये रखे।

---

१. अल कुसलस्स पमादेण, संतिमरण सपेहाए, भेउरधम्म सपेहाए णाल पास, अल एतेहिं।
—आचारांग सूत्र १.२ ४ ५

२. मा त आलस पमत्त बन्धु।
—थेरगाथा ४१४

३ पमाय कम्ममाहसु, अप्पमाय तहाऽवर।
—सूत्रकृताग १.८ ३

४. अप्पमादो अमत-पद, पमादो मच्चुनो पद।
अप्पमत्ता न मीयति, ये पमत्ता यथा मता॥
—धम्मपद २ १

५. जमिणं अण्णमण्णवितिगिंछाए पडिलेहाए ण करेंति पाव कम्म किं तत्थ मुणी कारण सिया।
समय तत्थुवेहाए अप्पाण विप्पसादए।
—आचाराग सूत्र १.३.३. १-२

६. या कासी पापक कम्म आवि वा यदि वा रहो।
—थेरगाथा २४७

प्रकट रूप में—दूसरों के समक्ष या एकान्त में ज्ञानी जनों के विपरीत—उनके आदर्शों के प्रतिकूल कदापि वाणी या कर्म द्वारा आचरण न करे—यह साधक का कर्तव्य है।[1]

यदि प्राकट्य में या एकान्त में पाप-कृत्य करते हो, अथवा करोगे—भविष्य में वैसा करने का मनःसंकल्प लिये हो, तो यह उचित नहीं है, ऐसा कभी मत करो।[2]

### स्वल्प के लिए बहुत को मत गँवाओ

थोड़े लाभ के लिए जो बहुत लाभ को गँवा देता है, उसे बुद्धिमान् नहीं कहा जाता। सांसारिक भोगों की प्राप्ति एक बहुत थोड़ा, हीन कोटि का लाभ कहा जा सकता है। मोक्ष या निर्वाण जीवन का परम, सर्वोच्च, सर्वातिशायी लाभ है। भोगों में मोहासक्त बन ऐसे लाभ से वंचित रहना जीवन की सबसे बड़ी भूल है।

मोक्ष-मार्ग का तिरस्कार—उपेक्षा न करते हुए स्वल्प के लिए—नगण्य, तुच्छ काम-भोगों के लिए मोक्ष के आनन्द को, जो अपरिमित है, अनन्त है, मत गँवाओ।[3]

जरा से—तुच्छ से वैषयिक सुख के लिए विपुल—अत्यधिक निर्वाण-सुख को मत छोड़ो, मत गँवाओ।[4]

## वमन को कौन खाए ?

कुलीन पुरुष जिसका त्याग कर देते हैं, वह उनके लिए उगले गये वमन के तुल्य अग्राह्य है। वे वमन को, जो अत्यन्त जुगुप्स्य है, खाजाने की अपेक्षा अपने प्राण त्याग देना कहीं अधिक श्रेयस्कर समझते हैं।

जैन तथा बौद्ध दोनों परम्पराओं में यह तथ्य उजागर हुआ है। कथानकों में यद्यपि भिन्नता है, किन्तु, सारभूत कथ्य अभिन्न है।

### उत्तराध्ययन : सम्बद्ध घटना

उत्तराध्ययन सूत्र के बाईसवें अध्ययन में बाईसवें तीर्थंकर भगवान् अरिष्टनेमि, राजकुमारी राजीमती तथा रथनेमि का कथानक है।

राजीमती को व्याहने हेतु उद्यत अरिष्टनेमि बरातियों के आमिष-भोजन के निमित्त बाड़े में बँधे पशुओं को देखकर संसार से विरक्त हो जाते हैं, श्रमण-जीवन स्वीकार कर

---

१. पडिणीयं च बुद्धाणं, वाया अदुव कम्मुणा।
आवी वा जइ वा रहस्से, णेव कुज्जा कयाइ वि॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १.१७

२. थेरीगाथा २४७

३. मा एयं अवमन्नंता अप्पेणं लुम्पहा बहुं।
—आचारांग सूत्र १.३.४.७

४. मा अप्पकस्स हेतु काम सुखस्स विपुलं जहि सुखं।
—थेरगाथा ५०८

लेते हैं। दुलहिन राजीमती भी, जो उत्तम संस्कारवती थी, उसी मार्ग का अवलम्बन करती है, प्रव्रजित हो जाती है, आत्मश्रेयस् के पथ पर चल पड़ती है।

एक बार का प्रसंग है, वर्षा होने लगती है। रैवतक पर्वत पर जाती श्रमणी राजमती वर्षा से भीग जाती है। उसके वस्त्र गीले हो जाते हैं। पास ही एक गुफा देखकर वह वर्षा से बचने हेतु उसमे चली जाती है। गुफा मे घोर अँधेरा था। समुद्र विजय का छोटा राजकुमार रथनेमि, जो श्रमण-जीवन मे दीक्षित था, उसी गुफा में पहले से ध्यान कर रहा था। राजीमती अपनी देह से गीले वस्त्र उतार उन्हें सुखाने लगती है। एकाएक बिजली चमकती है। बिजली के प्रकाश मे श्रमण रथनेमि की दृष्टि राजमती के निर्वस्त्र शरीर पर पड़ती है। उसके अनुपम सौन्दर्य से वह विमुग्ध हो उठता है। वासना का एक ही बार विरक्ति को पराभूत कर डालता है। रथनेमि राजीमती से काम-याचना करता है।

राजमती की देह मे बिजली-सी कौंध जाती है। विरक्त श्रमण को कामान्ध बना देख वह चौंक उठती है। नारीत्व का निर्मल ओज जाग उठता है। राजमती चाहती है, वह रथनेमि को पतन से बचा सके, प्रतिबुद्ध कर सके। उसे सन्मार्ग पर लाने के लिए वह बड़े मार्मिक वचन बोलती है। उस सन्दर्भ मे वह कहती है—"अगन्धन कुल—उच्च कुल-विशेष में उत्पन्न सर्प दुरासद—जिसे झेल पाना, सह पाना अत्यन्त कठिन हो—भयावह अग्नि मे गिर पड़ना स्वीकार कर लेते हैं, किन्तु वे वमन किये हुए विष को पुनः खा लेना, निगलना स्वीकार नही करते।

"अपयश के आकांक्षी श्रमण रथनेमि ! तुम्हे धिक्कार है, जिन काम भोगो का तुमने परित्याग कर दिया, जिन्हे छोड़ दिया, वे तुम्हारे लिए वमन-सदृश हैं। संयम से मुंह मोड़, भोगासक्त बन तुम उन्हे पुनः अपनाना चाहते हो ? अपने ही वमन को स्वय खा जाना चाहते हो ? इससे कही अधिक अच्छा यह है, तुम मर जाओ।

"मैं महाराज उग्रसेन की आत्मजा हूँ। तुम महाराज समुद्रविजय के पुत्र हो। हम दोनो का उत्तम कुल है। हमे गन्धन-कुल मे उत्पन्न सर्पों के सदृश नही होना चाहिए, जो अपने वमन किए हुए विष को फिर निगल जाते हैं। हमे तो अगन्धन-कुल मे उत्पन्न सर्पों के आदर्श पर चलना चाहिए, जो मर जाते हैं, किन्तु अपना वमन वापस नही गिरते, नही खाते।"[1]

राजीमती के उद्बोधन का रथनेमि पर जादू का-सा असर होता है। वह आत्मस्थ हो जाता है, मन मे आये दुर्विचारो के लिए पश्चात्ताप करता है।

दशवैकालिक सूत्र मे भी राजीमती द्वारा दिये गये उद्बोधन से सम्बद्ध उत्तराध्ययन

---

१. पक्खंदे जलियं जोइं, धूमकेउं दुरासयं।
नेच्छंति वंतयं भोत्तुं, कुले जाया अगंधणे॥
धिरत्थु तेऽजसोकामी, जो तं जीवियकारणा।
वंतं इच्छसि आवेउं, सेयं ते मरणं भवे॥
अहं च भोगरायस्स, तं चऽसि अंधगवण्हिणो।
मा कुले गंधणा होमो, संजमं निहुओ चर॥
—उत्तराध्ययन सूत्र २२.४२-४४

सूत्र का तीनों गाथाएँ उद्धृत हुई हैं।[1]

**विसवन्त जातक सम्बद्ध वृत्तान्त**

पूर्वकाल का प्रसग है, वाराणसी मे राजा ब्रह्मदत्त राज्य करता था। उस समय बोधिसत्त्व ने विषवैद्य के कुल मे जन्म लिया। वे वैद्यक द्वारा अपनी आजीविका चलाते थे।

एक दिन ग्रामवासी को सर्प ने डस लिया। सर्प-दष्ट पुरुष को उसके पारिवारिक जन विष-वैद्य के पास लाये। वैद्य ने उसे देखा और कहा—"क्या औषधि प्रयोग द्वारा इसका विष दूर करूं अथवा उस सर्प का मन्त्र-बल द्वारा यहाँ आह्वान करू, जिसने इसे डसा ? आहूत उसी द्वारा डसे हुए स्थान से विष खिचवाऊँ ?"

पारिवारिक जन बोले—"सर्प का आह्वान करें, उसी द्वारा विष खिचवाए।"

विषवैद्य ने सर्प का आह्वान किया। सर्प आ गया। विषवैद्य ने कहा—"विष को वापस खीचो।"

सर्प बोला—"नही, ऐसा नही होगा।"

तब विषवैद्य ने लकडियाँ मगवाई, आग जलाई और सर्प से कहा—"यदि विष वापस नही खीचते हो तो आग मे जलो।"

सर्प बोला—"जिस विष को मैं एक बार उगल चुका, छोड चुका, वमन कर चुका, मुझे धिक्कार है, यदि जीवन बचाने के लिए उसे वमन किये हुए को फिर वापस खीच लू। ऐसे जीवन से मौत अच्छी है।"[2]

## विरोध न करें, दुःखी न बनाएँ

किसी का विरोध करना, किसी के प्रतिकूल आचरण करना, किसी भी प्राणी को पीडित करना, सताना धर्म के विरुद्ध है, अपने लिए अश्रेयष्कर है।

जैन और बौद्ध दोनो ही धर्मों ने इसका परिवर्जन किया है।

प्रभु—इन्द्रियजयी पुरुष आत्मदोषो को निराकृत कर—मिटाकर मन द्वारा, वचन द्वारा तथा शरीर द्वारा जीवन-पर्यन्त किसी भी प्राणी का विरोध न करे, उसके विरुद्ध आचारण न करे।[3]

मनुष्य को चाहिए कि वह किसी अन्य का दुःख न चाहे, उसे दुःखी बनाना न चाहे—दुःखी न बनाए।[4]

---

१. दशवैकालिक सूत्र २.६.८

२. धिरत्थु त विस वन्त, यमहृ जीवितकारणा।
वन्त पच्चावनिस्सामि, मतम्मे जीविता वर॥
—विसवन्तजातक

३. पभू दोसे निराकिच्चा, ण विरुज्झेज्ज केणइ।
मणसा वयसा चेव, कायसा चेव अतसो॥
—सूत्रकृताग १ ११. १२

४. नाञ्ञमञ्ञस्स दुक्खमिच्छेय।
—खुद्दकपाठमेत्त ६

## दुर्वचन सहें, रोष न करें

वचन के लिए वाग्बाण शब्द का प्रयोग हुआ है। जैसे बाण मर्म का भेदन कर डालता है, वैसे ही तीखा कड़ुवा वचन—दुर्वचन हृदय पर बड़ा आघात करता है, किन्तु, सतो की यह अद्भुत गरिमा है, वे उसे आघात नहीं मानते, उससे विचलित नहीं होते, क्षान्ति-भाव से उसे सहजाते हैं। फलतः दुर्वचन का विष अपने आप रहजाता है, विस्तार नहीं पाता।

दुर्वचन के आघात को जहाँ आघात मान लिया जाता है, प्रतिकार किया जाता है तो नि सन्देह संघर्ष बढ जाता है, जिसकी परिणति कभी-कभी भीषण विप्लव के रूप मे हो जाती है। आग की छोटी-सी चिनगारी जैसे घास की विपुल राशि को क्षण भर मे भस्मसात् कर डालती है, उसी प्रकार छोटा-सा दुर्वचन शान्ति के भाव राज्य को तहस-नहस कर डालता है। अतएव शास्त्रकारो ने स्थान-स्थान पर दुर्वचनो का दुर्वाचनो द्वारा प्रतिकार करने का निषेध किया है। साधना-रत जनो को इस दिशा मे सदा जागरूक रहना चाहिए।

परुष—कठोर, दारुण—भीषण, ग्रामकण्टक—कानो मे काँटो की ज्यो चुभाने वाले वचन सुनकर साधक को चुप रहना चाहिए। उन्हे मन मे नही लाना चाहिए। उन पर कोई ऊहापोह, गौर नही करना चाहिए।[1]

कटुभाषी श्रमणो के परुष—कठोर वचन सुनकर रुष्ट नही होना चाहिए, नाराजी नही माननी चाहिए। परुष वचन का परुष वचन द्वारा, प्रतिवर्जन नही करना चाहिए—प्रतिकार नही करना चाहिए, प्रत्युत्तर नही देना चाहिए। सन्त कभी प्रतिकार नही करते।[2]

## यथाकाल कार्य-संपादन

जीवन मे व्यवस्था, नियमन एव अनुशासन रहे, यह सर्वथा अपेक्षित है, अत्यन्त उपयोगी है। अव्यवस्थित, अनियमित तथा अननुशासित जीवन कभी हितावह और सुखावह नही होता। एक श्रमण के जीवन मे तो, जो सर्वथा व्रतानुशासन पर टिका होता है, यह अवश्य चाहिए ही। उसका प्रत्येक कार्य समुचित, सुनिश्चित समय पर हो। ऐसा होने से ही जीवन सुव्यवस्थित, सुनियमित एव सन्तुलित रह पाता है, जैसा रहना परम आवश्यक है।

भिक्षु समय पर बाहर निकले। जिस कार्य के करने का जो समय हो, उसे करने हेतु उसी के अनुसार वह अपने स्थान से गाँव आदि मे जाए। वह समय पर प्रतिकान्त हो—वापस लौटे। अकाल का वर्जन करे—जिस काल मे जो कार्य करने का हो, उस काल मे वह

---

१. सोच्चा ण फरुसा भासा, दारुणा गाम-कटगा।
तुसिणीओ उवेहेज्जा, ताओ ण मणसी करे॥
—उत्तराध्ययन सूत्र २ २५

२. सुत्वा रुसितो बहु वाच, समणाण पुथुवचनान।
फरुसेन तेन पतिवज्जा, नहि सन्ता पटिसेन करोन्ति॥
—सुत्तनिपात १८.१४.१८

कार्य करे।[1]

**कोसिय जातक : सम्बद्ध घटना**

वाराणसी-नरेश ने असमय मे नगर से निकल कर—प्रस्थान कर बाहर पड़ाव डाला। पड़ाव के सामने बाँसों का एक झुरमुट था। उस झुरमुट मे एक उल्लू छिपा था। बहुत से कौए वहाँ आ गए। उन्होंने उस स्थान को, जहाँ उल्लू था, घेर लिया। बचाव के लिए उल्लू को चाहिए था कि वह सूर्यास्त तक बाहर नही निकलता, क्योकि दिन मे उसे सूझता नही, रात को ही सूझता है। उल्लू दर्पोद्धत था। बाँसो के झुरमुट से बाहर निकल आया।

कौए उल्लू पर टूट पड़े। दिवान्ध—सूर्य की विद्यमानता मे दृष्टिहीन उल्लू कुछ भी न सूझ सकने के कारण उनका जरा भी प्रतिकार नही कर सका। कौओ ने उसे चोचो से मार-मार निष्प्राण कर दिया।

वारणसी नरेश ने यह देखा। उसने बोधिसत्त्व को बुलाया और उनसे पूछा—कौओ ने (जो उल्लू का शिकार है) उल्लू को कैसे मार गिराया?

बोधिसत्त्व ने कहा—"अपने स्थान से समय पर निकलना—बाहर आना श्रेयस्कर है, असमय मे निकलना श्रेयस्कर नही है। असमय मे निकलने से कोई लाभ नही होता, प्रत्युत्तर हानि होती है। अनुकूल अवसर देख एकाकी को बहुजन—बहुसख्यक—उससे छोटे और कमजोर भी मार गिराते हैं। यही कारण है, कौओ ने उल्लू को मार गिराया।"[2]

**अर्णव . सागर के पार**

शास्त्रो मे ससार को सागर से उपमित किया गया है। वह सागर की ज्यो दुष्पार है। उसे सर्वथा पार कर जाना, उससे छूट लाना—आवागमन से मुक्त हो जाना बड़े आत्म-बल तथा पुरुषार्थ का कार्य है। जैन तथा बौद्ध शास्त्रो मे ससार का सागर के रूप मे अनेक स्थानो पर आख्यान हुआ है। निम्नाकित प्रसगो से वह प्रकट है।

श्रमण भगवान् महावीर ने गौतम से कहा—"गौतम ! तुम ससार रूपी महान् अर्णव को—विशाल सागर को तीर्ण कर चुके हो—तैर चुके हो, पार कर चुके हो, अब तट पर आकर क्यो ठिठक गये? गोतम ! क्षण भर प्रमाद मत करो, अप्रमाद का अवलबन लिये

---

१. कालेण णिक्खमे भिक्खू, कालेण य पडिक्कमे।
अकाल च विवज्जित्ता, काले काल समायरे॥
—दशवैकालिक सूत्र ५ २०४

२. काले निक्खमणा साधु, नाकाले साधु निक्खमो।
अकालेन हि निक्खम्म, एककम्पि बहूजनो।
न किञ्चि अत्थ जोतेति, धङ्कसेना व कोसिय॥
—कोसिय जातक २२६

ससार-सागर को पूर्णत पार कर जाओ।"[1]

सुत्तनिपात मे एक कथा है—एक बार भगवान् तथागत आलवी मे आलवक यक्ष के भवन मे टिके। आलवक भगवान् के पास आया और बोला—श्रमण! यहा से चले जाओ।"

"अच्छा, आयुष्मन्! चला जाता हूँ।" यो कहकर भगवान् भवन से बाहर चले गये।

फिर आलवक बोला—"श्रमण! अन्दर आ जाओ।"

भगवान् अन्दर चले गये।

यक्ष ने पुन कहा—"श्रमण! बाहर चले जाओ।"

भगवान् बाहर चले गये। फिर यक्ष के कहने पर भीतर चले गये। तीसरी बार भी ऐसा हुआ।

चौथी बार फिर यक्ष ने कहा—"श्रमण! यहाँ से बाहर निकल जाओ।"

भगवान् बोले—"आयुष्मन्! इस प्रकार क्या करते हो? मै यहाँ से नही निकलूंगा, तुम जो चाहो, कर लो।"

आलवक ने कहा—"श्रमण! मैं तुमसे प्रश्न पूछूंगा। यदि तुम उनका उत्तर नही दे पाओगे तो मैं तुम्हारे चित्त मे विक्षेप पैदा कर दूंगा—तुम्हे पागल बना दूंगा। तुम्हारे हृदय को विदीर्ण कर डालूंगा। चीर डालूंगा। टाँगे पकड कर तुम्हे गगा के पार फेंक दूंगा।"

भगवान् ने कहा—"आयुष्मन्! देव, मार, ब्रह्म, श्रमण, ब्राह्मण आदि समस्त प्रजा मे, जो इस जगत् मे है, मुझे ऐसा कोई नही लगता, जो मेरे चित्त मे विक्षेप पैदा कर सके, मेरे हृदय को विदीर्ण कर सके तथा मेरी टाँगे पकड कर मुझे गगा के पार फेंक सके। फिर भी, आयुष्मन्! तुम जो प्रश्न करना चाहते हो, करो।"

आलवक प्रश्न करता गया, भगवान् उत्तर देते गये।

उन प्रश्नो मे एक था—"मनुष्य पुनर्जन्म के प्रवाह को कैसे पार करता है? ससार रूपी अर्णव को—सागर को कैसे तैरता है? वह किस प्रकार दु खो का अतिगमन करता है—दु खो को लाघ जाता है तथा किस भाँति परिशुद्ध होता है।"[2]

भगवान् ने उत्तर दिया—"मनुष्य श्रद्धा द्वारा पुनर्जन्म के प्रवाह को पार कर जाता

---

१. तिण्णो हु सि अण्णव मह, किं पुण चिट्ठसि तीरमागओ।
अभितुर पारगमित्तए, समयं गोयम! मा पमायए ॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १०.३४

२. कथ सुतरति ओघं,
कथ सुतरति अण्णव।
कथ सु दुक्खं अच्चेति,
कथ सु परिसुज्झति ॥
—सुत्तनिपात १०, आलवक सुत्त ३

है। अप्रमाद द्वारा वह ससार रूपी अर्णव को तैर जाता है। पराक्रम—पुरुषार्थ द्वारा दुख का अतिगमन करता है और प्रज्ञा द्वारा प्रकृष्ट बुद्धि द्वारा ज्ञान द्वारा परिशुद्ध होता है।"[1]

भगवान् के उत्तर से आलवक प्रभावित हुआ, परितुष्ट हुआ।

जो अपने द्वारा आचीर्ण भूलो की गर्हा—निन्दा करता है—पश्चात्ताप करता है, उन्हे फिर दोहराता, वह धीर पुरुष पूर्व दृष्ट, श्रुत—पहले देखे, सुने काम-भोगो मे लिप्त नही होता।[2]

यदि पुरा—पूर्व का, पहले का, पश्चात्—अन्त का कुछ नही रहा तो बीच मे फिर क्या बचेगा—यदि प्रारम का और अन्त का त्याग कर दिया तो मध्य सहज ही छूट जायेगा।[3]

जो पूर्णतः परिनिर्वृत्त हैं, उनके लिए प्रज्ञा-आपादन—उपदेश अपेक्षित नही होता।[4]

जैसे भद्र—विनीत—अनुशासित घोडा चाबुक खाये बिना ही सकेत मात्र द्वारा ठीक मार्ग पर चलने लगता है, उसी प्रकार आत्मलज्जाशील योग्य जन डाँट खाये बिना ही, गुरुजन का सकेत पाते ही सत् आचरण मे सलग्न हो जाते हैं।[5]

**रक्षित : अरक्षित**

बाह्य परिरक्षा, हिफाजत केवल कहने भर को रक्षा है। उससे अन्तत कोई परिरक्षित नही होता। प्राणी के लिए वास्तविक परिरक्षण सयम है, जो उसे असत् से बचाये रखता है। जो सयमशून्य है, वह नि सन्देह रक्षाशून्य है। जैन तथा बौद्ध दोनो परम्पराओ मे इस पर बहुत बल दिया गया है।

जो आत्मा अरक्षित है—सयममयी सुरक्षा से रहित है, वह जन्म-मरण बढाती है। उसे बार-बार जन्म तथा मृत्यु के चक्र मे भटकना होता है। जो आत्मा सुरक्षित है—सयम

---

१. सद्धाय तरति ओघ,
अप्पमादेन अण्णव।
विरियेन दुक्ख अच्चेति,
पञ्ञा य परिसुज्झति॥
—सुत्तनिपात १०, आलवक सुत्त ४

२. यदत्तगरही तदकुब्बमानो,
न लिम्पति दिट्ठसुतेसु धीरो।
—मज्झिम निकाय ११.२३२

३. मज्झे वे नो गेहस्ससि, उपसन्तो चरिस्ससि।
—सुत्तनिपात ५३.१५

४. तेसं नत्थि पञ्ञापनाय।
—उदान ६.८

५. हरीनिसेधो पुरिसो, कोचि लोकस्मि विज्जति।
यो निन्द अप्पबोधति, अस्सो भद्रो कसामिव॥
—धम्मपद १०.१५

मे अनुप्राणित है, वह सब प्रकार के दु खो से मुक्त हो जाती है, छूट जाती है।[1]

जो इन्द्रियाँ अरक्षित है—अनियन्त्रित है—असयत हैं, वे अहित के लिए है—अकल्याणकर है। जो इन्द्रियाँ सुरक्षित है—नियन्त्रित है—सयत है, वे हित के लिए है—कल्याणकर है।[2]

**काम-विजय**

काम यद्यपि अति कष्टकर, विघ्नकर एव विकृतिजनक है, अत्यन्त दुर्जय है, किन्तु, साधक यदि अपना अन्तर्बल सजोकर वैराग्य, तितिक्षा तथा सयम के सहारे उसका सामना करे तो नि.सन्देह उसे पराभूत कर सकता है। जो ऐसा कर पाते है, वे कभी परितप्त, उद्विग्न एव दु.खित नही होते।

काम का—काम-भोगो का अवक्रमण करो—उन्हे लाँघ जाओ, उनसे छूट जाओ। निश्चय ही ऐसा करने से दु ख अपक्रान्त होगा—नष्ट होगा।[3]

अनवरत भोगे जाते रहने पर भी काम-भोग मिटते नही। उनसे मनुष्य कभी परितुष्ट नही होता।[4]

काम शल्यरूप है—काटे की ज्यो मर्मभेदी है, विषवत् उग्र है, आशीविष—एक विशेष जातीय भयावह सर्प के दाँतो के तीव्र जहर के समान पीड़ाप्रद है। काम इतना भीषण है कि चाहने वाले को प्राप्त न होकर भी चाहने मात्र से ही दुर्गति मे ला पटकता है।[5]

काम दुरतिक्रम है—कामेच्छा या काम-वासना का अतिक्रमण—लघन करना वास्तव मे बड़ा कठिन है।

जो पुरुष काम-भोगो की अभिलाषा करता है, वह उनके अप्राप्त होने पर या प्राप्त भोगो के चले जाने पर शोक करता है, विसूरता है, तप्त होता है, पीडित होता है, परितप्त होता है।[6]

---

१ अरक्खिओ जाइपह उवेइ,
सुरक्खिओ सव्वदुहाण मुच्चइ।
—दशवैकालिक चूलिका २.१६

२ इन्द्रियाणि अरक्खितानि अहिताय, रक्खितानि हिताय च।
—थेरगाथा ६ ३१

३ कामे कमाही कमिय खु दुक्ख।
—दशवैकालिक सूत्र २ ५

४ न कामभोगा समय उवेंति, न यावि भोगा विगइ उवेंति।
—उत्तराध्ययन सूत्र ३२ १०१

५ सल्ल कामा विस कामा, कामा आसीविसोवमा।
कामे पत्थेमाणा, अकामा जति दुग्गइ।
—उत्तराध्ययन सूत्र ९.५३

६. कामा दुरतिक्कमा। ......कामकामी खलु
अय पुरिसे, से सोयति, जूरति, तिप्पति,
पिड्डति, परितप्पति।
—आचाराग सूत्र १ २ ५.४

काम-भोग क्षणमात्र के लिए सुखप्रद हैं, बहुत काल पर्यन्त दु खप्रद हैं। वे अत्यन्त अल्प सुखयुक्त हैं, अति विपुल दुःखयुक्त हैं। वे ससार—जन्म-मरण की शृखला के संवर्धक हैं, मोक्षके विपक्षी हैं—मोक्ष-मार्ग मे विघ्नरूप हैं। वे अनर्थों की खान हैं।[1]

भेदायतनवर्जी—चारित्र को भग्न करनेवाले स्थानो—कारणो का वर्जन करनेवाले साधक घोर—नरकादि दुर्गतियो मे डालनेवाले, भीषण कष्टप्रद, प्रमादोत्पादक एव दुरधिष्ठित—परिणाम-दु खद अब्रह्मचर्य का कभी सेवन नही करते।[2]

स्वर्ग मे, लोक मे जो भी शारीरिक एव मानसिक कष्ट हैं, वे सब कामानुगृद्धिप्रसूत हैं—काम भोगाभिलाषा से उत्पन्न हैं।[3]

किंपाक फल खाने मे मधुर लगता है, किन्तु उसका परिणाम सुन्दर—सुखद नही होता। उसी प्रकार काम-भोग भोगे जाते समय प्रिय लगते हैं, किन्तु, उनका परिणाम असुन्दर, अप्रिय, दुखावह होता है।[4]

ये सग—प्रियजन के प्रति स्नेह-सम्बन्ध—आसक्त भाव मनुष्य के लिए समुद्र की ज्यों दुस्तर हैं। इन स्नेहासक्तियो मे जो मूर्च्छित रहते हैं—अपना भान भूले रहते हैं, वे इस ससार में बडा कष्ट पाते हैं।[5]

जो काम-भोगो की अभीप्सा लिये रहते हैं, वे दु खो का अनुभव करते हैं—दु खित होते है, दु.ख झेलते हैं।[6]

काम का—भोग-वासना का कीचड़ बडा दुरत्यय—दुस्तर है।[7]

---

१. खणमित्तसुक्खा बहुकालदुक्खा, पगाम दुक्खा अणिगामसोक्खा।
ससारमोक्खस्स विपक्खभूया, खाणी अणत्थाण उ कामभोगा॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १४ १३

२. अबभचरिय घोर, पमाय दुरहिट्ठिय।
णायरति मुणी लोए, मेयाययणवज्जिणो॥
—दशवैकालिक सूत्र ६.१६

३ कामाणुगिद्धिप्पभव खु दुक्ख, सव्वस्स लोगस्स सदेवगस्स।
जं काइय माणसिय च किंचि, तस्सतग गच्छइ वीयरागो॥
—उत्तराध्ययन सूत्र ३२.१६

४. जहा किंपाग फलाण, परिणामो न सुदरो।
एव भुत्ताण भोगाण, परिणामो न सुदरो॥
—उत्तराध्ययन सूत्र १६.१८

५. एते सगा मणुस्साण, पाताला व अतारिमा।
कीवा जत्थ य कीसति, नातिसगेहि मुच्छिता॥
—सूत्रकृताग १.३.२.१२

६. कामाकाम दुक्खानि अनुभोंति।
—थेरगाथा ५०७

७. कामपको दूरच्चयो।
—सुत्तनिपात ५३.११

यह सग—आसक्ति—काम परिमितार्थ—परिमित, सीमित, बहुत कम सुख देने वाला है। वह अल्पस्वाद है—तुच्छ आस्वादयुक्त है, विपुल दु खप्रद है।[1]

विज्ञ पुरुष को धधकते अगारो से आपूर्ण गड्ढे की तरह अब्रह्मचर्य का परिवर्जन—परित्याग करना चाहिए।[2]

काम ! मैंने तुम्हारा मूल पहचान लिया है। तुम आसक्तिपूर्ण सकल्प से उत्पन्न हो मैं आसक्तियो से दूर रहता हुआ मनमे तुम्हारा सकल्प ही नही करूगा। तुम उत्पन्न नही हो पाओगे।[3]

शील—ब्रह्मचर्य सर्वोत्तम आभरण—अलकरण है, अनुत्तर—सर्वातिशायी—सर्व श्रेष्ठ सौरभ है और वह जीवन-यात्रा मे सर्वोत्कृष्ट पाथेय है।[4]

ससर्ग—सगति या आसक्ति से स्नेह उत्पन्न होता है। स्नेह दु ख-प्रसूति का हेतु है—उससे दु ख पैदा होता है।[5]

जो काम-भोग की कामना करता है, वह दुःख की कामना करता है—दु ख को आमन्त्रित करता है।[6]

अधिकतर मनुष्य भोगो से अतृप्त—अपरितुष्ट रहते हुए ही मृत्यु के मुह मे पहुँच जाते है। अभिप्राय यह है, वास्तव में भोगो से कभी तृप्ति होती ही नही। ज्यो-ज्यो वे भोगे जाते हैं, लिप्सा, लोलुपता बढती जाती है।[7]

काम-भोग कटुक है—कडुए है। वे आशीविष सर्प के भयावह विष की ज्यो है।[8]

---

१. सगो एसो परित्तमत्थ
सौख्य अप्पसादो दुकावमेत्थ भिय्यो।
—सुत्तनिपात ३ २७

२ अब्रह्मचरिय परिवज्जयेय, अङ्गारका सुजलित वञ्ञु।
—सुत्तनिपात २६ २१

३ अद्दस काम ! ते मूल, सकप्पा काम ! जायसि।
न त सकप्पयिस्सामि, एव काम ! न होहिसि॥
—मज्झिम निकाय १ १ १

४. सील आभरण सेट्ठ ।
सील गन्धो अणुत्तरो।
सील पाथेय्यमुत्तम॥
—थेरगाथा ६१७

५ ससग्गजातस्स भवन्ति स्नेहा, स्नेहान्वय दुक्खमिद पहोति।
—सुत्तनिपात ३.२

६. यो कामे कामयति, दुक्ख सो कामयति ।
—थेरगाथा ९६

७ अतित्ता व मरन्ति नरा।
—थेरीगाथा १६.१.४८६

८. कामा कटुका असिविसूपमा।
—थेरगाथा ४५१

जब तक भोग-विषय-जन्य पापों का परिपाक नहीं होता, तब तक अज्ञानी मनुष्य को वे (भोग) मधु की ज्यों मीठे लगते हैं। जब पाप पक जाते है तो वह अज्ञानी बड़ा दु:ख पाता है।[१]

भगवान् तथागत ने मागन्दिय परिव्राजक से कहा—"क्या तुमने कभी देखा या सुना है—काम-गुणों मे—विषय-भोगों मे अत्यन्त लिप्त तल्लीन कोई राजा या राजा का महामन्त्री काम-तृष्णा की—विषय-भोगों की वासना का, लिप्सा का परित्याग किये बिना, विषय-भोगों की जलन को छोड़े बिना, उधर से वितृष्ण हुए बिना क्या कभी उपशान्त-चित्त हुआ—क्या कभी चैतसिक शान्ति प्राप्त की? क्या कभी चैतसिक शान्ति प्राप्त करता है, क्या कभी करेगा?"

मागन्दिय परिव्राजक बोला—"नहीं, गौतम! न वैसा कभी हुआ, न होता है और न होगा?"

भगवान् ने कहा—"मागन्दिय! तुम ठीक कहते हो। मैंने भी नहीं देखा, नहीं सुना—काम-गुणो मे—विषय-भोगों मे अत्यन्त लिप्त, तन्मय कोई राजा या राजा का महामन्त्री काम-तृष्णा की—विषय-भोगों की वासना का, लिप्सा का परित्याग किये बिना, विषय-भोगो की जलन को छोड़े बिना, उधर से वितृष्ण हुए बिना, कभी उपशान्तचित्त हुआ—कभी चैतसिक शाति की, प्राप्त करता है या करेगा।

"मागन्दिय! जो भी श्रमण-ब्राह्मण भोग-लिप्सा से विरहित हुए, आभ्यन्तर तृप्ति या शान्तियुक्त हुए वे सभी काम-समुदाय—विषय भोगों के उद्भव, कारण अस्तगमन—विलय, आस्वाद—अनुभूति, दोष, नि:सरण—काम-भोगों से निकलने के छूटने के उपाय इनको भलीभांति जानकर, विषय-भोगों की लिप्सा का, वासना का परित्याग कर विषय-भोग सम्बन्धी दाह का परिवर्जन कर काम-पिपासा—वैषयिक तृष्णा से विरहित होकर ही हुए, होते है, होगे।

भगवान् ने आगे कहा—"मागन्दिय! आरोग्य—अरुग्णता, नीरोगता—आभ्यन्तर विकारशून्यता परम लाभ है—महान् लाभ है। निर्वाण परम सुख है, महत् सुख है।"[२]

## गृहि-धर्म

सन्यस्त और गृहस्थ-जीवन मे साधना, त्याग तथा संयम की दृष्टि से आपेक्षिक तारतम्य स्वीकार किया गया है। सन्यासी सर्वत्यागी होता है। पारिवारिक एवं लौकिक उत्तरदायित्व से वह विमुक्त होता है। अतएव उसका साधनाक्रम निरपवादरूप मे चलता है। तदनुसार उसके लिए व्रत-चर्यादि की व्यवस्था है, एक गृही उपासक पर पारिवारिक, सामाजिक तथा लौकिक दायित्वों का भार होता है, जिसका कर्तव्य बोधपूर्वक सम्यक्

---

१. मधु वा मञ्ञति बालो, याव पापं न पच्चति।
यदा च पच्चती पापं, बालो दुक्खं निगच्छति॥
—धम्मपद ५.१०

२. मज्झिमनिकाय, मागन्दिय सुत्तन्त २.३.५

निर्वाह करते रहना उसके लिए आवश्यक है। अतएव धर्माराधना तथा व्रत-निर्धारण में उसके लिए अपेक्षाकृत ससीमता का स्वीकार है। जैन-परम्परा तथा बौद्ध-परम्परा में एक गृही उपासक के लिए जो आराधना-पथ प्रतिपादित हुआ है, वह मूल भावना की दृष्टि से परस्पर समन्वयगामी है।

भगवान् महावीर ने द्वादशविध अगार-धर्म—गृहि-धर्म—पाँच अणुव्रत, तीन गुणव्रत तथा चार शिक्षाव्रत के रूप में निरूपित किया—

पाँच अणुव्रत इस प्रकार हैं—

१ स्थूल रूप में, मोटे तौर पर सापवाद—अपवाद रखते हुए प्राणातिपात—हिंसा से निवृत्ति।

२ स्थूल रूप में मृषावाद—असत्य से निवृत्ति।

३ स्थूल रूप में अदत्तादान—बिना दी हुई वस्तु स्वायत्त करने से—चोरी से निवृत्ति।

४. अपनी विवाहिता पत्नी तक मैथुन की सीमा—अब्रह्मचर्य से ससीम निवृत्ति।

५. इच्छा—परिग्रह-लिप्सा का परिमाण—परिग्रह से समर्याद निवृत्ति।

तीन गुणव्रत इस प्रकार हैं—

१ अनर्थ-दण्ड-विरमण—अनर्थंकर—अहितकर या आत्मगुण-विघातक प्रवृत्ति का त्याग।

२ दिग्व्रत—भिन्न-भिन्न दिशाओं में गमन करने के सम्बन्ध में मर्यादा या सीमा-विशेष का स्वीकरण।

३ उपभोग-परिभोग-परिमाण—उपभोग—अनेक बार भोगे जाने योग्य—वस्त्र आदि तथा परिभोग—एक ही बार भोगे जाने योग्य भोजन आदि पदार्थों का परिमाण—सीमाकरण—इनसे ससीम निवृत्ति।

चार शिक्षाव्रत इस प्रकार हैं—

१. समत्व-भाव अधिगत करने हेतु एक नियत समय (न्यूनतम एक मुहूर्त) पर्यन्त साधनाभ्यास।

२ देशावकाशिक—अपनी प्रवृत्तियों में नित्य प्रति संयमन या निवृत्ति बढ़ाते जाने का अभ्यास।

३ पौषधोपवास—संयमाराधना में अग्रसर होते रहने हेतु, उन्नयन हेतु विशेष विधिक्रम के साथ भोजन, अब्रह्मचर्य आदि का त्याग।

४ अतिथि-संविभाग—जिनके आने की कोई तिथि—दिवस निश्चित नहीं, ऐसे अनिमन्त्रित संयोगवश आगत संयमी साधकों, सार्धमिक जनों को धार्मिक साधना में, जीवन परिचालना में अपेक्षित स्वाधिकृत वस्तु के, सामग्री के, एक भाग का समर्पण, ऐसा सदा मन में भावानुभावन।[1]

एक समय का प्रसंग है, भगवान् तथागत शाक्य जनपद के अन्तर्गत कपिलवस्तु में न्यग्रोधाराम में अवस्थित थे। उस समय महानाम नामक शाक्य जहाँ भगवान् थे, वहाँ

---

१. उपासकदशा अध्ययन १, सूत्र ११

आया। भगवान् को अभिवादन कर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठकर महानाम शाक्य ने भगवान् से कहा—"भन्ते ! कोई पुरुष उपासक कैसे होता है ?"

"महानाम ! जो बुद्ध की शरण स्वीकार करता है, धर्म की शरण स्वीकार करता है सघ की शरण स्वीकार करता है, वह उपासक होता है।"

"भन्ते ! उपासक शील-सपन्नता कैसे प्राप्त करता है ?"

"महानाम ! जो उपासक जीव-हिंसा से विरत होता है, जीवो की हिंसा करने का परित्याग करता है, जो अदत्तादान से विरत होता है—अदत्तादान का—चौर्य का परित्याग करता है, जो काम-मिथ्याचार से—व्यभिचार से विरत होता है—काम-मिथ्याचार का परित्याग करता है, जो मिथ्याभाषण से विरत होता है—असत्य का परित्याग करता है, जो सुरा आदि मादक द्रव्यों के सेवन से विरत होता है—मदिरा आदि मादक पदार्थों के सेवन का परित्याग करता है, वह उपासक शील-सपन्न होता है।"

"भन्ते ! उपासक श्रद्धा-सपन्नता कैसे प्राप्त करता है ?"

"महानाम ! जो उपासक बुद्ध द्वारा अधिगत प्रतिबोधित श्रद्धा मे विश्वास करता है, वह श्रद्धा-सपन्नता प्राप्त करता है।"

"भन्ते ! उपासक त्याग-सपन्नता कैसे प्राप्त करता है ?"

"महानाम ! जो उपासक अन्तर्मल से, भीतरी कालिमा से, मत्सरता से—ईर्ष्या, द्वेष आदि से विरत होता है, इनका परित्याग करता है, वह त्याग सपन्नता प्राप्त करता है।

"भन्ते ! उपासक ! प्रज्ञा-सम्पन्नता कैसे प्राप्त करता है ?

"महानाम ! उपासक इस बात का विशिष्ट ज्ञान प्राप्त करता है कि ससार की समग्र वस्तुओ का उदय—उद्भव, अस्त—विलय होता है, ऐसा ज्ञान हो जाने से दु ख सर्वथा क्षीण हो जाते हैं, नष्ट हो जाते हैं। यह आर्य—उत्तम प्रज्ञा है, तीक्षण प्रज्ञा है—सूक्ष्मावगाहिनी प्रज्ञा है। इससे उपासक प्रज्ञा-सपन्नता प्राप्त करता है।"[1]

बौद्ध-उपासक को चाहिए, वह इन चार प्रकार के पाप-कर्मों से पराङ्मुख रहे—

१ पाणातिपात—किसी के प्राण लेना—हिंसा करना।

२ अदिन्नादान—बिना दिये किसी की वस्तु लेना, चोरी करना।

३ मुसावाद—असत्य बोलना।

४. परदारगमन—परस्त्री का सेवन करना।[2]

एक समय का प्रसग है, भगवान् तथागत कोशल के अन्तर्गत विहार करते हुए अपने भिक्षुओ के साथ कोशलो के बेलुद्वार नामक ग्राम में पहुँचे। वहाँ विशेषत ब्राह्मणो की आबादी थी, अत वह ब्राह्मण-ग्राम कहा जाता था।

वेलुग्रामवासी ब्राह्मण-गृहपतियो ने यह सुना, शाक्यवंशिय गौतम जो प्रव्रजित हैं, कोशल मे विहार करते हुए अपने भिक्षुओ के साथ हमारे गाँव मे पहुँचे हैं। वे परम यशस्वी है, अर्हत् है, सम्यक् सम्बुद्ध हे, वे ज्ञान के साक्षात्कर्ता हैं—सर्वद्रष्टा हैं, धर्म का उपदेश करते

---

१. सयुक्त निकाय, दूसरा भाग, महानाम सुत्त ५३ ४.७

२. दीघनिकाय, सिगालोवाद सुत्त ८.१४

हैं। उनका उपदेश सर्वथा, सर्वदा कल्याणकर है। ऐसे अर्हतो का, महापुरुषो का दर्शन अति श्रेयस्कर है।

यह सोचकर वेलुद्वारवासी ब्राह्मण-गृहपति जहाँ भगवान् तथागत अवस्थित थे, वहाँ आये। उनमे से कुछ भगवान् को प्रणमन-अभिवादन कर एक तरफ बैठे, कई एक भगवान् का कुशल-क्षेम पूछा, अभिवादन कर दूसरी ओर बैठे, कई एक करबद्ध हो—हाथ जोड़े भगवान् के सम्मुखीन बैठे। कुछ एक ने भगवान् के समक्ष अपने नाम तथा गोत्र का उच्चारण किया, भगवान् को प्रणाम किया और एक ओर बैठ गये। कई एक प्रणाम कर चुपचाप बैठे।

वहाँ बैठे हुए उन वेलुद्वारवासी ब्राह्मणो मे से एक ओर अवस्थित ब्राह्मण गृहपतियो ने भगवान् तथागत को निवेदित किया—"गौतम ! हम गृहस्थ हैं, बाल-बच्चो वाले है। अनेक झंझटो मे फँसे रहते हैं। हम लोग पूजोपासना आदि मे काशी के चन्दन का उपयोग करते हैं, माला धारण करते है, चन्दन आदि सुगन्धित पदार्थो का देह पर लेप करते हैं, स्वर्ण-रजत के लालच मे पडे रहते है। हमारी यह कामना है, आकाक्षा है—हम मृत्यु के उपरान्त देवलोक मे पैदा हो, श्रेष्ठ गति पाए।

"गौतम ! इसलिए आप हमे ऐसे धर्म का उपदेश करे, जिसके फलस्वरूप हमे देह छोडने के बाद देवलोक प्राप्त हो।"

भगवान् ने कहा—"तुमको मैं आत्मोपनयिक—आत्मोपलब्धिकारक धर्म का उपदेश देता हूँ। उसे श्रवण करो।

"गृहपतियो ! आत्मोपनयिक धर्म क्या है, बतलाता हूँ—गृहपतियो ! आर्यश्रावक अपने मन मे ऐसी विचारणा करता है— मैं जिजीविषु हूँ—जीने की इच्छा लिये हूँ, मरने की इच्छा नही रखता, मैं जगत् के सुख भोगना चाहता हूँ, दु खो से दूर रहना चाहता हूँ। यदि कोई मेरे प्राण हर ले, वध कर दे, वह मुझे प्रिय नही होता, वैसा करना अभीप्ट नही लगता। यदि मै किसी के प्राण हर लूँ, वध करूँ तो उसे मेरा वैसा करना प्रिय, इप्ट नही प्रतीत होता, अत जो मै अपने लिए किया जाना नही चाहता, वह मै दूसरे के लिए कैसे कर सकता हूँ। वह ऐसा विचार एव अन्तर्मन्थन कर स्वय जीव-हिंसा से विरत होता है। वह जीव-हिंसा का त्याग करता है। और को जीव-हिंसा का परित्याग करने का उपदेश देता है, उस ओर उन्हे प्रेरित करता है। जो जीव-हिंसा का परित्याग कर चुके है, उनकी प्रशसा करता है।

यह हिंसावर्जित, अहिंसामूलक शुद्ध आचरण है, जिसे वह स्वीकार करता है।

"गृहपतियो ! एक आर्य श्रावक अपने मन मे ऐसी विचारणा करता है—यदि कोई पुरुष मुझसे विना पूछे, मेरे विना दिये मेरी कोई वस्तु ले ले, धन चुरा ले, उस द्वारा वैसा किया जाना मुझे प्रिय, इष्ट नही लगता। यदि मै किसी अन्य की कोई वस्तु उसके विना दिये अधिकृत कर लूँ, उनका धन चुरा लूँ तो उसे मेरे द्वारा ऐसा किया जाना प्रिय नही लगता; अत जो मै अपने लिए किया जाना इप्ट नही समझता, वैसा दूसरे के लिए कैसे कर सकता हूँ; ऐसा चिन्तन, अन्तर्मन्थन कर वह चोरी करने से विरत होता है। चोरी करने का परित्याग करता है। औरो को चोरी से विरत होने हेतु उपदेश देता है, उस ओर उन्हे प्रेरित

करता है। जो चोरी का परित्याग कर चुके हैं, उनकी प्रशसा करता है।

यह अचौर्यमूलक शुद्ध आचरण है, जिस ओर वह गतिशील होता है।

"गृहपतियो ! आर्य श्रावक मन मे सोचता है—यदि कोई पुरुष मेरी स्त्री के साथ दुराचरण करे, व्यभिचार करे तो उसके द्वारा वैसा किया जाना मुझे प्रिय, इष्ट नही लगता। यदि मैं किसी अन्य की स्त्री के साथ व्यभिचार करूँ तो उसे यह प्रिय, इष्ट नही लगता। जो मैं अपने लिए किया जाना अभीष्ट नही समझता, वैसा दूसरे के लिए मैं कैसे कर सकता हूँ, ऐसा विचार कर अन्तर्मन्थन कर, आर्य श्रावक पर-स्त्रीगमन से विरत होता है, पर-स्त्रीगमन का परित्याग करता है, औरो को वैसा करने का उपदेश देता है, औरो को उस ओर प्रेरित करता है। जो वैसा किये हुए हैं, उनकी प्रशसा करता है। यह काम भोग सम्बन्धी शुद्ध आचरण की ओर अग्रसर होता है।

"गृहपतियो ! आर्य श्रावक मन मे विचारणा करता है—यदि कोई मुझे झूठा चकमा देकर ठग ले, मुझे उसके द्वारा ऐसा किया जाना प्रिय, इष्ट नही लगता। यदि मैं किसी को झूठा चकमा देकर ठग लूँ तो उसे मेरे द्वारा ऐसा किया जाना प्रिय, इष्ट नही लगता, जिसे मैं अपने लिए किया जाना अप्रिय तथा अनिष्ट मानता हूँ, वैसा मैं दूसरो के लिए कैसे कर सकता हूँ। यह विचार, अन्तर्मन्थन कर वह किसी को झूठा चकमा देने से विरत होता है। किसी को झूठा चकमा देने का परित्याग करता है, औरो को उसका परित्याग करने का उपदेश करता है, उस ओर उन्हे प्रेरित करता है। जो ऐसा कर चुके हैं, उनकी प्रशसा करता है।

यह वाचिक शुद्ध आचरण की प्रक्रिया है।

"गृहपतियो ! आर्य श्रावक ऐसा विचार करता है—यदि कोई मेरी चुगली कर मेरे सुहृदो, मित्रो के साथ मेरा वैमनस्य उत्पन्न करा देता है, उनसे मेरा सघर्ष करवा देता है, झगडा करवा देता है, उसका वैसा करना मुझे प्रिय, इष्ट नही लगता। यदि मैं किसी और की चुगली कर उसका उसके सुहृदो, मित्रो के साथ वैमनस्य उत्पन्न करवा देता हूँ, सघर्ष करवा देता हूँ तो उसे मेरे द्वारा वैसा किया जाना प्रिय, इष्ट नही लगता,

यह विचार, अन्तर्मन्थन कर वह चुगली से विरत होता है, चुगली का परित्याग करता है, औरो को चुगली का परित्याग करने का उपदेश देता है, उन्हे उस ओर प्रेरित करता है। जो वैसा कर चुके है, उनकी प्रशसा करता है।

यह वाचिक आचरण की परिशुद्धि का क्रम है, जिस ओर वह गतिमान् होता है।

"गृहपतियो ! आर्य श्रावक ऐसी विचारणा करता है—यदि कोई मुझे परुष वचन—कठोर वचन, कडी बात कहे तो मुझे उस द्वारा वैसा किया जाना प्रिय, इष्ट, वाञ्छित नही लगता। यदि मैं किसी को परुष वचन—कठोर वचन, कडी बात कहूँ तो उसे प्रिय, इष्ट तथा वाञ्छित प्रतीत नही होती। जो बात मुझे अप्रिय, अनिष्ट, अवाञ्छित लगती है, वह दूसरे को भी वैसी ही लगती है। जिसे मैं अपने लिए नही चाहता, वह दूसरे के लिए कैसे कर सकता हूँ। यह सोचकर, अन्तर्मन्थन कर वह परुष वचन से विरत होता है। परुष वचन का परित्याग करता है, दूसरो को परुष वचन का परित्याग करने का उपदेश देता है, उन्हे उस ओर प्रेरित करता है। जो परुष वचन से विरत है, उनकी प्रशसा करता है।

यह वाचिक शुद्ध आचरण का क्रम है।

"गृहपतियो ! आर्य श्रावक ऐसा चिन्तन करता है—यदि मेरे समक्ष कोई वडी-वडी बातें बनाए, वृथा बकवास करे, निरर्थक बातें करे तो वह मुझे प्रिय, इष्ट, वाञ्छित नही प्रतीत होता। यदि मै किसी दूसरे के समक्ष बडी-वडी बातें बनाऊ, वृथा वकवास करूँ, निरर्थक बात करू तो उसे मेरा यो करना प्रिय, इष्ट, वाञ्छित नही लगेगा। जो मै अपने लिए नहीं चाहता, वह दूसरे के लिए क्यो करू, दूसरे के लिए कैसे कर सकता हूँ। यह सोच-कर, अन्तर्मन्थन कर वह बड़ी बड़ी बातें बनाने से, वृथा बकवास करने से, निरर्थक बाते करने से विरत होता है। वैसा करने का परित्याग करता है। औरो को वैसा करने का उपदेश देता है, उस ओर प्रेरित करता है। जो वृथा बकवास एव निरर्थक बातें करने से विरत हैं, उनकी प्रशसा करता है, इस प्रकार वह अपने वाचिक आचरण के परिशोधन की दिशा मे अग्रसर होता है।

वह आर्य श्रावक बुद्ध के प्रति दृढ श्रद्धालु होता है, धर्म के प्रति दृढ श्रद्धालु होता है, सघ के प्रति दृढ श्रद्धालु होता है तथा उत्तम शीलानुपालन मे अभिरत होता है।

"गृहपतियो ! जो आर्य श्रावक इन सात उत्तम धर्मो तथा इन चार उत्तम स्थानो से युक्त होता है, वह यदि चाहे तो अपने सम्बन्ध मे यह आख्यात कर सकता है, घोषित कर सकता है—मेरा निरय—नरक योनि-क्षीण, नष्ट हो गई है, मै नरकगामी नही हूँगा। मेरी तिर्यक्-योनि क्षीण—नष्ट हो गई है—मैं पशु-पक्षियो मे जन्म ग्रहण नही करूगा, मेरा प्रेत लोक मे उत्पन्न होना क्षीण हो गया है। मै स्रोतापन्न हू—धर्म के स्रोत मे—प्रवाह मे आपन्न हूँ—सप्रविष्ट, हूँ, परम ज्ञान प्राप्त करने की दिशा मे यत्नशील हू।"

भगवान् द्वारा यो कहे जाने पर वेलुद्वार के ब्राह्मण गृहपतियो ने भगवान् से निवेदित किया—"गौतम ! आप हमे अपने उपासको के रूप मे स्वीकार करें।"[1]

### ऋजुता शुद्धि का कारण

ऋजुता या सरलता मे जीवन की सहजता प्रस्फुटित होती है। वहाँ छल-कपट जैसी कलुपित वृत्तियाँ पनप नही पाती। ऋजुतामय जीवन धार्मिक दृष्टि से उत्तम तथा प्रशस्त जीवन है। ऋजुचेता पुरुष धर्म-पथ पर उत्तरोत्तर और निर्विघ्न बढता जाता है।

जो ऋजुभूत है—सरल है, वह शुद्धि—शुद्धत्व—शुद्ध जीवन प्राप्त करता है। धर्म शुद्ध आत्मा मे टिकता है। घृत-सिक्त—घी से सींची गई अग्नि की ज्यो वह धर्म की ज्योति से देदीप्यमान होता है, अन्ततः मुक्ति प्राप्त करता है।[2]

जो तसर की ज्यो ऋजु—सरल एव स्थिर चित्त युक्त होता है, वह पाप-कर्मो से घृणा करता है, दूर रहता है, समता, विपमता मे जागरूक रहता है, धीर पुरुप उसे मुनि

---

१ सयुत्त निकाय, दूसरा भाग, वेलुद्वारेय्य सुत्त ५३.१-७

२. सोही उज्जुयभूयस्स, धम्मो सुद्धस्स चिट्ठइ।
णिव्वाण परम जाइ, घयसित्तिव्व पावए॥
—उत्तराध्ययनसूत्र ३ १२

कहते हैं।[1]

## बाल-तप धर्म नहीं

सम्यक् श्रद्धा एवं बोध पूर्वक कृत आचरण सम्यक्-आचरण है। सम्यक्-दर्शन—श्रद्धा एवं ज्ञान के बिना किया गया घोर तप भी कोई विशेष महत्त्व नहीं रखता। वह काय-क्लेश से बहुत आगे नहीं जाता। निकेवल काय-क्लेश से अध्यात्म नहीं सधता, धर्म नहीं फलता, परम कल्याण, जो जीवन का चरम साध्य है, नहीं उपलब्ध होता; इसलिए वैसा तप ज्ञानी या विवेकी का तप नहीं कहा जाता, बाल या अज्ञानी का तप कहा जाता है। तत्त्वतः इसे जैन एवं बौद्ध—दोनों ही धर्मों ने घोषित किया है।

बाल—अज्ञानयुक्त पुरुष मास-मास का अनशन करता है और कुश की नोक पर टिके, इतने से भोजन द्वारा पारणा करता है, देखने में बड़ा उग्र तप यह लगता है, किन्तु, सुआख्यात—अपने दिव्य ज्ञान के आधार पर तीर्थंकरों द्वारा प्रतिपादित धर्म के परिशीलन के सोलहवें अंश जितना भी वह नहीं है।[2]

एक अज्ञ पुरुष एक-एक महीने के बाद कुश के अग्रभाग पर टिके, इतना सा भोजन करता है। कहने को यह घोर तप है, किन्तु सख्यात धर्मा—जिन्होंने धर्म को सम्यक् रूप में समझा है, स्वायत्त किया है, उनकी महत्ता के सोलहवें भाग जितना भी वह नहीं है।[3]

---

१. यो वे ठितत्तो तसरं व उज्जु,
जिगुच्छति कम्मेहि पापकेहि।
वी ममसानो विसमं समं च,
न वापि धीरा मुनि वेदयन्ति॥

—सुत्तनिपात १२ मुनि सुत्त ६

२. मासे मासे उ जो बालो, कुसग्गेण तु भुंजए।
ण सो सुअक्खायधम्मस्स, कलं अग्घइ सोलसिं॥

—उत्तराध्ययन सूत्र ९.४४

३. मासे मासे कुसग्गेन, बालो भुञ्जेथ भोजनं।
न सो संखतधम्मानं, कलं अग्घति सोलसिं॥

—धम्मपद ५.२११

३

# कथानुयोग

घटित घटना-प्रसगो एव कल्पित कथा-प्रसगो का जैन, बौद्ध एव वैदिक आदि सभी परम्पराओ मे बाहुल्य है। इस 'कथानुयोग' प्रकरण के लेखन का उद्देश्य मुख्यत जैन व बौद्ध इन दो धाराओ के सगम पर आधारित है; अत. पहले ऐसे घटना-प्रसंगो एव कथा-प्रसगो को लिया जा रहा है, जो केवल दो ही परम्पराओ मे समान भाव, भाषा, शैली व घटना-प्रसगो के साथ उपलब्ध होते हैं। जैसे—मातग हरिकेश वल मातग जातक, राजा प्रदेशी : पायासी राजन्य, चित्त और सभूत चित्त सभूत जातक, विजय-विजया भद्रा-पिप्पलीकुमार, चार प्रत्येक बुद्ध आदि। अब तक जो मै सूची-बद्ध कर पाया हूँ, ऐसे कथा-साम्य, भाव-साम्य व कही-कही पर नाम-साम्य घटना-प्रसगो की सख्या लगभग तेईस तक पहुँच जाती है। इन सबकी खोज-पडताल के लिए दोनो ही परम्पराओ के साहित्य का प्रचुर आलोडन-विलोडन करना अपेक्षित है। शास्त्रीय घटना-प्रसगो से लोक-कथाओ तक का यह आकलन अपने आप मे अपूर्व ही होगा। 'आगम और त्रिपिटक : एक अनुशीलन', प्रथम-खण्ड मे प० सुखलालजी व श्री दलसुखभाई मालवणिया ने उस प्रकरण को अपूर्व माना, जिसमे त्रिपिटक साहित्य से 'चातुर्याम धर्म' तथा 'निगण्ठ नातपुत्त' के समुल्लेख वाले समग्र प्रसग एकत्र कर लिए गये थे। उसी धारा के दूसरे खण्ड मे यह अपूर्व विशेषता मानी गई कि उसमे प्राकृत व पालि भाषाओ का आज के भाषा-विज्ञान के सन्दर्भ मे विवेचन किया गया है। अस्तु, मैं चाहता हूँ कि प्रस्तुत तीसरे खण्ड की यह अपूर्ण विशेषता हो कि दोनो परम्पराओ के समान घटना-प्रसग व कथा-प्रसग तुलनात्मक विवेचन के साथ प्रस्तुत कर सकू। भावी शोध-विद्वानो के लिए यह एक पृष्ठ-भूमि होगी, जिसके माध्यम से वे उसी धारा को और विस्तृत व समीक्षित कर सकते हैं।

श्रीकृष्ण वासुदेव जैसे कतिपय प्रसग इस प्रकरण मे सविस्तार सकलित किए जाएगे, जो जैन, बौद्ध व वैदिक, इन तीनो ही धाराओ मे उपलब्ध होते है। उन प्रकरणो मे तीनो परम्पराओ का अलगाव भी स्पष्ट बोलता है, पर, पात्रो की नाम-साम्यता तथा कथा-वस्तु की पृथक्ता भी एक रोचकता तथा गवेषणा का विषय होगा।

जैन एव बौद्ध-प्रकरणो की समानता का जहाँ तक प्रसग है, इस सन्दर्भ मे मैं अपने प्रथम-खण्ड मे ही उल्लेख कर चुका हूँ कि इसका कारण एकमात्र यही हो सकता है कि जैन धर्म के तेईसवें तीर्थंकर भगवान् पार्श्वनाथ की परम्परा का प्रभाव भगवान् महावीर व भगवान् बुद्ध दोनो पर ही रहा है। उस अनुश्रुति से वे आख्यान दोनों महापुरुषो ने आख्यात

किए हों, और दोनों के ही बहुश्रुत शिष्यों ने अपने-अपने ढंग से अपने शास्त्रों में उन्हें आकलित किया हो। जैनीकरण व बौद्धीकरण की प्रमुखता तो ऐसी स्थिति में होती ही है। जैसे प्रदेशी राजा को आगम-साहित्य केशीकुमार श्रमण का सान्निध्य प्रदान करवाते हैं और बाद में उसे निर्ग्रन्थ धर्म का अनुयायी व्यक्त करते हैं, उसी प्रकार त्रिपिटक साहित्य उसी नास्तिक प्रदेशी राजा को श्रमण कुमार काश्यप का सान्निध्य प्रदान करवाते हैं और बाद में उसे बौद्ध-धर्म का अनुयायी अभिव्यक्त करते हैं। अस्तु, उक्त प्रकरणों की समानता के पीछे कुछ भी कारण रहे हों, पर, इतना तो दोनों परम्पराओं के साहित्य में यथा-प्रसंग अभिहित है ही कि भगवान् महावीर के परिवार और भगवान् बुद्ध के परिवार पर कुछ कम-अधिक भगवान् पार्श्व के चातुर्याम-धर्म का प्रभाव था, जिसका सप्रमाण सम्मुलेख प्रथम खण्ड में हो चुका है।[1]

प्रस्तुत घटना-प्रसंगों में वे सब घटना-प्रसंग नहीं लिए जाएंगे, जिन पर प्रथम-खण्ड (इतिहास और परम्परा) में विस्तार में समीक्षा की जा चुकी है। जैसे, श्रेणिक-बिम्बसार, अजातशत्रु कूणिक, राजा उदायन, अभय कुमार आदि। ये सब भगवान् महावीर और बुद्ध के समसामयिक व दोनों से संपृक्त हैं। यहाँ तक बुद्धिबल से विख्यात राजा श्रेणिक के राजकुमार अभयकुमार और सिन्धुसौवीर के राजा उदायन तो आगम साहित्य के अनुसार भगवान् महावीर के पास तथा त्रिपिटक-साहित्य में भगवान् बुद्ध के पास भिक्षु-दीक्षा ग्रहण करते हैं।[2]

आगम-साहित्य व त्रिपिटक-साहित्य की समीक्षा करने पर अनुत्तरित जैसा तो एक ही प्रश्न रहता है कि समग्र त्रिपिटक साहित्य में नाम तो 'निगण्ठनात पुत्त' का आता है और उनका धर्म चातुर्याम बताया जाता है जबकि चातुर्याम धर्म भगवान् पार्श्व का था। त्रिपिटक-साहित्य बुद्ध-निर्वाण के पांच सौ वर्षों बाद लिखा गया था। भगवान् महावीर (निगण्ठ नातपुत्त) ने अपना धर्म 'पंच महाव्रत' घोषित कर दिया था। पता नहीं भिक्षु-संघ में यह भूल तब तक भी कैसे पलती रहा। हाँ, केवल आत्म-संतोष के लिए हम सोच सकते हैं कि भगवान् महावीर द्वारा समर्थित चातुर्याम धर्म की धारणा चलती रही हो। वैसे भगवान बुद्ध ने भी पंचशील रूप धर्म निरूपित किया, जिसमें चार तो अहिंसा आदि वही महाव्रत तथा पांचवां 'मज्ज न पातव्व' अर्थात् मद्य न पीना। अस्तु, यह सब विद्वानों के लिए चिन्तन-मनन का विषय तो रह ही जाता है कि त्रिपिटक साहित्य में आखिर तक यह कैसे चलता रहा कि धर्म चातुर्याम और प्रवक्ता निगण्ठ नातपुत्त अर्थात् भगवान् महावीर।

प्रस्तुत कथानुयोग प्रकरण में दोनों परम्पराओं के वर्णन सलग्न दिए जाएंगे तथा प्रारम्भ में एक संक्षिप्त परिचायिका। अस्तु, विज्ञ पाठकों व शोध-गवेषकों के लिए पूर्ण तृप्ति का विषय तो दोनों ही आख्यानों का समग्र अध्ययन ही हो सकेगा।

---

१ आगम और त्रिपिटक : एक अनुशीलन, खण्ड-१, पृ० २, बुद्ध की साधना पर निर्ग्रन्थ प्रभाव।

२ आगम और त्रिपिटक : एक अनुशीलन, खण्ड-१, पृ० ३१५

# १. मातंग हरिकेश बल : मातंग जातक

उत्तराध्ययन सूत्र के बारहवे अध्ययन मे चाण्डाल-कुलोत्पन्न हरिकेश बल का वर्णन है, जो परम तपस्वी थे। सुखबोधा टीका मे उनके पूर्व भव तथा वर्तमान जीवन के सम्बन्ध मे विस्तृत विवेचन हैं।

हरिकेश बल मुनि इस कथानक के मुख्य पात्र है। उनके अतिरिक्त राजकुमारी भद्रा, यज्ञवादी ब्राह्मण, मुनि की सेवा करने वाला यक्ष—ये पात्र और है।

जाति-मद का परिहार, सच्चा ब्राह्मणत्व, सत्पुरुषो के तिरस्कार का फल, साधुचेता पुरुषो के तितिक्षामय पवित्र जीवन आदि का प्रस्तुत कथानक मे जो विवेचन हुआ है, वह निश्चय ही मननीय है।

लगभग ऐसा ही वृत्तान्त मातग जातक मे है। बोधिसत्त्व चाण्डाल के घर जन्म लेते है। भद्रा की ज्यो यहाँ भी दिट्ठमगलिका नामक एक नारी पात्र है। भद्रा ने जिस प्रकार मुनि की अवहेलना की, दिट्ठमगलिका ने भी उसी प्रकार बोधिसत्त्व का अनादर किया। अपनी भूल का फल उसने झेला।

उत्तराध्ययन मे ब्राह्मणो द्वारा मुनि के अपमान किये जाने का कथन है, वैसे ही मातग जातक मे ब्राह्मणो द्वारा बोधिसत्त्व का अपमान किया जाता है। दोनो ही स्थानो पर ब्राह्मण यक्षो द्वारा दण्डित होते हैं। फिर दोष-मार्जन होता है।

जैन तथा बौद्ध-परपरा के ये दोनो कथानक विचार-वैशिष्ट्य की दृष्टि से अनेक मुद्दो पर लगभग मिलते हैं, जिससे श्रमण-सस्कृति की इन दोनो धाराओ के समन्वयात्मक चिन्तन का पता चलता है।

## मातंग हरिकेश बल

**शंख द्वारा प्रव्रज्या**

एक समय मथुरा नगरी मे शख नामक राजा राज्य करता था। वह बडा प्रताप-शाली था। उसके मन मे सांसारिक भोग-वासना से विरक्ति हो गई। उसने सयम का पथ स्वीकार किया।

कुछ ही समय मे वह सस्कार तथा अभ्यासवश बहुश्रुत हो गया। जो कभी शख नामक राजा था, अब वह शख नामक मुनि के रूप मे भूमडल मे पर्यटन करने लगा। पर्यटन करते-करते वह एक बार हस्तिनापुर के समीप आया। हस्तिनापुर मे प्रवेशार्थ एक बहुत ही भय-जनक तथा अत्यधिक उष्णता-युक्त मार्ग था। वह इतना उष्ण था कि ग्रीष्म ऋतु में तो किसी भी मनुष्य के लिए उसे नगे पैर पार करना दुशक्य था। यही कारण था कि उस मार्ग को लोग हुतवह—अग्नि के नाम से पुकारते थे।

**सोमदेव पुरोहित**

मुनि शख ने भिक्षा हेतु नगर मे जाने को सोचा। वे उस ओर रवाना हुए। मार्ग मे

सोमदेव नामक पुरोहित का भवन था। सोमदेव भवन के झरोखे में बैठा था। मुनि शख ने उससे नगर मे जाने का मार्ग पूछा। सोमदेव ने सोचा, अच्छा होगा, मैं साधु को हुतवह नामक मार्ग से जाने के लिए कहूँ। यदि वह उस मार्ग से होता हुआ जायेगा तो उसके पाँव अत्यन्त परितप्त होगे। मैं उसे सन्ताप पाते देखने का मजा लूँगा। इस अभिप्राय से सोमदेव ने मुनि शख को उसी अत्यन्त उष्णतायुक्त मार्ग से जाने को कहा।

मुनि शख, जैसा पुरोहित सोमदेव ने बतलाया, उसी मार्ग से चल पड़े। एक आश्चर्य घटित हुआ। मुनि शख के तपोमय व्यक्तित्व के प्रभाव से उस मार्ग की उष्णता दूर हो गई। उष्णता शीतलता मे परिणत हो गई। मुनि शख उस मार्ग से आगे बढने लगे।

### तप का प्रभाव

सोमदेव पुरोहित ने जब मुनि को प्रसन्नतापूर्वक आगे बढते हुए देखा तो उसे बडा अचरज हुआ। वह तत्काल नीचे आया तथा स्वय भी उस मार्ग स नगे पैर चला। उसको वह मार्ग सर्वथा शीतल प्रतीत हुआ। सोमदेव ने झट समझ लिया कि यह मुनिवर के तपोमय जीवन का प्रभाव है। वह अनुभव करने लगा कि जो कुछ उसने किया, वह बहुत बडा पाप था। उसने मुनिवर्य को अत्यन्त भीषण कष्ट मे डालने हेतु हुतवह मार्ग से जाने का सकेत कर बहुत बुरा किया। इसलिए उसने मन-ही-मन सोचा—यदि मैं इस मुनि का शिष्यत्व स्वीकार कर लू तो बडा अच्छा हो, मेरा दोष-निवारण हो जाए, कोई प्रायश्चित न करना पडे, अन्यथा मैं बहुत बडे प्रायश्चित का भागी हो जाऊगा। यह सोचकर सोमदेव शख मुनि के पास गया। उनके चरणो मे गिर पड़ा। अपनी मनःस्थिति से उन्हे अवगत कराया। मुनि ने उसे आश्वस्त किया, धर्मोपदेश दिया। सोमदेव के मन मे वैराग्य-भाव जगा। उसने मुनि से प्रव्रज्या स्वीकार की।

### जाति-मद

सोमदेव भलीभाँति सयम का पालन करने लगा, किन्तु, उसे मन-ही-मन इस बात का गर्व था कि वह ब्राह्मण है, उत्तमकुलोत्पन्न है, उत्तम जाति-युक्त है। यही उसकी साधना मे एक कमी थी, जो परमार्थ को यथावत् रूप मे न जान लेने का कारण थी। यथासमय अपना आयुष्य पूरा कर वह देवलोक मे देव के रूप मे उत्पन्न हुआ। देवलोक मे बहुत समय तक स्वर्गिक सुखो का उपभोग किया। वहाँ का अपना आयुष्य पूर्ण कर वह गगा के तट पर विद्यमान बलकोष्ठ नामक स्थान मे हरिकेश नामक चाडाल की गौरी नामक पत्नी के गर्भ मे आया। उसकी मा ने स्वप्न मे एक विशाल आम्र-वृक्ष देखा, जो फलो से लदा था। स्वप्न-शास्त्र वेत्ताओ से स्वप्न का फल पूछा। उन्होने स्वप्न का फल बताते हुए कहा कि तुम्हारे एक अत्यन्त योग्य, पुण्यात्मा पुत्र होगा।

### चाण्डाल-कुल में जन्म

गर्भ-काल पूर्ण होने पर गौरी ने एक पुत्र को जन्म दिया। चाण्डाल कुल मे जन्म लेना उसके पूर्व-जन्म के जातिमद का परिणाम था। जन्मना चाण्डाल होने के साथ-साथ वह

शारीरिक सौन्दर्य तथा शोभा, सुषमा आदि से भी रहित था। अन्य बालक उसकी कुरूपाकृति देखकर उसका मजाक उडाते। यहाँ तक कि उसके अपने भाई भी उसका परिहास करते। सब उसे 'वल' नाम से पुकारते। उसका यह नाम सब लोगो मे प्रसिद्ध हो गया। वह क्रमश बडा होने लगा। अपने से उपहास-परिहास का व्यवहार करने वालो के साथ वह वहुत क्रोध, क्लेश कर बैठता। इससे वह सबको अप्रिय लगने लगा।

### सांप और गोह

एक समय की घटना है, वसन्तोत्सव था। चाण्डाल हरिकेश तथा उसके पारिवारिकजन अनेक प्रकार के खाद्य-पदार्थ लेकर आमोद-प्रमोद हेतु नगर के बाहर गये, खानपान के लिए एकत्र हुए। बालक वल के मन मे दूसरे बालको के प्रति एक खीझ रहती थी। वह उस समय भी वहाँ अपनी जाति के अन्य वालको के साथ बडा क्लेश करने लगा। सजातीय वृद्ध पुरुष उसके नीच व्यवहार से बहुत नाराज हुए और उन्होंने उसे अपनी पक्ति से बाहर निकाल दिया। वह दूर खडा-खडा अपने सजातीय वालको की क्रीड़ा, खेल आदि देखने लगा। उसके मन मे आया, वह भी उनके साथ खेले। उसने वैसा चाहा भी, किन्तु, वृद्ध पुरुष जानते ही थे, वह अत्यन्त क्रोधी है, अत उन्होने उसे उस ओर नही जाने दिया।

यह सब चल रहा था कि इतने मे वहाँ एक सांप निकला। जो चाण्डाल वहाँ एकत्र थे, उन्होने उसे भयावह विषधर जानकर मार डाला। कुछ देर बाद वही पर एक बहुत लम्बी गोह निकली। चाण्डाल जानते थे कि गोह निर्विष है, इसलिए उन्होने उसे मारा नही, उठाकर दूर फेंक दिया।

### हरिकेशबल द्वारा दीक्षा

चाण्डाल-पुत्र वल दूर खड़ा-खडा यह दृश्य देख रहा था। मन-ही-मन वह विचारने लगा, सांप और गोह के सन्दर्भ मे घटित घटना कितना स्पष्ट सकेत करती है कि कोई भी व्यक्ति अपने दोषो से ही सर्वत्र कष्टग्रस्त तथा अपमानित होता है एव अपनी निर्दोषिता से ही वह परित्राण पाता है। मैं सांप के सहज क्रोध के विष से भरा हूँ, तभी तो मेरा सभी अपमान करते है, अवहेलना करते है। यदि मै गोह के सदृश दोष रूपी विष से रहित होता तो मेरा कोई भी तिरस्कार नही करता। यह सोचते-सोचते उस बालक को जाति-स्मरणज्ञान—अपने पूर्व-जन्म का ज्ञान उत्पन्न हुआ। उसने अनुभव किया कि अपने पूर्व भव मे उसे अपनी जाति की उच्चता का अहकार था, उसका कुत्सित फल उसने देखा, स्वर्गीय सुखो की नश्वरता भी देखी। यो चिन्तन करते-करते उसे ससार त्याज्य प्रतीत हुआ। उसने वैराग्य-भावना के साथ प्रव्रज्या स्वीकार की। वह हरिकेश बल मुनि के नाम से जगत् मे विश्रुत हुआ।

### तपोमय जीवन

दीक्षित होने के बाद हरिकेशबल ने श्रमण धर्म के आचार का सम्यक् रूप से परिपालन करते हुए तप करना प्रारम्भ किया। वह एकदिवसीय, द्विदिवसीय, त्रिदिवसीय, चतुर्दिवसीय—यो बढते-बढते अर्द्धमासिक एव मासिक उपवास क्रम द्वारा तप के अनुष्ठान मे निरत

रहने लगा। इसी साधना-क्रम के बीच एक बार वह पर्यटन करता हुआ वाराणसी नगर मे आया। वहाँ तिन्दुक वन मे स्थित मंडिक नामक यक्ष के चैत्य मे वह टिका। उसने वहाँ एक-मासिक तप करना प्रारम्भ किया। मंडिक यक्ष हरिकेशबल मुनि के तप आदि गुणो से बहुत प्रभावित हुआ। वह अनवरत मुनि की सेवा करने मे सलग्न हुआ।

**मंडिक यक्ष**

एक बार तिन्दुक वन मे मडिक यक्ष के यहाँ एक उसका मित्र अन्य यक्ष अतिथि के रूप मे आया। उस आगत यक्ष ने कुशल-क्षेम के पश्चात् मडिक यक्ष से कहा—"क्या बात है, आजकल तो मेरे यहाँ कभी आते ही नही ?" मडिक यक्ष ने उत्तर दिया—"मै आजकल इन महामुनि की सेवा मे निरत रहता हूँ। इनके उत्तम गुणो से मै इतना आकृष्ट हूँ कि कही अन्यत्र जाने का मन ही नही होता।" यह सुनकर मडिक यक्ष का मित्र भी मुनि हरिकेशबल के गुणो से अत्यधिक प्रभावित हुआ और मडिक के साथ वह भी मुनि की सेवा करने लगा।

एक दिन दोनो यक्ष मित्र परस्पर वार्तालाप कर रहे थे। आगत यक्ष ने मडिक से कहा कि उसके वन मे भी एक ऐसे ही मुनि विराजित है। अच्छा हो, हम दोनो उनके भी दर्शन करे, यथासाध्य सेवा करे। वे दोनो निर्दिष्ट स्थान पर आये। वहाँ मुनि को देखा। मुनि प्रमादी थे। निरर्थक, निरुपयोगी बातो मे समय लगाते थे। आचार तथा सयम के प्रति जब उन्होने उनका उपेक्षा-भाव देखा तो उनका मन वहाँ से हट गया। वे वापस आ गये तथा फिर अत्यन्त भक्ति एव श्रद्धापूर्वक मुनि हरिकेशबल की सेवा मे पूर्ववत् सलग्न हो गये।

एक दिन की बात है, वाराणसी के राजा कौशालिक की पुत्री राजकुमारी भद्रा पूजा की सामग्री, उपकरण लिए अपने सेवक सेविकाओ के साथ वहाँ आई। यक्ष की मूर्ति की यथाविधि पूजा की। तत्पश्चात् जब वह प्रदक्षिणा कर रही थी, तो उसकी दृष्टि हरिकेश बल मुनि पर पड़ी, जो वहाँ स्थित थे। मुनि हरिकेशबल घोर तपस्वी थे, अन्तर्मुखीन थे। बाह्यशौचाचार, स्वच्छता आदि पर उनका कोई ध्यान नही था। उनके वस्त्र मैले-कुचैले तथा गीले थे। दैहिक-दृष्टि से वे कुरूप थे ही, शरीर भी मैला-कुचैला था। राजकुमारी ने घृणा से उन पर थूक दिया। मडिक यक्ष राजकुमारी द्वारा किये गये मुनि हरिकेशबल के इस अपमान को नही सह सका। राजकन्या की अक्ल ठिकाने लाने के लिए उसने उसे दास दासियो सहित उठाकर राजमहल मे फेंक दिया। यक्ष के अभिघात से राजकुमारी अपना होश-हवास गवा बैठी, उन्मत्त-जैसी हो गई। राजकुमारी की यह दशा देखकर राजमहल मे सर्वत्र चिन्ता एव शोक व्याप्त हो गया। राजा ने अपने मन्त्रियो के माध्यम से नगर के सुयोग्य, अनुभव-निष्णात चिकित्सको को बुलवाया, राजकुमारी की अनेक प्रकार से चिकित्सा कराई, किन्तु, उसकी दशा मे कोई अन्तर नही आया। वह स्वस्थ नही हो सकी।

तब यक्ष ने राजकुमारी के मुख मे आविष्ट होकर कहा—"राजकन्या ने मेरे चैत्य मे विराजित एक महान् सयमी, महान् तपस्वी सत का अत्यधिक तिरस्कार किया है। उससे मेरे मन मे बडा आक्रोश उत्पन्न हुआ। मैने ही इसकी यह दशा की है। अब इस कन्या के स्वस्थ होने का एक ही उपाय है, इसका उस महामुनि के साथ विवाह किया जाना स्वीकार किया जाये।" राजा ने यक्ष का कथन स्वीकार कर लिया। यक्ष ने उस कन्या को अपने आवेश से मुक्त कर दिया। वह पूर्ववत् स्वस्थ हो गई।

तत्पश्चात् राजा अपनी पुत्री को विविध प्रकार के आभूषणो से सुसज्जित कर विवाह-योग्य बहुमूल्य साधन-सामग्री को साथ लिए उस वन मे हरिकेशबल मुनि की सेवा मे उपस्थित हुआ। मुनि के चरणो मे वन्दन-नमन किया, हाथ जोडकर प्रार्थना की—"मुनिवर! आप इस कन्या का पाणिग्रहण कीजिये, अपने तप पूत करो के सस्पर्श द्वारा इसके कोमल करो को पावन कीजिये। राजकन्या ने भी अपने पिता की अभ्यर्थना का अत्यन्त विनय-पूर्वक समर्थन किया। यह देख यक्ष ने मुनि के शरीर को आच्छादित कर उसके समान भिन्न रूप की विकुर्वणा कर राजकुमारी का पाणिग्रहण किया। एक रात अपने साथ रखा। दूसरे दिन प्रात.काल यक्ष दूर हो गया। राजकुमारी तो यह समझे हुई थी, मुनि के साथ ही उसका पाणिग्रहण हुआ है। वह मुनि के समक्ष पत्नी-भाव से उपस्थित हुई। इस पर मुनि ने कहा—"मैं मुनि हूँ, सासारिक भोग-वासनामय जीवन से सर्वथा निवृत्त हूँ, सयमशील साधक हूँ, मैं तो मन वचन तथा शरीर से स्त्री का स्पर्श तक नही कर सकता, न वैसा करने की प्रेरणा ही दे सकता हूँ और न अनुमोदन ही कर सकता हूँ। कल्याणि! तू मुझ से दूर रह। तुम्हारे साथ जो घटित हुआ है, उसका मुझसे कोई सम्बन्ध नही है। यह सब इस यक्ष की ही करतूत है।"

मुनि का यह कथन सुनकर राजकुमारी बहुत खिन्न हुई, वह वापस राजमहल मे लौटी। अपने पिता को सारी स्थिति से अवगत कराया। राजा ने अपने पुरोहित रुद्रदेव से परामर्श किया। विचार-विमर्श के प्रसग मे पुरोहित रुद्रदेव ने कहा कि यह कन्या ऋषि हेतु सकल्पित, समर्पित होने के कारण ऋषि-पत्नी है, जो ऋषि द्वारा परित्यक्त है। अब यह किसी ब्राह्मण को दे दी जानी चाहिए। क्योकि ऋषि-भोग्य ब्राह्मण-भोग्य ही होता है। राजा को पुरोहित का सुझाव उचित प्रतीत हुआ। उसने अपनी कन्या पुरोहित रुद्रदेव को समर्पित कर दी। रुद्रदेव राजकन्या के साथ कुछ समय तक सासारिक सुखो का उपभोग करता रहा। उसने एक दिन राजा से निवेदन किया कि मैं आपकी पुत्री को ऋषि-पत्नी के स्थान पर यज्ञ-पत्नी बनाना चाहता हूँ। तदर्थ मैं एक विशाल यज्ञ आयोजित करना चाहता हू। राजा ने स्वीकृति प्रदान की। तदनुसार पुरोहित रुद्रदेव ने यज्ञ का आयोजन किया। यज्ञ मे अनेक ब्राह्मण विद्वानो को आमन्त्रित किया। यज्ञ मे भाग लेने हेतु समागत विद्वानो के लिए विभिन्न प्रकार भोज्य-पदार्थ तैयार करवाये गये।

## मुनि का भिक्षार्थ यज्ञ-शाला मे गमन . ब्राह्मणों द्वारा तिरस्कार

महर्षि हरिकेशबल एक मास के तप के पारणे हेतु भिक्षार्थ यज्ञशाला मे उपस्थित हुए। तप के कारण मुनि का शरीर शुष्क जैसा था। उनके उपकरण—वस्त्र-पात्र आदि मैले-कुचैले तथा जीर्ण थे। उन्हे देखकर वे ब्राह्मण अनार्य की ज्यो उनका उपहास करने लगे। वे जाति के मद से गर्वित थे, हिंसा-रत, अजितेन्द्रिय, अब्रह्मचारी तथा अविवेकी थे। वे मुनि को उद्दिष्ट कर इस प्रकार कहने लगे—"जिसे देखते ही घृणा उत्पन्न होती है, जो वर्ण से काला-कलूटा है, जिसकी नाक चिपटी है, जो पिशाच की ज्यो विकराल जैसा है, जो गले मे अत्यन्त मैले-कुचैले और जीर्ण-शीर्ण वस्त्र लटकाये है, वैसा यह कौन आ रहा है?"

मुनि को देखकर वे बोले—"अरे ! फटे-पुराने चिथड़ो वाले, प्रेत जैसे तुम कौन हो ? यहाँ क्यो आये हो ? यहाँ से निकल जाओ।"

तिन्दुक-वृक्ष पर रहने वाला यक्ष, जो उन महामुनि के प्रति अनुकंपाशील—श्रद्धाशील एवं सेवा-रत था, मुनि मे अपना शरीर अधिष्ठित कर अदृश्य रूप मे कहने लगा—"मैं श्रमण, सयमी, ब्रह्मचारी और धन तथा परिग्रह से विरत हूँ, पचन-पाचन से निवृत्त हूँ, दूसरो द्वारा अपने लिये पकाये गये भोजन मे से कुछ लेने हेतु इस भिक्षा-वेला में आया हूँ। यहाँ प्रचुर मात्रा मे खाद्य-पदार्थ बांटे जा रहे हैं, खाये जा रहे हैं, भोगे जा रहे हैं। तुम लोग जानते हो, मैं याचन-जीवी—भिक्षा से जीवन-निर्वाह करने वाला हूँ। इसलिए मुझे बचा-खुचा कुछ आहार दो।"

**उत्तम क्षेत्र**

ब्राह्मणो ने कहा—"उत्तम विधिपूर्वक भलीभाँति पकाया गया यह भोजन हमारे लिए—ब्राह्मणो के लिए ही है। इस भोजन मे से हम तुम्हे नही देंगे। तुम यहाँ क्यो खड़े हो ? चले जाओ।"

मुनि अधिष्ठित यक्ष बोला—"जिस प्रकार कृषक फसल की आशा से ऊँची-नीची भूमि मे बीज बोते हैं, उसी प्रकार तुम लोग भी मुझे श्रद्धापूर्वक भिक्षा दो। उर्वर भूमि मे बोये गये बीज की तरह यह तुम लोगो को निश्चय ही पुण्यमय फल देगी।"

ब्राह्मणो ने कहा—"हमे लोक मे वे क्षेत्र विदित हैं, जहाँ डाले हुए बीज निपजते हैं, उत्तम फल देते हैं। वास्तव मे उत्तम जाति एवं विद्या से समुपेत ब्राह्मण ही सुपेशल—सुश्रेष्ठ उत्तम क्षेत्र हैं।"

यक्ष ने कहा—"जो क्रोध, अभिमान, हिंसा, असत्य, चौर्य तथा परिग्रह से नही छूटे हैं, वे ब्राह्मण न उच्च जातीय हैं और न विद्वान् ही हैं। वे तो पापापूर्ण क्षेत्र हैं। तुम केवल शब्दो का भार ढोते हो। तुमने वेदो का अध्ययन किया है, पर, उनका अर्थ नही जाना। जो मुनि उच्च-अवच—बड़े छोटे—सभी कुलो से भिक्षा लेते हैं, वही दान के लिए श्रेष्ठ क्षेत्र है।"

उपर्युक्त कथन सुनकर ब्राह्मण पडितो के छात्रो ने कहा—"तुम हमारे समक्ष हमारे अध्यापको के प्रतिकूल क्या बक रहे हो ? अरे निर्ग्रन्थ ! यह अन्न जल—आहार पानी नष्ट भले हो जाए पर हम तुम्हे नही देंगे।"

यक्ष ने कहा—"मुझ जैसे समितियुक्त—गति, भाषा, भिक्षाचर्या इत्यादि दैनन्दिन क्रिया प्रक्रिया मे सयताचारी, गुप्तियुक्त—मन, वचन तथा देह सम्बन्धी असत् प्रवृत्तियों के निरोधक, सुसमाहित—सम्यक् साधना निरत, जितेन्द्रिय पुरुष को यह निर्दोष आहार पानी नही दोगे तो तुम्हे इन यज्ञो का क्या फल मिलेगा।"

यह सुनकर यज्ञाधिकृत अध्यापक ने कहा—अरे ! यहाँ कोई क्षत्रिय, उपयोजित—यज्ञ रक्षार्थ नियुक्त पुरुष, अध्यापक या छात्र नही है, जो इस भिक्षु को डडो से, मुष्टि प्रहार से—मुक्को से मारकर, इसका गला पकड़ कर इसे यहाँ से बाहर निकाल दें।

**ब्राह्मण कुमारों द्वारा उत्पात : भद्रा द्वारा शिक्षा**

अध्यापक का वचन सुनकर बहुत से ब्राह्मण-कुमार दौड़कर वहाँ आये और डडों,

बेंतो तथा चाबुको से मुनि को मारने लगे। मुनि को यो पीटे जाते देखकर कोशल-नरेश की भद्रा नामक रूपवती राजकुमारी उन क्रुद्ध ब्राह्मण-कुमारो को शान्त करने लगी। वह बोली—"देवता के अभियोग से प्रेरित राजा ने—मेरे पिता ने मुझे मुनि को दिया था, पर, मुनि ने मन मे भी मेरा ध्यान नही किया। नरेन्द्र—राजा, देवेन्द्र—देवराज शक्र से अभिवन्दित—पूजित, सम्मानित, उग्र तपस्वी, महात्मा—महान् आत्मबल के धनी, जितेन्द्रिय, सयमी तथा ये ब्रह्मचारी, वही मुनि हैं, जिन्होने मेरे पिता कोशल नरेश द्वारा मुझे उन्हे अर्पित किये जाने पर भी स्वीकार नही किया, मेरा परित्याग कर दिया। ये परम यशस्वी अत्यन्त प्रभावशाली, घोर व्रती एव घोर पराक्रमी—अत्यन्त सामर्थ्यशील है। उनकी अवहेलना—तिरस्कार मत करो। अपने तेज से कहीं ये भस्म न कर डालें।"

**यक्ष द्वारा दण्ड**

राजकुमारी भद्रा के इन सुभाषित वचनो को सुनकर वह यक्ष ऋषि के वैयावृत्य हेतु—सेवार्थ अथवा ऋषि को बचाने के लिए ब्राह्मण-कुमारो को विनिवारित करने लगा—रोकने लगा। यक्ष ने भयावह रूप धारण किया। आकाश मे स्थित होकर वह उनको मारने लगा। उनके शरीर क्षत-विक्षत हो गये, मुँह से रक्त गिरने लगा।

भद्रा ने यह देखकर ब्राह्मण-कुमारो को कहा—"तुम लोग एक भिक्षु की जो अवमानना—अवहेलना या अपमान कर रहे हो, यह कार्य पहाड को नखो से खोदने, लोहे को दाँतो से चबाने और आग को पैरो से बुझाने जैसा मूर्खतापूर्ण है। ये महर्षि आशीविष[1] लब्धि—शाप द्वारा दूसरो को नष्ट करने के सामर्थ्य से युक्त, उग्र तपस्वी, घोर व्रती तथा घोर पराक्रमी हैं। तुम भिक्षा-वेला मे भिक्षु को पीट रहे हो, यह स्वय अपने नाश के लिए अग्नि मे गिर रहे पतिंगो की तरह कार्य है। यदि तुम अपने जीवन और धन की रक्षा करना चाहते हो तो सब मिलकर, मस्तक नवा कर इनकी शरण लो। कुपित हुए ये महर्षि सारे जगत् को भस्मसात् कर सकते हैं।"

**ब्राह्मण-कुमारो की दुर्दशा : यज्ञाधिपति द्वारा क्षमा-याचना**

उन ब्राह्मण-कुमारो के मस्तक पीठ की ओर मुड गए, हाथ निढाल हो, फैल गए। वे निष्क्रिय—चेष्टा-रहित हो गए। उनकी आँखें पथरा गईं। मुखो से खून बहने लगा। मुँह ऊँचे खिच गए। जिह्वा तथा नेत्र बाहर निकल आए। वे काठ की तरह जड हो गए। उनकी ऐसी दशा देखकर यज्ञाधिपति ब्राह्मण अपनी पत्नी के साथ आगे आ ऋषि को प्रसन्न करने हेतु कहने लगा—"भगवन्! हमने आपकी अवहेलना—अवज्ञा और निन्दा की, उसके लिए हमे क्षमा कीजिए। मुनिवर! इन मूर्ख, अज्ञानी बालको ने आपकी जो अवहेलना की—तिरस्कार किया, इसके लिए आप क्षमा करें। ऋषि तो अत्यन्त कृपाशील होते ही हैं। वे क्रोध नहीं करते।"

---

१. व्याख्या प्रज्ञप्ति सूत्र ८.२.१९

## मुनि द्वारा भिक्षा-ग्रहण

मुनि बोले—"मेरे मन में तो न तुम लोगो के प्रति पहले क्रोध था, न अब है और न भविष्य में होगा। एक यक्ष मेरी सेवा करता है। उसी ने इन कुमारो को निहत किया है—मारा है, प्रताडित किया है।"

ब्राह्मण ने कहा—"धर्म तथा अर्थ—उसका रहस्य जानने वाले परम प्रज्ञाशील आप कभी क्रोधित नही होते। हम सभी आपके चरणो की शरण में उपस्थित हैं। महाभाग! हम आपकी अर्चना करते हैं। आपका कुछ भी—कोई भी अगोपाग अनर्चनीय—अपूजनीय नही है। शालि चावल से बने इस भात का विविध व्यजनो के साथ आप आहार कीजिए। महात्मन्! प्रचुर मात्रा में हमारे ये भोज्य-पदार्थ है। हम पर अनुग्रह कर आप इन्हें ग्रहण कीजिए।"

ऋषि ने 'ठीक है'—यह कहकर एक मास के तप के पारणे के लिए आहार-पानी ग्रहण किया।

## देवोत्सव : तप का माहात्म्य

देवताओ ने वहाँ सुरभित, दिव्य जल तथा पुष्पों की और धन की मूसलाधार वर्षा की। उन्होने आकाश मे दुदुभियाँ बजाई और बहुत उत्तम दान दिया, बहुत उत्तम दान दिया—यो प्रशस्ति उद्घोषित की। उन्होने कहा—

"सक्खं खु दीसई तवो विसेसो,
न दीसई जाइविसेस कोई।
सोवागपुत्तं हरिएससाहुं
जस्सेरिसा ईड्ढि महाणुभावा।"

यह साक्षात् तप का ही वैशिष्ट्य है, जाति की कुछ भी विशेषता यहाँ दिखाई नही देती। चाण्डाल के घर मे जन्मे हरिकेश मुनि को देखें, जिनकी ऋद्धि—द्युति अथवा तेज इतना—अत्यन्त प्रभावशील है।

## उद्बोधन

मुनि ने ब्राह्मणो को उद्बोधित करते हुए कहा—"ब्राह्मणो! तुम क्यो अग्नि का आरम्भ—हिंसा करते हो? जल द्वारा बाहरी शुद्धि में क्यो आसक्त हो? बाह्य शुद्धि की मार्गणा—गवेषणा—उस दिशा मे प्रयत्न कोई सुन्दर कार्य नही है, ऐसा तत्त्वदर्शी पुरुषो ने कहा है।

"कुश—डाभ, यूप—यज्ञ-स्तभ, तृण, काष्ठ और अग्नि तथा प्रात. साय जल-स्पर्श द्वारा प्राणियो की हिंसा करते हुए अज्ञ जन बार-बार पाप-सचय करते हैं।"

ब्राह्मणो ने जिज्ञासित किया—"भिक्षुवर! हम कैसा आचरण करें, कैसा यज्ञ करें, जिससे पाप-कर्मों का विलय कर सकें—उन्हें अपगत कर सकें, मिटा सकें। यक्ष-पूजित

सयसिन् ! कृपया आख्यान करें—बतलाएँ, कुशल पुरुषो ने—तत्त्वज्ञो ने श्रेष्ठ यज्ञ का प्रतिपादन किस प्रकार किया है ?"

मुनि ने कहा—"छ प्रकार के प्राणियो की जो हिंसा नही करते, असत्य नही बोलते, चोरी नही करते, परिग्रह नही रखते, स्त्री, मान, माया आदि को परिहेय समझ कर जो त्याग देते हैं, जो पाँच प्रकार से सवृत—आत्मोन्मुख होते है, असयममय जीवन की कांक्षा नही करते, जो त्यागमय भावना से अनुभावित होते हैं, जिनकी देह के प्रति ममता नही होती, ऐसे सत्पुरुष श्रेष्ठ यज्ञ का अनुष्ठान करते हैं।"

ब्राह्मणो ने पूछा- "भिक्षुवर ! आपके अनुसार ज्योति—अग्नि कौन-सी है ? ज्योति-स्थान अग्नि-कुण्ड कौन-सा है ? स्रुवा—अग्नि मे घृत होमने की कुडछी, कण्डे और समिधा—यज्ञाग्नि प्रज्वलित करने की लकडियाँ कौन-सी हैं ? शान्तिपाठ क्या है तथा किस प्रकार आप अग्नि मे हवन करते हैं ?"

मुनि ने कहा—"तप अग्नि है, जीव अग्नि-स्थान या हवन-कुण्ड है। शुभ मन-योग, शुभ वचन-योग तथा शुभ काय-योग अर्थात् मानसिक, वाचिक एवं कायिक शुभ व्यापार स्रुवा है। शरीर कण्डे हैं। आठ कर्म समिधा है। सयमाचरण शान्ति-पाठ है। मैं ऐसे यज्ञ का अनुष्ठान करता हूँ, ऐसी अग्नि मे हवन करता हूँ। जो मुनिवृन्द द्वारा प्रशसित—अनुमोदित है।"

ब्राह्मणो ने पूछा—"यक्षार्चित मुने ! आपका कौन-सा जलाशय है ? कौन-सा शान्ति-तीर्थ है ? मैल दूर करने के लिए, स्वच्छता के लिए आप कहाँ स्नान करते हैं ?"

मुनि बोले—"आत्मोल्लास कर, निर्मल, शुभ लेश्यामय धर्म जलाशय है। ब्रह्मचर्य शान्ति-तीर्थ है। उनमे स्नान कर मैं मल-रहित, विशुद्ध तथा सुशीतल होकर दोषो को—पापो को दूर करता हूँ। तत्त्वज्ञानी जनो ने इस स्नान को समझा है। यह महान् स्नान है। ऋषियो ने इसकी प्रशसा की है। यह वह स्नान है, जिसे सपन्न कर महर्षिवृन्द निर्मल तथा अत्यन्त शुद्ध होकर सर्वोत्तम अधिष्ठान—मोक्ष को प्राप्त हुए।

---

आधार—उत्तराध्ययन सूत्र बारहवाँ अध्ययन चूर्णि वृत्ति।

# मातंग जातक

## पिण्डोल भारद्वाज

"कुतो नु आगच्छसि संमतासि" भगवान् बुद्ध ने जेतवन में विहार करते समय उदयनवंशीय राजाओं के सम्बन्ध में इस गाथा का उच्चारण किया। सम्बद्ध कथा इस प्रकार है :—

भगवान् बुद्ध के अंतेवासी पिण्डोल भारद्वाज जेतवन से आकाश-मार्ग द्वारा प्रस्थान कर बहुधा कोसाम्बी में राजा उदयन के उद्यान मे जाते तथा वहीं दिन व्यतीत करते। कारण यह था, पूर्व जन्म मे स्थविर पिण्डोल भारद्वाज जब राजा थे, तब उसी उद्यान मे अपने अनेक सभासदों के साथ अपनी सपत्ति का, सत्ता का, धन-वैभव का उन्होंने आनन्द लूटा था, वहीं हर्षोल्लास में अपना समय व्यतीत किया था। पूर्व-जन्म के परिचय के कारण तत्प्रसूत सस्कार के कारण वे अक्सर वहाँ जाते और काल-यापन करते।

एक दिन का प्रसग है, पिण्डोल भारद्वाज कोसाम्बी के उद्यान मे गए, फूलों से खिले शाल वृक्ष के नीचे बैठे। कोसाम्बी-नरेश उदयन सप्ताह-पर्यन्त सुरापान का आनन्द लेने के पश्चात् परिजन-परिचारक वृन्द के साथ, एक बड़े समुदाय के साथ उद्यान-क्रीडा हेतु उसी दिन वहाँ पहुँचा। मंगल-शिला पर एक स्त्री की गोद मे लेटा। मदिरा के नशे में धुत्त था। सोते ही नीद आ गई। वहाँ जो नारियाँ गान कर रही थी, उन्होंने राजा को सोया हुआ जानकर अपने वाद्य-यत्र एक ओर रख दिए तथा स्वय उद्यान में जाकर पुष्प एवं फल तोडने लगी। उनकी दृष्टि स्थविर पिण्डोल भारद्वाज पर पड़ी। वे उनके पास गईं। उनको प्रणाम किया और वहाँ बैठ गईं। स्थविर पिण्डोल भारद्वाज धर्मोपदेश दे रहे थे। वे सुनने लगी।

राजा उदयन जिस स्त्री की गोद मे सोया हुआ था, उसने शरीर हिलाकर राजा को नीद से जगा दिया। राजा जब उठा, तब उसे स्त्रियाँ नहीं दिखाई दी, जो वाद्य-यत्रों के साथ गान कर रही थी। राजा क्रुद्ध हो उठा, बोला—"वे चाण्डालनियाँ कहाँ चली गईं?" तब स्त्री बोली—"उधर एक श्रमण धर्मोपदेश कर रहे है। वे उन्हें घेरे बैठी हैं।" यह सुनकर राजा को स्थविर पर बडा क्रोध आया। उसने कहा—"मैं स्थविर के शरीर को अभी लाल चीटियो से कटवाता हूँ।" उसने अपने सेवको को वैसा करने की आज्ञा दी। सेवक एक दोने लाल चीटियाँ भरकर लाये। उन्हें स्थविर की देह पर छोड दिया। स्थविर अपने ऋद्धि-बल से आकाश मे खड़े हो गए और वहीं से धर्म का उपदेश दिया। फिर आकाश-मार्ग द्वारा वे जेतवन मे पहुँचे और गन्धकुटी के दरवाजे पर नीचे उतरे।

तथागत ने उनसे जिज्ञासा की—"कहाँ से आये हो?" पिण्डोल भारद्वाज ने सारी घटना सुना दी।

भगवान् ने कहा—"भारद्वाज! यह उदयन प्रव्रजितों को केवल इस समय ही तकलीफ देता हो, ऐसा नहीं है। इसने पूर्व-जन्म में भी कष्ट दिया है।"

### दिट्ठ मंगलिका

पिण्डोल भारद्वाज के प्रार्थना करने पर तथागत ने पूर्व-जन्म की कथा इस प्रकार कही :—

प्राचीन समय की बात है, वाराणसी मे राजा ब्रह्मदत्त राज्य करता था। तब बोधिसत्त्व ने नगर के बाहर चाण्डाल जाति मे जन्म लिया। बालक का नाम मातग रखा गया। जब वह बडा हुआ तो वह मातग पडित के नाम से विख्यात हुआ।

उस समय वाराणसी मे एक बड़ा सेठ था। उसकी पुत्री दिट्ठ मगलिका थी। वह शकुनो में विश्वास करती थी। एक-दो महीनो के अन्तर से वह विशाल मडली के साथ उद्यान मे क्रीडा-विनोद हेतु जाती। एक दिन का प्रसग है, मातग पण्डित किसी कार्य-वश नगर मे जा रहा था। वह नगर के दरवाजे मे प्रविष्ट हुआ। दिट्ठ मंगलिका दिखाई दी। वह हटकर एक ओर खडा हो गया। दिट्ठ मगलिका ने कनात मे से देख लिया था। उसने पूछा—"यह कौन है ?"

लोगो ने कहा—"आर्ये ! यह चाण्डाल है।"

### दिट्ठ मंगलिका द्वारा क्षोभ

दिट्ठ मगलिका क्षुब्ध हो गई। उसके मुंह से निकला—कितना बुरा हुआ, अदर्शनीय—न देखने योग्य दिखाई दे जाते हैं। उसने चाडाल को देख लेना नेत्रो के लिए अशुचिकर माना, अत. सुगन्धित जल से नेत्र प्रक्षालित किए। उद्यान-क्रीडा हेतु नही गई, वापस लौट पडी। उसके साथ जो लोग चल रहे थे, क्रोध से जल गए। वे कहने लगे—"बडा दुष्ट चाडाल है। हमे जो मुफ्त की मदिरा मिलती, स्वादिष्ट भोजन मिलता, वह आज इसके कारण जाता रहा।" उन्होने मातग पडित को घूसो और लातो से बुरी तरह पीटा। मातग बेहोश हो गया। वे चले गए। कुछ देर बाद जब मातग को होश आया तो वह मन-ही-मन कहने लगा—मैं निर्दोष था, मैंने कोई अपराध नही किया था, फिर भी दिट्ठ मगलिका के आदमियो ने मुझे पीटा। मुझे इसका प्रतिकार करना चाहिए। इसका प्रतिकार यही है, मैं दिट्ठ मगलिका को अपने साथ लेकर जाऊँ। उसके घर वालो को बाध्य कर दूँ कि उन्हे दिट्ठ मगलिका मुझे देनी ही पड़े। ऐसा निश्चय कर वह सेठ के भवन-द्वार पर जाकर पड गया। सेठ ने पूछा—"यहाँ क्यो पडे हो ?"

### मातंग का आग्रह : दिट्ठ मंगलिका की प्राप्ति

मातग ने उत्तर दिया—"मेरे यहाँ पड़े रहने का एक ही कारण है, मैं दिट्ठ मंगलिका लेना चाहता हूँ।" सहसा सेठ की समझ मे नही आया। पहला दिन व्यतीत हो गया। दूसरा दिन बीता, क्रमश· तीसरा, चौथा, पाँचवाँ तथा छठा दिन व्यतीत हो गया। बोधिसत्त्वो के सकल्प कभी अपूर्ण नहीं रहते। सातवाँ दिन आया। सेठ घबरा गया। वह भय से काँप गया, चाडाल कही मर न जाए। चाडाल दिट्ठ मगलिका को लिए बिना मानता ही नही था। सेठ को और कोई उपाय नही सूझा। वह दिट्ठ मंगलिका को साथ लेकर बाहर आया और उसे मातग को सौप दिया। दिट्ठ मंगलिका उसके पास आई और कहने लगी—"स्वामिन् ! उठिए, घर चलिए।"

**मातंग द्वारा प्रव्रज्या**

मातग बोला—"भद्रे ! तेरे आदमियो ने मुझे वहुत मारा-पीटा है। मैं क्षीण और परिश्रान्त हूँ, चल नही सकता। मुझे उठाओ, अपनी पीठ पर चढ़ाओ और घर ले चलो।" दिट्ठ मगलिका ने उसकी आज्ञा शिरोधार्य की। उसे अपनी पीठ पर विठाया और नगर मे निकली। नगरवासी देखते ही रह गए। वह मातग को अपनी पीठ पर लिए चाडाल वस्ती मे चली गई। मातंग ने जाति-भेद की मर्यादा का पालन करते हुए, पूरा ध्यान मे रखते हुए उसे अपने घर मे रखा। उसने सोचा—प्रव्रज्या ग्रहण कर लूँ, तभी श्रेष्ठि-कन्या को उत्तम लाभ एवं कीर्ति प्राप्त करा सकता हूँ। इसके अतिरिक्त कोई अन्य उपाय मुझे दृष्टि-गोचर नही होता। उसने दिट्ठ मगलिका को अपने पास बुलाया और कहा—"भद्रे! जीविका हेतु वन मे जाना होगा। जव तक मैं न आऊँ, तव तक तुम घवराना नही।" उसने घर वालो को भी समझा दिया और कह दिया कि वे दिट्ठ मगलिका का पूरा ध्यान रखें। वह वन मे चला गया। उसने वहाँ श्रमण-प्रव्रज्या स्वीकार की। अप्रमादपूर्वक साधना-निरत रहा। छ दिन व्यतीत हो गए। सातवें दिन उसे आठ समापत्तियाँ तथा पाँच अभिज्ञाएँ प्राप्त हो गईं। उसने मन-ही-मन कहा—अव मैं दिट्ठ मगलिका के लिए कुछ उपयोगी वन सकूँगा। वह अपने ऋद्धि-वल के सहारे आकाश-मार्ग से चला। चाडालो की वस्ती के दरवाजे पर नीचे उतरा। दिट्ठ मगलिका के घर के द्वार पर गया। दिट्ठ मगलिका को जव यह ज्ञात हुआ कि मातग आ गया है, तो वह घर से झट वाहर निकल कर आई और रोती हुई उससे कहने लगी—"स्वामि ! मुझे अनाथ वनाकर आपने प्रव्रज्या ग्रहण कर ली ?"

मातग बोला—"भद्रे ! तुम चिन्ता मत करो। अपने पिता के यहाँ जितनी संपत्ति तुम्हारे पास थी, उससे भी कही अधिक सपत्तिशालिनी तुम्हें वना दूँगा, पर, जन-परिषद् के समक्ष तुम्हे इतना-सा कहना होगा कि मातग मेरा स्वामी नही है। मेरा स्वामी महाब्रह्मा है। क्या तुम ऐसा कह सकोगी ?"

दिट्ठ मंगलिका वोली—"स्वामिन् ! जैसी आपकी आज्ञा। मैं यह कह सकूँगी।"

तव मातंग ने पुन. उससे कहा—"यदि कोई पूछे, तुम्हारे स्वामी कहाँ गए हैं ? तो तुम उत्तर देना—वे ब्रह्मलोक गए हैं। आगे पूछें कि वे कव आएँगे तो उन्हे वतलाना—आज से सातवें दिन पूर्णिमा है। वे पूर्णिमा के चन्द्र को तोड़कर उसमे से निकलेंगे।" दिट्ठ मंगलिका को यो समझाकर वह आकाश-मार्ग द्वारा हिमालय की ओर चला गया। वाराणसी मे दिट्ठ मगलिका ने लोगो के वीच जहाँ-जहाँ प्रसग आया, उसी प्रकार कहा, जिस प्रकार मातंग ने उसे समझाया था। एक विचित्र तथा अनहोनी जैसी वात थी, वाराणसी मे शीघ्र ही अत्यधिक प्रचारित हो गई।

लोगो को विश्वास हो गया कि जैसा दिट्ठ मंगलिका कहती है, उसका स्वामी महा-ब्रह्मा है। इसलिए वह दिट्ठ मंगलिका के यहाँ नहीं जाता, वह विशिष्ट प्रभावापन्न है।

**महाब्रह्मा का अवतरण**

पूर्णिमा का दिन आया। चन्द्रमा आकाश मे अपने गतिक्रम से चल रहा था। जब वह अपने गमन-पथ के वीच मे था, वोधिसत्त्व ने ब्रह्मा का रूप धारण किया। समग्र काशी राष्ट्र को तथा वारह-योजन-विस्तीर्ण वाराणसी को एक-सदृश प्रकाश से आलोकित कर,

चन्द्रमा का प्रस्फुटन कर वह नीचे उतरने लगा। वाराणसी के ऊपर तीन चक्कर काटे। लोगो ने यह सब देखा। दिट्ठ मगलिका ने जैसा घोषित किया था, वैसा ही हुआ है, यह जानकर लोग बडे प्रभावित हुए। जनता ने सुगन्धित पदार्थों, पुष्प-मालाओ आदि द्वारा उसकी पूजा की। वह आकाश-मार्ग से चाडाल-बस्ती की ओर गया।

## दिट्ठ मंगलिका के गर्भ

महाब्रह्मा के भक्त एकत्र हुए। चाण्डाल-बस्ती पहुँचे। उन्होने दिट्ठ मगलिका के घर को स्वच्छ, निर्मल वस्त्रो से छा दिया। भूमि को सुगन्धित द्रव्यो से लीपा। उस पर पुष्प विकीर्ण किए। धूप और लोबान की धूनी दी। वस्त्रों से बनी चाँदनी तानी। आसन, आस्तरण आदि बिछा दिए। सुगन्धित तेल के दीपक जलाए। द्वार पर चाँदी जैसी उज्ज्वल बालू बिखेरी, पुष्प बिखेरे, पताकाएँ बाँधी। यो दिट्ठ मगलिका के घर को बहुत सुन्दर रूप मे सजाया, अलकृत किया। बोधिसत्त्व वहाँ उतरे, भीतर गए, कुछ देर शय्या पर बैठे। दिट्ठ मंगलिका तब ऋतुस्नाता थी। बोधिसत्त्व ने अपने अगूठे से उसकी नाभि का सस्पर्श किया, जिससे उसकी कुक्षि मे गर्भ सप्रतिष्ठ हो गया। बोधिसत्त्व ने उससे कहा—"भद्रे! तुम गर्भवती हो गई हो। तुम्हारे पुत्र उत्पन्न होगा। तुम और तुम्हारा पुत्र उत्तम सौभाग्य एव कीर्ति प्राप्त करेंगे। तुम्हारे चरणो का उदक समग्र जम्बू द्वीप के नरेशो के लिए अभिषेक-जल होगा। तुम्हारे स्नान का जल अमृतमय औषध का रूप लेगा। जो उसे अपने मस्तक पर छिडकेंगे, वे रोग-रहित स्वस्थ हो जाएँगे। मनहूस प्राणियो की कुदृष्टि से बचेंगे। तेरे पैरो मे मस्तक रख कर जो नमन करेंगे, वे एक सहस्र देकर वैसा करेंगे। जहाँ तक शब्द सुनाई दे सकें, उस सीमा के भीतर खडे होकर जो तुमको नमन करेंगे, वे एक शत देकर करेंगे। जहाँ तक दिखाई दे सके, उस सीमा के भीतर खडे होकर जो नमन करेंगे, वे एक कार्षापण देंगे। तुम सदा प्रमाद-शून्य होकर रहना।"

बोधिसत्त्व दिट्ठ मगलिका को उपदेश देकर घर से बाहर आए। लोगो के देखते-देखते आकाश मे ऊपर उठते गए तथा चन्द्रमा के मडल मे प्रवेश कर गए। महाब्रह्मा के भक्तो ने, जो एकत्र थे, वही खडे-खडे रात्रि व्यतीत की। प्रातःकाल हुआ। उन्होने दिट्ठ मगलिका को स्वर्ण की पालकी मे बिठाया; अपने सिर पर रखा और नगर मे ले गए। लोगो ने ऐसा समझकर कि यह महाब्रह्मा की पत्नी है, सुगन्धित पदार्थों, पुष्प मालाओ आदि से उसकी पूजा की। जिनको उसके चरणो मे मस्तक रखकर प्रणाम करने का अवसर मिलता वे सहस्र देते। जो शब्द सुने जा सकने की सीमा के भीतर खडे होकर प्रणाम करते, वे शत देते, उसके दर्शन हो सकने की सीमा के भीतर खडे होकर प्रणाम करने पर एक कार्षापण देते। स्वर्ण की पालकी मे बैठी दिट्ठ मगलिका को महाब्रह्मा के भक्त बारह योजन विस्तीर्ण वाराणसी मे लिए घूमे। उपहार के रूप मे अठारह करोड द्रव्य प्राप्त हुआ।

## पुत्र-प्रसव

तदनन्तर नगर के मध्य उन्होने एक विशाल मडप बनवाया। उसके चारो ओर कनात तनवा दी। बडी शान और ठाट-बाट के साथ दिट्ठ मगलिका को वहाँ ठहराया। मडप के समीप ही दिट्ठ मगलिका के लिए सात द्वारो, सात प्रकोष्ठो तथा सात तलो के विशाल

भवन का निर्माण शुरू करवाया। निर्माण चलता रहा। दिट्ठ मंगलिका के यथासमय मंडप मे ही पुत्र हुआ।

**मंडव्य कुमार**

शिशु के नामकरण का दिन आया। ब्राह्मण एकत्र हुए। वह मंडप मे उत्पन्न हुआ था; इसलिए उसका नाम मडव्य कुमार रखा गया। दस महीने मे महल का निर्माण पूरा हुआ। दिट्ठ मगलिका मंडप से महल मे गई। बड़े धन, वैभव और ठाठ-बाट के साथ रहने लगी। मडव्य कुमार का पालन-पोषण शाही ठाट से होने लगा। जब उसकी आयु सात-आठ वर्ष की हुई, जम्बूद्वीप के श्रेष्ठ आचार्यों को आमंत्रित किया। वे आए। उन्होंने उसे तीनों—ऋक्, यजुष् तथा साम वेद पढ़ाए। मडव्य कुमार सोलह वर्ष का हुआ। उसने ब्राह्मणों के लिए सुनियमित भोजन की व्यवस्था की, जिसके अन्तर्गत प्रतिदिन सोलह हजार ब्राह्मण भोजन करते। महल के चतुर्थ प्रकोष्ठ-द्वार पर ब्राह्मणों को दान दिया जाता।

**ब्रह्मभोज**

एक बार का प्रसग है, बड़े उत्साह का दिन था। अत्यधिक मात्रा में खीर पकवाई गई। चतुर्थ प्रकोष्ठ के द्वार पर सोलह हजार ब्राह्मण बैठे। सोने जैसे पीले घी, मधु तथा खाड से युक्त खीर खा रहे थे। मडव्य कुमार दिव्य आभूषणों से विभूषित था। उसने अपने पैरों मे स्वर्ण की खड़ाऊँ पहन रखी थी। उसके हाथ मे एक सोने का डंडा था। वह भोजन करते हुए ब्राह्मणों के मध्य घूमता था। जहाँ अपेक्षित देखता, 'उन्हें मधु दो, उन्हें घृत दो' इत्यादि कहता जाता। इस प्रकार बहुत शानदार ब्रह्मभोज चल रहा था।

**मातंग पंडित**

मातग पडित तब हिमालय पर स्थित अपने आश्रम मे बैठा था। उसने अपनी विशिष्ट ऋद्धि—सूत दृष्टि से दिट्ठ मगलिका के पुत्र का हाल देखा। उसे प्रतीत हुआ, वह गलत रास्ते पर जा रहा है। उसने विचार किया, मुझे चाहिए, मैं आज ही वहाँ पहुँचूं। बालक को अनुचित मार्ग से दूर करूँ। जिनको दान देने मे वास्तव मे परम फल प्राप्त होता है, उन्हे दान दिलवाऊँ। यह सोचकर वह आकाश-मार्ग से अनुतप्त सरोवर पर पहुँचा। मुँह धोया, हाथ-पैर धोए, मनः शिला पर खड़ा हुआ। लाल वस्त्र पहना, काय बन्धन तथा पांसुकूल संघाटी धारण की। मृद्-पात्र हाथ मे लिया। फिर आकाश-मार्ग से चल कर वाराणसी मे स्थित दिट्ठ मंगलिका के प्रसाद के चौथे प्रकोष्ठ पर विद्यमान दान-शाला मे उतरा। एक ओर खड़ा हो गया। मडव्य दानशाला में इधर-उधर घूम ही रहा था। उसकी नजर मातग पंडित पर पड़ी। उसने सोचा—बड़ा कुरूप, प्रेत जैसा दिखाई देने वाला यह भिक्षु कहाँ से आ गया, जरा पूछूं।

**भिक्षु का अपमान**

"अरे! चिथड़ों से ढके, गंदे वस्त्र पहने, पिशाच जैसे धूल-धूसरित तुम कौन हो?

घूर से—कूड़े-कर्कट को ढेर से उठाए जैसे मैले-कुचैले कपडे धारण किए तुम यहाँ कहाँ से आ निकले ।"[1]

बोधिसत्त्व के मृदु वचन

बोधिसत्त्व ने मंडव्य का कथन सुना । जरा भी बुरा न मान मृदुवाणी मे उससे कहा—"यशस्विन् ! तुम्हारे घर यह भोजन पका है । लोग बडी खुशी से खा-पी रहे हैं । तुम जानते ही हो, हम भिक्षु दूसरो द्वारा प्रदत्त आहार लेकर ही जीवन चलाते हैं । उठो, इस चाडाल को भी भोजन दो ।"[2]

मडव्य बोला—"यहाँ जो भोजन बना है, वह ब्राह्मणो को उपलक्षित कर है । उसके साथ मेरी श्रद्धा जुडी है । वह मेरे आत्मकल्याण के लिए है । दुष्ट ! तूं यहाँ से दूर हट जा । तूं यहाँ खडा मत रह । मुझ जैसे तुझे दान नही देते ।"[3]

बोधिसत्त्व ने कहा—"जो किसान उत्तम फल की आशा रखते है, वे ऊँचे स्थल मे, नीचे स्थल मे, जल-सिक्त स्थल मे—सभी स्थानो मे बीज बोते है । इस प्रकार की श्रद्धा लिए तू भी सभी को दान दे । वैसा करते हुए सभव है, ऐसे व्यक्तियो को भी तू दान दे सके, जो वास्तव मे दान के यथार्थ पात्र हैं ।"[4]

मडव्य ने कहा—"ससार मे जो दान के उपयुक्त क्षेत्र है, वे मुझे ज्ञात हैं । मैं वैसे क्षेत्रो मे वीज-वपन करता हू । उत्तम जाति तथा मत्र युक्त ब्राह्मण ही इस ससार मे दान

१ कुतो नु आगच्छसि सम्मवासि
ओतल्लको पसुपिसाचको वा ।
सकार-चोल पटिमुञ्च कठे,
को रे तुव होहिसि अदक्खिणेय्यो ॥१॥

२ अन्न तव इद पकत यसास्सि,
त खज्जरे भुञ्जरे पिय्यरे च ।
जानासि तव परदत्तूपजीविं,
उत्तिट्ठथ पिण्ड लभत सपाको ॥२॥

३ अन्न मम इद पकत ब्राह्मणान,
अत्तत्थाय सद्दहतो मम इद ।
अपेहि एत्थ किं दुघट्ठितोसि,
न मा दिसा तुम्हं ददन्ति जम्म ॥३॥

४ थले च निन्ने च वपन्ति बीजं,
अनूपखेत्ते फल आससाना ।
एताय सद्धाय ददाहि दान,
अप्पेव आराधये दक्खिणेय्ये ॥४॥

के उपयुक्त—श्रेष्ठ क्षेत्र हैं ।"[1]

इस पर बोधिसत्त्व ने कहा—"जिनमे उच्च जाति का अहकार अतिमानिता—अत्यन्त अभिमान, लोभ, ईर्ष्या, मद, मोह—ये अवगुण विद्यमान हैं, वे इस लोक मे दान के उत्तम क्षेत्र नही है । जिनमे जाति-मद, अहकार, लालच, द्वेष, मान तथा मोह—ये दुर्गुण नही होते, वे ही इस लोक मे दान के श्रेष्ठ क्षेत्र हैं ।[2]

**अवहेलना**

बोधिसत्त्व ने जब बार-बार उसे दान की श्रेष्ठता, अश्रेष्ठता के बारे में कहा तो वह झुंझला उठा । वह बोला,—"यह बडा बकवास करता है । सभी द्वारपाल कहाँ हैं, जो इसे निकाल बाहर नही करते ।

"अरे उपजोति ! उपज्झाय ! भण्डकुच्छि । तुम सब कहाँ गए ? इस दुष्ट को डडो से पीटो, गर्दन पकड कर मार-मार कर इसे धुन डालो ।"[3]

यह सुनकर उपजोति, उपज्झाय एव भण्डकुच्छि आदि द्वारपाल वहाँ तत्काल आए। उन्होंने कहा—"देव ! हम उपस्थित हैं ।"

मण्डव्य बोला—"तुम लोगो ने इस चाडाल को देखा ?"

वे बोले—"हमने इसे नही देखा । हम यह भी नही जानते कि यह कहाँ से आया, किधर से आया । यह कोई मायावी जादूगर मालूम होता है ।"

मडव्य बोला—"तब खडे क्या देखते हो ?"

द्वार पाल बोले—"देव ! आज्ञा कीजिए, क्या करें ।"

---

१. खेत्तानि मय्हं विदितानि लोके,
येसाहं बीजानि पतिट्ठपेमि ।
ये ब्राह्मणा जातिमन्तूपपन्ना,
तानीध खेत्तानि सुपेसलानि ॥५॥

२. जातिमदो च अतिमानिता च,
लोभो च दोसो च मदो च मोहो ।
एते अगुणा येसु वसन्ति सब्बे,
तानीध खेत्तानि अपेसलानि ॥६॥
जातिमदो च अतिमानिता च,
लोभो च दोसो च मदो च मोहो ।
एते अगुणा येसु न सन्ति सब्बे,
तानीध खेत्तानि सुपेसलानि ॥७॥

३. कत्थेव भट्ठा उपजोतियो च,
उपज्झायो अथवा भण्डकुच्छि ।
इमस्स दण्डं च वधं च दत्वा,
गले गहेत्वा खलयाथ जम्मं ॥८॥

मडव्य ने कहा—"पीटकर इसका मुँह तोड डालो। डंडों और लाठियो से मार-मार कर इसकी पीठ उपाड दो। गर्दन पकडकर इसे पछाडो और पीटो। मार-मार कर इसे बाहर निकाल दो।"

द्वारपाल ज्यो ही मारने के लिए आगे बढे, अपने तक उनके पहुँचने से पहले ही बोधिसत्त्व आकाश मे चले गए, खडे हो गए और बोले—"जो एक ऋषि के प्रति इस प्रकार बोलता है—ऐसी भद्दी भाषा का प्रयोग करता है, वह नख से पहाड को खोदना चाहता है, दाँत से लोहे को काटना चाहता है और आग को निगल जाना चाहता है।

"जैसे ये कार्य करने वाले के लिए अत्यन्त कष्टप्रद होते है, वैसे ही ऋषि के साथ जो दुर्व्यवहार करता है, उसे कष्ट झेलना पडता है।"[1]

इतना कह कर सत्य पराक्रमी मातगरूप मे विद्यमान बोधिसत्त्व मडव्य तथा ब्राह्मणो के देखते-देखते आकाश मे ऊँचे चले गये।[2]

वे पूर्व दिशा की ओर गए। एक गली मे नीचे उतरे। मन-ही-मन सकल्प किया, उनके पैरो के चिन्ह किसी को दिखाई न दें। वे पूर्वी द्वार के पास भिक्षा हेतु गए। उन्हें भिक्षा मे कई प्रकार का मिला-जुला आहार प्राप्त हुआ। वे एक शाला मे बैठे और भोजन करने लगे।

**यक्षो द्वारा दंड**

नगर के अधिष्ठाता यक्षों—देवताओ ने जब यह देखा तो वे बडे क्षुब्ध हुए। उनको यह सहन नही हो सका कि हमारे पूज्य पुरुष को ऐसी ओछी बात कही जा रही है, ऐसा दुर्व्यवहार किया जा रहा है। वे दानशाला मे आए। मुख्य देव ने मडव्य की गर्दन पकडी और मरोड दी। महाकरुणाशील, कोमल चित्त के धनी बोधिसत्त्व का यह पुत्र है, ऐसा सोचकर उसे जान से नही मारा, सिर्फ कष्ट दिया। मडव्य का सिर घूमकर पीठ की ओर उल्टा हो गया। आँखो की पुतलियाँ बदल गईं, मृत के सदृश हो गईं। उसकी देह को मानो काठ मार गया। वह जमीन पर गिर पडा। शेष देवताओ ने ब्राह्मणो की गर्दनें पकडी और मरोड डाली। ब्राह्मणो के मुख से लारें टपकने लगी। वे इधर-उधर लोटने लगे।

लोगो ने दिट्ठ मगलिका को सूचित किया—"आर्ये! आपका पुत्र खतरे मे है, उसे कुछ हो गया है।" वह फौरन वहाँ आई, बेटे को देखा, बोली—"इसको क्या हुआ—इसका मस्तक पीट की ओर घूम गया है। इसकी निष्क्रिय बाहे फैली हुई है। इसकी आँखें मृत मनुष्य की ज्यो सफेद हो गई हैं। मेरे पुत्र को किसने ऐसा कर दिया?"[3]

---

१. गिरिं नखेन खणसि, अयो दन्तेन खादसि।
जातवेद पदहसि, यो इसिं परिभाससि ॥९॥

२. इद वत्वा न मातगो, इसि सच्चपरक्कमो।
अन्तलिक्खस्मि पक्कामि, ब्राह्मणान उदिक्खतं ॥१०॥

३. आवेठित पिट्ठितो उतमाङ्ग,
बाहु पसारेति अकम्मनेय्य।
सेतानि अक्खीनि यथा मतस्स,
को मे इम पुत्त अकासि एव ॥ ११ ॥

वहाँ जो लोग खड़े थे, उन्होंने कहा—"यहाँ एक श्रमण आया था, जो दूर पर से उठाये हुए से चिथड़े, गन्दे मैले वस्त्र पहने था। वैसे ही गन्दे वस्त्र उसके गले से बँधे थे, लटकते थे। वह धूल-धूसरित पिशाच जैसा लगता था। उसी ने तुम्हारे पुत्र की यह दशा की है।"[1]

## दिट्ठ मंगलिका द्वारा अनुगमन : अनुनय

दिट्ठ मंगलिका ने जब यह सुना तो उसे ऐसा लगा—और किसी में ऐसी शक्ति नहीं है, निश्चय ही मातंग पंडित के कारण यह हुआ है, किन्तु, वह धीर पुरुष है, मैत्री-भावना से परिपूर्ण है। वह इतने मनुष्यों को कष्ट में डालकर नहीं जा सकता।

इस सम्बन्ध में पूछते हुए वह बोली—"लोगो! मुझे बतलाओ, वह भूरिप्रज्ञ—विशिष्ट प्रज्ञाशील महापुरुष किस दिशा की ओर गया है? उसके पास जाकर हम अपने अपराध का प्रतिकार करें—क्षमा मांगें, प्रायश्चित्त करें। मेरे पुत्र को इससे नया जीवन प्राप्त होगा। ऐसी मुझे आस्था है।"[2]

लोगों ने कहा—"वह भूरिप्रज्ञ, सत्य-प्रतिज्ञ, साधुचेता ऋषि पूर्णिमा के चन्द्र की ज्यों आकाश-मार्ग द्वारा पूर्व की ओर गया है।"[3]

दिट्ठ मंगलिका ने यह सुना। उसने अपने स्वामी की खोज करने का संकल्प किया। उसने अपने हाथ में एक स्वर्ण का कलश तथा स्वर्ण का प्याला लिया, वह अपनी परिचारिकाओं के साथ चली। बोधिसत्त्व ने जहाँ अपने पद-चिह्नों के दृष्टिगोचर न होने का संकल्प किया, वह अनुमान के सहारे वहाँ तक गई। तत्पश्चात् वह पदचिह्नों का अनुसरण करती हुई उस स्थान तक पहुँच गई, जहाँ बोधिसत्त्व पीढे पर बैठे आहार कर रहे थे। उसने उनको प्रणाम किया और वह एक तरफ खड़ी हो गई। बोधिसत्त्व ने उसे देखा। वे भात खा रहे थे। अपने पात्र में थोड़ा-सा आहार छोड़ दिया। दिट्ठ मंगलिका ने सोने के कलश से उनको जल दिया। उन्होंने वहीं अपना मुंह धोया, अपने हाथ धोए। दिट्ठ मंगलिका ने उनसे पूछा—"भन्ते! मेरे पुत्र की दुर्दशा किसने कर दी। उसका मस्तक पीठ की ओर

---

1. इधागमा समणो रुम्मवासी,
   ओतल्लको पसु-पिसाचको नं।
   सङ्कार-चोलं परिमुच्च कण्ठे,
   सो ते इम पुत्त अकासि एवं॥ १२॥

2. कतम दिसं अगमा भूरिपञ्ञो,
   अक्खाय मे माणव एतमत्थं।
   गन्त्वान तं पटिकरेसु अच्चयं,
   अप्पेव नं पुत्तं लभेसु जीवितं॥ १३॥

3. वेहायस अगमा भूरि पञ्ञो,
   पथद्धुनो पन्नरसे व चन्दो।
   अपि चापि सो पुरिमं दिसं अगच्छि,॥१४॥

घूम गया है । उसकी निश्चेष्ट बाहें फैली हैं। उसकी आँखो कीपुतलियाँ मृत मनुष्य की ज्यो सफेद हो गई हैं।"[1]

बोधिसत्त्व ने कहा—"साधुचेता ऋषि को देख अति प्रभावशील यक्ष—नगर के अधिष्ठाता देव उनके पास आए। उन्होंने ऋषि के प्रति तुम्हारे पुत्र की दुश्चेष्टा, क्रोध एवं दुर्व्यवहार देखा तो क्षुब्ध होकर उन्होंने उसको इस दशा मे पहुँचा दिया।"[2]

दिट्ठ मंगलिका बोली—"यक्षो ने क्रुद्ध होकर मेरे पुत्र को आहत किया, पर, हे ब्रह्मचारि ! आप मुझ पर क्रोध न करें। भिक्षुवर ! मैं पुत्र-शोक से पीडित हूँ। आपकी शरण मे उपस्थित हूँ।"[3]

बोधिसत्त्व बोले—"मेरे मन मे तब भी कोई द्वेष-भाव नही था और न अब ही किसी प्रकार का द्वेष है। तुम्हारा पुत्र वेदो के अहकार से प्रमत्त बन गया। उसने वेद तो पढ़े पर उनका अर्थ नही समझा।"[4]

दिट्ठ मगलिका बोली—"भिक्षुवर ! मनुष्य की अपनी दुर्बलता है, मुहूर्त भर मे उसकी बुद्धि मोह मे पड भ्रांत हो जाती है। हे महाप्रभावील महानुभाव ! बालक के अपराध को क्षमा कर दें। क्रोध ज्ञानी पुरुषो का बल नही होता।"[5]

**अमृतौषध**

दिट्ठ मगलिका द्वारा अनुनय-विनय करने पर, क्षमा माँगने पर बोधिसत्त्व ने कहा—"मैं इस सकट के निवारण हेतु अमृतमय औषधि बताता हूँ—यह अल्पप्रज्ञ—अल्पबुद्धि

---

१. आवेठित पिट्ठितो उत्तमग,
 बाहु पसारेति अकम्मनेय्य ।
 सेतानि अक्खीनि यथा मतस्य,
 को मे इम पुत्त अकासि एव ॥१५॥

२. यक्खा हवे सन्ति महानुभावा,
 अन्वागता इसयो साधुरूपा ।
 ते दुट्ठचित्त कुपित विदित्वा,
 यक्खा हि ते पुत्त अकसु एव ॥१६॥

३. यक्खा च मे पुत्त अकसु एव,
 त्व एव मे मा कुद्धो ब्रह्मचारि ।
 तुम्हे व पादे सरण गतास्मि,
 अन्वागता पुत्तसोकेन भिक्खु ॥१७॥

४. तदेव हि एतरहि च मय्ह,
 मनोपदोसो मम नत्थि कोचि ।
 पुत्तो च ते वेदमदेन मत्तो,
 अत्थ न जानाति अधिच्च वेदे ॥१८॥

५. अद्धा हवे भिक्खु मुहुत्तकेन,
 सम्मुय्हते व पुरिसस्स सञ्ञा ।
 एकापराध खम भूरिपञ्ञ,
 न पण्डिता कोधबला भवन्ति ॥१९॥

मण्डव्य मेरा उच्छिष्ट पिण्ड—जूँठा भोजन खाए। ऐसा करने से यक्ष उसको पीड़ा नहीं देंगे। तुम्हारा पुत्र स्वस्थ हो जाएगा।"[1]

दिट्ठ मगलिका ने बोधिसत्त्व का कथन सुना। उसने स्वर्ण का प्याला आगे बढाते हुए निवेदन किया—"स्वामिन् ! अमृतौषध कृपा कर इसमे डालें।"

बोधिसत्त्व ने जूँठी काँजी उसमे डाली और कहा—"इसमे से आधी पहले अपने बेटे के मुख मे डाल देना। बाकी बचे, उसमे जल मिलाकर शेष ब्राह्मणो के मुख मे डाल देना। सभी स्वस्थ हो जाएँगे।" इतना कहकर बोधिसत्त्व वहाँ से ऊपर उठकर आकाश-मार्ग द्वारा हिमालय पर चले गए।

दिट्ठ मगलिका ने उस सोने के प्याले को अपने मस्तक पर रखा। यह बोलती हुई कि मुझे अमृतौषधि प्राप्त हुई है, वह अपने घर गई। बोधिसत्त्व ने जैसा बताया था, उसने अपने पुत्र के मुँह मे काँजी डाली। यक्ष तत्क्षण उसे छोड़कर भाग गए। मंडव्य को होश आ गया। वह स्वस्थ हो गया। अपने मुँह पर लगी धूल पोछते हुए उठ खडा हुआ। उसने दिट्ठ मंगलिका से पूछा—"माँ ! यह सब क्या हुआ ?" दिट्ठ मंगलिका बोली—"जो तुमने किया, तू खुद समझ। जिनको तुमने दक्षिणा योग्य समझा, उनकी दशा देख।" मडव्य ने बेहोश पड़े ब्राह्मणो को देखा। उसे बड़ा पश्चात्ताप हुआ।

दिट्ठ मगलिका उससे बोली—"बेटा मडव्य ! तुम्हें यथार्थ ज्ञान नहीं है। दान देने के उत्तम स्थान की, दान पाने के सच्चे अधिकारी की—सत्पात्र की तुम्हें सही पहचान नही है। ऐसे लोग, जिनको तुमने प्रचुर दान दिया, अभी तुम्हारे सामने मूर्च्छित पड़े हैं। वास्तव मे ये दान देने योग्य नहीं है। भविष्य में ऐसे शीलवर्जित जनो को दान मत देना। शीलयुक्त सात्त्विक पुरुषों को ही दान देना।

"मडव्य ! तू अभी बालक है। तुम्हारी बुद्धि अपरिपक्व है। दान के उत्तम क्षेत्रों को समझने मे तू असमर्थ है। यही कारण है कि तू अत्यधिक कषाययुक्त—क्रोध, मान, माया तथा लोभ युक्त, क्लिष्ट कर्मा, असयतजनो को दान दे रहा है। इनमें कुछ लोगों के जटाएँ है, लम्बे-लम्बे केश हैं, मृगछाला के वस्त्र हैं, घास-फूस, झाड-झखाड से ढके हुए पुराने कूए की ज्यो कइयों के मुख बालों से भरे हैं, ढके है, किन्तु, ध्यान रखो, जिनमे प्रज्ञा नहीं है, विवेक नही है, वे जटा से, मृगछाला से त्राण नही पा सकते, अपनी रक्षा नहीं कर सकते। निर्वाण प्राप्त नही कर सकते। जिनकी रागात्मकता तथा अविद्या नष्ट हो गई है, जिनके आस्रव क्षीण हो गए है, जो अर्हत् हो गए हैं, अर्हत्-पद की ओर उन्मुख हैं, उन्ही को देने से महान् फल—उत्तम फल प्राप्त होता है।"[2]

---

१. इदञ्च मय्हं उत्तिट्ठपिण्ड,
मण्डब्यो भुञ्जतु अप्पपञ्ञो।
यक्खा च ते नं न विहेठयेय्युं,
पुत्तो ते होहिति सो अरोगो ॥२०॥

२. मण्डव्य बालोसि परित्त पञ्ञो,
यो पुञ्ञखेत्तान अकोविदो सि।
महक्कसायेसु ददासि दानं,
किलिट्ठकम्मेसु असञ्ञतेसु ॥२१॥

दिट्ठ मगलिका ने उपर्युक्त रूप मे अपने पुत्र को समझाते हुए कहा—"बेटा ! अब भविष्य मे इस प्रकार के अपशीलो—शील का परिपालन न करने वालो को दान मत देना। जिन्होंने लोक मे आठ समापत्तियो का लाभ किया है, पॉच अभिज्ञाएँ साधी है, जो ऐसे धर्मानुरत श्रमण ब्राह्मण है, प्रत्येक बुद्ध है, उनको दान देना।"

अब मै बेहोश पडे ब्राह्मणो को अमृतौषधि पिलाकर स्वस्थ करूँ, यह कहकर दिट्ठ मगलिका ने बाकी बची जूँठी कांजी मँगवाई तथा उसमे जल मिलवाया। उसे उन बेहोश पडे सोलह हजार ब्राह्मणो के मुखो पर छिडका। हर ब्राह्मण अपने मुँह पर लगी धूल को पोछता हुआ खड़ा हो गया। सबके सब स्वस्थ हो गए।

ब्राह्मण ठीक तो हो गए, पर, वे अपने मन मे बडे लज्जित हुए। वे कहने लगे—"हम चाडाल का जूँठा पी लिया। हम ब्राह्मण से अब्राह्मण हो गए।" लज्जावश उन्होने वाराणसी छोड दी। वे मेद नामक राष्ट्र मे चले गए। वहाँ राजा की सन्निधि मे रहने लगे। मडव्य वाराणसी मे ही रहा।

### अहंकार-मार्जन

उसी समय की बात है, वेत्रवती नगरी के समीप वेत्रवती नदी के तट पर जातिमत नामक ब्राह्मण था। यद्यपि वह प्रव्रजित था, किन्तु, उसे अपनी जाति का बडा अहकार था। बोधिसत्त्व उसका अभिमान दूर करना चाहते थे। इसलिए वे उसके समीप ही नदी के ऊपर की ओर के भू-भाग मे रहने लगे। एक दिन उन्होने दातुन किया। उन्होने इस सकल्प के साथ जूँठी दातुन को नदी मे फेंका कि वह जातिमत ब्राह्मण की जटाओ मे जाकर लगे। ठीक ऐसा ही हुआ। वह दातुन—बहती-बहती ब्राह्मण की जटाओ के लगी। ब्राह्मण यह देखकर बडा क्षुब्ध हुआ। बोला—"अरी ! तेरा बुरा हो, तूँ यहाँ कैसे पहुँच गई ?" ब्राह्मण ने मन मे विचार किया, मै पता लगाकर छोडूँगा, यह दातुन कहाँ से आई। वह नदी की धारा के ऊपर के प्रदेश मे गया। वहाँ उसने बोधिसत्त्व को देखा, पूछा—"तुम्हारी क्या जाति है ?"

वह बोला—"चाडाल हूँ।"

जातिमत ने कहा—"क्या नदी मे दातुन तुमने गिराई ?"

चाडाल ने कहा—"हाँ, दातुन मैने ही गिराई।"

---

जटा च केसा अजिनानि वत्था,<br>
जल्लूपान व मुख परूलह।<br>
पज इम पस्सथ रूम्मरूपि,<br>
न जटाजिन तायति अप्पपञ्ञ ॥२२॥

येस रागो च दोसो च,<br>
अविज्जा च विराजिता।<br>
खीणासवा अरहन्तो,<br>
तेसु दिन्न महप्फल ॥२३॥

ब्राह्मण कहने लगा—"दुष्ट चाडाल ! तेरा बुरा हो। अब यहाँ निवास मत कर। नदी की धारा के नीचे की ओर चला जा, वही रह।"

चाडाल के रूप मे विद्यमान बोधिसत्त्व नीचे की ओर जाकर रहने लगे। वहाँ पर भी वे ब्राह्मण की जटाओ में जा लगने के सकल्प से नदी की धारा मे दातुन गिराते। दातुन नीचे से ऊपर की ओर बहती जाती तथा ब्राह्मण की जटाओ मे जाकर लग जाती। ब्राह्मण बडा क्षुब्ध होती। एक दिन वह बोधिसत्त्व को शाप देता हुआ बोला—"यदि तुम यहाँ रहोगे तो आज से सातवें दिन मस्तक के सात टुकडे हो जाएँगे।"

बोधिसत्त्व ने विचार किया, इस ब्राह्मण द्वारा किए गए क्रोध का प्रतिकार क्रोध से करूँगा तो मेरा शील खडित हो जाएगा। मुझे समुचित उपाय करना होगा। सातवाँ दिन आने को था। बोधिसत्त्व ने सूरज का उगना रोक दिया। सूरज न उगने से लोग बडे दु खित हुए। उनके सारे काम ठप्प हो गए। वे क्रोधित होकर जातिमत तपस्वी के पास आए। उन्होने उससे कहा—"भन्ते ! सूरज को क्यो नही उगने देते ?"

ब्राह्मण बोला—"इस बात का मुझसे कोई सम्बन्ध नही है। नदी के तट पर एक चाडाल निवास करता है। सभव है, यह उसका काम हो।" वे मनुष्य बोधिसत्त्व के पास आए और उनसे पूछा—"भन्ते ! सूरज को क्यो नही उगने देते ?"

बोधिसत्त्व ने कहा—"हाँ ! मैं सूर्योदय नही होने देता।"

लोगो ने पूछा—"भन्ते ! ऐसा क्यो है ?"

बोधिसत्त्व बोले—"मेरा कोई अपराध नही है, फिर भी यहाँ रह रहे जातिमन्त तपस्वी ने मुझे शाप दिया है। वह तपस्वी कुल-परपरा या तुम लोगो से सम्बद्ध है। यदि वह मेरे चरणो मे गिरकर अपनी भूल के लिए क्षमा मांगे तो मैं सूर्य को मुक्त कर सकता हूँ। लोग उसे ढूँढने गए। उसे खीचकर लाए, बोधिसत्त्व के चरणो मे गिराया, क्षमा-याचना करवाई, प्रार्थना करवाई—"भन्ते ! अब सूरज को मुक्त कर दीजिए।"

बोधिसत्त्व ने कहा—"सूरज को नही छोड सकता। यदि मैं छोड दूँगा तो शाप उल्टा होगा। इस ब्राह्मण के मस्तक के सात टुकडे हो जाएँगे।"

लोग बोले—"तब हम क्या करें ?"

बोधिसत्त्व ने उनसे मिट्टी का एक ढेला मँगवाया। उसे तपस्वी जातिमत के मस्तक पर रखवाया। तपस्वी को पानी मे उतरवाया। उन्होने सूरज को छोडा। सूरज की किरणो के छूते ही मिट्टी के ढेले के सात टुकडे हो गए। जैसा उसे बताया गया था, जातिमत ने जल मे डुबकी लगाई। फिर बाहर निकला। इस प्रकार बोधिसत्त्व ने उसका अहकार विग-लित किया।

फिर बोधिसत्त्व ने उन सोलह हजार ब्राह्मणो का पता लगाना चाहा, जिनको उन द्वारा उच्छिष्ट काजी के जल के छीटे देकर कष्ट-मुक्त किया गया था। उन्हे विदित हुआ कि वे मेद राष्ट्र मे रहते हैं। उनके मद-दलन हेतु अपने ऋद्धि-बल द्वारा वे आकाश-मार्ग से वहाँ पहुँचे। नगर के समीप उतरे। हाथ मे भिक्षा-पात्र लिया और नगर मे भिक्षा हेतु निकले। ब्राह्मण घबराए। वे सोचने लगे—यदि यह भिक्षु एक आध दिन भी यहाँ रह गया तो हमारी सारी प्रतिष्ठा समाप्त हो जाएगी। वे जल्दी-जल्दी राजा के पास गए। बात को अपना रग देते हुए राजा से निवेदन किया—"एक मायावी जादूगर यहाँ आया है, उसे वन्दी

बनवाएँ, अन्यथा बड़ा अहित होगा।" राजा उनकी बातों मे आ गया। उसने ऐसा करना स्वीकार कर लिया। बोधिसत्त्व ने भिक्षा द्वारा बहुविमिश्रित भोजन प्राप्त किया। वे एक दीवार का सहारा लेकर चबूतरे पर बैठे, खाना खाने लगे। भोजन करते समय उनका ध्यान किसी दूसरी ओर था। मेद राष्ट्र के राजा के कर्मचारी उधर आए, तलवार द्वारा बोधिसत्त्व की हत्या कर दी। बोधिसत्त्व मरकर ब्रह्मलोक मे उत्पन्न हुए।

इस घटना से देवता बहुत क्रोधित हुए। उन्होंने समग्र मेद राष्ट्र पर गर्म गारे की वृष्टि की। राष्ट्र को अराष्ट्र मे परिवर्तित कर दिया। यशस्वी मातग के निहत हो जाने के कारण उस समय मेद राज्य तथा उसकी समग्र परिषद् ध्वस्तप्राय हो गई।"[1]

भगवान् बुद्ध ने उपर्युक्त रूप मे धर्म-देशना देकर कहा कि न केवल अब ही वरन् पूर्व समय मे भी उदयन ने प्रव्रजितों को दुःख ही दिया है। भगवान् ने बताया—"तब उदयन मडव्य था और मातग पडित तो मैं ही स्वय था।"

---

१. उपहञ्ञमाने मेज्झा, मातङ्गस्मि यसस्सिने।
सपारिसज्जो उच्छिन्नो, मेज्झरञ्ञ तदा अहु ॥२४॥

# २. राजा प्रदेशी : पायासी राजन्य

परलोकवादी, पुनर्जन्मवादी दर्शनो मे लोक, परलोक जीव, सत् असत्--पुण्य-पापात्मक कर्म, उनका शुभाशुभ फल, पुनर्जन्म, स्वर्ग, नरक इत्यादि विषय तात्त्विक चिन्तन के प्रमुख पक्ष रहे है। इन पर अनेक प्रकार से ऊहापोह होता रहा है, आज भी होता है। जैन-आगमो एव बौद्धपिटको मे ये विषय विस्तार से चर्चित है।

जैन-धर्म एव बोद्ध-धर्म सदा से लोकपरक रहे हैं। उनका जन-जन से सीधा सम्बन्ध रहा है। इसलिए जन-साधारण को धर्म-तत्त्व आत्मसात् कराने की दृष्टि से वहाँ घटना-क्रमों, कथानको या आख्यानो का माध्यम विशेष रूप से प्रयुक्त हुआ है। रायपसेणिय सुत्त (जैन) तथा पायासिराजञ्ञ सुत्त (बौद्ध-दीघनिकाय) ऐसी ही कृतियाँ है, जिनमें दो कथानको द्वारा उपर्युक्त तत्त्वो का प्रश्नोत्तर-रूप में बडा सुन्दर समाधान उपस्थित किया गया है।

रायपसेणिय सुत्त में सेयविया नरेश प्रदेशी एक ऐसे पुरुष के रूप मे उपस्थापित हैं, जिसे लोक, परलोक, जीव, पुनर्जन्म, पुण्य, पाप आदि में विश्वास नही है। वह श्रमण केशी कुमार के सम्पर्क मे आता है। इन विषयो पर विस्तृत प्रश्नोत्तर क्रम चलता है। अन्तत. प्रदेशी समाहित हो जाता है, धर्मिष्ठ बनी जाता है।

पायासी राजञ्ञ सुत्त मे नामान्तर मात्र है। घटना का तात्त्विक पक्ष काफी सादृश्य लिए हैं। श्वेताम्बी-नरेश पायासी की भी लगभग प्रदेशी जैसी ही मान्यताएँ थी। लम्बे प्रश्नोत्तरो के बाद वह श्रमण कुमार काश्यप से समाधान पाता है। उसका जीवन बदल जाता है। वह दान, शील आदि कुशल कर्मों मे लग जाता है।

जैन आख्यान का प्रस्तुतीकरण जहाँ सूर्याभ नामक देव के पूर्व-भव वर्णन के रूप मे है, वहाँ बौद्ध आख्यान सीधा विषय से सलग्न है, किन्तु, दोनो की चिन्तन-सरणि बडी समकक्षता लिए हैं।

## राजा प्रदेशी

**आमलकल्पा**

आमलकल्पा नामक नगरी थी। नगर के बाहर उत्तरपूर्व दिशा भाग मे आम्रशाल वन नामक चैत्य था। वह बहुत प्राचीन था। लोग उसकी पूजा करते थे। आमलकल्पा नगरी के राजा का नाम सेय था। वह विशुद्ध कुल तथा उत्तम वश मे उत्पन्न हुआ था। उसकी पटरानी का नाम धारिणी था। वह रूप-गुण-सम्पन्न थी।

**सूर्याभदेव**

आमलकल्पा के बाहर विद्यमान आम्रशाल वन चैत्य मे भगवान् महावीर पधारे। परिषद् भगवान् की वन्दना करने आई। राजा भी भगवान् की वन्दना करने आया। जब भगवान् आम्रशाल वन चैत्य मे विराजित थे, उस समय सूर्याभ नामक देव सौधर्म स्वर्ग मे सूर्याभ नामक विमान की सुधर्मा सभा मे सूर्याभ सिंहासन पर सस्थित अपने सामानिक देवो के साथ सपरिवार चार अग्रमहिषियो, तीन परिषदो, सात सेनाओ, सात सेनापतियो, सोलह हजार आत्म-रक्षक देवो तथा दूसरे बहुत से सूर्याभ विमानवासी वैमानिक देव-देवियो सहित दिव्य भोग भोगता हुआ समय व्यतीत करता था। उस समय उसने अपने विपुल अवधि-ज्ञान द्वारा जम्बू द्वीप के अवलोकन मे प्रवृत्त होने के समय जम्बू द्वीप के अन्तर्गत भरत क्षेत्र मे आमलकल्पा नगरी के बाहर आम्रशाल वन चैत्य मे श्रमण भगवान् महावीर को देखा। वह बहुत प्रसन्न हुआ। सिंहासन से नीचे उतरा। वैसा कर उसने विधि पूर्वक भगवान् को वन्दन-नमस्कार किया।

**भगवान् महावीर के दर्शन की उत्कठा : तैयारी**

तत्पश्चात् सूर्याभ देव के मन मे ऐसा विचार उत्पन्न हुआ कि भगवान् के समक्ष जाऊँ, उनको वन्दन-नमन करूँ, उनका सत्कार-सम्मान करूँ। ऐसा सोच कर उसने (गृह-कार्य करने वाले वृत्ति जीवी भृत्य सदृश) अपने आभियोगिक देवो को बुलाया। उनसे कहा—"तुम जम्बू द्वीप के अन्तर्गत भरत क्षेत्र मे विद्यमान आमलकल्पा नगरी के बाहर आम्रशाल वन चैत्य मे विराजित भगवान् महावीर के यहाँ जाओ और उनको विधिपूर्वक वन्दन-नमस्कार करो। भगवान् महावीर के विराजने के स्थान के आसपास चारो ओर योजन प्रमाण गोलाकार भूमि को घास-फूस, ककड-पत्थर आदि हटाकर अच्छी तरह साफ करो। फिर दिव्य, सुरभित गन्धोदक की धीरे-धीरे वर्षा करो, जिससे कीचड न हो, धूल मिट्टी जम जाए। उस पर रग-विरगे सुगन्धित पुष्पो की वर्षा करो, जिनके वृन्त नीचे की ओर हो तथा पखुडियाँ ऊपर की ओर हो। तत्पश्चात् उस स्थान को अगर, लोवान आदि धूपो से महका दो। ऐसा कर, तुम वापस आकर मुझे बताओ।"

वे आभियोगिक देव अपने स्वामी सूर्याभदेव की आज्ञा सुनकर बहुत प्रसन्न हुए और वैक्रिय रूप बनाकर जहाँ भगवान् महावीर विराजित थे, वहाँ आए। उन्होने अपना परिचय देते हुए भगवान् को वन्दन-नमस्कार किया। तदनन्तर उन आभियोगिक देवो ने जैसे उनके स्वामी सूर्याभ देव ने आज्ञा दी थी, सवर्तक वायु की विकुर्वणा कर भू-भाग को साफ किया। उन्होने मेघो की विक्रिया की और रिमझिम-रिमझिम पानी बरसाया, जिससे रजकण दब गए। फिर उन्होने पुष्प-वर्षक बादलो की विकुर्वणा की। फूलो की प्रचुर मात्रा मे वर्षा की। वे फूल सर्वत्र ऊँचाई मे एक हाथ प्रमाण हो गए।

फूलो की वर्षा करने के बाद उन्होने अगर, लोवान आदि धूप जलाए। उनकी मन मोहक सुगन्ध से सारा वातावरण महक उठा।

इतना करने के पश्चात् वे आभियोगिक देव श्रमण भगवान् महावीर के पास आए, उनको वन्दन नमन किया। वहाँ से वे चलकर सौधर्म स्वर्ग मे सूर्याभ विमान मे सुधर्मा सभा

मे स्थित अपने स्वामी सूर्याभ देव के पास आए। दोनो हाथ जोड़कर उसको प्रणाम किया और कहा कि आपकी आज्ञा के अनुसार कार्य कर दिया गया। सूर्याभ देव यह सुनकर प्रसन्न हुआ।

**दर्शन : वन्दन**

इसके बाद सूर्याभ देव ने अपने पदाति-अनीकाधिपति—स्थल सेनापति देव को बुलाया और आज्ञा दी कि तुम सूर्याभ विमान मे सुधर्मा सभा मे स्थित मेघ-समूह जैसा गभीर मधुर शब्द करने वाली एक योजन-प्रमाण गोलाकार सुस्वर घटा को तीन बार बजा-बजाकर मेरी ओर से यह घोषणा करो—सूर्याभ विमान मे रहने वाले देवो ! और देवियो ! सूर्याभ देव की आज्ञा है कि जहाँ श्रमण भगवान् महावीर विराजित हैं, आप सब अपनी समस्त ऋद्धि, कान्ति, बल—सेना तथा अपने-अपने आभियोगिक देवो के समुदाय सहित गाजे-बाजे के साथ अपने विमानो में बैठकर अविलम्ब उनके समक्ष उपस्थित हो जाएं।

अपने स्वामी की आज्ञा सुनकर उस देव ने वैसा ही किया। अनवरत विषय-सुख मे मुच्छित देवो और देवियो ने उस घोषणा को सुना। उसे सुनकर वे अत्यन्त प्रसन्न हुए और सूर्याभ देव के समक्ष यथावत् रूप में उपस्थित हो गये। सूर्याभ देव उन्हें अपने समक्ष उपस्थित देखकर बहुत हर्षित हुआ और उसने अपने अभियोगिक देवों को बुलाया, उनको आज्ञा दी कि तुम शीघ्र ही अनेक सैकड़ो खम्भो पर टिके हुए एक विमान की रचना करो, जो अत्यन्त सुन्दर रूप मे सजा हुआ, चित्रांकित और देदीप्यमान हो, जिसे देखते ही दर्शको के नेत्र आकृष्ट हो जाएँ। अभियोगिक देवो ने विमान की रचना मे प्रवृत्त होकर पूर्व, दक्षिण और उत्तर—इन तीन दिशाओ मे विशिष्ट रूप, शोभा सम्पन्न तीन-तीन सोपानों वाली सोपान पक्तियो की रचना की। इन सोपान पक्तियो के आगे मणियो से बने हुए तोरण बधे थे। तोरणो पर नीली, लाल, पीली और सफेद चामर ध्वजाए थीं। इन तोरणों के शिरोभाग मे अत्यन्त शोभनीय रत्नों से बने हुए छत्र, अतिछत्र, पताका, अति-पतिका आदि द्वारा सजावट की गई थी। फिर अभियोगिक देवो ने विमान के भीतर की रचना की। उसे बहुत ही सुन्दर रूप मे बनाया। उसके बीच एक क्रीडा-मच बनाया। उस क्रीडा-मच के ठिक बीच मे आठ योजन लबी-चौडी और चार योजन मोटी, पूरी तरह वज्र रत्नों से बनी हुई एक मणि—पीठिका बनाई। उस मणि-पीठिका के ऊपर एक महान सिंहासन बनाया जो अनेक चित्रो से अकित था। सिंहासन के आगे मणियों और रत्नो का पीठ बनाया। उस पर कोमल वस्त्र बिछाया। सूर्याभ देव के सभी पारिवारिक जनो के आसन लगाये। सब देव वहाँ पहुचे। उनके पीछे सूर्याभ देव अपनी चार पटरानियो, सोलह हजार आत्मरक्षक देवों तथा दूसरे बहुत से सूर्याभ विमान वासी देवो और देवियो के साथ ऋद्धि, वैभव एवं वाद्य--निनाद सहित चलता हुआ श्रमण भगवान् महावीर के पास आया। भगवान् को वन्दन किया। भगवान् की सेवा मे यथास्थान बैठा

भगवान् महावीर ने सूर्याभ देव को और उपस्थित विशाल परिषद् को धर्म-देशना दी। परिषद् सुनकर चली गई। सूर्याभ देव ने भगवान् से पूछा—"भगवन्। मैं सूर्याभ देव क्या भव सिद्धिक--भव्य हूं अथवा अभव सिद्धिक—अभव्य हू ? सम्यग्दृष्टि हूँ या मिथ्यादृष्टि

हूँ ? परीत ससारी–परिमित काल तक संसार मे—जन्म-मरण के चक्र मे रहने वाला हूँ अथवा अनन्त ससारी–अनन्त काल तक ससार मे भ्रमण करने वाला हूँ ? सुलभ–वोधि—सरलता से सम्यक् ज्ञान–दर्शन की प्राप्ति करने वाला हूँ अथवा दुर्लभ–वोधि—कठिनता से सम्यक, ज्ञान–दर्शन की प्राप्ति करने वाला हूँ ? आराधक–बोधि-लभ्य धर्म की आराधन करने वाला हूँ अथवा विराधक–विराधना करने वाला हूँ ? चरम-शरीरी हूँ अथवा अचरम-शरीरी हूँ ?"

भगवान् महावीर ने सूर्याभ देव को उत्तर दिया—"सूर्याभ देव ! तुम भव सिद्धिक–भव्य हो, अभवसिद्धिक—अभव्य नही हो, सम्यक–दृष्टि हो, मिथ्या–दृष्टि नही हो, परीत-ससारी हो, अनन्त-ससारी नही हो, सुलभ-वोधि हो, दुर्लभ-वोधि नही हो—आराधक हो, विराधक नही हो, चरम-शरीरी हो, अचरम-शरीरी नही हो।"

## सूर्याभदेव : दिव्य नाट्य–विधि

सूर्याभ देव ने वन्दन-नमन कर भगवान् से निवेदन किया—"भगवन् ! मैं चाहता हूँ, आपकी भक्ति के कारण गौतम आदि के समक्ष अपनी देव-ऋद्धि देव–द्युति, दिव्य देव प्रयाव तथा बत्तीस प्रकार की दिव्य नाट्य विधि—नाटक–कला का प्रदर्शन करूँ।"

सूर्याभ देव के इस प्रकार निवेदन करने पर श्रमण भगवान् महावीर ने उस कथन का न तो आदर और न अनुमोदन ही किया। भगवान् मौन रहे।

तब सूर्याभ देव ने दूसरी वार पुन इसी प्रकार श्रमण भगवान् महावीर से निवेदन किया।

सूर्याभ देव भगवान् की ओर मुख करके अपने उत्तम सिहासन पर वैठ गया। उसने अपनी दाहिनी भुजा को फैलाया। उससे समानवय, समान लावण्ययुक्त १०८ देवकुमार निकले। बाईं भुजा से १०८ परम रूपवती, समानवय, समान लावण्ययुक्त देवकुमारियाँ निकली। फिर सूर्याभ देव ने १०८-१०८ विभिन्न प्रकार के वाद्यो तथा वादको की विकुर्वणा की। तत्पश्चात् सूर्याभ देव ने देवकुमारो और देवकुमारियो को आज्ञा दी कि तुम गौतम आदि के समक्ष ३२ प्रकार की नाट्य-विधि दिखलाओ। देवकुमार और देव-कुमरियो ने वैसा ही किया। उन्होने अनेक प्रकार की नाट्य-कलाओ का प्रदर्शन कर भगवान् महावीर के पूर्व-भव और चरित्र से सम्बद्ध तथा वर्तमान जीवन से सम्बन्द्ध नाट्य-अभिनय किये।

उन सभी देवकुमारो और देवकुमारियो ने विभिन्न प्रकार के वाजे वजाये, पुन· नाटक का अभिनय किया।

भगावन् महावीर को यथा-विधि वन्दन-नमन कर वे अपने स्वामी सूर्याभ देव के पास आये, प्रणाम किया और कहा कि प्रभो ! आपकी आज्ञा हमने पूरी कर दी है।

तदनन्तर सूर्याभ देव की सामानिक परिषद् के सदस्यो ने अपने आभियोगिक देवो को वुलाया और उनसे कहा कि तुम लोग शीघ्र ही सूर्याभदेव का अभिषेक करने हेतु विपुल सामग्री उपस्थित करो। उन आभियोगिक देवो ने सामानिक देवो की इस आज्ञा को सहर्ष स्वीकार किया। महोत्सव हुआ। किसी देव ने चाँदी की वर्षा कराई, किसी ने सोने की, किसी

ने रत्नों की, किसी ने वज्र-रत्नों की, किसी ने फूलों की, किसी ने सुगन्धित द्रव्यों की और किसी ने आभूषणों की वर्षा कराई। अत्यन्त आनंदोल्लास-पूर्वक सुर्याभदेव का अभिषेक किया।

### सूर्याभ का पूर्व भव

सुर्याभ देव के समस्त चरित्र को देखकर गौतम ने भगवान् से पूछा —"भगवन्! सूर्याभ देव को यह सम्पत्ति कैसे मिली? पूर्व-जन्म में वह कौन था? क्या नाम था? क्या गोत्र था, कहाँ का निवासी था? उसने ऐसा क्या दान किया, अन्त-प्रान्त आदि विरस आहार किया, श्रमण माहण से ऐसा कौन-सा धार्मिक, आर्य सुवचन सुना, जिससे वह इतनी ऋद्धि तथा वैभव प्राप्त कर सका।"

भगवान् महावीर ने उत्तर दिया—"जम्बू द्वीप के अन्तर्गत भरत क्षेत्र में कैकय अर्ध नामक जन पद–देश था। बहुत समृद्ध था। उस कैकय अर्ध में सेयविया नामक नगरी थी। वह बहुत वैभवयुक्त और सुन्दर थी। उस सेयविया नगरी के राजा का नाम प्रदेशी था। वह राजा अधर्मिष्ठ, अधर्माख्यायी, अधर्मानुग, अधर्मप्रलोकी, अधर्म प्रजनक, अधर्मशील समुदाचारी—अधर्मपरक स्वभाव और आचार वाला तथा अधर्म से आजीविका चलाने वाला था। मारो, छेदन करो, भेदन करो—यों बोलने वाला था। उसके हाथ रक्त-रंजित रहते थे। वह अधर्म का अवतार था, प्रचंड क्रोधी था।

प्रदेशी राजा की रानी सूर्यकान्ता थी, जो पति में अत्यन्त अनुरक्त और स्नेहशील थी। राजकुमार सूर्यकान्त युवराज था। राज्य आदि की देखभाल में सहयोगी था। आयु में बड़ा, बड़े भाई एवं मित्र सरीखा चित्त नामक राजा का सारथि था। वह अति निपुण, राजनीतिज्ञ तथा व्यवहार-कुशल था।

उस समय कुणाल नामक एक जनपद था। वह धन्य-धान्य-सम्पन्न था। श्रावस्ती नगरी उसकी राजधानी थी। उसके ईशानकोण में कोष्ठक नामक चैत्य था। प्रदेशी का अन्तेवासी जैसा अधीन, आज्ञानुवर्ती जितशत्रु कुणाला जनपद का राजा था।

एक बार प्रदेशी राजा ने चित्त सारथि को जितशत्रु को उपहार देने हेतु भेजा, साथ ही साथ वहाँ का शासन देखने को भी। चित्त गया। उपहार सौंपा, राजा ने सहर्ष स्वीकार किया, चित्त के विश्राम की सुन्दर व्यवस्था की।

### श्रमण केशी-कुमार : श्रावस्ती-आगमन

केशीकुमार (कुमारावस्था में दीक्षित) श्रमण पांच सौ अनगारों सहित श्रावस्ती में आये। कोष्ठक चैत्य में ठहरे। नागरिक उनके दर्शन करने, उपदेश सुनने गये। लोगों का कोलाहल सुनकर चित्त सारथि ने उस सम्बन्ध में पूछा। द्वारपाल ने बताया—भगवान् पार्श्व की परम्परा के केशीकुमार श्रमण पधारे हैं, कोष्ठक चैत्य में विराजमान हैं। लोग उनके दर्शन हेतु जा रहे हैं। यह सुनकर चित्त सारथि बहुत प्रसन्न हुआ। स्नान आदि से निवृत्त होकर, मांगलिक वस्त्र पहनकर केशीकुमार श्रमण के वहाँ गया, वन्दन नमस्कार किया। केशीकुमार श्रमण ने धर्म-देशना दी।

चित्त सारथि को श्रावस्ती नगरी में रहते हुए काफी समय हो गया। राजा जितशत्रु ने राजा प्रदेशी को देने के लिए उसे बहुमूल्य उपहार दिये और सम्मानपूर्वक विदा किया।

चित्त सारथि अपने ठहरने के स्थान पर आया। स्नान आदि से निवृत्त हुआ। केशीकुमार श्रमण की सेवा मे उपस्थित हुआ। उसने धर्म सुना, वन्दन-नमस्कार-पूर्वक निवेदन किया—"जितशत्रु राजा ने मुझे विदा कर दिया है, मैं सेयविया नगरी लौट रहा हूँ। वह नगरी बडी आनन्दप्रद है, दर्शनीय है। आप वहाँ कृपा कर पधारो।" चित्त सारथि के इस कथन को केशीकुमार श्रमण ने कोई विशेष महत्त्व नही दिया। चित्त सारथि ने दूसरी बार तथा तीसरी बार वैसा ही निवेदन किया।

इस पर केशीकुमार श्रमण बोले—"चित्त कोई हरा-भरा, मनमोहक, गहरी छाया वाले पेडो से युक्त वन-खण्ड हो तो वह मनुष्यो, पशुओ और पक्षियो आदि के रहने योग्य होता है या नही।"

चित्त सारथि ने उत्तर दिया—"हाँ भगवन्! वैसा वन-खण्ड रहने योग्य होता है।"

फिर केशीकुमार श्रमण ने चित्त से पूछा—"यदि उस वन-खण्ड मे मनुष्यो, पशुओ तथा पक्षियो आदि का रक्त, मास खाने वाले पापी लोग रहते हो तो क्या वह वन-खण्ड रहने योग्य है या नही?"

चित्त सारथि ने कहा—"वह रहने योग्य नही है।"

केशीकुमार श्रमण ने पूछा—"क्यो नही है?"

चित्त बोला—"भगवन्! वह भय और सकट युक्त है।"

यह सुनकर केशीकुमार श्रमण ने चित्त को कहा—"तुम्हारी सेयविया नगरी कितनी ही अच्छी हो, पर, वहाँ का राजा प्रदेशी बडा अधार्मिक, पापी और दुष्ट है। वैसी नगरी मे कैसे आये?"

यह सुनकर चित्त ने निवेदन किया—"भगवन्! आपको प्रदेशी राजा से क्या करना है। सेयविया नगरी मे दूसरे भी बहुत लोग है, जो आपको वन्दन-नमस्कार करेंगे, पर्युपासना करेंगे, भिक्षा तथा आवश्यक सामग्री देगे। यह सुनकर केशीकुमार श्रमण ने कहा—"तुम्हारा निवेदन ध्यान मे रखेगे।"

चित्त वन्दन-नमस्कार कर वहाँ से बाहर निकला, अपने स्थान पर आया। अपनी नगरी की दिशा मे रवाना हुआ। मार्ग मे पडाव डालता हुआ वह यथा-समय सेयविया नगरी के मृगवन नामक उद्यान मे पहुँच उद्यान-पालको को बुलाकर कहा—"देखो, जब केशीकुमार नामक श्रमण यहाँ पधारें तो तुम उनको वन्दन-नमस्कार करना। साधु-चर्या के अनुरूप स्थान देना, पाट बाजोट आदि आवश्यक सामग्री देना और मुझे इसकी शीघ्र सूचना करना।" उद्यान पालको ने निवेदन किया—"स्वामिन्! आपकी आज्ञा की यथावत पालन करेंगे।" चित्त नगर मे आया। प्रदेशी राजा के पास गया, जितशत्रु राजा द्वारा दी गई भेट उन्हें दी। राजा प्रदेशी ने चित्त का सम्मान किया, उसे विदा किया।

कुछ समय बाद केशीकुमार श्रमण ने श्रावस्ती नगरी के कोष्ठक चैत्य से विहार किया। अपने पाँच सौ अन्तेवासी साधुओ के साथ सेयविया नगरी के मृगवन नामक उद्यान मे पधारे। सेयविया नगरी के लोग वहाँ आये वन्दन-नमस्कार करने वहाँ आये। उद्यान-पालक भी यह सुनकर बहुत प्रसन्न हुए। उन्होने केशीकुमार श्रमण को वन्दन किया, पाट बाजोट आदि लेने की प्रर्थना की। ऐसा कर वे चित्त सारथि के घर आये और उन्हें सूचित

किया। चित्त सारथि केशीकुमार श्रमण की सेवा मे उपस्थित हुआ, वदन-नमस्कार किया। केशीकुमार श्रमण ने धर्मोपदेस किया—"भगवन्! हमारा राजा प्रदेशी घोर अधार्मिक है। यदि आप उपदेश दें तो उसके लिए हितकर हो, सभी प्राणियो के लिए हितकर हो, जनपद के लिए हितकर हो।

केशीकुमार श्रमण ने कहा—"चित्त! जीव इन चार कारणो से केवलि-भाषित धर्म को नही सुनता — (१) जो आराम या उद्यान मे ठहरे हुए साधु के सामने नही जाता, उनके उपदेश मे शामिल नही होता, (२) उपाश्रय मे ठहरे हुए साधु को वन्दन करने नही जाता, (३) भिक्षा के लिए गाँव मे गये हुए साधु का सत्कार करने के लिए सामने नही जाता, भोजन आदि नही देता, (४) कही साधु सयोग मिल जाए तो अपने को छिपा लेता है, पहचाना न जाए इसलिए हाथ की, कपडे की या छाते की ओट कर लेता है।

चार कारणो से जीव केवलि-भाषित धर्म सुनने का अवसर पाता है — (१) आराम या उद्यान मे पधारे हुए साधु को जो वन्दन करने जाता है, (२) उपाश्रय मे ठहरे हुए साधु को जो वन्दन करने जाता है, (३) भिक्षा के लिए गए हुए साधु के सामने जाता है, भिक्षा देता है, (४) साधु का सयोग मिल जाये तो अपने को छिपाता नही।

"हे चित्त! तुम्हारा राजा प्रदेशी उद्यान मे आये हुए साधु के सम्मुख नही जाता, अपने को आच्छादित कर लेता है, तो मै उसको धर्म का उपदेश कैसे दूं?"

चित्त सारथि ने निवेदन किया—"भगवन्! किसी समय कम्बोज देश वासियो ने हमारे राजा को चार घोडे भेंट किये थे। उनके बहाने मैं उसको आपके पास लाऊगा। आप उसे धर्मोपदेश देने मे उदासीन मत होना, धर्म का उपदेश देना।"

केशीकुमार श्रमण ने कहा—"यथा-प्रसग देखेंगे। चित्त ने केशीकुमार श्रमण को वन्दना की। वापस लौटा। दुसरे दिन सवेरे प्रदेशी राजा के पास गया, हाथ जोड कर निवेदन किया—"कम्बोज-वासियो ने आपके लिए जो चार घोडे उपहार-स्वरूप भेजे थे, मैंने उन्हें प्रशिक्षण देकर तैयार कर दिया है। स्वामिन्! आप पधार कर उनकी चाल, चेष्टाएँ आदि देखें।"

राजा प्रदेशी ने कहा—"उन्ही चार घोडो को जोत कर रथ यहाँ लाओ।" रथ आया। राजा उस पर सवार हुआ। सेयविया नगरी के बीच से गुजरा। चित्त सारथि ने रथ को अनेक योजन तक बडी तेजी से दौडाया। गर्मी, प्यास और रथ की अत्यन्त तेज चाल से लगती हवा के कारण राजा प्रदेशी परेशान हो गया। चित्त से कहा—"मेरा शरीर थक गया है, रथ को वापस लौटा लो।"

चित्त ने रथ को लौटाया, मृगवन उद्यान के पास उसे रोका तथा राजा से कहा कि यहाँ हम थकावट दूर करें—घोडो की भी, हमारी भी। राजा ने कहा—"ठीक है, ऐसा ही करो।" राजा के हाँ करने पर चित्त सारथि ने मृगवन उद्यान की तरफ रथ को मोडा तथा उस जगह पर आया, जो केशीकुमार श्रमण के आवास-स्थान के समीप थी। घोडो को रोका। रथ को खडा किया, रथ से उतरा। घोडों को खोला, राजा से निवेदन किया—"हम यहाँ विश्राम कर अपनी थकावट दूर करें।" राजा रथ से नीचे उतरा। राजा ने उस स्थान की ओर देखा, जहाँ केशीकुमार श्रमण बहुत बडी परिषद् को उपदेश कर रहे थे। राजा ने यह

देखकर मन-ही-मन सोचा—जड ही जड की उपासना करते है, मुड ही मुड की उपासना करते है, मूढ ही मूढ की उपासना करते हैं, अपडित ही अपडित की उपासना करते है और अज्ञानी ही अज्ञानी की उपासना करते हैं। परन्तु, यह कौन पुरुष है, जो जड, मुड, मूढ, अपडित और अज्ञानी होते हुए भी श्री-ह्री से सम्पन्न है, शारीरिक काति से सुशोभित है ? यह क्या खाता है ? यह इतने लोगो को क्या देता है ? क्या समझाता है ? यह इतने लोगो के बीच मे बैठ कर जोर-जोर से क्या बोल रहा है ? राजा ने चित्त से कहा—"यह कौन पुरुष है, जो ऊँची आवाज से बोल रहा है ? इसके कारण वह अपने ही उद्यान मे थकान मिटाने हेतु घूम-फिर नही सकते ।"

तब चित्त सारथि ने प्रदेशी राजा से कहा—"स्वामिन् ! ये भगवान् पार्श्वनाथ की आचार्य परम्परा के अनुगामी केशीकुमार श्रमण है। ये उच्च कुल मे उत्पन्न हुए है। मति, श्रुत, अवधि तथा मन पर्याय रूप चार ज्ञान युक्त है। आधो-अवधि ज्ञान—परमावधि से कुछ कम अवधि ज्ञान से सम्पन्न है। अन्नजीवी है।"

आश्चर्य-चकित होकर प्रदेशी राजा ने सारथि से कहा—"यह पुरुष आधो-अवधि-ज्ञान से सम्पन्न है और अन्नजीवी है ?"

चित्त बोला—"हाँ ! स्वामिन् ! ऐसा ही है।"

राजा प्रदेशी बोला—"क्या यह पुरुष अभिगयनीय है ?"

चित्त ने कहा—"हाँ स्वामिन् ! यह अभिगयनीय है।"

राजा ने कहा—"तो फिर हम इस पुरुष के पास चलें।"

चित्त बोला—"हाँ, स्वामिन् चलें।"

**राजा प्रदेशी के प्रश्न : श्रमण केशी द्वारा समाधान**

चित्त सारथि के साथ प्रदेशी राजा केशीकुमार श्रमण, जहाँ विराजित थे, वहाँ आया। केशीकुमार श्रमण से कुछ दूर खडा होकर प्रदेशी राजा बोला—"भदन्त ! क्या आप आधो-अवधि-ज्ञान के धारक है ? क्या आप अन्नजीवी हैं?

केशीकुमार श्रमण ने फरमाया—प्रदेशी ! जैसे कोई अक-रत्न का व्यापारी, शख-व्यापारी या हाथी दाँत आदि का व्यापारी शुल्क दबाने की नीयत से सीधा रास्ता नही पूछता, उसी प्रकार तुम विनय-व्यवहार का लघन करने की भावना लिए मुझ से उचित रीति से नही पूछ रहे हो। प्रदेशी ! मुझे देखकर क्या तुम्हारे मन मे यह विचार उत्पन्न नही हुआ कि जड ही जड की उपासना करते है, इत्यादि। क्या मेरा यह कथन सत्य है ?"

प्रदेशी बोला—"आपका कथन सत्य है। मेरे मन मे ऐसा ही विचार आया था। आपको ऐसा कौन-सा ज्ञान और दर्शन प्राप्त है, जिसके द्वारा आपने मेरा सकल्प जाना ?"

केशीकुमार श्रमण ने कहा—"हमारे शास्त्र मे ज्ञान के पाँच प्रकार के बतलाए हैं—(१) आभिनिबोधिक ज्ञान–मतिज्ञान, (२) श्रुत ज्ञान, (३) अवधि ज्ञान, (४) मन पर्याय ज्ञान, (५) केवल ज्ञान।

उन पाँचो ज्ञान मे मतिज्ञान, श्रुत ज्ञान, अवधि ज्ञान तथा मान पर्याय ज्ञान मुझे प्राप्त है, केवल ज्ञान प्राप्त नही है। केवल ज्ञान अर्हत्-भगवन्तो को होता है इन चार ज्ञानों का धारक होने से मैंने प्रदेशी ! तुम्हारे आन्तरिक भाव को जाना।"

यह सुनने के बाद प्रदेशी राजा ने केशीकुमार श्रमण से निवेदन किया—"भगवन्! क्या मैं यहाँ बैठ जाऊँ ?"

केशी ने कहा—"राजा! यह बगीचे की भूमि तुम्हारी है, अत बैठने, न बैठने के सम्बन्ध मे तुम स्वय ही समझ लो।" तब चित्त सारथि के साथ प्रदेशी राजा केशीकुमार श्रमण के निकट बैठ गया। बैठ कर इस प्रकार पूछा—"भदन्त! क्या आप श्रमण निग्रन्थो का ऐसा सिद्धान्त है कि जीव अन्य है और शरीर अन्य है अर्थात् जीव और शरीर भिन्न-भिन्न स्वरूप वाले हैं? शरीर और जीव दानो एक नही है।"

केशी स्वामी ने उत्तर दिया—"जीव अलग है और शरीर अलग है। जो जीव है, वही शरीर है, ऐसा हम नही मानते।"

प्रदेशी राजा ने कहा—"जीव भिन्न है और शरीर भिन्न है, यदि ऐसा मानते है तो मेरे पितामह, जो सेयविया नगरी मे राज्य करते थे, घोर अधार्मिक थे, आपके अनुसार वे अपने अत्यन्त कलुषित पाप कर्मों के कारण मरकर किसी नरक मे पैदा हुए है। मैं उनका बहुत प्रिय रहा हूँ। इसलिए यदि वे आकर मुझ से यो कहें कि अत्यन्त कलुषित पाप-कर्मों के कारण मैं नरक मे उत्पन्न हुआ हु, तुम अधार्मिक मत होना, तो मैं आपके कथन पर श्रद्धा एव विश्वास कर सकता हूँ और मान सकता हूँ कि जीव भिन्न है तथा शरीर भिन्न है, दोनो एक रूप नही हैं। किन्तु, जबतक मेरे पितामह आकर मुझ से नही कहते, मेरी धारणा सुप्रतिष्ठ है कि जो जीव है, वही शरीर है, जो शरीर है, वही जीव है।"

केशी स्वामी ने कहा—"प्रदेशी! सूर्यकान्ता नामक तुम्हारी रानी है। यदि तुम उसको स्नान आदि किये हुए, समस्त आभरण आदि पहने हुए किसी अन्य अलकार-विभूषित, सुसज्जित पुरुष के साथ इष्ट काम-भोगो को भोगते हुए देख लो तो तुम उस पुरुष के लिए क्या दण्ड निश्चित करोगे ?"

प्रदेशी ने कहा—"मैं उस पुरुष के हाथ कटवा दूँगा, पैर कटवा दूँगा, उसे काँटो से छिदवा दूगा, उसे शूली पर चढवा दूँगा अथवा एक ही बार मे उसे समाप्त करवा दूँगा।"

प्रदेशी राजा के इस कथन को सुनकर केशीकुमार श्रमण ने कहा—"राजन्! यदि वह पुरुष तुमसे कहे कि आप घडी भर ठहर जाएँ, मेरे हाथ आदि न कटवाएँ, मैं अपने मित्र-जनो, पारिवारिक-जनो, स्वजनो तथा परिचित-जनो से यह कहकर चला आऊँ कि मैं कुत्सित पाप-कर्मों का आचरण करने के कारण यह दण्ड भोग रहा हूँ, तुम ऐसा कभी मत करना तो हे राजन्! क्या तुम क्षण भर के लिए भी उस पुरुष की यह बात मानोगे ?"

प्रदेशी बोला—"नही मानूगा।"

केशीकुमार श्रमण ने पूछा—"उसकी बात क्यो नही मनोगे?"

प्रदेशी बोला—"भगवन्! वह पुरुष अपराधी है।"

इस पर केशीकुमार श्रमण ने कहा—"तुम्हारे पितामह भी इसी प्रकार है। यद्यपि वे मनुष्य-लोक मे आना चाहते है, किन्तु, आ नही सकते। प्रदेशी! तत्काल नरक मे उत्पन्न नारकीय जीव चार कारणो से मनुष्य लोक मे आने की इच्छा करते ह, किन्तु, वहाँ से आने मे असमर्थ रहते है। वे चार कारण इस प्रकार हैं — (१) जब वे वहाँ की अत्यन्त तीव्र, घोर वेदना का अनुभव करते हैं, तब वे मनुष्य लोक मे आना चाहते हैं, पर, उन्हें कौन छोडे, आ नही सकते। (२) नरक मे उत्पन्न जीव परमाधार्मिक नरक पालो द्वारा बार-बार

तड़ित-उत्पीडित किये जाने से आकुल होकर मनुष्य-लोक मे आना चाहते है, पर, आने मे अक्षम होते हैं। (३) नरक मे उत्पन्न नारक मनुष्य-लोक मे आने की अभिलाषा तो रखते हैं, किन्तु, नरक सम्बन्धी असात वेदनीय कर्म के क्षीण नही होने से आ नही सकते। (४) नरक सम्बन्धी मनुष्य-कर्म के क्षीण नही होने से नारकीय जीव मनुष्य लोक मे आने की इच्छा रखते हुए भी आ नही सकते, इसलिए हे प्रदेशी! तुम इस बात पर विश्वास करो कि जीव अलग है और शरीर अलग है। ऐसा मत समझो कि जो जीव है, वही शरीर है, जो शरीर है, वही जीव है।"

केशी स्वामी से यह सुनकर प्रदेशी राजा ने उनसे कहा—"भगवन्! एक नया तर्क और उपस्थित हुआ है, जिससे यह बात समझ मे नही आती कि मेरी दादी बडी धर्मिष्ठ थी। इस सेयविया नगरी मे उसने अत्यन्त धार्मिक जीवन बिताया। आपके अनुसार वह अपने उपार्जित पुण्यो के कारण किसी देवलोक मे उत्पन्न हुई है। उस दादी का मै बहुत प्यारा पोता रहा हूँ। यदि वह आकर मुझ से कहे कि पौत्र! मैं अपने पुण्यो के कारण, धार्मिक आचार-विचार के कारण देवलोक मे उत्पन्न हुई हूँ। तुम भी धार्मिक आचार-विचार के साथ अपना जीवन बिताओ, जिससे पुण्य के कारण तुम्हें देह छोडने के बाद देव-लोक प्राप्त हो।

"मेरी दादी मुझ से आकर यह भी कहे कि जीव अलग है और शरीर अलग है। जीव और शरीर एक नही है, तो भगवन्! मैं आपकी बात पर विश्वास कर सकता हूँ। जब तक मेरी दादी आकर ऐसा नही कहती, तब तक मेरी मान्यता सुस्थिर है और समीचीन भी है कि जो जीव है, वही शरीर है, जीव और शरीर पृथक्-पृथक् नही है।"

इस पर केशीकुमार श्रमण ने प्रदेशी से कहा—"राजन्! यदि तुम स्नान करके, मगल-प्रायश्चित करके गीली धोती पहने जल की झार और धूप-दान हाथ मे लिए देवालय मे अनुप्रविष्ट हो रहे हो, उस समय कोई पुरुष पाखाने मे खडा होकर कहे—स्वामिन्! इधर आइए, मुहूर्त भर यहा बैठिए, खडे रहिए, लेटिए, तो क्या तुम क्षण भर के लिए भी उसकी बात मानोगे?"

प्रदेशी बोला—"भगवन्! मैं उसकी बात नही मानूँगा।"

केशी स्वामी ने पूछा—"क्यो नही मानोगे?"

प्रदेशी ने कहा—"वह चारो ओर से अपवित्रता से व्याप्त है।"

इस पर केशीकुमार श्रमण ने कहा—"राजन्! तुम्हारे अनुसार तुम्हारी दादी, जो अत्यन्त धर्ममय जीवन बिताती रही, वह हमारे सिद्धान्त के अनुसार स्वर्ग मे उत्पन्न हुई है। यह सही है कि तुम अपने दादी के प्रिय रहे हो, वह तुम्हारी दादी शीघ्र मनुष्य लोक मे आना चाहती है, किन्तु, आ नही सकती। हे प्रदेशी! देवलोक मे तत्काल उत्पन्न देव मनुष्य लोक मे आने की अभिलाषा रखते हुए भी इन चार कारणो से आ नही पाते—(१) तत्काल-उत्पन्न देव दिव्य काम-भोगो मे मूर्च्छित हो जाते है। वे मनुष्य-लोक के भोगो की ओर जरा भी आकृष्ट नही रहते, उस ओर ध्यान नही देते और न उनकी अभिलाषा ही करते हैं। (२) तत्काल उत्पन्न देव देवलोक-सम्बन्धी—दिव्य काम-भोगो मे इतने तल्लीन हो जाते है कि उनका मनुष्य-लोक-सम्बन्धी प्रेम या आकर्षण समाप्त हो जाता है, देवलोक-सम्बन्धी अनुराग बढ जाता है। (३) वे तत्काल उत्पन्न देव देवलोक मे दिव्य काम-भोगो

मे न्मय हो जाते हैं। यद्यपि उनके मन मे तो आता है कि अब जाएं, कुछ काल बाद जाए, किन्तु, वैसा सोचते-सोचते मे इस मनुष्य-लोक के उनके सम्बन्धी, जिनका आयुष्य-परिणाम बहुत छोटा है, काल-धर्म को प्राप्त हो जाते हैं। (४) तत्काल उत्पन्न देव स्वर्ग के काम-भोगो मे इतने आसक्त हो जाते है, जिससे उनको मर्त्य-लोक सम्बन्धी अत्यन्त तीव्र दुर्गन्ध प्रतिकूल एव अप्रिय लगती है। मनुष्य-लोक मे आने की इच्छा रखते हुए भी वे उस कुत्सित गन्ध के आकाश-मण्डल मे चार-पाँच सौ योजन तक ऊपर फैले रहने से उधर जाने-आने को उत्साहित नही रहते। यह सब देखते हुए प्रदेशी! तुम यह विश्वास करो कि जीव अन्य है और शरीर अन्य है, दोनो एक नही है।"

इस पर प्रदेशी राजा ने केशीकुमार श्रमण से कहा—"भगवन्! आपने जीव तथा शरीर की पृथक्ता बताने के लिए देवो के नही आने का जो रूपक बताया, वह तो बुद्धि-परिकल्पित एक दृष्टात मात्र है। भगवन्! एक दिन मैं अपने अनेक गणनायको, दण्डनायको आदि के साथ सभा-भवन मे बैठा था। उस समय कोतवाल एक आदमी को पकडे हुए, जिसकी गर्दन बँधी हुई थी, दोनो हाथ पीछे की ओर बधे हुए थे, चुराई हुई वस्तु साथ मे थी, गवाह भी साथ था, मेरे पास लाया। मैंने उस चोर को जीवित ही लोहे के एक बडे घडे मे डलवा कर लोहे के ढक्कन से अच्छी तरह उसका मुँह बन्द करवा दिया, फिर गले हुए लोहे तथा राँगे का उस पर पर्त लगवा दिया तथा उसकी देख-रेख के लिए अपने विश्वासी अधिकारियो को वहाँ नियुक्त कर दिया। कुछ दिन बाद मैं उस लोहे के बडे घडे के पास गया। उसको खुलवाया। उसमे उस आदमी को मरा हुआ पाया। उस लोहे के घडे मे राई जितना भी सूराख नही था। छेद नही था, न कोई दरार ही थी, जिससे उसके भीतर बन्द उसका जीव बाहर निकल पाए। भगवन्! यदि उसमे जरा भी छेद या दरार होती तो मैं मान लेता कि भीतर बन्द किये हुए आदमी का जीव उस छेद या दरार से बाहर निकल गया है। इस बात पर विश्वास कर लेता कि जीव और शरीर अलग-अलग है, वे दोनो एक नही है, किन्तु, जब उस लोहे के घडे मे कोई छेद नही है तो मेरा यह अभिमत ठीक है कि जो शरीर है, वही जीव है, जो जीव है, वही शरीर है। जीव शरीर से अलग नही है।"

प्रदेशी राजा का कथन सुनकर कुमार केशी श्रमण ने कहा—"प्रदेशी! जैसे कोई कूटागारशाला—पर्वत शिखर जैसे आकार वाला मकान हो, वह बाहर और भीतर चारो ओर से लिपा हुआ हो, अच्छी तरह से ढ़का हुआ हो, दरवाजा भी बिलकुल बन्द हो, हवा का जरा भी प्रवेश उसमे नही हो। यदि उसमे एक आदमी को नगाड़े और डंडे के साथ प्रवेश करा दिया जाए, फिर दरवाजे आदि भली भाँति बन्द कर दिये जाएँ, जिससे कही जरा भी अन्दर छेद, सूराख न रहे, यदि वह पुरुष उस मकान के बीचो-बीच खडा होकर डडे से नगाड़े को जोर-जोर से बजाए तो बतलाओ, भीतर की आवाज बाहर निकलती है या नही, सुनाई पडती है या नही ?"

प्रदेशी ने कहा—"भगवन् आवाज निकलती है, सुनाई पडती है।"

तब केशीकुमार श्रमण बोले—"हे प्रदेशी! क्या उस मकान मे कोई छेद या दरार है, जिससे शब्द बाहर निकले ?"

प्रदेशी ने कहा—"कोई छेद उसमे नही है, जिससे शब्द बाहर निकल सके।" केशी कुमार श्रमण बोले—"प्रदेशी! देखो, जरा विचार करो, इसी प्रकार जीव की अप्रतिहत गति है। उसकी गति कही भी रुकती नही। वह पृथ्वी को, शिला को, पर्वत को भेदकर भीतर से बाहर निकल सकता है। इसलिए तुम यह श्रद्धा करो कि जीव और शरीर अलग-अलग है।"

इस पर राजा प्रदेशी ने केशीकुमार श्रमण से कहा – "भगवन्! आपने यह जो उदाहरण दिया है, वह तो बुद्धि द्वारा एक विशेष कल्पना है। इस जीव तथा शरीर के अलग-अलग होने का विचार मुझे युक्ति-सगत प्रतीत नही होता। भगवन्! एक समय की बात है – मैं अपने बाहरी सभा-कक्ष मे गण-नायक, दण्ड नायक आदि विशिष्ट जनो के साथ बैठा था। उस समय मेरे नगर-रक्षको ने एक चोर को प्रमाण-सहित मेरे सामने उपस्थित किया। मैंने उस चोर को मार डाला, प्राण-रहित कर डाला। फिर उस को लोहे के एक बडे घडे मे डलवा दिया। लोहे के घडे को ढक्कन से ढक दिया। उस पर गलाये हुए लोहे और रागे का लेप करवा दिया। विश्वास पात्र आदमियो को वहाँ नियुक्त करवा दिया। कुछ दिन बाद मैं वहाँ गया उस लोहे के घडे को खुलवाया। वह कीडो से भरा था। उस लोहे के घडे मे कोई छिद्र नही था, कोई दरार नही थी, जिन से होकर जीव बाहर से ऊसमे प्रवेश कर सके। यदि कोई छिद्र या दरार होती तो मैं मान लेता कि जीव उसमे से होकर घडे मे प्रवेश कर गये है। वैसा होता तो मैं विश्वास कर लेता वि जीव और है, शरीर और है। परन्तु, उस लोहे के घडे मे कोई छिद्र आदि नही है, फिर भी उसमे जीवो का उद्भव हो गया। इससे मैं समझता हूँ, मेरी यह मान्यता ठीक है कि जीव और शरीर एक ही हैं।"

तत्पश्चात् केशीकुमार श्रमण ने प्रदेशी राजा को इस प्रकार कहा–"राजन्! क्या तुमने पहले कभी आग से तपाया हुआ लोहा देखा है ?"

प्रदेशी बोला–"हाँ, मैंने देखा है।"

केशीकुमार श्रमण ने कहा–"तपाने पर लोहा पूरी तरह आग के रूप मे बदल जाता है या नही ?"

प्रदेशी बोला–"हाँ, आग के रूप मे बदल जाता है।"

केशीकुमार श्रमण ने कहा–"क्या उस लोहे मे छेद आदि है, जिनसे आग बाहर से उसके भीतर प्रवेश कर सके ?"

प्रदेशी बोला–"भगवन्! उस लोहे मे छिद्र आदि नही है"

केशीकुमार श्रमण बोला–"जैसे छेद आदि न होने पर भी अग्नि लोहे मे प्रविष्ठ हो सकती है, वैसे ही जीव की भी अप्रतिहत गति है, जिससे वह पृथ्वी, शिला आदि बाह्य आवरणो को भेदकर बाहर से अन्दर प्रवेश कर जाता है। इसलिए तुम यह विश्वास करो, प्रतीति करो कि जीव तथा शरीर भिन्न-भिन्न है।"

तब प्रदेशी राजा ने केशीकुमार श्रमण से कहा–"भगवन्! यह उदाहरण आपने जो दिया है, बुद्धि-वैशिष्ट्य द्वारा परिकल्पित है। इससे मैं आपका सिद्धान्त स्वीकार नही कर सकता। मैं आपको बताना चाहता हू, जिससे जीव और शरीर की अभिन्नता सिद्ध होती

है। एक पुरुष युवा है, सुपुष्ट, सुदृढ, सुगठित शरीर युक्त है, कार्य-दक्ष है। क्या वह एक साथ पाँच वाण निकालने मे समर्थ है ?"

केशीकुमार श्रमण ने कहा--"हाँ वह समर्थ है।"

प्रदेशी राजा वोला--"वही पुरुष यदि अज्ञ और मद विज्ञान तथा अकुशल हो और यदि वह एक साथ पाँच वाणो को निकालने मे समर्थ हो तो मैं यह मान सकता हू कि जीव और शरीर भिन्न-भिन्न है। क्योकि ऐसा नही होता इसलिए भगवन्! मेरी यह मान्यता है, धारणा है -- जीव और शरीर एक है।"

केशीकुमार श्रमण मे कहा -- "कोई तरुण, कार्य-निपुण पुरुष नवोन धनुष, नवीन प्रत्यञ्चा तथा नवीन वाण से क्या एक साथ पाँच वाण निकालने मे समर्थ है ?"

प्रदेशी वोला--"हाँ, समर्थ है।"

केशीकुमार श्रमण ने कहा -- "वही तरुण तथा कार्य कुशल पुरुष यदि धनुष, प्रत्यञ्चा तथा वाण जीर्ण-शीर्ण हो तो क्या एक साथ पाँच वाण छोडने मे समर्थ है ?"

प्रदेशी ने कहा -- "वह समर्थ नही है।"

केशीकुमार श्रमण ने पूछा -- "क्यो समर्थ नही है ?"

प्रदेशी वोला -- "उसके पास उपकरण या साधन पर्याप्त नही है।"

केशीकुमार श्रमण ने कहा -- "इसी प्रकार अज्ञ, मन्दज्ञानी, अकुशल पुरुष योग्यता रूप साधन के यथेष्ट न होने के कारण एक साथ पाँच वाण छोडने मे समर्थ नही हो पाता। इसलिए तुम यह विश्वास करो कि जीव और शरीर अलग-अलग है, एक नही है।"

यह सुनकर प्रदेशी राजा ने केशीकुमार श्रमण से कहा -- "भगवन् यह वौद्धिक युक्ति मात्र है, मुझे नही जचती। वतलाइए, कोई तरुण, कार्य-निपुण पुरुष वजनी लोहे को, शीशे को या रागे को उठा सकता है या नही ?"

केशीकुमार वोला -- "उठा सकता है।"

प्रदेशी ने कहा--"भगवन्! वही पुरुष जव वूढा हो जाए, वुढापे से शरीर जर्जर हो जाए, शिथिल हो जाए, चलते समय हाथ मे लाठी रखनी पडे, दातो की पक्ति मे से जिसके वहुत से दात गिर जाएँ, जो रोग-ग्रस्त हो जाए, दुर्वल हो जाए, प्यास से व्याकुल हो, क्षीण हो, क्लान्त हो, उस वजनी लोहे को, शीशे को, रागे को उठाने मे समर्थ नही हो पाता। वह पुरुष वृद्ध, जराजीर्ण और परिक्लान्त होने पर भी यदि उस वजनी लोहे को उठाने मे समर्थ होता तो मैं यह विश्वास करता कि जीव शरीर से भिन्न है और शरीर जीव से भिन्न है, दोनो एक नही है। भगवन्! वह पुरुष वृद्ध क्लान्त हो जाने के कारण भारी लोहे को उठाने मे समर्थ नही होता, इसलिए मेरी जीव और शरीर के एक होने की मान्यता ठीक है।"

केशीकुमार श्रमण ने प्रदेशी राजा से कहा-- "जैसे कोई तरुण, कार्य-दक्ष पुरुष नवीन कावड से, नवीन रस्सी से वने नवीन छीके से तथा नवीन टोकरे से एक वहुत वडे वजनी लोहे को उठा सकता है या नही ?"

प्रदेशी वोला--"उठा सकता है।"

केशीकुमार श्रमण ने कहा--"वही तरुण पुरुष क्या जीर्ण-शीर्ण, पुरानी, कमजोर, घुनो खाई हुई कावड मे जीर्ण-शीर्ण, दुर्वल एव घुनो द्वारा खाये हुए छीके से तथा पुराने,

कमजोर और घुन लगे टोकरे से बहुत वजनी लोहे को ले जाने मे समर्थ होता है ?"

प्रदेशी बोला—"वह समर्थ नही होता ।"

केशीकुमार श्रमण ने पूछा—"समर्थ क्यो नही होता ?"

प्रदेशी बोला—"उसके पास भार उठाने के साधन जीर्ण-शीर्ण और कमजोर है ।"

केशीकुमार ने कहा—"इसी प्रकार हे प्रदेशी ! जो पुरुष वृद्ध, जीर्ण तथा क्लान्त देह युक्त है, वह शरीर आदि उपकरणो के अपर्याप्त होने से एक वजनी लोहे को उठाने मे समर्थ नही होता ।"

तब प्रदेशी ने कहा—"भगवन् ! आपने जो कहा है, वह मुझे सगत नही लगता । इससे जीव और शरीर की भिन्नता नही सधती । यह तो एक बौद्धिक युक्ति मात्र है, वास्तविकता नही है । भगवन् ! एक दिन मैं बाहरी सभा मे अपने गणनायक, दण्डनायक आदि अधिकारियो के साथ बैठा हुआ था । उसी समय नगर-रक्षक एक चोर को पकडकर लाया । मैंने उस चोर को जीवित अवस्था मे तोला तोलकर मैंने उसके किसी अग को भग्न किये बिना उसे मार डाला । मारकर उसे फिर तोला । उसका जितना वजन जीवित-अवस्था मे था, मृत अवस्था मे भी उतना ही वजन हुआ । मुझे किसी भी प्रकार का अन्तर दिखाई नही दिया । उसका वजन न बढा, न घटा । यदि उस व्यक्ति के जीवित अवस्था के वजन से मृत अवस्था के वजन मे न्यूनता या कमी आ जाती तो मैं इस बात पर श्रद्धा कर लेता कि जीव अन्य है तथा शरीर अन्य है । जीव और शरीर दोनो एक नही है । भगवन् ! मैंने उसके जीवित और मृत अवस्था मे लिये गए तोल मे जब कुछ भी भिन्नता नही देखी तो मेरा यह मानना समुचित ही है कि जो शरीर है, वही जीव है, जो जीव है, वही शरीर है ।"

इस पर केशीकुमार श्रमण ने कहा—"प्रदेशी ! तुमने कभी धौकनी मे क्या हवा भरी है या किसी से भरवाई है ?"

प्रदेशी बोला—"हाँ भगवन् ! मैंने ऐसा किया है और करवाया है ।"

केशीकुमार श्रमण ने कहा—"जब हवा से भरी हुई धौंकनी को तोला तथा हवा निकाल देने के बाद तोला तो क्या तुम्हें उसमे कोई अन्तर नही दीखा ? अधिकाधिकता या कमी मालूम नही हुई ?"

प्रदेशी बोला—"ऐसा कुछ नही हुआ ।"

केशीकुमार श्रमण ने कहा—"जीव अगुरु-अलघु है—न भारी है, न हलका है । उस चोर के शरीर को जीवित अवस्था मे तोलने तथा मृत अवस्था मे तोलने पर कुछ भी अन्तर न आने का यही कारण है । इसलिए तुम यह विश्वास करो कि जीव और शरीर एक नही है ।"

इस पर प्रदेशी ने कहा—"आपकी यह उपमा भी मुझे बुद्धि-कल्पित लगती है । इससे जीव और शरीर को पृथक्-पृथक् होना सिद्ध नही होता । एक बार मैं अपनी सभा मे बैठा था । कोतवाल एक चोर को पकडकर लाये । मैंने उस चोरी करने वाले पुरुष को सभी तरफ से देखा, सिर से पैर तक देखा, भलीभाँति देखा, किन्तु, मुझे उसमे कही भी जीव दिखाई नही दिया । उसके बाद मैंने उस पुरुष के दो टुकडे कर दिये फिर उसको सब तरफ

से देखा, तो भी मुझे जीव दिखाई नही दिया। तब मैंने उसके तीन, चार—यो आगे बढते-बढते अनेक टुकड़े कर दिये। तब भी मुझे जीव दिखाई नही दिया। भगवन्! यदि उस पुरुप के इतने टुकडे करने पर कही जीव दिखाई देता तो मैं यह विश्वास कर लेता कि जीव अन्य है तथा शरीर अन्य है, पर जब मैंने उसके इतने टुकडो मे भी कही जीव को नही देखा, तब मेरी यह मान्यता मुझे सही लगती है कि जीव और शरीर भिन्न-भिन्न नही हैं।"

प्रदेशी राजा के इस कथन को सुनने के बाद केशीकुमार श्रमण ने कहा—"हे प्रदेशी! तुम मुझे उस दीन-हीन लकडहारे से भी अधिक मूर्ख प्रतीत होते हो।"

प्रदेशी—"भगवन्! वह कौन दीन-हीन लकडाहारा था?"

केशीकुमार—"प्रदेशी! वन मे रहने वाले तथा वन से आजीविका उपार्जन करने वाले कुछ व्यक्ति आग और अगीठी के साथ लकडियो के वन मे प्रविष्ट हुए। प्रविष्ट होने के बाद उन पुरुषो ने कुछ दूर जाने पर अपने एक साथी से कहा—हम जगल मे जा रहे हैं, तुम यहा अगठी मे से आग लेकर हमारे लिए भोजन तैयार करना। यदि अगीठी मे आग बुझ जाये तो लकडी से अग्नि उत्पन्न कर भोजन बना लेना। यो कहकर उन साथियो के चले जाने के बाद पीछे रहे व्यक्ति ने सोचा—शीघ्र उनके लिए भोजन बना लूं। ऐसा सोचकर वह अगीठी के पास आया। अगीठी की आग बुझ गई थी। वह पुरुप जहाँ लकडी पडी थी, वहाँ आया उसको चारो ओर से देखा, किन्तु, कही भी उसे अग्नि दृष्टिगोचर नही हुई। तब उसने कुल्हाडो से उस लकडी के दो टुकडे कर डाले। उसे अच्छी तरह देखा, किन्तु, कहीं भी आग दिखाई नही दी। फिर उसने उसके तीन टुकड़े किये, चार टुकडे किये, आगे टुंकडा करता गया, अनेक टुकड़े किये, उन्हें देखता गया, किन्तु, देखने पर उहीं भी आग नही दिखाई दी।

इस प्रकार अनेको टुकडे करने पर भी जब किसी मे भी अग्नि दिखाई नही दी तो वह बहुत उदास, खिन्न, श्रान्त और दु खित हो गया। कुल्हाडी को एक तरफ रख दिया। कमर खोली और बोला—मैं अपने साथियो के लिए भोजन नहीं पका सका। इस विचार से उसका मन चिन्तित एव व्यथित हुआ। वह हथेली पर अपना मुँह रखे जमीन पर दृष्टि गड़ाये आर्त-ध्यान पूर्वक शोक मे डूब गया।

लकडियाँ काट लेने के बाद उसके साथी वहाँ आये। उन्होने अपने इस साथी को निराश, दु खित और चिन्तित देखा। उन्होंने उससे पूछा—"देवानुप्रिय! तुम निराश, दु खित और चिन्तित क्यो हो?"

तब उस पुरुप ने कहा—"आप लोगो ने मुझे भोजन बनाने के लिए कहा था, अगीठी मे आग बुझ गयी थी। काठ से आग निकालने के लिए मैंने उसे अच्छी तरह देखा, आग दिखाई नही दी। फिर मैंने कुल्हाडी से उस काठ के दो टुकडे किये, आग नही दीखी। और भी तीन, चार उत्तरोत्तर अनेक टुकडे किये, पर, किसी मे भी आग नही पा सका; अत. आपके लिए खाना नही बना सका, इसलिए मैं निराश, दु खित, चिन्तित और शोकान्वित हू।"

उनमे एक पुरुप बहुत चतुर और योग्य था। उसने अपने साथियो से कहा कि आप लोग स्नान आदि नित्य-कर्म कर शीघ्र आयें, मैं आप लोगो के लिए भोजन तैयार कर रहा हू। यह कहकर उसने कमर कसी, कुल्हाडी ली। सर बनाया, सर से अरणी काठ को रगड़ा।

आग की चिंगारी प्रकट की, फिर उसे फूंक देकर सुलगाया आग तैयार हो गई। उसने अपने साथियो के लिए भोजन तैयार कर लिया।

इतने मे उसके साथी स्नान आदि से निवृत्त होकर वापस आ गये। उस पुरुष ने उन सबको बहुत अच्छा, स्वादिष्ट भोजन कराया। भोजन करने के बाद आचमन आदि करके उन्होंने अपने पहले साथी से कहा—"तुम जड, मूर्ख, निर्बुद्धि और फूहड हो, तुमने कही कुछ सीखा ही नही, जो तुमने काठ के टुकडो मे आग को देखना चाहा।"

"प्रदेशी! तुम्हारी भी प्रकृति इसी प्रकार की है। तुम उस लकडहारे से भी अधिक मूर्ख हो, जो शरीर के टुकडे-टुकडे कर उसमे जीव देखना चाहते हो।"

केशी स्वामी की बात सुनकर राजा ने कहा—"भगवन्! आप अवसरवेत्ता, चतुर, बुद्धियुक्त, कर्त्तव्य-अकर्त्तव्य का भेद समझने वाले, विनीत, विशिष्ट, ज्ञानी, उपदेशलब्ध-गुरु से उत्तम शिक्षा प्राप्त किये हुए है, इस विशाल परिषद् के बीच आपने मेरे प्रति कठोर, आक्रोशपूर्ण शब्दो का प्रयोग किया, मेरी भर्त्सना की, अनादर किया, अवहेलनापूर्ण शब्दो से मुझे प्रताडित किया, धमकाया, क्या आपके लिए यह उचित है ?"

प्रदेशी राजा द्वारा दिये गये इस उलाहने को सुनकर केशीकुमार श्रमण ने उसे कहा—"प्रदेशी! क्या जानते हो परिषदें कितने प्रकार की बतलाई गई है ?"

प्रदेशी बोला—"हाँ जानता हू, वे चार प्रकार की कही गई है – (१) क्षत्रिय-परिषद्, (२) गाथापति-परिषद् (३) ब्राह्मण परिषद् और (४) ऋषि-परिषद्।"

केशीकुमार श्रमण ने कहा—"प्रदेशी! तुम्हे यह भी मालूम है, इन चार परिषदो के अपराधियो को क्या दण्ड दिया जाता है ?"

प्रदेशी बोला– "हाँ जनता हू। जो क्षत्रिय-परिषद् का अपराध करता है, तिरस्कार करता है, या तो उसके हाथ काट दिये जाते है या पैर काट दिये जाते हैं या मस्तक काट दिया जाता है या उसे शूली पर चढा दिया जाता है। जो गाथापति-परिषद् का अपराध करता है, उसे घास या वृक्ष के पत्तो या पुआल से लपेट कर आग मे झोक दिया जाता हैं। जो ब्राह्मण-परिषद् का अपराध करता है, उसे अनिष्ट, क्रोधपूर्ण, अप्रिय तथा अमनोज्ञ शब्दो से उलाहना देकर आग मे तपाये गये लोहे से कुडिका-चिह्न या कुत्ते के चिह्न से लाछित कर दिया जाता है या उसे देश से निर्वासित कर दिया जाता है तथा जो ऋषि-परिषद् का अपराध करता है, उसे न अति अनिष्ट, न अति क्रोधपूर्ण तथा न अति अप्रिय, न अति अमनोज्ञ शब्दो द्वारा उलाहना दिया जाता है।

"प्रदेशी! तुम इस प्रकार की दण्ड-नीति जानते हो, फिर तुम मेरे प्रति विपरीत, दुःखजनक विरुद्ध व्यवहार करते हो।"

प्रदेशी राजा बोला—"भगवन्! बात ऐसी है, जब मेरा आपसे पहले पहल वार्तालाप हुआ, तब मेरे मन मे ऐसा विचार आया कि इस पुरुष से मैं जितनी विपरीत बात करूगा, विपरीत व्यवहार करूगा, उतनी ही ये विशद व्याख्या करेंगे, उतना ही मै अधिक तत्त्व जानूगा, अधिक ज्ञान प्राप्त करूगा, सम्यक्त्व को समझूगा, चरित्र को समझूगा, जीव के स्वरूप को समझूगा। इसी कारण मैंने आपके प्रति अत्यन्त विपरीत और विरुद्ध व्यवहार किया।"

केशीकुमार श्रमण ने प्रदेशी राजा को कहा—"प्रदेशी ! जानते हो, व्यवहार कितने प्रकार के बताए गये हैं ?"

प्रदेशी बोला—"भगवन्! जानता हू, वे चार प्रकार के हैं—एक वह है, जो किसी को दान देता है, किन्तु, उसके साथ प्रीतियुक्त वाणी नही बोलता । दूसरा वह है जो प्रीति-जनक वाणी तो बोलता है, परन्तु, कुछ देता नही है । तीसरा वह है, जो मधुर वाणी भी बोलता है और देता भी है तथा चौथा वह है, जो न कुछ देता है और न मधुर वाणी ही बोलता है ।"

केशीकुमार श्रमण बोला—"जानते हो, इन चार प्रकार के मनुष्यो मे कौन व्यहार-कुशल और कौन व्यहार-शून्य है ?"

प्रदेशी बोला—"हाँ भगवन् ! मै जानता हूँ, इनमे जो मनुष्य देता है, मधुर भाषण नही करता, वह अव्यवहारी है । जो मनुष्य देता नही, किन्तु, मधुर, सन्तोषजनक वार्तालाप करता है, वह व्यवहारी है । जो मनुष्य देता भी है और प्रीतियुक्त वचन भी बोलता है, वह व्यवहारी है, किन्तु, जो न देता है और न प्रीतियुक्त वचन ही बोलता है, वह अव्यवहारी है ।"

केशीकुमार श्रमण बोले—"प्रदेशी ! तुम भी व्यवहारी हो, अव्यवहारी नही हो ।"

तब प्रदेशी राजा ने केशीकुमार श्रमण से कहा—"आप विद्वान् हैं, निपुण हैं उपदेश-प्राप्त है, मुझे हथेली पर रखे आँवले की तरह जीव को बाहर निकाल कर दिखा सकते हैं ?"

प्रदेशी ने इतना कहा ही था कि उसी समय हवा चलने से राजा के आस-पास तृण, घास, पौधे आदि हिलने-डुलने लगे, स्पन्दित होने लगे, आपस मे टकराने लगे, विविध अवस्थाओ मे परिणत होने लगे ।

तब केशीकुमार श्रमण ने प्रदेशी राजा से कहा—"क्या तुम इन तृण आदि वनस्पतियो को हिलते-डुलते देखते हो ?"

प्रदेशी ने कहा—"हाँ, मैं देखता हूँ ।"

केशीकुमार श्रमण बोले—"क्या तुम यह भी जानते हो कि इन तृण आदि वनस्पतियो को कोई देवता परिचालित कर रहा है या कोई असुर या राक्षस हिला रहा है, कोई नाग, किन्नर, कि पुरुष, महोरग या गन्धर्व परिचालित कर रहा है ?"

प्रदेशी ने कहा—"न इन्हें देव हिला रहा है, न गन्धर्व हिला रहा है, न और कोई हिला रहा है । ये वायु द्वारा परिचालित हैं ।"

केशी कुमार श्रमण बोले—"क्या मूर्त्त काम, राग, मोह, वेद, लेश्या और शरीर-युक्त वायु का रूप तुम देखते हो ?"

प्रदेशी बोला—"मैं नही देखता ।"

केशीकुमार श्रमण कहने लगे—"राजन् ! रूप-युक्त, शरीर-युक्त वायु का रूप तुम नही देख पाते तो अमूर्त्त, रूप-रहित जीव को हाथ मे रखे आंवले की तरह मैं कैसे दिखला सकता हूँ । प्रदेशी ! असर्वज्ञ पुरुष इन दश स्थानो को—वस्तुओ को सर्वभाव पूर्वक—सर्व पर्यायो के साथ न जान सकते हैं और न देख सकते हैं—१. धर्मास्तिकाय, २. अधर्मास्तिकाय, ३. आकाशास्तिकाय, ४. अशरीर बद्ध—शरीर रहित जीव, ५. परमाणु पुद्गल,

६. शब्द, ७ गंध, ८ वायु, ९ यह जिन–सर्व कर्म क्षयकारी होगा या नही तथा १०. यह सर्व दु.खो का अन्त करेगा या नही।

"केवल ज्ञान, केवल दर्शन धारण करने वाले अर्हत्, जिन या केवली भगवान् ही इन दश बातो को समस्त भावो या पर्यायो सहित जानते है, देखते हैं इसलिए हे प्रदेशी। जीव को शरीर से पृथक् देखा नही जा सकता। अत तुम यह विश्वास करो कि जीव और शरीर भिन्न-भिन्न है।"

प्रदेशी राजा ने केशीकुमार श्रमण से कहा–"भगवन्! क्या हाथी का जीव और कुन्थू का जीव एक जैसा है?"

केशी स्वामी बोले–"हाँ, प्रदेशी! एक जैसे हैं, समान प्रदेश युक्त हैं।"

प्रदेशी ने कहा–"भगवन्! हाथी से कुन्थू अल्प-कर्म, अल्प-आयुष्य, अल्प-क्रिया, अल्प आस्रव-युक्त है। इस प्रकार कुन्थू का आहार, नीहार श्वासोच्छ्वास, ऋद्धि–शारीरिक शक्ति, द्युति–तेज आदि भी अल्प हैं। कुन्थू से हाथी के ये सब अधिक है।"

केशीकुमार श्रमण बोले–"प्रदेशी! ऐसा ही है। हाथी से कुन्थू अल्प-कर्म, अल्प-क्रिया, और कून्थू से हाथी महाकर्म, महाआस्रव आदि युक्त है।"

प्रदेशी बोला–"भगवन्! तब हाथी और कून्थू का जीव समान-परिणाम युक्त कैसे हो सकता है?"

केशीकुमार श्रमण ने कहा–"प्रदेशी! जैसे कोई एक विशाल कूटागर–पर्वत शिखर के सदृश भवन हो, कोई एक व्यक्ति अग्नि और दीपक के साथ उस भवन मे प्रवेश कर उसके ठीक बीच के भाग मे खडा हो जाए, उसके बाद उस भवन के सभी दरवाजो के किवाडो को भली-भाँति सटाकर बन्द कर दे ताकि उसमे जरा भी छेद न रहे। फिर वह पुरुष उस भवन के बीचोबीच उस दीपक को जलाये। वह दीपक भवन के भीतरी भाग को प्रकाशमय, उद्योतमय, तापमय तथा प्रभामय बनाता है, बाहरी भाग को नही। यदि वह पुरुष उस दीपक को एक बडे पिटारे से ढक दे तो वह दीपक उस भवन के भीतरी भाग को प्रकाशित करेगा, बाहरी भाग को नही। इसी प्रकार गोकिलिंज–गाय के खाने के लिए घास रखने का पात्र, पच्छिका पिटक–पिटारी, गडमाणिका–अनाज नापने का पात्र विशेष, आढक–चार सेर अनाज नापने का पात्र, इसी प्रकार अर्धाढक, प्रस्थक, अर्धप्रस्थक, कुलव, अर्धकुलव, चतुर्भागिका, अष्ट भागिका, द्वात्रिंशिका, चतु षष्टिका अथवा दिप-चम्पका—दीपक के ढक्कन से ढके तो वह दीपक उन सबके भीतरी भागो को ही प्रकाशित करेगा, बाहरी भागो को नही।

"इसी प्रकार हे प्रदेशी! पूर्व जन्म मे उपार्जित कर्मों के कारण जीव को छोटा या बडा जैसा भी शरीर प्राप्त होता है, उसी के अनुसार आत्म-प्रदेशो को सकुचित तथा विस्तृत करने के अपने स्वभाव के कारण वह जीव उस शरीर को अपने असख्यात प्रदेशो द्वारा व्याप्त कर लेता है। अतएव हे प्रदेशी! तुम इस बात मे श्रद्धा करो कि जीव पृथक् है और शरीर पृथक् है, जीव शरीर नही है और शरीर जीव नही है।"

तदनन्तर प्रदेशी राजा ने केशीकुमार श्रमण से कहा–"भगवन्! आपने जो बताया वह ठीक है, पर, मेरे पितामह की यह मान्यता थी कि जीव और शरीर भिन्न-भिन्न नही है।, जो जीव है, वह शरीर है तथा जो शरीर है, वही जीव है। मेरे पितामह के मरण के

उपरान्त मेरे पिता की भी यह मान्यता थी। पिता के बाद मेरी भी यही मान्यता रही है। इस प्रकार अनेक पीढियो से, कुल-परंपरा से चली आती अपनी मान्यता को मैं कैसे छोड दू।"

केशीकुमार श्रमण ने कहा—"प्रदेशी! तुम अयोहारक—लोहे का भार उठाने वाले लोह-वणिक की तरह बाद मे पश्चात्ताप करना पडे, ऐसे मत बनो।"

प्रदेशी बोला—"भगवन्! वह लौह-वणिक कौन था और उसे क्यो पश्चात्ताप करना पडा?"

"सुनो प्रदेशी! अर्थार्थी—धन के इच्छुक, अर्थगवेषी—धन की खोज करने वाले, लुब्धक—धन के लोभी, अर्थकांक्षी—धन की आकाक्षा रखने वाले, अर्थपिपासित—धन की प्यास या लिप्सा रखने वाले, कुछ पुरुष धनार्जन करने के लिए विपुल विक्रेय पदार्थ और साथ मे खाने-पीने के पदार्थ लिए हुए एक गहन, भयानक, खतरो से पूर्ण, बहुत लम्बे मार्ग वाले वन मे प्रविष्ट हुए। जब वे उस घोर वन मे कुछ आगे बढे तो उन्होने एक बहुत बडी लोहे की खान देखी। वहा लोहा खूब फैला था, इधर-उधर बिखराया था। उस खान को देखकर वे हृष्ट, तुष्ट और प्रसन्न होकर आपस मे कहने लगे—"यह लोहा हमारे लिए बहुत इष्ट और उपयोगी है, इसलिए हम इसके गट्ठर बाँध ले।" यह सबको उचित लगा। सबने लोहे के गट्ठर बाँध लिये। उस जगल मे आगे बढते गये।

आगे बढते-बढते उन्होने निर्जन वन मे शीशे की एक बहुत बडी खान देखी, जो शीशे से आपूर्ण थी। आपस मे उन्होने कहा—"हमे शीशा इकट्ठा कर लेना उचित है। थोडे से शीशे के बदले मे हम बहुत लोहा ले सकते है। इसलिए हम लोहे के गट्ठर खाली कर शीशे के गट्ठर बाँध लें।" यो उन्होने परस्पर विचार कर वैसा ही किया। लोहा छोड दिया, शीशा बाँध लिया, किन्तु, इन मे से एक पुरुष ऐसा था, लोहे को छोडकर शीशे का का गट्ठर बाँधने को राजी नही हुआ।

तब दूसरे साथियो ने अपने साथी से कहा—"लोहे की अपेक्षा शीशा लेना अधिक उत्तम है, क्योकि हमे थोडे से शीशे के बदले बहुत-सा लोहा मिल सकता है। इसलिए भाई! इस लोहे को छोड दो, शीशे का गट्ठर बाँध लो।"

वह पुरुष बोला—"भाइयो! मैं इस लोहे के गट्ठर को बहुत दूर से लादे आ रहा हू। मैंने यह गट्ठर कसकर बाँधा है, बडा मजबूत बाँधा है, बडा गाढा बाँधा है, इसलिए मैं इसे छोडकर शीशे का गट्ठर नही बाँध सकता।"

दूसरे साथियो ने उस व्यक्ति को बहुत समझाया, किन्तु, वह नही माना। वे आगे बढते गये। आगे क्रमश ताँबे की, चाँदी की, सोने की, रत्नो की और हीरो की खानें मिली। जैसे-जैसे अधिक मूल्य वाली वस्तुएँ प्राप्त होती गइ वैसे-वैसे वे पहले की कम मूल्य की वस्तुओ को छोडते गये तथा अधिक मूल्य की वस्तुओ को बाँधते गये। सभी खानो पर उन्होने अपने उस जिद्दी साथी को बहुत समझाया, पर, उसका जिद्द छुडाने मे वे सफल नही हुए।

फिर सभी व्यक्ति अपने-अपने जनपद मे, नगर मे आये। उन्होने वहाँ पर हीरे बेचे। बेचने से जो धन प्राप्त हुआ, उससे उन्होने अनेक नौकर-नौकरानियाँ रखी, गाय-भैंसें और

भेड़ें ली। बड़े-बड़े आठ मजिले भवन बनवाये। वे बड़े सुख से रहते, स्नान आदि नित्य-कर्म कर उत्तम महलो के ऊपरी भाग मे बैठे विविध वाद्यो के स्वर, ताल के साथ कला, निपुण सुन्दर युवतियो द्वारा किये जाते नृत्य-गान युक्त बत्तीस प्रकार के नाटक देखते, मन बहलाते, प्रसन्न रहते।

वह लोह-वाहक पुरुष भी लोहे का गट्ठर लिए नगर मे पहुँचा। लोहा बेचा। बहुत थोडा धन मिला। उसने अपने साथियो को जब अपने-अपने उत्तम महलो मे अत्यन्त सुखोपभोग के साथ रहते हुए देखा तो वह मन-ही-मन कहने लगा—"मैं कितना अभागा, पुण्यहीन तथा अधन्य हू। यदि मैं अपने इन हितैषी साथियो की बात मान लेता तो मैं भी इनकी तरह अत्यधिक सुख-सुविधाओ के साथ अपना जीवन व्यतीत करता।"

केशीकुमार श्रमण बोला—"प्रदेशी! मेरे कहने का यही अभिप्राय है कि यदि तुम अपने दुराग्रह का त्याग नही करोगे तो तुम्हे उस लोहवाहक दुराग्रही बनिये की तरह पछताना पडेगा।"

केशीकुमाकर श्रमण द्वारा इस तरह विविध रूप मे समझाये जाने पर राजा प्रदेशी को सम्यक्-तत्त्व-बोध प्राप्त हुआ। उसने केशीकुमार श्रमण को वन्दन-नमन किया, उसने निवेदन किया—"भगवन्! मैं वैसा नही करूंगा, जिससे मुझे उस लोहवाहक बनिये की ज्यो बाद मे पछताना पडे। देवानुप्रिय! मैं आपसे केवलिभाषित धर्म-तत्त्व सुनना चाहता हू।"

केशीकुमार श्रमण ने प्रदेशी की जिज्ञासा देखकर धर्मोपदेश दिया, उसे श्रावक-धर्म से अवगत कराया। राजा प्रदेशी ने श्रावक-धर्म स्वीकार किया और वह सेयविया नगरी की ओर प्रस्थान करने को उद्यत हुआ।

उसे गमनोद्यत देखकर केशीकुमार श्रमण बोले—"राजन्! जानते हो, आचार्य कितने प्रकार के होते है?"

प्रदेशी ने कहा—"भगवन्! जानता हू, आचार्य तीन प्रकार के होते है—१. कलाचार्य २ शिल्पाचार्य तथा ३ धर्माचार्य।"

केशीकुमार श्रमण बोले—"प्रदेशी! तुम यह भी जानते हो कि इन तीन प्रकार के आचार्यो मे किस-किस की कैसी विनय-प्रतिपत्ति—सेवा-सत्कार करना चाहिए।"

प्रदेशी ने कहा—"हाँ भगवन्! मै जानता हू। शरीर पर चन्दन आदि सुगन्धित पदार्थों के लेप, मालिश, स्नान, पुष्प, वस्त्र, आभूषण आदि द्वारा कलाचार्य एवं शिल्पाचार्य का सेवा-सत्कार करना चाहिए। उनको सम्मान पूर्वक भोजन कराना चाहिए तथा उनकी जीविका हेतु ऐसी व्यवस्था करनी चाहिए, जिससे उनका तथा उनकी आगे की पीढियो का सुखपूर्वक जीवन-निर्वाह होता रहे। धर्माचार्य के दर्शन का अवसर जहाँ भी प्राप्त हो, उनको श्रद्धा और भक्ति-पूर्वक वन्दन-नमन करना चाहिए, उनका आदर-सम्मान करना चाहिए, उन्हे कल्याण, मगल, देव एव ज्ञान-रूप मानते हुए उनकी पर्युपासना करनी चाहिए, उन्हें अशन, पान आदि से प्रतिलाभित करना चाहिए।"

केशीकुमार श्रमण बोले—"राजन्! तुम इस तरह विनय-प्रतिपत्ति का ज्ञान रखते हुए भी अब तक मेरे प्रति जो तुम्हारी ओर से विपरीत व्यवहार हुआ है, उसके लिए तुमने मुझसे क्षमा याचना तक नही की और अपनी नगरी की ओर गमनोद्यत हो गये।"

प्रदेशी—"भगवन् ! आप जो कह रहे है, वह सर्वथा उचित है। मेरी आन्तरिक भावना यह थी, मेरी ओर से आपके प्रति जो प्रतिकूल, अनुचित व्यवहार हुआ है, उसके लिए मैं कल प्रातः अपने अन्त पुर एव परिवार सहित क्षमा-याचना हेतु, वन्दन-नमन हेतु आपकी सेवा मे उपस्थित होऊ। मैं यथाविधि, सभक्ति, सादर क्षमा-याचना कर सकूं, इसके लिए पुन कल प्रात' आपकी सेवा मे आने का सकल्प लिए प्रस्थानोद्यत हुआ।" यो निवेदित कर राजा प्रदेशी अपनी नगरी मे लौट आया।

दूसरे दिन प्रात काल राजा प्रदेशी सूर्यकान्ता आदि रानियो, पारिवारिक-जनो और विशाल परिषद् के साथ केशीकुमार श्रमण की सेवा मे उपस्थित हुआ, उन्हें वन्दन-नमन किया, अत्यन्त विनम्र भाव से अपने प्रतिकूल आचरण के लिए मुनिवर से यथाविधि क्षमा-याचना की।

केशीकुमार श्रमण ने प्रदेशी राजा, सूर्यकान्ता आदि रानियो, सभी परिजनो तथा विशाल जन समूह को धर्मोपदेश दिया।

राजा ने धर्मोपदेश सुना, हृदयगम किया। अपने आसन से उठकर केशीकुमार श्रमण को वन्दन-नमन किया। वन्दन-नमन कर वह सेयविया नगरी की ओर गमनोद्यत हुआ।

जब राजा प्रदेशी इस प्रकार जाने को तत्पर था, तब केशीकुमार श्रमण ने उसे जागरूक करते हुए कहा—"राजन् ! वन-खण्ड, नाट्यशाला, इक्षुवाट—गन्ने का उद्यान या खेत तथा खलवाट—खलिहान पहले तो बडे रमणीय-सुन्दर या मनोज्ञ होते हैं, पर, बाद मे वे अरमणीय—असुन्दर तथा अमनोज्ञ, अप्रिय हो जाते है। उसी प्रकार तुम पहले रमणीय—धर्म की आलोचना मे निरत रहते हुए सुन्दर होकर फिर अरमणीय—धर्म की अराधना से विरहित मत हो जाना।"

प्रदेशी—"भगवन् ! वन-खण्ड आदि के रमणीय, अरमणीय होने का क्या अभिप्राय है, कृपा कर समझाए।"

केशीकुमार श्रमण—"वन-खण्ड जब तक वृक्षो, वेलो, पत्तो, पुष्पो तथा फलो से सम्पन्न, शीतल, सघन छाया से युक्त होता है, तब तक वह बडा ही सुहावना और मोहक प्रतीत होता है पर जब पतझड मे उसके पेड, पत्ते, पुष्प, फल आदि झड जाते है सूख जाते है, तब वह वन-खण्ड बडा भयानक, कुरूप और अशोभनीय लगता है।

"जब तक नाट्य-शाला मे वाद्य बजते है, नृत्य होते हैं, सगीत होता है, नाटक होते हैं, वह लोगो के हास-परिहास से, मनोरजन से, क्रीडाओ से बहुत भव्य और शोभनीय प्रतित होती है, पर जब नाट्य-शाला मे ये सब बंद हो जाते हैं, तब वह असुहावनी और असुन्दर लगने लगती है।"

"गन्नो के खेत मे जब गन्ने काटे जाते है, कोल्हू मे पेरे जाते हैं तो वहा अनेक लोग आते हैं, गन्नो का मधुर रस पीते है, परस्पर लेते है, देते हैं। तब वह गन्नो का खेत बडा मोहक और रमणीय प्रतीत होता है, किन्तु जब उसी गन्नो के खेत मे गन्ने कट जाते हैं, पेरना बन्द हो जाता है, तो वह सूना हो जाता है, लोगो का आवागमन रुक जाता है, वह बडा असुन्दर और अरमणीय दीखने लगता है।

"जब खलिहानो मे कटी हुई फसल एकत्र होती है, धान के ढेर लगे रहते हैं, धान निकाला जाता है, तिल आदि पेरे जाते हैं, तब अनेक लोग वहाँ एकत्र रहते हैं, एक साथ

खाना-पीना करते हैं, देते हैं, लेते हैं। वह स्थान बडा आकर्षक रोचक और सुन्दर प्रतीत होता है, पर, जब धान्य निकाल लिया जाता है, किसान उसे अपने घरो मे जमा कर लेते है, लोगो का आवागमन बद हो जाता है तो वह स्थान बडा अकाम्य, डरावना और वेसुहावना लगने लगता है।

"राजा प्रदेशी ! तुम्हें इन उदाहरणो से यह समझना है, तुम धार्मिक दृष्टि से रमणीय, कमनीय होकर समयान्तर पर उससे विमुख होकर अरमणीय, अकमनीय मत बनना। साथ-ही-साथ दान देने आदि के रूप मे तुम्हारा जो अब तक रमणीयता रही है, उसको चालू रखना, इस प्रकार सदा रमणीय अभिलषणीय तथा शोभनीय बने रहना।"

राजा प्रदेशी ने केशीकुमार श्रमण से निवेदन किया—"भगवन् ! आपने जो मुझे समझाया है, उससे मैं अन्त प्रेरित हुआ हूँ, मैं रमणीय होकर फिर अरमणीय नही बनूगा। जानकारी हेतु निवेदन कर दू—मैंने यह चिन्तन किया है, मैं सेयविया नगरी आदि अपने राज्य के सात हजार गाँवो की—इनकी आय को चार भागो मे वाटूगा। उनमे से एक भाग राज्य की व्यवस्था, रक्षा, सेना और वाहन के कार्य मे व्यय करूंगा, एक भाग प्रजा के पालन समय पर सहायता आदि की दृष्टि से कोष्ठागार मे अन्न आदि के हेतु सुरक्षित रखूगा, एक भाग अपने रनवास के निर्वाह तथा सुरक्षा के लिए खर्च करूंगा तथा बाकी के एक भाग से एक विशाल कूटागारशाला का निर्माण कराऊँगा। वहा व्यवस्था एव सेवा हेतु बहुत से मनुष्यो को भोजन, वेतन तथा दैनिक वृत्ति आदि पर रखूंगा। वहाँ प्रति दिन प्रचुर मात्रा मे खाद्य, पेय आदि पदार्थ तैयार कराऊँगा, जिससे श्रमण, माहण, भिक्षु, यात्री, पथिक, आदि सभी का आतिथ्य करूंगा, उन्हे भोजन कराऊगा, आहार-पानी दूंगा तथा साधना की दृष्टि से मैं शील-व्रत, गुण-व्रत आदि का पालन करता हुआ त्याग प्रत्याख्यानमय जीवन जीऊँगा।

यह कहकर राजा प्रदेशी अपने महल मे लौट आया। उसने जैसा चिन्तन किया था उसके अनुसार अपने राज्य की सुन्दर, समीचीन व्यवस्था कर दी। वह धार्मिक आचार तथा नियम-पूर्वक रहने लगा।

**अवसान**

रानी सूर्यकाता ने देखा कि राजा जब से श्रमणोपासक बना है, उसके जीवन मे एक परिवर्तन आ गया है। वह राज्य मे, अन्त पुर मे, मुझ मे तथा जनपद मे कोई रुचि नही लेता है। वह इनसे विमुख और उदासीन रहता है। रानी को यह अच्छा नही लगा। वह ससार मे आसक्त थी, इसलिए उसने सोचा कि शास्त्र-प्रयोग, अग्नि-प्रयोग, मन्त्र-प्रयोग या विष-प्रयोग द्वारा राजा की हत्या करवा दू, युवराज सूर्यकान्त को राज्यासीन करा दूं, इस प्रकार राज्य-वैभव तथा राज्य-सत्ता का भोग करू राज्यशासन करू आनन्द-पूर्वक रहूँ। उसने युवराज सूर्यकान्त कुमार को बुलाया तथा जैसा उसने सोचा था, उसे बताया।

सूर्यकान्त कुमार ने अपनी माँ की बात का समर्थन नही किया, उसे आदर नही दिया, उस ओर ध्यान नही दिया। वह सुनकर शात तथा मौन रहा। रानी सूर्यकान्ता ने सोचा कुमार सहमत नही हुआ है, कही वह राजा के समक्ष यह भेद न खोल दे, अत. रानी राजा की शीघ्र हत्या करने की ताक मे रहने लगी।

एक दिन उसको अनुकूल अवसर मिला। उसने राजा के खाने-पीने के पदार्थों मे

विष मिलाया, राजा के पहनने के वस्त्रो मे सूघने योग्य सुरभित पदार्थों मे पुष्प-मालाओ मे तथा गहनो मे विष डाला, छिडका, उन्हे विषाक्त बनाया। राजा जब स्नान आदि करके आया तब उसे वह विषैला भोजन परोसा, विषमय कपडे पहनाये तथा विषाक्त आभूषण धारण करवाये। विष का तत्काल प्रभाव हुआ। राजा के असह्य वेदना उत्पन्न हुई। उसके शरीर मे भयानक पित्त ज्वर हो गया। सारा शरीर बुरी तरह जलने लगा।

राजा प्रदेशी को रानी सूर्यकान्ता का षड्यन्त्र यद्यपि ज्ञात हो गया, पर, उसने उसके प्रति अपने मन मे जरा भी द्वेष नही किया, किंचित् मात्र क्रोध नही किया। वह समाधि-मृत्यु प्राप्त करने हेतु पौषध-शाला मे आया। अर्हत् सिद्ध एव आचार्य को नमन किया, वन्दन किया, अठारह पाप-स्थानो का मन, वचन तथा काय-योग-पूर्वक प्रत्याख्यान किया, जीवन भर के लिए चतुर्विध आहार का परित्याग किया शरीर का भी भावात्मक दृष्टि से परित्याग किया। आलोचना तथा प्रतिक्रमण कर राजा प्रदेशी ने समाधि-मरण प्राप्त किया। वह सौधर्म कल्प के सूर्याभविमान की उपपात-सभा मे सूर्याभ देव के रूप मे जन्मा।

गौतम ने भगवन् महावीर से पूछा—"सूर्याभ देव अपना देव-आयुष्य पूर्ण कर स्वर्ग से कहाँ जायेगा? कहाँ जन्म लेगा?"

भगवान् बोले—"गौतम! वह महाविदेह क्षेत्र के प्रसिद्ध कुलो मे से किसी एक कुल मे पुत्र के रूप मे जन्म लेगा। वे कुल अत्यन्त धन-धान्य-सम्पन्न है, दीप्तिमय है, प्रभावशाली हैं। उनके कुटुम्ब, परिवार विशाल है। भवन, धन, रत्न, स्वर्ण, रजत आदि विविध प्रकार की विपुल सपत्ति के वे अधिपति है। ऐसे व्यापार मे लगे हैं, जिससे प्रचुर धन का उपार्जन होता है,। सुख-सुविधा के लिए उनके यहाँ दास, दासियाँ, गायें, भैसें, भेडे आदि पशु धन हैं। दीन-जनो के प्रति उनमे दया-भाव है। उन्हे देने के लिए उनके यहाँ प्रचुर मात्रा में भोजन तैयार होता है,। वहाँ सूर्याभदेव ज्यो ही गर्भ मे आयेगा उसके माता-पिता के मन मे धार्मिक श्रद्धा दृढ होगी। वे उसका नाम दृढ-प्रतिज्ञ रखेंगे। दृढ-प्रतिज्ञ का बडे ठाट-बाट और शाही ढग से लालन-पालन होगा। आठ वर्ष की आयु हो जाने पर उसके माता-पिता उसे विद्याध्ययन तथा कला-शिक्षण हेतु कलाचर्य के पास ले जायेंगे। कलाचार्य बालक को बहत्तर कलाओ की शिक्षा देंगे, अभ्यास करा देंगे, सिद्ध करा येगे, सुयोग्य बनाकर माता पिता को सौप देंगे।

"माता-पिता कलाचार्य का सत्कार-सम्मान करेंगे। उनकी आजीविका—वर्तमान तथा भावी जीवन-निर्वाह की व्यवस्था हेतु पर्याप्त प्रीतिदान देंगे।

"दृढ-प्रतिज्ञ जब युवा होगा, माता-पिता ससारिक सुख-भोग की ओर उसे आकृष्ट करना चाहेगे। पर, वह सासारिक सुखो मे आसक्त अनुरक्त, मूच्छित तथा लोलुप नही होगा। वह कमल की ज्यो निर्लेप रहेगा। वह स्थविरो से सम्यक्त्व लाभ करेगा, श्रमण-धर्म मे प्रव्रजित होगा, सयम का यथावत् रूप मे पालन करेगा, अपने तप पूत जीवन द्वारा उद्योतित एव दीप्तिमान् होगा। वह केवल-ज्ञान, केवल-दर्शन प्राप्त करेगा, अर्हत् जिन केवली होगा। अनेक वर्ष पर्यन्त केवलि-पर्याय का परिपालन कर सिद्ध होगा, मुक्त होगा, समग्र कर्मों का क्षय करेगा, समग्र दु खो का अन्त करेगा।"[1]

---

१. राजप्रश्नीय सूत्र के आधार पर

## पायासी राजन्य

### श्वेताम्बी-नरेश पायासी मान्यताएँ

एक समय की बात है, आयुष्मान् कुमार काश्यप पाँच सौ भिक्षुओं के बृहत् समुदाय के साथ कोशल देश मे विचरण करते थे। विचरण करते-करते वे कोशलो की नगरी श्वेताम्बी मे आये। उसके उत्तर भाग मे सिसपावन नामक उद्यान था। वे आकर वहाँ ठहरे। तब पायासी श्वेताम्बी का शासक था। वह कोशल.राज प्रसेनजित् के अधीनस्थ राजन्य—माडलिक राजा था। श्वेताम्बी का राज्य उसे कोशलराज प्रसेनजित् से राजदाय के रूप मे प्राप्त था। वहाँ घनी आबादी थी। वह धन, धान्य, जल, घास, काष्ठ आदि सब साधन-सुविधामय सामग्री से युक्त था।

राजन्य पायासी के मन मे यह गलत धारणा बैठी हुई थी कि न लोक है, न परलोक है, न जीव मरकर उत्पन्न होता है और न सत्-असत् कर्मो का कोई फल ही होता है।

### श्रमण कुमारकाश्यप

श्वेताम्बी मे निवास करने वाले ब्राह्मण-गृहस्थो ने सुना—श्रमण गौतम के शिष्य श्रमण कुमारकाश्यप पाच सौ भिक्षुओ के विशाल समुदाय के साथ श्वेताम्बी मे पधारे हैं, सिसपा वन मे टिके है। कुमार काश्यप का कल्याणमय यश सर्वत्र विश्रुत है। वे पण्डित—उद्‌बुद्ध-चेता, व्यक्तचेता, ज्ञानी, मेधावी—प्रज्ञाशील, बहुश्रुत—शास्त्रवेत्ता, सत्पुरुषो के ससर्ग-साहचर्य से प्राप्त विशिष्टज्ञान-युक्त, मन की बात जानने वाले, प्रकट करने वाले, उत्कृष्ट प्रतिभा सपन्न, बोध सपन्न अर्हत् हैं। ऐसे अर्हतो का दर्शन हितप्रद होता है। यह सोचकर वे ब्राह्मण नगर से रवाना हुए। एक समूह के रूप मे समवेत हो वे सिसपावन की ओर चले। उस समय पायासी राजन्य विश्रामार्थ, टहलने हेतु राजमहल के ऊपर गया हुआ था, छत पर था। उसने ब्राह्मणो को सामूहिक रूप मे उत्तर दिशा मे सिसपावन की ओर जाते हुए देखा। उसने अपने क्षत्ता—व्यक्तिगत सचिव को, जो उसके पास था, कहा—"श्वेताम्बी के ये ब्राह्मण झुण्ड बनाये सिसपावन की ओर किसलिए जा रहे हैं ?"

क्षत्ता—"राजन्य ! श्रमण गौतम के शिष्य श्रमण कुमारकाश्यप श्वेताम्बी मे पधारे हैं, सिसपावन मे ठहरे हैं। उनके विपुल ज्ञान, उर्वर मेधा, प्रखर प्रतिभा का यश सब ओर फैला है। यह चर्चा है कि वे अर्हत् है। उन्ही श्रमण कुमारकाश्यप के दर्शन हेतु श्वेताम्बी के ये ब्राह्मण-गृहस्थ सिसपावन की ओर जा रहे हैं।"

पायासी—"क्षत्ता ! श्वेताम्बी के वे ब्राह्मण-गृहस्थ जहाँ हो, वहाँ जाओ। जाकर उनसे यो कहो—'पायासी राजन्य ने आप लोगो को उद्दिष्ट कर ऐसा कहा है, आप लोग कुछ ठहरे। वे भी श्रमण कुमारकाश्यप के दर्शनार्थ आपके साथ चलेगे।"

"क्षत्ता ! श्रमण कुमारकाश्यप श्वेताम्बी के ब्राह्मण-गृहस्थो को बाल—अज्ञान युक्त समझकर यो कहेगे कि यह लोक भी है, परलोक भी है, मर जाने के बाद भी जीवो का अस्तित्व रहता है, सत्, असत् कर्मों का शुभ, अशुभ फल प्राप्त होता है।

"क्षत्ता ! किन्तु, वास्तविकता यह है, न यह लोक है- न परलोक है, न मृत्यु के अनन्तर जीवो का अस्तित्व ही रहता है।"

यह सब सुनकर क्षत्ता वहाँ गया, जहाँ वे ब्राह्मण थे। उनके पास जाकर बोला—

"पायासी राजन्य ने आप लोगो को यह कहलवाया है कि कुछ देर रुकें, वे भी आपके साथ कुमारकाश्यप के दर्शनार्थ जायेंगे।"

यह सुनकर ब्राह्मण-गृहस्थ रुक गये। पायासी राजन्य वहाँ आया और उनको साथ ले सिसपावन मे वहाँ गया, जहाँ कुमारकाश्यप विराजित थे। पायासी ने कुमारकाश्यप से कुशल-क्षेम पूछा। पूछकर वह एक ओर बैठ गया। इस प्रकार और भी अनेक लोग कुमार-काश्यप को अभिवादन कर, कुशल-क्षेम पूछ एक ओर बैठ गये। कई लोग कुमारकाश्यप के पास गये, उनके सम्मुख बैठ गये। कइयो ने अपने नाम एव गोत्र का उच्चारण किया। वैसा कर एक ओर स्थित हुए। कुछ लोग खामोश—कुछ भी बोले विना जहाँ स्थान मिला, बैठ गये।

## प्रश्नोत्तर

एक तरफ बैठे राजन्य पायासी ने आयुष्मान् कुमारकाश्यप से कहा—"श्रमण काश्यप ! मेरा ऐसा दृष्टिकोण है, सैद्धान्तिक मान्यता है—यह लोक नही है, परलोक भी नही है, न जीव मरकर जन्म लेते हैं तथा न सत्, असत् कर्मों का फल ही होता है।"

काश्यप—"मैंने अत्र से पूर्व ऐसे पुरुप को न तो देखा ही है और न सुना ही है, जो ऐसे सिद्धान्त मानता हो कि यह लोक भी नही है, परलोक भी नही है ···इत्यादि। तुम यह कैसे कहते हो ? मैं तुम्ही से एक प्रश्न करता हूँ, जैसा उपयुक्त समझो, जवाब दो—यह चन्द्र, यह सूर्य क्या इस लोक मे है या परलोक मे है ? क्या ये मनुष्य है ? क्या देव हैं ?"

पायासी—"काश्यप ! यह चन्द्रमा तथा यह सूर्य परलोक मे हैं, इस लोक मे नही है, ये देव है, मनुष्य नही है।"

काश्यप—"राजन्य ! इस प्रकार जो तुम कह रहे हो, उससे तुम्हे स्वय समझ लेना चाहिए कि यह लोक भी है, परलोक भी है, जीव मर कर जन्मते भी है, कुशल, अकुशल कर्मों का सत्, असत् फल भी है।"

पायासी—"आप चाहे जैसा कहे, मेरी तो यही समझ है, यही मान्यता है, ये नही है।"

काश्यप—"राजन्य ! जो तुम यह कहते हो, मानते हो, उसके आधार के रूप मे तुम्हारे पास क्या कोई तर्क है ?"

पायासी—"काश्यप ! हा, मेरे पास तर्क है, जिसके आधार पर मेरा यह सिद्धान्त है।"

काश्यप—"क्या तर्क है ?"

पायासी—"काश्यप ! मेरे कतिपय ऐसे सुहृद्, मन्त्री तथा मेरे ही खानदान के बन्धु-बान्धव थे, जो प्राणियो की हिंसा मे अनुरत थे, चोरी करते थे, बुरा आचरण करते थे, असत्य-भाषण करते थे पिशुन थे—चुगली करते थे, कड़े वचन बोलते थे, निष्प्रयोजन बकवास करते थे, दूसरो से डाह करते थे, जिनके चित्त मे द्वेष का भाव रहता था तथा जो असत् सिद्धान्तो मे विश्वास करते थे। कुछ समय बाद वे रोग से आक्रान्त हुए, बहुत अस्वस्थ हुए। मैंने अनुमान किया वे रोग से नही बचेंगे। मैं उनके पास गया और मैंने उनसे कहा कि कई श्रमण-ब्राह्मण ऐसा दृष्टिकोण रखते हैं, ऐसे सिद्धान्त मे मान्यता रखते हैं कि जो प्राणियो की हिंसा करते हैं, चोरी करते हैं, बुरा आचरण करते हैं, असत्य बोलते

हैं, चुगली करते हैं, कड़े वचन कहते हैं, वृथा बकवास करते हैं, दूसरो के साथ वैमनस्य रखते हैं, उनसे द्रोह करते हैं, द्वेष करते हैं तथा ऐसे असत् सिद्धान्तो मे आस्था रखते हैं, वे मरकर नरक मे जाते हैं, दुर्गति प्राप्त करते है। आप लोग प्राणियो की हिंसा, चोरी, दुराचरण आदि करते रहे हैं। यदि उन श्रमण ब्राह्मणो का कथन सत्य है तो मृत्यु के उपरान्त आप नरकगामी होंगे, दुर्गति प्राप्त करेंगे। यदि वैसा हो, आप लोग नरक मे जाएं दुर्गति मे पड़े तो आकर मुझसे कहे कि लोक है, परलोक है, मरने के पश्चात् भी जीव विद्यमान रहता है, पुनर्जन्म होता है, सत्, असत् कर्मो का फल है। आप लोगो का मैं विश्वास करता हूँ। आप लोगो मे मेरी श्रद्धा है। आप खुद देखकर, अनुभव कर, आकर मुझे जो बतायेंगे, मैं उसे उसी प्रकार मानूंगा।

"वे कहते—बहुत अच्छा, हम ऐसा करेंगे। पर, मरने के पश्चात् न उन्होने स्वय आकर मुझे कुछ कहा और न अपने किसी सदेशवाहक को भेजकर मुझे यह कहलवाया। श्रमण काश्यप ! मेरे समक्ष यह प्रत्यक्ष कारण है, जिससे मैं अपने सिद्धान्त एव मान्यता पर दृढ हूँ।"

काश्यप—"राजन्य ! मैं तुम्ही से एक बात पूछता हूँ। यदि तुम्हारे कर्मचारी एक चोर को, अपराधी को पकडकर लाए, तुम्हे दिखलाए, कहे—इसने चोरी की है, अपराध किया है। जैसा आप उचित समझे, दण्ड दें। तब तुम यदि कहो कि एक सुदृढ रस्सी से इस आदमी के दोनो हाथ पीठ की ओर कसकर बांध दो। इसका शिर मुडवा दो। "यह अपराधी है," ऐसा घोषित करते हुए इसे एक राजमार्ग से दूसरे राजमार्ग पर, एक चतुष्पथ से दूसरे चतुष्पथ पर ले जाते हुए नगर के दक्षिणी द्वार से बाहर निकालकर दक्षिण दिशा मे अवस्थित वध्य-स्थान मे इसका शिर उडा दो। जब तुम्हारे कर्मचारी तुम्हारे आदेशानुरूप सुदृढ रस्सी द्वारा उसके दोनो हाथ उसकी पीठ के पीछे बांधकर, जैसा-जैसा करने की तुमने आज्ञा दी, वैसा-वैसा कर उसे मध्य-स्थान पर ले जाए। तब वह अपराधी यदि वधको—जल्लादो से कहे, इस गांव मे, निगम मे मेरे सुहृद्, साथी और कौटुम्बिक पुरुष निवास करते है, जब तक मैं उनके पास हो आऊ, उनसे मिल आऊ, तब तक आप रुके, मुझे वैसा करने की छुट्टी दे, क्या उस अपराधी द्वारा यो कहे जाने पर भी वे वधक उसे उतनी देर के लिए छुट्टी देंगे ? उसका मस्तक नही काटेंगे ?"

पायासी—'काश्यप ! वधक अपराधी की बात नही मानेंगे। वे उसके द्वारा वैसा कहे जाते रहने पर भी उसका मस्तक उडा देंगे, जरा भी नही रुकेंगे।"

काश्यप—"जब चोर या अपराधी मनुष्य वधको से इतनी-सी छुट्टी नही ले सकता, इतनी देर के लिए भी वे उसे नही छोडते तो तुम्हारे सुहृद् मन्त्री, खानदान के लोग, जो प्राणियो की हिंसा आदि पाप-कृत्यो मे लिप्त रहे, मृत्यु के उपरान्त जब वे नरक मे चले जाते हैं, दुर्गति प्राप्त करते हैं तो वे यमो से—नरकपालो से यह कहकर कि कुछ देर तक आप रुकें, जब तक हम पायासी राजन्य के पास जाकर यह कह आए कि यह लोक भी है, परलोक भी है, पुनर्जन्म भी है, क्या वे उनसे छुट्टी पा सकेंगे ? यह स्पष्ट है, नरकपाल उन्हे कदापि छुट्टी नही देंगे। इससे तुम्हे ऐसा मानना चाहिए कि लोक भी है, पर लोक भी है, इत्यादि।"

पायासी—"काश्यप ! आप चाहे जिस प्रकार कहे, मेरी समझ मे आपकी बात नही आती। मुझे तो यही जचता है, मैं यही मानता हूँ कि लोक, परलोक आदि कुछ भी नही है।"

काश्यप—"राजन्य ! अपना तर्क तो बतलाओ, जिसके सहारे तुम ऐसी मान्यता पर अडे हो।"

पायासी—"मैं अपना तर्क बतला रहा हूँ, जिसके सहारे मैं ऐसा मानता हूँ। मेरे कतिपय सुहृद् मन्त्री, कुटुम्बी जब प्राणियों की हिंसा से विरत रहते थे, चोरी आदि दूषित आचरण से दूर रहते थे, सत् सिद्धान्तो मे आस्था रखते थे। कुछ समय बाद वे रुग्ण हुए। रोग असाध्य कोटि मे जाने लगा। जब मैंने समझा, वे उस रोग से नही बचेंगे तो मैंने कहा कि कोई-कोई श्रमण-ब्राह्मण प्रतिपादन करते है—जो प्राणियो की हिंसा नही करते, चोरी नही करते, दुष्कृत्य नही करते, वे मरणोपरान्त स्वर्ग मे जन्म लेते हैं, उत्तम गति प्राप्त करते हैं। आप लोग जीव-हिंसा आदि से विरत है। यदि उन श्रमण-ब्राह्मणो का प्रतिपादन सत्य है तो आप लोग मरकर स्वर्ग मे जायेंगे, उत्तम गति प्राप्त करेंगे। यदि वैसा हो तो आप आकर मुझसे कहे कि यह लोक भी है, परलोक भी है‥‥‥। आप लोगो मे मेरी आस्था है, मैं आप लोगो का विश्वास करता हूँ। आप लोग आकर जो मुझसे कहेंगे, मैं उसे सत्य मानूंगा। मेरी बात सुनकर वे कहते—'बहुत अच्छा, हम आकर कहेंगे।' वे मर गये। मरणोत्तर आज तक उनमे से न कोई स्वय मेरे पास आया और न किसी ने सन्देशवाहक द्वारा अपना सन्देश ही मुझे भेजा। काश्यप ! इस तर्क द्वारा मेरी उक्त मान्यता सुदृढ होती है।"

काश्यप—"राजन्य मैं एक उदाहरण द्वारा तुमको समझाता हूँ। बुद्धिमान् व्यक्ति उदाहरण से, उपमा से तथ्य को तुरन्त गृहीत कर लेते हैं। राजन्य ! कल्पना करो, एक मनुष्य एडी से चोटी तक एक मल-कूप मे डूबा हुआ है। तुम अपने कर्मचारियो को आज्ञा दो कि वे उस मनुष्य को मल-कूप से बाहर निकाल दें। तुम्हारे कर्मचारी वैसा करें। फिर तुम कर्मचारियों से कहो कि उस मनुष्य की देह को बास के टुकडो से अच्छी तरह रगड-रगड कर मैल उतार दो. पीली मिट्टी आदि लगाकर उसे तीन बार स्वच्छ करो। तुम्हारी आज्ञानुसार वे वैसा करे, फिर तुम उनको आदेश दो कि उस मनुष्य के शरीर पर तेल की मालिश कर, स्नानोपयोगी औषधि-चूर्ण तीन बार लगाकर उसे स्नान कराओ। वे स्नान करवा दें। फिर तुम उनको कहो कि उस पुरुष के दाढी मूछ की हजामत बनवा दो। वे वैसा करवाए। तदनन्तर तुम पुन उनको आदेश दो कि उस मनुष्य को उत्तम मालाएँ पहनाओ, उसके सुगधित पदार्थ लगाओ—उसे सुरभित करो, उसे उत्तम वस्त्र पहनाओ। वे वैसा करे। फिर तुम अपने कर्मचारियो को कहो कि उसे कोठे पर ले जाओ तथा पाँचो इन्द्रिय-भोगो का सेवन कराओ। वे तदनुसार करें।

"राजन्य ! भलीभाँति स्नान किये हुए, उत्तम वस्त्र पहने हुए, मालाएँ धारण किये हुए, सुरभित उबटन लगाये हुए, पाँचो काम-भोगो को भोगते हुए उस मनुष्य को क्या फिर उस मल-कूप मे डूबने की इच्छा होगी ?"

पायासी—"काश्यप ! नही होगी।"

काश्यप—"क्यों नहीं होगी ?"

पायासी—"मल-कूप अशुद्ध है, मलिन है, दुर्गन्ध से परिपूर्ण है, जुगुप्सनीय है, अमनोज्ञ है, मन के लिए अप्रीतिकर है।"

काश्यप—"राजन्य ! इसी प्रकार मनुष्य-भव देवताओ के लिए मलिन है, दुर्गन्ध से आपूर्ण है, जुगुप्सनीय है, अमनोज्ञ है, मन के लिए अप्रीतिकर है। राजन्य ! सौ योजन दूर से

ही देवताओ को मनुष्यो की दुर्गन्ध आने लगती है। फिर यह कैसे सभव हो, तुम्हारे सुहृद्, मन्त्री तथा खानदान के लोग स्वर्ग मे पैदा होकर, उत्तम गति पाकर, फिर लौटकर तुम्हारे पास आएं और तुम्हे यह कहे कि लोक भी है, परलोक भी है··· ··इत्यादि। अस्तु, इस हेतु से तुम्हे लोक, परलक आदि का अस्तित्व स्वीकार करना चाहिए।"

पायासी—"काश्यप ! चाहे आप जो भी कहे, मुझे तो ऐसा ही जचता हे, मैं तो पूर्ववत् यही मानता हूँ कि लोक, परलोक आदि नही है।"

काश्यप—"इसके लिए कोई तर्क ?'

पायासी—"काश्यप ! मेरे पास तर्क है। जब मैंने जीव-हिंसा आदि दुष्कृत्यो से विरत अपने आत्मीय-जनो को इतना जोर देकर कहा कि वे मुझे आकर कहे, उन्होने स्वीकार भी किया कि वे ऐसा करेगे, किन्तु, जैसी भी स्थिति हो, कोई तो आकर कहता अथवा किसी के द्वारा अपना सन्देश भिजवाता, किन्तु, किसी ने भी वैसा न ी किया। इससे मैं यही मानता हूँ कि न स्वर्ग-नरक है, न लोक-परलोक ही है और न जीव के मरणोपरान्त जन्म ही होता है।

काश्यप—"राजन्य ! एक बात और सुनो। मनुष्यो का जो सौ वर्ष का समय होता है, त्रायस्त्रिश देवो का वह एक अहोरात्र होता है। वैसे तीस अहोरात्र का एक मास होता है। वैसे बारह मासो का एक वर्ष होता है। उस प्रकार के सहस्र वर्ष त्रायस्त्रिश देवो के आयुष्य का परिमाण है। तुम्हारे सुहृद्, मन्त्री, कौटुम्बिक पुरुष आदि मरणोपरान्त त्रायस्त्रिश देवो के रूप मे स्वर्ग मे पैदा हुए हो, उत्तम गति को प्राप्त हुए हो, उनके मन मे यदि ऐसा आया भी हो कि हम दो-तीन अहोरात्र दिव्य काम-भोगो का आनन्द ले ले, फिर पायासी राजन्य के पास जाए और उससे ऐसा कहे कि यह लोक भी है, पर लोक भी है, इत्यादि। और वे यदि कहने हेतु आए भी तो मैं यह पूछता हूँ, क्या यह सभव होगा, वे कहे और तुम सुनो।"

पायासी—"काश्यप ! यह सभव नही होगा, क्योकि देवो के दो-तीन अहोरात्र व्यतीत होने का अर्थ हमारे सैकडो वर्ष व्यतीत होना होगा। देवो के यह कहने हेतु आने के बहुत पहले ही हम मर चुके होगे। किन्तु, काश्यप ! त्रायस्त्रिश देवो का आयुष्य इतना लम्बा होता है, मैं यह नही मानता।"

काश्यप—"राजन्य ! उदाहरणार्थ एक मनुष्य जन्म से अन्धा है। न उसने काला, न उजला, न नीला, न पीला, न लाल, न मजिष्ठ, न ऊँचा तथा न नीचा देखा है, न तारे, न चन्द्र और न सूर्य ही देखा है। वह कहे कि न काला है, न उजला है, न नीला है, न पीला है, न लाल है, न मजिष्ठ है, न ऊँचा है, न नीचा है, न तारे है, न चन्द्र है और न सूर्य ही है। न कोई ऐसा है, जो इनको देखता है, यह इसलिए कि मैं उन सबको नही देखता। राजन्य ! क्या उस जन्मान्ध पुरुष का ऐसा कहना उचित है ?"

पायासी—"काश्यप ! उसका ऐसा कहना उचित नही है, ठीक नही है। काला, उजला आदि सब हैं। ऐसा पुरुष भी है, जो इनको देखता है। जन्मान्ध जो यह कहे कि मैं उन्हे नही देखता, इसलिए वे नही है, यह कैसे हो ?"

काश्यप—"राजन्य ! तुम भी मुझे उस जन्मान्ध पुरुष जैसे लगते हो, जो यह कहते हो कि त्रायस्त्रिश देवो के दीर्घ आयुष्य की बात ठीक नही है। राजन्य ! परलोक को, पारलौकिक पदार्थो को इन चर्म-चक्षुओ से नही देखा जा सकता। जो श्रमण-ब्राह्मण एकान्त

वन मे निवास करते है, प्रसन्नतापूर्वक सयम का पालन करते हैं, वे अलौकिक दिव्य चक्षु प्राप्त करते हैं। उन्ही दिव्य चक्षुओं द्वारा वे इस लोक को देखते हैं, परलोक को देखते हैं।

"राजन्य ! जैसा तुम समझते हो, इन चर्म-चक्षुओ से परलोक को देखा जा सकता है, यह ठीक नही है। वह तो अलौकिक नेत्रों द्वारा ही देखा जा सकता है। इसलिए तुम्हे यह मानना चाहिए कि यह लोक भी है, परलोक भी है—इत्यादि।"

पायासी—"काश्यप ! आप चाहे जैसा कहें, बात जचती नही। मेरे मन मे तो यही जमा हुआ है कि न लोक ही है और न परलोक ही है, इत्यादि।"

काश्यप—"राजन्य ! इसके लिए कोई और तर्क तुम्हारे पास है ?"

पायासी—"काश्यप ! हाँ, है।"

काश्यप—"बतलाओ, वह क्या है ?"

पायासी—"मैं ऐसे उच्च आचारयुक्त, कल्याणमय, पवित्रात्मा श्रमण-ब्राह्मणो को देखता हूँ, जिनमे जिजीविषा—जीने की इच्छा है, मुमूर्षा—मरने की की इच्छा नही है। वे दुःख से बचना चाहते हैं, सुख प्राप्त करना चाहते हैं। काश्यप ! तब मेरे मन मे सहसा यह भाव उत्पन्न होता है कि यदि ये उच्च आचार शील, पावनचेता श्रमण-ब्राह्मण यह मानते है कि मरने के बाद हमारा कल्याण होगा तो वे उसी समय जहर खाकर, पेट मे छुरा भोक कर, अपना गला घोटकर या गड्ढे मे गिरकर अपने आपको समाप्त कर देते—आत्मघात कर लेते, किन्तु, वे ऐसा नही करते। इससे प्रतीत होता है कि वे वस्तुत ऐसा नही मानते कि मृत्यु के उपरान्त उनका कल्याण होगा। इससे लोक, परलोक आदि न मानने का मन्तव्य सिद्ध होता है।"

काश्यप—"राजन्य ! मैं एक उदाहरण द्वारा अपनी बात समझाना चाहता हूँ। निपुण पुरुष उदाहरण द्वारा तथ्य को हृदयगम कर लेते हैं।

"राजन्य ! पुरावर्ती समय की बात है, एक ब्राह्मण के दो पत्नियाँ थी। एक पत्नी के दस-बारह वर्ष का पुत्र था, दूसरी पत्नी के गर्भ था। ऐसी स्थिति मे उस ब्राह्मण की मृत्यु हो गई। तब उस बालक ने अपनी सौतेली मा से कहा—'जो यह सम्पत्ति, सुवर्ण, रजत, धन, धान्य आदि घर मे है, उन सबका अधिकारी मैं हूँ। इसमे तुम्हारा कोई हक नही है। यह सब मेरे पिता का दाय है, जिसका उत्तराधिकार मुझे प्राप्त है बालक द्वारा यो कहे जाने पर सौतेली मा ने उससे कहा—'तब तक ठहरो, जब तक मेरे सन्तान हो जाए। यदि वह पुत्र होगा तो तो उसका भी आधा भाग होगा और यदि पुत्री होगी तो तुम्हे उसका पालन-पोषण करना होगा।' उस बालक ने यह सुनकर दूसरी बार भी अपनी वही बात दुहराई कि समग्र सम्पत्ति का हकदार वही है। उसकी सौतेली मा ने भी फिर वही बात कही, जो उसने पहले कही थी कि उसके प्रसव हो जाने तक ठहरो।

"बालक नही माना। तीसरी बार भी उसने वही बात दुहराई। तब ब्राह्मणी ने यह सोचकर कि लड़का बार-बार मुझे एक ही बात कह रहा है, इसलिए चाहे पुत्र हो या पुत्री मुझे अभी प्रसव करना चाहिए। उसने एक छुरा लिया, कोठरी के अन्दर गई और अपना पेट चीर डाला। फलत. वह खुद भी मर गई तथा उसके गर्भ का भी नाश हो गया। जैसे अनुचित रूप मे दाय भाग की कामना करने वाली वह मूर्ख, अज्ञ स्त्री नष्ट हो गई, उसी तरह वे मनुष्य मूर्ख और अज्ञ होते हैं, जो असमय मे परलोक के सुख की कामना से आत्मघात कर

लेते हैं। राजन्य ! इसलिए श्रमण-ब्राह्मण अपरिपक्व का स्वय परिपाक नही करते, किन्तु, ज्ञानी जनो की ज्यो सहज रूप मे सभूयमान परिपाक की प्रतीक्षा करते है।

"राजन्य ! वैसे श्रमण-ब्राह्मणो के जीने मे लाभ भी है। जितने ज्यादा समय वे जीवित रहते है, उतना ही पुण्य अर्जित करते हैं, लोगो का हित करते है। उन्हे सुख पहुचाने का प्रयत्न करते हैं। यह सब देखते हुए तुम्हे यह जानना चाहिए और मानना चाहिए कि लोक, परलोक आदि का अस्तित्व वस्तुत है।"

पायासी—"काश्यप ! यद्यपि आपने समझाया, पर, मेरी समझ मे बात अभी बैठी नही। मेरी तो वही धारणा है, जो पहले थी।"

काश्यप—"इसके लिए कोई तर्क प्रस्तुत करो।"

पायासी—"हा काश्यप ! करता हूँ। मेरे कर्मचारी एक चोर को, अपराधी को पकडकर मेरे पास लाए और कहने लगे—'यह चोर है, अपराधी है। आप जैसा उचित समझें, इसे दण्ड दें।' मैंने उन्हे आदेश दिया—'इस पुरुष को जीते जी एक बडे हांडे मे डालो। हांडे का मुह बन्द कर दो। उस पर गीला चमडा बांध दो। चमडे को गीली मिट्टी से लीप दो। फिर उसे चूल्हे पर रख दो और चूल्हे मे आग जला दो।

"मेरे कर्मचारियो ने मेरी आज्ञा के अनुसार किया। चूल्हा जलते, आँच लगते जब काफी देर हो गई और मैंने समझा कि वह मनुष्य मर गया होगा तो मैंने उस हांडे को चूल्हे से नीचे उतरवाया, यह सोचकर धीरे से उसका मुह खुलवाया कि मैं जीव को हांडे से बाहर निकलते हुए देखू पर मुझे जीव बाहर निकलता हुआ नही दिखाई दिया। काश्यप ! यह देखते मेरा अपना विश्वास दृढ है कि न लोक है और न परलोक है, न जीव मरकर उत्पन्न होता है, न जीव तथा शरीर भिन्न-भिन्न है।"

काश्यप—"राजन्य ! मैं तुम्हे एक बात पूछता हूँ, तुमने सोते समय क्या कभी सपने मे सुन्दर उद्यान, सुन्दर भूमि, सुन्दर सरोवर देखा है ?"

पायासी—"हाँ, काश्यप ! देखा है।"

काश्यप—"उस समय कुब्ज, वामक, स्त्रियाँ, कुमारिकाएँ—ये सब क्या तुम्हारे अन्त पुर के प्रहरी के रूप मे उपस्थित नही थे ?"

पायासी—"हा, काश्यप थे।"

काश्यप—"क्या उन्होने तुम्हारे जीव को उद्यान आदि देखने हेतु देह के भीतर से बाहर निकलते, उद्यान आदि की ओर जाते, उन्हे देखकर वापस लौटते और फिर देह के भीतर प्रवेश करते नही देखा ?"

पायासी—"काश्यप ! ऐसा नही हुआ है। उन्होने जीव को नही देखा।"

काश्यप—"राजन्य ! जब वे तुम्हारी जीवित अवस्था मे भी जीव को देह से बाहर निकलते तथा भीतर जाते नहीं देखते तो तुम एक मृत व्यक्ति की देह से जीव को बाहर निकालते कैसे देख सकते हो ?

इस कारण जीव आदि का, लोक, परलोक आदि का अपना स्वतन्त्र अस्तित्व है, यह तुम्हे मान लेना चाहिए।"

पायासी—"काश्यप ! फिर भी बात मन मे जमती नही।"

काश्यप—"बात न जमने का कोई कारण या तर्क है ?"

पायासी—"है, बतलाता हूँ—मेरे कर्मचारी एक चोर को पकडकर मेरे पास लाए।

मैंने उन्हे आदेश दिया, पहले इसे तराजू पर तोलो, इसका तोल ध्यान मे रखो। फिर रस्सी द्वारा इसका गला घोट दो, इसे जान से मार दो, फिर इसे तराजू पर तोलो। मेरे कर्मचारियो ने मेरे आदेश का पालन किया। परिणाम यह निकला, वह जब जीवित था, तब हलका था, किन्तु, मरने के पश्चात् वही शव भारी हो गया। अर्थात् जब शरीर से जीव निकल गया, तब तो वह शरीर और अधिक हलका होना चाहिए, किन्तु, इससे उल्टा हुआ। इसलिए शरीर से न जीव भिन्न है, न उसका अपना स्वतन्त्र अस्तित्व ही है। जीव का मर कर फिर जन्म लेना, लोक, परलोक आदि का होना, यह सब मेरी समझ मे नही आता। आप चाहे जैसा बतलाए, मेरी तो पूर्ववत् वही धारणा है।"

काश्यप—"राजन्य ! एक उपमा द्वारा, दृष्टान्त द्वारा अपना अभिमत और स्पष्ट करता हूँ। एक लोहे का गोला है, जो आग मे अत्यधिक तपा है, दमक रहा है, जल रहा है, दहक रहा है। एक पुरुष उसे तराजू द्वारा तोलता है। कुछ समय पश्चात् उसके ठंडे हो जाने पर उसे वह फिर तोलता है। बतलाओ, वह लोहे का गोला, जब अत्यन्त तपा हो, तब हलका होगा या जब शीतल हो, तब हल्का होगा ?"

पायासी—"जब वह लोहे का गोला आग तथा हवा के साहचर्य से परितप्त हो, आदीप्त हो, प्रज्वलित हो, तब हल्का होता है और कुछ समय बाद वह शीतल हो तो वह भारी हो जाता है।"

"राजन्य ! यही बात शरीर के साथ है। जब वह आयुष्य, श्वास-प्रश्वास एव विज्ञान के साथ होता है, तब वजन मे हल्का होता है। जब वह शरीर आयुष्य, श्वास-प्रश्वास एव विज्ञान के साथ नही होता तो भारी हो जाता है। अस्तु, इससे जीव, लोक, परलोक आदि की सिद्धि होती है।"

पायासी—"काश्यप ! आप द्वारा इतना समझाये जाने पर भी आपकी बात समझ मे नही आती, मेरी मान्यता मे अन्तर नही आता।"

काश्यप—"समझ मे नही आने के सम्बन्ध मे कोई तर्क दे सकते हो ?"

पायासी—"हा, काश्यप ! दे सकता हूँ। मेरे कर्मचारी एक बार एक अपराधी को मेरे पास लाए। मैंने उन्हे आदेश दिया कि इस मनुष्य को एक बार जान से मत मारो, इसका मास, नाडियाँ, हड्डियाँ और चर्बी—इन सबको अलग-अलग कर दो। मैं इसकी देह से बाहर निकलते जीव को देख सकू। मेरे कर्मचारियो ने मेरे आदेश के अनुरूप वैसा ही किया। वह पुरुष लगभग मरने की स्थिति मे आ गया। मैंने उनसे कहा—इसे पीठ के बल चित लिटा दो। कुछ ही क्षणो मे यह मरने वाला है। जब मरेगा, इसका जीव निकलेगा, मैं उसे देखूगा। मेरे कथानुसार कर्मचारियो ने उस पुरुष को पीठ के बल चित लिटा दिया। मैं गौर से देखता रहा, किन्तु, मुझे उसका जीव बाहर निकलता नही दीखा।"

मैंने अपने कर्मचारियो से फिर कहा—"इसे उलटा—पेट के बल सुलाओ, एक करवट से सुलाओ, फिर दूसरी करवट से सुलाओ, ऊपर खडा करो, इसे हाथो से पीटो, पत्थर से मारो, इस पर लाठी प्रहार करो, अन्य शस्त्रो द्वारा प्रहार करो, इसे हिलाओ, डुलाओ, झकझोरो, जिससे मैं इसके जीव को बाहर निकलते देख सकू।" मैंने जैसी आज्ञा दी, वह सब उन कर्मचारियो ने किया, किन्तु, मैंने और उन्होंने तिस पर भी जीव को शरीर से बाहर निकलते नही देखा।

"काश्यप ! ऐसी स्थिति मे लोक, परलोक, जीव आदि के अस्तित्व से सम्बद्ध बातें मैं कैसे मान सकता हूँ। मैं अपनी उसी मान्यता पर दृढ हूँ कि न लोक है, न परलोक है; इत्यादि।"

काश्यप—"पायासी ! बहुत दिन पूर्व की बात है, एक शखवादक शख लिए नगर से चलकर गाँव मे आया। गाँव के बीच मे खडे होकर उसने तीन बार शख बजाया। फिर शख को भूमि पर रखा और एक तरफ बैठ गया। उस गाँव के आसपास के स्थान के लोगो के मन मे आया—ऐसा रम्य, सुन्दर, उल्लासपूर्ण, मनोहर एव मोहक शब्द किसका है ? वे सभी एकत्र होकर शख वादक के पास आये और उससे उस श्रुति-मधुर शब्द-ध्वनि के विषय मे पूछा।

"शखवादक ने कहा — यह वह शख है, जिससे यह शब्द निकला है।'

"उन लोगो ने शख को सीधा रखा और वे उससे कहने लगे—'शख ! तुम बजो, ध्वनि-प्रसार करो !' शख नि शब्द रहा। तब उन्होने उस शख को उलटा रखा, टेढा रखा, करवट के बल रखा और शख को बजने के लिए कहते रहे, किन्तु, शंख नही बजा।

"राजन्य ! शखवादक ने जब यह देखा तो उसे मन-ही-मन लगा—ग्रामवासी बडे मूढ हैं। इन्हे शख बजाना भी नही आता। उसने उन लोगो के देखते-देखते शख उठाया, उसको तीन बार बजाया। फिर वहाँ से चला गया।

"राजन्य ! इससे गाँव वालो ने समझा—शख तब बजता है, जब कोई वादक पुरुष हो, वह बजाने का व्यायाम करे—प्रयास करे, मुँह से वायु फूके, उसी प्रकार जब मनुष्य आयुष्य के साथ होता है, श्वास-प्रश्वास युक्त होता है, विज्ञान के साथ होता है, तभी वह हिलता-डुलता है, खडा रहता है, बैठता है, सोता है। वह आँखो से रूप देखता है, कानो से शब्द-श्रवण करता है, नासिका से गन्ध सूघता है, जीभ से रस चखता है, शरीर से सस्पर्श करता है, तथा मन से विविध धर्मों को विभिन्न पदार्थों के स्वरूपो को एव विषयो को जानता है। जब यह शरीर आयुष्य, श्वास-प्रश्वास तथा विज्ञान युक्त नही होता तो न वह (मनुष्य) नेत्रो द्वारा रूप देखता है, न कानो से शब्द सुनता है, न नासिका से गन्ध सूघता है, न जीभ से रस का स्वाद लेता है, न देह से सस्पर्श करता है तथा न मन द्वारा विभिन्न पदार्थों के स्वरूप तथा विषय जानता है। अस्तु, इस स्थिति को देखते हुए तुम्हे यह समझना चाहिए कि लोक-परलोक आदि का अस्तित्व है।"

पायासी—"काश्यप ! फिर भी बात पकड मे नही आती। मैं तो अपनी पूर्व-कथित मान्यता पर ही दृढ हूँ।"

काश्यप—"राजन्य ! ऐसा तुम कैसे कहते हो ?"

पायासी—"मेरे, कर्मचारी एक अपराधी को मेरे पास लाये। मैंने उन्हें आदेश दिया कि इस मनुष्य की चमडी उधेड डालो, जिससे मैं इसके जीव को प्रत्यक्ष देख सकू। मेरे आदेश के अनुसार उन्होने उसकी चमडी उधेड़ डाली, किन्तु, उसका जीव दृष्टिगोचर नही हुआ। फिर मैंने उनसे कहा, इसका मास खरोच डालो, इसकी नाड़ियाँ उधेड दो, इसकी हड्डियाँ बिखेर दो, चर्बी काट-काट कर इसे छाग दो, जिससे किसी प्रकार इसका जीव मुझे दिखाई दे सके। जैसा-जैसा मैंने आदेश दिया, वे करते गये, किन्तु, इसके बावजूद मुझे उसका जीव दिखाई नही दिया। इस कारण मेरी मान्यता मे कोई अन्तर नही आता।"

काश्यप—"राजन्य ! मैं एक उदाहरण द्वारा इस तथ्य को समझाता हूँ। पुरानी

बात है, एक जटाधारी पुरुष था। वह अग्नि-उपासक था। वह वन के बीच वृक्षों के पत्तों द्वारा निर्मित एक कुटी में निवास करता था। उस स्थान पर व्यापारियों का—बनजारों का सार्थ-काफिला आया। बनजारे उस जटाधारी, अग्नि-उपासक पुरुष की कुटी के समीप एक रात रुके और चले गये। उस जटाधारी ने सोचा— इन बनजारों के अधिनायक मुखिया के पास मैं जाऊं, उससे कुछ प्राप्त हो सकेगा। वह पुरुष वहाँ से उठा, जहाँ बनजारों का मुखिया था, उधर चला। रात को बनजारों का जहाँ पड़ाव था, वहाँ पहुँचा। वहाँ उसने एक बच्चे को देखा, जो काफिले से छूट गया था, पीछे रह गया था। बच्चा बहुत छोटा था। उसने विचार किया, यदि देखभाल एवं सुरक्षा नहीं की जायेगी तो यह बच्चा मर जायेगा। यह उचित नहीं होगा कि मेरे देखते एक बालक यों असहायावस्था में मर जाए। इसलिए मुझे चाहिए, इस बच्चे को मैं अपने आश्रम में ले जाऊं, इसे पालूं-पोसूं, बड़ा करूं। तदनुसार वह उस बच्चे को आश्रम में लाया, उसका पालन-पोषण किया, उसे बड़ा किया।

"वह बालक दस-बारह वर्ष का हो गया। एक बार किसी आवश्यक कार्य से उस जटाधारी पुरुष को जनपद में जाना था। उसने उस लड़के को कहा—'तात ! मैं जनपद में जा रहा हूँ। तुम अग्नि की सेवा करते रहना, उसे बुझने न देना।' उसने उसे एक कुल्हाड़ी, दो अरणी तथा कुछ लकड़ियाँ दीं और हिदायत की कि यदि आग बुझ जाए तो ये साधन हैं फिर अग्नि उत्पन्न कर लेना। यों कहकर वह अपने गन्तव्य की ओर चला गया।

"बालक तो था ही, खेल में लगा रहता, एक दिन अग्नि बुझ गई। उसने सोचा— पिता की आज्ञा है, मुझे अग्नि उत्पन्न कर लेनी चाहिए, उसे जलते रखना चाहिए। तब उसने कुल्हाड़ी हाथ में ली तथा दोनों अरणियों को चीरना, फाड़ना शुरू किया। काट-काट कर उसने दो, तीन, पाँच, दस, क्रमशः सौ टुकड़े तक कर डाले, उन्हें ऊखल में डालकर कूटा, हवा में उड़ाया, किन्तु, इतना सब करने के बावजूद उसमें अग्नि नहीं निकली।

"वह जटाधारी अग्नि-आराधक जनपद में अपना कार्य पूर्ण कर वापस लौटा। अपने आश्रम में आया। आकर उस बालक से पूछा— 'बेटा ! आग बुझ तो नहीं गई ?'

बालक ने कहा— "तात ! मैं खेलने में लग गया था, इसलिए आग बुझ गई। आपके कथनानुसार मैंने अग्नि उत्पन्न करने की बड़ी चेष्टा की। अरणियों को चीर डाला, फाड़ डाला, उनके सौ तक टुकड़े कर डाले, ऊखल में कूटा, हवा में उड़ाया, किन्तु, फिर भी आग उत्पन्न नहीं हुई।'

"उस पुरुष ने मन-ही-मन सोचा, यह लड़का बड़ा अज्ञ है, नासमझ है। इसी कारण साधनों के रहते हुए भी यह अग्नि उत्पन्न नहीं कर सका। उसने उस बालक के समक्ष अरणियों को लिया। उनसे यथा विधि अग्नि उत्पन्न की और उस बालक से कहा—'आग इस प्रकार उत्पन्न की जाती है। जिस प्रकार तुमने प्रयत्न किया, वैसा करने से अग्नि उत्पन्न नहीं होती; क्योंकि वह अग्नि उत्पन्न करने की विधि नहीं है।'

"राजन्य ! तुम भी उस बालक की ज्यों अज्ञान-पूर्वक, अनुपयुक्त रूप में परलोक की जीव गवेषणा कर रहे हो। तुम्हारी धारणा ठीक नहीं है। तुम उसे बदलो, जिससे तुम्हारा भविष्य दुःखाकीर्ण न हो, अश्रेयस्कर न हो।"

पायासी—"काश्यप ! आप चाहे जो कहें मैं अपनी इस धारणा को असत् होते हुए भी त्याग नहीं सकता। कोशल नरेश प्रसेनजित्, अन्यान्य राजा और दूसरे लोग यह जानते

हैं कि पायासी राजन्य का लोक, परलोक, जीव, पुनर्जन्म आदि के विषय मे ऐसा मन्तव्य है कि इनका अस्तित्व नही है।

"काश्यप ! यदि मैं अपने इन सिद्धान्तो का परित्याग कर दूँ तो लोग मुझ पर ताने कसेंगे, व्यग्य करेंगे कि पायासी राजन्य मूढ था, अज्ञ था, भ्रान्ति-ग्रस्त था। चाहे मुझे अपने गलत सिद्धान्तो पर क्रोध आए, चाहे वे मुझे अप्रीतिकर लगे, चाहे उनके कारण मेरे मन मे खिन्नता उत्पन्न हो तो भी मैं इन सिद्धान्तो को अपनाये रहूँगा।"

काश्यप—"मैं एक उदाहरण द्वारा अपना विषय कुछ और स्पष्ट करता हूँ। प्राचीन काल की बात है, बहुत से व्यापारी बनजारे एक हजार गाडियो पर अपना माल लादे व्यापारार्थ पूर्व जनपद से पश्चिम जनपद की ओर जा रहे थे। वे जिन-जिन रास्तो से गुजरते, उस बीच आने वाले घास, काष्ठ तथा पत्र आदि वे नष्ट, ध्वस्त-विध्वस्त कर डालते। उन व्यापारियो का पाँच-पाँच सौ गाडियो का एक-एक काफिला था—वे दो काफिलो मे अन्तर्विभक्त थे, जिनमे से प्रत्येक का एक-एक अधिनायक—मुखिया था। दोनो अधिनायको ने सोचा, एक हजार गाडियो का समवेत रूप मे गमनशील हमारा भारी काफिला है, हम लोग जहाँ भी जाते हैं, तृण, काष्ठ, पत्र आदि नष्ट-भ्रष्ट कर डालते हैं। अच्छा हो, हम अपनी पाँच-पाँच सौ गाडियो के साथ दो पृथक्-पृथक् भागो मे बँट जाए। ऐसा सोचकर वे दो भागो मे बँट गये।

"व्यापारियो—बनजारो का एक मुखिया बहुत-सा घास, काष्ठ तथा पानी आदि अपेक्षित सामग्री साथ लिए एक तरफ रवाना हो गया। दो-तीन दिन चलता रहा। उसके बाद उसने एक कर्दम-लिप्त चक्को वाले, सुन्दर रथ पर आरूढ एक पुरुष को सामने से आते हुए देखा। वह काले वर्ण का था। उसकी लाल-लाल आँखे थी, धनुष-बाण लिये था, कुमुद-ग्रथित माला पहने था। उसके कपड़े भीगे थे, बाल भी भीगे थे। बनजारो के मुखिया ने उससे पूछा—'महोदय ! आप कहाँ से आ रहे है ?'

वह पुरुष बोला—'अमुक जनपद से।'

'आप कहाँ जायेंगे ?'

'अमुक जनपद को जाऊंगा।'

'क्या उस वन मे, जिसे आप पीछे छोड आये हैं, भारी वर्षा हुई है ?'

"हाँ उस वन मे भारी वर्षा हुई है। रास्ते जल से भर गये है। स्थान-स्थान पर बहुत घास काष्ठ और पानी है। आप अपने पुराने घास, काष्ठ और पानी का भार अब आगे क्यो ढो रहे है ? अच्छा होगा, इसे यही डाल दे। इससे आपकी गाडियाँ कुछ हलकी हो जायेगी। बैलो को निरर्थक कष्ट नही होगा। ऐसा कर आप आगे जाए। आगे सब वस्तुएँ प्राप्त हैं ही।"

यह सुनकर बनजारो का मुखिया अपने साथियो से बोला—"यह पुरुष जो कह रहा है, ठीक है। हम अपना पुराना घास आदि यही डाल दे। गाडियो को हल्का कर आगे बढे।"

"बनजारो को अपने मुखिया का सुझाव अच्छा लगा। उन्होने अपना घास आदि वही छोड दिया। वे आगे बढे। पहले पडाव पर पहुँचे। तृण, काष्ठ एव पानी नही मिला। दूसरे पडाव पर पहुँचे, वही स्थिति रही। क्रमश तीसरे, चौथे, पांचवे, छठे और सातवें पडाव पर पहुंचे, किन्तु, तृण आदि नही प्राप्त हुए। सभी बड़े सकट मे पड गये। वह पुरुष, जिसने

बनजारो के मुखिया को उक्त सुझाव दिया था, वास्तव मे एक राक्षस था। उन्हे असहाय एव क्षीण देखकर वह उन पर टूट पडा, सभी आदमियो तथा पशुओ को खा गया। वहां उनकी अस्थियां मात्र बची रही।

"कुछ दिन बाद बनजारो के दूसरे काफिले का मुखिया भी अपने सार्थ के साथ आगे बढा। दो-तीन दिन चलने के उपरान्त उसे भी वह काले रग का, लाल नेत्रो वाला पुरुष मिला। उसने पूर्ववर्ती सार्थ के मुखिया को जैसा कहा था, इसको भी वैसा ही कहा—'क्यो फिजूल अपने बैलो को कष्ट देते हैं ? आगे तो तृण आदि सब सुप्राप्य हैं ही।'

"इस पर बनजारो के इस मुखिया ने सोचा, यह पुरुष हमे ऐसा क्यो कह रहा है कि आगे वन मे बहुत वृष्टि हुई है, तृण आदि सभी अपेक्षित पदार्थ सुलभ हैं। इस पुरुष से न हमारा कोई पूर्व परिचय है, न हमारा यह मित्र है और न इसके साथ हमारा कोई खून का रिश्ता है। इस पर हम लोग कैसे विश्वास करें। ऐसे अज्ञात-कुलशील पुरुष का विश्वास नही करना चाहिए। इसलिए हम अपने साथ के तृण, काष्ठ एव जल को यहां नही छोडेगे, अपने साथ लिये चलेगे।

साथी बनजारे बोले—"बहुत अच्छा, जो आप कहते हैं, वह ठीक है।' वे आगे बढे। वे पहले पडाव पर, यो आगे क्रमश सातवे पडाव पर पहुँचे। कही कुछ नही मिला। सातवे पडाव पर उन्होने पिछले सार्थ के बनजारो तथा उनके पशुओ की हड्डियो के ढेर देखे, जिन्हें वह राक्षस खा गया था। सारी स्थिति उनकी समझ आ गई। उस सार्थ का सारा माल-असबाब वही पडा था।

'मुखिया ने अपने साथी बनजारो से कहा—'अपने सार्थ मे जो कम कीमत की वस्तुएं हैं, उन्हे हम यही डाल दे तथा इस सामान मे से बहुमूल्य वस्तुएँ लेकर अपनी गाडियो मे भर ले।' बनजारो ने वैसा ही किया और वे सुखपूर्वक, निर्विघ्न उस वन को पार कर गये।

"राजन्य ! उसी प्रकार तुम उस पहले कारवा के बनजारो की ज्यो अज्ञ हो, अबोध हो। अनुचित, अनुपयुक्त रूप मे परलोक की, जीव की गवेषणा करते हुए तुम भी उसी प्रकार नष्ट हो जाओगे, जैसे वह पहला सार्थ अपने साथ की आवश्यक सामग्री फेंक कर असभाव्य, अविश्वस्य तृण आदि की खोज करता नष्ट हो गया। जैसे उस सार्थवाह के साथ-साथ उसकी बात पर विश्वास करने वाले सभी लोग नष्ट हो गये, उसी प्रकार जो तुम्हारी बातें सुनते है, उनमे विश्वास करते हैं, वैसी मान्यता रखते है, वे सभी नष्ट हो जायेंगे।"

पायासी— "काश्यप ! आप जो भी कहें, कोशलनरेश प्रसेनजित् तथा अन्य राजा व लोग मेरे विषय मे जो कहेगे, उसकी कल्पना कर मैं नही सोच पाता, साहस नही कर पाता कि अपने गलत मत का परित्याग कर दू। ऐसा करना मेरे लिए बडा लज्जाजनक होगा।"

काश्यप—"राजन्य ! एक उदाहरण और सुनो। बहुत पहले की बात है, एक शूकर-पालक था। वह अपने ग्राम से किसी अन्य ग्राम मे आया। उसने वहाँ मल का एक बडा ढेर देखा, जो सूखा था। उसने अपने मन मे विचार किया—यह शुष्क मल मेरे सूअरो के खाने के काम की उपयोगी वस्तु है, अतः मुझे चाहिए, मैं यहाँ से जितना उठा सकू, सूखा मल उठा लू। तब उसने अपनी चद्दर फैलाई, मल बटोरा, जितना समा सका, उस

चद्दर मे बाँधा, गट्ठर बनाया, अपने शिर पर लादा। आगे चल पडा। ज्योही वह कुछ आगे बढा, अकस्मात् मूसलाधार वर्षा होने लगी। मल का गट्ठर भीग गया, चूने लगा, टपकने लगा, जिससे वह आपाद-कण्ठ—मस्तक से पैरो तक मल से लथपथ हो गया।

'लोगो ने जब उसको उस स्थिति मे देखा तो वे उससे कहने लगे—'क्या तुम पागल हो गये हो, क्या तुम्हारे माथे पर कोई सनक सवार है, जो इस प्रकार चूते हुए, टपकते हुए मल का गट्ठर शिर पर लिये जा रहे हो?'

वह शूकर-पालक बोला—'आप ही पागल होगे, सनकी होगे, जो ऐसा कहते है। यह तो मेरे सूअरो का भोजन है। इतनी दूर से उठाकर लाया हू, क्यो न लिये चलू?'

"राजन्य! उस शूकर-पालक की ज्यो तुम अशुचि, मिथ्या विचारो का मलीमस गट्ठर लिये चलाने वाले प्रतीत होते हो। अपने असद् विचारो, मिथ्या सिद्धान्तो का मल के गट्ठर की ज्यो परित्याग कर दो।"

पायासी—"काश्यप! आप जो भी कहे, जितना भी कहे, दीर्घ काल से जिन सिद्धान्तो को मैं लिये चला आ रहा हूँ, उनका परित्याग कैसे कर दूँ? यह दुःशक्य है।"

काश्यप—"राजन्य! एक उपमा और बतलाता हूँ। दो जुआरी थे। वे परस्पर जूआ खेलते थे। उनमे एक जुआरी बडा धूर्त था। जब पासा उसकी हार का पडता तो वह उसे झट उठाकर, छिपाकर निगल जाता। अपनी हार को वह यो बचा लेता। जब पासा सम्मुखीन जुआरी के हाथ मे उसकी जीत का पडता तो उसे भी वह उसी प्रकार निगल जाता। उसकी जीत को सामने नही आने देता। दूसरे जुआरी ने उसे एक बार पासा निगलते देख लिया। उसने उसका बुद्धि द्वारा प्रतिकार करना चाहा। उसने उससे कहा—'तुम बडे विजेता हो। पासे मानो तुम्हारे वशगत है। मुझे पासे दो। मैं उनकी पूजा-अर्चा करू ताकि वे मेरे पक्ष मे भी पडे, मुझे भी विजय दिलवाए।'

'पहला जुआरी बोला—'बहुत अच्छा, पूजार्थ पासे ले लो।'

'उसने उसको पासे दे दिए। जिसने पासे लिए, उसने—दूसरे जुआरी ने उनको गुप्त रूप मे विषाक्त किया—तरल विष मे भिगोया, सुखाया। फिर अपने साथी जुआरी के पास आया और बोला—'आओ, जूआ खेलें।'

"वह आया। द्यूत-क्रीडा का क्रम चला। ज्योही पासा उसके विपरीत पडा, वह पहले की ज्यो उसे उठाकर निगल गया। दूसरे जुआरी ने यह देखा। उसने कहा—'तू नही जानता वह पासा, जो तुमने निगल लिया है, तुम्हारी जान ले लेगा, तीव्र विष-दग्ध है। धूर्त! तू अब अपने दुष्कृत्यो का फल भोग।'

"राजन्य! प्रतीत होता है, तुम उस जुआरी के सदृश हो, जो विषदग्ध पासे को निगल गया। विषाक्त पासे के सदृश अपने उलटे, गलत सिद्धान्तो को छोड दो, जिससे तुम्हारा भविष्य दुःख-वर्जित एवं कल्याणान्वित हो।"

पायासी—"काश्यप! बद्धमूल धारणाओ को त्याग देना बहुत कठिन है, लज्जा-जनक है। मैं इस लज्जा के प्राचीर को लाघ नही सकता।"

"राजन्य! फिर एक उदाहरण देता हूँ। पुरावर्ती काल मे एक बहुत समृद्धिशाली, वैभवसम्पन्न जनपद था। किसी अन्य स्थान मे निवास करने वाले दो मित्रो ने जब उस जनपद के सम्बन्ध मे सुना तो एक मित्र दूसरे से बोला—'जहाँ वह जनपद है, हम दोनो वहाँ

चलें। थोड़े ही समय मे हम विपुल धन अर्जित कर लायेंगे।' साथी मित्र को यह प्रस्ताव रुचिकर लगा। दोनो उस जनपद मे जाने को सहमत हुए।

"दोनो मित्र उस जनपद की दिशा मे रवाना हुए। कुछ दूर चलने पर उन्हे बहुत-सा सन इधर-उधर पड़ा मिला। एक मित्र दूसरे मित्र से बोला—'यहाँ बहुत-सा सन फेंका है। हम दोनो इसमे से जितना ले सके, ले लें, एक-एक गट्ठर बाँध ले, ले चलें। दोनो ने एक-एक गट्ठर बाँध लिया, उठाया और आगे रवाना हुए।

"कुछ आगे जाने पर एक गाँव आया। उसके पास ही उन्हे सन का कता सूत बड़े परिमाण मे क्षिप्त दिखाई दिया। यह देखकर पहले मित्र ने दूसरे मित्र से कहा—'सन से सूत बनता है, जिसके लिये हम उसके गट्ठर लिये चल रहे है। सन का कता हुआ सूत जब यहाँ प्राप्त है तो हमे सन को यहाँ डाल देना चाहिए तथा सूत के गट्ठर बनाकर लिये चलना चाहिए।'

"उसका साथी बोला—'मैं तुम्हारे कथन से सहमत नही हूँ। सन का गट्ठर इतनी दूर से लिये आ रहा हूँ, गट्ठर भलीभाँति बँधा है, उसे खोलू, दूसरा बाँधू, यह मुझसे नही होने का। मेरे लिए यह सन ही ठीक है, काफी है।

"मित्र इससे अधिक और क्या करता। जब वह नही माना तो उसने अपना गट्ठर खोला, सन वही डाल दिया और सूत का गट्ठर बाँध लिया। दूसरा अपने उसी सन के गट्ठर के साथ रहा। दोनो चले। कुछ दूर जाने पर उन्हे बहुत-सा टाट फेंका हुआ दिखाई दिया। जो सन के सूत का गट्ठर लिये था, उसने अपने सहचारी मित्र से कहा—'मैं सन का सूत छोड दू, तुम सन छोड दो। हम दोनो टाट के गट्ठर बाँध ले। सन तथा सन का सूत टाट के लिए ही होता है।' पर, वह नही माना। जो सन का सूत लिये था, उसने सन छोडकर टाट ले लिया। दूसरा सन ही लिये रहा। फिर कुछ दूर जाने पर अलसी का कोमल रेशो से युक्त सन दिखाई दिया। अपनेपन तथा मित्र-भाव के कारण पहले मित्र ने अपने साथी से कहा—'अलसी का सन बहुमूल्य है। हम अपनी-अपनी वस्तुएँ छोड़ द। अपन दोनो अलसी के सन के गट्ठर बाँध लिये चलें।' दूसरा नही माना। उसने कहा—'मैं अपना बँधा गट्ठर खोलना, फिर नया बाँधना, यह सब नही चाहता। मुझे पूर्ववत् रहने दो। तुम अपना जानो।'

"पहले ने टाट वही छोडकर अलसी के सन का गट्ठर बाँधा। यह क्रम आगे चलता रहा। कुछ दूर जाने पर अलसी के सन का सूत मिला, फिर कपास, ताम्र, रागा, शीशा, रजत एव स्वर्ण मिला। क्रमश उत्तरोत्तर ज्यो-ज्यो बहुमूल्य पदार्थ मिलते गये, पहला मित्र पिछलो को छोडता गया, अगलो को लेता गया। दूसरा अपनी जिद्द पर अड़ा रहा। उसने अपना सन का गट्ठर नही खोला। दोनों अपने गाँव मे पहुँचे। एक के पास स्वर्ण-भार था, दूसरे के पास सन का गट्ठर। जो सन का गट्ठर लिये आया, उसके माता-पिता, स्त्री, मित्र, पुत्र, सम्बन्धी, साथी— जो घटित हुआ, वह सब जानकर, सुनकर, देखकर जरा भी प्रसन्न नही हुए, सुखी नही हुए, मन मे हर्षित नही हुए। जो मित्र स्वर्णभार लिये लौटा, उसके माता-पिता, स्त्री, मित्र, पुत्र, सम्बन्धी, साथी—सभी बहुत प्रसन्न हुए, बडे सुखी हुए, मन मे हर्षित हुए। वे उसके साथ अत्यन्त सुख-सुविधापूर्वक रहने लगे।

"राजन्य! मुझे तुम अपनी जिद्द पर अड़े रहकर सन का गट्ठर ढोने वाले उस

मनुष्य-सदृश प्रतीत होते हो। राजन्य ! तुम अपनी मिथ्या मान्यता और असत् सिद्धान्तो को त्याग दो। इससे तुम्हारा भविष्य तुम्हारे लिए लिए श्रेयस्कर होगा, हितप्रद होगा।"

पायासी—"काश्यप ! आपने जो पहला उदाहरण दिया, उससे ही मैं सन्तुष्ट हो गया था, प्रसन्न हो गया था, मेरा समाधान हो गया था, किन्तु, मैंने इन विचित्र, उद्बोधप्रद प्रश्नोत्तरो को सुनने की आकाक्षा से, तत्त्व को स्पष्ट रूप मे समझने की भावना से, हृदयगम करने की अभीप्सा से विपरीत बातें कही।'

"काश्यप ! बडा आश्चर्य है, अद्भुत बात है, जैसे कोई औंधे को सीधा कर दे, आवृत को उद्घाटित कर दे, उसी प्रकार आपने मेरी औंधी, उल्टी मान्यताओं को ठीक कर दिया है, मेरे ढके हुए ज्ञान को उद्घाटित किया है, अनेक प्रकार से धर्म का प्रकाशन किया है, आख्यान किया है।

"काश्यप ! मैं भगवान् बुद्ध की शरण स्वीकार करता हूँ, धर्म की शरण स्वीकार करता हूँ, भिक्षु-सघ की शरण स्वीकार करता हू, जीवन भर के लिए उपासक का धर्म अगीकार करता हूँ।

"काश्यप ! मै एक महान् यज्ञ करना चाहता हूँ। आप मार्ग-दर्शन दे जिससे भविष्य मे मेरा हित हो, कल्याण हो, मुझे सुख हो।

"काश्यप ! जिस यज्ञ मे गायो का वध होता है, भेडें और बकरियाँ मारी जाती हैं, मुर्गे और अर काटे जाते है, उसके निष्पादन—करने वाले मिथ्या दृष्टि, मिथ्या सकल्प, मिथ्यावाक्, मिथ्या कमन्ति, मिथ्या आजीव, मिथ्या व्यायाम, मिथ्या स्मृति तथा मिथ्या समाधियुक्त हैं। इस प्रकार के यज्ञ का उत्तम फल नही होता, उससे उत्तम लाभ प्राप्त नही होता और न उत्तम गौरव ही उससे प्राप्त होता है।"

"राजन्य ! जैसे एक किसान हल के साथ, बीज के साथ वन-प्रान्तर मे प्रवेश करे। अनुपयोगी खेत मे, ऊसर जमीन मे, बालुका पूर्ण, कटकपूर्ण स्थान मे सड़े हुए, शुष्क, नि सार, उगने की शक्ति से रहित बीज बोए। ठीक समय पर वर्षा भी पर्याप्त न हो तो क्या वे बीज उगेंगे, पौधो के रूप मे बढेंगे, विस्तार पायेंगे ? क्या किसान को उत्तम फल प्राप्त होगा ?"

"पायासी—"काश्यप ! ऐसा नही होगा।"

काश्यप—"राजन्य ! इसी भाँति जिस यज्ञ मे गायो का वध होता है, भेडें, और बकरियाँ मारी जाती हैं, मुर्गे और सूअर काटे जाते हैं, उस यज्ञ का उत्तम लाभ प्राप्त नही होता और न उत्तम गौरव ही उससे मिलता है।

"राजन्य ! जैसे कोई किसान उपयोगी खेत मे, उर्वर भूमि मे, बालुका रहित, कटक—रहित स्थान मे अखण्डित, उत्तम, अशुष्क, सारयुक्त, शीघ्र उगने योग्य बीज बोए, ठीक समय पर यथेष्ट वर्षा हो जाए तो क्या वे बीज उगेंगे, बढेंगे, विस्तार प्राप्त करेंगे ?"

पायासी—"हाँ, काश्यप ! यह सब होगा।"

काश्यप—"इसी तरह जिस यज्ञ मे गायो का वध नही होता, भेड़ें और बकरियाँ नही मारी जाती, मुर्गे तथा सूअर नही काटे जाते, उस यज्ञ से उत्तम फल मिलता है—उत्तम लाभ प्राप्त होता है, एव उत्तम गौरव मिलता है।"

इस प्रकार पायासी राजन्य ने सत्य को समझा। उसके सिद्धान्त बदल गये। वह अब आश्वस्त-विश्वस्त हुआ कि लोक, परलोक, जीव, पुनर्जन्म, सदसत्कर्मों के शुभाशुभ फल का वास्तव मे अस्तित्व है। उसके मन मे धर्म-भाव अंकुरित हुआ। वह श्रमणो, ब्राह्मणो, दीनो अनाथो, साधुओ और भिक्षुओ को दान दिलवाने लगा। दान मे कनी—भग्न, सामान्य अन्न तथा काजी जैसे अति साधारण भोज्य-पदार्थ और मोटे पुरातन वस्त्र दिये जाते।

## पायासी राजन्य और उत्तर माणवक

दान वितीर्ण करने हेतु पायासी द्वारा उत्तर नामक एक माणवक—बौना नियुक्त था। वह माणवक दान देने के अनन्तर कहता—इस दान-वितरण के कार्य से मेरा इस लोक मे पायासी राजन्य से समागम—साथ हुआ सो ठीक है, परलोक मे वह (साथ) न रहे।

पायासी राजन्य ने सुना कि उत्तर माणवक दान देने के अनन्तर इस प्रकार कहता है। पायासी ने उसे अपने पास बुलाया और कहा—"क्या यह सत्य है कि तुम दान वितीर्ण कर इस प्रकार कहते हो ?"

माणवक—"राजन्य ! यह सत्य है। मैं ऐसा ही कहता हूँ।"

पायासी—"माणवक ! तुम ऐसा क्यो कहते हो ? दान द्वारा उसके फल रूप मे पुण्य अर्जित करना चाहता हूँ, जो परलोक मे प्राप्त होगा।"

माणवक—"राजन्य ! आप दान मे अति सामान्य, घटिया भोज्य पदार्थ देते हैं, पुराने, मोटे कपडे देते हैं। ऐसे खाद्य पदार्थ खाना तथा ऐसे वस्त्र पहनना तो दूर रहा, आप उन्हे अपने पैरो से भी छूने को तैयार न हो। दान जैसा दिया जाता है, वैसा ही उसका फल प्राप्त होता है। आप हमें प्रिय हैं, अभीप्सित हैं, मान्य हैं। हमारे प्रिय-अप्रिय वस्तुओ के साथ हो, यह हम कैसे देख सकते है। इसीलिए मेरी यह भावना है, परलोक मे मेरा आपके साथ समागम न रहे।"

पायासी—"माणवक ! अब से तुम उसी प्रकार के भोज्य पदार्थ दान मे दो, जैसे मैं खाता हूँ। वैसे ही वस्त्र दान मे दो, जैसे मैं पहनता हूँ।"

राजा का आदेश प्राप्त होने पर उत्तर माणवक वैसे ही खाद्य पदार्थ, वैसे ही वस्त्र, जैसे राजा प्रयोग मे लेता था, सोत्साह एव सहर्ष बाँटने लगा।

पायासी राजन्य ने जीवन-भर दान तो दिया, किन्तु, सत्कार-सम्मान के बिना दिया, स्वय अपने हाथ से नही दिया, अन्य के हाथ से दिलवाया, मानसिक उल्लास से नही दिया, विमनस्क भाव से दिया, फेंक कर दिया। मरणोपरान्त चातुर्महाराजिक देवो मे उसका जन्म हुआ। उसे सेरिस्सक नामक छोटा-सा विमान प्राप्त हुआ।

दान देने के कार्य मे उत्तर नामक जो माणवक नियुक्त था, वह याचको को बड़े सत्कार-सम्मान के साथ दान देता था। स्वय अपने हाथ से देता था, मानसिक उल्लास के साथ देता था, सम्यक् रूप मे देता था, मर कर उत्तम गति को प्राप्त हुआ। उसका स्वर्ग मे त्रायस्त्रिंश देवो मे जन्म हुआ।

उस समय आयुष्मान् गवाम्पति अपने विमान पर समास्थित हो दिन के समय विहरण हेतु बाहर निकला करते थे। देवपुत्र पायासी एक बार जहाँ वे थे, आया। आकर एक तरफ खड़ा हो गया।

एक ओर खडे पायासी देवपुत्र को गवाम्पति ने देखा, उससे पूछा—"आयुष्मन् ! तुम कौन हो ?"

देवपुत्र—"भन्ते ! मैं पूर्व-जन्म का पायासी राजन्य हूँ।"

गवाम्पति—"आयुष्मन् ! क्या तुम्हारा दृष्टिकोण, अभिमत यह था कि न लोक है, पन रलोक है, न पुनर्जन्म है, इत्यादि ?"

देवपुत्र—"भन्ते ! मेरा ऐसा ही दृष्टिकोण था, अभिमत था, पर, आर्य कुमार काश्यप ने मुझे इस आस्था से—असत् सिद्धान्त से पृथक् किया, सन्मार्ग दिखलाया।"

गवाम्पति—"आयुष्मन् ! तुमने दान-वितरण हेतु उत्तर नामक माणवक को नियुक्त किया था, वह कहाँ पैदा हुआ है ?"

देवपुत्र—"भन्ते ! उत्तर माणवक, जो सत्कार-समादर-पूर्वक दान देता था, प्रसन्नतापूर्वक दान देता था, सम्यक् प्रकार से दान देता था, वह मरणोपरान्त त्रायस्त्रिंश देवो मे जन्मा है।

"भन्ते ! मैंने जो दिया, सत्कार के बिना, सम्मान के बिना दिया, स्वय अपने हाथ से नही दिया, अन्य द्वारा दिलवाया, मानसिक उत्साह के बिना वेमन से दिलवाया, मृत्यु के अनन्तर मैं चातुर्महाराजिक देवो—सामान्य श्रेणी के देवो मे पैदा हुआ।

"भन्ते गवाम्पति ! आप मनुष्य-लोक मे जाकर लोगो को वतलाएँ—सत्कार-सम्मान के साथ दान दें, स्वय अपने हाथ से दान दें, अभिरुचिपूर्वक दान दें, मानसिक उत्साह-उल्लास के साथ दान दें, सम्यक् रूप मे दान दे।"

पायासी राजन्य सत्कार-सम्मान विना, अभिरुचि विना, आन्तरिक उल्लास विना दान देने के कारण चातुर्महाराजिक देवो, सामान्य श्रेणी के देवो के मध्य पैदा हुआ है तथा सत्कार-सम्मान-पूर्वक, हार्दिक हर्षपूर्वक, सम्यक् प्रकार से दान-वितरण करने के कारण उत्तर माणवक त्रायस्त्रिंश देवो—उच्च श्रेणी के देवो मे उत्पन्न हुआ है।

तब आयुष्मान् गवाम्पति मनुष्य-लोक मे आये और उन्होने उक्त प्रकार से लोगो को उपदेश दिया।[1]

---

१ आधार—पायासि राजञ्ञ-सुत्त, दीघनिकाय वग्ग २ सुत्त, १०

# ३. श्रेणिक द्वारा चाण्डाल से विद्या-ग्रहण : छवक जातक

विद्या विनय से लभ्य है। अविनयी व्यक्ति कहने को चाहे कितना ही बड़ा हो, विद्या-लाभ नहीं कर सकता, यह सर्वविदित तथ्य है। भारतीय संस्कृति मे विनय का बड़ा महत्त्व है। विद्याभ्यासी के लिए तो वह सर्वथा अनिवार्य है।

दशवैकालिक चूर्णि, बृहत्कल्प भाष्य एव उपदेशपद आदि में राजा श्रेणिक से सम्बद्ध एक कथानक है। राजा ने एक चाण्डाल से अवनामिनी तथा उन्नामिनी विद्याएँ सीखने का प्रयत्न किया। राजा होने का गर्वोन्नित भाव उसमे व्याप्त था। अतः अभ्यास-काल में वह स्वयं उच्चासन पर आसीन होता, विद्यादाता गुरु को—चाण्डाल को नीचे बिठाता, विद्या गृहीत नहीं होती। अपने मेधावी पुत्र महामात्य अभयकुमार द्वारा झुकाये जाने पर ज्योंही राजा नीचे बैठने लगा, चाण्डाल को ऊपर बिठाने लगा, विद्या अधिगत हो गई।

इसी प्रकार का वर्णन छवक जातक मे है। वाराणसी-नरेश वेद-मन्त्र सीखने का अभ्यास करता था। स्वय ऊचा बैठता, मन्त्रदाता पुरोहित को नीचे बिठाता। वेद-मन्त्र स्वायत्त नही होते। बोधिसत्त्व द्वारा उद्बोधित होकर जब उसने विनयपूर्ण व्यवहार स्वीकार किया, स्वय नीचे बैठने लगा, पुरोहित को ऊपर बिठाने लगा, वेद-मन्त्र प्राप्त कर सका।

दोनों कथाओं के घटना-प्रसगों मे काफी साम्य है, दोनो मे चाण्डाल-पत्नी के दोहद एवं आमों की चोरी की चर्चा है। जैन कथा में जहाँ विद्या-दाता चाण्डाल है, बौद्ध कथा में चाण्डाल (चाण्डाल कुलोत्पन्न बोधिसत्त्व) उद्बोध-दाता है।

सम्बद्ध, संलग्न जैन कथाक्रम कुछ और विस्तृत है, जो बड़ा रोचक है। मूलतः जीवन-व्यवहार मे विनयशील होने की प्रेरणा दोनो में ही बड़ी सरल एव सहज रीति से उपन्यस्त है।

## श्रेणिक द्वारा चाण्डाल से विद्या-ग्रहण

### मगध-नरेश श्रेणिक : एक स्तंभी प्रासाद

मगध मे राजगृह नामक नगर था। श्रेणिक नामक राजा था। बड़ा प्रतापशाली था। एक बार उसकी रानी ने उससे कहा—"मेरे लिए एक ऐसा महल बनवाइए, जो एक खंभे पर टिका हो।"

राजा ने कर्म-कुशल वर्धकि बुलाये। उन्हें महारानी की आकांक्षा से अवगत कराया। वर्धकि वन मे गये। उन्होंने वहाँ एक बहुत बड़ा वृक्ष देखा, जो उत्तम लक्षणों से युक्त था। उन्होंने उसे धूप दिया और कहा—"भूत, प्रेत आदि जो भी दिव्य आत्माएँ इस वृक्ष को अधिकृत किये हों, वे दर्शन दें। हम, जो वृक्ष काटने हेतु यहाँ आये हैं, इसे न काटें।" यह कहकर वे उस दिन वापस अपने-अपने घर लौट आये।

एक व्यन्तर देव ने उस महावृक्ष को अधिकृत कर रखा था। उसने रात के समय महाराज श्रेणिक के पुत्र एवं साथ-ही-साथ अमात्य अभयकुमार को स्वप्न में दर्शन दिया। उसने अभय कुमार से कहा—"आपके यहाँ से कुछ बढ़ई वन में आये। उन्हें एक स्तंभ पर टिका महल बनाने के लिए सुदृढ़, सुविशाल, सुन्दर स्तंभ चाहिए। तदर्थ वे मेरे आवासीय

वृक्ष को काटना चाहते हैं। मैं अपनी दिव्य-शक्ति द्वारा एक ऐसा महल बना दूगा, जिसमे सब ऋतुओ मे फलने वाले वृक्ष होंगे, सुन्दर वन-खड होंगे, जिसके चारो ओर परकोटा होगा। मेरे आवासीय पुरातन वृक्ष को न काटा जाए।"

अभयकुमार ने व्यन्तर देव का अनुरोध मान लिया। देव ने अपनी दिव्य-शक्ति के प्रभाव से महल बना दिया।

प्रासाद बडा भव्य, मनोहर तथा आकर्षक था। प्रहरी एव आरक्षि-जन रात-दिन उसकी रक्षा करते थे।

### चाण्डालिनी का दोहद

एक बार का प्रसग है, एक चाण्डालिनी के, जो गर्भवती थी, असमय मे आम खाने का दोहद हुआ। उसने अपने पति से कहा—"मुझे आम ला दो। मैं आम खाऊंगी।" पति बोला—"प्रिये ! यह आम फलने का मौसम नहीं है।" पत्नी रोने लगी और बोली—"आम फलने, न फलने के सम्बन्ध मे मैं कुछ नहीं जानती। पता लगाओ, जहाँ भी मिल सके, वहाँ से लाओ।"

### अवनामिनी, उन्नामिनी विद्याएँ

चाण्डाल ने पता लगाया। उसे ज्ञात हुआ, राजा के महल के बगीचे मे सब ऋतुओ मे फलने वाले आम के वृक्ष हैं। वह बगीचे मे गया। उसे अवनामिनी तथा उन्नामिनी नामक दो विशिष्ट विद्याओ का ज्ञान था। अवनामिनी विद्या की यह विशेषता थी, उसके द्वारा किसी भी वस्तु को नीचे झुकाया जा सकता था। चाण्डाल ने अवनामिनी विद्या के प्रयोग द्वारा आम के पेड को नीचे झुका लिया, यथेष्ट फल तोड़ लिये। उन्नामिनी विद्या की यह विशेषता थी, उसके द्वारा किसी भी वस्तु को ऊपर किया जा सकता था। चाण्डाल ने आम तोड़ लेने के बाद वृक्ष को यथावत् ऊपर कर दिया तथा अपने घर लौट आया। पत्नी को आम दिये। वह खाकर परितुष्ट हुई।

### आमो की चोरी राजा को चिन्ता

आमो की चोरी का प्रसंग राजा के सम्मुख उपस्थित हुआ। राजा को बडा अचरज हुआ, इतने सारे प्रहरियो तथा आरक्षि-जनो के पहरे के बावजूद यह कैसे घटित हो गया। जिस मनुष्य मे इतना सामर्थ्य है कि इतनी भारी सुरक्षा के होते हुए भी जो इस प्रकार चोरी कर सके, वह कभी मेरे रनवास को भी लूट सकता है। राजा ने अभयकुमार को बुलाया, इस दुर्घटित घटना पर बडी चिन्ता व्यक्त की और चाहा कि किसी भी तरह इसका पता लगाया जाए।

### अभयकुमार द्वारा खोज

अभयकुमार ने जब राजा को चिन्तातुर देखा तो उसने आत्मविश्वास के साथ कहा—"मैं आपकी आज्ञा का अविलम्ब पालन करूगा, चोर का पता लगाकर छोडूगा। यदि सात रात के भीतर चोर को नहीं पकड़ सका तो अपने जीवन का अन्त कर दूगा।"

इस प्रकार प्रतिज्ञाबद्ध होकर अभयकुमार चोर की खोज मे लग गया। एक रात को इधर-उधर घूमते हुए उसने देखा, एक स्थान पर बहुत से लोग एकत्र थे। वे एक गायक का इन्तजार कर रहे थे। अभयकुमार उस मंडली मे शामिल हो गया। उनके बीच मे बैठ गया। उसने कहा—"जब तक गायक न आए, एक कथानक ही सुन लो।" सभी प्रसन्न हुए, बोले—"बहुत अच्छा, सुनाओ।"

अभयकुमार सुनाने लगा—एक श्रेष्ठि-कुल था। उस कुल मे एक श्रेष्ठी था। वह परम्परया श्रेष्ठी था, वास्तव मे वह निर्धन था। सेठ के एक कन्या थी। बडी रूपवती थी। वह एक बगीचे से चोरी से पुष्प तोडकर ले जाती। उन पुष्पो से वह कामदेव की पूजा करती। एक बार वह माली की पकड मे आ गई। माली ने चाहा, वह उसके साथ काम-सेवन करे। कन्या उसका अभिप्राय समझ गई। वह गिडगिडाती हुई बोली—"मै अविवाहिता हूँ। मेरी इज्जत मत लूटो। तुम्हारे भी तो बहिन, भानजी होगी।"

माली बोला—"तो इससे क्या हुआ? अनायास प्राप्त तुम्हें मैं कैसे छोड सकता हूँ। हाँ, एक शर्त पर बिना छुए तुम्हे मुक्त कर सकता हूँ। वह शर्त यह है, जब विवाहित हो जाओ तो तुम पहले मेरे पास आओ।"

श्रेष्ठि-कन्या ने माली की शर्त स्वीकार कर ली। माली ने उसे मुक्त कर दिया। कुछ समय पश्चात् उसका विवाह हो गया। वह पति के घर गई। उसने अपने पति से अपने कौमार्य-काल मे घटित उक्त वृत्तान्त बतलाया। अपना वचन पूरा करने हेतु उसने उद्यान मे माली के पास जाने की अनुमति चाही। उसकी दृढ प्रतिज्ञा देखकर पति ने उसे अनुज्ञा दे दी।

वह अपने घर से बगीचे की ओर रवाना हुई। मार्ग मे उसे चोर मिल गये। उन्होने उसे आभूषणो से भूषित देखा। मन मे लोभ उत्पन्न हुआ। वह अकेली तो थी ही, चोर आभूषण लूटने को उतारू हुए। उसने चोरो को सारा वृत्तान्त कहा और बोली—"वापस लौटते समय तुम लोग मेरे आभूषण उतार लेना।" चोर उसकी सत्यवादिता से प्रभावित हुए। उन्होने उसे यह सोचकर छोड दिया कि जब वह वापस लौटेगी, तब उसके आभूषण उतार लेंगे।

वह आगे बढी तो उसे एक राक्षस मिला, जो छ महीनो से भूखा था। वह उसे खाने को ललचाया। श्रेष्ठि-कन्या ने राक्षस से भी अपनी सारी बात कही और उससे अनुरोध किया कि वापस आते समय तुम मुझे खा लेना। पहले मुझे अपना वचन पूरा कर लेने दो।

राक्षस ने भी जब उसका सच्चा वृत्तान्त सुना तो सोचा—अभी मुझे इसे छोड़ देना चाहिए। आते समय जैसा भी होगा, देखूंगा।

श्रेष्ठि-कन्या उद्यान मे माली के पास पहुँची। माली ने उससे पूछा—"तुम कहाँ से आ रही हो?"

श्रेष्ठि-कन्या बोली—"मेरा विवाह हो गया है। मै अपना वचन पूरा करने आई हूँ।"

माली ने साश्चर्य कहा—"तुम्हारे पति ने ऐसा करने की अनुज्ञा दे दी?"

वह बोली—"मैंने पति को अपनी प्रतिज्ञा की बात बतलाई। वह सहमत हो गया। मैं अपने पति की आज्ञा से यहाँ आई हूँ।"

मार्ग मे और जो-जो घटित हुआ, श्रेष्ठि-कन्या ने सब माली को बतलाया।

माली ने सोचा—हर कीमत पर अपने वचन का पालन करने वाली यह एक सत्य-प्रतिज्ञ नारी है। इसके इसी गुण के कारण मार्ग मे सभी ने इसके लिए कोई विघ्न खडा नही किया, इसे छोड दिया। मैं भी एक सत्य प्रतिज्ञ महिला को क्यो दु खित करू। माली ने उसे छोड दिया। वह वापस लौट चली। राक्षस ने जब माली की बात सुनी तो उसने मन-ही-मन निश्चय किया, ऐसी स्त्री को नही खाना चाहिए। उसने उसे जाने दिया। इसी प्रकार चोरो ने जब माली और राक्षस की बात सुनी तो वे भी प्रभावित हुए। उन्होने उसके आभूषण नही छीने। इस प्रकार वह अक्षत, अबाधित रूप मे अपने पति के पास सुरक्षित आ पहुँची।

यह कथानक सुनाकर अभयकुमार ने उन लोगो से पूछा—"बतलाओ, इन लोगो मे किसने सर्वाधिक दुष्कर—जिसे कर पाना बहुत कठिन हो, कार्य किया ?"

उन लोगो मे से वे, जो कामेर्ष्या-जनित कुंठा से ग्रस्त थे, बोले—"उसके पति ने।"

जो बुभुक्षित थे, बोले—"राक्षस ने।"

परस्त्रीगामिता की कुत्सित प्रवृत्ति मे जो फँसे थे, बोले—"माली ने।"

राजा के उद्यान से आमो की चोरी करने वाला चाण्डाल भी उस मडली मे था। वह बोला—"चोरो ने।"

अभयकुमार ने उनके उत्तरो पर गहराई से चिन्तन किया। झट उसके ध्यान में आ गया, जो जिस प्रवृत्ति मे सलग्न होता है, उसकी दृष्टि सहजतया वैसे ही व्यक्ति पर जाती है। इस चाण्डाल की दृष्टि चोरो पर गई। निश्चय ही यह चोर-वृत्ति मे लिप्त है। सभव है, इसी ने राजा के उद्यान से आम तोडे हो।

### चाण्डाल बन्दी

अभयकुमार ने उस चाण्डाल को बन्दी बना लिया, राजा के समक्ष उपस्थित किया। चाण्डाल भयभीत हो गया। उसने आम चुराना स्वीकार कर लिया। अपने कार्य-कलाप का विस्तृत ब्योरा देते हुए उसने कहा—"अपने द्वारा अधिकृत अवनामिनी तथा अन्नामिनी नामक विद्याओ के सहारे मैंने चोरी की।

राजा ने कहा—"चाण्डाल! जानते हो, राजा के उद्यान से आम तोडना कितना बडा अपराध है ! तुम्हे इसके लिए प्राण-दड दिया जायेगा। किन्तु, एक शर्त है, यदि तुम ये विद्याएँ मुझे सिखा दो तो मैं तुम्हारा अपराध माफ कर सकता हूँ।"

### राजा द्वारा चाण्डाल से विद्या-शिक्षण

चाण्डाल ने राजा को विद्याएँ सिखाना स्वीकार कर लिया। सीखने का क्रम शुरू हुआ। चाण्डाल यथाविधि विद्याएँ सिखाने लगा। एक विशाल राज्य के स्वामी होने के गर्व के कारण राजा विद्याभ्यास के समय भी उच्च आसन पर बैठता, चाण्डाल जमीन पर बैठता। विधिवत् अभ्यास करने पर भी राजा को विद्याएँ सिद्ध नही हुई।

राजा ने अभयकुमार को बुलाया और कहा कि भली-भाँति अभ्यास करने पर भी विद्याएँ सिद्ध नही हो रही हैं, क्या कारण है ?

### अविनय से विद्या नहीं आती

अभयकुमार ने राजा के विद्या सीखने का क्रम देखा। राजा सिंहासन पर था, अभयकुमार बोला—"राजन् ! आपका शिक्षक जमीन पर बैठता है और आप जो शैक्ष हैं, विद्या सीख रहे हैं, ऊँचे आसन पर बैठते हैं। यह अविनय है। अविनय से विद्या नहीं सधती। विद्या सीखने के लिए विनय चाहिए।"

### विनय : सफलता

राजा तत्क्षण सारी बात समझ गया। उसने चाण्डाल के लिए आसन मंगवाया, जो उसके अपने आसन से ऊँचा था। पुनः विद्याभ्यास शुरू किया। विद्याएँ सिद्ध हो गईं। राजा अपने वचन के अनुसार चाण्डाल को ससम्मान मुक्त कर दिया। वस्तुत विद्यार्जन के लिए विनय बहुत आवश्यक है।[1]

## छवक जातक

### उपात्त प्रसंग

"सब्बं इदं चरिमवतं" ·····भगवान् बुद्ध ने जेतवन में विहार करने के अवसर पर षड्वर्गीय भिक्षुओ के सम्बन्ध मे यह गाथा कही। भगवान् ने षड्वर्गीय भिक्षुओ को अपने पास बुलाया और उनसे पूछा—"भिक्षुओ ! क्या यह सही है, तुम नीचे आसन पर बैठकर उन लोगों को उपदेश देते हो, जो तुम्हारे से ऊँचे आसन पर बैठे हो ?

"भन्ते ! यह सही है।"

भगवान् ने उन भिक्षुओं की भर्त्सना, निन्दा करते हुए कहा—"भिक्षुओ ! ऐसा करना मेरे धर्म का अपमान करना है। मैं इसे अनुचित मानता हूँ। पुरातन पंडितों ने तो नीचे आसन पर स्थित हो वाह्यमन्त्रों की वाचना कराने वालों तक की आलोचना—भर्त्सना की है।"

भगवान् ने यह कहकर पूर्व-जन्म की कथा का इस प्रकार आख्यान किया—

### चाण्डाल—पत्नी का दोहद

पुरावर्ती समय की बात है, वाराणसी मे राजा ब्रह्मदत्त राज्य करता था। तब बोधिसत्त्व ने चाडाल जाति मे जन्म लिया। वे बड़े हुए। अपने परिवार का लालन-पालन करने लगे। उनकी पत्नी गर्भवती हुई। उसे आम खाने का दोहद उत्पन्न हुआ। वह पति से बोली "स्वामिन् ! मेरी आम खाने की इच्छा है।"

पति ने कहा—"भद्रे ! यह आम फलने की ऋतु नहीं है। उस प्रकार का दूसरा कोई आम्ल फल तुम्हारे लिए ला दूं ?"

पत्नी ने कहा—"स्वामी ! मेरी आम खाने की उत्कंठा है। आम मिलेगा तभी जी पाऊंगी। यदि नहीं मिल सका तो मेरा जीवित रहना असभव होगा।"

पति पत्नी पर आसक्त था। उसने सोचा—जैसा भी हो, मुझे आम लाना ही चाहिए। इस समय आम कहाँ मिल पायेगा, वह मन-ही-मन टोह करने लगा। उसके ध्यान मे आया, वाराणसी के राजा के बगीचे मे बारहो मास आम फलता है। उसने मन में निश्चय

---

१. आधार—दशवैकालिक चूर्णि, बृहत्कल्प-भाष्य, उपदेश पद

किया, राजा के बगीचे से पका हुआ आम लाऊगा, और पत्नी को परितुष्ट करूंगा, उसका दोहद शान्त होगा। वह रात्रि के समय बगीचे मे पहुँचा, आम के पेड पर चढा। पके हुए आम की खोज मे एक डाली से दूसरी डाली पर घूमता रहा। यो करते-करते रात्रि व्यतीत हो गई। उसने देखा, उजाला हो गया है। यदि वृक्ष पर से उतर कर जाऊगा तो मुझे लोग देख लेगे, चोर समझेंगे और पकड लेगे, इसलिए अच्छा यही होगा, मैं दिन भर यही छिपा रहूँ, रात होने पर वापस अपने घर चला जाऊगा। यह सोचकर वह पेड पर सघन पत्तो मे छिपा रहा।

### वाराणसी-नरेश द्वारा वेद-मन्त्रो का अध्ययनोपक्रम

तभी की बात है, वाराणसी का राजा वेद-मन्त्रो का अध्ययन करता था। वगीचे मे वह आम के पेड की छाया मे खुद उच्च आसन पर आसीन होता, पुरोहित को नीचे आसन पर बिठाता, मत्रो का शिक्षण होता। उस दिन भी वैसा ही दृश्य उपस्थित हुआ।

### बोधिसत्त्व द्वारा उद्बोधन

जैसा पूर्व-सूचित है, बोधिसत्त्व चाण्डाल के रूप मे थे। पेड़ पर बैठे थे। सोचने लगे—यह राजा धर्म-परपरानुगामी नही है, अधार्मिक है, जो स्वय उच्च आसन पर बैठता है, शिक्षक को नीचे विठाता है, मत्र सीखता है, यह पुरोहित भी धर्म-परपरानुगत नही है, अधार्मिक है, जो स्वय नीचे आसन पर सस्थित हो, मत्र-पाठ देता है। मैं भी धर्मचर्या से पराङ्मुख हूँ, अधार्मिक हूँ, जो स्त्री के मोह के कारण अपने जीवन की चिन्ता न करता हुआ राजा के बगीचे से छिपकर आम ले जाना चाहता हूँ।

वह वृक्ष से नीचे उतरने लगा। वृक्ष की एक डाली नीचे तक लटक रही थी। उसके सहारे नीचे आकर वह राजा तथा पुरोहित दोनो के बीच मे आ खडा हुआ। वह बोला—"राजन् ! मैं नष्ट हुआ। तुम मूर्ख हो। पुरोहित मृत है।"

राजा ने पूछा—"ऐसा क्यो कह रहे हो ?"

इस पर वह चाडाल बोला—"जिन कर्मों की ओर मैं इगित कर रहा हूँ, वे सब नीच कर्म है। मैं स्त्री के लिए चोर-कर्म मे प्रवृत्त हुआ। तुम दोनो ही धर्म का अनुसरण नही कर रहे हो—जो मत्र का शिक्षण देता है वह भी और मत्र का शिक्षण लेता है वह भी। दोनो धर्म से च्युत हो। दोनो के बैठने के ढग से यह स्वय स्पष्ट है।"[1]

### हीन-चिन्तन

इस पर मत्र सिखाने वाला ब्राह्मण बोला—"इस राजा से मुझे बहुत अच्छा पका हुआ मास तथा शालिधान—उत्तम जातीय चावल का भोजन खाने को मिलता है। यही कारण है कि मैं ऋषि-सेवित धर्म-शिक्षक ऊचा बैठे, शैक्ष— शिष्य नीचा बैठे का परिपालन नही करता।"[2]

---

१ सब्ब इद चरिमवत, उभो धम्म न पस्सरे,
उभो पकतिथा चुता, यो चाय मन्तज्झायति ।
यो च मन्त अधीयति ।।

२. सालीन भोजन भुञ्जे, सुचि मसूपसेवन ।
तस्मा एत न सेवामि, धम्मं इसिहि सेवित ।।

### दुनिया बहुत बड़ी है

बोधिसत्त्व ने इस पर कहा—"ब्राह्मण ! इस जगह को छोड़कर तू और कही चला जा। यह दुनिया बहुत बडी है। ससार मे और भी बहुत से प्राणी हैं, जो भोजन पकाते ही है। केवल इस राजा के ही भोजन पकता हो, ऐसा तो नही है। तेरे द्वारा किया गया यह अधार्मिक आचरण कही ऐसा न हो, जो तुम्हे उसी प्रकार तोड दे, ध्वस्त कर दे, जैसे पत्थर का ढेला घड़े को तोड़ डालता है। ब्राह्मण ! उस यश को धिक्कार है, उस धन-वैभव को धिक्कार है, जो नीच वृत्ति से—निम्न कोटि की आजीविका से या अधार्मिक आचरण से प्राप्त होता है।"[1]

### राजा द्वारा विनय का अवलम्बन

राजा इस कथन से बहुत प्रभावित हुआ, हर्षित हुआ, उससे पूछा—"तुम किस जाति के हो ?"

वह बोला—"राजन् ! मै चाडाल जाति का हूँ।"

राजा कहने लगा—"भो ! यदि तुम उच्च जाति के होते तो मैं तुम्हे राज-पद दे देता खैर, फिर भी मैं यह तो करूगा ही, अब से दिन का राजा मैं हूगा तथा रात्रि के राजा तुम होगे।"

राजा के गले मे जो लाल पुष्पो की माला थी, राजा ने उसे अपने गले से निकाल-कर चाडाल के गले मे डाल दिया और उसे नगर के कोतवाल-पद पर मनोनीत कर दिया। तब से नगर कोतवालो के गले म लाल फूलो की माला डाले जाने की परम्परा है।

राजा ने वेद-मत्र सीखने के सन्दर्भ मे चाडाल का उपदेश मान लिया। आचार्य का आदर करते हुए उनका आसन वह ऊपर रखने लगा, अपना आसन नीचे रखने लगा, उसी प्रकार बैठकर मंत्रो का शिक्षण लेने लगा।

भगवान् ने कहा—"आनन्द उस समय राजा के रूप मे था। चाडाल तो स्वय मैं ही था।"

●

---

१. परिब्बज महालोको, पचन्तञ्ञेपि पाणिनो ।
मा त अधम्मो आचरितो, अस्मा कुम्भमिवाभिदा ।।
धिरत्थु त यसलाभ, धनलाभञ्च ब्राह्मण ।
यो वुत्तिविनिपातेन, अधम्मचरणेन वा ।।

# ४. चतुर रोहक : महा उम्मग्ग जातक

जैन-साहित्य एव बौद्ध-साहित्य कथात्मक वाङ्मय की दृष्टि से बहुत समृद्ध हैं। अनेक विषयो पर सक्षिप्त, विस्तृत ऐसी कथाएँ विपुल परिमाण मे प्राप्त है, जो शताब्दियो पूर्व लिखी गईं, किन्तु, जिनका महत्त्व आज भी उससे कम नही हुआ, जितना उनके रचना काल मे था। वस्तुतः जिसे साहित्य कहा जा सके, उसकी यही विशेषता है, वह कभी पुरातन नही होता। उसमे प्रेषणीयता के ऐसे अमर तत्त्व जुडे होते हैं, जो उसे सदा अभिनव बनाये रखते हैं। पञ्चतन्त्र इसका उदाहरण है, जिसमे वर्णित कथाएँ, सारे ससार मे व्याप्त हुईं, प्राच्य, प्रतीच्य अनेकानेक भाषाओ मे अनूदित भी।

जैन-साहित्य एव बौद्ध-साहित्य मे बुद्धि-प्रकर्ष की कथाओ का बड़ा सुन्दर समावेश है, जो रोचक भी है, बुद्धिवर्धक भी। मनोरजन के साथ साथ आज भी उन कथाओ द्वारा पाठक अपनी सूझबूझ को सवार सकता है।

नन्दीसूत्र मलय गिरि वृहद् वृत्ति तथा आवश्यक चूर्णि मे परम मेधावी नट-पुत्र रोहक की कथा है। वैसी ही कथा महा उम्मग्ग जातक मे है, जिसमे महौषध नामक पात्र की प्रखर प्रतिभा के अनेक उदाहरण है।

पाषाण-शिला हटाये बिना उस द्वारा मडप-निर्माण, परिपुष्ट मेढा, एकाकी मुर्गे को द्वन्द्व-युद्ध का शिक्षण, गाड़ियो मे भरे तिलो की गिनती, वालू की रस्सी, मरणासन्न हाथी, गाँव के कुए को पुष्करिणी को, उद्यान को नगर मे भिजवाये जाने का, पूर्व मे स्थित वन को पश्चिम मे करने का प्रस्ताव, साँप-साँपिन की पहचान, खोपड़ियो की परख, खदिर की लकडी इत्यादि कथाएँ, जहाँ कथानायको की तीक्ष्ण बुद्धि का ससूचन करती है, वहाँ आज भी पाठको को बौद्धिक अध्यवसाय की पुष्कल सामग्री प्रदान करती है।

रोहक की कथा सक्षिप्त है। महौषध की कथा बहुत विस्तृत है। उसमे उसके बहुमुखी जीवन का, जिसमे उसके प्रज्ञोत्कर्ष के साथ अनेक घटनाक्रम जुडे है, विवेचन है। दोनो ही कथानक बडे रोचक हैं। साधारण और विज्ञ दोनो ही प्रकार के पाठको के लिए आकर्षण लिये है।

## चतुर रोहक

### प्रत्युत्पन्नमति नट-पुत्र रोहक

प्राचीन काल की बात है, उज्जयिनी नगरी के समीप एक छोटा-सा ग्राम था। उसमे अधिकाशत' नटो का निवास था। इसलिए वह नट-ग्राम के नाम से प्रसिद्ध था। उन नटो मे एक भरत नामक नट था। उसके एक पुत्र था। उसका नाम रोहक था। वह अपने माता-पिता को बहुत प्रिय था। ग्राम के अन्य नटो का भी उस पर बडा स्नेह था।

रोहक एक सस्कारी बालक था। प्रत्युत्पन्नमति था, बडी सूझबूझ का धनी था। आयु मे बडे नट भी, जब उनके समक्ष कोई समस्या या उलझन आती तो रोहक से उसका समाधान पूछते। रोहक उन्हे बडी बुद्धिमानी से समस्या के साथ निपटने का मार्ग बताता। वे बहुत सतुष्ट होते।

**माता का निधन**

यह भाग्य की एक विडम्बना थी, बचपन मे ही रोहक की माता का निधन हो गया। रोहक के पिता भरत ने दूसरा विवाह कर लिया। घर मे विमाता का आगमन हुआ, जो रोहक के लिए बडा प्रतिकूल सिद्ध हुआ। सौतेली मा रोहक के साथ बहुत दुर्व्यवहार करने लगी, उसे नाना प्रकार से कष्ट देन लगी। रोहक का पिता अपनी नव-परिणीता पत्नी के मोह मे व्यासक्त था; इसलिए रोहक को अपनी सौतेली माँ के विरुद्ध पिता के समक्ष शिकायत करने का साहस ही नही होता था। क्योकि वह जानता था कि पिता उसकी सौतेली मा का ही पक्ष लेगा।

रोहक अपनी सौतेली मा का क्रूर व्यवहार सहता गया, पर, सहने की भी एक सीमा होती है। वह सहते-सहते परिश्रान्त हो गया। वह एक मेधावी बालक था। उसने सोचा, अब मुझे अपनी बुद्धि से काम लेना चाहिए।

एक दिन उसने अपनी सौतेली माता से कहा—"मा! मैं तो आपका पुत्र ही हूँ। आप मेरे साथ सद्व्यवहार क्यो नही करती? जब भी मै आपको देखता हूँ, मुझे आपके नेत्रो मे मेरे प्रति घृणा तथा व्यवहार मे क्रूरता दृष्टिगोचर होती है। ऐसा होना उचित नही है।"

**सौतेली माँ को सबक**

सौतेली मा वास्तव मे बड़ी निष्ठुर और स्नेह-हीन थी। उसने रोहक को बडे दर्प के साथ कहा—"मैं तेरे साथ अच्छा सुलूक नही करती, यह जो तू कह रहा है, अच्छी बात है, तू मेरा क्या कर लेगा। जा, जो कर सके, तू कर ले।"

रोहक बोला—"मा! गर्व मत करो। मैं ऐसा करूँगा कि आपको मेरे समक्ष नमना पडेगा।"

यह सुनकर विमाता बहुत क्रोधित हुई और बोली—"नीच कही का, धमकी देता है। जा, जैसा चाहे, तू कर। मुझे तेरी कोई परवाह नही है।"

विमाता की घुडकी सुनकर रोहक चुप हो गया और अपनी बुद्धि द्वारा उसे सही मार्ग पर लाने की युक्ति सोचने लगा।

ग्रीष्म ऋतु थी। कृष्णा पक्ष की अधेरी रातें थी। रोहक अपने पिता भरत के पास सोता था। एक बार रात मे रोहक एकाएक चौंककर उठा तथा कडक कर बोला—"अरे! यह कौन है, जो मेरे घर से निकल कर दौडा जा रहा है? जरा खड़ा रह, मैं अभी आता हूँ।

रोहक को जब कडक कर बोलते सुना तो पिता भरत की नीद टूट गई। वह सहसा हड़बड़ाकर उठा और उसने रोहक से पूछा—"बेटा! कौन था? तुम किसे डाट रहे थे? वह कहाँ गया?"

रोहक बोला—"अभी-अभी कुछ देर पहले मेरी आँख खुली तो मैंने देखा, एक आदमी घर के भीतर से निकला और बहुत देर तक यहाँ खडा रहा। जब मैंने उसकी तरफ देखा तो वह फौरन भाग छूटा।"

रोहक रात के समय नित्य इसी प्रकार आवाजें लगाता। भरत यह सुनकर कि कोई बाहर का आदमी इधर आता है, लकड़ी लेकर उसे मारने दौड़ता। आदमी नही मिलता।

रोहक के नित्य-प्रति के इस उपक्रम से भरत के मन मे सन्देह उत्पन्न हो गया। उसने सोचा, रात को जो आदमी आता है, ऐसा प्रतीत होता है, मेरी पत्नी के साथ उसका अवैध सम्बन्ध है। बडा चालाक आदमी है। हाथ नही, आता, सुरक्षित निकल जाता है। वास्तव मे मैंने दूसरा विवाह कर बडी गलती की।

इस घटनाक्रम का परिणाम यह हुआ, भरत और उसकी पत्नी मे परस्पर मनमुटाव एव दुराव रहने लगा। भरत अपनी पत्नी की ओर से उदासीन रहने लगा और उसको उपेक्षापूर्ण दृष्टि से देखने लगा। इससे उसकी पत्नी बडी खिन्न तथा दु खित रहने लगी। वह मन-ही-मन् यह जान गई कि यह सब रोहक की ही करतूत है। उसने रोहक की प्रखर बुद्धिशीलता से हार मान ली।

एक दिन वह रोहक से बोली—"पुत्र रोहक ! मैं तुझ से परास्त हो गई हूँ। अब तू अपनी यह माया सवृत करले। तूने अपनी बुद्धि द्वारा जो टूटन पैदा की है, उसे जोड मे बदल दे। मैं भविष्य मे सदा तेरे साथ सद्व्यवहार करती रहूगी।

रोहक बोला—"ठीक है, वैसा ही करूगा।"

कृष्ण पक्ष व्यतीत हो गया। अधेरी रातें चली गईं। चाँदनी रातें आईं। एक रात का प्रसंग है, रोहक पहले की ज्यो चिल्लाने लगा—"जरा ठहर, खड़ा रह, अभी आया।"

भरत हडवडाकर उठा और बोला—"वह दुष्ट कहा है, जो प्रतिदिन यहाँ आता है ? पहले अंधेरी रातो का लाभ उठाकर भागने मे सफल हो जाता था, आज चाँदनी रात है, उजियाले मे मार-मारकर उसकी हड्डी-पसली तोड दूंगा। उसे आज ठीक करके छोड़ूगा।"

रोहक बोला—"पिताजी ! देखिए, वह खडा है।"

भरत ने कहा—"जरा मेरे साथ चलकर बता, वह किस ओर है ?"

रोहक ने अपने पिता को साथ लिया तथा उसे अपनी परछाईं दिखलाकर कहा—"देखिए, यह खडा है, यही तो प्रतिदिन आता था और भाग जाता था।"

भरत हँस पडा और कहने लगा—"रोहक ! तू भयभीत हो गया ? सभवत तू नित्य सपने देखता है। बडा भोला है, यह तो तेरी परछाई है।"

भरत के मन मे अपनी पत्नी के प्रति जो सशय उत्पन्न हो गया था, वह अपने आप दूर हो गया। उसने अपनी पत्नी पर जो अनुचित वहम किया, उसके लिए वह पछतावा करने लगा। उस पर पूर्ववत् विश्वास करने लगा।

रोहक की विमाता ने रोहक की बुद्धि का चमत्कार देखा। वह बहुत प्रभावित हुई। तब से रोहक के साथ अच्छा वर्ताव करने लगी।

### उज्जयिनी मे

एक दिन रोहक अपने साथियो सहित उज्जयिनी नगरी मे गया। उज्जयिनी की कमनीय रचना, भव्य अट्टालिकाएँ, लम्बे-चौडे, सजे-सवरे बाजार तथा साफ-सुथरे विशाल राजमार्ग देखकर रोहक बडा प्रभावित हुआ। वह अपने साथियो को लेकर क्षिप्रा नदी के किनारे गया। उज्जयिनी का स्वरूप उसके मस्तिष्क मे था। उसने गीली बालू पर उसका रेखा-चित्र तैयार किया।

संयोगवश उज्जयिनी का राजा भ्रमण करता हुआ अकेला उधर आ निकला। वह रोहक द्वारा गीली बालू पर अंकित, चित्रित उज्जयिनी नगरी की ओर आगे बढ़ने लगा तो रोहक ने उसे मना किया—"महानुभाव ! इस ओर मत आइए।"

राजा एकाएक चौंका। उसने बालक से पूछा—"क्यों भाई ! ऐसा क्यों कहते हो, क्या बात है ?"

रोहक बोला—"इधर राज-प्रासाद है। बिना आदेश उसमें कोई प्रवेश नहीं कर सकता।"

राजा ने रेखाचित्र को बहुत ध्यान से, सूक्ष्मता से देखा तो उसने अनुभव किया कि इसमे उज्जयिनी का अविकलतया यथार्थ अंकन है। वह बालक के नैपुण्य और रचना-कौशल पर मुग्ध हो गया। उसने पूछा—"बालक ! क्या तू उज्जयिनी मे निवास करता है ?"

रोहक ने कहा—"नहीं, महानुभाव ! मैं तो आज ही उज्जयिनी से आया हूँ। मेरे यहाँ आने का यह पहला अवसर है।"

**उज्जयिनी नरेश द्वारा परीक्षा**

राजा बालक की विलक्षण धारणा-शक्ति तथा प्रतिभा देखकर आश्चर्यान्वित हो गया। उसने बालक से उसका परिचय पूछा। बालक ने अपने पिता का नाम, गाँव का नाम आदि बतलाये। राजा ने मन-ही-मन बालक की बुद्धि की बड़ी प्रशंसा की और ऐसा विचार किया—कितना अच्छा हो, मैं इसे अपने यहाँ अमात्य-पद पर प्रतिष्ठित कर सकूँ। साथ-ही-साथ राजा ने यह भी सोचा—अमात्य-पद पर मनोनीत करने से पूर्व मुझे इसकी और परीक्षा कर लेनी चाहिए। जब यह मेरे द्वारा की गई सभी परीक्षाओं मे उत्तीर्ण होगा, तब मैं इसे अपना अमात्य बनाऊंगा। ऐसा निश्चय कर उज्जयिनी-नरेश ने रोहक की बुद्धि की परीक्षा हेतु एक योजना-क्रम बनाया।

**पाषाण शिला को हटाये बिना उससे मंडप-निर्माण**

राजा ने नटग्राम के निवासियो को अपने पास बुलाया और उनको आज्ञा दी कि तुम्हारे ग्राम के निकट जो एक पाषाण-शिला पड़ी है, उसका एक मंडप बनाओ, किन्तु, यह ध्यान रहना चाहिए, मंडप का निर्माण करते समय शिला को अपने स्थान से जरा भी न हटाया जाए, न उठाया जाए।

नट अपने गाँव मे लौटे। वे बहुत चिन्तित थे, शिला को अपने स्थान से हटाये बिना मंडप कैसे बनाएं। उनके लिए यह एक बहुत बड़ी समस्या थी। रोहक ने उनको कहा—"इसमे चिन्ता करने जैसी कोई बात नहीं है, यह आसानी से हो सकेगा।"

रोहक नटों को साथ लेकर शिला के समीप गया। उसने उनसे कहा—"पहले शिला के चारों कोनो की मिट्टी हटाओ।" नटो ने वैसा ही किया। जब शिला के चारो तरफ के किनारों की मिट्टी काफ़ी गहराई तक हटा दी गई तो रोहक ने शिला के चारो कोनो पर चार खंभे लगाने के लिए कहा। खंभे लगा दिये गये। शिला के टिकाव का सहारा हो गया। फिर उसने शिला के तल के नीचे की मिट्टी निकलवा दी। अपने आप मंडप तैयार हो गया

शिला अपनी जगह से जरा भी हटाए बिना, उठाए बिना मडप के छत के रूप मे उपयोग मे आ गई।

नट उज्जयिनी गये। राजा की सेवा मे उपस्थित हुए। राजा से निवेदन किया—"आपकी आज्ञा का पालन किया जा चुका है। राजा मडप देखने गया। उसने मडप के निर्माण का विधि-क्रम सुना। रोहक की सूझ से बडा प्रसन्न एव प्रभावित हुआ। वापस उज्जयिनी लौट आया।

### परिपुष्ट मेढा

कुछ समय बाद राजा ने एक परिपुष्ट मेढा रोहक के ग्राम मे भेजा। साथ ही-साथ ग्रामवासी नटो को यह सदेश भेजा कि पन्द्रह दिन तक मेढे को यहाँ रखो। ऐसी व्यवस्था रखो कि पन्द्रह दिन मे मेढे का वजन न कम हो, न अधिक हो। जितना इस समय है, उतना ही रहे। बड़ी विचित्र बात थी, बडी कठिनाई भी, यदि मेढा हर रोज कुछ खायेगा, पीयेगा तो निश्चय ही उसका वजन कुछ न कुछ बढेगा ही। यदि मेढे को खाना-पीना नही दिया जायेगा तो यह सुनिश्चित है, इसका वजन काफी कम हो जायेगा।

जिनमे बुद्धि नही होती या जो सामान्य बुद्धि-युक्त होते है, उनके लिए छोटे-छोटे साधारण कार्य भी बड़े कठिन हो जाते हैं, किन्तु, बुद्धिमानो के लिए वे कार्य, जिन्हे दु साध्य और कठिन कहा जाता है, स्वभावत. सुसाध्य तथा सुलभ हो जाते है। रोहक के लिए प्रस्तुत कार्य वास्तव मे कोई दुष्कर कार्य नही था।

रोहक ने मेढे को एक खूटे से बँधवा दिया। मेढे के सामने खाने के लिए हर रोज हरी-हरी घास डलवाने लगा। मेढा हरी घास खाता रहता, इस कारण उसका वजन कम नही होता था तथा सामने भेडिया बँधा था, उसके डर के कारण उसका वजन ज्यादा नही होता था—बढता नही था। मेढ़े के वजन का समीकरण, सन्तुलन बनाये रखने हेतु भोजन तथा भय—दोनो उसके सामने रखे गये। पन्द्रह दिन तक यह क्रम चलता गया। वह मेढा वजन मे न घटा, न बढा।

दी गई अवधि व्यतीत हो जाने पर ग्रामवासी मेढे को साथ लिये राजा के पास पहुँचे। राजा को मेढा सम्भलाया। राजा ने मेढे को वजन मे ज्यो-का-त्यो पाया, उनसे मेढे को रखे जाने का प्रकार भी सुना, जो रोहक ने उन्हे निर्देशित किया था। राजा बहुत परि-तुष्ट हुआ और उसने मन-ही-मन अनुभव किया कि उसे ऐसे ही प्रतिभाशील अमात्य की आवश्यकता है।

### एकाकी मुर्गे को द्वन्द्व-युद्ध का शिक्षण

राजा रोहक की कुछ और परीक्षा करना चाहता था। राजा ने नटो के ग्राम मे एक मुर्गा भेजा। साथ मे यह सदेश भेजा कि इस मुर्गे को बिलकुल एकाकी रखा जाए। कोई भी मुर्गा या मुर्गी उसके पास न रहे। ऐसी स्थिति मे रखते हुए इस मुर्गे को द्वन्द्व-युद्ध करने का शिक्षण प्राप्त कराया जाए। वह लडना सीख जाए, अच्छा लडाकू बन जाए।

गाँव के नटो के लिए यह एक विषम समस्या थी। वे उदास हो गये। यह देखकर रोहक ने कहा—"मुर्गा मुझे दे दो। मैं इसे एकाकी रखते हुए भी लडाकू बना दूगा। रोहक ने मुर्गे को कुछ दिन अपने पास रखा। फिर उसने उसे नटो को सौपते हुए कहा कि अब खूब अच्छी

तरह लडना सीख गया है। 'इसे राजा के पास ले जाओ और कहो कि इसकी परीक्षा कर लें। रोहक ने नटों को वह विधिक्रम भी समझा दिया, जिसके द्वारा उसने मुर्गे को लडाकू बनाया था। उनको कहा कि राजा जब पूछे तो यह बता दें।

नट मुर्गा लेकर राजधानी मे गये। मुर्गा राजा को सौंपा। राजा ने मुर्गे के लडाकूपन की परीक्षा करने के लिए एक दूसरा मुर्गा उसके समक्ष छोड़ा। रोहक द्वारा प्रशिक्षित मुर्गे ने ज्योंही अपने सामने दूसरे मुर्गे को—एक प्रतिद्वन्द्वी को देखा, वह उस पर टूट पडा। बडे वेग से उसने उस पर आक्रमण कर दिया और बडा विकराल होकर उससे लड़ने लगा। राजा उस मुर्गे का युद्ध-कौशल तथा आक्रामक रूप देखकर विस्मित हो उठा। उसने नटो से प्रश्न किया—"दूसरे मुर्गे के विना तुम लोगो ने इसे लडने मे कुशल कैसे बना दिया?"

नटो ने राजा से निवेदन किया—"राजन्! दीवार पर एक बडा शीशा लगा दिया गया। इस मुर्गे को वहां एकाकी छोड़ दिया। जब इस मुर्गे ने दर्पण मे अपनी परछाई देखी तो उसे दूसरा मुर्गा समझा। वैसा समझ कर वह शीशे पर झपटा। परछाई मे भी वैसी ही क्रिया हुई। मुर्गे ने सोचा—सम्मुखीन मुर्गा प्रत्याक्रमण कर रहा है। वह क्रुद्ध हो गया। शीशे पर बार-बार झपटता रहा, अपनी चोच एव नखो से उस पर प्रहार करता रहा। यह मुर्गा यों लड़ना सीख गया। कई दिन तक यह क्रम चलता रहा, जिससे यह लडने मे अभ्यस्त हो गया, आक्रामक व लडाकू बन गया।

मुर्गों के लडने के दो रूप हैं। कुछ मुर्गे, जब उन पर आक्रमण होता है तो अपनी सुरक्षा या बचाव के लिए लडते है। कुछ मुर्गे अपनी ओर से आक्रमण करते हैं। उनमे आक्रामक वृत्ति होती है। यह मुर्गा आक्रामक स्वभाव का हो गया है।

राजा समझ गया कि यह रोहक की ही बुद्धि का चमत्कार है। बड़ा प्रभावित हुआ।

### गाड़ियों मे भरे तिलों की गिनती

राजा ने अपनी परीक्षा-योजना के अन्तर्गत एक बार तिलो से परिपूर्ण गाडियां नटो के गाँव मे भेजी तथा नटो को सदेश भिजवाया कि इन गाडियो मे भरे हुए तिल सख्या मे कितने हैं, बतलाए। यदि वे तिलो की ठीक-ठीक सख्या नही बता सके तो उन्हे कडी सजा दी जाएगी। उनके लिए यह सर्वथा असभव बात थी। नट घबरा गए, तिलो की गिनती कैसे हो। उन्होने रोहक के आगे अपनी परेशानी की चर्चा की।

रोहक ने कहा—"घबराओ नही। घबरा जाने से बुद्धि अस्त-व्यस्त हो जाती है, प्रतिभा की उर्वरता मिट जाती है। आप लोगो को मैं एक उत्तर बतला रहा हूँ। राजा के पास जाकर आप वही उत्तर दें।" जो उत्तर देना था, रोहक ने उनको अच्छी तरह समझा दिया।

नट उज्जयिनी आये। राजा के समक्ष उपस्थित हुए। राजा द्वारा जिज्ञासित तिलो की सख्या के विषय मे कहा—"महाराज! हम नट हैं, नाचना-कूदना, खेल-तमाशे दिखलाना, कलाबाजी द्वारा लोगो का मनोविनोद करना हम जानते हैं, गिनने की कला—गणित-शास्त्र हम कहाँ से जानें! फिर भी हम आपको तिलो की तुलनात्मक सख्या निवेदित करते हैं। गगन-मडल मे जितने तारे है, इन गाडियो मे उतने ही तिल हैं। आप अपने गणितज्ञो से तारो की गिनती करा लीजिए, दोनो एक समान निकलेंगे।"

उज्जयिनी-नरेश ने मंद स्मित के साथ मुसकराते हुए नटो से पूछा—"सत्य बतलाओ, यह उपमा तुम लोगो को किसने बतलाई ?"

एक वृद्ध नट बोला—"स्वामिन् ! हमारे गाँव मे भरत नामक नट का पुत्र रोहक नामक बालक है। उसी ने यह युक्ति बतलाई है।"

राजा ने नटो को पुरस्कृत किया तथा वहाँ से विदा किया। रोहक की बुद्धिमत्ता पर राजा प्रसन्न हुआ। राजा अभी कुछ और परीक्षा करना चाहता था।

### बालू की रस्सी

राजा ने नट-ग्राम के लोगो को उज्जयिनी से संदेश भेजा—"तुम लोगो के गाँव के पास जो नदी है, उसकी बालू बहुत उत्तम है। उस बालू की एक रस्सी बनाओ और उसे मेरे पास उज्जयिनी भेजो।"

गाँव-वासी नटो ने सदेश सुना। सदेशवाहक को वापस विदा किया। उन्होने रोहक के समक्ष यह प्रसग उपस्थित किया। रोहक ने उनको उसका उत्तर समझाया और जाकर राजा को बताने के लिए कहा। गाँव-वासी रोहक द्वारा दिया गया समाधान भलीभाँति हृदयगम कर राजा के पास उज्जयिनी गये तथा उन्होने राजा से निवेदित किया—"राजन् ! हम लोग तो नट है, रस्सी बनाने का हमे क्या मालूम। कभी रस्सी बटने का प्रसग ही नही आया। हाँ, इतना अवश्य कर सकते हैं, यदि वैसी बनी हुई रस्सी देख लें तो ठीक उसकी प्रतिकृति—उस जैसी ही दूसरी रस्सी हम बना देंगे। आपका पुरातन संग्राहालय है। अनेक वस्तुओ के साथ वहाँ कोई-न-कोई बालू की रस्सी अवश्य होगी। वह रस्सी कृपा-कर हमे एक बार भिजवा दें। उसे देखकर हम वैसी-की-वैसी बालू की रस्सी निश्चित रूप मे बना देंगे।"

राजा जान गया कि ये नट रोहक की बताई हुई युक्ति से बात कर रहे हैं। राजा रोहक की सूक्ष्म-ग्राहिता तथा पैनी सूझ से बहुत प्रभावित हुआ।

### मरणासन्न हाथी

उज्जयिनी-नरेश की हस्तिशाला का एक हाथी रुग्ण हो गया। हस्ति-चिकित्सको ने हाथी को देखा और कहा कि इसका रोग असाध्य है, यह बच नही पायेगा। यह कुछ ही दिनो का मेहमान है। राजा ने विचार किया—इस मरणासन्न हाथी के माध्यम से रोहक के बुद्धि-कौशल की परीक्षा की जाए। यह सोचकर राजा ने वह मरणासन्न हाथी नट-ग्राम मे भिजवा दिया। हाथी के साथ उसके खाने-पीने की काफी सामग्री भी भिजवा दी। साथ-ही-साथ राजा ने गाँव वालो को यह आदेश भिजवाया—"यह हाथी रुग्ण है। इसे पर्याप्त खाना पीना दें। इसकी सेवा करें तथा इसके स्वास्थ्य के सम्बन्ध मे नित्य प्रति समाचार भेजते रहे, किन्तु, कभी भूलकर भी मुझे यह समाचार न दे कि हाथी की मृत्यु हो गई है। यदि किसी ने आकर यह समाचार दिया तो मै उसे प्राण-दण्ड दूगा।"

नट बड़े भयभीत हुए। हाथी की भली-भाँति देख-रेख, सेवा-परिचर्या करते रहे। आखिर एक दिन हाथी की मृत्यु हो गई। नट बहुत दु खित हुए, अब क्या करें। हाथी के स्वास्थ्य-सम्बन्धी समाचार नित्य-प्रति भेजने के क्रम के अतर्गत राजा को सूचित करना आवश्यक था। किन्तु, हाथी के मरने का समाचार कहना उनके लिए दु शक्य था, क्योकि

वैसा कहने वाले के लिए राजा की ओर मृत्यु-दण्ड निर्धारित था। वे चिन्तित थे कि हाथी के स्वास्थ्य के सम्बन्ध मे कुछ भी सूचना न देने से राजा क्रुद्ध होगा तथा हाथी के मरने की सूचना देने का उनको साहस हो नही रहा था।

उन सबकी आशा का केन्द्र रोहक था। उन्होने उसके समक्ष अपनी चिन्ता उपस्थित की। रोहक ने उन्हे अच्छी तरह समझा दिया कि वे राजा को इसका क्या उत्तर दें। नट राजा के पास आये। उन्होंने राजा से कहा—"महाराज ! आप का हाथी तो अपनी जगह से उठता तक नही है।"

दूसरा बोला—"हाथी का उठना तो दूर रहा, उसके तो कान तक नही हिलते। उसके नेत्रो की पलके तक नही झपकती, नेत्रो की पुतलियाँ भी स्थिर हैं।"

राजा ने कहा—"क्या हाथी की मृत्यु हो गई ?"

तीसरे ने कहा—"अन्नदाता ! हम तो ऐसा नही बोल सकते, पर, आपका हाथी न घास खाता है और न पानी ही पीता है।"

चौथा नट बोला—"राजन् ! और बातें तो दूर रही, आपका हाथी सास तक नही लेता।"

राजा झुंझलाया और पूछने लगा—"सच-सच कहो; क्या हाथी मर गया ?"

नटो ने कहा—"अन्नदाता ! ऐसे शब्द हम कैसे कह सकते हैं ? ऐसा कहने के तो आप ही अधिकारी हैं। हाथी के स्वास्थ्य सम्बन्धी समाचार आप तक पहुँचाना हमारा काम है। उसके स्वास्थ्य की जैसी स्थिति है, हमने आपको निवेदित कर दी है।"

नटों की बातचीत में रोहक की बुद्धिमत्ता बोल रही है, यह राजा ने मन-ही-मन अनुभव किया। वह प्रसन्न हुआ। उसने नटो को पारितोषिक दिया। नट वापस अपने गाँव को आ गये।

**गाँव का कूआं नगर में भेजो**

राजा इतना होने पर भी कुछ और परीक्षा करना चाहता था। उसने एक दिन नट-ग्राम के नटो के पास अपना सदेश भेजा—"तुम्हारे गाँव मे एक कूआ है। उसका जल बहुत मधुर और शीतल है। हमारे नगर मे ऐसा कूआ नही है। अपने गांव के कूए को हमारे नगर मे भेज दो। यदि ऐसा नही कर सके तो तुम कठोर दड के भागी बनोगे।" ज्यो ही नटों को यह सदेश मिला, वे तो घबरा गए। वे रोहक से बोले—"पहले की तरह हमको तुम ही इस सकट से बचा सकते हो।"

रोहक ने राजा को कैसे उत्तर दिया जाए, यह युक्ति उनको बतला दी। तदनुसार वे नट राजा के पास आए और जैसा रोहक ने समझाया था, वे राजा से बोले—"महाराज ! हमारे गाँव का कूआ हम गाँव वासियो की तरह बडा भोला है। अकेले नगर मे आने मे उसे बडी झिझक है, सकोच है। वह कहता है कि मैं अपने जातीय जन—उज्जयिनी के कूए के साथ वहाँ जा सकता हूँ। अकेला नही जा सकता। अकेले जाने मे बहुत झिझकता हूँ।

"स्वामिन् ! आप से विनम्र निवेदन है, आप उज्जयिनी के किसी कूएं को हमारे साथ हमारे गाँव भेज दें। वहाँ से दोनो कूए आपके पास आ जायेंगे।"

उज्जयिनी-नरेश मुस्कुराया, मन-ही-मन समझ गया, यह रोहक की बुद्धि का चमत्कार है।

**पूर्व के वन को पश्चिम में करो**

राजा ने सोचा—रोहक की एक परीक्षा और ले लू । वह इसमे सफल रहा तो उज्जयिनी बुला लूगा।

राजा ने नटो के पास सन्देश भेजा कि तुम्हारे नट-ग्राम की पूर्व दिशा मे एक वन है, उसको तुम पश्चिम दिशा मे कर दो ।

गाँव के नट बडी उलझन मे पडे कि वन को पूर्व दिशा से उठाकर पश्चिम दिशा मे कैसे लाया जा सकता है । रोहक ने उन्हे इस समस्या का समाधान देते हुए कहा—"अपन लोगो को चाहिए कि वन के दूसरी ओर जाकर अपना गाँव बसा लें।" सबने अपनी घास-फूस की झोपडियाँ, मिट्टी के कच्चे घर वन की दूसरी ओर बना लिए। वही बस गए। फलत. वह वन स्वय ही नटो के गाँव की पश्चिमी दिशा मे हो गया।

राजा को यह जानकर बडी प्रसन्नता हुई। राजा ने अब तक जितने भी प्रकार से परीक्षा की, रोहक उन सब मे उत्तीर्ण हुआ। अब राजा के मन मे उसे अपने पास बुलाने की तीव्र उत्कठा उत्पन्न हुई।

**अन्तिम परीक्षा**

राजा ने रोहक को उज्जयिनी बुलाने के अवसर पर भी उसकी बुद्धि का करिश्मा देखना चाहा, अत रोहक को बुलाने हेतु राजा ने जिन पुरुषो को भेजा, उनके साथ उसे देने हेतु एक सन्देश भी भेजा—"रोहक उज्जयिनी आए, किन्तु, वह ऐसा समय हो, जब न शुक्ल-पक्ष हो तथा न कृष्ण-पक्ष हो, न रात हो, न दिवस हो। इसी प्रकार जब वह आए तो उसके मस्तक पर न धूप हो, न छाया हो। न वह आकाश द्वारा आए, न पदाति ही आए, न चलकर ही आए। न वह नहाकर आये तथा न वह बिना नहाए ही आए।"

राजा ने जो बातें कहलवाई, वे परस्पर एक दूसरे के विरुद्ध थी, इसलिए उन्हे पूरा करना बडा कठिन था। राजा तो इन बातों द्वारा रोहक की प्रत्युत्पन्नमति का चमत्कार देखना चाहता था। रोहक से राजा ने जो-जो चाहा, उसने उन सबकी भलीभाँति पूर्ति की।

जब रोहक अपने गाँव से रवाना हो रहा था, उसने अपने गले तक स्नान किया, मस्तक को सूखा रखा। अमावस्या और प्रतिपदा के परस्पर मिलने के समय मे वह वहाँ से चला। दोनो तिथियो के मिलने का यह समय न किसी पक्ष मे था, न दिवस मे तथा न रात मे आता था। उसने आते समय अनगिनत छिद्र-युक्त चलनी को अपने सिर पर छत्र के रूप मे रखा। चलनी के छेदो मे से धूप छनती हुई आती थी तथा चलनी का वद भाग छाया किये हुए था। इस प्रकार न तो एकान्त रूप मे वहाँ धूप ही थी और न एकान्त रूप मे छाया ही थी। आते समय रोहक एक मेढे पर बैठा तथा गाडी के पहियो के मध्य के मार्ग से राजा के पास पहुँचा। जिस समय रोहक राजा के पास आया, तब सायकालीन सन्ध्या का समय था, जो न दिन मे गिना जाता है और न रात मे गिना जाता है। इस प्रकार रोहक ने वे सभी शर्तें पूरी की, जो राजा ने रखी थी।

रोहक ने विचार किया कि ऐसी परम्परा है, गुरु, देव तथा राजा के पास जाते समय कभी खाली हाथ नही जाना चाहिए, उन्हे उपहृत करने हेतु कुछ-न-कुछ अपने साथ ले जाना चाहिए। यह सोचकर रोहक राजा का भेंट देने हेतु मिट्टी का एक ढेला लिए राजा के पास पहुँचा। राजा की शर्तों की जिस प्रकार रोहक ने पूर्ति की थी, वह सब तो राजा की

समझ में आ गया, किन्तु, मिट्टी के ढेले वाली बात राजा नही समझ सका। रोहक ने वह मिट्टी का ढेला राजा को भेंट किया। राजा आश्चर्य-चकित हुआ तथा उससे मिट्टी का ढेला भेंट करने का कारण पूछा।

रोहक ने कहा—"पृथ्वीपते ! आप पृथ्वी का पालन करते हैं, पृथ्वी-पति कहे जाते हैं, पृथ्वीनाथ कहे जाते हैं, भूपति, भूमिपति, महीपाल, भूपाल तथा भूप आदि कहे जाते हैं। आप के इन सभी वाचक शब्दो मे भूमि का योग है। भूमि मृतिकामय है, मिट्टी से बनी है; इसलिए मैंने आपको मिट्टी भेंट की है, जिसमे आपके उत्तरोत्तर उत्कर्ष, राज्य-विस्तार आदि की शुभाशसा है।"

रोहक के समाधान से राजा अत्यन्त आनदित हुआ। राजा ने रोहक को अपने महल मे ठहरने के लिए कहा तथा मन-ही-मन विचार किया, कुछ समय व्यतीत हो जाए, रोहक को मैं मन्त्रि-पद पर नियुक्त करूगा। रोहक महल मे ठहरा।

रात का समय था। प्रथम प्रहर था। रोहक सोया था। राजा ने आवाज दी—"रोहक ! सोये हो या जाग रहे हो ?"

रोहक बोला—"राजन् ! मैं जाग रहा हूँ।"

राजा—"फिर चुप क्यो हो ?"

रोहक—"मैं कुछ चिन्तन कर रहा हूँ।"

राजा—"क्या चिन्तन कर रहे हो ?"

रोहक—"मैं यह चिन्तन कर रहा हूँ कि बकरी के पेट मे गोल-गोल मेगनियाँ क्यो बनती हैं ?"

राजा—"तुमने चिन्तन मे क्या पाया ?"

रोहक—"बकरी के उदर में सवर्तक नामक वायु-विशेप का सचार रहता है। उसकी गति बकरी के उदर मे गोल-गोल मेगनियाँ बनने का कारण है।"

रात का दूसरा प्रहर आया। राजा ने कहा—"रोहक ! सोते हो या जागते हो ?"

रोहक—"स्वामिन् ! जाग रहा हूँ।"

राजा—"फिर चुप क्यो हो ?"

रोहक—"कुछ सोच रहा हूँ ?"

राजा—"क्या सोच रहे हो ?"

रोहक—"यह सोच रहा हूँ कि पीपल के पत्ते का नीचे का डठल वडा होता है या उसके ऊपर का हिस्सा ?"

राजा—"इस सम्बन्ध मे तुम्हारे चिन्तन मे क्या आया ? तुमने क्या निश्चय किया ?"

रोहक—"राजन् ! दोनो बराबर होते हैं।"

रात के तीसरे प्रहर मे भी राजा ने वैसा ही प्रश्न किया।

रोहक ने कहा —"महाराज ! मैं जागरित हूँ और यह चिन्तन कर रहा हूँ कि गिलहरी के पृष्ठ पर काली रेखाएँ ज्यादा होती हैं या सफेद रेखाएँ ? साथ-साथ यह भी सोच रहा हूँ कि उसकी देह वडी होती है या पूछ ?"

"राजा—"तुम्हें कैसा लगा ?"

रोहक—"राजन् ! गिलहरी की पीठ पर जितनी काली रेखाएँ होती हैं, उतनी ही सफेद रेखाएँ होती हैं। इसी प्रकार जितनी बडी उसकी देह होती है, उतनी ही बडी उसकी पूछ होती है। उसकी देह की और पूछ की लबाई एक जितनी होती है।"

चौथे प्रहर के अंत मे राजा ने रोहक को आवाज दी और कहा—"रोहक ! सोते हो या जागते हो ?"

रोहक उस समय सो रहा था, नीद मे था। राजा ने एक तीखी नोक वाली छडी से उसकी देह को छुआ, कुरेदा, उसे जगाया और पूछा—"रोहक ! क्या सो रहे थे ?"

रोहक—"नही राजन् ! मैं जागता था, एक गभीर विषय पर चिन्तन कर रहा था।"

राजा—"किस विषय पर चिन्तन कर रहे थे ?"

रोहक—"मैं चिन्तन कर रहा था कि महाराज के (आपके) कितने पिता हैं ?"

राजा झुंझलाया और बोला—"रोहक ! यह तू क्या सोचने लगा ? सभी के पिता तो एक ही होता है।"

रोहक—"राजन् ! आपके एक से अधिक पिता है।"

राजा बौखलाहट के साथ बोला—"बतलाओ, कितने ?"

रोहक ने बडे शान्त और स्थिर भाव से उत्तर दिया—"महाराज ! आपके पाँच पिता हैं।"

राजा—"कौन-कौन से और कैसे ?"

रोहक—"आपके प्रथम पिता कुबेर हैं। कुबेर के सदृश दानशीलता का पैतृक-गुण आप मे है। आपका दूसरा पिता चाडाल है। शत्रु के दमन और ध्वस के समय आप चाण्डाल के तुल्य कठोर हो जाते है। शत्रु-नियत्रण की दृष्टि से आप मे कठोरता का पैतृक-गुण है। आपका तीसरा पिता रजक है। रजक जैसे वस्त्र को निचोडकर उसका सारा जल निकाल लेता है, उसी प्रकार आप प्रतिकूल हो जाने पर दूसरो का सर्वस्व—सब कुछ निचोड़ लेते हैं, हर लेते है, उन्हे नि.सार बना देते हैं। आपका एक पिता राजा है, क्योकि आप राजा के औरस पुत्र हैं। आपका पाँचवा पिता वृश्चिक है—बिच्छू है। जैसे बिच्छू निर्ममता-पूर्वक डंक मारता है, दूसरो को पीडा पहुँचाता है, उसी प्रकार आपने मुझ सोते हुए को छडी की नोक से जगाया और मुझे कष्ट पहुँचाया।"

रोहक द्वारा किये गये विवेचन को सुनकर राजा लज्जाभिभूत हुआ। वह अपनी माता के पास आया तथा रोहक ने जो-जो कहा था, वह सब उन्हे बताया।

राजमाता ने कहा—"बेटा ! वास्तव मे तुम अपने पिता के पुत्र हो, किन्तु, गर्भवती महिला पर औरो का भी प्रभाव पडता है। वह प्रभाव गर्भस्थ शिशु तक पहुँचता है, शिशु पर भी किसी-न-किसी रूप मे वे सस्कार ढल जाते हैं। जब तुम गर्भ मे थे, तब मैं कुबेर की अर्चना-उपासना करती थी। एक बार मेरी दृष्टि एक रजक पर पडी, जो वस्त्र निचोड रहा था। एक बार कुबेर की अर्चना कर वापस लौटते समय एक चाडाल को देखने का सयोग बना। एक बार यो ही विनोदार्थ आटे से निर्मित एक वृश्चिक अपने हाथ पर रखा। वृश्चिक की परिकल्पना लिये मैं उसके स्पर्श से सिहर गई थी। किसी-न-किसी रूप मे यत् किञ्चित् गुणात्मक सस्कारवत्ता तुम्हारे मे इन सभी जैसी है, अतएव रोहक ने जो यह व्याख्या की है, असमीचीन नही है।"

राजा को अपनी माता का कथन सुनकर बहुत परितोष हुआ। वह रोहक की जन्मजात प्रतिभा, तीक्ष्ण बुद्धिमत्ता, गहरी सूझबूझ, सूक्ष्म चिन्तन से अत्यधिक प्रभावित हुआ। उसने एक विशाल समारोह आयोजित किया, जिसमे उसने रोहक को अपने प्रधान अमात्य के पद पर मनोनीत किया।

रोहक एक निर्धन नट का पुत्र था। बहुत सामान्य स्थिति मे उत्पन्न हुआ था, किन्तु, अपनी असाधारण प्रतिभा और प्रखर बुद्धि के कारण उसने मालव राज्य के प्रधानामात्य का गौरव-पूर्ण पद प्राप्त कर लिया।[1]

## महा उम्मग जातक

### सन्दर्भ

एक दिन का प्रसग है, भिक्षु धर्मसभा मे बैठे थे। वे तथागत—भगवान् बुद्ध की प्रज्ञा-पारमिता की स्तवना कर रहे थे। वे कहते थे—"आयुष्मानो! भगवान् बुद्ध महा-प्रज्ञाशाली है, विस्तीर्ण प्रज्ञाशाली हैं, प्रसन्न प्रज्ञाशाली हैं, शीघ्र प्रज्ञाशाली हैं तीक्ष्ण प्रज्ञाशाली हैं। उनकी प्रज्ञा अन्तर्वेधन करने वाली है। वह परमत का खण्डन करने मे समर्थ हैं। भगवान् बुद्ध ने अपनी प्रज्ञात्मक शक्ति द्वारा ही कूटदन्त आदि ब्राह्मणो का, सहिय आदि परिव्राजको का, अगुलिमाल आदि चोरों का, आलवक आदि यक्षो का, शक्र आदि देवो का, वक आदि ब्रह्माओं का नियमन किया—दमन किया। उन्हें विनत बनाया। तथागत ने अपने प्रज्ञा बल से ही प्रेरित कर, उद्बुद्ध कर अनेक व्यक्तियो को प्रव्रजित किया। उनको उत्तम फलयुक्त, सात्त्विक जीवन मे सप्रतिष्ठ किया। वे फिर बोले—"हमारे शास्ता भगवान् बुद्ध ऐसे ही परम प्रखर प्रज्ञाशाली है।"

भिक्षु बैठे हुए इस प्रकार भगवान् बुद्ध के प्रज्ञाशीलता जैसे उत्तम गुणो का बखान कर रहे थे।

भगवान् बुद्ध उधर आये और उन्होंने उनसे प्रश्न किया—"भिक्षुओ! तुम लोग यहाँ बैठे हुए क्या वतार्लाप कर रहे थे?"

भिक्षुओ ने कहा—"भन्ते! हम आपकी प्रज्ञा की चर्चा कर रहे थे।"

इस पर भगवान् बुद्ध बोले—"भिक्षुओ! तथागत न केवल इस समय ही प्रज्ञाशील हैं, इससे पूर्ववर्ती समय मे भी, जब उनका ज्ञान सर्वथा परिपक्व नही था, वे जब बुद्धत्व-प्राप्त हेतु प्रयत्न-रत थे, उस स्थिति मे भी वे परम प्रज्ञाशील थे।" यह कह कर तथागत ने पूर्व जन्म की कथा का आख्यान किया—

### बोधिसत्त्व का जन्म

पूर्व समय की बात है, मिथिला मे विदेह नामक राजा राज्य करता था। उसके यहाँ सेनक, पुक्कुस, काविन्द एवं देविन्द नामक चार पडित थे, जो अर्थ एवं धर्म के अनुशासन मे अधिकृत थे।

बोधिसत्त्व के गर्भ मे आने का दिन था। प्रात.काल होने को था। राजा को एक स्वप्न आया, उसने देखा—राज-प्रागण मे चार अग्नि-स्कन्ध थे। वे चारो प्राचीर जितने उठकर

---

१. आधार—नन्दीसूत्र: मलय गिरि वृहद् वृत्ति, आवश्यक चूर्णि

जल रहे थे। उनके मध्य में खद्योत के समान अग्नि उत्पन्न हुई। वह तत्क्षण इतनी प्रोन्नत तथा प्रवर्धित हुई कि उन चारो अग्नि-स्कन्धो को उल्लंघित कर ब्रह्मलोक तक जा पहुँची। उससे सारा वायु-मण्डल आलोकमय हो गया। उस आलोक मे इतना तेज था कि भूमि पर पडा हुआ सर्षप का एक दाना तक दृष्टिगोचर होता था। देववृन्द, मनुष्य वृन्द सभी मालाओ द्वारा, विविध सुगन्धित पदार्थों द्वारा उसकी अर्चना करते थे। उस अग्नि मे एक अद्‌भुत दिव्यता थी। लोग उसमे घूमते थे, पर, किसी का एक रोम तक गर्म नही होता था।

राजा ने ज्योही यह स्वप्न देखा, वह भयाक्रान्त हो गया। चिन्तावश बैठा-बैठा सोचता रहा। काफी दिन चढ गया। चारो पण्डित राजा के पास आये और पूछा—"राजन् ! क्या रात को सुख से नीद आई ?"

राजा ने कहा—"पण्डितो ! मुझे सुख कहाँ है ? आज मैं बहुत चिन्तोद्विग्न हूँ।" उसने जो स्वप्न देखा था, वह उनको बताया।

इस पर सेनक पण्डित ने कहा—"महाराज भयभीत न हो। यह स्वप्न शुभ-सूचक है। इससे प्रकट है, आपकी उन्नति होगी।"

राजा—"ऐसा कैसे कहते हो ?"

सेनक—"महाराज ! यह स्वप्न इस तथ्य का द्योतक है कि हम चारो पण्डितो को हतप्रभ कर देने वाला एक अन्य पाँचवा पण्डित उत्पन्न होगा। आप द्वारा स्वप्न मे देखे गये, राज-प्रागण के चारो कोनो मे विद्यमान चारो अग्नि-स्कन्धो के समान हम चारो पण्डित हैं। उनके बीच मे उत्पन्न, ब्रह्मलोक तक पहुँचे दिव्य अग्नि-स्कन्ध के समान पाँचवाँ पण्डित होगा। वह देवो मे, मनुष्यो मे सबसे अद्‌भुत होगा।"

राजा—"इस समय वह कहाँ है ?"

सेनक—"राजन् ! या तो वह अपनी माता के गर्भ मे आया होगा या आज उसने अपनी माता के गर्भ से जन्म लिया होगा।"

सेनक ने ये सब बातें अपने विद्या-बल द्वारा इस प्रकार प्रकट की, मानो अपनी दिव्य-दृष्टि से वह उन्हे प्रत्यक्ष दृष्टिगत कर रहा हो।"

राजा ने इस बात को ध्यान मे रखा। मिथिला के चारो दरवाजो पर पूर्वी यवमज्झक, दक्षिणी यवमज्झक, उत्तरी यवमज्झक तथा पश्चिमी यवमज्झक नामक चार निगम बसे थे। पूर्वी यवमज्झक मे श्रीवर्धन नामक एक श्रेष्ठी निवास करता था। उसकी पत्नी का नाम सुमना देवी थी। राजा ने जिस दिन सपना देखा, उसी दिन त्रायस्त्रिंश देव-भवन से च्युत होकर बोधिसत्त्व ने सुमना देवी की कुक्षि मे प्रवेश किया। उसी समय एक सहस्र देवपुत्र भी त्रायस्त्रिंश देव-भवन से च्युत हुए, उसी निगम मे श्रेष्ठियो, अनुश्रेष्ठियो के कुलो मे प्रविष्ट हुए—उनकी गृहणियो के कुक्षिगत हुए।

### दिव्य वनौषधि

दश महीने व्यतीत हुए। श्रेष्ठी श्रीवर्धन की पत्नी सुमना देवी ने पुत्र को जन्म दिया। शिशु का वर्ण स्वर्ण-सदृश देदीप्यमान था। उस समय शक्र ने मनुष्य-लोक की ओर दृष्टिपात किया, जाना कि बोधिसत्त्व ने माता की कुक्षि से जन्म लिया है। शक्र ने विचार किया, यह बुद्धाङ्कुर है, जो अनेक देवो के साथ यहाँ उद्‌भुत हुआ है। मुझे चाहिए कि मैं इस तथ्य को उद्‌भासित करूं। शक्र बोधिसत्त्व के अपनी माता की कुक्षि से बहिर्गत होने के समय अदृश्य

रूप में वहाँ आया, शिशु के हाथ पर एक वनौषधि—जड़ी रख दी। वैसा कर वहाँ से अपने स्थान को चला गया। बोधिसत्त्व ने उस जड़ी को अपनी मुट्ठी में दबा लिया। फलतः अपनी माता की कुक्षि से बहिर्गत होते समय उसकी माता को जरा भी कष्ट नहीं हुआ। पानी के बर्तन से जिस प्रकार पानी बाहर आ जाता है, उसी प्रकार वह सुख से माता की कुक्षि से से बाहर आ गया। माता ने शिशु के हाथ में जड़ी देखी। उसे जिज्ञासा हुई। उसने पूछा—"पुत्र ! हाथ में क्या लिये हो ?" शिशु बोला—"मां ! यह दिव्य औषधि है।" यों कहकर उसने वह जड़ी माता के हाथ में रख दी तथा कहा—"मां ! यह दिव्य औषधि हर किसी रोगी को देने पर उसका रोग दूर हो जाता है।"

माता बड़ी प्रसन्न हुई। उसने अपने पति श्रीवर्धन सेठ से सारी बातें कहीं। सेठ के सात वर्ष से मस्तक में पीड़ा थी। वह बहुत प्रसन्न हुआ और विचारने लगा, शिशु की अद्भुत विशेषता है, मां की कोख से बाहर आने के समय ही उसके हाथ में वनौषधि रही है। उत्पन्न होते ही यह अपनी माता के साथ वार्तालाप करने लगा। वास्तव में यह बड़ा पुण्यवान् है। इसने जो औषधि दी है, उसका निश्चय ही विशिष्ट प्रभाव होना चाहिए। सेठ ने वह वनौषधि ली, उसे पत्थर पर रगड़ा, मस्तक पर थोड़ा-सा लेप किया। कमल के पत्ते से जैसे पानी झड़ जाता है, उसी प्रकार सेठ की सात वर्ष पुरानी पीड़ा बिल्कुल मिट गई।

सेठ औषधि के प्रभाव से बड़ा हर्षित हुआ। बोधिसत्त्व वनौषधि के साथ उत्पन्न हुए हैं, यह बात सर्वत्र विश्रुत हो गई। अनेक व्यक्ति, जो विभिन्न रोगों से पीड़ित थे, सेठ के यहाँ आने लगे। सेठ औषधि को पत्थर पर घिसता, पानी में घोलकर दे देता, रोग तत्क्षण शान्त हो जाते। औषधि के प्रभाव से स्वस्थ हुए लोग औषधि की प्रशंसा करते, गुणाख्यान करते, कहते—श्रीवर्धन सेठ के यहाँ बड़ी गुणकारी औषधि है।

### नामकरण

बोधिसत्त्व के नामकरण का दिन आया। श्रीवर्धन सेठ ने विचार किया, मेरे इस पुत्र का नाम पितृ-पितामह-परंपरा के अनुरूप नहीं होना चाहिए, विशिष्ट औषधि के साथ जन्म लेने के कारण इस नाम तदनुरूप ही होना चाहिए; अतएव उसने उसका नाम महौषधकुमार रखा।

### सहज सहजात

सेठ के मन में विचार आया, मेरा यह पुत्र परम प्रज्ञा-सम्पन्न है। यह एकाकी ही लोक में आए, ऐसा नहीं लगता। इसके साथ उसी घड़ी में और भी अनेक बच्चे उत्पन्न हुए होंगे। इसकी खोज करवानी चाहिए। उसने खोज करवाई तो वैसे एक हजार बच्चे मिले। उसने सभी बच्चों के माता-पिता के यहाँ आभूषण भिजवाये तथा उनके भलीभांति पालन-पोषण के लिए धात्रियाँ भिजवाईं। उसने विचार किया, ये मेरे पुत्र के साथ-साथ ही जन्मे हैं; अत: ये उसी के साथ रहने वाले सेवक हों, यह समुचित होगा। उसने बोधिसत्त्व, जो उसके पुत्र के रूप में उत्पन्न हुए थे, के साथ उन हजार शिशुओं का भी मंगलोत्सव आयोजित करवाया। समय-समय पर उन शिशुओं को आभूषणों से अलंकृत कर बोधिसत्त्व की सन्निधि

मे लाया जाता। महौषधकुमार के रूप मे विद्यमान बोधिसत्त्व उनके साथ खेलता, क्रीडा करता, विनोद करता।

**बाल-क्रीड़ा**

इस प्रकार खेलते हुए, बढते हुए उसकी आयु सात वर्ष की हुई, तब वह ऐसा सुन्दर एव देदीप्यमान प्रतीत होता, मानो स्वर्णमयी प्रतिमा हो। जब शिशु गाँव के मध्य महौषध कुमार के साथ खेलते तो बीच मे कभी-कभी कोई हाथी आ जाता, दूसरे जानवर आ जाते। बच्चो का क्रीडा-मण्डल भग्न हो जाता। जब तेज हवा चलती, धूप होती तो खेलते हुए बच्चे कष्ट पाते। एक दिन का प्रसंग है, बच्चे खुशी-खुशी खेल रहे थे। असमय मे ही आकाश मे बादल घिर आये। यह देखकर हाथी के सदृश बलयुक्त महौषधकुमार भागकर एक मकान मे चला गया। दूसरे बालक भी उसके पीछे-पीछे दौडे। बहुत तेज दौडने के कारण कई परस्पर टकराये, लडखडा गये, गिर पडे, जिससे उनके घुटने फूट गये।

**क्रीड़ा-भवन का निर्माण**

महौषधकुमार ने विचार किया, खेल आदि मे कष्ट न हो, इस हेतु यहा एक क्रीडा-भवन का निर्माण होना चाहिए। उसने बालको से कहा—"हम लोग यहाँ एक शाला का निर्माण कराए, जिससे आँधी, आतप तथा वृष्टि के समय खडे होने, बैठने एव लेटने के लिए समुचित आश्रय प्राप्त हो सके। इस हेतु तुम सब एक-एक कार्षापण लाओ।" उन हजार बालको ने वैसा ही किया। महौषधकुमार ने शिल्पी को बुलाया, हजार कार्षापण दिये और कहा—"हमारे लिए एक शाला तैयार करो।" शिल्पी ने वैसा करना स्वीकार किया और कार्षापण लिये। उसने जमीन बराबर करवाई, खूंटे गडवाये। भूमि के समीकरण हेतु सूत्र खीचा।

शिल्पी वह सब कर तो रहा था, किन्तु, वह बोधिसत्त्व का हार्द नही समझा था। बोधिसत्त्व ने उसे सूत्र खीचने की यथोचित विधि बतलाई और कहा—"जिस तरह तुम सूत्र खीच रहे हो, वह ठीक नही है। जैसा मैं बतला रहा हूँ, वैसा सूत्र खीचो।"

शिल्पी बोला—"स्वामिन् ! मैं जैसा शिल्प जानता हूँ, वैसा ही मैंने सूत्र खीचा। मैं दूसरी प्रकार नही जानता।"

बोधिसत्त्व ने कहा—"जब तुझे इतनी ही जानकारी नही है तो हमारी भावना के अनुरूप शाला का निर्माण तू कैसे कर पायेगा ? ला, सूत्र मुझे दे। मैं स्वय खीचकर तुझे बतलाऊंगा।"

बोधिसत्त्व ने सूत्र लिया और खुद उसे खीचा। ऐसा प्रतीत हुआ, मानो विश्वकर्मा ने स्वय सूत्र खीचा हो। ऐसा कर उसने शिल्पकार से पूछा—"क्या ऐसा सूत्र खीच सकोगे ?"

"स्वामिन् ! ऐसा नही हो पायेगा।"

"मेरी मन कल्पना के अनुरूप मेरे निर्देशन के अनुरूप शाला का निर्माण कर सकोगे ?"

"स्वामिन् ! कर सकूगा।"

बोधिसत्त्व ने कहा—"निर्मीयमान शाला के एक भाग में अनाथो के आवास के लिए स्थान हो, एक भाग मे अनाथ महिलाओ के लिए प्रसूतिगृह हो, एक भाग मे आगन्तुक श्रमणो तथा ब्राह्मणो के लिए आवास-स्थल हो। उसके एक भाग मे तदितर लोगो के लिए आवास-स्थान हो तथा एक भाग मे आगन्तुक व्यापारियो के लिए, सामान, माल-असबाब रखने के लिए स्थान हो। भलीभांति इस प्रकार की सरचना करो।"

शिल्पकार ने बोधिसत्त्व के निर्देशानुरूप इन सबका निर्माण किया। साथ-ही-साथ आदेशानुसार शिल्पकार ने शाला के अन्तर्गत न्यायालय तथा धर्मसभा का निर्माण किया। इस निर्माण-कार्य की परिसपन्नता के अनन्तर बोधिसत्त्व ने चित्रकारो को बुलाया, रमणीय चित्राकन हेतु उन्हें उत्तमोत्तम कल्पनाएँ दी। चित्रकारो ने वैसी ही चित्र-रचना की। वह शाला देवराज इन्द्र की सुधर्मा सभा के सदृश प्रतीत होने लगी।

बोधिसत्त्व ने सोचा—इतना सब तो हो गया है, किन्तु, यह पर्याप्त नही है। इतने से ही शाला, जैसी चाहिए, वैसी शोभित नही होती। यहाँ एक पुष्करिणी खुदवाऊ, यह वाञ्छनीय है। इसलिए उसने पुष्करिणी का खनन करवाया। शिल्पकार को बुलाकर अपनी कल्पना एव योजना के अनुरूप पुष्करिणी का निर्माण करवाया। वह पुष्करिणी एक हजार जगह टेढ़ी थी—घुमावदार थी। उसके सौ घाट थे। उसका जल पाँच प्रकार के कमलो से ढंका था। उसकी सुन्दरता नन्दनवन की पुष्करिणी जैसी थी। उसके तट पर भिन्न-भिन्न प्रकार के पुष्प तथा फल वाले वृक्ष लगवाये, उद्यान तैयार करवाया, जो स्वर्ग के उद्यान-जैसा था। उस शाला के अन्तर्गत धर्मानुगत श्रमणो, ब्राह्मणो तथा आगन्तुको के लिए दान-परंपरा प्रारम्भ की।

बोधिसत्त्व का यह कार्य सर्वत्र विश्रुत हो गया। अनेक लोग वहाँ आने लगे। बोधिसत्त्व शाला मे बैठता, आगन्तुक लोगो को, उनके जीवन मे क्या उचित है, क्या अनुचित है, क्या करने योग्य है, क्या नही करने योग्य है; इत्यादि बातें समझाता। लोगो के पारस्परिक विवादो और सघर्षों का निर्णय देता। उसका वह समय, व्यवस्थाक्रम वैसा था, जैसा बुद्ध के काल मे था।

### बोधिसत्त्व की खोज

विदेह राजा को स्मरण आया, सात वर्ष पूर्व उसके चारो पण्डितों ने उससे कहा था कि उन चारो को पराभूत करने वाला पाँचवाँ पण्डित होगा। राजा विचार करने लगा, यह तो सात वर्ष पूर्व की सूचना है, पता लगाऊ, वह पाँचवाँ पण्डित इस समय कहाँ है? उसने अपने चार अमात्यों को बुलवाया और कहा—"आप लोग चारो द्वारो से अलग-अलग दिशाओ मे जाए और पता लगाए, पाँचवें पण्डित का आवास कहा है?" उत्तर-दक्षिण तथा पश्चिम के द्वारो से गये अमात्यो को बोधिसत्त्व का, उसके आवास स्थान का कोई पता नही चला। पूर्व-द्वार से गये हुए अमात्य को आने पर प्राचीन यवमज्झक ग्राम मे वह शाला दिखाई दी, जिसका बोधिसत्त्व की प्रेरणा तथा परिकल्पना से निर्माण हुआ था। अमात्य ने विशिष्ट रचना को देखकर अनुमान लगाया, इसका निर्माण करने वाला अथवा करवानेवाला अवश्य ही कोई पण्डित होगा। उसने वहाँ के लोगो से जानकारी चाही कि यह शाला किस शिल्पी द्वारा निर्मित की गई है?

लोगो ने उत्तर दिया—"इस शाला का शिल्पी ने अपनी बुद्धि से निर्माण नही किया है। यह शाला श्रीवर्धन सेठ के पुत्र महौषध पण्डित के निर्देशानुसार बनी है।"

"महौपध पण्डित के क्या आयु है ?"

"सात वर्ष पूर्ण किये है।"

पूर्व-द्वार से गये हुए अमात्य ने, राजा को जिस दिन स्वप्न आया था, उस दिन से गिनती लगाई तो पूरे सात वर्ष हुए। उसने राजा के पास अपना सन्देशवाहक भेजा, जिसने राजा को यह सन्देश निवेदित किया—"राजन् ! प्राचीन—पूर्व दिशावर्ती यवमज्झक नामक ग्राम मे श्रीवर्धन सेठ का सात वर्ष का पुत्र है। उसका नाम महौपधकुमार है। उसने अपनी प्रतिभा द्वारा एक असाधारण शाला, पुष्करिणी तथा उद्यान का निर्माण किया है। आपकी मैं आज्ञा चाहता हूं, उस पण्डित को आपके पास ले आऊ या नही लाऊ ?"

राजा ने जब यह सुना तो वह हर्षित हुआ। उसने सेनक पण्डित को बुलाया, उसे वह बात बतलाई और उससे पूछा—"क्या महौषध पण्डित को यहाँ बुलवाएं ?"

### ईर्ष्यालु सेनक

सेनक पण्डित के मन मे महौषध पण्डित के प्रति ईर्ष्या-भाव जगा। वह बोला—"राजन् ! शाला आदि का निर्माण करवाने से कोई पण्डित नही हो जाता। इन सबका निर्माण कराना कोई बडी बात नही है।" राजा ने जब सेनक पण्डित का यह कथन सुना तो सोचा, इसके कथन मे कुछ रहस्यपूर्ण तथ्य है। राजा चुप रहा। उसने अमात्य द्वारा भेजे गये दूत को अपने सन्देश के साथ वापस भेज दिया कि यवमज्झक ग्राम मे रहकर परीक्षा-विधि द्वारा वह उसकी सही परीक्षा[1] करे।

### मांस का टुकड़ा

एक दिन की बात है, महौपधकुमार क्रीडा-मण्डल मे जा रहा था। इतने में एक बाज कसाई के तख्ते पर झटपटा और उससे एक मास का टुकडा उठाकर आकाश मे उड गया। लड़को ने देखा। उससे मास का टुकडा छुडाने के लिए वे उसके पीछे दौडे। लडको को अपने पीछे दौडते देख बाज भी डर से जहाँ-तहाँ भागने लगा। लड़के आकाश मे उड़ते हुए बाज को देखकर उसका पीछा कर रहे थे; इसलिए मार्ग मे पड़े पत्थर आदि से टकरा-कर, लडखडाकर गिर पडते, वापस उठते, दौडने लगते। यो वे बडा कष्ट पा रहे थे।

महौपध पण्डित ने यह देखकर उनसे कहा—"क्या बाज से मास का टुकडा छुड़ाऊ ?" बालक बोले—"हा स्वामिन् ! छुडाए।"

महौपध पण्डित ने कहा—"देखो, अभी छुडाता हू।" इतना कहकर वह वायु-वेग से दौडा, बाज की छाया पर पहुँचा। वहाँ खडे होकर जोर से आवाज की। उसका पुण्य-प्रभाव ऐसा था कि वह आवाज बाज की कुक्षि को बेधकर जैसे बाहर निकल आई हो, वैसी अभिज्ञात हुई। बाज भयभीत हो गया। उसने मास के टुकडे को छोड दिया। जब बोधिसत्त्व

---

१ मंस गोणो गण्ठित सुत्त पुत्तो गोणरथेन च,
दण्डो सीस अही चेव कुक्कुटो मणि विजायन,
ओदन वालुकञ्चापि तलाकुय्यान गद्रभो मणि ॥१॥

को ज्ञात हुआ कि बाज ने मांस के टुकड़े को छोड़ दिया है तो उसने उसे जमीन पर नहीं गिरने दिया। अपने प्रभाव से आकाश में ही रोक दिया। लोगों ने जब यह आश्चर्यजनक घटना देखी तो वे तालियाँ पीटने लगे और शोर करने लगे।

अमात्य ने राजा के पास उस घटना का सन्देश भेजा कि महौषध पण्डित ने बाज से इस प्रकार मांस का टुकड़ा छुड़ा लिया तथा अपने प्रभाव से उसे आकाश में अधर रोक दिया, इस पर विचार करें।

राजा ने यह सन्देश सुना, सेनक पण्डित को बुलाया। उसको वह वृत्तान्त कहा, जो सन्देश द्वारा राजा को प्राप्त हुआ था। राजा ने उससे पूछा—"सेनक ! क्या महौषध पण्डित को बुलवाएँ ?"

सेनक मन-ही-मन सोचने लगा—महौषध पण्डित के यहाँ आने पर हम चारों पण्डित निस्तेज हो जायेंगे। हम इतने गौण हो जायेंगे कि राजा को यह भी ध्यान नहीं रहेगा कि हम उसके यहाँ हैं भी या नहीं; इसलिए अच्छा यही है, उसे आने न दिया जाए। सेनक के मन में महौषध के प्रति ईर्ष्या थी; अतः उसने कहा—"राजन् ! इतनी-सी बात से कोई पण्डित नहीं हो जाता। यह तो बहुत साधारण घटना है।"

सेनक से यह सुनकर राजा ने उपेक्षा से अपने अमात्य को प्राचीन यवमज्झक यह सन्देश सम्प्रेषित किया कि महौषध पण्डित की वहीं परीक्षा करो।

### बैल का विवाद

प्राचीन यवमज्झक गाँव में रहने वाला एक मनुष्य वर्षा होने पर हल जोतने के उद्देश्य से बैल खरीद कर लाया। उसने रात भर बैलों को अपने घर में रखा। दूसरे दिन वह उन्हें चराने के लिए घास के मैदान में ले गया। बैल की पीठ पर बैठे-बैठे वह परिश्रान्त हो गया। नीचे उतरा। पास ही एक सघन वृक्ष था। उसकी छाया में जा बैठा। थका हुआ तो था ही, बैठे बैठे उसे निद्रा आ गई। बैल हरी-हरी घास चरने लगे। उसी समय एक चोर आया और बैलों को भगा ले गया। बैल के मालिक की जब आंख खुली तो बैल दृष्टि-गोचर नहीं हुए। उसने इधर-उधर खोज की तो उसे वह आदमी दिखाई दिया, जो बैलों को ले भागा था। उसने दौड़कर उसे पकड़ लिया और कहा—"तू मेरे इन बैलों को कहाँ लिये जा रहा है ?"

वह आदमी बोला—"ये बैल मेरे हैं, जहाँ चाहता हूँ, लिये जा रहा हूँ।"

विवाद बढ़ गया। बैलों को दोनों अपने अपने बता रहे थे। लोगों ने जब यह कोलाहल सुना, वे वहाँ एकत्र हो गये। लड़ते-झगड़ते वे दोनों महौषध पण्डित की शाला के दरवाजे के पास से गुजर रहे थे। महौषध पण्डित ने उनकी आवाज सुनी, उन्हें अपने पास बुलाया। उनका कथोपकथन, व्यवहार आदि देखते ही पण्डित यह भांप गया कि कौन बैलों का मालिक है और कौन चोर है।

सबके समक्ष सच्चाई प्रकट करने हेतु महौषध पण्डित ने कहा—"तुम दोनों क्यों लड़ रहे हो ?"

बैलों के मालिक ने बताया कि वह अमुक ग्राम से, अमुक व्यक्ति से बैल खरीदकर लाया, रात भर उनको अपने घर में रखा। दूसरे दिन घास के मैदान में उन्हें चराने ले गया। मैं थका था, विश्राम हेतु एक सघन वृक्ष के नीचे उसकी गहरी छाया में बैठा। बैठते

ही मुझे नीद आ गई। जब मेरी नीद टूटी तो मुझे मेरे बैल नही दिखाई दिये। मैंने खोजकर इसे पकडा। बैल मेरे है, यह सत्य है। जिस गांव से मैंने इन्हे खरीदा, वहाँ के सभी लोग इस बात को जानते हैं।

चोर ने कहा—"यह झूठा है। ये बैल मेरे हैं। मेरे घर की गाय से पैदा हुए हैं।"

पण्डित ने पूछा—"यदि मैं तुम्हारे विवाद का न्याय करू तो क्या तुम मेरा निर्णय मानोगे ?"

दोनो ने कहा—"मानेंगे।"

पडित ने विचार किया, यह एक ऐसा प्रसग है, जिससे लोग प्रेरणा प्राप्त कर सकते हैं। उसने जनता को भी अपने विश्वास मे लेना अपेक्षित माना। इसलिए पहले उसने चोर से पूछा—"तुमने बैलो को क्या खिलाया तथा क्या पिलाया ?"

चोर ने उत्तर दिया—"मैंने उनको तिल से बने लड्डू खिलाये, उडद खिलाये और यवागू पिलाया।"

पण्डित ने तब बैलो के स्वामी से पूछा—"तुमने इन्हे क्या खिलाया ?"

उसका उत्तर था—"स्वामिन् ! मैं तो तक गरीब आदमी हूँ। मेरे पास कहाँ यवागू है, कहाँ तिल के लड्डू हैं। मैंने इन्हे केवल घास खिलाया।"

पण्डित ने उन लोगो को, जो वहाँ एकत्र थे, ध्यान आकृष्ट करने हेतु राई के पत्ते मगवाये। उनको ऊखल मे कुटवाया, जल के साथ बैलो को पिलाया। बैलो के विरेचन हुआ, तिनके ही बाहर निकले।

पण्डित ने लोगो को सम्बोधित कर कहा—"देख लो, सही स्थिति क्या है ?"

फिर पण्डित ने चोर से पूछा—"तू चोर है या नही है ?"

वह बोला—"स्वामिन् ! मैं चोर हूँ।"

बोधिसत्त्व—"भविष्य मे ऐसा कोई कार्य मत करना।"

बोधिसत्त्व के व्यक्तियो ने उसे एक ओर ले जाकर मुक्को तथा लातो से बुरी तरह पीटा।

पण्डित ने तब उसे बुलाया और उपदेश देते हुए कहा—"देख, इस जन्म मे तुझे चोरी का यह फल प्राप्त हुआ है। तुम बुरी तरह पीटे गये हो। परलोक मे इससे भी कही अधिक कष्ट पाओगे। भविष्य मे ऐसा कभी मत करना।"

बोधिसत्त्व ने उसे पाँच शील ग्रहण करवाये।

अमात्य ने यह सब देखा था। उसने राजा को यथावत् रूप मे यह समाचार प्रेषित किया।

राजा ने सेनक पण्डित को बुलाया, उससे पूछा—"क्या महौषध पण्डित को यहाँ बुला लें ?"

सेनक पण्डित ने उत्तर दिया—"राजन् ! बैलो के सम्बन्ध मे छिडे सघर्ष पर निर्णय देना कोई बहुत महत्त्वपूर्ण बात नही। अभी कुछ समय आप और प्रतीक्षा कीजिए।"

सेनक पण्डित से यह सुनकर राजा ने उपेक्षा करते हुए अपनी अमात्य को फिर उसी प्रकार का सन्देश प्रेषित करवाया।

**कण्ठी का झगड़ा**

एक गरीब स्त्री थी। भिन्न-भिन्न रगो के धागो मे गाँठें लगा-लगाकर निर्मित कण्ठी उसने गले मे पहन रखी थी। वह महौषध पण्डित द्वारा निर्मापित पुष्करिणी मे स्नान करने गई। कण्ठी को गले मे से निकाला, कपडो के ऊपर रखा, नहाने के लिए जल मे प्रविष्ट हुई वह नहा रही थी कि एक तरुण स्त्री ने उस कण्ठी को देखा। उसके मन मे उसे हथियाने की लिप्सा उत्पन्न हुई। उसने उसे हाथ मे उठाया और उससे कहा—"मा! कण्ठी बडी सुन्दर है। इसे बनाने मे कितना व्यय हुआ है? मैं चाहती हूँ, मैं भी अपने लिए ऐसी कण्ठी बनवाऊ। मैं इसे अपने गले मे पहनकर नाप लेना चाहती हूँ। क्या ऐसा कर लू?"

कण्ठी की स्वामिनी सरल थी। उसने कहा—"क्यो नही, पहन कर देख लो।"

उस तरुण स्त्री ने कण्ठी अपने गले मे पहनी और चलती बनी। दूसरी ने देखा, उसकी कण्ठी पहनकर वह चली जा रही है तो वह तुरन्त पुष्करिणी से निकली, कपडे पहने उसके पीछे दौडी। उसके कपडे पकड लिये और बोली—"मेरी कण्ठी लिये कहाँ दौड़ी जा रही हो?"

उस तरुण स्त्री ने कहा—"मैंने तुम्हारी कण्ठी कब ली? मैंने तो मेरी अपनी कण्ठी गले में पहन रखी है।"

उन दोनो को परस्पर झगडते देखकर लोग इकट्ठे हो गये। महौषध पण्डित उस समय शाला मे बालको के साथ खेल रहा था। उसने उन दोनो के झगडने की आवाज सुनी और पूछा—"यह किसकी आवाज है?" उसे उन दोनो स्त्रियो के झगड़ने की बात बताई गई।

महौषध ने उन दोनो को अपने पास बुलाया। उनकी आकृति से ही उसने भाँप लिया कि उनमे से किसने कण्ठी की चोरी की है। फिर भी उसने उनसे झगडने की बात पूछी तथा साथ-ही-साथ यह प्रश्न किया कि क्या तुम दोनो मेरा निर्णय स्वीकार करोगी?

उन्होने कहा—"हाँ, स्वामिन्! हम आपका निर्णय स्वीकार करेंगी।"

तब महौषध पण्डित ने उस स्त्री से, जिसने कण्ठी चुराई थी, पूछा—"तुम जब यह कण्ठी पहनती हो, तो कौन-सी सुगन्धि का प्रयोग करती हो—कौन-सा सुगन्धित पदार्थ लगाती हो?"

स्त्री ने कहा—"मैं सर्व सहारक—सब प्रकार की सुगन्धियो को मिलाकर निर्मित सुगन्धि का प्रयोग करती हूँ।"

महौषध ने फिर दूसरी से पूछा—"तुम कौन-सी सुगन्धि लगाती हो?"

उस स्त्री ने कहा—"स्वामिन्! मैं एक गरीब महिला हूँ। मुझे सर्व सहारक सुगन्धि कहाँ से प्राप्त हो? मैं सदा राई के पुष्पो की सुगन्धि का ही प्रयोग करती हूँ।"

महौषध पण्डित ने एक थाली मगवाई। उसमे पानी भरा। उस कण्ठी को उसमे डलवाया। फिर गान्धिक—सुगन्धित पदार्थों के व्यवसायी, तज्ज्ञ पुरुष को बुलाया, उससे कहा—"इस थाली के जल को सूँघकर पता लगाओ, इसमे किसकी गन्ध आती है?"

गान्धिक ने थाली के पानी को सूँघा और बताया कि इसमे राई के पुष्पो की गन्ध आती है। उसने कहा—"यह सर्व सहारक की गन्ध नहीं है, शुद्ध राई की है। यह तरुण स्त्री धूर्त है, असत्य-भाषण कर रही है। यह वृद्धा जो कहती है, वह सच है।[1]"

---

१. सब्बसहारको नत्थि, सुद्धं कगु पवायति।
अलीक भासतय धुत्ती, सच्चमाहु महल्लिका॥२॥

बोधिसत्त्व ने वहाँ एकत्र लोगों को यह बतलाया और उस तरुण स्त्री से पूछा—"तुमने चोरी की है या नहीं ?"

वह बोली—"स्वामिन् ! मैंने चोरी की है।"

इस घटना से महौषध पण्डित की बुद्धि-कौशल सर्वत्र विश्रुत हो गया।

**सूत का गोला**

कपास का एक खेत था। एक स्त्री उसकी रखवाली करती थी। रखवाली करते समय उसने खेत से कुछ साफ कपास ली। उसने बहुत महीन सूत काता। उसका गोला बनाया। उसे अपने ओढ़ने के वस्त्र के पल्ले में बांधा। जब वह खेत से गाँव जा रही थी तो मार्ग में महौषध पण्डित द्वारा निर्मापित पुष्करिणी में उसका स्नान करने का मन हुआ। उसने अपने कपड़ों पर सूत का गोला रखा और वह स्नान करने के लिए पुष्करिणी में उतरी।

एक अन्य स्त्री उधर से निकल रही थी। सूत के गोले पर उसकी दृष्टि पड़ी। उसके मन में लोभ उत्पन्न हुआ। उसने सूत का गोला अपने हाथ में उठाया, बड़े आश्चर्य के साथ उससे बोली—"माँ ! तुमने बहुत सुन्दर सूत काता है।" यह कहकर उसने सूत का गोला अपने पल्ले में डाल लिया और वहाँ से चलती बना।

दूसरी ने जब यह देखा तो वह शीघ्र पुष्करिणी से बाहर निकली, अपने वस्त्र पहने और उसके पीछे दौड़ी। उसका कपड़ा पकड़कर बोली—"मेरा सूत का गोला लिये कहाँ भागी जा रही हो ?"

उसने उत्तर दिया—"मैंने तुम्हारा सूत का गोला नहीं लिया है। वह तो मेरा अपना है।"

वे दोनों परस्पर झगड़ने लगीं। उन्हें झगड़ते देखकर लोग इकट्ठे होने लगे। महौषध पण्डित अपने साथी बालकों के साथ खेल रहा था। उसने उनकी आवाज सुनी, पूछा—"यह कैसा शोर है ?" उसे दोनों स्त्रियों के झगड़ने की बात ज्ञात हुई। उसने दोनों को अपने पास बुलाया, उनका आकार-प्रकार देखते ही वह भाँप गया कि उनमें चोर कौन-सी स्त्री है। फिर भी उसने उनसे पूछा—"यदि मैं झूठ, सच का फैसला करूं तो क्या तुम दोनों उसे स्वीकार करोगी ?"

उन्होंने उत्तर दिया—"स्वामिन् ! जो भी आप निर्णय देंगे, उसे हम स्वीकार करेंगे।"

तब पण्डित ने उस स्त्री से, जिसने सूत का गोला चुराया था प्रश्न किया—"जब तुमने गोला बनाया, तब उसके भीतर क्या रखा था ?"

वह स्त्री बोली—"स्वामिन् ! मैंने भीतर बिनौला रखा था।"

महौषध पण्डित ने दूसरी स्त्री से भी वही बात पूछी।

दूसरी ने उत्तर दिया—"स्वामिन् ! मैंने तिम्बरू का बीज रखा था।"

पण्डित ने उन दोनों स्त्रियों के कथन की ओर लोगों का ध्यान आकृष्ट किया। उसने सूत गोला उधेड़ा। उधेड़ने पर उसमें तिम्बरू का बीज मिला। लोगों को उसे दिखाया। उस स्त्री से, जिसने गोला चुराया था, पूछा—"सच बता, तुमने सूत का गोला चुराया या नहीं ?"

उस स्त्री ने गोला चुराना स्वीकार किया।

लोग यह निर्णय सुनकर बहुत प्रसन्न हुए। उन्होने बोधिसत्त्व को सहस्रश साधुवाद दिया। वे सभी कहने लगे—"कितना सही फैसला हुआ है।"

**यक्षिणी द्वारा बालक का हरण**

एक बार एक स्त्री अपने पुत्र को गोद मे लिए मुख-प्रक्षालन हेतु, स्नानादि हेतु महौषध पण्डित की पुष्करिणी पर गई। वहाँ उसने बच्चे को स्नान कराया, अपने कपडो पर उसे बिठाया, अपना मुह धोया तथा नहाने के लिये पुष्करिणी मे उतरी। उसी समय एक यक्षिणी की उस बच्चे पर नजर पडी। उसके मन मे उसे खाने की इच्छा उत्पन्न हुई। उसने एक स्त्री का वेष बनाया। वह बच्चे की माँ के पास पहुँची, उसे पूछा—"बहिन! बच्चा बडा सुकुमार है, लुभावना है। क्या यह तुम्हारा है?"

वह बोली—"हां, यह बच्चा मेरा है।"

इस पर उस स्त्री-वेष-धारिणी यक्षिणी ने कहा—"क्या मैं इसे खिलाऊ, दूध पिलाऊ?"

बच्चे की मा बोली—"हाँ, कोई हर्ज नही।"

तब उस यक्षिणी ने बच्चे को लिया, कुछ देर खिलाया। फिर उसे लेकर वहाँ से भाग छूटी।

बच्चे की मां ने जब यह देखा तो वह उसके पीछे दौडी, यक्षिणी को पकडा और कहा—"मेरे बच्चे को लिए कहाँ भागी जा रही हो?"

यक्षिणी ने कहा—"यह तो मेरा बच्चा है, तुम्हारा कहाँ से आया?"

वे दोनो आपस मे झगडती-झगड़ती जब महौषध पण्डित की शाला के सामने से गुजरी तो महौषध पण्डित के कानो मे झगडने की आवाज पडी। उसने उन दोनो को अपने पास बुलाया, झगडने का कारण पूछा।

उन्होने बच्चे के अधिकार को लेकर उनमे जो झगडा चल रहा था, उसे बतलाया।

पण्डित ने देखा, जो स्त्री बच्चे को लिए थी, उसकी आँखें लाल थी और वे जरा भी झपकती नही थी। उसने जान लिया, यह यक्षिणी है। उसने उन दोनो से पूछा—"मैं तुम्हारे विवाद का निर्णय करू? क्या स्वीकार करोगी?"

वे बोलीं—"हम आपका निर्णय स्वीकार करेंगी।"

उनका कथन सुनकर महौषध ने जमीन पर एक रेखा खीची। उस पर उस शिशु को लिटाया। यक्षिणी को कहा—"इस बच्चे के हाथ पकड़ो।" बच्चे की जो वास्तविक मा थी, उसको कहा—"तुम इसके पैर पकडो।"

दोनो ने जैसा महौषध पण्डित ने कहा, किया।

फिर पण्डित ने उन दोनो को कहा—"हाथो और पैरो को अपनी-अपनी ओर खीचो। जो खीचकर अपनी ओर ले जायेगी, पुत्र उसी का होगा।"

दोनो बच्चे के हाथ-पैर खीचने। लगी इस प्रकार खीचे जाने पर बच्चे को कष्ट हुआ। वह पीडा से चिल्लाने लगा। माँ को यह सहन नही हुआ। उसे ऐसा लगा, मानो उसका हृदय फटा जा रहा हो। उसने तत्क्षण बच्चे के पैर छोड़ दिये। वह एक ओर खडी हो गई और रोने लगी।

जो लोग वहाँ एकत्र थे, उनसे पण्डित ने पूछा—"बतलाओ, बच्चे के प्रति उसकी माता का हृदय सुकुमार होता है या अमाता का ?"

लोगो ने कहा—"माता का हृदय सुकुमार होता है।"

पण्डित बोला—"बतलाओ, जो बच्चे को लिये खडी है, वह बच्चे की माता है या जिसने बच्चे को कष्ट पाते देखकर और नही खीचा, स्वय छोड दिया, वह उसकी माता है ?"

लोग बोले—"पण्डित ! जिस स्त्री ने बच्चे को कष्ट पाते देखकर और नही खीचा, छोड दिया, वही उसकी माता है।"

पण्डित ने उनसे पुन प्रश्न किया—"जिसने इस बच्चे को चुराया, वह स्त्री कौन है ? क्या तुम पहचानते हो ?"

लोग बोले—"पण्डित ! हम इसे नही पहचानते।"

पण्डित—"देखो, इसके नेत्र नही झपकते, वे लाल है, इसकी छाया नही पडती। इसको किसी प्रकार का सकोच नही है। यह दया रहित है।"

पण्डित ने उससे पूछा—"तू कौन है ?"

वह बोली—"स्वामिन् ! मैं यक्षिणी हूँ।"

पण्डित ने कहा—"अन्धी नारी ! तूने पूर्व-जन्म मे पापो का आचरण किया, जिसके परिणामस्वरूप इस जन्म मे तू यक्षिणी के रूप मे उत्पन्न हुई। इस जन्म मे तुम फिर पाप कर रही हो। अरी ! तुम कितनी अज्ञान हो।"

महौषध पण्डित ने उसे समझा कर पचशील स्वीकार करवाये।

बच्चे की माता ने अपना बच्चा लिया, पण्डित से कहा—"स्वामिन् ! आप दीर्घकाल-पर्यन्त जीवित रहे। इस प्रकार पण्डित की उसने स्तवना की तथा वह अपने बच्चे को लिये वहाँ से चली गई।

### गोलकाल और दीर्घताड़

एक मनुष्य था। उसका नाम गोलकाल था। कुब्ज होने कारण गोल तथा काला होने के कारण काल—इस प्रकार वह दोनो शब्दो के मेल से गोलकाल नाम से प्रसिद्ध था। उसने सात वर्ष तक एक घर मे काम किया। वैसा कर, अर्थोपार्जन कर उसने शादी की। उसकी भार्या का नाम दीर्घताड था। एक दिन उसने अपनी पत्नी से कहा—'कल्याणी ! पूए तैयार कर। हम माता-पिता से भेंट करने अपने गाँव चलेंगे।" पत्नी ने वैसा करने से मना किया—"माता-पिता से मिलकर क्या करोगे ?" गोलकाल ने उसे फिर वही बात कही। पत्नी ने फिर मना किया। गोलकाल ने फिर आग्रह किया। पत्नी ने तीसरी बार फिर मना कर दिया। पर, वह नही माना। उसने पूए पकवाये, रास्ते मे भोजन हेतु और भी खाद्य-पदार्थ लिये, माता-पिता को देने हेतु भेंट ली। पत्नी को साथ लिया और घर से रवाना हुआ।

कुछ दूर चलने पर मार्ग मे एक छिछली नदी आई। उन दोनो को पानी से भय लगता था। उन्हे नदी को पार करने का साहस नही हुआ। वे दोनो नदी के तट पर ही खडे रहे। इतने मे दीर्घ पृष्ठ नामक एक आदमी नदी के किनारे घूमता-घामता वहाँ आ गया। उन्होने उससे पूछा—"मित्र ! यह नदी गहरी है या छिछली ?"

उनकी बात और भाव-भंगी से वह समझ गया कि उन्हें पानी से डर लगता है। उसने कहा—"नदी बहुत गहरी है, इसमे बड़े-बडे भयानक मच्छ हैं।"

इस पर गोलकाल ने उससे पूछा—"तब तुम हमे कैसे पार करोगे ?"

दीर्घ पृष्ठ ने कहा—"यहाँ के मगरमच्छ हमसे परिचित हैं; अतः वे हमे पीडित नही करते।"

पति-पत्नी ने उससे कहा—"तो हमे भी नदी के पार ले चलो।"

दीर्घपृष्ठ बोला—"बहुत अच्छा, ले चलूंगा।"

उन्होंने उसे खाना दिया। उसने खाना खाया। खाना खाकर वह बोला—"मित्र ! तुम दोनो मे से पहले किसे पार करू ?"

गोलकाल ने कहा—"पहले मेरी भार्या को पार करो। फिर मुझे पार करना।"

दीर्घ पृष्ठ ने कहा—"अच्छा, ऐसा ही करूगा।" यह कहकर उसने उस स्त्री को अपने कन्धे पर बिठा लिया। सारी खाद्य-सामग्री और भेंट भी साथ मे ले ली। वह नदी मे उतरा। थोडी दूर चला। नदी गहरी है, यह दिखाने हेतु वह झुककर बैठ गया। बैठा-बैठा आगे सरकता गया।

गोलकाल नदी के तट पर खडा था। सोचता था, इतने लम्बे मनुष्य की भी यह हालत है। नदी वास्तव मे बडी गहरी है। मेरे लिए तो स्वय इसे पार करना असभव है।

जब दीर्घपृष्ठ नदी के बीच मे पहुँचा तो उसने गोलकाल की पत्नी से, जो उसके कन्धे पर बैठी थी, कहा—"भद्रे ! तुम मेरे साथ चलो। मैं तुम्हारा भलीभाँति पालन-पोषण करूगा। तुम्हे अच्छे-अच्छे आभूषण दूंगा। मेरे यहाँ अनेक नौकर-नौकरानियां तुम्हारी आज्ञा में रहेगी। इस बौने से तुम्हारा क्या मेल ? यह तुम्हारी सुख-सुविधा के लिए क्या कर पायेगा ?"

उसका कथन सुनकर वह स्त्री ललचा गई। उसने अपने स्वामी का ममत्व छोड दिया। उसकी ओर आकृष्ट हो गई और बोली—"स्वामिन् ! यदि मुझे कभी न छोडने का वायदा करो तो मैं तुम्हारा कथन स्वीकार कर लूंगी।"

दीर्घपृष्ठ बोला—"मैं तुम्हें कभी नही छोडूंगा। सदा तुम्हारा पालन-पोषण करूंगा।"

स्त्री ने कहा—"बहुत अच्छा, मैं तुम्हारे साथ चलूंगी।"

दोनों नदी के दूसरे किनारे पर पहुँच गये। गोलकाल से, जो उनकी ओर देख रहा था, कहा—"तुम यही पडे रहो, हम जा रहे हैं।" यह कहकर उसके देखते-देखते वे पाथेय को खाते-पीते आगे बढने लगे।

गोलकाल समझ गया कि ये दोनो मिल गये हैं। मुझे यहीं छोडकर भाग रहे हैं। मैं उन्हें पकडूं। वह इधर-उधर दौडा, नदी मे कुछ उतरा, किन्तु, पानी में डूब जाने के भय से रुक गया। फिर उसे गुस्सा आया, उसने विचार किया चाहे जीवित रहू या मर जाऊं, इनका पीछा करूगा। वह नदी मे प्रविष्ट हो गया, कुछ आगे बढा तो उसे मालूम पड़ा, नदी तो बहुत छिछली है। दीर्घपृष्ठ ने नदी गहरी होने का कितना झूठा स्वांग रचा था। वह जल्दी-जल्दी नदी को पार कर गया। दौड़कर उसने दीर्घ पृष्ठ को जा पकड़ा और कहा—"अरे नीच ! तू मेरी पत्नी को कहाँ लिये जा रहा है ?"

दीर्घपृष्ठ ने उस बौने की गर्दन पकडी, उसे धक्का दिया और कहा—"अरे नीच बौने ! यह तेरी पत्नी नही है, यह तो मेरी पत्नी है।"

बौने ने अपनी पत्नी दीर्घताड का हाथ पकड लिया और कहने लगा—"ठहरो, कहाँ जाती हो ? सात वर्ष तक मेहनत-मजदूरी करने के बाद तुम मुझे प्राप्त हुई हो। तुम मेरी पत्नी हो।"

झगडते-झगडते वे महौषध कुमार की शाला के पास पहुँच गये। शोर सुनकर काफी लोग एकत्र हो गये। महौषध पण्डित ने भी यह कोलाहल सुना। दीर्घपृष्ठ और गोलकाल को झगडते देखा। वे आपस मे जो सवाल-जवाब कर रहे थे, वह सब सुना, स्थिति को समझा। फिर उन दोनो से पूछा—"यदि मैं तुम्हारे विवाद का फैसला करू तो क्या तुम उसे मंजूर करोगे ?"

उन दोनो ने कहा—"हाँ, स्वामिन् ! हम मजूर करेंगे।"

दोनो द्वारा इस प्रकार स्वीकार कर लिये जाने पर महौषध ने पहले दीर्घपृष्ठ को एकान्त मे बुलाया तथा उससे प्रश्न किया—"तुम्हारा क्या नाम है ?"

उसने कहा—"मेरा नाम दीर्घपृष्ठ है।

महौषध—"तुम्हारी पत्नी का क्या नाम है ?"

दीर्घपृष्ठ को उस स्त्री का नाम ज्ञात नही था। उसने कल्पना से कोई और ही नाम बता दिया।

महौषध—"तुम्हारे माता-पिता का क्या नाम है ?"

दीर्घपृष्ठ ने अपने माता-पिता का नाम बता दिया।

महौषध—'तुम्हारी पत्नी के माता-पिता का क्या नाम है ?"

दीर्घपृष्ठ को ज्ञात ही नही था। वह कैसे बतलाता। उसने यो ही ऊटपटाग नाम बतलाये।

महौषध पण्डित ने दीर्घपृष्ठ के साथ हुए उत्तर-प्रत्युत्तर की ओर लोगो का ध्यान खीचा। दीर्घपृष्ठ को वहाँ से दूर भेज दिया। फिर गोलकाल को बुलाया। उससे भी वही प्रश्न किये।

वह सब बाते यथार्थ रूप मे जानता था। उसने ठीक-ठीक जवाब दिये। महौषध कुमार ने उसे भी वहाँ से दूर भेज दिया। फिर उसने दीर्घताड को बुलाया, उससे प्रश्न किया—"तुम्हारा क्या नाम है ?"

उसने कहा—"मेरा नाम दीर्घताड है।"

महौषध—"तुम्हारे पति का क्या नाम है ? अपने नये किये पति का नाम उसे मालूम नही था, इसलिए उसने ऊटपटाग कोई नाम बता दिया।

महौषध—"तुम्हारे माता-पिता का क्या नाम है ?"

दीर्घताड ने अपने माता-पिता का नाम ठीक-ठीक बता दिया।

महौषध—"तुम्हारे पति के माता-पिता का क्या नाम है ?"

दीर्घताड को इस सम्बन्ध मे कुछ भी ज्ञात नही था। फिर उसने यो ही कुछ कल्पित कर नाम बताये।

महौषध पण्डित ने दीर्घपृष्ठ और गोलकाल को भी वहाँ बुला लिया। उन तीनो के सामने उसने वहाँ एकत्र लोगो से पूछा—"इस स्त्री ने जो उत्तर-प्रत्युत्तर दिये, वे दीर्घपृष्ठ

के कथन के अनुरूप है या गोलकाल के कथन के अनुरूप है ? दोनों में से किसके साथ उसका समन्वय होता है ?'

लोग बोले—"इसका समन्वय गोलकाल के कथन के साथ होता है। वे, उसने जो कहा, उससे मेल खाते हैं।"

महौषध पण्डित ने सारी स्थिति स्पष्ट करते हुए कहा—"इस स्त्री का पति गोलकाल है। दीर्घपृष्ठ चोर है।"

पूछने पर दीर्घपृष्ठ ने भी अपना चोर होना स्वीकार कर लिया।

स्त्री गोलकाल को दिलवा दी।

**रथ पर कब्जा**

एक व्यक्ति अपने रथ पर सवार हुआ। शौच आदि से निवृत्त होने बाहर निकला। तब देवराज शक्र ने सोचा—इस समय महौषध पण्डित के रूप में बुद्धांकुर—बोधिसत्त्व जगत् में अवतीर्ण हैं। अच्छा हो, मैं महौषध पण्डित के प्रज्ञा-प्रकर्ष को लोगों के समक्ष प्रकट करूं। लोगों में उसे ख्यापित करूं। ऐसा विचार कर शक्र ने मनुष्य का रूप बनाया। वह रथ का पिछला भाग पकड़ कर पीछे-पीछे दौड़ने लगा।

रथारूढ़ पुरुष ने उसे इस प्रकार दौड़ते हुए देखकर प्रश्न किया—"तात ! इस प्रकार क्यों दौड़ रहे हो ?"

दौड़ते हुए पुरुष ने कहा—"आपकी सेवा करना चाहता हूँ। मेरे करने योग्य जो भी आपका कार्य हो, उसे संपादित करने का मुझे अवसर मिले, मेरी यह आकांक्षा है।"

रथारूढ़ पुरुष ने उसका कथन स्वीकार किया। रथ को रोका। उसे रथ का ध्यान रखने को कहा। स्वयं शौचादि से निवृत्त होने के लिए चला गया।

ज्योंही वह गया, शक्र रथ में बैठ गया तथा उसे रवाना कर दिया। रथ का स्वामी शौचादि से निवृत्त होकर, वापस आया। उसने उस व्यक्ति को रथ में बैठ आगे बढ़ते हुए देखा। वह भागकर उसके पास पहुँचा। उसने उसे डांटते हुए कहा—"रुक जाओ, मेरा रथ लिये कहाँ चले जा रहे हो ?"

शक्र बोला—'यह मेरा रथ है। तुम्हारा रथ कोई और होगा।'

दोनों झगड़ने लगे। झगड़ते-झगड़ते वे महौषध पण्डित की सभा के दरवाजे के पास पहुँच गये। उनके झगड़ने का कोलाहल सुनकर महौषध पण्डित ने कहा—'यह कैसा शोर है ?' उसने सारी स्थिति समझने के लिए रथारूढ़ पुरुष को, जो शक्र था, बुलाया। शक्र आया। महौषध पण्डित ने उसकी ओर गौर से देखा तो उसे प्रतीत हुआ, वह बहुत निर्भीक है, उसकी आँखें नहीं झपकतीं। इन लक्षणों से उसने जान लिया कि यह शक्र है। दूसरा व्यक्ति, इस समय जिसके अधिकार में रथ नहीं है, वास्तव में रथ का मालिक है।

महौषध ने उन दोनों को झगड़े का कारण पूछा। दोनों ने सब अलग-अलग बतलाया। एक दूसरे पर आक्षेप लगाया, वह रथ हथियाना चाहता है।

महौषध ने कहा—"मैं तुम्हारे झगड़े का फैसला करूं तो क्या मंजूर करोगे ?'

दोनों बोले—'हम मंजूर करेंगे।"

महौषध पण्डित ने कहा—"मैं रथ को रवाना करवाता हूँ। तुम दोनों रथ के पीछे

से पकडे हुए साथ-साथ चलो। ध्यान रहे, जो रथ का मालिक होगा, वह रथ नही छोडेगा। जो मालिक नही होगा, वह रथ को छोड देगा।"

महौषध ने अपने एक अनुचर को आज्ञा दी कि रथ को हांके चलो। परिचर ने अपने स्वामी के आदेशानुसार किया। रथ चलने लगा। वे दोनो व्यक्ति रथ को पीछे से पकडे हुए चलने लगे। थोडी दूर जाकर रथ महौषध की पूर्व योजनानुसार तेज हो गया। रथ का मालिक रथ के बराबर नही भाग सका। उसने रथ को छोड दिया। वह एक ओर खडा हो गया। शक्र तो दिव्य प्रभाव युक्त था। उसे थकावट कैसे होती? वह रथ के साथ दौडता गया।

महौषध पण्डित ने रथ को रुकवाया। अपने मनुष्यो को बुलाकर कहा—"देखो, इस व्यक्ति ने कुछ ही दूर जाकर रथ को छोड दिया, दूसरी ओर खडा हो गया, किन्तु, एक यह है, जो रथ के साथ भागता रहा। जहाँ रथ रुका, वही यह रुका। इसकी देह पर स्वेद की एक बूंद तक नही है। न इसका सांस ही हांपा है, फूला है। यह निडर है। इसकी पलकें नही झपकती। वास्तव मे यह देवराज शक्र है।" यह कहकर उससे पूछा—"क्या तुम देवराज हो?"

शक्र ने कहा—"हां।"

महौषध पण्डित ने पूछा—"यहाँ किसलिए आये?"

शक्र—"पण्डित! तुम्हारी प्रज्ञा को स्थापित करने के लिए।"

महौषध—"भविष्य में ऐसा मत करना।"

देवराज शक्र ने अपना दिव्य प्रभाव दिखलाया। वह अन्तरिक्ष मे अधर अवस्थित हुआ। महौषध पण्डित की स्तवना की तथा कहा—"आपने विवाद का बडा सही फैसला किया।" ऐसा कहकर शक्र अपने लोक मे चला गया।

यह सब देखकर वह अमात्य, जो महौषध पण्डित की परीक्षा उद्दिष्ट किये प्राचीन यवमज्झक गांव मे टिका था, स्वय राजा के पास आया और बोला—"महाराज! महौषध पण्डित ने बडे बुद्धि-कौशल से दो स्त्रियो के कठी के झगडे, सूत के गोले का विवाद, यक्षिणी द्वारा बालक-हरण, गोलकाल और दीर्घताड विवाद तथा रथ पर कब्जे सम्बन्धी विवादो का फैसला किया है, आश्चर्य की बात तो यह है कि उसने देवराज शक्र को भी पराभूत कर दिया। ऐसे विशिष्ट प्रज्ञाशील पुरुष से आप क्यो नही परिचय करते?"

राजा ने सेनक पण्डित को बुलवाया, उससे पूछा—"सेनक! क्या महौषध पण्डित को बुलवा लें?"

सेनक बोला—"राजन् इतनी-सी बातो से कोई पण्डित नही होता। अभी कुछ और परीक्षा कर विशेष जानकारी करेंगे।"

### खदिर की लकड़ी

महौषध पण्डित की परीक्षा करने के लिए राजा ने एक खदिर की लकडी मगवाई। उसमे से लगभग एक बालिश्त टुकडा कटवाया। उस टुकडे को एक खरादी काष्ठकार के पास भेजा। उस पर भली-भांति खराद कटवाकर, सफाई करवाकर, उसे एक-सा बनवाकर राजा ने उसको प्राचीन यवमज्झक ग्राम भिजवाया। ग्रामवासियो को उद्दिष्ट कर कहलवाया—"यवमज्झक ग्राम के निवासी पण्डित हैं, यह पता लगाए कि इस लकड़ी की

जड की ओर का भाग कौन-सा है तथा सिरे की ओर का भाग कौन-सा है ? यदि यह पता नही लगा सके तो एक सहस्र मुद्राएँ दण्ड के रूप मे देनी होंगी ।"

ग्रामवासी एकत्र हुए। प्रस्तुत प्रसग पर उन्होने चिन्तन किया, विचार किया। उन्हे वैसा कोई उपाय नही सूझा, जिससे वे उस लकड़ी के जड की ओर का भाग कौन-सा है, सिरे की ओर का भाग कौन-सा है, का पता लगा सकें। जब उन्होने देखा कि वे किसी भी प्रकार राजा को प्रश्न का समाधान नही दे सकेंगे तो उन्होने श्रीवर्धन सेठ से कहा—"आज महौषध पण्डित को बुलाकर इस सम्बन्ध मे पूछें। शायद वह कोई उपाय निकाल सके।"

महौषध उस समय क्रीडा-मण्डल मे गया हुआ था। सेठ ने उसे वहाँ से बुलवाया। वह वहाँ उपस्थित हुआ। उसे सेठ ने सब बात बतलाई और कहा—"बेटा ! इस लकड़ी के जड के भाग तथा सिरे के भाग के सम्बन्ध में हम कुछ भी पता नही लगा सके। क्या तू यह बता सकेगा ?"

महौषध पण्डित ने जब यह सुना तो मन-ही-मन विचार किया—राजा को इस लकडी के सिरे या जड़ से कोई प्रयोजन नही है। वह तो मेरी परीक्षा लेना चाहता है। इसीलिए उसने यह लकडी का टुकड़ा भेजा है। यह विचार कर उसने कहा—"तात ! वह लकड़ी का टुकड़ा लाएं, मैं बता दूगा।"

लकडी का टुकड़ा महौषध को दिया। उसने हाथ मे लेते ही ज्ञात कर लिया कि सिरे का भाग कौन-सा है तथा जड का भाग कौन-सा है। यद्यपि उसने मन-ही-मन यथार्थ स्थिति का अंकन कर लिया था, पर लोगो को विश्वास दिलाने के लिए उसने पानी से भरी हुई एक थाली मंगवाई। खदिर की लकडी के टुकड़े को ठीक बीच में सूत से बाधा। सूत के किनारे को हाथ मे पकड़ा। लकड़ी के टुकड़े को जल के स्तर पर टिकाया। जड की ओर का भाग भारी होता है, इसलिए वह जल में पहले डूबता है। इस लड़की का भी एक ओर का भाग पहले डूबा तथा दूसरी ओर का भाग बाद मे डूबा। महौषध पण्डित ने लोगो से पूछा—"पेड़ की जड भारी होती है या सिरा ?"

लोग बोले—"पण्डित ! जड़ भारी होती है।"

महौषध ने कहा—"इस लकड़ी का जिस ओर का किनारा पहले डूबा, वही जड का ओर का भाग है, दूसरी ओर का किनारा, जो बाद में डूबा, सिरे का भाग है।"

इस प्रकार महौषध कुमार ने अपनी प्रखर प्रतिभा द्वारा जड और सिरा स्पष्ट बता दिया।

ग्रामवासियो ने वह लकड़ी का टुकड़ा राजा के पास भिजवा दिया और यह भी कहलवा दिया कि उसका अमुक भाग जड़ की ओर का तथा अमुक भाग सिरे की ओर का है।

राजा यह सुनकर हर्षित हुआ। उसने पुछवाया—"इस लकडी के जड की ओर के तथा सिरे की ओर के भाग का पता किसने लगाया ?"

ग्रामवासियो की ओर से उत्तर मिला—"श्रीवर्धन सेठ के पुत्र महौषध पण्डित ने पता किया, बताया।"

राजा ने सेनक पण्डित को बुलाया तथा उससे पूछा—"क्या महौषध पण्डित को बुला लें ?"

सेनक ने कहा—"राजन् ! अभी कुछ ठहरें, अन्य प्रकार से भी परीक्षा लेंगे।"

### दो खोपड़ियाँ

राजा ने एक दिन स्त्री तथा पुरुष का सिर—खोपडिया मगवाईं। उन्हे प्राचीन यवमज्झक गाँव मे भेजा। गाँव-वासियो को कहलाया कि पता लगाओ और बतलाओ कि इन दोनो मे स्त्री का सिर कौन-सा तथा पुरुष का सिर कौन-सा है ? पता नही लगा सकोगे तो एक सहस्र मुद्राएँ दण्ड स्वरूप देनी होगी।

गाँव वासियो ने पता लगाने का प्रयत्न किया, पर उनको मालूम नही हो सका। उन्होने महौषध पण्डित से पूछा।

महौषध को तो देखते ही पता लग गया। वह जानता था कि पुरुष की खोपडी की सीवन—अस्थि-योजकता सीधी होती है और स्त्री की टेढी तथा घुमावदार। अपने इस ज्ञान द्वारा महौषध पण्डित ने यह बतला दिया कि कौन-सा स्त्री का सिर है तथा कौन-सा पुरुष का सिर है ?

तदनुसार गाँववासियो ने राजा को कहलवा दिया।

राजा यह सुनकर बहुत हर्षित हुआ और उसने जिज्ञासित किया कि यह भेद किसने बतलाया ?

ग्रामवासियो ने कहलवाया—"श्रीवर्धन सेठ के पुत्र महौषध कुमार ने यह पता लगाया।"

राजा ने सेनक पण्डित को बुलाया, उसे सारी बात बतलाई और पूछा—"क्या महौषध पण्डित को यहाँ बुला लें ?"

सेनक बोला—"देव ! अभी ठहरें। महौषध की और परीक्षा लेंगे।"

### साँप तथा साँपिन

राजा ने एक दिन एक साँप और एक साँपिन प्राचीन यवमज्झक गाँव मे भिजवाए। गाँववासियो से कहलवाया कि वे पता लगाए इनमे साँप कौन-सा है, साँपिन कौन-सी है ?

गाँववासी पता नही लगा सके। उन्होने महौषध पण्डित से पूछा।

महौषध पण्डित यह जानता था कि साँप की पूँछ मोटी होती है तथा साँपिन का पतली होती है। साँप के नेत्र बडे-बडे होते है और साँपिन के छोटे। उसने अपने इस ज्ञान द्वारा बतला दिया कि सर्प कौन-सा है तथा सर्पिणी कौन-सी है।

गाँववासियो ने साँप और साँपिन को अपने उत्तर के साथ राजा के यहाँ भिजवा दिया। राजा इससे बहुत प्रसन्न हुआ। उसने यह जानने की उत्सुकता व्यक्त की कि यह रहस्य किसने प्रकट किया ?

ग्रामवासियो ने कहलवाया—"श्रीवर्धन सेठ के पुत्र महौषध पण्डित ने यह रहस्य खोला।"

राजा ने सेनक पण्डित को बुलाया, सारी घटना उसे बतलाई तथा यह पूछा—"क्या महौषध पण्डित को यहाँ बुलवा लिया जाए ?"

सेनक बोला—"कुछ रुके, अभी नहीं। उसकी और भी परीक्षा लेंगे।"

## एक विचित्र बैल

राजा ने एक दिन प्राचीन यवमज्झक ग्रामवासियो को यह आदेश भिजवाया कि वे यहाँ राजभवन मे एक ऐसा बैल भेजें, जो बिलकुल सफेद हो, जिसके पैरो मे सीग हो, जिसके सिर पर थूही हो, जो नियमत. तीन बार आवाज करता हो। यदि गाँव-वासी ऐसा बैल नही भेज सके तो उन पर एक सहस्र का जुर्माना होगा।

ग्रामवासी यह नही समझे कि राजा क्या चाहता है।

महौषध पण्डित ने बतलाया—"राजा एक ऐसा मुर्गा चाहता है, जो बिलकुल सफेद हो। मुर्गे के पैरो मे नाखून होते है—उसके तीखे पजे होते हैं, अत. वह पैरो मे सीग युक्त कहा जा सकता है। उसके मस्तक पर कलगी होती है, जिससे वह थूही वाला कहा जा सकता है। वह तीन बार नियम से बाग देता है, जिससे वह तीन बार आवाज करने वाला कहा जा सकता है।"

गाँववासियो ने महौषध कुमार के निर्देश के अनुसार एक सफेद मुर्गा राजा को भिजवाया।

राजा यह देखकर बहुत प्रसन्न हुआ। उसने सेनक पण्डित को बुलाया, उसे सारी बात कही, फिर पूछा—"क्या अब महौषध पण्डित को बुला लें ?"

सेनक बोला—"अभी नही, कुछ दिन और ठहरें। अभी और परीक्षा करनी है।"

## आठ मोड़ की मणि

देवराज शक्र द्वारा विदेह राज के पितामह नरेश को उपहार मे दी गई एक विचित्र मणि थी। वह आठ स्थानो पर टेढी थी—घुमावदार थी। उसमे जो सूत्र पिरोया हुआ था, वह पुराना हो गया था। उस पुराने सूत्र-धागे के स्थान पर कोई भी नवीन धागा नही पिरो सकता था; क्योकि मणि का छिद्र आठ स्थानो पर टेढ़ा था। टेढे छिद्र मे धागा कैसे पिरोया जाए। राजा ने वह मणि प्राचीन यवमज्झक ग्राम मे भिजवाई और ग्रामवासियो को कहलवाया कि इस मणि का पुराना धागा निकाल दें तथा इसमे नया पिरो दें।

ग्रामवासी वैसा नही कर सके। उन्होने महौषध पण्डित को सारी बात कही।

महौषध बोला—"आप लोग चिन्ता न करें। यह कार्य मैं करूँगा। उसने शहद मगवाया, मणि के दोनो छिद्रों पर शहद लगाया। कम्बल का ऊन का एक धागा लिया। उसे बँटकर मजबूत किया उसके किनारे पर शहद लगाया। मणि को चीटियों के एक बिल के समीप रखा। चीटियो की घ्राण-शक्ति बडी तीव्र होती है। शहद की गन्ध से आकृष्ट होकर चीटियाँ बिल से बाहर निकल आई। मणि के छिद्र मे पहुँची। मणि के दोनो सिरों पर मधु लगाये जाने से छिद्र स्थित पुराना धागा मधुसिक्त हो गया था, मीठा हो गया था, चीटियाँ उसे खाती हुई दूसरे सिरे से बाहर निकल गई। फिर नये धागे के शहद लगे सिरे के आगे के भाग को मणि के छिद्र मे प्रविष्ट किया। मधु से आकृष्ट चीटियाँ वहाँ पहुँची। उन्होने उस नूतन धागे के सिरे को मुँह मे लिया। धागे को आगे-से-आगे खीचती हुई मणि के छिद्र के दूसरे छोर से वे बाहर निकली। इस प्रकार महौषध पण्डित ने अपने प्रज्ञा-प्रकर्ष द्वारा आठ स्थानो पर टेढी मणि मे धागा पिरो दिया। उसने वह मणि गाववासियो को दी।

गाँववासियो ने मणि को राजा के यहाँ भिजवा दिया।

राजा ने यह जानना चाहा कि मणि मे धागा पिरोने का उपाय किसे सूझा ?

गाँववासियो ने बतलाया कि यह महौषध पण्डित के मस्तिष्क की उपज है।

राजा यह जानकर परितुष्ट हुआ। उसने सेनक पण्डित को बुलाया। उससे सारी बात कही और पूछा—"क्या महौषध पण्डित को बुला लिया जाए ?"

सेनक बोला—"अभी कुछ रुकिए, और परीक्षा लेगे।"

**मंगल-वृषभ के गर्भ**

राजा ने अपने मगल-वृषभ को कई महीनो तक खूब खिलाया-पिलाया। उससे वह बहुत पुष्ट हो गया, मोटा हो गया। उसका पेट बडा हो गया। उसके सीग धुलवाये। उनके तेल लगवाया। उसे हल्दी से स्नान करवाया। ऐसा कर उसे प्राचीन यवमज्झक गाँव के लोगो के पास भेजा, उन्हे कहलवाया—"तुम लोग विज्ञ हो, मगल-वृषभ के गर्भ रह गया है। इसे प्रसव करवाकर बछड़े के साथ वापस भिजवाओ। ऐसा नही कर सके तो एक सहस्र का दण्ड भुगतान होगा।"

यह सुनकर ग्रामवासी स्तब्ध रह गये—बैल के प्रसव हो, यह कभी सभव है ? ग्रामवासियो ने महौषध पण्डित से कहा—"राजा जो चाहता है, हम नही कर सकते। यह होने जैसी बात ही नही है। क्या किया जाए ?"

महौषध पण्डित ने विचार किया, राजा ने जो चाहा है, वह वास्तव मे एक असभव बात है। उसे उसी प्रकार का प्रत्युत्तर देना होगा, जिससे वह स्वय समाधान पा जाए। यह सोचकर उसने गाँववालो से कहा—"मुझे एक ऐसा मनुष्य चाहिए, जो निपुण हो, राजा के साथ वार्तालाप करने मे सक्षम हो। क्या कोई ऐसा मनुष्य मिल सकता है ?"

लोगो ने कहा—"पण्डित ! यह कोई कठिन बात नही है। ऐसा आदमी मिल सकता है।" इस पर पण्डित ने कहा—"तो उसे बुलवाओ।" उन्होने एक वैसे आदमी को बुलवाया।

महौषध पण्डित ने उस आदमी से कहा—"मेरे समीप आओ, जैसा मै कहता हूँ, उसे समझो।" वह पण्डित के पास आ गया।

पण्डित ने कहा—"तुम अपने केशो को बिखेर कर फैला लो, तरह-तरह से विलाप करते हुए राजा के द्वार पर जाओ। दूसरे लोग जब तुम्हे विलाप का कारण पूछे तो कुछ मत बोलना, केवल रोते रहना। राजा बुलाये और क्रन्दन का कारण पूछे तो कहना—"राजन् ! मेरे पिता के प्रसव नही हो रहा है, सात दिन हो गये है, मेरी मदद करें तथा कृपा कर कोई ऐसा उपाय बताएँ, जिससे मेरे पिता प्रसव कर सके।"

जब राजा कहे कि तुम क्या बकवास कर रहे हो, क्या कभी यह सभव है कि पुरुष प्रसव करे। इस पर तुम कहना—"राजन् ! जो आप कह रहे हैं, यदि वह सच है तो फिर आप ही सोचिए, प्राचीन यवमज्झक ग्रामवासी बैल को कैसे प्रसव कराएँ।"

वह मनुष्य राजा के यहाँ गया। सब वैसा ही नाटक किया, जैसा महौषध पण्डित ने बतलाया था।

राजा ने उससे पूछा कि ऐसा उत्तर देना तुमको किसने बतलाया ?

उस मनुष्य ने कहा—"महौषध पण्डित ने मुझे यह सब बतलाया।"

यह सुनकर राजा हर्षित हुआ, सेनक पण्डित को बुलाया, सारा प्रसग सुनाया तथा पूछा—"क्या महौषध पण्डित को यहाँ बुलवा ले ?"

सेनक ने कहा—"नही, अभी और परीक्षा करेंगे।"

आम्ल भात

महौषध पण्डित की परीक्षा के अभिप्राय से एक दिन राजा ने प्राचीन यवमज्झक ग्रामवासियों के पास अपना आदेश भिजवाया—"हमारे पास आठ विशेषताओं से युक्त आम्ल भात पकवाकर भेजे जाएं। आठ विशेषताएं ये हों—भात पकाये जाएं, किन्तु, चावल उपयोग में न लिये जाएं, पकाते समय जल न डाला जाए, उन्हें बर्तन में तैयार न किया जाए, उनका परिपाक न चूल्हे पर हो, न अग्नि द्वारा हो, न ईंधन द्वारा हो, न महिला द्वारा पकाए जाएं, न पुरुष द्वारा, पकाने के बाद जब वे लाये जाएं तो किसी रास्ते से न लाये जाएं।"

गाँववासी यह बात नहीं समझ सके। इसकी पूर्ति करना उन्हें असंभव प्रतीत हुआ। उन्होंने महौषध पण्डित के समक्ष यह समस्या रखी।

महौषध पण्डित बोला—"चिन्ता मत करो, इसका समाधान मैं बता रहा हूं। चावल नहीं का अभिप्राय चावल की कणिकाएँ हों, पानी उपयोग में न लेने का तात्पर्य बर्फ का उपयोग लेने से है, बर्तन काम में न लेने का अर्थ मिट्टी की हांडी काम में लेने से है, चूल्हा नहीं का अर्थ मोटे काठ के ठूंठ को खुदवाकर चूल्हे की ज्यों बनवा लेने से है, अग्नि का प्रयोग न करने का अर्थ स्वाभाविक अग्नि के स्थान पर अरणि से उत्पादित अग्नि प्रयोग में लेने से है। ईंधन नहीं लेने का आशय ईंधन के स्थान पर पत्ते मंगवाकर उपयोग में लेने से है, किसी स्त्री या पुरुष द्वारा भात न पकाये जाने का आशय नपुंसक द्वारा पकाये जाने से है। इस विधि से भात पकवाओ। उन्हें नये बर्तन में डालो, बर्तन का मुंह बन्द करो। उस पर मुहर-छाप लगवाओ। रास्ते से न ले जाये जाने का तात्पर्य पगडंडी से ले जाये जाने का है।"

गाँववासियों ने महौषध पण्डित द्वारा बताई गई पद्धति के अनुरूप सब किया और उन्होंने नपुंसक के हाथ पगडंडी द्वारा भात का बर्तन राजा के पास भिजवाया।

राजा ने पूछा—"आठों विशेषताओं की पूर्ति किस प्रकार की? तब उसे सारा विधि-क्रम बतलाया गया। राजा ने पुनः पूछा—"यह पद्धति गाँव वासियों को किससे ज्ञात हुई?"

बतलाया गया कि महौषध पण्डित से।

राजा यह सुनकर प्रसन्न हुआ। राजा ने सेनक पण्डित को बुलाया, यह बात कही, पूछा—"क्या महौषध पण्डित को बुलवालें?"

सेनक बोला—"अभी और परीक्षाएँ बाकी हैं।"

बालू की रस्सी

राजा ने महौषध पण्डित की परीक्षा के लिए एक बार अपने आदेश के साथ राज-पुरुषों को प्राचीन यवमज्झक ग्रामवासियों के पास भेजा। राजपुरुषों ने राजा के आदेश के अनुसार ग्रामवासियों को कहा—"राजा हिंडोले में झूलना चाहता है। राजकुल की पुरातन बालू की रस्सी जीर्ण शीर्ण हो गई है। बालू की नई रस्सी बंटकर आप लोग राजा के यहाँ भिजवाएं। यदि न भिजवा सके तो एक सहस्र का दण्ड देय होगा।"

गाँववासी नहीं समझ सके कि वे क्या करें? उन्होंने सारी बात महौषध पण्डित से कही।

महौषध पण्डित ने विचार किया—राजा ने जो यह प्रस्ताव भेजा है, वह प्रतिप्रश्न पाने की दृष्टि से, पूछने की दृष्टि से है। उसने गाँववासियो से कहा—"घबराओ नही, मेरे पास उपाय है।" उसने वार्तालाप करने मे चतुर दो-तीन पुरषो को बुलाया और उन्हे कहा—"तुम लोग राजा के यहाँ जाओ, उससे कहो—"राजन् ! गाँववासियों को यह ज्ञात नही है कि राजकुल की वह बालू की रस्सी, जो जीर्ण-शीर्ण हो चुकी है, कितनी मोटी है, कितनी पतली है ? अपने यहाँ की पुरातन बालू की रस्सी से बालिश्त भर या चार अगुल का टुकडा काटकर यहाँ भिजवादें। उसे देखकर उसी के हिसाब से गाँववासी रस्सी बंटेंगे, तैयार करेंगे।"

राजा कहे कि उसके यहा बालू की कोई रस्सी नही है, ऐसी रस्सी कभी नही थी, बने भी कैसे ?

इस पर तुम लोग कहना—"आपके यहाँ बालू की रस्सी कभी नही हुई, बन नही सकती तो प्राचीन यवमज्झक ग्रामवासी बालू की रस्सी कैसे बना पायेंगे ?"

उन आदमियो ने वैसा ही किया, जैसा महौषध पण्डित ने उनको समझाया था। राजा ने जब उनसे यह सुना तो पूछा—"यह प्रतिप्रश्न किसके मस्तिष्क मे आया ? किसने सोचा ?

उन आदमियो ने कहा—"यह महौषध पण्डित के मस्तिष्क मे उपजा।"

यह सुनकर राजा हर्षित हुआ।

वह महौषध पण्डित को बुलाना चाहता था, पर, सेनक पण्डित की वैसा करने मे सहमति नहीं थी।

## पुष्करिणी भिजवाएं

राजा ने एक बार प्राचीन यवमज्झक ग्रामवासियों के पास राजपुरुषो के साथ अपना आदेश भिजवाया। राजपुरुषो ने गाँववासियो से कहा—"राजा जल-क्रीडा का आनन्द लेना चाहता है। तदर्थ पाँच प्रकार के उत्तमोत्तम कमलो से सुशोभित पुष्करिणी भिजवाए। यदि नही भिजवा सकोगे तो एक सहस्र का दण्ड देना होगा।"

गाँववासी बड़े हैरान थे। उन्हे कोई रास्ता नही सूझा। उन्होने महौषध पण्डित से यह कहा।

महौषध पण्डित ने विचार किया—यह भी प्रतिप्रश्न पूछने की ही बात होनी चाहिए। उसने वार्तालाप मे प्रवीण कुछ पुरुषो को बुलाया, उनसे कहा—"तुम जाओ, पानी मे खेल-कूद करो, डुबकिया लगाओ, आँखें लाल करो, बाल गीले करो कपडे गीले करो, देह पर कीचड़ मलो, हाथ मे रस्सी, डडे तथा पत्थर लो, राजद्वार पर जाओ। अपने आने की सूचना राजा तक पहुँचवाओ। जब भीतर जाने का आदेश प्राप्त हो जाए तो राजा के पास जाओ तथा उससे कहो—"राजन् ! हम प्राचीन यवमज्झक गाँववासी हैं। आपने गाँववासियो को पाँच प्रकार के कमलो से आपूर्ण पुष्करिणी भेजने को कहा। हम आपके लिए उपयुक्त एक विस्तीर्ण पुष्करिणी लेकर आये हैं, पर, वह तो वनवासिनी है—जगल मे निवास करने वाली है। जब उसने नगर को देखा, नगर के परकोटे को देखा, खाई को देखा तथा बड़े-बडे महलों को देखा, तो वह बहुत भयभीत हो गई। वह रस्सो तुड़ाकर वापस जगल मे भाग गई। हम लोगो ने उसे ढेलों और पत्थरो से मारा, रोकने का प्रयास किया, किन्तु,

किसी भी तरह उसे रोक नही सके । आपसे अनुरोध है, आप वन से लाई हुई कोई पुरातन पुष्करिणी हमे दें, हम उसके साथ उसे जोतकर ले आयेंगे।

"राजा कहे, हमने तो आजतक जगल से न कोई पुष्करिणी मगवाई तथा न किसी पुष्करिणी को जोतकर लाने हेतु पुष्करिणी ही कभी प्रेषित की।"

"राजा के यो कहने पर तुम लोग उससे कहना—'राजन् ! जरा सोचें, जब आप कही पुष्करिणी नही भेज सकते तो प्राचीन यवमज्झक ग्रामवासी पुष्करिणी कैसे भेज सकेंगे ?'

वे मनुष्य गाँव से चलकर राजा के पास गये। महौपध पण्डित ने जैसा उन्हे समझाया था, उसी प्रकार उन्होने कहा।

राजा यह जानकर बड़ा प्रसन्न हुआ। उसने समझ लिया कि इन आदमियो ने यह जो कहा, वह महौपध पण्डित की ही सूझ है।

राजा महौपध पण्डित को बुलाना चाहता था, पर, सेनक पण्डित की राय न होने वह बुला नही सका।

**उद्यान भेजें**

राजा ने एक दिन राजपुरुषो को अपने आदेश के साथ प्राचीन यवमज्झक ग्राम मे भेजा। राजपुरुषो ने ग्रामवासियो से कहा कि महाराज ने आप लोगो को कहलवाया है कि वे उद्यान मे क्रीडा मनोरजन करना चाहते हैं। उनका उद्यान बहुत पुरातन हो गया है। प्राचीन यवमज्झक ग्रामवासी उन्हे सुन्दर पुष्पो से युक्त पादपो से परिपूर्ण एक नवीन उद्यान भेजें।

ग्रामवासियो ने जब राजा के इस आदेश की पूर्ति करने मे अपने को अक्षम पाकर महौपध पण्डित से यह बात कही तो उसने समझ लिया कि यह कार्य का विषय नहीं है, प्रतिप्रश्न का विषय है। उसने ग्रामवासियो को आश्वस्त किया। चतुर, बातचीत करने मे निपुण मनुष्यो को राजा के पास भेजा तथा पुष्करिणी के प्रसग मे जो बात कहलाई थी, वही बात कहलाई।

राजा परितुष्ट एव प्रसन्न हुआ। उसने सेनक पण्डित को बुलाया, उद्यान की बात कही तथा पूछा—"क्या महौपध पण्डित को बुला लें ?"

महौपध पण्डित के आ जाने से सेनक पण्डित को अपने लाभ मे हानि होने की आशंका थी; इसलिए जैसा पूर्व सूचित है, उसके मन मे महौपध के प्रति ईर्ष्या का भाव था। इस कारण उसने कहा—"इतने मात्र से कोई पण्डित नहीं होता। अभी हमें और प्रतीक्षा करनी चाहिए।"

राजा सेनक की बात सुनकर विचारने लगा—महौपध पण्डित बहुत प्रज्ञाशाली है। मेरे प्रश्नो का जो उत्तर, समाधान उसने दिया, उससे मेरे मन मे उसके प्रति बहुत आदर उत्पन्न हुआ है। एक प्रकार से उसने मेरा मन जीत लिया है। गूढ़ परीक्षाओं मे तथा प्रतिप्रश्नों मे उसका विश्लेषण तो भगवान् बुद्ध के सदृश है। सेनक प्रज्ञाशील पण्डित को आने से रोकता है। अच्छा हो, सेनक की बात पर ध्यान न देता हुआ मैं उसे वहाँ से लाऊं।

यह सोचकर राजा बड़ी साज-सज्जा के साथ सदल-बल प्राचीन यवमज्झक ग्राम की ओर रवाना हुआ। राजा मगल-अश्व पर सवार था, आगे बढ़ रहा था। बीच मे से कुछ ऐसी

फटी हुई जमीन आई, जिसमे घोडे का पैर चला गया और टूट गया। राजा ने आगे जाना स्थगित कर दिया और वह अपने पाटनगर मे वापस लौट आया।

सेनक पण्डित राजा के पास आया और पूछा—"क्या आप महौषध पण्डित को अपने यहाँ लाने हेतु प्राचीन यवमज्झक ग्राम गये ?"

राजा बोला—"हा, पण्डित ! मैं रवाना हुआ था, जा नही सका, वापस लौट आया।"

सेनक पण्डित ने कहा—"राजन् ! आप समझते हैं, मैं आपका शुभचिन्तक नही हूँ। ऐसा न समझे। मै आपसे कहता रहा हूँ, आप अभी कुछ प्रतीक्षा करें, किन्तु, आपने बहुत जल्दी की, वहाँ जाने को रवाना हो गये। आपका पहला प्रयत्न ही अशुभ रहा। आपके मगल-अश्व का पैर टूट गया।"

राजा ने सेनक की बात सुनी। कुछ नही बोला। फिर एक दिन उसने सेनक के साथ परामर्श किया और उससे पूछा—"अब महौषध पण्डित को यहाँ ले आएँ ?"

सेनक ने कहा—"राजन् ! आप स्वय न जाए। अपने दूत को भेजें और कहलवाए, हम तुम्हारे पास आ रहे थे, पर, रास्ते मे ही हमारे मगल-अश्व का पैर टूट गया; अत तुम मेरे यहाँ खच्चर को भेज दो या श्रेष्ठतर को भेज दो। खच्चर को भेजने का अर्थ है, वह खुद आयेगा तथा श्रेष्ठतर को भेजने का अर्थ है, वह अपने पिता को भेजेगा। राजा ने सेनक का कथन स्वीकार किया तथा दूत को इस सन्देश के साथ महौषध पण्डित के यहाँ भेजा। दूत प्राचीन यवमज्झक ग्राम मे आया और महौषध कुमार से राजा का सन्देश कहा। महौषध ने सन्देश की रहस्यमय भाषा को समझ लिया।

महौषध अपने पिता के पास आया, उससे कहा—" पितृवर्य ! राजा मुझको तथा आपको देखने की उत्कण्ठा लिये हुए है। पहले आप एक सहस्र श्रेष्ठी जनो को अपने साथ लिये वहाँ जाए। राजा के पास रिक्तपाणि—खाली हाथ नही जाना चाहिए। आप घृत से परिपूर्ण चन्दन-पात्र साथ लेकर जाए। अब आप राजा से मिलेंगे तो वह आपके कुशल-समाचार पूछेगा और आपसे कहेगा कि उपयुक्त आसन देखकर बैठ जाए। राजसभा मे जो आसन आपको उपयुक्त लगे, आप उस पर बैठ जाए। आप ज्योही बैठेंगे, मैं पहुँच जाऊगा। राजा मुझसे भी कुशल-समाचार पूछेगा तथा कहेगा—"पण्डित ! अपने योग्य आसन देखकर बैठ जाओ। राजा के यह कहने पर मैं आपकी ओर दृष्टिपात करूगा। आप यह देखकर अपने आसन से उठ जाइयेगा तथा मुझे कहियेगा—"महौषध पण्डित ! तुम इस आसन पर बैठो।"

सेठ ने कहा—"ठीक है, जैसा तुम कहते हो, वैसा ही करूगा।" सेठ राजा के यहाँ गया। दरवाजे पर ठहरा। राजा को सूचना करवाई। राजा ने भीतर आने की आज्ञा दी। वह भीतर गया, राजा को नमस्कार किया। राजा ने उसका कुशल-सवाद पूछ कर महौषध पण्डित के सम्बन्ध मे जिज्ञासा की कि वह कहाँ है ?"

सेठ ने कहा—"वह मेरे पीछे आ रहा है।"

यह सुनकर राजा प्रसन्न हुआ और सेठ से कहा—"अपने लिए जो उपयुक्त समझो, उस आसन पर बैठ जाओ।" सेठ यथोचित आसन पर बैठ गया।

महौषध कुमार सुसज्जित हुआ। अपने साथी एक सहस्र बालको को साथ लिया। अलकारो से सुसज्जित रथ मे बैठकर नगर मे प्रविष्ट हुआ। नगर मे प्रवेश करते समय

खाई के पास एक गधा दिखाई दिया। उसने अपने ताकतवर साथियों को आदेश दिया—"इस गधे का पीछा करो, इसे पकड़ लो, इसका मुँह बाँध दो, जिससे यह रेंकने न पाए। इसे एक मोटे कपड़े में लपेट लो, कन्धों पर उठा लो, लिये आओ। साथियों ने उसकी आज्ञा के अनुसार किया।

महौषध कुमार की पहले से ही नगर में प्रशस्ति और कीर्ति थी। लोग उसे देखने को उत्कण्ठित थे। वे उसकी प्रशंसा करते नहीं अघाते थे। जब वह नगर के राजमार्गों से गुजरा, लोग कहने लगे—"यह प्राचीन यवमज्झक ग्राम के श्रीवर्धन सेठ का पुत्र है। जब यह उत्पन्न हुआ, इसके हाथ में औषधि थी। यह बहुत बुद्धिशील है। राजा द्वारा पूछे गये अनेक प्रश्नों के इसने बुद्धिमत्तापूर्ण प्रतिप्रश्न उपस्थित किये।"

**महौषध राजभवन में**

महौषध कुमार राज भवन के द्वार पर पहुँचा, अपने आने की सूचना करवाई। राजा ने जब यह सुना तो वह बहुत प्रसन्न हुआ। वह बोला—"पुत्र सदृश प्रिय महौषध पण्डित को शीघ्र मेरे पास लाओ।" एक सहस्र बालकों से घिरा हुआ महौषध प्रासाद में आया। राजा को प्रणाम किया तथा एक ओर खड़ा हो गया।

राजा ने ज्योंही महौषध पण्डित को देखा, वह बहुत हर्षित हुआ। बड़े मधुर शब्दों में उसने उससे कुशल-संवाद पूछा और कहा—"पण्डित ! अपने लिए समुचित समझो, उस आसन पर बैठ जाओ।" महौषध ने अपने पिता की ओर दृष्टिपात किया। पिता संकेत को समझ गया, वह आसन से उठा और अपने पुत्र से बोला—"पण्डित ! इस आसन पर बैठो।" महौषध पिता के आसन पर बैठ गया। उसे जब इस प्रकार बैठते देखा तो सेनक, पुक्कुस, काविन्द, देविन्द तथा अन्य अज्ञजनों ने तालियाँ बजाईं। वे जोर-जोर से हँसे। उन्होंने महौषध कुमार का परिहास करते हुए कहा—'यह अन्धा, बेवकूफ 'पण्डित' कहलाता है, बड़ा आश्चर्य है। इसने अपने पिता को आसन से उठाया और खुद उसके आसन पर बैठ गया। क्या यह मूर्खता नहीं है ? यह पण्डित कहे जाने योग्य नहीं है।" यह देख कर राजा का मुँह उदास हो गया।

महौषध ने राजा से पूछा—"देव ! लगता है, आपका मन खिन्न हो गया है।"

राजा—"हाँ, पण्डित ! ऐसी ही बात है। वास्तव में मेरा मन बहुत खिन्न हो गया है। तुम्हारे सम्बन्ध में जो कुछ सुना था, वह उत्तम था, किन्तु तुम्हारा दर्शन वैसा सिद्ध नहीं हुआ।"

महौषध—"इसका क्या कारण है ?"

राजा—"तुमने अपने पिता को उनके आसन से उठाया तथा स्वयं उस पर बैठ गये। इसका मेरे मन पर विपरीत असर हुआ।"

महौषध—"क्या पिता को सभी स्थानों पर—सभी अपेक्षाओं से पुत्र से श्रेष्ठ समझते हैं ?"

राजा—"पण्डित ! हाँ, ऐसी ही बात है।"

"राजन् ! क्या आपने हमारे पास यह आदेश प्रेषित नहीं किया कि बच्चर को भेजें या श्रेष्ठतर को भेजें ?"

राजा से यह पूछता हुआ महौषध उठा। उसने अपने साथी बालकों की ओर देखा, बोला—"तुम लोगो ने जो गधा पकडा है, उसे यहाँ लाओ।"

बालको ने गधे का मुह खोला, उस पर लपेटा हुआ कपडा हटाया, उसे लाये। महौषध ने उसे राजा के चरणो मे लिटाया और राजा से पूछा—"राजन् ! इस गधे की क्या कीमत है ?"

राजा ने कहा—"यदि कार्य योग्य हो तो आठ कार्षापण।"

महौषध—"इसके सयोग से उत्तम घोडी की कुक्षि से उत्पन्न हुए खच्चर क्या का मूल्य होता है ?"

राजा—"पण्डित ! खच्चर अमूल्य होता है—उसकी भारी कीमत होती है, जिसे दे पाना हर किसी के सामर्थ्य से बाहर है।"

महौषध—"आप ऐसा कैसे कह रहे हैं ? क्या आपने नही कहा—क्या आपके कहने का यह अभिप्राय नही था कि पुत्र की अपेक्षा पिता ही अधिक श्रेष्ठ होता है। यदि आपका कथन सच हो तो आपके मन्तव्यानुसार खच्चर से गधा अधिक श्रेष्ठ होना चाहिए। क्योकि खच्चर का जनक गधा ही तो होता है।[1]

"राजन् ! आपके पण्डित इतना भी नही जानते, तालियाँ बजाकर परिहास करते हैं आपके पण्डितो की बुद्धि पर मुझे बडा तरस आता है। ये आपको कहाँ से प्राप्त हुए ?"

चारो पण्डितो की मिट्टी पलीत करते हुए उसने राजा से कहा—"महाराज ! यदि आप पुत्र से पिता को उत्तम मानते हैं तो अपने हित साधते हुए मेरे पिता को अपने यहाँ रख लें तथा आपको पिता से पुत्र उत्तम जचता हो तो मुझे रख लें।"

यह सुनकर राजा को बडा आनन्द हुआ। समग्र राज्यपरिषद् इससे प्रभावित हुई। सभासदो ने कहा—"महौषध पण्डित ने प्रस्तुत प्रश्न का बहुत सुन्दर समाधान दिया है।" उन्होने उसको साधुवाद दिया, उपस्थित लोग भी बहुत हर्षित हुए। चारो पण्डितो के मुख मलिन हो गये।

इस घटना से यह न समझा जाए कि बोधिसत्व ने पिता के तिरस्कार हेतु ऐसा किया। बोधिसत्व तो माता-पिता के उपकारो को जितना सम्मान देते हैं, उतना और कोई नही देता। राजा के प्रश्न का समाधान करने हेतु अपना प्रज्ञोत्कर्ष प्रकट करने हेतु तथा राजा के चारो पण्डितो को प्रभावशून्य करने हेतु यह किया।

राजा बहुत प्रसन्न हुआ। सुरभित जल से परिपूर्ण स्वर्ण भृगारक लिया—सोने की झारी ली, महौषध के पिता श्रीवर्धन के हाथ पर जल रखा तथा कहा, आपको मैं प्राचीन यवमज्झक ग्राम प्रदान करता हूँ, आप इसका परिभोग करें। राजा ने यह भी आदेश दिया कि बाकी सभी श्रेष्ठी श्रीवर्धन श्रेष्ठी के अनुगामी, आज्ञानुवर्ती हो। राजा ने फिर बोधिसत्व की माता के लिए सभी प्रकार के आभूषण भेजे। राजा महौषध कुमार द्वारा दिये गये उपर्युक्त समाधान से बहुत प्रभावित था। उसने उसको पुत्र के रूप मे स्वीकार करने की

---

१. हसि तुव एव मञ्ञेसि सेय्यो
   पुत्तेन पिताति राजसेट्ठ।
   हन्दस्सतरस्स त वय,
   अस्सतरस्स हि गद्रभो पिता ॥३॥

भावना मे सेठ का कहा --"गाथापति ! अपने पुत्र महौषध पण्डित को मुझे पुत्र के रूप मे सौंप दो।"

गाथापति बोला—"राजन् ! यह अभी बालक है। अभी इसके होठों का दूध ही नही सूखा है। यह बड़ा हो जायेगा, तब स्वय ही आपके पास आ जायेगा।"

राजा ने कहा—"गृहपति ! अब से तुम इस बालक के प्रति अपनी ममता छोड दो। मैं इसे पुत्र-रूप मे स्वीकार करता हूँ। तुम इसे अब से मेरा ही पुत्र समझो। मैं अपना पुत्र मानकर इसका लालन-पालन करूंगा।"

महौषध ने राजा को प्रणाम किया। राजा ने सस्नेह उसका आलिंगन किया, उसका मस्तक चूमा, उसे हृदय से लगाया।

महौषध ने अपने पिता श्रीवर्धन को प्रणाम किया तथा वहाँ से विदा करते हुए कहा—"पितृवर्य ! मेरी ओर से आप निश्चिन्त रहें।"

राजा ने महौषध कुमार से पूछा—"पुत्र ! भोजन महल के भीतर किया करोगे या बाहर ?" महौषध ने विचार किया मेरे अनेक साथी हैं, मेरे साथ-साथ उन्हे भी उत्तम भोजन मिले, इस हेतु मुझे भोजन महल से बाहर ही करना उचित है। यह सोचकर उसने राजा को उत्तर दिया कि महाराज ! मैं महल से बाहर ही भोजन किया करूंगा। राजा ने उसके लिए उपयुक्त आवास स्थान की व्यवस्था कर दी। उसे उसके हजार सहवर्ती बालको के साथ सब प्रकार का खर्च दिये जाने का आदेश कर दिया। सभी आवश्यक वस्तुए उसके यहाँ भिजवा दी।

महौषध राजा की सेवा मे रहने लगा। राजा के मन मे उसकी और परीक्षा करने की उत्सुकता थी।

### कौए के घोंसले मे मणि

उस नगर के दक्षिण दरवाजे के पास एक पुष्करिणी थी। उसके तट पर एक ताड का वृक्ष था। उस वृक्ष पर एक कौआ रहता था। कौए के घोसले मे एक मणि थी। मणि की छाया सरोवर (पुष्करिणी) मे दिखाई देती थी। राजा के सेवको ने समझा सरोवर मे मणि है। उन्होने इसकी राजा को सूचना दी।

राजा ने सेनक पण्डित को बुलाया और उसको कहा—"सरोवर मे मणि दृष्टिगोचर होती है। उसे जल से बाहर कैसे निकाला जाए ?"

सेनक बोला—"राजन् ! सरोवर का सारा पानी बाहर निकलवा दिया जाए। तब सरोवर के पेंदे पर दीखने वाली मणि प्राप्त हो जायेगी। राजा ने सरोवर को खाली कराने का कार्य उसी के जिम्मे छोड दिया। उसने बहुत से मजदूर लगवाये। उन्होंने सरोवर का पानी निकाला, कीचड़ निकाला, पेंदा खरोंचा, किन्तु, मणि दृष्टिगोचर नहीं हुई।

सरोवर को फिर जल से भरा गया। ऐसा होते ही मणि का प्रतिबिम्ब दृष्टिगोचर हुआ। पुन. उसका पानी, कीचड आदि निकाला गया, पर, दूसरी बार भी मणि प्राप्त नही की जा सकी। तदनन्तर ज्योंही सरोवर पानी से भर दिया गया, मणि फिर दीखने लगी।

राजा ने महौषध पण्डित से कहा—"क्या तुम सरोवर से मणि निकलवा सकते हो ?" महौषध बोला—"महाराज ! यह कोई कठिन बात नही है। आइए, मैं आपको वस्तु-स्थिति

से अवगत कराऊ ।" राजा इससे हर्षित हुआ । उसने सोचा—मैं महौषध पण्डित का बुद्धि-बल देखूगा । अनेक पुरुषों द्वारा सपरिवृत राजा सरोवर के तट पर आया ।

महौषध पण्डित सरोवर के तट पर खडा हुआ । उसने मणि पर दृष्टि डाली । उसने फौरन ताड लिया कि यह मणि सरोवर मे न होकर इसके तटवर्ती ताड पर होनी चाहिए, अतः वह बोला—"राजन् ! सरोवर मे मणि नही है।"

राजा—"पण्डित ! क्या तुम्हे वह जल मे दृष्टिगोचर नही होती ?"

महौषध पण्डित ने एक जल से भरी थाली मंगवाई और राजा से कहा—"देव ! देखिए केवल सरोवर मे ही नही, इस थाली मे भी मणि दृष्टिगोचर होती है।"

राजा—"पण्डित ! फिर मणि कहाँ है ?"

महौषध—"राजन् ! सरोवर मे जल का प्रतिबिम्ब दृष्टिगोचर होता है । वह मणि नही है । इस ताड के पेड पर एक कौए का जो घोसला है, मणि उसमे है । किसी मनुष्य को पेड पर चढाए, मणि उतार लेगा ।"

राजा ने महौषध पण्डित के कथनानुसार एक मनुष्य को ताड के पेड पर चढाया। वह कौए के घोसले मे से मणि उतार लाया । महौषध पण्डित ने उससे मणि लेकर राजा के हाथ मे रख दी ।

यह देखकर सभी लोग आश्चर्यान्वित हुए । उन्होने महौषध की प्रतिभा की प्रशसा की, उसे साधुवाद दिया । वे सेनक का परिहास करने लगे—"सेनक कैसा पण्डित है, मणि ताड पर थी, इसे वह नही जान सका । उसने व्यर्थ ही सरोवर तुडवा डाला । यदि पण्डित हो तो ऐसा हो, जैसा महौषध है ।" राजा महौषध पर अत्यन्त प्रसन्न हुआ । उसने अपने गले से मुक्ताहार उतार कर महौषध को पहना दिया, महौषध के साथी एक सहस्र बालको को भी मोतियो की मालाए दी । राजा ने यह घोषित किया कि महौषध पण्डित बिना किसी रोक-टोक के, जब भी आवश्यक समझे, अपने साथियो सहित उसकी सेवा मे आ सके ।

**गिरगिट का अभिमान**

एक दिन की घटना है, राजा महौषध पण्डित के साथ बगीचे मे गया । बगीचे के तोरण-द्वार पर एक गिरगिट रहता था । गिरगिट ने राजा को आते हुए देखा । वह तोरण द्वार से उतरा । नीचे लेट गया । राजा ने यह देखा । उसने महौषध पण्डित से यह पूछा—"पण्डित ! गिरगिट ने ऐसा क्यो किया ?"

पण्डित ने कहा—"इसने आपकी सेवा मे, शरण मे होने का भाव प्रकट किया है ।"

राजा—"यदि इसने मेरी सेवा का भाव प्रकट किया है तो मेरी सेवा व्यर्थ नही जानी चाहिए । इसे भोग्य-पदार्थ दिलवाये जाए ।"

महौषध—"इसे दूसरे भोग्य-पदार्थों की आवश्यकता नही है । इसके लिए केवल खाना ही काफी है ।"

राजा—"यह क्या वस्तु खाता है ?"

महौषध—"राजन् ! यह मास खाता है ।"

राजा—"इसके लिए कितना मास आवश्यक है ?"

महौषध—"राजन् ! एक कौडी के मूल्य का मास इसके लिए पर्याप्त है ।"

राजा ने अपने एक कर्मचारी को आदेश दिया—"देखो, यद्यपि इस गिरगिट को कौडी भर के मूल्य का मास पर्याप्त है, पर, राजा से जो मिले, वह कौडी भर के मूल्य का हो, यह शोभित नही है, इसलिए इसे आधे मासे की कीमत का मांस लाकर तुम दे दिया करो।"

कर्मचारी ने निवेदन किया—"महाराज ! जैसी आज्ञा। मैं यह करता रहूंगा।" तब से वह कर्मचारी नियमित रूप से प्रतिदिन उस गिरगिट को उतना मांस देने लगा।

एक बार का प्रसग है, उपोसथ का दिन था। मांस मिल नहीं सका। कर्मचारी ने आधे मास के परिमापक— बाट मे छेदकर धागा डालकर उसे गिरगिट के गले मे पहना दिया। गिरगिट ने उस आधे मासे को अत्यन्त मूल्यवान् समझा। उसके मन मे अहंकार उत्पन्न हो गया। सयोग ऐसा बना, राजा उसी दिन फिर बगीचे मे आया। गिरगिट ने राजा को आते हुए देखा। उसे बडा अभिमान था कि वह कितना बडा धनी है। वह द्वार से नीचे नही उतरा, वही पड़ा-पडा सिर हिलाता रहा। राजा के धन के साथ अपने धन की तुलना करता हुआ वह मन-ही-मन कहता रहा—राजन् ! तुम अधिक धन-सपन्न हो या मैं ?

राजा ने गिरगिट की यह स्थिति देखकर महौषध से पूछा—"यह गिरगिट आज जैसे तोरण पर पडा है, पहले कभी ऐसे पडा नही रहता था। महौषध ! तुम यह पता लगाओ कि गिरगिट आज स्तब्ध जड़-सदृश कैसे हो गया है।"[1]

महौषध पण्डित ने मन मे चिन्तन किया, उपोसथ का दिन होने से राज पुरुष को मास नही मिला होगा। संभव है, उसने इसीलिए आधा मासा गिरगिट के गले मे बाँध दिया हो। गिरगिट को इससे अहकार उत्पन्न हो गया हो।

मन मे यह विचार कर पडित ने राजा को अपने मनोभाव से अवगत कराते हुए कहा—"राजन् ! अब से पूर्व जिसे प्राप्त करने का कभी अवसर नही मिला, वह आधा मासा मिल जाने से गिरगिट अपने को मिथिलेश्वर विदेह से अधिक मान रहा है।"[2]

राजा ने अपने उस कर्मचारी को, जो गिरगिट को नित्य आधे मासे के मूल्य का मास देता था, बुलवाया और उससे इस सम्बन्ध में जिज्ञासा की। उस पुरुष ने घटित घटना कही, जो महौषध पण्डित द्वारा कही गई बात से पूरी तरह मेल खाती थी।

राजा यह सोचकर अत्यन्त प्रसन्न हुआ कि किसी से कुछ भी पूछे बिना महौषध पण्डित ने सर्वज्ञाता तथागत की ज्यो गिरगिट का आन्तर-भाव जान लिया। नगर के चारों दरवाजों पर जो चुंगी की राशि प्राप्त होती थी, राजा ने महौषध पण्डित को वह पुरस्कार स्वरूप दिलवाई। राजा को गिरगिट पर बड़ा क्रोध आया। उसने चाहा कि उसको दिया जाने वाला मास बन्द कर दिया जाए, किन्तु, महौषध पडित ने राजा से कहा—"ऐसा करना उचित नहीं है।" राजा ने महौषध का कहना मान लिया।

---

१. नायं पुरे उन्नमति तोरणग्गे ककण्टको।
महोसध ! विजानीहि केन थद्धो ककण्टको ॥४॥

२. अलद्धपुब्बं लद्धान, अड्ढमासं ककण्टको।
अतिमञ्ञति राजानं, वेदेहं मिथिलग्गह ॥५॥

**बौना पिंगुत्तर**

मिथिला मे पिंगुत्तर नामक एक बौना था। वह शिल्प सीखने हेतु तक्षशिला गया। वहाँ के सुप्रसिद्ध आचार्य के पास शिल्प सीखना आरंभ किया। उसने शीघ्र ही शिल्प का शिक्षण समाप्त कर लिया। आचार्य से उसने वापस जाने की आज्ञा मागी।

वहाँ की यह परम्परा थी, यदि कोई विवाह योग्य कन्या होती तो वह प्रमुख शिष्य को दी जाती। उस आचार्य के एक कन्या थी। वह बहुत रूपवती थी, देवांगना जैसी सुन्दर थी। आचार्य ने पिंगुत्तर से कहा—"तात् ! तुझे अपनी कन्या देता हूँ। उसे लेकर जाओ।" वह युवा बौना भाग्यहीन था। कन्या बडी पुण्यशालिनी थी। पिंगुत्तर ने उसे देखा तो वह उसे प्रिय नही लगी। अपनी रुचि के प्रतिकूल होते हुए भी आचार्य के अनुरोध को वह कैसे टाले, यह सोचकर उसने उस कन्या को स्वीकार कर लिया। आचार्य ने कन्या उसे दे दी।

रात का समय था। सुसज्जित शयनागार मे जब पिंगुत्तर शय्या पर सोया तो वह कन्या शय्या पर आई। वह घबरा गया। वह शय्या से नीचे उतर आया, पृथ्वी पर लेट गया। वह कन्या भी शय्या से उतर कर उसके समीप गई। पिंगुत्तर भूमि से उठा, शय्या पर जा सोया। वह कन्या फिर उसके समीप गई। पिंगुत्तर शय्या से नीचे आकर पुनः भूमि पर सो गया। बात सही है, अभागे का लक्ष्मी के साथ मेल नही बैठता। इतने प्रयत्न के बावजूद कुमारी एकाकिनी शय्या पर ही लेटी और वह बौना पृथ्वी पर लेटा।

इस प्रकार सात दिन व्यतीत हो गये। बौने ने उसे साथ लिया, आचार्य को प्रणाम किया और वे वहाँ से रवाना हुए। मार्ग मे पति-पत्नी के बीच परस्पर वार्तालाप तक नही हुआ। दोनो मे एक-दूसरे के प्रति अरुचि का भाव था। चलते-चलते वे मिथिला के समीप पहुँच गए। नगर से कुछ ही दूरी पर एक गूलर का वृक्ष था। वह फलो से ढका था। पिंगुत्तर ने जब उस वृक्ष को देखा, तो उसके मन मे फल खाने की इच्छा उत्पन्न हुई। वह उस वृक्ष पर चढा तथा उसने गूलर खाये। उसकी पत्नी भी भूखी थी, वृक्ष के समीप गई तथा अपने पति से बोली—"मेरे लिए भी तुम गूलर के फल गिराओ।" पिंगुत्तर ने उत्तर दिया—"क्या तुम्हारे हाथ-पैर नही है ? खुद वृक्ष पर चढ जाओ, फल खा लो।" तब वह स्त्री भी वृक्ष पर चढ गई। उसने फल खाये। जब पिंगुत्तर ने यह देखा तो वह जल्दी-जल्दी वृक्ष से नीचे उतरा से तथा वृक्ष के तने को चारो ओर से कांटो घेर दिया। वह यह कहते हुए कि इस अभागिन से मेरा पीछा छूट गया, वहाँ से भाग गया। वृक्ष के तने के चारों ओर कांटे लगे होने से वह स्त्री नीचे नही उतर सकी, पेड पर ही बैठी रही।

**पटरानी उदुम्बरा**

राजा बगीचे मे टहल कर, मनोरजन कर सायकाल हाथी पर बैठा वापस लौट रहा था। उसने उस गूलर के वृक्ष पर बैठी स्त्री को देखा। उसकी सुन्दरता पर वह मुग्ध हो गया। उसने अपने अमात्य द्वारा उससे पुछवाया कि तुम्हारा स्वामी है या नही ? उसने कहा—"कुल-परम्परा से स्वीकृत मेरा स्वामी है, किन्तु, वह मुझे इस प्रकार यहाँ छोडकर भाग गया है।" अमात्य ने राजा के पास आकर यह बात कही। बिना स्वामी की वस्तु राजा की होती है, यह सोचकर राजा ने उसे गूलर के वृक्ष से नीचे उतरवाया। उसे हाथी पर आरूढ कराया, राजभवन मे लाया। पटरानी के रूप मे उसे अभिषिक्त किया। राजा को

वह बड़ी प्रिय, कान्त और इष्ट थी। उदुम्बर वृक्ष से प्राप्त होने के कारण वह उदुम्बरा देवी के नाम से विश्रुत हुई। राजा उसके साथ सुख से रहने लगा। राजा जिस मार्ग से अपने बगीचे में जाया करता था, नगर-द्वार के निकटवर्ती ग्राम के निवासी उसे ठीक कर रहे थे। दीना पिंगुत्तर भी वहाँ मजदूरों में काम लगा था। वह काछ कसे था, हाथ में फावड़ा लिये था, मार्ग सुधार रहा था। यह कार्य चल ही रहा था कि राजा उदुम्बरा देवी के साथ रथारूढ़ हुआ उधर से निकला। उदुम्बरा देवी ने उस अभागे को मार्ग साफ करते देखा तो वह यह सोचकर हँस पड़ी कि यह कैसा भाग्यहीन है, ऐसी सुरम्य लक्ष्मी को भी सहेज नहीं सका।

राजा ने जब उदुम्बरा को इस प्रकार हँसते हुए देखा तो वह क्रुद्ध हो उठा। उसने उससे पूछा—"तुम अकस्मात् कैसे हँस पड़ी?" उदुम्बरा बोली—"देव! मार्ग काटने वाला, सुधारने वाला यह दीना मेरा पहले पति था। इसने मुझे गूलर के वृक्ष पर चढ़ाया, फिर उस वृक्ष को काँटों से घेर कर वहाँ से भाग गया। इस समय मैंने जब इसे देखा तो मेरे मन में आया, यह कैसा मनहूस आदमी है, जिसे ऐसी लक्ष्मी भी नहीं रुची।"

राजा को उसकी बात पर विश्वास नहीं हुआ। उसने म्यान से तलवार खींच ली और उससे कहा—"तुम असत्य बोलती हो। तुम अवश्य ही किसी अन्य पुरुष को देखकर हँसी हो। मैं तुम्हें जान से मारूंगा।" उदुम्बरा डर गई और कहने लगी—"देव! अपने पण्डितों से इस सम्बन्ध में जिज्ञासा कीजिए।"

राजा ने सेनक पण्डित को बुलाया और उसे इस सम्बन्ध में पूछा—"क्या तुम इस स्त्री के कथन पर विश्वास करते हो?"

सेनक ने राजा को उत्तर दिया—"मैं इसके कथन पर विश्वास नहीं करता। राजन्! ऐसी रूपवती स्त्री को छोड़कर कौन जायेगा।" उदुम्बरा ने जब सेनक का कथन सुना, तब और डर गई।

राजा ने सोचा—केवल सेनक के कहने मात्र से यह बात नहीं मान लेनी चाहिए। मैं महौषध पण्डित से भी पूछूं। यह विचार कर राजा ने महौषध से कहा—"महौषध! स्त्री रूपवती भी हो, शीलवती भी हो, फिर भी पुरुष उसकी कामना न करे, क्या तुम इस बात पर विश्वास करते हो?"[1]

यह सुनकर महौषध पण्डित ने कहा—"राजन्! मैं इस बात पर विश्वास करता हूँ; क्योंकि मनुष्य दुर्भग—दुर्भाग्यशाली हो सकता है। लक्ष्मी का तथा अभागे पुरुष का कदापि मेल नहीं होता।"[2]

महौषध पण्डित की बात सुनकर राजा का क्रोध मिट गया। उसका उद्वेग शान्त हो गया। राजा महौषध पर बहुत प्रसन्न हुआ। उसे एक लाख मुद्रा पुरस्कार-स्वरूप भेंट की। राजा बोला—"पण्डित! यदि तुम यहाँ नहीं होते तो मैं अब सेनक की बात में आकर ऐसे उत्कृष्ट स्त्री-रत्न को खो बैठता। तुम्हारे ही कारण यह बच सकी है।"

---

१. इत्थी सिया रूपवती, सा च सीलवती सिया।
पुरिसो तं न इच्छेय्य, सद्दहासि महोसध! ॥६॥

२. सद्दहामि महाराज! पुरिसो दुब्भगो सिया।
सिरी च कालकण्णी च न समेन्ति कदाचन ॥७॥

भ्रातृ-भाव

उदुम्बरा देवी ने राजा को प्रणति-पूर्वक कहा—"देव ! महौषध पण्डित के ही कारण मेरे प्राणों की रक्षा हुई है। कृपया मुझे वरदान दीजिए—स्वीकृति प्रदान कीजिए, मैं महौषध को अपना छोटा भाई बना सकूं।"

राजा बोला—"देवी ! मैं यह स्वीकृति प्रदान करता हूँ तुम ऐसा करो।"

उदुम्बरा देवी ने पुन. कहा—"मेरा यह मन-सकल्प है, आज से मैं अपने छोटे भाई महौषध को दिये बिना कोई मिष्ठान्न नहीं खाऊंगी। कृपया यह एक वरदान मुझे और दीजिए, जब चाहूँ, तभी समय-असमय राज-भवन का द्वार खुलवाकर महौषध को मिष्ठान्न भिजवा सकूँ।"

राजा बोला—"कल्याणि ! मैं तुम्हे यह भी वरदान देता हूँ।"

मेढ़े और कुत्ते की मैत्री

एक दिन नाश्ता करने के बाद राजा टहल रहा था। टहलते-टहलते उसने एक मेढ़े तथा कुत्ते को मित्रता के साथ रहते हुए देखा।

वह मेढा हस्तिशाला मे हाथियो के खाने हेतु उनके आगे रखी ताजी घास खाता था। हाथीवानो—महावतो ने उसे पीटा, बाहर निकाला। भागते हुए उसकी पीठ पर एक महावत ने डडा और मार दिया। वह मेढा अपनी झुकी हुई पीठ लिये वेदना से कराहता हुआ राजमहल की बड़ी दीवार के सहारे निढाल होकर बैठ गया। उसी दिन एक कुत्ता, जो राजा की पाकशाला से फेंके जाने वाले अस्थि-चर्म आदि खा-खाकर पुष्ट था, रसोईघर से मछलियो का मास पकने की गन्ध पाकर उसे खाने हेतु आतुर हो उठा। चावल पका लेने के बाद रसोइया उस समय पाकशाला के पास बाहर खडा था, सुस्ता रहा था। कुत्ता पाकशाला मे प्रविष्ट हुआ। जिसमे मछलियो का मास पक रहा था, उसने उस वर्तन का ढक्कन गिरा दिया—और उसमे से मास खाने लगा। ढक्कन के नीचे गिरने की आवाज रसोइये के कानो मे पडी, तो वह तत्काल भीतर आया, कुत्ते को वर्तन मे से मास खाते देखा, दरवाजा बन्द कर लिया, कुत्ते को पत्थरो तथा डडो से खूब मारा। कुत्ता मास छोड चीखता हुआ दौडा। रसोइये ने उसका पीछा किया। उसकी पीठ पर एक डडा और जमा दिया। कुत्ता अपनी पीठ झुकाये, एक टाग ऊपर उठाये भागता हुआ वही पहुँचा, जहा मेढा था। मेढे ने कुत्ते से कहा—"मित्र ! तुम अपनी पीठ झुकाये क्यो आ रहे हो ? क्या तुम्हे कोई वादी की बीमारी है ?"

कुत्ता बोला—"मित्र ! तेरी पीठ भी झुकी है, क्या तुम भी वादी से तकलीफ पा रहे हो ?"

दोनो ने अपने-अपने साथ घटी हुई घटनाएँ कही।

मेढे ने कुत्ते से पूछा—"क्या फिर कभी पाकशाला मे जाओगे ?"

कुत्ता बोला—"नही जाऊगा। यदि गया, तो मेरे प्राण नही बचेंगे।"

फिर कुत्ते ने मेढे से वही बात पूछी—"क्या तुम हस्तिशाला फिर जाना चाहोगे ?"

मेढा बोला—"मुझसे अब यह शक्य नही होगा। यदि दु.साहस करूगा तो बेमौत मारा जाऊंगा।"

वे परस्पर विचार करने लगे—यदि हम आपस मे मेलजोल कर रहे तो हमारा सुख-पूर्वक निर्वाह हो सकता है।

कुत्ता बोला—"तब बतलाओ, कैसे करें।"

मेढे ने कहा—"मित्र ! आज से तुम हस्तिशाला मे जाने लगो। महावत तुम पर यह शका नही करेंगे कि यह घास खाने आता है; क्योकि तुम तृणभोजी नही हो। तुम जब भी अनुकूल अवसर देखो, वहा से मेरे लिए घास ले आया करो। मैं पाकशाला मे जाऊंगा मुझ पर पाचक यह सन्देह नही करेगा कि यह मास खायेगा; क्योकि मैं तृणभोजी हूँ। मौका मिलते ही मैं तुम्हारे लिए छिपे-छिपे मास लेता आया करूगा।"

उन दोनो ने आपस मे इस प्रकार समझौता कर लिया। कुत्ता हस्तिशाला मे जाता, मुट्ठी भर घास मुँह मे भर कर ले आता, राजमहल की बडी दीवार के पास ला-लाकर रखता जाता। मेढा उसे खा लेता। मेढा पाकशाला मे जाता, मुँह मे मास का टुकडा लेकर आता, दीवार के सहारे रखता जाता। कुत्ता वह मास खाकर तृप्त हो जाता। यो वे आपसी मेलजोल के कारण खुशी से अपना निर्वाह करते।

राजा ने उनकी गाढ़ी मित्रता देखी, तो उसे बड़ा आश्चर्य हुआ—ये आपस मे शत्रु होते हुए भी मित्रता के साथ रह रहे हैं। पहले मैंने ऐसा कभी नही देखा। मैं इस घटना से सम्बद्ध प्रश्न तैयार कर पण्डितो से पूछूगा। जो इस प्रश्न का उत्तर देने मे असमर्थ होंगे, मैं उन्हे देश से निर्वासित कर दूगा। जो इस प्रश्न का सही उत्तर दे पायेगा, मैं समझूगा, वह असाधारण पण्डित है। उसका मैं सम्मान करूगा। आज तो विलम्ब हो गया है, कल वे जब मेरी सेवा मे उपस्थित होंगे, तब उनसे वह प्रश्न करूगा।

दूसरे दिन वे पण्डित दरबार मे आये तो राजा ने उनके समक्ष प्रश्न रखते हुए कहा—"इस लोक मे जो कभी मित्रता-पूर्वक सात कदम भी नही चल पाये, वे शत्रु भी परस्पर मित्र बन गये। वह कौन-सा हेतु है, जिससे ऐसा हो सका !"[1]

"यदि आज मेरे प्रातराश के नाश्ते के समय तक इस प्रश्न का उत्तर नही दे पाए, तो मैं तुम सबको अपने देश से निकाल दूगा; क्योकि मुझे दुष्प्रज्ञो की—मूर्खों की कोई आवश्यकता नही है।"[2]

सेनक पण्डितो की कतार मे सबसे पहले आसन पर बैठा था। महौषध सबसे आखिरी आसन पर बैठा था। महौषध ने मन-ही-मन उस प्रश्न पर चिन्तन किया तो उसे लगा—इस राजा मे इतनी बुद्धि नही है कि यह ऐसा प्रश्न कल्पित कर सके। राजा ने अवश्य कुछ देखा है। यदि मुझे किसी तरह एक दिन का समय मिल जाए तो मैं इस सम्बन्ध मे पता कर लू, प्रश्न का समाधान खोज सकू।

---

१. येसं न कदापि भूतपुब्ब,
सखिं सत्तपदम्पि इयस्मि लोके।
जाता अमिता दुवे सहाया,
पटिसन्धाय चरन्ति किस्स हेतु॥८॥

२. यदि मे अज्ज पातरासकाले,
पञ्हं न सक्कुणेथ वत्तुमेतं।
पब्बाजयिस्सामि वो सब्बे,
नहि मत्थो दुप्पञ्ञजातिकेहि॥९॥

महौषध के अतिरिक्त वे चारो पण्डित विशेष कुछ नही सोच सके। वे उन व्यक्तियों जैसे थे, जो अन्धकारपूर्ण घर मे प्रविष्ट हो गये हो, जहाँ उन्हे कुछ भी सूझ न पड रहा हो। सेनक ने इस जिज्ञासा से कि महौषध की कैसी मन स्थिति है, उसकी ओर देखा। महौषध ने भी उसकी ओर देखा। सेनक महौषध के मुख की भाव-भगिमा से यह समझ गया कि उसको भी प्रश्न का उत्तर सूझ नही रहा है। वह एक दिन का समय चाहता है, ताकि समाधान खोजने का मौका मिल सके। सेनक ने विश्वास के रूप मे जोर से हंसते हुए कहा—"महाराज ! प्रश्न का समाधान न होने पर क्या हम सभी को देश से निर्वासित कर देंगे ? इस पहलू पर भी आप विचार करें। हम इस प्रश्न का समाधान लोगो के बीच मे नही करना चाहते। लोगो की भारी भीड़ हो, बडा कोलाहल हो, उसमे मन विक्षिप्त रहता है, अत. एकान्त मे चित्त को एकाग्र कर, इसके रहस्य पर ऊहापोह कर, सूक्ष्म चिन्तन कर समाधान देंगे। हमे कुछ अवकाश दें।"[1]

राजा को उसकी बात सुनकर सन्तोष नही हुआ। फिर भी उसने कहा—"बहुत अच्छी बात है, भलीभाति चिन्तन कर उत्तर देना।" इसके साथ ही साथ राजा ने पुन. यह धमकी दी—"यदि उत्तर नही दे पाओगे तो राष्ट्र से निर्वासित कर दिये जाओगे।"

चारो पण्डित राजमहल से नीचे आये। सेनक ने अपने अन्य तीन साथी पण्डितो से कहा—"राजा ने बडा गहरा सवाल किया है। यदि हम इसका जवाब नही दे पाए तो हमे भारी सकट है। तुम लोग अपनी रुचि एव स्वास्थ्य के अनुकूल भोजन कर प्रस्तुत प्रश्न पर भलीभांति चिन्तन करना।" वे चारो पण्डित अपने-अपने घर चले गये। महौषध पण्डित अपनी बहिन महारानी उदुम्बरा देवी के पास पहुँचा। उसने पूछा—"देवी ! बतलाओ आज या कल राजा ज्यादा देर तक कहाँ रहा ?"

उदुम्बरा देवी बोली—"तात् ! स्वामी दरवाजे की खिड़की मे से देखते हुए विचार-मग्न रहे, सोचते रहे।

महौषध ने यह सुनकर विचार किया—राजा ने वही से कोई विशेष बात, विशेष दृश्य देखा होगा। महौषध दरवाजे की खिडकी पर गया, उधर से बाहर दृष्टिपात किया, मेढ़े और कुत्ते को देखा, उनकी करतूत देखी, देखते ही उसने यह कल्पना की, राजा ने यह सब देखा होगा। देखकर उसके मन मे यह प्रश्न उत्पन्न हुआ होगा। अपने मन मे यह निश्चित कर, रानी को प्रणाम कर महौषध अपने घर चला आया।

सेनक के साथी तीनो पण्डित कुछ भी नही सोच सके। वे चिन्तातुर थे। सेनक के यहाँ गये।

---

१. महाजन समागम्हि घोरे,
जनकोलाहल समागम्हि जाते।
विक्खित्तमना अनेकचित्ता
पञ्हं न सक्कुणोम वत्तुमेत ॥१०॥
एकग्गचित्ता एकमेका
रहसि गता अत्थ निचिन्तयित्वा।
पविवेके सम्मसित्वान धीरा,
अथ वक्खन्ति जनिन्द ! अत्थमेत ॥११॥

सेनक ने उन्हे पूछा—"राजा के प्रश्न का समाधान ध्यान मे आया ?"

वे बोले—"हमारे कुछ भी ध्यान मे नहीं आया।"

सेनक बोला—"जानते हो, इसका परिणाम क्या होगा ?"

उन तीनो ने कहा—"आपको बचाव का कोई मार्ग मिला ?"

सेनक ने कहा—"मुझे इस सम्बन्ध मे कुछ भी नही सूझा।"

उन्होने कहा—"जब आपको ही कुछ नही सूझा तो हमे क्या सूझता। राजा के समक्ष हमने डीग हाकी थी कि हमे सोचने का समय दो। हम सोच विचार कर आपको कहेगे, पर, हम कुछ भी नहीं सोच सके। हमारी ओर से उत्तर न दिये जाने पर राजा को क्रोध आयेगा।"

सेनक बोला—"क्या किया जाए, हमको इस प्रश्न का न तो कोई समाधान अब तक सूझ सका है और न आगे सूझ सकने की सभावना है। महौषध ने हमारी अपेक्षा कोई सौगुना अधिक गहरा चिन्तन किया होगा। आओ, चलें, उसी से पूछें।" वे चारो महौषध पण्डित के घर गये, अपने आने की महौषध को सूचना कराई। महौषध ने उनको भीतर बुलाया। वे घर मे गये। महौषध का कुशल समाचार पूछा तथा एक ओर खडे हो गये। उन्होने महौषध से पूछा—"पण्डित ! राजा के प्रश्न का समाधान तुम्हारे ध्यान मे आया ?"

महौषध ने कहा—"मेरे ध्यान मे नही आयेगा तो और किसके ध्यान मे आयेगा। मैंने समाधान सोच लिया।"

पण्डितो ने कहा—"तो हमे भी बतला दो।"

बोधिसत्त्व ने विचार किया कि मै इन पण्डितो को समाधान नही बतलाऊगा तो राजा इन्हे राज्य से निर्वासित कर देगा तथा मेरा सप्तविध रत्नो से सम्मान करेगा। यह जानते हुए भी, ये मूर्ख पण्डित नष्ट न हो, इसलिए वह समाधान मुझे इन्हे भी बतला देना चाहिए। यह सोचकर उसने उन चारो पण्डितो को निम्न आसन पर बिठाया, हाथ जुडवाए। उन चारो के लिए पालि मे चार गाथाओ की रचना की। बात का कुछ भी सन्दर्भ न बताते हुए उनमे से प्रत्येक को एक-एक गाथा सिखा दी और कहा कि राजा जब प्रश्न करे तो क्रमश: इन गाथाओ द्वारा उसे उत्तर देना। बाकी मैं सम्भाल लूगा।

दूसरे दिन महौषध तथा चारो पण्डित राजदरबार मे गये, अपने लिए बिछे हुए आसनो पर बैठ गये।

सबसे पहले राजा ने सेनक को सम्बोधित कर कहा—"सेनक ! क्या मेरे प्रश्न का समाधान तुम्हारे ध्यान मे आया ?"

सेनक—"राजन् ! मेरे ध्यान मे नही आयेगा तो किसके ध्यान आयेगा ?"

राजा—"तो बतलाओ।"

सेनक—"राजन् सुनें—मन्त्रि-पुत्रो तथा राज-पुत्रो को भेड का मास प्रिय एव रुचिकर है। वे सुनख—तीक्ष्ण पजो-वाले कुत्ते को कभी मास नही देते। यही कारण है कि

श्वान मे—कुत्ते मे और मेढे मे सख्य—सखा-भाव—मित्र-भाव हो गया।[1]

सेनक पण्डित, जो उसने कहा, उसका आशय स्वयं नही जानता था। उसने तो केवल वही दोहरा दिया, जो उसने महौषध से सीखा था। राजा को सारी बात का ज्ञान था; इसलिए इस घटना से सम्बद्ध तथ्य, जो सेनक की बात से मेल खाते थे, राजा के ध्यान में आ गये। उसे यही लगा—सेनक वास्तविकता जानता है।

राजा ने फिर पुक्कुस पण्डित से पूछा—"तुम्हे समाधान मिला?"

पुक्कुस ने उत्तर दिया—"राजन्! क्या मै अपण्डित हूँ, जो यह नही जानता।" पुक्कुस ने महौषध से जैसा सीखा था, बतलाया—एक का—मेढे का चर्म घोडे की पीठ पर सुख से बैठने हेतु बिछाया जाता है—काठी के रूप मे काम मे लिया जाता है। कुत्ते के लिए वैसा आस्तरण नही दिया जाता, अतएव मेढे की और कुत्ते की मैत्री हो गई।"[2]

पुक्कुस ने यह जो कहा, अस्पष्ट था। वह उसका तात्पर्य नही जानता था। राजा को तो सब कुछ अवगत था, अत उसने पुक्कुस की बात का आशय मन-ही-मन बिठा लिया। तत्पश्चात् राजा ने सोचा कि अब मैं काविन्द पण्डित से पूछू। उसने काविन्द पण्डित से भी उसी प्रकार प्रश्न किया।

काविन्द ने उत्तर दिया—मेढे के सीग आवेलित है—मुडे हुए है, घुमावदार हैं। कुत्ते के सीग नही होते। एक—मेढा तृणभक्षी है—घास खाता है, दूसरा—कुत्ता आमिष-भोजी है—मास खाता है; अतएव मेढा और कुत्ता परस्पर सखा हो गये।"[3]

राजा ने अनुमान किया कि काविन्द भी वास्तविकता जानता है। तब उसने देविन्द से वही बात पूछी।

देविन्द ने भी महौषध से जैसा सीखा था, याद किया था, कहा—मेढा तृण खाता है, पलास के पत्ते खाता है। कुत्ता शशक—खरगोश और बिलाव को पकडता है, उन्हे खा लेता है; अतएव मेढे और कुत्ते मे मित्र-भाव उत्पन्न हुआ।"[4]

---

१ उग्गपुत्तराजपुत्तियान,
उरब्भमस पिय मनाप।
न ते सुनखस्स अदेन्ति मसं,
अथ मेण्डस्स सुणेन सख्यमस्स ॥१२॥

२. चम्म विहनन्ति एककस्य,
अस्स पिट्ठत्थरण सुखस्स हेतु।
न तु सुनखस्स अत्थरन्ति,
अथ मेण्डस्स सुणेन सख्यमस्स ॥१३॥

३ आवेल्लितसिंगिको हि मेण्डो,
न सुनखस्स विसाणानि अत्थि।
तिणभक्खो मासभोजनो च,
अथ मेण्डस्स सुणेन सख्यमस्स ॥१४॥

४ तिणभासि पलासमासि मेण्डो,
न सुनखो तिणभासि नो पलास।
गण्हेय्य सुणो सस विलार
अथ मेण्डस्स सुणेन सख्यमस्स ॥१५॥

राजा ने तत्पश्चात् महौषध पण्डित से पूछा—"तात ! क्या तुम इस प्रश्न का समाधान जानते हो ?"

महौषध पण्डित ने कहा—"अवीचि से—नासिका से भवाग्र तक—बालों के अग्र भाग तक—सम्भवतया मेरे सिवाय इस प्रश्न का समाधान और कौन जानेगा ?"

राजा—"तो बतलाओ।"

महौषध—"राजन् ! सुनिए—मेढ़ा कुत्ते के लिए पाकशाला से मांस लाता है तथा कुत्ता मेढ़े के लिए हस्तिशाला से घास लाता है। महल में स्थित श्रेष्ठ विदेहराज ने—आपने एक दूसरे का, एक दूसरे के लिए भोजन लाना प्रत्यक्ष देखा।'[1]

राजा को यह ज्ञात नहीं हुआ कि पूर्वोक्तरूप में चारों पण्डितों ने जो कुछ बताया था, वह उनको महौषध पण्डित से ही मालूम हुआ था। राजा ने यही सोचा कि पाँचों पण्डितों ने अपने बुद्धि-बल द्वारा ही पता लगाया। वह हर्षित हुआ और उसने कहा—'यह मेरे लिए अनल्प—अत्यधिक लाभ की बात है कि मेरे दरबार में ऐसे उच्च कोटि के पण्डित हैं, जो गहनातिगहन तथ्यों को जान लेने तथा उन्हें आख्यात करने में प्रवीण हैं।'[2]

राजा पण्डितों पर बड़ा प्रसन्न हुआ। अपना परितोष व्यक्त करते हुए उसने कहा—"पण्डितों ने जो सुभाषित किया है—तथ्य का सुन्दर रूप में आख्यान किया है, मैं उससे प्रहृष्ट हूँ, इनकी योग्यता का आदर करता हूँ। मैं इन पण्डितों में से प्रत्येक को पुरस्कार-स्वरूप एक-एक अश्वतर—खच्चर, एक-एक रथ, एक-एक स्फीति—धन-धान्य-सम्पन्न ग्राम देता हूँ।"[3]

**महौषध का वैशिष्ट्य**

महारानी उदुम्बरा को जब यह ज्ञात हुआ कि चारों पण्डितों ने महौषध पण्डित से

---

१. अड्ढपादो चतुप्पदस्स,
मेण्डो अट्ठनखो अदिस्समानो।
छादियं आहरती अयं इमस्स,
मंसं आहरति अयं अमुस्स ॥१६॥
पासादवरगतो विदेहसेट्ठो,
वीतिहारं अञ्ञमञ्ञभोजनानं।
अद्दक्खि किर सक्खिकं जनिन्द,
बोक्कुसस्स च पुण्णमुखस्स एतं ॥१७॥

२. लाभा वत मे अनप्पका,
यस्स मे एदिसा पण्डिता कुलम्हि।
गम्भीरमत्थं निपुणत्थं,
पटिविज्झन्ति सुभासितेन धीरा ॥१८॥

३. अस्सतरिं रथञ्च एकमेकं,
फीतं गामवरञ्च एकमेकं।
सब्बं वो दम्मि पण्डितानं,
परमप्पतीतमनो सुभासितेन ॥१९॥

पूछ कर ही राजा के प्रश्न का समाधान किया, राजा ने पाँचो को समान रूप से पुरस्कृत किया तो उसने विचार किया कि मूग की दाल तथा मास की दाल मे कुछ भी भेद न करने की ज्यो यह उचित नही हुआ। क्या मेरे कनिष्ठ बन्धु का विशेप सम्मान नही होना चाहिए ?

उदुम्बरा देवी राजा के पास गई और कहा—"स्वामिन् ! इस प्रश्न का समाधान किसने किया ?"

राजा बोला—"कल्याणि ! मेरे पाँचो पण्डितो ने इस प्रश्न का समाघन किया।"

उदुम्बरा—"राजन् ! आपके पुराने चारो पण्डितो ने उस प्रश्न का समाधान किससे पूछा—किससे जाना ?"

राजा—"कल्याणि ! मैं यह नही जानता।"

उदुम्बरा—"महाराज ! आपके वे चारो पण्डित मूर्ख है। वे ऐसे गहन प्रश्नो को क्या समझें। वे मूर्ख नष्ट न हो, आप द्वारा दण्डित न हो, यह सोचकर महौपध पण्डित ने उस प्रश्न का समाधान उन्हे समझाया, सिखलाया। आपने सबका एक-समान सम्मान किया, यह उपयुक्त नही हुआ। महौपध पण्डित विशेप सम्मान का पात्र है।"

राजा को जब यह मालूम हुआ कि चारो पण्डितो ने महौषध पण्डित से ही प्रश्न का समाधान सीखकर बतलाया, महौपध पण्डित ने इस बात को प्रकट तक नही होने दिया। उसने अनुभव किया, वह कितना गभीर है। राजा बहुत परितुष्ट हुआ। उसने मन-ही-मन विचार किया—मुझे महौषध पण्डित का विशेष सम्मान करना चाहिए। अस्तु, एक प्रश्न पूछकर, उसका उत्तर प्राप्त कर, उसे विशेष रूप से सत्कृत—सम्मानित करूँ, राजा ने यह निश्चय किया।

**कौन बड़ा—प्राज्ञ या धनी ?**

एक दिन का प्रसंग है, पाँचो पण्डित राजा की सन्निधि मे सानन्द बैठे थे। राजा बोला—"एक प्रश्न पूछना चाहता हू।"

सेनक—"महाराज पूछिए।"

राजा ने पूछा—एक ऐसा पुरुष है, जो प्रज्ञोपेत है—प्रखर बुद्धि से युक्त है, किन्तु, श्रीविहीन है—लक्ष्मीरहित है, निर्धन है। दूसरा ऐसा पुरुष है, जो धन-वैभव-सपन्न है, यशस्वी है, किन्तु, अपेतप्रज्ञ—प्रज्ञाशून्य है—मूर्ख हैं। सेनक ! मैं तुमसे प्रश्न करता हूँ, कुशल—सुयोग्य पुरुष किसको श्रेष्ठ बतलाते हैं ?"[1]

इस सम्बन्ध मे जैसी परम्परानुगत मान्यता थी, सेनक उतना ही जानता था। अपनी जानकारी के अनुसार उसने फौरन जबाव दिया—"राजन् ! धीर— धैर्यशील—गभीर व्यक्तित्व शील, शिल्पोपपन्न—सुयोग्य शिल्पकार, निपुण कलाकार, सुजातिमान्—उच्च जाति मे उत्पन्न पुरुप भी बाल—अज्ञानी, मूर्ख, अशिल्पी—शिल्प एव कला मे अनभिज्ञ, अजातिमान्—अनुच्च जाति मे—निम्न जाति मे उत्पन्न

१. पञ्ञायुपेत सिरिया विहीन,
यसस्सिनञ्चापि अपेतपञ्ञ।
पुच्छामि त सेनक ! एतमत्थ,
कमेत्थ सेय्यो कुसला वदन्ति ॥२०॥

धनवान पुरुष के आज्ञानुवर्ती—परिचारक हो जाते हैं। यह देखकर मेरा कहना है, प्राज्ञ—प्रज्ञाशील पुरुष तुच्छ है, श्रीमान्—वैभवशील उत्तम है।"[1]

राजा ने सेनक पण्डित से यह सुना। तदनन्तर उसने सेनक के साथी तीन पण्डितों को न पूछकर सीधे अभिनव पण्डित महौषध से कहा—प्रखर प्रज्ञाशाली ! उत्तम धर्मदर्शी ! महौषध ! मैं तुमसे यह पूछता हूं—"बाल-अज्ञानी यशस्वी—श्रीसम्पन्न, धन-वैभव के कारण कीर्तिमान् पुरुष तथा अल्पभोग—बहुत कम भोग्य सामग्री युक्त—धनरहित पण्डित—ज्ञानी—इन दोनों में कुशल जन—सुयोग्य पुरुष किसे श्रेयस्कर—श्रेष्ठ बतलाते हैं।"[2]

इस पर महौपध ने कहा—"राजन् सुनिए—अज्ञानी पुरुष यहाँ—इस जगत् में जो कुछ है, वही श्रेयस्कर है, ऐसा मानता है; इसलिए वह पाप-कर्म करता रहता है। वह केवल इहलोकदर्शी—इसी लोक को यथार्थ मानने वाला होता है, परलोकदर्शी नहीं होता, अत. वह यहाँ तथा आगे—इस लोक में और परलोक में कालिमा से पाप से गृहीत होता है। यह देखते हुए मेरा कथन है कि धनी मूर्ख की अपेक्षा निर्धन प्रज्ञाशाली श्रेयस्कर है—श्रेष्ठ है।"[3]

राजा ने सुना। उसने सेनक से कहा—"महौषध पण्डित कहता है कि धनी की अपेक्षा प्राज्ञ—ज्ञानी श्रेष्ठ होता है।"

सेनक बोला—"राजन् ! महौषध अभी बच्चा है। अब तक उसके मुंह से दूध की गन्ध ही नहीं गई है, वह क्या जाने ? देखिए—न शिल्प से, कला-कौशल से भोग्य पदार्थ मिलते हैं, न बन्धु-बान्धवों से ही प्राप्त होते हैं तथा न देह-द्युति ही उन्हें प्राप्त करा सकती है। इस जगत् में एक महामूर्ख को भी हम सुखोपभोग करते देखते हैं; क्योंकि उसे लक्ष्मी

---

१. धीरा च बाला च हवे जनिन्द !
सिप्पूपपन्ना च असिप्पिनो च।
सुजातिमन्तो पि अजातिमस्स,
यसस्सिनो पेस्सकरा भवन्ति।
एतम्पि दिस्वान अहं वदामि,
पञ्ञो निहीनो सिरिमाव सेय्यो ॥२१॥

२. तवम्पि पुच्छामि अनोमपञ्ञ !
महोसध ! केवलधम्मदस्सी।
बाल यसस्सिं पण्डितं अप्पभोगं,
कमेत्थ सेय्यो कुसला वदन्ति ॥२२॥

३. पापानि कम्मानि करोति बालो,
इधमेव सेय्यो इति मञ्ञमानो।
इधलोकदस्सी परलोकं अदस्सी,
उभयत्थ बालो कलिमग्गहोसि।
एतम्पि दिस्वान अहं वदामि,
पञ्ञोव सेय्यो न यसस्सि बालो ॥२३॥

प्राप्त है। यह देखकर मेरा यही कहना है कि प्रज्ञाशाली की अपेक्षा सपत्तिशाली ही उत्तम है।"[1]

राजा ने यह सुनकर महौषध से कहा—"सुना, सेनक ने क्या कहा ?"

महौषध बोला—"राजन् ! सेनक को क्या पता है। जहाँ भात पक रहे हो, वहाँ यदि कौआ आ जाए तो उसे केवल भात-ही-भात दीखते हैं। यदि कही दही पड़ा हो और उसे पाने की फिराक मे कुत्ता बैठा हो तो उसे केवल दही-ही-दही दीखती है। उसी तरह सेनक को केवल धन-ही-धन दीखता है। उसे मस्तक पर पडने वाला बडा सोटा दृष्टिगोचर नही होता। राजन् ! सुनिए, अल्पप्रज्ञ—कम बुद्धि वाला, मूर्ख मनुष्य थोडा-सा सुख प्राप्त कर—थोडे से भोग्य-पदार्थ प्राप्त कर प्रमत्त हो जाता है, प्रमाद मे डूब जाता है। दुःख का सस्पर्श कर—थोडा-सा दुःख आ पडने पर प्रमूढ—व्याकुल हो जाता है। भावी सुख और भावी दुःख की आशका से—सुख की अति आसक्तिमय अविश्रान्त प्रतीक्षा मे तथा आशकित दुःख-प्रसूत वेदना-भीति से उसी प्रकार तडफता रहता है, जैसे आतप मे पडी हुई मछली तडफती है। यह देखकर मेरा कथन है कि धनी मूर्ख की अपेक्षा निर्धन प्रज्ञाशील—विद्वान् श्रेष्ठ है।"[2]

राजा ने यह सुना तब सेनक से कहा—"आचार्य महौषध क्या कहता है, सुना ?"

सेनक बोला—"यह नही जानता। मनुष्यो की तो बात ही क्या, वन मे वृक्ष भी यदि स्वादिष्ट फलो से लदा है तो पखेरू उसे चारो ओर से आवृत किये रहते हैं। उसी प्रकार आढ्य—सपत्तिशाली, सधन—धनसपन्न एव सभोग—भोग्य-पदार्थों की विपुलता से युक्त पुरुष को अर्थ-कामना से—धन-लिप्सा से बहुत से लोग घेरे रहते हैं। इस वास्तविकता को दृष्टि मे रख मैं यह कह रहा हूँ कि ज्ञानी की अपेक्षा धनी श्रेष्ठ है।"[3]

---

१. न सिप्पमेत विददाति भोग,
न बन्धवा न सरीरावकासो।
पस्सेळमूग सुखमेधमान,
सिरी हि न भजते गोरिमन्द।
एतम्पि दिस्वान अह वदामि,
पञ्ञो निहीनो सिरिमावसेय्यो॥२४॥

२ लद्धा सुख मज्जति अप्पमञ्ञो,
दुक्खेन फुट्ठोपि पमोहमेति।
आगन्तुना सुखदुक्खेन फुट्ठो,
पवेधति वारिचरो व घम्मे।
एतम्पि दिस्वान अह वदामि,
पञ्ञो व सेय्यो न यसस्सि बालो॥२५॥

३ दुम यथा सादुफल अरञ्ञे,
समन्ततो समभिचरन्ति पक्खी।
एवम्पि अड्ढ सधन सभोग,
बहुज्जनो भजति अत्थहेतु।
एतम्पि दिस्वान अह वदामि,
पञ्ञो विहीनो सिरिमावसेय्यो॥२६॥

राजा ने यह सुना। उसने महौषध पण्डित को सम्बोधित कर कहा—"तात्! सेनक क्या कह रहा है, समझते हो?"

महौषध ने कहा—"यह बड़ी तोंद वाला क्या जानता है। सुनिए—बाल—अप्राज्ञ, अज्ञानी पुरुष यदि बलवान् हो तो भी साधु—अच्छा नही, क्योकि वह बलपूर्वक दूसरो का धन छीन लेता है, लूट लेता है। वह अन्त मे नरकगामी होता है। नरक मे उसके क्रन्दन करते रहने पर भी—चिल्लाते-चीखते रहने पर भी यमदूत मार-मारकर भुस निकाल देते हैं। यह देखकर मेरा अभिमत है कि धनी मूर्ख की अपेक्षा निर्धन विद्वान् उत्तम है।"[1]

राजा ने कहा—"आचार्य! महौषध ने जो कहा, उस सम्बन्ध मे तुम क्या सोचते हो?"

सेनक बोला—"छोटी-छोटी अनेक नदियाँ गगा मे मिल जाती हैं, वे अपने नाम का गोत्र का, पहचान का परित्याग कर देती है। गगा मे मिल जाने के पश्चात् उनका किञ्चित् भी पृथक् अस्तित्व नही रहता, सब गगा मे विलीन हो जाता है, नाम भी, गोत्र भी, पहचान भी। जब महानदी गगा समुद्र मे प्रतिपन्न—निमग्न हो जाती है, तो उसकी भी यही स्थिति होती है—रत्नाकर—रत्नो से परिपूर्ण सागर मे मिलकर अपना अस्तित्व उसे अर्पित कर देती है। जगत् की वास्तविक स्थिति यह है, लोग समृद्धिशाली की ओर ही आकृष्ट होते है। यह देखते हुए मेरा कथन है—धनहीन प्राज्ञ की तुलना मे धनवान् अप्राज्ञ ही श्रेष्ठ है।"[2]

राजा महौषध पण्डित से बोला—"इस सम्बन्ध मे तुम्हारा क्या कहना है?"

महौषध ने कहा—"महान् सागर मे जो-जो नदियाँ मिलती हैं, वे सब अपने नाम, रूप, गोत्र आदि का परित्याग कर देती हैं, सो तो ठीक है, पर, एक और बात भी है, जो समझने योग्य है। वह रत्नाकर, परम वेगशाली महान् सागर सदा प्रशान्त रहता है, मर्यादा मे रहता है, कभी सीमोल्लघन नही करता। यदि वह वैभव का महत्त्व मानता तो अवश्य दर्पोद्धत होता, किन्तु, वह वैसा नही होता है; क्योकि वह विवेक का महत्त्व समझता है,

१. न साधु बलवा बालो साहसं विन्दते धनं,
कन्दन्तमेव दुम्मेध कड्ढन्ति निरये भुसं।
एतम्पि दिस्वान अहं वदामि,
पञ्ञो व सेय्यो न यसस्सि बालो ॥२७॥

२. या काचि नज्जो गङ्गमभिस्सवन्ति,
सब्बा व ता नामगोत्तं जहन्ति।
गङ्गा समुद्दं पटिपज्जमाना,
नवायते इद्धिपरो हि लोको।
एतम्पि दिस्वान अहं वदामि,
पञ्ञो निहीनो सिरिमावसेय्यो ॥२८॥

विवेकशील है। प्रज्ञा से धन के श्रेष्ठ होने की बात मूर्खतापूर्ण बकवास है लक्ष्मी बुद्धि से बढकर नही है। यह देखकर मेरा कहना है, मूर्ख धनी से निर्धन बुद्धिशील श्रेयस्कर है।"[1]

यह सुनकर राजा ने सेनक से कहा—"बोलो, तुम क्या कहते हो ?"

सेनक ने कहा—"राजन् ! सुनें—असयत भी—दुराचरण युक्त भी परमैश्वर्यशाली—धन-सम्पन्न पुरुष सस्थानगत—न्यायासन पर अधिष्ठित हुआ—बैठा हुआ जैसा बोलता है—अनुचित निर्णय भी देता है, तो भी जातीय जनो मे, लोगो मे मान्य होता है। यह कार्य लक्ष्मी के प्रताप से ही होता है, प्रज्ञा या विद्वत्ता के प्रभाव से नही; इसलिए प्रज्ञावान् की अपेक्षा लक्ष्मीवान् ही श्रेष्ठ है।"[2]

राजा ने महौषध से कहा—"तात् ! सेनक की बात सुनी, कैसी लगती है ?"

महौषध बोला—"राजन् ! सेनक क्या जाने ? सुनें—पर के लिए या स्व के लिए मन्दबुद्धि—मूर्ख मृषा-भाषण करता है—असत्य बोलता है, सभा मे, सभ्य लोगो मे उसकी निन्दा होती है। वह मरणोपरान्त परलोक मे भी कुत्सित गति प्राप्त करता है। यह विचार कर मैं कहता हूँ कि धनवान मूर्ख की अपेक्षा धनरहित बुद्धिमान् उत्तम है।"[3]

इस पर सेनक बोला—"भूरिप्रज्ञ—अत्यधिक प्रज्ञाशाली पुरुष भी यदि दरिद्र है, वह यथार्थ भी बोलता है तो उसकी बात जातीय जनो मे यानि लोगो मे प्रामाणिक नही मानी

---

१. यदेतमक्खा उदधि महन्त,
सव्व नज्जो सत्वकाल असख।
से सागरो निच्चमुळरवेगो,
वेल न अच्चेति महासमुद्दो ॥२९॥
एवम्पि बालस्स पजप्पितानि,
पञ्ञ न अच्चेति सिरीकदाचि।
एतम्पि दिस्वान अह वदामि,
पञ्ञो व सेय्यो न यसस्सि बालो ॥३०॥

२. असञ्ञतो चेपि परेसमत्थ,
भणाति सन्थानगतो यसस्सी।
तस्सेव त रूहति ञातिमज्झे,
सिरिहीन कारयते न पञ्ञा।
एतम्पि दिस्वान अहं वदामि,
पञ्ञो निहीनो सिरिमावसेय्यो ॥३१॥

३. परस्स वा अत्तनो वापि हेतु,
बालो मुसा भासति अप्पपञ्ञो।
सो निन्दितो होति सभाय मज्झे,
पेच्चम्पि सो दुग्गतिगामी होति।
एतम्पि दिस्वान अह वदामि,
पञ्ञो व सेय्यो न यसस्सि बालो ॥३२॥

जाती यह देखकर मेरा कहना है कि प्रज्ञाशील निर्धन मनुष्य की अपेक्षा धन सम्पन्न अज्ञ मनुष्य उत्तम है।"[1]

राजा ने महौषध को सम्बोधित कर कहा—"तात ! कहो, सेनक का मन्तव्य कैसा रहा ?"

महौषध बोला—"सेनक का चिन्तन केवल इस लोक को लेकर है। उसकी दृष्टि नितान्त लोकमुखी है, वह परलोक की ओर दृष्टि नहीं रखता। मेरा कथन सुनें—जो प्रखर बुद्धिशील पुरुष अन्य के लिए या अपने लिए असत्य-भाषण नहीं करता, वह सभा में सम्मानित होता है तथा देह छोड़ने के पश्चात् परलोक में भी उत्तम गति प्राप्त करता है। यह देखते, जानते मेरा कहना है कि धनी मूर्ख के बजाय निर्धन प्रज्ञावान् उत्तम है।"[2]

इस पर सेनक ने कहा—"हाथी, गायें, अश्व, मणि, कुण्डल आदि आभूषण, समृद्ध कुलोत्पन्न स्त्रियां—ये सभी समृद्धिशाली—ऐश्वर्यशाली पुरुष के ही भोग्य होते हैं। यह देखकर मैं कहता हूं कि प्रज्ञाशाली की अपेक्षा सम्पत्तिशाली ही श्रेयस्कर है।"[3]

इस पर बोधिसत्त्व ने कहा—"जिसके कार्य-कलाप असंविहित हैं—अव्यवस्थित हैं, जिसके मन्त्रणाकार मूर्ख हैं, जो स्वयं निर्बुद्धि है; उस प्रज्ञाहीन पुरुष को लक्ष्मी उसी प्रकार परित्यक्त कर चली जाती है, जैसे सांप अपने जीर्ण—पुराने केंचुल का त्याग कर चला जाता है। यह देखकर, विचार कर मैं कहता हूँ कि धनी मूर्ख के बजाय निर्धन प्राज्ञ श्रेयस्कर है।"[4]

---

१. अत्थम्पि चे भासति भूरिपञ्ञो,
अनाळिहयो अप्पधनो दळिद्दो।
न तस्स तं रूहति जातिमज्झे,
सिरी च पञ्ञावबतो न होति।
एतम्पि दिस्वान अहं वदामि,
पञ्ञो निहीनो सिरिमावसेय्यो ॥३३॥

२. परस्स वा अत्तनो चापि हेतु,
न भासति अलीकं भूरिपञ्ञो।
सो पूजितो होति सभाय मज्झे,
पेच्चञ्च सो सुग्गतिगामि होति।
एतम्पि दिस्वान अहं वदामि,
पञ्ञो व सेय्यो न यसस्सि बालो ॥३४॥

३ हत्थी गवस्सा मणिकुण्डला च,
नारियो च इद्धेसु कुलेसु जाता।
सब्बा व ता उपभोगा भवन्ति,
इद्धस्स पोसस्स अनिद्धिमन्तो।
एतम्पि दिस्वान अहं वदामि,
पञ्ञो निहीनो सिरिमावसेय्यो ॥३५॥

४. असंविहितकम्मं तं बालं दुम्मन्तमन्तिनं,
सिरी जहति दुम्मेधं जिण्णं व उरगो तचं।
एतम्पि दिस्वान अहं वदामि,
पञ्ञो व सेय्यो न यसस्सि बालो ॥३६॥

राजा ने जब यह सुना तो सेनक पण्डित से कहा कि महौषध ने जो बताया, कैसा प्रतीत हुआ ?

सेनक बोला—"राजन् ! यह बालक है। इसे क्या मालूम।" महौपध को मैं हतप्रभ कर डालू, यह सोचकर उसने कहा—"राजन् ! हम पाँचो पण्डित भदन्त के—आपके समक्ष अजलि बाँधे खड़े है। जैसे देवराज इन्द्र सब प्राणियो के ऊपर है, सबके अधीश्वर हैं, उसी प्रकार आप हम सबके ऊपर हैं, हमारे अधीश्वर है। यह इसलिए है कि आप परम ऐश्वर्यशाली है, विपुल वैभवशाली हैं। यह देखकर भी मेरा कहना है कि बुद्धिमान् की अपेक्षा लक्ष्मीवान् ही उत्तम है।"[1]

राजा ने यह सुना, विचार किया—सेनक ने जो कहा है, उचित प्रतीत होता है, क्या महौपध इसके अभिमत का खण्डन कर सकेगा ? यह सोचकर उसने कहा—"पण्डित! बोलो, क्या कुछ कहते हो ?"

सेनक ने जो तर्क उपस्थित किया, वह ऐसा था कि बोधिसत्त्व के सिवाय उसका कोई भी खण्डन करने मे समर्थ नही था। बोधिसत्त्व ने अपने प्रज्ञातिशय से सेनक के अभिमत का खण्डन करते हुए कहा—"राजन् ! सुनिए—जीवन मे कभी-कभी ऐसे प्रसग आते हैं, जब मनुष्य किंकर्तव्य विमूढ हो जाता है। वैसे अवसर पर धनी मूर्ख को प्रज्ञाशील की, चाहे वह निर्धन ही क्यो न हो, शरण मे आना पडता है। जिस जटिल और गहन विपय को प्रज्ञाशील पुरुप सही रूप मे समझ लेता है, मूर्ख वैसा विपय उपस्थित होने पर विमूढ बन जाता है। उसे कुछ भी सूझ नही पडता। यह देखते हुए भी मेरा कहना है कि धनी अज्ञ की अपेक्षा निर्धन प्राज्ञ श्रेष्ठ है।"[2]

जब बोधिसत्त्व ने इस तरह अपनी अप्रतिम प्रज्ञा का प्रभाव प्रकट किया तो राजा सेनक को सम्बोधित कर बोला—"यदि तुम अब उत्तर देने मे सक्षम हो तो बोलो।" महौपध का कथन सुनकर सेनक इस प्रकार हतप्रभ एव उदास हो गया, मानो अपने कोष्ठागार से उसका धन अपहृत हो गया हो। वह सिर नीचा किये बैठा रहा, चिन्तामग्न रहा।

---

१. पञ्च पण्डिता मय भदन्ते,
सब्बे पञ्जलिका उपट्ठिता।
त्व नो अभिभूय इस्सरोसि,
सक्को भूतपतीव देवराजा।
एतम्पि दिस्वान अह वदामि,
पञ्ञो निहीनो सिरिमावसेय्यो ॥३७॥

२ दासो व पञ्ञस्स यसस्सि बालो,
अत्थेसु जातेसु तथाविधेसु।
य पण्डितो निपुण सविधेति,
सम्मोहमापज्जति तत्थ बालो।
एतम्पि दिस्वान अह वदामि,
पञ्ञेव सेय्यो न यसस्सि बालो ॥३८॥

जिस समय सेनक यों निराश बैठा था, बोधिसत्त्व ने प्रज्ञा-प्रशस्ति स्थापित करते हुए कहा—"उत्तम पुरुषों ने निःसन्देह प्रज्ञा की श्लाघा की है। जो मनुष्य भोगों में अनुलिप्त रहते हैं, उनको ही लक्ष्मी प्रिय लगती है। वृद्धों का—ज्ञान वृद्धों का—उत्कृष्ट ज्ञानियों का ज्ञान इतना उच्च होता है कि जगत् में उनके साथ किसी की तुलना नहीं की जा सकती। लक्ष्मी प्रज्ञा का भी अतिक्रमण नहीं कर सकती—प्रज्ञा से उत्तम नहीं हो सकती।"[1]

राजा ने यह सुना। इस विवेचन से वह बहुत हर्षित हुआ। मेघ ज्यों जल की वर्षा करते हैं, उसी प्रकार उसने बोधिसत्त्व का धन की वर्षा द्वारा—विपुल पुरस्कार द्वारा सम्मान किया। सम्मान कर राजा ने उससे कहा—"महौषध ! जो-जो मैंने प्रश्न किये, उनके तुमने यथोचित उत्तर दिये। केवल तुम ही धर्म-तत्त्व के द्रष्टा हो। तुम्हारे द्वारा दिये गये समाधान से मुझे बहुत परितोष हुआ है। मैं तुम्हें। एक हजार गायें, वृषभ, गज, उत्तम अश्व जुते दश रथ तथा सुसम्पन्न सोलह ग्राम देता हूँ।"[2]

यों यह कहकर राजा ने महौषध पण्डित को ये उपहार दिये।

## वधू की खोज

महौषध के रूप में विद्यमान बोधिसत्त्व का वैभव उत्तरोत्तर बढ़ता गया। उसकी अवस्था सोलह वर्ष की हो गई। महारानी उदुम्बरा महौषध की सब बातों का ध्यान रखती थी। उसने विचार किया कि मेरा छोटा भाई महौषध सोलह वर्ष का हो गया है। उसके पास विपुल वैभव है। अब यह उचित है कि उसका विवाह कर दिया जाए। महारानी ने यह बात राजा को निवेदित की। इसे सुनकर राजा हर्षित हुआ ! उसने कहा—"देवी ! तुमने ठीक कहा है। तुम महौषध को भी अपने विचारों से अवगत करा दो।"

महारानी उदुम्बरा ने महौषध को यह जानकारी दी तथा उसको विवाह का सुझाव दिया। उसने अपनी बहिन का सुझाव स्वीकार किया। तब उदुम्बरा ने उससे पूछा—"भैया ! क्या तुम्हारे लिए कन्या ले आए ?"

महौषध ने मन-ही-मन विचार किया—संभव है, इन द्वारा लाई गई कन्या मुझे पसन्द न आए; इसलिए अच्छा हो, मैं खुद ही कन्या की खोज करूं। यह सोचकर उसने उदुम्बरा देवी से कहा—"कुछ दिन महाराज से इस सम्बन्ध में और कुछ न कहना। मैं स्वयं कन्या की खोज कर अपनी पसन्द की बात तुम्हें कहूंगा।"

---

१. अद्धा हि पञ्ञा व सतं पसत्था,
कन्ता सिरी भोगरता मनुस्सा।
ञाणञ्च बुद्धानमतुल्यरूपं,
पञ्ञं न अच्चेति सिरी कदाचि॥३९॥

२. य तं अपुच्छिम्ह अकित्तयी नो,
महोसध केवलधम्म दस्सी।
गवं सहस्सं उसभ च नाग,
आजञ्ञयुत्ते च रथे दस इमे।
पञ्हस्स वेय्याकरणेन तुट्ठो,
ददामि ते गाम वरानि सोलस॥४०॥

महारानी बोली—"अच्छा, तुम जो सोचते हो, ठीक है, वैसा ही करो ।"

महौषध ने महारानी को प्रणाम किया और वह अपने घर गया, अपने साथियों को यथोचित सकेत दिये। उसने वेश बदला, पिंजारे का सामान लिया और वह एकाकी ही नगर के उत्तर द्वार से निकल कर उत्तर यवमज्झक गाँव आया।

गाँव का पुराना श्रेष्ठि-कुल सयोगवश निर्धन हो गया था। उस खानदान मे अमरा नामक एक कन्या थी। वह रूपवती थी, समग्र शुभ लक्षणो से युक्त थी। उस दिन उसने सवेरे ही पतली खिचडी पकाई थी। पिता खेत पर था। पिता को खिचडी ले जाकर देने हेतु वह घर से निकली। उसी मार्ग से आगे बढी, जिससे महौषध आ रहा। महौषध की उस पर दृष्टि पडी। उसने देखा, यह कन्या नारी के उत्तम लक्षणो से युक्त है। यदि इसका विवाह नही हुआ है, तो यह मेरी गृहिणी होने के योग्य है। अमरा ने ज्यो ही उसको देखा, उसके मन मे विचार आया, यदि ऐसे सत्पुरुष के घर मे जाने का सयोग बन जाए तो मैं परिवार की भलीभांति परिपालना, सेवा-शुश्रूषा कर सकती हूँ।

महौषध ने मन-ही-मन विचार किया, यह विवाहिता है या अविवाहिता, मैं नही जानता। मैं हाथ के सकेत द्वारा इससे पूछू। यदि यह बुद्धिमती होगी तो उसे समझ लेगी। यह सोचकर महौषध ने दूर खडे-खडे अपनी मुट्ठी बन्द की। अमरा ने समझ लिया कि यह मेरे विवाहित होने न होने के सम्बन्ध मे जानना चाहता है। उसने अपना हाथ खोल दिया। महौषध उसके इस सकेत से समझ गया कि यह विवाहित नही है। वह उसके नजदीक आ गया और उससे पूछा—"कल्याणि ! तुम्हारा क्या नाम है ?"

वह बोली—"स्वामिन् ! जो वर्तमान मे नही, भूत मे नही, त्रिकाल मे नही, मेरा वैसा नाम है।"

महौषध—"इस जगत् मे कोई ऐसा नही है, जो अमर हो। तुम्हारा नाम अमरा होना चाहिए।"

अमरा—"हा, स्वामिन् ! मेरा यही नाम है।"

महौषध—"यह खिचडी किसके प्रयोजन मे है, जो तुम ले जा रही हो ?"

अमरा—"स्वामिन् ! यह खिचडी पूर्व-देवता हेतु है।"

महौषध—"पूर्व-देवता तो माता-पिता कहे जाते हैं। प्रतीत होता है, तुम अपने पिता के लिए यह खिचडी लिये जा रही हो।"

अमरा—"हा, स्वामिन् ! मैं अपने पिता के लिए यह खिचडी ले जा रही हूँ।"

महौषध—"तुम्हारा पिता क्या कार्य करते है ?"

अमरा—"मेरे पिता एक के दो करते हैं।"

महौषध—"मेरी कल्पना है, एक से दो करने का तात्पर्य हल चलाना है—हल द्वारा भूमि को दो दो भागो मे बाँटना है। इससे लगता है, तुम्हारे पिता खेती करते हैं।"

अमरा—"हा, स्वामिन् ! वे खेती करते हैं।"

महौषध—"तुम्हारे पिता किस स्थान पर हल जोतते है ?"

अमरा—"स्वामिन् ! वे ऐसे स्थान पर हल जोतते हैं, जहाँ जाकर वापस कोई नही लौटता।"

महौषध—"जहाँ एक बार जाकर फिर वापस कभी न लौटा जाए, ऐसा स्थान तो श्मशान होता है। कल्याणि ! ऐसा प्रतीत होता है, तुम्हारे पिता श्मशान के समीप हल चलाते हैं।"

अमरा—हा, स्वामिन् ! वे श्मशान के समीपवर्ती भूखण्ड मे खेती करते हैं।"

महौषध—"कल्याणि ! क्या आज ही आओगी ?"

अमरा—"यदि आयेगा तो नही आऊगी, यदि नही आयेगा तो आऊगी।"

महौषध—"प्रतीत होता है, तुम्हारा पिता नदी के तट पर—सन्निकटवर्ती भूमि पर हल चलाते हैं। तुम्हारे कथन का आशय मैं यह समझा, पानी आने पर तुम नही आओगी, पानी न आने पर तुम आओगी।"

अमरा—"स्वामिन् ! ऐसा ही है।"

इतना वार्तालाप हो जाने के बाद अमरा ने महौषध से पूछा—"स्वामिन् ! मेरे पास जो पतली खिचडी है, पीयेंगे ?"

महौषध ने विचार किया—"खाने-पीने हेतु किये गये आग्रह को टालना अशुभ होता है; अतः वह उससे बोला—"हा, पीऊगा।"

अमरा ने खिचडी की हाडी, जिसे वह सिर पर रखे थी, नीचे उतारी।

महौषध ने सोचा—"यदि यह स्वय हाथ धोये बिना तथा मुझे हाथ धोने के लिए पानी दिये बिना खिचडी देगी तो मै उसे यही छोड चला जाऊगा; क्योकि यह किसी को खाना खिलाने की पद्धति नही है।

अमरा ने हाथ धोये। थाली मे पानी डाला। हाथ धोने के लिए दिया। खाली थाली महौषध के हाथ में नही दी। थाली को भूमि पर रखा। खिचड़ी की हाडी को हिलाया। थाली मे ऊपर तक खिचडी परोसी।

खिचडी मे चावल कम पके थे। यह देख महौषध ने कहा—"खिचडी बडी गाढ़ी है।"

अमरा—"पानी नही मिला, स्वामिन् !"

महौषध—"ऐसा अनुमान करता हूँ, खेती को भी पानी नहीं मिला होगा।"

अमरा ने कहा—"हा, स्वामिन् ! ऐसा ही है।" उसने अपने पिता के लिए खिचडी रखकर महौषध को खिचडी और परोसी।

महौषध ने खिचडी पीई, हाथ धोये, मुँह धोया और वह बोला—"भद्रे ! मैं तुम्हारे घर जाना चाहता हूँ। मुझे अपने घर का रास्ता बतलाओ।"

अमरा ने कहा—"बहुत अच्छा, बतलाती हूँ। वह बोली—'मेरे घर के रास्ते की पहचान यह है, समीप ही सत्तू और काजी की दूकान है। वही पलाश का वृक्ष है, जो पुष्पो से आच्छन्न है—पूरी तरह ढका है। उसके दाहिनी ओर, न कि बाई ओर यवमज्झक ग्राम का मार्ग है। उसके दोनों ओर हरे-भरे वृक्ष लगे हैं।"[1]

---

१. येन सत्तु विळगा च,
द्विगुणपलासो च पुप्फितो।
येनादामि तेन वदामि,
येन नदामि न तेन वदामि।
एस मग्गो यवमज्झ कस्स
एत छन्नपथ विजानाहि॥८१॥

महौषध अमरा द्वारा बताये गये मार्ग से उसके घर पहुँचा। अमरा की माता ने ज्यो ही उसे देखा, कहा—"स्वामिन् ! खिचडी तैयार करू ?"

महौषध—"माता ! आपकी पुत्री अमरा ने मार्ग-मे खिचडी दे दी है।'

अमरा की माता ने मन-ही-मन कल्पना की, सभवत. मेरी पुत्री को मागने आया हो।

महौपध जानता था कि यह परिवार निर्धन हो गया है, फिर भी उसने गृह-स्वामिनी से कहा—"मा ! मैं दर्जी का काम जानता हूँ। सीने के लिए वस्त्र दो तो सिलाई कर दू।"

गृहिणी—"सीने को वस्त्र तो है, किन्तु, सिलाई का पारिश्रमिक नही है।"

महौपध—"मा ! पारिश्रमिक की आवश्यकता नही है। लाओ, वस्त्र दो, सिलाई कर दूँ।"

अमरा की माता ने पुरातन वस्त्र ला दिये। बोधिसत्त्व ने उन्हे सी दिया और कहा—"और भी हो तो लाओ।" वह जो-जो वस्त्र लाती, बोधिसत्त्व उन्हे सीकर तैयार करते जाते। पुण्यशाली पुरुषो का कृतित्व सभी के लिए बडा लाभप्रद होता है।

महौपध ने गृहिणी से कहा—"मा ! और भी जो पास-पड़ोस के लोग हो, उन्हे सूचित कर दो। जो भी वस्त्र सिलवाना चाहे, सिलवा लें।"

गृह-स्वामिनी ने सारे गाँव मे सूचना कर दी। गाँव वाले अपने-अपने घरो से वस्त्र लाते गये, बोधिसत्त्व सिलाई करते गये। उन्होने केवल एक दिन मे सहस्र मुद्राएँ अर्जित कर ली।

गृह-स्वामिनी ने सवेरे भात तैयार किये और खिलाये। फिर पूछा—"सायकाल कितना पकाऊँ ?"

महौपध बोला—"इस घर मे जितने खाने वाले मनुष्य है, उस परिमाण के अनुरूप पकाओ।"

गृह-स्वामिनी ने अनेक प्रकार की शाक-सब्जियाँ, दाल तथा यथेष्ट मात्रा मे भात पकाये।

अमरा सायकाल अपने सिर पर लकडियो की भारी तथा पत्ते लिये वन से लौटी। उसने दरवाजे के सामने लकडियाँ और पत्ते डाल दिये तथा वह पीछे के दरवाजे से घर के भीतर आई। उसका पिता रात को देर से घर आया। महौपध ने उत्तम रस युक्त, स्वादिष्ट भोजन किया। अमरा के माता-पिता ने भोजन किया। उनके भोजन कर चुकने पर अमरा ने खुद भोजन किया। फिर अपने माता-पिता के चरण धोये। महौपध कुमार के चरण धोये।

महौपध अमरा की कुछ और परीक्षा करना चाहता था। इसलिए वह कुछ दिन वही रुक गया।

एक दिन महौपध ने अमरा की परीक्षा हेतु उससे कहा—"कल्याणि। अर्धनाली-परिमित धान लो। उससे मेरे खिचडी, पूए और भात पकाओ।"

अमरा ने कहा—"बहुत अच्छा, स्वामिन् ! मै आपके आदेशानुसार करूगी।" ऐसा कहकर उसने वह धान कूटा। कूटने से चूरा बने चावल, बीच के उत्तमाश चावल तथा कणिकाएँ—ये तीन प्रकार की वस्तुएँ प्राप्त हुई। अमरा ने चूरा चावलो से खिचडी, बीच के उत्तम चावलो से भात तथा कणिकाओ से पूए पकाये। उनके मेल की सब्जियाँ तैयार की। महौपध को भोजन के लिए बिठाया। उसे खिचड़ी तथा सब्जियाँ परोसी। महौषध ने

ज्यो ही उन्हे मुँह मे रखा, उसको उनके स्वाद का पता चल गया, जो अप्रिय नही था, फिर भी उसने अमरा की परीक्षा लेने की नीयत से कहा—"कल्याणि ! यदि तुम्हें पकाने का ज्ञान नही है तो धान को क्यो बिगाड़ा ?" यह कहकर उसने ग्रास को थूक दिया तथा खिचड़ी भी जमीन पर गिरा दी।

अमरा ने यह देखकर जरा भी क्रोध नही किया। वह बोली—"स्वामिन् ! यदि खिचड़ी ठीक नही बनी तो पूए खा लीजिए।"

उसने पूए परोसे महौषध ने पूए का एक कौर मुँह मे लिया। उसने उसे थूक दिया तथा वैसा ही कहा, जैसा खिचडी के विषय मे कहा था।

अमरा जरा भी क्रुद्ध नही हुई। उसने कहा—"स्वामिन् ! यदि पूए ठीक नही बने तो भात लीजिए।" फिर उसने भात परोसे। महौषध ने भात का एक ग्रास चखकर वैसा ही किया तथा क्रोध का-सा भाव प्रदर्शित किया। और कहा—"यदि तुम्हे पकाने का ज्ञान नही है तो तुमने चावल क्यो बर्बाद किये।" अब खिचडी, पूए तथा भात—इन तीनो को एक साथ मिलाकर मस्तक से लेकर पैरो तक सारे शरीर पर इनको पोत लो और द्वार पर जाकर बैठ जाओ।"

अमरा ने इस बात पर जरा भी क्रोध का भाव नही दिखाया और कहा—"स्वामिन् ! बहुत अच्छा।" उसने सब वैसा ही किया, जैसा महौषध ने कहा था।

महौषध ने जब यह देखा, वह उसकी विनयशीलता से प्रसन्न हुआ और बोला—"कल्याणि ! इधर आओ।" वह उसके पास आई। महौषध नगर मे आते समय एक सहस्र मुद्राओ सहित एक वस्त्र लेता आया था। उसने वह वस्त्र थैले से निकाला। उसे अमरा के हाथ मे दिया और कहा—"जाओ, स्नान करो, फिर यह वस्त्र धारण करो तथा अपनी सखियों सहित आओ।"

महौषध आते समय नगर से जो धन साथ लाया था, वह तथा उसने यहाँ जो अर्जित किया, वह सारा अमरा के माता-पिता को दे दिया, आर्थिक दृष्टि से उन्हे निश्चिन्त कर दिया। माता-पिता की स्वीकृति से उसने अमरा को अपने साथ ले लिया। उसे साथ लिये वह नगर मे आया। वह अमरा की कुछ और परीक्षा करना चाहता था। उसने अमरा को नगर के द्वारपाल के घर मे ठहरा दिया, द्वारपाल की पत्नी को सम्भला दिया, समझा दिया—वह उसकी देखरेख करे। ऐसा कर महौषध अपने घर आ गया। उसने वहाँ अपने विश्वस्त व्यक्तियो को बुलाया, उनको एक सहस्र मुद्राएँ दी और कहा कि तुम द्वारपाल के घर मे जाओ। वहाँ मैं एक स्त्री को छोड़कर आया हूँ। इन हजार मुद्राओ का उसको प्रलोभन दो, उसकी परीक्षा करो।

महौषध के कथनानुसार वे पुरुष द्वारपाल के घर गये। उन्होने वैसा ही कहा, जैसा महौषध ने उनको सिखाया था। अमरा ने मुद्राएँ अस्वीकार करते हुए कहा—"क्या मुद्राएँ दिखलाते हो, ये मेरे स्वामी के पैर की मिट्टी के समान भी नही है।"

वे मनुष्य वापस महौषध के पास लौट आये तथा जैसा घटित हुआ, उसे बतलाया। महौषध ने तीन बार इसी प्रकार अपने व्यक्ति भेजे, जिनको अमरा ने पूर्ववत् वापस लौटा दिया।

महौषध ने चौथी बार अपने आदमियो से कहा—"उसे हाथ पकड़कर, खीचकर जबर्दस्ती यहाँ ले आओ।" उसके आदमियो ने वैसा ही किया। वे उसे महौषध के पास ले

आये। महौषध पण्डित उस समय बडे ठाट-बाट के साथ बैठा था। अमरा ने उसे उस रूप मे नही देखा था, इसलिए वह उसे नही पहचान सकी। उसको विपुल ऐश्वर्य के बीच बैठे देख उसे एक बार हँसी आई, दूसरी बार रोना आया।

महौषध ने उसे एक ही समय मे हँसने और रोने का कारण पूछा।

अमरा बोली—"स्वामिन् ! जब मैंने तुम्हारे वैभव की ओर गौर किया तो मैंने सोचा—यह सम्पन्नता, यह वैभव यो ही प्राप्त नही हुआ है। पूर्व-जन्म मे आचीण कुशल कर्मो—पुण्य-कर्मो के परिणामस्वरूप प्राप्त हुआ है। कुशल-कर्मों का कितना उत्तम फल है। इस प्रकार मन मे प्रसन्नता का भाव उदित हुआ, जो मेरी हँसी के रूप मे प्रकट हुआ।

"मेरे रोने का एक दूसरा हेतु है। मैंने तुम्हारे द्वारा किये जाते ऐश्वर्य तथा वैभव के परिभोग की ओर गौर किया तो मुझे लगा धन-वैभव मे, जो वस्तुत. पर-पदार्थ है, यह जिस प्रकार अभिरत है, आसक्त है, उसका परिणाम नरक है। इससे मेरे मन मे करुणा-भाव उदित हुआ, जो रुदन के रूप मे फूटा।"

महौषध ने अनुभव किया कि अमरा वास्तव मे सुयोग्य है, पवित्र है। वह परितुष्ट हुआ उसने अपने आदमियो से कहा—"जाओ, इसे जहाँ से लाये थे, वही छोड आओ।" महौषध ने दूसरे दिन पिंजारे का वही वेश बनाया जिस वेश मे वह अमरा से उसके गाँव के समीप मिला था। वह द्वारपाल के घर गया और अमरा के साथ वही रात्रि व्यतीत की। फिर दूसरे दिन वह रनवास मे आया तथा उदुम्बरा देवी से सब बात कही।

महारानी उदुम्बरा ने राजा को इस वृत्तान्त से अवगत कराया। अमरा को सब प्रकार के आभूषणो से विभूषित करवाया, एक विशाल रथ मे बिठवाकर बडे आनन्दोल्लास के साथ उसे महौषध के घर बुलवाया, वैवाहिक मगल-कार्य करवाये। राजा ने महौषध को एक सहस्र मुद्राएँ उपहार-स्वरूप भेजी। पहरेदारो से लेकर सभी नगरवासियो ने महौषध को अपनी-अपनी ओर से उपहार भेजे। अमरा देवी ने राजा द्वारा भेजी गई भेट के दो भाग किये। एक भाग अपने यहाँ रखा, एक भाग वापस राजा को भेंट-स्वरूप भेजा। उसी प्रकार उसने नगरवासियो से प्राप्त उपहारो को दो-दो भागो मे बाँटा। एक-एक अपने पास रखा, एक-एक भाग उनको भेंट स्वरूप वापस भेजा। उसने अपने शालीनतापूर्ण व्यवहार से नगरवासियो का मन जीत लिया।

महौषध और अमरा देवी सुखपूर्वक रहने लगे। वे मानो दो देह और एक प्राण थे। इस प्रकार आनन्दपूर्ण जीवन जीता हुआ महौषध राजा के अर्थ—राजशासन, राजस्व, वित्त तथा धर्म-न्याय, कानून-व्यवस्था मे निरत रहता।

### पण्डितो का षड्यन्त्र

एक दिन का प्रसग है, पुक्कुस, काविन्द तथा देविन्द—तीनो पण्डित सेनक पण्डित के यहाँ आये हुए थे। सेनक से उन्होने कहा—"गाथापति पुत्र महौषध से हम अभिभूत है। हम उसका किसी प्रकार अतिक्रमण नही कर सकते। अब एक सकट और हो गया है, वह अपने से भी कही अधिक चतुर पत्नी और ले आया है। क्या किया जाए, जिससे उसके तथा राजा के बीच भेद की दरार पड जाए।"

तीनो ने कहा—"आचार्य ! आपके समक्ष हम क्या बतलाएँ। आप ही कुछ सोचें."

सेनक ने कहा—"चिंता मत करो, एक उपाय मेरे मस्तिष्क मे उत्पन्न हुआ है। हम लोग महौषध को चोर सिद्ध करें। वह इस प्रकार होगा—मैं किसी प्रकार चतुराई से राजा

की चूडामणि चुराकर ले आऊँगा। पुक्कुस ! तुम राजा की सोने की माला चुराकर ले आना, काविन्द ! तुम राजा का बहुमूल्य कम्बल चुरा लाना, देविन्द ! तुम राजा की सोने की खड़ाऊं चुरा लाना।"

चारों चतुर थे ही, राजभवन में आवागमन था ही, अपनी योजनानुसार राजा की ये चारों वस्तुएँ चुरा लीं। सेनक ने चूडामणि को छाछ के घड़े में डाल दिया। उसके यहाँ मक्खन निकाल लेने पर जो छाछ बचती थी, वह उसे विक्रयार्थ एक दासी के हाथ नगर में भेजता था। उस दिन दासी से कहा—"यह छाछ का घड़ा ले जाओ। इसे महौषध पण्डित के घर ही देने का ध्यान रखना है, यदि और कोई लेना चाहे तो मत देना। तुम यह घड़ा लेकर जाओ, महौषध पण्डित के घर के दरवाजे पर इधर-उधर घूमते हुए आवाज लगाओ। महौषध के घर से कोई छाछ मांगे तो घड़े सहित वह छाछ दे दो।"

अपने स्वामी की आज्ञानुसार दासी छाछ का घड़ा लेकर महौषध के दरवाजे पर आई और 'छाछ ले लो, छाछ ले लो' की आवाज लगाने लगी। अमरा देवी उस समय अपने दरवाजे पर खड़ी थी। उसने देखा, यह दासी बार-बार यहीं आवाज लगा रही है और कहीं नहीं जाती, इसमें कुछ रहस्य होना चाहिए। उसने अपनी दासियों को जो उसके इर्द-गिर्द खड़ी थीं, घर के भीतर जाने का संकेत किया और उस छाछ बेचने वाली दासी को, आवाज देते हुए कहा—"अरी ! इधर आओ, छाछ लेंगे।" वह छाछ बेचनेवाली दासी उसके पास आई। तब अमरा देवी ने अपनी दासियों को आवाज दी। वे भतीर चली गई थीं; इसलिए आवाज उन तक नहीं पहुँची। उन्हें आते न देख अमरा ने उस छाछ बेचनेवाली दासी से कहा, जरा भीतर जाकर मेरी दासियों को बुला लाओ। वह छाछ का घड़ा अमरा देवी के पास रखकर भीतर गई। पीछे से अमरा देवी ने घड़े में हाथ डालकर जान लिया कि इसमें मणि है। वह दासी जब भीतर से लौटी तो अमरा देवी ने उससे पूछा—"तुम किसकी दासी हो ?"

उसने उत्तर दिया—"मैं सेनक पण्डित की दासी हूँ।"

अमरा देवी ने उस दासी का तथा उसकी मां का नाम पूछ लिया उससे कहा—"ला छाछ दे जा।"

दासी ने कहा—"आप छाछ ले रही हैं, मैं आपसे क्या कीमत लूं। घड़े के साथ ही रख लीजिए।"

अमरा देवी ने कहा, तो रख जा। यह कहकर उस दासी को वहाँ से विदा किया। अमरा देवी ने यह लिख कर रख लिया कि सेनक पण्डित ने अमुक दासी की अमुक पुत्री के हाथ राजा की चूडामणि उपहार के रूप में प्रेषित की।

पुक्कुस पण्डित ने चमेली के फूलों की डलिया में राजा की स्वर्णमाला रखी। उसे महौषध पण्डित के यहाँ भिजवाया। काविन्द पण्डित ने पत्तों की टोकरी में राजा का बहुमूल्य कम्बल रखा और उसे महौषध के घर भिजवाया। देविन्द पण्डित ने यव-राशि में राजा की स्वर्ण-पादुका रखी, महौषध के यहाँ प्रेषित की। अमरा देवी ने ये सभी वस्तुएँ लीं। कागज पर तत्सम्बन्धी नाम आदि अंकित किये तथा महौषध को सूचित किया। वस्तुएँ अपने यहाँ सुरक्षित रख लीं।

वे चारों पण्डित राजा के यहाँ आये और प्रसंगोपात्त रूप में राजा से पूछा—"देव ! क्या आप अपने मस्तक पर चूडामणि धारण नहीं करते ?"

राजा बोला—"भगवाओ—लाने के लिए कहो, धारण करूँगा।"

खोज करने पर चूडामणि नही मिली। स्वर्णमाला, कम्बल तथा स्वर्ण-पादुका भी नही मिली, राजा बडा विस्मित हुआ।

वे चारो पण्डित बोले—"महाराज ! विस्मय क्या करते है ? आपकी ये चारो वस्तुएँ महौषध पण्डित के यहाँ हैं, वह उन्हे खुद प्रयोग मे लेता है राजन् ! आप नही जानते, वह चोर है, आपका शत्रु है।"

चारो पण्डितो से यह सुनकर राजा का मन खिन्न हुआ।

महौषध पण्डित को अपने गुप्तचरो द्वारा यह वृत्तान्त ज्ञात हुआ। उसने सोचा—राजा से भेंट करूँ, पता करूँ, स्थिति को सम्भालूँ। वह राजा के पास आया। राजा पहले से ही अपना सन्तुलन खोये बैठा था। उसे देखते ही क्रुद्ध हो गया और बोला—"मुझे नही मालूम था कि तुम यहाँ आकर ऐसे काम करोगे।" महौषध पण्डित को राजा ने अपने पास आने तक नही दिया। महौषध पण्डित राजा को क्रोधाविष्ट जान वपाम अपने घर लौट आया। राजा ने आदेश निकलवाया कि महौषध पण्डित को वन्दी बना लिया जाए। महौषध को अपने गुप्तचरो से इस बात का पता चल गया। उसने नगर छोड देने का निर्णय किया। अपने आगे के कार्यक्रम के सम्वन्ध मे अमरा देवी को उसने आवश्यक सकेत दिये, वेश बदला, नगर से निकला, दक्षिण-यवमज्झक गाँव मे गया। वहाँ अपना यथार्थ परिचय न देकर एक कुम्भकार के घर मे बर्तन बनाने के काम मे लग गया।

सारे नगर मे कोलाहल मच गया कि पण्डित नगर छोड गया। सेनक आदि चारो पण्डितो ने कहना शुरू किया—"नगरवासी क्यो चिन्ता करते है ? महौषध चल गया तो क्या हो गया ? क्या हम चारो पण्डित नही है ?"

उन चारो पण्डितो के मन मे पाप पैदा हो गया। वे चारो अमरा देवी की ओर आकृष्ट हुए। अमरा देवी को प्रसन्न करने हेतु उन चारो ने एक-दूसरे को अवगत कराये विना अपनी ओर से अलग-अलग उपहार भेजे। अमरा देवी ने चारो द्वारा भेजे गये उपहार स्वीकार कर लिये और उनको कहलवा दिया कि अमुक-अमुक समय उसके पास आएँ, उससे भेंट करें। वे दिये गए समय के अनुसार अलग-अलग अमरा देवी के पास आये। अमरा देवी ने चतुराई से उनके सिर मुडवा दिये और ऐसी युक्ति बरती कि उनको विष्ठा-कूपो मे शरण लेने को वाध्य किया। इस प्रकार चारो पण्डित बहुत दु खित हुए।

तत्पश्चात् अमरा देवी ने चारो रत्न लिये। वह राजभवन मे गई। राजा को अपने आगमन की सूचना करवाई। राजा ने उसको भीतर बुलवाया। उसने राजा को प्रणाम किया और वोली—"राजन् ! मेरा स्वामी महौषध पण्डित कदापि चोर नही है। वास्तव मे चोर तो स्वयं ये चारो पण्डित हैं। सेनक ने चूडामणि की चोरी की है, पुक्कुस ने सोने की माला चुराई है, काविन्द ने बहुमूल्य कम्बल चुराया है तथा देविन्द ने सोने के खडाऊ चुराये हैं। अमुक महीने अमुक-अमुक दिन अमुक-अमुक दासी की अमुक-अमुक पुत्रियो के साथ ये हमारे यहाँ भेजे हैं। अमरा देवी ने वे कागज प्रस्तुत किये, जिन पर यह सब उल्लखित था। वे चारो वस्तुएँ राजा को सौंप दी तथा उसे कहा—"आप अपने इन चारो चोरो को सम्भाल लीजिए।"

राजा ने उसी समय उन चारो पण्डितो की खोज करवाई तो वे सिर मुंडे हुए तथा विष्ठा से सने हुए मिले। राजा को जब उनकी कुत्सित एवं जघन्य चेष्टा के सम्बन्ध मे ज्ञात

हुआ तो उसे मन-ही-मन क्रोध तो बहुत आया, पर, यह सोचकर कि महौषध कहीं दूर भाग गया है, इन चारों के अतिरिक्त और कोई पण्डित मन्त्री उसके यहां है नहीं, यह सोचकर राजा ने और कुछ कहा नहीं, केवल इतना ही कहा—"स्नान कर अपने घर चले जाओ।"

### छत्रवासिनी देवी द्वारा प्रेरणा

विदेह के श्वेत छत्र में तदधिष्ठात्री देवी निवास करती थी। वह बोधिसत्त्व की धर्म-देशना सुनने में बड़ी रुचिशील थी। जब वह नगर से चला गया तो उसे धर्म-देशना सुनने का अवसर नहीं प्राप्त होता था; इसलिए उसने सोचा कि महौषध पण्डित को यहां लाया जाना चाहिए। उसने एक उपाय निकाला। रात्रि-वेला में छत्र की गोलाई के खाली स्थान में वह खड़ी हुई तथा राजा को संबोधित कर उसके समक्ष उसने चार प्रश्न रखे। राजा ने उनका उत्तर देने में अपने को असमर्थ पाया; अतः उसने देवी से कहा—"माता! मैं अपने पण्डितों से पूछकर आपको उत्तर दूंगा। कृपा कर एक दिन का अवकाश दें।"

देवी ने कहा—"अच्छा, मैं एक दिन की मुहलत देती हूं।"

राजा ने प्रातःकाल होने पर अपने चारों पण्डितों को आपने हेतु सूचना भिजवाई। पण्डितों ने निवेदन करवाया—"हमारे मस्तक मुंडे हुए हैं; अतः बाजार से निकलते हुए हमें शर्म आती है।" इस पर राजा ने उनको मस्तक ढकने हेतु चार वस्त्र भिजवाये और कहलवाया,—"इन्हें अपने मस्तक पर लपेट कर आ जाओ।" उन्होंने राजा द्वारा भेजे गये वस्त्र अपने-अपने सिर पर बांध लिये। वे राजा के यहाँ आये, अपने लिए बिछाये गये आसनों पर बैठ गये।

राजा ने सेनक पण्डित को सम्बोधित कर कहा—"श्वेत छत्रवासिनी देवी ने आज रात मुझे दर्शन दिये। उसने मुझ से चार सवाल पूछे। उनके सम्बन्ध में मैं कुछ भी नहीं जानता था; इसलिए उत्तर नहीं दे सका। मैंने देवी से निवेदन किया है, मैं अपने पण्डितों से उत्तर जानकर निवेदन करूंगा। उनमें से पहला प्रश्न इस प्रकार है—हाथों से पीटता है, पैरों से पीटता है, मुंह पर मारता है, फिर भी वह प्रिय होता है, ऐसा कौन है।"[1]

सेनक को इसका उत्तर नहीं आया। वह किंकर्तव्यविमूढ़ की ज्यों बकवास करने लगा। उसे प्रश्न का न ओर दीखा, न छोर।

दूसरे तीनों पण्डित भी हतप्रभ हो गये। उन्हें कुछ नहीं सूझा। राजा को बड़ा खेद हुआ।

रात्रि के समय में फिर देवी ने दर्शन दिये और पूछा—"मेरे प्रश्नों का उत्तर खोजा? ज्ञात हुआ?"

राजा ने कहा—"मैंने अपने यहाँ के चारों पण्डितों से पूछा। वे समाधान देने में सर्वथा असमर्थ रहे।"

देवी ने कहा—"वे क्या उत्तर देंगे। महौषध के अतिरिक्त कोई उत्तर देने में समर्थ नहीं है। यदि तुम उसे वापस बुलवाकर मेरे इन प्रश्नों के उत्तर नहीं दिलवाओगे तो देख रहे हो, मैं इस परितप्त हथौड़े से तुम्हारा सिर तोड़ डालूंगी।"

---

१. हन्ति हत्थेहि पादेहि मुखञ्च परिसुम्भति।
स वे राजपियो होति कं तेन अभिपस्सति ॥४२॥

देवी ने राजा को इस प्रकार धमकाया और कहा—"अग्नि की आवश्यकता होने पर कोई जुगनू को लाए तथा दूध की आवश्यकता होने पर किसी पशु के सींग को दूहे, क्या यह सार्थक होगा ? सुनो—किसी मनुष्य को अग्नि की आवश्यकता थी। वह उसकी खोज मे निकला। रात्रि मे उसे खद्योत—जुगनू दिखाई दिये। उसने उनको अग्नि समझा। उन पर गोबर का बुरादा और तृण रखे। अपनी अज्ञता के कारण वह अग्नि उत्पन्न नही कर सका ; क्योंकि यह अग्नि उत्पन्न करने का उपाय नही है, अनुपाय—विपरीत उपाय है।

"जैसे गाय के सींग को दुहने से कोई दूध प्राप्त नही कर सकता उसी प्रकार अनुपाय से मनुष्य का कार्य नही सधता। शत्रुओं के निग्रह तथा मित्रो के प्रग्रह—अनुग्रह, संवर्धन जैसे उपायो से मनुष्य की कार्य सिद्धि होती है।

"राजा श्रेणि-प्रधानो—विभिन्न जातियो एव समुदायो के मुखियो, अपने प्रिय-जनो तथा अमात्यो के साथ उत्तम व्यवहार करते हुए पृथ्वी पर शासन करते है, आधिपत्य करते हैं।"[1]

### महौषध का आह्वान

श्वेत छत्रवासिनी देवी द्वारा परितप्त हथौडे से सिर फोड दिये जाने की धमकी दिये जाने से भयाक्रान्त राजा ने अपने चारो अमात्यो को बुलवाया और आदेश दिया कि तुम चारो रथो मे बैठो, नगर के चारो दरवाजो से अलग-अलग दिशाओ मे जाओ, महौषध की खोज करो, जहाँ भी उसे देखो, सत्कृत-सम्मानित कर शीघ्र यहाँ लाओ। राजा के आदेशानुसार चारो अमात्य चार दिशाओ मे गये। जो पूर्वी, पश्चिमी तथा उत्तरी द्वार से निकल कर गये, उनको महौषध नही मिला, पर, जो दक्षिणी द्वार से गया था, उसने देखा, महौषध घडे बना रहे कुम्भकार के पास मिट्टी ला रहा था, मिट्टी लाकर कुम्भकार का चाक घुमा रहा था। उसका शरीर मिट्टी से पुता था। तदनन्तर वह घास पर बैठा हुआ थोडी-थोडी दाल के साथ जौ का भात मिलाकर मुट्ठी मे बाँध-बाँध कर खा रहा था।

नगर से भागते समय महौषध के मन मे आया हो, शायद राजा को शका हो गई है कि महौषध पण्डित राज्य हथिया लेगा। अच्छा हो, मैं पेट भरने के लिए कुम्भकार के यहाँ काम करू। राजा बुद्धिमान् है, जब यह सुनेगा कि महौषध कुम्भकार के यहाँ परिश्रम कर गुजारा कर रहा है तो उसकी शका निर्मूल हो जायेगी।

---

१ को नु सन्तम्हि पज्जोते अग्गिपरियेसन चर।
अद्दक्खि रत्तिं खज्जोत जातवेद अमञ्ञथ ॥४३॥
स्वास्स गोमय चुण्णानि अभिमत्थ तिणानि च।
विपरीताय सञ्जाय नासक्खि सज्जले तवे ॥४४॥
एवम्पि अनुपायेन अत्थ न लभते भगो।
विसाणतो गव दोह यत्थ खीर न विन्दति ॥४५॥
विविधेहि उपायेहि अत्थ पप्पोन्ति माणवा।
निग्गहेन अमित्तान मित्तान पग्गहेन च ॥४६॥
सेणिमोक्खोपलाभेन वल्लभानं नयेन च।
जगतिं जगतीपाला आवसति वसुंधर ॥४७॥

महौषध की अमात्य पर दृष्टि पड़ी। उसे समझते देर नहीं लगी की राजा को मेरी आवश्यकता पडी है; इसलिए मुझे लेने अमात्य को भेजा है। उसके मन मे अभिनव आशा का संचार हुआ—मैं पहले की ज्यों एश्वर्यशाली हो जाऊंगा, अमरा देवी के हाथ से पके हुए उत्तम व्यजन, पकवान आदि खाऊंगा। हाथ मे दाल मिले जौ के भात का जो ग्रास था, उसने उसे छोड़ दिया। मुंह धोया, तभी अमात्य उसक समीप पहुँच गया। महौषध ने जैसी कल्पना की थी, वैसा ही उसने अपने आने का हेतु बताया। वह अमात्य सेनक पण्डित का पक्षधर था। उसने महौषध के मन पर आधात पहुँचाते हुए कहा—"महाप्राज्ञ महौषध! तुम्हारी सम्पत्ति, धृति तथा बुद्धि तुम्हारे दुर्भाग्य के समय तुम्हारी जरा भी सहायक नही हो सकी। यही कारण है, तुम यहाँ थोडी-थोड़ी दाल के साथ जौ के भात खा रहे हो।"[1]

महौषध ने यह सुनकर उससे कहा—"मूर्ख! तुम क्या मुझ पर ताना कस रहे हो। मैं अपने बुद्धि-बल से अपने वैभव को पुनः प्राप्त करने की कामना से ऐसा कर रहा हूँ। उसने आगे कहा—"मैं दुःख द्वारा सुख अनुभव करता हुआ सुख-प्राप्ति के प्रयत्न में हूँ। अनुकूल-प्रतिकूल समय का विचार कर अपनी इच्छा से अपने को छिपाये हूँ। अपने वैभव का द्वार पुन. उद्घाटित करने की अभिलाषा लिये मैं जौ के भात से अपने आपको परितुष्ट मानता हूँ। प्रयत्न करने का जब समुचित काल होगा, मैं अपने बुद्धि-बल द्वारा अपना लक्ष्य पूरा कर सिंह के सदृश जम्भाई लूगा—मस्ती का भाव प्रदर्शित करूगा। तुम मुझे पुनः समृद्धि—सपत्ति से समायुक्त देखोगे।"[2]

अमात्य बोला—पण्डित! समाचार यह है, श्वेत छत्र में निवास करने वाली देवी ने राजा से प्रश्न पूछे। राजा ने चारों पण्डितो से उत्तर पूछा। किसी को उत्तर नहीं आया; अतएव राजा ने मुझे तुम्हे लाने भेजा है।"

महौषध ने कहा—"यह तो प्रज्ञाशीलता के प्रभाव का प्रत्यक्ष परिचय है। जिस स्थिति को लेकर तुम आये हो, उसमे ऐश्वर्यशाली सहायक नहीं हो सकता। उसमे तो प्रज्ञाशीलता का ही अवलम्बन लेना होता है।"

अमात्य को राजा का आदेश था कि महौषध पण्डित जहाँ भी दिखाई दे, वहीं से उसे स्नान करवाकर, उत्तम वस्त्र पहना कर लाओ; अतः अमात्य ने राजा द्वारा दी गई

---

१. सच्च किर त्वमपि भूरिपञ्ञो,
या तादिसी सिरी धिती मुती च।
न तायते भाववसूपनीतं,
यो यवक भुञ्जसि अप्पसूप ॥४७॥

२. सुख दुक्खेन परिपाचयन्तो,
कालाकाल विचिनं छन्नछन्नो।
अत्थस्स द्वारानि अवापुरन्तो
तेनाह तुस्सामि यवोदनेन ॥४९॥
कालञ्च ञत्वा अभिजीहनाय,
मन्तेहि अत्थ परिपाचयित्वा।
विजम्हिस्स सीहविजम्हितानि,
तायिद्धया दक्खसि म पुनरपि ॥५०॥

एक सहस्र मुद्रा तथा उत्तरीय युगल महौषध के हाथ मे दिया। कुम्भकार ने जब महौषध का राजा की ओर से अमात्य द्वारा सम्मान किया जाता देखा तो वह यह सोचकर भयभीत हो गया कि उसने महौषध पण्डित जैसे इतने बडे आदमी से एक साधारण मनुष्य जैसा काम लिया। महौषध ने उसकी भाव-भगिमा से यह सब भाप लिया। उसने कुम्भकार को आश्वस्त करते हुए कहा—"महोदय! तुम भयभीत मत बनो, तुम्हारा मुझ पर बड़ा उपकार है।" महौषध ने कुम्भकार को निश्चिन्त किया और एक हजार मुद्राएँ, जो उसको राजा की ओर से अमात्य ने भेंट की थी, दे दी। वह अपने मिट्टी से लिपे शरीर से ही रथ मे बैठ गया और अमात्य के साथ चल पड़ा।

अमात्य ने राजा को सूचित किया कि मैं महौषध पण्डित को ले आया हूँ। राजा ने जिज्ञासित किया—"तुमने पण्डित को कहाँ देखा।" अमात्य बोला—"राजन्! मैं उसे ढूढते-ढूढते दक्षिण यवमज्झक ग्राम मे पहुँचा। मैंने वहाँ उसको कुम्भकार के कार्य मे सहायता कर आजीविका चलाते देखा। जब मैंने उसे कहा कि महाराज ने तुमको बुलाया है तो वह बिना नहाये ही मिट्टी-लिपे शरीर से मेरे साथ हो गया।"

राजा ने जब अमात्य से यह सुना तो विचार किया—महौषध का मेरे प्रति शत्रुभाव होता तो वह अन्यत्र जाकर इस रूप मे नही रहता, जिस रूप मे रहा। मेरे प्रति उसका कोई शत्रु-भाव नही है। उसने अमात्य को आदेश दिया कि महौषध पण्डित को कहो, वह अपने घर जाए, स्नान करे, वस्त्र एव आभूषण धारण करे, फिर मेरे पास आए।

महौषध को यह बतलाया गया। तदनुसार वह अपने घर आया। राजा ने जैसा आदेश दिया था, उसने वैसा ही किया। वह राजभवन मे आया। भीतर प्रविष्ट होने की आज्ञा प्राप्त होने पर राजा के समक्ष उपस्थित हुआ, राजा को प्रणाम किया तथा एक तरफ खड़ा हो गया। राजा ने उसे कुशल-समाचार पूछे। फिर उसकी परीक्षा लेने हेतु एक प्रश्न उपस्थित किया—"कुछ लोग प्राप्त सुख मे सन्तोष का अनुभव करते हुए पाप नही करते। कुछ लोग निन्दा के डर से पाप नही करते। तुम सामर्थ्यशाली हो, बहुत विचारशील—बुद्धिशील पुरुष हो, तुमने मुझे दुःखित क्यो नही किया—मेरे द्वारा किये गये अनुचित व्यवहार का प्रतिशोध लेने का भाव तुम्हारे मन मे क्यो नही आया।"[1]

महौषध ने उत्तर देते हुए कहा—पण्डित-जन अपने सुख के लिए पाप-कर्मों का आचरण नही करते। दुःख से सस्पृष्ट होकर—दुःख आ जाने पर भी, सपत्ति के चले जाने पर भी महत्त्वाकाक्षावश और द्वेषवश धर्म का परित्याग नही करते।"[2]

---

१ सुखी हि एके न करोन्ति पाप,
अवण्णससग्गभया पुनेके।
पहू समानो विपुलत्थचिन्ती
किं कारण मे न करोसि दुक्ख ॥५१॥

२. न पण्डिता अन्तसुखस्स,
पापानि कम्मानि समाचरन्ति।
दुक्खेन फुट्ठा खलितत्ताणि सन्ता,
दा च दोसा च जहन्ति ॥५२॥

राजा ने उसकी परीक्षा लेने हेतु और कहा—"मनुष्य मृदु—कोमल या दारुण—कठोर जिस किसी उपाय से पहले अपना दैन्य—दारिद्र्य दूर करे। तत्पश्चात् धर्म का आचरण करे।"[1]

इस पर महौषध ने राजा से कहा—जिस वृक्ष की डाली पर बैठे या सोये, मनुष्य को चाहिए कि वह उस डाली को न काटे। यह मित्र-द्रोह है। मित्र के साथ द्रोह करना, उसका अहित करना पाप है।[2]

"राजन्! जिस वृक्ष पर मनुष्य बैठा हो, जिसके नीचे छाया मे सोया हो, उसकी डाली तोड़ने से भी मित्र-द्रोह होता है, फिर आपने तो मेरे पिता को बड़ी वैभवपूर्ण स्थिति मे पहुँचाया, मुझ पर भी अत्यधिक अनुग्रह किया, फिर भी मैं यदि आपके साथ दूषित, कलुषित व्यवहार करू तो वह भारी मित्र-द्रोह होगा।" इस प्रकार उसने राजा के समक्ष हर तरह से अपना मित्र-द्रोह-शून्य भाव व्यक्त किया।

फिर राजा को कर्तव्य-बोध देते हुए कहा—"मनुष्य जिससे धर्म समझे, जिससे उसकी शंका, कांक्षा निवृत्त हो, वही उसके लिए शरण-स्थान है। जलगत पुरुष के टिकाव के लिए जैसे द्वीप आधार होता है, उसी प्रकार वह उसके लिए आधार रूप है। प्रज्ञाशील पुरुष को चाहिए कि वह उससे मित्र-भाव बनाये रखे, कभी तोड़े नही।"[3]

बोधिसत्त्व ने राजा को उपदेश देते हुए फिर कहा—"जो गृहस्थ काम-भोग मे रत रहता है, आलस्य-रत रहता है, वह अच्छा नही। जिसने प्रव्रज्या ग्रहण की हो—भिक्षु-जीवन स्वीकार किया हो, वह यदि सयम का पालन न करे तो वह अच्छा नही।

जो राजा किसी की कुछ सुनता नही, अविचार-पूर्वक कार्य करता है, वह अच्छा नही। जो पण्डित होकर क्रोध करता है, वह अच्छा नही। क्षत्रिय को, राजा को चाहिए कि वह सबकी बात सुनकर विचारपूर्वक कार्य करे। वह बिना सुने, बिना सब पक्षो को जाने कार्य न करे। राजन्! जो औरो की बात सुनता है, विचार पूर्वक कार्य करता है, उसकी सम्पत्ति बढती है, कीर्ति बढती है।"[4]

---

१. येन केन चि वण्णेन मुदुना दारुणेन वा।
उद्धरे दीनमत्तान पच्छा धम्म समाचरे॥५३॥

२. यस्स रुक्खस्स छायाय निसीदेय्य सयेय्य वा।
न तस्स साख भञ्जेय्य मित्तदुब्भो हि पापको॥५४॥

३. यस्मा हि धम्म मनुजो विजञ्ञा,
ये चस्य कङ्ख विनयन्ति सन्तो,।
त हिस्स दीपञ्च परायणञ्च,
न तेन मित्त जरयेथ पञ्ञो॥५५॥

४. अलसो गिही कामभोगी न साधु,
असञ्ञतो पब्बजितो न साधु।
राजा न साधु अनिसम्मकारी,
यो पण्डितो कोधनो त न साधु॥५६॥
निसम्म खत्तियो कयिरा नानिसम्म दिसम्पति।
निसम्मकारिनो राज यसो कित्ति च वड्ढति॥५७॥

**महौषध का समादर**

राजा महौषध पर अत्यन्त प्रसन्न हुआ। उस पर श्वेत छत्र तनवाया, उसे राजसिंहासन पर बिठाया। स्वय नीचे आसन पर बैठा, उससे कहा—"श्वेत छत्र-वासिनी देवी ने मुझसे चार प्रश्न किये। मैंने उनके उत्तर चारों पण्डितो से पूछे। वे प्रश्नो के उत्तर नही दे सके। तात् ! तुम उन प्रश्नों के उत्तर दो।"

महौषध ने कहा—"राजन् ! चाहे श्वेत छत्र-वासिनी देवी ने पूछे हो, चातुर्महाराज आदि देवताओ ने पूछे हो, जिस किसी ने पूछे हो, मैं प्रश्नो के उत्तर दूगा। प्रश्न बतलाए।"

राजा ने देवी द्वारा पूछा हुआ पहला प्रश्न उपस्थित करते हुए कहा—"हाथो से पीटता है, पैरो से पीटता है, मुह पर मारता है, फिर भी वह प्रिय लगता है, ऐसा कौन है ?[1]"

आकाश मे जिस प्रकार चन्द्र प्रकट होता है, उसी प्रकार यह सुनते ही उसका अभिप्राय बोधिसत्व की बुद्धि मे उदित हुआ। उसने कहा—"राजन् ! जब अपनी माता के अक मे सोया हुआ शिशु अत्यन्त हर्षोल्लास पूर्वक खेलता है, अपनी माँ को अपने नन्हे नन्हे हाथो से, पैरो से पीटने लगता है, उसके बाल नोचने लगता है, उसके मुख पर भी चपेटे मारता है। तब मा उसे लाड-प्यार से कहती है, अरे पगले ! मुझे इस प्रकार पीटते हो। इस प्रकार के और भी प्रिय वचन बोलती हुई अत्यन्त स्नेह से उसका आलिंगन करती है, उसको अपने स्तनो के मध्य लिटाकर उसका चुम्बन लेती है। ऐसे समय मे वह शिशु मा को और अधिक प्रिय लगता है, उसी प्रकार वह पिता को भी प्रिय लगता है।"

प्रश्न का यह इतना स्पष्ट, विशद उत्तर था, मानो आकाश मे सूरज उगा दिया गया हो।

छत्रवासिनी देवी छत्र के गोलाकार विवर से बाहर निकली, अपना शरीरार्ध बाहर प्रकट किया तथा मधुर स्वर मे धन्यवाद देती हुई बोली—"प्रश्न का उत्तर सर्वथा समुचित दिया गया है।"

रत्न-जटित डलिया मे भरे दिव्य पुष्पो तथा सुगन्धित द्रव्यो से देवी ने बोधिसत्व की अर्चना की और वह अन्तर्हित हो गई। राजा ने भी पुष्प, गन्ध आदि द्वारा बोधिसत्व का पूजन-सम्मान किया।

बोधिसत्व ने राजा से कहा—"महाराज ! अब दूसरा प्रश्न पूछें।"

राजा ने दूसरा प्रश्न इस प्रकार पूछा—"जैसा मन मे आता है, गाली देती है, उसके आने तक की इच्छा नही करती, तिस पर भी वह प्रिय होता है। तुम्हारे अनुसार वैसा कौन है ?"[2]

महौषध ने इसका इस प्रकार उत्तर दिया—"राजन् ! जब कोई बच्चा सात आठ वर्ष की आयु का हो जाता है, घर से सन्देश ले जाने मे समर्थ हो जाता है तो माता उसे

---

१ हन्ति हत्थेहि पादेहि मुखञ्च परिसुम्भति।
स वे राज पियो होति क तनमभिपस्ससि ॥५८॥

२. अक्कोसति यथाकाम आगमञ्चस्स न इच्छति।
स वे राज पियो होति क तेनमभिपस्ससि ॥५९॥

संदेश लेकर खेत जाने को अथवा दूकान जाने को कहती है। वह मा से कहता है—यदि तुम मुझे कुछ खाने को दो तो जाऊं। मा उसे खाने के लिए कुछ दे देती है। बालक तो होता ही है, वह वस्तु खा लेने पर कहने लगता है—'मा! तू तो यहाँ घर मे शीतल छाया मे बैठी रहती है, मुझे कार्य करने हेतु तू धूप मे बाहर भेजती है। मैं क्यो जाऊं। वह हाथ मुह बना कर वहीं रुक जाता है, नहीं जाता।' माता क्रोधित हो जाती है। हाथ मे डडा लेकर उसके पीछे दौडती है, कहती है—'तूने मेरे पास से खाने को भी ले लिया और अब मेरा कार्य करना भी नही चाहता।' बालक जल्दी से दौड जाता है। माता उसे पकड नही पाती तो कहने लगती है—'अरे! अभागे! जा, चोर तुम्हें काट-काट कर खण्ड-खण्ड कर दें।' इस प्रकार जैसे मुह मे आता है, वह और भी गालियाँ देती है। अपने मुह से जो वह निकालती है, उससे बाह्य रूप मे यही लगता है कि वह उस बालक का लौटकर वापस घर आना जरा भी नही चाहती। बालक दिन भर खेल कूद मे लगा रहता है। वह मा की डाँट-फटकार को याद कर घर आने की हिम्मत नही करता, अपने रिश्तेदारों के घर चला जाता है। मा उसके आने का इन्तजार करती है। जब वह घर नही पहुचता तो वह चिन्तित हो जाती है। वह सोचने लगती है, शायद मेरे द्वारा धमकाये जाने कारण बालक डर गया है। डर के कारण आना नही चाहता। शोक से उसके नेत्रों मे आँसू भर आते हैं, वह उसे खोजती-खोजती रिश्तेदारो के घर जाती है। वहाँ अपने पुत्र को देखते ही हर्ष से खिल उठती है, पुत्र का आलिंगन करती है, चुम्बन लेती है, अपने दोनो हाथो से उसे पकड़ स्नेह विह्वल हो कहने लगती है—"पुत्र! मेरे कथन का भी इतना खयाल करते हो।"

"राजन्! उपर्युक्त रूप मे क्रोध व्यक्त करने के बावजूद मा को उसका पुत्र बहुत प्यारा लगता है।"

यह दूसरे प्रश्न का समाधान था। छत्रवासिनी देवी इस समाधान से बहुत प्रसन्न हुई। उसने पूर्ववत् बोधिसत्त्व की पूजा की। राजा ने भी उसकी अर्चना की।

बोधिसत्त्व ने कहा—"राजन्! अब तीसरा प्रश्न पूछें।"

राजा ने तीसरा प्रश्न इस प्रकार पूछा—"जो नही हुआ, जो असत्य है, वैसा जिस द्वारा कहा जाता है, जिस द्वारा मिथ्या दोषारोपण किया जाता है, फिर भी वह प्रिय लगता है।"[1]

महौषध ने कहा—"पति-पत्नी संकोच के कारण सबके सामने नही मिल पाते, वे जब एकान्त मे मिलते हैं तो परस्पर क्रीडा-विनोद करते हुए तुम्हारा मुझसे प्यार नहीं है; तुम्हारा हृदय किसी अन्य से जुडा है; आदि अनेक प्रकार से एक-दूसरे पर असत्य आरोप लगाते हैं। वैसा करते हैं, परस्पर प्रियता का अनुभव करते हैं। क्योकि वहा मिथ्या-भाषण और असत्य दोषारोपण मे रागोद्रेक का भाव है, भर्त्सना नही है; अत. उसमे प्रेम और प्रियता का और अधिक अभिवर्धन पाता है।"

"राजन्! यह तीसरे प्रश्न का समाधान है।"

छत्रवासिनी देवी इस उत्तर से परितुष्ट हुई। बोधिसत्त्व की अर्चा की। राजा ने भी सत्कार-सम्मान किया।

---

१. अब्भक्खाति अभूतेन अलीकेन अभिसारये।
स वे राज पियो होति कं तेन मभिपस्ससि॥६०॥

बोधिसत्त्व ने कहा—"राजन् ! अब चौथा प्रश्न पूछें।

तब राजा ने पूछा—"जो खाद्य-पदार्थ, पेय-पदार्थ, वस्त्र, आस्तरण एव आसन आदि ले जाते हैं, अनेक बार ले जाते है। वे प्रिय लगते है। ऐसा किन्हे समझते हो?"[1]

बोधिसत्त्व ने कहा—"इस प्रश्न का सम्बन्ध धर्मनिष्ठ श्रमण-ब्राह्मणो से है। जो श्रद्धालु, धर्मानुरागी पुरुष इस लोक मे तथा परलोक मे आस्था रखते है, दान देने की भावना रखते है, श्रमण-ब्राह्मण ऐसे पुरुषो के यहाँ से खाने-पीने के पदार्थ, वस्त्र, आस्तरण, आसन आदि अपेक्षित वस्तुएँ ले जाते हैं, खाते है, पीते है, उपयोग मे लेते है। उन्हे वैसा करते देख श्रद्धावान् पुरुष उनको और अधिक चाहते हैं, उनमे और अधिक धर्मानुराग जागरित होता है, उनकी अभिलाषा होती है, वे श्रमण-ब्राह्मण पुन -पुनः उनके यहाँ आए, उन्हे दान देने का सुअवसर प्रदान कराए। इस प्रकार वे उन्हे और अधिक प्रिय लगते हैं।"

चौथे प्रश्न का उत्तर सुनकर छत्रवासिनी देवी प्रसन्न हुई। उसने बोधिसत्त्व की पहले की ज्यो पूजा की, साधुवाद दिया, सप्तविध रत्नो से आपूर्ण मजूषा बोधिसत्त्व के चरणो मे समर्पित की। राजा बहुत हर्षित हुआ। महौषध को सेनापति के पद पर प्रस्थापित किया। इस प्रकार महौषध का सम्मान, ऐश्वर्य बहुत अभिवर्द्धित हुआ।

### षड्यन्त्र का दूसरा दौर

महौषध के पद, प्रतिष्ठा एव सपत्ति की वृद्धि देखकर सेनक आदि चारो पण्डितो के मन मे ईर्ष्या-भाव जागा। वे कुमन्त्रणा करने लगे—"जैसे भी हो, महौषध का पराभव किया जाए, राजा के मन मे उसके प्रति कुभाव उत्पन्न किये जाए, भेद डाला जाए।"

सेनक अपने साथी पण्डितो से बोला—"चिन्ता करने की बात नही है। एक उपाय मेरे ध्यान मे आया है। हम लोग महौषध के पास चलें और उससे पूछें कि रहस्य किसके समक्ष उद्घाटित करना चाहिए? ऐसा अनुमान है, वह कहेगा, किसी के समक्ष नही। इसी बात को लेकर हम उसके विरुद्ध वातावरण तैयार करेंगे। राजा को गलत समझायेगे। वह सकट मे पड जायेगा।"

चारो पण्डित महौषध के पास आये तथा बोले—"पण्डित ! हम कुछ पूछने आये हैं।"

महौषध ने कहा—"पूछिए।"

पण्डितगण—"महौषध ! मनुष्य को कहाँ सप्रतिष्ठ होना चाहिए?"

महौषध—"सत्य मे सप्रतिष्ठित होना चाहिए।"

पण्डित—"सत्य मे सप्रतिष्ठ होकर क्या करना चाहिए?"

महौषध—"धनोपार्जन करना चाहिए।"

पण्डित—"धन का उपार्जन कर क्या करना चाहिए?"

महौषध—"तन्त्र स्वीकार करना चाहिए।"

पण्डित—"तन्त्र स्वीकार कर क्या करना चाहिए?"

महौषध—"अपना रहस्य अन्य के समक्ष प्रकट नही करना चाहिए।"

---

१ हर अन्नञ्च पानञ्च वत्थसेनासनानि च।
अञ्ञदवत्थुहरा सन्ता ते वे राज पिया होन्ति,
कं तेनमभिपस्ससि॥६१॥

महौषध पण्डित के मुंह से यह सुनकर वे चारो पण्डित बड़े प्रसन्न हुए तथा उन्होंने मन-ही-मन विचार किया, महौषध को अब हम पराभूत कर डालेंगे। वे राजा के पास गये और उससे निवेदन किया—"महौषध के मन मे आपके प्रति शत्रुभाव है।"

राजा ने कहा—"मैं तुम लोगो का विश्वास नही करता। महौषध मेरा शत्रु नही हो सकता।"

वे बोले—"महाराज ! हमारे कथन पर यदि आपको विश्वास न हो तो आप महौषध को ही बुलाकर पूछ लें कि पण्डित ! अपना रहस्य किसके आगे प्रकट करना चाहिए ? यदि आपका शत्रु नही होगा तो कहेगा कि अपना रहस्य अमुक व्यक्ति के समक्ष प्रकट करना चाहिए। यदि वह आपका शत्रु होगा तो कहेगा, अपना रहस्य किसी के समक्ष उद्घाटित नही करना चाहिए, मन -कामना परिपूर्ण होने के पश्चात् अपना रहस्य प्रकट करना चाहिए। यदि ऐसा हो, तो आप हमारी बात पर विश्वास कीजियेगा, शकारहित हो जाइयेगा।"

एक दिन का प्रसग है, पाँचो पण्डित राजा की सेवा मे आये, बैठे। राजा ने कहा—"मेरे मन में आज एक प्रश्न उठा है, उसे सुनो—चाहे निन्दा योग्य हो, प्रशसायोग्य हो, गुह्य अर्थ—रहस्य किसके समक्ष प्रकट करना चाहिए ?"[1]

राजा का यह कथन सुनकर सेनक ने सोचा—अच्छा हो, राजा को भी हम अपने इस घेरे मे ले लें। उसे भी इस प्रश्नोत्तर-विवाद मे सम्मिलित कर लें। उसने राजा को सम्बोधित कर कहा—"भूपते ! आप हमारे भर्ता हैं—स्वामी हैं। आप ही हमारे भारसह है—हमारे पालक, पोषक हैं। पहले आप ही इसका आविष्कार करें—इस सम्बन्ध मे अपना अभिमत प्रकट करें। आपकी अभिलाषा तथा अभिरुचि का विचार कर हम पाँचो धैर्यशील पण्डित अपने-अपने उद्गार प्रकट करेंगे।"[2]

राजा अपनी भार्या मे अत्यन्त आसक्त था, रागाभिभूत था। उसने कहा—"जो शीलवती हो—पवित्र आचरणयुक्त हो अनन्यध्येया—पति के अतिरिक्त जिसके मन मे किसी और का ध्यान ही न हो, जो पति की वशवर्तिनी हो—समर्पिता हो, मन के अनुकूल चलने वाली हो, ऐसी भार्या के समक्ष निन्दा-योग्य या प्रशंसा-योग्य अपना रहस्य प्रकट कर देना चाहिए।"[3]

---

१. पञ्च पण्डिता समागता
पञ्हो मे परिभाति त सुणाथ।
निन्दियमत्थ पससियं वा,
कस्सेवाविकरेय्य गुय्हमत्थं ॥६२॥

२. त्वं नो आविकरोहि भूमिपाल।
भत्ता भारसहो तुवं वदेत।
तव छन्दञ्च रुचिञ्च सम्मसित्वा,
अथ वक्खन्ति जनिन्द ! पञ्च धीरा ॥६३॥

३. या सीलवती अनञ्ञधेय्या,
भत्तुच्छन्दवसानुगा मना पा।
निन्दियमत्थं पसंसियं वा,
भरियायाविकरेय्य गुय्हमत्थ ॥६४॥

राजा को भी हमने अपने साथ सम्मिलित कर लिया है, यह सोचकर सेनक बड़ा परितुष्ट हुआ। उसने स्वय का अभिमत प्रकट करते हुए कहा—जो कष्टगत होने पर—दु ख पडने पर, आतुर होने पर घबराहट के समय शरण लेने योग्य होता है, जीवन-यात्रा मे सहायक होता है, आधार होता है, निन्दायुक्त या प्रशसायुक्त अपना रहस्य ऐसे मित्र के समक्ष प्रकट करना चाहिए।"[1]

फिर राजा ने पुक्कुस पण्डित से पूछा—"पुक्कुस ! तुम्हे इस सम्बन्ध मे कैसा लगता है, तुम्हारा क्या विचार है ? रहस्य किसे बताना चाहिए ?"

पुक्कुस ने कहा—"वडा भाई हो, मझला भाई हो या छोटा भाई हो, यदि वह शील समाहित हो—सयत हो, स्थित हो—स्थिरचेता हो तो निन्दित या प्रशसित अपना रहस्य वैसे भाई को बता देना चाहिए।"[2]

फिर राजा ने काविन्द से जिज्ञासा की। काविन्द ने कहा—"जो अपने मन के अनुरूप चलने वाला हो—आज्ञानुवर्ती हो, वश-परम्परा का निर्वाहक हो, उत्कृष्ट प्रज्ञायुक्त हो, ऐसे पुत्र के समक्ष निन्दनीय या प्रशसनीय जैसा भी अपना रहस्य प्रकट कर देना चाहिए।"[3]

तत्पश्चात् राजा ने देविन्द से पूछा। देविन्द ने बताया—"नरेन्द्र ! जो माता अपने पुत्र का वडी उत्कण्ठा और प्यार के साथ लालन-पालन करती है, उसको निन्दास्पद या प्रशसास्पद कैसा भी रहस्य बता देना चाहिए।"[4]

इस प्रकार चारो पण्डितो को पूछ लेने के अनन्तर राजा ने महौषध पण्डित से पूछा—"पडित ! इस सम्बन्ध मे तुम क्या सोचते हो ?"

महौषध ने कहा—राजन् ! "गोपनीय बात का गुप्त रहना ही अच्छा है। गोपनीय का आविष्करण—प्रकटीकरण प्रशस्त नही होता। जब तक कार्य निष्पन्न न हो जाए, सिद्ध

---

१ यो किच्छगतस्स आतुरस्स,
सरण होति गती परायणञ्च।
निन्दियमत्थ पससिय वा,
सखिनो वाविकरेय्य गुय्हमत्थ ॥६५॥

२ जेट्ठो अथ मज्झिमो कणिट्ठो,
सो चे सील समाहितो ठितत्तो।
निन्दिय मत्थ पससिय वा,
मातु वाविकरेय्य गुह्यमत्थ ॥६६॥

३ यो वे हदयस्स पद्धगु,
अनुजातो पितर अनोमपञ्ञो।
निन्दियमत्थ पससिय वा,
पुत्तस्सा वाविकरेय्य गुह्यमत्थ ॥६७॥

४. माता दिपदा जनिन्द सेट्ठ !
यो त पोसेति छन्दसा पियेन,
निन्दियमत्थ पससिय वा
मातुयाविकरेय्य गुय्हमत्थ ॥६८॥

न हो जाए, धैर्यशील पुरुष का कर्त्तव्य है कि वह रहस्य को अप्रकट रखे। जब कार्य सिद्ध हो जाए, तब वह उसे प्रसन्नतापूर्वक आख्यात करे।"[1]

राजा ने जब महौषध के मुख से यह सुना तो वह बड़ा नाराज हुआ। राजा और सेनक परस्पर एक-दूसरे का मुँह ताकने लगे। महौषध को उनकी भावभंगी से यह समझते देर नहीं लगी कि इन चारों पण्डितों का पहले से ही कोई षड्यन्त्र है। उन्होंने राजा को भ्रान्त कर दिया है। यह प्रश्न केवल परीक्षा हेतु पूछा गया हो, ऐसा लगता है।

यह वार्तालाप चलते-चलते सूरज छिप गया। दीए जल गये। महौषध ने विचार किया, राजाओं के अनेक महत्त्वपूर्ण, आवश्यक कार्य होते हैं। अभी भी कोई कार्य हो; अत. मुझे यहाँ से शीघ्र विदा हो जाना चाहिए। वह अपने आसन से उठा, राजा को नमस्कार किया और बाहर निकला। जाते हुए वह सोचने लगा कि इनमें से एक ने कहा था कि अपना रहस्य मित्र के समक्ष प्रकट कर देना चाहिए। एक ने कहा था कि अपनी गुप्त बात भाई को बताने में कोई नुकसान नहीं है। एक का कहना था कि पुत्र को तथा एक का कहना था कि माता को गुप्त बात कह देनी चाहिए। ऐसा प्रतीत होता है, जीवन में कभी उन्होंने वैसा किया ही होगा। अक्सर यह होता है, मनुष्य जैसा करता है, देखता है, अनुभव करता है, वह वैसा ही कहता है। इसलिए इनके साथ भी यह बात लागू हो, ऐसा स्वाभाविक है। मैं आज ही इसकी खोज करूँ।

सेनक आदि चारों पण्डित राज-दरबार से निकल कर राजभवन के दरवाजे के बाहर एक चावलों के ढेर पर अक्सर बैठ जाया करते थे। बैठकर अपने द्वारा किये जाने वाले कार्यों पर चिन्तन करते थे। महौषध ने विचार किया—मैं चावलों के ढेर के नीचे छिप जाऊं तो इनकी बातें सुन सकता हूँ। उसने वह ढेर वहाँ से उठवाया, नीचे भूमितल पर बिछौना लगवाया, वहाँ बैठे रहा जा सके, ऐसी व्यवस्था करवा ली। उस पर बैठ गया, अपने आदमियों से कहा—"वे चारों पण्डित जब वार्तालाप कर यहाँ से चले जाएं तो तुम लोग यहाँ आकर मुझे चावलों के नीचे से निकाल लेना।" यह कहकर उसने अपने ऊपर चावल डलवा लिये। वह चावलों के नीचे बिलकुल छिप गया।

सेनक ने राजा से निवेदित किया—"महाराज ! आप हम पर भरोसा नहीं करते थे। अब स्वयं देख लीजिए, कैसी स्थिति है, महौषध आपका कितना अहित-चिन्तक है। राजा ने उन भेद डालने वाले पण्डितों का विश्वास कर लिया। वह बिना विचारे मूढ़-मूढ़ भयक्रान्त हो गया। उसने पूछा—"सेनक पण्डित ! अब क्या किया जाए?" सेनक बोला—"अविलम्ब महौषध का वध करवा दिया जाए, यही उचित है।"

राजा ने कहा—"सेनक ! तुम्हारे सिवाय और कौन मेरा शुभ चिन्तक है। तुम अपने विश्वस्त आदमियों को साथ लेकर कल सवेरे दरवाजे में खड़े रहो। महौषध ज्योंही मेरे यहाँ आते वक्त वहाँ से निकले तो तलवार द्वारा उसका मस्तक धड़ से अलग कर दो।" यह कहकर राजा ने अपनी तलवार सेनक को दी।

---

१. गुह्यस्स हि गुह्यमेव साधु,
नहि गुह्यस्स पसत्थमाविकम्मं।
अनिप्फादाय सहेय्य धीरो,
निप्फन्नत्थो यथासुखं भणेय्य ॥६१॥

पण्डितो ने कहा—"राजन् ! जैसी आपकी आज्ञा। आप भयभीत न हो। हम महौषध का वध कर डालेंगे।" वे वहाँ से निकले तथा यह कहते हुए कि शत्रु हमारे कब्जे मे है, चावलो के ढेर पर बैठ गये।

सेनक अपने साथी पण्डितो से बोला—"महौषध की हत्या कौन करेगा ?" वे बोले—"आचार्य ! यह भार आप पर है। आप ही करे।"

सेनक ने अपने साथी पण्डितो से कहा—"राजा के समक्ष जब रहस्य प्रकट करने का प्रसग चल रहा था, तो तुम लोगो ने भिन्न-भिन्न रूप मे कहा था कि उसे अमुक-अमुक के समक्ष प्रकट करना चाहिए। तुम लोगो ने ऐसा किस आधार पर कहा ? कभी ऐसा किया, कही देखा या किसी से सुना ?"

वे बोले—"आचार्य ! ठीक है, कहेगे। पहले आप बतलाएँ, आपने जो यह कहा कि रहस्य मित्र के समक्ष प्रकट करना चाहिए, उसकी क्या पृष्ठभूमि है ?"

सेनक—"मुझे भय है, यदि राजा इस गोपनीय बात को जान ले तो मुझे अपने प्राणो से हाथ धोने पडे।"

पण्डित—"आचार्य ! भयभीत न हो। यहाँ ऐसा कोई व्यक्ति नही है, जो आपकी गुप्त बात कही कहे।"

सेनक ने विनोद की मुद्रा मे चावलो के ढेर को कुरेदते हुए कहा—"इस ढेर के नीचे कही गाथापतिका बच्चा महौषध तो नही है ?"

पण्डित—"आचार्य ! महौषध बहुत ऐश्वर्यशाली है। वह ऐसे स्थानो मे प्रविष्ट नही होता। वह अपने घर मस्ती मे पडा होगा। आप बतलाएँ।"

सेनक ने अपनी गोपनीय बात प्रकट करते हुए कहा—"इस नगर मे एक वेश्या थी, अमुक नाम था, जानते हो ?"

पण्डित—"हा, आचार्य ! जानते है।"

सेनक—"अब वह दृष्टिगोचर होती है ?"

पण्डित—"आचार्य ! अब तो वह नई दिखाई देती।"

सेनक—"मैंने शाल वन मे उसके साथ कुकर्म किया। फिर उसके आभूषणो को हथियाने का मन मे लोभ उत्पन्न हुआ। मैंने उसकी हत्या कर दी। उसी के कपडो मे आभूषणो की गठरी बाँधी। अपने घर लाया। अपने घर की अमुक मजिल पर, अमुक कमरे मे, अमुक खूटी पर वह गठरी टाग दी। मुझे हिम्मत नही होती, उन्हे व्यवहार मे लूं। यह राज्य के कानून के अनुसार भारी अपराध है। फिर भी मैंने अपने एक मित्र के समक्ष उसे प्रकट कर दिया। उसने आज तक किसी को नही कहा; इसलिए मैंने उक्त प्रसग पर कहा था कि मित्र के सामने अपना रहस्य प्रकट कर देना चाहिए।"

चावलो के ढेर के नीचे विद्यमान महौषध ने यह सब सुना, ध्यान मे रख लिया।

पुक्कुस ने अपना रहस्य इस प्रकार उद्घाटित किया—"मेरी जघा पर कुष्ठ है। मेरा अनुज—कनिष्ठ भ्राता सवेरे जल्दी उठता है। किसी को जरा भी पता नही होने देता, घाव को धोता है, उस पर दवा लगाता है, फिर रूई के साथ उस पर पट्टी बांध-देता है। राजा के मन मे मेरे प्रति बडा स्नेह है। जब मै वहाँ जाता हूँ तो वह मुझे अपने पास बुलाता है, मेरी जघा पर अपना मस्तक टिका कर लेट जाता है, विश्राम करता है। यदि उसे मेरी जघा पर कुष्ठ होने का पता चल जाए तो वह मुझे मारे विना न छोडे। इस बात को केवल

मेरा अनुज ही जानता है, अन्य कोई नहीं जानता। इसी कारण मैंने कहा था कि गुप्त बात भाई को ही बतानी चाहिए।"

काविन्द पण्डित ने अपना रहस्य उद्घाटित करते हुए कहा—"प्रत्येक मास के कृष्ण पक्ष में उपोसथ के दिन नरदेव नामक यक्ष की मेरे मे छाया आती है। छाया आने पर मैं विक्षिप्त कुत्ते की ज्यो चिल्लाने लगता हूँ। मैंने यह रहस्य अपने पुत्र को बताया। जब वह जान लेता है, मुझे यक्ष की छाया आ गई है तो वह मुझे घर मे बाँध देता है और लिटा देता है, दरवाजा बन्द कर देता है। मेरे चिल्लाने चीखने की आवाज लोग न सुन पाए, इस हेतु वह द्वार पर नृत्य-गान का आयोजन कराता है। इसी से मैंने कहा कि गोपनीय बात पुत्र को बतानी चाहिए।"

अब देविन्द की बारी आई। तीनो ने उससे पूछा। उसने अपना रहस्य इस प्रकार प्रकट किया—"जिस समय मैं राजा की मणियाँ रगड़कर, घिसकर चमकीली बना रहा था, तब मैंने शक्र द्वारा कुशराज (विदेहराज के पितामह) को प्रदत्त श्रीसम्पन्न मगल-मणि चुरा ली, अपने घर ले आया और माता को दिया। माता ने उसे सजोकर रखा। जब मैं राज भवन मे जाता हूँ, तब वह मुझे मगल-मणि दे देती है। मगल मणि की यह विशेषता है, उसे धारण करने वाले के आगे-आगे श्री चलती है। वह श्रीसम्पन्न तथा प्रभावक बना रहता है। मैं उस मणि के साथ राजभवन मे प्रविष्ट होता हूँ। उसी का प्रभाव है, राजा तुम लोगो से वार्तालाप न कर पहले मुझसे ही वार्तालाप करता है। वह मुझे हाथ-खर्च के लिए कभी आठ, कभी सोलह, कभी बत्तीस, कभी चौसठ काषार्पण देता है। यदि राजा को पता चल जाए कि यह अपने पास मणि छिपाये है तो मुझे वह मृत्यु-दण्ड दिये बिना न छोड़े; अतएव मैंने कहा कि रहस्य अपनी माता के ही समक्ष प्रकट करना चाहिए।"

महौषध चावल के ढेर के नीचे बैठा यह सब सुन रहा था। उसने सब की गुप्त बातें भलीभाँति जान ली। उदर को चीर कर अन्न बाहर निकालने की ज्यो उन्होंने अपनी-अपनी गोपनीय बातें बाहर निकाल दी। फिर वे यह कहते हुए अपने स्थान से उठे कि आलस्य न करे, हम सब को सवेरे ही यहाँ चले आना है, महौषध का वध करना है। वे अपने-अपने स्थान को चले गये। तब महौषध के आदमी वहाँ आये, चावलो को हटाया, बोधिसत्त्व को निकाला और उसे साथ लिये चले गये।

महौषध अपने घर आया, स्नान किया, वस्त्र पहने, आभूषण धारण किये, उत्तम—स्वादिष्ट, स्वास्थ्यकर भोजन किया। उसे आशा थी, आज उसकी बहिन उदुम्बरा देवी की ओर से अवश्य ही कोई सदेश आयेगा। इसलिए उसने द्वार पर एक आदमी को बिठा दिया और उससे कहा—"राजभवन से यहाँ जो भी आए, उसे शीघ्र मेरे पास पहुँचा देना।" यह कहकर वह अपने बिछौने पर लेट गया।

राजा भी उस समय अपने महल मे बिस्तर पर लेटा था। वह महौषध पण्डित के गुणो का स्मरण कर शोकान्वित हो रहा था। वह सोचने लगा—महौषध सात वर्ष पर्यन्त मेरी सेवा मे रहा, उसने कभी मेरा कोई अहित नहीं किया। वह नहीं होता तो छत्रवासिनी देवी द्वारा प्रस्तुत प्रश्नो के समय मेरे प्राण भी नहीं बचते। मुझसे बड़ा अनुचित हुआ, जो मैंने उन पण्डितो का, जो वास्तव मे मेरे अहितैषी हैं, शत्रु हैं, भरोसा किया, उन्हें तलवार दी और कहा कि महौषध पण्डित की, जो अनुपम प्रज्ञाशाली है, हत्या कर डालो। अब मैं कल उसे सदा के लिए खो दूगा। वैसे प्राज्ञ पुरुष जगत् मे कहाँ पड़े हैं।

राजा की देह से पसीना छूटने लगा। वह शोक से अत्यन्त व्याकुल हो गया। उसका चित्त अशान्त हो गया। महारानी उदुम्बरा उसकी बगल मे उसी शय्या पर लेटी थी। उसे राजा की विषण्ण मन स्थिति का ज्ञान हुआ तो वह बोली—"देव ! क्या दासी से कोई अपराध हो गया या देव के शोकान्वित होने का और कोई हेतु है ?" उसने अपना भाव और स्पष्ट करते हुए कहा—"राजशिरोमणे ! तुम विमन—उन्मनस्क क्यो हो ? हे नरेन्द्र ! तुम्हारे वचन क्यो नही सुनाई देते ? तुम खामोश क्यो हो ? तुम किस बात से चिन्तातुर हो ? देव ! क्या मुझसे कोई अपराध बन पडा ?"[1]

उत्तर मे राजा बोला—"महारानी ? तुमसे कोई अपराध नही बन पडा है। मैंने प्रखर प्रज्ञाशील महौषध पण्डित के वध का आदेश दे दिया है। यही सोचकर मैं दु:खी हूँ।"[2]

उदुम्बरा पर यह सुनते ही मानो शोक का पहाड टूट पडा। उसने विचार किया—राजा को पहले आश्वस्त करू, वह सो जाए तो फिर अपने छोटे भाई को सन्देश भेजूं। उदुम्बरा राजा को सम्बोधित कर बोली—"महाराज ! महौषध को आपने बहुत वैभव दिया। उसे सेनापति का उच्च पद दिया। क्या वह अब आपके साथ शत्रुभाव रखने लगा ? शत्रु को कभी छोटा नही मानना चाहिए। उसे मार्ग से हटा देने मे ही कल्याण है, इसलिए आप अब किसी प्रकार की चिन्ता न करें।" रानी द्वारा दिया गया आश्वासन सुनकर राजा का क्षोभ हलका हुआ। उसे निद्रा आ गई।

महारानी उठी। अपने कमरे मे गई। वहाँ जाकर महौषध को सम्बोधित कर एक पत्र लिखा—"महौषध ! चारो पण्डितो ने राजा के मन मे तुम्हारे प्रति अन्यथा भाव, विद्वेष उत्पन्न कर दिया है। राजा ने कल प्रातः द्वार पर तुम्हारा वध करने का आदेश दे दिया है; इसलिए अच्छा है, कल सवेरे तुम राजकुल मे मत आओ, यदि आओ तो नगर मे भलीभाँति अपनी सुरक्षा-व्यवस्था कर आना।" उदुम्बरा ने यह पत्र एक मोदक के भीतर रखा, मोदक बांधा, उस पर धागा लपेटा। उसे नये बर्तन मे रखा। उस पर सुगन्धि छिडकी। उस पर मुहर लगाई। उसे अपनी दासी को दिया और कहा—"यह मोदक ले जाओ, मेरे छोटे भाई महौषध को दे दो।" दासी ने अपनी स्वामिनी के आदेशानुरूप किया। उसे कही भी रोकटोक नही हुई; क्योकि राजा से उदुम्बरा को पहले से ही यह वरदान प्राप्त था कि वह दिन मे, रात मे जब चाहे, अपने छोटे भाई महौषध को मिठाई भेज सकती है। महौषध ने दासी के हाथ से मोदक लिया और उसे वहाँ से विदा किया। दासी वापस अन्त पुर मे पहुँची, अपनी स्वामिनी को सूचित किया कि वह मोदक महौषध को दे आई है। रानी ने इससे अपने मन मे निश्चिन्तता मानी और वह शय्या पर जाकर राजा की बगल मे लेट गई।

---

१. किन्नु त्वं विमनो राजसेट्ठ।
दिपदिन्द ! वचन सुणोम नेत।
किं चिन्त्यमानो दुम्मनोसि,
नून देव ! अपराधो अत्थि मय्ह ॥७०॥

२. पञ्ञो वज्झो महोसधोति,
आणत्तो वै वधाय भूरिपञ्ञो।
त चिन्तयन्तो दुम्मनोस्मि,
नहि देवि ! अपराधो अत्थि तुय्ह ॥७१॥

महौषध ने मोदक को फोडा। उस मे पत्र निकला। उसने पत्र पढा। वह षड्यन्त्र से अवगत हुआ, जिसकी कुछ भनक उसके कानो मे पड चुकी थी।

अब उसे जो करना था, उसका उसने मन-ही-मन निश्चय कर लिया और वह अपने बिछौने पर जाकर लेट गया।

सेनक आदि चारो पण्डित बहुत सवेरे ही आकर द्वार पर खडे हो गये। सेनक अपने हाथ मे खड्ग लिये था। वे प्रतीक्षा करते रहे, पर, महौषध पण्डित उधर नही गया। वे निराश एव दु खित होकर वहाँ से चले गये, राजा के पास पहुँचे। राजा ने जिज्ञासा की—"पण्डितो ! क्या महौषध का वध कर दिया ?"

उन्होने कहा—"राजन् ! वह दृष्टिगोचर ही नही हुआ।"

महौषध ने सूरज उगते ही नगर को अपने नियन्त्रण मे लिया। स्थान-स्थान पर सैनिक तैनात कर दिये। वह रथ पर आरूढ हुआ। लोगो को अपने साथ लिया। भारी भीड के साथ वह राजभवन के दरवाजे पर पहुँचा। राजा महल की खिडकी खोले खडा था, राजपथ की ओर देख रहा था। महौषध रथ से नीचे उतरा, राजा को नमस्कार किया। राजा ने यह देखकर सोचा, यदि इसके मन मे मेरे प्रति शत्रु-भाव होता तो यह मुझे इस प्रकार रथ से उतर कर प्रणाम नही करता। राजा ने महौषध को भीतर बुलाया। महौषध भीतर गया। राजा बिछौने पर बैठा। महौषध एक ओर बैठ गया। सेनक आदि चारो पण्डित पहले ही वहाँ बैठे थे। राजा ने बिलकुल अनजान की तरह महौषध से पूछा—तात! कल रात से तुम गये हुए हो, अब आये हो। तुमने क्या कुछ सुना ? क्या तुम्हारे मन मे कुछ आशका उत्पन्न हुई ? परम प्रज्ञा-शालिन् ! तुमको किसने क्या कहा, बतलाओ हम तुम्हारी बात सुनें।"[1]

महौषध ने कहा—"आपने इन चारो पण्डितो के कथन पर विश्वास कर लिया, मेरे वध का आदेश दिया, मैं इसी कारण नही आया।"

"राजन् ! 'प्रज्ञावान् महौषध वध्य है" अपने रात्रि के समय यह रहस्य अपनी पत्नी को एकान्त मे बतलाया। मैंने उसे सुन लिया।"[2]

महौषध के मुख से यह सुनते ही राजा की त्यौरियाँ चढ गईं। उसने क्रोधाविष्ट दृष्टि से रानी की ओर देखा। राजा ने सोचा, सभवतः इसी ने रात्रि के समय महौषध के पास सन्देशा भिजवाया होगा।

महौषध ने यह भाँप लिया। वह बोला—"राजन् ! देवी पर क्यो क्रोध कर रहे हैं ? मुझे अतीत, वर्तमान तथा भविष्य—तीनो का ज्ञान है। मान लीजिए, आपका रहस्य तो मुझे

१. अभिदोसगतो इदानि एसि,
किं सुत्वा किमासकते मनो ते।
को ते किमवोच भूरिपञ्ञ,
इड्घ त वचन सुणोम ब्रूहिमेत ॥ ७२ ॥

२. पञ्ञो वज्झो महोसधोति,
यदि ते मन्तयित जनिन्द दोस।
भरियाय रहोगतो असंसि,
गुय्हं पातुकत सुत ममेत ॥ ७३ ॥

उदुम्बरा देवी ने बता दिया हो, पर, सेनक, पुक्कुस आदि का रहस्य भी मैं जानता हूँ। मेरे समक्ष उन्हें किसने प्रकट किया।"

महौषध ने सेनक का रहस्य उद्घाटित करते हुए कहा—"सेनक ने शालवन में जो अशिष्ट, निन्द्य कुकर्म किया, वह उसने एकान्त में अपने मित्र के समक्ष प्रकट किया। मैंने उसे भी सुन लिया।"[1]

राजा ने सेनक की ओर देखा और उससे प्रश्न किया—"क्या यह सच है, जो महौषध कह रहा है ?"

सेनक—"राजन् ! यह सच है।"

राजा ने आरक्षि-जनों को आदेश दिया कि सेनक को कारागार में डाल दिया जाए। उन्होंने आदेश का पालन किया।

महौषध पण्डित ने पुक्कुस का भेद खोलते हुए कहा—"पुक्कुस की देह में—जंघा पर कोढ है। इसने एकान्त में अपने भाई के समक्ष यह रहस्य प्रकट किया, पर, मैंने उसे सुन लिया।"[2]

राजा ने पुक्कुस की ओर देखा और उससे पूछा—"क्या महौषध का कथन सत्य है ?"

पुक्कुस बोला—"हाँ, राजन् ! यह सत्य है।"

राजा ने यह सुनकर उसे भी जेलखाने में भिजवा दिया।

तब महौषध पण्डित ने काविन्द पण्डित का रहस्य खोलते हुए कहा—"काविन्द नरदेव नामक यक्ष की आबाधा से ग्रस्त है—इसको यक्ष की छाया आती है। इसने एकान्त में अपने पुत्र के समक्ष यह प्रकट कर दिया। उसे भी मैंने सुन लिया।"[3]

राजा ने काविन्द से पूछा—"क्या यह सच है ?"

काविन्द बोला—"हाँ, राजन् ! यह सच है।"

यह सुनकर राजा ने काविन्द को भी जेल भेज दिया।

तत्पश्चात् महौषध ने देविन्द का रहस्य उद्घाटित करते हुए कहा—"राजन् ! शक्र ने आपके पितामह को जो अष्टवक्र मंगल-मणि उपहृत की थी, वह इस समय देविन्द के हस्त-

---

१. य साकतवनस्मि सेनको,
पापकम्म अकासि असब्भिरूप।
सखिनो व रहोगतो असंसि,
गुय्हं पातुकत सुत ममेत ॥ ७४ ॥

२. पुक्कुस पुरिसस्स ते जनिन्द !
उप्पन्नो रोगो अराजयुत्तो।
भातुच्च रहोगतो असंसि,
गुय्ह पातुकतं सुत ममेतं ॥ ७५ ॥

३. अबाधोयं असब्भि रूपो,
काविन्दो नरदेवेन फुट्ठो।
पुत्तस्स रहोगतो असंसि,
गुय्ह पातुकत सुत ममेत ॥ ७६ ॥

गत है। यह गुप्त बात इसने एकान्त में अपनी माता के समक्ष प्रकट की, उसे भी मैंने सुन लिया।"[1]

राजा ने देविन्द से पूछा—"क्या यह सच है ?"

देविन्द ने उत्तर दिया—"हाँ महाराज ! यह सच है।" राजा ने यह सुनकर देविन्द को भी कैदखाने में डाल दिया।

बोधिसत्त्व का वध करने हेतु उद्यत चारों पण्डित जेल में चले गये।

बोधिसत्त्व ने कहा—"इसी कारण मेरा कथन था, अपनी गुप्त बात दूसरे के आगे प्रकट नहीं करनी चाहिए। प्रकट करने वाले घोर सकट में पड़ जाते हैं।"

बोधिसत्त्व ने धर्म का आख्यान करते हुए कहा—"गोपनीय वस्तु को गुप्त रखना ही उत्तम है। गोपनीय का आविष्करण—प्रकटीकरण प्रशस्त नहीं होता—उत्तम नहीं होता, उससे कुछ भी लाभ नहीं होता। जब तक कार्य निष्पन्न—परिसम्पन्न न हो जाए, तब तक धीर पुरुष को चाहिए कि वह उसे गुप्त रखे। जब कार्य सिद्ध हो जाए तो खुशी से उसे प्रकट करे।[2]

"मनुष्य अपने गुह्य—रहस्य को उद्‌घाटित न करे। जिस प्रकार धन के निधान की रक्षा की जाती है, वह उसी प्रकार उसकी रक्षा करे प्राज्ञ—बुद्धिशील मनुष्य को चाहिए कि वह इस दिशा में जागरूक रहे। उस द्वारा रहस्य का प्रकटीकरण उत्तम नहीं है।[3]

पण्डित—"विवेकशील पुरुष को चाहिए, गोपनीय बात न स्त्री के समक्ष व्यक्त करे, न शत्रु के समक्ष प्रकट करे, न अपने को भौतिक पदार्थ देने वाले के समक्ष प्रकट करे तथा न किसी ऐसे व्यक्ति के समक्ष प्रकट करे, जो मन की बात खोज निकालना चाहता हो।[4]

"जो पुरुष अपनी अज्ञात—गोपनीय बात को किसी के आगे प्रकट कर देता है, तब

---

१. अट्ठवंक-मणिरतनं उळारं,
सक्को ते अददा पितामहस्स।
देविन्दस्स गतं तदज्जहत्थं,
मातुच्च रहोगतो असंसि
गुय्हं पातुकतं सुतं ममेतं ॥ ७७ ॥

२. गुय्हस्स हि गुय्हमेव साधु,
नहि गुय्हस्स पसत्थमाविकम्मं।
अनिप्फादाय सहेय्य धीरो,
निप्फन्नत्थो यथासुखं भणेय्य ॥ ७८ ॥

३. न गुय्हमत्थं विवरेय्य,
रक्खेय नं यथानिधिं।
नहि पातुकतो साधु,
गुय्हो अत्थो पजानता ॥ ७९ ॥

४. थिया गुय्हं न संसेय्य,
अमित्तस्स च पण्डितो।
योचामिसेन संहीरो,
हदयत्थेनो च यो नरो ॥ ८० ॥

वह इस भय से कि किसी और को न बता दे, दास की ज्यों उसके वशगत रहता है, उससे आतंकित रहता है, उसकी हर बात को सहता रहता है।[1]

''किसी पुरुष के रहस्य को जितने अधिक लोग जानते हैं, उसकी उद्विग्नता उतनी ही बढ़ती रहती है, वह उतना ही दु.खित होता है; इसलिए किसी को अपना रहस्य उद्घाटित नही करना चाहिए।[2]

"यदि दिन मे गोपनीय विषय पर परामर्श करना हो तो बहुत सावधानी से करना चाहिए, बहुत सोच-विचार कर करना चाहिए। रात मे देर तक वचन उद्गीर्ण न करता रहे—परामर्शात्मक वार्तालाप न करे। ऐसा करने से विचार-मन्त्रणा औरो के कानो मे पड जाती है, जिससे रहस्य फूट जाता है।"[3]

राजा ने जब बोधिसत्त्व का धर्माख्यान सुना तो वह बहुत प्रभावित हुआ। वह सेनक आदि पण्डितो पर बहुत क्रुद्ध हुआ, बोला—"ये खुद राज्य के शत्रु हैं, महौषध पण्डित को निष्कारण मेरा शत्रु बनाना चाहते है। राजा ने अपने आरक्षि अधिकारियो को आज्ञा दी—"इनको नगर से बाहर ले जाओ। सूली पर चढाकर या इनके सिर काट कर इनको मौत के घाट उतार दो।" आरक्षि अधिकारियो ने उनके हाथ पीछे की ओर बाध दिये। उन्हे साथ लिये वे नगर से बाहर की ओर रवाना हुए। ले जाते हुए वे उन्हे राजमार्ग मे प्रत्येक चतुष्पथ पर खडे करते और उनके सौ-सौ कोडे लगाते। बोधिसत्त्व ने यह देखा, करुणार्द्र हो राजा से निवेदन किया—"देव ! ये आपके पुरातन अमात्य हैं—परामर्शक हैं। आप कृपया इनके कुसूर माफ कर दे।"

राजा ने बोधिसत्त्व का अनुरोध स्वीकार किया, उन चारो को बुलवाया और आदेश दिया कि तुम महौषध पण्डित के दास बनकर रहो। यह कहकर राजा ने उन्हें महौषध पण्डित को सौप दिया। महौषध ने उनको अपनी दासता से मुक्त कर दिया, पहले की तरह स्वतन्त्र कर दिया।

राजा को जब यह ज्ञात हुआ तो उसने सोचा—ऐसे दुर्जन, दुर्विचारयुक्त पुरुषो का मेरे राज्य मे रहना उचित नही है। उसने उन्हे आदेश दिया कि तुम मेरे राज्य से निकल जाओ, मेरे राज्य की सीमा के भीतर मत रहो।

---

१. गुय्हमत्थमसम्बुद्ध,
सम्बोधयति यो नरो।
मन्तभेदतया तस्स,
दासभूतो तितिक्खति ॥ ८१ ॥

२. यावन्तो पुरिसस्सत्थं,
गुय्ह जानन्ति मन्ति त।
तावन्तो तस्स उब्बेगा,
तस्मा गुय्ह न विस्सजे ॥ ८२ ॥

३. विविच्च भासेय्य दिवा रहस्सं
रत्ति गिर नातिवेल पमुञ्चे।
उपस्सुतिका हि सुणान्ति मन्त,
तस्मा मन्तो खिप्पमुपेति भेद ॥ ८३ ॥

बोधिसत्त्व को फिर दया आई। वह राजा के पास आया तथा राजा को सुझाया—"राजन्! ये अन्धे हैं, अज्ञ है, मूर्ख हैं। आप इनके अपराधो को भुला दें, माफ कर दें, कृपा कर इन्हे अपने पहले के पदो पर नियुक्त कर दें। हम आशा करें, भविष्य मे ये कभी कुत्सित चेष्टा नही करेंगे।" राजा महौषध पण्डित के विचारो से बहुत हर्षित हुआ। वह सोचने लगा—महौषध कितना महान् है, अपने शत्रुओ के प्रति भी इसके मन मे कितना उदात्त मैत्री-भाव है, अन्यो के प्रति तो इसके मैत्री-भाव की बात ही क्या !

इस समग्र घटना-क्रम का सेनक आदि पण्डितो पर इतना गहरा प्रभाव पडा कि वे निर्दन्त सर्पों की ज्यो अत्यन्त नम्र हो गये। उनके पास अब बोलने को क्या था।

### राज्य का विकास

महौषध ने राज्य के अर्थानुशासक तथा धर्मानुशासक का कार्य सम्भाला, प्रशासनिक-राजनैतिक सुदृढ़ता, धार्मिक एव नैतिक अभ्युदय का कार्य उसने हाथ मे लिया। उसने विचार किया, मैं विदेहराज के श्वेतछत्र राज्य के अत्यन्त उत्तरदायित्वपूर्ण पद पर हूँ। मुझे चाहिए, मैं कभी प्रमाद न करू। उसने सोचा—सबसे पहले राज्य का पाट नगर सुरक्षित होना चाहिए; अत. उसने नगर के चारो ओर बडा प्राकार बनवाया, बाहर तथा भीतर स्तभ बनवाये। प्राकार के चारो ओर तीन खाइयाँ खुदवाईं—एक जल की खाई, एक कीचड़ की खाई तथा एक शुष्क खाई। नगर मे जो पुराने मकान थे, उनकी मरम्मत करवाई। बड़े-बड़े सरोवर खुदवाये। उनमे जल भरवाया। नगर मे जितने धान्य-प्रकोष्ठ थे, उन्हे भरवाया। हिमाद्रि-प्रदेश से विश्वासपात्र तपस्वी जनो के मार्फत जल-कमल के बीज मंगवाये। नगर की जल-प्रणालिकाओ को स्वच्छ कराया। नगर के बाह्य भाग की भी मरम्मत करवाई। यह सब करने का लक्ष्य भावी खतरे को रोकना था। अचानक कोई संकट आ जाए तो घबराना न पड़े।

### कूटनीतिक व्यवस्था

उस नगर मे भिन्न-भिन्न स्थानो से आये हुए अनेक व्यापारी थे। उसने उनसे सपर्क साधा तथा जानकारी चाही कि वे किन-किन स्थानो से आये हुए हैं। व्यापारियो ने अपने-अपने स्थान बताये। महौषध ने फिर उनसे अलग-अलग पूछा कि तुम्हारे राजा को किस-किस वस्तु का शौक है? उन्होने अपने-अपने राजा की प्रियत्व-अभिरुचि का परिचय दिया। महौषध ने उनका सत्कार किया तथा उनको विदा किया।

महौषध ने अपने एक सौ योद्धाओं को वहाँ बुलाया, उनसे कहा—"मित्रो! तुम लोगों को एक महत्त्वपूर्ण कार्य पर भेजता हूँ। तुम सुयोग्य हो, विश्वस्त हो। ये भेंटें हैं। इनको लेकर तुम एक सौ राजधानियो मे जाओ। वहाँ के राजाओ को उनकी अभिरुचि के अनुसार उपहार भेंट करो। मेरे गुप्तचर के रूप मे प्रच्छन्नतया उनकी सेवा मे रहने का अवसर प्राप्त करो। उनके विश्वासपात्र बनो। उनके कार्यो तथा सलाह-मशविरो की जानकारी गुप्त रूप से मुझे भेजते रहो। मैं तुम्हारे परिवार का, बाल-बच्चों का यहाँ पर भली भाँति भरण-पोषण करता रहूगा।" यह कहकर महौषध ने उनमे किसी को कर्णभूषण, किसी को सोने की पादुका, किसी को तलवार तथा किसी को सोने की मालाएँ दीं, जिनपर महौषध के नामाक्षर अंकित थे, पर, इस कौशल से कि सामान्यतः देखने पर मालूम न पड़ें। उसने

उन्हे सकल्पबद्ध किया, जब अति आवश्यक हो, मुझ से सम्बद्ध कार्य हो, तभी ये अक्षर प्रकट किये जाए।

वे योद्धा अपने सेनापति की आज्ञा के अनुसार उन-उन राजाओ के पास गये। उनको उनकी रुचि-अनुरूप उपहार भेंट किये, उनसे निवेदन किया—"आपकी सेवा हेतु हम उपस्थित हुए है।"

राजाओ ने उनसे पूछा—"तुम कहाँ से आये हो?" उन्होने अपने सही स्थान के बदले अन्यान्य स्थानो के नाम बतलाये। राजाओं ने उनकी सेवाएँ स्वीकार कर ली। वे वहाँ रहने लगे। उन राजाओ के विश्वासपात्र बन गये।

एकबल नामक राष्ट्र था। वहाँ के राजा का नाम शखपाल था। वह शस्त्रास्त्र तैयार करवा रहा था, फौजें जमा करवा रहा था। महौषध का जो योद्धा वहाँ था, उसने उसे वहाँ का समाचार भिजवाया, यह भी कहलवाया—"कहा नही जा सकता—यह राजा क्या करना चाहता है? आप किसी को भेजकर स्वय असलियत जानने का प्रयत्न करें।"

**अद्भुत शुक शावक**

बोधिसत्त्व के यहाँ एक सुशिक्षित शुक-शावक—तोते का बच्चा था। उसने उसे अपने पास बुलाया और कहा—"सौम्य! एकबल राष्ट्र मे जाओ और यह पता लगाओ कि शखपाल राजा शस्त्रास्त्र की तैयारियाँ क्यो कर रहा है, सेनाएँ जमा क्यो कर रहा है? वह क्या करना चाहता है? उसकी क्या योजना है? तुम सारे जम्बूद्वीप मे विचरण करो तथा मेरे लिए समाचार लाओ।"

महौषध ने शुक-शावक को मधु के साथ खील खिलाई, स्वादिष्ट शर्बत पिलाये, सहस्रपाक—हजार बार पकाये हुए अति उत्तम, सुरभित, सुस्निग्ध तैल से उसके पख चुपडे, अपने भवन के पूर्ववर्ती गवाक्ष मे खडे हो उसे उडाया। वह एकबल राष्ट्र मे पहुँचा, महौषध द्वारा वहाँ गुप्त रूप मे नियोजित आदमी से भेंट की, राजा शखपाल के सही समाचार जाने। फिर वह शुक-शावक जम्बूद्वीप मे पर्यटन करता हुआ कम्पिल राष्ट्र के उत्तर पाञ्चाल नामक नगर मे पहुँचा। उन दिनों कम्पिल राष्ट्र मे चूळनी ब्रह्मदत्त नामक राजा राज्य करता था। केवट्ट नामक एक विज्ञ ब्राह्मण उसका अर्थानुशासक, धर्मानुशासक था। वह बहुत योग्य एव चतुर था। वह सवेरे उठा तो दीए की रोशनी मे अपने शयनागार पर दृष्टि डाली। शयनागर सुसज्जित, विभूषित एव ऐश्वर्यपूर्ण था। ब्राह्मण केवट्ट विचार करने लगा—मेरा यह विपुल वैभव कहाँ से आया? अपनी जिज्ञास का स्वय उसी ने मन-ही-मन उत्तर दिया—यह और कही से नही आया, कम्पिल नरेश चूळनी ब्रह्मदत्त से प्राप्त हुआ। जिस राजा ने मुझे इतना वैभव दिया, मुझे चाहिए, मैं उसे समग्र जम्बूद्वीप मे अग्रणी राजा के रूप मे प्रतिष्ठापित करू। जब राजा अग्र-नरेश—सर्वोच्च राजा के रूप मे सप्रतिष्ठ हो जायेगा, तब मैं स्वय ही अग्र-पुरोहित—सर्वोच्च पुरोहित बन जाऊगा।

सवेरा हुआ। सूरज निकला। केवट्ट राजा चूळनी ब्रह्मदत्त के पास गया और प्रश्न किया—"राजन्! रात मे सुखपूर्वक नीद आई? फिर कहा—"महाराज! आपके साथ कुछ आवश्यक परामर्श करना चाहता हूँ।"

राजा—"आचार्य ! बतलाओ, क्या परामर्श करना चाहते हो ?"

केवट्ट—"महत्त्वपूर्ण परामर्श एकान्त मे होना चाहिए। राजन् ! नगर के भीतर एकान्त प्राप्त नही हो सकता। आए, हम बगीचे मे चलें।"

राजा—"आचार्य ! अच्छी बात है, ऐसा ही करें।" राजा ने अपनी फौज को बाहर छोडा। उद्यान के चारो ओर प्रहरी बिठाये। राजा केवट्ट के साथ उद्यान के भीतर प्रविष्ट हुआ तथा मगल-शिला पर बैठा। शुक-शावक ने यह सारा क्रिया-कलाप देखा तो विचार किया, यहाँ मुझे कुछ ऐसा तथ्य प्राप्त होगा, जो महौषध पण्डित को बताने योग्य रहेगा। वह तोता उद्यान मे प्रविष्ट हुआ। मगल शालवृक्ष के पत्तो मे अपने को गोपित कर बैठ गया।

राजा केवट्ट से बोला—"आचार्य ! कहिए।" केवट्ट ने कहा—"महाराज ! अपने कान इधर कीजिए। मन्त्रणा या परामर्श चार ही कानो मे होना चाहिए। महाराज ! यदि आप मेरी योजना का अनुसरण करें तो मैं आपको सारे जम्बूद्वीप का सम्राट् बना दूंगा।"

चूळनी ब्रह्मदत्त बडा महत्त्वाकाक्षी था, तृष्णाधीन था। उसने ब्राह्मण की बात सुनी। बहुत हर्षित हुआ, कहने लगा—"आचार्य ! कहिए, जैसा आप कहेगे, मैं उसका अनुपालन करूंगा।"

केवट्ट बोला—"देव ! हम सेना एकत्र करेंगे। पहले छोटे-छोटे नगरो पर आक्रमण करेंगे, घेरा डालेगे। मैं उन-उन नगरो के छोटे-छोटे द्वारों से भीतर प्रवेश करूगा, एक-एक राजा से भेंट करूगा और उसे कहूगा—"राजन् ! आपको लडने की जरूरत नही है, केवल हमारा आधिपत्य स्वीकार कर लें। आपका राज्य आपका ही रहेगा। यदि आप हमारा प्रस्ताव स्वीकार नही करेगे तो युद्ध होगा। हमारे पास बहुत बडी सेना है। निश्चय ही आप हार जायेंगे। यदि हमारा अनुरोध स्वीकार करेंगे, हम आपको अपना सहचर बना लेंगे, अन्यथा युद्ध कर आपको मौत के घाट उतार देंगे।"

"राजन् ! इसी प्रकार हम आगे-से-आगे बढते जायेंगे। आशा है, एक सौ राजा हमारी बात स्वीकार कर लेगें। हम उन राजाओ को अपने नगर मे लायेंगे। बगीचे में सुरापानोत्सव हेतु एक विशाल मण्डप बनवायेंगे, चंदवा तनवायेंगे। वहाँ उपस्थित राजाओ को ऐसी मदिरा का पान करायेंगे, जिसमे विष मिला होगा। वे सभी वहाँ ढेर हो जायेंगे। इस प्रकार उन एक सौ राजाओ का राज्य, राजधानियाँ हमें सहज ही स्वायत्त हो जायेंगी। यो आप समग्र जम्बूद्वीप के सम्राट् बन जायेंगे।"

राजा बोला—"आचार्य ! जैसा आपने कहा, वैसा ही करेंगे।"

केवट्ट ने कहा—"राजन् ! यह मेरी मन्त्रणा है, जिसे केवल दो आपके तथा दो मेरे, चार ही कानो ने सुना है। इसे अन्य कोई नही जान सकता। अब विलम्ब न करें। शीघ्र यहाँ से निकल चलें।"

राजा बहुत प्रसन्न था। उसने कहा—"अच्छा, चलो चलें।

तोते के बच्चे ने राजा तथा केवट्ट का समस्त वार्तालाप सुना। ज्यो ही वार्तालाप समाप्त हुआ, किसी लटकती हुई चीज को उतारने की ज्यो उसने केवट्ट की देह पर बीठ कर दी। केवट्ट 'यह क्या है', ऐसा कहता हुआ विस्मय के साथ अपना मुह खोले जब ऊपर की ओर देखने लगा, तोते के बच्चे ने उसके खुले हुए मुह मे बीठ गिरा दी। फिर वह 'किर

फिर' शब्द करता हुआ पेड की डाली से उडा और कहता गया—"केवट्ट ! शायद तुम समझते हो कि तुम्हारी मन्त्रणा मात्र चार कानो तक मर्यादित है। तुम्हारा यह समझना भूल है। वह इसी समय छ कानो तक जा चुकी है, फैल चुकी है। वह शीघ्र ही आठ कानो तक पहुँचेगी। उत्तरोत्तर फैलती जायेगी। फैलती-फैलती सैकडो कानो तक पहुँच जायेगी।" केवट्ट तथा राजा यह कहते रह गये कि इस तोते को पकडो, पकडो। वह पवन की ज्यो तीव्रगति से उडा। बहुत ही कम समय मे मिथिला पहुँच गया। महौषध पण्डित के घर गया उसका यह नियम था कि यदि उस द्वारा लाई गई सूचना केवल महौषध को ही बतानी होती तो वह उसी के स्कन्ध पर उतरता। यदि महौषध एव अमरा देवी दोनो को बताने लायक होती, तो वह महौषध की गोदी मे उतरता तथा यदि सभी लोगो के जानने लायक होती तो वह भूमि पर उतरता। वह शुक-शावक पण्डित के स्कन्ध पर आकर बैठा। इस इशारे से लोग भाँप गये कि यह कोई गोपनीय बात कहना चाहता होगा। वे वहाँ से हट गये। महौषध पण्डित शुक-शावक को साथ लिये अपने भवन की ऊपर की मजिल पर गया और उससे पूछा—"तात ! क्या देखने का, क्या सुनने का अवसर प्राप्त हुआ ?"

शुक-शावक ने कहा—"मैं समस्त जम्बूद्वीप मे घूमा। मुझे तदन्तवर्ती किसी भी देश के राजा से कोई भय, कोई खतरा प्रतीत नही होता, किन्तु, कम्पिल राष्ट्र के उत्तर पाञ्चाल नगर मे राजा चूळनी ब्रह्मदत्त का पुरोहित, जिसका नाम केवट्ट है, बडा खतरनाक है। वह अपने राजा को बगीचे मे ले गया, वहाँ गुप्त मन्त्रणा की। केवल वे दो ही वहाँ रहे। मैं पेड की डालियो के बीच बैठा रहा। उनकी सारी मन्त्रणा सुनता रहा। जब केवट्ट दम्भ के साथ कहने लगा—"यह हमारी मात्र चार कानो तक सीमित मन्त्रणा है।" तब मैंने उस पर बीठ कर दी। जब उसने साश्चर्य मुँह खोले ऊपर की ओर देखा, तब मैंने उसके मुह मैं बीठ गिरा दी।" इस प्रकार उस शुक-शावक ने महौषध पण्डित को वह सब सुना दिया, जो उसने उत्तर पाञ्चाल नगर मे देखा था, सुना था। पण्डित ने उससे पूछा—"क्या उन्होने अपना कार्यक्रम निर्धारित कर लिया ?" तोते ने कहा—"हा, उन्होने ऐसा निश्चय कर लिया।"

महौषध पण्डित ने शुक-शावक का समुचित सत्कार करवाया, उसे स्वर्ण-निर्मित पिंजरे मे सुकोमल बिछौने पर लिटवाया। फिर उसने मन-ही-मन कहा, पुरोहित केवट्ट यह नही जानता कि मैं भी महौषध हूँ। उसकी समस्त योजना को तहस-नहस कर डालूँगा।

महौषध पण्डित ने नगर मे जो दीन-कुलो के लोग रहते थे, उन्हें नगर से बाहर आबाद किया राष्ट्र, जनपद तथा नगर के द्वारो के सन्निकटवर्ती ग्रामो के समृद्धिशाली, सुसम्पन्न बडे-बडे परिवारो को बुलवाया, उन्हे नगर मे आबाद किया। नगर मे विपुल धन-धान्य एकत्र करवाया, सगृहीत करवाया।

राजा चूळनी ब्रह्मदत्त ने केवट्ट द्वारा परिकल्पित योजना के अनुसार अपना अभियान चालू किया। उसने एक नगर पर घेरा डाला। जैसा पूर्ववर्णित है, केवट्ट वहाँ के राजा से मिला, उसे समझाया, अपने अधीन कर लिया, अपने विजयाभियान मे सम्मिलित कर लिया। फिर उसने चूलनी ब्रह्मदत्त से कहा—"राजन् ! सेना लिये अब हम अन्य राजा के नगर को घेरें।" राजा ने वैसा ही किया। केवट्ट की योजनानुसार यह क्रम चलता गया। अनेक राजा अधीन होते गये। महौषध द्वारा भिन्न-भिन्न राजाओ की सेवा में सप्रेषित,

नियुक्त उसके गुप्तचर उसके पास लगातार सूचनाएँ प्रेषित करते—"ब्रह्मदत्त का विजयाभियान उत्तरोत्तर गतिशील है। उसने अब तक इतने नगरों, इन-इन नगरों पर अधिकार कर लिया है। आगे अधिकार करता जा रहा है। आप प्रमादशून्य रहें।" महौषध वापस उत्तर भिजवाता—"मैं यहाँ सतत जागरूक हूँ। तुम सावधानी से अपने कार्य में तत्पर रहो।"

सात वर्ष, सात महीने तथा सात दिन के समय के अन्तर्गत चूळनी ब्रह्मदत्त ने विदेह राज्य के अतिरिक्त समस्त जम्बूद्वीप पर अपना कब्जा कर लिया। राजा ब्रह्मदत्त ने केवट्ट से कहा—"आचार्य! विदेह राज्य पर अधिकार करना अभी बाकी है, हम उधर बढ़ें, नगर को घेरें।" केवट्ट बोला—"राजन्! महौषध पण्डित के होते हुए यह संभव नहीं है कि हम नगर पर अधिकार कर सकें। वह बहुत बुद्धिशील है तथा उपाय खोजने में परम प्रवीण है।" केवट्ट ने उसके अनेक गुणों की चर्चा की। वह खुद भी समुचित उपाय-सर्जन में प्रवीण था; अतः वह केवट्ट की विशेषताओं को यथार्थतः समझता था। उसने ब्रह्मदत्त को उपयुक्त विधि से समझा दिया कि मिथिला का राज्य बहुत छोटा-सा है, हमने समग्र जम्बूद्वीप का राज्य अधिकृत कर लिया है, इस छोटे से राज्य को न लिया जाए तो कोई विशेष बात नहीं। शेष राजा, जो कहते थे कि मिथिला राज्य को जीत लेने के बाद ही जयपान करेंगे, केवट्ट ने उन्हें भी राजी कर लिया कि विदेह जैसे अति सामान्य से राज्य को लेकर हमें क्या करना है। वह तो एक प्रकार से हमारा ही है, जब चाहेंगे तब ले लेंगे, इसलिए अब हम रुक जाएं, आगे न बढ़ें। केवट्ट ने बहुत उत्तम रीति से उन्हें समझाया। वे मान गये, रुक गये।

महौषध द्वारा नियुक्त पुरुषों ने उसके पास सूचना प्रेषित की, चूळनी ब्रह्मदत्त सौ राजाओं के साथ मिथिला पर आक्रमण करने आ रहा था, पर, वह आते आते रुक गया, वापस अपने नगर को लौट गया। महौषध ने उनको कहलवाया—"आगे उसका क्या कार्यक्रम है, वह क्या करने जा रहा है, इसकी पूरी जानकारी प्राप्त करो तथा यथा समय मेरे पास पहुँचाते रहो।"

उधर ब्रह्मदत्त ने केवट्ट से पूछा—"अब हमें क्या करना चाहिए?" केवट्ट ने कहा—"अब हम लोग विजय-पान करेंगे।" उसने नौकरों को आदेश दिया कि उद्यान को खूब सजाना है, सौ चषकों में मदिरा तैयार रखनी है, विविध प्रकार के मत्स्य-मांसादि स्वादिष्ट पदार्थ प्रस्तुत करने हैं। समझ कर यह सब करने में लग जाओ।

वहाँ गुप्त रूप से कार्यरत महौषध के आदमियों ने यह समाचार महौषध को भेज दिया। उनको यह ज्ञान नहीं था कि मदिरा में विष मिलाकर अधिकृत राजाओं को मार डालने का षड्यन्त्र है। महौषध को यह सब मालूम था; क्योंकि शुक-श्रावक ने उसको यह पहले ही बता दिया था, जब राजा ब्रह्मदत्त तथा केवट्ट ब्राह्मण ने यह मन्त्रणा की थी।

महौषध ने अपने आदमियों को सूचित करवाया कि विजयोपलक्ष्य में मदिरा-पान का वह आयोजन कब होगा, सही पता लगाकर सूचना करो। उन्होंने सुरापान-समारोह के ठीक दिन का पता किया, महौषध पण्डित को इसकी सूचना दी। पण्डित ने विचार किया—मुझ जैसे प्रज्ञाशील पुरुष के रहते इतने राजाओं का बेमौत मरना उपयुक्त नहीं है। मैं उनको बचाऊंगा। उसने उन हजार योद्धाओं को, जो उसके साथ ही जन्मे थे—जिस दिन उसका जन्म हुआ, उसी दिन जिनका जन्म हुआ था, अपने पास बुलवाया। उनको सारी स्थिति से

अवगत कराया, सब बातें विशद रूप मे समझाई, सिखाई और उनसे कहा—"मित्रो ! राजा चूळनी ब्रह्मदत्त अपने बगीचे को सुसज्जित, विभूषित कराकर एक सौ राजाओ के साथ विजयपानोत्सव—अपनी विजय के उपलक्ष्य मे मदिरा पान का आयोजन कर रहा है। वह विजयपानोत्सव नही है, मृत्युपानोत्सव है। विषमिश्रित मदिरा पिलाकर ब्रह्मदत्त राजाओ की हत्या करना चाहता है। मैं चाहता हूँ, यह पाप-कृत्य न हो। तुम वहाँ पहुँच जाओ। जब राजाओ के आसन लगा दिये गये हो और जब तक कोई भी उन पर नही बैठा हो, सब खाली पडे हो, तुम लोग यह कहना—राजा चूळनी ब्रह्मदत्त के आसन के ठीक बाद न्यायत हमारे राजा का आसन है। तुम उस पर कब्जा कर लेना। यदि वहाँ के आदमी पूछे—तुम किसके व्यक्ति हो तो कह देना, हम विदेहराज के आज्ञानुवर्ती अधिकारी है। वे कहेगे—सात दिन, सात महीने और सात वर्ष मे हमने युद्धोद्योग कर अनेक राज्य लिये, पर, एक दिन भी हमारे ध्यान मे नही आया कि तुम्हारा भी कोई राज्य है। जाओ, सबके अन्त मे जो आसन लगा है, लेलो। यो वे तुम्हारे साथ सघर्ष करेगे। तुम लोग सघर्ष बढा देना और कहना कि ब्रह्मदत्त के अतिरिक्त कोई भी राजा हमारे राजा से विशिष्ट नही है। फिर कहना—यह कितनी बुरी बात है, हमारे राजा के लिए आसन तक नही लगाया। हम यह समारोह नही होने देंगे। न हम विजयोपलक्ष्य मे मदिरा-पान करने देंगे और न इस अवसर पर विशेष रूप से तैयार किये गये मत्स्य मासादि पदार्थ ही खाने देंगे। इस प्रकार हल्ला करना, शोर मचाना, धमकियों द्वारा उन्हे वर्जित करना, त्रस्त करना, एक बडा-सा डडा लेकर सभी सुरा-पात्रो को फोड डालना, मत्स्य-मास को इधर-उधर बिखेर देना, खाने लायक न रहने देना। फिर शीघ्रता से सेना मे घुस जाना, देवताओ के नगर मे प्रविष्ट असुरो की ज्यो उसमे हलचल मचा देना और उन्हे कह देना—हम मिथिला नगरी के महौषध पण्डित के व्यक्ति हैं, यदि किसी मे शक्ति हो तो हमारा कुछ करें, हमे पकडे। इस प्रकार उन्हे आतकित कर वहाँ से चले आना।

योद्धाओ ने कहा—"स्वामिन्! हम ऐसा ही करेंगे।" वे शस्त्र-सज्जित हुए। वहाँ से प्रस्थान किया। यथा स्थान पहुँचे। वहाँ का बगीचा देवोद्यान की ज्यो विभूषित था। एक बडा सफेद चन्दोवा तना था। उसके नीचे सौ राजाओ के लिए सौ सिंहासन लगे थे। योद्धाओ ने वह ऐश्वर्य-छटा देखी। उन्होंने सब वैसा ही किया, जैसा महौषध ने उन्हे समझाया था। लोगो मे खलबली मचगई। सब हक्के-बक्के रह गये। वे योद्धा यह सब कर मिथिला लौट आये।

राजपुरुषो ने राजा चूळनी ब्रह्मदत्त को एव तदधिकृत, समागत राजाओ को इस घटना से सूचित किया। ब्रह्मदत्त को बडा क्रोध आया—बहुत बुरा हुआ, हमारी सारी योजना ही ध्वस्त हो गई। राजा भी बहुत क्रुद्ध हुए—विजयोपलक्ष्य मे आयोजित सुरापान से हमे वंचित कर दिया। सैनिक भी बडे नाराज हुए—नि शुल्क बढ़िया मदिरा-पान का अवसर था, हमे वह नही लेने दिया गया।

ब्रह्मदत्तने राजाओ को अपने पास बुलाया और कहा—"हम मिथिला पर आक्रमण करेंगे। विदेहराज का खड्ग द्वारा शिरच्छेद करेंगे, उसे अपने पैरो से रौंदेंगे और फिर हम विजयोत्सव में सुरापान करेंगे।"

फिर ब्रह्मदत्त ने केवट्ट को एकान्त मे बुलाया और कहा—"देख रहे हो, हमारी सारी योजना मिट्टी मे मिला दी गई। वैसा करने वाले शत्रु को हम पकड़ेंगे, दण्डित करेंगे।

अकस्मात् उनके मुंह से निकल पड़ा—अब हमारे प्राण नहीं बचेंगे। ब्रह्मदत्त हम सबकी जान ले लेगा। अत्यन्त घबराहट के साथ वह उनसे बातचीत करने लगा।

महौषध को जब यह विदित हुआ कि ब्रह्मदत्त चढ़ आया है, उसने नगर को घेर लिया है तो वह सिंह के सदृश सर्वथा निर्भय बना रहा। उसने नगर की सुरक्षा की व्यवस्था की। राजा को आश्वासन देने हेतु राजभवन में आया। राजा को नमस्कार किया, एक तरफ खड़ा हो गया। राजा ने ज्यों ही उसे देखा, उसके मन में ढाढस बंधा। उसने विचार किया, महौषध पण्डित के सिवाय हमें इस संकट से और कोई उबार नहीं सकता। राजा ने कहा—"पाञ्चाल का राजा ब्रह्मदत्त समस्त सेनाएं लिये आ पहुंचा है। पाञ्चाल सेना अप्रमेय—अपरिमित-अपार है। पीठ पर भारी बोझा उठाये ले चलने में सक्षम पदाति—सेना के पैदल सिपाही बड़े लड़ाकू हैं। सैनिक वृन्द सभी प्रकार के युद्धों में, युद्ध-विधियों में प्रवीण हैं। वे तत्क्षण स्फूर्ति से शत्रुओं के शिरच्छेद करने में समर्थ हैं। दुन्दुभि, ढोल तथा शंख आदि की आवाज सुनते ही वे जाग उठते हैं। वे आवरणों—कवच आदि अंगरक्षोपकरणों—युद्धालंकारों से विभूषित हैं। पाञ्चालराज की सेना ध्वजाओं, हाथियों, घोड़ों, शिल्पियों तथा शूरवीरों से सुप्रतिष्ठित है—संयुक्त है। कहा जाता है इस सेना में दस प्रज्ञाशील पण्डित हैं, जो एकान्त में विचार-विमर्श करते हैं। राजमाता ग्यारहवीं परामर्श दात्री हैं, पाञ्चाल राज जिनके नियन्त्रण में हैं। यहां एक सौ अनुयुक्त—ब्रह्मदत्त के अनुगामी, यशस्वी—कीर्तिमान् क्षत्रिय—राजा हैं, जिनके राज्य ब्रह्मदत्त ने स्वायत्त कर लिये हैं, जो अन्तर्व्यथा लिये हैं, जो पाञ्चालराज के निर्देशन में हैं। राजा जैसा ब्रह्मदत्त कहे—आदिष्ट-निर्दिष्ट करे, वैसा करने वाले हैं, मन में न चाहते हुए भी मधुरभाषी हैं, मन से अनुमत न होते हुए भी पाञ्चालराज के वशगत होने से उनका अनुसरण कर रहे हैं। पाञ्चाल राज की सेना ने मिथिला नगरी को पूरी तरह घेर लिया है। ऐसा प्रतीत होता है, मानो वह सेना विदेह की राजधानी का चारों ओर से खनन कर रही हो, उसकी जड़ें खोद रही हो। जैसे आकाश में चारों ओर तारे छाये रहते हैं, उसी प्रकार सैनिक मिथिला नगरी के चारों ओर छा गये हैं। महौषध ! अब तुम्हीं कोई उपाय खोजो, जिससे इस विपत्ति से हम छूट सकें।"[1]

---

१. पञ्चालो सब्बसेनाय ब्रह्मदत्तो समागतो।
नायं पञ्चालिया सेना अप्पमेय्या महोसध ॥८४॥
पिट्ठिमती पत्तिमती सब्बसङ्गामकोविदा।
ओहारिणी सद्दवती भेरिसंखप्पबोधना ॥८५॥
लोहविज्जालंकाराभा धजिनी वामरोहिणी।
सिप्पियेहि सुसम्पन्ना सूरेहि सुप्पतिट्ठिता ॥८६॥
दसेत्थ पण्डिता आहु भूरिपञ्ञा रहोगमा।
माता एकादसी रञ्ञो पञ्चालियं पसासति ॥८७॥
अथेत्थेकसतं खत्या अनुयन्ता यसस्सिनो।
अच्छिन्नरट्ठा व्यथिता पञ्चालिनं वसं गता ॥८८॥
यं वदा तक्करा रञ्ञो अकामा पियभाणिनो।
पञ्चालमनुयायन्ति अकामा वसिनो गता ॥८९॥
ताय सेनाय मिथिला तिसन्धि परिवारिता।
राजधानी विदेहानं समन्ता परिखञ्ञति ॥९०॥
उद्धं तारका जाता व समन्ता परिवारिता।
महोसध ! विजानाहि कथं मोक्खो भविस्सति ॥९१॥

जब महौषध ने राजा का यह कथन सुना, तो उसने सोचा—यह राजा मृत्यु से डरा हुआ है। जैसे रुग्ण पुरुष को चिकित्सक का सहारा चाहिए, बुभुक्षित व्यक्ति को भोज्य-पदार्थ चाहिए, पिपासु को जल चाहिए, उसी प्रकार मेरे सिवाय इस समय इसके लिए और कोई शरण नही है। मैं इसकी व्याकुलता, व्यथा दूर करूं। यह सोचकर महौषध ने पाषाण-खण्ड पर अवस्थित सिंह की ज्यो गर्जना करते हुए कहा—"राजन्! भय न करें। सुख-पूर्वक राज्य का भोग करे। डडे से जैसे कौओ को उडा दिया जाता है, कमान द्वारा जैसे बन्दरो को भगा दिया जाता है, मैं इस अठारह अक्षौहिणी सेना को इस प्रकार भगाऊगा कि सैनिको को, योद्धाओ को भागते हुए अपनी धोतियो तक की सुध नही रहेगी। उसने आगे कहा—"राजन्! पैर फैलाकर सुख मे सोए, सासारिक भोगो का आनन्द लें। मै ऐसा उपाय करूगा, जिससे राजा ब्रह्मदत्त पाचालिक सेना का परित्याग कर भाग खड़ा होगा।"[1]

महौषध पण्डित ने राजा को इस प्रकार भरपूर धीरज बघाया। फिर वह नगर से बाहर निकला, नगर मे वृहत् उत्सव मनाने की घोषणा हेतु ढोल बजवाया। उसने नगर-वासियो को आश्वासन देते हुए कहा—"तुम लोग निश्चिन्त रहो, सात दिन तक आनन्दो-त्सव मनाओ, पुष्प मालाए धारण करो, चन्दन आदि सुगन्धित पदार्थों का देह पर विलेपन करो, सुस्वादु, उत्तम भोज्य, पेय-पदार्थों का सेवन करो, यथेच्छ सुरा-पान करो, नाचो, गाओ, बजाओ, चिल्लाओ, तालियाँ पीटो। इस उत्सव—समारोह मे जो भी धन व्यय होगा, वह मेरे जिम्मे रहेगा। महौषध का भी प्रज्ञा-प्रभाव—बौद्धिक चमत्कार देखो, वह क्या करता है।" महौषध ने उन्हे यह भी समझा दिया कि ब्रह्मदत्त के आदमी उत्सव के सम्बन्ध मे जब उनसे पूछे तो वे क्या उत्तर दे।

जैसा महौषध ने सकेत दिया था, सबने वैसा ही किया। सगीत की स्वर-लहरियाँ तथा वाद्य-ध्वनि बाहर तक सुनाई दे रही थी। पाञ्चाल सैनिक सुन रहे थे। नगर के छोटे द्वार से—गुप्त द्वार से लोग भीतर आते थे। द्वार पर पहरे का भारी इन्तजाम था। भीतर आने वालो को खूब देख-देखकर आने दिया जाता था। इस बात का पूरा ध्यान रखा जाता था कि शत्रु के लोग कही प्रवेश न कर जाए। नगर मे आनन्दोल्लासमय उत्सव चल रहा था। जो भी बाहर से आते, वे लोगो को उत्सव मे, मनोविनोद मे, हास-परिहास मे निमग्न देखते। चूळनी ब्रह्मदत्त ने, जो अपनी सेनाओ के साथ घेरा डाले पडा था, यह कोलाहल सुना, अपने मन्त्रियो से कहा—"अठारह अक्षौहिणी सेना हमारे साथ है। हमने उस द्वारा नगर को घेर रखा है, किन्तु, बडा आश्चर्य है, नगरवासियो मे न कोई भय है, न आतक है, वे प्रसन्नता-पूर्वक उत्सव मना रहे हैं, तालियाँ पीट रहे हैं, शोर मचा रहे हैं, गा रहे हैं।"

महौषध द्वारा नियुक्त गुप्तचरो ने उसे मिथ्या सूचना दी—"राजन्! प्रयोजनवश किसी तरह छोटे द्वार से हमने नगर मे प्रवेश किया। हमने उत्सव-रत नागरिको से पूछा—'अरे! सारे जम्बूद्वीप के राजाओ ने तुम्हारे नगर को घेर रखा है, तुम जलसा मना रहे हो, बडे प्रमादी-लापरवाह मालूम पडते हो।' उन्होने बडे सहज भाव से उत्तर दिया—'बाल्या-वस्था से ही हमारे राजा की एक आकाक्षा थी, जब समस्त जम्बूद्वीप के राजा मेरा नगर घेर लेंगे, तब बहुत बडा समारोह आयोजित कराऊगा। आज उसकी यह आकाक्षा पूर्ण हो

१, पादे देव! पसारेहि भुञ्जकामे रमस्सु च।
हित्वा पञ्चालिय सेन ब्रह्मदत्तो पलायति ॥६२॥

गई है। इसीलिए उसने ढोल बजाकर स्वय उत्सव की घोषणा करवाई। तदनुसार यह उत्सव चल रहा है।' राजा अपने महल की ऊपरी मजिल पर बैठा हुआ उत्सव देख रहा है मदिरा-पान कर रहा है।"

ब्रह्मदत्त ने यह सुना तो वह क्रोध से आग बबूला हो गया। उसने अपनी फौज के एक भाग को आदेश दिया कि नगर पर हमला करो, खाइयो को तोड डालो, परकोटे लाघ जाओ, दरवाजे की बडी-बड़ी बुर्जों को ध्वस्त कर डालो, नगर मे प्रविष्ट हो जाओ। जैसे गाडियो मे मिट्टी के बर्तन लादकर लाये जाते हैं, उसी प्रकार मिथिला वासियो के मस्तक, विदेहराज का मस्तक काट कर, गाडियाँ भरकर मेरे पास लाओ।

राजा ब्रह्मदत्त का यह आदेश सुनकर अनेक वीर योद्धा विविध प्रकार के शस्त्रास्त्रो से सुसज्जित होकर दरवाजे के समीप पहुँचे। महौषध के सैनिक, जो पहले से ही वहाँ नियुक्त थे, आने वाली परिस्थितियो का सामना करने को तत्पर थे, उन्होने उन पर उबला हुआ कीचड, पत्थर आदि फेंके। आक्रमण करने को उतारू सैनिक घबरा गये, वापस लौट आये। ब्रह्मदत्त के सैनिक नगर का प्राकार तोडने हेतु खाई लाघकर जाने को उद्यत होते तो बुर्जों के बीच में खडे हुए मिथिला के योद्धाओ के बाणो से तथा अन्यान्य शस्त्रो के प्रहार से पीडित होते, नष्ट होते। महौषध पण्डित के योद्धा ब्रह्मदत्त के योद्धाओ के प्रहारोद्यत हाथो की नकलें करते हुए उनको तरह-तरह से गालियाँ देते, धमकाते। वे सुरा-पात्र हाथ मे लेते, मत्स्य-मास की सलाखें हाथ मे लेते, दूर खडे ब्रह्मदत्त के योद्धाओ की ओर आगे बढाते, उन्हें दिखाते, कहते—तुम्हे ये नही मिलते होगे, जरा पी लो, खा लो, यो उन्हे चिढाकर खुद पी जाते, खा जाते। वे परकोटे पर खुशी से चहलकदमी करते इस प्रकार सुरक्षित थे कि उनका कोई कुछ नही विगाड सकता।

### नैराश्य

ब्रह्मदत्त के योद्धा अपने राजा के पास गये और कहने लगे—"राजन्! विशिष्ट ऋद्धिप्राप्त पुरुषो के अतिरिक्त मिथिला को कोई नही जीत सकता।" चार-पाँच दिन व्यतीत हो गये, ब्रह्मदत्त ने देखा, जिस राज्य को हथियाने आये थे, अब तक हम उसका कुछ भी नही विगाड सके। उसने आचार्य केवट्ट से कहा—"हम नगर पर कब्जा नही कर सकते, कोई भी वहाँ तक नही पहुँच सकता, क्या किया जाए।"

### जल-सकट का आतक

केवट्ट ने कहा—"राजन्! चिन्ता मत कीजिए, एक उपाय, ध्यान मे आया है। जल प्राय नगर से बाहर होता है। यहाँ भी ऐसा ही होगा। यदि हम जल बन्द कर दें तो हमारा अभियान सफल होगा। नगर के लोग जब जल के अभाव मे दु खित होंगे, तो वे स्वयं ही दरवाजे खोल देंगे।"

राजा ब्रह्मदत्त को लगा, यह उपाय समुचित है। उसने केवट्ट का सुझाव स्वीकार किया। नगर में किसी भी तरह जल न पहुँचे, ऐसी अवरोधक व्यवस्थाएँ की। महौषध द्वारा नियुक्त गुप्तचरो को ब्रह्मदत्त की इस योजना का पता चल गया। उन्होने पत्र मे ये समाचार लिखे। उसे एक सरकण्डे मे बाँधा व उसके द्वारा महौषध के पास समाचार भेजा। महौषध ऐसे विषयो में पहले से ही जागरूक था। उसने आदेश दे रखा था कि

जो कोई सरकण्डे मे बंधा पत्र देखे, वहाँ से उसे ले आए, मुझे सौप दे। तदनुसार एक पुरुष ने वह महौषध पण्डित के पास पहुँचा दिया। महौषध ने सरकण्डे मे बँधे पत्र को निकाला। उसमे उल्लिखित समाचार पढ़ा। आत्मसामर्थ्य के प्रकाट्य की भाषा मे बोलते हुए उसके मुँह से निकला—वे नहीं जानते, मैं महौषध पण्डित हूँ। फिर उसने साठ हाथ लम्बा एक बांस मगाया। उसे बीच मे से चिरवाया, साफ करवाया। एक साथ जुड़वाया, ऊपर चर्म द्वारा बधवाया। फिर उसके ऊपर मृत्तिका लिपवाई। हिमालय पर साधना द्वारा जिन्होंने विशेष ऋद्धियाँ प्राप्त की थी, ऐसे योगनिष्ठ तपस्वीजनो द्वारा आनीत कर्दम-कुमुद के बीच पुष्पकरिणी के किनारे गारा डलवाकर उप्त करवाये। उस स्थान पर वह बांस रखवाया। उसे जल से आपूर्ण करवाया। एक ही रात्रि मे कुमुद पुष्प उग कर बास की खोल मे से बढ़ता हुआ ऊपर निकला। महौषध ने अपने आदमियो को आज्ञा दी कि उसे तोड लो और ब्रह्मदत्त को दो। उन्होंने कुमुद को नाल से तोड़ा। उसे नाल मे लपेटा तथा वहाँ फेंक दिया, जहाँ ब्रह्मदत्त के परिचर थे। फेंकते हुए कहा—"यह इसलिए है कि ब्रह्मदत्त के चरणो की सेवा करने वाले परिचर, अनुचर आदि भूखे न मरे, इसे ले लें, नाल को खा ले, कुमुद-पुष्प को सज्जा, विभूषा के लिए धारण करे। महौषध पण्डित द्वारा नियुक्त पुरुषों मे से एक के हाथ मे यह पड़ा। उसने उसे ब्रह्मदत्त मे समक्ष उपस्थापित किया और कहा—"महाराज! इस कुमुद की नाल तो देखें। हमे इतनी लम्बी नाल जीवन मे कभी नही देखी। राजा बोला—"इस नाल को नापो।" महौषध पण्डित के आदमियो ने उसे नापने में चालाकी की। नाल जो साठ हाथ लम्बी थी, उसे अस्सी हाथ लम्बा बताया। राजा ने यह जानना चाहा कि यह कुमुद कहाँ उत्पन्न हुआ? उन आदमियो मे से एक ने असत्य उत्तर दिया। उसने कहा—"राजन्! एक दिन मैं बहुत पिपासित था। इच्छा हुई, आज सुरा-पान द्वारा अपनी प्यास बुझाऊ। मैं छोटे दरवाजे मे से किसी तरह नगर मे प्रविष्ट हो गया। मैंने वहाँ नागरिकों के क्रीड़ा-विनोद हेतु निर्मापित बड़ी-बडी पुष्पकरिणियाँ देखी। वहाँ नौका-विहार करते हुए लोगो को ऐसे पुष्प तोड़ने हुए देखा। यह पुष्प पुष्करिणी के तट पर उगा हुआ है। गहरे जल मे उगे पुष्प तो सौ-सौ हाथ नाल के होगे ही।" यह सुनकर राजा ब्रह्मदत्त आश्चर्य मे डूब गया।

राजा ने आचार्य केवट्ट से कहा—"आचार्य! जल-संकट उपस्थित कर नगर को नही जीता जा सकता। इसमे जलपूर्ण कितनी ही पुष्करिणियाँ पहले से ही विद्यमान हैं। जल-सकट उपस्थित करने की अपनी योजना आप वापस लौटा लीजिए। कुछ और सोचिए।"

**धान्य-संकट**

केवट्ट ने कहा—"अच्छा, तो धान्य का संकट उत्पन्न कर इसे जीतेंगे। धान्य नगर के बाहर से आता है। इसके आने के सब मार्ग रोक देंगे। यह सुनकर राजा ब्रह्मदत्त बोला—"आचार्य! यह ठीक है। खाद्यान्न के अभाव मे विदेहराज को हमारे अधीन होना ही पड़ेगा।"

अपने छद्मवेषी गुप्तचरो द्वारा महौषध पण्डित को यह समाचार मिल गया। उसके मुँह से निकला—ब्राह्मण केवट्ट मेरे पाण्डित्य एवं प्रज्ञोत्कर्ष को नही जानता। महौषध ने अपने नगर के परकोटे पर गारा बिछवाया। उसमे धान उप्त कर दिये। बोधिसत्वों

के आशय, परिकल्पनाएँ कभी अपूर्ण नही रहती। धान के पौधे केवल एक रात्रि मे उगकर, बढकर इतने ऊँचे हो गये कि प्राचीर से ऊपर उठे हुए दृष्टिगोचर होने लगे।

ब्रह्मदत्त ने यह देखा, उसने साश्चर्य पूछा—"परकोटे के ऊपर ये हरे-हरे क्या दृष्टिगोचर हो रहे है ?" महौपध पण्डित के छद्मवेषी गुप्तचर, जो बनावटी तौर पर ब्रह्मदत्त के विश्वस्त सेवक बने थे, उसके पीछे लगे रहते। वे झट बोल पडे—"राजन् ! जब महौषध को यह आशका हुई कि उसके यहा धान्य-सकट उपस्थित किया जा सकता है तो उसने पहले ही राष्ट्र से धान्य एकत्र करवाया और नगर के सारे कोठे भरवा लिये। जो धान्य बचा, उसे प्राचीर के समीप गिरवा दिया। धूप मे पडे धान्य पर वृष्टि का जल पडने से पौधे उग आये। मैं भी एक दिन कार्यवश छोटे दरवाजे से नगर मे प्रविष्ट हुआ। मैंने प्राचीर के पास पडा धान्य देखा। मुट्ठी भर उठाया, उसे गली मे डाल दिया। मैंने तो योही जिज्ञासा एव कुतूहल-वश उठाया था। लोग मेरा परिहास कर बोले—'प्रतीत होता है, तुम भूख के मारे हो, धान्य को अपने वस्त्र के पल्ले मे बाँध लो और अपने घर ले जाओ, पकाकर खा लो।"

राजा ब्रह्मदत्त ने यह सुना तो उसका दिल बैठ गया। उसने केवट्ट से कहा—"आचार्य ! धान्य का सकट उपस्थित कर हम इस नगर को कब्जे मे नही कर सकते। यह उपाय भी कारगर नही होगा।"

**ईंधन-निरोध**

केवट्ट ने कहा—"खैर, दूसरा उपाय करेंगे। धान्य, जल सब हो, किन्तु, यदि ईंधन न हो तो भोजन तैयार नही होता। हम ईंधन का सकट उपस्थित करेंगे, क्योकि ईंधन तो नगर मे नही होता, जगल से आता है।"

राजा बोला—आचार्य ! आपकी योजना उपयुक्त है।"

महौपध के गुप्तचर सतत सावधान थे, कार्य-कुशल थे। उन्होने झट महौषध को यह समाचार भेज दिया। महौपध ने तत्काल, जितने ऊँचे धान्य के पौधे दृष्टिगोचर होते थे, उतने ऊँचे-ऊँचे ईंधन के ढेर लगवा दिये। महौपध के आदमी परकोटे पर चहलकदमी करते हुए ब्रह्मदत्त के सैनिको का, लोगो का परिहास करते। उनकी ओर बडी-बडी लकडिया फेंकते और कहते—"तुम भूखे हो तो लो, इन लकडियो से पतली-पतली खिचडी पका लो और पी लो।"

ब्रह्मदत्त ने पूछा—"परकोटे से ऊपर उठे हुए लकडियो के ढेर दृष्टिगोचर हो रहे हैं, यह क्या बात है ?" महौपध के गुप्त पुरुषो ने बताया—"राजन् ! आशकित ईंधन सकट का विचार कर महौपध ने पहले से ही बहुत-सी लकडियाँ मगवा ली, घरो के पीछे के हिस्सो मे रखवा दी। जो वहा नही समा सकी, उन्हे नगर के परकोटे के समीप रखवा दिया। ये उन्ही लकडियो के ढेर हैं। राजन् ! नगर मे लकडियो का विपुल सग्रह है।" राजा को यह बात जच गई। उसने केवट्ट से कहा—"आचार्य ! ईंधन का नगर मे भारी सग्रह है। ईंधन का सकट उत्पन्न नही किया जा सकता। हमारा यह उपाय भी निरर्थक सिद्ध होगा।" केवट्ट ने कहा—"राजन् ! मेरे पास एक अन्य उपाय भी है।"

राजा बोला—"आचार्य ! मुझे तुम्हारे उपायो का अन्त नजर नही आता। हम किसी भी तरह विदेहराज को नही जीत सकते। हम वापस लौटेंगे।"

**धर्म-युद्ध**

केवट्ट ने कहा—"राजन् ! यह हमारे लिए बड़ी शर्मनाक बात होगी। लोग कहेंगे, चूळनी ब्रह्मदत्त सौ राजाओं को ससैन्य साथ लेकर भी विदेहराज को पराजित नहीं कर सका। केवल महौषध ने ही पाण्डित्य और प्रज्ञा का ठेका नहीं लिया है। मैं भी प्रज्ञावान् हूं। मैं एक षड्यन्त्र रचूंगा।"

ब्रह्मदत्त—"आचार्य ! क्या षड्यन्त्र रचोगे ?"

केवट्ट—"हम धर्म-युद्ध आयोजित करेंगे।'

ब्रह्मदत्त—"धर्म-युद्ध से तुम्हारा क्या अभिप्राय है ?"

केवट्ट—"सेना नहीं लड़ेगी, दोनों राजाओं के दोनों पण्डित एक स्थान पर एकत्र होंगे, मिलेंगे। उनमें जो पहले प्रणाम करेगा, वह पराजित माना जायेगा। धर्म-युद्ध में ऐसा होता है। महौषध यह रहस्य नहीं जानता। आयु में मैं ज्येष्ठ हूं, वह कनिष्ठ है। मुझे देखते ही वह प्रणाम करेगा। फलतः विदेहराज की पराजय मानी जायेगी। इस युक्ति द्वारा हम बिना लड़े विदेहराज को पराजित कर अपने राज्य में लौट जायेंगे। यह धर्म-युद्ध की रूप-रेखा है।"

महौषध को तत्काल इस षड्यन्त्र का पता चल गया। वह मन-ही-मन कहने लगा, षड्यन्त्री केवट्ट मुझे पराजित नहीं कर सकता। यदि मैं केवट्ट से पराजित हो जाऊं तो मेरा नाम महौषध नहीं।

राजा ब्रह्मदत्त को यह योजना पसंद आई। उसने कहा—"आचार्य ! आपने यह बड़ा उत्तम उपाय सोचा है। उसने विदेहराज को उद्दिष्ट कर एक पत्र लिखवाया। छोटे दरवाजे के मार्ग से वह पत्र विदेहराज के पास प्रेषित किया। पत्र में उल्लेख था—"कल धर्म-युद्ध आयोजित होगा। मेरी ओर के पण्डित तथा आपकी ओर के पण्डित का मुकाबला होगा। धर्मानुसार हार-जीत का फैसला होगा। धर्म-युद्ध की यह चुनौती जो स्वीकार नहीं करेगा, उसकी हार समझी जायेगी।"

विदेहराज ने महौषध पण्डित को बुलवाया। उसे सारी बात बतलाई। महौषध पण्डित ने जवाब दिया—"राजन् ! बहुत अच्छी बात है। आप उत्तर दिलवा दीजिए—कल सवेरे ही पश्चिमी दरवाजे पर धर्म-युद्ध का मञ्च तैयार मिलेगा। वहां आ जाएं। विदेहराज ने, राजा ब्रह्मदत्त का जो दूत धर्म-युद्ध का सन्देश लेकर आया था, उसी के साथ इस आशय का पत्र भेज दिया।

महौषध ने केवट्ट को हराने का संकल्प किया। पश्चिमी दरवाजे पर धर्म-युद्ध का मञ्च तैयार करवाया। केवट्ट धर्म-युद्ध में आने को तैयार होने लगा। न जाने कब क्या हो जाए, यह सोचकर केवट्ट की सुरक्षा के लिए अनेक व्यक्तियों ने उसे अपने घेरे में लिया। ब्रह्मदत्त के अधीनस्थ एक सौ राजा भी धर्म-युद्ध के लिए निर्मापित मञ्च के निकट पहुंच गये। केवट्ट भी वहां पहुंच गया।

इधर बोधिसत्त्व ने सवेरा होते ही शौचादि से निवृत्त हो, सुरभित जल से स्नान किया। काशी में निर्मित एक लक्ष के मूल्य का उत्तम वस्त्र धारण किया। सब प्रकार के आभूषणों से अपने को सुशोभित किया। विविध प्रकार का उत्तम भोजन ग्रहण किया। तत्पश्चात् वह राजभवन के दरवाजे पर गया। विदेहराज ने उसका स्वागत किया, भीतर

बुलाया। उसने राजा को नमस्कार किया और वह एक तरफ खडा हो गया। राजा ने कहा—"महौषध ! क्या कहना चाहते हो ?"

महौषध—"मैं धर्म-युद्ध के मञ्च पर जा रहा हूँ।"

राजा—"मैं तुम्हारे लिए क्या करू ?"

महौषध—"राजन् ! मैं केवट्ट ब्राह्मण को मणि द्वारा प्रवञ्चित करना चाहता हूँ। आपके यहाँ अप्टवक्रयुक्त—आठ स्थानो पर वक्र—बाका जो अमूल्य मणिरत्न है, वह मुझे दे दीजिए।"

राजा बोला "बहुत अच्छा तात ! उसे लिये जाओ।" राजा ने वह अमूल्य रत्न खजाने से मगवाया तथा महौषध को दे दिया।

महौषध ने मणिरत्न लिया, राजा को प्रणाम किया, राजभवन से उतरा। फिर उसने अपने सहजात—अपने जन्म के दिन उत्पन्न अपने सहचर एक सहस्र योद्धाओ को साथ लिया। वह नब्बे सहस्र कापार्पण मूल्य के श्वेत अश्व जुते रथ पर आरूढ हुआ। नगर के दरवाजे पर पहुँचा। केवट्ट भी वहाँ खडा था। वह महौषध के आने का बडी तीव्र उत्कण्ठा से इन्तजार कर रहा था। निरन्तर आँखें फाड़े देखते रहने से प्रतीत होता था, मानो उसकी गर्दन प्रलम्ब हो गई हो। बडी तेज धूप थी। उसके शरीर से पसीना चू रहा था। महौषध पण्डित अपने बहुसख्यक अनुयायियो से घिरा था। वह सिंह की तरह निर्भय एव रोमाञ्च-शून्य था। उसने द्वार खुलवाया, नगर से बाहर आया, रथारूढ हुआ, शेर की तरह मुस्तैदी से चला। राजा ब्रह्मदत्त के अधीनस्थ सौ राजाओ ने उसका रूप-सौन्दर्य एव द्युतिमत्ता देखी तो उन्हे पता चला, श्रीवर्धन सेठ का अगज यह महौषध पण्डित है, जिसके तुल्य प्रज्ञाशील सम्पूर्ण जम्बूद्वीप मे अन्य कोई नही है। वे सहस्र बार यही कहते गये। देववृन्द से सपरिवृत्त इन्द्र की ज्यो महौषध अप्रतिम शोभा एव ऐश्वर्य के साथ हाथ मे वह दिव्य मणिरत्न लिये केवट्ट की ओर बढा।

केवट्ट ने जब महौषध को देखा तो वह वह अस्थिर-सा अस्तव्यस्त-सा होने लगा। वह महौषध की ओर आगे बढने लगा, कहने लगा—"महौषध ! मैं भी पण्डित हूँ, तुम भी पण्डित हो। हमारा एक ही कार्य-क्षेत्र है। हम तुम्हारे निकट इतने समय से टिके है, तुमने हमको कोई उपहार तक नही भेजा।" बोधिसत्त्व ने जवाब दिया—"पण्डित ! मैं तुमको देने लायक उपायन खोजता रहा, अब तक नही मिला। आज ही मुझे यह दिव्य मणिरत्न प्राप्त हुआ है। लोक मे इसके सदृश अन्य कोई मणिरत्न नही है।" केवट्ट ने महौषध के हाथ मे दिव्य, देदीप्यमान मणिरत्न को देखा, मन-ही-मन विचार किया—महौषध मुझे यह भेंट मे देना चाहता है। उसने यह सोचकर अपना हाथ फैला दिया और कहा—"लाओ।" महौषध ने केवट्ट के फैले हुए हाथ के किनारे पर मणिरत्न को डाल दिया। मणिरत्न अगुलियो पर पडा। वह वजन मे भारी था। केवट्ट उसे अगुलियो पर न सम्हाल सका। वह उसकी अगुलियो से फिसलकर नीचे गिर गया, बोधिसत्त्व के पैरो मे जा रुका। केवट्ट के मन मे मणिरत्न लेने का लोभ समाया था। वह उसे लेने के लिए बोधिसत्त्व के पाँवो की ओर झुका। बोधिसत्त्व ने एक हाथ से उसका कन्धा पकडा, दूसरे हाथ से पीठ पकडी। मुँह से यह कहता रहा—"आचार्य ! उठिए, मै तो आपसे आयु मे बहुत छोटा हूँ, आपके पौत्र के सदृश हूँ। उठिए, मुझे प्रणाम मत कीजिए। किन्तु, भीतर-ही-भीतर उसको इस तरह दबाये रखा कि वह इधर-उधर हिल भी न सके। औरो को न मालूम होने देते हुए उसके

मुख मस्तक को भूमि के साथ इस प्रकार रगड़ा कि उससे रक्त निकलने लगा। फिर धीरे से उसी को सुनाते हुए कहा—"अन्धे! बेवकूफ! तू मुझसे प्रणाम करवाना चाहता था?" ऐसा कह गर्दन पकड़ उसे दूर झटक दिया। वह उठा और वहाँ से भाग छूटा। बोधिसत्त्व के आदमी सावधान थे ही। उन्होंने मणिरत्न को उठा लिया। बोधिसत्त्व ने केवट्ट को सम्बोधित कर—"उठिए, मुझे प्रणाम मत कीजिए।" यह जो कहा था, वह सर्वत्र फैल गया।

### पराजय

लोगों ने एक साथ जोर से कोलाहल किया, हल्ला किया कि केवट्ट ब्राह्मण ने महौषध पण्डित के चरणों में प्रणाम किया। ब्रह्मदत्त आदि सभी राजाओं ने केवट्ट को महौषध के पैरों पर लगा देखा था। उन्होंने यही समझा, हमारे पण्डित ने महौषध को प्रणाम किया, हम पराजित हो गये। सभव है, महौषध अब हमें प्राण लिए बिना न छोड़े। वे अपने-अपने घोड़ों पर सवार हुए और उत्तर पाञ्चाल की दिशा में भाग छूटे। जब उनको भागते देखा तो बोधिसत्त्व के मनुष्यों ने फिर शोर किया—"राजा चूळनी ब्रह्मदत्त अपने अनुगामी सौ राजाओं के साथ भागा जा रहा है।" यह सुनकर भागने वाले राजा मौत के भय से और अधिक त्वरा के साथ भागने लगे। उनकी सेनाएँ छिन्न-भिन्न हो गईं। ब्रह्मदत्त की विजय-योजना धूल में मिल गई। महौषध के आदमी शोर मचाते रहे, हल्ला करते रहे। इस प्रकार बिना रक्तपात के उन्होंने एक बड़ी लड़ाई जीत ली।

### केवट्ट की भर्त्सना

सेना से सपरिवृत बोधिसत्त्व नगर में लौट आया। ब्रह्मदत्त, सहवर्ती राजा तथा सैनिक भागते-भागते कुछ ही देर में तीन योजन तक पहुँचे। अश्व पर आरूढ केवट्ट अश्व को बेतहाशा दौड़ाता हुआ, अपने मस्तक से चूते खून को पोंछता हुआ भागती हुई सेना तक पहुँचा। कहने लगा—"भागो मत, मैंने महौषध को प्रणाम नहीं किया।" सैनिक रुके नहीं, उसकी बात सही नहीं मानी। उसे गालियाँ देते हुए तथा उसका परिहास करते हुए कहते गये—"अरे पापिष्ट दुष्ट ब्राह्मण! कहा तो तूने यह था कि मैं धर्म-युद्ध करूँगा और जाकर तुमने एक ऐसे व्यक्ति को प्रणाम किया, जो तेरे पोते के बराबर भी नहीं है। ऐसा कोई कार्य नहीं है, जिसे तुम न कर सको। तुम अनुचित से अनुचित कार्य कर सकते हो। वह अत्यन्त त्वरा पूर्वक घोड़े को भगाता रहा, पुनः सैनिकों तक पहुँचा और उनको कहा—"तुम लोग मेरे कथन पर भरोसा करो, मैंने महौषध को प्रणाम नहीं किया। उसने मेरे मन में मणि-रत्न लेने का लोभ उत्पन्न कर मुझे प्रवञ्चित किया है, ठगा है।" यों बहुत कुछ कह सुनकर उसने सैनिकों, राजाओं तथा ब्रह्मदत्त को किसी तरह बड़ी कठिनाई से आश्वस्त किया। सेना का जी जमाया। सेना इतनी विशाल थी कि तद्गत सैनिक एक-एक मुट्ठी धूल या पत्थर का एक-एक टुकड़ा भी फेंकते तो खाई भर जाती, धूल या पत्थर के टुकड़ों का ढेर नगर के प्राचीर से भी कहीं अधिक ऊँचा हो जाता, किन्तु, बोधिसत्त्वों के सकल्प सदा निर्बाध रहते हैं, परिपूर्ण होते हैं। किसी एक भी मनुष्य ने धूल या पत्थर के हाथ तक नहीं लगाया। वे वापस अपने शिविर में लौट आये।

### कूट-युक्ति का प्रयोग

राजा ब्रह्मदत्त ने केवट्ट से पूछा—"अब हम क्या करें?"

केवट्ट ने कहा—"राजन् ! अब हम नगर का बाहर से सपर्क सर्वथा अवरुद्ध कर दें। छोटे दरवाजे से भी सब किसी का आवागमन रोक दे, न किसी को भीतर जाने दें, न किसी को बाहर आने दे। लोगो का जब बाहर निकलना बिलकुल बन्द हो जाएगा तो वे आकुल हो जाएगे, घबरा उठेंगे, मुख्य दरवाजा खोल देगे। हम नगर पर कब्जा कर लेंगे, शत्रुओं को अधीन कर लेगे।"

महौषध की गुप्तचर-व्यवस्था इतनी स्फूर्त और चुस्त थी कि उधर जो भी योजना बनती, तत्काल उसके पास खबर पहुँच जाती। उपर्युक्त मन्त्रणा भी अविलम्ब उसके पास पहुँच गई। उसने सोचा —यदि ये बहुत समय तक यहाँ घेरा डाले पडे रहे तो यह सुखद नही होगा। अब कल्याण इसी मे है कि बुद्धि कौशल द्वारा इन्हे जैसे भी हो, यहाँ से भगा देना चाहिए। उसने किसी वाक्-प्रवीण, परामर्श-कुशल व्यक्ति की खोज की। उसे अनुकेवट्ट नामक पुरुष का ध्यान आया। उसने उसे अपने पास बुलाया और कहा—"आचार्य ! तुमको हमारा एक महत्त्वपूर्ण कार्य सपादित करना है।"

अनुकेवट्ट बोला—"जैसा आप कहेंगे, करूँगा, बतलाएँ।"

महौषध ने कहा—"तुम परकोटे पर खडे रहो। जब हमारी ओर के लोग असावधान हो, तब तुम ब्रह्मदत्त के सैनिको की ओर, उसके आदमियो की ओर पूए, मत्स्य-मांस आदि फेंकते रहो, उनसे कहो—आतुर मत बनो, यह खाओ, कुछ दिन यहाँ और ठहरने का प्रयास करो। जैसे पिंजरो मे मुर्गे बन्दी होते है, नगर के लोग बन्दी है। वे जल्दी हिम्मत हार जाएँगे, नगर का दरवाजा खोल देगे। तुम लोग विदेहराज को तथा नीच महौषध को बन्दी बना लेना।

"हमारे आदमी जब तुम्हे यह कहते सुनेंगे, वे तुम्हारे पर क्रोधित होने का भाव प्रदर्शित करेंगे, बुरी तरह गालियाँ देंगे, धमकाएँगे। ब्रह्मदत्त के लोगो के देखते हुए वे तुम्हे पकडेंगे, पैर पकडकर घसीटेंगे, बास की फट्टियो से पीटने का स्वाग करेंगे, तुम्हारे सिर के बालो को पकड उनमे ईंटो का लाल बुरादा बिखेर देंगे, गले मे रक्त कनेर की माला डाल देंगे, कुछ मार-पीट करेंगे, पीठ पर मार के निशान बना देंगे। फिर तुम्हे प्राचीर पर चढाएँगे, बडी से टोकरी मे बिठाएँगे, रस्से द्वारा ब्रह्मदत्त की सेना की तरफ बाहर उतार देंगे। वे यह कहते हुए कि तू रहस्यभेदक है, चोर है, राष्ट्रद्रोही है, तुम्हे ब्रह्मदत्त के सैनिको को सौंप देगे। सैनिक तुम्हे राजा ब्रह्मदत्त के पास ले जाएँगे। राजा तुमसे प्रश्न करेगा—तुम्हारा क्या कसूर है ? तब तुम राजा को उत्तर देना—महाराज ! मैं पहले बहुत संपत्ति-शाली था। महौषध ने मेरे विरुद्ध राजा से शिकायत की कि यह हमारे राज्य का भेद शत्रुओ को देता है। उसकी शिकायत पर राजा ने मेरा सब वैभव छीन लिया। महौषध ने मुझे इस प्रकार दरिद्र बना दिया, मेरी कीर्ति, प्रतिष्ठा सब मिटा दी। मैंने मन-ही-मन निश्चय किया, मैं महौषध से बदला लूँ, उसका शिरच्छेद करवाऊँ, तब मेरे जी मे जी आए। मेरे मन मे यह संकल्प था। मैं आपके आदमियो को जब देखता, वे घबरा रहे हैं, यह सोचकर कि वे हिम्मत न हार जाएँ, उनको खाद्य,पेय देता। यह देखकर महौषध ने मेरे प्रति अपने मन मे रहे पूर्व-वर्ती शत्रुभाव को स्मरण कर मेरी यह दशा करवा दी। राजन् ! आपके सैनिक, सेवक सारी स्थिति से जानकार हैं ?

"अनुकेवट्ट ! इस प्रकार राजा को तरह तरह से समझा कर विश्वास दिलाना और कहना—मैं आपका हितैषी हूँ। महाराज ! अब आप निश्चिन्त हो जाइए। विदेहराज

और महौषध के प्राण अब नहीं बच सकते। मुझे ज्ञान है, इस नगर का परकोटा किन किन स्थानों पर सुदृढ है और किन-किन स्थानो पर कमजोर है। मुझे यह भी मालूम है कि खाई मे किन-किन स्थानो पर मगर आदि भीषण जल-जन्तु है और किन-किन स्थानो पर नही हैं। मेरे पास सही जानकारी है, आपके पास अपार शक्ति है। मैं बहुत जल्दी ही नगर पर आपका कब्जा करा दूंगा। यह सुनकर राजा ब्रह्मदत्त तुम पर भरोसा कर लेगा। तुम्हारा सम्मान करेगा। वह तुम्हे सेना तथा वाहन सौंप देगा, उनका निर्देशन तुम्हारे हाथ मे दे देगा। तब तुम सेना को लेकर उस स्थान पर उतारना, जहाँ भीषण मगरमच्छ हों। उसके सैनिक मगरमच्छों को देखकर भयभीत हो जायेंगे और कहेंगे, हम नही उतरेंगे। तब तुम ब्रह्मदत्त से कहना—'राजन् ! आपकी फौज को महौषध ने फोड लिया है, भीतरी तौर पर अपनी ओर कर लिया है। उसने आचार्य सहित सारे राजाओ को रिश्वत दी है। इसलिए वे केवल दिखाने हेतु आपके आस-पास ही मडराते रहते हैं, आगे कदम नही रखते। यदि आपको मेरे कथन पर भरोसा न हो तो आप सभी राजाओ को आदेश दें कि वे अपने-अपने आभूषणो, आयुधो से सुसज्जित होकर आपके समक्ष उपस्थित हो, तब आप बारीकी से गौर करें, उनके पास महौषध द्वारा दिये गये, उसके नामांकित कपडे, गहने, तलवार आदि देखें तो मेरा विश्वास करें। तुम्हारे कथनानुसार ब्रह्मदत्त राजाओ को बुलायेगा, मेरे आदमियो द्वारा गुप्त रूप से उन्हे दी गई वस्तुए उनके पास देखेगा तो वह यह विश्वास कर लेगा कि ये सब महौषध पण्डित मे रिश्वत खाये हुए हैं। राजाओ के चले जाने के बाद वह तुमसे जिज्ञासा करेगा—पण्डित ! बतलाओ, अब क्या किया जाए ? तब तुम उससे कहना—महौषध बडा छली एव प्रपञ्ची है। यदि आप कुछ दिन और रहें तो वह सारी सेना को अपनी तरफ कर आपको बन्दी बना लेगा; अत. यही उचित प्रतीत होता है, जरा भी देर किये बिना आज ही अर्ध रात्रि के पश्चात् यहाँ से भाग चलें। आप यथार्थ मानिए, आचार्य केवट्ट भी महौषध से रिश्वत खा चुका है। वह यों ही केवल प्रदर्शनार्थ मस्तक का घाव लिये घूमता है। उसे कुछ करना धरना तो है नही। क्या आप नही देखते, उसने महौषध से बहुमूल्य मणि-रत्न लेकर आपको तीन योजन चले जाने पर फिर रोक लिया और बहकाकर फुसलाकर वापस ले आया। वह आपका अहितैषी और अशुभचिन्तक है। ऐसी स्थिति मे अब एक रात भी यहाँ रहना खतरे से खाली नही हैं। राजा ब्रह्मदत्त तुम्हारे कथन से सहमत हो जायेगा। भागने के समय तुम अपने आदमियो को सूचित कर देना, वे अपने कर्तव्य की ओर अप्रमत्त रहे।"

महौषध का कथन सुनकर अनुकेवट्ट ब्राह्मण ने कहा—"पण्डित ! तुम्हारे निर्देश के अनुरूप मैं सब करूंगा।"

महौषध ने कहा—"देखो, यह राजनीति है, कूटनीति है, कुछ चोटें सहनी होंगी।"

अनुकेवट्ट बोला—"मेरा जीवन सुरक्षित रहे, हाथ-पैर सुरक्षित रहें—बस, इतना ही चाहिए। इसके सिवाय सब कुछ सह्य होगा, कोई चिन्ता नहीं है, भय नही है।"

महौषध ने अनुकेवट्ट के पारिवारिकजनों का सत्कार किया, उन्हे वृत्ति प्रदान की। जैसा आयोजित था, अनुकेवट्ट की दुर्दशा की। उसे रस्से द्वारा परकोटे से उतार दिया। ब्रह्मदत्त के आदमियो ने उसे ले लिया। राजा ब्रह्मदत्त ने उसकी परीक्षा की, विश्वसनीय जाना, उसका सत्कार-सम्मान किया। उसे सेना लेकर बढने को उत्साहित किया। वह

सेना लेकर चला। उसने सेना को ऐसे स्थान पर उतारा, जहाँ भयानक मगरमच्छ थे। सैनिको को मगरमच्छ निगलने लगे। वे बुर्जो पर तैनात मिथिला के सैनिको के बाण-शक्ति एव तोमर आदि के प्रहारो से नष्ट होने लगे। भय के मारे वे वही रुक गये, आगे नही बढ़े। अनुकेवट्ट राजा ब्रह्मदत्त के पास आया और उससे कहा—"राजन् ! आपकी ओर से युद्ध करने वाला कोई नही है। यदि आपको मेरे कथन पर भरोसा न हो तो राजाओ को अपने वस्त्रो, अलकारो तथा शस्त्रो से सज्जित होकर आपके समक्ष उपस्थित होने को कहें। वे जब आए तो उनके द्वारा धारण किये गये वस्त्रो, आभूषणो तथा आयुधो को देखे, उन पर अकित अक्षरो को देखे। यह सब सावधानी से सूक्ष्मता से करें।" महौषध की पूर्वतन योजनानुसार वस्त्रो, आभूषणो आदि पर उसका नाम अंकित था ही। राजा ने वह देखा। उसे विश्वास हो गया कि जैसा अनुकेवट्ट कहता है, सब रिश्वत से दब गये हैं।

**ब्रह्मदत्त द्वारा पलायन**

राजा यह देखकर आतकित हो गया। वह अनुकेवट्ट से बोला—"आचार्य ! अब क्या करें ?"

अनुकेवट्ट ने कहा—"राजन् ! अब यहा कुछ भी करने योग्य नही है। यदि देर करेंगे तो महौषध निश्चय ही आप को बन्दी बना लेगा। मेरे सिवाय यहाँ कोई आपका हितैषी नही है। आज ही अर्धरात्रि के पश्चात् इस स्थान को छोड देना, यहाँ से भाग जाना उचित है।"

अधीर ब्रह्मदत्त बोला—"आचार्य आप ही मेरे लिए घोड़ा तैयार कराए यहा से चल निकलने की व्यवस्था करें।"

अनुकेवट्ट को निश्चय हो गया, राजा बहुत भयभीत हो गया है। वह अवश्य भागेगा। तब उसने ढाढस बधाया—"महाराज ! हटिए मन ! मैं सब व्यवस्थाए जुटा दूंगा।" ऐसा कहकर वह राजा के पास से बाहर निकल आया। गुप्त रूप मे कार्यरत महौषध के आदमियो के पास आया, उन्हे जागरूक किया, कहा—"आज अर्धरात्रि के पश्चात् राजा ब्रह्मदत्त यहाँ से भागेगा, तुम लोग अप्रमत्त रहना, सोना नही।" उसने राजा के लिए घोडे पर काठी इतनी अच्छी कसी हुई लगवाई, जो भागते समय जरा भी हिले नही, उस पर बैठ कर राजा अनायास, सत्वर भाग जाए।

अर्धरात्रि के समय अनुकेवट्ट ने राजा को सूचित किया—"देव ! घोडा तैयार है।" राजा तो आतुर था ही, फौरन घोडे पर सवार हो गया। घोडा भाग छूटा। अनुकेवट्ट भी घोडे पर सवार था। उसने कुछ दूर तक राजा के पीछे-पीछे घोडा दौडाया। फिर वह रुक गया। राजा ने अपना घोडा रोकने को लगाम खीची पर खूब कसी हुई काठी के कारण घोडा दौडने की त्वरा मे था, रुका नही, भागता ही गया। अनुकेवट्ट सेना मे प्रविष्ट हो गया और जोर-जोर से हल्ला मचाने लगा कि राजा चूळनी ब्रह्मदत्त युद्ध का मैदान छोडकर भागा जा रहा है। अनुकेवट्ट द्वारा नियोजित पुरुषो ने भी अपने साथियो के साथ मिलकर जोर-जोर से यही शोर मचाया। ब्रह्मदत्त के अधीनस्थ सौ राजाओ ने जब यह सुना तो मन-ही-मन विचार किया कि महौषध पण्डित अपने नगर का द्वार खोल कर बाहर आ गया होगा, अब वह हमारा प्राण लेकर ही छोडेगा। वे बहुत भय-त्रस्त हो गये। अपनी सारी साधन-सामग्री वही छोड, वे भाग छूटे। अनुकेवट्ट के आदमियो ने फिर जोर-जोर से शोर मचाया कि राजा लोग भी मैदान छोडकर भागे जा रहे है। सब ओर यह आवाज फैलने

लगी। मिथिला के प्राकार की बुर्जों पर विदेहराज के जो सैनिक तैनात थे, उन्होंने भी जोर-जोर से हल्ला मचाया, तालियाँ पीटी। उस समय ऐसा प्रतीत होने लगा, मानो वसुन्धरा फट गई हो, सागर क्षुभित हो गया हो। सारे नगर में भीतर और बाहर यह एक ही कोलाहल व्याप्त था। अठारह अक्षौहिणी सेना के सिपाहियों ने ऐसा समझा कि महौषध ने राजा चूळनी ब्रह्मदत्त को तथा तदधीनस्थ सभी राजाओं को बन्दी बना लिया है। वे मौत के भय से काँप उठें। उन्हें कहीं आश्रय नहीं सूझा। अपनी धोतिया तक वहीं छोड़ भाग छूटे। सैन्य-शिविर खाली हो गया। चूळनी ब्रह्मदत्त और तत्सहवर्ती राजा किसी तरह उत्तर पांचाल पहुँचे।

### धन के अम्बार

दूसरे दिन सवेरे मिथिला का मुख्य दरवाजा खोला गया। चूळनी ब्रह्मदत्त द्वारा, अन्य राजाओं द्वारा, सेना द्वारा छोड़े गये धन के अम्बार लग गये। बोधिसत्त्व को यह सूचित किया गया तो उसने कहा—"भगोड़ों द्वारा छोड़ा गया यह धन अब हम मिथिला वालों का है। ऐसा किया जाए—सभी राजा जो धन छोड़ गये हैं, वह विदेहराज के पास पहुंचा दिया जाए। सेना के साथ आये गाथापतियों एवं केवट्ट का धन हमारे यहाँ लाया जाए। बाकी का धन मिथिलावासी बाँट लें।"

इतना धन तथा माल असबाब छूटा था कि कीमती सामान ढोने में पन्द्रह दिन व्यतीत हो गये, बाकी माल-असबाब ढोने में चार महीने लग गये। बोधिसत्त्व ने अनुकेवट्ट को, जो इस युक्ति का मुख्य सूत्रधार था, अत्यधिक धन, वैभव दिया, सम्मानित किया। तभी से मिथिलावासी अत्यन्त सम्पन्न एवं समृद्धिशाली हो गये।

### पाञ्चालचण्डी

मिथिला नगर का घेरा तोड़कर भाग आने के बाद उत्तर पाञ्चाल में राजा चूळनी ब्रह्मदत्त को अपने अधीनस्थ राजाओं के साथ निवास करते हुए एक वर्ष व्यतीत हो गया।

एक दिन का प्रसंग है, आचार्य केवट्ट दर्पण में अपना मुँह देख रहा था। उसे अपने मस्तक के घाव का निशान दृष्टिगोचर हुआ। उसने सोचा, यह श्रेष्ठि-पुत्र महौषध की करतूत है। उसने मुझे इतने राजाओं के मध्य शर्मिन्दा किया, मेरी इज्जत बिगाड़ी। केवट्ट यह सोचता हुआ क्रोध से लाल हो गया और मन-ही-मन कहने लगा, मैं अपने शत्रु से कब प्रतिशोध ले पाऊंगा? वह इस ऊहापोह में खो गया। उसे एक उपाय ध्यान में आया। वह सोचने लगा, हमारे राजा के एक कन्या है, पाञ्चालचण्डी। वह परम रूपवती है, अप्सराओं के सदृश सुन्दर है। विदेहराज को यह कन्या देंगे, इस प्रकार उसे काम-भोग के लोभ में फाँसेंगे, यहाँ बुलायेंगे। काँटे में फंसे मत्स्य के सदृश विदेहराज महौषध को साथ लिये उत्तर पाञ्चाल आयेगा। बहुत आसानी से दोनों को यहाँ मार डालेंगे। वह हमारी बहुत बड़ी विजय होगी। फिर विजयोपलक्ष्य में पानोत्सव आयोजित करेंगे। उसने अपने मन में यह विचार पक्का किया। वह राजा के पास आया और बोला—"राजन्! एक परामर्श देने आया हूँ।"

राजा ने कहा—"आचार्य! तुम्हारे ही परामर्श का नतीजा था, हमें अपने कपड़े तक छोड़कर भाग आना पड़ा। अब और क्या करना चाहते हो? अब आपके चुप रहने में ही गुण है।"

केवट्ट—"एक अनुपम उपाय है। उसके सदृश और कोई उपाय नहीं है। सुनिए तो सही।"

राजा—"तो बतलाओ।"

केवट्ट—"हम दो ही व्यक्ति रहेंगे। इस मन्त्रणा में तीसरा कोई नहीं होगा।"

राजा—"बहुत अच्छा, ऐसा ही करेंगे।"

तब केवट्ट राजा को महल के ऊपर की मंजिल पर ले गया और बोला—"राजन्! विदेहराज कामभोग-लोलुप है। उसे वैसा लोभ देकर हम यहाँ लायेंगे। महौषध को वह साथ लायेगा ही। महौषध के साथ उसकी यहाँ हत्या कर डालेंगे।"

राजा—"आचार्य! उपाय तो तुम्हें सुन्दर सूझा है, किन्तु, इसे क्रियान्वित कैसे करोगे?"

केवट्ट—"आपकी राजकुमारी पाञ्चालचण्डी परम रूपवती है। उसके अनिन्द्य सौन्दर्य तथा कला-कौशल के सम्बन्ध में कवियों से गीत लिखवायेंगे। उन काव्यात्मक गीतों का संगीतकारों द्वारा मिथिला में गान करायेंगे। गीतों का अन्तिम भाव होगा, यदि ऐसा परम दिव्य स्त्रीरत्न विदेहराज को लभ्य न हो तो उसे राज्य से, ऐश्वर्य से, वैभव से क्या लाभ! ये गीत विदेहराज तक पहुँचेंगे। पाञ्चालचण्डी के रूप-लावण्य की प्रशंसा सुनकर विदेहराज उस पर आसक्त, अनुरक्त होगा। जब यहाँ यह ज्ञात हो जायेगा तो मैं मिथिला जाऊँगा, कहूँगा—विवाह का दिन नियत करने आया हूँ। दिन नियत कर वापस लौट आऊँगा। विदेहराज काँटे में फँसे मत्स्य की ज्यों लुब्ध हुआ महौषध के साथ यहाँ आयेगा। हम दोनों को यहाँ समाप्त कर डालेंगे। इस प्रकार विदेहराज राजकुमारी के स्थान पर मृत्यु का वरण करेगा।"

राजा ब्रह्मदत्त ने केवट्ट की मन्त्रणा स्वीकार की और कहा—"आचार्य! आपको जो उपाय सूझा है, वास्तव में बहुत सुन्दर है। हम वैसा ही करेंगे।" यह विचार-विमर्श राजा ब्रह्मदत्त के महल की ऊपरी मंजिल-स्थित शयनागार में हो रहा था। वहाँ एक मैना थी। उसने उसे सुना।

### सौन्दर्य-गीत

राजा ब्रह्मदत्त ने काव्यकला प्रवीण कवियों को बुलाया। उन्हें प्रचुर धन द्वारा पुरस्कृत, सम्मानित किया। राजकुमारी पाञ्चालचण्डी को उन्हें दिखलाया और कहा—"कवियो! राजकुमारी के रूप-लावण्य के सम्बन्ध में गीतों की रचना करो।" कवियों ने ऐसा करना स्वीकार किया। कुछ ही समय में वे बहुत सरस, सुन्दर गीत लिखकर लाये, राजा को गीत सुनाये। गीत बहुत मनोहर थे। राजा ने उन्हें पारितोषिक दिया। कवियों से उन गीतों को नाटककारों और संगीतकारों ने सीखा तथा उन्हें संगीत की स्वर-लहरियों में निबद्ध कर रामलीलाओं में गाने योग्य बनाया। वे गीत जन-जन तक फैल गये।

राजा ने गायकों को बुलाया और उनसे कहा कि तुम बड़े-बड़े पक्षियों को लिये रात्रि को वृक्षों पर चढ़ जाओ, वहाँ बैठ जाओ। उषाकाल में उन पक्षियों के गले में कांस्य की पतली-पतली पत्तियाँ बाँध दो, पक्षियों को उड़ा दो, तुम गीत गाओ।

राजा ने यह इसलिए करवाया कि लोग समझें कि पाञ्चाल-नरेश की राजकुमारी के सौन्दर्य एवं रूप-लावण्य का गान आकाश में देवता तक करते हैं।

अवस्थित है। शत्रु को कभी ऐसा अवसर न मिले कि वह नगर-रचना का भेद पा सके; अत केवट्ट नगर को देख पाए, यह उचित नही होगा। मुझे वैसी व्यवस्था करनी चाहिए।

बोधिसत्त्व ने नगर के दरवाजे से राजमहल तक तथा राजमहल से अपने आवास-स्थान तक मार्ग को दोनो ओर से चटाइयो से घिरवा दिया, ऊपर भी चटाइयो से आवृत करवा दिया। मार्ग को खूब सजवाया। उसे चित्रांकित करवाया। भूमि पर पुष्प-विकीर्ण करवाये। जलभृत कलश रखवाये। कदलीवृक्ष बँधवाये। ध्वजाएँ लगवाईं। केवट्ट ने नगर मे प्रवेश किया। उसे विशेष रूप से विरचित, सुविभक्त नगर का स्वरूप देखने को नही मिला। उसने विचार किया, राजा ने मेरे स्वागतार्थ मार्ग को सुसज्जित करवाया है। यह बात उसके ध्यान मे नही आ सकी कि वह नगर को यथावत् रूप मे न देख सके, एतदर्थ नगर को आवृत रखने का यह उपक्रम है।

केवट्ट राजा के पास पहुँचा। पाञ्चालराजा द्वारा प्रषित उपहार भेंट किये, कुशल-समाचार पूछे और एक तरफ बैठ गया।

राजा ने केवट्ट का सत्कार किया, सम्मान किया। केवट्ट ने अपने आने का उद्देश्य प्रकट करते हुए कहा—"आपके साथ हमारा राजा मैत्री-सम्बन्ध स्थापित करना चाहता है, अत. उसने आपको भेंटस्वरूप रत्न भेजे हैं। अब दोनो राज्यो मे मजुभाषी, प्रियभाषी दूत आते जाते रहे। वे (दूत) आनन्दप्रद मृदु वाणी बोलें, उनकी सुखद, मृदुल वाणी द्वारा सन्देशो का परस्पर आदान-प्रदान हो। पाचाल तथा विदेह के नागरिक दोनो एक हो—दोनो मे एकता भाव जागे।"[1]

यह कहकर केवट्ट बोला—"हमारा राजा किसी अन्य अमात्य को आपके यहाँ भेजने का सोचता था, पर, उसने यह सोचकर कि कोई दूसरा भलीभाँति बात समझा नही सकेगा, मुझे ही भेजा। मुझे कहा कि विदेहराज को यह अवगत कराकर अपने साथ लेते आओ, अत मेरा आपसे अनुरोध है, आप मेरे साथ चले। रूप लावण्यवती राजकुमारी प्राप्त होगी तथा हमारे राजा के साथ मित्रता जुड़ेगी।"

राजा केवट्ट का प्रस्ताव सुनकर हर्षित हुआ। वह सुन्दर राजकुमारी प्राप्त होने की बात मे विशेष आकृष्ट हुआ, उस ओर उसकी आसक्ति हुई। उसने कहा—"आचार्य! धर्मयुद्ध के प्रसग पर तुम तथा महौषध पण्डित परस्पर विवादापन्न हो गये थे। जाइए, महौषध से भेंट कीजिए। आप दोनो पण्डित हैं, कटुता के लिए परस्पर क्षमा-याचना कर लें। फिर आपस मे परामर्श कर यहाँ आएँ।"

राजा से यह सुनकर केवट्ट पण्डित महौषध से भेंट करने हेतु चला। महौषध को यह सूचना प्राप्त थी। उसने उस दिन सवेरे घृत-पान कर विरेचन ले लिया। उसने मन-ही-मन विचार किया, उस दुष्ट ब्राह्मण के साथ मेरा वार्तालाप ही न हो, यही अच्छा है। अपने घर को भी खूब गीले गोबर से लिपवा दिया। स्तंभो पर तैल लगवा दिया। अपने सोने के लिए अपेक्षित एक चारपाई के अतिरिक्त बाकी के सब पीढे, खाटें आदि वहाँ से

---

१ राजा सन्थवकामो ते रतनानि पवेच्छति।
आगच्छन्तु ततो दूता मञ्जुका प्रियभाणिनो ॥६३॥
भासन्तु मुदुका वाचा या वाचा पटिनन्दिता।
पञ्चाल च विदेहा च उभो एका भवन्तु ते ॥६४॥

हटवा दिये गये। उसने अपने परिचरों को समझा दिया कि जब ब्राह्मण केवट्ट मेरे साथ वार्तालाप करने का उपक्रम करे तो उससे कहना—ब्राह्मण ! आज महौषध पण्डित के साथ वार्तालाप मत करो। उसने आज विरेचन हेतु घृत-पान किया है। मैं भी जब बोलने के निमित्त मुँह खोलूँ तो मुझे भी वैसा करने से रोकते हुए कहना कि आज आपने घृत-पान किया है, आप बोलें नहीं।

यह चिन्तन कर, तदनुरूप अपने सेवकों को विस्तार से समझा कर बोधिसत्त्व ने लाल रंग के कपड़े पहने। वह सातवें तल्ले पर रखी नीवार की चारपाई पर सो गया। केवट्ट आया। उसके घर के दरवाजे में खड़ा हुआ और पूछा—"महौषध पण्डित कहाँ है ?"

महौषध के भृत्यों ने कहा—"ब्राह्मण उच्च स्वर से मत बोलो। यदि आना है तो बिना कुछ बोले आ जाओ। आज महौषध पण्डित ने विरेचन हेतु घृत-पान किया है। आवाज करना निषिद्ध है।" केवट्ट महौषध के घर में ज्यों-ज्यों आगे बढ़ा, सभी ओर से यही आवाज आई। वह सातवें तल पर महौषध पण्डित के पास पहुँचा। महौषध ने ज्योंही बोलने जैसा कुछ उपक्रम किया, उसके सेवकों ने उसे रोका—'स्वामिन् ! मुँह मत खोलिए। विरेचन हेतु तीव्र घृत-पान किया है। इस दुष्ट ब्राह्मण से क्या वार्तालाप करना है। क्या सार्थक्य है ?" यों केवट्ट को महौषध के घर पहुँचने पर बैठने को स्थान तक न मिला और न खड़े रहने में कोई सहारा लेने का स्थान ही मिला। सर्वत्र गीला गोबर लिपा था, वह किसी तरह उस पर से जाकर खड़ा हुआ।

उसे खड़ा देखकर महौषध के आदमियों में से एक ने आँख मटकाई, एक ने त्योरी ऊपर चढ़ाई तथा एक अपना मस्तक धुनने लगा। केवट्ट यह देखकर स्तब्ध रह गया। उसे समझ न पड़ा, यह क्या घटनाचक्र है। उसने कहा—"पण्डित ! मैं जा रहा हूँ।"

यह सुनकर महौषध का एक सेवक बोला—"अरे दुष्ट ब्राह्मण! तुझे कहा था न, हल्ला मत कर। फिर तू कोलाहल करता है। मैं तेरी हड्डी-पसली तोड़ दूँगा।" केवट्ट डर गया, वह भौंचक्का-सा रह गया। इधर-उधर देखने लगा। इतने में एक सेवक ने बाँस का फट्टा केवट्ट की पीठ पर दे मारा। दूसरे ने उसकी गर्दन पकड़ी और उसे धक्का मारा। तीसरे ने पीठ पर थपेड़ा लगाया। सिंह के मुख से छूटे हुए हरिण की ज्यों वह वहाँ से सत्वर निकल कर राज महल में पहुँचा।

राजा के मन में विचार आया, महौषध पाञ्चालराज के यहाँ से प्राप्त सन्देश सुनकर अवश्य हर्षित हुआ होगा। दोनों पण्डितों ने दिल खोलकर धर्म-चर्चा, ज्ञान-चर्चा की होगी। पिछले कटु व्यवहार के लिए एक-दूसरे से माफी माँगी होगी। यह मेरे लिए बड़ी खुशी होगी। पिछले कटु व्यवहार के लिए एक-दूसरे से माफी माँगी होगी। यह मेरे लिए बड़ी खुशी की बात होगी। उसने ज्यों ही केवट्ट को आता देखा, उसने महौषध पण्डित के साथ हुई भेंट का समाचार जिज्ञासित करते हुए कहा—"केवट्ट ! बतलाओ, महौषध के साथ तुम्हारा समागम—सम्मिलन कैसा रहा ? क्या तुम दोनों ने परस्पर क्षमा-याचना कर ली ? क्या महौषध इस मिलन से परितुष्ट हुआ ?"[1]

---

1. कथन्नु केवट्ट ! महोसधेन,
समागमो आसि तदिङ्घ ब्रूहि।
कच्चि ते पटिनिज्झत्तो,
कच्चि तुट्ठो महोसधो ॥ ६५ ॥

केवट्ट ने विदेह राज से कहा—"महाराज ! आप उसे कैसे पण्डित समझे बैठे हैं ? वह बड़ा अशिष्ट है। उसने आगे कहा—"वह अनार्य—उत्तम गुण रहित पुरुष है। वह शिष्टतापूर्वक वार्तालाप तक करना नहीं जानता। वह स्तब्ध—ढीठ है, सभ्यता-रहित है। मूक—गूंगे और बधिर—बहरे के सदृश उसने मेरे साथ वार्तालाप तक नहीं किया।"[1]

राजा केवट्ट से यह सुनकर मन-ही-मन गम्भीर हो गया। उसने केवट्ट के कथन का न समर्थन किया और न विरोध ही किया। केवट्ट तथा उसके साथ आए आदमियों को यात्रा-व्यय दिलवाया, उनके ठहरने का इन्तजाम करवाया। वैसा कर केवट्ट से कहा—"आचार्य ! अब जाइए, विश्राम कीजिए।"

केवट्ट तथा उसके साथ आए आदमियों को विदाकर राजा विचारने लगा—महौषध अशिष्ट नहीं है। वह मधुर, प्रिय व्यवहार करने में निपुण है। केवट्ट से उसने न कुशल-समाचार ही पूछा, न भेंट कर कोई हर्ष ही व्यक्त किया। लगता है, उसकी कल्पना में भविष्य भयान्वित है। ऐसा विचार कर राजा बोला—प्रतीत होता है नरवर्य—उत्तम पुरुष-प्रज्ञावान् महौषध ने समागत प्रस्ताव का—मन्त्रणा का रहस्य, तात्पर्य यथार्थ रूपेण जान लिया है। मेरी देह में कम्पन हो रहा है। ऐसी स्थिति में अपने देश को छोड़कर कौन अन्य के हाथों में पड़े ?[2]

सम्भव है, महौषध को पाञ्चाल-राज के यहाँ से इस ब्राह्मण का आगमन प्रिय नहीं लगा हो। वस्तुतः यह मित्रता जोड़ने नहीं आया हो। मुझे काम-भोग द्वारा लुभाकर, आकृष्ट कर, अपने यहाँ ले जाकर बन्दी बनाने आया हो। शायद महौषध पण्डित को ऐसी आशंकाएँ हों।

### वासनामय उद्वेग

विदेह राज अपने मन में इस प्रकार ऊहापोह करता हुआ भय-भ्रान्त बैठा था, इतने में उसके चारों पण्डित वहाँ आ गए। राजा ने सेनक से पूछा—"उत्तर-पाञ्चाल जाकर राजा चूळनी ब्रह्मदत्त की राजकुमारी पाञ्चालचण्डी को व्याह लाना क्या तुम्हें उचित प्रतीत होता है ?"

सेनक बोला—"राजन् ! समागत लक्ष्मी को कभी अस्वीकार नहीं करना चाहिए। यदि आप उत्तर पाञ्चाल जाकर राजकन्या को स्वीकार कर लेंगे तो समस्त जम्बूद्वीप में चूळनी ब्रह्मदत्त के सिवाय आपके तुल्य कोई राजा नहीं रहेगा, क्योंकि ब्रह्मदत्त राजाओं में सर्वोच्च है। ऐसे राजा की कन्या के साथ विवाह होने से विवाह करने वाले राजा की स्वयं

---

१ अनारियरूपो पुरिसो जनिन्द !
असम्मोदको थद्धो असब्भिरूपो।
यथा मूगो व बधिरो व,
न किञ्चित्थ अभासथ ॥ ९६ ॥

२ अद्धा इदं मन्त्रपदं सुदुद्दसं,
अत्थो सुद्धो नरविरियेन दिट्ठो।
तथा हि कायो मम सम्पवेधति,
हित्वा सयं को परहत्थमेस्सति ॥ ९७ ॥

आसक्त होकर, काम-गृद्ध—काम-लोलुप होकर अपनी मौत को नही पहचानते, केवल उस कन्या के सौन्दर्य मे ही तुम्हारी दृष्टि अटकी है। राजन् ! यदि तुम पाञ्चाल जाओगे तो शीघ्र ही मृत्यु का वरण करोगे। जैसे जन-पथ पर आगत हरिण अत्यन्त भीतिग्रस्त होता है, वैसे ही तुम भीतिग्रस्त बनोगे।"[1]

### विदेहराज की प्रतिक्रिया

विदेहराज ने देखा, यह महौषध मेरी बडी निन्दा कर रहा है। यह मुझे अपने दास के तुल्य समझता है। इसको यह भान तक नही है कि मैं विदेह का राजा हूँ। ब्रह्मदत्त जैसे सर्वोच्च राजा ने मेरे पास अपनी कन्या देने का प्रस्ताव भेजा है, उसे सुनकर यह अपने मुँह से एक भी शुभ वाक्य नही बोलता। मेरे सम्बन्ध मे कितनी हीन बात कहता है कि यह राजा अज्ञानी की तरह, मासलिप्त कांटा निगल जाने वाले मत्स्य की तरह, पथागत मृग की तरह मृत्यु को प्राप्त होगा। यह सोचकर विदेहराज क्रोध से आग बबूला हो गया। वह महौषध से बोला—"ठीक है, हम ही बहुत बडे मूर्ख है, जो ऐसे शुभ प्रसग के सन्दर्भ मे तुम्हारे साथ बातचीत कर रहे हैं। अरे ! तुम तो हल की नोक पकडे बड़े हुए हो—तुम निरे उजड किसान हो, तुम इन बातो को क्या समझो।"[2]

इस प्रकार विदेहराज ने महौषध को अपशब्द कहे, उसका परिहास किया, उसे एक मागलिक कार्य मे बाधक माना और कहा—"इसकी गर्दन पकडकर इसे मेरे राज्य से निर्वासित कर दो—देश निकाला दे दो। मुझे प्राप्त होते स्त्री-रत्न के लाभ मे यह बाधा डालना चाहता है।"[3]

बोधिसत्त्व ने विचार किया, राजा क्रोध मे है। यदि कोई राजा के कथनानुसार मेरी गर्दन पकड़ लेगा या हाथ पकड लेगा, मुझे निकालने लगेगा तो मेरे लिए जीवन-पर्यन्त यह अत्यन्त लज्जाजनक होगा, इसलिए अच्छा यही है, मैं खुद ही यहा से निकल चलू। यह सोचकर उसने राजा को प्रणाम किया और वह अपने आवास-स्थान को चला गया।

---

१ जानासि खो राज ! महानुभवो,
महब्बलो चूळनी ब्रह्मदत्तो।
राजा च त इच्छति कारणत्थ,
मिग यथा ओकचरेन लुद्दो ॥ ९९ ॥
यथापि मच्छो बलिस वक मसेन छादितं।
आमगिद्धो न जानाति मच्छो मरणमत्तनो ॥१०० ॥
एवमेव तुव राज ! चूळनीयस्स धीतर।
कामगिद्धो न जानासि मच्छो व मरणमत्तनो ॥१०१॥
स चे गच्छसि पञ्चाल खिप्पमत्त जहिस्ससि।
मिग पथानुपन्न च महन्त भयमेस्ससि ॥ १०२ ॥

२ वयमेव बालम्हसे एळमूगा,
ये उत्तमत्थानि तयी लपिम्ह।
किमेव त्वं नगलकोटिवड्ढो,
अत्थानि जानासि यथापि अञ्ञे ॥ १०३ ॥

३. इम गले गहेत्वान नासेथ विजिता मम।
यो मे रतनलाभस्स अन्तरायाय भासति ॥ १०४ ॥

राजा भी केवल क्रोधावेशवश वैसा बोल गया, उसने अपने किसी कर्मचारी को वैसा करने का आदेश नहीं दिया। वस्तुतः उसके मन मे बोधिसत्त्व के प्रति आदर-भाव था।

**महौषध का स्थैर्य**

बोधिसत्त्व ने विचार किया—यह राजा अज्ञ है। अपना हित, अहित नहीं समझता। काम-वासना मे लिप्त होकर यह सोचता है, राजकन्या के साथ अवश्य विवाह करूंगा, किन्तु, यह नहीं जानता, इसका परिणाम कितना भयजनक होगा। विवाह के स्थान पर महाविनाश का साक्षात्कार करेगा। इसने मुझे जो अपशब्द कहे, मुझे उन पर गौर नहीं करना चाहिए; क्योंकि यह काम-गृद्धता के कारण अभी अपना आपा खोये है। इसने मेरा बड़ा उपकार किया है, मुझे बहुत वैभव दिया है, मेरी बड़ी प्रतिष्ठा की है, उच्च पद दिया है। मुझे इसकी सहायता करनी चाहिए। पहले मैं सही स्थिति का पता लगाने तोते को भेजूंगा।

**माढर तोता**

महौषध ने माढर नामक तोते को बुलवाया। वह तोता दौत्य-कर्म मे बहुत निपुण था। उससे कहा—"मेरे हरे पखो वाले मित्र ! आओ, मेरा एक कार्य करो। पाञ्चालराज चूळनी ब्रह्मदत्त के शयनागर मे एक मैना निवास करती है। उससे तुम एकान्त मे जानकारी प्राप्त करना। उसे सब कुछ मालूम है। चूळनी ब्रह्मदत्त और केवट्ट ब्राह्मण ने मन्त्रणा की है, उसे वह जानती है।"

माढर बहुत बुद्धिमान् और कार्यकुशल था। उसने कहा—"मैं यह कार्य करूंगा।" यों कहकर वह आकाश मे उड गया। अत्यन्त त्वरापूर्वक उडता हुआ उत्तर पाञ्चाल पहुँचा। राजा चूळनी ब्रह्मदत्त के शयनागर मे आवासित मैना के पास गया।

वहाँ पहुँच कर उसने सुन्दर गृहवासिनी, मधुरभाषिणी मैना को सबोधित कर कहा—"सुगृहे ! तुम कुशल तो हो ? स्वच्छन्द विहारिणी ! अनामय—नीरोग—स्वस्थ तो हो ? तुम्हे खाने को शहद और खील तो प्राप्त होती है ?"

मैना बोली—"मित्र ! मैं कुशलक्षेमयुक्त हूँ, अरुग्ण—स्वस्थ हूँ, मुझे खाने को शहद के साथ खील प्राप्त होती है। तुम किस स्थान से आए हो या तुमको किसने भेजा है। अब से पहले तुम्हे कभी देखा नहीं, तुम्हारे सम्बन्ध मे कभी सुना नहीं।"[1]

---

१. ततो च सो अपक्कम्म वेदेहस्स उपन्तिका।
अथ आमन्तयी दूत माढरं सुवपण्डित ॥ १०५॥
एहि सम्म हरीपक्ख वेयावच्चं करोहि मे।
अत्थि पञ्चाल राजस्स साळिका सयनपालिका॥ १०६॥
तं पत्थरेन पुच्छस्सु सा हि सब्बस्स कोविदा।
सा तेस सब्ब जानाति रञ्ञो च कोसियस्स च॥ १०७॥
आमोति सो पटिस्सुत्वा माढरो सुवपण्डितो।
आगमासि हरीपक्खो साळिकाय उपन्तिक॥ १०८॥
ततोवखोसो गन्त्वान माढरो सुवपण्डितो।
अथ आमन्तयी सुघर साळिकं मञ्जुभाणिक॥ १०९॥
कच्चि ते सुघरे खमनीय कच्चि वेस्से अनामय।
कच्चि ते मधुना लाजा लब्भते सुघरे तव॥ ११०॥
कुसलञ्चेव ये सम्म अथो सम्म अनामय।
अथो मे मधुना लाजा लब्भते सुतपण्डित ॥ १११॥
कुतो नु सम्म आगम्म कस्स वा पहितो तुव।
न च मे सि इतो पुब्बे दिट्ठो वा यदि वा सुतो॥ ११२॥

मैना का कथन सुनकर तोते ने विचार किया कि यदि मैं इससे यह कहूं कि मैं मिथिला से आया हूं तो यह प्राण चले जाएँ तो भी भेद नहीं खोलेगी, मेरा भरोसा नहीं करेगी, इसलिए मैं इसे मन कल्पित बात कहूं कि मैं शिवि राष्ट्र के अरिष्टपुर नामक नगर से आया हूँ, शिविराज द्वारा सम्प्रेषित हूँ। इस प्रकार मन-ही-मन मिथ्या-कल्पना कर वह बोला—"मैं शिविराज के महल मे उसके शयनागार मे रहता था। वह राजा बडा धर्मनिष्ठ है। उसने मुझे बन्धन से मुक्त स्वतन्त्र कर दिया।"[1]

यह सुनकर उस मैना ने अपने लिए स्वर्ण-पात्र मे रखी शहद-मिली खील और मीठा पानी उसे दिया। मैना ने उससे पूछा—"मित्र ! तुम बहुत दूर से आये हो। तुम्हारे आने का क्या प्रयोजन है ?"

तोता तो यहाँ एक अति गोपनीय रहस्य का पता लगाने आया था, अत: उसे वही करना था, जिससे उसका कार्य सिद्ध हो। उसने मिथ्या कल्पना कर उत्तर गढा। वह बोला—"मेरी बहुत प्रिय तथा मधुर बोलने वाली प्रेयसी—भार्या एक मैना थी। सुगृहे ! मेरे देखते-देखते एक बाज ने उसका वध कर डाला।"[2]

मैना ने उससे पूछा—"बाज ने तुम्हारी भार्या का वध कैसे कर डाला ?"

तोता बोला—"कल्याणि ! सुनो, एक दिन का प्रसग है, हमारा राजा जल-विहार हेतु गया। उसने मुझे भी बुलाया। मैं भी अपनी भार्या को साथ लिये राजा के साथ गया। मैंने भी खूब जल क्रीडा की। सायकाल राजा के साथ वापस लौटा। राजा के साथ ही हम महल मे गये। हम दोनो का शरीर पानी से गीला था। शरीर को सुखाने के लिए हम महल के झरोखे से निकले, समीपवर्ती मीनार के रिक्त स्थान मे बैठे। उसी समय एक ऐसा दुसयोग बना, एक बाज मीनार से हम पर झपटा। मृत्यु-भय से त्रस्त मैं शीघ्र वहाँ से भागा। मेरी भार्या तब गाभिन थी। वह त्वरापूर्वक भाग न सकी। मेरे देखते-देखते उस बाज ने उसके प्राण ले लिये। वह उसे ले गया। मैं अत्यन्त दुखित हुआ। शोक को नही सह सका। फूट-फूट कर रोने लगा। हमारे राजा ने यह देखा, मुझसे कहा—'तुम क्यो रुदन कर रहे हो ? रोओ नही, कोई अन्य पत्नी खोज लो।' मैंने उससे कहा—'राजन् ! असदाचारिणी, शीलविरहिता पत्नी लाने से क्या होगा। वैसी सदाचारिणी, सुशीला पत्नी कहा मिलेगी। अब तो दुख-पूर्वक एकाकी विचरण ही श्रेयस्कर है।

"तब राजा ने कहा—'सौम्य ! मेरी दृष्टि मे एक मैना है। वह सदाचारिणी है, सुशीला है। वह तेरी भार्या जैसी ही गुणवती है। वह राजा चूळनी ब्रह्मदत्त के शयनागार मे निवास करती है। तुम वहाँ जाओ, उसकी मनोभावना जानो, उसे सहमत करो। यदि वह तुम्हे दृष्ट एव मनोहर लगे तो हमे आकर कहो। मैं स्वयं या महारानी वहाँ जायेंगी, उस मैना को शान-शौकत के साथ ले आयेंगी।'

वह आगे बोला—"हमारे राजा ने मेरे मन मे जो अभिलाषा उत्पन्न की, उससे

---

१ अहोसि सिविराजस्स पासादे सयनपालको।
ततो सो धम्मिको राजा बद्धे मोचेसि बन्धना ॥११३॥

२ तस्स मेका दुतियासि साळिका मञ्जुभाणिका।
त तत्थ अवधी सेनो पेक्खतो सुघरे मम ॥११४॥

मुझे प्रसन्नता हुई। यदि तुम स्वीकार करो तो हम जीवन-साथी बनकर बन कर रहें।"[1]

मैना को तोते की बात प्रिय लगी। वह मन-ही-मन हर्षित हुई, किन्तु, अपने मन का भाव गोपित कर वह अनिच्छा व्यक्त करती हुई कहने लगी—"शुक शुकी की इच्छा करे, शालिक (पुरुष मैना) शालिका (स्त्री मैना) की कामना करे, यह तो स्वाभाविक है, समुचित है, किन्तु, शुक एवं मैना का सहवास कैसा रहे।"[2]

मैना का कथन सुनकर तोता समझ गया, यह मेरा प्रस्ताव अस्वीकार नहीं करती, केवल मिथ्या अनिच्छा प्रदर्शित करती है। यह निःसन्देह मुझे स्वीकार करेगी। मैं कतिपय उदाहरणों द्वारा इसे विश्वास मे लू। यह सोचकर उसने कहा—"कामुक जिस किसी की कामना करता है, वह उसके लिए स्वीकार्य है, चाहे वह चाण्डालिनी हो। जहाँ कामना की तृप्ति है, वहाँ सभी समान हैं। काम-तृप्ति मे कही असदृशता, असमानता नही होती।"[3]

तोता यह कहकर मनुष्यो मे विभिन्न जातियो एवं कोटियो मे स्त्री-पुरुषो के यौन-सम्बन्ध की सगति बतलाते हुए बोला—"शिवि राजा की माता जम्बावती थी। वह जाति से चाण्डालिनी थी। वह कृष्णायन गोत्रीय वासुदेव की प्रिय पत्नी हुई—राजमहिषी हुई।"[4]

इस प्रकार उस तोते ने मैना को बताया कि मनुष्यो मे क्षत्रिय कुलोत्पन्न पुरुष ने चाण्डाल-कुलोत्पन्न स्त्री के साथ सहवास किया। हम पशु-पक्षियो की तो बात ही क्या। जहाँ मन रम जाए, परस्पर आकर्षण हो, वही निर्णायकता की कसौटी है। इतना ही नही, और भी सुनो—"रथावती नामक किन्नरी थी, जिसने वत्स नामक तपस्वी के साथ सहवास की इच्छा की। मनुष्य ने हरिणी के साथ सहवास किया। काम तुष्टि मे कोई जातीय असमानता, अन्य प्रकार की असमानता बाधक नही होती।"[5]

तोते की बात सुनकर मैना ने कहा—"प्राणी का चित्त सदा एक समान नही रहता-मुझे प्रियतम के विरह का बड़ा भय लगता है।"

तोता बड़ा मेधावी था। स्त्रियो को छलने मे बडा चतुर था। उसने मैना के मन के परीक्षण हेतु फिर कहा—"मञ्जुभाषिणी मैना! अच्छा, मैं अब जाऊंगा। मैं समझता हूँ, तुम प्रत्याख्यान कर रही हो—मेरे प्रेम को ठुकरा रही हो। मैं तुम्हे अत्यधिक प्यार करता हूँ, यह समझकर तुम अति मान कर रही हो।"[6]

---

१ तस्स कामा हि सम्पत्तो आगतोस्मि तवान्तिके।
स चे करेय्यासि ओकासं उभयोव वसामसे ॥११५॥

२. सुवो च सुविं कामेय्य सालिको पन सालिकं।
सुवस्स सालिकाय च सवासो होति कीदिसो ॥११६॥

३ यं य कामी कामयति अपि चण्डालिकामपि।
सब्बेहि सादिसो होन्ति नत्थि कामे असादिसो ॥११७॥

४. अत्थि जम्बावती नाम माता सिब्बिस्स राजिनो।
सा भरिया वासुदेवस्स कण्हस्स महेसी पिया ॥११८॥

५ रथावती किम्पुरिसी सापि वच्छं अकामयि।
मनुस्सो मिगिया सद्धिं नत्थि कामे असादिसो ॥११९॥

६. हन्द खोहं गमिस्सामि सालिके मञ्जुभाणिके।
पच्चक्खानु पद हेत अतिमञ्जसि नून मं ॥१२०॥

मैना ने ज्यो ही तोते के मुह से जाने की बात सुनी, उसका दिल टूटने लगा। उसके मन मे कामोद्रेक की जलन उत्पन्न हो गई थी। वह कहने लगी—"माढर शुक-पण्डित ! क्यो भूलते हो, त्वरमान को—बहुत जल्द-बाज को लक्ष्मी—लक्ष्मी स्वरूपिणी सहधर्मिणी प्राप्त नही होती। जब तक हमारे राजा के दर्शन न हो, उससे भेंट न हो, तब तक यही रहो। यहाँ मृदग आदि वाद्यो की गम्भीर, मधुर ध्वनि सुनने को मिलेगी, राजवैभव, राजैश्वर्य देखने को मिलेगा।"[1]

तोता मैना दोनो परस्पर परितुष्ट थे। सायकाल दोनो ने सहवास किया। दोनो ने परस्पर बहुत प्रेम दिखाया। तब तोते ने सोचा—अब यह मुझसे कोई भी गोपनीय बात नही छिपायेगी। अब मुझे इससे रहस्य खुलवाना चाहिए। वही तो मेरा मूल कार्य है। वह बोला—"मैना ! मैं तुम्हे कुछ कहना चाहता हूँ।"

मैना—"स्वामिन् ! कहिए।"

तोता—"अच्छा जाने दो, आज हमारे जीवन का मगलमय, उल्लासमय दिवस है। अगले दिन विचार करेंगे।"

मैना—"स्वामिन् ! यदि कथ्य मगलमय है तो अवश्य कहिए, यदि अमगलमय वृत्तान्त है तो मत कहिए।"

तोता—"है तो मगलमय ही।"

मैना—"स्वामिन् ! तब अवश्य कहे।"

तोता—"बहुत अच्छा, यदि सुनने को उत्सुक हो तो सुनो, बतला रहा हूँ—अनेक जनपदो मे यह तीव्र शब्द—भारी कोलाहल सुना जा रहा है कि दिव्य औषधि सदृश द्युतिमय, कान्तिमय पाञ्चालराज-कन्या विदेहराज को दी जायेगी—उनका पाणिग्रह-संस्कार होगा।"[2]

मैना ने तोते का कथन सुना। वह बोली—स्वामिन् ! आज हमारा मगलमय दिवस है, अमंगलमय बात मुख से क्यो निकालते हो ?"

तोता—"मैं इसे मगलमय प्रसग कहता हूँ, सब लोग ऐसा ही कहते हैं। तुम अमगलमय बतला रही हो, यह क्या रहस्य है ?"

मैना—स्वामिन् ! शत्रुओ को भी ऐसा मगलमय प्रसग न मिले।"

तोता—"कल्याणि ! बतलाओ, बात क्या है ?'

मैना—"मैं यह नही बतला सकती, स्वामिन् !"

तोता—"कल्याणि ! यदि मुझसे गुप्त बात छिपाओगी तो आज से हमारा सम्बन्ध विच्छिन्न हो जायेगा।"

तोते द्वारा बहुत दबाव दिये जाने पर मैना बोली—"सुनो रहस्य प्रकट करती हूँ—

---

१ न सिरी तरमानस्स माढर ! सुवपण्डित !
इधेव ताव अच्छस्सु याव राजान दक्खसि।
सोस्ससि सद्द मुतिगान अनुभावञ्च राजिनो ॥१२१॥

२ यो नु खो य तिब्बो सद्दो तिरो जनपदे सुतो,
धीता पञ्चालराजस्स ओसधी विय वण्णिनी।
त दस्सति विदेहानं सो विवाहो भविस्सति ॥१२२॥

विदेहराज को यहां बुलवाकर पाञ्चालराज उसकी हत्या करेगा। उनका सख्य—मैत्रीभाव स्थापित नहीं होगा।"[1]

मैना ने पाञ्चालराज और केवट्ट के बीच हुई मन्त्रणा तोते को बता दी। इस प्रकार माढर तोते ने मैना को फुसलाकर सारा रहस्य जान लिया। उसने बनावटी रूप मे केवट्ट की प्रशसा करते हुए कहा—"आचार्य केवट्ट उपाय निकालने मे बहुत प्रवीण हैं, योग्य हैं। कोई आश्चर्य नहीं लगता, इस उपाय द्वारा वह विदेहराज का वध करवा डाले। खैर, इस प्रकार के अमगलमय प्रसग से हमे क्या प्रयोजन है।" यह कहकर वह चुप हो गया। उसने वह रात उसके साथ व्यतीत की। प्रात काल वहाँ से विदा होने की भावना से उसने मैना से कहा—कल्याणि ! अब मैं शिवि राष्ट्र जाऊंगा और शिविराज को बतलाऊंगा कि जैसा आपने सकेत किया, मुझे बहुत अच्छी पत्नी मिल गई है। मुझे तुम केवल सात रात के लिए जाने की स्वीकृति दो। मैं वहाँ जाकर शिविराज की महारानी से कहूंगा, मुझे पाञ्चाल मे मैना का साहचर्य प्राप्त हो गया है।"[2]

मैना नही चाहती थी कि तोता माढर वहाँ से जाए, वह उससे वियुक्त हो गई, किन्तु, तोते ने जिस युक्ति और रीति से बात प्रस्तुत की, वह उसका विरोध नही कर सकी। वह बोली—माढर ! मैं तुझे सात रात की अनुज्ञा—स्वीकृति देती हूँ। यदि तुम सात रात के अनन्तर मेरे पास नही आओगे तो मैं ऐसा समझती हूँ, तुम मेरे प्राणान्त होने पर ही आओगे।"[3]

तोते ने मन-ही-मन विचार किया—चाहे तुम जीवित रहो या मर जाओ, मुझे इससे क्या; किन्तु, बाहर से बनावटी बोली मे कहा—"कल्याणि ! क्या कह रही हो ? मैं यदि सात रात व्यतीत होने के बाद भी तुम्हें नही देख पाऊंगा तो जीवित कैसे रह सकूंगा। वह वहाँ से उड़ा। उड़कर कुछ दूर शिवि राष्ट्र की ओर आगे बढ़ा। जब उसने देखा कि मैं आंखों से ओझल हो गया हूँ, तो उसने रास्ता बदल लिया। वह मिथिला की ओर चला। अत्यन्त त्वरापूर्वक उड़ता हुआ वह मिथिला पहुचा, महौषध के कन्धे पर उतरा। महौषध उसे महल के ऊपर ले गया और रहस्य जानना चाहा। तोते ने सारा रहस्य उद्घाटित कर दिया, जैसा उसे मैना से ज्ञात हुआ था।[4]

तोते की बात सुनकर महौषध विचार मे पड़ गया। उसने सोचा—मेरी राय न होने पर भी विदेहराज पाञ्चाल देश जायेगा। उसका परिणाम उसकी मृत्यु के रूप मे प्रकट

---

१. आनयित्वान वेदेह पञ्चालानं रथेसभो।
ततो नं घातयिस्सति तस्स न सक्ख भविस्सति ॥१२४॥

२. हन्द खो म अनुजानाहि रत्तियो सत्तमत्तियो,
या याह सिविराजस्स आरोचेमि महेसिनी।
लद्धो च मे आवसथो साळिकाय उपन्तिक ॥१२५॥

३. हन्द खो त अनुजानामि रत्तियो सत्तमत्तियो,
स चे त्वं सत्तरत्तेन नागच्छसि ममन्तिके।
मञ्ञे ओक्कन्तसत्त मे मताय आगमिस्ससि ॥१२६॥

४. ततो च सो गन्त्वान माढरो सुवपण्डितो।
महोसधस्स अक्खासि, साळिया-वचन इदं ॥१२७॥

होगा। मेरी लोक मे सर्वत्र अपकीर्ति होगी। लोग कहेंगे—महौषध परम प्रज्ञाशाली था, वह चाहता तो विदेहराज को बचा सकता था, किन्तु, विदेहराज द्वारा अज्ञानपूर्वक कहे गये अपशब्दो से उसके मन मे खीझ थी; अत उसने जान-बूझकर राजा की रक्षा नही की।

**महौषध का पाञ्चाल-गमन**

मेरा यह दायित्व है, मैं विदेहराज से पहले ही पाञ्चाल नगर जाऊ चूळनी ब्रह्मदत्त से मिलू। विदेहराज के सुखपूर्वक, सम्यक् रीति से निवास करने योग्य अभिनव आवास-नगर का निर्माण करवाऊ, एक छोटी सुरग बनवाऊ, जिसमे सुखपूर्वक चला जा सके। उससे बड़ी सुरग एक और बनवाऊं, जो अर्धयोजन लम्बी हो। छोटी सुरग विदेहराज के आवास-स्थान, राजमहल और बडी सुरग से सयुक्त हो। चूळनी ब्रह्मदत्त की पुत्री पाञ्चाल-चण्डी को अपने स्वामी विदेहराज के चरणो की दासी बनाऊ, अठारह अक्षौहिणी सेना एव सौ राजाओ द्वारा घेरा डाले रहने के बावजूद अपने राजा को वहाँ से उसी प्रकार मुक्त करा दू, जैसे राहु के मुख से चन्द्र को मुक्त करा लिया जाए।

यो सोचते-सोचते वह अपने विचार मे सार्थकता एव सफलता की अनुभूति करता हुआ हर्ष विभोर हो उठा। सहज ही उसके मुँह से निकल पड़ा—मनुष्य का यह कर्त्तव्य है, जिसके घर मे रहता हुआ वह सुख-भोग करे, वह उसका सदा हित साधता रहे।[1]

महौषध ने स्नान किया, उत्तम वस्त्र पहने, आभूषण धारण किये, वह बडी शान से राजा के यहाँ आया, राजा को प्रणाम किया तथा एक ओर खड़ा हो गया। उसने राजा से कहा—"राजन्! क्या तुम उत्तर पाञ्चाल नगर जाने की तीव्र उत्कण्ठा लिये हो? क्या तुम वहाँ अवश्य जाना चाहते हो?"

राजा बोला—"हा, तात! मैं अवश्य जाना चाहता हूँ। यदि मुझे पाञ्चालचण्डी प्राप्त नही होती, तो मुझे इस राज्य-वैभव से क्या प्रयोजन! तुम मुझे मत छोडो, मेरे साथ ही चलो। वहाँ जाने से हमारे दो लक्ष्य पूरे होंगे—मुझे परमोत्तम लावण्यवती स्त्री प्राप्त होगी तथा पाञ्चालराज के साथ हमारा मैत्री-सम्बन्ध कायम होगा, जो राजनैतिक दृष्टि से हमारे लिए बहुत लाभप्रद होगा।"

महौषध बोला—"राजन्! मैं पाञ्चालराज ब्रह्मदत्त के सुरम्य—सुन्दर, रमणीय नगर को पहले जा रहा हूँ। यशस्वी—कीर्तिमान् विदेहराज के लिए आवास-स्थान का निर्माण कराऊगा। मैं निर्माण-कार्य सम्पन्न करवा कर वहाँ से तुम्हे सन्देश भेजूं, क्षत्रियश्रेष्ठ! तब तुम आना।"[2]

यह सुनकर राजा हर्षित हुआ कि महौषध ने मेरा परित्याग नही किया है। उसका

---

१. यस्सेव घरे भुञ्जेय्य भोग,
   तस्सेव अत्थ पुरिसो चरेय्य ॥१२८॥

२. हन्दाह गच्छामि पुरे जनिन्द!
   पञ्चालराजस्स पुर सुरम्म।
   निवेसन निमापेतु वेदेहस्स यसस्सिनो ॥१२९॥
   निवेसन निमापेत्वा वेदेहस्स यसस्सिनो।
   यदा ते पहिणेय्यामि तदा एय्यासि खत्तिय ॥१३०॥

सहयोग, सेवा एवं मार्गदर्शन मुझे पूर्ववत् प्राप्त है। वह बोला—"तात ! तुम आगे जा रहे हो, यह बहुत अच्छा है। तुम्हें किस वस्तु की आवश्यकता है?"

महौषध—"मुझे सेना चाहिए।"

विदेहराज—"जितनी आवश्यकता समझो, लिये जाओ।"

महौषध—"राजन् ! अपने यहाँ चार कारागृह हैं। चारों के दरवाजे खुलवा दो। चोरों की हथकड़ियाँ, बेड़ियाँ कटवा दो, उनको भी मेरे साथ कर दो।"

विदेहराज—"तात ! तुम जैसा ठीक समझो, करो।"

महौषध ने कारागारों के द्वार खुलवा दिये। चोरों की हथकड़ियाँ, बेड़ियाँ कटवा दी। वे बाहर आये। उनमें अनेकानेक बहादुर, लड़ाकू, रणकुशल वीर थे, जिन्हें जो भी कार्य सौंपा जाए, उसे सिद्ध करके ही आए। महौषध ने उन्हें कहा—"बहादुरो ! मेरी सेवा में रहो। विदेह की प्रतिष्ठा अक्षुण्ण रखने हेतु तुम लोगों को कुछ कर दिखाना है।" उसने उनका सत्कार-सम्मान किया। उनमें उत्साह जागा। वे सहर्ष प्राणपण से महौषध की सेवा में संलग्न हो गये। उसने काष्ठ कार, लौहकार, चर्मकार, चित्रकार आदि भिन्न-भिन्न शिल्पों में, कलाओं में निष्णात, योग्य पुरुष साथ लिये। उनके अपने-अपने कार्यों के लिए अपेक्षित सभी प्रकार के शस्त्र, औजार आदि लिये। इस प्रकार एक बड़ी सेना एवं आवश्यक साधन-सामग्री से सुसज्जित महौषध कीर्तिशाली विदेहराज के लिए आवास-स्थान का निर्माण कराने हेतु पाञ्चालराज ब्रह्मदत्त की भव्य राजधानी उत्तर पाञ्चाल नगर में आया।[1]

### महौषध की पैनी सूझ

उत्तर पाञ्चाल जाते हुए महौषध ने एक-एक योजन की दूरी पर अवस्थित एक-एक गाँव में एक-एक अमात्य को—मन्त्रणा-कुशल, व्यवस्था-निपुण उच्च अधिकारी को बसाया, उनको समझाया—"शीघ्र ही एक ऐसा अवसर उपस्थित होगा, विदेहराज पाञ्चालचण्डी को साथ लिये इस मार्ग से मिथिला लौटेगा, तो तुम अपने अपने गाँवों में गज, अश्व एवं रथ तैयार रखना। जब राजा पाञ्चालचण्डी सहित पहुँचे तो उन्हें अपने यहाँ के वाहनों पर आरूढ़ करवाकर शत्रुओं से परिरक्षित करते हुए आगे पहुँचा देना। आगे नये वाहन प्राप्त होंगे। पिछले वाहनों को वहाँ रखवाकर नये वाहनों पर आरूढ़ करवा देना। इस प्रकार उन्हें आगे से आगे योजन-योजन पर नये, अपरिश्रान्त वाहन मिलते जायेंगे तथा आगे से आगे पहुँचाया जाता विदेहराज निरापद, सुरक्षित अविलम्ब मिथिला पहुँच जायेगा।"

महौषध उत्तर पाञ्चाल नगर की ओर आगे बढ़ता हुआ गंगा के किनारे पर पहुँचा। उसने अपने एक प्रमुख सामन्त को, जिसका नाम आनन्दकुमार था, बुलाया। उससे कहा—"आनन्द !' तुम तीन सौ वर्धकि—काष्ठकार अपने साथ लो, गंगा के ऊपरी किनारे की ओर जाओ। वहाँ वृक्षों से ढके वन हैं, वहाँ लकड़ी कटवाओ। तीन सौ नावें बनवाओ। नगर-निर्माण में अपेक्षित शहतीर आदि चिरवाओ, साफ कराओ। हलकी लकड़ियों से नावें भरवाकर उन्हें लिये यथाशीघ्र मेरे पास आओ।"

---

१. ततो च पायसि पुरे महोसधो,
पाञ्चालराजस्स पुरं सुरम्मं।
निवेसन निमापेतु वेदेहस्स यसस्सिनो ॥१११॥

आनन्दकुमार को आदेश देकर महौषध स्वय गंगा के उस किनारे पर गया, जो नीचाई की ओर था। वहाँ से उसने कदमो से नापकर आधा योजन स्थान नियत किया, जहाँ उसकी बडी सुरग बनाने की योजना थी। उसने निश्चय किया, विदेहराज के आवास हेतु यहाँ नगर का निर्माण होगा। राजप्रासाद पहुँचाने वाली दो कोश लम्बी सुरंग होगी।

महौषध अपने चिन्तनगत कार्यों के सम्बन्ध मे निर्णय लेकर उत्तर पाञ्चाल नगर मे प्रविष्ट हुआ। जब चूळनी ब्रह्मदत्त को यह ज्ञात हुआ कि महौषध आ गया है तो वह बडा प्रसन्न हुआ। उसने सोचा—अब मेरी मन कामना पूर्ण होगी। मैं अपने शत्रुओ को मौत के घाट उतरते देखूंगा। महौषध आ गया है तो निश्चय ही विदेहराज भी यहाँ शीघ्र पहुँचेगा। इन दोनो का यहाँ बडी आसानी से वध करवाकर मैं समग्र जम्बूद्वीप का एकछत्र राजा बनूगा।

महौषध के आने के समाचार से समग्र नगर मे एक हलचल-सी मच गई। लोग आपस मे बातें करते, यह वही महौषध पण्डित है, जिसने सौ राजाओ को, सेनाओ को अनायास ही इस प्रकार भगा दिया, जैसे एक ककड द्वारा कौओ को भगा दिया जाता है। जब वह राजमार्ग से निकला तो नागरिक उसकी देह-द्युति और सुन्दरता देखते रह गये। वह राजमहल के दरवाजे पर पहुँचा, रथ से नीचे उतरा। राजा को अपने आने की सूचना प्रेषित करवाई। राजा की ओर से स्वीकृति मिली कि वह भीतर आए। उसने राजमहल मे प्रवेश किया, राजा के पास पहुँचा, राजा को नमस्कार कर एक ओर खड़ा हो गया।

**आवास-भवन : गुप्त सुरंगें : कूट योजना**

पाञ्चालराज ने उससे कुशल-समाचार पूछे और कहा—"तात ! विदेहराज कब पहुँचेगा ?"

महौषध—"जब मैं यहाँ आने की सूचना प्रेषित करूगा, तब वह यहाँ आयेगा।"

पाञ्चालराज— तुम पहले किस प्रयोजन से आये हो ?"

महौषध—"राजन् ! मैं विदेहराज के आवास के लिए भवन-निर्माण करवाने आया हूँ।"

पाञ्चालराज—"बहुत अच्छा, जैसा चाहो, निर्माण करवा लो।"

पाचालराज ब्रह्मदत्त ने सेना के व्यय हेतु राशि दिलवादी। महौषध का भी बड़ा आदर-सत्कार किया। उसके आवास के लिए स्थान की व्यवस्था की। उसने कहा—'तात ! जब तक विदेहराज यहाँ आए, तुम निश्चिन्त होकर रहो। तब तक अपने कार्य के साथ-साथ वह भी करते रहो, जो हमारे हित मे हो।"

राजमहल मे जाते समय सीढियो के नीचे महौषध ने मन-ही-मन यह तय किया कि यह स्थान गुप्त रूप से सुरग के साथ सलग्न होना चाहिए। उसने सोचा, राजा यह भी कह रहा है, जो हमारे लिए हितकर कार्य हो, वह भी करते रहो। इससे लगता है, वह मेरे सुझाव मानेगा। अपनी योजना को अत्यन्त गुप्त रखने हेतु मैं चाहता हूँ कि सुरग के खनन एव निर्माण के समय राजा सीढियो पर न आए। अतएव उसने बडे चातुर्य के साथ राजा से कहा—"देव ! ज्योही मैं यहाँ प्रविष्ट हुआ, सीढ़ियो के नीचे खडे होकर मैंने गौर किया तो मुझे इनकी बनावट दोषपूर्ण लगी। यदि आपको मेरा कथन उचित प्रतीत हो और आप काठ आदि अपेक्षित वस्तुओं की व्यवस्था करवा दें तो मैं इनका दोष निकलवा दूं।"

ब्रह्मदत्त बोला—"तात ! बहुत अच्छी बात है, तुम वैसा करवाओ। जैसा चाहोगे, अपेक्षित सामान की व्यवस्था करवा देंगे।"

अपेक्षित वस्तुएं आ गईं। महौषध ने कार्य शुरू करवाया। इससे सीढ़ियों के रास्ते से राजा तथा राजमहल के कर्मचारियों का आवागमन रुक गया। तब तक के लिए वे अन्य मार्ग से आने-जाने लगे। इससे महौषध का अपनी गोपनीयता बनाये रखने का अवसर मिल गया। महौषध ने, जहाँ सुरंग का दरवाजा बनाना था, वह स्थान निश्चित कर वहाँ से सीढ़ी हटवा दी, काठ का एक मजबूत तख्ता स्थापित करवा दिया, खूब स्थिरता से लगवा दिया। फिर सीढ़ी यथावत् करवा दी। यह निर्माण इस चातुर्य से करवाया कि जब सुरंग का उपयोग किया जाए तो काम आए।

महौषध का सारा कार्य योजनाबद्ध रूप में चल रहा था। राजा ब्रह्मदत्त यह नहीं जानता था। वह समझता था, मेरे प्रति प्रेम तथा आदर के कारण महौषध मेरा कार्य करवाने में रुचि लेता है।

सीढ़ियों के सुधार, मरम्मत आदि का कार्य हो जाने पर महौषध ने राजा ब्रह्मदत्त से निवेदित किया—"देव ! यदि हमें यह अवगत हो जाए कि हमारा राजा किस स्थान पर रहेगा तो उस स्थान को हम सुधरवा लें, ठीक करवा लें।"

पाञ्चालराज—"महौषध ! मेरे रहने के स्थान को छोड़कर तुमको नगर में जो भी स्थान सबसे उपयुक्त लगे, ले लो।"

महौषध—"आपके अनेक कृपापात्र हैं, प्रियजन हैं, सामन्त हैं, उनमें से किन्हीं के स्थान अधिकृत किये जायेंगे तो वे हमारे साथ संघर्ष करेंगे। हम आपके मेहमान हैं। हमारा उनके साथ झगड़ना शोभनीय नहीं होता।"

पांचालराज—"महौषध ! उनके संघर्ष की तुम चिन्ता मत करो। जो स्थान तुम्हें उपयुक्त लगे, ले लो।"

महौषध—"राजन् ! वे बारबार आपके पास आकर शिकायत करेंगे। इससे आपका चित्त अशान्त होगा। ऐसी अनुविधा उत्पन्न न हो, इस दृष्टि से मेरा एक सुझाव है, यदि आपको उपयुक्त लगे तो ऐसा करें, जब तक हम किसी के घर अधिकृत करें, वहाँ अपने राजा के लिए नया आवास-स्थान निर्माणित कराएं, तब तक आपके द्वार आदि पर हमारे आदमी प्रहरी के रूप में नियुक्त रहें। ऐसा करने से शिकायत करनेवाले आप तक पहुँच नहीं सकेंगे। वे उनको वहीं रोक देंगे। इससे आपके मन की शान्ति भग्न नहीं होगी।"

ब्रह्मदत्त ने कहा—"बहुत अच्छा, मैं यह व्यवस्था स्वीकार करता हूँ।"

तदनुसार महौषध ने सीढ़ियों के नीचे, सीढ़ियों के ऊपर, मुख्य द्वार पर, सभी महत्त्वपूर्ण स्थानों पर अपने आदमी तैनात कर दिये और उन्हें आदेश दिया कि किसी को भी भीतर मत जाने दो। फिर महौषध ने अपने कार्यकरों को कहा—"राजमाता का घर अधिकृत करने का, तोड़ने का स्वांग रचाओ।" अपने स्वामी की आज्ञानुसार वे राजमाता के घर पहुँचे। उन्होंने घर के दरवाजे और बरामदे को तोड़ना शुरू किया, ईंटें निकालने लगे, मिट्टी गिराने लगे।

राजमाता को जब अपने सेवकों से यह मालूम हुआ, तो वहाँ आई और पूछा—"मेरा भवन क्यों तोड़ रहे हो ?"

आदमियो ने कहा—"हमे हमारे स्वामी महौषध पण्डित की आज्ञा है, इसे तोड दो, गिरा दो; क्योकि वह अपने राजा के लिए इस स्थान पर नूतन भवन का निर्माण कराना चाहता है।"

राजमाता बोली—"यदि इस कार्य हेतु भवन चाहिए तो तुम्हारा राजा इसी मे रहे, इसे तोडते क्यो हो ?"

उन्होने कहा—"हमारे राजा की सेना वडी है, वाहन बहुत अधिक हैं, नौकर-चाकर भी वहुत हैं, इसलिए यह भवन उनके लिए यथेष्ट नही है। हम इसे तोडेंगे और इसके स्थान पर अन्य का निर्माण करेंगे, जो हमारे राजा की सुविधाओ के अनुरूप होगा।"

राजमाता ने कहा—"शायद तुम लोग मुझे नही जानते, मैं राजमाता हूँ। अभी अपने पुत्र राजा ब्रह्मदत्त के पास जाती हूँ, शिकायत करती हूँ।"

महौपध के आदमी वोले—"हम राजा के कथनानुसार ही इसे तोड रहे हैं। हम राजा की आज्ञा प्राप्त कर चुके हैं। इसे यदि तुम रुकवा सको तो रुकवाओ।"

राजमाता वहुत क्रुद्ध हुई। यह सोचकर कि अभी इनको दण्ड दिलवाती हूँ, राजद्वार पर गई। प्रहरियो मे, जो महौषध के आदमी थे, उसे रोक दिया और कहा कि भीतर मत घुसो।

वह बोली—"मैं राजमाता हूँ। मुझे रोकते हो ?"

प्रहरियो ने कहा—"हमे मालूम है, तुम राजमाता हो, किन्तु, राजा का यह आदेश है, किसी को भीतर प्रविष्ट न होने दिया जाए। तुम चली जाओ।"

राजमाता ने देखा, जो वह करना चाहती है, नही हो पा रहा है। वह रुक गई, खडी हो गई अपने भवन की ओर देखने लगी। तव एक प्रहरी ने उसकी गर्दन पकड कर धक्का दिया। वह भूमि पर गिर पडी। प्रहरी बोला—"यहाँ क्या करती हो, जाती क्यो नही ?" राजमाता ने सोचा, यह द्वारपाल इतना दुःस्साहस कर रहा है, सभव है, राजा का ऐसा ही आदेश हो, नही तो ऐसा कैसे होता ?

राजमाता वहाँ से लौटकर महौषध के पास आई और बोली—"तात महौपध ! तुम मेरा घर क्यो तुडवा रहे हो ?"

महौपध ने राजमाता से वार्तालाप नही किया। अपनी वगल मे अपना जो आदमी खडा था, उससे पूछा—"राजमाता क्या कह रही है ?" वह वोला—"राजमाता कहती है, महौषध पण्डित घर क्यो तुडवा रहा है ?" महौपध ने कहा—"उसे बतला दो, विदेहराज के निवासहेतु भवन निर्माण के निमित्त वह तुम्हारा घर तुडवा रहा है।"

राजमाता ने कहा—"इतने वडे नगर मे क्या और कही जगह नही मिल रही है, जो वह मेरा ही घर तुडवाना चाहता है ? यह एक लाख की राशि रिश्वत के रूप मे ले ले, और कही भवन-निर्माण करवाए।"

महौपध का इगित समझते हुए उस आदमी ने कहा—"अच्छा, देवी ! हम तुम्हारा घर नही तोडेंगे, किन्तु, तुमने रिश्वत देकर अपना घर छुडाया है, यह किसी से मत कहना; अन्यथा अन्य लोग भी आयेंगे, रिश्वत देना चाहेंगे, अपना घर छुडाना चाहेंगे।"

राजमाता बोली—"तात ! मैंने रिश्वत दी है, यह मैं कैसे कह पाऊँगी। ऐसा

कहना मेरे लिए अत्यन्त लज्जाजनक होगा कि राजमाता होते हुए भी मैंने ऐसा किया। शका मत करो, मैं किसी से नही कहूँगी।"

राजमाता से एक लाख की रिश्वत ले लेने के बाद महौषध अपने आदमियो को लिये केवट्ट ब्राह्मण के घर पहुँचा। वहाँ भी वैसा ही किया, जैसा राजमाता के यहाँ किया था। केवट्ट राजा से शिकायत करने राजद्वार पर गया। महौषध द्वारा नियुक्त द्वारपालो ने उसे भीतर नही जाने दिया। जब उसने ज्यादा रौब गांठना चाहा तो बाँस की पट्टियों से मार-मार कर उसकी चमडी उडा दी। उसने भी और कोई उपाय न देख एक लाख की रिश्वत देकर अपना घर बचाया। इस प्रकार नगर के सारे सम्पन्न लोगो के घरो को तोडने का स्वाग रचकर महौषध ने नौ कोटि कार्षापण सगृहीत किये। तत्पश्चात् महौषध राजा ब्रह्मदत्त के पास गया। राजा ने उससे पूछा—"पण्डित ! क्या तुमको अपने राजा के लिए भवन-निर्माण कराने हेतु स्थान प्राप्त हुआ ?"

महौषध ने कहा—"राजन् ! आपका आदेश प्राप्त हो जाने के बाद कौन ऐसा है, जो मुझे स्थान न दे। किन्तु, एक बात है, अपना घर देते हुए वे मन-ही-मन बड़े दु खित होते हैं; अत यह उचित नही लगता कि अपने लिए हम उनकी इष्ट वस्तु उनसे लें। मुझे यह सगत प्रतीत होता है कि नगर के बाहर दो कोस का स्थान—गगा और नगर के मध्य हम ले लें तथा वहाँ विदेहराज के लिए आवास-भवन का, जिसे आवास-नगर कहा जाए, निर्माण कराएँ।"

राजा ब्रह्मदत्त को महौषध का यह प्रस्ताव अच्छा लगा। उसने सोचा, जैसी हमारी योजना है, विदेहराज और उसके आदमियो को हमे मौत के घाट उतारना है। वह भी सेना साथ लिये होगा, इसलिए युद्ध करना पडेगा। नगर के भीतर युद्ध करने मे असुविधा होती है। यहाँ अपनी तथा अन्य की सेना का पता चलना कठिन हो जाता है; क्योंकि सब घुल-मिल जाते हैं। नगर से बाहर युद्ध करने मे सुविधा रहेगी, अतः यह अच्छा होगा कि वे नगर के बाहर ही रहे। वही से उन्हे मार-मार कर नष्ट कर डालेंगे। यह सोचकर राजा ने कहा—"तुमने जिस स्थान का चयन किया है, वही अपना निर्माण-कार्य करवाओ।"

महौषध ने कहा—'महाराज ! जैसा आपने आदेश दिया है, तदनुसार मैं आवास-नगर का निर्माण कराऊँगा, किन्तु, एक कठिनाई मुझे और दृष्टिगोचर होती है। उधर आपके यहाँ के आदमी लकडियाँ काटने, पेडो के पत्ते बटोरने आते रहते हैं। यदि उनका उधर आवागमन रहेगा तो यह आशकित है, हमारे आदमियो का और उनका परस्पर झगडा हो जाए। इससे तुम्हे भी अशान्ति होगी और हमे भी।" महौषध का यह कथन अपने कार्य की गोपनीयता बनाये रखने की दृष्टि से था।

राजा बोला—"अच्छा, पण्डित ! तुम्हारा यह प्रस्ताव भी मैं स्वीकार करता हूँ। लकडियाँ बटोरने वालो तथा पेडो के पत्ते बटोरने वालो का वहाँ आना-जाना बन्द रहेगा।"

महौषध ने कहा—"राजन् ! एक और निवेदन है, हमारे हाथी जल मे रहने मे विशेष अभ्यस्त हैं, जल-क्रीडा मे अधिक अभिरुचिशील है। वे गगा मे जल-क्रीडा करेंगे। उससे पानी मटमैला हो जाए, यह आशकित है। वैसा होने पर नागरिक हमारे विरुद्ध शिकायत करें कि हमारे यहाँ आने के पश्चात् उन्हे पीने को स्वच्छ जल नही मिलता, आपको यह बर्दाश्त करना होगा।"

राजा ने कहा—"तुम्हारे हाथी गंगा मे निश्चिन्त जल-क्रीडा करें, हमे कोई बाधा नही है। राजा ने सारे नगर मे यह घोषणा करवा दी कि महौषध पण्डित जिस स्थान पर नगर-निर्माण कर रहा है, उधर कोई न जाए। यदि कोई जायेगा तो उसे सहस्र मुद्राओ से दण्डित किया जायेगा।"

महौषध ने राजा को प्रणाम किया। उसने अपने आदमियो को साथ लिया, नगर से निकला, नगर से बाहर जो स्थान निर्णीत किया था, वहाँ विदेहराज के लिए आवास-नगर की रचना का कार्य शुरू करवाया। गगा के पार एक गाँव आबाद किया, जिसका नाम गगाली रखा। अपने हाथियो, घोडो, रथो, गायो और बैलों को वहाँ रखा। नगर-निर्माण के सम्बन्ध मे सुव्यवस्थित चिन्तन कर समस्त कार्य समुचित रूप मे विभक्त कर दिया गया, जिन-जिन को जो कार्य करने थे, वे उन्हे सौंप दिये। फिर सुरंग का निर्माण-कार्य गतिशील हुआ। बडी सुरग का दरवाजा गगा के तट पर रखा गया। छ हजार सशक्त, स्फूर्त मनुष्यो को सुरग के खनन मे लगाया। वे सुरग खोदते जाते, खुदाई मे निकलने वाली मिट्टी को गंगा मे गिरवाते जाते। जितनी मिट्टी डाली जाती, उसे प्रशिक्षित हाथी पैरो से रौंदकर दबाते जाते। ऐसा होने से नदी का जल मटमैला—मिट्टी के रग का हो गया। जैसा कि पहले से ही अप्रत्याशित था, नागरिक कहने लगे—"महौषध तथा उसके आदमियो के यहाँ आ जाने के बाद बडी कठिनाई है, पीने का स्वच्छ जल ही नही मिलता। सारा जल बडा मैला हो गया। ऐसा क्यो है?"

महौषध पण्डित द्वारा गुप्त रूप मे उत्तर पाञ्चाल नगर मे नियोजित पुरुष नागरिको को समझाते, महौषध के हाथी जल-क्रीडाप्रिय है। उनके क्रीडा करने मे नदी मे कीचड होता है, जल मटमैला हो जाता है। महौषध हाथियो के जल-क्रीडा-स्वातन्त्र्य की राजा से अनुज्ञा प्राप्त कर चुका है।

निर्माण चलता गया। बोधिसत्त्वो द्वारा उद्दिष्ट कार्य कभी अपरिपूर्ण नही रहते। जो सुरग चलने हेतु बन रही थी, वह आवास-नगर, राजप्रासाद तथा बडी सुरग की योजिका थी। सात सौ मनुष्य खुदाई मे लगे। खुदाई मे निकलने वाली मिट्टी को वे वहाँ डालते जाते, जहाँ विदेहराज के लिए आवास-नगर का निर्माण हो रहा था। जितनी मिट्टी वहाँ डाली जाती, उसका उपयोग हो जाता। उसमे पानी मिला देते। उसे परकोटा बनाने के कार्य मे लेते जाते या वैसे ही किसी अन्य कार्य मे उसका उपयोग करते।

बडी सुरग के प्रवेश का द्वार विदेहराज के आवास-नगर मे था। उसमे अठारह हाथ परिमाणमय उच्च यन्त्रमय कपाट लगाया गया था। एक शकु के खीचने मात्र से वह बन्द हो जाता। वैसे ही वह शकु के खीचने से उद्घाटित हो जाता। बडी सुरग की चिनाई कराये जाने के पश्चात् चूने से उसकी लिपाई कराई गई। ऊपर काठ के तख्तो की छत डलवाई गई। तख्तो के पारस्परिक जोड दृष्टिगोचर न हो, इस हेतु ऊपर से मिट्टी का लेप करवा दिया गया। ऊपर कलई करवा दी गई। उसमे अस्सी बडे द्वार तथा चौसठ छोटे द्वार थे। सभी यन्त्र-चालित थे। नियन्त्रक शकु के खीचते ही सब खुल जाते तथा पुनः खीचते ही बन्द हो जाते। सुरग के दोनो ओर सैकडो ताक—आले बने थे, जिनमे प्रदीप रखे थे। वे भी यन्त्र-सम्बद्ध थे। उनका भी खुलना, बन्द होना, प्रदीपो का जलना बुझना शकु के खीचने मात्र से हो जाता था। सुरग के दोनो ओर एक सौ राजपुत्रो के लिए एक सौ शयनागार—शयन-प्रकोष्ठ बने थे। प्रत्येक मे भिन्न-भिन्न रगो के आस्तरण बिछे थे।

किन्ही मे बड़ी-बडी शय्याएँ थी, जिन पर सफेद छत्र तने थे। किन्ही में सिंहासनयुक्त बडी-बडी शय्याएँ थी। किन्ही मे कमनीय नारी-प्रतिमाएँ बनी थी, जिनका हाथ से स्पर्श किये बिना यह पता ही न चले कि वे सप्राण नही है। सुरंग के दोनो ओर की भित्तियो पर कुशल चित्रकारो ने भिन्न-भिन्न प्रकार के चित्र अंकित किये, जिनमे सुमेरु, हिमाद्रि, महासागर, चातुर्महाद्वीप, चन्द्र, सूर्य, चातुर्महाराजिक देव, स्वर्ग, शक्र-लीला आदि बड़े सुन्दर रूप मे प्रदर्शित थे। फर्श पर चाँदी-सी उजली बालुका विकीर्ण की गई थी, उस पर मनोज्ञ कमल अंकित थे। दोनो ओर विविध प्रकार की दुकानें परिदर्शित थी। यत्र-तत्र सुरभिमय मालाएँ फूलो के हार प्रलम्बित थे। देवताओ की सुधर्मा संज्ञक सभा के सदृश उस सुरंग को सुसज्जित किया गया।

नव निर्माणाधीन नगर मे जल-परिखा, अठारह हाथ ऊँचा प्राचीर, गोपुर—विशाल द्वार, बुर्जें, राजप्रासाद, भवन, गजशाला, अश्वशाला, सरोवर आदि सभी सुन्दर रूप मे निर्मापित हुए। विशाल सुरग, योजक सुरग आदि सभी निर्मेय स्थान चार मास मे बनकर सम्पन्न हो गये।

### विदेहराज . उत्तर पांचाल में

महौषध ने अब विदेहराज को बुलाने हेतु अपना दूत—संदेशवाहक मिथिला भेजा। दूत द्वारा सन्देश भिजवाया—"राजन्! अब आप आइए। आपके निवास हेतु भवन का—आवास-नगर का निर्माण-कार्य सम्पन्न हो गया है।"[1]

महौषध का आदेश पाकर दूत शीघ्रतापूर्वक चलता हुआ यथासमय मिथिला पहुँचा। राजा से भेंट की और उसे महौषध का सन्देश बताया।

राजा दूत द्वारा कहा गया सन्देश सुनकर बहुत प्रसन्न हुआ। उसने अपनी चतुरंगिनी सेना, अनेक वाहन एवं अनुचर वृन्द के साथ स्फीत—सुन्दर उत्तर पाचाल नगर की दिशा मे प्रयाण किया।[2]

वह चलता-चलता गगा के किनारे पर पहुँचा। महौषध अपने राजा का स्वागत करने सामने आया। वह राजा को तथा तत्सहवर्ती सभी लोगो को नव-निर्मित नगर मे ले गया। राजा वहाँ अत्युत्तम महल मे रुका। नाना प्रकार का स्वादिष्ट भोजन किया। कुछ देर विश्राम किया। सायकाल राजा ब्रह्मदत्त को अपने आने की सूचना देने दूत भेजा। दूत के मुँह से कहलवाया—"महाराज! मैं आपके चरणो को वन्दन करने यहाँ आया हूँ। आप सर्वांगशोभिनी—सर्वांगसुन्दरी, स्वर्णाभरणों से आच्छन्न—ढकी, दासीवृन्द से परिवृत अपनी कन्या मुझे पत्नी के रूप मे प्रदान करें।"[3]

---

१. निवेसनानि मापेत्वा वेदेहस्स यसस्सिनो।
अथस्स पहिणी दूत एहि दानि महाराज मपितं ते निवेसनं ॥१३२॥

२ ततो च राजा पायासि सेनाय चतुरंगिया।
अनन्तवाहनं दट्ठुं फीतं कम्पिलियं पुरं ॥१३३॥

३. ततो च खो सो गन्त्वान ब्रह्मदत्तस्स पाहिणि।
आगतोस्मि महाराज! तव पादानि वन्दितुं ॥१३४॥
ददाहि दानि मे भरियं नारिं सब्बंगसोभिनिं।
सुवण्णेन परिच्छन्नं दासीगणपुरक्खतं ॥१३५॥

विदेहराज के दूत के मुँह से चूळनी ब्रह्मदत्त यह सुनकर बडा हर्षित हुआ। उसने सोचा—मेरे कब्जे मे आ गया है, अब वह कही नही जा पायेगा। अब मैं उसका और गाथापति-पुत्र महौपध का शिरच्छेद करूगा। फिर हम सब विजय-पान करेंगे—विजयोपलक्ष्य मे सुरापानोत्सव आयोजित करेंगे।

पाञ्चालराज के मन मे क्रोध के शोले धधक रहे थे, किन्तु, उसने कृत्रिम मुस्कान के साथ दूत का स्वागत किया और कहा—"तुम मेरी ओर से अपने राजा को निवेदित करो—'विदेहराज ! मैं तुम्हारा स्वागत करता हूँ। तुम्हारा आगमन मंगलमय है। तुम नक्षत्र, मुहूर्त पूछ लो। तदनुसार मैं स्वर्णाभरणो से आच्छन्न दासीगण परिवृत अपनी कन्या प्रदान करूगा।[1]"

विदेहराज ने नक्षत्र, मुहूर्त आदि पूछवाये। तत्सम्बन्धी सूचना देने हेतु पुनः अपना दूत पाञ्चालराज के पास भेजा तथा कहलवाया कि आज ही उत्तम मुहूर्त है। सर्वांग-सुन्दरी, स्वर्णाभरणालकृत, दासीगणपरिवृत अपनी कन्या मुझे भार्यारूप मे प्रदान करे।[2]

राजा चूळनी ब्रह्मदत्त ने वापस दूत द्वारा उत्तर दिलवाया—"बहुत अच्छा, मुझे तुम्हारा प्रस्ताव स्वीकार है। मैं अपनी सर्वांगसौन्दर्यवती, स्वर्णालकार भूषित, दासीवृन्द परिवृत अपनी कन्या तुम्हे पत्नी के रूप मे दूगा।"[3]

कन्या देने का झूठा बहाना बनाते हुए राजा ब्रह्मदत्त ने अपने अधीनस्थ सौ राजाओ को गुप्त रूप मे निर्देश दिया—अठारह अक्षौहिणी सेना को साथ लो, युद्ध के लिए सन्नद्ध हो जाओ, बाहर निकलो। आज हम विदेहराज और महौपध—अपने इन दोनो शत्रुओ का शिरच्छेद करेंगे। वैसाकर हम कल अपनी जीत का जश्न मनायेंगे, विजयोपलक्ष्य मे सुरा-पान करेंगे।

अपनी अठारह अक्षोहिणी सेना तथा एक सौ राजाओ को साथ लिये चूळनी ब्रह्मदत्त युद्धार्थ निकल पडा। उसने अपनी माता तलतालदेवी, पटरानी नदादेवी, राजकुमार पाञ्चालचण्ड तथा राजकुमारी पाञ्चालचण्डी को राजप्रासाद मे ही रखा।

महौपध ने विदेहराज के लिए सुन्दर व्यवस्था कर रखी थी। उसने विदेहराज तथा उसके साथ आई सेना का बडा सत्कार किया। सैनिको मे कतिपय मदिरा-पान मे जुट पडे, कुछ मत्स्य-मास आदि खाने मे लग गये, दूर से चलकर आने के कारण परिश्रान्त हो जाने से कुछ सो गये। विदेहराज सेनक आदि पण्डितो एवं मन्त्रियो के साथ सुसज्जित, सुशोभित विशाल भवन के ऊपर बैठा था।

---

१ स्वागत ते वेदेह ! अथो ते अदुरागत।
नक्खत्तञ्ञेव परिपुच्छ अह कञ्ञ ददामिते।
सुवण्णेन पटिच्छन्नं दासीगण पुरक्खत ॥१३६॥

२ ततो च राजा वेदेहो नक्खत्त परिपुच्छथ।
नक्खत्त परिपुच्छित्वा ब्रह्मदत्तस्स पाहिणि ॥१३७॥
ददाहि दानि मे भरिय नारिं सब्बगसोभिनिं।
सुवण्णेन पटिच्छन्न दासीगणपुरक्खत ॥१३८॥

३. ददामि दानि ते भरिय नारिं सब्बगसोभिनिं।
सुवण्णेन परिच्छन्नं दासीगणपुरक्खत ॥१३९॥

अपहरण

चूळनी ब्रह्मदत्त अपनी अठारह अक्षौहिणी सेना के साथ युद्धार्थ तत्पर था। उसने नगर की व्यूहात्मक घेराबन्दी करवा दी। महौषध को यह सब ज्ञात हो गया। उसने अपने तीन सौ योद्धाओ को कहा—"तुम छोटी सुरग द्वारा जाओ। राजा ब्रह्मदत्त की माता, पटरानी, पुत्र और पुत्री को सुरग द्वारा ही ले आओ। जब तक हम न आए, उन्हे बाहर मत निकालना, सुरग के द्वार या भीतर निर्मित विशाल तल मे बिठाये रखना।"

योद्धाओ ने महौषध का आदेश शिरोधार्य किया। वे सुरग द्वारा गये। सीढियो के नीचे की ओर लगाए गये तख्ते को निकाला। राजमहल मे प्रविष्ट हुए। पहरेदारो, अन्त पुर के सेवको, कुब्जो तथा अन्य लोगो के हाथ-पैर बाँध दिये, उनके मुँह मे कपडे ठूस दिये और उन्हे जहाँ-तहाँ ऐसे स्थानो मे डाल दिया, जिससे उन पर आसानी से किसी की दृष्टि न पड सके। फिर वे राजप्रासाद की भोजनशाला मे गये। राजा के लिए तैयार किये गये स्वादिष्ट भोज्य पदार्थों मे से जितना खा सके, खाये, बाकी नष्ट-भ्रष्ट कर इधर-उधर बिखेर दिये। फिर अन्त पुर मे गये।

राजमाता तलतालदेवी नगर के क्षोभपूर्ण, आतकपूर्ण वातावरण से घबराई हुई थी। वह पटरानी नन्दादेवी, राजकुमार पाञ्चालचण्ड को तथा राजकुमारी पाञ्चालचण्डी को अपने पास एक ही बिस्तर पर लिटाये थी। महौषध के योद्धा उनके प्रकोष्ठ मे गये। खडे होकर उनको पुकारा। राजमाता शयनागार से निकलकर आई, बोली—"तात ! क्या कहते हो ?"

योद्धाओ ने कहा—"देवी ! आपके पुत्र, हमारे राजा चूळनी ब्रह्मदत्त ने विदेहराज का एव महौषध का वध कर डाला है। अब वह समग्र जम्बूद्वीप का एकछत्र सम्राट् हो गया है। अपने अधीनस्थ सौ राजाओ के बीच बैठकर बडी शान-शौकत से विजयोपलक्ष्य मे सुरापान करते हुए उसने हमे भेजा है कि आप चारो को हम ले आए।" यह सुनकर राजमाता, राजमहिषी, राजकुमार तथा राजकुमारी उनके साथ चल पडे। वे राजप्रासाद से उतरे। सीढियो के नीचे गये। योद्धा उनको सुरग मे ले गये। उन्होने कहा—"इतने समय से हम यहाँ हैं, यह रथ्या—गली तो हमने कभी नही देखी।" योद्धाओ ने कहा—"इसका नाम मगल-रथ्या है। इससे सदा नही जाया जाता। आज मगलमय दिवस है; अत राजा ने हमे मगल-रथ्या द्वारा आपको लाने का आदेश दिया है।" राजमाता आदि ने उन पर भरोसा कर लिया। वे आगे बढे। योद्धाओ मे से कुछ राज-परिवार के उन चारो सदस्यो को साथ लिये आगे चलते गये। कुछ रुके, वापस मुडकर राज प्रासाद मे आये। वहाँ का रत्न भण्डार खोला, जितने चाहे, उतने बहुमूल्य रत्न उन्होने लिये और वापस लौट आये। छोटी सुरग आगे बडी सुरग मे जाकर मिलती थी। बडी सुरग देवताओ की सभा की तरह सुशोभित थी। राजमाता आदि ने उसे देखा तो मन-ही-मन यह सोचकर समाधान कर लिया कि यह राजा के लिए ही इस प्रकार सुसज्जित एवं विभूषित की गई होगी। महौषध के योद्धा आगे बढते-बढते गगा महानदी के समीप पहुँच गये। सुरग के भीतर ही निर्मित, सुसज्जित, अलकृत भवन मे उनको बिठा दिया। कतिपय योद्धा वहीं उनपर पहरा देने के लिए रुक गये, कतिपय महौषध पण्डित को सूचित करने चले गये। महौषध ने अपने योद्धाओ द्वारा दिया गया समाचार सुना। वह यह जानकर हर्षित हुआ कि उसकी योजनानुसार कार्य गतिशील है। उसने विचार किया, अब मेरा मनःसकल्प पूर्ण होगा।

महौषध विदेहराज के पास गया तथा एक ओर खडा हो गया। राजा काम-लिप्सा से अभिभूत था। वह राजकुमारी की प्रतीक्षा मे था। राजा ब्रह्मदत्त राजकुमारी को भेज रहा होगा, यह सोचकर अपने पलग से उठा, देखने हेतु गवाक्ष के समीप पहुँचा। वहाँ खडा हो गया। उसने देखा, लाखो मशाले लिये सैनिक खडे हैं। मशालो की रोशनी से नगर आलोकमय हो रहा है। विशाल सेना ने नगर पर घेरा डाल रखा है। उसके मन मे संशय उत्पन्न हुआ। उसने पण्डितो से परामर्श करने की भावना लिये कहा—"हाथियो, घोडो, रथो तथा पदातियो से युक्त सेना, जिसके सभी सैनिक कवच धारण किये हुए हैं, यहाँ अवस्थित है। मशालें जल रही है, चमक रही हैं, पण्डितो ! यह क्या स्थिति है ? तुम लोगो को कैसा लगता है ?"[1]

यह सुनकर सेनक पण्डित ने कहा—"राजन् ! चिन्ता न करें, यह जो बहुत-सी मशालें दृष्टिगोचर हो रही हैं, उनसे प्रतीत होता है, राजा चूळनी ब्रह्मदत्त तुम्हे अर्पित करने हेतु अपनी कन्या लिये आ रहा है।"

पुक्कुस ने ऐसा ही कहा—' मालूम पड़ता है, तुम्हारे सम्मानार्थ राजा ब्रह्मदत्त सेना लिए खडा है।"

इसी प्रकार जिसकी कल्पना मे जैसा आया, वैसा ही उन्होने राजा को बतलाया।

राजा ने विशेष गौर किया तो उसे प्रतीत हुआ, बाहर से आवेशपूर्ण आवाजे आ रही हैं, कहा जा रहा है—अमुक स्थान पर सैनिक रहे, अमुक स्थान पर प्रहरी रहे, सब सावधान रहे—इत्यादि। राजा ने कुछ और ध्यान से देखा तो उसे ज्ञात हुआ, सभी सैनिक कवच-सज्जित हैं, युद्धोद्यत दिखाई देते हैं। राजा मन-ही-मन बहुत भयभीत हो गया। उसने महौषध का अभिमत जानने हेतु कहा—"हाथियो, घोडो, रथो तथा पदातियो से युक्त सेना, जिसके सभी सैनिक कवच धारण किये हुए हैं, यहाँ अवस्थित है। मशालें जल रही है, चमक रही हैं। पण्डित ! यह क्या स्थिति है ? तुम्हारा क्या अभिमत है ?"[2]

### विदेहराज की भर्त्सना

बोधिसत्त्व ने विचार किया, इस अन्धे बेवकूफ को पहले कुछ डराऊं, तत्पश्चात् अपनी शक्ति से इसे आश्वस्त करू। उसने कहा—"राजन् ! महाबलशाली राजा चूळनी ब्रह्मदत्त ने तुम्हे घेर लिया है। प्रदुष्ट—अत्यन्त दुष्ट, क्रूर ब्रह्मदत्त सवेरे तुम्हारी हत्या करेगा।"[3]

ज्योही यह सुना, विदेहराज मृत्यु की कल्पना मात्र से घबरा गया। उसका गला सूख गया। मुख से लारें टपकने लगी। शरीर दग्ध हो उठा। वह अत्यन्त व्याकुल हो गया। रोता-पीटता बोला—"मेरा हृदय कांप रहा है। मुख सूख रहा है। अग्नि-दग्ध—आग से जला हुआ, झुलसा हुआ मनुष्य आतप मे, धूप मे जैसे निर्वृति—शान्ति नही पाता,

---

१ हत्थी अस्सा रथा पत्ती सेना तिट्ठन्ति वम्मिता।
उक्का पदित्ता झायन्ति किन्नु मञ्ञन्ति पण्डिता ॥१४०॥

२. हत्थी अस्सा रथा पत्ती सेना तिट्ठन्ति वम्मिता।
उक्का पदित्ता झायन्ति किन्नु काहन्ति पण्डिता ॥१४१॥

३, रक्खति त महाराज ! चूळनीयो महाब्बलो।
पदुट्ठो ते ब्रह्मदत्तो पातो त घातयिस्सति ॥१४२॥

उसी प्रकार मेरा हृदय भीतर-ही भीतर जल रहा है। जैसे कुम्हारों की अग्नि—मृत्तिका के भाड, पात्र पकाने की न्याहीं भीतर से जलती है, बाहर से नहीं, उसी प्रकार मेरा हृदय भीतर ही भीतर जल रहा है, बाहर से नहीं।"[१]

बोधिसत्त्व ने जब विदेहराज की क्रन्दन सुना तो सोचा, यह बेवकूफ और समय मेरी बात पर गौर नहीं करता। अब इसे निगृहीत करना चाहिए लताड़ना चाहिए। उसने कहा—"क्षत्रिय ! तुम प्रमादी हो, समुचित मन्त्रणा से अतीत हो—उचित मन्त्रणा पर गौर नहीं करते, उस पर नहीं चलते। अनुचित मन्त्रणा के अनुसार चलते हो। इस समय तुम्हें वे ही पण्डित बचायेंगे, जिनकी मन्त्रणा को तुमने मान दिया।

"राजन् ! तुमने अपने अर्थ—राज्यतन्त्र, काम—सुख-भोग के शुभचिन्तक, सत् परामर्शक का कथन नहीं माना। अपने ही मौज-मजे मे मस्ती का अनुभव करते रहने के कारण अब तुम जाल मे फँसे हुए मृग के सदृश हो।

"मास-लोलुपता के कारण जैसे मत्स्य मास-लिप्त कांटे को निगल जाता है, वह नहीं समझता कि यह उसकी मृत्यु का पैगाम है, उसी प्रकार राजन् ! तुमने चूळनी ब्रह्मदत्त की कन्या को पाने की कामना मे लुब्ध होने के कारण मृत्यु को नहीं देखा। अब मरने की तैयारी करो। मैंने तुमसे कहा था, यदि उत्तर पाञ्चाल जाओगे तो शीघ्र मृत्यु को प्राप्त करोगे, नगर-पथ मे भटके मृग की ज्यो सकट मे पड जाओगे। तुमने मेरी बात नहीं मानी।

"राजन् ! अनार्य—अनुत्तम, अयोग्य पुरुष उत्सगगत—गोदी मे बैठे सांप की ज्यो डस लेता है—हानि पहुँचाता है। धीर पुरुष का यह कर्तव्य है कि वैसे, मनुष्य से मित्रता न जोड़े; क्योंकि वैसे कापुरुष—नीच मनुष्य, दुष्ट मनुष्य की संगति का फल बडा कष्टकारक होता है। जिसे जाने कि यह शीलवान् है—उच्च, पवित्र आचार-युक्त है, बहुश्रुत है—विशिष्ट ज्ञानयुक्त है, स्थिरचेता व्यक्ति को चाहिए कि वह उसी से मित्रता साधे; क्योंकि उत्तम पुरुष का सान्निध्य परिणाम—सरस—उत्तम फलयुक्त होता है।"[२]

---

१ उब्बेधते मे हृदयं मुखञ्च परिसुस्सति।
निब्बुतिं नाधिगच्छामि अग्गिदड्ढो व आतपे ॥१४३॥
कम्मारान यथा उक्का अन्तो झायति नो बहि।
एवम्पि हृदयं मय्हं अन्तो झायति नो बहि ॥१४४॥

२. पमत्तो मन्तनातीतो भिन्नमन्तोसि खत्तिय।
इदानि खो तं तायन्तु पण्डिता मन्तिनो जना ॥१४५॥
अकत्वा मच्चस्स वचनं अत्थकामहितेसिनो।
अत्तपीतिरतो राज ! मिगो कूटेव आहितो ॥१४६॥
यथापि मच्छो बलिसं वकं मंसेन छादितं।
आमगिद्धो न जानाति मच्छो मरणमत्तनो ॥१४७॥
एवमेव तुवं राज ! चूळनीयस्स धीतरं।
कामगिद्धो न जानासि मच्छो व मरणमत्तनो ॥१४८॥
स चे गच्छामि पञ्चालं खिप्पमत्तं जहेस्ससि।
मिगं पथानुपन्नं व महन्तं भयमेस्ससि ॥१४९॥
अनारियरूपो पुरिसो जनिन्द !
अहीव उच्छंगगतो डसेय्य।
न तेन मेत्तिं कयिराथ धीरो,
दुक्खो हवे का पुरिसेन संगमो ॥१५०॥
यन्त्वेव जञ्ञा पुरिसं सीलवायं बहुस्सुतो।
तेनेव मेत्तिं कयिराथ धीरो,
सुखो हवे सप्पुरिसेन संगमो ॥१५१॥

वह फिर कभी ऐसा न करे, इसलिए बोधिसत्त्व ने कटुतापूर्वक डाटते हुए कहा—"राजन् ! तुम अत्यन्त मूर्ख हो, तुमने मुझे कितनी ऊँची उपमा दी कि मैं तो हल की नोक को पकडने वाला किसान हूँ—उजड हूँ। ऊँचे स्तर की तुम्हारी बातो को मैं कहा से समझू। इतना ही नही, तुमने यह भी कहा कि इसे गला पकड़ कर देश से निर्वासित कर दो—निकाल दो। यह मेरे स्त्री-रत्न की प्राप्ति मे, ऐसे उत्तम लाभ मे अन्तरायजनक—विघ्नोत्पादक वचन बोल रहा है।[1]

"राजन् ! तुमने ठीक ही कहा, मैं तो एक किसान का छोकरा हूँ। तुम्हारे सेनक आदि पण्डित जो बातें समझते हैं, उन्हें समझने की क्षमता मुझमे कहाँ ! मैं तो मामूली घर-गृहस्थी का कार्य जानता हूँ। ऐसी ऊँची बाते तो सेनक आदि ही समझते हैं। वे प्रज्ञाशील हैं। आज तुम अठारह अक्षोहिणी सेना से घिर गये हो। उन्हे तुम्हारा परित्राण करना चाहिए। मुझे तो तुमने गला पकडकर निकालने का आदेश दे दिया था, अब मुझ ही से क्यो पूछ रहे हो ?"

विदेहराज ने यह सुनकर विचार किया, वास्तव मे मेरी वह भूल थी, जिसका परिणाम मैं आज यह देख रहा हूँ। महौषध पण्डित ठीक कहता है। उसने यह समझ लिया था कि इससे संकट उत्पन्न होगा। मेरी गलती ही के कारण आज वह मुझे सबके समक्ष इतना लताड रहा है, पर, मुझे विश्वास है, वह इतने समय अकर्मण्य नही रहा होगा, अवश्य ही उसने मेरी रक्षा का उपाय किया होगा। राजा ने अनुरोध की भाषा मे पण्डित से कहा—"महौषध ! प्राज्ञ जब अतीत की—बीते हुए समय की बात पकडकर वाक्-बाण से नही बींधते, इतने मर्मवेधी वचन नही व हते। जिस तरह बँधे हुए घोडे को कोई चाबुको से पीटे, वैसे ही मुझे तुम वचन के कोडो से क्यो पीटते हो ? यदि मेरे मोक्ष का—इस सकट से छूटने का मार्ग देखते हो, जानते हो, मेरा क्षेम-हित जिससे सधे, यदि तुम ऐसा उपाय जानते हो तो मुझे बतलाओ। मेरी पुरानी गलती को लेकर अब वाग्बाण से मत बींधो।"[2]

बोधिसत्त्व ने विचार किया, यह राजा बडा अज्ञानी है, मूढ है। इसे विज्ञ, विशिष्ट व्यक्ति की पहचान नही है, इसकी कुछ और भर्त्सना करू। फिर इसे आश्वस्त करूगा। उसने कहा—"राजन् ! मनुष्य के पूर्वाचीर्ण कर्म बडे दुष्कर—कठोर तथा दूरभिसभव—दुरभिसंभावनायुक्त होते हैं, बडी दु खद समावनाएँ लिये रहते है। उनका फल भोगना ही पडता है। मैं उससे तुम्हे नही छुडा सकता। अब तुम जानो, जैसा समझ मे आये, जचे, वैसा

---

१ बालो तुव एळमूगोसि राज !
यो उत्तमत्थानि मयि लपित्थो।
किमेवाह मगलकोटिबद्धो
अत्थानि जानिस्स यथापि अञ्ञे ॥१५८॥
इम गले गहेत्वान नासेथ विजिता मम।
यो मे रतनलाभस्स अन्तरायाय भासति ॥१५३॥

२ महोषध अतीतेन नानुविज्झन्ति पण्डिता।
किं म अस्स व सम्बद्ध पतोदेनेव विज्झसि ॥१५४॥
स चेव पस्सासि मोक्ख खेम वा पन पस्ससि।
तेनेव म अनुसास किं अपीतेन विज्झसि ॥१५५॥

करो। यदि किसी के पास ऋद्धिमान्—दिव्य ऋद्धि से युक्त, विपुलप्रभावशाली, आकाश-मार्ग से जाने मे समर्थ हाथी हो तो वे उसे आकाश-मार्ग द्वारा ले जाकर यथास्थान पहुँचा सकते हैं, कष्ट से उबार सकते हैं, यदि किसी के पास वैसे ही ऋद्धिशाली, प्रभावशाली आकाश-मार्ग द्वारा ले जाकर यथास्थान पहुँचा सकते है, यदि किसी के पास वैसे ही ऋद्धि-सम्पन्न, प्रभावापन्न, आकाश-मार्ग से जाने मे सशक्त पक्षी हों तो वे उसे आकाश-मार्ग द्वारा ले जाकर यथास्थान पहुँचा सकते हैं, यदि किसी के यहाँ दिव्यऋद्धिमय, प्रभावमय, आकाश-मार्ग से जाने मे समर्थ यक्ष हो तो वे उसे आकाश-मार्ग द्वारा पहुँचा सकते हैं, सकट से उबार सकते हैं।

राजन् ! पूर्वाचीर्ण कर्म बड़े दुष्कर तथा दुरभिसभव होते हैं। उनका फल भोगना ही पड़ता है मैं तुमको आकाश-मार्ग द्वारा मिथिला ले जाकर इस विपत्ति से नही बचा सकता।"[1]

विदेहराज ने जब यह सुना तो वह हक्का-बक्का रह गया, किंकर्तव्यविमूढ हो गया। तब सेनक पण्डित ने सोचा, अब विदेहराज, हम सबके लिए महौषध के अतिरिक्त अन्य कोई अवलम्बन नही है। महौषध की तीव्र उपालभपूर्ण वाणी सुनकर राजा बडा भयाक्रान्त हो गया है। अब वह कुछ भी बोल नही सकता, महौषध पण्डित को वह अब कुछ भी कहने का साहस नही कर सकता। मैं ही पण्डित से अनुरोध करू। यह सोचकर उसने कहा—"अगाध समुद्र मे डूब रहे मनुष्य को जब सागर का तट दृष्टिगत नही हो तो, तब उसे जहाँ कही भी आश्रय-स्थल दीखता है, वह वही परितोष मानता है। उसी प्रकार महौषध ! अब तुम ही विदेहराज के तथा हम सबके आश्रय-स्थल हो। राजा के मन्त्रणाकारो मे ही सर्वोत्तम हो। हमको इस सकट के पार लगाओ।"[2]

---

१. अतीत मानुस कम्म दुक्कर दुरभिसभव।
न त सक्कोमि मोचेतु त्वम्पि जानस्सु खत्तिय !! १५६॥
सन्ति वेहायसा नागा इद्धिमन्तो यसस्सिनो।
ते पि आदाय गच्छेय्यु यस्स होन्ति तथाविधा ॥१५७॥
सन्ति वेहायसा अस्सा इद्धिमन्तो यसस्सिनो।
ते पि आदाय गच्छेय्यु यस्स होन्ति तथाविधा ॥१५८॥
सन्ति वेहायसा पक्खी इद्धिमन्तो यसस्सिनो।
ते पि आदाय गच्छेय्यु यस्स होन्ति तथाविधा ॥१५९॥
सन्ति वेहायसा यक्खा इद्धिमन्तो यसस्सिनो।
ते पि आदाय गच्छेय्यु यस्स होन्ति तथाविधा ॥१६०॥
अतीत मानुस कम्म दुक्कर दुरभिसभव।
न त सक्कोमि मोचेतुं अन्तलिक्खेन खत्तिय ॥१६१॥

२. अतीरदस्सी पुरिसो महन्ते उदकण्णवे।
यत्थ सो लभते गाध तत्थ सो विदते सुख ॥ १६२ ॥
एवं अम्हञ्च रञ्ञो च त्व पतिट्ठा महोसध।
त्व नोसि मन्तिन सेट्ठो अम्हे दुक्खा पमोचय ॥ १६३ ॥

बोधिसत्त्व ने सेनक को निगृहीत करते हुए, प्रत्युत्तरित करते हुए कहा—"मनुष्य का पूर्वाचीर्ण कर्म बड़ा दुष्कर, दुस्तर और दु.सह होता है। मैं तुम लोगो का उस कर्म-फल से छुटकारा नही करा सकता। सेनक ! अब तुम जानो, तुम्हारा काम जाने।"[1]

**मूढ चिन्तन**

राजा का होश गुम हो गया। उसके बचाव का कोई मार्ग नही था। उसके मन मे मृत्यु की काली छाया समाई थी। अपराधी होने के कारण, जैसा पूर्व सूचित है, वह अब बोधिसत्त्व से और वार्तालाप करने मे, अनुरोध करने मे अपने को अक्षम पाता था। 'डूबते को तिनके का सहारा' के अनुसार जब उसे और कोई रास्ता नही सूझा, तो उसने यह सोचकर कि शायद सेनक ही कोई मार्ग निकाल सके, उससे पूछा—"सेनक ! मेरी बात सुनो, इस समय हम सब पर बडा भय छाया है। मैं तुमसे पूछता हूँ, बतलाओ, अब हमे क्या करना चाहिए ?"[2]

यह सुनकर सेनक ने विचार किया– राजा उपाय पूछना चाहता है, चाहे वह अच्छा हो या बुरा, मुझे बता देना चाहिए। वह बोला—"हम लोग अपने आवास-स्थान के दरवाजे बन्द कर लें। अपने भवन मे आग लगा दे। शस्त्र-प्रहार द्वारा आपस मे एक दूसरे को अविलम्ब मार डालें, जिससे चूळनी ब्रह्मदत्त हमे दीर्घकाल पर्यन्त कष्ट देकर न मारे।"[3]

सेनक का उत्तर सुनकर राजा को बडा असन्तोष हुआ, मन मे पीडा हुई। उसके मुह से निकला—"सेनक ! पहले तुम अपने बीबी-बच्चो की तो इस तरह चिता फूको, आग लगाकर उन्हे जलाओ, आगे हम देखेगे।"

राजा ने पुक्कुस पण्डित से भी उसका अभिमत पूछा—"पण्डित ! मेरी बात सुनो। तुम देख ही रहे हो, भारी भय व्याप्त है। मैं तुमसे पूछता हूँ, अपना अभिमत बतलाओ, अब हम क्या करें ?"[4]

पुक्कुस बोला—"अच्छा यही है, हम सभी विष-भक्षण कर मर जाए। यो शीघ्र ही हमारे प्राण छूट जायेगे, जिससे ब्रह्मदत्त हमे बहुत समय तक उत्पीडित कर, क्लेशित कर मारने का अवसर नही पा सकेगा।"[5]

राजा ने यह सुना। उसे कोई त्राण नही मिला, उसका भय और बढ गया।

---

१. अतीत मानुस कम्म दुक्कर दुरभिसम्भव।
न तं सक्कोमि मोचेतु त्वम्पि जानस्सु सेनक !। १६४॥

२. सुणोहि मेत वचनं पस्स सेत महब्भय।
सेनक ! दानि पुच्छामि किं किच्च इध मञ्ञसि ॥ १६५ ॥

३. अग्गि द्वार तो देम गण्हाम से विकत्तन,
अञ्ञमञ्ञ वधित्वान खिप्प हेस्साम जीवित।
मा नो राजा ब्रह्मदत्तो चिर दुक्खेन मारयि॥ १६६ ॥

४. सुणोहि एत वचन पस्ससेतं महब्भय।
पुक्कस दानि पुच्छामि किं किच्च इध मञ्ञसि॥ १६७ ॥

५ विस खादित्वा मिय्याम खिप्प हेस्साम जीवित।
मा नो राजा ब्रह्मदत्तो चिर दुक्खेन मारयि॥ १६८ ॥

राजा ने काविन्द पण्डित से कहा—"काविन्द ! मेरा कथन सुनो। देख रहे हो, हम विभीषिका से घिरे हैं। मैं तुमसे पूछता हूँ, बतलाओ, हम किस उपाय का अवलम्बन करें, जिससे हमारा परित्राण हो।"[1]

काविन्द बोला—"हम गले मे रस्सी द्वारा फाँसी लगाकर प्राण दे दें या ऊँचे स्थान से गिर कर अपना जीवन समाप्त कर दे, ताकि राजा ब्रह्मदत्त हमे बहुत समय तक घुला-घुलाकर न मारे।"[2]

राजा का भय बढ़ता गया। उसने देविन्द से कहा—देविन्द ! मेरी बात सुनो। मैं तुमसे पूछता हूँ, इस भयापन्न विषम स्थिति मे हम क्या करें, जिससे हम कष्ट मुक्त हो सकें।"[3]

देविन्द ने अपने उत्तर मे वही बात दुहराई, जो सेनक ने कही थी। उसने कहा—"हम अपने आवास-स्थान के द्वार बन्द कर दे। भीतर आग लगा दें। शस्त्र प्रहार द्वारा परस्पर एक दूसरे का वध कर दे। यो शीघ्र ही हमारे प्राण छूट जायेंगे। हमे यही करना चाहिए; क्योंकि महौषध भी हमे इस आपत्ति से नहीं उबार सकता।"[4]

राजा ने यह सुना। सब निरर्थक था। उसे कोई सम्बल प्राप्त नही हुआ। पर, क्या करता, विवश था। बोधिसत्त्व का वह अविवेकवश तिरस्कार कर चुका था। ज्योंही उसे स्मरण करता, उसे हिम्मत नही हो पाती कि उसके साथ इस सम्बन्ध मे वह कुछ और बातचीत करे। उसने बोधिसत्त्व को सुनाते हुए अपना दु खडा रोया—"यदि कोई केले के तने के निरन्तर छिलके उतारता जाए तो भी वह अन्तत उसके भीतर कोई सारभूत वस्तु प्राप्त नही कर सकता, उसी प्रकार लगातार अन्वेषण करने पर भी हमे अपनी समस्या का कोई समाधान प्राप्त नही होता। जैसे सिम्बली—शाल्मलि या सेमल के डोडे मे अन्वेषण करते जाने पर भी कोई सार प्राप्त नही होता, उसी प्रकार प्रस्तुत समस्या को सुलझा पाने का हमें कोई उपाय नही सूझता। जिस प्रकार हाथी का जलरहित स्थान मे रहना अनुपयुक्त होता है, उसी प्रकार दुर्मनुष्यो, दुर्जनो, मूर्खो एव अज्ञजनो के बीच मेरा रहना अनुपयुक्त है, कष्टकर है। मेरा हृदय उत्तेजित-पीड़ित, प्रकम्पित हो रहा है, अन्तर्वेदना से मुख सूख रहा है। जैसे अग्निदग्ध—आग से जले हुए, झुलसे हुए मनुष्य को धूप मे शान्ति प्राप्त नही होती, उसी प्रकार मुझे शान्ति नही मिल रही है। मेरा चित्त अशान्त है। जैसे कुम्भकारो की अग्नि भीतर से जलती है, बाहर से जलती नही दीखती, वैसे ही मेरा हृदय भीतर

---

१. सुणोहि एत वचन पस्ससेत महब्भय।
काविन्द दानि पुच्छामि किं किच्चं इध मञ्ञसि ॥ १६९ ॥

२. रज्जुया बज्झ मिय्याम पपाता पपते मसे।
मा नो राजा ब्रह्मदत्तो चिर दुक्खेन मारयि ॥ १७० ॥

३. सुणोहि एत वचन पस्ससेत महब्भयं।
देविन्द दानि पुच्छामि किं किच्च इध मञ्ञसि ॥ १७१ ॥

४. अग्गि द्वार तो देम गण्हामसे विकत्तन।
अञ्ञमञ्ञ वधित्वान खिप्प हेस्साम जीवित।
न नो सक्कोति मोचेते सुखेनेव महोसधो ॥ १७२ ॥

ही भीतर जल रहा है। वह बाहर से जलता हुआ नहीं दिखाई देता।"[1]

आश्वासन

महौषध पण्डित ने राजा की अन्तर्वेदना सुनी। सोचा, इस समय यह बहुत आकुल है। इस समय यदि इसे ढाढ़स नहीं बँधाऊंगा तो इसका दिल टूट जायेगा, प्राण निकल जायेंगे। यह सोचकर प्रज्ञाशील, धैर्यशील, सूक्ष्म रहस्यवेत्ता महौषध पण्डित ने कहा—"राजन् ! भय मत करो। जिस प्रकार राहु के मुह से चन्द्र को छुड़ा लिया जाए, उसी प्रकार मैं तुमको इस सकट से छुड़ा लूगा। डरो नहीं, राहुग्रस्त सूरज को ग्रास से छुड़ा लेने की ज्यो मैं तुमको इस दु.ख से छुडा लूंगा।

"राजन् ! जैसे कर्दम मे फँसे गजराज को वहाँ से निकाल लिया जाए, वैसे ही इस सकट से मैं तुमको निकाल लूँगा। पिटारी मे वन्द सर्प को जैसे उसमे से छुडा दिया जाए, वैसे ही मैं तुमको इस कष्ट से छुडा दूगा। जैसे जाल मे फँसे मत्स्य को उससे निकाल दिया जाए, वैसे ही मैं तुम्हे इस विपत् से निकाल दूगा।

"राजन् ! भयभीत मत वनो। मैं तुमको गज, अश्व, रथ, पदातियुक्त सेना, वाहन आदि समस्त दलबलसहित यहाँ से छुडा लूँगा। मैं पाञ्चाल राज को ससैन्य इस प्रकार खदेड दूगा, जैसा ढेला मारकर कौओं को भगा दिया जाए। उस अमात्य—मन्त्री या मन्त्रणाकार से क्या लाभ, जो तुम्हे, जो इस समय अत्यन्त विपद्ग्रस्त हो, दु ख से न छुड़ा सके। इस समय भी मैं यदि तुम्हारा त्राण न कर सकू तो मेरी प्रज्ञाशीलता की फिर उपयोगिता ही क्या हो।"[2]

---

१ यथा कदलिनो सार अन्वेस नाधिगच्छति।
एवं अन्वेसमानान पञ्हं नाज्झ गमामसे॥ १७३॥
यथा सिम्वलिनो सार अन्वेस नाधिगच्छति।
एव अन्वेसमानान पञ्हं नाज्झ गमामसे॥ १७४॥
अदेसे वत नो वुत्थ कुञ्जरानं वनोदके।
सकासे दुम्मनुस्सान वालानामविजानत॥ १७३॥
उव्वेधते मे हदय मुखञ्च परिसुस्सति।
निव्वुति नाधिगच्छामि अग्गिदड्ढो व आतपे॥ १७४॥
कम्मारान यथा उक्का अन्तो झायति नो वहि।
एवम्पि हदय मय्हं अन्तो झायति नो बहि॥ १७५॥

२. ततो सो पण्डितो धीरो अत्थदस्सी महोसधो।
वेदेह दुक्खितं दिस्वा इदं वचनमब्रवी॥ १७८॥
मा त भायि महाराज ! मा तं भायि रथेसभ !
अहं तं मोचयिस्सामि राहुगहित व चन्दिम॥ १७९॥
मा तं भायि महाराज ! मा तं भायि रथेसभ !
अहं व मोचयिस्सामि राहुगहितं व सुरियं॥ १८०॥
मा तं भायि महाराज ! मा तं भायि रथेसभ !
अहं तं मोचयिस्सामि पङ्के सन्तं व कुञ्जरं॥ १८१॥

**निष्क्रमण**

विदेहराज ने महौषध की बात सुनी। उसके मन में धीरज बँधा। उसे शान्ति मिली। उसे भरोसा हो गया कि अब मेरे प्राण बच जायेंगे। बोधिसत्त्व ने आत्मविश्वास-पूर्वक सिंहनाद किया। सभी को परितोष हुआ। सेनक ने जिज्ञासा की—"पण्डित ! तुम हम सबको यहां से किस प्रकार निकालोगे ?"

महौषध बोला—"मैं तुम सबको एक सुसज्जित, सुशोभित सुरंग द्वारा ले जाऊंगा। तुम सब चलने हेतु सन्नद्ध हो जाओ।" उसने अपने योद्धाओं को आदेश देते हुए कहा—"नौजवानो ! उठो, सुरंग का मुख खोलो, कपाट खोलो। विदेहराज अपने मन्त्रियों सहित सुरंग-मार्ग द्वारा जायेगा।"[1]

महौषध के तरुण योद्धा उठे। उसके आदेशानुसार उन्होंने सुरंग के यन्त्र-चालित दरवाजे को खोल दिया।[2]

सुरंग सुसज्जित देवसभा की ज्यों आलोकमय थी। योद्धाओं ने अपने स्वामी महौषध को अवगत कराया कि उन्होंने उसके आदेश का पालन कर दिया है।

महौषध ने विदेहराज को संकेत द्वारा समझाया—अब तुम महल से नीचे उतर आओ। राजा नीचे आया। महौषध ने कहा—"अब हमें सुरंग द्वारा आगे जाना है।"

सेनक ने अपने मस्तक से पगड़ी उतारी। वह अपने कपड़े ऊँचे करने लगा। महौषध ने उसे ऐसा करते देख पूछा—"ऐसा क्यों कर रहे हो ?"

सेनक बोला— "सुरंग में से चलना है न ? वैसा करते समय; क्योंकि स्थान संकड़ा होगा, पगड़ी को सम्हाले रखना चाहिए, वस्त्रों को ठीक किये रहना चाहिए।"

महौषध ने कहा—"सेनक ! ऐसा मत सोचो कि सुरंग में झुककर घुटनों के सहारे सरकते हुए प्रविष्ट होना होगा। आगे भी वैसे ही चलना होगा। यह सुरंग ऐसी है कि गजारूढ पुरुष भी उसमें से गुजर सकता है। तुम चाहो तो गजारूढ होकर भी जा सकते हो। सुरंग अठारह हाथ ऊँची बनी है। उसका दरवाजा बहुत बड़ा है। तुम जिस प्रकार चाहो, सज्जित-सुसज्जित होकर राजा के आगे-आगे चलो।"

---

मा तं भायि महाराज ! मा त भायि रथेसभ !
अहं तं मोचयिस्सामि पेळावद्धं व पन्नग ॥ १८२ ॥
मा तं भायि महाराज ! मा त भायि रथेसभ !
अहं तं मोचयिस्सामि मच्छे जालगतेरिव ॥ १८३ ॥
मा त भायि महाराज ! मा त भायि रथेसभ !
अहं तं मोचयिस्सामि सयोग्ग बलवाहन ॥ १८४ ॥
मा त भायि महाराज ! मा तं भायि रथेसभ !
पञ्चालं वाहयिस्सामि काकसेनं व लेट्ठुना ॥ १८५ ॥
आदु पञ्ञा किमत्थिया अमच्चो वापि तादिसो।
यो त सम्बाध पक्खन्तं दुक्खा न परिमोचये ॥ १८६ ॥

१. एथ माणवा ! उट्ठेथ मुख सोधेथ सन्धिनो।
वेदेहो सह मच्चेहि उम्मग्गेन गमिस्सति ॥ १८७ ॥

२. तस्स तं वचनं सुत्वा पण्डितस्सानुसारिनो।
उम्मग्गद्वार विवरिंसु यन्तयुत्ते च अग्गले ॥ १८८ ॥

सेनक आगे हुआ। विदेहराज को उसके पीछे किया। महौषध खुद विदेहराज के पीछे हुआ। सुरंग बहुत सजी हुई थी, अत्यन्त शोभित थी। महौषध को आशका थी कि विदेहराज इसकी सज्जा, शोभा देखने मे तन्मय न हो जाए, विलम्ब न करने लगे; इसलिए उसने उसको सेनक के और अपने—दोनो के बीच मे रखा। सुरंग मे खाद्य-पदार्थों एवं पेय-पदार्थों की समीचीन व्यवस्था थी। सब खाते-पीते आगे बढे।

सेनक आगे-आगे चलता जाता था और महौषध पीछे-पीछे। विदेहराज आगे-पीछे अपने दोनो अमात्यो—मन्त्रणाकारो—पण्डितो से समायुक्त उनके बीच मे चलता जाता था।[1]

उन्होने सुरंग को पार किया। ब्रह्मदत्त के परिपार पर पहरा देने वाले महौषध के योद्धाओ को जब मालूम पडा कि विदेहराज सहित महौषध सुरंग के पार पहुँच गया है तो वे ब्रह्मदत्त की माता, पटरानी, पुत्र तथा पुत्री को लेकर सुरंग-संयुक्त उच्च भवन मे चले-गये। महौषध तथा विदेहराज वहाँ पहुँच ही गये थे। ब्रह्मदत्त की माता आदि ने जब वहाँ महौषध पण्डित एव विदेहराज को देखा तो उनको यह समझते देरी नही लगी कि निश्चय ही वे दूसरो के हाथो मे पड गये हैं। जो उन्हे यहाँ लेकर आये हैं, वे महौषध पण्डित के ही आदमी होने चाहिए। उनकी आखों के आगे मौत की काली छाया नाचने लगी। उन्होने जोर-जोर से चीखना-चिल्लाना शुरू किया।

चूळनी ब्रह्मदत्त इस चिन्ता मे था, सावधान था कि विदेहराज कही हाथ से निकल न जाए; इसलिए वह विदेहराज के आवास-नगर को सेना सहित घेरे पडा था। रात्रि प्रशान्त थी। अपने पारिवारिक जन की चीख की आवाज अकस्मात् उसके कानो मे पडी। उसके मन मे आया, वह कहे—यह तो महारानी नन्दादेवी का स्वर है, किन्तु, यह सोचकर वह बोल नही सका कि उसे ऐसा कहते सुनकर लोग उसका कही परिहास न करने लग कि यह तो यहाँ भी नन्दादेवी को ही देख रहा है, उसी को मन मे बसाये है। साथ-ही-साथ उसने मन को कल्पित समाधान भी दे दिया कि यह उसका निरा भ्रम है, यहाँ उनकी आवाज कहाँ से आए।

### पांचाल चण्डी का अभिषेक

बोधिसत्त्व ने राजकुमारी पाञ्चालचण्डी को वहाँ रत्न-राशि पर बिठाया; विदेहराज की पट्टमहिषी-पटरानी के रूप मे उसका अभिषेक किया और कहा—"राजन् ! तुम इसी के उद्देश्य से यहाँ आये हो। इसे अपनी पटरानी के रूप मे स्वीकारो।" तीन सौ नौकाएँ, जो पहले से तैयार थी, वहाँ लाई गई। विदेहराज एक सुसज्जित, सुशोभित नौका पर चढा, चारो पण्डित चढे, राजमाता तलतालदेवी, पटरानी नन्दादेवी, राजपुत्र पाञ्चालचण्ड तथा राजपुत्री पाञ्चालचण्डी को भी नौकारूढ कराया।

महौषध पण्डित ने विदेहराज को उपदिष्ट करते हुए कहा—"राजन् ! पाञ्चाल-चण्ड राजा ब्रह्मदत्त का पुत्र है। अपने पिता का प्रतिनिधि होने के नाते एक प्रकार से यह तुम्हारा श्वसुर है—श्वसुर स्थानीय है। नन्दा देवी तुम्हारी सास है। जैसा सम्मानपूर्ण विनयपूर्ण बर्ताव मा के साथ किया जाता है, वैसा तुम इसके साथ करना। राजमाता

---

१. पुरतो सेनको याति पच्छतो च महोसधो।
मज्झे च राजा वेदेहो अमच्चपरिवारितो॥ १८६॥

और महौषध के प्राण अब नही बच सकते। मुझे ज्ञान है, इस नगर का परकोटा किन किन स्थानो पर सुदृढ है और किन-किन स्थानो पर कमजोर है। मुझे यह भी मालूम है कि खाई मे किन-किन स्थानो पर मगर आदि भीषण जल-जन्तु हैं और किन-किन स्थानो पर नही हैं। मेरे पास सही जानकारी है, आपके पास अपार शक्ति है। मैं बहुत जल्दी ही नगर पर आपका कब्जा करा दूँगा। यह सुनकर राजा ब्रह्मदत्त तुम पर भरोसा कर लेगा। तुम्हारा सम्मान करेगा। वह तुम्हे सेना तथा वाहन सौंप देगा, उनका निर्देशन तुम्हारे हाथ मे दे देगा। तब तुम सेना को लेकर उस स्थान पर उतारना, जहाँ भीषण मगरमच्छ हों। उसके सैनिक मगरमच्छो को देखकर भयभीत हो जायेगे और कहेगे, हम नही उतरेंगे। तब तुम ब्रह्मदत्त से कहना—'राजन् ! आपकी फौज को महौषध ने फोड लिया है, भीतरी तौर पर अपनी ओर कर लिया है। उसने आचार्य सहित सारे राजाओ को रिश्वत दी है। इसलिए वे केवल दिखाने हेतु आपके आस-पास ही मडराते रहते हैं, आगे कदम नही रखते। यदि आपको मेरे कथन पर भरोसा न हो तो आप सभी राजाओ को आदेश दे कि वे अपने-अपने आभूषणो, आयुधो से सुसज्जित होकर आपके समक्ष उपस्थित हो, तब आप बारीकी से गौर करे, उनके पास महौषध द्वारा दिये गये, उसके नामांकित कपडे, गहने, तलवार आदि देखें तो मेरा विश्वास करें। तुम्हारे कथनानुसार ब्रह्मदत्त राजाओ को बुलायेगा, मेरे आदमियो द्वारा गुप्त रूप से उन्हे दी गई वस्तुए उनके पास देखेगा तो वह यह विश्वास कर लेगा कि ये सब महौषध पण्डित मे रिश्वत खाये हुए हैं। राजाओ के चले जाने के बाद वह तुमसे जिज्ञासा करेगा—पण्डित ! बतलाओ, अब क्या किया जाए ? तब तुम उससे कहना—महौषध बडा छली एव प्रपञ्ची है। यदि आप कुछ दिन और रहे तो वह सारी सेना को अपनी तरफ कर आपको बन्दी बना लेगा; अत. यही उचित प्रतीत होता है, जरा भी देर किये बिना आज ही अर्ध रात्रि के पश्चात् यहाँ से भाग चलें। आप यथार्थ मानिए, आचार्य केवट्ट भी महौषध से रिश्वत खा चुका है। वह यो ही केवल प्रदर्शनार्थ मस्तक का घाव लिये घूमता है। उसे कुछ करना धरना तो है नही। क्या आप नही देखते, उसने महौषध से बहुमूल्य मणि-रत्न लेकर आपको तीन योजन चले जाने पर फिर रोक लिया और बहकाकर फुसलाकर वापस ले आया। वह आपका अहितैषी और अशुभचिन्तक है। ऐसी स्थिति मे अब एक रात भी यहाँ रहना खतरे से खाली नही है। राजा ब्रह्मदत्त तुम्हारे कथन से सहमत हो जायेगा। भागने के समय तुम अपने आदमियो को सूचित कर देना, वे अपने कर्तव्य की ओर अप्रमत्त रहे।"

महौषध का कथन सुनकर अनुकेवट्ट ब्राह्मण ने कहा—"पण्डित ! तुम्हारे निर्देश के अनुरूप मैं सब करूंगा।"

महौषध ने कहा—"देखो, यह राजनीति है, कूटनीति है, कुछ चोटें सहनी होगी।"

अनुकेवट्ट बोला—"मेरा जीवन सुरक्षित रहे, हाथ-पैर सुरक्षित रहे—बस, इतना ही चाहिए। इसके सिवाय सब कुछ सह्य होगा, कोई चिन्ता नही है, भय नही है।"

महौषध ने अनुकेवट्ट के पारिवारिकजनों का सत्कार किया, उन्हे वृत्ति प्रदान की। जैसा आयोजित था, अनुकेवट्ट की दुर्दशा की। उसे रस्से द्वारा परकोटे से उतार दिया। ब्रह्मदत्त के आदमियो ने उसे ले लिया। राजा ब्रह्मदत्त ने उसकी परीक्षा की, विश्वसनीय जाना, उसका सत्कार-सम्मान किया। उसे सेना लेकर बढने को उत्साहित किया। वह

सेना लेकर चला। उसने सेना को ऐसे स्थान पर उतारा, जहाँ भयानक मगरमच्छ थे। सैनिकों को मगरमच्छ निगलने लगे। वे बुर्जों पर तैनात मिथिला के सैनिकों के बाण-शक्ति एवं तोमर आदि के प्रहारों से नष्ट होने लगे। भय के मारे वे वहीं रुक गये, आगे नहीं बढ़े। अनुकेवट्ट राजा ब्रह्मदत्त के पास आया और उससे कहा—"राजन् ! आपकी ओर से युद्ध करने वाला कोई नहीं है। यदि आपको मेरे कथन पर भरोसा न हो तो राजाओं को अपने वस्त्रों, अलंकारों तथा शस्त्रों से सज्जित होकर आपके समक्ष उपस्थित होने को कहें। वे जब आए तो उनके द्वारा धारण किये गये वस्त्रों, आभूषणों तथा आयुधों को देखें, उन पर अंकित अक्षरों को देखें। यह सब सावधानी से सूक्ष्मता से करें।" महौषध की पूर्वतन योजनानुसार वस्त्रों, आभूषणों आदि पर उसका नाम अंकित था ही। राजा ने वह देखा। उसे विश्वास हो गया कि जैसा अनुकेवट्ट कहता है, सब रिश्वत से दब गये हैं।

**ब्रह्मदत्त द्वारा पलायन**

राजा यह देखकर आतंकित हो गया। वह अनुकेवट्ट से बोला—"आचार्य ! अब क्या करें ?"

अनुकेवट्ट ने कहा—"राजन् ! अब यहाँ कुछ भी करने योग्य नहीं है। यदि देर करेंगे तो महौषध निश्चय ही आप को बन्दी बना लेगा। मेरे सिवाय यहाँ कोई आपका हितैषी नहीं है। आज ही अर्धरात्रि के पश्चात् इस स्थान को छोड़ देना, यहाँ से भाग जाना उचित है।"

अधीर ब्रह्मदत्त बोला—"आचार्य आप ही मेरे लिए घोड़ा तैयार कराएं यहाँ से चल निकलने की व्यवस्था करें।"

अनुकेवट्ट को निश्चय हो गया, राजा बहुत भयभीत हो गया है। वह अवश्य भागेगा। तब उसने ढाढस बधाया—"महाराज ! हटिए मन ! मैं सब व्यवस्थाएं जुटा दूंगा।" ऐसा कहकर वह राजा के पास से बाहर निकल आया। गुप्त रूप मे कार्यरत महौषध के आदमियों के पास आया, उन्हें जागरूक किया, कहा—"आज अर्धरात्रि के पश्चात् राजा ब्रह्मदत्त यहाँ से भागेगा, तुम लोग अप्रमत्त रहना, सोना नहीं।" उसने राजा के लिए घोड़े पर काठी इतनी अच्छी कसी हुई लगवाई, जो भागते समय जरा भी हिले नहीं, उस पर बैठ कर राजा अनायास, सत्वर भाग जाए।

अर्धरात्रि के समय अनुकेवट्ट ने राजा को सूचित किया—"देव ! घोड़ा तैयार है।" राजा तो आतुर था ही, फौरन घोड़े पर सवार हो गया। घोड़ा भाग छूटा। अनुकेवट्ट भी घोड़े पर सवार था। उसने कुछ दूर तक राजा के पीछे-पीछे घोड़ा दौड़ाया। फिर वह रुक गया। राजा ने अपना घोड़ा रोकने को लगाम खींची पर खूब कसी हुई काठी के कारण घोड़ा दौड़ने की त्वरा मे था, रुका नहीं, भागता ही गया। अनुकेवट्ट सेना मे प्रविष्ट हो गया और जोर-जोर से हल्ला मचाने लगा कि राजा चूळनी ब्रह्मदत्त युद्ध का मैदान छोड़कर भागा जा रहा है। अनुकेवट्ट द्वारा नियोजित पुरुषों ने भी अपने साथियों के साथ मिलकर जोर-जोर से यही शोर मचाया। ब्रह्मदत्त के अधीनस्थ सौ राजाओं ने जब यह सुना तो मन-ही-मन विचार किया कि महौषध पण्डित अपने नगर का द्वार खोल कर बाहर आ गया होगा, अब वह हमारा प्राण लेकर ही छोड़ेगा। वे बहुत भय-त्रस्त हो गये। अपनी सारी साधन-सामग्री वहीं छोड़, वे भाग छूटे। अनुकेवट्ट के आदमियों ने फिर जोर-जोर से शोर मचाया कि राजा लोग भी मैदान छोड़कर भागे जा रहे हैं। सब ओर यह आवाज फैलने

लगी। मिथिला के प्राकार की बुर्जों पर विदेहराज के जो सैनिक तैनात थे, उन्होंने भी जोर-जोर से हल्ला मचाया, तालियाँ पीटी। उस समय ऐसा प्रतीत होने लगा, मानो वसुन्धरा फट गई हो, सागर क्षुभित हो गया हो। सारे नगर में भीतर और बाहर यह एक ही कोलाहल व्याप्त था। अठारह अक्षौहिणी सेना के सिपाहियों ने ऐसा समझा कि महौषध ने राजा चूळनी ब्रह्मदत्त को तथा तदधीनस्थ सभी राजाओं को बन्दी बना लिया है। वे मौत के भय से कांप उठे। उन्हें कहीं आश्रय नहीं सूझा। अपनी धोतियां तक वहीं छोड़ भाग छूटे। सैन्य-शिविर खाली हो गया। चूळनी ब्रह्मदत्त और तत्सहवर्ती राजा किसी तरह उत्तर पांचाल पहुँचे।

**धन के अम्बार**

दूसरे दिन सवेरे मिथिला का मुख्य दरवाजा खोला गया। चूळनी ब्रह्मदत्त द्वारा, अन्य राजाओं द्वारा, सेना द्वारा छोड़े गये धन के अम्बार लग गये। बोधिसत्त्व को यह सूचित किया गया तो उसने कहा—"भगोड़ों द्वारा छोड़ा गया यह धन अब हम मिथिला वालों का है। ऐसा किया जाए—सभी राजा जो धन छोड़ गये हैं, वह विदेहराज के पास पहुंचा दिया जाए। सेना के साथ आये गाथापतियों एवं केवट्ट का धन हमारे यहाँ लाया जाए। बाकी का धन मिथिलावासी बाँट लें।"

इतना धन तथा माल असबाब छूटा था कि कीमती सामान ढोने में पन्द्रह दिन व्यतीत हो गये, बाकी माल-असबाब ढोने में चार महीने लग गये। बोधिसत्त्व ने अनुकेवट्ट को, जो इस युक्ति का मुख्य सूत्रधार था, अत्यधिक धन, वैभव दिया, सम्मानित किया। तभी से मिथिलावासी अत्यन्त सम्पन्न एवं समृद्धिशाली हो गये।

**पाञ्चालचण्डी**

मिथिला नगर का घेरा तोड़कर भाग आने के बाद उत्तर पाञ्चाल में राजा चूळनी ब्रह्मदत्त को अपने अधीनस्थ राजाओं के साथ निवास करते हुए एक वर्ष व्यतीत हो गया।

एक दिन का प्रसंग है, आचार्य केवट्ट दर्पण में अपना मुँह देख रहा था। उसे अपने मस्तक के घाव का निशान दृष्टिगोचर हुआ। उसने सोचा, यह श्रेष्ठि-पुत्र महौषध की करतूत है। उसने मुझे इतने राजाओं के मध्य शर्मिन्दा किया, मेरी इज्जत बिगाड़ी। केवट्ट यह सोचता हुआ क्रोध से लाल हो गया और मन-ही-मन कहने लगा, मैं अपने शत्रु से कब प्रतिशोध ले पाऊँगा? वह इस ऊहापोह में खो गया। उसे एक उपाय ध्यान में आया। वह सोचने लगा, हमारे राजा के एक कन्या है, पाञ्चालचण्डी। वह परम रूपवती है, अप्सराओं के सदृश सुन्दर है। विदेहराज को यह कन्या देंगे, इस प्रकार उसे काम-भोग के लोभ में फाँसेंगे, यहाँ बुलायेंगे। काँटे में फँसे मत्स्य के सदृश विदेहराज महौषध को साथ लिये उत्तर पाञ्चाल आयेगा। बहुत आसानी से दोनों को यहाँ मार डालेंगे। वह हमारी बहुत बड़ी विजय होगी। फिर विजयोपलक्ष्य में पानोत्सव आयोजित करेंगे। उसने अपने मन में यह विचार पक्का किया। वह राजा के पास आया और बोला—"राजन्! एक परामर्श देने आया हूँ।"

राजा ने कहा—"आचार्य! तुम्हारे ही परामर्श का नतीजा था, हमें अपने कपड़े तक छोड़कर भाग आना पड़ा। अब और क्या करना चाहते हो? अब आपके चुप रहने में ही गुण है।"

केवट्ट—"एक अनुपम उपाय है। उसके सदृश और कोई उपाय नहीं है। सुनिए तो सही।"

राजा—"तो बतलाओ।"

केवट्ट—"हम दो ही व्यक्ति रहेगे। इस मन्त्रणा मे तीसरा कोई नही होगा।"

राजा—"बहुत अच्छा, ऐसा ही करेंगे।"

तब केवट्ट राजा को महल के ऊपर की मजिल पर ले गया और बोला—"राजन्! विदेहराज कामभोग-लोलुप है। उसे वैसा लोभ देकर हम यहाँ लायेंगे। महौषध को वह साथ लायेगा ही। महौषध के साथ उसकी यहाँ हत्या कर डालेंगे।"

राजा—"आचार्य! उपाय तो तुम्हे सुन्दर सूझा है, किन्तु, इसे क्रियान्वित कैसे करोगे?"

केवट्ट—"आपकी राजकुमारी पाञ्चालचण्डी परम रूपवती है। उसके अनिन्द्य सौन्दर्य तथा कला-कौशल के सम्बन्ध मे कवियो से गीत लिखवायेंगे। उन काव्यात्मक गीतो का सगीतकारो द्वारा मिथिला मे गान करायेंगे। गीतो का अन्तिम भाव होगा, यदि ऐसा परम दिव्य स्त्रीरत्न विदेहराज को लभ्य न हो तो उसे राज्य से, ऐश्वर्य से, वैभव से क्या लाभ! ये गीत विदेहराज तक पहुँचेंगे। पाञ्चालचण्डी के रूप-लावण्य की प्रशसा सुनकर विदेहराज उस पर आसक्त, अनुरक्त होगा। जब यहाँ यह ज्ञात हो जायेगा तो मैं मिथिला जाऊँगा, कहूँगा—विवाह का दिन नियत करने आया हूँ। दिन नियत कर वापस लौट आऊगा। विदेहराज काँटे मे फँसे मत्स्य की ज्यो लुब्ध हुआ महौषध के साथ यहाँ आयेगा। हम दोनो को यहाँ समाप्त कर डालेंगे। इस प्रकार विदेहराज राजकुमारी के स्थान पर मृत्यु का वरण करेगा।"

राजा ब्रह्मदत्त ने केवट्ट की मन्त्रणा स्वीकार की और कहा—"आचार्य! आपको जो उपाय सूझा है, वास्तव मे बहुत सुन्दर है। हम वैसा ही करेंगे।" यह विचार-विमर्श राजा ब्रह्मदत्त के महल की ऊपरी मजिल-स्थित शयनागार मे हो रहा था। वहाँ एक मैना थी। उसने उसे सुना।

### सौन्दर्य-गीत

राजा ब्रह्मदत्त ने काव्यकला प्रवीण कवियो को बुलाया। उन्हे प्रचुर धन द्वारा पुरस्कृत, सम्मानित किया। राजकुमारी पाञ्चालचण्डी को उन्हे दिखलाया और कहा—"कवियो! राजकुमारी के रूप-लावण्य के सम्बन्ध मे गीतो की रचना करो।" कवियो ने ऐसा करना स्वीकार किया। कुछ ही समय मे वे बहुत सरस, सुन्दर गीत लिखकर लाये, राजा को गीत सुनाये। गीत बहुत मनोहर थे। राजा ने उन्हे पारितोषिक दिया। कवियो से उन गीतो को नाटककारो और सगीतकारो ने सीखा तथा उन्हे सगीत की स्वर-लहरियो मे निबद्ध कर रामलीलाओ मे गाने योग्य बनाया। वे गीत जन-जन तक फैल गये।

राजा ने गायको को बुलाया और उनसे कहा कि तुम बडे-बडे पक्षियो को लिये रात्रि को वृक्षो पर चढ जाओ, वहाँ बैठ जाओ। उषाकाल मे उन पक्षियो के गले मे काँस्य की पतली-पतली पत्तियाँ बाँध दो, पक्षियो को उडा दो, तुम गीत गाओ।

राजा ने यह इसलिए करवाया कि लोग समझें कि पाञ्चाल-नरेश की राजकुमारी के सौन्दर्य एव रूप-लावण्य का गान आकाश मे देवता तक करते हैं।

अवस्थित है। शत्रु को कभी ऐसा अवसर न मिले कि वह नगर-रचना का भेद पा सके; अत केवट्ट नगर को देख पाए, यह उचित नही होगा। मुझे वैसी व्यवस्था करनी चाहिए।

बोधिसत्त्व ने नगर के दरवाजे से राजमहल तक तथा राजमहल से अपने आवास-स्थान तक मार्ग को दोनो ओर से चटाइयो से घिरवा दिया, ऊपर भी चटाइयो से आवृत करवा दिया। मार्ग को खूब सजवाया। उसे चित्रांकित करवाया। भूमि पर पुष्प-विकीर्ण करवाये। जलभृत कलश रखवाये। कदलीवृक्ष बँधवाये। ध्वजाएँ लगवाईं। केवट्ट ने नगर मे प्रवेश किया। उसे विशेष रूप से विरचित, सुविभक्त नगर का स्वरूप देखने को नही मिला। उसने विचार किया, राजा ने मेरे स्वागतार्थ मार्ग को सुसज्जित करवाया है। यह बात उसके ध्यान मे नही आ सकी कि वह नगर को यथावत् रूप मे न देख सके, एतदर्थ नगर को आवृत रखने का यह उपक्रम है।

केवट्ट राजा के पास पहुँचा। पाञ्चालराजा द्वारा प्रेषित उपहार भेट किये, कुशल-समाचार पूछे और एक तरफ बैठ गया।

राजा ने केवट्ट का सत्कार किया, सम्मान किया। केवट्ट ने अपने आने का उद्देश्य प्रकट करते हुए कहा—"आपके साथ हमारा राजा मैत्री-सम्बन्ध स्थापित करना चाहता है; अत उसने आपको भेटस्वरूप रत्न भेजे हैं। अब दोनो राज्यो मे मञ्जुभाषी, प्रियभाषी दूत आते जाते रहे। वे (दूत) आनन्दप्रद मृदु वाणी बोले, उनकी सुखद, मृदुल वाणी द्वारा सन्देशो का परस्पर आदान-प्रदान हो। पाचाल तथा विदेह के नागरिक दोनो एक हो—दोनो मे एकता भाव जागे।"[1]

यह कहकर केवट्ट बोला—"हमारा राजा किसी अन्य अमात्य को आपके यहाँ भेजने का सोचता था, पर, उसने यह सोचकर कि कोई दूसरा भलीभाँति बात समझा नही सकेगा, मुझे ही भेजा। मुझे कहा कि विदेहराज को यह अवगत कराकर अपने साथ लेते आओ, अत. मेरा आपसे अनुरोध है, आप मेरे साथ चले। रूप लावण्यवती राजकुमारी प्राप्त होगी तथा हमारे राजा के साथ मित्रता जुड़ेगी।"

राजा केवट्ट का प्रस्ताव सुनकर हर्षित हुआ। वह सुन्दर राजकुमारी प्राप्त होने की बात मे विशेष आकृष्ट हुआ, उस ओर उसकी आसक्ति हुई। उसने कहा—"आचार्य! धर्मयुद्ध के प्रसग पर तुम तथा महौषध पण्डित परस्पर विवादापन्न हो गये थे। जाइए, महौषध से भेट कीजिए। आप दोनो पण्डित हैं, कटुता के लिए परस्पर क्षमा-याचना कर लें। फिर आपस मे परामर्श कर यहाँ आएँ।"

राजा से यह सुनकर केवट्ट पण्डित महौषध से भेंट करने हेतु चला। महौषध को यह सूचना प्राप्त थी। उसने उस दिन सबेरे घृत-पान कर विरेचन ले लिया। उसने मन-ही-मन विचार किया, उस दुष्ट ब्राह्मण के साथ मेरा वार्तालाप ही न हो, यही अच्छा है। अपने घर को भी खूब गीले गोबर से लिपवा दिया। स्तंभो पर तैल लगवा दिया। अपने सोने के लिए अपेक्षित एक चारपाई के अतिरिक्त बाकी के सब पीढे, खाटें आदि वहाँ से

---

१ राजा सन्थवकामो ते रतनानि पवेच्छति।
आगच्छन्तु ततो दूता मञ्जुका प्रियभाणिनो ॥९३॥
भासन्तु मुदुका वाचा या वाचा पटिनन्दिता।
पञ्चाल च विदेहा च उभो एका भवन्तु ते ॥९४॥

हटवा दिये गये। उसने अपने परिचरों को समझा दिया कि जब ब्राह्मण केवट्ट मेरे साथ वार्तालाप करने का उपक्रम करे तो उससे कहना—ब्राह्मण ! आज महौषध पण्डित के साथ वार्तालाप मत करो। उसने आज विरेचन हेतु घृत-पान किया है। मैं भी जब बोलने के निमित्त मुँह खोलूँ तो मुझे भी वैसा करने से रोकते हुए कहना कि आज आपने घृत-पान किया है, आप बोलें नहीं।

यह चिन्तन कर, तदनुरूप अपने सेवकों को विस्तार से समझा कर बोधिसत्त्व ने लाल रंग के कपड़े पहने। वह सातवें तल्ले पर रखी नीवार की चारपाई पर सो गया। केवट्ट आया। उसके घर के दरवाजे पे खड़ा हुआ और पूछा—"महौषध पण्डित कहाँ है ?"

महौषध के भृत्यों ने कहा—"ब्राह्मण उच्च स्वर से मत बोलो। यदि आना है तो बिना कुछ बोले आ जाओ। आज महौषध पण्डित ने विरेचन हेतु घृत-पान किया है। आवाज करना निषिद्ध है।" केवट्ट महौषध के घर में ज्यों-ज्यों आगे बढ़ा, सभी ओर से यही आवाज आई। वह सातवें तल पर महौषध पण्डित के पास पहुँचा। महौषध ने ज्योंही बोलने जैसा कुछ उपक्रम किया, उसके सेवकों ने उसे रोका—'स्वामिन् ! मुँह मत खोलिए। विरेचन हेतु तीव्र घृत-पान किया है। इस दुष्ट ब्राह्मण से क्या वार्तालाप करना है। क्या सार्थक्य है ?" यों केवट्ट को महौषध के घर पहुँचने पर बैठने को स्थान तक न मिला और न खड़े रहने में कोई सहारा लेने का स्थान ही मिला। सर्वत्र गीला गोबर लिपा था, वह किसी तरह उस पर से जाकर खड़ा हुआ।

उसे खड़ा देखकर महौषध के आदमियों में से एक ने आँख मटकाई, एक ने त्यौरी ऊपर चढ़ाई तथा एक अपना मस्तक धुनने लगा। केवट्ट यह देखकर स्तब्ध रह गया। उसे समझ न पड़ा, यह क्या घटनाचक्र है। उसने कहा—"पण्डित ! मैं जा रहा हूँ।"

यह सुनकर महौषध का एक सेवक बोला—"अरे दुष्ट ब्राह्मण ! तुझे कहा था न, हल्ला मत कर। फिर तू कोलाहल करता है। मैं तेरी हड्डी-पसली तोड़ दूँगा।" केवट्ट डर गया, वह भौंचक्का-सा रह गया। इधर-उधर देखने लगा। इतने में एक भृत्य ने बाँस का टुकड़ा केवट्ट की पीठ पर दे मारा। दूसरे ने उसकी गर्दन पकड़ी और उसे धक्का मारा। तीसरे ने पीठ पर थपेड़ा लगाया। सिंह के मुख से छूटे हुए हरिण की ज्यों वह वहाँ से सत्वर निकल कर राज महल में पहुँचा।

राजा के मन में विचार आया, महौषध पाञ्चालराज के यहाँ से प्राप्त सन्देश सुनकर अवश्य हर्षित हुआ होगा। दोनों पण्डितों ने दिल खोलकर धर्म-चर्चा, ज्ञान-चर्चा की होगी। पिछले कटु व्यवहार के लिए एक-दूसरे से माफी माँगी होगी। यह मेरे लिए बड़ी खुशी की बात होगी। उसने ज्यों ही केवट्ट को आया देखा, उससे महौषध पण्डित के साथ हुई भेंट का समाचार जिज्ञासित करते हुए कहा—"केवट्ट ! बतलाओ, महौषध के साथ तुम्हारा समागम—सम्मिलन कैसा रहा ? क्या तुम दोनों ने परस्पर क्षमा याचना कर ली ? क्या महौषध इस मिलन से परितुष्ट हुआ ?"[1]

---

1. कथन्नु केवट्ट ! महोसधेन,
   समागमो आसि तदिङ्घ ब्रूहि।
   कच्चि ते पटिनिज्झत्तो,
   कच्चि तुट्ठो महोसधो ॥ ६५ ॥

केवट्ट ने विदेह राज से कहा—"महाराज ! आप उसे कैसे पण्डित समझे बैठे हैं ? वह बडा अशिष्ट है। उसने आगे कहा—"वह अनार्य—उत्तम गुण रहित पुरुष है। वह शिष्टतापूर्वक वार्तालाप तक करना नही जानता। वह स्तब्ध—ढीठ है, सभ्यता-रहित है। मूक—गूगे और वधिर—वहरे के सदृश उसने मेरे साथ वार्तालाप तक नही किया।"[1]

राजा केवट्ट से यह सुनकर मन-ही-मन गभीर हो गया। उसने केवट्ट के कथन का न समर्थन किया और न विरोध ही किया। केवट्ट तथा उसके साथ आए आदमियो को यात्रा-व्यय दिलवाया, उनके ठहरने का इन्तजाम करवाया। वैसा कर केवट्ट से कहा—"आचार्य ! अब जाइए, विश्राम कीजिए।"

केवट्ट तथा उसके साथ आए आदमियो को विदाकर राजा विचारने लगा—महौषध अशिष्ट नही है। वह मधुर, प्रिय व्यवहार करने मे निपुण है। केवट्ट से उसने न कुशल-समाचार ही पूछा, न भेंट कर कोई हर्ष ही व्यक्त किया। लगता है, उसकी कल्पना मे भविष्य भयान्वित है। ऐसा विचार कर राजा बोला—प्रतीत होता है नरवर्य—उत्तम पुरुष-प्रज्ञावान् महौषध ने समागत प्रस्ताव का—मन्त्रणा का रहस्य, तात्पर्य यथार्थ रूपेण जान लिया है। मेरी देह मे कम्पन हो रहा है। ऐसी स्थिति मे अपने देश को छोडकर कौन अन्य के हाथो मे पडे ?[2]

सभव है, महौषध को पाञ्चाल-राज के यहाँ से इस ब्राह्मण का आगमन प्रिय नही लगा हो। वस्तुत यह मित्रता जोडने नही आया हो। मुझे काम-भोग द्वारा लुभाकर, आकृष्ट कर, अपने यहाँ ले जाकर वन्दी बनाने आया हो। शायद महौषध पण्डित को ऐसी आशकाएँ हो।

### वासनामय उद्वेग

विदेह राज अपने मन मे इस प्रकार ऊहापोह करता हुआ भय-भ्रान्त बैठा था, इतने मे उसके चारो पण्डित वहाँ आ गए। राजा ने सेनक से पूछा—"उत्तर-पाञ्चाल जाकर राजा चूळनी ब्रह्मदत्त की राजकुमारी पाञ्चालचण्डी को व्याह लाना क्या तुम्हे उचित प्रतीत होता है ?"

सेनक बोला—"राजन् ! समागत लक्ष्मी को कभी अस्वीकार नही करना चाहिए। यदि आप उत्तर पाञ्चाल जाकर राजकन्या को स्वीकार कर लेंगे तो समस्त जम्बूद्वीप मे चूळनी ब्रह्मदत्त के सिवाय आपके तुल्य कोई राजा नही रहेगा, क्योकि ब्रह्मदत्त राजाओ मे सर्वोच्च है। ऐसे राजा की कन्या के साथ विवाह होने से विवाह करने वाले राजा की स्वय

---

१ अनारियरूपो पुरिसो जनिन्द !
असम्मोदको थद्धो असब्भिरूपो।
यथा मूगो व वधिरो व,
न किञ्चत्थ अभासथ ॥ ९६ ॥

२ अद्धा इद मन्तपद सुदुद्दस,
अत्थो सुद्धो नरविरियेन दिट्ठो।
तथा हि कायो मम सम्पवेधति,
हित्वा सय को परहत्थमेस्सति ॥ ९७ ॥

आसक्त होकर, काम-मूढ़—काम-लोलुप होकर अपनी मौत को नहीं पहचानते, केवल उस कन्या के सौन्दर्य मे ही तुम्हारी दृष्टि अटकी है। राजन् ! यदि तुम पाञ्चाल जाओगे तो शीघ्र ही मृत्यु का वरण करोगे। जैसे जन-पथ पर आगत हरिण अत्यन्त भीतिग्रस्त होता है, वैसे ही तुम भीतिग्रस्त बनोगे।"[1]

**विदेहराज की प्रतिक्रिया**

विदेहराज ने देखा, यह महौषध मेरी बड़ी निन्दा कर रहा है। यह मुझे अपने दास के तुल्य समझता है। इसको यह भान तक नहीं है कि मैं विदेह का राजा हूँ। ब्रह्मदत्त जैसे सर्वोच्च राजा ने मेरे पास अपनी कन्या देने का प्रस्ताव भेजा है, उसे सुनकर यह अपने मुँह से एक भी शुभ वाक्य नहीं बोलता। मेरे सम्बन्ध मे कितनी हीन बात कहता है कि यह राजा अज्ञानी की तरह, मांसलिप्त काँटा निगल जाने वाले मत्स्य की तरह, पथागत मृग की तरह मृत्यु को प्राप्त होगा। यह सोचकर विदेहराज क्रोध से आग बबूला हो गया। वह महौषध से बोला—"ठीक है, हम ही बहुत बड़े मूर्ख हैं, जो ऐसे शुभ प्रसग के सन्दर्भ मे तुम्हारे साथ बातचीत कर रहे हैं। अरे ! तुम तो हल की नोक पकड़े बड़े हुए हो—तुम निरे उजड्ड किसान हो, तुम इन बातो को क्या समझो।"[2]

इस प्रकार विदेहराज ने महौषध को अपशब्द कहे, उसका परिहास किया, उसे एक मागलिक कार्य मे बाधक माना और कहा—"इसकी गर्दन पकड़कर इसे मेरे राज्य से निर्वासित कर दो—देश निकाला दे दो। मुझे प्राप्त होते स्त्री-रत्न के लाभ मे यह बाधा डालना चाहता है।"[3]

बोधिसत्त्व ने विचार किया, राजा क्रोध मे है। यदि कोई राजा के कथनानुसार मेरी गर्दन पकड़ लेगा या हाथ पकड़ लेगा, मुझे निकालने लगेगा तो मेरे लिए जीवन-पर्यन्त यह अत्यन्त लज्जाजनक होगा, इसलिए अच्छा यही है, मैं खुद ही यहा से निकल चलूं। यह सोचकर उसने राजा को प्रणाम किया और वह अपने आवास-स्थान को चला गया।

---

१ जानासि खो राज ! महानुभवो,
महब्बलो चूळनी ब्रह्मदत्तो।
राजा च त इच्छति कारणत्थ,
मिग यथा ओकचरेन लुद्दो ॥ ९९ ॥
यथापि मच्छो बलिस वंक मसेन छादितं।
आमगिद्धो न जानाति मच्छो मरणमत्तनो ॥१००॥
एवमेव तुवं राज ! चूळनीयस्स धीतर।
कामगिद्धो न जानासि मच्छो व मरणमत्तनो ॥१०१॥
स चे गच्छसि पञ्चाल खिप्पमत्त जहिस्ससि।
मिग पथानुपन्न च महन्त भयमेस्ससि ॥ १०२ ॥

२ वयमेव बालम्हसे एळमूगा,
ये उत्तमत्थानि तयी लपिम्ह।
किमेव त्वं नगलकोटिवद्धो,
अत्थानि जानासि यथापि अञ्ञे ॥ १०३ ॥

३. इम गले गहेत्वान नासेथ विजिता मम।
यो मे रतनलाभस्स अन्तरायाय भासति ॥ १०४ ॥

राजा भी केवल क्रोधावेशवश वैसा बोल गया, उसने अपने किसी कर्मचारी को वैसा करने का आदेश नहीं दिया। वस्तुतः उसके मन मे बोधिसत्त्व के प्रति आदर-भाव था।

**महौषध का स्थैर्य**

बोधिसत्त्व ने विचार किया—यह राजा अज्ञ है। अपना हित, अहित नही समझता। काम-वासना मे लिप्त होकर यह सोचता है, राजकन्या के साथ अवश्य विवाह करूंगा, किन्तु, यह नहीं जानता, इसका परिणाम कितना भयजनक होगा। विवाह के स्थान पर महाविनाश का साक्षात्कार करेगा। इसने मुझे जो अपशब्द कहे, मुझे उन पर गौर नहीं करना चाहिए; क्योंकि यह काम-गृद्धता के कारण अभी अपना आपा खोये है। इसने मेरा बड़ा उपकार किया है, मुझे बहुत वैभव दिया है, मेरी बड़ी प्रतिष्ठा की है, उच्च पद दिया है। मुझे इसकी सहायता करनी चाहिए। पहले मैं सही स्थिति का पता लगाने तोते को भेजूंगा।

**माढर तोता**

महौषध ने माढर नामक तोते को बुलवाया। वह तोता दौत्य-कर्म मे बहुत निपुण था। उससे कहा—"मेरे हरे पखो वाले मित्र ! आओ, मेरा एक कार्य करो। पाञ्चालराज चूळनी ब्रह्मदत्त के शयनागर मे एक मैना निवास करती है। उससे तुम एकान्त मे जानकारी प्राप्त करना। उसे सब कुछ मालूम है। चूळनी ब्रह्मदत्त और केवट्ट ब्राह्मण ने मन्त्रणा की है, उसे वह जानती है।"

माढर बहुत बुद्धिमान् और कार्यकुशल था। उसने कहा—"मैं यह कार्य करूंगा।" यों कहकर वह आकाश मे उड गया। अत्यन्त त्वरापूर्वक उडता हुआ उत्तर पाञ्चाल पहुँचा। राजा चूळनी ब्रह्मदत्त के शयनागर मे आवासित मैना के पास गया।

वहाँ पहुँच कर उसने सुन्दर गृहवासिनी, मधुरभाषिणी मैना को सबोधित कर कहा—"सुगृहे ! तुम कुशल तो हो ? स्वच्छन्द विहारिणी ! अनामय—नीरोग—स्वस्थ तो हो ? तुम्हें खाने को शहद और खील तो प्राप्त होती है ?"

मैना बोली—"मित्र ! मैं कुशलक्षेमयुक्त हूँ, अरुग्ण—स्वस्थ हूँ, मुझे खाने को शहद के साथ खील प्राप्त होती है। तुम किस स्थान से आए हो या तुमको किसने भेजा है। अब से पहले तुम्हें कभी देखा नहीं, तुम्हारे सम्बन्ध मे कभी सुना नहीं।"[1]

---

१. ततो च सो अपक्कम्म वेदेहस्स उपन्तिका।
अथ आमन्तयी दूतं माढरं सुवपण्डितं ॥ १०५ ॥
एहि सम्म हरीपक्ख वेय्यावच्चं करोहि मे।
अत्थि पञ्चाल राजस्स साळिका सयनपालिका ॥ १०६ ॥
तं पत्थरेन पुच्छस्सु सा हि सब्बस्स कोविदा।
सा तेसं सब्बं जानाति रञ्ञो च कोसियस्स च ॥ १०७ ॥
आमोति सो पटिस्सुत्वा माढरो सुवपण्डितो।
अगमासि हरीपक्खो साळिकाय उपन्तिकं ॥ १०८ ॥
ततोवखोसो गन्त्वान माढरो सुवपण्डितो।
अथ आमन्तयी सुघरं साळिकं मञ्जुभाणिकं ॥ १०९ ॥
कच्चि ते सुघरे खमनीयं कच्चि वेस्से अनामयं।
कच्चि ते मधुना लाजा लब्भते सुघरे तव ॥ ११० ॥
कुसलञ्चेव मे सम्म अथो सम्म अनामयं।
अथो मे मधुना लाजा लब्भते सुतपण्डित ॥ १११ ॥
कुतो नु सम्म आगम्म कस्स वा पहितो तुवं।
न च मे सि इतो पुब्बे दिट्ठो वा यदि वा सुतो ॥ ११२ ॥

मैना का कथन सुनकर तोते ने विचार किया कि यदि मै इससे यह कहूं कि मैं मिथिला से आया हूँ तो यह प्राण चले जाएँ तो भी भेद नही खोलेगी, मेरा भरोसा नही करेगी; इसलिए मैं इसे मन कल्पित बात कहूं कि मैं शिवि राष्ट्र के अरिष्टपुर नामक नगर से आया हूँ, शिविराज द्वारा सप्रेषित हूँ। इस प्रकार मन-ही-मन मिथ्या-कल्पना कर वह बोला—"मैं शिविराज के महल मे उसके शयनागार मे रहता था। वह राजा बड़ा धर्मनिष्ठ है। उसने मुझे बन्धन से मुक्त स्वतन्त्र कर दिया।"[1]

यह सुनकर उस मैना ने अपने लिए स्वर्ण-पात्र मे रखी शहद-मिली खील और मीठा पानी उसे दिया। मैना ने उससे पूछा—"मित्र ! तुम बहुत दूर से आये हो। तुम्हारे आने का क्या प्रयोजन है?"

तोता तो यहां एक अति गोपनीय रहस्य का पता लगाने आया था, अत: उसे वही करना था, जिससे उसका कार्य सिद्ध हो। उसने मिथ्या कल्पना कर उत्तर गढा। वह बोला—"मेरी बहुत प्रिय तथा मधुर बोलने वाली प्रेयसी—भार्या एक मैना थी। सुगृहे ! मेरे देखते-देखते एक बाज ने उसका वध कर डाला।"[2]

मैना ने उससे पूछा—"बाज ने तुम्हारी भार्या का वध कैसे कर डाला?"

तोता बोला—"कल्यणि ! सुनो, एक दिन का प्रसग है, हमारा राजा जल-विहार हेतु गया। उसने मुझे भी बुलाया। मैं भी अपनी भार्या को साथ लिये राजा के साथ गया। मैंने भी खूब जल क्रीडा की। सायकाल राजा के साथ वापस लौटा। राजा के साथ ही हम महल मे गये। हम दोनो का शरीर पानी से गीला था। शरीर को सुखाने के लिए हम महल के झरोखे से निकले, समीपवर्ती मीनार के रिक्त स्थान में बैठे। उसी समय एक ऐसा दु सयोग बना, एक बाज मीनार से हम पर झपटा। मृत्यु-भय से त्रस्त मैं शीघ्र वहाँ से भागा। मेरी भार्या तब गाभिन थी। वह त्वरापूर्वक भाग न सकी। मेरे देखते-देखते उस बाज ने उसके प्राण ले लिये। वह उसे ले गया। मैं अत्यन्त दु:खित हुआ। शोक को नही सह सका। फूट-फूट कर रोने लगा। हमारे राजा ने यह देखा, मुझसे कहा—'तुम क्यो रुदन कर रहे हो? रोओ नही, कोई अन्य पत्नी खोज लो।' मैंने उससे कहा—'राजन् ! असदाचारिणी, शीलविरहिता पत्नी लाने से क्या होगा। वैसी सदाचारिणी, सुशीला पत्नी कहा मिलेगी। अब तो दु ख-पूर्वक एकाकी विचरण ही श्रेयस्कर है।

"तब राजा ने कहा—'सौम्य ! मेरी दृष्टि मे एक मैना है। वह सदाचारिणी है, सुशीला है। वह तेरी भार्या जैसी ही गुणवती है। वह राजा चूळनी ब्रह्मदत्त के शयनागार मे निवास करती है। तुम वहाँ जाओ, उसकी मनोभावना जानो, उसे सहमत करो। यदि वह तुम्हे दृष्ट एव मनोहर लगे तो हमे आकर कहो। मैं स्वयं या महारानी वहाँ जायेंगी, उस मैना को शान-शौकत के साथ ले आयेंगी।'

वह आगे बोला—"हमारे राजा ने मेरे मन मे जो अभिलाषा उत्पन्न की, उससे

---

१ अहोसि सिविराजस्स पासादे सयनपालको।
ततो सो धम्मिको राजा बद्धे मोचेसि बन्धना ॥११३॥

२ तस्स मेका दुतियासि सालिका मञ्जुभाणिका।
त तत्थ अवधी सेनो पेक्खतो सुघरे मम ॥११४॥

मुझे प्रसन्नता हुई। यदि तुम स्वीकार करो तो हम जीवन-साथी बनकर बन कर रहे।"[1]

मैना को तोते की बात प्रिय लगी। वह मन-ही-मन हर्षित हुई, किन्तु, अपने मन का भाव गोपित कर वह अनिच्छा व्यक्त करती हुई कहने लगी—"शुक शुकी की इच्छा करे, शालिक (पुरुष मैना) शालिका (स्त्री मैना) की कामना करे, यह तो स्वाभाविक है, समुचित है, किन्तु, शुक एव मैना का सहवास कैसा रहे।"[2]

मैना का कथन सुनकर तोता समझ गया, यह मेरा प्रस्ताव अस्वीकार नही करती, केवल मिथ्या अनिच्छा प्रदर्शित करती है। यह निःसन्देह मुझे स्वीकार करेगी। मैं कतिपय उदाहरणो द्वारा इसे विश्वास मे लू। यह सोचकर उसने कहा—"कामुक जिस किसी की कामना करता है, वह उसके लिए स्वीकार्य है, चाहे वह चाण्डालिनी हो। जहाँ कामना की तृप्ति है, वहाँ सभी समान है। काम-तृप्ति मे कही असदृशता, असमानता नही होती।"[3]

तोता यह कहकर मनुष्यो मे विभिन्न जातियो एव कोटियो मे स्त्री-पुरुषो के यौन-सम्बन्ध की संगति बतलाते हुए बोला—"शिवि राजा की माता जम्बावती थी। वह जाति से चाण्डालिनी थी। वह कृष्णायन गोत्रीय वासुदेव की प्रिय पत्नी हुई—राजमहिषी हुई।"[4]

इस प्रकार उस तोते ने मैना को बताया कि मनुष्यो मे क्षत्रिय कुलोत्पन्न पुरुष ने चाण्डाल-कुलोत्पन्न स्त्री के साथ सहवास किया। हम पशु-पक्षियो की तो बात ही क्या। जहाँ मन रम जाए, परस्पर आकर्षण हो, वही निर्णायकता की कसौटी है। इतना ही नही, और भी सुनो—"रथावती नामक किन्नरी थी, जिसने वत्स नामक तपस्वी के साथ सहवास की इच्छा की। मनुष्य ने हरिणी के साथ सहवास किया। काम तुष्टि मे कोई जातीय असमानता, अन्य प्रकार की असमानता बाधक नही होती।"[5]

तोते की बात सुनकर मैना ने कहा—"प्राणी का चित्त सदा एक समान नही रहता-मुझे प्रियतम के विरह का बड़ा भय लगता है।"

तोता बड़ा मेधावी था। स्त्रियो को छलने मे बड़ा चतुर था। उसने मैना के मन के परीक्षण हेतु फिर कहा—"मञ्जुभाषिणी मैना! अच्छा, मैं अब जाऊंगा। मैं समझता हूँ, तुम प्रत्याख्यान कर रही हो—मेरे प्रेम को ठुकरा रही हो। मैं तुम्हे अत्यधिक प्यार करता हूँ, यह समझकर तुम अति मान कर रही हो।"[6]

---

१ तस्स कामा हि सम्पत्तो आगतोस्मि तवान्तिके।
स चे करेय्यासि ओकासं उभयोव वसामसे ॥११५॥

२. सुवो च सुविं कामेय्य सालिको पन सालिकं।
सुवस्स सालिकाय च सवासो होति कीदिसो ॥११६॥

३ य यं कामी कामयति अपि चण्डालिकामपि।
सब्बेहि सादिसो होत्ति नत्थि कामे असादिसो ॥११७॥

४. अत्थि जम्बावती नाम माता सिब्बिस्स राजिनो।
सा भरिया वासुदेवस्स कण्हस्स महेसी सिया ॥११८॥

५ रथावती किम्पुरिसी सापि वच्छ अकामयि।
मनुस्सो मिगिया सद्धिं नत्थि कामे असादिसो ॥११९॥

६. हन्द खोह गमिस्सामि सालिके मञ्जुभाणिके।
पच्चक्खानु पद हेत अतिमञ्ञसि नून म ॥१२०॥

मैना ने ज्यो ही तोते के मुंह से जाने की बात सुनी, उसका दिल टूटने लगा। उसके मन मे कामोद्रेक की जलन उत्पन्न हो गई थी। वह कहने लगी—"माढर शुक-पण्डित! क्यो भूलते हो, त्वरमान को—बहुत जल्द-बाज को लक्ष्मी—लक्ष्मी स्वरूपिणी सहधर्मिणी प्राप्त नही होती। जब तक हमारे राजा के दर्शन न हो, उससे भेंट न हो, तब तक यही रहो। यहाँ मृदग आदि वाद्यो की गम्भीर, मधुर ध्वनि सुनने को मिलेगी, राजवैभव, राजैश्वर्य देखने को मिलेगा।"[1]

तोता मैना दोनो परस्पर परितुष्ट थे। सायकाल दोनो ने सहवास किया। दोनो ने परस्पर बहुत प्रेम दिखाया। तब तोते ने सोचा—अब यह मुझसे कोई भी गोपनीय बात नही छिपायेगी। अब मुझे इससे रहस्य खुलवाना चाहिए। वही तो मेरा मूल कार्य है। वह बोला—"मैना! मैं तुम्हे कुछ कहना चाहता हूँ।"

मैना—"स्वामिन्! कहिए।"

तोता—"अच्छा जाने दो, आज हमारे जीवन का मगलमय, उल्लासमय दिवस है। अगले दिन विचार करेंगे।"

मैना—"स्वामिन्! यदि कथ्य मगलमय है तो अवश्य कहिए, यदि अमगलमय वृत्तान्त है तो मत कहिए।"

तोता—"है तो मगलमय ही।"

मैना—"स्वामिन्! तब अवश्य कहे।"

तोता—"बहुत अच्छा, यदि सुनने को उत्सुक हो तो सुनो, बतला रहा हूँ—अनेक जनपदो मे यह तीव्र शब्द—भारी कोलाहल सुना जा रहा है कि दिव्य औषधि सदृश द्युतिमय, कान्तिमय पाञ्चालराज-कन्या विदेहराज को दी जायेगी—उनका पाणिग्रह-संस्कार होगा।"[2]

मैना ने तोते का कथन सुना। वह बोली—स्वामिन्! आज हमारा मगलमय दिवस है, अमंगलमय बात मुख से क्यो निकालते हो?"

तोता—"मैं इसे मगलमय प्रसग कहता हूँ, सब लोग ऐसा ही कहते हैं। तुम अमगलमय बतला रही हो, यह क्या रहस्य है?"

मैना—स्वामिन्! शत्रुओ को भी ऐसा मगलमय प्रसग न मिले।"

तोता—"कल्याणि! बतलाओ, बात क्या है?'

मैना—"मैं यह नही बतला सकती, स्वामिन्!"

तोता—"कल्याणि! यदि मुझसे गुप्त बात छिपाओगी तो आज से हमारा सम्बन्ध विच्छिन्न हो जायेगा।"

तोते द्वारा बहुत दवाव दिये जाने पर मैना बोली—"सुनो रहस्य प्रकट करती हूँ—

---

१ न सिरी तरमानस्स माढर! सुवपण्डित!
इधेव ताव अच्छस्सु याव राजान दक्खसि।
सोस्ससि सद्द मुतिंगान अनुभावञ्च राजिनो ॥१२१॥

२. यो नु खो य तिब्बो सद्दो तिरो जनपदे सुतो,
धीता पञ्चालराजस्स ओसधी विय वण्णिनी।
त दस्सति विदेहानं सो विवाहो भविस्सति ॥१२२॥

विदेहराज को यहा बुलवाकर पाञ्चालराज उसकी हत्या करेगा। उनका सख्य—मैत्रीभाव स्थापित नही होगा।"[1]

मैना ने पाञ्चालराज और केवट्ट के बीच हुई मन्त्रणा तोते को बता दी। इस प्रकार माढर तोते ने मैना को फुसलाकर सारा रहस्य जान लिया। उसने बनावटी रूप मे केवट्ट की प्रशसा करते हुए कहा—"आचार्य केवट्ट उपाय निकालने मे बहुत प्रवीण हैं, योग्य हैं। कोई आश्चर्य नही लगता, इस उपाय द्वारा वह विदेहराज का वध करवा डाले। खैर, इस प्रकार के अमंगलमय प्रसग से हमे क्या प्रयोजन है।" यह कहकर वह चुप हो गया। उसने वह रात उसके साथ व्यतीत की। प्रात काल वहाँ से विदा होने की भावना से उसने मैना से कहा—कल्याणि ! अब मैं शिवि राष्ट्र जाऊंगा और शिविराज को बतलाऊगा कि जैसा आपने संकेत किया, मुझे बहुत अच्छी पत्नी मिल गई है। मुझे तुम केवल सात रात के लिए जाने की स्वीकृति दो। मैं वहाँ जाकर शिविराज की महारानी से कहूगा, मुझे पाञ्चाल मे मैना का साहचर्य प्राप्त हो गया है।"[2]

मैना नही चाहती थी कि तोता माढर वहाँ से जाए, वह उससे वियुक्त हो गई, किन्तु, तोते ने जिस युक्ति और रीति से बात प्रस्तुत की, वह उसका विरोध नही कर सकी। वह बोली—माढर ! मैं तुझे सात रात की अनुज्ञा—स्वीकृति देती हूँ। यदि तुम सात रात के अनन्तर मेरे पास नही आओगे तो मैं ऐसा समझती हूँ, तुम मेरे प्राणान्त होने पर ही आओगे।"[3]

तोते ने मन-ही-मन विचार किया—चाहे तुम जीवित रहो या मर जाओ, मुझे इससे क्या; किन्तु, बाहर से बनावटी बोली मे कहा—"कल्याणि ! क्या कह रही हो ? मैं यदि सात रात व्यतीत होने के बाद भी तुम्हे नही देख पाऊगा तो जीवित कैसे रह सकूगा। वह वहाँ से उडा। उड़कर कुछ दूर शिवि राष्ट्र की ओर आगे बढा। जब उसने देखा कि मैं आँखो से ओझल हो गया हूँ, तो उसने रास्ता बदल लिया। वह मिथिला की ओर चला। अत्यन्त त्वरापूर्वक उड़ता हुआ वह मिथिला पहुचा, महौषध के कन्धे पर उतरा। महौषध उसे महल के ऊपर ले गया और रहस्य जानना चाहा। तोते ने सारा रहस्य उद्घाटित कर दिया, जैसा उसे मैना से ज्ञात हुआ था।[4]

तोते की बात सुनकर महौषध विचार मे पड गया। उसने सोचा—मेरी राय न होने पर भी विदेहराज पाञ्चाल देश जायेगा। उसका परिणाम उसकी मृत्यु के रूप मे प्रकट

---

१. आनयित्वान वेदेहं पञ्चालानं अथेसभो।
तती नं घातयिस्सति तस्स न सक्ख भविस्सति ॥१२४॥

२. हन्द खो मं अनुजानाहि रत्तियो सत्तमत्तियो,
या वाहं सिविराजस्स आरोचेमि महेसिनी।
लद्धो च मे आवसथो सालिकाय उपन्तिकं ॥१२५॥

३. हन्द खो त अनुजानामि रत्तियो सत्तमत्तियो,
स चे त्वं सत्तरत्तेन नागच्छसि ममन्तिके।
मञ्ञे ओक्कन्तसत्त मे मताय आगमिस्ससि ॥१२६॥

४. ततो च सो गन्त्वान माढरो सुवपण्डितो।
महोसधस्स अक्खासि, सालिका-वचन इद ॥१२७॥

होगा। मेरी लोक मे सर्वत्र अपकीर्ति होगी। लोग कहेंगे—महौषध परम प्रज्ञाशाली था, वह चाहता तो विदेहराज को बचा सकता था, किन्तु, विदेहराज द्वारा अज्ञानपूर्वक कहे गये अपशब्दो से उसके मन मे खीभ थी; अत उसने जान-बूझकर राजा की रक्षा नही की।

**महौषध का पाञ्चाल-गमन**

मेरा यह दायित्व है, मैं विदेहराज से पहले ही पाञ्चाल नगर जाऊ चूळनी ब्रह्मदत्त से मिलू। विदेहराज के सुखपूर्वक, सम्यक् रीति से निवास करने योग्य अभिनव आवास-नगर का निर्माण करवाऊ, एक छोटी सुरग बनवाऊ, जिसमे सुखपूर्वक चला जा सके। उससे बड़ी सुरग एक और बनवाऊं, जो अर्धयोजन लम्बी हो। छोटी सुरग विदेहराज के आवास-स्थान, राजमहल और बडी सुरग से सयुक्त हो। चूळनी ब्रह्मदत्त की पुत्री पाञ्चालचण्डी को अपने स्वामी विदेहराज के चरणो की दासी बनाऊ, अठारह अक्षौहिणी सेना एव सौ राजाओ द्वारा घेरा डाले रहने के बावजूद अपने राजा को वहां से उसी प्रकार मुक्त करा दू, जैसे राहु के मुख से चन्द्र को मुक्त करा लिया जाए।

यो सोचते-सोचते वह अपने विचार मे सार्थकता एव सफलता की अनुभूति करता हुआ हर्ष विभोर हो उठा। सहज ही उसके मुँह से निकल पडा—मनुष्य का यह कर्त्तव्य है, जिसके घर मे रहता हुआ वह सुख-भोग करे, वह उसका सदा हित साधता रहे।[1]

महौषध ने स्नान किया, उत्तम वस्त्र पहने, आभूषण धारण किये, वह बडी शान से राजा के यहां आया, राजा को प्रणाम किया तथा एक ओर खड़ा हो गया। उसने राजा से कहा—"राजन्! क्या तुम उत्तर पाञ्चाल नगर जाने की तीव्र उत्कण्ठा लिये हो? क्या तुम वहां अवश्य जाना चाहते हो?"

राजा बोला—"हा, तात! मैं अवश्य जाना चाहता हूँ। यदि मुझे पाञ्चालचण्डी प्राप्त नही होती, तो मुझे इस राज्य-वैभव से क्या प्रयोजन! तुम मुझे मत छोडो, मेरे साथ ही चलो। वहां जाने से हमारे दो लक्ष्य पूरे होगे—मुझे परमोत्तम लावण्यवती स्त्री प्राप्त होगी तथा पाञ्चालराज के साथ हमारा मैत्री-सम्बन्ध कायम होगा, जो राजनैतिक दृष्टि से हमारे लिए बहुत लाभप्रद होगा।"

महौषध बोला—"राजन्! मैं पाञ्चालराज ब्रह्मदत्त के सुरम्य—सुन्दर, रमणीय नगर को पहले जा रहा हूँ। यशस्वी—कीर्तिमान् विदेहराज के लिए आवास-स्थान का निर्माण कराऊगा। मैं निर्माण-कार्य सम्पन्न करवा कर वहां से तुम्हे सन्देश भेजूं, क्षत्रियश्रेष्ठ! तब तुम आना।"[2]

यह सुनकर राजा हर्षित हुआ कि महौषध ने मेरा परित्याग नही किया है। उसका

---

१. यस्सेव घरे भुञ्जेय्य भोग,
तस्सेव अत्थ पुरिसो चरेय्य ॥१२८॥

२. हन्दाह गच्छामि पुरे जनिन्द!
पञ्चालराजस्स पुर सुरम्म।
निवेसन निमापेतु वेदेहस्स यसस्सिनो ॥१२९॥
निवेसन निमापेत्वा वेदेहस्स यसस्सिनो।
यदा ते पहिणेय्यामि तदा एय्यासि खत्तिय ॥१३०॥

सहयोग, सेवा एवं मार्गदर्शन मुझे पूर्ववत् प्राप्त है। वह बोला—"तात ! तुम आगे जा रहे हो, यह बहुत अच्छा है। तुम्हें किस वस्तु की आवश्यकता है ?"

महौषध—"मुझे सेना चाहिए।"

विदेहराज—"जितनी आवश्यकता समझो, लिये जाओ।"

महौषध—"राजन् ! अपने यहाँ चार कारागृह हैं। चारों के दरवाजे खुलवा दो। चोरों की हथकड़ियाँ, बेड़ियाँ कटवा दो, उनको भी मेरे साथ कर दो।"

विदेहराज—"तात ! तुम जैसा ठीक समझो, करो।"

महौषध ने कारागारों के द्वार खुलवा दिये। चोरों की हथकड़ियाँ, बेड़ियाँ कटवा दी। वे बाहर आये। उनमें अनेकानेक बहादुर, लड़ाकू, रणकुशल वीर थे, जिन्हें जो भी कार्य सौंपा जाए, उसे सिद्ध करके ही आए। महौषध ने उन्हें कहा—"बहादुरो ! मेरी सेवा में रहो। विदेह की प्रतिष्ठा अक्षुण्ण रखने हेतु तुम लोगों को कुछ कर दिखाना है।" उसने उनका सत्कार-सम्मान किया। उनमें उत्साह जागा। वे सहर्ष प्राणपण से महौषध की सेवा में संलग्न हो गये। उसने काष्ठ कार, लौहकार, चर्मकार, चित्रकार आदि भिन्न-भिन्न शिल्पों में, कलाओं में निष्णात, योग्य पुरुष साथ लिये। उनके अपने-अपने कार्यों के लिए अपेक्षित सभी प्रकार के शस्त्र, औजार आदि लिये। इस प्रकार एक बड़ी सेना एवं आवश्यक साधन-सामग्री से सुसज्जित महौषध कीर्तिशाली विदेहराज के लिए आवास-स्थान का निर्माण कराने हेतु पाञ्चालराज ब्रह्मदत्त की भव्य राजधानी उत्तर पाञ्चाल नगर में आया।[1]

### महौषध की पैनी सूझ

उत्तर पाञ्चाल जाते हुए महौषध ने एक-एक योजन की दूरी पर अवस्थित एक-एक गाँव में एक-एक अमात्य को—मन्त्रणा-कुशल, व्यवस्था-निपुण उच्च अधिकारी को बसाया, उनको समझाया—"शीघ्र ही एक ऐसा अवसर उपस्थित होगा, विदेहराज पाञ्चालचण्डी को साथ लिये इस मार्ग से मिथिला लौटेगा, तो तुम अपने अपने गाँवों में गज, अश्व एवं रथ तैयार रखना। जब राजा पाञ्चालचण्डी सहित पहुँचे तो उन्हें अपने यहाँ के वाहनों पर आरूढ़ करवाकर शत्रुओं से परिरक्षित करते हुए आगे पहुँचा देना। आगे नये वाहन प्राप्त होंगे। पिछले वाहनों को वहाँ रखवाकर नये वाहनों पर आरूढ करवा देना। इस प्रकार उन्हें आगे से आगे योजन-योजन पर नये, अपरिश्रान्त वाहन मिलते जायेंगे तथा आगे से आगे पहुँचाया जाता विदेहराज निरापद, सुरक्षित अविलम्ब मिथिला पहुँच जायेगा।"

महौषध उत्तर पाञ्चाल नगर की ओर आगे बढ़ता हुआ गंगा के किनारे पर पहुँचा। उसने अपने एक प्रमुख सामन्त को, जिसका नाम आनन्दकुमार था, बुलाया। उससे कहा—"आनन्द !' तुम तीन सौ वर्धकि—काष्ठकार अपने साथ लो, गंगा के ऊपरी किनारे की ओर जाओ। वहाँ वृक्षों से ढके वन हैं, जहाँ लकड़ी कटवाओ। तीन सौ नावें बनवाओ। नगर-निर्माण में अपेक्षित शहतीर आदि चिरवाओ, साफ कराओ। हलकी लकड़ियों से नावें भरवाकर उन्हें लिये यथाशीघ्र मेरे पास आओ।"

---

१. ततो च पायसि पुरे महोसधो,
पाञ्चालराजस्स पुरं सुरम्मं।
निवेसनं निमापेतु वेदेहस्स यसस्सिनो ॥१३१॥

आनन्दकुमार को आदेश देकर महौषध स्वय गंगा के उस किनारे पर गया, जो नीचाई की ओर था। वहाँ से उसने कदमो से नापकर आधा योजन स्थान नियत किया, जहाँ उसकी बडी सुरग बनाने की योजना थी। उसने निश्चय किया, विदेहराज के आवास हेतु यहाँ नगर का निर्माण होगा। राजप्रासाद पहुँचाने वाली दो कोश लम्बी सुरंग होगी।

महौषध अपने चिन्तनगत कार्यों के सम्बन्ध मे निर्णय लेकर उत्तर पाञ्चाल नगर मे प्रविष्ट हुआ। जब चूळनी ब्रह्मदत्त को यह ज्ञात हुआ कि महौषध आ गया है तो वह बडा प्रसन्न हुआ। उसने सोचा—अब मेरी मन कामना पूर्ण होगी। मैं अपने शत्रुओ को मौत के घाट उतरते देखूंगा। महौषध आ गया है तो निश्चय ही विदेहराज भी यहाँ शीघ्र पहुँचेगा। इन दोनो का यहाँ बडी आसानी से वध करवाकर मैं समग्र जम्बूद्वीप का एकछत्र राजा बनूगा।

महौषध के आने के समाचार से समग्र नगर मे एक हलचल-सी मच गई। लोग आपस मे बातें करते, यह वही महौषध पण्डित है, जिसने सौ राजाओ को, सेनाओ को अनायास ही इस प्रकार भगा दिया, जैसे एक ककड द्वारा कौओ को भगा दिया जाता है। जब वह राजमार्ग से निकला तो नागरिक उसकी देह-द्युति और सुन्दरता देखते रह गये। वह राजमहल के दरवाजे पर पहुँचा, रथ से नीचे उतरा। राजा को अपने आने की सूचना प्रेषित करवाई। राजा की ओर से स्वीकृति मिली कि वह भीतर आए। उसने राजमहल मे प्रवेश किया, राजा के पास पहुँचा, राजा को नमस्कार कर एक ओर खडा हो गया।

### आवास-भवन : गुप्त सुरंगें : कूट योजना

पाञ्चालराज ने उससे कुशल-समाचार पूछे और कहा—"तात ! विदेहराज कब पहुँचेगा ?"

महौषध—"जब मैं यहाँ आने की सूचना प्रेषित करूगा, तब वह यहाँ आयेगा।"

पाञ्चालराज— तुम पहले किस प्रयोजन से आये हो ?"

महौषध—"राजन् ! मैं विदेहराज के आवास के लिए भवन-निर्माण करवाने आया हूँ।"

पाञ्चालराज—"बहुत अच्छा, जैसा चाहो, निर्माण करवा लो।"

पाचालराज ब्रह्मदत्त ने सेना के व्यय हेतु राशि दिलवादी। महौषध का भी बडा आदर-सत्कार किया। उसके आवास के लिए स्थान की व्यवस्था की। उससे कहा—'तात ! जब तक विदेहराज यहाँ आए, तुम निश्चिन्त होकर रहो। तब तक अपने कार्य के साथ-साथ वह भी करते रहो, जो हमारे हित मे हो।"

राजमहल मे जाते समय सीढियो के नीचे महौषध ने मन-ही-मन यह तय किया कि यह स्थान गुप्त रूप से सुरग के साथ सलग्न होना चाहिए। उसने सोचा, राजा यह भी कह रहा है, जो हमारे लिए हितकर कार्य हो, वह भी करते रहो। इससे लगता है, वह मेरे सुझाव मानेगा। अपनी योजना को अत्यन्त गुप्त रखने हेतु मैं चाहता हूँ कि सुरग के खनन एव निर्माण के समय राजा सीढियो पर न आए। अतएव उसने बडे चातुर्य के साथ राजा से कहा—"देव ! ज्योंही मैं यहाँ प्रविष्ट हुआ, सीढियो के नीचे खडे होकर मैंने गौर किया तो मुझे इनकी बनावट दोषपूर्ण लगी। यदि आपको मेरा कथन उचित प्रतीत हो और आप काठ आदि अपेक्षित वस्तुओ की व्यवस्था करवा दें तो मैं इनका दोष निकलवा दूं।"

ब्रह्मदत्त बोला—"तात ! बहुत अच्छी बात है, तुम वैसा करवाओ। जैसा चाहोगे, अपेक्षित सामान की व्यवस्था करवा देंगे।"

अपेक्षित वस्तुएं आ गईं। महौषध ने कार्य शुरू करवाया। इससे सीढ़ियों के रास्ते से राजा तथा राजमहल के कर्मचारियों का आवागमन रुक गया। तब तक के लिए वे अन्य मार्ग से आने-जाने लगे। इससे महौषध को अपनी गोपनीयता बनाये रखने का अवसर मिल गया। महौषध ने, जहाँ सुरंग का दरवाजा बनाना था, वह स्थान निश्चित कर वहां से सीढ़ी हटवा दी, काठ का एक मजबूत तख्ता स्थापित करवा दिया, खूब स्थिरता से लगवा दिया। फिर सीढ़ी यथावत् करवा दी। यह निर्माण इस चातुर्य से करवाया कि जब सुरंग का उपयोग किया जाए तो काम आए।

महौषध का सारा कार्य योजनाबद्ध रूप में चल रहा था। राजा ब्रह्मदत्त यह नहीं जानता था। वह समझता था, मेरे प्रति प्रेम तथा आदर के कारण महौषध मेरा कार्य करवाने में रुचि लेता है।

सीढ़ियों के सुधार, मरम्मत आदि का कार्य हो जाने पर महौषध ने राजा ब्रह्मदत्त से निवेदित किया—"देव ! यदि हमें यह अवगत हो जाए कि हमारा राजा किस स्थान पर रहेगा तो उस स्थान को हम सुधरवा लें, ठीक करवा लें।"

पांचालराज—"महौषध ! मेरे रहने के स्थान को छोड़कर तुमको नगर में जो भी स्थान सबसे उपयुक्त लगे, ले लो।"

महौषध—"आपके अनेक कृपापात्र हैं, प्रियजन हैं, सामन्त हैं, उनमें से किन्हीं के स्थान अधिकृत किये जायेंगे तो वे हमारे साथ संघर्ष करेंगे। हम आपके मेहमान हैं। हमारा उनके साथ झगड़ना शोभनीय नहीं होता।"

पांचालराज—"महौषध ! उनके संघर्ष की तुम चिन्ता मत करो। जो स्थान तुम्हें उपयुक्त लगे, ले लो।"

महौषध—"राजन् ! वे बारबार आपके पास आकर शिकायत करेंगे। उससे आपका चित्त अशान्त होगा। ऐसी असुविधा उत्पन्न न हो, इस दृष्टि से मेरा एक सुझाव है, यदि आपको उपयुक्त लगे तो ऐसा करें, जब तक हम किसी के घर अधिकृत करें, वहां अपने राजा के लिए नया आवास-स्थान निर्मापित कराएं, तब तक आपके द्वार आदि पर हमारे आदमी प्रहरी के रूप में नियुक्त रहें। ऐसा करने से शिकायत करनेवाले आप तक पहुँच नहीं सकेंगे। वे उनको वहीं रोक देंगे। इससे आपके मन की शान्ति भंग नहीं होगी।"

ब्रह्मदत्त ने कहा—"बहुत अच्छा, मैं यह व्यवस्था स्वीकार करता हूँ।"

तदनुसार महौषध ने सीढ़ियों के नीचे, सीढ़ियों के ऊपर, मुख्य द्वार पर, अन्य महत्त्वपूर्ण स्थानों पर अपने आदमी तैनात कर दिये और उन्हें आदेश दिया कि किसी को भी भीतर मत जाने दो। फिर महौषध ने अपने कारीगरों को कहा—"राजमाता का घर अधिकृत करने का, तोड़ने का स्वांग बनाओ।" अपने स्वामी की आज्ञानुसार वे राजमाता के घर पहुँचे। उन्होंने घर के दरवाजे और बरामदे को तोड़ना शुरू किया, ईंटें निकालने लगे, मिट्टी गिराने लगे।

राजमाता को जब अपने सेवकों से यह मालूम हुआ, तो वहाँ आई और पूछा—"मेरा भवन क्यों तोड़ रहे हो?"

आदमियो ने कहा—"हमे हमारे स्वामी महौषध पण्डित की आज्ञा है, इसे तोड दो, गिरा दो; क्योकि वह अपने राजा के लिए इस स्थान पर नूतन भवन का निर्माण कराना चाहता है।"

राजमाता बोली—"यदि इस कार्य हेतु भवन चाहिए तो तुम्हारा राजा इसी मे रहे, इसे तोडते क्यो हो ?"

उन्होने कहा—"हमारे राजा की सेना बडी है, वाहन बहुत अधिक हैं, नौकर-चाकर भी बहुत हैं, इसलिए यह भवन उनके लिए यथेष्ट नही है। हम इसे तोडेंगे और इसके स्थान पर अन्य का निर्माण करेंगे, जो हमारे राजा की सुविधाओ के अनुरूप होगा।"

राजमाता ने कहा—"शायद तुम लोग मुझे नही जानते, मैं राजमाता हूँ। अभी अपने पुत्र राजा ब्रह्मदत्त के पास जाती हूँ, शिकायत करती हूँ।"

महौषध के आदमी बोले—"हम राजा के कथनानुसार ही इसे तोड रहे हैं। हम राजा की आज्ञा प्राप्त कर चुके हैं। इसे यदि तुम रुकवा सको तो रुकवाओ।"

राजमाता बहुत क्रुद्ध हुई। यह सोचकर कि अभी इनको दण्ड दिलवाती हूँ, राजद्वार पर गई। प्रहरियो मे, जो महौषध के आदमी थे, उसे रोक दिया और कहा कि भीतर मत घुसो।

वह बोली—"मैं राजमाता हूँ। मुझे रोकते हो ?"

प्रहरियो ने कहा—"हमे मालूम है, तुम राजमाता हो, किन्तु, राजा का यह आदेश है, किसी को भीतर प्रविष्ट न होने दिया जाए। तुम चली जाओ।"

राजमाता ने देखा, जो वह करना चाहती है, नही हो पा रहा है। वह रुक गई, खडी हो गई अपने भवन की ओर देखने लगी। तब एक प्रहरी ने उसकी गर्दन पकड कर धक्का दिया। वह भूमि पर गिर पडी। प्रहरी बोला—"यहाँ क्या करती हो, जाती क्यो नही ?" राजमाता ने सोचा, यह द्वारपाल इतना दुःस्साहस कर रहा है, सभव है, राजा का ऐसा ही आदेश हो, नही तो ऐसा कैसे होता ?

राजमाता वहाँ से लौटकर महौषध के पास आई और बोली—"तात महौषध ! तुम मेरा घर क्यो तुडवा रहे हो ?"

महौषध ने राजमाता से वार्तालाप नही किया। अपनी बगल मे अपना जो आदमी खडा था, उससे पूछा—"राजमाता क्या कह रही है ?" वह बोला—"राजमाता कहती है, महौषध पण्डित घर क्यो तुडवा रहा है ?" महौषध ने कहा—"उसे बतला दो, विदेहराज के निवासहेतु भवन निर्माण के निमित्त वह तुम्हारा घर तुडवा रहा है।"

राजमाता ने कहा—"इतने बडे नगर मे क्या और कही जगह नही मिल रही है, जो वह मेरा ही घर तुडवाना चाहता है ? यह एक लाख की राशि रिश्वत के रूप मे ले ले, और कही भवन-निर्माण करवाए।"

महौषध का इगित समझते हुए उस आदमी ने कहा—"अच्छा, देवी ! हम तुम्हारा घर नही तोडेंगे, किन्तु, तुमने रिश्वत देकर अपना घर छुडाया है, यह किसी से मत कहना; अन्यथा अन्य लोग भी आयेंगे, रिश्वत देना चाहेगे, अपना घर छुडाना चाहेगे।"

राजमाता बोली—"तात ! मैंने रिश्वत दी है, यह मैं कैसे कह पाऊँगी। ऐसा

कहना मेरे लिए अत्यन्त लज्जाजनक होगा कि राजमाता होते हुए भी मैंने ऐसा किया। शका मत करो, मैं किसी से नही कहूँगी।"

राजमाता से एक लाख की रिश्वत ले लेने के बाद महौषध अपने आदमियो को लिये केवट्ट ब्राह्मण के घर पहुँचा। वहाँ भी वैसा ही किया, जैसा राजमाता के यहाँ किया था। केवट्ट राजा से शिकायत करने राजद्वार पर गया। महौषध द्वारा नियुक्त द्वारपालो ने उसे भीतर नही जाने दिया। जब उसने ज्यादा रौब गाँठना चाहा तो बाँस की पट्टियो से मार-मार कर उसकी चमडी उडा दी। उसने भी और कोई उपाय न देख एक लाख की रिश्वत देकर अपना घर बचाया। इस प्रकार नगर के सारे सम्पन्न लोगो के घरो को तोड़ने का स्वाग रचकर महौषध ने नौ कोटि कार्षापण संगृहीत किये। तत्पश्चात् महौषध राजा ब्रह्मदत्त के पास गया। राजा ने उससे पूछा—"पण्डित ! क्या तुमको अपने राजा के लिए भवन-निर्माण कराने हेतु स्थान प्राप्त हुआ ?"

महौषध ने कहा—"राजन् ! आपका आदेश प्राप्त हो जाने के बाद कौन ऐसा है, जो मुझे स्थान न दे। किन्तु, एक बात है, अपना घर देते हुए वे मन-ही-मन बड़े दुःखित होते है; अत यह उचित नही लगता कि अपने लिए हम उनकी इष्ट वस्तु उनसे लें। मुझे यह सगत प्रतीत होता है कि नगर के बाहर दो कोस का स्थान—गगा और नगर के मध्य हम ले ले तथा वहाँ विदेहराज के लिए आवास-भवन का, जिसे आवास-नगर कहा जाए, निर्माण कराएँ।"

राजा ब्रह्मदत्त को महौपध का यह प्रस्ताव अच्छा लगा। उसने सोचा, जैसी हमारी योजना है, विदेहराज और उसके आदमियो को हमे मौत के घाट उतारना है। वह भी सेना साथ लिये होगा, इसलिए युद्ध करना पडेगा। नगर के भीतर युद्ध करने से असुविधा होती है। यहाँ अपनी तथा अन्य की सेना का पता चलना कठिन हो जाता है; क्योंकि सब घुल-मिल जाते हैं। नगर से बाहर युद्ध करने मे सुविधा रहेगी; अत यह अच्छा होगा कि वे नगर के बाहर ही रहे। वही से उन्हे मार-मार कर नष्ट कर डालेंगे। यह सोचकर राजा ने कहा—"तुमने जिस स्थान का चयन किया है, वही अपना निर्माण-कार्य करवाओ।"

महौपध ने कहा— 'महाराज ! जैसा आपने आदेश दिया है, तदनुसार मैं आवास-नगर का निर्माण कराऊँगा, किन्तु, एक कठिनाई मुझे और दृष्टिगोचर होती है। उधर आपके यहाँ के आदमी लकड़ियाँ काटने, पेडो के पत्ते बटोरने आते रहते है। यदि उनका उधर आवागमन रहेगा तो यह आशंकित है, हमारे आदमियों का और उनका परस्पर झगड़ा हो जाए। इससे तुम्हे भी अशान्ति होगी और हमे भी।" महौपध का यह कथन अपने कार्य की गोपनीयता बनाये रखने की दृष्टि से था।

राजा बोला—"अच्छा, पण्डित ! तुम्हारा यह प्रस्ताव भी मैं स्वीकार करता हूँ। लकड़ियाँ बटोरने वालो तथा पेड़ो के पत्ते बटोरने वालो का वहाँ आना-जाना बन्द रहेगा।"

महौषध ने कहा—"राजन् ! एक और निवेदन है, हमारे हाथी जल मे रहने मे विशेष अभ्यस्त हैं, जल-क्रीडा मे अधिक अभिरुचिशील है। वे गगा मे जल-क्रीडा करेंगे। उससे पानी मटमैला हो जाए, यह आशंकित है। वैसा होने पर नागरिक हमारे विरुद्ध शिकायत करें कि हमारे यहाँ आने के पश्चात् उन्हे पीने को स्वच्छ जल नही मिलता, आपको यह बर्दाश्त करना होगा।"

राजा ने कहा—"तुम्हारे हाथी गंगा मे निश्चिन्त जल-क्रीडा करें, हमे कोई बाधा नही है। राजा ने सारे नगर मे यह घोषणा करवा दी कि महौषध पण्डित जिस स्थान पर नगर-निर्माण कर रहा है, उधर कोई न जाए। यदि कोई जायेगा तो उसे सहस्र मुद्राओ से दण्डित किया जायेगा।"

महौषध ने राजा को प्रणाम किया। उसने अपने आदमियो को साथ लिया, नगर से निकला, नगर से बाहर जो स्थान निर्णीत किया था, वहाँ विदेहराज के लिए आवास-नगर की रचना का कार्य शुरू करवाया। गगा के पार एक गाँव आबाद किया, जिसका नाम गगाली रखा। अपने हाथियो, घोडो, रथो, गायो और बैलों को वहाँ रखा। नगर-निर्माण के सम्बन्ध मे सुव्यवस्थित चिन्तन कर समस्त कार्य समुचित रूप मे विभक्त कर दिया गया, जिन-जिन को जो कार्य करने थे, वे उन्हे सौप दिये। फिर सुरंग का निर्माण-कार्य गतिशील हुआ। बडी सुरग का दरवाजा गगा के तट पर रखा गया। छ हजार शसक्त, स्फूर्त मनुष्यो को सुरग के खनन मे लगाया। वे सुरग खोदते जाते, खुदाई मे निकलने वाली मिट्टी को गंगा मे गिरवाते जाते। जितनी मिट्टी डाली जाती, उसे प्रशिक्षित हाथी पैरो से रौंदकर दबाते जाते। ऐसा होने से नदी का जल मटमैला—मिट्टी के रग का हो गया। जैसा कि पहले से ही अशकित था, नागरिक कहने लगे—"महौषध तथा उसके आदमियो के यहाँ आ जाने के बाद बडी कठिनाई है, पीने का स्वच्छ जल ही नही मिलता। सारा जल बडा मैला हो गया। ऐसा क्यो है ?"

महौषध पण्डित द्वारा गुप्त रूप मे उत्तर पाञ्चाल नगर मे नियोजित पुरुष नागरिको को समझाते, महौषध के हाथी जल-क्रीडाप्रिय हैं। उनके क्रीडा करने मे नदी मे कीचड होता है, जल मटमैला हो जाता है। महौषध हाथियो के जल-क्रीडा-स्वातन्त्र्य की राजा से अनुज्ञा प्राप्त कर चुका है।

निर्माण चलता गया। बोधिसत्त्वो द्वारा उद्दिष्ट कार्य कभी अपरिपूर्ण नही रहते। जो सुरंग चलने हेतु बन रही थी, वह आवास-नगर, राजप्रासाद तथा बडी सुरग की योजिका थी। सात सौ मनुष्य खुदाई मे लगे। खुदाई मे निकलने वाली मिट्टी को वे वहाँ डालते जाते, जहाँ विदेहराज के लिए आवास-नगर का निर्माण हो रहा था। जितनी मिट्टी वहाँ डाली जाती, उसका उपयोग हो जाता। उसमे पानी मिला देते। उसे परकोटा बनाने के कार्य मे लेते जाते या वैसे ही किसी अन्य कार्य मे उसका उपयोग करते।

बडी सुरग के प्रवेश का द्वार विदेहराज के आवास-नगर मे था। उसमे अठारह हाथ परिमाणमय उच्च यन्त्रमय कपाट लगाया गया था। एक शंकु के खीचने मात्र से वह बन्द हो जाता। वैसे ही वह शकु के खीचने से उद्घाटित हो जाता। बडी सुरग की चिनाई कराये जाने के पश्चात् चूने से उसकी लिपाई कराई गई। ऊपर काठ के तख्तो की छत डलवाई गई। तख्तो के पारस्परिक जोड दृष्टिगोचर न हो, इस हेतु ऊपर से मिट्टी का लेप करवा दिया गया। ऊपर कलई करवा दी गई। उसमे अस्सी बडे द्वार तथा चौसठ छोटे द्वार थे। सभी यन्त्र-चालित थे। नियन्त्रक शकु के खींचते ही सब खुल जाते तथा पुनः खीचते ही बन्द हो जाते। सुरग के दोनो ओर सैकडो ताक—आले बने थे, जिनमे प्रदीप रखे थे। वे भी यन्त्र-सम्बद्ध थे। उनका भी खुलना, बन्द होना, प्रदीपो का जलना बुझना शकु के खीचने मात्र से हो जाता था। सुरग के दोनो ओर एक सौ राजपुत्रो के लिए एक सौ शयनागार—शयन-प्रकोष्ठ बने थे। प्रत्येक मे भिन्न-भिन्न रगो के आस्तरण बिछे थे।

किन्ही मे बडी-बडी शय्याएँ थी, जिन पर सफेद छत्र तने थे। किन्ही में सिंहासनयुक्त बडी-बडी शय्याएँ थी। किन्ही मे कमनीय नारी-प्रतिमाएँ बनी थी, जिनका हाथ से स्पर्श किये बिना यह पता ही न चले कि वे सप्राण नही है। सुरंग के दोनो ओर की भित्तियो पर कुशल चित्रकारो ने भिन्न-भिन्न प्रकार के चित्र अकित किये, जिनमे सुमेरु, हिमाद्रि, महासागर, चातुर्महाद्वीप, चन्द्र, सूर्य, चातुर्महाराजिक देव, स्वर्ग, शक्र-लीला आदि बड़े सुन्दर रूप मे प्रदर्शित थे। फर्श पर चाँदी-सी उजली बालुका विकीर्ण की गई थी, उस पर मनोज्ञ कमल अंकित थे। दोनो ओर विविध प्रकार की दुकाने परिदर्शित थीं। यत्र-तत्र सुरभिमय मालाएँ फूलो के हार प्रलम्बित थे। देवताओ की सुधर्मा सज्ञक सभा के सदृश उस सुरग को सुसज्जित किया गया।

नव निर्माणाधीन नगर मे जल-परिखा, अठारह हाथ ऊँचा प्राचीर, गोपुर—विशाल द्वार, बुर्जे, राजप्रासाद, भवन, गजशाला, अश्वशाला, सरोवर आदि सभी सुन्दर रूप मे निर्मापित हुए। विशाल सुरग, योजक सुरग आदि सभी निर्मेय स्थान चार मास मे बनकर सम्पन्न हो गये।

**विदेहराज : उत्तर पांचाल में**

महौषध ने अब विदेहराज को बुलाने हेतु अपना दूत—सदेशवाहक मिथिला भेजा। दूत द्वारा सन्देश भिजवाया—"राजन् ! अब आप आइए। आपके निवास हेतु भवन का—आवास-नगर का निर्माण-कार्य सम्पन्न हो गया है।"[1]

महौषध का आदेश पाकर दूत शीघ्रतापूर्वक चलता हुआ यथासमय मिथिला पहुँचा। राजा से भेंट की और उसे महौषध का सन्देश बताया।

राजा दूत द्वारा कहा गया सन्देश सुनकर बहुत प्रसन्न हुआ। उसने अपनी चतुरंगिनी सेना, अनेक वाहन एव अनुचर वृन्द के साथ स्फीत—सुन्दर उत्तर पाचाल नगर की दिशा मे प्रयाण किया।[2]

वह चलता-चलता गगा के किनारे पर पहुँचा। महौषध अपने राजा का स्वागत करने सामने आया। वह राजा को तथा तत्सहवर्ती सभी लोगो को नव-निर्मित नगर मे ले गया। राजा वहाँ अत्युत्तम महल मे रुका। नाना प्रकार का स्वादिष्ट भोजन किया। कुछ देर विश्राम किया। सायकाल राजा ब्रह्मदत्त को अपने आने की सूचना देने दूत भेजा। दूत के मुँह से कहलवाया—"महाराज ! मैं आपके चरणो को वन्दन करने यहाँ आया हूँ। आप सर्वांगशोभिनी—सर्वांगसुन्दरी, स्वर्णाभरणों से आच्छन्न—ढकी, दासीवृन्द से परिवृत अपनी कन्या मुझे पत्नी के रूप मे प्रदान करें।"[3]

---

१. निवेसनानि मापेत्वा वेदेहस्स यसस्सिनो।
अथस्स पहिणी दूत एहि दानि महाराज मपित ते निवेसन ॥१३२॥

२. ततो च राजा पायासि सेनाय चतुरंगिया।
अनन्तवाहनं दट्ठुं फीतं कम्पिलियं पुर ॥१३३॥

३. ततो च खो सो गन्त्वान ब्रह्मदत्तस्स पाहिणि।
आगतोस्मि महाराज ! तव पादानि वन्दितु ॥१३४॥
ददाहि दानि मे भरियं नारिं सब्बंगसोभिनिं।
सुवण्णेन परिच्छन्नं दासीगणपुरक्खतं ॥१३५॥

विदेहराज के दूत के मुँह से चूळनी ब्रह्मदत्त यह सुनकर बड़ा हर्षित हुआ। उसने सोचा—मेरे कब्जे मे आ गया है, अब वह कहीं नहीं जा पायेगा। अब मैं उसका और गाथा-पति-पुत्र महौषध का शिरच्छेद करूंगा। फिर हम सब विजय-पान करेंगे—विजयोपलक्ष्य मे सुरापानोत्सव आयोजित करेंगे।

पाञ्चालराज के मन मे क्रोध के शोले धधक रहे थे, किन्तु, उसने कृत्रिम मुस्कान के साथ दूत का स्वागत किया और कहा—"तुम मेरी ओर से अपने राजा को निवेदित करो—"विदेहराज ! मैं तुम्हारा स्वागत करता हूँ। तुम्हारा आगमन मंगलमय है। तुम नक्षत्र, मुहूर्त पूछ लो। तदनुसार मैं स्वर्णाभरणो से आच्छन्न दासीगण परिवृत अपनी कन्या प्रदान करूंगा।[1]"

विदेहराज ने नक्षत्र, मुहूर्त आदि पूछवाये। तत्सम्बन्धी सूचना देने हेतु पुन: अपना दूत पाञ्चालराज के पास भेजा तथा कहलवाया कि आज ही उत्तम मुहूर्त है। सर्वांग-सुन्दरी, स्वर्णाभरणालकृत, दासीगणपरिवृत अपनी कन्या मुझे भार्यारूप मे प्रदान करें।[2]

राजा चूळनी ब्रह्मदत्त ने वापस दूत द्वारा उत्तर दिलवाया—"बहुत अच्छा, मुझे तुम्हारा प्रस्ताव स्वीकार है। मैं अपनी सर्वांगसौन्दर्यवती, स्वर्णालकार भूषित, दासीवृन्द परिवृत अपनी कन्या तुम्हे पत्नी के रूप मे दूंगा।"[3]

कन्या देने का झूठा बहाना बनाते हुए राजा ब्रह्मदत्त ने अपने अधीनस्थ सौ राजाओ को गुप्त रूप मे निर्देश दिया—अठारह अक्षौहिणी सेना को साथ लो, युद्ध के लिए सन्नद्ध हो जाओ, बाहर निकलो। आज हम विदेहराज और महौषध—अपने इन दोनो शत्रुओं का शिरच्छेद करेंगे। वैसाकर हम कल अपनी जीत का जश्न मनायेंगे, विजयोपलक्ष्य मे सुरा-पान करेंगे।

अपनी अठारह अक्षौहिणी सेना तथा एक सौ राजाओ को साथ लिये चूळनी ब्रह्मदत्त युद्धार्थ निकल पड़ा। उसने अपनी माता तलतालदेवी, पटरानी नदादेवी, राजकुमार पाञ्चालचण्ड तथा राजकुमारी पाञ्चालचण्डी को राजप्रासाद मे ही रखा।

महौषध ने विदेहराज के लिए सुन्दर व्यवस्था कर रखी थी। उसने विदेहराज तथा उसके साथ आई सेना का बड़ा सत्कार किया। सैनिको मे कतिपय मदिरा-पान मे जुट पड़े, कुछ मत्स्य-मास आदि खाने मे लग गये, दूर से चलकर आने के कारण परिश्रान्त हो जाने से कुछ सो गये। विदेहराज सेनक आदि पण्डितो एवं मन्त्रियो के साथ सुसज्जित, सुशोभित विशाल भवन के ऊपर बैठा था।

---

१ स्वागत ते वेदेह ! अथो ते अदुरागत।
नक्खत्तञ्ञेव परिपुच्छ अहं कञ्ञं ददामि ते।
सुवण्णेन पटिच्छन्नं दासीगण पुरक्खत ॥१३६॥

२. ततो च राजा वेदेहो नक्खत्त परिपुच्छथ।
नक्खत्त परिपुच्छित्वा ब्रह्मदत्तस्स पाहिणि ॥१३७॥
ददाहि दानि मे भरिय नारिं सब्बगसोभिनिं।
सुवण्णेन पटिच्छन्न दासीगणपुरक्खत ॥१३८॥

३. ददामि दानि ते भरिय नारिं सब्बगसोभिनिं।
सुवण्णेन परिच्छन्नं दासीगणपुरक्खत ॥१३९॥

अपहरण

चूळनी ब्रह्मदत्त अपनी अठारह अक्षौहिणी सेना के साथ युद्धार्थ तत्पर था। उसने नगर की व्यूहात्मक घेराबन्दी करवा दी। महौषध को यह सब ज्ञात हो गया। उसने अपने तीन सौ योद्धाओ को कहा—"तुम छोटी सुरग द्वारा जाओ। राजा ब्रह्मदत्त की माता, पटरानी, पुत्र और पुत्री को सुरग द्वारा ही ले आओ। जब तक हम न आए, उन्हे बाहर मत निकालना, सुरंग के द्वार या भीतर निर्मित विशाल तल मे बिठाये रखना।"

योद्धाओ ने महौषध का आदेश शिरोधार्य किया। वे सुरग द्वारा गये। सीढियों के नीचे की ओर लगाए गये तख्ते को निकाला। राजमहल मे प्रविष्ट हुए। पहरेदारो, अन्त.पुर के सेवको, कुब्जो तथा अन्य लोगो के हाथ-पैर बांध दिये, उनके मुँह मे कपड़े ठूंस दिये और उन्हे जहाँ तहाँ ऐसे स्थानो मे डाल दिया, जिससे उन पर आसानी से किसी की दृष्टि न पड सके। फिर वे राजप्रासाद की भोजनशाला में गये। राजा के लिए तैयार किये गये स्वादिष्ट भोज्य पदार्थों में से जितना खा सके, खाये, बाकी नष्ट-भ्रष्ट कर इधर-उधर बिखेर दिये। फिर अन्त पुर मे गये।

राजमाता तलताल‌देवी नगर के क्षोभपूर्ण, आतकपूर्ण वातावरण से घबराई हुई थी। वह पटरानी नन्दादेवी, राजकुमार पाञ्चालचण्ड को तथा राजकुमारी पाञ्चालचण्डी को अपने पास एक ही बिस्तर पर लिटाये थी। महौषध के योद्धा उनके प्रकोष्ठ मे गये। खड़े होकर उनको पुकारा। राजमाता शयनागार से निकलकर आई, बोली—"तात ! क्या कहते हो ?"

योद्धाओ ने कहा—"देवी ! आपके पुत्र, हमारे राजा चूळनी ब्रह्मदत्त ने विदेहराज का एव महौषध का वध कर डाला है। अब वह समग्र जम्बूद्वीप का एकछत्र सम्राट् हो गया है। अपने अधीनस्थ सौ राजाओ के बीच बैठकर बडी शान-शौकत से विजयोपलक्ष्य में सुरापान करते हुए उसने हमे भेजा है कि आप चारो को हम ले आए।" यह सुनकर राजमाता, राजमहिषी, राजकुमार तथा राजकुमारी उनके साथ चल पड़े। वे राजप्रासाद से उतरे। सीढियो के नीचे गये। योद्धा उनको सुरग मे ले गये। उन्होने कहा—"इतने समय से हम यहाँ हैं, यह रथ्या—गली तो हमने कभी नही देखी।" योद्धाओ ने कहा—"इसका नाम मगल-रथ्या है। इससे सदा नही जाया जाता। आज मगलमय दिवस है; अत: राजा ने हमे मगल-रथ्या द्वारा आपको लाने का आदेश दिया है।" राजमाता आदि ने उन पर भरोसा कर लिया। वे आगे बढे। योद्धाओ मे से कुछ राज-परिवार के उन चारो सदस्यो को साथ लिये आगे चलते गये। कुछ रुके, वापस मुडकर राज प्रासाद में आये। वहाँ का रत्न भण्डार खोला, जितने चाहे, उतने बहुमूल्य रत्न उन्होंने लिये और वापस लौट आये। छोटी सुरंग आगे बडी सुरग मे जाकर मिलती थी। बडी सुरग देवताओ की सभा की तरह सुशोभित थी। राजमाता आदि ने उसे देखा तो मन-ही-मन यह सोचकर समाधान कर लिया कि यह राजा के लिए ही इस प्रकार सुसज्जित एवं विभूषित की गई होगी। महौषध के योद्धा आगे बढते-बढते गगा महानदी के समीप पहुँच गये। सुरग के भीतर ही निर्मित, सुसज्जित, अलकृत भवन मे उनको बिठा दिया। कतिपय योद्धा वहाँ उनपर पहरा देने के लिए रुक गये, कतिपय महौषध पण्डित को सूचित करने चले गये। महौषध ने अपने योद्धाओ द्वारा दिया गया समाचार सुना। वह यह जानकर हर्षित हुआ कि उसकी योजनानुसार कार्य गतिशील है। उसने विचार किया, अब मेरा मनःसंकल्प पूर्ण होगा।

महौषध विदेहराज के पास गया तथा एक ओर खडा हो गया। राजा काम-लिप्सा से अभिभूत था। वह राजकुमारी की प्रतीक्षा मे था। राजा ब्रह्मदत्त राजकुमारी को भेज रहा होगा, यह सोचकर अपने पलग से उठा, देखने हेतु गवाक्ष के समीप पहुँचा। वहाँ खडा हो गया। उसने देखा, लाखो मशाले लिये सैनिक खडे हैं। मशालो की रोशनी से नगर आलोकमय हो रहा है। विशाल सेना ने नगर पर घेरा डाल रखा है। उसके मन मे सशय उत्पन्न हुआ। उसने पण्डितो से परामर्श करने की भावना लिये कहा—"हाथियो, घोडो, रथो तथा पदातियो से युक्त सेना, जिसके सभी सैनिक कवच धारण किये हुए हैं, यहाँ अव-स्थित है। मशालें जल रही है, चमक रही हैं, पण्डितो! यह क्या स्थिति है ? तुम लोगो को कैसा लगता है ?"[1]

यह सुनकर सेनक पण्डित ने कहा—"राजन्! चिन्ता न करें, यह जो बहुत-सी मशालें दृष्टिगोचर हो रही हैं, उनसे प्रतीत होता है, राजा चूळनी ब्रह्मदत्त तुम्हे अर्पित करने हेतु अपनी कन्या लिये आ रहा है।"

पुक्कुस ने ऐसा ही कहा—' मालूम पडता है, तुम्हारे सम्मानार्थ राजा ब्रह्मदत्त सेना लिए खडा है।"

इसी प्रकार जिसकी कल्पना मे जैसा आया, वैसा ही उन्होने राजा को बतलाया।

राजा ने विशेष गौर किया तो उसे प्रतीत हुआ, बाहर से आदेशपूर्ण आवाजें आ रही हैं, कहा जा रहा है—अमुक स्थान पर सैनिक रहे, अमुक स्थान पर प्रहरी रहे, सब साव-धान रहे—इत्यादि। राजा ने कुछ और ध्यान से देखा तो उसे ज्ञात हुआ, सभी सैनिक कवच-सज्जित हैं, युद्धोद्यत दिखाई देते हैं। राजा मन-ही-मन बहुत भयभीत हो गया। उसने महौषध का अभिमत जानने हेतु कहा—"हाथियो, घोडो, रथो तथा पदातियो से युक्त सेना, जिसके सभी सैनिक कवच धारण किये हुए हैं, यहाँ अवस्थित है। मशालें जल रही है, चमक रही हैं। पण्डित! यह क्या स्थिति है ? तुम्हारा क्या अभिमत है ?"[2]

### विदेहराज की भर्त्सना

बोधिसत्त्व ने विचार किया, इस अन्धे बेवकूफ को पहले कुछ डराऊं, तत्पश्चात् अपनी शक्ति से इसे आश्वस्त करू। उसने कहा—"राजन्! महाबलशाली राजा चूळनी ब्रह्मदत्त ने तुम्हे घेर लिया है। प्रदुष्ट—अत्यन्त दुष्ट, क्रूर ब्रह्मदत्त सवेरे तुम्हारी हत्या करेगा।"[3]

ज्योही यह सुना, विदेहराज मृत्यु की कल्पना मात्र से घबरा गया। उसका गला सूख गया। मुख से लारें टपकने लगी। शरीर दग्ध हो उठा। वह अत्यन्त व्याकुल हो गया। रोता-पीटता बोला—"मेरा हृदय काँप रहा है। मुख सूख रहा है। अग्नि-दग्ध—आग से जला हुआ, झुलसा हुआ मनुष्य आतप मे, धूप मे जैसे निर्वृति—शान्ति नही पाता,

१ हत्थी अस्सा रथा पत्ती सेना तिट्ठन्ति वम्मिता।
उक्का पदित्ता झायन्ति किन्नु मञ्ञन्ति पण्डिता ॥१४०॥

२ हत्थी अस्सा रथा पत्ती सेना तिट्ठन्ति वम्मिता।
उक्का पदित्ता झायन्ति किन्नु काहन्ति पण्डिता ॥१४१॥

३, रक्खति त महाराज! चूळनीयो महाब्बलो।
पदुट्ठो ते ब्रह्मदत्तो पातो त घातयिस्सति ॥१४२॥

उसी प्रकार मेरा हृदय भीतर-ही भीतर जल रहा है। जैसे कुम्हारों की अग्नि—मृत्तिका के भाड, पात्र पकाने की न्याही भीतर से जलती है, बाहर से नहीं, उसी प्रकार मेरा हृदय भीतर ही भीतर जल रहा है, बाहर से नहीं।"[1]

बोधिसत्त्व ने जब विदेहराज की क्रन्दन सुना तो सोचा, यह बेवकूफ और समय मेरी बात पर गौर नहीं करता। अब इसे निगृहीत करना चाहिए लताडना चाहिए। उसने कहा—"क्षत्रिय ! तुम प्रमादी हो, समुचित मन्त्रणा से अतीत हो—उचित मन्त्रणा पर गौर नहीं करते, उस पर नहीं चलते। अनुचित मन्त्रणा के अनुसार चलते हो। इस समय तुम्हें वे ही पण्डित बचायेंगे, जिनकी मन्त्रणा को तुमने मान दिया।

"राजन् ! तुमने अपने अर्थ—राज्यतन्त्र, काम—सुख-भोग के शुभचिन्तक, सत् परामर्शक का कथन नहीं माना। अपने ही मौज-मजे में मस्ती का अनुभव करते रहने के कारण अब तुम जाल मे फँसे हुए मृग के सदृश हो।

"मास-लोलुपता के कारण जैसे मत्स्य मास-लिप्त काँटे को निगल जाता है, वह नहीं समझता कि यह उसकी मृत्यु का पैगाम है, उसी प्रकार राजन् ! तुमने चूळनी ब्रह्मदत्त की कन्या को पाने की कामना मे लुब्ध होने के कारण मृत्यु को नहीं देखा। अब मरने की तैयारी करो। मैंने तुमसे कहा था, यदि उत्तर पाञ्चाल जाओगे तो शीघ्र मृत्यु को प्राप्त करोगे, नगर-पथ मे भटके मृग की ज्यों सकट मे पड जाओगे। तुमने मेरी बात नहीं मानी।

"राजन् ! अनार्य—अनुत्तम, अयोग्य पुरुष उत्सगगत—गोदी मे बैठे साँप की ज्यों डस लेता है—हानि पहुँचाता है। धीर पुरुष का यह कर्तव्य है कि वैसे, मनुष्य से मित्रता न जोड़े; क्योंकि वैसे कापुरुष—नीच मनुष्य, दुष्ट मनुष्य की संगति का फल बडा कष्टकारक होता है। जिसे जाने कि यह शीलवान् है—उच्च, पवित्र आचार-युक्त है, बहुश्रुत है—विशिष्ट ज्ञानयुक्त है, स्थिरचेता व्यक्ति को चाहिए कि वह उसी से मित्रता साधे, क्योंकि उत्तम पुरुष का सान्निध्य परिणाम—सरस— उत्तम फलयुक्त होता है।"[2]

---

१. उब्बेधते मे हृदयं मुखञ्च परिसुस्सति।
निब्बुतिं नाधिगच्छामि अग्गिदड्ढो व आतपे ॥१४३॥
कम्मारानं यथा उक्का अन्तो झायति नो बहि।
एवम्पि हृदयं मय्हं अन्तो झायति नो बहि ॥१४४॥

२. पमत्तो मन्तनातीतो भिन्नमन्तोसि खत्तिय।
इदानि खो तं तायन्तु पण्डिता मन्तिनो जना ॥१४५॥
अकत्वा मच्चस्य वचनं अत्थकामहितेसिनो।
अत्तपीतिरतो राज ! मिगो कूटेव आहितो ॥१४६॥
यथापि मच्छो बलिसं वकं मंसेन छादितं।
आमगिद्धो न जानाति मच्छो मरणमत्तनो ॥१४७॥
एवमेव तुवं राज ! चूळनीयस्स धीतरं।
कामगिद्धो न जानासि मच्छो व मरणमत्तनो ॥१४८॥
स चे गच्छामि पञ्चालं खिप्पमत्तं जहेस्ससि।
मिगं पथानुपन्नं व महन्तं भयमेस्ससि ॥१४९॥
अनारियरूपो पुरिसो जनिन्द !
अहीव उच्छंगगतो डसेय्य।
न तेन मेत्तिं कयिराथ धीरो,
दुक्खो हवे का पुरिसेन संगमो ॥१५०॥
यन्त्वेव जञ्ञा पुरिसं सीलवाय बहुस्सुतो।
तेनेव मेत्तिं कयिराथ धीरो,
सुखो हवे सप्पुरिसेन संगमो ॥१५१॥

वह फिर कभी ऐसा न करे, इसलिए बोधिसत्त्व ने कटुतापूर्वक डाटते हुए कहा—"राजन् ! तुम अत्यन्त मूर्ख हो, तुमने मुझे कितनी ऊँची उपमा दी कि मैं तो हल की नोक को पकड़ने वाला किसान हूँ—उजड्ड हूँ। ऊँचे स्तर की तुम्हारी बातो को मैं कहा से समझू। इतना ही नही, तुमने यह भी कहा कि इसे गला पकड़ कर देश से निर्वासित कर दो—निकाल दो। यह मेरे स्त्री-रत्न की प्राप्ति मे, ऐसे उत्तम लाभ मे अन्तरायजनक—विघ्नोत्पादक वचन बोल रहा है।[1]

"राजन् ! तुमने ठीक ही कहा, मैं तो एक किसान का छोकरा हूँ। तुम्हारे सेनक आदि पण्डित जो बातें समझते हैं, उन्हें समझने की क्षमता मुझमे कहाँ ! मैं तो मामूली घर-गृहस्थी का कार्य जानता हूँ। ऐसी ऊँची बाते तो सेनक आदि ही समझते है। वे प्रज्ञाशील हैं। आज तुम अठारह अक्षोहिणी सेना से घिर गये हो। उन्हे तुम्हारा परित्राण करना चाहिए। मुझे तो तुमने गला पकडकर निकालने का आदेश दे दिया था, अब मुझ ही से क्यो पूछ रहे हो ?"

विदेहराज ने यह सुनकर विचार किया, वास्तव मे मेरी वह भूल थी, जिसका परिणाम मैं आज यह देख रहा हूँ। महौषध पण्डित ठीक कहता है। उसने यह समझ लिया था कि इससे संकट उत्पन्न होगा। मेरी गलती ही के कारण आज वह मुझे सबके समक्ष इतना लताड रहा है, पर, मुझे विश्वास है, वह इतने समय अकर्मण्य नही रहा होगा, अवश्य ही उसने मेरी रक्षा का उपाय किया होगा। राजा ने अनुरोध की भाषा मे पण्डित से कहा—"महौषध ! प्राज्ञ जब अतीत की—बीते हुए समय की बात पकडकर वाक्-बाण से नही बींधते, इतने मर्मवेधी वचन नही कहते। जिस तरह बँधे हुए घोड़े को कोई चाबुको से पीटे, वैसे ही मुझे तुम वचन के कोडो से क्यो पीटते हो ? यदि मेरे मोक्ष का—इस सकट से छूटने का मार्ग देखते हो, जानते हो, मेरा क्षेम-हित जिससे सधे, यदि तुम ऐसा उपाय जानते हो तो मुझे बतलाओ। मेरी पुरानी गलती को लेकर अब वाग्बाण से मत बींधो।"[2]

बोधिसत्त्व ने विचार किया, यह राजा बडा अज्ञानी है, मूढ है। इसे विज्ञ, विशिष्ट व्यक्ति की पहचान नही है, इसकी कुछ और भर्त्सना करू। फिर इसे आश्वस्त करूगा। उसने कहा—"राजन् ! मनुष्य के पूर्वाचीर्ण कर्म बडे दुष्कर—कठोर तथा दुरभिसभव—दुरभिसंलावनायुक्त होते हैं, बडी दु खद समावनाएँ लिये रहते हैं। उनका फल भोगना ही पडता है। मैं उससे तुम्हे नही छुडा सकता। अब तुम जानो, जैसा समझ मे आये, जचे, वैसा

---

१ बालो तुव एळमूगोसि राज !
यो उत्तमत्थानि मयि लपित्थो।
किमेवाहृ नगलकोटिवड्ढो
अत्थानि जानिस्स यथापि अञ्ञे ॥१५८॥
इम गले गहेत्वान नासेथ विजिता मम।
यो मे रतनलाभस्स अन्तरायाय भासति ॥१५३॥

२ महोषध अतीतेन नानुविज्झन्ति पण्डिता।
किं म अस्स व सम्बद्ध पतोदेनेव विज्झसि ॥१५४॥
स चेव पस्सासि मोक्ख खेम वा पन पस्ससि।
तेनेव म अनुसास किं अपीतेन विज्झसि ॥१५५॥

करो। यदि किसी के पास ऋद्धिमान्—दिव्य ऋद्धि से युक्त, विपुलप्रभावशाली, आकाश-मार्ग से जाने मे समर्थ हाथी हो तो वे उसे आकाश-मार्ग द्वारा ले जाकर यथास्थान पहुँचा सकते हैं, कष्ट से उबार सकते हैं, यदि किसी के पास वैसे ही ऋद्धिशाली, प्रभावशाली आकाश-मार्ग द्वारा ले जाकर यथास्थान पहुँचा सकते हैं, यदि किसी के पास वैसे ही ऋद्धि-सम्पन्न, प्रभावापन्न, आकाश-मार्ग से जाने मे सशक्त पक्षी हो तो वे उसे आकाश-मार्ग द्वारा ले जाकर यथास्थान पहुँचा सकते हैं, यदि किसी के यहाँ दिव्यऋद्धिमय, प्रभावमय, आकाश-मार्ग से जाने मे समर्थ यक्ष हो तो वे उसे आकाश-मार्ग द्वारा पहुँचा सकते हैं, सकट से उबार सकते हैं।

राजन् ! पूर्वाचीर्ण कर्म बड़े दुष्कर तथा दुरभिसभव होते हैं। उनका फल भोगना ही पड़ता है मैं तुमको आकाश-मार्ग द्वारा मिथिला ले जाकर इस विपत्ति से नहीं बचा सकता।"[1]

विदेहराज ने जब यह सुना तो वह हक्का-बक्का रह गया, किंकर्तव्यविमूढ हो गया। तब सेनक पण्डित ने सोचा, अब विदेहराज, हम सबके लिए महौषध के अतिरिक्त अन्य कोई अवलम्बन नही है। महौषध की तीव्र उपालभपूर्ण वाणी सुनकर राजा बड़ा भयाक्रान्त हो गया है। अब वह कुछ भी बोल नही सकता, महौषध पण्डित को वह अब कुछ भी कहने का साहस नही कर सकता। मैं ही पण्डित से अनुरोध करूं। यह सोचकर उसने कहा—"अगाध समुद्र मे डूब रहे मनुष्य को जब सागर का तट दृष्टिगत नही हो तो, तब उसे जहाँ कहीं भी आश्रय-स्थल दीखता है, वह वही परितोष मानता है। उसी प्रकार महौषध ! अब तुम ही विदेहराज के तथा हम सबके आश्रय-स्थल हो। राजा के मन्त्रणाकारो मे ही सर्वोत्तम हो। हमको इस सकट के पार लगाओ।"[2]

---

१. अतीत मानुस कम्म दुक्करं दुरभिसभव।
न त सक्कोमि मोचेतु त्वम्पि जानस्सु खत्तिय !! १५६॥
सन्ति वेहायसा नागा इद्धिमन्तो यसस्सिनो।
ते पि आदाय गच्छेय्यु यस्स होन्ति तथाविधा ॥१५७॥
सन्ति वेहायसा अस्सा इद्धिमन्तो यसस्सिनो।
ते पि आदाय गच्छेय्यु यस्स होन्ति तथाविधा ॥१५८॥
सन्ति वेहायसा पक्खी इद्धिमन्तो यसस्सिनो।
ते पि आदाय गच्छेय्यु यस्स होन्ति तथाविधा ॥१५९॥
सन्ति वेहायसा यक्खा इद्धिमन्तो यसस्सिनो।
ते पि आदाय गच्छेय्यु यस्स होन्ति तथाविधा ॥१६०॥
अतीत मानुस कम्मं दुक्कर दुरभिसभव।
न त सक्कोमि मोचेतु अन्तलिक्खेन खत्तिव ॥१६१॥

२. अतीरदस्सी पुरिसो महन्ते उदकण्णवे।
यत्थ सो लभते गाध तत्थ सो विदते सुख ॥ १६२ ॥
एवं अम्हञ्च रञ्ञो च त्वं पतिट्ठा महोसध।
त्व नोसि मन्तिन सेट्ठो अम्हे दुक्खा पमोचय ॥ १६३ ॥

बोधिसत्त्व ने सेनक को निगृहीत करते हुए, प्रत्युत्तरित करते हुए कहा—"मनुष्य का पूर्वाचीर्ण कर्म बडा दुष्कर, दुस्तर और दु.सह होता है। मैं तुम लोगो का उस कर्म-फल से छुटकारा नही करा सकता। सेनक ! अब तुम जानो, तुम्हारा काम जाने।"[1]

मूढ चिन्तन

राजा का होश गुम हो गया। उसके बचाव का कोई मार्ग नही था। उसके मन मे मृत्यु की काली छाया समाई थी। अपराधी होने के कारण, जैसा पूर्व सूचित है, वह अब बोधिसत्त्व से और वार्तालाप करने मे, अनुरोध करने मे अपने को अक्षम पाता था। 'डूबते को तिनके का सहारा' के अनुसार जब उसे और कोई रास्ता नही सूझा, तो उसने यह सोचकर कि शायद सेनक ही कोई मार्ग निकाल सके, उससे पूछा—"सेनक ! मेरी बात सुनो, इस समय हम सब पर बडा भय छाया है। मैं तुमसे पूछता हूँ, बतलाओ, अब हमे क्या करना चाहिए ?"[2]

यह सुनकर सेनक ने विचार किया– राजा उपाय पूछना चाहता है, चाहे वह अच्छा हो या बुरा, मुझे बता देना चाहिए। वह बोला—"हम लोग अपने आवास-स्थान के दरवाजे बन्द कर लें। अपने भवन मे आग लगा दे। शस्त्र-प्रहार द्वारा आपस मे एक दूसरे को अविलम्ब मार डालें, जिससे चूळनी ब्रह्मदत्त हमे दीर्घकाल पर्यन्त कष्ट देकर न मारे।"[3]

सेनक का उत्तर सुनकर राजा को बडा असन्तोष हुआ, मन मे पीडा हुई। उसके मुह से निकला—"सेनक ! पहले तुम अपने बीबी-बच्चो की तो इस तरह चिता फूको, आग लगाकर उन्हे जलाओ, आगें हम देखेंगे।"

राजा ने पुक्कुस पण्डित से भी उसका अभिमत पूछा—"पण्डित ! मेरी बात सुनो। तुम देख ही रहे हो, भारी भय व्याप्त है। मैं तुमसे पूछता हूँ, अपना अभिमत बतलाओ, अब हम क्या करें ?"[4]

पुक्कुस बोला—"अच्छा यही है, हम सभी विष-भक्षण कर मर जाए। यो शीघ्र ही हमारे प्राण छूट जायेगे, जिससे ब्रह्मदत्त हमे बहुत समय तक उत्पीडित कर, क्लेशित कर मारने का अवसर नही पा सकेगा।"[5]

राजा ने यह सुना। उसे कोई त्राण नही मिला, उसका भय और बढ गया।

---

१. अतीत मानुस कम्म दुक्कर दुरभिसम्भव।
न तं सक्कोमि मोचेतुं त्वम्पि जानस्सु सेनक ! ॥ १६४ ॥
२. सुणोहि मेत वचन पस्स सेत महब्भय।
सेनक ! दानि पुच्छामि किं किच्चं इध मञ्ञसि ॥ १६५ ॥
३. अग्गि द्वार तो देम गण्हाम से विकत्तन,
अञ्ञमञ्ञ वधित्वान खिप्प हेस्साम जीवित।
मा नो राजा ब्रह्मदत्तो चिर दुक्खेन मारयि ॥ १६६ ॥
४. सुणोहि एत वचन पस्ससेतं महब्भय।
पुक्कस दानि पुच्छामि किं किच्च इध मञ्ञसि ॥ १६७ ॥
५ विस खादित्वा मिय्याम खिप्पं हेस्साम जीवितं।
मा नो राजा ब्रह्मदत्तो चिर दुक्खेन मारयि ॥ १६८ ॥

राजा ने काविन्द पण्डित से कहा—"काविन्द ! मेरा कथन सुनो। देख रहे हो, हम विभीषिका से घिरे हैं। मै तुमसे पूछता हूँ, बतलाओ, हम किस उपाय का अवलम्बन करें, जिससे हमारा परित्राण हो।"[1]

काविन्द बोला—"हम गले मे रस्सी द्वारा फाँसी लगाकर प्राण दे दे या ऊँचे स्थान से गिर कर अपना जीवन समाप्त कर दे, ताकि राजा ब्रह्मदत्त हमे बहुत समय तक घुला-घुलाकर न मारे।"[2]

राजा का भय बढ़ता गया। उसने देविन्द से कहा—देविन्द ! मेरी बात सुनो। मैं तुमसे पूछता हूँ, इस भयापन्न विषम स्थिति मे हम क्या करे, जिससे हम कष्ट मुक्त हो सके।"[3]

देविन्द ने अपने उत्तर मे वही बात दुहराई, जो सेनक ने कही थी। उसने कहा—"हम अपने आवास-स्थान के द्वार बन्द कर दे। भीतर आग लगा दे। शस्त्र प्रहार द्वारा परस्पर एक दूसरे का वध कर दे। यो शीघ्र ही हमारे प्राण छूट जायेंगे। हमे यही करना चाहिए; क्योकि महौषध भी हमे इस आपत्ति से नही उबार सकता।"[4]

राजा ने यह सुना। सब निरर्थक था। उसे कोई सम्बल प्राप्त नही हुआ। पर, क्या करता, विवश था। बोधिसत्त्व का वह अविवेकवश तिरस्कार कर चुका था। ज्योंही उसे स्मरण करता, उसे हिम्मत नही हो पाती कि उसके साथ इस सम्बन्ध मे वह कुछ और बातचीत करे। उसने बोधिसत्त्व को सुनाते हुए अपना दु खडा रोया—"यदि कोई केले के तने के निरन्तर छिलके उतारता जाए तो भी वह अन्तत. उसके भीतर कोई सारभूत वस्तु प्राप्त नही कर सकता, उसी प्रकार लगातार अन्वेषण करने पर भी हमे अपनी समस्या का कोई समाधान प्राप्त नही होता। जैसे सिम्बली—शाल्मलि या सेमल के डोडे मे अन्वेषण करते जाने पर भी कोई सार प्राप्त नही होता, उसी प्रकार प्रस्तुत समस्या को सुलझा पाने का हमें कोई उपाय नही सूझता। जिस प्रकार हाथी का जलरहित स्थान मे रहना अनुपयुक्त होता है, उसी प्रकार दुर्मनुष्यो, दुर्जनो, मूर्खो एव अज्ञजनो के बीच मेरा रहना अनुपयुक्त है, कष्टकर है। मेरा हृदय उत्तेजित-पीड़ित, प्रकम्पित हो रहा है, अन्तर्वेदना से मुख सूख रहा है। जैसे अग्निदग्ध—आग से जले हुए, झुलसे हुए मनुष्य को धूप मे शान्ति प्राप्त नही होती, उसी प्रकार मुझे शान्ति नही मिल रही है। मेरा चित्त अशान्त है। जैसे कुम्भकारो की अग्नि भीतर से जलती है, बाहर से जलती नही दीखती, वैसे ही मेरा हृदय भीतर

---

१. सुणोहि एतं वचनं पस्ससेतं महब्भयं।
काविन्द दानि पुच्छामि किं किच्चं इध मञ्ञसि ॥ १६९ ॥

२. रज्जुया बज्झ मिय्याम पपाता पपते मसे।
मा नो राजा ब्रह्मदत्तो चिरं दुक्खेन मारयि ॥ १७० ॥

३. सुणोहि एत वचनं पस्ससेत महब्भयं।
देविन्द दानि पुच्छामि किं किच्चं इध मञ्ञसि ॥ १७१ ॥

४. अग्गि द्वारं तो देम गण्हामसे विकत्तनं।
अञ्ञमञ्ञं वधित्वान खिप्पं हेस्साम जीवितं।
न नो सक्कोति मोचेतुं सुखेनेव महोसधो ॥ १७२ ॥

ही भीतर जल रहा है। वह बाहर से जलता हुआ नहीं दिखाई देता।"[1]

**आश्वासन**

महौषध पण्डित ने राजा की अन्तर्वेदना सुनी। सोचा, इस समय यह बहुत आकुल है। इस समय यदि इसे ढाढ़स नहीं बँधाऊंगा तो इसका दिल टूट जायेगा, प्राण निकल जायेंगे। यह सोचकर प्रज्ञाशील, धैर्यशील, सूक्ष्म रहस्यवेत्ता महौषध पण्डित ने कहा—"राजन् ! भय मत करो। जिस प्रकार राहु के मुंह से चन्द्र को छुड़ा लिया जाए, उसी प्रकार मैं तुमको इस सकट से छुड़ा लूंगा। डरो नहीं, राहुग्रस्त सूरज को ग्रास से छुड़ा लेने की ज्यों मैं तुमको इस दुख से छुड़ा लूंगा।

"राजन् ! जैसे कर्दम में फँसे गजराज को वहाँ से निकाल लिया जाए, वैसे ही इस सकट से मैं तुमको निकाल लूंगा। पिटारी में बन्द सर्प को जैसे उसमें से छुड़ा दिया जाए, वैसे ही मैं तुमको इस कष्ट से छुड़ा दूंगा। जैसे जाल में फँसे मत्स्य को उससे निकाल दिया जाए, वैसे ही मैं तुम्हें इस विपत् से निकाल दूंगा।

"राजन् ! भयभीत मत बनो। मैं तुमको गज, अश्व, रथ, पदातियुक्त सेना, वाहन आदि समस्त दलबलसहित यहाँ से छुड़ा लूंगा। मैं पाञ्चाल राज को ससैन्य इस प्रकार खदेड़ दूंगा, जैसा ढेला मारकर कौओं को भगा दिया जाए। उस अमात्य—मन्त्री या मन्त्रणाकार से क्या लाभ, जो तुम्हें, जो इस समय अत्यन्त विपद्ग्रस्त हो, दुख से न छुड़ा सके। इस समय भी मैं यदि तुम्हारा त्राण न कर सकूं तो मेरी प्रज्ञाशीलता की फिर उपयोगिता ही क्या हो।"[2]

---

१ यथा कदलिनो सार अन्वेस नाधिगच्छति।
एव अन्वेसमानान पञ्हं नाज्झ गमामसे॥ १७३॥
यथा सिम्बलिनो सार अन्वेस नाधिगच्छति।
एव अन्वेसमानान पञ्हं नाज्झ गमामसे॥ १७४॥
अदेसे वत नो वुत्थ कुञ्जरान वनोदके।
सकासे दुम्मनुस्सान बालानामविजानत॥ १७३॥
उब्बेधते मे हृदय मुखञ्च परिसुस्सति।
निब्बुतिं नाधिगच्छामि अग्गिदड्ढो व आतपे॥ १७४॥
कम्मारान यथा उक्का अन्तो झायति नो बहि।
एवम्पि हृदय मय्हं अन्तो झायति नो बहि॥ १७५॥

२. ततो सो पण्डितो धीरो अत्थदस्सी महोसधो।
वेदेह दुक्खितं दिस्वा इदं वचनमब्रवी॥ १७८॥
मा त भायि महाराज ! मा त भायि रथेसभ !
अहं तं मोचयिस्सामि राहुगहित व चन्दिम॥ १७९॥
मा तं भायि महाराज ! मा तं भायि रथेसभ !
अहं त मोचयिस्सामि राहुगहितं व सुरियं॥ १८०॥
मा त भायि महाराज ! मा तं भायि रथेसभ !
अहं तं मोचयिस्सामि पङ्के सन्नं व कुञ्जरं॥१८१॥

निष्क्रमण

विदेहराज ने महौषध की बात सुनी। उसके मन मे धीरज बँधा। उसे शान्ति मिली। उसे भरोसा हो गया कि अब मेरे प्राण बच जायेंगे। बोधिसत्त्व ने आत्मविश्वास-पूर्वक सिंहनाद किया। सभी को परितोष हुआ। सेनक ने जिज्ञासा की—"पण्डित! तुम हम सबको यहा से किस प्रकार निकालोगे?"

महौषध बोला—"मैं तुम सबको एक सुसज्जित, सुशोभित सुरंग द्वारा ले जाऊगा। तुम सब चलने हेतु सन्नद्ध हो जाओ।" उसने अपने योद्धाओ को आदेश देते हुए कहा—"नौजवानो! उठो, सुरग का मुख खोलो, कपाट खोलो। विदेहराज अपने मन्त्रियो सहित सुरग-मार्ग द्वारा जायेगा।"[1]

महौषध के तरुण योद्धा उठे। उसके आदेशानुसार उन्होंने सुरंग के यन्त्र-चालित दरवाजे को खोल दिया।[2]

सुरग सुसज्जित देवसभा की ज्यो आलोकमय थी। योद्धाओ ने अपने स्वामी महौषध को अवगत कराया कि उन्होंने उसके आदेश का पालन कर दिया है।

महौषध ने विदेहराज को संकेत द्वारा समझाया—अब तुम महल से नीचे उतर आओ। राजा नीचे आया। महौषध ने कहा—"अब हमे सुरंग द्वारा आगे जाना है।"

सेनक ने अपने मस्तक से पगड़ी उतारी। वह अपने कपड़े ऊँचे करने लगा। महौषध ने उसे ऐसा करते देख पूछा—"ऐसा क्यो कर रहे हो?"

सेनक बोला—"सुरंग में से चलना है न? वैसा करते समय; क्योंकि स्थान संकड़ा होगा, पगड़ी को सम्हाले रखना चाहिए, वस्त्रो को ठीक किये रहना चाहिए।"

महौषध ने कहा—"सेनक! ऐसा मत सोचो कि सुरग मे झुककर घुटनो के सहारे सरकते हुए प्रविष्ट होना होगा। आगे भी वैसे ही चलना होगा। यह सुरग ऐसी है कि गजारूढ पुरुष भी उसमे से गुजर सकता है। तुम चाहो तो गजारूढ होकर भी जा सकते हो। सुरंग अठारह हाथ ऊँची बनी है। उसका दरवाजा बहुत बडा है। तुम जिस प्रकार चाहो, सज्जित-सुसज्जित होकर राजा के आगे-आगे चलो।"

---

मा तं भायि महाराज! मा त भायि रथेसभ!
अहं तं मोचयिस्सामि पेळाबद्धं व पन्नगं॥ १८२॥

मा तं भायि महाराज! मा त भायि रथेसभ!
अहं तं मोचयिस्सामि मच्छे जालगतेरिव॥ १८३॥

मा त भायि महाराज! मा त भायि रथेसभ!
अहं त मोचयिस्सामि सयोग्ग बलवाहन॥ १८४॥

मा त भायि महाराज! मा त भायि रथेसभ!
पञ्चालं वाहयिस्सामि काकसेनं व लेट्ठुना॥ १८५॥

आदु पञ्ञा किमत्थिया अमच्चो वापि तादिसो।
यो त सम्बाध पक्खन्तं दुक्खा न परिमोचये॥ १८६॥

१. एथ मानवा! उट्ठेथ मुख सोधेथ सन्धिनो।
वेदेहो सह मच्चेहि, उम्मग्गेन गमिस्सति॥ १८७॥

२. तस्स त वचनं सुत्वा पण्डितस्सानुसारिनो।
उम्मग्गद्वार विवरिंसु यन्तयुत्ते च अग्गले॥ १८८॥

सेनक आगे हुआ। विदेहराज को उसके पीछे किया। महौषध खुद विदेहराज के पीछे हुआ। सुरंग बहुत सजी हुई थी, अत्यन्त शोभित थी। महौषध को आशंका थी कि विदेहराज इसकी सज्जा, शोभा देखने में तन्मय न हो जाए, विलम्ब न करने लगे; इसलिए उसने उसको सेनक के और अपने—दोनों के बीच मे रखा। सुरंग मे खाद्य-पदार्थों एवं पेय-पदार्थों की समीचीन व्यवस्था थी। सब खाते-पीते आगे बढे।

सेनक आगे-आगे चलता जाता था और महौषध पीछे-पीछे। विदेहराज आगे-पीछे अपने दोनों अमात्यो—मन्त्रणाकारो—पण्डितो से समायुक्त उनके बीच मे चलता जाता था।[1]

उन्होंने सुरंग को पार किया। ब्रह्मदत्त के परिवार पर पहरा देने वाले महौषध के योद्धाओं को जब मालूम पड़ा कि विदेहराज सहित महौषध सुरंग के पार पहुँच गया है तो वे ब्रह्मदत्त की माता, पटरानी, पुत्र तथा पुत्री को लेकर सुरंग-सयुक्त उच्च भवन मे चले-गये। महौषध तथा विदेहराज वहाँ पहुँच ही गये थे। ब्रह्मदत्त की माता आदि ने जब वहाँ महौषध पण्डित एव विदेहराज को देखा तो उनको यह समझते देरी नही लगी कि निश्चय ही वे दूसरो के हाथो मे पड गये हैं। जो उन्हे यहाँ लेकर आये हैं, वे महौषध पण्डित के ही आदमी होने चाहिए। उनकी आखों के आगे मौत की काली छाया नाचने लगी। उन्होंने जोर-जोर से चीखना-चिल्लाना शुरू किया।

चूळनी ब्रह्मदत्त इस चिन्ता मे था, सावधान था कि विदेहराज कही हाथ से निकल न जाए; इसलिए वह विदेहराज के आवास-नगर को सेना सहित घेरे पडा था। रात्रि प्रशान्त थी। अपने पारिवारिक जन की चीख की आवाज अकस्मात् उसके कानो मे पडी। उसके मन मे आया, वह कहे—यह तो महारानी नन्दादेवी का स्वर है, किन्तु, यह सोचकर वह बोल नही सका कि उसे ऐसा कहते सुनकर लोग उसका कही परिहास न करने लग कि यह तो यहाँ भी नन्दादेवी को ही देख रहा है, उसी को मन मे बसाये है। साथ-ही-साथ उसने मन को कल्पित समाधान भी दे दिया कि यह उसका निरा भ्रम है, यहाँ उनकी आवाज कहाँ से आए।

### पांचाल चण्डी का अभिषेक

बोधिसत्त्व ने राजकुमारी पाञ्चालचण्डी को वहाँ रत्न-राशि पर बिठाया; विदेहराज की पट्टमहिषी-पटरानी के रूप मे उसका अभिषेक किया और कहा—"राजन् ! तुम इसी के उद्देश्य से यहाँ आये हो। इसे अपनी पटरानी के रूप मे स्वीकारो।" तीन सौ नौकाएँ, जो पहले से तैयार थी, वहाँ लाई गई। विदेहराज एक सुसज्जित, सुशोभित नौका पर चढा, चारो पण्डित चढे, राजमाता तलतालदेवी, पटरानी नन्दादेवी, राजपुत्र पाञ्चालचण्ड तथा राजपुत्री पाञ्चालचण्डी को भी नौकारूढ कराया।

महौषध पण्डित ने विदेहराज को उपदिष्ट करते हुए कहा—"राजन् ! पाञ्चाल-चण्ड राजा ब्रह्मदत्त का पुत्र है। अपने पिता का प्रतिनिधि होने के नाते एक प्रकार से यह तुम्हारा श्वसुर है—श्वसुर स्थानीय है। नन्दा देवी तुम्हारी सास है। जैसा सम्मानपूर्ण विनयपूर्ण बर्ताव मा के साथ किया जाता है, वैसा तुम इसके साथ करना। राजमाता

---

१ पुरतो सेनको याति पच्छतो च महोसधो।
मज्झे च राजा वेदेहो अमच्चपरिवारितो॥ १८९॥

तुम्हारे लिए विशेष पूजनीय है ही, अपनी माता के उदर से जन्मे सगे भाई के साथ जैसा स्नेहपूर्ण सौहार्दपूर्ण बर्ताव किया जाता है, वैसा तुम राजपुत्र पाञ्चालचण्ड के साथ करना। यह राजपुत्री पाञ्चालचण्डी है, जिसकी तुम कामना करते रहे हो। यह तुम्हारी अर्द्धांगिनी है। इसके साथ जैसा चाहो, बर्ताव करना।[1]

### सहचरता. शालीनता

विदेहराज भयावह संकट से मुक्त हुआ। नाव द्वारा वह आगे जाने को उत्कण्ठित था। उसने महौषध को सम्बोधित कर कहा—"तात ! तुम नदी तट पर खड़े-खड़े वार्तालाप कर रहे हो। अब शीघ्र नाव पर आरूढ हो जाओ। अब तट पर क्यो खड़े हो? बड़ी कठिनता से हम कष्ट से छूटे हैं। महौषध ! आओ अब हम चले चलें।"[2]

महौषध ने राजा से कहा—देव ! मैं सेना का अधिनायक हूँ। सेना को यहाँ छोड़ कर अकेला ही अपने प्राण बचाने चला चलू, यह मेरा धर्म नही है। मैंने आपके आवास-नगर मे सेना को रख छोड़ा है। मैं उसे लेकर उसके साथ ही आऊगा।[3]

"सैनिक आपके साथ बहुत दूर से चलकर आये हुए है, परिश्रात हैं, अनेक सोये हैं, अनेक खाने-पीने में लगे है, उनको यह ज्ञान भी नही है कि हम यहाँ से गुप्त रूप मे निकल कर भाग रहे हैं। उनमे अनेक रुग्ण है, अस्वस्थ हैं। मुझे इस नगर मे रहते चार मास हो गये हैं। अनेक ऐसे हैं, जिन्होने मेरे साथ निष्ठापूर्वक कार्य किया है, जिनके मुझ पर उपकार हैं, मैं उन सब में से किसी एक को भी यहाँ छोड़कर नही जा सकता। मैं यहाँ रुकूगा। आपकी समस्त सेना को राजा ब्रह्मदत्त के नगर से सुरक्षित रूप मे अपने साथ लेकर मिथिला पहुचूगा। राजन् ! तुम कही भी देर किये विना जल्दी-जल्दी चलते जाओ। मैंने मार्ग मे योजन-योजन के अन्तर पर विद्यमान गाँवो मे अमात्यो को बसाया है, जहाँ तुम्हारे लिए हाथी, घोड़े आदि वाहन पहले से ही सुरक्षित हैं। तुम परिश्रात वाहनो को बीच-बीच गाँवो मे वहाँ विद्यमान अपने अमात्यो के यहाँ छोड़ते जाओ, वहाँ से ले-लेकर सक्षम वाहनो का उपयोग करते जाओ। इस प्रकार सत्वर मिथिला पहुच जाओ।"

---

१. उम्मग्गा निक्खमित्वान वेदेहो नावमारूहि।
अभिरूळहञ्च त नत्वा अनुसासि महोसधो ॥१९०॥
अय ते ससुरो देव ! अय सस्सु जनाधिप !
यथा मातु पटिपत्ति एव ते होतु सस्सुया ॥१९१॥
यथापि नियको भाता सउदरियो एकमातुको।
एवं पञ्चालचण्डो ते दयितोब्ब रथेसभ ॥१९२॥
अय पञ्चालचण्डी ते राजपुत्ती अभिज्झिता।
काम करोहि ते ताय भारिया ते रथेसभ ॥१९३॥

२. आरुय्ह नावं तरमानो किन्नु तीरम्हि तिट्ठसि।
किच्छा मुत्तम्ह दुक्खतो यामदानि महोसध ॥१९४॥

३. नेस धम्मो महाराज ! यो ह सेनाय नायको।
सेनङ्ग परिहापेत्वा अत्तान परिमोचये ॥१९५॥
निवेसनम्हि ते देव ! सेनङ्गं परिहापित।
त दिन्नं ब्रह्मदत्तेन आनयिस्स रथेसभ ॥१९६॥

विदेहराज ने यह सुनकर महौषध से कहा—"पण्डित ! तुम्हारे पास बहुत थोडी सेना है। पाञ्चालराज ब्रह्मदत्त के पास विशाल सेना है। मुकाबले मे तुम उसके समक्ष कैसे टिक पाओगे ? तुम दुर्बल हो, वह प्रबल है। तुम उसके हाथो मारे जाओगे।"[1]

महौषध ने राजा से कहा—मन्त्रवान्—विशिष्ट प्रज्ञाशील पुरुष के पास यदि बहुत थोडी भी सेना हो तो वह अमन्त्रवान्—प्रज्ञाशून्य पुरुष को जीत लेता है। जिस प्रकार सूर्य उदित होकर अन्धकार को जीत लेता है, उसी प्रकार बुद्धिशील एक पुरुष भी, एक राजा भी अनेक पुरुषो को, अनेक राजाओ को जीत लेता है।"[2]

बोधिसत्त्व ने इस प्रकार निश्चिन्त करते हुए राजा को विदा किया।

### मिथिला प्रयाण

विदेहराज मन मे हर्षित था कि वह शत्रु के चगुल से मुक्त हो गया है और उसे इस बात की विशेष प्रसन्नता थी कि जिसे वह हृदय से चाहता था, वह राजकुमारी पाञ्चाल चण्डी उसे प्राप्त हो गई है। उसके मन की अभिलाषा पूर्ण हो गई है। बोधिसत्त्व के गुणो का, विशेषताओ का स्मरण करता हुआ वह अत्यन्त आह्लादित था। वह बोधिसत्त्व की गुण-स्तवना करता हुआ सेनक से बोला—सेनक ! पण्डितो का—प्राज्ञपुरुषो का सान्निध्य बडा आनन्दप्रद होता है। महौषध का सान्निध्य हमे प्राप्त था, तभी तो हम पिंजरे मे बधे पक्षी के पिंजरे से छुडा दिये जाने की ज्यो जाल मे आबद्ध मत्स्य को जाल से निकाले जाने की ज्यो हम उसी के कारण शत्रु के चगुल से छूट सके।"[3]

यह सुनकर सेनक ने भी महौषध की प्रशसा करते हुए कहा—"राजन् ! महौषध ऐसा ही है। प्रज्ञाशील पुरुष वास्तव मे बडे आनन्दप्रद होते हैं। पिंजरे मे बन्दी बना पक्षी तथा जाल मे आबद्ध मत्स्य जैसे छुडा दिये जाए, वैसे ही महौषध ने शत्रु के पजे से हमे छुटकारा दिलवा दिया है।"[4]

विदेहराज ने तथा उसके सहवर्तीजनो ने नौकाओ द्वारा गगा पार की। जैसा पूर्व वर्णित है, महौषध ने आगे की व्यवस्था सोचते हुए योजन-योजन की दूरी पर अवस्थित गाँवो मे राजपुरुषो को बसा ही दिया था। राजा तथा परिजन वृन्द नौकाओ से उत्तर कर पास ही के गाँव मे पहुँचे। वहाँ महौषध द्वारा नियुक्त आदमी थे ही, वाहन थे ही, सब तैयारी थी ही। उन्होने राजा को तथा तत्सहवर्तीजनो को भलीभाँति भोजन कराया।

---

१ आपसेनो महासेन कथ विग्गय्ह ठस्ससि।
दुब्बलो बलवन्तेन विहञ्ञिस्ससि पण्डित ॥१९७॥

२ अप्पसेनो पि चे मन्ती महासेन अमन्तिन।
जिनाति राजा राजानो आदिच्चोवुदय तमं ॥१९८॥

३ सुसुख वत सवासो पण्डितेहि ति सेनक।
पक्खीव पञ्जरे बद्धे मच्छे जालगतेरिव !
अमित्तहत्थत्थगते मोचयी नो महोसधो ॥१९९॥

४. एवमेत महाराज ! पण्डिता हि सुखावहा।
पक्खीव पञ्जरे बद्धे मच्छे जालगतेरिव।
अमित्तहत्थत्थगते मोचयी नो महोसधो ॥२००॥

आगे के लिए अश्रान्त, स्वस्थ वाहन दिये। वे चल पड़े। वे ज्यों-ज्यों आगे चलते रहे, बीच-बीच में वाहन बदलते रहे। उनको उत्तरोत्तर अभिनव, स्फूर्त वाहन प्राप्त होते गये। उनके चलने की त्वरा में व्यवधान नहीं आया। इस प्रकार एक सौ योजन लम्बा मार्ग पार कर वे सकुशल मिथिला पहुँचे।

इधर महौषध सुरंग के दरवाजे पर गया। कमर में बँधी तलवार खोली। सुरंग से निकला। किसी के पैरों के निशान दिखाई न दे सकें, एतदर्थ सुरंग के दरवाजे पर बालू बिखेर दी। आवास-नगर में पहुँचा, सुरभित जल से स्नान किया, विविध प्रकार के उत्तम, स्वादिष्ट खाद्य, पेय पदार्थ भोजन में ग्रहण किये। भोजन कर बिछौने पर लेटा, सन्तोष की सांस ली कि मेरी मनःकल्पना आज पूर्ण हो गई।

**ब्रह्मदत्त का क्षोभ**

रात व्यतीत हो चुकी थी। समग्र रात्रि-पर्यन्त चूळनी ब्रह्मदत्त पहरा देता रहा था। उसने अपनी सेना को जागरूक किया। सूर्योदय हुआ। राजा ब्रह्मदत्त ससैन्य विदेहराज के आवास-नगर के निकट आया। वह उत्तम, बलिष्ठ षष्टिवर्षीय गजराज पर आरूढ था, अत्यन्त बलशाली था, मणियों से जड़ा कवच धारण किये था, हाथ में बाण लिये था, युद्धार्थ तत्पर था। उसके पास अश्वारूढ, गजारूढ, रथारूढ तथा पदाति योद्धा थे जो धनुर्विद्या में प्रवीण थे। वे इतने अच्छे निशानेबाज थे कि बाल तक बींध डालने में सक्षम थे।[1]

राजा ने अपने सैनिकों और योद्धाओं को आदेश देते हुए कहा—"लम्बे-लम्बे दाँत युक्त, शक्तिशाली, षष्टिवर्षीय हाथियों को खुला छोड़ दो ताकि वे विदेहराज के लिए निर्मित आवास-नगर को मर्दित कर डालें, कुचल डालें, तहस-नहस कर डालें। बछड़े के दाँतों जैसे सफेद, तीक्ष्ण नोक युक्त, हड्डियों को भी वेध सकने में समर्थ बाण धनुष से वेग पूर्वक छोड़ो। हाथों में ढालें लिये, विविध प्रकार के आयुधों से सुसज्जित होते हुए तुम लोग युद्ध में कूद पड़ो। हाथियों के आगे हो जाओ, उन्हें सम्भालो। तैल-धौत—तैल से धोई हुई, साफ की हुई अर्चिस्मती—दीप्तियुक्त, प्रभास्कर—चमकती हुई शक्तियाँ शस्त्रविशेष आकाश के तारों की ज्यों देदीप्यमान हों, चलाई जाएं, शस्त्रास्त्रयुक्त, सुदृढ़ कवचों से सन्नद्ध, संग्राम में कभी पीठ नहीं दिखाने वाले योद्धाओं से बचकर विदेहराज पक्षी की ज्यों आकाश में उड़ कर भी त्राण नहीं पा सकता। मेरे पास उनतालीस सहस्र छँटे हुए योद्धा हैं, जिनके सदृश सारा भूमण्डल छान लेने पर भी दूसरे नहीं मिलते। यहाँ बड़े-बड़े दाँतों वाले साठ-साठ वर्ष के परिपक्व हाथी हैं, जिनके कन्धों पर चारुदर्शन—सुन्दर दीखने वाले राजकुमार शोभा पाते हैं। पीले वस्त्र पहने पीले, दुपट्टे धारण किये, पीले वर्ण के आभूषणों में सुसज्जित वे राजकुमार

---

1. रक्खित्वा कसिणं रत्तिं चूळनीयो महब्बलो।
   उदेन्तं अरुणुग्गम्हि उपकारिं उपागमि ॥२०१॥
   आरुय्ह पवरं नागं बलवन्तं सट्ठिहायनं।
   राजा अवोच पञ्चालो चूळनीयो महब्बलो ॥२०२॥
   सन्नद्धो मणिवम्मेन सरमादाय पाणिना।
   पेस्सिये अज्झभासित्थ पुथुगम्बे समागते ॥२०३॥
   हत्थारूहे अनीकट्ठे रथिके पत्तिकारके।
   उपासनम्हि कतहत्थे वालवेधे समागते ॥२०४॥

हाथियो के कन्धो पर ऐसे सुशोभित है, मानो नन्दन-वन मे देवकुमार हो। मेरी सेनाओ के योद्धाओ ने रग मे मत्स्य-सदृश, तैल-शोधित, प्रभास्वर—आभामय, द्युतिमय, एक समान धार युक्त तलवारें धारण कर रखी हैं। ये तलवारे दोपहर के सूरज की तरह देदीप्यमान हैं। उन पर जंग नही लगा है। ये शुद्ध फौलाद से बनी हैं। इनका वार खाली नही जाता। इनकी मूठें स्वर्ण-निर्मित है। इनकी म्यानें लाल रग की हैं। ये ऐसी प्रतीत होती हैं, मानो सघन मेघो के बीच विद्युत् हो। जिनके रथो पर ध्वजाएँ फहरा रही हैं, जिन्होने कवच धारण कर रखे है, जो तलवार एव ढाल के प्रयोग मे निपुण हैं, तलवार की मूठ दृढता पूर्वक पकडे रहने मे जो विशेष प्रशिक्षित हैं, जिनका वार इतना प्रबल होता है कि हाथी की भी गर्दन कट कर गिर पडे। विदेहराज ! तुम मेरे इस प्रकार के योद्धाओ के घेरे मे आ गये हो। किसी भी तरह तुम इस घेरे से नही निकल सकते। अब मुझे तुम्हारी ऐसी कोई ताकत नजर नही आती, जिससे तुम यहाँ से बचकर मिथिला जा सको।"[1]

---

१. पेसेथ कुञ्जरे दन्ती बलवन्ते सट्ठिहायने।
महन्तु कुञ्जरा नगर वेदेहेन सुमापित ॥२०५॥
वच्छदन्त मुखा सेता तिखिणग्गा अट्ठिवेधिनो।
पनुन्ना धनुवेगेन सम्पतन्तु तरीतर ॥२०६॥
माणवा चम्मिनो सूरा चित्रदण्डयुता वुधा।
पक्खन्दिनो महानागा हत्थीन होन्तु सम्मुखा ॥२०७॥
सत्तियो तेलधोतायो अच्चिमन्ती पभस्सरा।
विज्जोतमाना तिट्ठन्तु सतरसा विय तारका ॥२०८॥
आयुधबलवन्तान गुणिकायूरधारिन।
एतादिसान योधान सगामे अपलायिन।
वेदेहो कुतो मुच्चिस्सति सच पक्खीव काहति ॥२०९॥
तिस मे पुरिसनावुत्यो सब्बे वेकेकनिच्छिता।
येसं सम न पस्सामि केवल महिमं चर ॥२१०॥
नागा च कप्पिता दन्ती बलवन्तो सट्ठिहायना।
येस खन्धेसु सोभन्ति कुमारा चारुदस्सना ॥२११॥
पीतालंकारा पीतवसना पीतुत्तरनिवासना।
नागक्खन्धेसु सोभन्ति देवपुत्ता व नन्दने ॥२१२॥
पाठीनवण्णा नेत्तिसा तेलधोता पभस्सरा।
निट्ठिता नरवीरेहि समधारा सुनिस्सिता ॥२१३॥
वेल्लालिनो वीतमला सिक्कायसमया दळहा।
गहिता बलवन्तेहि सुप्पहारप्पहारिहि ॥२१४॥
सुवण्णथरुसम्पन्ना लोहितकच्छूपधारिता।
विवत्तमाना सोभन्ति विज्जू वब्भधनन्तरे ॥२१५॥
पताका वम्मिनो सूरा असिचम्मस्स कोविदा।
थरुग्गहा सिक्खितारो नागक्खन्धाति पातिनो ॥२१६॥
एदिसेहि परिक्खित्तो नत्थि मोक्खो इतो तव।
पभावं ते न पस्सामि येन त्व मिथिलं वजे ॥२१७॥

उसी प्रकार उसे तीखी सलाख मे पिरोकर आग मे पकाओ, जलाओ। जिस प्रकार बैल का चमड़ा उतार कर जमीन पर फैलाया जाता है, सिंह और बाघ का चमड़ा उतार कर जैसे शकुओ—खूंटियो के साथ बांधा दिया जाता है, जिसने हमारे हाथ आये शत्रु विदेहराज को भगा दिया, उसके शरीर की चमड़ी उतार कर उसे बैल के चर्म की ज्यो पृथ्वी पर फैला दो, सिंह और बाघ के चर्म की ज्यो क्रमश पृथ्वी पर फैलाकर, शकुओ मे बांधकर शक्ति से—शस्त्र-विशेष द्वारा बेधित करो।"[1]

## सार्थक प्रतिवचन

ब्रह्मदत्त का कथन सुनकर महौषध धीमे से मुसकराया। उसने मन-ही-मन कहा, यह उन्मत्त राजा नही जानता कि मैंने इसकी पटरानी, माता, पुत्र तथा पुत्री को विदेहराज के साथ मिथिला भेज दिया है। यही कारण है, यह मुझे सजा देने की बात सोच रहा है। यह क्रोध से पागल है। मुझे तीक्ष्णाग्र शस्त्र से बिंधवा सकता है और भी यह जैसा चाहे, मेरे साथ करवा सकता है। मुझे इस विपाद-विह्वल राजा को और व्यथित करना है, इसे घोर दु ख अनुभव कराना है। अब मैं इससे ऐसी बात कहूँगा, जिससे यह हाथी की पीठ पर बैठा-बैठा मूर्च्छित हो जाए। यह सोचकर महौषध ने उसे उद्दिष्ट कर कहा—"पाञ्चाल राज सुन लो—यदि तुम मेरे हाथ-पैर, नाक-कान कटवाओगे तो विदेहराज तुम्हारे पुत्र पाञ्चालचण्ड के हाथ-पैर कटवा देगा, नाक-कान कटवा देगा। यदि तुम मेरे हाथ-पैर कटवाओगे, नाक-कान कटवाओगे तो विदेहराज तुम्हारी पुत्री पाञ्चालचण्डी के हाथ-पैर, नाक-कान कटवा देगा। यदि तुम मेरे हाथ-पैर कटवाओगे, नाक-कान कटवाओगे तो विदेहराज तुम्हारी पटरानी नन्दादेवी के हाथ-पैर कटवा देगा, नाक-कान कटवा देगा। यदि तुम मेरे हाथ-पैर कटवाओगे, नाक-कान कटवाओगे तो विदेहराज तुम्हारी माता तलतालदेवी के हाथ-पैर कटवा देगा, नाक-कान कटवा देगा। यदि तुम मास पकाने की ज्यो मुझे लोहे की तीखी सलाख में पिरोकर आग मे पकाओगे, जलाओगे तो विदेहराज उसी तरह तुम्हारे पुत्र पाञ्चालचण्ड को लोहे की तीखी सलाख मे पिरोकर आग मे पकायेगा, जलायेगा। यदि तुम मास पकाने की ज्यो मुझे लोहे की तीखी सलाख मे पिरोकर आग मे पकाओगे, जलाओगे, तो विदेहराज तुम्हारी पुत्री पाञ्चालचण्डी को लोहे की तीखी सलाख मे पिरोकर आग मे पकायेगा, जलायेगा। यदि तुम मास पकाने की ज्यो लोहे की तीखी सलाख मे मुझे पिरोकर आग मे पकाओगे, जलाओगे तो विदेहराज तुम्हारी पटरानी नन्दादेवी को लोहे की तीखी सलाख मे पिरोकर आग मे पकायेगा, जलायेगा। यदि तुम मास पकाने की ज्यो मुझे लोहे की तीखी सलाख मे पिरोकर

---

१. इमस्स हत्थपादे च कण्णनास च छिन्दथ।
यो मे अमित्त हत्थगतं वेदेह परिमोचयि॥ २२६॥
इम मंसव्व पाचव्वं सूले कत्वा पचन्तु त।
यो मे अमित्त हत्थगतं वेदेह परिमोचयि॥ २२७॥
यथापि आसम चम्म पथव्या वितनिय्यति,
सीहस्स अथो व्यग्घस्स हे ति सकासमाहतं।
एवं वितनित्वान वेधयिस्साम सत्तिया।
यो मे अमित्त हत्थगत वेदेहं परिमोचयि॥ २२८॥

आग मे पकाओगे, जलाओगे तो विदेहराज तुम्हारी माता को लोहे की तीखी सलाख मैं पिरोकर आग मे पकायेगा, जलायेगा। यदि तुम मुझे—मेरी चमडी उतार कर उसे बैल के चर्म तथा सिंह या बाघ के चर्म की ज्यो फैलाओगे, उसे तीक्ष्ण शस्त्र द्वारा बिंधवाओगे तो विदेहराज उसी तरह तुम्हारे पुत्र पाञ्चालचण्ड को बिंधवायेगा। यदि तुम मुझे बैल के चर्म तथा सिंह या बाघ के चर्म की ज्यो फैलाकर तीक्ष्ण शस्त्र द्वारा विंधवाओगे तो विदेहराज तुम्हारी पुत्री पाञ्चालचण्डी को उसी प्रकार बिंधवायेगा। मुझे बैल के चर्म तथा सिंह या बाघ के चर्म की ज्यो फैलाकर तीक्ष्ण शस्त्र द्वारा बिंधवाओगे तो विदेहराज तुम्हारी पटरानी को तथा माता को उसी प्रकार बिंधवायेगा।

"महाराज ! मैंने तथा विदेहराज ने मन्त्रणा कर—परामर्श कर ऐसा निश्चय किया है। चर्म के करीगरो द्वारा कमाया हुआ एक बालिश्त-प्रमाण चर्म जिस प्रकार बाणो को प्रतिहत कर—रोक कर योद्धा के शरीर की रक्षा करता है, उसी प्रकार मैं भी कीर्तिमान् विदेहराज का त्राण करने वाला हूँ, उसके लिए सुख जुटाने वाला हूँ, उसके सकट दूर करने वाला हूँ। जिस प्रकार कमाया हुआ बालिश्त प्रमाण चर्म—चमडे का टुकडा बाणो को प्रतिहत—अवरुद्ध कर देता है, उसी प्रकार राजन् ! मैं तुम्हारी बुद्धि को प्रतिहत करने की—अवरुद्ध—गतिशून्य कर देने की क्षमता लिये हूँ।"[1]

---

१ स चे मे हत्थे च पादे च कण्णनास च छेच्छसि।
एव पञ्चालचण्डस्स वेदेहो छेदयिस्सति ॥ २२९ ॥
स चे मे हत्थे च पादे च कण्णनासं च छेच्छसि।
एव पञ्चालचण्डिया वेदेहो छेदयिस्सति ॥ २३० ॥
स चे मे हत्थे च पादे च कण्णनास च छेच्छसि।
एव नन्दायदेविया वेदेहो छेदयिस्सति ॥ २३१ ॥
स चे मे हत्थे च पादे च कण्णनासञ्च छेच्छसि।
एव ते पुत्तदारस्स वेदेहो छेदयिस्सति ॥ २३२ ॥
स चे मसं व पाचब्ब सूले कत्वा पचिस्सति।
एव पञ्चालचण्डस्स वेदेहो पाचयिस्सति ॥ २३३ ॥
स चे मंस व पाचब्बं सूले कत्वा पचिस्सति।
एवं पञ्चालचण्डिया वेदेहो पाचयिस्सति ॥ २३४ ॥
स चे मस व पाचब्ब सूले कत्वा पचिस्सति।
एव नन्दायदेविया वेदेहो पाचयिस्सति ॥ २३५ ॥
स चे मस व पाचब्बं सूले कत्वा पचिस्सति।
एव ते पुत्तदारस्स वेदेहो पाचयिस्सति ॥ २३६ ॥
स चे म वितनित्वान वेधयिस्सति सत्तिया।
एव पञ्चालचण्डस्स विदेहो वेधयिस्सति ॥ २३७ ॥
स चे म वितनित्वान वेधयिस्सति सत्तिया।
एव पाञ्चालचण्डिया विदेहो वेधयिस्सति ॥ २३८ ॥
स चे मे वितनित्वान वेधयिस्सति सत्तिया।
एव नन्दाय देविया विदेहो वेधयिस्सति ॥ २३९ ॥

पाञ्चालराज ब्रह्मदत्त ने जब महौषध के मुँह से यह सुना तो वह विचार करने लगा, यह गाथापति का बच्चा क्या बोल रहा है, जैसी मैं इसे सजा दूँगा, वैसी ही विदेहराज मेरी पत्नी को, पुत्र को, पुत्री को तथा माता को सजा देगा। यह कैसे सभव है ! इसे नही मालूम कि मेरी माता, पत्नी एव बच्चे राज-प्रासाद मे भारी पहरे मे सर्वथा सुरक्षित हैं। अभी मेरा मौत है, ऐसा सोचकर यह मरण-भय से अपना मानसिक सन्तुलन खो चुका है, झूठा प्रलाप कर रहा है। यह सोचकर पाञ्चालराज ने महौषध के कथन पर भरोसा नही किया।

महौषध ने पाञ्चाल राज के चेहरे की भाव-भगिमा से यह समझ लिया कि वह मेरी बात पर भरोसा नही कर रहा है। वह सोचता है कि मैं मौत के डर से घबराकर ऐसा प्रलाप—बकवास कर रहा हूँ। उसने पाञ्चालराज को उद्दिष्ट कर कहा—महाराज ! अपने रनवास को देखो। वह बिलकुल खाली है। तुम्हारी रानी, राजकुमार, राजकुमारी और तुम्हारी माता को सुरग के मार्ग से निकालकर विदेहराज के सुपुर्द कर दिया गया है।"[1]

राजा ब्रह्मदत्त ने यह सुना, वह विचारने लगा—महौषध बडे विश्वसनीय शब्दो म यह बात कह रहा है। मैंने रात्रि के समय महारानी नन्दादेवी की चीख भी सुनी थी। महौषध बड़ा मेधावी पुरुष है। इसने जो कहा है, कही सत्य न निकले। यह सोचकर राजा के मन मे बड़ा विषाद पैदा हुआ। वह भीतर ही भीतर धीरज संजोये रहने का प्रयत्न करता रहा। ऊपर से ऐसा प्रदर्शित करता रहा, मानो वह चिन्ताग्रस्त है ही नही। उसने अपने मन्त्रियो में से एक को अपने पास बुलाया और उससे कहा—"रनवास मे जाओ। मालूम करो—महारानी, राजकुमार, राजकुमारी तथा राजमाता के विषय मे महौषध जो कह रहा है, वह सच है या झूठ ?"[2]

राजा द्वारा आदिष्ट मन्त्री कर्मचारियों को साथ लेकर राजप्रासाद मे गया। उसने दरवाजा खोला, वह भीतर गया। रनवास के प्रहरी हाथ-पैर बँधे पडे थे। उनके मुँह मे कपड़े ठूँसे हुए थे। जनानी ड्योढी मे रहने वाले कुबडे, बौने इत्यादि सभी वैसी ही हालत मे थे। पाकशाला के बर्तन टूटे-फूटे पडे थे। खाने-पीने की चीजें इधर-उधर बिखरी पडी थीं। रत्न-भण्डार का द्वार खुला पडा था। रत्नो की लूट हो गई थी। खुले हुए दरवाजों और शयनागार की खिड़कियो से कौए भीतर आ रहे थे, इधर-उधर घूम रहे थे। अन्त.पुर उजडे

---

स चे म वितनित्वान वेधयिस्सति सत्तिया।
एव ते पुत्तदारस्स वेदेहो वेधयिस्सति।
एवं नो मन्तित रहो वेदेहेन मया सह ॥ २४० ॥
यथा पलसतं चम्मं कोन्तिमन्ती सुनिट्ठित।
उपेति तनुताणाय सरानं पटिहन्तवे ॥ २४१ ॥
सुखावहो दुक्खनुदो वेदेहस्स यसस्सिनो।
मतिं ते पटिहञ्ञामि उसु पलसतेन च ॥ २४२ ॥

१. इध पस्स महाराज ! सुञ्ञ अन्तेपुर तव।
ओरोधो च कुमारा च तव माता च खत्तिय !
उम्मग्गा नीहरित्वान वेदेहस्सुपनामिता ॥२४३॥

२. इध अन्तेपुर मयृह गन्त्वान विचिनाथ न।
यथा इमस्स वचनं सच्च वा यदि वा मुसा ॥२४४॥

हुए गाँव जैसा, श्मशान जैसा द्युतिहीन, शोभाहीन लग रहा था। यह देखकर मन्त्री वापस राजा के पास आया और बोला—"महाराज ! महौषध ने जो बात कही है, वहाँ की सारी स्थिति वैसी ही है। आपका सारा रनवास कौओ के नगर के समान सूना पडा है, बिलकुल खाली है।"[1]

राजा ब्रह्मदत्त ने अपने परिवार के चारों सदस्यो के, जो उसका सर्वस्व थे, अपहरण की बात सुनी तो वह दु ख से कांप गया। उनके दु सह वियोग से व्याकुल हो उठा। उसने देखा, इस सारे सकट की जड़ यह गाथापति का बच्चा है। डण्डे से आहत विषैले नाग की ज्यो वह महौषध के प्रति अत्यन्त क्रोधाविष्ट हो गया।

**कामावेश . दु सह आघात**

महौषध ने उसकी मुख-मुद्रा देखी, मनःस्थिति आकलित की तो विचार किया, यह राजा बहुत शक्तिशाली और प्रतापशाली है, कही अधिक क्रोधावेश के कारण यह न सोच ले कि उसके पारिवारिक जन गये सो गये, इस दुष्ट, नीच शत्रु से बदला तो लू। ऐसा सोचकर मेरा यह कही वध न करवा डाले। इसलिए यहाँ एक अन्य युक्ति से काम लू। मैं उसकी पटरानी नन्दादेवी के देह-लावण्य का ऐसा वर्णन करू, जिस रूप मे कभी इसने उसे देखा ही न हो। राजा यह सुनकर उसकी याद मे डूब जायेगा। उसके अनिन्द्य सौन्दर्य मे विमोहित बना वह सोचेगा, यदि मैं महौषध का वध करवा डालूगा तो मुझे वह नारी-रत्न—परमोत्तम नारी फिर कदापि प्राप्त नही हो सकेगी। अपनी पत्नी के प्रति अतिप्रेमासक्त होने के कारण वह मेरा कुछ भी बुरा-बिगाड नहीं कर पायेगा।

महौषध अपने भवन के झरोखे मे खडा था। उसने देह पर धारण किये लाल वस्त्र से अपनी स्वर्णाभ—स्वर्ण की ज्यो आभामय, दीप्तिमय भुजा बाहर निकाली। उससे उसने महारानी के जाने के मार्ग की ओर इगित करते हुए उस प्रसग मे उसके सौन्दर्य का बडा सरस एव सुललित वर्णन किया। उसने कहा—"जिसके अग-अंग से सौन्दर्य छिटकता है, जिसका श्रोणी-स्थल—कटि के नीचे का भाग स्वर्णपट्ट के समान विस्तीर्ण और सुन्दर है, जिसकी बोली हस की ज्यो माधुर्ययुक्त है, जो उत्तम रेशमी वस्त्र धारण किये है, जो स्वर्णवर्णा है—जिसका वर्ण सोने की ज्यो देदीप्यमान है, जो मणियो से जडी सोने की करधनी धारण किये है, जिसके पैरो के तलुए लाल—गुलाबी रग के हैं, जिसका व्यक्तित्व शुभोद्भासित है, जिसके नेत्र कपोत के नेत्रो के तुल्य हैं, जिसकी देह सौष्ठवयुक्त है, जिसके ओठ बिम्बफल की ज्यो लाल आभामय है, जिसकी देह का मध्यभाग—कमर पतली है, जिसकी अग-रचना बडी सुहावनी है, जिसका शरीर साँप की ज्यो लचकदार है, जो स्वर्ण-वेदिका के सदृश मध्यम—समुचित-सगत आकारयुक्त है, जिसके बाल लम्बे और काले है, आगे से कुछ-कुछ घुघराले, छल्लेदार हैं, व्याघ्र-शाविका की तरह जिसकी देह सुगठित है, हेमन्त ऋतु की अग्नि-ज्वाला के समान जिसके शरीर से प्रभा छिटकती है, छोटे-छोटे स्रोतो मे—धाराओ के रूप मे ऊँची-नीची पहाडी भूमि मे बहती, इतराती सरिता की ज्यो जो शोभामयी है, जिसकी जंघाएँ हाथ की सूड जैसी हैं, जो तिम्बरु जैसे पीनस्तनवती सुन्दरियों मे सर्वोत्कृष्ट है, जो न बहुत ऊँची-

---

१ एवमेत महाराज ! यथा आह महोसधो ।
सुञ्ञ अन्तेपुर सब्ब काक पट्टनक यथा ॥२४५॥

लम्बी, न बहुत ह्रस्व—ठिगनी है, समुचित विस्तारान्वित, सुन्दर देहयष्टियुक्त है, जो न बालरहित है और न अधिक बालयुक्त है—जो हलके-हलके सुकोमल केशों से मण्डित है, वह अनुपम रूपवती तुम्हारी पटरानी नन्दादेवी इस मार्ग द्वारा मिथिला चली गई है।"[1]

महौषध द्वारा रानी के रूप-लावण्य का जो वर्णन किया गया, उसे सुनकर ब्रह्मदत्त विमुग्ध हो गया। वह मन-ही-मन कहने लगा—वह इतनी सौन्दर्यवती है, इस दृष्टि से उसने उसे कभी देखा ही नहीं। यों सोचते हुए राजा के मन में रानी के प्रति अत्यधिक प्रेमानुराग का उद्रेक हुआ। महौषध ने राजा की मुख-मुद्रा से तत्काल यह समझ लिया।

महौषध ने ब्रह्मदत्त को सम्बोधित कर कहा—"सौभाग्यशाली राजन्! जरा विचार कर लो, क्या तुम अपनी प्रियतमा नन्दादेवी के मरण से आनन्दित होगे? यह भी समझ लो, मैं और नन्दादेवी दोनों एक ही साथ यमलोक के अतिथि बनेंगे।"[2]

बोधिसत्त्व ने महारानी नन्दादेवी की ही प्रशस्ति का आख्यान किया, औरों का नहीं इसका कारण स्पष्ट है—जगत् में प्राणी मात्र को सर्वाधिक प्रिय उसकी पत्नी होती है। उसकी सबसे ज्यादा आसक्ति उसी में होती है। उसकी याद आते ही उसके और पुत्र, पुत्री सहज ही याद आ जाते हैं। राजमाता तो वृद्धा थी, जीवन का भोग कर चुकी थी। उसका वर्णन करना बोधिसत्त्व ने आवश्यक नहीं समझा।

**हतप्रभ ब्रह्मदत्त**

बोधिसत्त्व द्वारा माधुर्यपूर्ण स्वर में किये गये वर्णन से ऐसा प्रतीत होने लगा, मानो उसकी प्रियतमा नन्दादेवी उसके समक्ष आकर उपस्थित हो गई हो।

राजा ब्रह्मदत्त मन में विचार करने लगा, महौषध पण्डित के सिवाय अन्य कोई भी मेरी रानी मुझे प्राप्त नहीं करा सकता। रानी की स्मृति आने मात्र से राजा का चित्त अत्यधिक व्यथित हो उठा।

महौषध राजा की भावभंगी पढ़ रहा था। उसने उसकी मनोदशा का झट आकलन कर लिया। उसने उसे धीरज बँधाया—"राजन्! घबराओ नहीं। तुम्हारी रानी, राजकुमार

---

१. इतो गता महाराज ! नारी सब्बङ्गसोभना ।
कोसुम्भफलक सुस्सोणी हंसगग्गरभाणिनी ॥२४६॥
इतो नीता महाराज ! नारी सब्बङ्गसोभना ।
कोसेय्यवसना सामा जातरूपसुमेखला ॥२४७॥
सुरत्तपादा कल्याणी सुवण्णमणिमेखला ।
पारेवतक्खी सुतनु बिम्बोट्ठा तनुमज्झिमा ॥२४८॥
सुजाता भुजगलट्ठाव वेल्लीव तनुमज्झिमा ।
दीघस्सा केसा असिता ईसकग्गपवेल्लिता ॥२४९॥
सुजाता मिगछापीव हेमन्तग्गिसिखारिव ।
नदीव गिरिदुग्गेसु सञ्छन्ना खुद्दवेळुहि ॥२५०॥
नागनासूरू कल्याणी पठमा तिम्बरुत्थनी ।
नातिदीघा नाति रस्सा नालोमा नाति लोमसा ॥२५१॥

२. नन्दाय नून मरणे नन्दसि सिरिवाहन ।
अहञ्च नून नन्दा च गच्छाम यमसाधनं ॥२५२॥

और राजमाता तीनो वापस यहाँ आ जायेंगे। केवल पहुँच जाऊ, मात्र इतना-सा विलम्ब है, आश्वस्त रहो।"

राजा ब्रह्मदत्त बड़ा आश्चर्यान्वित था। विचार करने लगा मैंने अपने नगर मे इतनी, सारी सुरक्षा-व्यवस्था की, विदेहराज के आवास-नगर पर विशाल सेना द्वारा घेरा डलवाये रखा। इतने सगीन इन्तजाम के बावजूद राजमहिषी, राजपुत्र, राजपुत्री तथा राजमाता को निकलवा लिया और विदेहराज को सौप दिया। घेरा डाले अवस्थित इतने सैनिको को भनक तक न पड़ी, इसने विदेहराज को सपरिजन यहाँ से भगा दिया।

राजा ने उससे कहा—"महौषध ! तुमने बड़ा करिश्मा किया, मेरे कब्जे मे आये शत्रु विदेहराज को भगा दिया। भगाया भी ऐसा कि किसी एक व्यक्ति को भी उसका पता नही चला। क्या तुमने देवमाया का—इन्द्रजाल का अभ्यास किया है या तुम नेत्रमोहिनी विद्या—नजरबन्दी जानते हो ?"[1]

यह सुनकर महौषध बोला—"राजन् ! मैं दिव्य माया सीखे हूँ। प्राज्ञजन सकट आने पर दिव्य माया द्वारा अनुत्तर प्रज्ञा द्वारा अपने को तथा औरो को विपत्ति से, भय से छुड़ा देते है।

राजन् ! जो प्राज्ञ पुरुष मन्त्रीगण—मन्त्रणाकार ऐसी दिव्य माया का अध्ययन करते हैं, अभ्यास करते हैं, वे निश्चय ही अपने आपको सकट से उबार लेते हैं। मेरे पास सन्धिच्छेदक—सेंध लगाने मे पटु, सुयोग्य, तरुण कार्यकर्ता है, जिन द्वारा निर्मित, सज्जित सुरग के रास्ते से ही विदेहराज परिजनवृन्द सहित मिथिला गया।"[2]

मैत्री-बन्ध

चूळनी ब्रह्मदत्त ने जब यह सुना कि विदेहराज सुसज्जित, विभूपित सुरग द्वारा गया तो उसके मन मे यह आकाक्षा उत्पन्न हुई कि मैं भी उस सुरग का अवलोकन करू। महौषध तो इगिताकारवेत्ता था, उसने भट समझ लिया कि राजा सुरग का पर्यवेक्षण करना चाहता है। उसने सोचा, मुझे राजा को सुरग दिखानी चाहिए। उसने सुरग की ओर सकेत करते हुए कहा—"राजन् ! इस सुरग को देखिए, यह बड़े सुन्दर रूप मे बनी है। इसमे गजो, अश्वो, रथो तथा पदातियो के चित्र बने है। आलो मे निधापित प्रदीपो से यह आलोकित है। बड़ी सुहावनी है।[3]

"यह सुरग मेरे प्रतिभा रूप सुधाकर तथा विवेकरूप दिवाकर के अभ्युदय के परिणामस्वरूप विरचित हुई है। यह सुसज्जित है, सुशोभित है, इसमे अस्सी बड़े दरवाजे तथा चौंसठ छोटे दरवाजे है, सैंकड़ो प्रकाशपूर्ण प्रकोष्ठ है, शयनार्थ निर्मित एक सौ भव्य स्थान

१ दिब्ब अधीयसे माय आकासि चक्खुमोहन।
यो मे अमित्त हत्थगत वेदेहं परिमोचयि ॥२५३॥

२ अधीयन्ति महाराज ! दिब्बमायिध पण्डिता।
ते मोचयन्ति अत्तान पण्डिता मन्तिनो जना ॥२५४॥
सन्ति माणवपुत्ता मे कुसला सन्धिच्छेदका।
देस कतेन मग्गेन वेदेहो मिथिल गतो ॥२५५॥

३ इध पस्स महाराज ! उम्मग्ग साधुमापित।
हत्थीन अथ अस्सान रथान अथ पत्तिन।
आलोकभूतं तिट्ठन्त उम्मग्गं साधुनिट्ठित ॥२५६॥

है। आनन्दपूर्वक अपनी सेना के साथ विदेहराज के आवास-नगर मे प्रवेश करो।" यह कह कर उसने आवास-नगर का दरवाजा खुलवाया। राजा नगर मे प्रविष्ट हुआ। महौषध प्रासाद से नीचे उतरा, राजा को प्रणाम किया। अपने परिचरों सहित वह राजा को ससैन्य साथ लिये सुरग मे प्रविष्ट हुआ। सुरग देवनगर के समान सजी थी, भव्य थी। राजा उसे देखकर अत्यन्त आनन्दित हुआ, आह्लादित हुआ। उसने महौषध की बडाई करते हुए कहा—"विदेह राष्ट्र के निवासी बडे सौभाग्यशाली हैं, जिनके घर मे—राष्ट्र मे महौषध जैसे परम प्रज्ञाशील ज्ञानी-जन निवास करते है।"[1]

तत्पश्चात् महौषध राजा को सुरग मे निर्मित एक सौ शयनागारो मे ले गया। उनमे ऐसी यान्त्रिक व्यवस्था थी कि एक शयनागार का द्वार खोलने पर सबके द्वारा स्वयमेव खुल जाते। एक का द्वार बन्द करने पर सबके द्वार स्वयमेव बन्द हो जाते। राजा सुरग का अवलोकन करता हुआ आगे-आगे चल रहा था। महौषध पण्डित पीछे-पीछे चल रहा था। समग्र सेना सुरग मे प्रविष्ट थी, सुरग को देखती हुई चल रही थी। राजा सुरग से बाहर निकला। उसके बाद महौषध स्वय बाहर आया। अन्य लोग बाहर निकलें, उससे पूर्व ही उसने सुरग का दरवाजा बन्द करने हेतु सलग्न आगल खीच दी। अस्सी बडे दरवाजे, चौंसठ छोटे दरवाजे, एक सौ शयनागारो के दरवाजे, सैकडो प्रकाश-प्रकोष्ठो के दरवाजे एक ही साथ बन्द हो गये। समस्त सुरग नरक की ज्यो घोर अन्धकारमय हो गई। सारी सेना सुरग मे बन्द हो गई। सैनिक भयभीत हो गये। महौषध ने पिछले दिन, जब विदेहराज को रवाना किया था, तब सुरंग मे प्रविष्ट होते समय जो तलवार रखी थी, उसने उसे उठा लिया और वह वेग एव पौरुषपूर्वक अठारह हाथ ऊँचा उछला। राजा का हाथ पकडा। म्यान से तलवार निकाली। मारने हेतु उद्यत जैसा भाव प्रदर्शित करते हुए, राजा को आतकित करते हुए पूछा—"महाराज! बतलाओ समग्र जम्बूद्वीप मे किसका शासन है?" राजा बहुत भयभीत हो गया, बोला—"पण्डित! समग्र जम्बूद्वीप मे तुम्हारा शासन है।" राजा ने सोचा, महौषध अभी मेरा वध कर डालेगा। उससे उसने अभयदान की अभ्यर्थना की।

महौषध ने तलवार राजा के हाथ मे सौप दी और कहा—"महाराज! आपका वध करने के लिए मैंने तलवार नही निकाली थी। यह तो केवल अपना प्रज्ञोत्कर्ष, बलोत्कर्ष दिखाने हेतु ही किया। यदि आप मेरा वध करना चाहते हैं, तो इसी खड्ग द्वारा कर डालें, यदि मुझे अभय करना चाहते है तो वैसा कर दे आपकी जैसी मर्जी हो, करें।"

राजा ब्रह्मदत्त बोला—"तुम कैसी चिन्ता करते हो? निश्चिन्त रहो। मैं तो तुम्हें कब का ही अभयदान दे चुका हूँ।"

राजा ब्रह्मदत्त और महौषध पण्डित ने परस्पर निर्वैर-भाव, सख्य-भाव स्थापन हेतु साक्ष्य-रूप मे खड्ग का स्पर्श किया। दोनो आपस मे सकल्पबद्ध हुए, वे आपस मे एक-दूसरे के प्रति सर्वदा द्वेषरहित रहेगे।

**बोधिसत्त्व की करुणा**

राजा ब्रह्मदत्त ने सहज भाव से कहा—"महौषध! तुम इतनी उत्कृष्ट प्रज्ञा के स्वामी हो, फिर तुम किसी राज्य पर अधिकार क्यो नही करते?"

---

१. लाभा वत विदेहान यस्स मे एदिसा पण्डिता।
घरे वसन्ति विजिते यथा' त्व सि महौषध॥२५७॥

महौषध बोला—"महराज ! यदि मैं चाहू तो समग्र जम्बू द्वीप के राजाओ को विध्वस्त कर उनके राज्यो पर अधिकार कर सकता हूँ, किन्तु, किन्ही की हत्या कर हिंसा के जरिये, वैभव, राज्य, ऐश्वर्य प्राप्त करना समीचीन नही है। ज्ञानीजन उसे अच्छा नही बताते, उसकी प्रशसा नही करते।"

राजा बोला—"पण्डित ! सुरग मे मेरे अधीनस्थ राजा, उनके सैनिक, मेरे सैनिक घबरा रहे हैं, चिल्ला रहे हैं, चीख रहे है। सुरग का दरवाजा खोलो, उनके प्राण बचाओ।"

महौषध ने सुरग का द्वार खोल दिया। समस्त सुरग आलोकमय हो गई। लोगो की जान मे जान आई। सभी राजा, जो अपनी-अपनी सेनाओ के साथ सुरग मे बन्द थे, ससैन्य सुरंग से बाहर आये। वे राजा महौषध के पास गये। महौषध राजा ब्रह्मदत्त के साथ ऊपरी तल पर था।

राजाओ ने महौषध से कहा—"पण्डित ! तुम्हारे कारण हमारे प्राण बचे है। यदि दो घडी सुरंग का दरवाजा नही खोला जाता तो हम सभी का वहाँ प्राणान्त हो जाता।"

महौषध बोला—"राजाओ ! जरा सुनो, न केवल इस समय ही वरन् इससे पूर्व भी एक ऐसा प्रसग था, जब तुम सबके सब मारे जाते, किन्तु, मेरे कारण तुम सब बच गये।"

राजा—"पण्डित ! हम नही समझे, तुम क्या कह रहे हो ? ऐसा कब हुआ ?"

महौषध—"स्मरण है, केवल हमारे विदेह राज्य के अतिरिक्त समस्त जम्बूद्वीप के राज्यो को अधिकृत कर लेने के पश्चात् पाञ्चाल नरेश ने विजय-पान हेतु मदिरा तैयार करवाई थी ?"

राजा—"हाँ, पण्डित ! हमे स्मरण है ऐसा हुआ था।"

महौषध—"राजा ब्रह्मदत्त ने इस आयोजन के पूर्व केवट्ट के साथ कुत्सित मन्त्रणा की, निश्चय किया कि मदिरा मे एव मत्स्य-मास मे जहर मिला दिया जाए, जिससे तुम सब उनका सेवन करते ही ढेर हो जाओ। इस षड्यन्त्र के अनुसार मदिरा और मास मे विष मिला दिया गया। अपने गुप्तचरो द्वारा मुझे यह सवाद प्राप्त हुआ। मैंने सोचा, मेरे होते इतने निरपराध लोग नि सहाय की ज्यो मौत के घाट उतारे जाए, यह सर्वथा अनुचित एव अवाञ्छित है। मैंने गुप्त रूप मे अपने साहसी एवं विश्वस्त योद्धाओ को भेजा। सुरापात्र एव भोजन-पात्र तुडवा दिये। भोज्य-पदार्थो को इधर-उधर बिखरवा दिया ताकि वे खाने योग्य न रह जाएँ। उनके कुमन्त्रणाजन्य षड्यन्त्र को मैंने तहस-नहस करवा दिया।"

राजाओ ने महौषध के मुँह से जब यह सुना तो उनका हृदय उद्वेग से भर गया। वे क्षुब्ध हो उठे। उन्होने चूळनी ब्रह्मदत्त से पूछा—"महाराज ! महौषध जो कह रहा है, क्या वह सत्य है ?"

ब्रह्मदत्त बोला—"महौषध पण्डित जो कह रहा है, वह सर्वथा सत्य है। मैंने केवट्ट का दुष्परामर्श स्वीकार कर ऐसा किया।"

ब्रह्मदत्त के तन्त्रवर्ती राजा महौषध के प्रति कृतज्ञता से भर गये। बोले—"तुम ही हम सबके परित्रायक हो। तुम्हारे ही कारण हम जीवित रह सके।" उन्होने सस्नेह उसे छाती से लगा लिया। उसे बहुमूल्य आभूषण भेंट किये। उसका आदर-सत्कार किया।

ज्यो ही यह अवाञ्छित स्थिति सहसा सामने आई, राजा ब्रह्मदत्त अन्तस्ताप से व्याकुल हो उठा। महौषध ने उसे कहा—"राजन् ! तुम खिन्न न बनो, दु.खित न हो, यह बुरी सगति का नतीजा है। तुम सहृदयतापूर्वक इन राजाओ से क्षमा मागो।" ब्रह्मदत्त न

राजाओं से ऋजुभाव के साथ क्षमा माँगी, कहा—"नीच पुरुष की संगति के कारण ऐसा दूषित, कुत्सित कार्य करने का मैंने निश्चय किया। तुम लोग इसे भूल जाओ, मुझे इसके लिए माफ कर दो, फिर कदापि मैं ऐसे कलुषित कार्य मे नही जाऊँगा। वास्तव मे मेरी यह गलती थी।" इस प्रकार चूळनी ब्रह्मदत्त का उन राजाओ के साथ मेल-मिलाप हो गया।

### स्वामीभक्ति का आदर्श

राजा ब्रह्मदत्त ने अनेकानेक उत्तमोत्तम खाद्य, पेय पदार्थ मगवाये। उसने सप्ताह पर्यन्त उन राजाओ के साथ वहाँ सुरग मे ही खाते-पीते, आनन्दोल्लासपूर्वक क्रीडा-विनोद करते प्रवास किया। फिर राजा सबको साथ लिये अपने नगर मे सम्प्रविष्ट हुआ। महौषध का अत्यधिक सम्मान किया। राजा ब्रह्मदत्त अपने सहवर्ती एक सौ राजाओ के साथ प्रासाद के उपरितल पर बैठा। महौषध पण्डित पास मे था ही। राजा के मन मे यह तीव्र उत्कण्ठा जागी, महौषध पण्डित को वह सदा अपने ही सान्निध्य मे रखे; अत उसने उसे सम्बोधित कर कहा—"पण्डित! मैं तुम्हे दुगुनी वृत्ति दूँगा, ग्राम, निगम आदि के रूप मे बडी जागीर दूगा, उत्तमोत्तम खाद्य, पेय पदार्थ दूँगा। तुम मेरे ही पास रहो, *सासारिक सुखों* का यथेच्छ उपभोग करो। अब वापस विदेह मत जाओ। विदेहराज तुम्हारे लिए इससे अधिक और क्या करेगा?"[1]

महौषध ने राजा का अनुरोध अस्वीकार करते हुए कहा—"महाराज! जो धन के लालच मे आकर अपने स्वामी का परित्याग कर देता है, उसकी आत्मा स्वय अपनी भर्त्सना करती है। अन्य लोग भी उसे निन्दनीय समझते है; अत जब तक विदेहराज जीवित है, तब तक मैं किसी अन्य का आदमी—किसी अन्य के यहाँ कार्य नही करूँगा।"[2]

उसने पुन. कहा—"जो धन के लालच मे आकर अपने स्वामी का परित्याग कर देता है, उसकी आत्मा स्वय अपनी भर्त्सना करती है। अन्य लोग भी उसे निन्दनीय समझते हैं; अत जब तक विदेहराज जीवित है, तब तक मैं किसी अन्य के राज्य मे निवास नही करूगा।"[3]

यह सुनकर ब्रह्मदत्त ने कहा—"तो पण्डित! वायदा करो, जब तुम्हारा राजा इस जगत् मे न रहे, तब तुम मेरे यहाँ निवास करना।"

महौषध ने कहा—"राजन्! मैं आपका आदेश शिरोधार्य करता हूँ, यदि जीवित रहा तो अवश्य आऊगा।"

---

१. वुत्तिञ्च परिहारञ्च दिगुणं भत्तवेतनं।
ददामि विपुल भोग भुञ्ज कामे रमस्सु च।
मा विदेह पच्चगमा किं विदेहो करिस्सति॥ २५८॥

२ यो चजेय महाराज! भत्तारं धनकारणा।
उभिन्नं होति गारय्हो अत्तनो च परस्स च।
याव जीवेय्य वेदेहो नाञ्ञस्स पुरिसो सिया॥ २५९॥

३. यो चजेय महाराज! भत्तार धनकारणा।
उभिन्नं होति गारय्हो अत्तनो च परस्स च।
याव जीवेय्य वेदेहो नाञ्ञस्स विजिते वसे॥ २६०॥

**विदाई : प्रस्थान**

राजा ने सप्ताह पर्यन्त महौषध पण्डित का खूब आदर-सत्कार किया। तत्पश्चात् उसने उसे विदेह जाने की स्वीकृति दी, उसने कहा—"महौषध ! मैं तुम्हें विदाई की वेला मे एक सहस्र स्वर्ण-मुद्राएँ भेंट करता हूँ। काशी जनपद के अस्सी गाँवो की जागीर देता हूँ। सौ स्त्रियाँ तथा चार सौ सेविकाएँ प्रदान करता हूँ। पण्डित ! तुम अपनी सेना के साथ प्रसन्नतापूर्वक प्रस्थान करो।"[1]

महौषध ने राजा को सम्बोधित कर कहा—"महाराज ! तुम अपने पारिवारिक-जनो की ओर से निश्चिन्त रहो। मैंने अपने स्वामी विदेहराज को यहाँ से प्रस्थान करते समय कह दिया था कि नन्दादेवी का अपनी माता के तुल्य आदर करें, सम्मान रखे, राजकुमार पाञ्चालचण्ड को अपने अनुज के समान स्नेह दे, प्यार के साथ रखें। तुम्हारी पुत्री पाञ्चाल-चण्डी का मैंने विदहेराज की पटरानी के रूप रत्न-राशि पर बिठाकर अभिषेक कर दिया। मैं राजमाता तलतालदेवी, राजमहिषी नन्दादेवी तथा राजकुमार पाञ्चालचण्ड को जल्दी ही वहाँ से भेज दूगा।"

राजा ने कहा—"बहुत अच्छा, मुझे विश्वास है, तुम सब यथावत् व्यवस्था कर दोगे।" राजा ब्रह्मदत्त ने अपनी पुत्री पाञ्चालचण्डी को देने के लिए दासियाँ, दास, बहुमूल्य उत्तम वस्त्र, आभूषण, सोना, चाँदी, अलकारो से सुशोभित हाथी, घोडे रथ एव पदाति दिये। उसने कहा—"यह बडे हर्ष का अवसर है, घोडो को दुगुना दाना, चारा दो, हाथियो को जितने से वे परितृप्त हो, अन्न, चारा आदि दो। रथारोहियो एव पदातियो को यथेच्छ, उत्तम खाद्य, पेय पदार्थों द्वारा परितुष्ट करो।[2]

"पण्डित तुम गजारूढो, अश्वारूढो, रथारूढो तथा पदातियो के साथ सुखपूर्वक प्रस्थान करो, मिथिला पहुँचो, विदेहराज तुम्हे देखकर प्रसन्न हो।"[3]

इस प्रकार राजा चूळनी ब्रह्मदत्त ने महौषध को सत्कृत—सम्मानित किया, उपायन भेंट किये। महौषध पण्डित द्वारा गुप्त रूप मे ब्रह्मदत्त के यहाँ नियोजित पुरुष भी उसके साथ हो गये, क्योंकि अब उनका यहाँ दायित्व परिसम्पन्न था। इस प्रकार महौषध अपने अनेक अनुगामी पुरुषो से घिरा हुआ उत्तर पाञ्चाल से रवाना हुआ। मिथिला की ओर अग्रसर हुआ। ब्रह्मदत्त द्वारा जागीर के रूप मे प्रदत्त गाँवो मे से जो मार्ग मे पडते थे, आसपास थे, अपने कर्मचारियो द्वारा वहाँ का कर वसूल करवाता गया; इस प्रकार चलते-चलते वह यथा-शीघ्र विदेह राष्ट्र पहुँचा।

सेनक पण्डित ने मार्ग मे अपने आदमी नियुक्त कर व्यवस्था कर रखी थी कि उत्तर पाञ्चाल से कोई भी इधर आए, उसकी सूचना उसको दी जाती रहे। उन्होने अपने बहुत

---

१ दम्मि निक्खसहस्सं गामासीतिञ्च कासिसु।
दासीसतानि चत्तारि दम्मि भरियासतञ्च ते।
सब्बसेनगमादाय सोत्थि गच्छ महोसध ॥२६१॥

२. याव ददन्तु हत्थीन अस्सान द्विगुण विधं।
तप्पेन्तु अन्नपाणेन रथिके पत्तिकारके ॥२६२॥

३ हत्थी अस्से रथे पत्ती गच्छेवादाय पण्डित !
पस्सतु तं महाराजा वेदेहो मिथिलं गत ॥२६३॥

से अनुगामी पुरुषो के साथ महौषध पण्डित के आने की सूचना तभी दे दी, जब वह नगर से तीन योजन दूर था।

सेनक अपने आदमियो से यह समाचार प्राप्त कर राजभवन मे गया। विदेहराज को इससे अवगत कराया। राजा महल के ऊपर की मजिल पर गया। झरोखे से देखा तो प्रतीत हुआ, बहुत बडी सेना लिये कोई बढा आ रहा है। उसने अपने मन मे विचार किया, महौषध के साथ बहुत कम सेना थी। यह तो बडी विशाल सेना है, महौषध की कैसे हो? उसे सशय हुआ, कही पाञ्चालराज चूळनी ब्रह्मदत्त तो नही आ गया है। उसने भयाक्रान्त होकर सेनक से पूछा—"सेनक पण्डित! गजो, अश्वो तथा पदातियो से युक्त यह बहुत बडी सेना दृष्टिगोचर हो रही है। इस चातुरगिणी सेना का स्वरूप बडा भीषण है, भयावह है। तुम क्या मानते हो—इस सम्बन्ध मे तुम्हारा क्या विचार है, क्या मन्तव्य है?"[1]

सेनक ने उत्तर दिया—"राजन्! आपके लिए यह निश्चिय ही अत्यन्त हर्ष का विषय है। दृश्यमान समग्र सेना सहित महौषध पण्डित प्रसन्नता-पूर्वक, कुशलता-पूर्वक आ रहा है।"[2]

राजा के मन की शका नही मिटी। वह बोला—"पण्डित! महौषध के पास तो बहुत थोडी सेना थी। यह तो उससे कई गुनी अधिक है।"

सेनक बोला—"पण्डित ने राजा ब्रह्मदत्त को परितुष्ट कर इतनी विशाल सेना प्राप्त कर ली होगी। इसमे सशय की क्या बात है?"

विदेहराज को इस उत्तर से कुछ परितोष हुआ। उसने नगर मे घोषणा करवाई—"महौषध पण्डित आ रहा है। उसके स्वागत मे नगर को खूब सजाओ। नागरिको ने जैसा राजा का आदेश था, सोत्साह वैसा किया।"

**मिथिला आगमन**

महौषध पण्डित नगर मे प्रविष्ट हुआ। राजभवन मे गया। राजा को प्रणाम किया। राजा ने उसे सस्नेह छाती से लगाया। उत्तम आसन पर बिठाया। कुशल समाचार पूछे और कहा—"जैसे चार मनुष्य मृत पुरुष को—शव को मसान मे छोडकर चले आते है, हम तुम्हे वैसे ही काम्पिल्य राष्ट्र की राजधानी उत्तर पाञ्चाल नगर मे छोडकर चले आये। पण्डित! तुमने अपने आपको किस उपाय से, किस युक्ति से, किस विधि से मुक्त कराया—अपना छुटकारा कराया है।"[3]

---

१. हत्थी अस्सा रथा पत्ती सेना पदिस्सते महा।
चतुरगिनी भिसरूपा किन्नु मञ्ञन्ति पण्डित!! २६४॥

२. आनन्दो ते महाराज! उत्तमो पतिदिस्सति।
सब्ब सेनगमादाय सोत्थि पत्तो महोसधो॥ २६५॥

३. यथापेत सुसानास्मि छड्डेत्वा चतुरो जना।
एव कम्पिल्लिये त्यम्ह छड्डयित्वा इधागता॥ २६६॥
अथ त्व केन वण्णेन केन वा पन हेतुना।
केन वा अत्थजातेन अत्तान परिमोचयि॥ २६७॥

महौषध ने उत्तर देते हुए कहा—"विदेहराज ! मैंने उनकी राजनीतिक व कूटनीतिक युक्तियों को अपनी राजनीतिक, कूटनीतिक युक्तियों द्वारा तथा उनकी मन्त्रणाओं को अपनी मन्त्रणाओं द्वारा निरस्त किया। अपने प्रभाव से राजा को इस प्रकार आवृत कर लिया, प्रभावापन्न कर लिया, जैसे जम्बूद्वीप को सागर ने आवृत कर रखा है।"[1]

विदेहराज ने जब महौषध से यह सुना तो उसे अन्तस्तोष हुआ। महौषध ने विदेह-राज द्वारा दिये गये उपहारों का जिक्र करते हुए कहा—"राजा ब्रह्मदत्त ने मुझे एक सहस्र स्वर्ण-मुद्राएँ दीं। काशी जनपद के अस्सी गाँवों की जागीर दी। चार सौ सेविकाएँ तथा एक सौ स्त्रियाँ प्रदान कीं। मैं समस्त सेना लिये प्रसन्नतापूर्वक यहाँ आ गया।"[2]

महौषध ने कहा—"पाञ्चालराज ने अपनी पुत्री व तुम्हारी पटरानी पाञ्चालचण्डी के लिए अनेक उपहार भेजे हैं।" महौषध ने वे उपहार राजा को सौंप दिये।

विदेहराज बहुत उल्लसित हुआ। उसने महौषध की श्लाघ्यता प्रकट करते हुए कहा—"सेनक ! पण्डितों के साथ रहना, उनका सान्निध्य प्राप्त करना वास्तव में बहुत आनन्दप्रद होता है। देखते हो, पिंजरे में वन्दी बने पक्षी तथा जाल में ग्रस्त मत्स्य की ज्यों हमको महौषध पण्डित ने अपने बुद्धि-बल द्वारा शत्रु के चंगुल से छुड़ा दिया।"[3]

सेनक ने भी राजा के कथन का समर्थन करते हुए उसने कहा—"राजन् ! ऐसा ही है। पण्डित बड़े हितकर होते हैं। यथार्थ है, जैसा आप कह रहे हैं, पिंजरे में वन्दी बने पक्षी तथा जाल में ग्रस्त मत्स्य की ज्यों हमको महौषध पण्डित ने शत्रु के चंगुल से छुड़ा दिया।"[4]

**सप्त दिनोत्सव**

राजा ने महौषध के आने की खुशी में नगर में सात दिन तक उत्सव मनाने की घोषणा करवाई। घोषणा में यह कहलवाया—"जिन-जिन का मेरे प्रति प्रेम है, आत्मीयता है वे सब महौषध के प्रति अपना आदर-भाव प्रदर्शित करें, उसे सत्कृत करें, सम्मानित करें। गायक-वादक वीणा बजाएँ, ढोल बजाएँ, दण्डिम—दो डंडों से बजने वाले वाद्य-विशेष—ठामकियाँ बजाएँ, मागध—स्तुतिकार, शंख-ध्वनि करें—शंख बजाएँ, नगारची नगारे बजाएँ।"[5]

---

१. अत्थं अत्थेन वेदेह ! मन्तं मन्तेन खत्तिय !
परिवारयिस्सं राजानं जम्बुदीपं व सागरो ॥ २६८ ॥

२. दिन्नं निक्खसहस्सं मे गामासीति च कासिसु।
दासीसतानि चत्तारि दिन्नं भारियासतञ्च मे।
सब्बं सेनमादाय सोत्थिनम्हि इधागतो ॥ २६९ ॥

३. सुसुखं वत संवासो पण्डितेहीति सेनक !
पक्खीव पञ्जरे बद्धे मच्छे जालगतेरिव।
अमित्तहत्थहत्थगते मोचयि नो महोसधो ॥ २७० ॥

४. एवमेतं महाराज ! पण्डिता हि सुखावहा।
पक्खीव पञ्जरे बद्धे मच्छे जालगतेरिव।
अमित्तहत्थत्थगते मोचयि नो महोसधो ॥ २७१ ॥

५. आहञ्ञन्तु सब्बवीणा भेरियो देण्डिमानि च।
नदन्तु मागधा सखा वग्गु वदतु दुन्दुभि ॥ २७२ ॥

नगर तथा जनपद के लोग तो स्वय ही महौषध पण्डित का स्वागत-सम्मान करने की हार्दिक आकाक्षा लिये थे। उन्होने जब राज-घोषणा सुनी तो वे अत्यन्त प्रसन्न हुए और उसका खूब आदर-सत्कार किया।

अन्त:पुर के लोग—रानियो की ओर से प्रतिनिधि, क्षत्रिय कुमार, वैश्य, ब्राह्मण, गजारोही, अश्वारोही, रथारोही तथा पदाति सैन्य अधिकारी; सभी उत्तमोत्तम विपुल खाद्य, पेय पदार्थ लाये, महौषध को उपहृत किये।

जनपदवासी, निगमवासी आदि अनेकानेक लोग इस समारोह मे सम्मिलित हुए, महौषध को श्रेष्ठ खाद्य, पेय पदार्थ भेंट किये।

महौषध पण्डित को समागत देख सभी बड़े हर्षित थे। लोगो ने उसके ऊपर वस्त्र-क्षेप किया—वस्त्र फिराकर, घुमाकर, उछारकर शुभ-कामना व्यक्त की।[1]

**प्रतिप्रेषण**

उत्सव समाप्त हुआ। महौषध राजभवन मे पहुँचा। उसने विदेहराज से निवेदन किया—"महाराज ! चूळनी ब्रह्मदत्त की माता तलताल देवी, पटरानी नन्दादेवी तथा राजकुमार पाञ्चालचण्ड को शीघ्र उत्तर पाञ्चाल भेज दें।"

राजा ने कहा—"तात ! जैसा तुम उचित समझो, इन तीनो को भेजने की व्यवस्था करो। इनका अत्यधिक सम्मान करो, वहाँ से तुम्हारे साथ आई सेना का भी आदर-सत्कार करो। इन तीनो को बड़े ठाट-बाट और शान के साथ यहाँ से विदाई दो। सुरक्षा और मार्ग-दर्शन के लिए अपने आदमी साथ भेजो।"

राजा के कथनानुरूप महौषध ने सब किया। सबको सम्मानपूर्वक रवाना किया। राजा ब्रह्मदत्त ने महौषध को जो एक सौ स्त्रियाँ तथा चार सौ सेविकाएँ भेंट के रूप मे दी थी, महौषध ने उन्हे यथावत रूप मे पटरानी नन्दादेवी के साथ वापस भेज दिया।

वे सभी यथा समय उत्तर पाञ्चाल नगर पहुँच गये। राजा ब्रह्मदत्त उन्हें प्राप्त कर बहुत प्रसन्न हुआ। उसने अपनी माता से पूछा—"माँ! क्या विदेहराज ने तुम्हें आदर-सम्मान के साथ रखा ? क्या तुम्हारी सेवा-टहल उचित रूप मे होती रही ?"

राजमाता ने कहा—तात ! विदेहराज ने मुझे देवता के तुल्य समझा। मेरे साथ बड़ा श्रद्धापूर्ण व्यवहार किया, मेरी अच्छी तरह सेवा-शुश्रूषा की। नन्दी देवी का भी अपनी माता के सदृश सम्मान रखा, आदरपूर्वक उसकी सेवा की। राजकुमार पाञ्चालचण्ड को अपने छोटे भाई के समान स्नेह दिया। उसे प्यार से रखा।"

---

१. ओरोधा च कुमारा च वेसियाना च ब्राह्मणा।
बहुं अन्नञ्च पाणञ्च पण्डितस्साभिहारयुं ॥ २७३ ॥
हत्थारूळ्हा अनीकट्ठा रथिका पत्तिकारिका।
बहुं अन्नञ्च पाणञ्च पण्डितस्साभिहारयुं ॥ २७४ ॥
समागता जानपदा नेगमा च समागता।
बहुं अन्नञ्च पाणञ्च पण्डितस्साभिहारयुं ॥ २७५ ॥
बहुज्जनो पसन्नोसि दिस्वा पण्डितमागते।
पण्डितम्हि अनुप्पत्ते चेलुक्खेपे अवत्तथ ॥ २७६ ॥

राजा ब्रह्मदत्त ने जब यह सुना, वह बहुत हर्षित हुआ। उसने विदेहराज को उत्तोत्तम अनेक उपहार भिजवाये। वह नन्दा देवी के साथ सुखपूर्वक रहने लगा।

मिथिला मे विदेहराज अपनी पटरानी पाञ्चालचण्डी के साथ बडा सुखी था। पाञ्चालचण्डी उसे बहुत प्रिय, कान्त एव इष्ट थी। दोनो मे परस्पर अत्यन्त प्रेम था। एक वर्ष बाद पाञ्चालचडी के पुत्र हुआ। दश वर्ष पश्चात् विदेहराज का स्वर्गवास हो गया।

### महौषध का पाञ्चाल-गमन

बोधिसत्त्व ने राजकुमार को राज्य-सिंहासन पर बिठाया, उसे राजछत्र धारण करवाया। फिर उससे कहा—"देव ! अब मैं अपने पूर्व सकल्प के अनुसार तुम्हारे नाना राजा चूळनी ब्रह्मदत्त के पास जाऊँगा।"

बाल नरेश ने उससे कहा—"पण्डित ! मैं अभी बच्चा हू। तुम मुझे छोडकर मत जाओ। मैं तुम्हारा अपने पिता के सदृश आदर करता रहूँगा। तुम्हारे प्रति श्रद्धावान् रहूँगा।" राजमाता पाञ्चालचण्डी ने भी महौषध से अनुरोध किया—"पण्डित ! तुम मत जाओ। तुम चले जाओगे तो हमारे लिए कौन आश्रय-स्थान होगा ? कौन मार्ग-दर्शक होगा ?"

महौषध ने इस पर चिन्तन किया, उसने मन मे अनुभव किया—मैं राजा ब्रह्मदत्त के समक्ष वायदा कर चुका हूँ। आवश्यक है, मैं उसका पालन करूँ। अस्तु, जो भी स्थिति हो मुझे जाना चाहिए। यह विचार कर उसने अन्तत जाने का निश्चय किया। वह अपने परिजनो एव परिचारको साथ लिये जब प्रस्थान करने लगा तो मिथिला के लोग शोक-विह्वल हो गये, रुदन-क्रन्दन करने लगे। वह सबको धीरज बँधाता हुआ वहाँ से चल पडा। चलते-चलते वह यथासमय उत्तर पाञ्चाल पहुँचा। राजा ब्रह्मदत्त को जब उसके आने की सूचना मिली तो वह उसके स्वागतार्थ सामने आया। उसका आदर-सत्कार किया, समारोह पूर्वक उसका नगर मे प्रवेश कराया। उसे आवास हेतु विशाल भवन दिया। पर, उसे पहले जो अस्सी गाँव जागीर के रूप मे दिये थे, उनके सिवाय और कुछ भेंट मे नही दिया।

### भेरी परिव्राजिका

उस समय वहाँ भेरी नामक एक परिव्राजिका—संन्यासिनी थी। वह राजभवन मे भोजन करने आती थी। वह विदुषी थी, प्रज्ञाशीला थी। उसे बोधिसत्त्व को देखने का कभी अवसर नही मिला था। उसके सम्बन्ध मे उसने मात्र इतना सा सुन रखा था कि वह अधिकाशत. राजा की सन्निधि मे रहता है। बोधिसत्त्व को भी कभी उसे देखने का मौका नही मिला था। केवल इतना ही सुन रखा था, भेरी नामक एक परिव्राजिका है, जो पण्डिता है, राजभवन मे भोजन ग्रहण करती है।

### नन्दादेवी द्वारा प्रतिशोध

राजा की पटरानी नन्दादेवी मन-ही-मन बोधिसत्त्व से नाराज थी। उसका आरोप था कि उसके ही कारण उसे पति-विरह का दुःख झेलना पडा। नन्दादेवी राजा और बोधिसत्त्व के बीच भेद डालना चाहती थी। उसके मन मे प्रतिशोध का भाव था। उसने राजा की चेहती पाँच स्त्रियो को यह कार्य सौंपा—तुम बोधिसत्त्व पर आरोप गढ़ो, राजा को बताओ, जिससे उसका उसकी ओर से मन फट जाए। दोनो के बीच दुराव पैदा हो जाए। तदनुसार वे स्त्रियाँ इस फिराक मे रहने लगीं।

### भेरी द्वारा सांकेतिक परीक्षा

एक दिन का प्रसंग है, भेरी राजभवन में भोजन कर वापस जा रही थी। उसने बोधिसत्त्व को राजभवन के प्रांगण में देखा, वह राजा की सन्निधि में जा रहा था। वह खड़ी हुई। उसे अभिवादन किया। वह मन में यह सोचे थी, यह पण्डित है, प्रज्ञावान् है, मैं इसे परीक्षित कर देखूं, वास्तव में यह पण्डित है, अथवा अपण्डित है? उसने मुख से न बोलकर हस्त-मुद्रा से प्रश्न पूछने का उपक्रम किया। बोधिसत्त्व को देखकर उसने अपना हाथ फैलाया। उसका आशय यह था कि पण्डित! राजा ने तुमको दूर देश से बुलवा लिया है, वह अब तुम्हारा यथोचित सेवा-सत्कार करता है या नहीं करता।

बोधिसत्त्व ने परिव्राजिका का आशय समझ लिया। उसने अपने मुख से कुछ न बोलते हुए हस्त-संकेत द्वारा ही उसे उत्तर देना उचित समझा। उसने अपने हाथ की मुट्ठी बन्द कर ली जिसका आशय था—राजा ने मुझसे वचन लिया, वायदा करवाया, मुझे बुलाया, मैं आया, पर उसने अब अपनी मुट्ठी बन्द कर ली है। वह अब मुझे विशेष उपहार, पुरस्कार नहीं देता।

परिव्राजिका उसका अभिप्राय समझ गई। उसने अपना हाथ उठाया, अपने मस्तक पर रखा। उसका तात्पर्य यह था कि पण्डित! यदि तुम दुःखित हो, कष्ट अनुभव होता है तो मेरी तरह प्रव्रज्या क्यों नहीं स्वीकार कर लेते?

बोधिसत्त्व परिव्राजिका के संकेत का भाव समझ गया। उसने उत्तर में अपने हाथ से उदर को छुआ, जिसका अभिप्राय था—आर्ये! मैं एकाकी नहीं हूं। मुझे कइयों का लालन-पालन करना पड़ता है। इसी कारण मैं प्रव्रज्या नहीं ले सकता।

भेरी परिव्राजिका यों हस्त-संकेतों द्वारा प्रश्न पूछकर, बोधिसत्त्व से हस्त संकेतों द्वारा ही उत्तर पाकर अपने स्थान की ओर चल पड़ी। बोधिसत्त्व भी उसे प्रणाम कर राजा के यहाँ चला गया।

### मिथ्या आरोप

महारानी नन्दा देवी द्वारा महौषध पर आरोप, आक्षेप लगाने हेतु नियुक्त उन पाँचों स्त्रियों ने, जो इस फिराक में घूम रही थीं, भेरी परिव्राजिका और महौषध पण्डित को हस्त-संकेतों द्वारा विचारों का आदान-प्रदान करते देखा। वे राजा के मुँह लगी थीं ही, पास गईं और उससे शिकायत की—"राजन्! महौषध पण्डित भेरी परिव्राजिका के साथ गठबन्धन कर, षड्यन्त्र कर तुम्हारा राज्य हथियाना चाहता है। उसके मन में तुम्हारे प्रति शत्रु-भाव है।"

राजा ने उन स्त्रियों से कहा—"तुम यह बतलाओ, तुमने वैसा क्या देखा, जिसके आधार पर यह बोल रही हो।"

स्त्रियाँ बोलीं—"राजन्! भेरी परिव्राजिका भोजन कर वापस लौट रही थी। उसने महौषध पण्डित को देखा। उसे देखकर उसने अपना हाथ फैलाया। इस संकेत का यह तात्पर्य था कि राजा को हथेली की ज्यों या अनाज निकालने—भूसे से दानों को पृथक् करने के खलिहान की ज्यों बराबर करके, साफ करके क्या तुम उसका राज्य स्वायत्त नहीं कर सकते? महौषध ने इसका उत्तर तलवार की मूठ पकड़ने की ज्यों अपनी मुट्ठी बाँधकर दिया। उसका भाव यह था कि कुछ दिनों के अनन्तर मैं तलवार द्वारा उसे काट डालूंगा, मार

डालूगा। इस पर मेरी परिव्राजिका ने अपना हाथ अपने मस्तक पर रखा, जिसका अर्थ यह था कि उसका मस्तक ही काटना तत्पश्चात् महौषध ने अपना हाथ अपने पेट पर रखा। इसका आशय यह था कि मैं राजा को बीच मे से काटकर उसके दो टुकडे करूगा, उसका राज्य अपने अधिकार मे कर लूगा। इसलिए राजन् ! आप अप्रमत्त रहे, सावधान रहे। इस दुष्ट महौषध को मरवा डालें, यही उचित है।"

उन स्त्रियो ने परिव्राजिका और पण्डित के हस्त-सकेतो के अभिप्रायो का जो मेल मिलाया, राजा को वह ऊटपटाग लगा। राजा को उनके कथन पर विश्वास नही हुआ। उसने सोचा—महौषध पण्डित मेरे साथ किसी भी स्थिति मे शत्रु-भाव नही रख सकता। मैं मेरी परिव्राजिका से इस सम्बन्ध मे बात करूगा।

**परिव्राजिका द्वारा समाधान**

दूसरे दिन मेरी परिव्राजिका जब राजभवन मे भोजन करने आई तो राजा उसके पास गया तथा उससे पूछा—"आर्ये ! क्या आप की महौषध पण्डित से भेंट हुई ?"

परिव्राजिका—"हा, राजन् ! कल मैं जब यहाँ से भोजन कर जा रही थी, तब मेरी उससे भेंट हुई।" राजा—"क्या आप दोनो मे कुछ वार्तालाप हुआ है", परिव्राजिका—"वार्तालाप नही हुआ, पर, मैंने विचार किया, सुनती हूँ, यह पण्डित है और यदि यह वास्तव मे पण्डित है, विशिष्ट प्रज्ञाशील है, तो अवश्य समझेगा। मैं सकेत द्वारा इससे कुछ पूछूं, इसकी परीक्षा करू। यह सोचकर मैंने अपना हाथ फैलाया—हस्त-सकेत द्वारा यह प्रश्न किया कि राजा का हाथ तुम्हारे लिये खुला है या नही ? वह तुम्हे उपहार, भेंट आदि के रूप मे द्रव्य, वस्तुएँ आदि देता है या नही ?"

"पण्डित ने मुझे इसका अपने हाथ की मुट्ठी बन्द कर साकेतिक उत्तर दिया, जिसका अर्थ यह था कि मुझे वचनबद्ध कर यहाँ बुला तो लिया, पर अब उसने अपना हाथ सिकोड लिया है, मुट्ठी बन्द कर ली है मुझे विशेष कुछ नही देता। तब मैंने अपने मस्तक पर हाथ लगाया। मेरा आशय यह था कि वर्तमान स्थिति मे तुम तकलीफ पाते हो, तो मेरी तरह सन्यास क्यो नही ले लेते ?

"महौषध ने इसके प्रत्युत्तर मे अपने हाथ से अपने उदर का स्पर्श किया, जिसका अभिप्राय यह था कि मुझ अकेले का पेट नही है, ऐसे अनेक पेट भरने पडते हैं, इसलिए मेरे लिए यह कैसे सभव है कि मैं सन्यास ले सकूँ।"

राजा—"आर्ये ! महौषध बहुत बडी प्रज्ञा का धनी है।"

परिव्राजिका—"इस भूमडल पर उसके सदृश अन्य प्रज्ञाशील पुरुष नही है।"

राजा मेरी परिव्राजिका से वार्तालाप कर, उसे प्रणाम कर अपने कक्ष मे चला गया। महौषध पण्डित राजा की सेवा मे आया। राजा ने उससे प्रश्न किया—"पण्डित ! क्या तुम्हारी मेरी परिव्राजिका से भेंट हुई ?"

महौषध ने कहा—"हा राजन् ! कल जब वह यहाँ से भोजनोपरान्त वापस लौट रही थी, तब मैंने उसे देखा। उसने हाथ के सकेतो द्वारा मुझसे कुछ प्रश्न किये। मैंने भी हस्त-सकेतो द्वारा उनके उत्तर दिये। उसके जैसे प्रश्न थे, मेरा भी साकेतिक उत्तरो के रूप मे वैसा ही समाधान था।"

राजा महौषध पण्डित पर बहुत खुश हुआ। उसको सेनापति पद पर नियुक्त कर दिया। उसे राज्य के सभी महत्त्वपूर्ण कार्यों का उत्तरदायित्व सौंप दिया। पुरस्कार मे पुष्कल

यह सुनकर ब्रह्मदत्त बोला—"आर्ये ! मैं जानता हूँ, मेरी माता मे अनेक गुण हैं। उसके मुझ पर बहुत उपकार हैं, किन्तु, उसमे अवगुण भी हैं—यह युवा नारियो के सदृश आभूषण धारण करती है, जो इसके धारण करने योग्य नही होते। दौवारिको—द्वारपालको या प्रहरियो तथा सेनाधिकारियो के साथ हास-परिहास करती अघाती नही। मुझसे विरोध रखने वाले राजाओ के यहाँ मुझसे पूछे बिना—गुप्त रूप मे दूत भेजती रहती है। इन्ही दोषो के कारण सबसे पहले मैं इसी की बलि दूगा।"[1]

परिव्राजिका ने कहा—"राजन् ! ठीक है, माता की तो आप इस दोष के कारण बलि देंगे, पर आपकी पत्नी नन्दादेवी तो सर्वथा गुणमयी है, नारियो मे श्रेष्ठ है, अत्यन्त मधुर भाषिणी है, आपकी अनुगामिनी है, उत्तम आचार युक्त है, छाया की ज्यो आपके पीछे चलती है, कभी कुपित नही होती, प्रज्ञावती है, पण्डिता—विवेकशीला है, राज्यकार्य आदि लौकिक प्रयोजनो को सूक्ष्मता से, गहराई से समझने वाली है, फिर माता के बाद जल-राक्षस को उसकी बलि क्यो देंगे ।"[2]

राजा ने महारानी के अवगुण बतलाते हुए कहा—"महारानी नन्दादेवी मुझे काम-विलास मे अत्यन्त आसक्त तथा परिणाम-विरस भोग वासना के वशगत जानकर मुझसे पुत्र-पुत्रियो को प्रदत्त आभूषणो, अनभ्यर्थनीय—न मागने योग्य अलंकारो की मांग करती है। कामरागासक्त मैं छोटी बडी सब प्रकार की वस्तुए, धन उसे देता हूँ। अदेय—न देने योग्य वस्तुएं भी जो वह मागती है, मै उसे दे देता हू। वैसा कर मैं बाद मे दुर्मन—खिन्न होकर पछताता हूँ। इस अपराध के कारण मैं अपनी पत्नी की राक्षस को बलि दूगा।"[3]

यह सुनकर मेरी परिव्राजिका बोली—"महारानी की बलि तो तुम इस कारण दोगे, किन्तु, अपने भाई तीक्ष्ण-मन्त्री कुमार की, जिसने तुम्हारे राज्य को बढाया, जिसने अन्यान्य राज्यो का पराभव कर विपुल धन प्राप्त किया, तुम्हारा खजाना भरा, जो धनुर्धारी योद्धाओ मे उत्तम है, शौर्य वीर्यशाली है तीक्ष्ण-मन्त्री—सत्वर मन्त्रणा-निपुण है, जल-राक्षस को उसकी बलि किस दोष के कारण दोगे ?"[4]

---

१. दहरा विय अलकार धारेति अपिलन्धन।
दोवारिके अनीकट्ठे अतिवेलं पजग्घति ॥२८१॥
ततोपि पटिराजान सयं दूतानि सासति।
मातर तेन दोसेन दज्जाह दकरक्खिनो ॥२८२॥

२. इत्थिगुम्बस्स पवरा अच्चन्त पियवादिनी।
अनुग्गता सीलवती छाया व अनपायिनी ॥२८३॥
अक्कोधना पञ्ञावती पण्डिता अत्थदस्सिनी।
उब्बरिं केन दोसेन दज्जासि दकरक्खिनो ॥२८४॥

३. खिड्डारतिसमापन्न, अनत्थ वसमागत।
सा म सकाम पुत्तान अयाच याचते धन ॥२८५॥
सोह ददामि सारत्तो लहु उच्चावच धन।
सुदुच्चज चजित्वान् पच्छा सोचामि दुम्मनो।
उब्बरिं तेन दोसेन दज्जामि दकरक्खिनो ॥२८६॥

४. येनोचिता जानपदा आनीता च पटिग्गह।
आभतं परज्जेहि अभिट्ठाय बहुधन ॥२७८॥
धनुग्गहान पवर सूर तिखिणमन्तिन।
भातर केन दोसेन दज्जासि दकरक्खिनो ॥२८८॥

राजा ब्रह्मदत्त ने अपने छोटे भाई के अवगुण बतलाते हुए कहा—"मैंने अपने भाई के राज्य को बढाया, अन्यान्य राज्यो का पराभव कर मैं वहाँ से धन लाया, उसका खजाना भरा, मैं धनुर्धारी योद्धाओ मे उत्तम हूँ, शौर्य-वीर्यशाली हूँ, तीक्ष्ण मन्त्री हूँ—सत्वरमन्त्रणाकारी हूँ, मैंने ही इस राज्य को सुख समृद्धिमय बनाया, यह सोचकर यह छोकरा अपने को बहुत मानता है, मेरी उपेक्षा करता है, अब यह पहले की ज्यो मुझसे मिलने भी नही आता, इस अपराध के कारण मैं जल-राक्षस को इसकी बलि दूगा।"[1]

परिव्राजिका बोली—"यह तुम्हारा भाई तो इन त्रुटियो से युक्त है, पर, तुम्हारा धनशेखर तो तुम्हारे प्रति बडा स्नेहशील है, उपकारशील है। तुम तथा धनशेखर दोनो एक ही समय मे उत्पन्न हुए, दोनो पाञ्चालदेशीय हो, दोनो एक दूसरे के सहायक हो—एक दूसरे के संकट मे साहाय्य करने वाले हो, दोनो समान आयु के हो, वह तुम्हारा सदा अनुकरण-अनुसरण करता है, तुम्हारे दु ख मे अपने को दु खित एव सुख मे सुखित मानता है, वह अहर्निश तुम्हारे सभी कार्य करने को उत्सुक तथा उत्साहित रहता है, सहयोगी रहता है, तुम ऐसे मित्र की जल राक्षस को बलि क्यो दोगे?"[2]

राजा ने अपने मित्र धनुशेखर के अवगुण बतलाते हुए कहा—"आर्ये! मेरा मित्र धनुशेखर पहले बाल्यावस्था मे जिस प्रकार मेरे साथ हास-परिहास करता रहा है, आज भी यह न सोचता हुआ कि मैं इतने बडे राजा के पद पर प्रतिष्ठित हूँ, पहले की ज्यो हास-परिहास करता है, जिससे मेरी प्रतिष्ठा पर चोट पहुचती है। मैं जब एकान्त मे अपनी पत्नी से भी वार्तालाप करता हूँ तो भी यह बिना सूचना दिये ही वहाँ आ जाता है। इस कारण मैं भाई के बाद इस अनादरशील, अह्रीक—लज्जारहित मित्र की जल-राक्षस को बलि दूगा।"[3]

---

१. मयोचिता जानपदा आनीता च पटिग्गह।
आभत पर रज्जेहि अभिट्ठाय बहु धन ॥२८९॥
धनुग्गहानं पवरो सूरो तिखिणमन्ति च।
मयाय सुखितो राजा अति मञ्ञति दारको ॥२९०॥
उपट्ठानम्पि मे अय्ये न सो एति यथा पुरे।
मातर तेन दोसेन दज्जाह दकरक्खिनो ॥२९१॥

२ एकरत्तेन उभयो तुवञ्च धनुसेख वा।
उभो जातेत्थ पञ्चाला सहाया सुसमावया ॥२९२॥
चरिया त अनुबन्धित्थो एकदुक्खसुखो तव।
उस्सुको ते दिवारत्ति सब्बकिच्च सुब्यावटी।
सहाय केन दोसेन दज्जासि दकरक्खिनो ॥२९३॥

३ चरियाय अय अय्ये पजग्घित्थो मया सह।
अज्जापि तेन वण्णेन अतिवेल पजग्घति ॥२९४॥
उब्बरियापि मे अय्ये मन्तयामि रहोगतो।
अनामन्ता परिसति पुब्बे अप्पटिवेदिनो ॥२९५॥
लद्धवारो कतो कासो अहिरिक अनादर।
सहाय तेन दोसेन दज्जाह दकरक्खिनो ॥२९६॥

भेरी परिव्राजिका ने कहा—खैर, तुम्हारे मित्र धनुशेखर मे तो ये अवगुण हैं किन्तु पुरोहित तो तुम्हारा बडा उपकारक है, बहुत काम आता है।

वह सब प्रकार के शुभ, अशुभ लक्षणो को जानने मे निपुण है, निमित्तज्ञ है—ज्योतिर्विद् है, समग्र पक्षियो की भाषा जानता है, सब शास्त्रो का अध्येता है, आँधी, तूफान, विद्युत्पात आदि सभी उपद्रव तथा स्वप्न-फल आदि का सम्यक् वेत्ता है, व्याख्याकार है, प्रस्थान, प्रवेश आदि के समुचित समय का परिज्ञाता है, नक्षत्रों की गति को भली-भाँति जानता है, पृथ्वी और आकाश के सर्वविध दोषो अपशकुनो के सम्बन्ध मे जिसे तलस्पर्शी ज्ञान है, ऐसे सुयोग्य, विज्ञ ब्राह्मण को तुम जल राक्षस को बलि क्यो दोगे ?"[1]

राजा ने पुरोहित के अवगुण बतलाते हुए कहा—"जब मैं राजसभा मे बैठा होता हूँ, तब भी यह मेरी ओर कोपाविष्ट की ज्यो झाँकता रहता है। यह अशिष्ट है, समयोचित व्यवहार ही नही जानता। इस स्थिर—जमी हुई सी, दीखने मे अभद्र भौंह युक्त, भीषण देहाकृतियुक्त ब्राह्मण को इस कारण जल-राक्षस को बलि दूँगा।"[2]

तत्पश्चात् भेरी परिव्राजिका ने कहा—"राजन् ! तुमने अपनी माता से शुरू कर पुरोहित तक पाँचो की क्रमशः जलराक्षस को बलि देने की बात कही। तुमने यह भी कहा कि महौषध को बचाने के लिए तुम जलराक्षस को अपनी भी बलि दे दोगे। महौषध मे ऐसे क्या गुण है, जिससे उसकी बलि देना नही चाहते ?"

सागर-सपरिवृत वसुंधरा का तुम अपने मन्त्रियो के साथ राज्य करते हो, तुम्हारा राष्ट्र चारो दिशाओ तक विस्तीर्ण है। तुम विजयशील हो। तुम महापराक्रमशाली हो। पृथ्वी के एकछत्र सम्राट् हो। तुम्हारा यश, ऐश्वर्य, वैभव वैपुल्य युक्त है। मुक्तामय, मणिमय कुण्डलो से अलकृत, विभिन्न जनपदो से समागत, देव-कन्याओ के सदृश रूप-लावण्यवती सोलह हजार सुन्दरियाँ तुम्हारे अन्त पुर मे हैं। राजन् ! जिनके जीवन के समग्र अग—सभी पहलू परिपूर्ण—त्रुटिहीन होते हैं, जो सब प्रकार से सुखयुक्त, समृद्धियुक्त होते है, उन्हे अपना दीर्घ जीवन प्रिय—अभीप्ट होता है। फिर तुम किस कारण महौषध पण्डित की रक्षा के लिए अपने दुस्त्याज्य—जिन्हे त्यागना बहुत कठिन है, प्राणो का विसर्जन करना चाहते हो ?"[3]

---

१. कुसलो सब्बनिमित्तान रुदञ्ञू आगतागमो।
उप्पादे सुपिने युत्तो निय्याणे च पवेसने ॥२९७॥
पट्ठो भुम्मन्तलिक्खस्मि नक्खत पद कोविदो।
ब्राह्मण केन दोसेन दज्जासि दकरक्खिनो ॥२९८॥

२. परिसायम्पि मे अय्ये मीलयित्वा उदिक्खति।
तस्मा अज्ज भमुं लुद्द दज्जाहं दकरक्खिनो ॥२९९॥

३. ससमुद्दपरियाय महिं सागरकुण्डल।
वसुन्धर आवससि अमच्च परिवारितो ॥३००॥
चातुरन्तो महारट्ठो विजितावी महब्बलो।
पथब्या एक राजासि यसो ते विपुल गतो ॥३०१॥
सोळसित्थिसहस्सानि आमुत्तमणिकुण्डला।
नाना जनपदा नरियो देव कञ्ञूपमा सुभा ॥३०२॥
एव सब्बगसम्पन्नं सब्ब काम समिद्धिन।
सुखितान पियं दीघ जीवित आहु खत्तिय ॥३०३॥
अथ त्व केन वण्णेन केन वा पन हेतुना।
पण्डित अनुरक्खन्तो पाण चजसि दुच्चज ॥३०४॥

राजा ने परिव्राजिका का कथन सुना। उसने महौषध के गुणो की प्रशस्ति करते हुए कहा—

आर्ये ! जब से महौषध मेरे यहाँ आया है, तब से मैंने इसमे एक भी, अणुमात्र भी अवगुण नही देखा। यदि कदाचित् इससे पूर्व मेरी मृत्यु हो जाए तो मुझे विश्वास है, मेरे बेटों को, पोतो को—उत्तराधिकारियो को सब प्रकार से सुख पहुँचे, महौषध पण्डित वैसी व्यवस्था करेगा। यह भविष्य मे घटित होने वाली सभी स्थितियो को पहले से ही देखता है, उनका ध्यान रखता है, उधर जागरूक रहता है। ऐसे उत्तम गुणयुक्त, सर्वथा दोषवर्जित पुरुष को मैं जलराक्षस को बलि नही दूगा।[1]

परिव्राजिका ने विचार किया—महौषध के गुणो के प्रख्यापन के लिए इतना ही पर्याप्त नही है। जैसे विशाल सागर पर सुरभिमय जल छिडका जाए, उसी प्रकार मैं समग्र नगरवासियो के मध्य इसके गुण ख्यापित करूगी।

वह राजा को साथ लिये महल से नीचे आई। राजप्रासाद के प्रागण मे आसन बिछाया। उस पर बैठी। उसने उत्तर पाञ्चाल के नागरिको को वहाँ एकत्र करवाया। राजा को भी बिठाया। राजा से वे प्रश्न आरम्भ से अन्त तक पुन पूछे। राजा ने पूर्ववत् विस्तार से उत्तर दिये।

परिव्राजिका ने वहाँ एकत्रित उत्तर पाञ्चाल के लोगो को सम्बोधित कर कहा — नागरिको ! राजा चूळनी ब्रह्मदत्त का यह अभिभाषण—वक्तव्य सुनो। यह महौषध पण्डित को बचाने के लिए अपनी माता के, पत्नी के, भाई के, पुरोहित के तथा अपने भी प्रिय, दुष्त्याज्य—जिनका त्याग करना बहुत कठिन है, प्राण-विसर्जन हेतु तत्पर है।

राजा की यह प्रज्ञा—विचार-चेतना महार्थिका—महान् अर्थो—महत्त्वपूर्ण प्रयोजनो की साधिका है, नैपुण्यमयी है, सात्त्विक चिन्तन युक्त है, दृष्टधर्मा है—धर्मानुमोदित है, हितार्था—हितप्रदा है, इस लोक एव परलोक मे सुखावहा है।[2]

जिस प्रकार रत्न-निर्मित भवन पर मणिमय शिखर लगा दिया जाए, उसी प्रकार मेरी परिव्राजिका ने बोधिसत्त्व के उत्तम गुणो का आख्यान कर अपना अभिभाषण समाप्त किया।

---

१. यतोपि आगतो अय्ये मम हत्थ महोसधो।
नाभिजानामि धीरस्स अनुमत्तम्पि दुक्कत ॥३०५॥
स चेव कस्मिचि काले मरण मे पुरे सिया।
पुत्ते च मे पपुत्ते च सुखापेय्य महोसधो ॥३०६॥
अनागते पच्चुप्पन्न सब्बमत्थ विपस्सति।
अनापराधकम्मन्त न दज्ज दकरक्खिनो ॥३०७॥

२. इद सुणोथ पञ्चाला चूळनीयस्स भासित।
पण्डित अनुरक्खन्तो प्राण चजति दुच्चज ॥३०८॥
मातु भरियाय भातुच्च सखिनो ब्राह्मणस्स च।
अत्तनो चापि पञ्चालो छन्न चजति जीवित ॥३०९॥
एव महत्थिका पञ्ञा निपुणा साधुचिन्तनी।
दिट्ठधम्मे हितत्थाय सम्पराये सुखाय ॥३१०॥

सार

प्रस्तुत जातक में वर्णित भेरी परिव्राजिका उत्पलवर्णा थी, पिता श्रीवर्धन शुद्धोदन था, माता महामाया थी, अमरा देवी बिम्बसुन्दरी थी, शुक-शावक आनन्द था, चूळनी ब्रह्मदत्त सारिपुत्र था, महौषध तो लोक नायक तथागत ही थे। यह प्रस्तुत जातक का सार है।[1]

1. भेरी उप्पलवण्णासि पिता सुद्धोदनो अहू।
माता आसि महामाया अमरा बिम्बसुन्दरी ॥३११॥
सुवो अहोसि आनन्दो सारिपुत्तोसि चूळनी।
महोसधो लोकनाथो एवं धारेथ जातकं ॥३१२॥

# 5. चित्त और संभूत : चित्त-संभूत जातक

उत्तराध्ययन सूत्र, तेरहवे अध्ययन, चूर्णि एव वृत्ति मे चित्त तथा सभूत या सभूति नामक दो भाइयो का कथानक है, जो चाण्डाल पुत्र थे। पूर्व भव मे गोपालक, दासीपुत्र, मृग एव हस के रूप मे साथ-साथ उत्पन्न हुए थे।

उच्च कुलोत्पन्न लोगो द्वारा किये जाते तिरस्कार से उद्वेलित होकर चित्त और सभूत ने श्रमण दीक्षा स्वीकार की। भोग-सपृक्त निदान के कारण संभूत काम्पिल्यपुर के राजा ब्रह्मभूति के पुत्र रूप मे उत्पन्न हुआ। वह आगे जाकर ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती हुआ। चित्त पुरिमताल नगर मे प्रमुख श्रेष्ठी के घर जन्मा, उसने मुनि-दीक्षा स्वीकार की। अव धि ज्ञानी हुआ। उसे अपने और अपने भाई के पूर्व-भव स्मरण थे। चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त को नाटक देखते अपना देव-भव स्मरण आया, जाति-स्मरण ज्ञान हुआ। पिछले पाँच भव तो उसने जाने, किन्तु छठे भव मे भाई कहाँ है, वह नही जान पाया। युक्ति पूर्वक खोज की। दोनो भाइयो का मिलन हुआ। मुनि चित्त ने ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती को धर्मोपदेश दिया।

पिटक वाङ्मय के अन्तर्गत चित्त सभूत जातक मे भी दो भाइयो की कहानी है। दोनो भाई इन्ही नामो से अभिहित है। पूर्व भव मे दोनो चाण्डालकुलोत्पन्न थे। अपमान से उत्पीडित होकर दोनो ने ऋषि-प्रव्रज्या स्वीकार की। आयुष्य-काल पूर्ण कर क्रमश हरिण-योनि मे तथा पक्षी-योनि मे उत्पन्न हुए। तत्पश्चात् चित्त कोशाम्बी मे राजपुरोहित के घर जन्मा। सभूत उत्तर पाञ्चाल के राजा के पुत्र-रूप मे उत्पन्न हुआ। नामकरण के दिन दोनो को पूर्व-जन्मो की स्मृति हुई। सभूत क्रमश भूलता गया। चित्त को दोनो के पिछले जन्म स्मरण रहे। चित्त ने ऋषि-प्रव्रज्या स्वीकार की।

चाण्डाल के घर जन्म, कला एवं शिल्प नैपुण्य, उच्च कुलोत्पन्न लोगो द्वारा तिरस्कार, वैराग्य भोग प्रधान नृप-जीवन और त्याग प्रधान सन्यस्त जीवन का समकक्ष दिग्दर्शन, त्याग का वैशिष्ट्य आदि दोनो ही कथानको मे प्राय. समान धरातल पर उभरे हैं। दोनो मे अद्भुत साम्य है।

जैन कथा के अन्तर्गत जहाँ एक श्लोक की उत्तरार्ध पाद-पूर्ति द्वारा दोनो भाइयो का मिलन होता है, वहाँ बौद्ध कथा मे एक मगलगीत की दो गाथाओ के गीत-प्रतिगीत के रूप मे दोनो भाई मिलते हैं।

जैन कथानक मे जिस प्रकार चित्त, जो मुनि था, अपने पूर्व भव के भाई चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त को उपदेश देता है, बौद्ध कथानक मे वैसे ही चित्त, जो ऋषिरूप मे प्रव्रजित था, अपने पूर्व जन्म के भाई पाञ्चाल-नरेश को धर्म का मार्ग बतलाता है।

कथानको के स्वरूप मे काफी सादृश्य होने के साथ-साथ भवो के विस्तार मे कुछ अन्तर है। जैसा उल्लेख हुआ है—जैन कथा के अनुसार विगत पाँच भवो मे तथा बौद्ध कथा के अनुसार विगत तीन भवो मे दोनो का साहचर्य रहा। भवो की क्रमिकता मे भी अन्तर है। दो पृथक् परिप्रेक्ष्यो मे पल्लवित वाङ्मय मे ऐसा होना स्वाभाविक है।

## चित्त और संभूत

**श्रमण मुनिचन्द्र**

साकेतपुर नामक नगर था। वहाँ के राजा का नाम चन्द्रावतंसक था। राजा के पुत्र

का नाम मुनिचन्द्र था। वह सागरचन्द्र नामक एक श्रमण के पास प्रव्रजित हुआ। एक समय की घटना है, श्रमण मुनिचन्द्र विहार करते-करते एक वन मे मार्ग भूल गये। वे क्षुधा, पिपासा से व्याकुल थे। चलने-चलते एक गोकुल-गोशाला मे आये। वहाँ के चार गोपालों ने उनका सभक्ति स्वागत किया। गोपालो ने मुनि को दुग्ध-दान दिया।

### गोपालों द्वारा श्रमण-दीक्षा

मुनि ने गोपालो को धर्मोपदेश दिया। गोपाल सस्कारी थे। उनमे वैराग्य-भाव जागा। उन चारो ने मुनिवर के पास श्रमण-दीक्षा ग्रहण की। चारों सयम का पालन करते रहे। उनमे से दो ने तो अति निर्मल भाव से सयम का पालन किया। शेष दो संयम का पालन तो करते रहे, पर, घृणा के साथ। चारों अपना आयुष्य पूर्ण कर प्रथम स्वर्ग मे देवरूप मे उत्पन्न हुए।

### उत्तर भव

जिन दो गोपाल-मुनियो ने घृणा-पूर्वक सयम का पालन किया था, वे स्वर्ग से च्युत होकर शखपुर नामक नगर मे शांडिल नामक ब्राह्मण की यशोमती नामक दासी के यहाँ पुत्र-रूप मे उत्पन्न हुए। उन दोनो भाइयो की वहाँ सर्पदश के कारण मृत्यु हो गई। तब वे कालिंजर नामक पर्वत पर मृग-रूप मे उत्पन्न हुए। वहाँ पर किसी व्याध ने उन्हें मार डाला। तदनन्तर वे गंगा नदी के तट पर हस के रूप मे उत्पन्न हुए।

हस का आयुष्य पूरा कर वे दोनो वाराणसी नामक नगरी मे भूदत्त नामक चाण्डाल के घर मे पैदा हुए। एक का नाम चित्त और दूसरे का नाम सभूति रखा गया।

### मन्त्री नमुचि

उस समय वाराणसी मे शख नामक राजा राज्य करता था। उसके नमुचि नामक एक मत्री था। उस मत्री ने एक बार उस राजा की रानी के साथ विषय-सेवन किया। राजा को पता लगा। राजा ने भूदत्त चाण्डाल को बुलाया तथा नमुचि को किसी गुप्त स्थान मे ले जाकर मारने का आदेश दिया। भूदत्त नमुचि को अपने घर ले गया। भूदत्त जानता था, नमुचि एक पण्डित और विज्ञ व्यक्ति है। उसका अपने लिए कोई अच्छा उपयोग क्यो न लिया जाए। भूदत्त ने नमुचि से कहा—"यदि तुम मेरे इन पुत्रो को विद्या पढा दो तो मैं तुम्हे नही मारूंगा।" मत्री ने यह स्वीकार कर लिया। भूदत्त ने उसे अपने यहाँ गुप्त रूप मे रख लिया। राजा को असत्य सूचना दे दी कि नमुचि का वध कर दिया गया है।

नमुचि भूदत्त के दोनो पुत्रो को विद्या पढाने लगा। वह व्यभिचारी था। वहाँ उसका भूदत्त की स्त्री के साथ अनुचित सम्बन्ध स्थापित हुआ। वह उसके साथ विषय-सेवन करने लगा। भूदत्त को जब यह ज्ञात हुआ, तब उसने उसके वध का निश्चय किया भूदत्त के पुत्रो ने नमुचि को अपना विद्या-गुरु जानकर वहाँ से भगा दिया।

नमुचि वहाँ से चलकर हस्तिनापुर नगर मे गया। वहाँ वह सनत्कुमार चक्रवर्ती का प्रधान अमात्य बन गया।

**संगीत-निष्णात चाण्डालकुमार**

इधर वे दोनो चाण्डाल-कुमार—भूदत्त के पुत्र गान-विद्या मे अत्यन्त निष्णात हो गये। उनके स्वर मे, गान मे अद्भुत मधुरता एव कलात्मकता थी। वे नगर मे जब गाते तो सुनने वाले उनके गान पर मुग्ध हो जाते। जहाँ भी वे गाते, लोग अपना काम-धन्धा छोडकर उनके पास एकत्र हो जाते तथा उनका गाना बडी रुचि के साथ सुनते। इससे लोगो के दैनन्दिन कार्यों मे बड़ी बाधा होने लगी। नगर के कतिपय प्रधान पुरुषो ने राजा के यहाँ उनके विरुद्ध शिकायत की। राजा ने उन दोनो को नगर से बाहर चले जाने का आदेश दया ि

**निराशा . प्रव्रज्या**

उन दोनो चाण्डाल-कुमारो को इससे बडा अपमान अनुभव हुआ। उन्होने ऐसे जीवन से मरना कही अधिक प्रियकर समझा। वे दोनो आत्महत्या करने को तैयार हुए। दोनो एक पर्वत पर से गिरकर मरना चाहते थे, इतने मे एक साधु के दर्शन हुए। साधु ने दोनो को धर्मोपदेश दिया। उनका मानस बदल गया। उन्होने प्रव्रज्या स्वीकार कर ली।

प्रव्रजित होकर दोनो भाई अच्छी तरह सयम का पालन करने लगे, घोर तप करने लगे।

किसी समय वे दोनो मुनि हस्तिनापुर आये। नमुचि वहाँ सनत्कुमार चक्रवर्ती के प्रधान अमात्य के रूप मे था ही। नमुचि ने उन दोनो भाइयो को पहचान लिया। उसका दूषित चरित्र कही प्रकट न हो जाए, इस चिन्ता से उसने उन दोनो को नगर से बाहर निकलवा दिया।

**तेजोलेश्या का प्रक्षेप**

नमुचि के इस नीच व्यवहार से वे दोनो मुनि बहुत खिन्न हुए। उन्होने नगर के बाहर रहते हुए उग्र तपस्या की। उनको तेजोलेश्या सिद्ध हुई। निष्कारण नगर से निकाले जाने का सभूति को बडा दु ख था। वह बहुत क्रोधित हुआ। उसने नगर पर तेजोलेश्या छोड़ना प्रारम्भ किया। पहले उसके मुह से प्रचण्डधूम निकलना आरम्भ हुआ। चित्त ने उसे बहुत समझाया, पर वह नही माना। तब चित्त ने उसके मुह पर हाथ रख दिया। उससे अग्नि तो रुक गई, किन्तु समग्र नगर मे धूआँ ही धूआँ हो गया।

**भोग-सपृक्त निदान**

सनत्कुमार चक्रवर्ती ने जब यह देखा, वह बहुत भयभीत हुआ, घबराया। श्रीदेवी नामक अपनी रानी को साथ लिए वह नगर के बाहर आया। मुनियो को वन्दन-नमन किया जो अनुचित हुआ उसके लिए क्षमा-याचना की। उस समय जब रानी श्रीदेवी सभूति मुनि को नमस्कार कर रही थी, उसके केशो मे लगे हुए गोशीर्ष चन्दन के अत्यन्त सुरभित तेल की एक बूद सभूति मुनि के चरणो पर गिर पडी। सभूति मुनि का क्रोध शान्त हो-गया। वह अपने नेत्र खोलकर रानी को निहारने लगा। उसके रूप-लावण्य देखकर वह उस पर मुग्ध हो गया। उस समय संभूति मुनि ने यह निदान किया कि यदि उसके घोर तप तथा सयम का फल हो तो वह मरकर ऐसा चक्रवर्ती राजा बने, इस प्रकार की परम रूपवती

रानी के साथ भोग-विलास-जनित सुखों का अनुभव करे। उक्त विचार की, जो संयम-पालन के यथार्थ लक्ष्य के प्रतिकूल था, आलोचना किये बिना ही सभूति मुनि काल-धर्म को प्राप्त हो गया। चित्त मुनि ने किसी प्रकार का निदान नही किया। वह शुद्ध संयम का सम्यक् प्रतिपालन करता हुआ, काल-धर्म को प्राप्त हुआ। दोनो प्रथम स्वर्ग मे देवरूप में उत्पन्न हुए।

### चित्त : संभूति : पुनर्जन्म

स्वर्ग मे देव-आयुष्य पूर्ण कर चित्त मुनि का जीव पुरिमताल नगर के एक प्रमुख सेठ के घर मे पुत्र के रूप मे उत्पन्न हुआ। सभूति के जीव ने काम्पिल्यपुर नगर के ब्रह्मभूति नामक राजा की चूलनी नामक महारानी की कोख मे पुत्र-रत्न के रूप मे जन्म लिया। जन्म से पूर्व महारानी चूलनी को चवदह कुमार के ऐसे शुभ स्वप्न आये, जो उत्पद्यमान बालक की पुण्य प्रतापशीलता के द्योतक थे। कुमार का नाम ब्रह्मदत्त रखा गया।

राजा ब्रह्मभूति एक असाध्य रोग से ग्रस्त हुआ। उसने चारो दिशाओं के अपने चार मित्र प्रादेशिक राजाओ को बुलाया। उसने उनसे कहा कि मैं आरोग्य लाभ कर सकूं, यह संभव नही लगता। कुमार ब्रह्मदत्त अभी बालक है। उसके वयस्क हो जाने तक आप मेरे राज्य की समीचीन रूप मे व्यवस्था करते रहें। जब कुमार ब्रह्मदत्त योग्य हो जाए तो उसका राज्याभिषेक कर दें। उन चारो ने ब्रह्मभूति का अनुरोध स्वीकार किया।

कुछ समय बाद राजा ब्रह्मभूति की मृत्यु हो गई। उक्त चारो प्रादेशिक राजाओं मे से प्रथम दीर्घ नामक राजा राज्य की रक्षा के लिए मनोनीत हुआ। उसका आचरण अच्छा नही था। रानी चूलनी के साथ उसका अनुचित सम्बन्ध स्थापित हो गया। कुमार ब्रह्मदत्त को जब इनका पता चला तो वह मन-ही-मन बहुत दु:खित हुआ। कुमार ब्रह्मदत्त ने एक दिन काक और हंसिनी का जोड़ा अपने समक्ष रखकर राजा दीर्घ को सुनाते हुए कहा—"रे नीच काक ! यदि तूने इस हंसिनी का संग किया तो यह स्मरण रखना, तुम्हें प्राणो से हाथ धोने पड़ेंगे।"

राजा दीर्घ सारी बात समझ गया। उसने चूलनी को यह बात कही। वह बोला—"रानी ! यह बालक हमारे लिए दु:खद सिद्ध होगा; अत: मैं अब यहाँ नहीं रुक सकता। अपने राज्य मे जाता हूँ।"

रानी चूलनी विषयान्ध थी। वह दीर्घ से बोली—"तुम चिन्ता मत करो, मैं कुमार की हत्या करवा दूंगी।"

### चूलनी द्वारा ब्रह्मदत्त की हत्या का असफल प्रयत्न

तदनन्तर रानी चूलनी ने एक लाक्षागृह बनवाया। कुमार ब्रह्मदत्त का विवाह किया। नव दम्पति को उस नूतन घर मे शयन करने की आज्ञा दी। लाक्षागृह मे ठीक समय पर आग लगा दी जाए, चूलनी ने यह गुप्त मंत्रणा की। कुमार ब्रह्मदत्त को किसी मंत्री द्वारा रानी की इस दुर्मन्त्रणा का ज्ञान हो गया। ब्रह्मदत्त ने इस संकट को टालने के लिए मंत्री के साथ परामर्श किया। दोनो के परामर्श के अनुसार नगर के बाहर से उस लाक्षागृह तक एक गुप्त सुरंग निर्मित करवा दी गई। मंत्री ने कुमार ब्रह्मदत्त की सेवा मे अपने पुत्र को रख दिया। लाक्षागृह मे जब आग लगाने का प्रसंग उपस्थित हुआ तो मंत्री पुत्र ने ब्रह्मदत्त को

सावधान कर दिया तथा ब्रह्मदत्त इस सकट से बच गया। राजा दीर्घ ने ब्रह्मदत्त को समाप्त करने हेतु और भी अनेक उपाय किये, षड्यन्त्र रचे, पर, सब निष्फल गये।

**ब्रह्मदत्त : चक्रवर्ती पद**

राजकुमार ब्रह्मदत्त ने कुछ समय के लिए विदेश जाने का विचार किया। वह रवाना हुआ। विदेश मे उसने अनेक राजकन्याओ के साथ पाणिग्रहण किया तथा अनेक राजाओ से मैत्री सम्बन्ध स्थापित किये।

बहुत से राजाओ की सेना साथ लेकर कुमार ब्रह्मदत्त वापस काम्पिल्यपुर आया। आते ही उसने दीर्घ राजा को मार डाला और राज्य स्वय सम्हाल लिया।

ब्रह्मदत्त को क्रमश. चतुर्दश रत्नो की प्राप्ति हुई, जिनके प्रभाव से उसने छ खण्ड पृथ्वी पर विजय प्राप्त की, चक्रवर्ती पद धारण किया।

**जाति-स्मरण-ज्ञान की उत्पत्ति . भाई का अन्वेषण**

एक समय ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती नाटक देख रहा था। उसे देवलोक के नाटक की स्मृति हुई। उसको जाति-स्मरण-ज्ञान उत्पन्न हुआ। उसने इस ज्ञान द्वारा अपने प्रिय भ्राता चित्त को पाँच भवो तक तो अपने साथ ही देखा किन्तु छठे भव मे उसे अपने साथ नही देखा। उसने अपने भाई का अन्वेषण करना चाहा। इस हेतु उसने गोपदासौ मृगौ हंसौ मातंगावमरौ तथा—यो एक श्लोक के दो चरण बनाकर लोगो को सिखला दिये। चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त ने यह घोषित किया कि जो इस श्लोक के आगे के दो चरण बनाकर लायेगा, उसे मैं अपना आधा राज्य दूँगा। यह तो हुआ, पर, काफी समय तक कोई भी उस श्लोक के उत्तरार्द्ध की पूर्ति कर नही ला सका।

**चित्त दीक्षा · अवधि ज्ञान**

उस समय चित्त मुनि दीक्षा ले चुके थे तथा उन्हे अवधि-ज्ञान भी प्राप्त हो चुका था उन्होने अवधि-ज्ञान का उपयोग लगाया और उससे यह जाना कि उनका भाई चक्रवर्ती है। उससे मिलने हेतु उग्र विहार करते हुए वे वहाँ आये। काम्पिल्यपुर नगर के बाहर एक उद्यान मे ठहरे।

**श्लोक पूर्ति**

एक कृषक कूप से पानी निकाल रहा था, अपना खेत सीच रहा था। जब वह पानी छोडता तो वही आधा श्लोक—श्लोक का पूर्वार्द्ध उच्चारित करता। मुनि ने उसे बुलाकर पूछा कि तुम श्लोक के आगे का भाग—उत्तरार्द्ध—क्यो नही बोलते? कृषक ने मुनि से ही वह श्लोक पूरा करने की अभ्यर्थना की। तब मुनि ने "एषानौ. षष्ठिका जातिरन्योन्याभ्यां वियुक्तयो। इस प्रकार श्लोक का उत्तरार्द्ध बतलाया।

**चक्रवर्ती द्वारा मुनि दर्शन**

वह किसान चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त के पास आया तथा पूरा श्लोक सुनाया। राजा को बड़ा आश्चर्य हुआ। वह सोचने लगा—क्या मेरे भाई ने किसान के घर मे जन्म लिया है?

उसके मन पर चोट पहुँची। वह मूर्च्छित हो गया। लोग किसान को पीटने लगे। तब उस किसान ने बताया कि श्लोक की पूर्ति अमुक मुनि ने की है। चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त बहुत प्रसन्न हुआ। उसने कृषक को मनमाना पारितोषिक दिया। वह अपनी चतुरंगिणी सेना साथ लिए अपने भ्राता मुनिवर के दर्शन हेतु नगर से बाहर निकला। जहां मुनिवर थे, वहां आया। उनके दर्शन किये। मन मे असीम हर्ष हुआ। दोनो उपस्थित जनता के बीच विराजित हुए।

### भ्रातृ-मिलन

परम ऋद्धि-सम्पन्न, परम यशस्वी चक्रवर्ती सम्राट ब्रह्मदत्त ने अपने पूर्व भव के भाई मुनि चित्त का बहुत सम्मान किया तथा वह उनसे बोला—"हम दोनो भाई थे, एक दूसरे के वशानुगत थे—एक दूसरे की इच्छा के अनुरूप चलने वाले थे, हमारा एक दूसरे के प्रति परस्पर अनुराग था और हम एक दूसरे के हिताकाक्षी थे। हम दोनो दशार्ण देश मे दास थे, कालिंजर पर्वत पर मृग थे, मृत गगा नदी के तट पर हस थे तथा काशी मे चाण्डाल थे। तत्पश्चात् हम दोनों स्वर्ग मे महान् ऋद्धिशाली देव थे। यह हमारा छठा भव है, जिसमें हम एक दूसरे से अलग हुए हैं।"

### तत्त्वालाप

मुनि ने कहा—"राजन्! तुमने मन से निदान तप के फल स्वरूप ऐहिक सुख प्राप्त करने का सकल्प किया था। उस निदान का फल उदित होने पर अपना आपस मे वियोग हुआ—हमारा पृथक्-पृथक् स्थानो मे जन्म हुआ।"

चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त ने कहा—"मुनिवर चित्त! मैंने पूर्व जन्म मे सत्य तथा शौच—पवित्र आचार-युक्त कर्म किये थे। उनका सुखमय फल मैं यहाँ भोग रहा हूँ। क्या तुम भी वैसे उत्तम फल भोग रहे हो?"

मुनि ने कहा—"मनुष्यो द्वारा आचरित सत्कर्म सफल होते है—समय पर उनका सुफल प्राप्त होता है। यह तथ्य है—किये हुए कर्मों का फल भोगे बिना मुक्ति नही मिलती। पूर्व आचीर्ण पुण्य फलस्वरूप मैं भी उत्तम पदार्थों और काम-भोगो से समायुक्त था—मैंने भी ऐहिक सुख भोगे हैं। सम्भूत! जैसे तुम अपने को परम भाग्यशाली, समृद्धिशाली तथा पुण्य फलोपेत जानते हो, यह चित भी कभी उसी प्रकार समृद्धि, वैभव तथा द्युति युक्त था। जिस प्रकार महान् अर्थ-युक्त धर्म-वाणी सुनकर अन्य जन ज्ञान पूर्वक जन-समूह के बीच शीलगुण-युक्त भिक्षु जीवन स्वीकार करते हैं, उसी प्रकार मैं भी धर्म-वाणी से प्रेरित होकर श्रमण बना हूँ।"

चक्रवर्ती ने कहा—चित्त! देखो, मेरे यहाँ उच्चोदय, मधु, कर्क मध्य और ब्रह्म सज्ञक भवन है। और भी रमणीय प्रासाद है। वे पांचाल देश के रूप, गुण तथा कला आदि से युक्त हैं। तुम उनमे निवास करो, सुख भोगो। हे भिक्षु! नृत्य, गीत तथा वाद्यो के बीच तुम सुन्दर नारियो के परिवार के साथ सासारिक सुखो का सेवन करो। तुम्हारा यह प्रव्रजित जीवन—भिक्षु का जीवन वास्तव मे दुःखपूर्ण है, ऐसा मुझे लगता है।

### धर्मोपदेश

पूर्व-जन्म के प्रेम के कारण अनुरागी, सासारिक भोगो में लिप्त चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त की बात सुनकर धर्म मे आस्थित तथा उसके हितैषी मुनि चित्त ने कहा—"सभी गीत वास्तव

मे विलाप है, सभी नृत्य विडम्बना है। सौन्दर्य के लिए धारण किये जाने वाले सभी आभूषण भार है। सभी काम—भौतिक सुख-दुःख प्रद है। राजन् ! जो अज्ञानी जनो को प्रिय लगते हैं, पर, वास्तव मे जिनका अन्त दु ख मे है, ऐसे काम-भोगो मे मनुष्यो को वह सुख—आध्यात्मिक आनन्द नही मिलता, जैसा सुख भोगो से विरक्त, शील गुणो मे अनुरक्त—सयमरत तपोधन भिक्षुओ को प्राप्त होता है। राजन् ! पूर्व-जन्म मे हम दोनो मनुष्यो मे अधम—नीच चाण्डाल जाति मे उत्पन्न हुए थे। हम चाण्डालो की बस्ती मे चाण्डाल-गृह मे रहते थे। सभी जन हम से द्वेष करते थे, घृणा करते थे—हमे निन्दित मानते थे। राजन् ! इस जन्म मे हम पूर्वकृत पुण्य-कर्मों के फल स्वरूप भिन्न स्थिति मे हैं। शुभ कर्मो के परिणाम-स्वरूप तुम यहाँ महान् प्रतापी, महान् ऋद्धिशाली चक्रवर्ती सम्राट् हो। अब अशाश्वत भोगो का परित्याग कर चारित्र स्वीकार करने के लिए अभिनिष्क्रमण करो—बाहर निकलो, आगे बढो ! राजन् ! जो इस अशाश्वत—क्षण-भगुर जीवन मे पुण्य-कर्म नही करता, वह मौत के मुँह मे पड जाने पर बडा शोकान्वित होता है, उसका परलोक बिगड जाता है। जैसे सिंह मृग को पकड कर उठा ले जाता है, उसी तरह अन्तकाल मे मृत्यु मनुष्य को उठा ले जाती है। उस समय माता, पिता, प्रिय जन एव भाई उसे जरा भी बचा नही सकते। जातीय-जन उसका दु ख नही बटा सकते। मित्रगण, पुत्र तथा बन्धु-बान्धव उसके दुःख मे भागी नही बन सकते। वह स्वय अकेला ही दु ख भोगता है, क्योकि कर्म, करने वाले का ही पीछा करता है। आत्मा द्विपद—दो पैरो वाले मनुष्य आदि, चतुष्पद—चार पैरो वाले पशु आदि, क्षेत्र, घर, धन, धान्य—इन सभी को छोडकर अपने कर्मो के वशगत हुआ स्वर्ग मे या नरक मे जाता है। एकाकी जाने वाले उसके निर्जीव शरीर को चिता मे रखकर अग्नि से जला दिया जाता है। फिर उसके जातीय जन, पत्नी तथा पुत्र आदि पारिवारिक-वृन्द दूसरे का, जिससे उनका स्वार्थ सधता है, अनुगमन करते है, उसे अपना लेते हैं। यह जीवन निरन्तर मृत्यु की ओर बढता जाता है। वृद्धावस्था मनुष्य के वर्ण—शोभा, दीप्ति या कान्ति को हर लेती है। पाचाल राज ! मेरा कथन सुनो, समझो, घोर आरम्भ-समरम्भमय कर्म मत करो।"

"मुने ! आप जो मुझे कह रहे है, मैं भी उसे यथावत् रूप मे जानता हूँ। हे आर्य ! ये सासारिक भोग मन मे आसक्ति—आकर्षण पैदा करते हैं—मेरे जैसे के लिए इन्हे जीत पाना कठिन है। मुनिवर चित्त ! मैंने हस्तिनापुर मे महान् ऋद्धिशाली नरपति और रानी को देखकर काम-भोग मे लोलुप बनकर अशुभ निदान किया था। उस निदान का प्रतिक्रमण, प्रायश्चित्त नही करने से मुझे ऐसा फल प्राप्त हुआ—यह अत्यधिक भोग सुखमय चक्रवर्ती का भव मिला। यद्यपि मैं धर्म को जानता हूँ, किन्तु, काम भोगो मे मूर्च्छित हूँ, अपनी सुध-बुध खोये उनमे आसक्त हूँ। जैसे कीचड मे फँसा हुआ हाथी जमीन को देखता हुआ भी कीचड से निकलकर उसके किनारे नही आ पाता, उसी प्रकार विषय-वासना मे लोलुप मैं साधु-मार्ग को जानता हुआ भी उसका अनुव्रजन नही कर सकता, उस पर चलने मे समर्थ नही हो पाता।"

मुनि ने कहा—"समय बीत रहा है, राते त्वरा पूर्वक—बहुत जल्दी-जल्दी जा रही हैं। मनुष्यो के ये भोग—सासारिक सुख नित्य नही है। ये आते हैं और पुण्य क्षय हो जाने पर मनुष्य को छोडकर वैसे ही चले जाते है, जैसे फलो के क्षीण हो जाने पर पक्षी वृक्ष को छोडकर चले जाते है। राजन् ! यदि तुम भोगो का त्याग करने मे असमर्थ हो तो धर्म-भाव

मे स्थिर होकर आर्य-कर्म—उत्तमोत्तम पुण्य कार्य करो, सभी प्राणियो पर अनुकम्पाशील रहो। इससे तुम वैक्रिय शरीर-युक्त—इच्छानुकूल रूप बनाने मे समर्थ देव बनोगे।"

"राजन्! भोगो के त्याग करने की बुद्धि—चिन्तन तुममे नही है। तुम आरम्भ और परिग्रह में लोलुप हो। मैंने यह विप्रलाप—बकवास व्यर्थ ही किया। अब मैं जा रहा हूँ।"

पाँचालराज ब्रह्मदत्त साधु के वचनो का अनुसरण नही कर सका। उन द्वारा उपदिष्ट मार्ग पर नही चल सका। अनुत्तर—अति उत्तम सासारिक भोगो को भोगकर वह अनुत्तर—सर्वाधिक भीषण नरक मे गया।

महर्षि चित्त सांसारिक भोगो से विरक्त रहते हुए उदग्र—उत्कृष्ट चारित्र एव तप का आचरण करते हुए अनुत्तर—सर्वोत्तम सिद्ध गति को प्राप्त हुए।[1]

## चित्त-संभूत जातक

शास्ता जेतवन मे विहार करते थे, उन्होने सब्बं नरानं सफलं सुचिन्न यह गाथा आयुष्मान् महाकाश्यप के साहचर्य मे रहने वाले उन दो भिक्षुओ के सम्बन्ध मे कही, जिनका परस्पर बहुत प्रेम था।

### दो भिक्षुओ का घनिष्ठ सौहार्द

वे दोनो भिक्षु आपस मे एक-दूसरे का बहुत विश्वास करते थे। जो कुछ भी प्राप्त होता, परस्पर बाँट लेते। भिक्षा के लिए एक साथ जाते और एक ही साथ वापस लौटते। वे अलग-अलग नही रह सकते, इतनी आत्मीयता तथा स्नेह उनमे था।

एक बार धर्म-सभा मे विद्यमान भिक्षु उन दोनो भिक्षुओ के पारस्परिक विश्वास तथा सौहार्द की चर्चा कर रहे थे। शास्ता उधर आये। उन्होंने पूछा—"भिक्षुओ! बैठे-बैठे क्या वार्तालाप कर रहे थे?"

भिक्षुओ ने कहा—"भन्ते! दो भिक्षुओ के आपस के प्रगाढ प्रेम और सुहृद्-भाव की चर्चा करते थे।"

भगवान् ने कहा—"भिक्षुओ! इसमे आश्चर्य करने जैसा कुछ नही है। ये दोनो भिक्षु तो इस एक ही जन्म मे आपस मे इतने विश्वस्त हैं, पर, पुरातनकालीन पंडितों—ज्ञानी जनो ने तो तीन चार जन्म पर्यन्त मित्र-भाव का त्याग नही किया, एक दूसरे के प्रति अत्यन्त सौहार्द पूर्ण रहे।"

### विशिष्ट शिल्पकुशल चित्त, संभूत

प्राचीन काल की बात है, अवन्ती नामक राष्ट्र था। उज्जैनी नामक नगरी थी, जो अवन्ती राष्ट्र की राजधानी थी। अवन्ती महाराज वहाँ राज्य करते थे। तब उज्जैनी नगरी के बाहर चांडालो का एक गाँव था। बोधिसत्त्व ने एक चाडाल के घर जन्म लिया। एक दूसरा प्राणी भी उसकी मौसी के पुत्र के रूप मे जन्मा। एक का—बोधिसत्त्व का नाम चित्त रखा गया। दूसरे का सभूत रखा गया। उन दोनो ने चाडाल वश मे प्रचलित एक

---

१. आधार—उत्तराध्ययन सूत्र, तेरहवाँ अध्ययन, चूर्णि, वृत्ति।

विशिष्ट शिल्प मे कौशल प्राप्त किया। एक बार दोनो के मन मे आया—अपना शिल्प-कौशल दिखलाए। एक उज्जैनी नगरी के उत्तरी द्वार पर शिल्प का प्रदर्शन करने लगा तथा दूसरा पूर्वी द्वार पर शिल्प-कौशल दिखाने लगा।

### दिट्ठमंगलिकाएँ

उस नगर मे एक सेठ की पुत्री तथा एक पुरोहित की पुत्री दिट्ठमगलिकाएँ थी—शकुन मे विश्वास करती थी। उसी दिन उन दोनो ने उद्यान-क्रीडा हेतु जाने का विचार किया। प्रचुर खाद्य-पदार्थ आदि लिए उनमे से एक उत्तरी द्वार से निकली तथा दूसरी पूर्वी द्वार से निकली। उन्होने चाडाल पुत्रो को देखा, जो अपना शिल्प प्रदर्शित कर रहे थे। उन्होने पूछा—"ये कौन हैं ?" लोगो ने बताया—"ये चाडाल-पुत्र हैं।" उन दोनो ने इसे अपशकुन माना, झुझला गईं, सुगन्धित पानी से अपने नेत्र धोए तथा कहा—"आज अदर्शनीय के दर्शन हुए—नही देखने योग्य देखा।" यह कहकर वे वापस लौट गईं।

### अपशकुन : मारपीट : तक्षशिला-गमन

साथ के लोगो को यह घटना बडी अप्रिय लगी। उन्होने उन दोनो को बुरी तरह पीटा और कहा—"अरे दुष्ट चाडालो ! तुम लोगो ने बडा बुरा किया, अपशकुन कर दिया। हमे मुफ्त मे मदिरा मिलती, अच्छा भोजन मिलता। तुमने यह सब बिगाड डाला।" दोनो चाडाल-पुत्र मार से बेहोश हो गए। पीटने वाले पीटकर चले गए। कुछ देर बाद उन दोनो को होश आया। दोनो चलकर एक स्थान पर परस्पर मिले। जो दुःखद घटना उनके साथ घटी, उसकी चर्चा की, अफसोस किया। वे कहने लगे—"बहुत बुरा हुआ। आगे भी ऐसा हो सकता है। हमे क्या करना चाहिए, जिससे फिर कभी दुर्दशा न हो। यह सब हमारे चाडाल जाति के होने के कारण हुआ। जब तक हम चाडाल-कर्म मे रहेगे, हमारे प्रति लोगो का घृणा-भाव रहेगा। अच्छा हो, हम अपनी जाति का सगोपन करके ब्राह्मण—विद्यार्थी के रूप मे तक्षशिला जाए और वहाँ गहन विद्याध्ययन करें, विशिष्ट शिल्प-कौशल प्राप्त करें।"

उनके विचार ने निश्चय का रूप लिया। वे दोनो तक्षशिला गये। वहाँ जो सुविख्यात आचार्य थे, उनके शिष्य बने, विद्याध्ययन करने लगे। एक सामान्य चर्चा विद्या पीठ मे थी—जम्बूद्वीप से दो चाडाल अपनी जाति सगोपित कर विद्या पढ रहे हैं, पर, कोई नही जानते थे, वे कौन से है। चित्त और सभूत के लिए किसी के मन मे सशय नही था। विद्याध्ययन चलता रहा। चित्त ने अपना अध्ययन समाप्त कर लिया। सभूत का अध्ययन समाप्त नही हुआ था।

### चाण्डाल-भाषा का प्रयोग

एक दिन का प्रसग है, एक ग्रामवासी ने आचार्य को अपने यहाँ शास्त्रपाठ हेतु आमन्त्रित किया। रात्रि मे वर्षा हो मे गई। रास्ते आने वाले गड्ढे, कन्दराएँ पोखर आदि पानी से भर गये। आचार्य ने सवेरे चित्त पडित को अपने पास बुलाया और उनसे कहा—"मौसम ठीक नही है। मैं पाठ करने के लिए नही जा सकूगा। विद्यार्थियो को साथ लेकर तुम जाओ। ग्रामवासी के यहाँ मगल-पाठ करने पर जो मिले, उसमे से अपने

खाद्य, पक्वान्न तुम खा लेना, मेरा हिस्सा अपने साथ ले आना।" चित्त पण्डित ने आचार्य की आज्ञा शिरोधार्य की। वह विद्यार्थियों को साथ लिए उस गाँव में आया। भोजन कराने वाले आदमियो ने सोचा—ब्रह्मचारी—विद्यार्थी जब तक हाथ मुह धोए, स्नान आदि करें, खीर परोस कर रख दें, तब तक ठडी हो जाए। यह सोचकर यजमान ने खीर परोस दी। विद्यार्थी शीघ्र ही स्नान आदि से निवृत्त हो गए। खीर तब तक ठडी नही हुई थी। विद्यार्थी भोजन करने बैठ गये। परोसी हुई खीर उनके सामने रख दी गई। सभूत जल्दी से खीर खाने का लोभ-संवरण नही कर सका। यो समझा, खीर ठडी हो गई है, उसने खीर का एक ग्रास मुंह मे डाल लिया। खीर बहुत गर्म थी। उससे उसका मुह इस प्रकार जलने लगा, मानो तपाया हुआ लोह-पिण्ड मुह मे रख दिया हो। वह घबरा गया, काँप उठा, होश-हवाश भूल गया, आकुलता मे कुछ ध्यान न रहा, बुद्धि ठिकाने नही रही। उसने चित्त पडित की ओर देखा। उसके मुह से चाडाल-भाषा मे निकल पडा—"अरे! खीर से मेरा मुंह बुरी तरह जला जा रहा है, क्या करू?" तब तक चित्त को भी ध्यान न रहा। अस्थिर मनोदशा के कारण उसके मुह से भी चाडाल-भाषा मे ही निकला—"खीर को निगल जाओ।" जब सहवर्ती ब्रह्मचारियो ने यह सुना तो वे आश्चर्यान्वित हुए, एक दूसरे की ओर देखने लगे—ये दोनो किस भाषा मे बोल रहे हैं, यह कौन-सी भाषा है।

### ब्रह्मचारियो द्वारा प्रताड़ना

चित्त पडित ने ग्रामवासी के यहाँ मगल पाठ किया। पाठ का कार्यक्रम सम्पन्न हो गया। ब्रह्मचारी वहाँ से निकल कर अलग-अलग जहाँ-तहाँ बैठ गए। चित्त तथा सभूत द्वारा बोली गई भाषा का परीक्षण करने लगे। पठित तो थे ही, उन्हें पता लग गया, वह चाडाल भाषा थी। ब्रह्मचारी बहुत क्रुद्ध हुए। उन्होने उन दोनो को बुरी तरह मारा, पीटा, कहा—"अरे! दुष्ट चाडालो। तुम बडे नीच हो। अपने को ब्राह्मण बतलाकर इतने दिन तक हमे भ्रष्ट करते रहे, धोखे मे रखा।" इतना कह कर और पीटने लगे। इतने मे एक भला आदमी वहाँ पहुँचा। उसने समझा-बुझाकर ब्रह्मचारियो को वहाँ से हटाया, चित्त संभूत को उनसे बचाया।

### ऋषि-प्रव्रज्या . उत्तर-भव

उस सत्पुरुष ने चित्त और सभूत को यह शिक्षा दी कि तुम्हारी जाति का ही यह दोष है। इसके कारण ही इस प्रकार पीड़ित हुए, दु:खित हुए। अच्छा यह होगा, जाओ तुम कही प्रव्रज्या ग्रहण कर लो। प्रव्रजित होकर जीवन बिताओ। उधर ब्रह्मचारी अपने आचार्य के पास पहुँचे तथा उनको बताया, चित्त और सभूत चाण्डाल थे।

चित्त और सभूत वन मे चले गए। वे ऋषि-प्रव्रज्या की पद्धति से प्रव्रजित हुए।

कुछ समय बाद उन्होने देह-त्याग किया। वे नेरञ्जरा नामक नदी के तट पर एक हरिणी की कोख से हरिणो के रूप मे उत्पन्न हुए। जन्म-काल से ही दोनो में परस्पर बडा प्रेम था। दोनो साथ-साथ रहते, साथ-साथ चरते, साथ-साथ बैठते, कभी अलग-अलग नही रहते।

एक दिन की घटना है, वे चर चुके थे। अपने मस्तक से मस्तक मिलाए, सीगो से सीग मिलाए, मुह से मुह मिलाए जुगाली कर रहे थे। एक आखेटक वहाँ आया। उन पर

बाण छोडा। एक ही आघात ने दोनो की जान ली। वहाँ से वे नर्मदा नदी के तट पर पक्षी के रूप मे उत्पन्न हुए। बडे हुए। दोनो मे बडी घनिष्ठता एव आत्मीयता थी। दोनो बड़े प्रेम से साथ रहते, साथ-साथ खाना-पीना करते, साथ-साथ विश्राम करते। एक दिन खाना-पीना करने के बाद अपने सिर से सिर मिलाए, चोच से चोच मिलाए वे प्रेम के साथ खड़े थे। एक चिडीमार वहाँ आया। उसने उन्हे देखा, पकड लिया और मार डाला।

## पूर्व-स्मृति

वहाँ से च्यवकर चित्त पडित कोशाम्बी नगरी मे राजपुरोहित के घर पुत्र-रूप मे उत्पन्न हुआ। सभूत पडित उत्तर पाचाल देश के राजा के यहाँ पुत्र-रूप मे जन्मा। नामकरण के दिन उनको अपने पहले के जन्मो की स्मृति हो आई। सभूत पडित उस स्मृति को कायम नही रख सका। वह क्रमश. भूलता गया। उसे केवल अपना चाडाल के यहाँ तक का स्मरण रहा। चित्त पडित को पिछले चारो जन्म भलीभाँति स्मरण रहे। वह जब सोलह वर्ष का हुआ, तब वह अपने घर से निकल पडा। उसने ऋषि-प्रव्रज्या स्वीकार की एव ध्यान-अभिज्ञा सिद्ध की। ध्यान की आनन्दानुभूति करते हुए वह अपना समय व्यतीत करने लगा।

## मगल-गीत . दो गाथाएँ

उधर पांचाल-नरेश की मृत्यु हो जाने पर उसके राजकुमार के रूप मे उत्पन्न सभूत पडित राज्याभिषिक्त हुआ। जिस दिन उसने राजछत्र धारण किया, उसी दिन मगल गीत या उल्लास वाक्य के रूप मे उसने दो गाथाएँ कही। अन्त पुर की महिलाएँ तथा मागध-जन राजा का यह मगल-गीत गाते। नागरिक-वृन्द भी उसे अपने राजा का प्रिय गीत जानकर गाने लगे। इस प्रकार वे गाथाए राजा के मगल-गीत या प्रिय-गीत के रूप मे सर्वत्र प्रसिद्ध एव प्रसृत हो गई।

## उद्बोधन का उपक्रम

चित्त पडित उस समय हिमालय पर रहता था। उसने ध्यान किया—मेरा भाई संभूत अभी पाचाल देश मे राज्याभिषिक्त हुआ है या नही, उसने राज-छत्र धारण किया है या नही। चित्त पडित को अपने विशिष्ट ज्ञान द्वारा ज्ञात हो गया कि सभूत पाचाल का राजा हो गया है। चित्त, सभूत को धर्म के मार्ग पर लाना चाहता था, किन्तु, उसने सोचा—सभूत अभी-अभी नया राजा हुआ है। इस समय इसे समझा पाना सभव नही होगा। वह जब वृद्ध हो जायेगा, तब उसके पास जाऊगा, धर्मोपदेश दूगा, उसे प्रव्रजित करूगा। पचास वर्ष की अवधि व्यतीत हो गई। राजा के पुत्र-पुत्रिया बडे बडे हो गए। उस समय चित्त पडित अपनी विशिष्ट ऋद्धि द्वारा आकाश-मार्ग से वहाँ पहुँचा। बगीचे मे नीचे उतरा, मगल-शिला पर स्वर्ण-प्रतिमा की ज्यो स्थित हुआ।

## गीत-कुशल बालक

चित्त पडित ने देखा, एक बालक लकडियाँ बटोर रहा है और साथ-ही-साथ यह गीत गा रहा है। चित्त पडित ने गीत के शब्द सुने। उस बालक को अपने पास बुलाया। बालक आया। उसने चित्त पडित को प्रणाम किया, सामने खडा हो गया। चित्त पडित ने

उसे पूछा—"तुम सवेरे से एक ही गीत गा रहे हो, क्या तुम्हे कोई और गीत नही आता ?"

बालक बोला—"भन्ते ! और भी बहुत से गीत जानता हूँ, पर, यह हमारे राजा का प्यारा, रुचिकर गीत है; अतएव मैं इसे ही गा रहा हूँ।"

"क्या राजा के सामने प्रत्युत्तर के रूप मे प्रतिकूल गीत गा सकोगे ?"

"मैं वैसे गीत नही जानता। यदि मैं जानूँ तो गा सकूँ।"

**गीत : प्रतिगीत**

चित्त पंडित ने उसे वैसे गीत दिये, सिखाये और कहा—"जब राजा दो गीत गा चुके, तदुपरान्त मेरे सिखाये ये तीन गीत यथाक्रम गाना। राजा तुम पर प्रसन्न होगा तथा पुरस्कार के रूप मे धन देगा।"

बालक यह सब समझकर शीघ्र अपने घर पहुँचा, अपनी माता के पास गया, सारी बात माता को कही, साफ-सुथरे कपड़े पहनकर सजा और राज-द्वार पर आया। द्वार पर स्थित प्रहरी द्वारा उसने राजा को निवेदन करवाया—"एक बालक आया है, वह आपके साथ प्रतिगीत गाना चाहता है।"

बालक का अनुरोध स्वीकार कर राजा ने कहलवाया—"वह आ जाये। राजा के आदेश से बालक भीतर गया, राजा को प्रणाम किया।

राजा ने पूछा—"तात ! तुम मेरे समक्ष प्रतिगीत गाओगे ?"

बालक बोला—"हाँ देव ! मैं प्रतिगीत गाऊंगा। आप समस्त राज्य-परिषद एकत्र कराए।"

राजा के आदेश मे समस्त राज्य-परिषद् एकत्र हो गई। बालक ने राजा से निवेदन किया—"देव ! अब आप अपना गीत गायें, प्रत्युत्तर मे मैं प्रतिगीत गाऊंगा।"

राजा ने दो गाथाओ के रूप मे अपना गीत प्रस्तुत किया—"मनुष्यो द्वारा किए गये समग्र कर्म अपना-अपना फल देते हैं। कर्म फल से किसी का छुटकारा नही—कृत-कर्म कभी निष्फल, व्यर्थ नही जाते। महानुभाव—परम प्रतापी सम्भूत अपने द्वारा आचरित सत्कर्मों के पुण्यमय फल को प्राप्त किए हुए हैं—अपने पुण्यो का सुखमय फल भोग रहा है।

"मनुष्यो के कृत कर्म अपना-अपना फल देते है। उन मे कोई भी कर्म निरर्थक, निष्फल नही जाता। मेरा मन समृद्ध—उल्लसित, प्रहर्षित है। कदाचित् चित्त का मन भी मेरे ही मन के सदृश समुल्लसित हो।"[1]

राजा द्वारा दो गाथाओ के रूप मे अपना गीत प्रस्तुत कर दिये जाने पर बालक ने एक गाथा द्वारा प्रतिगीत प्रस्तुत किया—"मनुष्यो द्वारा किये गये कर्म अपना-अपना फल

---

१. सब्ब नरानं सफल सुचिण्ण,
न कम्मना किञ्चन मोघमत्थि।
पस्सामि सम्भूत महानुभाव,
सकम्मना पुञ्ञफलूपपन्न ॥१॥
सब्ब नरान सफल सुचिण्ण,
न कम्मना किञ्चन मोघमत्थि।
कच्चि नु चित्तस्स पि एव एव,
इद्धो मनो तस्स यथापि मय्हं ॥२॥

देते हैं। कोई भी कृत-कार्य निष्फल नही जाता। देव ! आप यह जानें, चित्त का मन भी आपके मन के समान ही समृद्धिमय है।"[1]

राजा—"क्या तुम चित्त हो ? अथवा क्या तुमने यह गाथा किसी और से सुनी है ? अथवा किसी ऐसे मनुष्य ने यह गाथा बतलाई है, जिसने चित्त को देखा हो। नि सन्देह गाथा का सगान सुन्दर रूप मे हुआ है। मैं इस उपलक्ष मे पारितोषिक के रूप मे तुम्हे सौ गांव देता हूँ।।[2]

बालक—"राजन् ! मैं चित्त नही हूँ। मैंने यह गाथा किसी और से सुनी है। आपके उद्यान मे स्थित एक ऋषि ने मुझे यह गाथा सिखलाई है। ऋषि ने मुझे कहा—"तुम राजा के पास जाओ, इस गाथा का प्रतिगान करो, वह तुम्हे पुरस्कृत कर परितुष्ट करेगा।"[3]

बालक से यह सुनकर राजा ने अपने मन मे विचार किया—बहुत सभव है, वह ऋषि मेरा भाई चित्त हो। मुझे चाहिए, मैं अभी जाऊ, देखू उससे मिलूं। राजा ने अपने कर्मचारियो को आदेश देते हुए कहा—"जिन पर सुन्दर रूप मे निर्मित, सुष्ठु रूप मे सिले वस्त्र लगे हो, ऐसे रथ जुतवाये जाए, हाथियो को तैयार किया जाए, अपेक्षित साधनो के साथ सज्जित किया जाए, उनके गले मे मालाएँ डाली जाए। नगारे, मृदग तथा शखो का निनाद चालू किया जाए, शीघ्रगामी विविध यान जोते जाएं। मैं आज ही उस स्थान मे जाऊगा, जहाँ ऋषि आकर ठहरे हैं। मैं उनके दर्शन करूगा।"[4]

राजा की आज्ञानुसार शीघ्र ही सारी व्यवस्था हो गई। राजा उत्तम रथ पर आरूढ हुआ, प्रस्थान किया और वहाँ पहुचा। वह उद्यान के द्वार पर रथ से नीचे उतर

---

१. सब्ब नरान सफल सुचिण्ण,
न कम्मना किञ्चन मोघमत्थि।
चित्तं विजानाहि तत्थ एव देव !
इद्धो मनो तस्स यथापि तुम्हं ।।३।।

२. भवं नु चित्तो सुत अञ्ञतो ते,
उदाहु ते कोचि न एतदक्खा।
गाथा सुगीता न मं अत्थि कङ्खा,
ददामि ते गाम-वर सत च ।।४।।

३ न चाहं चित्तो सुत अञ्ञतो मे,
इसी च मे एतमत्थं असंसि।
गन्त्वान रञ्ञो पटिगाहि गाथं,
अपि ते वर अत्तमनो ददेय्य ।।५।।

४ योजेन्तु वे राजरथे, सुकते चित्त सिब्बने।
कच्छं नागान बन्धत्थ, गीवेय्य पटिमुञ्चथ ।।६।।
आहञ्ञरूं मेरिमुदिंगमङ्खे,
सीघानि यानानि च योजयन्तु।
अज्जेव अहं अस्सम त गमिस्स,
यत्थेव दक्खिस्स इसिं निसिन्नं ।।७।।

आया, पैदल ही चित्त पंडित के समीप गया प्रणाम किया, एक ओर खडा हो गया तथा अपने उद्‌गार प्रकट करते हुए कहा—"परिषद् के मध्य उपस्थापित गाथा के कारण आज मैं बहुत लाभान्वित हुआ हू। आज मैं शील-व्रत से उपपन्न—युक्त ऋषि का दर्शन कर रहा हूँ। मेरा मन इससे अत्यन्त प्रसन्न हो रहा है।"[1]

राजा ऋषि के दर्शन कर और यह जानकर कि यह मेरा भाई चित्त पडित है, बहुत प्रसन्न हुआ। उसने चित्त पडित को सम्बोधित कर कहा—"आप आसन स्वीकार करें, हम आपके चरण प्रक्षालन करें, चरणोदक लें। आपको अर्घ्य अर्पित करें, आप ग्रहण करें।"[2]

राजा सभूत ने अत्यन्त मधुर तथा स्निग्ध शब्दो द्वारा चित्त ऋषि का स्वागत किया, अभिनन्दन किया। उसने अपने राज्य के दो भाग कर दिये—एक अपने लिए तथा दूसरा चित्त के लिए। वैसा कर उसने ऋषि से कहा—"हम आपके लिए रम्य आवसथ-आवास स्थान बनाए, महिलाएँ आपकी सेवा मे रहे, आप अत्यन्त सुखपूर्वक जीवन विताए। कृपाकर ऐसा करने की आज्ञा प्रदान करें। हम दोनो यह राज्य करें, राज्य-सुख भोगें।"[3]

### धर्मानुशासन

चित्त पंडित ने राजा संभूत का निवेदन सुना। उसे धर्म का उपदेश देते हुए उसने कहा—"राजन् ! हम यह स्पष्ट देखते है, दुश्चरित का—दुष्कर्मो का बुरा फल होता है तथा सुचीर्ण का—सत्कर्मों का उत्तम फल होता है। इस स्थिति का आकलन कर मैं आत्म-सयम मे ही निरत रहूगा। न मै पुत्र चाहता हूँ, न गो, महिष आदि पशु-धन चाहता हूँ और न अन्य सम्पत्ति की ही मुझे कामना है।

"प्राणियो की जीवनावधि यहाँ केवल दश दशाब्दों की है। हम देखते हैं, बिना उस अवधि को प्राप्त किए ही अनेक प्राणी टूटे हुए बाँस की ज्यो सूख जाते हैं, क्षीण हो जाते हैं, मर जाते हैं। ऐसी स्थिति मे आनन्द, क्रीडा, विलास, वैभव, एपणा आदि मे क्या धरा है। पुत्र, स्त्री तथा राज्य से मुझे क्या लेना है। मैं तो बन्धन से छूटा हुआ हू, फिर मैं क्यो बन्धन मे पडू ? यह मुझे भलीभाँति ज्ञात है कि मृत्यु कभी नहीं छोडेगी। अन्तक—मृत्यु का देवता—यमराज हर प्राणी के सिर पर खडा है। फिर यहाँ कहाँ का आनन्द, कहा का धन, कैसी लिप्सा।

"राजन् ! चाडाल जाति सब जातियो मे नीची जाति है। हम अपने अशुभ कर्मों के कारण पहले चाडाल जाति मे उत्पन्न हुए। नैरञ्जरा के तट पर मृग के रूप मे पैदा हुए

1. सुलद्ध लाभा वत मे अहोसि,
 गाथा सुगीता परिसाय मज्झे।
 सोह इसिं सीलवतूपपन्नं,
 दिस्वा पतीतो सुमनो हमस्मि ॥८॥
2. आसनं उदकं पज्जं, पटिगण्हातु नो भव।
 अग्घे भवन्त पुच्छाम, अग्घ कुरुतु नो भव ॥९॥
3. रम्म च ते आवसथ करोन्तु,
 नारीगणेहि परिचारयस्सु।
 करोहि ओकास अनुग्गहाय,
 उभो पि इम इस्सरियं करोम ॥१०॥

तथा नर्मदा के तट पर पक्षी के रूप मे जन्म लिया । वही दोनो आज हम ब्राह्मण एवं क्षत्रिय के रूप मे जन्म ग्रहण किए हुए हैं । मेरा जन्म ब्राह्मण-कुल मे हुआ और तुम्हारा क्षत्रिय-कुल मे ।"[१]

चित्त ने सभूत के समक्ष उक्त रूप मे अपनी पिछली निम्न योनियाँ प्रकट की । फिर उसने संसार की नश्वरता, जीवन की क्षणभगुरता आदि का विवेचन करते हुए उसे धर्म की ओर प्रेरित करते हुए कहा—"मनुष्य का आयुष्य अल्प है, ज्यों-ज्यो वह व्यतीत होता जाता है, मनुष्य मृत्यु के समीप पहुँचता जाता है । इस जीवन मे मनुष्य को वृद्धावस्था जैसे दु ख से कोई बचा नही सकता । इससे बचने का कोई उपाय नही है । पाचाल राज ! मेरा कहना मानो, ऐसे कर्म मत करो, जिनसे दु ख का उद्रेक हो, दु ख झेलना पड़े । ऐसे कर्म मत करो, जिनसे चित्त पापात्मक मल-रूपी रज से—धूल से आच्छन्न हो जाए, ढक जाए ।

"पुन. कहता हू—मनुष्य की आयु बहुत कम है, मौत समीप आती जा रही है । दुर्निवार वृद्धावस्था मनुष्य का वर्ण विनष्ट कर देती है—उसकी कान्ति, दीप्ति, चमक—सब कुछ मिटा डालती है । पाचाल राज ! मेरा कहना मानो, वैसे कर्म मत करो, जो मनुष्य को नरक मे ले जाते हैं ।"[२]

---

१ दिस्वा फलं दुच्चरितस्स राज,
अथो सुचिण्णस्स महाविपाक ।
अत्तानमेव पटिसञ्जमिस्सं,
न पत्थये पुत्त पसु धन वा ॥११॥

दसेव इमा वस्स दसा, मच्चान इध जीवित ।
अप्पत्त एव त ओधि, नलो छिन्नो व सुस्सति ॥१२॥

तत्थ का नन्दिका खिड्डा, का रति का धनेसना ।
किं मे पुत्तेहि दारेहि, राज मुत्तोस्मि बन्धना ॥१३॥

सोहं सुप्पजानामि, मच्चु मे नप्पमज्जति ।
अन्तकेना धिपन्नस, का रति का धनेसना ॥१४॥

जाति नरान अधमा जनिन्द !
चण्डाल योनी दि पदा कनिट्ठा ।
सकेहि कम्मेहि सुपापकेहि
चण्डाल-गब्भे अवसिम्ह पुब्बे ॥१५॥

चण्डालाहूम्ह अवन्तीसु, मिगा नेरञ्जर पति ।
उक्कुसा नम्मदा तीरे, त्यज्ज-ब्राह्मण-खत्तिया ॥१६॥

२. उपनीयती जीवित अप्पमायु,
जरूपनीतस्स न सन्ति ताणा ।
करोहि पञ्चाल ! मम एत वाक्य,
मा कासि कम्मानि दुक्खद्रयानि ॥१७॥

(शेष पृ० ३८६ पर)

चित्त के रूप में विद्यमान बोधिसत्त्व का उपदेश सुनकर पाचालराज सभूत हर्षित हुआ। उसने कहा—"ऋषिवर ! जैसा आप कहते हैं, निश्चय ही वह सत्य है। भिक्षुवर ! मेरे पास काम-भोग के अनल्प—अत्यधिक, अनेक साधन हैं। मेरे जैसे के लिए वे दुस्त्यज—कठिनाई से त्यागने योग्य हैं—उन्हें छोड़ पाना मुझ जैसे के लिए बहुत दुष्कर है।

"कीचड मे, दलदल मे फँसा हुआ हाथी जमीन को देखते हुए भी वहाँ तक पहुच नही सकता, उसी प्रकार मैं काम-भोगो के कीचड मे फसा हुआ हूँ, आप द्वारा मार्ग दिखाए जाने पर भी मैं उस पर—सयम-पथ पर चल नही सकता।

"भन्ते ! जिस प्रकार मा-बाप पुत्र को, सुखी बनाने की भावना से उसे अनुशासित करते हैं, शिक्षा देते है, उसी प्रकार आप मुझे शिक्षा प्रदान करें, जिससे मैं सही माने मे सुखी बन सकूं।"[1]

**मार्ग-दर्शन**

इस पर बोधिसत्त्व ने राजा को मार्ग-दर्शन देते हुए कहा—"राजन् ! यदि तुम मानव-जीवन-सम्बन्धी काम-भोगो का परित्याग करने का उत्साह, साहस नही कर सकते तो

---

(शेष पृष्ठ ३८५ का)

उपनीयती जीवित अप्पमायु,
जरूपनीतस्स न सन्ति ताणा।
करोहि पञ्चाल ! मम एत वाक्य,
मा कासि कम्मानि दुक्खप्फलानि ॥१८॥

उपनीयती जीवित अप्पमायु,
जरूपनीतस्स न सन्ति ताणा।
करोहि पञ्चाल ! मम एत वाक्य,
मा कासि कम्मानि रजस्सिरानि ॥१९॥

उपनीयती जीवित अप्पमायु,
वण्ण जरा हन्ति नरस्स जीवितो।
करोहि पञ्चाल ! मम एत वाक्यं,
मा कासि कम्मं निरयूपपत्तिया ॥२०॥

१. अद्धा हि सच्च वचन तच्च एत,
यथा इसी भाससि एव एत।
कामा च मे सन्ति अनप्परूपा,
ते दुच्चजा मादिसकेन भिक्खु ॥२१॥

नागो यथा पंकमज्झे व्यसन्नो,
पस्स थल नाभिसम्भोति गन्तु।
एव पहू कामपके व्यसन्नो,
न भिक्खुनो मग्ग अनुब्बजामि ॥२२॥

यथा पि माता च पिता च पुत्त,
अनुसासए किं ति सुखी भवेय्य।
एव पि म त्व अनुसास भन्ते !
य आचरं पेच्च सुखी भवेय्य ॥२३॥

तुम्हे ऐसा करना चाहिए—तुम अपने राज्य मे धर्मानुसगत, न्यायानुमोदित कर लो। तुम्हारे राष्ट्र मे अधार्मिक कृत्य न हो, इसकी व्यवस्था रखो। तुम्हारे दूत-संदेश—वाहक चारो दिशाओ मे विधावित हो—शीघ्र जाए, श्रमण-ब्राह्मणो को निमन्त्रित करें। जब वे आएं तो तुम खाद्य, पेय, वस्त्र, आस्तरण, आसन एव अन्यान्य आवश्यक वस्तुओ द्वारा उनकी सेवा करो। तुम प्रसन्न चित्त होकर श्रमण-ब्राह्मणो को अन्न-पान से सन्तृप्त करो। अपनी क्षमता के अनुरूप दान देने वाला और खाने वाला—सुख भोग करने वाला, लोक मे अनिन्दित होता है—निन्दा का पात्र नही होता। आयुष्यपूर्ण कर वह स्वर्ग प्राप्त करता है।

"राजन् ! महिलाओ से सपरिवृत होते हुए तुम्हे कभी राज्य का, राज्य-सुख का मद—दर्प या अहंकार हो जाए तो मन मे स्मरण करना, तत्काल परिषद् के समक्ष उच्चारित करना—वह प्राणी, जो कभी आकाश के नीचे सोता था, चलती-फिरती, नियत-गृह-रहित माँ का दूध पीता था, कुत्तो से परिकीर्ण—परिव्याप्त—घिरा रहता था, आज राजा कहलाता है।"[1]

उपर्युक्त रूप मे राजा को सम्प्रेरित कर बोधिसत्त्व ने कहा—"मैंने तुम्हे अपनी ओर से उपदेश दिया है, अब तुम प्रव्रज्या स्वीकार करो या न करो, तुम जानो। मैं अपने आचीर्ण कर्मों का फल भोगूंगा अपना कार्य करूंगा।" इतना कहकर बोधिसत्त्व आकाश मे उठे, सभूत के सिर पर ऊपर से धूल डालते हुए हिमालय की दिशा मे प्रस्थान कर गये।

---

१. न चे तुव उस्सहसे जनिन्द !
कामे इमे मानुसके पहातु।
धम्मं बलि पट्ठपय्यस्सु राज !
अधम्मकारो च ते माहु रट्ठे ॥२४॥
दूता विधावन्तु दिसो चतस्सो,
निमन्तका समन ब्राह्मणान।
ते अन्नपानेन उपट्ठहस्सु,
वत्थेन सेनासनपच्चयेन च ॥२५॥
अन्नेन पानेन पसन्नचित्तो,
सन्तप्पय समणे ब्राह्मणे च।
दत्वा च भुत्वा च यथानुभाव,
अनन्दियो सग्ग उपेति ठान ॥२६॥
म चे च त राज ! मदो सहेय्य,
नारी गणेहि परिचारयंत।
इम एव गाथ मनसी करोहि,
भासेहि चेन परिसाय मज्झे ॥२७॥
अब्भोकाससयो जन्तु,
वजन्त्या खीरपायितो।
परिकिण्णो सुवानेहि
स्वज्ज राजाति वुच्चति ॥२८॥

राजा के मन मे वैराग्य-भाव जागा। उसने अपने बडे बेटे को राज्य सौंप दिया, सेना को अपने निश्चय से अवगत करा दिया और वह स्वय हिमालय की दिशा मे प्रस्थान कर गया। बोधिसत्त्व को अपने विशिष्ट ज्ञान द्वारा सभूत का उधर आना अवगत हुआ। वे ऋषि-समुदाय सहित उसके सामने आये, अपने स्थान पर ले गये, उसे प्रव्रजित किया, योगाभ्यास का शिक्षण दिया। वैराग्य तथा साधना द्वारा सभूत ने ध्यान-सिद्धि प्राप्त की। अन्त में दोनों भाई-चित्त और सभूत ब्रह्मलोक को चले गये।

शास्ता ने भिक्षुओ को सम्बोधित कर कहा—"भिक्षुओ! जैसा मैंने सकेत किया था, पुरावर्ती ज्ञानी-जन तीन चार जन्म-पर्यन्त भी एक दूसरे के प्रति विश्वास-भाजन तथा सात्त्विक-स्नेहानुबद्ध रहे हैं। आनन्द उस समय सभूत पडित था, चित्त पडित मैं ही था।"

# ६. राजा इषुकार : हत्थिपाल जातक

उत्तराध्ययन सूत्र, चतुर्दश अध्ययन, चूर्णि एव वृत्ति मे राजा इषुकार एव भृगु पुरोहित का कथानक है। इषुकार की रानी कमलावती, पुरोहित पत्नी यशा तथा पुरोहित के दो पुत्र इसके अन्य पात्र हैं।

इसी प्रकार का कथानक हत्थिपाल जातक मे है। वहाँ वर्णित राजा का नाम इस राजा से मिलता-जुलता एसुकारी है। राजा, पुरोहित, रानी, पुरोहित-पत्नी एवं पुरोहित के चार पुत्र हस्तिपाल, अश्वपाल, गोपाल तथा अजपाल—इस कथानक के पात्र हैं।

भृगुपुत्र विरक्त है, साधना-पथ पर अग्रसर होना चाहते हैं। पिता भृगु उन्हे वैषयिक सुख, समृद्धि और वैभव का आकर्षण दिखाकर ससार मे रखना चाहता है। पुत्रो के साथ पिता का लम्बा धर्म-संवाद चलता है। पिता जहाँ संसार की सार्थकता कहलाता है, पुत्र उसकी नश्वरता बताते हुए धर्म का महत्त्व स्थापित करते हैं। परिणाम यह होता है, जहा पिता पुत्रो को भोगो मे उलझाये रखने का लक्ष्य लिये था, वहाँ वह पुत्रो से प्रभावित होकर स्वय उसी मार्ग का अनुसरण करने को उद्यत हो जाता है, जिस पर उसके पुत्र अग्रसर होना चाहते हैं। पत्नी यशा भी उसी पथ का अवलम्बन करती है।

ऐसा ही घटनाक्रम हत्थिपाल जातक मे है। पुरोहितपुत्र हस्तिपाल विरक्त है। पिता नहीं चाहता, वह प्रव्रज्या स्वीकार करे। दोनो अपना पक्ष रखते हैं। विशद धर्म-चर्चा होती है। हस्तिपाल का समाधान नही होता। वह प्रव्रज्या-पथ पर निकल पड़ता है। पिता द्वारा बहुत समझाये जाने के बावजूद उसके तीनो अनुज अपने अग्रज का अनुसरण करते हैं। पुत्रो के वैराग्य से अभिभूत होकर पुरोहित एव उसकी पत्नी वही पथ अंगीकार कर लेते हैं।

दोनो कथानको मे एक बड़ा मार्मिक प्रसग है, पुरोहित भृगु का सारा परिवार जब सयम-पथ पर आरूढ हो जाता है, तो उसकी सपत्ति का कोई उत्तराधिकारी नही रहता। नियमानुसार राजा उसे अधिकृत करना चाहता है। ब्राह्मण द्वारा परित्यक्त संपत्ति को वमन से उपमित करती हुई रानी राजा को प्रतिबोध देती है। वैसा ही हत्थिपाल जातक मे है। वहाँ भी पुरोहित द्वारा सपरिवार गृह-त्याग कर देने के बाद राजा उसकी सपत्ति को स्वायत्त करना चाहता है तो रानी उस संपत्ति को थूक के सदृश हेय बतलाती है।

दोनो कथानको मे राजा और रानी ससार को त्याग देते हैं। हत्थिपाल जातक मे एक विशेषता है। जहाँ जैन कथा मे पुरोहित, उसकी पत्नी, राजा एवं रानी एकाकी प्रव्रजित होते हैं, वहाँ बौद्ध कथा मे पुरोहित अनेक ब्राह्मणो, राजा अनेक सामन्तो, पुरोहित-पत्नी अनेक ब्राह्मणियो तथा राजमहिषी अनेक सामन्त-पत्नियो के साथ प्रव्रज्या-पथ अपनाती है। प्रजाजन भी उनका अनुसरण करते हैं। वाराणसी खाली हो जाती है। अन्य सात राज्य भी इस अद्भुत तितिक्षामय घटनाक्रम से प्रभावित होकर उसी मार्ग का अवलम्बन करते हैं। त्याग-तितिक्षा एव साधना का एक विचित्र-सा वातावरण बनता है, 'जिससे बहु-जन हिताय' की ध्वनि मुखरित होती है, किन्तु, जो स्वाभाविक कम भावाविष्ट अधिक प्रतीत होता है।

## राजा इषुकार

सागरचन्द्र मुनि के पास चार ग्वालों ने प्रव्रज्या स्वीकार की। उनमे से दो चित्त एवं संभूति के रूप मे उत्पन्न हुए। बाकी के दो मुनियो का इतिवृत्त इस प्रकार है—

### छः वणिक पुत्रों द्वारा दीक्षा : संयम-तारतम्य

उन दोनों ने संयम-धर्म का विशुद्ध रूप में परिपालन किया। वे यथाकाल अपना आयुष्य पूर्ण कर स्वर्ग मे उत्पन्न हुए। स्वर्ग के आयुष्य-बन्ध के अनुरूप उन्होंने वहाँ दिव्य सुखो का उपभोग किया। वहाँ का काल पूर्ण कर वे पृथ्वी पर क्षितिप्रतिष्ठ नामक नगर मे वहाँ के प्रमुख श्रेष्ठी के घर मे पुत्र रूप मे उत्पन्न हुए। वे क्रमशः बड़े हुए, युवा हुए। उनकी दूसरे चार वणिक पुत्रो के साथ मित्रता हुई। वे छ.ओं मित्र साथ-साथ रहते, सभी कार्यों मे सहभागी होते। अन्त मे उन छःओ के मन में वैराग्य-भाव जागा। उन्होने दीक्षा स्वीकार की। उन छ.ओ मे चार निष्कपट—निर्मल भाव से संयम की आराधाना, अनुसरण करते थे। पर दो का सयम, आचार छलपूर्ण था। वे सयम का, व्रतो का पालन तो पूर्णतया करते, पर, मन मे कपट रहता।

### अग्रिम भव

छःओ यथासमय कालधर्म प्राप्त कर प्रथम स्वर्ग के नलिनीगुल्म नामक विमान मे देवो के रूप मे उत्पन्न हुए। उनमें से चार पुरुष देवो के रूप मे तथा वे दो, जो कपट प्रभावित थे, स्त्री-देवों के रूप मे देवियो के रूप मे जन्मे। देव-आयुष्य को भोगकर उनमे से चार, जो दो ग्वालों के जीवो से भिन्न थे, इषुकार नगर मे उत्पन्न हुए। उनमे से एक इषुकार संज्ञक राजा हुआ, दूसरा कमलावती रानी के रूप मे आया, तीसरा भृगु नामक पुरोहित के रूप में अवतीर्ण हुआ तथा चौथा भृगु पुरोहित की यशा नामक पत्नी के रूप में आया।

### भृगु पुरोहित

भृगु पुरोहित के कोई पुत्र नही था, जिससे वह अत्यन्त शोक-मग्न रहता था। उधर स्वर्ग मे उन दो ग्वालो के जीवो ने, जो देव-रूप मे थे, अवधि-ज्ञान का उपयोग किया और जाना कि उनका आयुष्य मात्र छः मास अवशिष्ट है। आगे जहाँ उनको उत्पन्न होना था, वह स्थान भी उन्होने अवधि-ज्ञान द्वारा देखा। वे दोनो देव विकुर्वणा द्वारा जैन भिक्षु का रूप धारण कर भृगु पुरोहित के यहा आये। धर्म-कथा की। पुरोहित ने मुनियो से पूछा कि वह निष्पुत्र है। क्या उसके पुत्र का योग है ? मुनियों ने कहा—"पुरोहित ! तुम्हारे दो पुत्र होंगे। वे धार्मिक संस्कार-युक्त होंगे, सयम ग्रहण करेंगे। वे जब दीक्षा स्वीकार करना चाहें तो तुम उनके मार्ग मे बाधा न डालना, विघ्न मत करना। तुम भी धर्माराधना का अभ्यास करते रहना।" भृगु पुरोहित ने उन दोनों मुनियों की बातें सहर्ष स्वीकार की। वे दोनो जैन भिक्षु वेषधारी देव वहाँ से अपने लोक को चले गये।

### दो पुत्रों का जन्म

कुछ समय बाद भृगु पुरोहित के यहाँ दो पुत्रो ने जन्म लिया। पुरोहित को जैन मुनि वेषधारी देवों ने जो कहा था, वह उसे स्मरण था। मुनियो के कहने से तब उसने

स्वीकार तो कर लिया था, पर, वह नही चाहता था कि उसके पुत्र गृहस्थ का परित्याग कर साधु-जीवन स्वीकार करे; इसलिए उसने मन-ही-मन निश्चय किया कि उसके पुत्र दीक्षित न हो, इसमे वह पूरी सावधानी बरतता रहे। उसने अपने पुत्रो को साधुओ के सम्पर्क से सदा पृथक् रखने का सोचा। उसने विचार किया कि नगर मे तो साधुओ का आवागमन प्राय रहता ही है। उसे नगर के बाहर किसी एकान्तवर्ती छोटे गाँव मे निवास करना चाहिए। तदनुसार उसने कर्पट नामक ग्राम मे निवास करना प्रारम्भ किया। उसने अपने दोनो पुत्रो को शिक्षा दी कि तुम जैन साधुओ के सम्पर्क मे कभी मत आना। उनकी पहचान यह है—वे भूमि को देख-देखकर चलते है, अपने हाथ मे रजोहरण रखते हैं। वस्त्र की एक झोली रखते हैं। झोली मे शस्त्र होते है। वे बालको को पकड लेते है और उनकी हत्या कर डालते हैं; इसलिए सदैव उनसे दूर रहना चाहिए। पिता द्वारा यो शिक्षा दिये जाने पर उन दोनो बालको के मन मे जैन साधुओ के प्रति भय व्याप्त हो गया। पुरोहित भृगु का अभिप्राय यह था कि बच्चो के मन मे जैन साधुओ के प्रति एक ऐसा आतक व्याप्त हो जाये कि वे कभी उनके पास आने का सोच ही न सकें, जिससे दीक्षित होने का कभी प्रसग ही न आए।

मुनि दर्शन : वैराग्य

एक दिन की बात है, वे दोनो बालक खेलने के लिए गाँव से बाहर गये हुए थे। सयोग ऐसा बना, दो जैन साधु जो नगर के बाहर मार्ग भूल गये थे, उसी गाँव मे आ पहुचे। भृगु पुरोहित ने उनको भिक्षा दी और निवेदन किया कि इस गाँव के निवासी जैन साधुओ से परिचित नही है, उनसे बहुत द्वेष करते हैं। गाव के बालक, जिनमे मेरे पुत्र भी शामिल हैं, साधुओ की हँसी उडाते हैं, अतः आप कृपया गाँव के बाहर जाकर आहार-पानी कीजिये, जिससे आपके प्रति किसी को भी अविनीत्ति और असभ्य व्यवहार करने का मौका न मिल पाये।

साधुओ ने भृगु पुरोहित का कथन सुना। तदनुसार वे गाँव से बाहर निकल गये तथा सयोगवश उधर ही चलने लगे, जिधर भृगु पुरोहित के पुत्र खेलने के लिए गये हुए थे। पुरोहित के पुत्रो की दृष्टि साधुओ पर पडी। उनके पिता ने जैसी वेशभूषा, लिबास आदि बतलाए थे, तदनुसार उन्हे वे जैन साधु प्रतीत हुए। बालको का हृदय भय से काँप उठा। वे दोनो बालक आगे भाग छूटे। एक विशाल वृक्ष दिखाई दिया। फौरन उस पर चढ गये। साधु सहज भाव से चले आ रहे थे। उन्हे बालको की क्रिया-प्रक्रिया का कुछ भान नही था। उन्होने उसी वृक्ष के नीचे प्रासुक—जीवरहित—शुद्ध स्थान देखा, रजोहरण द्वारा उसे परिमार्जित किया, जिससे कोई सूक्ष्म जीव असावधानी से हताहत न हो जाए। ऐसा कर उन्होने यथाविधि आहार किया। पुरोहित के दोनो बालक वृक्ष पर से यह सब देख रहे थे। वे सोचने लगे—इन साधुओ मे तो वे बातें नही मिलती, जो हमारे पिताश्री कहते थे। इनकी झोली मे कोई भी हथियार नही है। इनके पात्रो मे मास जैसे अखाद्य, अपवित्र पदार्थ नही है। उनमे तो वही खाद्य है, जो अक्सर हमारे घरो मे बनता है। यो सारी स्थिति का साक्षात्कार हो जाने से उन बालको के मन का सारा भय मिट गया। इतना ही नही, सूक्ष्म ऊहापोह करने के अध्यवसाय से उनको अपने पूर्व-जन्म का ज्ञान उत्पन्न हो गया। उनमे वैराग्य भाव जाग उठा। वे पेड से नीचे उतरे। उन्होने मुनि-द्वय को यथाविधि सविनय वन्दन-नमन किया। उनको अपने समग्र वृत्तात से अवगत कराया। साथ-ही साथ प्रार्थना की कि आप कृपा कर कुछ काल-पर्यन्त इषुकार नगर मे ही विराजें। हमारा विचार अपने

माता-पिता को सहमत कर, उनकी आज्ञा प्राप्त कर आपके पास मुनिवृत्ति स्वीकार करने का—प्रव्रजित होने का है; क्योंकि मुनिवृत्ति या संयम-धर्म द्वारा ही मोक्ष पद प्राप्त किया जा सकता है। मुनिवृत्ति ही आत्मा के अभ्युत्थान का एकमात्र साधन है। वह बाहरी चिह्नों के साथ भी हो सकती है, आन्तरिक भावों में भी हो सकती है। मूलतः वृत्ति या वर्तन में मुनित्व आना चाहिए, जिसके लिए हम चिरकाल से उत्कंठा लिए हुए हैं।

पुरोहित-पुत्रों का कथन सुनकर मुनिद्वय ने कहा—"जिससे तुम्हें सुख हो, आत्म शांति हो, वैसा ही करो। किन्तु, यह सदा ध्यान रखने की बात है, धार्मिक कार्यों के अनुष्ठानों में कभी विलम्ब, प्रमाद नहीं करना चाहिए।"

### पिता एवं पुत्रों के बीच तात्त्विक वार्तालाप

दोनों बालकों ने मुनि द्वय को वन्दन-नमन किया। अपने घर आए। घर आकर अपने माता-पिता से प्रव्रज्या की स्वीकृति प्रदान करने का अनुरोध किया। इस सन्दर्भ में पिता-पुत्र में बड़ा रोचक, तात्त्विक वार्तालाप हुआ।

पुत्र बोले—"पितृवर ! यह जीवन अशाश्वत है, अत्यधिक विघ्नपूर्ण है। आयुष्य सीमित है। इसमें हमें गृहस्थ-जीवन में कोई रस नहीं है। हम आपसे आज्ञा चाहते हैं, हम मुनि-वृत्ति स्वीकार करें।"

जब उनके पिता ने यह सुना तो वह मुनि-जीवन की ओर आकृष्ट अपने पुत्रों को तप तथा संयम में विघ्न उत्पन्न करने वाले वचन बोलने लगा। उसने कहा—"वेदवेत्ता ब्राह्मण बतलाते हैं कि पुत्र-रहित मनुष्यों की उत्तम गति नहीं होती; अतः पुत्रो ! वेदों का अध्ययन कर, ब्राह्मणों को भोजन कराकर, स्त्रियों के साथ सांसारिक सुख भोगकर, पुत्रों को घर का दायित्व सौंपकर, फिर वनवासी प्रशस्त मुनि बनना।"

भृगु पुरोहित बहिरात्मभाव रूप ईंधन से सुलगती हुई, मोहरूप वायु से बढ़ती हुई, शोकरूपी अग्नि से सन्तप्त होता हुआ अपने पुत्रों को धन तथा काम-भोग का आमन्त्रण देने लगा, उनसे गृहस्थ में रहने का अनुरोध करने लगा।

इस पर उसके पुत्रों ने कहा—"पिताश्री ! वेद पढ़ लेना मात्र त्राण नहीं है। ब्राह्मणों को भोजन करा देने से आत्म-ज्योति प्रज्वलित नहीं होती, अंधकार ही रहता है। स्त्री और पुत्र भी त्राण नहीं बनते। काम-भोग क्षण भर के लिए सुख देते हैं, दीर्घ काल तक अत्यधिक दुःख देते है। वास्तव में वे सुखमय नहीं हैं। वे संसार को बढ़ाते हैं, मोक्ष में बाधक हैं, अनर्थों की खान हैं। जो पुरुष काम-भोगों से निवृत्त नहीं होते, वे रात-दिन परितप्त होते हुए भटकते हैं। औरों के लिए—पारिवारिक जनों के लिए अशुभ प्रवृत्ति द्वारा धन संग्रह करते हुए वे बूढ़े हो जाते हैं। अन्ततः मर जाते हैं, मेरे पास यह है, यह नहीं है, मैंने यह कर लिया है, इसे नहीं किया है, इसे करना है—इस प्रकार आकुलता-पूर्वक आसक्तिपूर्ण वाणी बोलने वाले व्यक्ति के प्राणों को काल हर लेता है। ऐसी स्थिति में प्रमाद कैसे किया जाए।"

पुरोहित ने कहा—"प्रचुर धन तथा स्त्रियों के लिए लोग तपश्चरण करते हैं। वे यहाँ पर्याप्त मात्रा में हैं। परिवार भी भरा-पूरा है। काम-भोगों के साधन, सामग्री यथेष्ट है। फिर तुम संयम-ग्रहण कर साधु क्यों बनना चाहते हो ?"

कुमारों ने अपने पिता से कहा—"धर्म के परिपालन में धन, स्वजन तथा काम-

भोगो से क्या प्रयोजन है। हम सयमोचित गुणधारक, अप्रतिबन्ध-विहरणशील श्रमण बनेंगे।"

पुरोहित बोला—"पुत्रो जैसे अरणी मे अग्नि दिखाई नही देती, दूध मे घृत दिखाई नही देता, तिल मे तैल दिखाई नही देता, उसी प्रकार शरीर मे जीव दिखाई नही देता। वह शरीर मे स्वतः उत्पन्न होता है और शरीर के मिटते ही मिट जाता है। आत्मा तथा शरीर भिन्न नही हैं। दोनो एक ही हैं।"

यह सुनकर कुमार बोले—"पितृवर! यह आत्मा अमूर्त है; इसलिए यह इन्द्रिय-ग्राह्य नही है, नित्य है। ज्ञानी जन बतलाते हैं कि मिथ्यात्व आदि आत्मा के बन्धन के कारण हैं। बन्धन ही ससार का—आवागमन का—जन्म-मरण का हेतु है। अब तक हम मोह के कारण तथा धर्म का ज्ञान न होने के कारण आपके रोकने पर रुके रहे और पापपूर्ण कर्म करते रहे, पर, अब हम वैसा नही करेंगे। यह जगत् सब प्रकार से अभ्याहत है—पीडित है, आवृत है—घिरा हुआ है। अमोघ शस्त्र-धाराएँ इस पर पडती जाती हैं; अत' हमे गृह-वास मे सुखानुभूति नही होती।"

पिता ने कहा—"मैं जानने को चिन्तातुर हूँ, बतलाओ—यह लोक किससे अभ्याहत है, किससे आवृत है? इस पर कौन-सी शास्त्र-धाराएँ गिर रही है?"

कुमार बोले—"यह लोक मृत्यु से अभ्याहत है, वृद्धावस्था से परिवृत है, रात-दिन रूपी अमोघ—अनिष्फल शास्त्र-धाराएँ इस पर गिर रही हैं—व्यतीत होते प्रत्येक दिन-रात के साथ आयुष्य क्षीण हो रहा है। पितृचरण! इसे समझिए। जो रातें बीत जाती है, वे वापस नही लौटती। जो पाप-कर्म करते रहते हैं, उनकी रातें निष्फल जाती हैं—उनका समय व्यर्थ व्यतीत होता है। जो धर्म-कार्य करते हैं, उनकी रातें सफल होती है—उनका समय सार्थक व्यतीत होता है।"

पिताने कहा—"अच्छा, तुम लोगो का कथन ठीक है, पर, पहले अपन लोग सम्यक्त्व स्वीकार कर श्रावक-धर्म का पालन करते हुए गृहस्थ मे ही रहे। तत्पश्चात् दीक्षित होकर भिन्न-भिन्न कुलो मे भिक्षाचर्या द्वारा जीवन-निर्वाह करते हुए विचरण करें।"

कुमारो ने कहा—"जिसका मृत्यु के साथ सख्य हो—जिसकी मौत से मित्रता हो, जो भाग कर मृत्यु से बचने की शक्ति रखता हो, जो यह समझता हो कि मैं कभी नही मरूगा, वही पुरुष—अमुक कार्य मैं कल करूंगा, ऐसी काक्षा—इच्छा कर सकता है।"

### पिता भृगु पुरोहित को भी वैराग्य

"देखिए, संसार मे ऐसी कोई भी वस्तु नही है, जो आत्मा को पहले कभी उपलब्ध नही हुई हो, इसलिए राग का, आसक्ति का परित्याग कर हम आज ही श्रद्धापूर्वक श्रमण-धर्म स्वीकार करेंगे, जिससे हमे पुनः आवागमन के चक्र मे आना न पडे।"

यह सुनकर पुरोहित ने अपनी पत्नी से कहा—"वाशिष्ठि! वृक्ष शाखाओ से सुशोभित होता है। शाखाओ के छिन्न हो जाने पर—कट जाने पर वह स्थाणु—ठूँठ हो जाता है, उसी प्रकार पुत्रो के न रहने पर गृहस्थ मे रहना मेरे लिए निरर्थक है; अत. मेरे लिए भी यह समय भिक्षु बनने का है।

"जिस प्रकार पखो के बिना पक्षी होता है, युद्धभूमि मे सैनिको के बिना राजा होता

है, जहाज मे पण्य-सामग्री-रहित सार्थवाह होता है, वैसे ही पुत्रो के बिना मैं अपने आपको दु.खी अनुभव करता हूँ।"

### पुरोहित-पत्नी यशा का अनुरोध

इस पर पुरोहित की पत्नी यशा ने अपने पति से कहा—"हमे उत्तम रस-पूर्ण प्रशस्त काम-भोग पर्याप्त रूप मे प्राप्त हैं। हम उनका छक कर भोग करें। तदनन्तर हम मोक्ष का अवलम्बन करे।"

पुरोहित बोला—"हम सासारिक सुखो का रस भोग चुके है। यौवन हमे छोड़कर चला गया है। ये भोग जीवन के कल्याण के लिए नही हैं। अब मैं स्वय इनका परित्याग कर जीवन के सच्चे लाभ और अलाभ, वास्तविक सुख एव दु ख को समझ कर मुनि-व्रत स्वीकार करूगा।"

ब्राह्मणी ने कहा—"जैसे प्रतिस्रोतगामी—प्रवाह की विपरीत दिशा मे जानेवाला वृद्ध हस पछताता है, उसी प्रकार श्रमण-धर्म, जो जगत् के लिए प्रतिस्रोत है, स्वीकार कर आपको फिर अपने सम्बन्धियो तथा उनके साथ परिभुक्त सुखो को स्मरण कर कही पछताना न पडे, इसलिए मेरा अनुरोध है, मेरे साथ सासारिक सुखो का सेवन करो; क्योकि भिक्षा द्वारा जीवन-निर्वाह और पाद-विहार बहुत दु खप्रद हैं।"

### पुरोहित द्वारा समाधान

पुरोहित ने कहा—"जैसे साँप अपना कॅचुल छोड मुक्त होकर भाग जाता है, उसी प्रकार मेरे दोनो पुत्र सासारिक भोगो का परित्याग कर जा रहे है। ऐसी स्थिति मे मैं उनका अनुगमन क्यो न करू, क्यो न उनके साथ ही दीक्षित हो जाऊ।

"जिस प्रकार रोहित मत्स्य कमजोर, जीर्ण जाल को काट कर उसमे से निकल जाता है, उसी प्रकार मेरे ये पुत्र काम-भोगो का परित्याग कर जा रहे है। ये उच्च जातीय वृषभ के सदृश हैं, जो अपने गृहीत भार को ले चलने मे समर्थ, उदार एव धीर होते है। इसी उच्च भाव से ये कुमार भिक्षाचर्या का मार्ग—श्रमण-जीवन स्वीकार कर रहे हैं।"

### यशा द्वारा पति एवं पुत्रो का अनुसरण

पुरोहित की पत्नी यशा ने देखा—जैसे क्रौञ्च पक्षी आकाश को समतिक्रान्त कर जाते हैं, लाघ जाते हैं, जालो को काटकर हस उड जाते हैं, उसी प्रकार मेरा पति और मेरे पुत्र श्रमण-जीवन स्वीकार करने जा रहे हैं, फिर मैं उनका अनुसरण क्यो न करू, अकेली इस संसार मे क्यो रहू।

### रानी द्वारा राजा को प्रतिबोध

अन्तत. पुरोहित अपनी पत्नी तथा पुत्रो के साथ अभिनिष्क्रान्त हो गया—सासारिक सुख छोड प्रव्रजित हो गया। उसकी विपुल, महर्घ सम्पत्ति लेने जब राजा उद्यत होता है, तब रानी उसे पुन -पुन. समझाती है, कहती है—"राजन् ! जो पुरुष वमन किया हुआ पदार्थ खाता है, वह कभी प्रशसित नही होता। ब्राह्मण ने जिस धन का परित्याग कर दिया, वमन कर दिया, आप उसे खाना चाहते हैं, आपके लिए यह उचित नही है। यह सारा

जगत्, समग्र धन आपका हो जाए, तो भी आपके लिए पर्याप्त नही है—आप उसे यथेष्ट नही मानेंगे। यह धन आपका त्राणरक्षण नही कर सकेगा। राजन् ! इन मनोरम काम-भोगो को छोडकर कभी-न-कभी तो निश्चय ही मरना होगा। वास्तव मे धर्म ही सच्चा त्राण—रक्षण या शरण है। उसके अतिरिक्त और कोई शरण नही है।

'राजन् ! जैसे पिंजरे मे स्थित पक्षिणी सुखी नही होती, उसी प्रकार मुझे भी इस ससार-रूपी पिंजरे मे सुख प्रतीत नही होता, अत मैं ममता के ताने तोडकर, अकिञ्चन होकर—धन, वैभव, राज्य आदि परिग्रह से विरत होकर ऋजुकृत—सरल, उत्तम कर्ममय, वासना-वर्जित सयम-पथ स्वीकार करना चाहती हूँ।

"वन मे दावाग्नि के लग जाने पर उसमे जलते हुए जीवो को देखकर दूसरे जीव राग-द्वेष-वश प्रसन्न होते है, उसी प्रकार सासारिक सुखो मे मूर्च्छित बने—आसक्त बने, अपने आपको भूलकर भोगो मे बेभान बने हम देख नही पाते कि यह जगत् राग-द्वेषात्मक अग्नि से जला जा रहा है। जो समझदार होते हैं, वे मुक्त सुख-भोगो को छोडकर, हलके होकर प्रसन्नतापूर्वक प्रव्रजित हो जाते है। वे पक्षी की ज्यो या वायु के सदृश अप्रतिबन्ध—विहार करते हैं। जिन प्राप्त काम-भोगो से हम बँधे हैं, वे स्थिर नही हैं। इसलिए अन्य विरक्त आत्माओ ने—भृगु आदि ने इन अस्थिर, अशाश्वत काम-भोगो का परित्याग कर सयम ग्रहण किया, उसी प्रकार हम भी करें।

"एक पक्षी (गीध) के मुख मे मास का टुकडा देखकर दूसरा पक्षी उस पर झपटना चाहता है, उस पर आक्रमण करना चाहता है, किन्तु, जब वह पक्षी मास के टुकडे का परित्याग कर देता है तो उस पर कोई नही झपटता। वह निरापद् एव सुखी हो जाता है। मास के टुकडे के सदृश समग्र वैभव, भोग आदि का परिवर्जन कर, आसक्तिशून्य होकर मैं सयम ग्रहण करूंगी, निराकाङ्क्ष भाव से विचरण करूगी।

"पक्षी की उपर्युक्त उपमा को समझ कर, काम-भोगो को आवागमन—जन्म-मरण का कारण जान कर, सशक होकर उन्हें उसी प्रकार छोड दें, जैसे गरुड के समक्ष सशक होता हुआ साप धीरे से उस स्थान को छोडता हुआ चला जाता है। जैसे हाथी बन्धन तोडकर अपने स्थान पर पहुँच जाता है, महाराज ! वैसे ही सयम-बल द्वारा आत्मा अपने बन्धन—कर्म-बन्धन तोडकर अपने स्थान—मोक्ष, सिद्धत्व या परिनिर्वाण को प्राप्त कर लेती है। ऐसा मैंने प्रबुद्ध जनो से सुना है।"

## राजा और रानी साधना की दिशा में

इस प्रकार रानी तथा उस द्वारा अनुप्रेरित राजा दुर्जय—कठिनाई से जीते जा सकने योग्य काम-भोग, विशाल राज्य एव समग्र परिग्रह का परित्याग कर निर्विषय—आसक्ति-रहित, ममतारहित हो गये। उन्होने धर्म-तत्त्व को भलीभाँति समझ लिया। उत्कृष्ट सुख-भोगो का परित्याग कर उन्होने सर्वज्ञ-प्ररूपित साधना-पथ अत्यन्त तीव्र परिणाम तथा आत्मबल के साथ स्वीकर किया।

इस प्रकार वे सब क्रमश. प्रतिबुद्ध होकर धर्म-परायण बने। जन्म-मरण के भय से वे उद्विग्न थे, अत, तत्प्रसूत दु खो को सर्वथा विनष्ट करने मे तत्पर हुए।

वे वीतराग प्रभु के धर्म-शासन मे अनित्य आदि भावनाओ से भावित होते हुए थोडे

ही समय मे सब प्रकार के दु:खो से मुक्त हो गये।[1]

## हत्थिपाल जातक

### कथा-प्रसग

शास्ता जेतवन मे विहार करते थे। उन्होने एक प्रसग पर चिरस्स वत पस्साम इत्यादि गाथा का जो नैष्क्रम्य के सम्बन्ध मे थी, आख्यान किया। सोत्सुक भिक्षुओ को संबोधित कर उन्होने कहा—भिक्षुओ ! तथागत ने केवल अभी निष्क्रमण किया है, पहले भी वे अभिनिष्क्रान्त हुए हैं। इस सन्दर्भ मे शास्ता ने निम्नाकित रूप मे पूर्व जन्म की कथा आख्यात की—

### राजा एसुकारी और पुरोहित का सौहार्द

पूर्व समय का प्रसग है, एसुकारी नामक राजा था, वाराणसी उसकी राजधानी थी। राजपुरोहित राजा का बाल्यावस्था से सुहृद् था, स्नेहशील सहयोगी था। दोनों में बडी आत्मीयता थी। दु:सयोग ऐसा था, दोनो नि:सन्तान थे। एक बार वे दोनो बैठे थे। एक-दूसरे को अपने मन की, सुख-दु:ख की बात कहते थे। दोनों चिन्तन करने लगे—हमारे पास विपुल संपत्ति है, वैभव है, पर हमारे कोई सन्तान नही है—न पुत्र ही है, न पुत्री ही, क्या करें। यो विचार-विमर्श के बीच राजा बोला—"यद्यपि इस सम्बन्ध मे हमारे वश मे तो कुछ नही है, पर, सयोगवश यदि तुम्हारे यहाँ पुत्र का जन्म हो और मेरे कोई सन्तान न हो तो मैं यह प्रतिज्ञा करता हूं कि वह तुम्हारा पुत्र ही मेरे राज्य का अधिपति होगा, मेरा उत्तराधिकारी होगा। राजा ने आगे कहा—"यदि तुम्हारे सन्तान न हो और मेरे पुत्र हो तो वह तुम्हारी समग्र सम्पत्ति का स्वामी होगा।" इस प्रकार दोनो ने वचन-बद्धता की।

### दरिद्रा और उसके सात पुत्र

एक दिन की बात है, पुरोहित अपनी जागीरदारी के गाँव का निरीक्षण करने गया। निरीक्षण कर वापस लौट कर जब वह नगर के दक्षिण दरवाजे से नगर मे प्रविष्ट हो रहा था, तो नगर के बाहर उसकी निगाह एक स्त्री पर पड़ी, जो बहुत दरिद्र थी, सात पुत्रो की मा थी। उसके सातो ही बच्चे नीरोग थे—स्वस्थ थे। एक बच्चे ने भोजन पकाने की हाडी हाथ मे ले रखी थी। एक ने चटाई ले रखी थी। एक बच्चा सबके आगे-आगे चलता था और एक पीछे-पीछे। एक बच्चे ने अपनी मां की अगुलि पकड रखी थी। एक माँ की गोद मे था और एक कन्धे पर।

उस दरिद्रा तथा उसके बच्चो को देखकर पुरोहित उसके विषय मे जानने को उत्सुक हुआ। उसने उस नारी से पूछा—"भद्रे ! इन बालको का पिता कहाँ है ?"

स्त्री ने कहा—"मालिक ! इनका कोई एक नियत पिता नही है।"

पुरोहित— "भद्रे ! फिर ये सात पुत्र तुम्हें किस प्रकार प्राप्त हुए ?"

जब उस स्त्री को बताने के लिए और कोई आधार प्राप्त नही हुआ तो उसने नगर के द्वार पर स्थित बरगद के पेड़ की ओर संकेत करते हुए उत्तर दिया—"स्वामिन् ! इस

---

१. आधार—उत्तराध्ययन सूत्र, चतुर्दश अध्ययन, चूर्णि एवं वृत्ति।

बरगद के पेड़ पर स्थित वृक्ष-देवता से मैंने पुत्र-प्रदान करने की प्रार्थना की, उसी ने मुझे ये पुत्र प्रदान किये।"

## वृक्ष देवता : अनुरोध : मूलोच्छेद की धमकी

यह सुनकर पुरोहित ने उसे वहाँ से रवाना किया। वह अपने रथ से उतरा। बरगद के वृक्ष के नीचे गया। बरगद की एक डाली को पकड़ा, उसे हिलाया और कहा—"वृक्षवासी देव पुत्र ! राजा तुम्हारा कितना सम्मान करता है, तुम्हे क्या नही देता। वह प्रतिवर्ष तुम्हारे लिए एक सहस्र मुद्राएँ खर्च करता है, तुम्हे बलि देता है। राजा पुत्र के अभाव मे तरस रहा है। तुम उसे पुत्र नही देते। इस दरिद्रा को तुमने सात पुत्र दे दिए, इसने तुम्हारा ऐसा कौन-सा उपकार किया है। सुन लो एक बात, यदि तुम मेरे राजा को पुत्र का वरदान नही दोगे, तो आज से एक सप्ताह बाद मैं तुम्हारा मूलोच्छेद करवा दूगा—तुम्हें जड़ से उखड़वा दूगा, तुम्हारे खण्ड-खण्ड करवा दूंगा।" वह पुरोहित वृक्षवासी देव को इस प्रकार धमका कर चला गया।

पुरोहित निरन्तर छः दिन तक उस वृक्ष के पास आता रहा और उसी प्रकार धमकाता रहा। छठे दिन उसने वृक्ष की डाली को पकड़ कर कहा—"वृक्षदेव ! छ दिन हो गये हैं। अब केवल एक रात बाकी है। यदि मेरे राजा को पुत्र का वर नही दोगे तो कल मैं तुम्हारा अस्तित्व मिटा दूंगा।"

## ब्राह्मण को चार पुत्रो का वरदान

वृक्ष-देवता ने, जो पिछले छः दिन से पुरोहित की धमकी सुन रहा था, उसके कथन पर गहराई से विचार किया, उसका अभिप्राय समझा। उसने मन-ही-मन कहा—यदि इस ब्राह्मण के अनुरोध पर पुत्र नही दूगा, तो निश्चय ही यह मेरा ध्वस्त कर देगा, इसे पुत्र देने की कैसे व्यवस्था की जाए। यह सोचते हुए वह अपने चारो महाराजाओ के पास गया। उनसे सारी बात निवेदित की। महाराजाओ ने कहा—यह संभव नही है, हम पुत्र नही दे सकते। तब वह वृक्ष-देवता अट्ठाईस यक्ष-सेनापतियो के यहाँ गया। उनसे भी वैसा ही निवेदन किया। उन्होने पुत्र का वरदान देना स्वीकार नही किया। तदनन्तर वृक्ष देवता देवेन्द्र, देवराज शक्र की सेवा मे उपस्थित हुआ। देवेन्द्र के समक्ष अपना निवेदन प्रस्तुत किया।

देवराज शक्र ने वृक्ष-देवता के अनुरोध पर गौर किया—इसकी माग के अनुरूप पुत्र प्राप्त होने का योग है अथवा नही। उसने चार देव पुत्रो को स्मरण किया। वे देवपुत्र पूर्व-जन्म मे वाराणसी मे तन्तुवाय थे। तान्तुवायिक जीवन मे उन्होने जो कुछ अर्जित किया, उसके उन्होने पाँच भाग किये। चार भागो का स्वय उपयोग किया, खाने-पीने आदि मे खरचा, एक भाग का उन्होने दान मे उपयोग किया। वहाँ अपना आयुष्य पूर्ण कर वे त्राय-स्त्रिंश-भवन मे देवरूप मे उत्पन्न हुए। वहा से च्युत होकर वे याम-भवन मे उत्पन्न हुए। इस प्रकार क्रमश ऊपर नीचे वे छ देवलोको मे उत्पन्न होते रहे, देव-सुख, देव-ऋद्धि, देव-वैभव का उपभोग करते रहे। तब त्रायस्त्रिंश-भवन का काल समाप्त कर उनके याम-भवन मे जाने का समय था, शक्र उनके पास पहुँचा, उनसे बोला—"मित्र-वृन्द ! वाराणसी के राजा एसुकारी के पुत्र नही है। तुम उसकी रानी के गर्भ से पुत्र-रूप मे जन्म ग्रहण करो, ऐसा मैं चाहता हूँ।" देव पुत्र बोले—"देव ! जैसा आप चाहते हैं, हम करेंगे, किन्तु, राजकुल मे

जन्म लेने की हमारी अभिरुचि नहीं है, न प्रयोजन ही। हम राजपुरोहित के घर में जन्म लेंगे, कुमारावस्था मे ही हम सासारिक सुख-भोगो का परित्याग कर प्रव्रज्या ग्रहण करेंगे।" शक्र ने कहा—"बहुत अच्छा, ऐसा ही करो।" उनसे तदनुरूप प्रतिज्ञा करवा ली। शक्र वापस आया। वृक्ष-देवता से सारी बात कही। वृक्ष-देवता परितुष्ट हुआ। उसने कृतज्ञ-भाव से शक्र को प्रणाम किया और वह वापस अपने स्थान पर लौट आया।

सातवाँ दिन आया। पुरोहित ने कतिपय सुदृढ, सबल मनुष्यो को साथ लिया, कुठार आदि शस्त्र लिए। वह वृक्ष के पास आया। उसके नीचे गया। वृक्ष की डाली को पकडा। डाली पकड कर वह कहने लगा—"वृक्ष-देवता! तुम्हारे समक्ष याचना, अभ्यर्थना करते मुझे आज सात दिन हो गये है। मेरी प्रार्थना तुमने नही सुनी। अब तुम्हारा विनाश-काल आ गया है।"

यह सुनकर देवता वृक्ष के कोटर से बडी शान के साथ बाहर निकला, मधुर वाणी मे उसे पुकारा, उससे कहा—ब्राह्मण! एक पुत्र की बात छोड़ दो, तुम्हे एक के स्थान पर चार पुत्र दूगा।" ब्राह्मण ने देव से कहा—"मैं अपने लिए पुत्र नही चाहता, मेरे राजा को पुत्र दो।"

देव—"ऐसा नही होगा, ये चारो पुत्र तुम्ही को मिलेंगे।

ब्राह्मण—"तो देवता! ऐसा करो, दो पुत्र मुझे दो, दो मेरे राजा को दो।"

वृक्ष देवता—"ब्राह्मण! राजा को पुत्र नही मिलेंगे, चारो तुम्ही को मिलेंगे और यह भी सुन लो, पुत्र तो तुम्हे मिल जायेंगे, पर, वे तुम्हारे घर मे नही टिकेंगे, वे कुमारावस्था में ही प्रव्रज्या स्वीकार कर लेंगे।"

ब्राह्मण—"तुम पुत्र दे दो, उन्हे प्रव्रजित होने देना, न होने देना—यह हमारा कार्य है। इसे हम देखेंगे।"

वृक्ष-देवता ने ब्राह्मण को चार पुत्रो का वरदान दिया और वह अपने आवास-स्थान मे चला गया गया।

### हस्तिपाल : अश्वपाल : गोपाल : अजपाल

इस घटना के बाद वृक्ष-देवता का लोगो मे पूजा—सत्कार बढ गया। स्वर्ग-स्थित प्रतिज्ञात ज्येष्ठ देवकुमार अपना देवायुष्य पूर्णकर ब्राह्मणी के गर्भ मे आया। यथासमय जन्मा। यथासमय नामकरण सस्कार हुआ। उसका नाम हस्तिपाल रखा गया। जैसा कि वृक्ष-देवता ने चेतावनी दी थी, पुरोहित प्रारभ से ही इस ओर जागरूक एव प्रयत्नशील था कि अपने पुत्रो को किसी भी तरह हो, प्रव्रज्या से बचाए। इसीलिए उसने शिशु को लालन-पालन हेतु हस्तिपालो—हाथीवानो को सम्भला दिया। फिर यथासमय दूसरा देव-पुत्र ब्राह्मणी के गर्भ में आया। जन्म हुआ। उसका नाम अश्वपाल रखा गया। उसे पालन-पोषण हेतु अश्वपालों—घोडो की देख-रेख करने वालो साईसो के पास रखा गया।

यथासमय तीसरा देव-पुत्र पुरोहित-पत्नी के गर्भ मे आया। जन्म हुआ। उसका नाम गोपाल रखा गया। उसका लालन-पालन गोपालको—ग्वालो को सौंपा गया। चौथा देव-पुत्र भी इसी प्रकार ब्राह्मणी के गर्भ मे आया, जन्मा। उसका नाम अजपाल रखा गया। वह बकरियो का पालन करने वालो—देख-रेख करने वालो के पास रखा गया। चारो बालक

चारो स्थानो पर क्रमशः बढने लगे। पूर्व-सस्कार वश वे चारो ही बड़े सौभाग्यशाली, द्युतिशाली हुए।

जैसा वृक्ष-देवता ने कहा था, पुरोहित को उनके प्रव्रजित होने का भय था ही, प्रव्रज्या का प्रसग ही न बने, इसलिए उसने राज्य मे जितने भी प्रव्रजित थे, सबको राज्य सीमा से बाहर निकलवा दिया। फलत समग्र काशी-जनपद मे एक भी प्रव्रजित नही रह पाया।

चारो पुरोहित-कुमारो का व्यवहार बडा कठोर—उद्दण्ड था। शायद यह इसलिए रहा हो कि उन्हे सब अवाञ्छित समझने लगे और उन्हे प्रव्रजित होने का अवसर मिल सके। वे जिस किसी दिशा मे जाते, वहाँ किसी को कोई उपहार-भेट लिये जाते देखते तो लूट लेते।

#### हस्तिपाल का पिता के साथ धर्म-सवाद

हस्तिपाल सोलह वर्ष का हो गया। वह बडा बलशाली था। एक दिन राजा तथा पुरोहित परस्पर विचार-विमर्श करने लगे—कुमार हस्तिपाल बडा और समर्थ हो गया है, अच्छा हो, उसे राज्याभिषिक्त कर दिया जाए। फिर उन्होने सोचा—इसका एक प्रतिकूल परिणाम भी हो सकता है। सभव है, राज्याभिषेक के बाद- अधिकार सम्पन्न हो जाने पर कुमार की उद्दण्डता और बढ जाए। उस द्वारा निषिद्ध न रहने पर, प्रव्रजित राज्य मे आने लगें। उन्हे देखकर वह प्रव्रज्या ग्रहण कर ले। कुमार के प्रव्रजित होने पर सभव है, जनता उत्तेजित हो जाए, उबल पडे, इसलिए इस पहलू पर हम जरा और चिन्तन कर लें, फिर कुमार का अभिषेक करें।

राजा और पुरोहित के मन मे आया—कुमार की परीक्षा ली जाए। उन्होने ऋषि-वेश धारण किया। भिक्षा हेतु बाहर निकले। घूमते-घूमते वे कुमार हस्तिपाल के आवास-स्थान पर आये। जब हस्तिपाल ने उनको देखा, वह बहुत प्रसन्न हुआ, परितुष्ट हुआ। उनके पास गया, उन्हे प्रणाम किया और बोला—"मैं दीर्घकाल बाद बडी-बडी सघन जटाओ से युक्त, मलिन दन्तयुक्त, मस्तक पर भस्म लगाये, देवोपम ब्राह्मणो को देख रहा हूँ। मैं चिर कालान्तर धर्माराधनरत, काषाय-वस्त्रधारी वल्कल-चीवर-युक्त ब्राह्मणो के दर्शन कर रहा हूँ।

"ब्राह्मण देवताओ! मै आपकी सेवा मे आसन एव उदक—पादोदक प्रस्तुत कर रहा हूँ, स्वीकार करे। मैं आपको ये उत्तम वस्तुएं भेट कर रहा हूँ, कृपया ग्रहण करे।"[1]

हस्तिपाल ने राजा और पुरोहित—दोनो को, जो ऋषि-वेश मे थे, क्रमश उपर्युक्त निवेदन किया।

---

१. चिरस्स वत पस्साम, ब्राह्मण देववण्णिन।
महाजट भारधर, पकदत रजस्सिर ॥१॥
चिरस्स वत पस्साम, इसिं धम्मगुण रत।
कासायवत्थवसन' वाकचीर पटिच्छद ॥२॥
आसन उदक पज्ज पटिगण्हातु नो भव।
अग्धे भवन्त पुच्छाम, अग्घ कुरुतु नो भव ॥३॥

इस पर पुरोहित ने उससे कहा—"तात ! तुमने हमे क्या समझा है ? क्या समझ कर ऐसा बोल रहे हो ?"

हस्तिपाल—"आप हिमालय पर वास करने वाले ऋषिगण हैं, यह समझ कर मैं इस प्रकार बोल रहा हूँ।"

पुरोहित—"पुत्र ! जैसा तुम समझ रहे हो, वैसा नही है। हम ऋषि नही हैं। मैं तुम्हारा पिता हूँ और यह राजा एसुकारी है।"

हस्तिपाल—"फिर आपने ऐसा वेश क्यो बनाया ?"

पुरोहित—"तुम्हारी परीक्षा लेने के अभिप्राय से।"

हस्तिपाल—"मेरी क्या परीक्षा लेना चाहते है ?"

पुरोहित—"यदि हमे देखकर—हमारी अवस्था का आकलन कर तुम प्रव्रज्या ग्रहण न करो तो हम तुम्हारा राज्याभिषेक करें, इस प्रयोजन से हम यहाँ आये हैं।"

हस्तिपाल—"पितृवर ! मेरी राज्य लेने की इच्छा नही है, मैं प्रव्रज्या ग्रहण करूगा।"

इस पर पुरोहित ने यह कहते हुए कि बेटा ! अभी प्रव्रजित होने का समय नही है, उसे उपदिष्ट किया—"वेदो का अध्ययन कर धन का अर्जन कर, गन्ध, रस आदि इन्द्रिय-भोगो को भोगकर, पुत्रो को अपने घर में प्रतिष्ठापित कर—पारिवारिक दायित्व, सपत्ति आदि सौपकर अरण्य मे जाना—प्रव्रजित होना उत्तम है। वैसा करने वाला मुनि प्रशस्त है—प्रशसनीय है।"[1]

यह सुनकर हस्तिपाल बोला—"न वेद सत्य हैं—न मात्र वेदाध्ययन से जीवन का सार सधता है और न धनार्जन से ही यह होता है। पुत्र प्राप्त कर लेने पर वृद्धावस्था आदि क्लेश मिट नही जाते। सन्त जन गन्ध, रस प्रभृति इन्द्रिय-भोगो को मूर्च्छा कहते हैं—ये मोहासक्ति के रूप हैं। अपने द्वारा आचीर्ण कर्मों का फल मनुष्य को भोगना होता है।"[2]

इस पर राजा बोला—"तुमने जो कहा कि अपने द्वारा आचीर्ण कर्मों का फल प्राप्त होता है—कर्म-फल भोगना पडता है, यह सत्य है। हम इसे मानते है। पर, जरा यह भी तो देखो, तुम्हारे माता-पिता बूढे हो गये हैं। वे तुम्हें शतायु देखें, नीरोग देखें। तुम उनकी आँखो के सामने रहो। यह भी तो अपेक्षित है।"[3]

---

१. आधिच्च वेदे परियेस वित्त,
पुत्ते गेहे तात पतिट्ठपेत्वा।
गन्धे रसे पच्चनुभुत्व सब्ब,
अरञ्ञ साधु मुनि सो पसत्थो ॥४॥

२. वेदा न सच्चा न च वित्तलाभो,
न पुत्तलाभेन जरं विहन्ति।
गन्धे रसे मुच्चन आहु सन्तो,
सकम्मुना होति फलूपपत्ति ॥५॥

३. अद्धा हि सच्च वचनं तवेतं,
सक्कमुना होति फलूपपत्ति।
जिण्णा च माता पितरो च तवयिमे,
पस्सेय्यु त वस्स सत अरोग ॥६॥

इस पर ब्राह्मण-कुमार बोला—"परमोत्कृष्ट पराक्रमशील राजन् ! जिसका मरण के साथ सख्य—सखा-भाव हो, बुढापे के साथ दोस्ती हो, जो यह समझे बैठा हो कि मैं कभी नही मरूगा, ऐसे ही व्यक्ति के सम्बन्ध मे रोग-रहित एवं शतायु होने की बात कही जा सकती है। जैसे कोई पुरुष नौकारूढ हो, जल मे आगे बढता है तो वह नौका उसको तट पर पहुँचा ही देती है, उसी प्रकार व्याधि तथा वृद्धावस्था मनुष्य को मौत तक ले ही जाती है।"[1]

कुमार ने इस प्रकार प्राणि-जगत् की नश्वरता, तुच्छता प्रकट करते हुए कहा—"राजन् ! जैसे-जैसे मैं आपके साथ बात कर रहा हूँ, क्षण-क्षण कर काल बीत रहा है, वृद्धता और रुग्णता समीप आती जा रही हैं। यह क्रम अनवरत चलता जाता है, आप इस जगत् में प्रमाद-रहित बनकर रहे, जागरूक भाव से रहे।"

### हस्तिपाल द्वारा निष्क्रमण

उपर्युक्त रूप मे अपने विचार प्रकट कर कुमार हस्तिपाल ने राजा को तथा अपने पिता को प्रणाम कर अपने परिचारको को साथ लिया, वाराणसी-राज्य को छोड दिया, प्रव्रज्या-ग्रहण करने का लक्ष्य लिये वहाँ से निकल पडा। जन-समुदाय इससे प्रभावित हुआ। वह यह सोचते हुए कि कितनी गौरवशील तथा सुन्दर प्रव्रज्या यह होगी, कुमार के साथ-साथ चल पडा। योजन भर के विस्तार मे लोग ही लोग हो गये। एक जुलूस बन गया। कुमार हस्तिपाल जन-समुदाय के साथ गगा के किनारे पहुँचा। गगा के जल का अवलोकन किया, योग क्रिया का अभ्यास साधा, ध्यान प्राप्ति की। मन मे चिन्तन आया—ऐसी सभावना प्रतीत होती है कि यहाँ बहुत जन-समुदाय एकत्र हो जायेगा। मेरे कनिष्ठ बन्धु, जननी, जनक, राजा एव रानी—सभी अपने परिजन-वृन्द सहित प्रव्रज्या ग्रहण कर लेंगे; इसलिए उन सब के पहुँच जाने तक मुझे यही रहना चाहिये। तदनुसार वह वहाँ स्थित लोगो को उपदेश देता हुआ वहीं रहने लगा।

### अनुजवृन्द एव जन-समुदाय द्वारा अनुसरण

राजा तथा पुरोहित मिले, परस्पर विचार-विमर्श करने लगे—ज्येष्ठ कुमार हस्तिपाल राज्य का परित्याग कर प्रव्रज्या स्वीकार करने का लक्ष्य लिये गंगा के किनारे पर रह रहा है। अनेक मनुष्य, जो उससे प्रभावित हैं, उनकी सन्निधी मे वही रह रहे हैं। ऐसी स्थिति मे हमें दूसरे कुमार अश्वपाल का राज्याभिषेक करना चाहिये। अच्छा हो, पहले हम उसकी परीक्षा कर लें।

---

१ यस्स अस्स सक्खी मरणेन राज !
जराय मेत्ती नरविरियसेट्ठ !
यो चापि जञ्ञा न मरिस्स कदाचि,
पस्सेय्यु त वस्ससत अरोग ॥६॥
यथापि नाव पुरिसोदकम्हि,
एरेति चे नं उपनेति तीर।
एवम्पि व्याधी सतत जरा च,
उपनेन्ति मच्च वस अन्तकस्स ॥८॥

राजा और पुरोहित ने ऋषि-वेष धारण किया। वे दोनों अश्वपाल के घर के दरवाजे पर पहुँचे। ज्योंही अश्वपाल ने उनको देखा, वह बहुत प्रसन्न हुआ और उसने हस्तिपाल की ज्यों उनके प्रति विनय तथा आदर प्रकट करते हुए बड़ा शिष्ट व्यवहार किया। ऋषि-वेश धर राजा और पुरोहित ने जैसे हस्तिपाल को उसके पास अपने आने का कारण बतलाया था, अश्वपाल को भी वैसे ही बताया।

अश्वपाल बोला—"मेरे ज्येष्ठ भ्राता कुमार हस्तिपाल के रहते, उनके पूर्व मैं राज्याभिषेक का अधिकारी कैसे हूँ?"

राजा और पुरोहित ने कहा—"तात! तुम्हारा ज्येष्ठ बन्धु राज्य नहीं चाहता, वह प्रव्रजित होना चाहता है। अपना ऐसा भाव व्यक्त करके घर से चला गया है।"

अश्वपाल—"मेरा बड़ा भाई इस समय कहाँ पर है?"

उन्होंने कहा—"गंगा के तट पर।"

अश्वपाल—"मेरे बड़े भाई ने जिस राज्य-वैभव को थूक की ज्यों छोड़ दिया है, मुझे उसकी कोई आवश्यकता नहीं है, न जरा भी उसके प्रति मन में आकांक्षा का भाव ही है। सांसारिक काम-भोग वस्तुतः क्लेश हैं, परिणाम-विरस हैं। अज्ञ किंवा अल्पप्रज्ञ व्यक्ति ही काम-भाव-मूलक क्लेश का परित्याग नहीं कर सकते, किन्तु, मैं वैसा करने में अपने आप को समर्थ पाता हूँ। मैं उनका परित्याग करूंगा।"

इस प्रकार अपना निश्चय प्रकट कर अश्वपाल ने राजा और पुरोहित को उद्दिष्ट कर कहा—"सांसारिक काम-भोग—कर्दम जैसे हैं; वे दलदल के सदृश हैं, बड़े लुभावने हैं; इसलिए उन्हें लांघ पाना बड़ा कठिन है—वे बड़े दुस्तर हैं। वे मृत्युमुखोपम हैं—मौत बनकर प्राणियों को निगल जाते हैं। जो प्राणी इस पंक में, दलदल में व्यासक्त हैं—फंसे हैं, वे हीन सत्त्व—दुर्बलचेता (व्यक्ति) इस दलदल को लांघ नहीं पाते, इसके पार पहुँच नहीं सकते।

"मैंने अपने पूर्ववर्ती जन्म में, लगता है, रौद्र कर्म—क्रोधादि-प्रसूत कठोर कर्म किये हैं, जिनका इस समय मैं फल-भोग कर रहा हूँ। स्वयं उनमें अपने-आपको आबद्ध पाता हूँ, उनसे मैं छूट नहीं पा रहा हूँ। ऐसे कर्मों में रहते मोक्ष प्राप्त नहीं होता। मैं अब कर्मेन्द्रियों का परिरक्षण करूंगा—संगोपन करूंगा, उन्हें भोग-विमुख बनाऊंगा, जिससे पुन: मेरे द्वारा रौद्र कर्म न हो।[1]"

अश्वपाल बोला—"आपके साथ वार्तालाप करते-करते जितना समय गुजरता है, रोग, बुढ़ापा तथा मृत्यु समीप आते जा रहे हैं; इसलिए मैं अपने बड़े भाई हस्तिपाल के पास ही जाऊंगा।"

---

१. पंको च कामा पलियो च कामा।
मनोहरा दुत्तरा मच्चुधेय्या।
एतस्मिं पके पलिपे ब्यसन्ना,
हीनत्तरूपा न तरन्ति पारं ॥९॥
अयं पुरे लुद्दं अकासि कम्मं,
स्वायं गहीतो न हि मोक्ख इतो मे,
ओरुन्धिया न परिरक्खिस्सामि।
मायं पुन: लुद्द अकासि कम्म ॥१०॥

वह वहाँ से निकल पड़ा। एक योजन लम्बे विस्तार मे जनता उसके पीछे निकल पड़ी। वह हस्तिपाल की सन्निधि मे पहुँच गया। हस्तिपाल ने आकाश मे सस्थित हो, उसे धर्म का उपदेश देते हुए कहा—"तात ! यहाँ बहुत बड़ा जन-समुदाय आयेगा, हमको अभी यही रहना चाहिए।" अश्वपाल ने कहा—"बहुत अच्छा, हम ऐसा ही करेंगे।"

तदनन्तर एक समय राजा पुरोहित पूर्ववत् वेश-परिवर्तन कर गोपाल कुमार के निवास-स्थान पर गये। उसने भी कुमार हस्तिपाल तथा कुमार अश्वपाल के सदृश उनका आदर-सत्कार किया। राजा और पुरोहित ने पूर्ववत् अपने आगमन का कारण बताया, किन्तु, अपने दोनो भाइयो की तरह उसने उनका प्रस्ताव स्वीकार नही किया। उसने उनसे कहा—"बहुत समय से जिसका बैल खोया हो, जैसे वह अपने बैल को खोजता फिरता है, मैं भी प्रव्रज्या को खोजता फिर रहा हूँ।" बैल खोजने वाले को जैसे बैल के पैरो के निशान दिखाई दे जाते है, वैसे ही मुझे वह रास्ता दृष्टिगोचर हो रहा है, महाराज एसुकारी ! मेरा प्रव्रज्या के रूप अर्थ नष्ट हो गया है—खो गया है, मैं उसकी क्यो न गवेषणा करूं।"[1]

राजा और पुरोहित ने कहा—"तात ! इतनी शीघ्रता मत करो, एक दो दिन तो कम से कम प्रतीक्षा करो, हमारा चित्त तो आश्वस्त हो जाय, तत्पश्चात् प्रव्रज्या स्वीकार करना।"

गोपाल—"जो कार्य आज करने का है, उसे कल करूगा, ऐसा कदापि नही कहना चाहिए। कुशल कर्म-शुभ कर्म तो आज ही करने चाहिए, तत्काल, अविलम्ब करने चाहिए। उसने इस तथ्य को और स्पष्ट करते हुए कहा—"मैं अमुक कार्य कल करूंगा, अमुक कार्य परसो करूगा, जो मनुष्य ऐसा विचार करता है, उसका परिहान होता है, पतन होता है। समझना तो यो चाहिये कि अनागत—भविष्य का अस्तित्व ही नही है, फिर ऐसा कौन धैर्यशील मनुष्य होगा, जो किसी कुशल-पुण्यात्मक शुभ सकल्प को टाल दे।[2]

"ज्यो-ज्यो समय बीतता जाता है, रोग, वृद्धावस्था तथा मृत्यु आदि कष्ट मनुष्य के नजदीक आते जाते है।" ऐसा कहकर वह भी अपने पूर्व अभिनिष्क्रान्त भाइयो की तरह जन-समुदाय के साथ वहाँ से निकल पड़ा। जहाँ हस्तिपाल तथा अश्वपाल थे, वहाँ पहुँचा।

हस्तिपाल ने आकाश मे संस्थित होकर पूर्ववत् धर्मोपदेश दिया।

तदनन्तर अगले दिन राजा और पुरोहित सबसे छोटे कुमार अजपाल के पास पूर्ववत् उसी वेश मे पहुँचे। उसने उनके आने पर बड़ा हर्ष प्रकट किया। राजा और पुरोहित ने अपने आने का कारण बताया, उससे राज-छत्र धारण करने का अनुरोध किया।

कुमार अजपाल ने पूछा—"मेरे तीनो बडे भाई कहाँ रहते है ?"

उन्होने कहा—"वे अपने लिए राज्य न चाहते हुए उज्ज्वल-धवल राजछत्र का परि-

---

१. गव च नट्ठ पुरिसो यथा वने,
परियेसति राज अपस्समानो।
एवं नट्ठो एसुकारी म अत्थो,
सो'हृ कथं न गवेसेय्य राज ॥११॥

२ हिय्यो ति हिय्योति पोसो परेति (परिहायति),
अनागत नेतं अत्थीति ञत्वा,
उप्पन्नछन्द को पनुदेय्य धीरो ॥१२॥

त्याग कर तीन-योजन-विस्तृत अनुयायी वृन्द के साथ अभिनिष्क्रान्त हो गये हैं। गगा के किनारे चले गये हैं।"

अजपाल—"मेरे भाइयो ने जिस राज्य को थूक के सदृश जानकर त्याग दिया है, मैं अपने मस्तिष्क पर उसका भार ढोये नही चलूंगा।"

"पुत्र ! तुम अभी अल्पवयस्क हो—छोटे हो। हमारे हाथ का अवलम्बन तुम्हे प्राप्त है। जब तुम्हारी आयु कुछ बडी हो जाय, प्रव्रज्या के लायक हो जाय, तब प्रव्रजित होना।"

अजपाल—"आप लोग क्या कह रहे हैं ? क्या आप नही जानते, सासारिक प्राणी बाल्यावस्था मे भी मरते हैं और वृद्धावस्था में भी मरते हैं। कौन बाल्यावस्था मे मौत के मुंह मे जायेगा तथा कौन वृद्धावस्था मे—इस सम्बन्ध मे किसी के पास कोई प्रमाण नहीं है—कुछ नही जानता। मुझे भी अपने मरने के समय का कोई ज्ञान नही है; अतएव मैं इसी समय प्रव्रज्या स्वीकार करूंगा।

"ससार मे मैं देखता रहा हूँ, केतकी के फूल के समान विशाल नेत्र युक्त, हास-विलास-अनुरंजित एक कुमारिका को भी, जिसने काम-भोगो को बिलकुल नही भोगा, प्रथम वय मे ही मृत्यु उठा ले जाती है। उसी तरह सत्कुलोत्पन्न, सुन्दर मुखयुक्त, सुन्दर दांत युक्त, स्वर्ण जैसे वर्ण—दीप्ति युक्त, जिसके मुँह पर दाढी, मूछ केसर की ज्यो बिखरी है, वैसे तरुण को भी मौत लील जाती है, अत. मैं चाहता हूँ—काम-भोगो का परिवर्जन कर, गृह त्याग कर प्रव्रज्या ग्रहण कर लू। मुझे आप आदेश प्रदान करें।"[1]

यह कहकर अजपाल वहाँ से अपने बडे भाइयो की तरह चल पडा। उन्ही की ज्यो योजन भर लम्बे-लम्बे जन-समुदाय ने उसका अनुगमन किया। वह जहाँ हस्तिपाल आदि अपने बड़े भाई थे, वहाँ गंगा-तट पर पहुँच गया। आकाश मे सस्थित हो हस्तिपाल ने उसको भी धर्मोपदेश दिया। धर्म हेतु वहाँ विशाल जन-समुदाय के एकत्र होने की बात कही। अजपाल भी वही ठहर गया।

### पुरोहित द्वारा ब्राह्मण-समुदाय के साथ प्रव्रज्या-प्रयाण

अगले दिन की बात है, पुरोहित सुखासन मे पालथी मारे अपने घर मे बैठा था। वह चिन्ता-मग्न था। सोच रहा था—मेरे पुत्रो ने प्रव्रज्या स्वीकार कर ली है। अब मैं पुत्र-रहित अकेला घर मे हूँ। जीवन मे अब मेरा क्या बचा है। मेरा अब यहाँ जीवन नि.सार है। मैं भी प्रव्रज्या ग्रहण करूंगा। वह इस सम्बन्ध मे अपनी पत्नी के साथ विचार-विमर्श करने लगा। उसने पत्नी से कहा—"शाखाओ द्वारा ही वृक्ष समृद्ध होता है, वृक्ष कहलाने योग्य होता है। जिसके शाखाएं नही रहती, वह स्थाणु या ठूंठ कहलाता है, पेड नही। मैं पुत्रहीन हो गया

---

१. पस्सामि वोहं दहरिं कुमारिं।
मत्तूपम केतकपुप्फनेत्तं।
अभुत्व भोगे पढमे वयस्मिं,
आदाय मच्चु वजते कुमारिं ॥१३॥
युवा सुजातो सुमुखो सुदस्सनो,
सामो कुसुम्भपरिकिण्णमस्सु।
हित्वा न कामे पटिगच्छ गेहं,
अनुजान म पब्बजिस्सामि देव ॥१४॥

हूँ—मेरे पुत्र अभिनिष्क्रान्त हो गये हैं, मेरी शाखा-रहित पेड़ की-सी स्थिति है। वाशिष्ठि ! (वशिष्ठ-गोत्रोत्पन्ने) ! मेरा यह भिक्षाचर्या स्वीकारने—प्रव्रज्या ग्रहण करने का समय है।"[1]

पुरोहित ने ब्राह्मणो को बुलवाया। साठ हजार ब्राह्मण एकत्र हो गये। ब्राह्मणो को सारी स्थिति से अवगत कराते हुए उसने उनसे पूछा—"अब तुम लोगो का क्या विचार है ? तुम क्या करोगे ?"

ब्राह्मणो ने पुरोहित से प्रति प्रश्न किया—"आचार्य तुम क्या करोगे ?"

पुरोहित—"मैं तो जहाँ मेरे पुत्र गये हैं, वही जाऊंगा, प्रव्रज्या स्वीकार करूंगा।"

ब्राह्मण—"केवल तुम्हे ही नरक से भीति नही है, हमे भी है। हम भी प्रव्रज्या ग्रहण करेंगे।"

पुरोहित ने अपनी अस्सी करोड की सम्पत्ति अपनी पत्नी को सौपी। स्वयं घर से निष्क्रान्त हुआ। योजन भर लम्बा ब्राह्मण-समुदाय साथ था। पुरोहित वहाँ पहुँचा, जहाँ उसके पुत्र थे। हस्तिपाल ने आकाश-स्थित हो, अपने पिता को, ब्राह्मण-समुदाय को धर्म का उपदेश दिया।

**पुरोहित-पत्नी द्वारा ब्राह्मणियों के साथ अनुगमन**

एक दिन बीता। दूसरे दिन पुरोहित की पत्नी के मन मे ऊहापोह होने लगा। वह मन-ही-मन सोचने लगी—मेरे चार पुत्र थे, चारो ही प्रव्रजित होने चले गए। राज्याभिषेक उन्हें आकृष्ट नही कर सका, नही रोक सका। मेरे पति ने भी राजपुरोहित का पद छोडा, अस्सी करोड की सम्पत्ति छोडी और उसी मार्ग पर चले गए, जिस पर मेरे पुत्र गये थे। फिर मैं यहाँ क्या करूंगी। मुझे भी उन्ही का अनुसरण करना चाहिए। इसी भाव का आख्यान करते हुए वह बोली—"जैसे क्रौञ्च पक्षी आकाश मे (क्रमबद्ध, पंक्तिबद्ध) उड़ते जाते हैं, जैसे हिमपात का समय आ जाने पर हंस अपने जाल काट कर चले जाते हैं, उसी तरह मेरे चारो पुत्र तथा मेरे पति—मुझे छोड़ कर प्रयाण कर गये। अब मैं क्यो नही उनका अनुव्रजन—अनुसरण करूँ ?"[2]

ब्राह्मणी इस प्रकार चिन्तन करते-करते विरक्त हो गई। उसने प्रव्रजित होने का निश्चय किया। ब्राह्मणियो को बुलाया। उन से सारी बात कही और पूछा—"तुम अब क्या करोगी ? तुम्हारा क्या इरादा है ?"

ब्राह्मणियो ने प्रति प्रश्न किया—"आर्ये ! तुम क्या करोगी।"

---

१ साखाहि रुक्खो लभते समञ्ञ,
पहीनसाखं पन खानु आहु।
पहीनपुत्तस्स ममज्ज होति,
वासेट्ठि भिक्खाचरियाय कालो॥१५॥

२. अघस्मि कोञ्चा व यथा हिमच्चये,
तन्तानि जालानि पदालिय हंसा।
गच्छन्ति पुत्ता च पती च मय्हं,
साहं कथं नानुवजे पजानं॥१६॥

ब्राह्मणी—"मैं प्रव्रज्या ग्रहण करूंगी।"

ब्राह्मणियाँ बोलीं—"हम भी प्रव्रज्या ग्रहण करेंगी।"

ब्राह्मणी ने अपने धन, वैभव का परित्याग कर दिया। अपनी योजन भर अनुयायिनी ब्राह्मण-महिलाओ को साथ लिए वहाँ पहुँची, जहाँ उसके पुत्र थे, पति था। हस्तिपाल ने आकाश स्थित हो, अपनी माता को एव परिषद् को धर्म का उपदेश दिया।

राजा ने जब पुरोहित को नही देखा तो कर्मचारियो से पूछा—"पुरोहित कहाँ है ?"

कर्मचारी बोले—"राजन् ! पुरोहित अपने धन, वैभव का परित्याग कर अपने पुत्रो के पास चला गया है। योजन भर लम्बा जन-समुदाय उसके पीछे-पीछे गया है। उसके बाद अगले दिन ब्राह्मणी भी सब कुछ छोडकर अपनी अनुयायिनी योजन भर विस्तीर्ण ब्राह्मण-महिलाओ को साथ लिये वही चली गई है।"

जिस सपत्ति का कोई स्वामी नही होता, उत्तराधिकारी नहीं होता, वह राजा की होती है। इस व्यवस्था के अनुसार राजा ब्राह्मण के घर से सारी सम्पत्ति अपने यहाँ मगवाने लगा।

## राजमहिषी द्वारा राजा को प्रतिबोध

राजमहिषी ने अपनी परिचारिकाओं से पूछा—"महाराज क्या कर रहे हैं ?"

परिचारिकाओ ने बतलाया—"वे पुरोहित के घर से उसकी सम्पत्ति राजकोश मे मगवा रहे हैं।"

राजमहिषी—"पुरोहित कहाँ है ;"

परिचारिकाएँ—"पुरोहित धन, वैभव का परित्याग कर प्रव्रजित होने चला गया है। उसकी पत्नी ने भी उसी मार्ग का अनुसरण किया है।"

महारानी ने जब यह सुना तो सहसा उसके मन मे विचार आया—कितना आश्चर्य है, जिस वैभव को पुरोहित के चारों पुत्र छोड गए, पुरोहित छोड़ गया, पुरोहित-पत्नी छोड़ गई, वह तो एक प्रकार से उन द्वारा परित्यक्त मल है, थूका गया थूक है, महाराज उसे अपने यहाँ मगवा रहे हैं, वे कितने मोह-मूढ हैं। मुझे चाहिए, मैं उन्हें समझाऊ। एतदर्थ मैं एक उपाय का प्रयोग करू।

महारानी ने कसाई के यहाँ से मांस मगवाया। राज-प्रांगण मे मांस का ढेर लगवा दिया। एक सीधा रास्ता छोड़कर उस मांस-राशि पर जाल तनवा दिया। गीधो की दृष्टि बड़ी तेज होती है। उन्होंने दूर से ही मांस का ढेर देखा। उड़ते हुए वहाँ आये और नीचे उतरे, मांस खाने लगे। उन गीधो मे जो बुद्धिशील थे, उन्होंने देखा—मांस पर जाल तना है—केवल एक सीधा रास्ता खुला है। उन्होने विचारा—मांस खा लेने से उनकी देह भारी हो गई है। वे सीधे नहीं उड़ पायेंगे। यह सोचकर उन्होने खाये हुए मांस का वमन कर दिया, हलके हो गये, वहाँ से सीधे उड़कर चले गए। जो गीध बुद्धिहीन थे, मूढ थे; उन्होंने उन द्वारा परित्यक्त वमित मांस खाया। शरीर और भारी हो गया। वे सीधे उड़ नही सके, जाल में फँस गये।

परिचारक पूर्वादिश के अनुसार जाल मे फँसे गीधो मे से एक गीध रानी के पास लाये। रानी ने गीध को लिया। वह राजा के पास आई। राजा से बोली—"महाराज !

आइए, राज-प्रागण मे एक कुतूहल देखें।" उसने महल का झरोखा खोला और कहा—"महाराज ! इन गीधो को देखिए—इनमे जो पक्षी—गीध मास खाकर वापस वमन कर रहे हैं, वे हलके हो जाने के कारण आकाश मे उडे जा रहे है। जिन्होने खाकर वमन नही किया, वे मेरे हाथ मे आए हुए गीध की ज्यो जाल मे फँसते जा रहे है। ब्राह्मण ने, उसके पुत्रो ने, पत्नी ने जिन काम-भोगो को, धन, वैभव और सम्पत्ति को वमित कर दिया, परित्यक्त कर दिया, छोड दिया, उन्हे आप प्रत्यावमित करना चाहते हैं, ले लेना चाहते है।"

"राजन् ! वमन किये हुए पदार्थ को खाने वाला प्रशसित नही होता—कोई उसे अच्छा नही कहता।"[1]

यह सुनकर राजा को अपने कृत्य पर बड़ा पश्चात्ताप हुआ। वह सासारिक भोगों से, धन-वैभव से विरक्त हो गया। उसने विचार किया कि मुझे अब जरा भी विलम्ब न करते हुए प्रव्रज्या स्वीकार कर लेनी चाहिए।

उसने रानी से कहा—"कीचड मे, दलदल मे फँसे हुए किसी दुर्बल व्यक्ति को जैसे सबल व्यक्ति बाहर निकाल लेता है, उसी प्रकार हे पाञ्चाली—पाञ्चाल देशोत्पन्ने महारानी ! तुमने सुभाषित गाथाओ द्वारा—अपनी सार- युक्त, मार्मिक मधुर वाणी द्वारा मेरा मन, जो आसक्ति एव मोह के दलदल मे फँसा था, उद्धार कर दिया है।"[2]

### महाराजा को वैराग्य . प्रयाण

राजा का मन वैराग्य से ओतप्रोत हो गया। वह तत्क्षण प्रव्रजित होने को उत्कण्ठित हो उठा। उसने अपने मन्त्रियो को बुलाया, सारी स्थिति बतलाई, उनसे पूछा—"अब तुम लोगो का क्या विचार है ? तुम क्या करोगे ?

मन्त्री बोले—"राजन् ! आप क्या करेंगे ? "

राजा—"मैं कुमार हस्तिपाल के पास जाऊंगा, प्रव्रज्या स्वीकार करूगा।"

मन्त्रियो ने कहा—"हम भी वैसा ही करेंगे—प्रव्रजित होगे।"

राजा ने अपने बारह योजन-विस्तृत वाराणसी राज्य का परित्याग कर दिया और यह घोषित कर दिया जो चाहे, वे श्वेत राज-छत्र धारण कर लें—राज्याधिकार स्वायत्त कर लें।

तीन योजना विस्तृत जन-समुदाय द्वारा अनुगत राजा वाराणसी से निकल पडा। वह कुमार हस्तिपाल के पास पहुँचा। हस्तिपाल ने आकाश मे अवस्थित हो, राजा को तथा अनुगामी जन समुदाय को धर्म का उपदेश दिया।

शास्ता ने राजा द्वारा प्रव्रज्या ग्रहण किये जाने की बात को प्राकट्य देते हुए कहा—"जैसे हाथी बन्धन को छिन्न कर—तोडकर स्वतन्त्र हो जाता है—चला जाता है,

---

१. एतेभुत्वा वमित्वा च, पक्कमन्ति विहगमा।
ये च भुत्वा न वमिसु, ते मे हत्यत्थमागता ॥१७॥
अवमी ब्राह्मणो कामे, ते त्व पच्चावामिस्ससि।
वन्तादो पुरिसो राज, न सो होति पसंसिओ ॥१८॥

२ पके व पोस पलिपे ब्यसन्न, वली यथा दुब्बल उद्धरेय्या।
एवं पि म त्व उदतारि भोति, पञ्चालि ! गाथाहि सुभासिताहि ॥१९॥

वैसे ही दिशापति—जिसका चारो दिशाओ मे राज्य था, महाराज एसुकारी अपने राष्ट्र—राज्य का परित्याग कर—राज्य के साथ जुड़े आसक्ति के बन्धन को तोड़कर प्रव्रज्या के पथ पर चल पड़ा।"[1]

नगर मे जो लोग बचे थे, वे एक दिन एकत्र हुए। राज-द्वार पर पहुँचे। महारानी को सूचना करवाई, राज भवन मे प्रविष्ट हुए। महारानी को प्रणाम किया और बोले—"महाराज को प्रव्रज्या रुचिकर लगी—प्रिय लगी। परम पराक्रमशाली महाराज राज्य का परित्याग कर चले गये। महारानी ! अब आप हमारी वैसे ही राजा—राज्यकर्त्री—शासिका बनें। हमारे द्वारा—प्रजाजन द्वारा संगोपित सुरक्षित रहते हुए राज्य-शासन करें—राज्य का सचालन करें।"[2]

## महारानी द्वारा अभिनिष्क्रमण

महारानी ने नागरिको से कहा—"महाराज को प्रव्रज्या रुचिकर लगी, परम पराक्रमशील महाराज राज्य का परित्याग कर चले गये। मैं भी मन को विमुग्ध करने वाले काम-भोगो का परित्याग कर एकाकिनी विचरण करूंगी—धार्मिक जीवन में गतिशील बनूंगी। जिस प्रकार महाराज ने सुखों का परिवर्जन कर प्रव्रज्या का मार्ग अपनाया, मैं भी वैसा ही करूंगी—प्रव्रजित होऊंगी।

"समय व्यतीत होता जा रहा है, रातें सत्वर भागी जा रही हैं। आयु निरन्तर क्षीण होती जा रही है। यह सब देखते मैं मनोज्ञ काम-भोगो का—सांसारिक सुखों का परिवर्जन कर, समग्र आसक्तियो का उल्लघन कर शान्त भाव से लोक मे एकाकिनी विचरण करूंगी—प्रव्रजित हूंगी।"[3]

महारानी ने लोगो को इस प्रकार उत्प्रेरित किया, धर्म का उपदेश दिया। फिर उसने मन्त्रियो की पत्नियो को बुलवाया, स्थिति से अवगत कराया और पूछा—"तुम लोगो का कैसा विचार है ? तुम क्या करोगी ?" अमात्यो की पत्नियो ने रानी से प्रतिप्रश्न किया—"आर्ये ! आप क्या करेंगी ?"

---

१ इद वत्वा महाराज,
एसुकारी दिसम्पति।
रट्ठं हित्वान पब्बजि,
नागो छेत्वा व बधनं ॥२०॥

२. राजा च पब्बज्ज अरोचयित्थ,
रट्ठं पहाय नरविरियसेट्ठो।
तुवम्पि नो होहि यथेव राजा,
अम्हेहि गुत्ता अनुसास रज्जं ॥२१॥

३. राजा च पब्बज्ज अरोचयित्थ,
रट्ठं पहाय नरविरियसेट्ठो।
अहं पि एका चरिस्सामि लोके,
हित्वान कामानि मनोरमानि ॥२२॥

(शेष पृष्ठ ४०९ पर)

महारानी—"मैं प्रव्रज्या स्वीकार करूंगी।"

इस पर अमात्य-पत्नियाँ बोली—"महारानी हमारा भी यही विचार है। हम भी प्रव्रज्या ग्रहण करेंगी।"

महारानी प्रव्रज्या हेतु तैयारी करने लगी। राज-भवन मे जो स्वर्णागार—स्वर्ण-सग्रहालय थे, महारानी ने उन्हे सबके लिए खुलवा दिया। राज्य मे एक गड़ा हुआ निधान था। रानी ने उस सम्बन्ध मे एक स्वर्ण-पट्ट पर अकित करवाया कि अमुक स्थान पर राज्य का गड़ा खजाना है, मैं उसे दत्त—अपने द्वारा दिया हुआ घोषित करती हूँ, जो चाहे उसे ले जाएं।

उस स्वर्ण-लेखपट्ट को एक ऊचे स्थान पर खभे पर बधवा दिया, उस सम्बन्ध मे सर्वत्र मुनादी फिरवा दी।

### समग्र नर-नारी उसी पथ पर

इस प्रकार महारानी ने राज्य, वैभव, धन, सम्पत्ति आदि का त्यागकर नगर से अभिनिष्क्रमण किया। सारे नगर मे आकुलता व्याप्त हो गई। नागरिक चिन्तातुर हो उठे। वे विचारने लगे—हमारे महाराज चले गये, महारानी जा रही है, हम अब क्या करें। उनमे वैराग्योदय हुआ। अपने भरे-पूरे घर छोडकर पुत्रों को साथ लिए महारानी के पीछे चल पड़े। घर, दूकानें, धन, संपत्ति ज्यों-की-त्यो पडी रह गई। मुडकर उन्हें किसी ने देखा तक नही। सारा नगर जन-शून्य हो गया। महारानी तीन योजन लम्बे जन-समूह को साथ लिए वहाँ पहुची, जहाँ चारो कुमार, पुरोहित, ब्राह्मणी और राजा थे। कुमार हस्तिपाल ने उन्हें देखा, आकाश मे स्थित हो धर्मोपदेश दिया।

### आवास आश्रम

बारह योजन-विस्तृत अनुयायी वृन्द को साथ लिये हस्तिपाल ने हिमालय की ओर प्रयाण किया। सारे काशी राष्ट्र के समक्ष एक आश्चर्य पूर्ण घटना थी। लोग सोचने लगे—कितनी बडी बात है, हस्तिपाल बराह योजन-विस्तीर्ण वाराणसी राज्य को खाली कर हिमालय की ओर जा रहा है। हमारी उनके आगे क्या बिसात है। काशी राष्ट्र के लोग स्तब्ध रह

---

(पृष्ठ ४०८ का शेष)

राजा च पब्बज्ज अरोचयित्थ,
हित्वान कामानि यथोधिकानि ॥२३॥
अच्चेन्ति काला तरयन्ति रत्तियो,
वयोगुणा अनुपुब्बं जहन्ति।
अहंपि एका चरिस्सामि लोके,
हित्वान कामानि मनोरमानि ॥२४॥
अच्चेन्ति काला तरयन्ति रत्तियो,
हित्वान कामानि यथोधिकानि ॥२५॥
अच्चेन्ति काला तरयन्ति रत्तियो,
सीतिभूता सब्ब अतिच्च संग ॥२६॥

गये। इस अभियान से अनेकानेक लोग प्रभावित हुए, साथ हो गये। कुमार हस्तिपाल का अनुगमन करने वाले जन-समुदाय का विस्तार तीस योजन हो गया। कुमार उसे साथ लिये हिमालय प्रदेश मे प्रविष्ट हुआ।

स्वर्ग मे शक्र को पता चला कि कुमार हस्तिपाल वाराणसी से अभिनिष्क्रमण कर हिमालय पर गया है। बहुत बड़ा जन-समुदाय उसके साथ है। उन सब के आवास की समुचित व्यवस्था होनी चाहिए। शक्र ने विश्वकर्मा को स्मरण किया। विश्वकर्मा उपस्थित हुआ। शक्र ने आज्ञा दी कि कुमार हस्तिपाल तथा उसके अनुयायी वृन्द के लिए हिमालय पर एक आश्रम का निर्माण करो, जो छत्तीस योजन लम्बा और पन्द्रह योजन चौड़ा हो। उसमे प्रव्रजितो के लिए अपेक्षित साधन सामग्री रखो।

विश्वकर्मा ने शक्र का आदेश शिरोधार्य किया। उसने गगा के किनारे पर शक्र के आदेशानुरूप छत्तीस योजन लम्बे तथा पन्द्रह योजन चौड़े, अनेक पर्णशालाओं से युक्त सुन्दर आश्रम का निर्माण किया। पर्णशालाओ मे प्रव्रजितो के लिए अपेक्षित आसन, पीढे आदि सभी वस्तुओ की समीचीन व्यवस्था की। प्रत्येक पर्णशाला के आगे रात्रि दिवसोपयोगी चक्रमण-भूमि, बैठने के लिए सहारे हेतु चूने से पुते हुए पटड़े, स्थान-स्थान पर विविध प्रकार के सुरभित कुसुमो से आच्छादित वृक्ष प्रत्येक चंक्रमण-भूमि के किनारे पर जल पूर्ण कूप, उनके समीप फलयुक्त वृक्ष—इन सबकी रचना की। उनमें से प्रत्येक वृक्ष सब प्रकार के फल देने की विशेषता लिये था। यह सब निर्माण देव-प्रभाव से सम्पन्न हुआ।

इस प्रकार विश्वकर्मा ने आश्रम का निर्माण कर, सभी आवश्यक वस्तुओ की व्यवस्था कर दीवाल पर इस प्रकार अंकित किया कि जो भी प्रव्रजित होना चाहें, प्रव्रजित हों, इन वस्तुओ का उपयोग करें। देव-प्रभाव से विश्वकर्मा ने भयावह, अप्रिय शब्द, पशु, पक्षी, आदि से देखने में बुरे, अवाञ्छित प्रतीत होने वाले प्राणियों से उस स्थान को विमुक्त किया। यह सब कर विश्वकर्मा अपने स्थान को चला गया।

हस्तिपाल विशाल जन-समुदाय के साथ पगडंडी के सहारे आगे बढता गया। वह शक्र द्वारा निर्मापित आश्रम के पास पहुँचा। आश्रम में प्रवेश किया, वहाँ दीवार पर जो लेख अंकित था, उसे पढ़ा, सोचा—ऐसा लगता है, शक्र ने हमारे महा अभिनिष्क्रमण की बात जान ली है। तदनुसार यह सब व्यवस्था उसने समायोजित की है। हस्तिपाल ने दरवाजा खोला। वह पर्णशाला में प्रविष्ट हुआ। ऋषि-कल्प प्रव्रज्या-लिंग स्वीकार किये। चंक्रमण भूमि मे आया। सहवर्ती समग्र जन-समुदाय को प्रव्रजित किया। आश्रम का परिलोकन किया। तरुण पुत्रों तथा महिलाओ को मध्यवर्ती स्थल में अवस्थित पर्णशालाएँ दीं, उसके बाद वृद्धा स्त्रियों को, तदनन्तर वन्ध्या स्त्रियों को तथा चारो ओर घेर कर पुरुषों को पर्णशालाएँ दी।

**सूनी वाराणसी : एक राजा : विरक्ति**

वाराणसी बिलकुल खाली हो गई थी। किसी राजा ने यह सुना। वह वहाँ आया। उसने सुसज्जित नगर को देखा, राजभवन में गया। यत्र-तत्र रत्न-राशियाँ पड़ी थीं। उसने साश्चर्य सोचा—इस प्रकार नगर, राजभवन, धन, वैभव का परित्याग कर स्वीकृत प्रव्रज्या वास्तव में महान् प्रव्रज्या होगी। नगर, राजमहल और सम्पत्ति में वह विमोहित नहीं हुआ। उसने उसी मार्ग का अवलम्बन करने का विचार किया। एक मद्यप घूम रहा था। राजा ने

# ७. अर्जुन मालाकार : अंगुलिमाल

अन्तकृद्दशा सूत्र मे अर्जुन मालाकार का कथानक है, जो यहाँ उपस्थापित है। मालाकार के जीवन में एक अनहोनी, विषम घटना घटित होती है। छः मनचले उद्धत पुरुष उसकी पत्नी के साथ बलात्कार करते हैं। अर्जुन के क्षोभ एव उद्वेग की सीमा नही रहती। अपने उपास्य यक्ष मुद्गरपाणि को उद्दिष्ट कर उपालंभ तथा भर्त्सना के स्वर मे उस द्वारा किये गये आत्मनिवदेन पर यक्ष उसकी देह मे आविष्ट हो जाता है। मालाकार भारी मुद्गर लिये छःओ पर टूट पडता है और पत्नी पर भी। सातो समाप्त हो जाते हैं। प्रतिशोध की आग फिर भी बुझती नही। ज्यो सात को मारा, उसी तरह प्रतिदिन सात प्राणियो की हत्या के लिए वह सकल्प बद्ध हो जाता है। हिंसा का यह भयानक ताण्डव चलने लगता है। राजगृह मे सर्वत्र तहलका मच जाता है। यक्ष-बल का मानव-बल कहाँ मुकाबला करे। मगधराज श्रेणिक भी भयभीत हो जाता है।

हिंसा एव अहिंसा के द्वन्द्व का प्रायः इसी प्रकार का कथानक मज्झिम निकाय मे अगुलिमाल का है जो एक भीषण दुर्दान्त दस्यु था, जिसके हाथ सदा रक्त से रंगे रहते थे। श्रावस्ती का जन-जन उससे थर्राता था। राजा प्रसेनजित् भी भयाक्रान्त था।

जैन कथानक मे अर्जुन माली के साथ एक बडी अन्तःप्रेरक घटना घटित होती है। सयोगवश भगवान् महावीर का राजगृह मे पदार्पण होता है। वे नगरोपकण्ठ मे अवस्थित गुणशील चैत्य मे टिकते है। राजगृह निवासी, उनका अनन्य उपासक, अहिंसा-परायण श्रेष्ठ पुत्र सुदर्शन अर्जुन मालाकार के भयावह खतरे के बावजूद किसी प्रकार अपने माता-पिता की स्वीकृति प्राप्त कर भगवान् के दर्शन हेतु जाता है। मार्ग मे अर्जुन मालाकार मिलता है। हिंसा और अहिंसा की टक्कर होती है। अहिंसा से हिंसा पराभूत हो जाती है। अर्जुन मालाकार सुदर्शन का कुछ नहीं बिगाड पाता। हिंसक मालाकार सहसा बदला जाता है, इतना बदल जाता है कि भगवान् महावीर की शरण मे आकर वह प्रव्रजित हो जाता है। हिंसा पर अहिंसा की विजय का यह एक अद्भुत उदाहरण है।

उसी प्रकार का प्रसंग अगुलिमाल के कथानक मे घटित होता है। जिधर अगुलिमाल था, लोगो द्वारा रोके जाने पर भी तथागत उधर जाते हैं। अगुलिमाल उन पर हिंसात्मक वार करना चाहता है, किन्तु, उनके अहिंसा एवं करुणामय जीवन की योग-ऋद्धि से अंगुलिमाल का कायापलट हो जाता है। रक्त-रजित अगुलिमाल भिक्षु-जीवन स्वीकार कर लेता है।

दोनो ही कथानको मे घटना का पर्यवसान बड़ा मार्मिक है। पूर्वतन विद्वेष के कारण जैसे लोग अर्जुन को लाञ्छित, तिरस्कृत, उद्वेलित एव ताडित-प्रताडित करते हैं, बुरी तरह मारते-पीटते है, वैसा ही अगुलिमाल के साथ होता है। उसे भी लोग क्षत-विक्षत कर डालते है, किन्तु, दोनो ही शान्ति की प्रतिमूर्ति बने रहते है, अत्यन्त सहिष्णुता तथा क्षमा शीलता के साथ यह सब पी जाते है, अविचल बने रहते है।

दोनो ही अपने जीवन का अन्तिम साध्य साध लेते हैं, मालाकार मुक्त हो जाता है, अंगुलिमाल अर्हत् हो जाता है।

भीषण प्रहारो द्वारा उन्हे बात की बात मे मौत के घाट उतार दिया। फिर अपनी पत्नी बन्धुमती की ओर मुडा और उसकी भर्त्सना करते हुए बोला—"अपना शील गँवाने से पूर्व तूने अपने आपको मार क्यो नही डाला, जो तुझमे शक्य था। पापिनी ! तू भी मरने के लिए तैयार हो जा।" भय से थर-थर कांपती और चीखती बन्धुमती को उसने एक ही बार मे ढेर कर दिया।

## प्रतिशोध · प्रतिदिन सात प्राणियो की हिंसा का सकल्प

अर्जुन मालाकार का प्रतिशोध क्रूर एव घोर हिंसा के रूप मे परिवर्तित हो गया। उसने निश्चय किया, नृशसतापूर्ण संकल्प किया, मैं हर रोज छ पुरुषो तथा एक स्त्री की हत्या करता जाऊँगा, तभी मेरे जी मे जी आयेगा। तदनुसार वह राजगृह नगर की बाहरी सीमा के इर्द-गिर्द घूमता रहता, क्रूरता-पूर्वक सात प्राणियो की हत्या करता रहता। वैसा कर वह परितुष्ट होता।

## भय का साम्राज्य

उस समय राजगृह नगर की सडको, गलियो, चौराहो, तिराहो, चौको, बाजारो तथा मोहल्लो मे—सर्वत्र लोग परस्पर यही चर्चा करते—"देवानुप्रियो ! नगर मे बडी दु खद स्थिति चल रही है। अर्जुन मालाकार यक्षाविष्ट है; अतएव वह अतुलित बलयुक्त है। वह प्रतिदिन राजगृह नगर के बाहर छ पुरुषो तथा तथा एक स्त्री की निर्दयता-पूर्वक हत्या कर रहा है। सभी किंकर्तव्यविमूढ हैं।"

देवावेश के कारण अर्जुन मालाकार अजेय था। कौन उसका सामना करता। मगध-राज श्रेणिक भी घबरा गया था। उसने सारे नगर मे ढोडी पिटवा दी कि कोई भी स्त्री-पुरुष लकड़ी लाने, घास लाने, पानी लाने, फूल लाने, आदि हेतु नगर से बाहर न जाए।

जब राजा ही यो भयभीत हो तो औरो की तो बिसात ही क्या है। मानो सर्वत्र भय का साम्राज्य छा गया।

## श्रेष्ठिपुत्र सुदर्शन

राजगृह नगर मे सुदर्शन नामक एक वैभवशाली श्रेष्ठिपुत्र निवास करता था। धन, सम्पत्ति, साधन, उपकरण, सेवक परिचायक आदि सब प्रकार की सुख-सुविधाओ से वह युक्त था। उसकी रग-रग मे, अस्थियो के कण-कण मे धर्म के प्रति अविचल निष्ठा थी। वह निर्ग्रन्थ-प्रवचन को यथार्थ, परमार्थ, परम सत्य और परम कल्याणकारी मानता था। वह जीव-अजीव, आस्रव-सवर-निर्जरा, पुण्य-पाप, बन्ध तथा मोक्ष—नव तत्त्व का वेत्ता था। वह श्रमणोपासक था। शीलव्रत, गुणव्रत, त्याग, प्रत्याख्यान आदि मे उसकी हार्दिक अभिरुचि थी। उस ओर वह सतत् सक्रिय था। श्रमण-निर्ग्रन्थो को शुद्ध अशन, पान, खाद्य, स्वाद्य आदि आहार, वस्त्र, पात्र, कम्बल, पाद-प्रोञ्छन, रजोहरण, पीठ, फलक, शय्या, सस्तारक औषध, भेषज, आदि निरवद्य पदार्थो का दान देने में सदा उत्सुक एवं उत्कण्ठित रहता था। ऐसा कर वह अपने को बडा लाभान्वित मानता था।

### भगवान् महावीर का राजगृह-पदार्पण

बड़ा उत्तम सयोग बना, उस समय श्रमण भगवान् महावीर राजगृह पधारे। नगरोपकण्ठ में अवस्थित गुणशील चैत्य मे विराजे। नगर मे चर्चा चली—स्वयं सम्बुद्ध, तीर्थंकर, धर्म-तीर्थ प्रवर्तक, परमपुरुषोत्तम भगवान् महावीर का यहाँ पदार्पण हुआ है। देवानुप्रियो! भगवान् के नाम श्रवण करना भी अत्यन्त सुफलप्रद है, फिर उनके दर्शन करने, उन्हें वन्दन करने, नमन करने, उनकी स्तवना करने एवं पर्युपासना करने का तो कहना ही क्या! उनके आर्य—सद्गुण-निष्पन्न, सद्धर्ममय एक सुवचन का श्रवण भी बहुत बड़ी बात है, फिर विपुल—विस्तृत अर्थ के ग्रहण की तो बात ही क्या ?

लोग इस प्रकार चर्चा तो कर रहे थे, किन्तु, अर्जुन मालाकार के भय से किसी को यह साहस नहीं होता था कि वह भगवान् की सन्निधि मे जाए, उनके चरणो में अपनी श्रद्धा, भक्ति समर्पित करे।

### भगवान के दर्शनार्थ सुदर्शन की उत्कण्ठा

सुदर्शन ने लोगो के मुंह से भगवान् महावीर के पावन पदार्पण की बात सुनी, उसके मन मे यह भाव जगा, संकल्प उत्पन्न हुआ—भगवान् राजगृह मे पधारे हैं, गुणशील चैत्य मे विराजे हैं, मुझे चाहिए, मैं उनके दर्शन करने, उनको वन्दन-नमन करने जाऊँ।

### माता-पिता से निवेदन

सुदर्शन अपने माता-पिता के पास गया और उनसे कहा—"कल्याणमय, मंगलमय, दिव्य द्युतिमय, परम उपास्य भगवान् महावीर के दर्शन हेतु, उन्हें वन्दन-नमन करने हेतु, उनका सत्कार-सम्मान करने हेतु, उनकी पर्युपासना करने हेतु मैं जाने को उत्कंठित हूँ, कृपया आज्ञापित करें।"

माता-पिता ने कहा—"पुत्र! राजगृह नगर के बाहर रौद्र, चण्ड, विकराल अर्जुन मालाकार प्रतिदिन छ पुरुषों तथा एक स्त्री की हत्या करता घूम रहा है; इसलिए तुम्हें नगर से बाहर जाने की हम कैसे आज्ञा दें। अच्छा यही है, तुम श्रमण भगवान् महावीर को यहीं से वन्दन-नमन कर लो।"

सुदर्शन बोला—"माता-पिता! प्रभु महावीर जब स्वयं पधारे हैं। तो यह कैसे उचित होगा, मैं यहीं, से उनको वन्दन-नमन कर लूं। मैं वहीं, जहाँ वे विराजित है उपस्थित होकर वन्दना, नमस्कार एवं पर्युपासना करना चाहता हूँ। आप स्वीकृति प्रदान करें।"

### अनुज्ञा : स्वीकृति

माता-पिता ने सुदर्शन को अनेक युक्तियो द्वारा समझाने का प्रयत्न किया, मौत के खतरे से उसे बार-बार आगाह कराया, किन्तु, वे किसी भी तरह सुदर्शन को घर से ही भगवान् को वन्दन-नमन कर परितोष मानने मे सहमत नहीं कर सके। उसकी असीम उत्कण्ठा एवं उत्सुकता देखते वे अन्तत. निषेध नहीं कर सके। मन से न चाहते हुए भी उन्होंने उसे स्वीकृति दी, कहा—"जिससे तुम्हें सुख हो—आत्मपरितोष हो, वैसा करो।"

माता-पिता की अनुज्ञा प्राप्त कर सुदर्शन बहुत प्रसन्न हुआ। उसने स्नान किया,

स्वच्छ, प्रावेश्य—सभा मे धारण करने योग्य मागलिक वस्त्र पहने, हलके, किन्तु, बहुमूल्य आभूषण धारण किये। घर से पैदल ही निकला। राजगृह नगर के बीचो-बीच होता हुआ मुद्गरपाणि यक्ष के आयतन से न अति दूर न अति समीप—थोडी ही दूर से निकलता हुआ। गुणशील चैत्य की ओर जाने लगा, जहाँ भगवान् महावीर विराजित थे।

### यक्षाविष्ट मालाकार का कोप

यक्षाविष्ट अर्जुन मालाकार ने सुदर्शन को उधर से निकालते हुए देखा। वह भीषण क्रोध, रोष एव कोप की ज्वाला से जल उठा, सहस्रपल परिमाणोपेत भारयुक्त लोह-मुद्गर को घुमाने लगा तथा सुदर्शन की ओर आगे बढने लगा। सुदर्शन की उस पर नजर पडी। उसे अपनी ओर आता हुआ देखा। उसके हाथो उसे अपनी मृत्यु सभावित लगी, किन्तु, वह जरा भी भयभीत त्रस्त, उद्विग्न और क्षुब्ध नहीं हुआ। वह तो प्रभु महावीर का उपासक था, आत्मा के अमरत्व मे विश्वस्त था, भयाक्रान्त क्यो होता ? वह आत्मस्थ रहा।

### सुदर्शन द्वारा सागार अनशन का स्वीकार

सुदर्शन ने निर्भीक भाव से अपने वस्त्र के अचल द्वारा भूमि का प्रमार्जन किया। पूर्व दिशा की ओर मुख किया। भूमि पर बैठा अपने अजलिबद्ध हाथो से मस्तक को छूता हुआ बोला—"अब तक जितने अर्हत् हो चुके है, सिद्धत्व प्राप्त कर चुके है, मैं उन्हे नमस्कार करता हूँ। मोक्षोद्यत, तीर्थंकर प्रभु महावीर को नमस्कार करता हूँ।

"मैंने अब से पूर्व भगवान् महावीर से स्थूल प्राणातिपात—हिंसा, स्थूल मृषावाद असत्य तथा स्थूल अदत्तादान—चौर्य का प्रत्याख्यान, स्वपत्नी सतोपमूलक काम-सयम और इच्छा-परिमाण—परिग्रह के सीमाकरण का व्रत जीवन भर के लिए स्वीकार किया था। अब मैं उपस्थित उपसर्ग को दृष्टि मे रखता हुआ सापवाद रूप मे उन्ही श्रमण भगवान् महावीर के साक्ष्य से हिंसा, असत्य, चौर्य, अब्रह्मचर्य तथा परिग्रह का सम्पूर्णरूप मे प्रत्याख्यान करता हूँ। क्रोध, मान—अहकार, माया—छल-प्रवचना, लोभ, प्रेम—अप्रकट माया व लोभ-जनित प्रिय या रुचिगम्य भाव, द्वेष—अव्यक्त मान व क्रोध-प्रसूत अप्रिय या अप्रीतिरूप भाव कलह लडाई-झगडा, अभ्याख्यान—मिथ्या दोषारोपण, पैशुन्य—चुगली, किसी के होते-अनहोते दोषो का पीठ पीछे प्राकट्य, पर-परिवाद—निन्दा रति—मोहनीय कर्म के उदय के परिणाम-स्वरूप असयताचरण मे सुख-मान्यता—रुचिशीलता, अरति—मोहनीय कर्म के उदय के परिणाम-स्वरूप सयम मे अरुचिशीलता, मायामृषा—माया या छलपूर्वक असत्य-भाषण एव मिथ्यादर्शनशल्य—मिथ्यात्वरूप कटक का जीवन भर के लिए प्रत्याख्यान करता हूँ।

"यदि मैं इस उपसर्ग से बच गया तो इस प्रत्याख्यान का पारिपारण कर आहार आदि ग्रहण करूंगा। यह मुझे कल्प्य है।" उपस्थीयमान उपसर्ग को देखते हुए सुदर्शन ने सागार प्रतिमा—सापवाद अनशन स्वीकार किया।

### मालाकार का पराभव : उपसर्ग का अपगम

यक्षाविष्ट मालाकार अर्जुन वहाँ आया। सुदर्शन के चारो ओर घूमता रहा, किन्तु, अपने तेज से वह उसे अभिभूत नहीं कर सका, न उस पर प्रहार ही कर सका। तब वह

सुदर्शन के समक्ष आकर खड़ा हो गया और निर्निमेष दृष्टि से उसे दीर्घ समय तक निहारता रहा।

मुद्गरपाणि यक्ष ने अर्जुन मालाकार को विप्रमुक्त कर दिया—वह उसके शरीर से निकल गया और सहस्रपलपरिमाणोपेत लोह-मुद्गर को लिये उसी दिशा मे चला गया, जिस दिशा से आया था।

अर्जुन मालाकार यक्ष से छूटते ही धड़ाम से पृथ्वी पर गिर पड़ा, बेहोश हो गया।

श्रमणोपासक सुदर्शन ने देखा, उपसर्ग दूर हो गया है, तब उसने अपनी प्रतिमा पारित की—अपना व्रत परिसम्पन्न किया।

### भगवत् दर्शन की उत्सुकता

कुछ समय बाद अर्जुन मालाकार आश्वस्त हुआ, यथावत् रूप मे स्वस्थ हुआ और सुदर्शन से बोला—"देवानुप्रिय! तुम कौन हो? कहाँ जा रहे हो?"

सुदर्शन ने कहा—"मैं सुदर्शन नामक श्रमणोपासक हूँ। जीव, अजीव आदि नौ तत्त्वो का मैंने ज्ञान प्राप्त किया है। गुणशील चैत्य मे भगवान महावीर विराजित है, मैं उनको वन्दन करने, उनकी भक्ति करने वहाँ जा रहा हूँ।"

अर्जुन मालाकार बोला—"देवानुप्रिय! मैं भी चाहता हूँ, तुम्हारे साथ चलूं, भगवान् महावीर को वन्दन-नमन करूँ, उसका सत्कार-सम्मान करूं। वे कल्याणमय, मगलमय एव दिव्यतामय है। उनकी पर्युपासना करूँ।"

सुदर्शन बोला—"देवानुप्रिय! जिससे तुम्हे सुख हो, वैसा करो, विलम्ब मत करो।"

भगवान् के दर्शन-वन्दनार्थं जाने में अर्जुन की उत्सुकता बढी। सुदर्शन उसे साथ लिये गुणशील चैत्य मे आया, जहाँ भगवान् महावीर विराजित थे। उसने अर्जुन मालाकार के साथ भगवान् को तीन बार आदक्षिण-प्रदक्षिणा कर वन्दन किया, नमस्कार किया। वन्दन—नमस्कार कर कायिक, वाचिक व मानसिक रूप से पर्युपासना की। कायिक पर्युपासना के रूप मे हाथ-पैरो को सकुचित किये हुए—सिकोडे हुए, शुश्रूषा—सुनने की इच्छा करते हुए, नमस्कार करते हुए, भगवान् की ओर मुह किये, विनय से हाथ जोडे हुए स्थित रहा। वाचिक पर्युपासना के रूप मे जो भगवान् बोलते थे, उनके लिए यह ऐसा ही है भन्ते! यही तथ्य है भगवन्! यही सत्य है प्रभो! यही सन्देह रहित है स्वामिन्! यही इच्छित है भन्ते! यही प्रतीच्छित—स्वीकृत है प्रभो! यही इच्छित—प्रतीच्छित है भन्ते! जैसा आप कह रहे है। इस प्रकार अनुकूल वचन बोलता रहा। मानसिक पर्युपासना के रूप मे अपने मे अत्यन्त सवेग—मोक्षोपयुक्त भाव उत्पन्न करता हुआ तीव्र धर्मानुराग से अनुरजित रहा।

### भगवान् द्वारा धर्म-देशना : अर्जुन द्वारा प्रव्रज्या

भगवान् महावीर ने श्रमणोपासक सुदर्शन, अर्जुन मालाकार तथा महती-विशाल परिषद् को धर्मोपदेश दिया। सुदर्शन भगवान् का उपदेश श्रवण कर अपने घर लौट गया।

अर्जुन मालाकार भगवान् महावीर की धर्म-देशना सुन कर अत्यन्त उल्लसित तथा हर्षित हुआ। चित्त मे आनन्द एव प्रसन्नता का अनुभव करता हुआ, अत्यन्त सौम्य मानसिक भावो से युक्त तथा हर्षातिरेक से आह्लादित हुआ। श्रमण भगवान् महावीर को तीन बार

आदक्षिण-प्रदक्षिणा की, वन्दन-नमस्कार कर वह बोला—"भगवन् ! मुझे निर्ग्रंथ-प्रवचन मे श्रद्धा है, विश्वास है। निर्ग्रन्थ-प्रवचन मुझे प्रिय है, रुचिकर है। वह तथ्य है, सत्य है, मैं आपसे निर्ग्रन्थ-दीक्षा—प्रव्रज्या स्वीकार करना चाहता हूँ।"

भगवान् ने कहा—"देवानुप्रिय ! जिससे तुम्हारी आत्मा में सुख उपजे, वैसा ही करो। इसमे विलम्ब मत करो।"

तब अर्जुन मालाकार उत्तर-पूर्व दिशा-भाग मे—ईशान-कोण मे गया, स्वय अपने मस्तक के केशो का पाचमुष्टिक लुञ्चन किया और अनगार की भूमिका मे सप्रतिष्ठ हुआ, संयम व तप के पथ पर आरूढ हुआ।

### द्विदैवसिक तपोमय अभिग्रह

जिस दिन अर्जुन मालाकार ने प्रव्रज्या ग्रहण की थी, उसी दिन से उसने भगवान् महावीर को वन्दन-नमन कर यह अभिग्रह स्वीकार किया कि मैं आज से बेले-बेले तप द्वारा दो-दो दिनो के अनशन—उपवास द्वारा आत्मा को भावित करता हुआ—आत्म-भाव मे रमण करता हुआ धार्मिक जीवन जीऊंगा।

अपने इस अभिग्रहिक सकल्प के अनुसार मालाकार अर्जुन, जो अब श्रमण अर्जुन था, विचरने लगा। उसका समस्त जीवन-क्रम बड़ा तपोमय हो गया। द्विदिवसीय उपवास के पारणे के दिन वह पहले पहर मे स्वाध्याय करता, दूसरे पहर मे ध्यान करता और तीसरे पहर मे भिक्षा हेतु राजगृह नगर मे घूमता।

### लोगो द्वारा भर्त्सना : उत्पीड़न

श्रमण अर्जुन को राजगृह मे उच्च, नीच, मध्यम कुलो मे भिक्षार्थ भ्रमण करते देखकर राजगृह के अनेक स्त्री, पुरुष, बालक, तरुण, वृद्ध—विभिन्न नागरिक उसकी भर्त्सना करने लगते। कोई कहता—इसने मेरे पिता का वध किया है। कोई कहता—इसने मेरी माता की हत्या की है। इसने मेरे भाई को मारा है, बहिन को मारा है, पुत्रवधू को मारा है। पुत्री को मारा है, सम्बन्धियो को मारा है, यो कह-कह कर अनेक व्यक्ति उसे गाली देते, उसका अपमान करते, तिरस्कार करते, उसकी अवहेलना करते, निन्दा करते, गर्हा करते, कोई उसे धमकाता, कोई तर्जना देता, ईंट, पत्थर, लकडी आदि से ताड़ित करता।

### सहिष्णुता की पराकाष्ठा

कितना विलक्षण परिवर्तन अर्जुन मे हुआ, कभी क्रोधानल से धधकता अर्जुन आज अत्यन्त शान्त था, निर्वैर और निर्द्वेष था। वह गालियाँ, अपमान, तिरस्कार, अवहेलना, निन्दा, गर्हा, प्रताडना, तर्जना, मार, प्रहार—सब समत्व-भाव के साथ सहता जाता। वह इतना सहिष्णु एवं उदात्त हो गया था कि इन कष्टो को, परिषहो को कर्म-निर्जरण का हेतु समझ कर अपने को लाभान्वित मानता, उपकृत मानता।

ऐसी स्थिति मे भिक्षाटन करते हुए श्रमण अर्जुन को कभी अपेक्षित भिक्षा मिलती, कभी नही मिलती। कभी भोजन मिलता तो पानी नही मिलता, कभी पानी मिलता तो भोजन नही मिलता। किन्तु, श्रमण अर्जुन तितिक्षा-मुमुक्षा-भाव से यह सब सहर्ष सहता। जैसा, जितना थोडे बहुत परिमाण मे प्रासुक आहार-पानी प्राप्त होता, उसमे वह जरा भी

दीनता, विमनस्कता, कलुषता, आकुलता एवं खिन्नता का अनुभव नही करता। उसे ग्रहण करता, उसमे आत्म-तोष मानता।

### भगवान् की पर्युपासना

वह भिक्षा लेकर राजगृह से निकलता, गुणशील चैत्य मे, जहाँ भगवान् महावीर अवस्थित थे, आता। वहाँ भगवान् से न अति दूर, न अति समीप उपस्थित होकर, गमनागमन-सम्बन्धी प्रतिक्रमण कर, भिक्षाचर्या मे ज्ञात-अज्ञात रूप मे आचीर्ण दोषो की आलोचना कर भिक्षा मे प्राप्त आहार-पानी भगवान् को दिखलाता। उनकी आज्ञा प्राप्त कर वह मूर्च्छा, आसक्ति और राग-रहित हो आहार-पानी ग्रहण करता। जिस प्रकार सर्प अपने बिल मे सीधा प्रवेश कर जाता है, उसी प्रकार वह भोजन का कवल आस्वाद रहित और मोह रहित भाव के साथ सीधा अपने गले मे उतार लेता। यही उसका दैनन्दिन क्रम था।

तदनन्तर भगवान् महावीर राजगृह नगर के उपकण्ठवर्ती गुणशील नामक चैत्य से विहार कर गये, जनपदो मे विचरण करने लगे।

### समाधि-मरण

अनगार अर्जुन ने उदार, उत्कृष्ट, उत्तम एवं पवित्र भाव से गृहीत अत्यन्त कल्याणकर, श्रेयस्कर तपश्चरण द्वारा आत्मा को अनुभावित करते हुए—आत्मा का अभ्युदय एवं उन्नयन साधते हुए छः मास पर्यन्त श्रमण-पर्याय का—साधु-जीवन का परिपालन किया। फिर पन्द्रह दिवसीय संलेखना—अनशन के साथ उसने समाधि-मरण प्राप्त किया। जिस कार्य को साधने हेतु निर्ग्रन्थ-जीवन स्वीकार किया था, उसे साध लिया। उसने सिद्धत्व, बुद्धत्व, मुक्तत्व प्राप्त कर लिया।[1]

## अंगुलिमाल

### रक्त-रंजित दस्यु अंगुलिमाल

एक समय का प्रसंग है, भगवान् तथागत अनाथ पिण्डिक के जेतवन नामक उद्यान मे प्रवास करते थे। उस समय राजा प्रसेनजित् के राज्य मे अंगुलिमाल नामक दस्यु था। वह बडा भयानक था। उसके हाथ सदा रक्त-रंजित रहते थे। वह रात-दिन मार-काट मे लगा रहता था। प्राणियो के प्रति उसके मन मे जरा भी दया नही थी। उसने गाँवो को उजाड डाला, निगमो को उजाड़ डाला, जनपद को उजाड डाला।

### तथागत का अग्र गमन

एक दिन की घटना है, प्रथम प्रहर का काल था। भगवान् तथागत ने चीवर धारण किये, हाथ मे पात्र लिया भिक्षा के लिए श्रावस्ती मे प्रवेश किया। श्रावस्ती मे भिक्षा ग्रहण की, आहार किया, अपना आसन, पात्र चीवर सम्भाले। उसी मार्ग की ओर चल पडे, जिधर डाकू अंगुलिमाल रहता था। ग्वालो, चरवाहो, किसानो तथा पथिको ने भगवान् को उधर जाते देखा। उन्होने भगवान् से कहा—"श्रमण! इस मार्ग पर मत जाओ। इस मार्ग में आगे अत्यन्त भयावह, खून से रंगे हाथों वाला, निरन्तर मारकाट मे लगा, अति निर्दय अंगुलि-

---

१. आधार—अन्तकृद्दशा सूत्र, षष्ठ वर्ग, तृतीय अध्ययन।

माल डाकू रहता है। उसने गाँवो को निगमो को एव जनपद को उजाड डाला है। वह मनुष्यो की निर्मम हत्या कर उनकी अंगुलियो की माला धारण करता है। श्रमण ! इस रास्ते से बीस-बीस, तीस-तीस, चालीस-चालीस, पचास-पचास मनुष्य एकत्र होकर जाते हैं, फिर भी वे उससे बच नही पाते।"

उनके यो कहने पर भी भगवान् मौन धारण किये अपने रास्ते पर आगे बढते रहे। उन ग्वालो, चरवाहो, किसानो तथा पथिको ने भगवान् को दूसरी बार फिर वैसा कहा, तीसरी बार फिर वैसा कहा, पर भगवान् उस ओर कुछ भी ध्यान दिये बिना मौन-भाव से अपने मार्ग पर गतिशील रहे।

### अंगुलिमाल की स्तब्धता

डाकू अगुलिमाल की दूर से ही भगवान् तथागत पर दृष्टि पडी। उनको बेधडक आते देखकर उसे बडा अचरज हुआ। वह मन-ही-मन कहने लगा, इस मार्ग मे दस, बीस, तीस, चालीस, पचास पुरुष भी चलते हैं, आते हैं, वे भी मेरे हाथ से नही बच पाते। यह श्रमण अद्वितीय —एकाकी आगे बढा आ रहा है, मानो मेरा यह अपमान करना चाहता हो, क्यो न मैं इसकी हत्या कर दूं। यह सोचकर अगुलिमाल ने अपनी तलवार, ढाल सम्भाली, धनुष पर बाण चढाया और वह भगवान् की तरफ चला। तथागत ने अपनी ऐसी योग-ऋद्धि प्रकट की कि डाकू अगुलिमाल पूरी तेजी से दौडकर भी भगवान् तक नही पहुँच सका, जो धीमी चाल से चल रहे थे।

### आश्चर्यान्वित

अपनी यह दशा देखकर अगुलिमाल विचार करने लगा—यह कैसा आश्चर्य है ! मैं पहले दौडते हुए हाथी का पीछा कर पकड लेता था, घोडे का पीछा कर पकड लेता था, रथ का पीछा कर पकड लेता था, हरिण का पीछा कर पकड लेता था, किन्तु, मन्द गति मे चलते हुए इस श्रमण तक पूरी तेजी से दौड़कर भी नही पहुँच पाता।

### तथागत के साथ आलाप

अगुलिमाल खडा हुआ और भगवान् से बोला—"स्थित रहो—खडे रहो।"

भगवान् ने कहा—"अगुलिमाल ! मैं तो स्थित हूँ, तुम भी स्थित हो जाओ।"

यह सुनकर डाकू अगुलिमाल सोचने लगा—शाक्य-वश मे उत्पन्न श्रमण सत्यभाषी —सच बोलने वाले, सत्य प्रतिज्ञ—अपनी प्रतिज्ञा को सचाई से निभाने वाले होते हैं, किन्तु यह श्रमण तो चल रहा है और कहता है, मैं स्थित हूँ। मैं इस सम्बन्ध मे क्यो नही प्रश्न करू कि तुम ऐसा क्यो कहते हो ?

यह सोचकर अगुलिमाल ने भगवान् से कहा—"श्रमण ! तुम तो जा रहे हो, चल रहे हो, फिर कहते हो कि मैं स्थित हूँ, खडा हूँ, मुझे तुम अस्थित कहते हो। श्रमण ! मैं तुमसे पूछता हूँ, यह सब तुम कैसे कहते हो ?"

भगवान् ने कहा—"अगुलिमाल ! मैं जगत् के समग्र प्राणियो की हिंसा से विरत हूँ, इसलिए मैं स्थित हूँ। तुम प्राणियो की हिंसा से अविरत हो, असयत हो, इसलिए तुम अस्थित हो।"

भगवान् के वचन से डाकू अगुलिमाल का हृदय परिवर्तित हो गया। उसने सोचा—

इस महावन मे ऐसे महाश्रमण के दर्शन का सुअवसर मुझे मिला, मैं उन पापो का परित्याग कर दूं, जिन्हे चिर काल से करता आ रहा हूँ।

### अगुलिमाल की प्रव्रज्या

अगुलिमाल अन्त:प्रेरित हुआ। उसने अपनी तलवार, दूसरे शस्त्र खड्डे मे, प्रपात मे, नाले मे फेंक डाले। वह भगवान् के चरणो मे आया, वदना की, निवेदन किया—"भन्ते ! मुझे प्रव्रज्या दें।"

परम कारुणिक, महान् ऋषि—महान् द्रष्टा, मनुष्यो तथा देवताओ के शास्ता भगवान् तथागत ने बडे करुणापूर्ण शब्दो मे अंगुलिमाल से कहा—"आओ भिक्षु !" भगवान् की यह वाणी ही अगुलिमाल की प्रव्रज्या थी।

भगवान् तथागत ने आयुष्मान् अगुलिमाल को अपना अनुगामी भिक्षु बनाया। भगवान् श्रावस्ती आये। वहाँ अनाथपिण्डिक के जेतवन नामक उद्यान मे ठहरे।

### प्रसेनजित् का अभियान

उस समय कोशल नरेश के राजप्रासाद के द्वार पर लोगो की भीड इकट्ठी थी, कोलाहल था। लोग जोर-जोर से राजा को संबोधित कर कह रहे थे—"राजन् ! तुम्हारे राज्य मे अगुलिमाल नामक डाकू है। उसने गाँवो को, निगमो को, जनपद को उजाड दिया है। वह मनुष्यो की हत्या कर उनकी अगुलियो की माला धारण करता है। राजन् ! उसे नियन्त्रित करो।"

राजा प्रसेनजित् ने पाँच सौ अश्वारोही सैनिक अपने साथ लिये। दोपहर को उसने श्रावस्ती से प्रस्थान किया। जिधर जेतवन उद्यान था, गया। जितनी दूर तक वाहन जाता था, उतनी दूर तक वाहन द्वारा गया। जहाँ वाहन नही जाता था, वहाँ वाहन से उतरा, पैदल चला, जहाँ भगवान् तथागत थे, वहाँ गया।

### तथागत का प्रश्न

राजा ने भगवान् को वन्दन, अभिवादन किया। ऐसा कर वह एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे राजा प्रसेनजित् को भगवान् तथागत ने कहा—"राजन् ! क्या तुम पर मगध नरेश श्रेणिक बिम्बसार क्रुद्ध हुआ है ? क्या वैशाली के लिच्छवि तुम पर क्रुद्ध हुए हैं ? क्या तुमसे विरोध रखने वाले राजा तुम पर क्रुद्ध हुए हैं ? जो तुम इस प्रकार चले हो ?"

प्रसेनजित् बोला—"भन्ते ! न मुझ पर मगध नरेश श्रेणिक बिम्बसार क्रुद्ध है, न वैशाली के लिच्छवि ही क्रुद्ध हुए है और न मुझसे विरोध रखने वाले राजा ही मुझ पर क्रुद्ध हैं। भन्ते ! मेरे राज्य मे भयानक रक्त-रजित हाथो वाला, निरन्तर मारकाट मे लगा रहने वाला दयाहीन अगुलिमाल नामक डाकू है। मैं उसी के निवारण हेतु जा रहा हूँ।"

भगवान् बोले—"राजन् ! यदि तुम अगलिमाल को दाढी-मूछ मुडाये, गेरुए वस्त्र पहने, गृह-त्याग किये, प्रव्रज्या ग्रहण किये प्राणि-वध से, चोरी से, असत्य से विरत हुए, दिन मे एक बार भोजन करने वाले, ब्रह्मचर्य का पालन करने वाले, शील का आचरण करने वाले धर्मनिष्ठ के रूप मे देखो तो तुम क्या करो ?"

### प्रसेनजित् का उत्तर

राजा प्रसेनजित् बोला—"भन्ते ! यदि ऐसा हो तो हम प्रत्युत्थान करेंगे,—उन्हे देख स्वागतार्थ उठेंगे। उन्हे आसन, वस्त्र, भोजन, आस्तरण-औषधि आदि ग्रहण करने हेतु आमन्त्रित करेंगे। उनके धर्मनिष्ठ जीवन के संरक्षण की व्यवस्था करेंगे, किन्तु, भन्ते ! अंगुलिमाल जैसे दूषित शीलयुक्त, पापयुक्त पुरुष को ऐसा शील, ऐसा संयम कहाँ से प्राप्त होगा ?"

### तथागत द्वारा अंगुलिमाल का परिचय

उस समय आयुष्मान् अंगुलिमाल भिक्षु के रूप मे भगवान् के निकट बैठा था। भगवान् ने उसकी दाहिनी बाँह को पकडा और राजा प्रसेनजित् को बतलाया— "राजन् ! यही अंगुलिमाल है।"

राजा प्रसेनजित् ने उसकी ओर देखा, भयभीत हुआ, हक्का-बक्का रह गया। उसके रोंगटे खड़े हो गये।

तब भगवान् ने राजा प्रसेनजित् को आश्वस्त करते हुए कहा—"राजन् ! अब भय मत करो, अब भय करने का कोई कारण नही है।"

### प्रसेनजित् और अंगुलिमाल का संलाप

भगवान् के मुख से यह सुनकर राजा प्रसेनजित् के मन मे जो भय उत्पन्न हुआ था, जो स्तब्धता हुई थी, रोमांच हुआ था, वह सब मिट गया। राजा, जहाँ आयुष्मान् अंगुलिमाल था, वहाँ गया और जा कर कहा—"आप आर्य अंगुलिमाल हैं ?"

अंगुलिमाल बोला—"हाँ राजन् ! मैं अंगुलिमाल हूँ।"

प्रसेनजित् ने पूछा—"आर्य ! आपके पिता किस गोत्र के थे ? माता किस गोत्र की थी ?"

अंगुलिमाल ने उत्तर दिया—"मेरे पिता गार्ग्यगोत्रीय थे तथा माता मैत्रायणी-गोत्रीया थी।"

प्रसेनजित् कहने लगा—"आर्य गार्ग्य-मैत्रायणी-पुत्र अंगुलिमाल ! आप सुख से रहे। मैं आपकी वस्त्र, भोजन, आसन, आस्तरण, औषधि आदि द्वारा सेवा करना चाहता हूँ।"

आयुष्मान् अंगुलिमाल ने तब उन वस्तुओ की आवश्यकता नही समझी। वह आवश्यक साधन युक्त था। उसने महाराज प्रसेनजित् से कहा—"राजन् ! मेरे तीनो चीवर विद्यमान हैं, परिपूर्ण हैं। मुझे अभी और कुछ नही चाहिए।"

तब राजा प्रसेनजित् वहाँ से उठा, जहाँ भगवान् तथागत थे, वहाँ आया, भगवान् को वन्दन-नमन किया। वन्दन-नमन कर वह एक ओर बैठ गया। बैठ कर भगवान् से निवेदन करने लगा—"भन्ते ! बडा आश्चर्य है, बडी विचित्र बात है, जिनका दमन किया जाना शक्य नही है, उन्हें आप दमित करते हैं, दम युक्त बनाते हैं, जो अशान्त है, उन्हे शान्त बनाते हैं, जो परिनिर्वाण-विमुख हैं, उन्हे परिनिर्वाणोन्मुख बनाते हैं, जिनका हम दण्ड द्वारा, हथियार द्वारा दमन नही कर सके उनका आपने बिना दण्ड, बिना शस्त्र दमन किया।

"भन्ते ! अब आज्ञा कीजिए, हम जाना चाहते है, हमारे अन्य अनेक कार्य हैं, जो हमे करने हैं।"

भगवान् ने कहा—"राजन् ! जैसा ठीक लगे, करो।"

राजा प्रसेनजित् आसन से उठा, भगवान् को अभिनमन किया, प्रदक्षिणा की और वहाँ से चला गया।

### अगुलिमाल की करुणा

आयुष्मान् अगुलिमाल ने प्रथम प्रहर के समय अपने चीवर धारण किये, पात्र लिये, वह भिक्षा के लिए श्रावस्ती मे प्रविष्ट हुआ। भिक्षार्थ घूमते हुए आयुष्मान् अगुलिमाल ने एक स्त्री को देखा, जो मूढगर्भा—विघातगर्भा थी—जिसका गर्भ पेट मे मर चुका था। वह बडी दु खित एव पीडित थी। अगुलिमाल को यह देखकर बडा कष्ट हुआ। वह सोचने लगा—हाय ! इस जगत् मे प्राणी कितने दु खित हैं, पीडित हैं, ।

अगुलिमाल श्रावस्ती मे भिक्षा-ग्रहण कर, आहार कर, वापस जहाँ भगवान् थे, वहाँ आया। भगवान् को अभिवादन, वन्दन नमन कर एक तरफ बैठा और उसने भगवान् से कहा—"भन्ते ! जब मैं प्रथम प्रहर मे भिक्षा हेतु श्रावस्ती मे गया तो मैंने एक मूढगर्भा महिला को देखा—वह बडा दु ख पा रही है।"

### मूढगर्भा का कष्ट-निवारण

भगवान् बोले—"आयुष्मान् अगुलिमाल ! तुम वहा जाओ, जहाँ वह स्त्री है। वहाँ जाकर तुम उससे कहो—"बहिन ! यदि मैने जन्म से लेकर अब तक जान-बूझकर प्राणियो का वध नही किया हो तो इस सत्य के प्रभाव से तुम्हारा, तुम्हारे गर्भ का मगल हो।"

अगुलिमाल ने कहा—"भन्ते ! यदि मै ऐसा कहू तो यह असत्य-भाषण होगा। भन्ते ! मैंने तो जान-बूझ कर अनेक प्राणियो की हत्या की है।"

भगवान् फिर बोले—"अगुलिमाल ! जैसा मै कहता हूँ, तुम वैसा ही करो। तुम उस स्त्री के पास जाकर कहो—बहिन ! यदि मैंने आर्य-जन्म मे उत्पन्न होकर—आर्य-कुल मे जन्म लेकर, जान-बूझकर प्राणियो का वध नही किया हो तो तुम्हारा मगल हो, तुम्हारे गर्भ का मगल हो।"

अगुलिमाल बोला—"अच्छा भन्ते ! मै ऐसा ही करूगा।" वह उस स्त्री के पास आया और उसने वैसा ही कहा। फलत: स्त्री का दु ख मिट गया, गर्भ का कष्ट मिट गया।

### अर्हतो मे एक

आयुष्मान् अगुलिमाल-प्रमाद रहित हो संयम की आराधना करता हुआ विहार करता रहा। उसने अनवरत साधना द्वारा सर्वश्रेष्ठ ब्रह्मचर्य-फल का इसी जन्म मे साक्षात्कार कर लिया। उसका ब्रह्मचर्य-पालन सध चुका, जन्म-मरण की परम्परा क्षीण हो गई, जो करणीय था, वह कृत हो गया। वह अर्हतो मे एक हुआ।

### कर्म-विपाक

एक दिन की बात है, प्रथम प्रहर मे अगुलिमाल चीवर धारण कर भिक्षा हेतु श्रावस्ती मे गया। किसी ने उस पर पत्थर फेंका। पत्थर उसकी देह पर लगा। किसी दूसरे

ने डडा फेंका । डडा उसके लगा, वह आहत हुआ । किसी ने उस पर ककड फेके । यो उसके पूर्ववर्ती दस्यु-जीवन को याद कर कर लोग उस पर प्रहार करते ही गये । अगुलिमाल लहू-लुहान हो गया । उसका सिर फट गया, पात्र भग्न हो गये, चीवर फट गये । वह, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया । भगवान् ने अगुलिमाल को दूर से ही उस हालत मे आते हुए देखा । उसे सबोधित कर उन्होने कहा—"ब्राह्मण ! तुमने अगीकार कर लिया, अगीकार कर लिया । जिन कर्मों के फल के परिपाक के लिए सैकडो वर्ष, सहस्रो वर्ष नरक मे दु ख झेलने पडते, ब्राह्मण ! उस कर्म-विपाक को तुम इसी जन्म मे अगीकार कर रहे हो, कर्म-फल को भोग रहे हो ।"

### ध्यान-रत, विमुक्ति-सुख, उद्गार

आयुष्मान् अगुलिमाल एकान्त मे ध्यान-रत हुआ । उसे विमुक्ति-सुख की अनुभूति होने लगी । उस समय उसके मुख से ये उद्गार निकले—"जो पहले अर्जन करता है, कर्म सगृहीत करता है, फिर उनका मार्जन कर डालता है, उन्हे मिटाकर अपने को स्वच्छ बना लेता है, वह पुरुष, जैसे बादलो से मुक्त चन्द्र अपनी प्रभा फैलाता है, उसी प्रकार लोक को प्रभामय, उद्योतमय बनाता है ।

"जिसके द्वारा किये गये पाप-कृत्य—अकुशल-कर्म पुण्य-कृत्यो द्वारा आवृत हो जाते हैं, जिसके पाप कर्मो का स्थान पुण्य-कर्म ले लेते है, जो पापी के स्थान पर पुण्यात्मा बन जाता है, बादलो से मुक्त चन्द्र जैसे अपनी प्रभा फैलाता है, उसी प्रकार वह पुरुष उस लोक को प्रभामय, उद्योतमय बनाता है ।

"जगत् मे जो युवा भिक्षु बुद्ध-शासन मे तन्मय रहता है, जुडा रहता है, बादलो से मुक्त चन्द्रमा जैसे अपनी प्रभा फैलाता है, उसी प्रकार वह इस लोक को प्रभामय, उद्योतमय बनाता है ।

"मेरे धर्मोद्गार ये दिशाएँ सुनें, दिक् स्थित लोग सुने । वे बुद्ध-शासन से अपने को जोडे । धर्म-प्रेरक सतजन दिशाओ का सेवन करें—तद्वर्ती लोगो को उत्प्रेरित करे उद्बोधित करे ।

"दिशाएँ शान्तिमय धर्म को सुने, सेवन करे ।"

"जो सब प्रकार की हिंसा से विरत होगा, वह परम शान्ति प्राप्त करेगा । वह सभी जगम—गतिशील, स्थावर—स्थितिशील प्राणियो की रक्षा करेगा ।

"जिनके पास नाली होती है, वे जल को सीधा ले जाते हैं, इषुकार—बाण बनाने वाले बाण को सीधा करते है, काष्ठकार काष्ठ को—लडकी को सीधा करते है, वैसे ही ज्ञानी पुरुप अपने को सीधा करते हैं, दमित करते है ।

"कोई डण्डे द्वारा, कोई हथियार द्वारा, कोई कोडे द्वारा दमन करते है, किन्तु, भगवान् तथागत ने मेरा किसी डण्डे के विना, हथियार के विना दमन किया है ।

"कभी मैं हिंसक के रूप मे विख्यात था । विकराल बाढ मे डूबते हुए पुरुष की ज्यो मैं भगवान् बुद्ध की शरण मे आया ।

"पहले मैं रक्तरजित हाथो वाला अगुलिमाल था । भगवान् की शरण मे आने का कितना उत्तम फल हुआ, मेरा भव-चक्र, ससार का जजाल मिट गया ।

"मैंने ऐसे बहुत से कुकर्म किये, जो दुर्गति मे ले जाने वाले है । कर्म करने के नाते मैं

उनके विपाक से, फल से सलग्न था, किन्तु, भगवान् तथागत की शरण लेने से आज मेरा वह कर्म-ऋण चुक चुका है। मैं शान्ति से खाता हूँ—जीता हूँ।

"जो मनुष्य बाल—अज्ञानयुक्त, दुर्गतियुक्त होते है, वे प्रमादी बने रहते हैं, सदा आलस्य मे पड़े रहते हैं। जो मेधावी प्रज्ञाशील पुरुष होते है, वे अप्रमाद या जागरूकता की उत्कृष्ट धन के सदृश रक्षा करते हैं।

"प्रमादी मत बनो, काम-भोग मे आसक्त मत रहो। जो प्रमादशून्य होकर ध्यान रत रहता है, वह परम सुख प्राप्त करता है।

"मेरी यह मन्त्रणा, परामर्श दुर्मन्त्रणा—अनुचित मन्त्रणा या दुष्परामर्श—अनुचित परामर्श नही है। मैंने निर्वाण का साक्षात्कार कर लिया है, बुद्ध-शासन को प्राप्त कर लिया है, विद्याओ को प्राप्त कर लिया है।"[1]

---

१. आधार—मज्झिम निकाय २.४.६, अगुलिमाल सुत्तन्त ३५३-३५७।

# ८. रामचरित : दशरथ जातक

भारतीय वाङ्मय मे राम प्रमुख चरितनायक के रूप मे रहे हैं। उन्हे उद्दिष्ट कर अनेक भाषाओ मे काव्य, महाकाव्य, नाटक आदि सर्जित हुए।

जैन-वाङ्मय के अन्तर्गत प्राकृत, सस्कृत, अपभ्र श तथा अनेक प्रादेशिक भाषाओ मे राम पर बहुत रचनाएँ हुई, जहाँ उन्हे एक आदर्श नायक के रूप मे प्रस्तुत किया गया है। विमल सूरि (लगभग प्रथम शती) द्वारा प्राकृत मे रचित **पउमचरिय** सभवत. प्राचीनतम रामकाव्य है, जो उत्तर काल मे विविध भाषाओ मे प्रणीत रामसम्बन्धी काव्यो, पुराणो तथा आख्यानको का उपजीवक रहा है। जैन-परपरा मे राम का एक नाम पद्म था। प्राकृत मे पद्म का 'पउम' रूप होता है। **पउमचरिय, पउमचरिउ, पद्मपुराण** इत्यादि अभिधानो का यही कारण है।

अयोध्यापति दशरथ के यहाँ राम, लक्ष्मण, भरत तथा शत्रुघ्न का जन्म, मिथिला राजा जनक की पुत्री सीता के साथ राम का विवाह, कैकेयी द्वारा दशरथ से प्राप्त वरदान की पूर्ति के अनुरूप राम का वन-गमन, अनुज लक्ष्मण एव पत्नी सीता का सहगमन, भरत द्वारा भाई को वापस लौटाने का प्रयास, लंकापति रावण द्वारा सीता का हरण, सीता की खोज, रावण से युद्ध, रावण का वध, अयोध्या-आगमन, सीता का निर्वासन, अन्ततः सीता द्वारा प्रव्रज्या आदि घटनाएँ पूर्व-भव आदि से सम्बद्ध अनेक घटनाक्रमो के साथ उक्त कृतियो मे सविस्तार वर्णित है। यो जैन-वाङ्मय मे राम-काव्य-परपरा का बडा विकास हुआ है।

बौद्ध-वाङ्मय के अन्तर्गत दशरथ जातक मे राम का चरित है। वहाँ राम, लक्ष्मण एव भरत का दशरथ के पुत्र एव सीता का पुत्री के रूप मे उल्लेख है।

रानी द्वारा प्राप्त वरदान के अन्तर्गत राम का वन-गमन, लक्ष्मण तथा सीता का अनुगम, भरत द्वारा राम को वापस लौटाने हेतु प्रयास आदि कतिपय मुख्य-मुख्य घटनाएँ भावात्मक दृष्टि से जैन-रामचरित के साथ मिलती हैं, किन्तु, बहुत संक्षिप्त हैं।

जैन रामायण मे जहाँ दशरथ अयोध्या के राजा के रूप मे वर्णित हैं, वहाँ दशरथ जातक मे उन्हें वाराणसी-नरेश बतलाया गया है।

सीता-हरण आदि प्रसग दशरथ जातक मे नही है। राम वनवास की अवधि समाप्त होने के पश्चात् वापस वाराणसी आते हैं। राम का आगे वाराणसी के राजा तथा सीता का रानी के रूप मे उल्लेख है। भाई-बहिन के बीच वैवाहिक सम्बन्ध का यह प्रसग भारत की तत्कालीन सामाजिक परम्परा की ओर इगित करता है जब समाजगत व्यवस्थाओ और मर्यादाओ की मूल्यवत्ता, जो युगानुरूप परिवर्तित होती रहती है, के अनुसार वह (भाई-बहिन का विवाह-सम्बन्ध) अस्वीकृत एव अवैध नही था। शाक्य-वश मे वैसा सभवत. दीर्घकाल पर्यन्त प्रचलित रहा हो। वैसे जैन-परपरानुसार प्रागैतिहासिक काल मे यौगलिक व्यवस्था के अन्तर्गत वह स्वीकृत था ही, जब एक दम्पति के एक पुत्र एवं एक पुत्री केवल ~ सन्तानें होती थी, जो तरुण होने पर पति-पत्नी के रूप मे परिणत हो जाती।

प्रतीत होता है, राम का चरितनायक के रूप मे बौद्ध-परम्परा मे

नहीं हो पाया। अतएव प्रमुख घटनाओं की मात्र सांकेतिकता जैन घटनाक्रम के अनुगत है, जो यहाँ उपस्थापित दोनों कथनाकों की तुलना से स्पष्ट है।

## राम चरित

### श्रेणिक की जिज्ञासा : गौतम द्वारा उत्तर

एक समय की बात है, भगवान् महावीर के ज्येष्ठ अन्तेवासी श्रमण गौतम राजगृह नगर में पधारे। महाराज श्रेणिक तथा जन-परिषद् उनके दर्शन एवं उपदेश-श्रवण हेतु एकत्र हुई। गौतम ने परिषद् को धर्म-देशना देते हुए अठारह पापों से सदा बचते रहने की प्रेरणा दी। उन्होंने प्रसंग वश बताया कि साधुओं पर मिथ्या-कलंक लगाने से सीता की तरह घोर दुःख झेलना पड़ता है।

महाराज श्रेणिक ने गणधर गौतम से इस सम्बन्ध में जिज्ञासा की। गौतम ने सीता के पूर्व-भव से लेकर उसका समस्त जीवन-वृत्तान्त परिषद् को बतलाया।

### सीता का पूर्व-भव

भरत क्षेत्र में मृणालकन्द नामक नगर था। वहाँ श्रीभूति नामक पुरोहित निवास करता था। उसकी पुत्री का नाम वेगवती था। एक बार वहाँ सुदर्शन नामक त्यागी, वैरागी, प्रतिमाधारी मुनिवर का पदार्पण हुआ। नगर के सभी लोग उन्हें वन्दन-नमन करने उनके सामने गए। उनके निर्मल, संयममय जीवन तथा उपदेशों की सर्वत्र प्रशंसा होने लगी। वेगवती मिथ्यादृष्टि थी। मुनि की प्रशंसा उसे रुची नहीं। लोगों की दृष्टि में मुनिवर को गिराने हेतु वह उनके विरुद्ध झूठा प्रचार करने लगी। वह कहने लगी—"यह साधु बड़ा पाखंडी है। मैंने इसको एक नारी के साथ ब्रह्मचर्य-भग्न करते हुए देखा है।"

बुरी बात बड़ी जल्दी फैलती है। वेगवती द्वारा यों प्रचार किए जाने से लोग मुनि की सर्वत्र निन्दा, कटु आलोचना करने लगे। बात मुनि तक पहुँची। झूठे कलंक तथा धर्म की निन्दा से उनको बड़ा दुःख हुआ। उन्होंने यह संकल्प किया, जब तक यह झूठा कलंक नहीं उतरेगा, तब तक अन्न-जल ग्रहण नहीं करूंगा, कायोत्सर्ग में संलग्न रहूंगा। तदनुसार उन्होंने अन्न-जल लेना छोड़ दिया। शासन देवी के प्रभाव से वेगवती का मुँह शोथ से फूल गया। वह अत्यन्त पीड़ा-ग्रस्त हो गई।

वह मन-ही-मन अपने कुकृत्य के लिए पश्चात्ताप करने लगी। उसने प्रकट में लोगों को बता दिया कि मैंने मुनि पर झूठा कलंक लगाया है। मुनि सर्वथा निर्दोष हैं। यह जानकर सब लोग हर्षित हुए। वेगवती स्वस्थ हुई। उसने यथासमय धर्मोपदेश सुना, धर्म अंगीकार किया। वह अपना आयुष्य पूर्णकर, काल-धर्म प्राप्त कर प्रथम स्वर्ग में देव के रूप में उत्पन्न हुई।

### मिथिला में जनक के घर कन्या एवं पुत्र का जन्म

भरतक्षेत्र में मिथिला नामक नगरी थी। वह अत्यन्त धन्य-धान्य-सम्पन्न तथा समृद्ध थी। वहाँ जनक नामक राजा राज्य करता था। वह बड़ा प्रतापी एवं दानशील था। उसकी पत्नी का नाम वैदेही था। वेगवती का जीव स्वर्ग का आयुष्य पूर्ण कर वैदेही की कोख में कन्या के रूप में उत्पन्न हुआ। एक-दूसरे जीव ने उसकी कोख में पुत्र के रूप में जन्म लिया।

**पुत्र का अपहरण**

पूर्व-जन्म के शत्रुभाव के कारण एक देव पुत्र को अपहृत कर ले गया।

महाराज श्रेणिक ने गणधर गौतम से देव के वैर का कारण पूछा तो उन्होंने बताया—

चक्रपुर नामक नगर था। वहाँ के राजा का नाम चक्रवर्ती था। रानी का नाम मदन सुन्दरी था। उनके एक पुत्री थी, जो अत्यन्त रूपवती थी। वह लेखशाला—पाठशाला मे अध्ययन करती थी। तब पुरोहित मधुपिंगल के साथ उसका प्रेम-सम्बन्ध हो गया। मधुपिंगल उसे लेकर विदर्भापुरी ले गया, जहाँ वे दोनो सुख-पूर्वक रहने लगे। कुछ दिन बाद सयोगवश ऐसा घटित हुआ, मधुपिंगल अपनी अर्जित विद्या भूल गया। द्रव्य-उपार्जन बन्द हो गया। उसे बडा दु ख हुआ।

एक बार विदर्भा के राजकुमार अहिकुण्डल की उस सुन्दरी पर दृष्टि पडी। वह उस पर मोहित हो गया, उसे अपने महल मे ले गया। मधुपिंगल को जब अपनी स्त्री नही मिली तो वह राजा के पास अपनी फरियाद लेकर पहुंचा। राजा से प्रार्थना की कि मेरी स्त्री का अपहरण हो गया है, उसकी खोज कराई जाये। टालने की दृष्टि से राजकुमार अहिकुण्डल के किसी समर्थक ने कह दिया—मैंने उसे पोलासपुर मे एक साध्वी के पास देखा है।

मधुपिंगल उसकी खोज मे पोलासपुर गया। वह वहाँ नही मिली। वह वापस विदर्भा आया। राजा के पास जाकर फिर फरियाद की, विवाद करने लगा। राजा ने उसे अपने कर्मचारियो द्वारा पिटवाकर नगर मे बाहर निकलवा दिया।

मधुपिंगल ने सोचा—मैं निरपराध हूं, फिर भी इस राजा ने मेरे साथ दुर्व्यवहार किया है। यह ससार ऐसा ही है, इसमे कष्ट ही कष्ट है। यों सोचते हुए मधुपिंगल को वैराग्य हो गया। वह साधु बन गया। तपश्चर्या मे रत रहने लगा। मरकर स्वर्ग गया।

**भामडल**

राजकुमार अहिकुण्डल ने आगे चलकर धर्म का श्रवण किया। वह साधुओ का सत्सग करता रहा। उनसे उपदिष्ट एव प्रेरित होकर उसने सदाचार का जीवन बिताया। वह मरकर जनक की रानी वैदेही की कोख से पुत्र रूप मे उत्पन्न हुआ। मधुपिंगल के जीव ने, जो स्वर्ग मे देव के रूप मे था, अपना पूर्व-जन्म का वैर स्मरण कर उसे अपहृत कर लिया। देव ने सोचा कि शिला पर पछाड कर उसकी हत्या कर दू, पर, ज्यवह ऐसा करने को उद्यत हुआ तो उसके मन मे करुणा का सचार हो गया, जिससे वह वैसा न कर सका। देव ने उस बालक को कुण्डल पहनाए, हार पहनाया और वैताढ्य पर्वत पर छोड दिया। उधर से निकलते हुए चन्द्रगति नामक विद्याधर की उस बालक पर दृष्टि पडी। विद्याधर ने उस बालक को तत्क्षण वहाँ से उठा लिया और उसे अपने यहाँ ले गया। उसने अपनी पत्नी अशु-मती को उसे सौंप दिया। यह प्रसिद्ध कर दिया कि स्त्री के गूढ गर्भ था, अब उसने पुत्र को जन्म दिया है।

विद्याधरो ने चन्द्रगति से पुत्रोत्पत्ति के उपलक्ष मे उत्सव का आयोजन किया। इस बालक का नाम भामडल रखा गया। वैताढ्य पर्वत पर विद्याधर चद्रगति के घर उसका लालन-पालन होने लगा।

**सीता का जन्मोत्सव**

उधर जब मिथिला की रानी वैदेही ने पुत्र को नहीं देखा तो वह अत्यन्त दुःख-पूर्वक विलाप करने लगी, मूर्च्छित हो गई। राजा जनक ने उसे किसी तरह समझाकर, सान्त्वना देकर, धीरज बधाकर शान्त किया। पुत्री का जन्मोत्सव आयोजित किया। उत्सव अत्यन्त आनन्दोत्सव के साथ सम्पन्न हुआ। कन्या का नाम सीता रखा गया। राजकुमारी सीता का पाँच धात्रियाँ पालन करने लगी। वह क्रमशः बड़ी होने लगी। वह रूप, लावण्य तथा गुणो मे अनुपम थी। जब वह विवाह योग्य हुई तो राजा जनक ने उसके लिए योग्य वर ढूंढने हेतु अपने अमात्य को भेजा।

**वर की खोज**

अमात्य वर की खोज मे गया। कुछ समय बाद वापस लौटा। उसने राजा जनक से कहा—"अयोध्या के राजा दशरथ के चार पुत्र है—कौशल्या-नदन रामचन्द्र, सुमित्रा-नदन लक्ष्मण तथा कैकेयी के पुत्र भरत तथा शत्रुघ्न। इनमे रामचन्द्र के साथ सीता का सम्बन्ध करना समुचित होगा। मत्री का सुझाव राजा दशरथ को सर्वथा संगत लगा। राजा ने अपने कर्मचारियो को महाराज दशरथ की सेवा में अयोध्या भेजा। उन्होने जनक की भावना राजा दशरथ के समक्ष रखी। दशरथ ने राम और सीता का सम्बन्ध स्वीकार कर लिया। राजकर्मचारी वापस आए। उनसे समाचार सुनकर राजा जनक बहुत प्रसन्न हुआ। सीता भी उस सम्बन्ध से परितुष्ट थी।

**नारद की दुरभिसन्धि**

एक दिन का प्रसग है, सीता को देखने नारद मुनि राजा जनक के यहाँ आये। सीता ने जब उनका भयावह रूप देखा तो वह डर गई, भागकर महल मे चली गई। नारद मुनि तब उधर पीछे-पीछे जाने लगे तो दासियो ने उनका अपमान किया। द्वारपाल ने उनको बाहर निकाल दिया।

नारद मुनि उस घटना से बहुत क्रोधित हुआ। वे सीधे वैताढ्य पर्वत पर गए। वहाँ रथनूपुर नगर के राजा विद्याधर चन्द्रगति के यहाँ पहुँचे। उन्होने सीता का एक चित्र तैयार किया, उसे राजकुमार भामंडल को दिखाया। भामडल सीता पर मोहित हो गया। नारद मुनि से उसका परिचय पूछा। उन्होने बताया। भामडल मे सीता को प्राप्त करने की उत्कठा जागी। वह उदास एव चिन्तित रहने लगा। जब राजा चन्द्रगति को भामडल की मन:स्थिति के सम्बन्ध मे ज्ञात हुआ तो उसने भामडल को समझाया और उसकी इच्छा पूर्ण करने का आश्वासन दिया। चन्द्रगति ने सोचा कि यदि राजा जनक से भामडल के लिए सीता की सीधी माग करूगा तो सभव है, राजा अस्वीकृत कर दे। वैसा होना मेरे लिए अप-मानजनक होगा। इसलिए उसने निश्चय किया कि युक्ति तथा चतुराई से काम लेना चाहिए। उसने चपल गति नामक विद्याधर को छलपूर्वक राजा जनक को अपने यहाँ ले आने को भेजा।

**जनक का अपहरण**

चपलगति विद्याधर ने घोडे का रूप धारण किया। वह मिथिला गया। घोडा बहुत सुन्दर तथा शुभ लक्षण युक्त था। राजा जनक ने उसे देखा। राजा को घोडा बहुत पसद

आया, उसे अपनी अश्वशाला मे रख लिया। एक महीना व्यतीत हुआ, एक दिन राजा उस घोडे पर सवार होकर वन मे घूमने गया। घोडा राजा जनक को लिए ऊंचा उड गया और आकाश-मार्ग द्वारा उसे रथनूपुर नगर ले गया, अपने राजा चन्द्रगति के समक्ष हाजिर किया। चन्द्रगति ने राजा जनक से भामडल के लिए सीता को देने हेतु प्रस्ताव रखा। जनक ने कहा—"अयोध्या नरेश दशरथ के पुत्र रामचन्द्र के साथ सीता का सम्बन्ध निश्चित हो चुका है, अत. अब कैसे तोडा जा सकता है।

**विद्याधर चन्द्रगति द्वारा शर्त**

विद्याधर बोला—"हम गगनचारी विद्याधरो के साथ भूचारी मानवो की क्या गिनती है। खैर, हम एक शर्त रखते हैं, हमारे यहाँ कुल-परपरा से वज्रावर्त तथा अर्णवावर्त नामक दो धनुष है। हम उनकी पूजा करते है। एक हजार यक्ष उनकी रक्षा करते है। राम इन मे से किसी एक को चढा दे तो हम अपने को परास्त मान लेंगे। आप सीता उन्हे दे सकेंगे अन्यथा उसे विद्याधर ले आयेंगे।"

विद्याधरो ने राजा जनक को मिथिला पहुँचा दिया। राजा जनक बहुत खिन्न था। उसने अपनी रानी वैदेही से सारी बात कही। रानी बहुत चिन्तित हुई, क्या होगा, कैसे होगा ? सीता ने अपने माता-पिता से कहा—"आप कुछ चिन्ता न करें। राम निश्चय ही धनुष चढा सकेंगे, वे ही वर होगे, विद्याधरो को अपनी प्रतिष्ठा से हाथ धोकर जाना पडेगा।"

मिथिला नगरी के बाहर धनुष-मडप का निर्माण किया गया। विद्याधरो ने दोनो धनुष स्वयवर-मडप मे लाकर रखे।

**रामचन्द्र द्वारा धनुरारोपण सीता के साथ विवाह**

अयोध्या-नरेश दशरथ मिथिला आ गए। मेघप्रभ, हरिवाहन, चित्ररथ आदि और भी अनेक राजा वहाँ पहुँचे। राजागण मडप मे उत्तम आसनो पर आसीन हुए। सीता अपनी धात्री मा के साथ मडप मे आई। धात्री मा ने उसे समागत राजाओ का परिचय दिया। जनक के मंत्री ने घोषित किया कि जो देवाधिष्ठित धनुष चढा सकेगा, उसी के साथ सीता का पाणिग्रहण होगा। मत्री द्वारा किया गया आह्वान सुनकर राजा घबरा गये, धनुष को चढा देने का किसी को साहस नही हुआ। अतुल बलशाली रामचन्द्र सिंह के समान उठे, समीप आए, उन्होने तत्क्षण अनायास वज्रावर्त धनुष को चढा दिया। धनुष की टकार का जो शब्द उठा, उससे सहसा पृथ्वी काँप उठी। पर्वत हिलने लगे। शेषनाग काँप गया। हाथी बाँधने के खभे उखड गए। मदमस्त हाथी भाग छूटे। कुछ देर मे वातावरण प्रशान्त हुआ। देवताओ ने आकाश मे दुदुभि बजाई, पुष्प-वर्षा की। सीता अत्यन्त प्रफुल्लित हुई, राजा के समीप आ गई। दूसरा धनुष अर्णवावर्त लक्ष्मण ने चढाया। राम और सीता का विवाहोत्सव सानन्द सम्पन्न हुआ। विद्याधर हर्षित हुए। उन्होने अपनी अठारह कन्याए लक्ष्मण को ब्याही। समागत सभी लोग अपने-अपने स्थानो को लौट गए। राजा जनक ने अयोध्यानरेश दशरथ को विपुल सपत्ति, वैभव, आभरण आदि भेंट किए। दशरथ अपने पुत्रो तथा परिजनो के साथ अयोध्या लौट आए।

महाराज दशरथ बडे धार्मिक थे, श्रावक-धर्म का पालन करते थे। एक बार उन्होने अष्टाह्निक महोत्सव का आयोजन किया। अपनी सभी रानियों को उत्सव मे बुलाया।

सबको बुलाने के लिए पृथक् पृथक् परिचारक भेजे गए। रानियाँ उत्सव-स्थल पर आ गई। महारानी कैकेयी के पास तब तक उत्सव का आमत्रण नही पहुँचा था। वह और प्रतीक्षा नही कर सकी। उसने इसे अपना अपमान समझा। वह अत्यन्त कुपित हो उठी और आत्म-हत्या करने को तैयार हो गई। दासी ने कोलाहल किया। राजा दशरथ स्वय वहाँ पहुँचे। उन्होने रानी को ऐसा करने से रोका। इतने मे ही रानी को आमत्रण देने हेतु भेजा गया वृद्ध पुरुष वहाँ पहुँच गया। उसने हाथ जोड कर निवेदन किया—"क्षमा करे, वृद्ध हूँ, पहुँचने मे विलब हो गया।"

राजा दशरथ ने उस वृद्ध की अवस्था पर चिन्तन किया, अनुभव किया—कभी यह तरुण था, बडा सशक्त था, इसकी गति मे त्वरा थी। आज वह सब चला गया है। यह अशक्त हो गया है। यही तो मानव-जीवन का स्वरूप है। राजा ने यह सब अपने पर घटित किया। उसमे वैराग्य का उदय हुआ। राजा को सूचना मिली, उद्यान मे सर्वभूतहित नामक मुनि समवसृत हुए है, बडे त्यागी है, चार ज्ञान के धारक है। राजा अपने परिवार के साथ मुनिवर के दर्शन-वन्दन हेतु गया, वन्दन-नमन किया। धर्मोपदेश सुना। राजा का हृदय वैराग्य से उद्भासित हो गया। वह वापस महल मे लौटा। उसने मन-ही-मन निश्चय किया, उपयुक्त अवसर होते ही मैं सयम-ग्रहण करूगा।

### ससैन्य भामडल का मिथिला की ओर प्रयाण . प्रत्यावर्तन

उधर रथनूपुर नगर मे जब भामडल को यह विदित हुआ कि सीता का राम के साथ पाणिग्रहण हो गया है तो वह बहुत दु खित हुआ। उसने निश्चय किया कि जैसे भी हो, मैं सीता को प्राप्त करूगा। उसने अपनी सेना ली और मिथिला की दिशा मे रवाना हुआ। मार्ग मे विदर्भा नामक नगरी आई। वह वहाँ रुका। वहाँ के दृश्य देखे। उन पर ऊहापोह किया। वहाँ के दृश्य उसे पूर्व-अनुभूत से प्रतीत हुए। उसे जाति स्मरण ज्ञान हो गया। अपना पूर्व-जन्म उसे याद हो आया। वर्तमान भव भी वह जान गया। उसे ज्ञात हो गया कि सीता उसकी सहोदरा भगिनी है। सीता के प्रति अपनी आसक्ति के लिए उसे बडा पश्चात्ताप हुआ। उसके मन मे निर्वेद उत्पन्न हुआ। वह अपनी सेना सहित वापस रवाना हो गया। रथनूपुर नगर मे पहुँचा। विद्याधर राज चन्द्रगति ने उसे एकान्त मे ले जाकर वापस लौट आने का कारण पूछा। भामडल ने बताया—"तात ! मुझे जाति-स्मरण-ज्ञान हो गया। मैं अपने पूर्व-भव मे विदर्भा नगरी का राजकुमार अहिमडल था। मुझसे एक बडा बुरा कार्य हुआ। निर्लज्जता-पूर्वक मैंने एक ब्राह्मणी का अपहरण किया। मैं मरकर राजा जनक के पुत्र के रूप मे उत्पन्न हुआ। सीता मेरी सहोदरा बहिन है। पूर्वभव के शत्रुभाव के कारण देव ने मेरा अपहरण किया। मुझे शिला पर पटककर मार देना चाहता था, पर, मन मे करुणाभाव उदित होने के कारण वैसा नही कर सका और मुझे वैताढ्य पर्वत पर छोडकर चला गया। तब मै आपको प्राप्त हुआ। आपने मुझे पुत्र-रूप मे स्वीकार किया। मैं बडा हुआ। अज्ञान जनित मोह-वश मैंने अपनी बहिन की कामना की।

### भामंडल का राजतिलक

विद्याधरराज चद्रगति ने जब भामडल से यह घटनाक्रम सुना तो उसके मन मैं वैराग्य उत्पन्न हुआ। उसने भामडल का राजतिलक किया। वह अयोध्या के उद्यान मे उप-

स्थित हुआ। भामडल तथा परिजन वृन्द साथ थे। वहाँ स्थित मुनि सर्वभूतहित को वन्दन-नमन किया, दीक्षा ग्रहण की।

भामडल बडा दानशील था। वह याचको को प्रचुर दान देने लगा। जो भी कोई याचना लेकर आता, वह सन्तुष्ट होकर जाता। भामडल का सर्वत्र यश फैल गया। एक दिन का प्रसग है, मगध-जन तथा बन्दी-जन जनक-पुत्र भामडल की विरुदावली गा रहे थे। रात्रि का अतिम प्रहर था। सीता अपने महल मे सोई थी। उसने जब 'जनक-पुत्र' शब्द सुना तो सहसा चौंकी—यह कौन है, मेरा भाई तो जन्मते ही अपहृत कर लिया गया था। वह इस विषय पर विविध प्रकार से ऊहापोह करती रही। प्रात काल हो गया। राम के साथ बगीचे मे गई। महाराज दशरथ भी वहाँ आ गए। सब चन्द्रगति मुनि की सन्निधि मे बैठे। मागध-जनो द्वारा की गई विरुदावली का प्रसग उपस्थित हुआ। चन्द्रगति मुनि ने उससे सम्बद्ध सारा वृत्तान्त बतलाया। जनक के पुत्र भामडल का परिचय प्राप्त कर सभी बहुत हर्षित हुए। भामडल की प्रसन्नता की तो सीमा ही नही थी।

### राम द्वारा भामडल का स्वागत

राम ने भामडल का स्वागत किया, अयोध्या नगरी मे लाए। भामडल ने पवनगति नामक विद्याधर को अपने माता-पिता जनक एव वैदेही को बधाई देने तथा विमान मे बिठाकर अयोध्या लाने हेतु मिथिला भेजा। पवनगति विद्याधर वायु-वेग से वहाँ गया, जनक एव वैदेही को विमान मे बिठाकर लाया। भामडल ने अपने माता-पिता के चरणो मे सादर-सविनय प्रणाम किया, उन्हे सब वृत्तान्त सुनाया। सब लोग परस्पर मिलकर बहुत प्रसन्न हुए। दशरथ के स्नेहपूर्ण आग्रह के कारण राजा जनक तथा भामडल आदि पाँच दिन तक अयोध्या मे रुके। फिर मिथिला गये। मिथिला मे सर्वत्र हर्ष छा गया। आनन्दोत्सव मनाये जाने लगे। भामंडल कुछ दिन अपने माता-पिता के पास मिथिला मे रहा। फिर अपनी राजधानी रथनूपुर चला गया।

### कैकेयी द्वारा वरदान-पूर्ति की मांग

एक दिन की बात है, राजा दशरथ अपने महल मे सोये थे। रात्रि का अतिम प्रहर था। वे जग गये। उनके मन मे चिन्तन चलने लगा—विद्याधर चन्द्रगति वास्तव मे धन्य है, जिसने सासारिक वैभव का परित्यागकर सयम-ग्रहण कर लिया, जो आत्म साधना मे लग गया। मैं कितना अभागा हूँ, अब भी गृहस्थी के बन्धन मे जकडा हूँ। आयुष्य क्षण-प्रतिक्षण घटता जा रहा है, कौन जाने कब क्षीण हो जाए, जीवन लीला समाप्त हो जाए। इसलिए अब मुझे भी ज्येष्ठ कुमार रामचन्द्र को राज्याभिषिक्त कर संयम स्वीकार कर लेना चाहिए। मेरे लिए यही कल्याणकारी है।

प्रात काल हुआ। राजा दशरथ ने सबके सम्मुख अपना विचार उपस्थित किया। राजा का विचार सभी को बहुत सुन्दर तथा उपयुक्त प्रतीत हुआ। सबने समर्थन किया। राम के राज्याभिषेक का मुहूर्त्त देखा जाने लगा इतने मे रानी कैकेयी राजा के पास उपस्थित हुई। वह जानती थी, राम तथा लक्ष्मण के रहते मेरा पुत्र भरत राजा नही हो सकता, इसलिए राजा द्वारा दिया हुआ वरदान, जिसे उसने अमानत के रूप मे रख छोडा था, उस समय राजा से माँगा। उसने कहा—"देव ! राम को वनवास दे तथा कृपा कर भरत को राज्य दें।" ज्योही दशरथ ने सुना, वे अत्यन्त चिन्तित हो गये। उनके मन मे विषाद छा गया।

राम उनके पास आये, पिता की उद्विग्नता तथा व्यथा का कारण पूछा। दशरथ ने सारी स्थिति से राम को अवगत कराया। उन्होंने कैकेयी को अपने द्वारा वरदान दिए जाने का वृत्तान्त बताया—

### वरदान की कथा

"तुम्हारे जन्म के पूर्व की घटना है। एक बार नारद मुनि मेरे पास आए और बोले कि एक महत्त्वपूर्ण बात कहता हूँ, लंकापति रावण ने ज्योतिषी से पूछा—"मैं लोक में सबसे अधिक वैभवशाली, बलशाली तथा प्रभावशाली हूँ। देवगण, दानववृन्द सभी मेरी सेवा में रहते हैं। बतलाओ, ऐसा भी कोई है, जिससे मुझे कभी कोई खतरा है?"

ज्योतिषी ने कहा—"लंकापते! अयोध्या-नरेश दशरथ के पुत्रों से, जनक-पुत्री सीता के प्रसंग को लेकर आपके लिए बड़ा संकट आशंकित है।"

रावण ने तुरन्त अपने भाई विभीषण को बुलाया और कहा—"दशरथ के होने वाले पुत्रों और पुत्री से मुझे संकट होगा, ज्योतिषी का यह कहना है। तुम अयोध्या जाकर दशरथ का वध करो तथा मिथिला जाकर जनक का वध करो, मेरा आशंकित संकट दूर करो। दशरथ और जनक के न रहने से मेरे संकट का मूल ही नष्ट हो जायेगा।"

नारद ने बताया—"विभीषण के यहाँ पहुँचने से पहले ही मैंने एक साधर्मिक के नाते आपको सावधान कर दिया है। जनक को भी सावधान कर दिया है।" ऐसा कहकर नारद चले गए।

"मैंने मंत्रियों से परामर्श किया। उनकी सम्मति से मैंने अपनी लेप्यमयी मूर्ति—प्रतिकृति तैयार करवाई। वह ठीक मेरे सदृश ही सजीव जैसी लगती थी। उसमें लाक्षारस आदि ऐसे पदार्थ संयोजित किये गये कि अंग-भंग किये जाने पर, काटे जाने पर रक्त जैसा तरल पदार्थ भी उससे बहे। जनक ने भी अपनी रक्षा के लिए वैसा ही किया। दोनों अपने स्थान पर अपनी-अपनी प्रतिकृतियाँ रखवाकर अपनी-अपनी रुचि के अनुसार कुछ समय के लिए देशान्तर चले गए।

"कुछ समय बाद विभीषण मिथिला और अयोध्या आया। हम दोनों की प्रतिकृतियाँ नष्ट कर दीं। उसे विश्वास हो गया, उसने हम दोनों का वध कर दिया है। उसने अपने बड़े भाई रावण को जाकर यह संवाद दिया तो रावण निश्चिन्त हो गया।

"मैं देश का भ्रमण करता हुआ कौतुकमंगल नामक नगर में पहुँचा। वहाँ के राजा का नाम शुभमति था। उसकी रानी का नाम पृथिवी था। उनके कैकेयी नामक पुत्री थी। कैकेयी का स्वयंवर रचा गया था। तदर्थ विशाल मंडप बना था। अनेक राजा मंडप में उपस्थित थे। मैं भी एक स्थान पर जाकर बैठ गया। कैकेयी ने अपने हाथ में वरमाला ली। वह स्वयंवर मंडप में आई। उसने सभी राजाओं को छोड़कर मेरे गले में वरमाला डाल दी। स्वयंवर में उपस्थित राजा यह देखकर बहुत क्रोधित हुए। उनके साथ चतुरंगिणी सेनाएं थीं। उन्होंने युद्ध छेड़ दिया। राजा शुभमति भागने लगा। यह देखकर मैं रथ पर आरूढ हुआ। कैकेयी सारथि बनी। युद्ध क्षेत्र में मैंने बाणों की भीषण वर्षा कर समस्त राजाओं को पराजित कर दिया। उपद्रव शांत हो गया। कैकेयी के साथ मेरा पाणिग्रहण हुआ। कैकेयी ने युद्ध-क्षेत्र में वीरता पूर्वक सारथि के रूप में मेरा साथ दिया था, इससे मैं बहुत प्रसन्न था। मैंने उससे वर मांगने का आग्रह किया। कैकेयी ने वर स्वीकार किया, पर, उसे धरो-

हूर के रूप मे सुरक्षित रखा। वह वर आज मुझ से माग रही है—मैं भरत को राज्य दूं। बेटा राम ! तुम्हारे होते मैं यह कैसे कर सकता हूँ ? मैं बहुत चिन्तित हूँ।"

राम ने कहा—"तात ! आप खुशी से भरत को राज्य दें, अपने वचन का पालन करें, मुझे इसमे जरा भी आपत्ति नही है।"

दशरथ ने भरत को बुलाया और उससे कहा—"तुम वह राज्य लो।"

भरत ने उत्तर दिया—"मैं राज्य लेना नही चाहता, मुझे राज्य से कोई मतलब नही है। मैं तो दीक्षा लूगा। आप मेरे बडे भाई राम को राज्य दें।"

राम ने उसे कहा—"भरत ! मैं जानता हूँ, तुमको राज्य का कुछ भी लोभ नही है, किन्तु, अपनी माता का मनोरथ पूरा करने के लिए, अपने पिता के वचन का पालन करने के लिए तुम्हे यह करना होगा।"

भरत ने कहा—"ज्येष्ठ भाई के रहते हुए मैं राज्य लू, यह असभव है।"

इस पर राम बोले—"मैं वनवास हेतु प्रयाण कर रहा हूँ। तुम राज्य-ग्रहण करो, यह आदेश तुम्हे मानना ही होगा।"

लक्ष्मण ने जब उपर्युक्त बात सुनी तो वह अपने पिता महाराज दशरथ के पास आया और उसने इसका बडा विरोध किया। राम ने लक्ष्मण को समझाया। शान्त किया।

### राम का वनवास

राम और लक्ष्मण वनवास हेतु प्रस्थान करने लगे। सीता ने भी उनके साथ जाने का आग्रह किया। राम ने सीता को अयोध्या मे रहने हेतु बहुत कहा-सुना, बहुत समझाया, किन्तु, सीता किसी भी तरह वहाँ रहने को सहमत नही हुई। तीनो महाराज दशरथ के पास गये, उनको प्रणाम किया, अपने अपराधो के लिए—भूलो के लिए क्षमा-याचना की। दशरथ ने कहा—"पुत्र ! तुम्हारा कोई अपराध नही है। यह तो मेरा ही तुम लोगो के साथ अनुचित व्यवहार है। अब मैं इस मायामय ससार का त्यागकर दीक्षा-ग्रहण करूंगा। तुम्हे जीवन मे जो उचित जान पडे, वैसा ही करते रहना। वनवास बडा विषम है, सदा जागरूक रहना।" तत्पश्चात् राम माताओ से मिले, उन्हे आश्वस्त किया, ढाढस बधाया तथा वन की ओर चल पडे। उन्हे विदा देने हेतु राजा, परिजन, अमात्य, सामत तथा प्रजाजन आँखो से आसू भरकर साथ चले। राम का वियोग सभी के लिए बडा दु सह था। राजपरिवार के सदस्य, रानियाँ तथा सभ्रात नागरिक—सभी अत्यन्त व्यथित थे, शोकवश रो रहे थे। राम को निर्वासन दिलाने वाली रानी कैकेयी के प्रति सबके मुख पर बडा रोष था, घृणा थी। राम, सीता और लक्ष्मण ने एक मन्दिर मे रात को विश्राम किया, माता-पिता को वापस विदा किया। प्रात शीघ्र उठकर भगवत्स्मरण कर, धनुष-बाण धारण कर पश्चिम दिशा की ओर प्रस्थान कर गए। सामत तथा सभ्रात नागरिक-वृन्द कुछ गाँवो एव नगरो को पार करने तक राम के साथ रहे। राम आदि चलते-चलते गभीरा नदी के तट पर पहुँचे। सामंत प्रभृति साथ चल रहे लोगो को राम ने वापस लौटा दिया तथा सीता और लक्ष्मण के साथ नदी पार की। फिर दक्षिण की ओर चल पड़े।

महाराज दशरथ ने भूतशरण नामक मुनि के पास प्रव्रज्या ले ली। वे कठोर तपस्या करने लगे।

**भरत द्वारा राम को वापस लौटाने का असफल प्रयास**

पति दीक्षित हो गए, पुत्र वनवासी हो गए, यह अपराजिता—कौशल्या तथा सुमित्रा के लिए अत्यन्त शोक का विषय था। वे बड़ी खिन्न तथा दु:खित रहने लगी। यह देखकर कैकेयी ने भरत से कहा—"पुत्र ! वन मे जाओ तथा राम, लक्ष्मण और सीता को वापस लाओ। अब मैं अनुभव करती हूँ, उनके बिना तुम्हारा राज्य करना शोभित नही होता।" यह सुनकर भरत अपनी माता कैकेयी को साथ लेकर राम की खोज मे वन को चल पडा। उसने गम्भीरा नदी को पार किया और वह वहाँ पहुँचा, जहाँ राम, सीता और लक्ष्मण थे। भरत घोडे से नीचे उतरा। राम के चरण छूए। आँखो मे आँसू भरकर उनसे प्रार्थना की—"आप मेरे लिए पिता के समान पूज्य हैं, आप अयोध्या चलें, राज्य करे, मैं तथा शत्रुघ्न आपके छत्र-वाही तथा चामरवाही होंगे, लक्ष्मण अमात्य होंगे।"

कैकेयी रथ से नीचे उतरकर वहाँ आई, राम को सम्बोधित कर कहने लगी—"मुझ से अपराध हुआ, क्षमा करो, अयोध्या का राज्य स्वीकार करो।"

राम ने कहा—"माँ, यह सभव नही है। हम क्षत्रिय हैं, कहा हुआ वचन नही बदलते।" राम ने भरत को राज्य करने का आदेश दिया और सब को वापस लौटा दिया।

राम, सीता और लक्ष्मण कुछ समय उस भयानक वन मे रहे। फिर वहाँ से क्रमश. चलते-चलते अवन्ती देश मे पहुँचे। वहाँ उन्होने एक नगर देखा, जो बिलकुल निर्जन था। नगर मे धन, धान्य, दूध, गाय, भैंस, बैल, बकरी आदि सब मौजूद थे, पर, मनुष्य एक भी नही था। उनको बड़ा अचरज हुआ, यह क्या स्थिति है ?

राम और सीता एक वृक्ष की ठडी छाया मे बैठे। लक्ष्मण नगर के सम्बन्ध मे जानकारी प्राप्त करने हेतु एक दूर से आते हुए खिन्न पथिक को बुलाकर राम के समीप लाया। राम ने पथिक से नगर के सूने हो जाने कारण पूछा। पथिक ने बताया—"यह दशपुर राज्य का एक नगर है। वज्रजंघ नामक राजा राज्य करता था। वह बडा न्याय-परायण था, पर, उसे आखेट की बुरी आदत थी। एक दिन आखेट करते राजा ने एक गर्भवती हरिणी पर प्रहार किया। हरिणी गिर पड़ी। राजा ने जब उसके तडफते हुए गर्भ की ओर दृष्टिपात किया तो वह अत्यन्त दु:खित हुआ। उसका हृदय ग्लानि से चीत्कार कर उठा। उसके मन मे विरक्ति उत्पन्न हुई। वह आगे बढा और उसने देखा, एक पाषाण-शिला पर मुनि बैठे हैं। राजा ने मुनि को वन्दन किया। मुनि ने राजा को प्रतिबोध दिया। राजा ने सम्यक्त्व प्राप्त किया, गृहि-धर्म अगीकार किया। राजा अपनी राजधानी मे लौटा। वह उपासक धर्म का परिपालन करता हुआ न्याय-पूर्वक राज्य करने लगा। उसने अपनी मुद्रिका मे मुनि सुव्रत स्वामी की प्रतिकृति अंकित करवा ली। राजा ने अन्य किसी को नमस्कार न करने का व्रत लिया। दशपुर राज्य अवती राष्ट्र के अतर्गत था। अवन्ती का राजा सीहोदर था। वज्रजघ सीहोदर का अधीनस्थ राजा था। जब वज्रजघ सीहोदर को नमस्कार करता तो उसका आन्तरिक भाव जिन-वन्दन का होता। वज्रजघ के किसी शत्रु ने सीहोदर के समक्ष यह चुगली की कि वज्रजंघ आपको नमस्कार नही करता। वह केवल वैसा प्रदर्शन करता है। यह सुनकर सीहोदर बड़ा क्रुद्ध हुआ। उसने दशपुर पर आक्रमण करने का निश्चय किया।

इसी बीच एक व्यक्ति भागता हुआ वज्रजघ के पास आया तथा उससे कहा कि सीहोदर आप पर आक्रमण करने आ रहा है। अपना परिचय देते हुए उस पुरुष ने बताया

कि मैं कुंडलपुर का वासी विजय नामक वणिक् हूँ। मेरे माता-पिता श्रमणोपासक हैं। मैं व्यापारार्थ उज्जैनी आया। प्रचुर घन अर्जित किया, पर, मैं अनगलता नामक वेश्या पर आसक्त हो गया। इस दुर्व्यसन मे मैंने अपना सारा घन नष्ट कर दिया। एक दिन मैं वेश्या के कहने से अवन्ती-नरेश की रानी के कुंडल चुराने उसके महल मे गया। राजरानी के शयन-कक्ष मे पहुँचा। एक ओर छिपकर खड़ा हो गया। मैं इस प्रतीक्षा मे था कि ज्योही राजा सो जाये, मैं रानी के कुडल निकाल लू, पर, राजा बडी चिन्ता-मग्न था। उसको नीद नही आती थी। रानी ने उसे नीद न आने का कारण पूछा। राजा बोला—"दशपुर के राजा वज्रजघ मुझे नमस्कार नही करता, मैं उसका वध करूगा; अत मैं दशपुर पर आक्रमण करने के सम्बन्ध मे मन-ही-मन सोच विचार कर रहा हूँ।"

जब मैंने यह सुना, मेरे मन मे आया—मुझे अपने एक सार्धमिक बन्धु को सूचना देकर सावधान कर उपकृत करना चाहिए। तदनुसार मैं यह गोपनीय समाचार लेकर आया हूँ। अब आप अपनी रक्षा का, जैसा उचित समझें, उपाय करें। वज्रजंघ ने विजय के प्रति अपना आभार प्रकट किया।

राजा वज्रजंघ ने अपने राज्य के नगर खाली करवाये। प्रजाजनो को राजधानी मे बुलवा लिया। राजधानी मे अन्न-जल का प्रचुर संचय किया, सब प्रकार की अपेक्षित सामग्री सग्रहीत की और उसके द्वार बन्द कर लिये। अवन्ती-नरेश सीहोदर अपनी सेना के साथ वहा पहुँचा, नगर को चारो ओर से घेर लिया। सीहोदर ने वज्रजघ के पास अपना दूत भेजा, उस द्वारा कहलवाया—"तुम मुझे प्रणाम करो, तुम्हारे साथ मेरा और कोई झगडा नही है। ऐसा करना स्वीकार हो तो यह राज्य तुम्हारा है, तुम भोगो।" वज्रजघ ने दूत द्वारा सीहोदर को अपना उत्तर भेजा—"मैं किसी भी कीमत पर अपना नियम नही तोड सकता। दोनो राजा अपनी अपनी बात पर अडे बैठे है। एक भीतर बैठा है और एक बाहर बैठा है। यह नगर इस सघर्ष के कारण अभी-अभी सूना हो गया है।" यह कहकर पथिक वहाँ से जाने को उद्यत हुआ। राम ने कमर से उतारकर अपनी करधनी उसे पुरस्कार मे दी।

राम और लक्ष्मण ने सोचा—राजा वज्रजघ हमारा सार्धमिक भाई है। हमे उसकी सहायता करनी चाहिए। यो सोचकर वे वहाँ गये। राजधानी के बाहर ठहरे। राम की आज्ञा से लक्ष्मण नगर के भीतर गया, राजा वज्रजघ से मिला, वार्तालाप किया। राजा ने लक्ष्मण को भोजन करने का अनुरोध किया। लक्ष्मण ने कहा—"मेरे बडे भाई नगर के बाहर हैं। मैं यहाँ भोजन नही कर सकता।"

राजा ने लक्ष्मण के साथ भोजन भेजा। लक्ष्मण वापस राम और सीता के पास आया। सबने भोजन किया। तत्पश्चात् लक्ष्मण सीहोदर के पास गया, जो नगर के बाहर घेरा डाले पड़ा था। लक्ष्मण ने सीहोदर से कहा—"मैं अयोध्या के राजा भरत का भेजा हुआ दूत हूँ। तुमने अन्यायपूर्वक यहाँ घेरा डाल रखा है। राजा भरत की आज्ञा है, तुम विरोध छोड दो, यहाँ से घेरा हटा दो, नही तो विनष्ट हो जाओगे।" यह सुनकर सीहोदर क्रोधित हो गया। उसने अपने योद्धाओ को लक्ष्मण पर हमला करने का सकेत किया। युद्ध छिड गया। अकेले लक्ष्मण ने सीहोदर की सेना को पराजित कर दिया। सीहोदर को बाध लिया। उसे राम के समक्ष उपस्थित किया। राम ने अवन्ती का आधा राज्य वज्रजघ को

दिलवा दिया और उन दोनो मे परस्पर मेल करवाया। विजय व्यापारी को रानी के कुंडल दिलवा दिए।

राम सीता और लक्ष्मण वहाँ से विदा हुए, कूपचद्र नामक उद्यान मे पहुँचे। वहाँ सीता को क्षुधा, तृषा अनुभव हुई। लक्ष्मण पानी लाने सरोवर पर गया। वहाँ पहले से ही एक राजकुमार आकर ठहरा था। राजकुमार के परिचर लक्ष्मण को राजकुमार के पास ले गये। राजकुमार ने लक्ष्मण का सम्मान किया। लक्ष्मण परिचय प्राप्त कर प्रसन्न हुआ। उसने राम और सीता को बडे आदर के साथ वहाँ बुलवाया, भोजन आदि से सत्कार किया। राजकुमार ने राम मे निवेदन किया—"इस नगर का नाम कुवेर पुर है। राजा बालिखिल यहाँ राज्य करता था। एक बार म्लेच्छाधिपति इन्द्रभूति से बालिखिल का युद्ध हुआ। म्लेच्छाधिति राजा को बन्दी बनाकर ले गया। उस समय बालिखिल की रानी पृथिवी गर्भवती थी। अवन्ती-नरेश सीहोदर ने, जिसके राष्ट्र के अन्तर्गत यह राज्य था, कहा कि गर्भवती रानी के यदि पुत्र उत्पन्न होगा तो यह राज्य उसे दिया जायेगा, रानी के यदि पुत्री हुई तो इसे अवन्ती राष्ट्र मे मिला लिया जायेगा। रानी के गर्भ से पुत्री के रूप मे मेरा जन्म हुआ। राज्य को स्वायत्त रखने हेतु मुझे पुत्र के रूप मे घोषित किया गया। मेरा नाम कल्याण माली रखा गया। यह गुप्त रहस्य मेरी माता तथा अमात्य के अतिरिक्त किसी को ज्ञात नही था। बडे होने पर मुझे पुरुष के वेष मे राज-सिंहासन पर विठाया। मैंने अपना यह भेद सदा गुप्त रखा। इस समय मैं आपके सामने प्रकट कर रही हूँ। मैं तरुण हो गई हूँ। कृपा कर आप लक्ष्मण के लिए मुझे स्वीकार करे।"

राम ने कहा—"तुम कुछ समय पुरुष-वेष मे राज्य-शासन करती रहो। हम विन्ध्याटवी जाते हैं, तुम्हारे पिता को मलेच्छराज से मुक्त करा लाते हैं। यथा समय लक्ष्मण के साथ तुम्हारा पाणिग्रहण करा देगे।"

राम सीता और लक्ष्मण विन्ध्याटवी पहुँचे। लक्ष्मण ने म्लेच्छराज को ललकारा। युद्ध छिड गया। लक्ष्मण ने बाणो की भीषण वर्षा की। म्लेच्छराज को पराजित कर दिया। राम की आज्ञा से राजा बालिखिल बन्धन-मुक्त कर दिया गया।

उन्होने बालिखिल को उसके नगर मे पहुँचा दिया तथा वन की ओर चल पडे। राम, लक्ष्मण, सीता अरुण नामक गाँव मे कपिल नामक ब्राह्मण के घर गए। ब्राह्मणी ने ठण्डा जल पिलाया तथा सत्कार किया। इतने मे ब्राह्मण आया। वह अपनी स्त्री को गाली निकालता हुआ उपालभ देने लगा—"इन म्लेच्छो को यहाँ क्यो ठहराया? मेरा घर अपवित्र हो गया।" लक्ष्मण को उस पर बडा क्रोध आया। उसने ब्राह्मण की टाग पकडी और उसे घुमाना शुरू किया। राम ने ब्राह्मण को छुडवाया। तीनो वहाँ से वन की ओर चल पडे।

वे चलते-चलते बहुत दूर निकल गए। भयानक जगल मे पहुँचे। आकाश मे घनघोर घटाए गरजने लगी, बिजली चमकने लगी, मूसलधार पानी बरसने लगा। सर्दी से जब देह काँपने लगी तो राम, सीता तथा लक्ष्मण एक सघन वरगद के पेड के नीचे चले गए। उस वृक्ष मे एक यक्ष रहता था। वह राम, लक्ष्मण का तेज नही सह सका। वह अपने स्वामी बडे यक्ष के पास गया और उसे यह कहा। बडे यक्ष ने अवधि-ज्ञान का प्रयोग किया। उसे सारी स्थिति का ज्ञान हो गया। उसने देव-शक्ति द्वारा उनके लिए पलग, विछौने आदि सब प्रकार की सुविधा प्राप्त करा दी।

वे जब सवेरे उठे, तब यक्ष द्वारा निर्मित वैभव शाली सुन्दर नगर देखा। उन्हें

आश्चर्य हुआ। नगर मे भवन तथा बडे-बडे प्रासाद थे। उन्होने उसमे वर्षाकाल व्यतीत किया। एक दिन कपिल ब्राह्मण वन मे घूम रहा था। उसकी इस नगरी पर निगाह पडी। एक स्त्री से नगरी का परिचय पूछा। वह स्त्री यक्षिणी थी। उसने कपिल को कहा—"यह राम की नगरी है। राम, सीता तथा लक्ष्मण सुखपूर्वक यहाँ निवास करते हैं। दीन, हीन, दरिद्रो को बहुत दान देते है, सार्धमिक बन्धुओ का बडा सम्मान करते हैं।"

ब्राह्मण ने कहा—"बतलाओ, मुझे राम का दर्शन कैसे हो?"

यक्षिणी बोली—"रात के समय इस नगरी मे कोई प्रविष्ट नही होता। नगर के पूर्वी द्वार के बाहर एक चैत्य है। तुम वही चले जाओ। भगवान् की भक्ति करो। मिथ्यात्व का परित्याग कर मुनियो से धर्म-श्रवण करो। इसी से तुम्हारा कल्याण होगा अभीष्ट सिद्ध होगा।" ब्राह्मण को यक्षिणी की शिक्षा सुन्दर लगी। वह उसके कथनानुसार धर्माराधना करने लगा, श्रमणोपासक हो गया। ब्राह्मणी सद्हृदया थी। वह भी प्रतिबुद्ध हुई तथा श्रमणोपासिका बन गई।

एक दिन कपिल अपनी पत्नी के साथ राजभवन की ओर गया। वहाँ उसकी दृष्टि राम और लक्ष्मण पर पडी। वह वापस भागा। लक्ष्मण ने उसे बुलाया। वह डरता हुआ आया। राम, लक्ष्मण का अभिवादन किया और कहा—"मैं वही पापी हूँ, जिसने आप लोगो के साथ बडा कठोरता पूर्ण व्यवहार किया था।"

राम ने उसे मधुर शब्दो मे कहा—"यह तुम्हारा दोष नही है, अज्ञान का दोष है। अब तो तुमने वीतराग-भाषित धर्म अपना लिया है। अत तुम हमारे सार्धमिक बन्धु हो।" तत्पश्चात् उन्होने उसे तथा ब्राह्मणी को सम्मान भोजन कराया और उन्हे पर्याप्त धन देकर वहाँ से विदा किया। कुछ समय पश्चात् कपिल ने सयम-पथ स्वीकार कर लिया, वह दीक्षित हो गया।

वर्षाकाल व्यतीत हुआ। राम, सीता और लक्ष्मण वन की ओर जाने की तैयारी करने लगे। यक्ष ने राम को स्वयप्रभ हार, सीता को चूडामणि हार तथा लक्ष्मण को कुडल भेंट किए। एक वीणा भी भेंट की। अपने द्वारा सभावित अविनय आदि के लिए क्षमा याचना की। ज्यो ही राम बाहर निकले, वह नगरी इन्द्रजाल के सदृश अपने आप विलुप्त हो गई।

वन को पार कर राम सीता और लक्ष्मण विजयापुरी नामक नगरी के समीप पहुचे। रात्रिवास हेतु एक बट के पास ठहरे। रात के समय लक्ष्मण ने बट के नीचे किसी वियोगिनी नारी का विलाप सुना। वह स्त्री कह रही थी—"वनदेवी! मैं बडी अभागिन हूँ, इस जन्म मैं लक्ष्मण को पति के रूप मे प्राप्त नही कर सकी, पर, मेरी उत्कट भावना है, आगामी भव मे वे मुझे पति के रूप मे अवश्य प्राप्त हो।" यो कहकर वह स्त्री अपने गले मे फाँसी का फदा डालने लगी। लक्ष्मण अतिशीघ्र उसके पास पहुँचे, अपना परिचय दिया तथा फाँसी को काट डाला। लक्ष्मण उसे लेकर राम के के पास आये। सीता ने पूछा—"किसे लाये हो?"

लक्ष्मण बोले—"यह आपकी देवरानी है।"

सीता द्वारा परिचय पूछे जाने पर उस कुमारिका ने कहा—"यहाँ समीप ही विजयापुरी नामक नगरी है, उसके राजा महीधर हैं। उनकी पटरानी का नाम इन्द्राणी है। मैं उनकी पुत्री हूँ। मेरा नाम वनमाला है। मैंने बाल्यकाल मे एक दिन राज-सभा मे लक्ष्मण की कीर्ति सुनी। उनके पराक्रमशील व्यक्तित्व से मैं प्रभावित हुई। मैंने लक्ष्मण को अपने

मन में पति के रूप में स्वीकार कर लिया। उन्हीं के साथ विवाह करने की प्रतिज्ञा कर ली। मेरे पिता राजा महीधर मेरा सम्बन्ध और कहीं करना चाहते थे, किन्तु, मैंने स्वीकार नहीं किया। जब उन्होंने सुना कि महाराज दशरथ दीक्षित हो गए हैं, राम, लक्ष्मण वन में चले गए हैं, तो वे बड़े खिन्न हुए। उन्होंने निराश होकर मेरा सम्बन्ध इन्द्रपुरी के राजकुमार के साथ पक्का कर दिया। मैं अपनी प्रतिज्ञा पर दृढ़ थी। मुझे यह सम्बन्ध स्वीकार नहीं था। एक दिन मैं उनकी दृष्टि बचाकर वहाँ से भाग निकली। मैं अत्यन्त निराश थी, इसलिए मैंने मर जाना ही अपने लिए श्रेयस्कर समझा, पर, मेरा यह सौभाग्य है, पुण्योदय है, ज्यों ही मैंने मरने के लिए फाँसी लगाने का प्रयास किया, लक्ष्मण मेरे सामने आ गए और मुझे मरने से बचा लिया।"

वनमाला सीता के साथ बातचीत कर रही थी, इतने में राजा महीधर के परिचारक वनमाला की खोज करते वहाँ पहुँचे। वनमाला को देखा, सब ज्ञात किया। वे राजा के पास गये और उनको सारा वृत्तान्त कहा। सुनकर राजा महीधर बहुत प्रसन्न हुआ। वह राम, सीता और लक्ष्मण के पास आया। उनको बड़े अनुनय विनय के साथ अपने महल में लाकर ठहराया। वनमाला और लक्ष्मण का पाणिग्रहण हुआ। इससे राज-परिवार में, प्रजाजन में सर्वत्र आनन्द छा गया।

उसी समय की बात है, नन्दावर्त नगर के राजा अतिवीर्य ने राजा महीधर के पास अपना दूत भेजा और सूचित किया कि अयोध्या के राजा भरत के साथ हमारा युद्ध होगा। सेना सहित शीघ्र हमारे यहाँ आओ। लक्ष्मण ने दूत से सारी स्थिति की जानकारी चाही। दूत ने बताया कि राम, लक्ष्मण के अयोध्या से बाहर होने का अनुचित लाभ उठाने की दृष्टि से हमारे राजा ने भरत को सूचित किया कि वे उनकी अधीनता स्वीकार करें। इस पर भरत क्रोधित हो गया, दूत का अपमान किया। उसे वहाँ से निकाल दिया; अतएव राजा अतिवीर्य सेना इकट्ठी कर रहा है। वह भरत से लड़ेगा। महीधर का सहयोग मांग रहा है। महीधर ने दूत से कहा—"तुम जाओ, हम आ रहे हैं।"

राम ने महीधर को बताया—"भरत हमारा भाई है। यह एक समय है, हम उनकी सहायता करें। आप अपने पुत्र को हमारे साथ कर दें। हम अतिवीर्य से युद्ध करेंगे।"

महीधर ने अपना पुत्र राम और लक्ष्मण को सौंप दिया। राम, लक्ष्मण नंदावर्त नगर के बाहर पहुँचे। सायंकाल वहाँ डेरा डाला। प्रातः उस क्षेत्र का अधिष्ठाता देव राम के समक्ष उपस्थित हुआ और अपना सहयोग करने का विनम्र भाव व्यक्त किया। देव ने कहा—"मैं आप सबको स्त्रियों के रूप में परिणत कर दूं ताकि राजा अतिवीर्य की घोर अपकीर्ति हो कि वह स्त्रियों से हार गया।" ऐसा ही हुआ। स्त्री के रूप में विद्यमान लक्ष्मण ने हाथी बाँधने का लोहे का मोटा कीला उखाड़कर सभी सामन्तों को मार-मार कर भगा दिया। राजा अतिवीर्य से कहा—"मूर्ख! तुम अहंकार का त्यागकर राजा भरत की अधीनता स्वीकार कर लो।"

इस पर राजा अतिवीर्य ने तलवार निकाली। लक्ष्मण ने एक हाथ से उसकी तलवार छीन ली और दूसरे हाथ से वे राम के पास उसे घसीटते हुए लाये। सीता ने उसे दयावश मुक्त कराया। अतिवीर्य को संसार से वैराग्य हो गया। उसने राम के आदेश से अपने पुत्र विजयरथ का राज्याभिषेक कर दिया और वह स्वयं प्रव्रजित हो गया। अतिवीर्य के पुत्र राजा विजयरथ ने भरत की अधीनता स्वीकार कर ली।

राम, सीता और लक्ष्मण कुछ दिन महीधर की राजधानी विजयपुरी में रहे। वे

वनमाला को उनके पिता के पास छोडकर वहाँ से प्रस्थान कर गये। चलते-चलते क्षेमजलि नामक नगर मे पहुचे। राम के आदेश से लक्ष्मण नगर मे गया। वहाँ के राजा का नाम शत्रु-दमन था। राजा को अपने बल का बडा घमड था। लक्ष्मण ने वहाँ यह सुना कि राजा शत्रु-दमन ने यह प्रतिज्ञा कर रखी है कि जो उसके पाँच शक्ति-प्रहार झेल पाने मे समर्थ होगा, वह उसके साथ अपनी कन्या का विवाह कर देगा। उसकी कन्या का नाम जितपद्मा था। लक्ष्मण राज-सभा मे उपस्थित हुआ। उसने भरत के दूत के रूप मे अपना परिचय दिया तथा राजा के पाँच-शक्ति प्रहार झेलपाने की चुनौती स्वीकार की। राजकुमारी जितपद्मा ने ज्यो ही लक्ष्मण को देखा, वह उस पर मुग्ध हो गई। उसने लक्ष्मण को शक्ति-प्रहार के झझट मे न पडने की अभ्यर्थना की। लक्ष्मण ने उससे कहा—"सब ठीक होगा, तुम निश्चिन्त रहो।" राजा ने पाच शक्ति-प्रहार किए। लक्ष्मण ने उन्हे दोनो हाथो, दोनो कक्षो तथा दाँतो द्वारा रोक लिया। देवता लक्ष्मण के पराक्रम से प्रसन्न हुए। हर्ष-वश उन्होने आकाश से पुष्प बरसाए। लक्ष्मण ने राजा शत्रुदमन को ललकारा, उससे कहा—"राजन्! तुम भी अब मेरा एक प्रहार झेलने को तैयार हो जाओ।" राजा शत्रुदमन काँपने लगा। वह भय भीत हो गया। राजकुमारी जितपद्मा की प्रार्थना पर लक्ष्मण ने उसे छोड दिया। राजा ने लक्ष्मण से अपनी पुत्री स्वीकार करने की प्रार्थना की। लक्ष्मण बोला—"इस सम्बन्ध मे मेरे बडे भाई जानें।" राजा शत्रुदमन राम और सीता को प्रार्थना कर सादर नगर मे लाया। राम की आज्ञा से लक्ष्मण के साथ जितपद्मा का विवाह हो गया। सीता और लक्ष्मण कुछ दिन वहाँ रहे। जितपद्मा को वही छोडकर वन को चले गए।

चलते-चलते वे वशस्थल नामक नगर मे पहुँचे। वहाँ देखा, राजा, उसके परिजन तथा प्रजाजन—सभी भयभीत है, भागे जा रहे है। पूछने पर उन्होने बताया कि पर्वत पर महाभय है। अत्यन्त साहसी राम, लक्ष्मण सीता को साथ लिए पर्वत गए। उन्होने वहाँ देखा—दो मुनि ध्यानस्थ है, निश्चल सुस्थिर खडे हैं। साँप, अजगर आदि विषधर प्राणियो ने चारो ओर उन्हे घेर रखा है। राम वहाँ गए, धनुष की नोक से उन्हे वहाँ से हटाया, मुनि की भक्ति, आराधना की। पूर्व-जन्म के वैर के कारण एक देव द्वारा प्रेरित भूतो एव पिशाचो ने विविध उपसर्ग करते हुए वहाँ भयावह दृश्य उपस्थित कर रखा था। राम और लक्ष्मण ने उनको वहाँ से भगाया। वातावरण निरुपद्रव तथा शान्त बनाया। मुनि द्वय को उसी रात शुक्ल ध्यानावस्था मे केवल-ज्ञान प्राप्त हुआ। देवताओ ने केवली भगवान् की महिमा, वर्धापना की। राम ने उनसे उपद्रव का कारण पूछा। उन्होने बताया—"अमृतस्वर नामक नगर था। विजय पर्वत नामक वहाँ का राजा था। उसकी रानी का नाम उपभोगा था। वसुभूति नामक ब्राह्मण रानी पर आसक्त था। एक बार का प्रसग है, राजा ने वसुभूति को एक दूत के साथ कार्यवश विदेश भेजा। वसुभूति ने रास्ते मे दूत की हत्या कर दी। वह वापस अमृतस्वर लौट आया। उसने राजा से कहा—'दूत मुझसे बोला कि मैं अकेला ही जाना चाहता हूँ। उसने मुझे साथ ले जाना नही चाहा, इसीलिए मैं वापस लौट आया हूँ।' उसका रानी के साथ अवैध सम्बन्ध था ही। एक दिन उसने रानी के समक्ष प्रस्ताव रखा—'तुम्हारे उदित और मुदित नामक कुमार हमारे सुख-भोग मे बाधक है, अत इनको समाप्त कर डालो।' ब्राह्मण की पत्नी को यह भेद ज्ञात हो गया। उसने राजकुमारो को बचाने के लिए इस सम्बन्ध मे उन्हे सूचित कर दिया। राजकुमारों ने खड्ग से ब्राह्मण को मौत के घाट उतार दिया। ससार के कुत्सित तथा जघन्य रूप पर चिन्तन कर राजकुमार विरक्त हो गये। उन्होने मतिवधन नामक मुनि के पास प्रव्रज्या स्वीकार कर ली।

"ब्राह्मण वसुभूति ने मरकर म्लेच्छ पल्ली में एक म्लेच्छ के घर जन्म लिया। मुनि उदित तथा मुदित समेत शिखर की यात्रा पर थे। वे मार्ग में म्लेच्छ पल्ली होते हुए निकले। पूर्वभव का वैर स्मरण कर उक्त म्लेच्छ उन्हें तलवार द्वारा मारने को उद्यत हुआ। मुनि द्वय ने सागार अनशन स्वीकार कर लिया। पल्ली पति ने करुणा कर उनको म्लेच्छ से बचाया। मुनिद्वय समेत शिखर पहुँचे। वहाँ अनशन द्वारा देह त्याग किया। वे प्रथम देवलोक में देवरूप में उत्पन्न हुए। म्लेच्छ ने मरकर मनुष्य का भव पाया। उसने तापस दीक्षा स्वीकार की, अज्ञान-पूर्वक तप किया। फलस्वरूप वह दुष्ट परिणाम-युक्त ज्योतिष्क देव के रूप में उत्पन्न हुआ। मुदित और उदित के जीव अरिष्ट पुर के राजा प्रियबन्धु की रानी पद्माभा की कोख से पुत्र रूप में उत्पन्न हुए। क्रमशः उनके नाम रत्नरथ तथा विचित्ररथ रखे गये। ब्राह्मण का जीव भी राजा की दूसरी रानी कनकाभा की कोख से पुत्र रूप से उत्पन्न हुआ। उसका नाम अनुद्धर रखा गया। राजा प्रियबन्धु ने अपने बड़े पुत्र को राज्य दिया। स्वयं दीक्षा ग्रहण की। संयम का परिपालन करता हुआ वह यथासमय स्वर्गवासी हुआ। अनुद्धर स्व-भाव से दुष्ट था। उसका अपने दोनों भाइयों के साथ बड़ा ईर्ष्या-भाव था। वह प्रजा को कष्ट देने लगा, लूटपाट करने लगा। राजा ने उसको अपने राज्य से निर्वासित कर दिया। अनुद्धर ने निर्वासित होने पर तापस-दीक्षा स्वीकार की। रत्नरथ तथा विचित्ररथ ने भी श्रमण-दीक्षा अंगीकार की। अपना आयुष्य पूर्ण कर वे प्रथम देवलोक में उत्पन्न हुए। वहाँ से च्युत होकर वे सिद्धार्थ पुर के राजा क्षेमंकर की रानी विमला की कोख से पुत्र रूप में जन्मे। उनके नाम कुलभूषण तथा देशभूषण रखे गए। राजा ने उनको विद्याध्ययन हेतु गुरुकुल में घोष नामक उपाध्याय के पास भेज दिया। पीछे से रानी ने कनकप्रभा नामक कन्या को जन्म दिया। राजकुमार बारह वर्ष बाद विद्याध्ययन सम्पन्न कर वापस लौटे, तब तक कनकप्रभा बड़ी हो गई थी। राजकुमारों को यह ज्ञान नहीं था कि वह उनकी बहिन है। उनका अनुमान था कि उनके निमित्त राजा किसी राजकुमारी को यहाँ ले आए हैं। उनके प्रति उनकी आसक्ति हो गई। बाद में जब उन्हें ज्ञात हुआ कि वह तो उनकी बहिन है, तो उन दोनों को अपने असत्-चिन्तन पर बड़ा पश्चात्ताप हुआ और उन्हें संसार से वैराग्य उत्पन्न हो गया। दोनों ने सुव्रत सूरि नामक मुनि के पास प्रव्रज्या ग्रहण कर ली। राजा क्षेमंकर पुत्रों के दीक्षित हो जाने से उनके वियोग में बहुत दुःखित हो गया, खिन्न रहने लगा, अनशन पूर्वक आयुष्य पूर्णकर वह महालोचन नामक गरुडाधिप देव हुआ।

"तापस अनुद्धर अज्ञान तप करता रहा। वैसा करता हुआ वह एक बार कौमुदी नगर आया। वहाँ का राजा वसुधर तापस के प्रति भक्ति रखता था। उसकी रानी शुद्ध जिनधर्म की उपासिका थी। एक दिन की बात है, राजा तापस की प्रशंसा कर रहा था। रानी ने कहा—"ये अज्ञान पूर्वक तप करने वाले सच्चे साधु नहीं हैं। वास्तव में निर्ग्रन्थ ही सच्चे साधु होते हैं।" राजा बोला—"तुम दूसरों का उत्कर्ष सह नहीं सकती; इसलिए ऐसा कहती हो।" रानी ने कहा—"बहुत अच्छा, की जाए।" रानी ने अपनी पुत्री को रात के समय तापस के यहाँ भेजा। राजपुत्री ने तापस को नमस्कार किया और कहा कि मेरा कोई अपराध नहीं है तो भी मेरी माता ने मुझे घर से बाहर निकाल दिया है। मैं अब आपके शरण में आई हूँ। आप मुझे दीक्षित करें। अनुद्धर उसके सौन्दर्य पर मोहित हो गया। उसने उससे काम-याचना की। कन्या बोली—"ऐसा अकार्य मत करो। मैं अविवाहित कन्या हूँ। यदि तुम मेरी कामना करते हो तो तापस-धर्म का परित्याग कर मेरी माता से

मुझे मागो। इसमे कोई बुराई की बात नही है। तापस ने यह स्वीकार किया। वह उस कन्या के साथ चल पडा। वह कन्या उसे एक वेश्या के पास ले गई। तापस वेश्या के चरणो मे गिरकर बार-बार उसकी पुत्री की माग करने लगा। राजा ने प्रच्छन्न रूप मे उस सारी घटना को खुद अपनी आँखो से देखा। रानी ने जो कहा था, वह ठीक निकला। राजा ने तापस बँधवाकर उसकी भर्त्सना करते हुए देश से निकलवा दिया। राजा प्रतिबुद्ध हुआ, श्रावक-धर्म स्वीकार किया। तापस की लोगो मे बहुत निन्दा हुई। उसका कुमरण हुआ। मरकर वह भव-भ्रमण करता हुआ एक बार फिर मनुष्य-भव मे आया। उस बार भी उसने तापस-धर्म अगीकार किया। वह मरकर अनलप्रभ नामक देव के रूप मे उत्पन्न हुआ। उसने अपने पूर्व-भव का वैर-स्मरण कर यह उपसर्ग किया।"

यह वृत्तान्त सुनकर राम, सीता और लक्ष्मण ने केवली भगवान् की भक्ति-पूर्वक स्तवना की। महालोचन नामक गरुडाधिप देव प्रकट हुआ। उसने उनको वरदान मागने के लिए कहा।

राम बोले—"कभी आपत्ति के समय आप हमारी सहायता कीजिये।"

वशस्थल नगर का राजा सूरप्रभ वहा आया। उसने राम, सीता और लक्ष्मण का बडा सत्कार किया। वह पर्वत रामगिरि के नाम से विश्रुत हुआ। वहाँ से प्रस्थान कर राम, सीता और लक्ष्मण दण्डकारण्य पहुँचे। वहाँ कुटिया बनाई। उसमे वे सुख से रहने लगे। उस वन मे जगली गायो का दूध, बिना बोए उगा धान्य, आम, कटहल, अनार, केले आदि फल प्रचुर मात्रा मे प्राप्त थे। एक दिन दो गगनचारी तपस्वी मुनि पधारे। सीता, राम और लक्ष्मण ने अत्यन्त भक्ति के साथ उन्हे भिक्षा दी। देवताओ ने दुदुभि-निनाद किया और धन की वर्षा की। एक दुर्गन्धमय देह-युक्त पक्षी वहाँ आया। उसने मुनि को वन्दन किया। उस पक्षी का शरीर सुगन्धित एव स्वस्थ हो गया। राम द्वारा पूछे जाने पर मुनि ने उसको पूर्वजन्म का वृत्तान्त इस प्रकार आख्यात किया—

**जटायुध गीध**

"कुण्डलपुर नामक नगर था। वहाँ के राजा का नाम दण्डकी था। वह बहुत उद्दण्ड था। उसकी रानी का नाम मक्खरि था। वह बडी विवेकशीला थी। श्रावक-धर्म का पालन करती थी। एक बार का प्रसग है, एक मुनि वन मे कायोत्सर्ग मे स्थित थे। राजा ने मुनि के गले मे एक मरा हुआ साँप डाल दिया। मुनि ने यह अभिग्रह किया कि जब तक मेरे गले मे मरा हुआ साँप रहेगा, मैं कायोत्सर्ग समाप्त नही करूगा, चालू रखूंगा। वह दिन बीता, रात बीती, मुनि वैसे ही खडा रहा। दूसरे दिन राजा उस ओर आया। उसने मुनि को उसी अवस्था मे खडा देखा। उसे अपने किये पर बडा पछतावा हुआ। वह मुनि का भक्त हो गया।

"रुद्र नामक एक तापस उस नगर मे रहता था। उसने देखा, राजा साधुओ का भक्त हो गया है। इससे उसके मन मे साधुओ के प्रति ईर्ष्या उत्पन्न हो गई। साधुओ के मरवाने के लक्ष्य से उसने साधु का वेश बनाकर राजा के अन्त पुर मे प्रवेश किया तथा वहाँ रानी का शील भ्रष्ट किया। राजा बहुत क्रुद्ध हुआ। उसने सभी साधुओ को कोल्हू मे पेरवाकर मरवा दिया। एक लब्धिधारी मुनि वहाँ आए। वे यह नही सह सके। उन्होने तेजोलेश्या का प्रयोग किया। सारा नगर जलकर खाक हो गया। वह दण्डकारण्य नाम से प्रसिद्ध हुआ।

राजा दण्डकी ससार-चक्र में घूमता हुआ इसी वन मे दुर्गन्धित गीध के रूप मे उत्पन्न हुआ। जब इसने हमे देखा तो इसे पूर्व-भव का ज्ञान हो गया। इसीलिए इसने वन्दन किया, नमन किया। धर्म के प्रभाव से इसका शरीर सुरभित हो गया।"

उस गीध ने मांस का त्यागकर दिया तथा रात्रि भोजन आदि का भी त्याग कर दिया। वह धर्म की आराधना करने लगा। मुनि वहाँ से चले गए। वह गीध सीता के पास रहने लगा। उसकी देह पर सुहावनी जटा थी। उसके कारण वह जटायुध कहा जाने लगा। शुद्ध साधु के दिये गए दान के प्रभाव से राम के पास रत्नमणि आदि के रूप मे विपुल समृद्धि हो गई। देवताओ ने राम को चार घोडो का रथ भेंट दिया। राम, सीता और लक्ष्मण वहाँ आनन्द पूर्वक रहते रहे।

दण्डकारण्य मे भ्रमण करते हुए राम, सीता तथा लक्ष्मण एक नदी के तट पर विद्यमान एक वन-खण्ड में आए। उस वन-खण्ड मे उत्तम रत्नो की खानो से युक्त पर्वत थे, फलो और फूलो से आच्छादित वृक्ष थे, निर्मल जलयुक्त नदी थी। राम को वह वन-खड बडा रुचिकर लगा। वे सीता तथा लक्ष्मण के साथ वही रहने लगे।

### लंकापति रावण

तब लंका मे रावण राज्य करता था। लंका चारो ओर समुद्र से घिरी थी। रावण दशमुख या दशानन के नाम से प्रसिद्ध था। रावण की उत्पत्ति का वृत्तान्त इस प्रकार है—

वैताढ्य पर्वत पर रथनूपुर नगर मे मेघवाहन नामक विद्याधर का राज्य था। देवराज इन्द्र के साथ उसका विरोध था। मेघवाहन ने अजितनाथ प्रभु की बडी भक्ति की। इससे राक्षसेन्द्र बहुत प्रसन्न हुआ। उसने मेघवाहन से कहा—"राक्षस द्वीप मे त्रिकूट नामक पर्वत है, उस पर लका नामक नगरी है। तुम वहाँ जाओ, राज्य करो। वहाँ तुम्हारे लिए किसी भी प्रकार का उपद्रव एव विघ्न नही होगा। दण्डगिरि के नीचे विद्यमान पातालपुरी भी मैं तुम्हें प्रदान करता हूँ।" राक्षसेन्द्र के निर्देशानुसार मेघवाहन विद्याधर लका नगरी मे आया। वहाँ राज्य करने लगा। राक्षस द्वीप के अन्तर्वर्ती राज्य के आधिपत्य के कारण वे विद्याधर राक्षस कहे जाने लगे। उसी वश मे रत्नास्रव नामक राजा हुआ। रत्नास्रव का पुत्र रावण हुआ। वह जब बच्चा था, तब उसके पिता ने नौ रत्नो का एक दिव्य हार उसे पहनाया। उसने नौओ रत्नो मे नौ जगह रावण का मुख प्रतिबिम्बित हुआ। एक मुख वास्तविक था ही। वास्तविक और प्रतिबिम्बित दोनो मिलकर दश होते हैं। इस कारण वह दशमुख या दशानन के नाम से विख्यात हो गया।

एक बार का प्रसग है, अष्टापद पर्वत पर भरत चक्रवर्ती द्वारा निर्मापित चैत्यों को लाघते समय रावण का विमान अवरुद्ध हो गया। वहाँ अष्टापद पर्वत वालिमुनि ध्यानस्थ थे। दशमुख ने यो अनुमानित किया कि उसका विमान वालि मुनि के कारण अवरुद्ध हुआ है। उसने अष्टापद पर्वत को ऊँचा उठा लिया। चैत्य को बचाने के लिए वालि मुनि ने पर्वत को दबा दिया। रावण नीचे दब गया। वह दशमुख रवया रुदन करने लगा, इस कारण उसका नाम रावण हुआ। वालि मुनि ने दबाव ढीला किया, जिससे रावण नीचे से निकल पाया।

**चन्द्रनखा**

रावण की बहिन का नाम चन्द्रनखा था। उसने उसका खरदूषण के साथ विवाह किया। खरदूषण को पाताल-लका का राज्य प्रदान कर दिया।

चन्द्रनखा के शम्ब तथा शम्बूक नामक दो पुत्र हुए। बड़े होने पर शम्बूक विद्या साधने हेतु दण्डकारण्य मे गया। वहाँ वह कचुरवा नदी के तट पर स्थित बासो के जाल मे बरगद के वृक्ष से उलटा लटककर चन्द्रहास खड्ग प्राप्त करने हेतु तप साधना करने लगा। वैसा करते हुए बारह वर्ष तथा चार दिन व्यतीत हो गए। विद्या के सिद्ध होने मे केवल तीन दिन बाकी थे। सयोग ऐसा बना कि लक्ष्मण उस ओर गया। उसने बासो के जाल मे लटकती हुई दिव्य तलवार को देखा। उसे हाथ मे लिया और बासो के झुरमुट पर प्रहार कर दिया, जिनके बीच शम्बूक लटका हुआ साधना कर रहा था। शम्बूक का कुण्डल-भूषित मस्तक कट कर नीचे गिर गया। लक्ष्मण ने जब यह देखा, उसे असीम शोक हुआ। उसने मन-ही-मन कहा, मेरे पराक्रम को धिक्कार है। मैंने कितना बड़ा कुकृत्य किया, एक अपराध-रहित विद्याधर का वध कर डाला। मुझसे यह बड़ा भयकर पाप हो गया।

वह राम के पास आया। सारी घटना कही। राम ने कहा—"यह वीतराग प्रभु द्वारा निषिद्ध अनर्थ दण्ड-निरर्थक हिंसा है। ऐसा कभी नही करना चाहिए। भविष्य मे जागरूक रहना।"

**पुत्रशोकाहता**

चन्द्रनखा तप साधना मे लगे अपने पुत्र को देखने उधर आई। जब उसने उसे मरा हुआ देखा, उसके शोक का पार नही रहा। वह बुरी तरह विलाप करने लगी। रोने-बिलखने से जब उसका मन कुछ हल्का हुआ, तो शम्बूक का वध करने वाले की वह खोज करने लगी। उस हेतु दण्डकारण्य मे घूमने लगी।

**राम पर विमुग्ध : निराशा**

दण्डकारण्य मे घूमते हुए चन्द्रनखा की दृष्टि राम पर पड़ी। वह राम की सुन्दरता पर विमुग्ध हो गई। सहसा पुत्र-मरण का शोक भूल गई। उसने एक अत्यन्त सुन्दर कन्या का रूप धारण किया। वह राम के पास आई। तरह-तरह के हाव-भाव और शृगारिक चेष्टाए प्रदर्शित कर वह राम को रिझाने, लुभाने का प्रयास करने लगी।

राम ने उससे पूछा—"तुम वन मे अकेली क्यो घूम रही हो, कौन हो ?"

वह बोली—"मैं अवन्ती की राजकुमारी हूँ। एक विद्याधर ने मेरा हरण किया। वह मुझे इस वन के ऊपर से आकाश-मार्ग से ले जा रहा था। एक दूसरा विद्याधर उसे मिला। उसने मुझे ले जाने से उसे रोका। मुझे छोड दोनो लड पडे। लडते-लड़ते दोनो ही मर गये। अब मैं क्या करूँ, कहाँ जाऊँ, आप मुझे आश्रय दें, स्वीकार करे।"

राम निर्विकार थे। कुछ नही बोले, मौन रहे। वह लक्ष्मण के पास गई। वहाँ भी वह निराश हुई। वह बडी विक्षुब्ध हुई। उसने खुद अपने शरीर को नखो से तथा दाँतो से नोच डाला, क्षत-विक्षत कर लिया। वह रोती-पीटती अपने पति के पास गई। पति से कहा—"किसी भूचर (मनुष्य) ने चन्द्रहास खड्ग द्वारा शम्बूक का वध कर दिया है तथा

मेरी यह दुर्दशा कर डाली है। मैं किसी प्रकार अपने पुण्य-बल द्वारा अपने सतीत्व की रक्षा कर यहाँ लौटी हूँ।"

### खरदूषण द्वारा आक्रमण

यह सुनकर खरदूषण बहुत क्रुद्ध हुआ। उसने अपने चवदह हजार योद्धाओं को साथ लिया और दण्डकारण्य पहुँचा। उसने लंका में अपना दूत भेजकर रावण को भी सहायता हेतु आने की सूचना करवाई।

राम ने यह देखा, अपना धनुष सम्भाला। लक्ष्मण ने कहा—"मेरे रहते, आपको युद्धार्थ जाने की आवश्यकता नहीं है। इनसे मैं निपट लूँगा। आप सीता की रक्षा करें। आवश्यकता होने पर यदि मैं सिंहनाद करूँ तो आप मेरी सहायता के लिए आ जाएं।" यों कहकर लक्ष्मण ने युद्धार्थ प्रस्थान किया।

### रावण द्वारा सीता का हरण

अपनी बहिन चन्द्रनखा की पुकार पर रावण पुष्पक विमान द्वारा वहाँ पहुँचा। राम के पास बैठी सीता पर जब उसकी दृष्टि पड़ी तो वह उसके सौन्दर्य पर लुब्ध हो गया। उसे अवलोकिनी विद्या सिद्ध थी। विद्या-बल से उसने लक्ष्मण का संकेत जान लिया। तदनुसार उसने लक्ष्मण के स्वर में स्वयं सिंहनाद किया। राम ने समझा, लक्ष्मण मेरी सहायता चाहता है। उन्होंने जटायुध से कहा—"मैं लक्ष्मण की सहायता हेतु जा रहा हूँ, तुम सीता की रक्षा करना।"

राम के वहाँ से चले जाने पर रावण सीता का हरण कर लिया, जटायुध गीध ने रावण को रोका। उसके साथ संघर्ष किया—चोंच से, प्रहार कर उसे घायल कर दिया। पर रावण के सामने बेचारे उस पक्षी की कितनी ताकत थी। रावण ने जटायुध को बुरी तरह पीट-पीट कर जमीन पर गिरा दिया। जटायुध का शरीर चूर-चूर हो गया। रावण ने सीता को जबर्दस्ती पुष्पक विमान में बिठा लिया और विमान उड़ाए ले चला। सीता तरह-तरह से विलाप कर रोने लगी, बिलखने लगी, मानो उस पर दुःख का पहाड़ टूट पड़ा हो।

रावण ने सोचा—इस समय यह दुःखित है तो क्या है, पर जब यह मेरा वैभव, उदार सेवा देखेगी तो स्वयं मेरे अनुकूल बन जायेगी। मेरे द्वारा भी यह व्रत लिया हुआ है कि मैं किसी स्त्री पर बल का प्रयोग नहीं करूंगा, उसे (उस व्रत को) अविचल और अखण्ड रखूंगा।

जब राम रणक्षेत्र में लक्ष्मण के पास पहुँचे, तब लक्ष्मण बोला—"आप सीता को छोड़कर यहाँ क्यों आ गये?" राम ने कहा—"तुमने ही तो सिंहनाद किया था, जिसका अर्थ मुझे बुलाना था, तो फिर मैं कैसे नहीं आता।" लक्ष्मण बोला—"हमारे साथ छल हुआ है। आप शीघ्रातिशीघ्र वापस लौटें। सीता की रक्षा करें।" राम वहाँ से तत्काल आए, पर, वहाँ सीता नहीं मिली। वे चेतना-शून्य होकर भूमि पर गिर पड़े। कुछ देर में जब उन्हें होश आया, तो मरणासन्न जटायुध ने उनको रावण के आने, सीता का अपहरण करने, अपने द्वारा संघर्ष करने की सारी बात कही। राम ने देखा, जटायुध के प्राण निकलने वाले हैं। राम ने उसे करुणार्द्र-हृदय होकर नमस्कार मंत्र सुनाया। जटायुध मरकर देवता हुआ।

### सीता की खोज

राम ने सब जगह सीता की खोज की, पर, उसका कोई पता नहीं चला।

इधर रणक्षेत्र मे विराध नामक विद्याधर लक्ष्मण के समीप आया। वह विद्याधर चन्द्रोदर तथा अनुराधा का पुत्र था। पाताल-लंका पर उसके पिता का राज्य था। खरदूषण ने चन्द्रोदर से राज्य छीन लिया। स्वय राजा हो गया। इस प्रकार खरदूषण के साथ उसका शत्रु भाव था। इसलिए वह लक्ष्मण के सेवक के रूप मे युद्ध करने मे जुट गया। खरदूषण ने लक्ष्मण को युद्ध के लिए ललकारा। लक्ष्मण ने उसकी ललकार स्वीकार की। खरदूषण लक्ष्मण पर खड्ग का वार करने ही वाला था कि लक्ष्मण ने चन्द्रहास खड्ग से उसका मस्तक काट डाला। खरदूषण के मरते ही उसकी सेना छिन्न-भिन्न हो गई। लक्ष्मण विजयी हुआ। वह विराध के साथ राम की सेवा मे पहुँचा।

लक्ष्मण को वहाँ सीता दिखलाई नही दी। उसने सारी घटना सुनी। अत्यन्त दु:खित हुआ। सीता की खोज के लिए विराध को भेजा। विराध खोज करते-करते आगे बढा। उसको रत्नजटी नामक एक विद्याधर मिला। जब रावण सीता को लिए जा रहा था, तब उसने उसको देखा। रावण का घोर विरोध किया। रावण ने उसकी विद्याएँ नष्ट कर दी। वह बेहोश होकर कम्बुशैल पर्वत पर गिर पडा। समुद्री हवा से जब उसे होश आया, तब उसने विराध को रावण द्वारा सीता के हरे जाने का समाचार बताया। विराध वापस राम के पास आया। सब समाचार कहे तथा यह सुझाव दिया कि आप पाताल-लका पर अधिकार करें। उसने यह बताया कि पाताल-लका पर उसके पिता का राज्य था। पाताल-लका पर अपना अधिकार हो जाने से सीता को प्राप्त करने मे सुगमता होगी। टिकाव के लिए सुदृढ केन्द्र अपने हाथ मे होगा। राम, लक्ष्मण विराध के साथ रथ पर चढकर पाताल लका गए। वहाँ चन्द्रनखा का पुत्र शम्ब राज्य करता था। उन्होने शम्ब को जीत लिया तथा पाताल-लंका पर अधिकार कर लिया।

### रावण का व्रत

रावण जब सीता को लिए जा रहा था, तब उसे प्रसन्न करने के लिए उसने अनेक प्रकार के प्रलोभनपूर्ण वचन कहे, किन्तु, सीता ने उसे बुरी तरह फटकारते हुए हताश कर दिया। तथापि वह उसे लका मे ले गया और वहाँ स्थित देवरमण नामक उद्यान मे रखा।

रावण राजसभा मे गया, बैठा। चन्द्रनखा अपनी भाभी मन्दोदरी आदि को साथ लेकर वहाँ आई। वह रावण से कहने लगी—"मेरा पुत्र शम्बूक मार डाला गया, मेरा पति खरदूषण मार डाला गया। आप जैसे परम पराक्रमी भाई के रहते यह सब हो गया, बडा दु:ख है।" रावण बोला—"बहिन! होनहार प्रबल होती है, उसे कोई टाल नही सकता। कोई किसी की आयु न कम कर सकता है, न अधिक कर सकता है। किन्तु तुम धीरज धारण करो, मैं तुम्हारे शत्रु से बदला लूगा कुछ ही दिनो मे उसे यमलोक पहुँचा दूगा।"

बहिन को ढाढस बँधाकर रावण महारानी मन्दोदरी के पास आया। मन्दोदरी ने उससे पूछा—"स्वामिन्! तुम इतने उदास क्यों हो?" रावण बोला—"मैंने सीता का अपहरण तो कर लाया, पर, मुझे वह अगीकार नही करती। उसको पाये बिना मेरा हृदय विदीर्ण हो जायेगा, मैं मर जाऊगा।" मन्दोदरी बोली—"या तो सीता अत्यन्त मूर्ख है, जो

दुःखी थे। उन्होंने उनकी ओर जरा भी ध्यान नहीं दिया। उन्हें आँख उठाकर देखा तक नहीं। वे निराश होकर वापस लौट गईं।

राम ने लक्ष्मण से कहा—"तात ! सुग्रीव के शत्रु को हमने मार डाला है। उसका कार्य सिद्ध हो गया है। इस समय वह हमारे समक्ष अपने द्वारा की गई प्रतिज्ञा को भूल गया है, निश्चिन्त होकर भोग-विलास में रत हो गया है। जाओ, तुम उसे सावधान करो। उसकी प्रतिज्ञा याद दिलाओ।" राम की आज्ञा से लक्ष्मण सुग्रीव के पास आया। उसे कठोरता पूर्वक डांटा, फटकारा। सुग्रीव अपनी भूल के लिए क्षमा-याचना करने लगा। वह लक्ष्मण के साथ राम की सेवा में उपस्थित हुआ। उन्हें आश्वस्त किया तथा अपने सेवकों के साथ सीता की खोज में निकल पड़ा। सीता के सहोदर रथनूपुर नगर के राजा भामंडल को भी सीता के हरे जाने का संवाद भेज दिया।

## रत्नजटी विद्याधर द्वारा संकेत

ग्राम, नगर, वन, पर्वत, कन्दरा, मैदान, उद्यान-सर्वत्र सीता की खोज करता हुआ सुग्रीव कम्बुशैल पर्वत पर पहुँचा। उसने वहाँ रत्नजटी नामक विद्याधर को जो क्षत-विक्षत था, पीड़ा से कराहते हुए देखा। रत्नजटी ने सुग्रीव से कहा—'सीता का हरण कर उसे इधर से ले जाते हुए रावण को मैंने देखा। मैंने उसका विरोध किया, उसे रोकने का प्रयत्न किया। रावण ने मेरी विद्याएँ छिन्न-विच्छिन्न कर दीं और मुझे इस स्थिति में पहुँचा दिया। मैं इतना अशक्त और क्षीण हो गया हूँ कि इस समय राम को समाचार देने तक में असमर्थ हूँ।"

सुग्रीव ने रत्नजटी को उठाया और वह उसे राम के पास ले गया। रत्नजटी ने राम को सीता की खबर विस्तार से सुनाई। राम को इससे धीरज बंधा। राम उस पर बहुत प्रसन्न हुए। उन्होंने अपने शरीर के आभरण उतारकर रत्नजटी को पुरस्कार के रूप में प्रदान किये तथा उससे पूछा कि बतलाओ—"लंका नगरी किस स्थान पर है ?"

विद्याधर रत्नजटी ने बताया—"लवण समुद्र के मध्य राक्षस द्वीप में त्रिकूट पर्वत पर लंका नगरी अवस्थित है। वहाँ रावण राज्य करता है। रावण दशमुख और दशानन के नाम से भी प्रसिद्ध है। उसके विभीषण तथा कुम्भकर्ण नामक भाई हैं। इन्द्रजित तथा मेघनाद आदि पुत्र हैं। वह अत्यन्त पराक्रमी है। नौ ग्रह भी सेवक के रूप में उसकी परिचर्या करते हैं।'"

राम-लक्ष्मण बोले—"रत्नजटी ! छिपकर पर स्त्री का हरण करने वाले की क्या प्रशंसा करते हो ? हम उसका वध करेंगे। लंका को ध्वस्त कर डालेंगे और हम सीता को अनायास वहाँ से ले आएंगे। रावण को हम ऐसी शिक्षा देंगे कि भविष्य में कोई भी मनुष्य दूसरे की स्त्री का अपहरण करने का दुःसाहस नहीं करे।"

सुग्रीव के मंत्री जाम्बवत ने कहा—"एक समय की बात है, रावण ने अनन्तवीर्य नामक मुनि से पूछा कि मेरी मृत्यु किसके हाथ से है ? मुनि ने उसे बतलाया कि जो कोटिशिला को उठा सकेगा, उसी के हाथों तुम्हें मारे जाने का भय है।"

यह श्रवण कर राम, लक्ष्मण तथा सुग्रीव ने सिन्धु देश की ओर प्रस्थान किया। जहाँ कोटिशिला थी, वहाँ पहुँचे। मुनि ने बताया था कि कोटि शिला की ऊँचाई और मोटाई एक योजन उत्सेधांगुल है। उस पर भरत क्षेत्र की अधिष्ठात्री देवी निवास करती है। कोटि-कोटि

मुनिगण ने वहाँ निर्वाण प्राप्त किया, इसलिए कोटि-शिला के नाम से विश्रुत हुई। लक्ष्मण ने सबके सामने उसे अपनी बाईं भुजा से अनायास ऊँचा उठा दिया। इस पर हर्षित होकर देवो ने पुष्प-वृष्टि की। वहाँ से समेतशिखर होते हुए वे विमान द्वारा किष्किन्धा आये।

**पवनपुत्र हनुमान् द्वारा दौत्य**

राम बोले—"अब हम निश्चिन्त न बैठे। हमे लका पर शीघ्र आक्रमण करना चाहिए।" सुग्रीव ने कहा—"यह तो ठीक है, पर, हमे यह ध्यान मे रखना होगा, रावण विलक्षण विद्याओ से सम्पन्न है। उसका भाई विभीषण न्याय-परायण है, उत्तम श्रावक है। हम दूत भेजकर सारी स्थिति उसके समक्ष रखवाए, जिससे सीता प्राप्त हो जाए, युद्ध टल जाए।" राम बोले—"सुग्रीव! तुम्हारी सम्मति उचित है, पर, बतलाओ, दूत के रूप मे किसे भेजा जाए, जो कार्य सुन्दर रूप मे सम्पन्न कर सके।" सबका अभिमत रहा कि पवन पुत्र हनुमान् यह कार्य भलीभाँति कर सकते है। उन्हे भेजा जा सके तो बहुत उत्तम है। हनुमान् को बुलाने हेतु श्रीभूति नामक दूत भेजा गया। दूत हनुमान् के यहाँ पहुँचा। दूत ने उनके समक्ष सारी स्थिति रखी। उनकी एक पत्नी अनगकुसुमा खरदूषण की पुत्री थी। वह अपने पिता और भाई की मृत्यु के सम्बन्ध मे सुनकर बहुत दु खित हुई। सबने उसे सान्त्वना दी, धैर्य बँधाया। उनकी दूसरी पत्नी कमला सुग्रीव की पुत्री थी। अपनी माता तारा तथा पिता सुग्रीव की सहायता करने, उनका सकट टालने के समाचार से वह प्रसन्न हुई। उसने दूत का बडा आदर किया।

हनुमान् राम के उत्तम गुणो से प्रभावित हुए, मन मे उनके प्रति अनुराग उत्पन्न हुआ। वे विमान द्वारा किष्किन्धा आये। राम और लक्ष्मण ने उनका सत्कार किया। हनुमान् ने राम की मुद्रिका ली, सदेश लिया और वे सेना के साथ आकाश-मार्ग द्वारा लका की दिशा मे रवाना हुए। शीघ्र ही वहाँ पहुँचे। सामने आये विघ्नो का शक्तिपूर्वक निवारण किया। वे विभीषण से मिले। उन्होने उसे यह भार सौंपा कि वह रावण को समझाए, सीता को वापस लौटाने के लिए सहमत करे।

तत्पश्चात् हनुमान् सीता के पास उपस्थित हुए। सीता अत्यन्त क्षीण, चिन्ताग्रस्त एव दु खित अवस्था मे बैठी थी। हनुमान् ने राम द्वारा अपने साथ भेजी गई मुद्रिका सीता को दी, प्रणाम किया। उसके दूत के रूप मे अपना परिचय दिया, राम-लक्ष्मण के समाचार सुनाये।

तब मन्दोदरी, जो वहाँ उपस्थित थी, हनुमान् से बोली—"आप तो बहुत बडे योद्धा हैं। आपने रावण के समक्ष वरुण को पराजित किया। इस पर प्रसन्न होकर रावण ने अपनी बहिन चन्द्रनखा की पुत्री अनगकुसुमा आपको ब्याही। पर, बडा खेद है, आपने भूचर-भूमि पर चलने वाले मनुष्य की सेवा करना स्वीकार किया, जो आपके लिए शोभनीय नहीं है।"

हनुमान् ने कहा—"अपने उपकारी का प्रत्युपकार करने की भावना से हमने जो दौत्य-कार्य स्वीकार किया, वह हमारे लिए किसी भी प्रकार से अशोभनीय नहीं है, सर्वथा समुचित है। तुम यहाँ सीता के पास अपने पति रावण की दूती का कार्य करने आई हो, जरा सोचो, क्या यह अत्यन्त दूषणीय तथा निन्दनीय नहीं है?"

यह सुनकर मन्दोदरी रावण की प्रशसा तथा राम की निन्दा करने लगी। सीता ने उसे टोका। वह सीता पर मुष्टि-प्रहार करने को उद्यत हुई। हनुमान ने इसके लिए उसे

बहुत दुतकारा, फटकारा। सीता ने हनुमान् को, उसके सैन्य को वहाँ भोजन कराया, अपना गृहीत अभिग्रह पूर्ण होने से स्वयं भी भोजन किया।

हनुमान् ने कहा—"माता ! यदि आपकी आज्ञा हो तो मैं आपको अपने कन्धे पर बिठाकर राम के पास ले जाऊं।"

सीता बोली—"मुझे यह स्वीकार नहीं है; क्योंकि मैं पर-पुरुष का स्पर्श नहीं करती। सीता ने स्मृति-चिह्न के रूप में राम को अर्पित करने हेतु अपनी चूड़ामणि हनुमान् को दी और कहा कि मेरी ओर से राम को प्रार्थना करें, वे शीघ्र यहाँ आएं।" यह कहकर सीता ने हनुमान् को विदा किया।

ज्यों ही हनुमान् ने सीता को प्रणाम कर प्रस्थान किया, रावण द्वारा भेजे गये राक्षसों ने उन्हें घेर लिया। हनुमान् ने उद्यान के वृक्ष उखाड़-उखाड़ कर राक्षसों पर प्रहार किया, उन्हें भगा दिया। वानर के रूप में लोगों को त्रस्त करते हुए हनुमान्, जहाँ रावण था, उस ओर आगे बढ़ते गये। रावण ने देखा कि हनुमान् लंका को ध्वस्त-विध्वस्त कर रहे हैं तो उसने अपने योद्धाओं को हनुमान् का सामना करने की आज्ञा दी। रावण के पुत्र इन्द्र-जित् और मेघनाद सेना सहित वहाँ पहुँचे और वे युद्ध में हनुमान् से भिड़ गये। जब वे हनुमान् को नहीं रोक सके, नियंत्रित नहीं कर सके तो इन्द्रजित ने नागपाश द्वारा हनुमान् को बन्दी बना लिया और रावण के समक्ष उपस्थित किया।

रावण ने हनुमान् को कड़े वचन कहे। हनुमान् ने भी कड़े शब्दों में उसको प्रत्युत्तर दिया। रावण ने अपने सैनिकों को आज्ञा दी कि इसे सांकलों से कसकर बाँध लो तथा सारे नगर में घुमाओ। हनुमान् अपने बल द्वारा पल भर में बन्धन मुक्त हो गये। उन्होंने रावण के सहस्रस्तंभपूर्ण भवन को मिट्टी में मिला दिया, विध्वस्त कर दिया। आकाश-मार्ग द्वारा चलकर शीघ्र ही किष्किन्धा आ गये।

सुग्रीव ने उनका बड़ा सत्कार किया, सम्मान किया। वह उन्हें राम के पास ले गया। हनुमान् ने राम को सीता द्वारा प्रत्यभिज्ञान के रूप में प्रेषित चूड़ामणि दी। सीता का सन्देश कहा, सभी समाचार कहे, मार्ग का वृत्तान्त सुनाया। राम को परितोष हुआ।

### युद्ध की तैयारी : प्रयाण

राम के मन में यह बहुत खटकता था कि उनकी पत्नी शत्रु के यहाँ है। लक्ष्मण ने सुग्रीव आदि योद्धाओं को बुलाया और कहा कि अब हम शीघ्र ही लंका पर चढ़ाई करें।

सब रणक्षेत्र में आगे बढ़ने के लिए तैयार होने लगे। राम ने सिंहनाद किया। उसे सुनकर उनकी सेना में सर्वत्र स्फूर्ति एवं उत्साह व्याप्त हो गया। मार्गशीर्ष कृष्णा पंचमी का दिन था। विजय योग था। शुभ शकुन हो रहे थे। राम सेना के साथ लंका की ओर चल पड़े। वे ऐसे प्रतीत होते थे, मानो चन्द्रमा तारों के समूह से घिरा हो।

सुग्रीव, हनुमान्, नल, नील, तथा अंगद की सेना का सूचक चिह्न वानर था, अन्यान्य योद्धाओं के भी अपने अपने भिन्न-भिन्न चिह्न थे।

चलते-चलते राम की सेना हंस-द्वीप पहुँची। भय से लंका में भगदड़ मच गई। राम की सेना का आगे बढ़ना जानकर रावण ने भी रणभेरी बजवाई।

**विभीषण राम के साथ**

विभीषण ने रावण को समझाया—"आप युद्ध न करें। युद्ध का परिणाम विनाश है। आप सीता राम को लौटा दें, परस्पर सुलह कर लें।" रावण ने विभीषण की बात मानना तो दूर रहा, प्रत्युत् उस पर बडा क्रोध किया। दोनो परस्पर भिड गये। कुभकर्ण दोनो के बीच मे पडा, उन्हे लडने से रोका। विभीषण अपनी तीस अक्षौहिणी सेना के साथ हस-द्वीप गया। उसके वहाँ पहुँचते ही वानर सेना मे खलबली मच गई। तब राम ने अपना धनुष उठाया, लक्ष्मण ने अपनी चन्द्रहास नामक तलवार उठाई।

विभीषण राम की सेना से कुछ दूर रुक गया। उसने राम के पास अपना दूत भेजा, दूत द्वारा कहलवाया—"अपने भाई रावण को मैंने समझाया कि आप सीता को लौटा दे, युद्ध टालें। रावण ने मेरा सुझाव नही माना, वह उलटा मुझ पर उबल पडा, बहुत क्रुद्ध हो गया। मैं उसे छोडकर आपकी सेवा मे आया हूँ, स्वीकार करे।"

राम ने अपने मन्त्रियो से परामर्श कर विभीषण को सम्मान के साथ अपने पास बुला लिया। इससे हनुमान् आदि अपने पक्ष के सभी प्रमुख वीरो को बडी प्रसन्नता हुई। इतने मे सीता का सहोदर भामडल भी अपनी सेना सहित वहाँ पहुँच गया। राम ने उसका सस्नेह स्वागत-सत्कार किया।

राम कुछ दिन अपने सहयोगियो तथा सेनाओ के साथ हस-द्वीप मे रहे। तदनन्तर लका की दिशा मे प्रस्थान किया।

**युद्धार्थ रावण की तैयारी**

लका मे रावण युद्ध की तैयारी मे लगा था। कुभकर्ण आदि उसके सभी प्रमुख सामन्त अपनी-अपनी सेनाओ के साथ उसके पास उपस्थित हुए। रावण के पास चार हजार अक्षौहिणी सेना थी। मेघनाद तथा इन्द्रजित् हाथी पर आरूढ हुए। कुभकर्ण अपने योद्धाओ के साथ ज्योतिप्रभ विमान मे बैठा। वे सब युद्ध-भूमि की ओर रवाना हुए। ज्यो ही वे चले, भूकप हुआ, अन्यान्य अपशकुन हुए। रावण ने उनकी कोई परवाह नही की। होनहार वैसा ही था।

राम की सेना मे जयमित्र, हरिमित्र, सबल, महाबल, रथवर्द्धन, रथनेता, दृढरथ, सिहरथ, शूर, महाशूर, शूरप्रवर, सूरकान्त, सूरप्रभ, चन्द्राभ, चन्द्रानन, दमितारि, दुर्दान्त, देववल्लभ, मनोवल्लभ, अतिबल, प्रीतिकार, काली, शुभकर, सुप्रसन्न चन्द्र, कलिंगचन्द्र, लोल, विमल, गुणमाली, अप्रतिघात, सुजात, अमितगति, भीम, महाभीम, भानु, कील, महाकील, विकील तरगगति, विजय, सुसेन, रत्नजटी, मनहरण, विराध, जलवाहन, वायुवेग सुग्रीव, हनुमान्, नल, नील, अगद, अनल आदि योद्धा थे। विभीषण भी बहुत से विद्याधर योद्धाओ के साथ युद्धार्थ तत्पर थे। रामचन्द्र सबसे आगे-आगे चलते थे। रणभेरी बज रही थी। वानर सेना एक हजार अक्षौहिणी थी। सेनाओ के चलने से उडती धूल से सब ओर अन्धकार-सा छा गया।

**भीषण संग्राम**

युद्ध प्रारभ हुआ। राक्षस सेना तथा वानर-सेना के योद्धा परस्पर एक-दूसरे से भिड़ गये। तरह-तरह के शस्त्रो से सुसज्ज वानर-सेना के भीषण प्रहारो से राक्षस-सेना घबरा गई,

मैदान छोडकर भागने लगी। राक्षसो को जब भागते देखा तो हस्थ तथा विहस्थ नामक राक्षस वहा आये, डट गये, युद्ध करने लगे। राम ने नल तथा नील को उनका सामना करने की प्रेरणा दी। नल और नील आये, उनसे लडे, उन्हे परास्त किया। यो युद्ध चलते-चलते सूर्यास्त हो गया। नियमानुसार सूरज छिपते ही युद्ध बन्द हो गया।

दूसरे दिन युद्ध प्रारभ हुआ। वानर सेना जब कुछ कमजोर पडने लगी तो हनुमान् तत्काल युद्ध क्षेत्र मे कूदे। रावण के पक्ष के राजा वज्रोदर ने हनुमान् पर प्रहार किया। उसका कवच भग्न कर दिया। हनुमान ने तलवार द्वारा उसका मस्तक काट डाला। तत्पश्चात् हनुमान् रावण के पुत्र जम्बुमाली को मारने लगा तो कुभकर्ण उसे बचाने त्रिशूल लेकर दौडा। चन्द्ररश्मि, चन्द्राभ, रत्नजटी, तथा भामडल उस पर झपटे। उसने उन पर दर्शनावरणी विद्या का प्रयोग किया, जिससे वे निद्रा-घूर्णित हो गये। सुग्रीव ने प्रतिबोधिनी विद्या द्वारा उन्हे जागरित किया। फिर मेघवाहन ने भामडल को, इन्द्रजित् ने सुग्रीव को तथा कुम्भकर्ण ने हनुमान् को नागपाश द्वारा बाँध लिया। विभीषण ने राम तथा लक्ष्मण से कहा कि हमारे प्रधान वीर नागपाश द्वारा बाँध लिये गये हैं, हमे तत्काल इनका उपाय करना चाहिए। राम ने अंगद की ओर इशारा किया। अगद कुम्भकर्ण से जा भिडा। हनुमान् ने नागपाश भिन्न कर डाला। इन्द्रजित् नागपाश से बधे भामंडल तथा सुग्रीव को वहाँ से ले चला। राम के आदेश से लक्ष्मण ने गरुडाधिप देव का स्मरण किया। देव प्रकट हुआ। उसने राम को सिंह-विद्या, हल, मूसल और लक्ष्मण को गरुड-विद्या, वज्रवदन गदा तथा शस्त्रास्त्र एवं कवच पूर्ण दो रथ दोनो भाइयो को दिये। राम, लक्ष्मण उन रथो पर आरूढ हुए, हनुमान् को साथ लिया। वे रणक्षेत्र मे उतरे। ज्योही गरुडध्वज को देखा, नागपाश पलायन कर गये। सुग्रीव भामडल आदि बन्धन-मुक्त हुए।

कुछ समय पश्चात् इन्द्रजित् मेघ वाहन तथा कुभकर्ण नागपाश द्वारा बाँध लिये गये, वानर-सेना मे ले आये गये।

**लक्ष्मण की मूर्च्छा**

रावण ने क्रुद्ध होकर युद्ध मे बड़ा भयानक रूप धारण कर लिया। उसने लक्ष्मण पर अग्निज्वालामय शक्ति द्वारा प्रहार किया। प्रहार से लक्ष्मण को असह्य वेदना हुई। वे बेहोश हो गये। राम ने जब अपने भाई की यह हालत देखी, तो वे क्रुद्ध होकर रावण पर टूट पडे। उन्होने उसका रथ, छत्र और धनुष नष्ट-भ्रष्ट कर डाला, उस पर भीषण प्रहार किये। रावण भयभीत हो गया, काँप उठा। वह नये-नये वाहन लेकर युद्ध मे उतरता रहा। राम ने छ बार उसका रथ भग्न कर डाला, उसे बुरी तरह प्रताडित किया। अन्त मे वह धैर्यहीन होकर भाग छूटा, लंका मे प्रविष्ट हो गया, पर, उसे इस बात की खुशी थी कि उसने लक्ष्मण को मार गिराया है।

राम लक्ष्मण के पास आये। लक्ष्मण की देह को मृत सदृश देखकर उन्हे असह्य वेदना हुई। वे मूर्च्छित हो गये। कुछ देर में उन्हे होश आया। तब जाम्बवत विद्याधर ने कहा—"लक्ष्मण की अभी मृत्यु नही हुई है। शक्ति-प्रहार से वे मूर्च्छित है। उपचार द्वारा इन्हे रात-रात मे स्वस्थ किया जा सकता है। यदि प्रात.काल तक उपचार द्वारा हम ठीक नही कर सके तो फिर सूर्य-किरण का स्पर्श होते ही इनका शरीर प्राण-शून्य हो जायेगा। राम ने धीरज धारण किया। लक्ष्मण के शरीर को सुरक्षित रखने की सुव्यवस्था की। सब उपचार के सम्बन्ध मे सोचने लगे।

**विशल्या द्वारा उपचार**

इतने मे विद्याधर आया। उसने कहा—"मैं लक्ष्मण को चेतना मे लाने का उपाय बताने हेतु राम से मिलना चाहता हूँ।" भामडल ने उसकी राम से भेट करवाई। उसने कहा— "मेरा नाम चन्द्रमडल है। मैं सुरगीत नगर के राजा शशिमडल और रानी शशिप्रभा का पुत्र हूँ। एक बार का प्रसग है मैं गगन-मडल मे भ्रमण कर रहा था। पूर्व-जन्म की शत्रुता के कारण सहस्रविजय ने मुझ पर शक्ति-प्रहार किया। मैं मूर्छित हो गया, अयोध्या मे एक बगीचे में गिर गया। भरत ने एक विशिष्ट जल-प्रयोग द्वारा मुझे चेतना-युक्त किया, मुझे बहुत उपकृत किया। उस जल की महिमा का आख्यान इस प्रकार है—

भरत के मातुल द्रोणमुख की नगरी मे महामारी फैली। बहुत उपाय किये जाने पर भी महामारी दूर नही हो सकी। द्रोणमुख स्वय रोगयुक्त हो गया। पर, फिर वह रोग-मुक्त हो गया तथा महामारी भी दूर हो गई।

भरत ने एक बार अपने मामा द्रोणमुख से पूछा—"आपके यहाँ जो भयावह महा-मारी फैली थी, वह कैसे गई ?"

द्रोणमुख ने कहा—"मेरी पुत्री विशल्या बडी पुण्यवती है। ज्योही गर्भ मे आई, उसकी रुग्ण माता नीरोग हो गई। उसे स्नान कराते समय ज्योही उसकी धात्री के जल-स्नान के छींटे लगे, उसका रोग दूर हो गया। नगर मे जब यह समाचार फैला, सभी लोग आ-आकर उसका स्नान-जल ले जाते रहे, उसका प्रयोग करते गये, स्वास्थ्य लाभ होता गया।"

द्रोणमुख ने इतना तो बता दिया, पर, उसे नही मालूम था, विशल्या का ऐसा प्रभाव क्यो है। अतः उस सम्बन्ध मे वह कुछ नहीं बता सका।

एक बार अयोध्या मे मन पर्यवज्ञान के धारक एक मुनि पधारे। भरत ने उनसे विशल्या के स्नान-जल के आश्चर्यकारी प्रभाव का कारण पूछा। मुनिवर ने बताया— "विजय पुण्डरीकिनी क्षेत्र की घटना है, वहाँ चक्रनगर मे त्रिभुवनानन्द नामक चक्रवर्ती राजा हुआ। उसके एक कन्या थी। उसका नाम अनगसुन्दरी था। वह अत्यन्त रूपवती थी। एक बार वह उद्यान मे क्रीडा कर रही थी। प्रतिष्ठा नगरी के राजा पुण्यवसु विद्याधर ने उसका अपहरण कर लिया। उसे अपने विमान मे बिठाकर ले जाने लगा। चक्रवर्ती के योद्धाओ ने उसे आ घेरा। घोर युद्ध हुआ। पुण्यवसु प्रहारो द्वारा जर्जर हो गया। उसका विमान भग्न हो गया। अनगसुन्दरी दण्डाकार नामक भयानक अटवी मे जा गिरी। वहाँ रहते हुए उसने तीन-तीन दिवस तथा चार-चार दिवस का तप—अनशन करना प्रारंभ किया। पारणे के दिन वह फल लेती। फिर तपश्चरण चालू कर देती। इस प्रकार तीन सौ वर्ष पर्यन्त वह अति कठोर तपश्चरण मे निरत रही। अन्त मे उसने सलेखना-पूर्वक चतुर्विध आहार का त्याग कर दिया, आमरण अनशन स्वीकार-कर लिया। मेरु पर्वत की ओर से आता हुआ एक विद्याधर उधर से निकला। उसने अनगसुन्दरी से कहा कि यदि तुम चाहो, तो मैं तुम्हारे पिता के पास पहुचा दू। अनगसुन्दरी ने यह स्वीकार नही किया। तब उस विद्याधर ने उसके पिता चक्रवर्ती त्रिभुवनानन्द को यह सूचना दे दी। चक्रवर्ती शीघ्र ही वहाँ पहुँचा, उसके कुछ ही पूर्व एक अजगर ने अनंगसुन्दरी को निगल लिया। चक्रवर्ती को अपनी पुत्री की दुःखद मृत्यु से बडा शोक हुआ। साथ-ही-साथ उसके त्याग-वैराग्यमय जीवन से वह सत्प्रेरित हुआ। उसने सयम-ग्रहण किया। उसके बाईस हजार पुत्र भी

प्रभावित हुए। उन्होंने भी प्रव्रज्या स्वीकार कर ली।

अनगसुन्दरी मे अत्यधिक तपोबल था, शक्ति थी। वह चाहती तो अजगर को रोक देती, पर, उसने समभावपूर्वक उपसर्ग सहन किया। वह मर कर एक देवी के रूप मे उत्पन्न हुई। पुण्यवसु विद्याधर भी विरक्त हुआ, दीक्षा ली, तपश्चरण किया, अपना आयुष्य पूर्णकर देवरूप मे उत्पन्न हुआ।

वही देवी अपना देवायुष्य पूर्णकर द्रोणमुख की पुत्री विशल्या के रूप मे उत्पन्न हुई और उस देव ने लक्ष्मण के रूप मे जन्म लिया। पूर्व-जन्म मे आचीर्ण तप के प्रभाव से विशल्या के स्नान के पानी द्वारा सब प्रकार के रोग नष्ट हो जाते है।

विद्याधर ने कहा—"विशल्या के स्नानोदक से लक्ष्मण भी स्वस्थ हो जायेगा।"

राम ने जाम्बवत आदि मन्त्रियो के परामर्श से भामण्डल को अयोध्या भेजा। सारा वृत्तान्त सुनकर भरत बहुत उद्विग्न हुआ। कार्य की त्वरा देखते भरत ने यही निर्णय किया, विशल्या का स्नानोदक भिजवाने के बदले स्वय विशल्या को ही भेजना उपयुक्त होगा। भरत को स्मरण आया, मुनिवर ने यह भी कहा था कि विशल्या का लक्ष्मण के साथ पाणिग्रहण होगा। भरत ने द्रोणमुख को कहलवाया—वे विशल्या को भिजवाए। द्रोणमुख सहमत नही हुआ। तब कैकेयी ने भाई को समझाकर विशल्या को अपनी सखियो सहित विमान द्वारा लका के रण-क्षेत्र मे भिजवाया।

विशल्या पहुँची। राम ने उसका स्वागत किया। उसने लक्ष्मण के शरीर को छुआ। लक्ष्मण के हृदय से शक्ति निकली। वह अग्नि-ज्वालाए प्रक्षिप्त करती हुई बाहर जाने लगी। हनुमान ने शक्ति को पकड लिया। शक्ति स्त्री के रूप मे परिणत हो गई। उसने कहा—"मैं अमोघ विजया नामक शक्ति हूँ। एक बार का प्रसग है, मन्दोदरी देवाराधना मे नृत्य-निमग्न थी। नृत्य के साथ बजती वीणा का तार टूट गया। तब रावण ने अपने बाहु की नस निकालकर वीणा मे लगा दी, जिससे वाद्यक्रम, नृत्यक्रम भग्न नही हुआ। इस पर नाग देव ने रावण को अजेय शक्ति प्रदान की। आज तक उस शक्ति को कोई नही जीत सका। पर, विशल्या के तप के प्रभाव से वह पराभूत हो गई। मैं वही शक्ति हूँ। क्षमा-याचना करती हूँ।" तब हनुमान् ने उसे मुक्त किया।

लक्ष्मण को होश आया। राम ने रावण द्वारा शक्ति-प्रहार तथा विशल्या द्वारा जीवन-संचार के सम्बन्ध मे उसे बताया। सुभटवृन्द हर्ष से उत्सव मनाने लगे। लक्ष्मण ने कहा—"रावण के जीवित रहते यह कैसा उत्सव !" राम बोले—"तुम्हारे जैसे योद्धा के होते रावण मृत तुल्य ही है।" विशल्या ने सभी क्षत-विक्षत योद्धाओ को स्वस्थ कर दिया। विशल्या का लक्ष्मण के साथ पाणिग्रहण हो गया।

रावण ने अपने गुप्तचरो द्वारा सुना—लक्ष्मण स्वस्थ हो गया है तो उसने मृगाक नामक अपने मत्री को बुलाया और उससे परामर्श किया। मन्त्री ने कहा—"राम लक्ष्मण दुर्जेय हैं, वे अनुपम प्रतापशाली हैं। उनकी शक्ति उत्तरोत्तर वृद्धिशील है। ऐसी स्थिति मे यही उचित प्रतीत होता है, आप सीता को उन्हे लौटा दें, सन्धि कर ले।"

रावण को सन्धि कर लेने की बात तो जची, पर, आशिक रूप मे। उसने राम के पास अपना दूत भेजा, उस द्वारा कहलवाया—"सीता तो लका मे ही रहेगी, उसे नही दे सकूंगा, पर, लंका के दो भाग आपको दे दूंगा। आप मेरे भाई तथा पुत्रो को मुक्त कर दीजिए। यो हम लोग सन्धि कर लें, युद्ध बन्द कर दें।"

राम ने कहा—"रावण को जाकर कह दो, मुझे सीता के अतिरिक्त राज्य आदि से कोई प्रयोजन नहीं है। सीता को देना संधि की पहली शर्त होगी। रावण के भाई, पुत्र आदि को मुक्त करने को हम सहमत हैं।"

दूत ने कहा—"रावण की अपरिमेय शक्ति है। आप ऐसा न करें। सीता तथा राज्य—दोनों से ही आपको हाथ धोने पड़ेंगे।" दूत के वचन पर भामंडल को बड़ा क्रोध आया। उसने उसका वध करने को तलवार उठाई। लक्ष्मण ने कहा—"दूत अवध्य है, उसे न मारें।" भामंडल रुक गया।

दूत अपमानित होकर रावण के पास गया और कहा कि राम जब तक जीवित हैं, सीता को नहीं छोड़ सकते।

### रावण द्वारा बहुरूपिणी विद्या की साधना

रावण ने सोचा—मुझे बहुरूपिणी विद्या सिद्ध कर दुर्जेय राम को जीतना चाहिए। रावण तथा मंदोदरी ने बड़े उत्साह से अष्टाह्निक महोत्सव आयोजित किया। नगर में सर्वत्र अमारि घोषणा करवाई, शीलव्रत पालने की आज्ञा प्रसारित की। रावण आयम्बिल तप के साथ निश्चल ध्यानपूर्वक जप-साधना करने लगा।

रावण बहुरूपिणी विद्या साधने में लगा है, यह ज्ञात होने पर वानर सेना में बड़ी चिन्ता व्याप्त हो गयी। विभीषण ने राम से कहा—"रावण को नियंत्रित करने का यह उपयुक्त अवसर है।" नीति-परायण राम ने कहा—"रावण इस समय युद्ध-विरत है, जप-निरत है, ऐसी स्थिति में उसका वध करना उचित नहीं है। वह विद्या सिद्ध न कर पाए, इसके लिए और जो भी उपाय हो सके, हमें करने चाहिए।"

### विघ्न-बाधा

विभीषण ने वानर-सेना को कहा—"लंका में जाओ। वहाँ उपद्रव करो।" वानरों ने वैसा ही किया। लंका के नागरिक पीड़ित एवं उद्विग्न हुए। वे कोलाहल करने लगे। देवताओं ने इसके लिए राम को उलाहना देते हुए कहा—"आप तो न्याय-परायण हैं, आपको ऐसा नहीं करना चाहिए।"

लक्ष्मण ने उनसे कहा—"नागरिकों को सताने के लिए नहीं, प्रत्युत् रावण बहुरूपिणी विद्या सिद्ध न कर पाए, इस उद्देश्य से ये उपद्रव किये गये हैं। इनके पीछे कोई अन्य दुर्भावना नहीं है। आप अन्याय का पक्ष न लें, मध्यस्थ-भाव से रहें।"

राम ने अंगद आदि वीरों को लंका में भेजते हुए कहा—"जाओ, रावण को क्षुब्ध करो।" अंगद रावण के पास गया और उसे फटकारते हुए कहा—"चोर की ज्यों सीता का अपहरण किया, यहाँ तप का दम्भ भरते हो। मैं तुम्हारे देखते-देखते तुम्हारे अन्तःपुर की दुर्दशा कर डालूंगा।" यों कहकर अंगद ने मन्दोदरी के आभूषण और वस्त्र छीन लिये, बाल पकड़कर उसे घसीटने लगा। मन्दोदरी विविध प्रकार से विलाप करने लगी और रावण से प्रार्थना करने लगी—"मुझे अत्याचार से बचाएं, इनसे छुड़ाएं।" पर, रावण अपने ध्यान में, जप में, अविचल बैठा रहा। उसके निश्चल, अडिग ध्यान से बहुरूपिणी विद्या सिद्ध हो गई।

विद्या सिद्ध हो जाने पर रावण परीक्षण हेतु उद्यान में गया। विविध रूप धारण

किये। उसने सीता से कहा—"मैं प्रेम के वश होकर तुम्हें यहाँ लाया। व्रत-भग्नता के भय से तुम्हें स्वायत्त नहीं किया। अब भी यदि तुम स्वेच्छा से मेरी अधीनता स्वीकार नहीं करोगी तो मुझे बल-प्रयोग करने को बाध्य होना पड़ेगा।"

सीता बोली—"यदि मेरे प्रति तुम्हारा स्नेह है तो सुन लो, वस्तु-स्थिति यह है, जब तक राम, लक्ष्मण तथा भामंडल जीवित हैं, तभी तक मेरा जीवन है।" ज्योंही उसके मुँह से यह निकला, वह मरणासन्न हो गई, भूमि पर गिर पड़ी।

रावण मन-ही-मन बहुत पछताया—मैंने राम, सीता का वियोग कराकर वास्तव में बहुत बुरा काम किया। भाई विभीषण ने मुझे बड़ी उत्तम राय दी थी। उसे मैंने नहीं माना, उलटे उससे विरोध बाँधा, वैर किया। मैंने कुबुद्धि के कारण वास्तव में रत्नास्रव के वंश को कलंकित किया है। अब मैं बड़ी विषम स्थिति में पड़ गया हूँ। यदि सीता को लौटाता हूँ तो लोग कहेंगे कि लंकापति रावण राम, लक्ष्मण से भयभीत हो गया। प्रतिष्ठा का प्रश्न है। अब तो मुझे युद्ध करना ही पड़ेगा। हाँ, इतना करूंगा, अब युद्ध में राम, लक्ष्मण को छोड़कर अन्यों को ही मारूंगा।

### रावण एवं लक्ष्मण का भीषण युद्ध

रावण युद्ध का भीषण संकल्प लिये लंका से निकला। मार्ग में उसे तरह-तरह के बुरे शकुन हुए। अमात्यों, सेनापतियों तथा विशिष्ट नागरिक जनों ने उसे रोका, पर, वह नहीं माना। बहुरूपिणी विद्या द्वारा उसने अपने आगे हजार हाथियों की रचना की। अपने सदृश दश हजार विद्याधरों की रचना की। रणक्षेत्र में आया।

राम केसरी रथ पर और लक्ष्मण गरुड रथ पर आरूढ हुए। सभी योद्धा सन्नद्ध हुए। उत्तम शकुन हुए। दोनों सेनाएं भिड़ गईं। भयानक युद्ध होने लगा। खून की नदियाँ बहने लगीं।

रावण तथा लक्ष्मण का संग्राम शुरू हुआ। रावण ने लक्ष्मण पर भीषण बाण-वर्षा की। लक्ष्मण ने कंक-पत्र द्वारा उसे निरस्त्र कर दिया। रावण नि:शस्त्र हो गया। उसने बहु-रूपिणी विद्या का प्रयोग किया। रावण कहीं मुर्दे की ज्यों पड़ा हुआ दीखता, नाना रूपों में नाना अवस्थाओं में दीखता, कहीं सहस्रों भुजाओं से युद्ध करता दीखता, विविध अस्त्र प्रक्षिप्त करता। लक्ष्मण ने इन सबको निष्फल, निष्प्रभाव कर दिया। तब रावण ने अपने अन्तिम अस्त्र चक्ररत्न को स्मरण किया। चक्ररत्न हजार आरों से युक्त था, मणिमय, ज्योतिर्मय एवं अमोघ था। चक्ररत्न अबाध गति से चलता हुआ लक्ष्मण के हाथों पर अव-स्थित हो गया। समग्र सेना में लक्ष्मण के वासुदेव-रूप के प्राकट्य से असीम आनन्द हुआ।

### लक्ष्मण के हाथ रावण की मौत

रावण प्रति वासुदेव था। लक्ष्मण के वासुदेव-रूप में प्रकट होने पर वह अपने किए पर पछताने लगा। विभीषण ने उपयुक्त अवसर देखकर एक बार फिर रावण को समझाने का प्रयास किया, पर, तब भी रावण अहंकार से दृप्त था। नहीं माना। कहने लगा—"चक्र-रत्न के कारण भय दिखाना चाहते हो?"

लक्ष्मण ने देखा—रावण की धृष्टता एवं अहमन्यता सीमा पार कर गई है। उसने उस पर चक्ररत्न का प्रहार किया। प्रहार से आहत होकर रावण भूमि पर गिर पड़ा। ज्यों

ही रावण मरा, उसकी समस्त सेना राम की सेना मे सम्मिलित हो गई। राम ने विजय प्राप्त की।

#### विभीषण द्वारा शोक

ज्यो ही रावण की मृत्यु हुई, विभीषण का भ्रातृ-स्नेह जगा। वह शोक-सविग्न हो उठा। भाई के बिना उसे अपना जीवन निरर्थक लगा। वह आत्मघात करने को तत्पर हुआ। राम ने उसे प्रतिबोध दिया, शान्त किया। जब राम ने मन्दोदरी आदि रानियो को फूट-फूट कर रोते, विलाप करते, करुण-क्रन्दन करते देखा तो वे वहाँ आये, उन्हे सान्त्वना दी, समझाया और रावण की दाह-क्रिया की तैयारी की। इन्द्रजित्, मेघनाद एव कुम्भकर्ण सभी मुक्त कर दिये गये। राम तथा लक्ष्मण की अन्त्येष्टि मे सम्मिलित हुए, पद्म सरोवर पर उसे जलाजलि अर्पित की।

#### अप्रमेयबल मुनि का लंका-आगमन

दूसरे दिन का प्रसग है, छप्पन हजार श्रमणो के विशाल समुदाय के साथ अप्रमेय बल नामक मुनि लका मे पधारे, बगीचे मे रुके। उनको आधी रात के समय वहाँ केवल ज्ञान उत्पन्न हुआ। राम, लक्ष्मण, इन्द्रजित्, कुम्भकर्ण, मेघनाद आदि सभी विशिष्ट जन केवली भगवान् को वन्दन-नमन करने गये। मन्दोदरी पति, पुत्र तथा अन्य पारिवारिक जनो के मृत्यु-शोक मे बहुत दु खित थी। उसका ससार उजड गया था। सयमश्री नामक प्रवर्तिनी ने प्रतिबोध दिया। मन्दोदरी चन्द्रनखा आदि अट्ठावन हजार महिलाओ के साथ प्रव्रजित हुई।

#### राम और सीता का मिलन

राम और लक्ष्मण सुग्रीव, हनुमान्, भामडल आदि के साथ लका नगरी मे आये। उनके स्वागतार्थ समस्त नगरी अत्यन्त सुन्दर रूप से सजी थी। पुष्पगिरि के निकटवर्ती पद्मोद्यान मे सीता थी। राम वहाँ जाकर उससे मिले।

विरहाग्नि से दग्ध सीता ने ज्यो ही राम के दर्शन किये, वह हर्ष-विभोर हो उठी। उसकी खुशी का पार नही था। देवताओ ने प्रसन्न होकर आकाश से पुष्पवृष्टि की। सर्वत्र सीता के शील का जय-जयकार होने लगा। लक्ष्मण ने सीता के चरण छूए। भाई भामडल, सुग्रीव, हनुमान् आदि सभी ने सीता को सादर अभिवादन किया। तदनन्तर राम, सीता, और लक्ष्मण हाथी पर आरूढ हुए, रावण के महल मे आये। शोक-पीडित रत्नास्रव, सुमाली, विभीषण, माल्यवान् आदि को सान्त्वना दी।

राम ने विभीषण को लका का राज्य सौंपा। विभीषण ने सबके प्रति अपना आदर भाव व्यक्त किया।

राम, सीता तथा लक्ष्मण, विशल्या आदि लका मे सानन्द रहे। लक्ष्मण की अन्य पाणिगृहीताओ को भी वहाँ बुला लिया गया। राम और लक्ष्मण के साथ अनेक विद्याधर-कन्याओ का पाणि-ग्रहण सम्पन्न हुआ।

एक दिन का प्रसग है, नारद मुनि अयोध्या से आकाश-मार्ग द्वारा विचरण करते हुए लका आये। राम ने उनसे भरत का कुशल-क्षेम पूछा। नारद ने कहा—"वैसे सब कुशल हैं, पर, सीता-हरण, रणस्थल मे लक्ष्मण की मूर्च्छा, विशल्या, का अयोध्या से लका ले जाया

जाना; इत्यादि घटनाएं घटित होने के अनन्तर आपका विशेष सवाद, समाचार वहाँ न पहुँचने से भरत तथा माताएँ बहुत चिन्तित हैं।"

राम, लक्ष्मण ने अयोध्या का समाचार देने के लिए नारद मुनि का आभार माना, उनका स्वागत-सत्कार कर उन्हे विदा किया।

## राम का अयोध्या आगमन

राम ने विभीषण से कहा—"अब हम लोग अयोध्या जाना चाहते है।" विभीषण ने उन्हे सोलह दिन और रुकने की प्रार्थना की। वहाँ से कुशल-सवाद कहने हेतु भरत के पास दूत भेजा। दूत ने भरत को, माताओ को, परिजनो को कुशल-समाचार कहे। सभी बहुत प्रसन्न हुए। दूत का बहुमूल्य वस्त्रो द्वारा, आभरणो द्वारा सत्कार किया। अयोध्या के नागरिक सब समाचार जानकर अत्यन्त हर्षित हुए। अयोध्या मे स्वागत की तैयारियाँ की जाने लगी।

विभीषण के स्नेहपूर्ण अनुरोध से राम लक्ष्मण आदि सोलह दिन लका मे और रहे। तत्पश्चात् सभी पुष्पक विमान में आरूढ होकर अयोध्या आये। भरत ने चतुरगिणी सेना के साथ सामने आकर राम का अत्यन्त आदर, श्रद्धा तथा स्नेह के साथ स्वागत किया। राम, लक्ष्मण, सीता आदि सभी अयोध्या मे प्रविष्ट हुए। माताओ ने उनका सस्नेह स्वागत किया। उन्होंने माताओ के चरण-स्पर्श कर अत्यन्त आदर के साथ उन्हे प्रणाम किया। भरत, शत्रुघ्न ने बडे भाइयो को प्रणाम किया। अयोध्या मे सर्वत्र आनन्द छा गया। हर्षोल्लास से नागरिको ने बडा महोत्सव मनाया।

## भरत का वैराग्य : दीक्षा

भरत एक दिन विरक्त भाव से राम के पास आया और कहने लगा—"मैं इस असार ससार का त्याग कर सयम लेना चाहता हूँ, आप राज्य सम्भालिए, मुझे दीक्षित होने की आज्ञा दीजिए। मैं तो पहले भी दीक्षा ले लेना चाहता था, पर, माता के आग्रह से और आपके आदेश से मुझे कुछ समय के लिए राज्य सम्भालना पडा।"

राम ने भरत को बहुत समझाया, पर, वह सयमोन्मुख विचारो पर दृढ रहा। तत्पश्चात् कुलभूषण नामक केवली अयोध्या पधारे भरत ने एक सहस्र राजाओं के साथ उनके पास दीक्षा स्वीकार की।

सुग्रीव आदि विद्याधरो ने राम से प्रार्थना की—"आप राज्य ग्रहण करें।"

राम ने कहा—"लक्ष्मण वासुदेव है। उसका अभिषेक करो।" विद्याधरों ने राम-लक्ष्मण का राज्याभिषेक किया। राम बलदेव तथा लक्ष्मण वासुदेव के रूप मे सत्कृत हुए। सीता तथा विशल्या क्रमश· पटरानियों के पद पर सम्प्रतिष्ठ हुईं। विभीषण को लंका का राज्य, सुग्रीव को किष्किन्धा का राज्य, हनुमान् को श्रीपुर का राज्य, चन्द्रोदर के पुत्र विराध को पाताल-लका का राज्य, रत्नजटी को गीत नगर का राज्य तथा भामण्डल को दक्षिण वैताढ्य का राज्य सौंपा गया। राम, लक्ष्मण ने अर्ध-भरत क्षेत्र को साधा, विजय वैजयन्ती फहराई, सुख के साथ राज्य करने लगे।

एक दिन सीता को स्वप्न आया। उसने देखा—दो सिंह आकाश से उतरकर उसके मुंह मे प्रवेश कर रहे हैं, वह स्वय विमान से गिरकर भूमि पर गिर रही है। सीता ने राम से अपने स्वप्न की बात कही। राम ने विचार कर बताया कि इस स्वप्न के अनुसार तुम परम

वीर पुत्र-युग्म को जन्म दोगी। तुम्हारे विमान से गिरने का प्रसग कुछ अशुभप्रद प्रतीत होता है।"

### सौतों द्वारा षड्यन्त्र

वसन्त आया। सब प्रसन्न थे। फाग खेलने लगे। राम, सीता, लक्ष्मण तथा विशल्या को जब सीता की सौतो ने हर्षोल्लास पूर्वक फाग खेलते देखा तो उन्हे सीता से बडी ईर्ष्या हुई। वे परस्पर सोचने लगी— कोई ऐसा षड्यन्त्र रचें, जिससे सीता राम के मन से उतर जाए।

एक बार सपत्नियो ने सीता को बुलाया और पूछा—"बहिन ! बतलाओ, रावण का कैसा रूप था ? तुमने उद्यान मे रहते हुए उसे अवश्य देखा होगा ?"

सीता बोली—"मैं तो नीचा मुह किये शोक से आँसू गिराती रहती थी। मैंने कभी उसके सामने आँख उठाकर भी नही देखा।"

सौतो ने कहा—"कभी-न-कभी रावण का कोई अग, उपाग दिखाई दिया ही होगा ?"

सीता—"दृष्टि नीचे किये रहने से उसके पैर अनायास दृष्टिगोचर हो गये।"

सौतें—"हमे आप उसके पैरो का ही चित्राकन कर बता दें। हमे बडी उत्सुकता है।"

सीता ने सहज भाव से रावण के पैरो का चित्राकन कर उन्हे दिया। उन्होने उसे अपने पास रख लिया। फिर अवसर देखकर राम को उसे दिखलाते हुए कहा—"आप जिसके प्रेम मे तन्मय है, वह सीता तो रावण के चरण-पूजन मे अभिरत रहती है।" राम ने रानियो के कथन पर ध्यान नही दिया। उनको सीता के सतीत्व पर पूर्ण विश्वास था।

### मिथ्या आलोचना

होनहार प्रबल है, रानियो के दुष्प्रचार से राम के अन्त पुर मे तथा बाहर नगर मे सीता के सम्बन्ध मे आशकाएँ और अफवाहे फैलती गई। गुप्तचरो ने आकर राम को बताया कि लोग उनकी आलोचना कर रहे हैं। राम स्वय रात्रि मे छद्म वेश मे लोक-मानस जानने की दृष्टि से घूमे तो उन्हे लगा कि मिथ्या होने के बावजूद यह बात लोगो मे विस्तार पाती जा रही है, लोक-निन्दा बढ रही है। वे बडे दु खी हुए, चिन्तित रहने लगे।

### सीता का निर्वासन

लक्ष्मण ने राम को उदास देखा तो कारण पूछा। राम ने सारी स्थिति लक्ष्मण के समक्ष रखी। लक्ष्मण ने कहा—"सीता जैसी सती का जो अपयश करेंगे, मैं उन्हें मौत के घाट उतार दूंगा।"

राम ने कहा—"लक्ष्मण ! लोक-प्रवाह को रोका नही जा सकता। हम राजा हैं, शासक हैं, मर्यादा-पालक है। हमे इस आशका-जनित अपकीर्ति को मिटाना ही होगा। सीता को परम शीलवती, सती जानते हुए भी लोक-मानस को देखते हुए उसका परित्याग करना ही होगा।

लक्ष्मण बोला—"महाराज ! सीता के साथ यह अन्याय करना अत्यन्त अनुचित होगा, ऐसा कभी न करें।"

राम—"लक्ष्मण ! राजा का जो दायित्व और कर्त्तव्य है, हम उससे कभी मुह नहीं मोड सकते। लोक-मर्यादा का लंघन नहीं कर सकते। इसलिए छाती पर पत्थर रखकर भी यह कार्य करना ही होगा।"

लक्ष्मण ने राम को बहुत रोका, पर, राम नहीं माने। उन्होंने सारथी कृतान्तमुख को बुलाया और उसे आदेश दिया कि तीर्थयात्रा गत दोहद पूर्ति के मिस से सीता को यहाँ से ले जाओ और दण्डाकार अटवी मे छोड आओ। सारथी को राजाज्ञा का पालन करना पड़ा। उसने सीता को वन मे छोड दिया, राम की आज्ञा से अवगत करा दिया। सीता के दुःख का पार नहीं था। वह बेहोश होकर गिर पड़ी। होश आने पर वह अपने भाग्य को कोसने लगी—क्या मेरा जन्म केवल दुःखों को ही झेलने के लिए हुआ है? धर्म ही दुःखियों का एक मात्र सहारा है, यह सोचकर वह नवकार-मंत्र के जप में लीन हो गई।

पुंडरीक पुर के राजा वज्रजघ ने, जो हाथियों को पकड़ने के लिए वन मे आया हुआ था, सीता को देखा। सारी स्थिति की जानकारी प्राप्त की। उसने सीता से कहा—"तुम मेरी धर्म की बहिन हो। तुम मेरे नगर मे चलो, सतीत्व की रक्षा करते हुए धर्म की आराधना करो। मैं तुम्हारी सुरक्षा की पूरी व्यवस्था रखूंगा।"

सीता ने वज्रजघ के हृदय की पवित्रता को समझा। वह उसके साथ पुण्डरीकपुर आ गई। राजा ने बड़े सम्मान के साथ उसकी व्यवस्था की। आवास हेतु एक पृथक् महल दे दिया। सीता के सतीत्व की सर्वत्र प्रशसा होने लगी। राम के निर्दयतापूर्ण व्यवहार की सब कटु आलोचना करने लगे।

राम ने सीता को वन मे छुड़वा तो दिया, पर, मन-ही-मन वे उसके वियोग मे अत्यत दुःखित हो गये। भीतर-ही-भीतर वे दुःख की अग्नि मे जलते जाते थे, बाहर किसी को कुछ नहीं कह सकते थे। मन न होते हुए भी कर्त्तव्य-निर्वाह के भाव से राज्य करते थे।

### दो पुत्रों का जन्म

सीता के दो पुत्र हुए। राजा वज्रजघ ने भानजों का सोल्लास जन्मोत्सव मनाया। अनगलवण तथा मदनाकुश उनके नाम रखे गये। सक्षेप मे वे लवण, अकुश या लव, कुश के नाम से विश्रुत हुए। क्रमशः दोनों कुमार बड़े हुए। वे बहत्तर कलाओं में प्रवीण हुए। बड़े वीर तथा साहसी थे। राजा वज्रजघ ने अनग लवण के साथ शशिचूला आदि अपनी बत्तीस कन्याओं का विवाह किया। वज्रजघ ने राजकुमार मदनाकुश के लिए पृथ्वीपुर के राजा पृथु से उसकी कन्या कनकमाला की माग की। राजा पृथु ने अज्ञात कुल शील को अपनी कन्या न देने की बात कहते हुए वज्रजघ का अनुरोध ठुकरा दिया।

वज्रजघ के पुत्रो तथा लवण एव अकुश ने वज्रजघ की आज्ञा से, सीता की स्वीकृति से राजा पृथु पर आक्रमण किया। तुमुल युद्ध हुआ। लवण और अकुश के प्रबल पराक्रम से पृथु की सेना के पैर उखड़ गये। पृथु पराजित हो गया। उसने अपनी पुत्री कनकमाला का अंकुश के साथ विवाह कर दिया। वे कुछ दिन पृथ्वीपुर रहे।

इस बीच नारद मुनि वहाँ आये। उन्होंने लवण एव अकुश को उनका यथार्थ परिचय दिया। उनके पिता-माता राम एवं सीता से सम्बद्ध घटना उन्हें सुनाई। अपनी निरपराध मा के साथ किये गये दुर्व्यवहार से वे बहुत उद्विग्न तथा क्षुब्ध हुए।

लवण एव अकुश ने वज्रजघ की सहायता से अनेक देशों को जीता। अपनी माँ के पास आए। मा अपने पुत्रों की विजय तथा समृद्धि से बहुत हर्षित हुई।

### लवण एवं अकुश द्वारा अयोध्या पर चढ़ाई

लवण तथा अकुश का अयोध्या पर चढाई करने का सकल्प था। उन्होने अपनी मां से आज्ञा चाही। मां ने कहा कि अपने पिता राम तथा चाचा लक्ष्मण से युद्ध करने मे अनर्थ आशंकित है। तब लवण और अकुश ने कहा—"मा ! हम युद्ध मे पिता तथा चाचा का वध नही करेंगे, उनका अहकार भग्न करेंगे।"

इस प्रकार अपनी माता को आश्वासन देकर उन्होने अयोध्या पर चढाई की। नारद मुनि भामंडल के पास गये। उन्होने सीता-निर्वासन, लवण तथा अकुश का जन्म, अयोध्या पर चढाई आदि सब समाचार भामडल को बताये। भामडल सपरिजन सीता के पास आया। सीता को साथ लेकर लवण और अंकुश को समझाने गया। लवण और अकुश ने भामडल आदि का समाधान कर उन्हे अपने समर्थन मे ले लिया।

### राम और लक्ष्मण रणक्षेत्र मे

राम और लक्ष्मण अपने-अपने रथ पर आरूढ होकर ससैन्य रण क्षेत्र मे उतरे। भीषण युद्ध प्रारंभ हुआ। घोर बाण वृष्टि कर लवण एवं अकुश ने युद्ध मे तहलका मचा दिया। राम, लक्ष्मण की सेना घबरा उठी। लवण तथा अकुश राम एव लक्ष्मण से भिड गये। लवण और अकुश ने घोर बाण-वर्षा द्वारा उनके रथ चकना-चूर कर दिये, घोडो को मार डाला। बालको का अद्भुत पराक्रम देखकर राम, लक्ष्मण विस्मित हो उठे। उनके बलदेव एव वासुदेव के दिव्य प्रभावापन्न अस्त्र काष्ठ की ज्यो प्रभाव-शून्य हो गये। जिस महान् पराक्रमी लक्ष्मण ने रावण जैसे प्रबल योद्धा को रण मे परास्त कर डाला, मार डाला, वह लक्ष्मण अकुश के समक्ष अपने को असहाय जैसा अनुभव करने लगा। जब कोई अन्य उपाय उसने नही देखा तो अन्त मे उसे चक्र-रत्न का प्रयोग करना पडा। लक्ष्मण द्वारा छोडा गया चक्र अकुश के निकट पहुँचा। उसने अकुश की तीन बार प्रदक्षिणा की और वह वापस लक्ष्मण के पास लौट आया। लक्ष्मण ने दूसरी बार फिर चक्र छोडा। पहली बार की तरह चक्र वापस लौट आया। तीसरी बार भी वैसा ही हुआ, क्योकि चक्ररत्न गोत्रीय जनो को आहत नही करता। लक्ष्मण लवण और अकुश का परिचय नही जानता था, अत चक्ररत्न के निष्प्रभाव सिद्ध होने पर उसे आश्चर्य हुआ।

निमित्तज्ञ सिद्धार्थ मुनि ने सबको वस्तु-स्थिति से अवगत कराया, लवण और अंकुश का परिचय दिया। राम तथा लक्ष्मण अत्यन्त प्रसन्न हुए। उन्होने शस्त्रास्त्र त्याग किये। उनसे मिलने के लिए आगे बढे। लवण और अकुश ने रथ से उतर कर उनको सादर, सविनय प्रणाम किया। युद्ध का क्षुब्ध वातावरण हर्ष एव उल्लास मे परिणत हो गया। अपने समग्र पारिवारिक जनो से संपरिवृत लवण और अंकुश सानन्द अयोध्या मे प्रविष्ट हुए।

### सीता का अयोध्या-आगमन

एक दिन का प्रसग है, सुग्रीव एव विभीषण ने राम से निवेदन किया कि पति से, पुत्रो से विरहित सीता जितनी दुःखी है, उसकी कल्पना करना तक दुःशक्य है। उस पर मानो दु खो का पहाड टूट पडा है। पति यहाँ, पुत्र यहाँ, सारा परिवार यहाँ, वह अकेली पुडरीकपुरी मे बैठी है।

राम ने कहा—"सीता का दु ख मैं जानता हूँ, उसके सतीत्व तथा शील की पवित्रता मैं जानता हूँ, पर, क्या करू, लोकापवाद के कारण सीता का परित्याग करना पडा। मेरा

हृदय भीतर-ही-भीतर दु:ख से रो रहा है। कोई ऐसा उपाय करें, जिससे सीता का कलक धुल सके।

सुग्रीव, विभीषण एव भामंडल राम की आज्ञा से सीता के पास पुंडरीकपुर गये और उनसे अनुरोध किया कि आप हमारे साथ अयोध्या चलें।

सीता ने शोक विह्वल वाणी मे कहा—"मुझ निरपराध के साथ जो व्यवहार हुआ है, उससे मेरा हृदय शोक की अग्नि से जलकर दग्ध हो गया है। मेरी आशाओ की वाटिका सूख गई है। अब मैं राज-प्रासादो मे रहने हेतु अयोध्या नही जा सकती। केवल अपने जीवन की पवित्रता तथा शील की अक्षुण्णता प्रमाणित करने के लिए मैं अयोध्या जा सकती हूँ। मेरे अयोध्या जाने का और कोई प्रयोजन रह नही गया है।"

सुग्रीव ने कहा—"इसी उद्देश्य से आप अयोध्या चलो।"

सीता सुग्रीव आदि के साथ अयोध्या पहुँची। अन्त:पुर की रानियो ने, पारिवारिक महिलाओ ने, दासियो ने सीता का स्वागत किया। राम उसके पास आये, अपने दुर्व्यवहार के लिए क्षमा-याचना की।

**सीता की अग्नि-परीक्षा**

सीता राम के चरणो मे गिर पड़ी, कहने लगी—"आर्यपुत्र! आप महान् करुणा-शील, न्यायशील और मर्यादाशील हैं, परम दयालु हैं। जरा सोचें, आपने मुझ निरपराधिनी की परीक्षा तक नही की। अग्नि, जल आदि द्वारा परीक्षा कराई जा सकती थी। आपने मुझे योही भयानक अरण्य मे छुड़वा दिया। यदि हिंस्र पशु मुझ पर वहाँ आक्रमण कर देते, तो मैं आर्त—रौद्र ध्यान मे मरती, मेरी दुर्गति होती। मेरा आयुष्य था, कुछ उत्तम योग था। पुडरीकपुर के राजा वज्रजघ ने एक बहिन की ज्यो मेरी रक्षा की, मुझे आश्रय दिया। भामडल, सुग्रीव आदि के साथ मैं इसीलिए आई हूँ कि अपने सतीत्व की, शील की पवित्रता प्रमाणित कर सकू। मेरी अग्नि-परीक्षा कीजिए।"

राम के नेत्र आँसुओ मे भीग गए। वे कहने लगे—"सीता! मैं भलीभाँति जानता हूँ, तुम गगा के सदृश निर्मल हो। मैं लोकापवाद और अपयश सहने का साहस नहीं कर सका, यद्यपि वह मिथ्या था। अब तुम जलती हुई अग्नि मे प्रवेशकर अपनी निष्कलंकता प्रमाणित कर दो, जिससे वे लोग, जिन्होंने तुम्हारी झूठी निन्दा की थी, तुम पर मिथ्या-कलक लगाया था, जान जाए कि वे कितने झूठे थे।"

सीता बोली—"स्वामिन्! मैं इसके लिए सर्वथा तैयार हूँ।"

राम ने एक सौ हाथ गहरा खड्डा खुदवाया। उसे अगर, चन्दन आदि सुगन्धित ज्वलनीय पदार्थों से भरवाया। उसमे आग लगवादी। नगर के लोग यह देखकर बहुत दु:खित हुए और राम की निन्दा करने लगे।

निमित्तज्ञ सिद्धार्थ मुनि ने वहाँ आकर कहा—"सीता परम पवित्र है। उसके सतीत्व के प्रभाव से निश्चय ही अग्नि जल के रूप मे परिणत हो जायेगी।"

सीता ने अरिहत प्रभु का स्मरण किया, नवकार मंत्र का ध्यान किया, तीर्थनायक मुनि सुव्रत स्वामी को वन्दन किया, अग्निकुण्ड के समीप आई और बोली—"लोकपालो! देवो! देवियो! मनुष्यो! मैंने यदि श्री राम के अतिरिक्त किसी भी पर-पुरुष की मन, वचन तथा शरीर से स्वप्न मे भी वाञ्छा की हो, रागात्मक दृष्टि से देखा हो तो यह अग्नि जलाकर मुझे भस्म कर दे, अन्यथा यह जल के रूप मे परिणत हो जाए।" यो कहकर सीता

ने अग्नि मे प्रवेश किया। उसके सतीत्व के प्रभाव से वायु ने अपनी गति रोक दी, अग्नि-ज्वाला मे से पानी बहने लगा। पानी बढता ही बढता गया। लोग डूबने लगे, हाहाकार करने लगे। गगनचारी विद्याधर आकाश मे उड गये, भूचारी मनुष्य भयानक सकट मे पड गये, पुकार करने लगे। उनकी चीख-पुकार सुनकर सीता ने हाथ से जल-प्रवाह को स्तब्ध कर दिया। पानी रुक गया। लोगो ने सुख की साँस ली। लोगो ने देखा—अग्निकुण्ड के बीच, जो अब जलप्लावित था, सीता देवकृत स्वर्णमय मणिपीठिका—सिंहासन मे सहस्रदल कमल के आसन पर विराजित है। देवो ने दुन्दुभि-नाद किया, पुष्प-वृष्टि की।

### सीता का वैराग्य स्वय केश-लुचन दीक्षा

सीता की अग्नि-परीक्षा हो गई। सीता सर्वथा निष्कलक, निर्दोष सिद्ध हुई। राम ने सीता से क्षमा मागी और उसे अपनी सोलह हजार रानियों मे प्रधान पट्टमहिषी—पटरानी बनाने की इच्छा प्रकट की।

सीता ने राम से कहा—"स्वामिन् ! यह संसार सर्वथा नि सार है, स्वार्थमय है। अब मेरा इस संसार के प्रति कोई आकर्पण नही है। मेरा मन सासारिक भोगो से विरक्त हो गया है। अब मैं निरपवाद चारित्र्य-धर्म के परिपालन मे लग जाना चाहती हूँ।" इतना कह कर सीता ने स्वय अपने हाथो से अपने केशो का लुचन कर डाला। राम ने ज्योही यह देखा, वे मूर्च्छित होकर गिर पड़े। शीतल जल आदि के उपचार द्वारा उन्हे चेतना प्राप्त हुई। वे शोक-विह्वल हो गये, विलाप करने लगे।

मुनि सर्वगुप्ति ने सीता को दीक्षा प्रदान की। वह चरणश्री नामक प्रवर्तिनी की सन्निधि मे साधना-निरत हो गई।

लक्ष्मण आदि ने राम को सान्त्वना दी, समझाया। राम आत्मस्थ हुए। वे हाथी पर सवार होकर सकलभूषण नामक केवली प्रभु को वन्दन करने हेतु सपरिवार गये। साध्वी सीता भी वहाँ स्थित थी। केवली प्रभु ने राग, द्वेप के स्वरूप की व्याख्या करते हुए धर्म-देशना दी।

विभीषण ने केवल भगवान् से प्रश्न किया—"सीता के जीवन मे बडे दु खद प्रसंग घटित हुए। उसके लिए राम, लक्ष्मण का रावण के साथ संग्राम हुआ। रावण की मृत्यु हुई। प्रभो ! इनका क्या कारण है ? कृपया वतलाए।"

### पूर्व भव

केवली भगवान् ने कहा—पूर्व समय का वृत्तान्त है, क्षेमपुरी नामक नगरी मे नयदत्त नामक वणिक् निवास करता था। उसकी पत्नी का नाम सुनन्दा था। सुनन्दा से उसके धनदत्त तथा वसुदत्त नामक दो पुत्र हुए। उसी नगर मे सागरदत्त नामक एक अन्य वणिक् था। उसकी पत्नी का नाम रत्नाभा था। उसके एक कन्या थी। उसका नाम गुणवती था। वह अत्यन्त रूपवती थी। पिता ने उसका वाग्दान वसुदत्त के साथ किया। पर, माता ने धन के लोभ से उसी नगरी के निवासी श्रीकान्त नामक वणिक् को उसे देने का निश्चय किया। वसुदत्ता का याज्ञवल्क्य नामक एक ब्राह्मण मित्र था, जिससे उसे यह ज्ञात हुआ कि गुणवती की माता उसका सम्बन्ध श्रीकान्त के साथ करने के प्रयत्न मे है। वसुदत्त ने श्रीकान्त की हत्या कर दी। श्रीकान्त ने भी मरने-मरते वसुदत्ता के पेट मे छुरे से वार किया। दोनो मर गये। मरकर जगली हाथी के रूप मे उत्पन्न हुए। पूर्व-जन्म के वैर के

कारण वे आपस मे लडकर मर गये। फिर वे अनेक भवो मे भटकते रहे। धनदत्त भाई की मृत्यु से बडा दुःखित हुआ। वह घर से निकल पडा। भ्रमण करते हुए उसने एक साधु से धर्म-श्रवण किया, श्रावक-व्रत स्वीकार किये। अपना आयुष्य पूर्णकर वह स्वर्ग मे देव रूप मे उत्पन्न हुआ।

"देव-आयुष्य पूर्ण कर उसने महापुर मे पद्मरुचि नामक सेठ के रूप में जन्म लिया। सेठ ने एक दिन गोकुल में—गोशाला मे एक बैल का मरते देखा। उसने उसे नवकार मन्त्र सुनाया। नवकार-मन्त्र के प्रभाव से वह बैल उसी नगर के राजा छत्रछिन्न की रानी श्रीकान्ता की कोख से राजकुमार के रूप मे उत्पन्न हुआ। उसका नाम वृषभध्वज रखा गया। एक बार वह राजकुमार गोकुल मे गया। बैलो को देखने से उसको अपना पूर्व-भव स्मरण हो आया—उसको जाति-स्मरण-ज्ञान हो गया। अन्त समय मे नवकार-मन्त्र सुनाकर अपना उपकार करने वाले सेठ की उसने गवेषणा करना चाहा। तदर्थ उसने एक चैत्य का निर्माण कराया। उसमे अपने पूर्व-भव की अन्तिम घटना अंकित करवा दी। अपने सेवको को आदेश दिया कि जो इस घटना का रहस्य प्रकट करे, उसके सम्बन्ध मे मुझे अवगत कराना, उसे मेरे पास लेकर आना।

"एक दिन सेठ पद्मरुचि उस चैत्य मे आया। उसने उस चित्र को बडे ध्यान से देखा। वह चित्र से समझ गया कि मरते समय जिस बैल को मैने नवकार-मन्त्र सुनाया था, वही बैल मरकर राजकुमार वृषभध्वज हुआ है। सेवक ने सेठ की भाव-भगिमा देखकर राजकुमार को फौरन खबर दी। राजकुमार आया। सेठ मना करता रहा, पर, राजकुमार ने अपना उपकारी जानकर उसे प्रणाम किया, आभार व्यक्त किया। सेठ ने राजकुमार को श्रावक-व्रत ग्रहण करने को प्रेरित किया। राजकुमार ने व्रत ग्रहण किये। वह उनका सम्यक् रूप मे पालन करने लगा। राजकुमार तथा सेठ दोनो अपना आयुष्य पूर्ण कर अपने पुण्य-प्रभाव से दूसरे स्वर्ग में उत्पन्न हुए। पद्मरुचि अपना आयुष्य पूर्ण कर नन्द्यावर्त के राजा नंदीश्वर के घर पुत्र रूप मे उत्पन्न हुआ। उसका नाम नयनानन्द रखा गया। बडा हुआ। राजा हुआ। राज्य-सुख भोगकर अत मे उसने दीक्षा ग्रहण की। काल-धर्म प्राप्त कर वह चतुर्थ देव लोक—माहेन्द्र कल्प मे देव रूप मे उत्पन्न हुआ। वहाँ अपना आयुष्य पूर्ण कर पूर्व विदेह में क्षेमापुरी के राजा विपुलवाहन की रानी पद्मावती की कोख से पुत्र-रूप मे उत्पन्न हुआ। उसका नाम श्रीचन्द्रकुमार रखा गया। राज्य-सुख भोगकर उसने समाधिगुप्त नामक मुनि के पास प्रव्रज्या ग्रहण की। अपना आयुष्य पूर्णकर वह पांचवें स्वर्ग ब्रह्मलोक का इन्द्र हुआ। देव-आयुष्य पूर्णकर पद्मरुचि का जीव महा बलवान् बलदेव राम के रूप मे उत्पन्न हुआ। वृषभध्वज अनुक्रम से सुग्रीव के रूप मे उत्पन्न हुआ।

"श्रीकान्त सेठ का जीव ससार चक्र मे भटकता हुआ मृणालकन्द नामक नगर मे राजा वज्रजम्बु के उसकी रानी हेमवती की कोख से स्वयभू नामक पुत्र के रूप मे उत्पन्न हुआ। वसुदत्त का जीव उस राज के पुरोहित विजय के उसकी पत्नी रत्नचूला की कोख से श्रीभूति नामक पुत्र के रूप मे उत्पन्न हुआ। गुणवती का जीव श्रीभूति के उसकी पत्नी सारस्वती की कोख से वेगवती नामक पुत्री के रूप मे उत्पन्न हुआ। वेगवती बडी हुई।

"एक बार का प्रसग है, सुदर्शन नामक प्रतिमा धारी मुनि आये। वेगवती ने उन पर असत्य कलक लगाया कि मैंने इनको एक स्त्री के साथ विषय-सेवन करते देखा है। मुनि की निन्दा हुई। मुनि ने अभिग्रह किया कि जब तक मुझ पर लगाया गया मिथ्या कलक दूर नही होगा, तबतक मैं अन्न-जल ग्रहण नही करूगा, कायोत्सर्ग मे सलग्न रहूगा। लोग मुनि

को समझ नही सके। उनको सताने लगे। मुनि शान्तभाव से यह सब सहते रहे। शासन-देवता को यह सहन नही हुआ। उन्होने वेगवती का मुख विकृत कर दिया। वेगवती के बडी पीडा हुई। उसने मुनि के पास जाकर क्षमा मागी और लोगो के समक्ष अपना अपराध स्वीकार किया कि मैंने परिहास-हेतु मुनि पर मिथ्या कलक लगाया था। मुनि सर्वथा निष्कलक और निर्मल हैं। लोगो ने मुनि का बडा सम्मान-सत्कार किया। शासन देवता ने वेगवती को स्वस्थ कर दिया।

"वेगवती बहुत रूपवती थी। राजकुमार स्वयमू ने वेगवती की याचना की। वेगवती के पिता श्रीभूति ने यह स्वीकार नही किया। स्वयमू ने श्रीभूति की हत्या कर दी और वेगवती के साथ बलात्कार किया। वेगवती ने स्वयमू को शाप दिया कि जन्मान्तर मे मैं तुम्हारे विनाश का कारण बनूंगी। वेगवती ने हरिकान्ता नामक आर्या के पास प्रव्रज्या स्वीकार की। वह मरकर ब्रह्मदेव लोक मे देव के रूप मे उत्पन्न हुई। वहाँ अपना देवायुष्य पूर्णकर राजा जनक की पुत्री सीता के रूप मे उत्पन्न हुई। राजकुमार स्वयभू का जीव आगे जाकर राक्षस राज रावण के रूप मे उत्पन्न हुआ।"

सकल भूषण केवली ने बताया कि इस प्रकार पूर्व-भवगत वैर के कारण ये सब घटनाक्रम घटित हुए।

एक दिन देव-सभा मे इन्द्र ने मोहनीय कर्म को बडा दुर्धर्ष बतलाते हुए कहा कि बडा आश्चर्य है, महापुरुष भी उसके वशगत हो जाते है। उदाहरणार्थ, इन्द्र ने राम, लक्ष्मण का नाम लिया। वह बोला—"उनमे इतना प्रगाढ प्रेम है कि वे एक दूसरे के बिना प्राण दे सकते हैं।"

### राम-लक्ष्मण के पारस्परिक प्रेम की परीक्षा : लक्ष्मण द्वारा प्राण-त्याग

सभा मे स्थित दो देवो को कुतूहल हुआ। उन्होने चाहा कि वे राम और लक्ष्मण के प्रेम की परीक्षा करें। वे अयोध्या आये। देवमाया द्वारा राम की मृत्यु दिखाई। अन्त.पुर मे हाहाकार मच गया। लक्ष्मण ने जब राम को मृत सुना तो उसके हृदय पर इतना आघात हुआ कि उसने तत्काल प्राण त्याग दिये। लक्ष्मण की मृत्यु देखकर देव हक्के-बक्के रह गये। उन्हें बहुत पश्चात्ताप हुआ, किन्तु, लक्ष्मण महाप्रयाण कर चुके थे। कोई उपाय नही था। रुदन-क्रन्दन और विलाप से राज-महल भर गया। चारो ओर शोक ही शोक व्याप गया।

इस घटना से राम के पुत्र लवण और अकुश के मन मे तीव्र वैराग्य हुआ। उन्होने अमृत घोष नामक मुनि से प्रव्रज्या ग्रहण कर ली।

### राम विक्षिप्त की ज्यो

लक्ष्मण की मृत्यु के इस दु.सह प्रसंग से राम होश-हवास गवा बैठे। विक्षिप्त की ज्यो हो गये। उन्होंने लक्ष्मण के मृत शरीर को उठा लिया। वे कहने लगे—"मेरा भाई मरा नही है, वह मूर्च्छित है।" सुग्रीव, विभीषण आदि ने लक्ष्मण की अन्त्येष्टि के लिए राम को बहुत समझाया, पर, वे नही माने। पागल की ज्यो वे उस कलेवर को कभी स्नान कराते, कभी वस्त्र पहनाते, कभी मुह मे ग्रास देते। इस प्रकार मोह से मूर्च्छित हुए राम छ महीने तक मृत कलेवर को साथ लिये रहे।

राम विक्षिप्त हो गये हैं, यह समाचार जब इन्द्रजित् तथा सुन्द आदि राक्षसो के पुत्रो को मिला तो वे अनेक विद्याधरो को साथ लेकर अयोध्या पर चढ आये। राम यह देख

लक्ष्मण का शव लिये आये, अपने वज्रावर्त धनुष का टंकार किया। वह शब्द दसों दिशाओं में व्याप्त हो गया। राम के मित्र माहेन्द्र देवलोक में स्थित देव जटायुध का आसन प्रकंपित हुआ। देव-माया से उसने असख्य सुभट प्रस्तुत किए। विद्याधरों को परास्त कर दिया। विद्याधर भाग गये।

देव अनेक युक्तियो द्वारा बडी कठिनाई से राम को प्रतिबोध दे पाये, उन्हें मोह-पाश से छुडा पाये।

## राम का वैराग्य : दीक्षा : कैवल्य

राम ने प्रतिबुद्ध होकर लक्ष्मण की अन्त्येष्टि की। उनको ससार से वैराग्य हो गया। उन्होंने सोलह हजार राजाओ, राजपुरुषों तथा सैंतीस हजार महिलाओ के साथ सुव्रत मुनि के पास दीक्षा स्वीकार की।

राम कठोर तप-साधना एव सयम की तीव्र आराधना मे लग गये। वे क्रमशः उच्च भूमिकाएँ प्राप्त करते गये।

उस समय सीता का जीव अच्युत स्वर्ग मे इन्द्र के रूप मे था। उसने अवधि-ज्ञान से अपना पूर्व-भव जाना। वह मोहासक्त हुआ। उसने सोचा—यदि राम पुन ससारावस्था मे आ जाए तो भावी जन्म मे मुझे उनका साहचर्य प्राप्त हो सके; अत क्रमशः उच्च स्थिति प्राप्त करता उनका साधना-क्रम यदि भग्न किया जा सके तो मेरी मन कामना पूर्ण हो सकती है।

यह सोचकर उसने देव-माया द्वारा ऋषि राम को साधना-च्युत करने का बहुत प्रयास किया, पर, वह सफल नहीं हो सका। माघ मास के शुक्ल पक्ष की द्वादशी के तीसरे प्रहर राम को केवल ज्ञान हुआ। अच्युतेन्द्र ने अन्यान्य इन्द्रो ने, देवो ने बड़े आनन्दोत्साह से उनका कैवल्योत्सव मनाया। राम ने सुवर्ण कमल पर विराजित हो धर्मदेशना दी। अच्युतेन्द्र ने अपने द्वारा किये गये विघ्नात्मक अपराध के लिए क्षमा-याचना की। केवली रामचन्द्र लोगो को धर्म-देशना देते हुए उनका महान् उपकार करते रहे।

एक बार (सीता के जीव) अच्युतेन्द्र ने अवधि-ज्ञान द्वारा देखा कि लक्ष्मण चतुर्थ नारक भूमि मे घोर वेदना से पीडित है। रावण भी वहीं है। अत्यन्त दुःखित है। अब भी उनका शत्रु-भाव नहीं मिटा है। वे अनेक रूप बनाकर परस्पर लड रहे हैं। अच्युतेन्द्र के मन मे बडी करुणा उत्पन्न हुई। उसने उनको नरक से निकालने का सोचा। वह वहाँ गया। उसने उनको कहा—"मैं तुम्हें नरक से बाहर निकालना चाहता हूँ।" उन्होंने उत्तर दिया—"हमे यहीं अपने कृत-कर्मों का फल भोगने दो।" अच्युतेन्द्र बोला—"मैं तुम्हारा दुःख नहीं देख सकता। तुम्हे यहाँ से निकाल लूंगा। देवशक्ति के बल द्वारा ऐसा करने का मुझ मे सामर्थ्य है।" यो कहकर उसने दोनो को उठाया। पर उनके शरीर नवनीत की ज्यों पिघलने लगे, गलने लगे। अच्युतेन्द्र उन्हे सम्भाल न सका। वे बोले—"किये हुए कर्म भोगने ही पड़ते हैं। देव या दानव कोई भी उन्हे टाल नहीं सकता, मिटा नहीं सकता।"

अच्युतेन्द्र ने उनको वैर-विरोध का त्याग करने तथा सम्यक्त्व मे सुस्थिर रहने की प्रेरणा दी और वह स्वर्ग को चला गया।

एकदिन अच्युतेन्द्र केवली भगवान् राम की सेवा मे आया। वन्दन-नमन किया।

केवली भगवान् ने लक्ष्मण तथा रावण के आगे के भवो का वर्णन किया और बताया कि अत मे वे मोक्ष प्राप्त करेंगे।

इस प्रकार सीता और राम के चरित्र का वर्णन कर गणधर गौतम ने महाराज श्रेणिक को कहा कि प्राणपण से शील का पालन करना, सयम सदाचार की आराधना करना और कभी किसी को मिथ्याकलक न देना इत्यादि अनेक उच्च शिक्षाएँ इस आख्यान से प्राप्त होती है। उन्हे ग्रहण करना चाहिए।[1]

## दशरथ जातक

### शास्ता द्वारा सम्बोध

एथ लक्खण सीता च····· भगवान् बुद्ध जेतवन मे विहार करते थे, तब एक ऐसे गृहस्थ के सम्बन्ध मे जिसका पिता मर गया था, यह गाथा कही।

कथा इस प्रकार है :—

एक मनुष्य के पिता की मृत्यु हो गई। वह अत्यधिक शोकान्वित हुआ। उसके मन मे इतना उद्वेग उत्पन्न हुआ कि उसने अपने सारे काम-काज छोड दिए। वह एक तरह से पागल-सा हो गया था। एक दिन प्रात काल शास्ता लोक-चिन्तन करते थे। उन्होने इस बीच देखा कि वह मनुष्य स्रोतापन्न होने की सभावना लिए है। दूसरे दिन शास्ता ने श्रावस्ती मे भिक्षाटन किया, भोजन किया। भिक्षुओ को विदा किया। एक अनुगामी भिक्षु को साथ ले वे उस मनुष्य के घर गये। उसने शास्ता को समुचित प्रणाम किया। शास्ता ने उसके मधुर वाणी द्वारा सम्बोधित किया और पूछा—"उपासक ! चिन्तित हो ?"

"हाँ, भन्ते ! पिता के चले जाने का विषाद मुझे बहुत दुःख दे रहा है।"

"उपासक ! देखो, जिन पुरावर्ती पडितो ने—ज्ञानी-जनो ने आठ लोक-धर्मो का यथार्थ ज्ञान प्राप्त कर लिया, पिता की मृत्यु पर वे जरा भी शोकोद्विग्न नही हुए।"

उपासक ने भगवान् से वह कथा कहने का अनुरोध किया। भगवान् ने पूर्व कथा का इस प्रकार आख्यान किया :—

### वाराणसी-नरेश दशरथ : राम, लक्ष्मण तथा सीता का जन्म

पूर्ववर्ती समय का वृत्तान्त है, वाराणसी मे महाराज दशरथ राज्य करते थे। वे चार अगतियो से दूर रहते थे। उनका राज्य-सचालन धर्मानुगत था। उनके सोलह हजार रानियाँ थी। उनमे जो सबसे बडी—पटरानी थी, उसके दो पुत्र और एक कन्या हुई। बडे पुत्र का नाम राम पडित था, दूसरे पुत्र का नाम लक्ष्मण कुमार था तथा कन्या का नाम सीता देवी था।

### भरत का जन्म . वरदान

कुछ समय व्यतीत हुआ। महाराज दशरथ की पटरानी की मृत्यु हो गई। राजा इससे बहुत दुःखित हुआ, चिरकाल तक शोक-ग्रस्त रहा। मन्त्रियो ने राजा को बहुत सहारा दिया,

---

[1] आधार—पउमचरिय, पद्मपुराण, उत्तरपुराण, पउमचरिउ, महापुराण, त्रिषष्टि-शलाकापुरुषचरित, सीताराम चौपई।

समझाया, राजा होश में आया, मृत पटरानी का लौकिक क्रिया-कर्म किया। एक दूसरी पटरानी मनोनीत की। वह राजा को बहुत प्रिय थी, मनोज्ञ थी वह। गर्भवती हुई। गर्भावस्था के दोहद पूरे किए। उसने एक पुत्र को जन्म दिया। पुत्र का नाम भरत कुमार रखा गया। राजा रानी पर बहुत प्रसन्न था। नवजात पुत्र के प्रति उसके मन में अगाध स्नेह था। राजा ने उस नई पटरानी से कहा—"भद्रे ! मैं तुम्हें वर देता हूँ, तुम यथेच्छ रूप में मांगो।"

पटरानी ने कहा—"मैं आपका वरदान स्वीकार करती हूँ, उसे अपने पास सुरक्षित रख लेती हूँ, यथासमय मांग लूंगी।"

राजा ने कहा—"बहुत अच्छा।"

### पटरानी द्वारा भरत के लिए राज्य की मांग

समय बीतता गया। भरतकुमार बड़ा हो गया। पटरानी राजा के निकट पहुँची और निवेदन किया—"देव ! आपने मुझे वरदान दिया था। अब मैं उसे मांगना चाहती हूँ, पूरा करें।"

"भद्रे ! जो चाहो, ले लो।"

"देव ! मैं अपने पुत्र के लिए राज्य चाहती हूँ। मेरे पुत्र को राज्य प्रदान करें।"

राजा यह सुनकर बहुत दुःखित हुआ, अप्रसन्न हुआ। उसने रानी की भर्त्सना करते हुए कहा—"चांडालिनी ! तेरा बुरा हो। मेरे दोनों पुत्र राम तथा लक्ष्मण अग्निपुंज के समान देदीप्यमान हैं। उनको नष्ट करवाकर अपने पुत्र को राज्य दिलाना चाहती हो, तुम कुछ भी नहीं सोचती।"

### राम, लक्ष्मण, एवं सीता द्वारा वन-गमन

रानी यह सुनकर सहम गई। वह शयनागार में चली गई। तत्पश्चात् वह राजा से समय-समय पर पुनः-पुनः राज्य की मांग करती रही। राजा ने अपने मन में विचार किया—स्त्रियों का स्वभाव ही कुछ ऐसा होता है, उनमें कृतज्ञता नहीं होती। वे किए हुए उपकार को नहीं मानतीं, अपने सुहृज्जनों से भी द्रोह करती हैं। मुझे भय है, कहीं यह रानी असत्य-पत्र द्वारा या कल्पित राज-मुहर द्वारा मेरे पुत्रों की हत्या न करवा दे। राजा ने अपने दोनों पुत्रों को बुलाया तथा सारी स्थिति से उन्हें अवगत कराते हुए कहा—"पुत्रो ! तुम्हारा यहाँ रहना संकट से खाली नहीं है। तुम किसी सामन्तराज्य में चले जाओ, अथवा वन में चले जाओ, वहीं रहो। मेरी मृत्यु हो जाने के पश्चात् यहाँ आना, अपना वंश-परम्परागत राज्य अधिकृत कर लेना।"

तत्पश्चात् राजा ने ज्योतिषियों को बुलाया और उनसे पूछा—"अब मेरी आयु कितनी शेष है ?"

ज्योतिषियों ने कहा—"राजन् ! आपकी आयु १२ वर्ष और है।" ज्योतिषियों से यह जानकर राजा ने अपने दोनों पुत्रों को अपने पास बुलाया और कहा—"पुत्रो ! मेरी आयु १२ वर्ष शेष है। १२ वर्ष बाद तुम यहाँ आकर राज्य-छत्र धारण करो, मेरी यह भावना है।" उन्होंने कहा—"अच्छा, हम ऐसा ही करेंगे।" उन्होंने पिता को प्रणाम किया और आँखों में आंसू भरे महल से उतरे। यह सब जानकर सीता देवी ने कहा—"मैं भी अपने भाइयों के साथ ही जाऊंगी।" वह अपने पिता के पास गई, उनको प्रणाम किया तथा रोती

हुई राम लक्ष्मण के साथ चल पडी। बृहत् जन-समुदाय भी उन तीनो के साथ चल पडा। उन्होने समझा बुझाकर उसे किसी तरह वापस लौटाया।

### हिमालय पर आवास

वे तीनो चलते-चलते हिमालय पहुँचे। उन्होने वहाँ अपने रहने के लिए ऐसे स्थान का चयन किया, जहा पीने के लिए पानी सुलभ था, खाने के लिए फल आदि प्राप्य थे। वहा उन्होने आश्रम का निर्माण किया। फल आदि द्वारा जीवन-निर्वाह करते हुए रहने लगे। लक्ष्मण पडित और सीता देवी ने राम पडित से निवेदन किया कि आप हमारे पिता के समान हैं। आप आश्रम मे ही रहा करें। हम आपके लिए फल आदि लाकर खाने की व्यवस्था करेंगे, सेवा करेंगे। तब से राम पडित वही आश्रम मे ही रहने लगा। लक्ष्मण और सीता दोनो फल आदि लाकर उसकी सेवा, परिचर्या करने लगे।

### राम को लौटाने हेतु भरत का प्रयास

यो वे तीनो हिमालय पर वन मे अपना निर्वाह कर रहे थे। आठ वर्ष व्यतीत हो गये। महाराज दशरथ के मन पर पुत्रो के वियोग की भारी चोट थी। वे उसे नही सह सके। उस शोक के कारण नौवे वर्ष उनकी मृत्यु हो गई। राजा का लोकाचारानुगत शरीर-कृत्य परिपूर्ण हो जाने पर पटरानी ने अपने पुत्र भरतकुमार से कहा—'अब तुम राज-छत्र धारण करो।" मन्त्रियो ने उसका विरोध किया। उन्होने कहा—"राज-छत्र के न्यायसगत अधिकारी तो वन मे निवास कर रहे हैं, दूसरे को यह कैसे दिया जाए।" भरतकुमार ने भी विचारा—मन्त्रिगण ठीक कहते हैं, राज-छत्र के तो मेरे ज्येष्ठ भ्राता राम पण्डित ही अधिकारी हैं। मुझे उन्हे वापस लाने के लिए उनके पास जाना चाहिए, उन्हे वन से लौटाकर राजछत्र धारण कराना चाहिए।

यो निश्चय कर भरत कुमार ने चतुरगिणी सेना साथ ली, राजचिह्न साथ लिये, अमात्य आदि राजपुरुषो को साथ लिया। वह राम पण्डित के आवास-स्थान पर पहुँचा। उसने आश्रम से थोडी दूर पर अपना शिविर डाला। वह कतिपय मन्त्रियो के साथ आश्रम मे आया। उस समय लक्ष्मण पण्डित और सीता देवी फल आदि लाने हेतु वन मे गए हुए थे। राम पण्डित सम्यक् प्रकार से रखी हुई सोने की मूर्ति की ज्यो निश्चल, निश्चिन्त भाव से सुखपूर्वक बैठे थे। भरतकुमार उनके पास गया। उनको प्रणाम किया और एक तरफ खडा हो गया।

### पिता के मृत्यु का समाचार

भरत ने राजा की मृत्यु का समाचार बताया तथा वह मन्त्रियो सहित उनके चरणो मे गिरकर रोने लगा। यह समाचार सुनकर राम पण्डित न चिन्तित ही हुए और और न रोये ही। उनकी आकृति मे किसी प्रकार का विकार नही आया। भरत कुमार रो कर, शोक कर बैठ गया।

### लक्ष्मण और सीता को असह्य शोक

सायकाल लक्ष्मण और सीता—दोनो फल आदि लेकर आश्रम मे आए। राम पडित

ने विचार किया कि ये दोनो अभी बच्चे है, मुझ जैसा सामर्थ्य, सहिष्णुभाव इनमे नही है। जब ये एकाएक सुनेंगे कि हमारे पिता की मृत्यु हो गई है, तो घबरा जायेंगे, उस शोक को सह नही पायेंगे, । सम्भव है, उस दु ख से इनका हृदय फट जाए, इसलिए इन्हे विशेष रूप से जल मे खडाकर मैं यह समाचार कहूगा। यों सोचकर राम पण्डित ने उनको सम्मुखवर्ती एक सरोवर दिखाते हुए कहा कि तुम आज बहुत देर करके आये, इसका तुम्हे यह दड झेलना होगा, उस पानी के अन्दर जाओ और खडे हो जाओ। राम पण्डित से उन्होने जब यह सुना तो वे उनके आदेशानुसार पानी मे जाकर खडे हो गए। तब राम पण्डित ने घटित घटना का इन शब्दो मे आख्यान किया कि यह भरत ऐसा कह रहा है कि महाराज दशरथ की मृत्यु हो गई है।[1]

लक्ष्मण और सीता ने ज्योही यह सुना कि पिता दिवगत हो गए हैं, वे मूच्छित हो गए। राम पडित ने दूसरी बार वही बात कही, वे दूसरी बार मूच्छित हो गए, फिर उन्होने तीसरी बार कही, तब वे तीसरी बार मूच्छित हो गए। मंत्री उन्हे उठाकर जल से बाहर लाए तथा जमीन पर बिठाया। कुछ देर मे उन्हे होश आया। सबने परस्पर शोक-विलाप किया, बैठे।

भरतकुमार सोचने लगा—मेरा भाई लक्ष्मणकुमार तथा बहिन सीता देवी पिता की मृत्यु का समाचार सुनकर बहुत दु खित हो गए। वे शोक को नही सह सके, किन्तु, राम पडित मे एक बडी विशेषता भी दिखाई देती है, न शोक करते है, न वे रोते ही हैं। वे इस प्रकार शोक से अतीत कैसे हो गए हैं। ऐसा होने का क्या कारण है ? मैं उनसे इस सम्बन्ध मे जिज्ञासित करूगा। यह सोचकर उन्हे पूछा—"राम ! आप किस प्रभाव से—किस विशेष बल से शोचितव्य—शोक करने योग्य के लिए शोक नही करते, चिन्ता नही करते। पिता को कालगत—मृत सुनकर भी आपको दु ख नही होता।"[2]

### राम द्वारा ससार की अनित्यता पर प्रकाश

राम पडित ने अपने विगत शोक होने का हेतु समझाते हुए ससार की अनित्यता पर प्रकाश डालते हुए कहा—"जिसे मनुष्य बहुत विलाप-प्रलाप करके भी पुन जीवित नही कर सकता, उसके लिए— उसकी मृत्यु पर कोई प्राज्ञ पुरुष क्यो अपने आपको उत्तप्त करे—कष्ट पहुँचाए।

"ससार का यह तो स्वभाव ही है—जवान, बूढे, अज्ञ, पडित, धनाढ्य तथा दरिद्र—सभी मृत्यु-परायण हैं—अन्त मे सबको अनिवार्य रूप से जाना पडता है।

"फल जब पक जाते है तो नित्य उनके गिरने-पडने की आशका बनी रहती है, डर बना रहता है, उसी प्रकार जिन्होने जन्म लिया है, उन मर्त्यो—मनुष्यो को मृत्यु से निरन्तर भय बना रहता है।

"प्रातःकाल हम बहुत से लोगो को देखते है, किन्तु, सायकाल उनमे से कई नही दिखाई देते अर्थात् कुछ को मौत अपने दामन मे समेट लेती है। इसी प्रकार हम कभी-कभी

---

१. एथ लक्खन सीता च, उभो ओतरथोदक।
 एवाय भरतो आह, राजा दशरथो मतो ॥१॥

२. केन रामप्पभावेन, सोचितब्ब न सोचसि।
 पितर कालगत सुत्वा, न तं पसहते दुःख ॥२॥

जिन बहुत से मनुष्यो को सायकाल देखते है, अगले दिन प्रात उनमे से कतिपय दृष्टिगोचर नही होते, सदा के लिए चले जाते है।

"किसी की मृत्यु पर मूर्ख मनुष्य रो-पीटकर अपने को कष्ट देते है। यदि वैसा करने से वास्तव मे उन्हे कोई लाभ हो, तब तो विचक्षण—विवेकशील, योग्य पुरुष रोये-पीटे ही। पर, यह स्पष्ट है, वैसा करने से कभी कोई लाभ नही होता।

"जो व्यक्ति अपने द्वारा हिंसा करता है—स्वय को स्वय के द्वारा उत्पीडित करता है, वह स्वय कृश होता है—दुर्बल, क्षीण हो जाता है, दुर्वर्ण—विकृत वर्णयुक्त हो जाता है—उसकी देह का वर्ण विगड जाता है। रुदन-विलाप से मृत मनुष्यो को न कोई लाभ होता है, न उनका परिपालन होता है, सरक्षण होता है, अतएव रुदन, विलाप, रोना-पीटना किसी भी प्रकार से सार्थक नही है। वह अर्थ-शून्य है, निष्प्रयोज्य है।

"जैसे यदि घर मे आग लग जाए, तो तत्काल जल से उसे परिनिर्वपित कर दिया जाता है—बुझा दिया जाता है, उसी प्रकार धैर्यशील, प्रज्ञाशील पुरुष को चाहिए, वह शोक को शान्त करे। जैसे हवा रुई को तुरन्त उडा देती है, उसी प्रकार उसे शोक को उडा देना चाहिए, भगा देना चाहिए, मिटा देना चाहिए।

राम ने आगे कहा—"मनुष्य अकेला ही आता है, किसी कुल मे, वश-परपरा मे, कुटुम्ब मे अकेला ही जन्म लेता है। सब प्राणियो के पारस्परिक सम्बन्ध तभी तक हैं, जब तक उनका सयोग विद्यमान है। यही कारण है, जो पुरुष धैर्यशील है, बहुश्रुत है—विज्ञ है, इस लोक को तथा परलोक को सम्यक् रूप मे देखता है, वह अष्ट लोक-धर्मो को जानता है। अतएव बहुत बडे शोक भी उसके हृदय को तथा मन को परितप्त नही करते।

"यह सब देखते विज्ञ—विशिष्ट बुद्धिशील मनुष्य का यही कर्त्तव्य है कि वह प्रतिष्ठा, यश तथा सुख-भोग के साधन देने योग्य मनुष्यो को प्रतिष्ठा दे, यश दे, सुख-भोग के साधन दे और अपने ज्ञाति-जनो—जातीय व्यक्तियो एवं सम्बन्धी जनो का भरण-पोषण करे।"[1]

---

१ ये न सक्का पालेतु, पोसेन लपतं बहु।
स किस्स विञ्ञु मेघावी, अत्तान उपतापये ॥३॥
दहरा च हि बुद्धा च, ये बाला ये च पण्डिता।
अड्ढा चेव दलिद्दा च, सब्बे मच्चुपरायना ॥४॥
फलानं इव पक्कान, निच्च पपतना भय।
एव जातान मच्चान, निच्च मरणतो भयं ॥५॥
साय एके न दिस्सन्ति, पातो दिट्ठा बहुज्जना।
पातो एके न दिस्सन्ति, साय दिट्ठा बहुज्जना ॥६॥
पीरदेवमानो चे कञ्चिदेव अत्थ उदव्बहे।
सम्मूळ्हो हिंसमत्तानं, कयिरा चेन विचक्खणो ॥७॥
किसो विवण्णो भवति, हिंसं अत्तान अत्तनो।
न तेन पेत्ता पालेन्ति, निरत्था परिदेवना ॥८॥
यथा सरन आदित्त, वारिना परिनिब्बये।
एव पि धीरो सुत्वा, मेघावी पण्डितो नरो।
खिप्प उप्पतित सोक, वातो तूल व धंसये ॥९॥

(क्रमश. ४७४ पर)

भरत, अमात्य, राजपुरुष, जन-समुदाय—सभी ने राम-पंडित द्वारा दिया गया धर्मोपदेश, जिसमें जगत् की, जागतिक पदार्थों तथा सम्बन्धों की अनित्यता का सम्यक् विवेचन था, सुना, समझा। वे शोकातीत हो गये। भरतकुमार ने रामपंडित को प्रणाम किया तथा उनसे निवेदन किया—"आप वाराणसी का राज्य स्वीकार करें, सम्हालें।"

राम पंडित बोले—"भाई लक्ष्मण तथा सीता को अपने साथ ले जाओ, राज्य का संचालन करो।"

भरत कुमार बोला—"और देव ! आप ?"

## वापस नहीं लौटे

राम ने कहा—"भाई ! पिता ने मुझे आज्ञा दी कि बारह वर्ष की अवधि के अनन्तर आकर राज्य सम्भालना। ऐसी स्थिति में मैं अभी वाराणसी कैसे चल सकता हूँ ? वैसा करने से पिता का आदेश भग्न होगा। यह मैं नहीं चाहता। बाकी रहे तीन वर्षों का समय व्यतीत होने पर मैं वाराणसी आऊंगा।"

भरत ने कहा—"तो इतने समय तक देव ! राज्य का संचालन कौन करेगा ? हम राज्य संचालन नहीं करेंगे ?"

## तृण-पादुकाएं : प्रतीक

इस पर राम पंडित बोले—"अच्छा तो जब तक मेरा आना नहीं होता, मेरी ये पादुकाएं राज्य-संचालन करेंगी।" यों कहकर तृण-पादुकाएँ पैरों से उतारी तथा उन्हें दे दीं।

भरतकुमार, लक्ष्मण तथा सीता—तीनों ने राम पंडित को प्रणाम किया, विशाल जन-समुदाय के साथ वाराणसी पहुँचे। तीन वर्ष पर्यन्त राम पंडित की पादुकाओं ने राज्य किया। मंत्री पादुकाओं को राज-सिंहासन पर रखते, अभियोगों का—मुकदमों का फैसला करते। यदि फैसला सही नहीं होता तो सिंहासन पर रखी पादुकाएँ परस्पर लड़ने लगतीं। उस मुकदमे का फिर गहराई से सोचकर फैसला किया जाता। फैसला सही होने पर पादुकाएँ शान्त रहतीं।

## राम का आगमन : राजतिलक

तीन वर्ष की अवधि व्यतीत हुई। राम पंडित वन से वापस वाराणसी लौटे, उद्यान में प्रविष्ट हुए। भरतकुमार तथा लक्ष्मणकुमार को जब विदित हुआ कि उनके बड़े भाई

---

(पृष्ठ ४७३ का शेष)

एकोव मच्चो अच्चेति, एकोव जायते कुले।
सञ्ञोगपरमा त्वेव, सम्भोगा सब्बपाणिनं ॥१०॥
तस्मा हि धीरस्स बहुस्सुतस्स, सम्पस्सतो लोक इमं परं च।
अञ्ञाय धम्मं हृदयं मनं च सोका महन्ता पि न तापयन्ति ॥११॥
सोहं यसं च भोगं च, भरिस्सामि च ञातके।
सेसं सम्पालयिस्सामि, किच्चं एव विजानतो ॥१२॥

आ गए हैं तो वे मन्त्रियो सहित उद्यान मे गए। राम को राजा और सीता को पटरानी बनाया, राजतिलक किया। यो राज्याभिषेक हो जाने के बाद बोधिसत्त्व राम अलकारो से सुशोभित रथ पर आरूढ हुए। विशाल जन-समुदाय उनके पीछे-पीछे चलता था, वे नगर मे प्रविष्ट हुए, नगर की प्रदक्षिणा की—नगर मे घूमे तथा सुचन्दनक नामक प्रासाद के ऊपरी तल्ले पर स्थित हुए। वहाँ निवास करने लगे। शख के समान सुन्दर ग्रीवायुक्त, महा-बाहु बोधिसत्त्व राम ने सोलह हजार वर्ष पर्यन्त धर्म-पूर्वक राज्य किया।[1] अन्त मे स्वर्ग सिधारे।

शास्ता ने इस प्रकार सत्यो का सम्यक् प्रकाशन किया। पितृशोक से सन्तप्त गृहस्थ स्वस्थ हुआ, स्रोतापत्ति फल मे सप्रतिष्ठित हुआ।

### सार-संक्षेप

भगवान् ने बताया कि महाराज शुद्धोधन महाराज दशरथ थे, महामाया बोधिसत्त्व की माता थी, राहुल-माता यशोधरा सीता थी। आनन्द भरत था, सारिपुत्त लक्ष्मण था, जन-परिषद्—जनता बुद्ध-परिषद् थी तथा राम पडित तो खुद मैं ही था।

---

१ दस वस्स सहस्सानि, सट्ठि वस्स सतानि च।
कम्बुगीवो महाबाहु, रामो रज्जं अकारयि ॥१३॥

# ९. जिन रक्षित और रणया देवी : वालाहस्स जातक

काम-भोग की तीव्र अभिलाषा, दुर्वासना विनाश का कारण है। कामान्धो नैव पश्यति, जो कहा गया है, बिलकुल सच है, काम के आवेश से विवेक के नेत्र नष्ट हो जाते हैं, अतएव काम-लोलुप अन्धे के रूप मे अभिहित हुआ है।

ज्ञाताधर्म कथांग सूत्र के नवम अध्ययन मे जिन पालित एवं जिन रक्षित नामक दो वणिक्पुत्रो की कथा है। रत्नद्वीपवासिनी रयणा देवी मे कामासक्त जिनरक्षित देवी द्वारा निर्ममता पूर्वक मार डाला जाता है और उसका भाई जिनपालित, जो देवी के कामुक प्रलोभन मे फँसता नही, सही सलामत अपने घर पहुँच जाता है।

ऐसा ही कथानक वाला हस्स जातक मे है। वहाँ पांच सौ व्यापारियो का उल्लेख है, जो काम-लोलुपता-वश सिरीसवत्थुकी यक्षिणियो के चगुल मे फँस जाते हैं। उनमें से आधे कामावेश से विमुक्त हो, सुरक्षित अपने-अपने घर पहुँचते हैं तथा आधे, जो अपने को काम-पाश से छुडा नही पाते, बडी दुर्दशा के साथ यक्षिणियो के ग्रास बन जाते हैं।

यहाँ उपस्थापित इन दोनो ही कथानको की विषय-वस्तु की मौलिकता मे काफी समानता है। जो विषमता है, वह कथा-प्रस्तार गत है। जैन कथा काफी विस्तृत है, बौद्ध कथा संक्षिप्त है, पर, दोनों का हार्द एक है—काम-भोग की दुर्लालसा से सदैव बचते रहना चाहिए।

## जिन रक्षित और रयणा देवी

**माकन्दीपुत्र : जिनपालित, जिनरक्षित**

चम्पा नामक नगरी थी। वहाँ माकन्दी नामक सार्थवाह निवास करता था। वह बहुत वैभव सम्पन्न था। उसकी पत्नी का नाम भद्रा था। माकन्दी सार्थवाह के भद्रा की कोख से उत्पन्न दो पुत्र थे। उनमें से एक का नाम जिनपालित तथा दूसरे का जिनरक्षित था।

एक बार वे दोनो भाई आपस मे वार्तालाप करने लगे—हम लोगों ने जहाज द्वारा ग्यारह बार लवण-समुद्र पर से यात्रा की है। यात्राओं मे हमें अर्थ-लाभ हुआ, सफलता मिली, हम निर्विघ्नतया, सुखपूर्वक अपने घर लौटे। बड़ा अच्छा हो, हम बारहवीं बार भी जहाज द्वारा लवण-समुद्र पर से यात्रा करें। दोनो भाइयों ने परस्पर यों विचार किया। फिर वे अपने माता-पिता के पास आये, यात्रा, के लिए उनकी अनुमति चाही।

माता-पिता ने उनसे कहा—"पुत्रो ! अपने यहाँ पूर्वजो से प्राप्त प्रचुर हिरण्य, स्वर्ण मणियाँ, मोती, मूँगे, लालें आदि रत्न तथा कांस्य आदि धातुओं के पात्र, बहुमूल्य वस्त्र, द्रव्य प्रभृति इतनी प्रचुर संपत्ति विद्यमान है, जो सात पीढियो तक भी भोगने से समाप्त नहीं होगी। तुम घर मे रहो, धन-सम्पत्ति का, सत्कार-सम्मान का, सासारिक सुखो का भोग करो। लवण-समुद्र की यात्रा बहुत विघ्न-बाधाओं से युक्त है। फिर बारहवीं बार की यात्रा तो उपसर्ग या कष्टयुक्त होती ही है; अत: तुम यह यात्रा मत करो, जिससे तुम्हें कोई आपत्ति न झेलनी पड़े।"

दोनो पुत्रों ने अपने माता-पिता से दूसरी बार, तीसरी बार पुन: अनुरोध किया कि

हमने ग्यारह बार ये यात्राएँ की हैं, बहुत लाभ अर्जित किया है, कोई विघ्न नहीं हुआ। बारहवीं बार यात्रा करने की हमारी उत्कट इच्छा है।

माता-पिता ने यद्यपि अपने पुत्रों को बहुत प्रकार से समझाने का प्रयत्न किया, पर, वे मन से उनको यात्रा से विरत नहीं कर सके; अतः हार्दिक इच्छा न होते हुए भी उन्होंने अपने पुत्रों का मन रखने के लिए यात्रा करने की अनुमति प्रदान कर दी।

### समुद्री यात्रा तूफान

माता-पिता की आज्ञा प्राप्त कर उन्होंने अपने जहाज मे बहुत प्रकार का माल लादा, रवाना हुए। लवण-समुद्र मे सैकडो-सैकडो योजन तक आगे बढते गये। इस प्रकार अनेक सैकडो योजन पार कर जाने के बाद असमय मे समुद्र की गर्जना, बिजली चमकना, बादलो की गडगडाहट आदि उपद्रव होने लगे। प्रतिकूल तेज आँधी चलने लगी। वह जहाज तूफान से काँपने लगा, बार-बार विचलित होने लगा, सक्षुब्ध होने लगा, हाथ से जमीन पर पटकी हुई गेंद की ज्यो जगह-जगह नीचा-ऊँचा उछलने लगा। जहाज तरगो के सैकडो प्रहारो से प्रताडित होकर थरथराने लगा। जहाज के काठ के हिस्से चूर-चूर हो गये। वह टेढा हो गया। एक-दूसरे के साथ जुडे हुए काष्ठ-फलको के जोड तडातडा टूटने लगे, उनमे ठोकी हुई लोहे की कीलें निकलने लगी। उसके सब भाग पृथक्-पृथक् हो गये, बिखर गये। जहाज मे बैठे हुए मल्लाह, व्यापारी, कर्मचारी हाय-हाय कर चीखने लगे। वह जहाज अनेक प्रकार के रत्न, बहुमूल्य सामग्री तथा सामान से भरा था। जल के भीतर विद्यमान एक पर्वत से वह टकराया और भग्न हो गया, जल मे डूब गया। अनेक मनुष्य भी अपने माल-असबाब के साथ जल मे डूब गये। किन्तु, दोनो माकन्दी-पुत्र जिनपालित और जिनरक्षित बहुत फुर्तीले, कुशल, निपुण, बुद्धिमान्, समुद्री यात्रा मे निष्णात तथा साहसी थे। उन्होंने टूटे हुए जहाज का एक काष्ठ-फलक—काठ का पहिया पकड लिया और उसके सहारे समुद्र पर तैरने लगे।

### रत्न-द्वीप

लवण-समुद्र मे जहाँ वह जहाज नष्ट हुआ था, उसी के पास एक बडा द्वीप था, जो रत्नद्वीप के नाम से विश्रुत था। वह अनेक योजन लम्बा था, अनेक योजन चौडा था। उसका घेरा अनेक योजन का था। उसके भू भाग भिन्न-भिन्न प्रकार के वृक्षो से सुशोभित थे। वह द्वीप बहुत सुन्दर, सुषमामय, उल्लासप्रद, दर्शनीय, मनोहर तथा मोहक था। उस द्वीप के ठीक बीच मे एक उत्तम प्रासाद था। वह बहुत ऊँचा था, अत्यन्त शोभायुक्त तथा मनोहर था।

### रत्नद्वीप देवी चण्डा, रौद्रा

उस श्रेष्ठ प्रासाद मे रत्नद्वीप-देवता नामक एक देवी निवास करती थी। वह देवी अत्यन्त पापिनी, चड, रौद्र, क्षुद्र, साहसिक एव भयावह स्वभाव की थी। उसके महल के चारो ओर चार वन-खण्ड थे। उनमे बडे हरे-भरे उद्यान थे।

### भ्रातृद्वय : रत्न द्वीप पर

जिनपालित और जिनरक्षित उस काठ के पटिया के सहारे तैरते-तैरते रत्नद्वीप के

निकट आ गये। किनारे पर पहुँचे। कुछ देर वहाँ विश्राम किया। विश्राम कर पटिया को छोड़ दिया। रत्नद्वीप मे उतरे। खाने के लिए फलो की खोज की, फल तोडे, खाये, बावडी मे प्रवेश कर स्नान किया। स्नान कर बाहर आये। फिर पक्की जमीन पर, जो शिला जैसी थी, बैठे। कुछ शान्त हुए, विश्रान्त हुए। माता-पिता से यात्रा की आज्ञा लेना, चम्पा नगरी से रवाना होना, लवण-समुद्र मे जहाज द्वारा आगे बढना तूफान का आना, जहाज का डूब जाना, काष्ठ-फलक का मिलना, उसके सहारे रत्नद्वीप पर पहुँचना इत्यादि बातो पर वे बार-बार विचार करने लगे। उनके मन का सकल्प टूट चुका था। वे मुह हथेली पर टिकाए चिन्तामग्न थे।

### रत्नद्वीप देवी द्वारा प्रीति प्रदर्शन काम-लिप्सा

रत्नद्वीप की देवी ने अवधि-ज्ञान द्वारा जिनपालित और जिनरक्षित को देखा। उसने अपने हाथ मे ढाल और तलवार ली। सात आठ ताड़-प्रमाण ऊँचाई पर वह आकाश मे उड़ी। अत्यन्त तेज देव-गति द्वारा चलती हुई माकन्दी पुत्रो के पास आई। वह अत्यन्त क्रुद्ध थी। माकन्दी पुत्रो को तीक्ष्ण, कठोर तथा निष्ठुर शब्दो मे कहने लगी—"मौत को चाहने वाले माकन्दी पुत्रो! यदि तुम मेरे साथ प्रचुर काम भोग भोगते हुए रहोगे तो जीवित बचोगे, यदि ऐसा नही करोगे तो नीले कमल, भैसे के सीग, नील की गोली तथा अलसी के फूल जैसी काली और उस्तरे की धार जैसी तीक्ष्ण तलवार से तुम्हारे वे सिर, जो दाढी-मूँछो से युक्त हैं, तुम्हारे माँ-बाप द्वारा सजाये-सँवारे केशो से शोभित हैं, ताड के फलों की ज्यो काट कर फेक दूगी।"

माकन्दी पुत्रो ने जब रत्नद्वीप की देवी से यह सुना तो अत्यन्त भयभीत हो गये, काँप गये। उन्होने हाथ जोडकर कहा—"देवानुप्रिये! हम आपकी आज्ञा, वचन तथा निर्देश का पालन करेंगे।"

तदनन्तर देवी माकन्दी पुत्रो को साथ लेकर अपने महल मे आई। अशुभ पुद्गलो को दूर कर शुभ पुद्गलो मे समाविष्ट हुई। उनके साथ विपुल काम-भोग भोगने लगी। वह प्रतिदिन उनके लिए अमृत-सदृश फल लाती, उन्हे देती।

### रत्नद्वीप देवी द्वारा लवण-समुद्र की सफाई हेतु गमन

तदनन्तर एक ऐसा प्रसग बना, शक्रेन्द्र की आज्ञा से लवण-समुद्र के अधिपति सुस्थित नामक देव ने रत्नद्वीप की देवी को एक काम सौंपा कि उसे लवण-समुद्र की सफाई करनी है, वहाँ जो भी तृण, पत्र, काष्ठ, कचरा, सडी-गडी गंदी वस्तुएँ आदि हो, वे सब इक्कीस बार हिला-हिला कर समुद्र से निकाल कर दूसरी ओर फेक देनी है। यो उसे इक्कीस बार लवण समुद्र का चक्कर काटना है।

देवी ने माकन्दी पुत्रो से कहा—'मैं लवण-समुद्र की सफाई के कार्य से जा रही हूँ। मैं जब तक वापस लौटूं, तुम इसी उत्तम महल मे आनन्द के साथ रहना। यदि ऊब जाओ, मन न लगे तो पूर्व दिशा के उद्यान मे जाना। उस उद्यान मे सदा आषाढ, श्रावण तथा भादो-आसोज की मौसम रहती है। अनेक वृक्षो के फूल सदा खिले रहते हैं। वर्षा का सुहावना मौसम रहता है। उसमे बहुत-सी बावडियाँ, सरोवर और लता-मडप हैं। वहाँ खूब आनन्द के साथ अपना समय व्यतीत करना।

'यदि वहाँ भी तुम्हारा मन न लगे तो तुम उत्तर दिशा के उद्यान मे चले जाना।

वहाँ सदा शरत् और हेमन्त ऋतु ही होती हैं। यदि उस उद्यान में भी तुम ऊब जाओ, मुझसे मिलने को उत्कंठित हो जाओ तो तुम पश्चिम दिशा के उद्यान मे चले जाना। उसमे सदा वसन्त और ग्रीष्म-ऋतु ही होती है।

"देवानुप्रियो ! यदि वहाँ भी तुम्हारा मन न लगे तो इस श्रेष्ठ प्रासाद मे लौट जाना, यहाँ आकर ठहरना, मेरी प्रतीक्षा करना, दक्षिण दिशा के वन-खण्ड में कभी मत जाना। वहाँ एक बडा साँप रहता है। वह बहुत जहरीला है। उसका जहर बडा चण्ड, उग्र घोर और विपुल है। उसका शरीर बहुत विशाल है। वह जिस पर दृष्टि डाल देता है, उसमे उसका विष व्याप्त हो जाता है, इसलिए ध्यान रखना, कही ऐसा न हो, तुम उधर चले जाओ और प्राणो से हाथ धो बैठो।" देवी ने दो-तीन बार इस प्रकार हिदायत की। तत्पश्चात् वह अपना कार्य करने चली गई।

देवी के चले जाने पर कुछ देर बाद उनका मन नही लगा। वे पूर्व-दिशावर्ती उद्यान मे आये। वहाँ वापी आदि मे क्रीडा की, मनोविनोद किया, पर, वे वहाँ भी ऊब गये। इसलिए उत्तर-दिशावर्ती उद्यान मे गये। वहाँ मन बहलाव किया, पर, अधिक समय वहाँ नही टिक पाये। इसलिए वे पश्चिम-दिशावर्ती उद्यान मे गये। पिछले उद्यानो की ज्यो वहाँ भी आनन्दो-ल्लासमय वातावरण था, पर उनका मन नही लगा।

वे दोनो आपस मे विचार करने लगे कि देवी ने हमे दक्षिण-दिशावर्ती उद्यान मे जाने से रोका है, हो न हो, इसमे कोई रहस्य है। यो सोचकर उन्होने दक्षिणवर्ती उद्यान मे जाने का निश्चय किया, उस ओर रवाना हुए। ज्यो ही आगे बढे, उधर से बड़ी भीषण दुर्गन्ध आने लगी, मानो वहाँ गाय, कुत्ते, बिल्ली, मनुष्य, भैसे, चूहे, घोडे, हाथी, सिंह, बाघ, भेडिया या चीते के मृत शरीर हो। वे दुर्गन्ध से घबरा गये। अपने दुपट्टो से मुँह ढक लिये। मुँह ढककर वे आगे बढते गये। वन-खण्ड मे पहुँचे।

### वध-स्थान . शूलारोपित चीखता पुरुष

वहाँ एक बहुत बडा वधस्थान था। वह सैकडो-सैकड़ो हड्डियो के समूह से व्याप्त था। देखने मे बडा भयावह था। वहाँ एक पुरुष शूली पर चढाया हुआ था। वह करुण-क्रन्दन कर रहा था, कष्ट से चीख रहा था। माकन्दी-पुत्र उसे देखकर भयभीत हो गये। फिर भी वे शूली पर आरोपित पुरुष के समीप पहुँचे और उससे बोले—"देवानुप्रिय ! यह क्या है ? किसका वधस्थान है ? तुम्हारा क्या परिचय है ? यहाँ किस कारण आये थे ? इस घोर विपत्ति में तुम्हे किसने डाला है ?"

### शूलारोपित पुरुष की दुखभरी कहानी

शूली पर आरोपित, पीडा से कराहते उस पुरुष ने माकन्दी पुत्रो से कहा—"देवानु-प्रियो ! यह वधस्थान रत्नद्वीप की देवी का है। मैं जम्बू-द्वीप के अन्तर्गत भरत क्षेत्र मे विद्य-मान काकन्दी नगरी का निवासी हूँ। घोडो का व्यापारी हूँ। मैंने अपने जहाज मे बहुत से घोडे तथा दूसरा सामान लादा, लवण समुद्र मे यात्रा के बीच मेरा जहाज नष्ट हो गया। मेरा सारा सामान डूब गया। संयोग-वश मुझे एक काठ का पट्ट मिल गया। मैं उसके सहारे तैरते-तैरते रत्नद्वीप के पास पहुच गया। तब रत्नद्वीप की देवी ने अवधि-ज्ञान द्वारा मुझे देखा, मुझे अपने अधिकार मे किया, अपने महल मे ले गई, मेरे साथ प्रचुर काम-भोग भोगने लगी।

वह देवी एक बार मेरे एक छोटे से अपराध पर अत्यन्त क्रुद्ध हो गई और उसने मेरी यह दशा कर डाली। देवानुप्रियो ! तुम्हारे साथ भी न जाने कब क्या बीते, न जाने किस भयानक विपत्ति मे तुम पड जाओ।"

माकन्दी पुत्रो ने शूली पर आरोपित उस पुरुष से यह बात सुनी तो वे अत्यन्त भय-भीत हो गये। उन्होने उस पुरुष से पूछा—"देवानुप्रिय ! क्या आप बतला सकते है, हम इस देवी के चगुल से किस प्रकार अपने को छुडाएँ ?"

### शैलक यक्ष

शूलारोपित पुरुष ने उनसे कहा—"इस वन-खण्ड में शैलक नामक यक्ष का आयतन—स्थान है। वह घोडे का रूप धारण किये वहाँ निवास करता है। वह यक्ष अष्टमी चतुर्दशी, अमावस्या तथा पूर्णिमा को एक निश्चित समय पर उच्च स्वर से घोषित करता है— 'मै किसको पार लगाऊँ ? किसकी रक्षा करूं ?' देवानुप्रियो ! तुम उस यक्ष के स्थान पर जाओ, उसकी उत्तम फूलो से पूजा करो। पूजा कर, घुटने तथा पैर झुकाकर, दोनो हाथ जोडे, विनय-पूर्वक उसकी पर्युपासना करते हुए ठहरो। जब वह यक्ष अपने नियत समय पर यो बोले—'मैं किसको पार लगाऊं, किसकी रक्षा करू' तो तुम कहना—'हमे पार लगाए, हमारी रक्षा करें।' केवल शैलक यक्ष ही तुम्हे रत्नद्वीप की देवी के चगुल से छुडा सकता है। यदि ऐसा नही हो पाया तो मैं नही जानता, तुम्हारे शरीर की क्या गति हो, तुम पर क्या बीते।"

### यक्ष की अर्चा : पूजा

यह सुनकर वे दोनो भाई बडी तेज गति से यक्षायतन की दिशा मे चले। वहाँ एक पुष्करिणी थी। उसमे उन्होंने स्नान किया। स्नान करने के पश्चात् कमल, उत्पल, नलिन, सुभग आदि पुष्प लिये। यक्षायतन में आये। शैलक यक्ष को प्रणाम किया। महाजनोचित उत्तम पुष्पो से उसकी पूजा की। जैसा शूलारोपित पुरुष ने कहा था, वे अपने घुटने और पैर झुकाकर यक्ष को वन्दन-नमन करते हुए, उसकी पर्युपासना करते हुए वहाँ ठहरे।

### शैलक यक्ष की चेतावनी : सहायता

अपने नियत समय पर शैलक यक्ष ने पुकारा—"मैं किसे पार लगाऊँ मैं किसकी रक्षा करूँ ?"

माकन्दी पुत्रो ने खडे हो कर अजलि बांध कर कहा—"हमे पार लगाइए, हमारी रक्षा कीजिए।"

शैलक यक्ष माकन्दी-पुत्रो से बोला—"तुम मेरे साथ जब लवण-समुद्र के बीचोबीच में से जाओगे, तब वह पापिनी, क्रोधिनी, भयावहा, क्षुद्रा, दुःसाहसिका रत्नद्वीप की देवी तुम्हे तीक्ष्ण, मृदुल, अनुलोम—अनुकूल, प्रतिलोम—प्रतिकूल, शृगारमय—कामुकतापूर्ण, करुणापूर्ण उपसर्गों—विघ्न-बाधाओ द्वारा विचलित करने का प्रयास करेगी। देवानुप्रियो ! यदि तुम रत्नद्वीप की देवी द्वारा किये गये ऐसे दुष्प्रयास का आदर करोगे, अपेक्षित मानोगे तो मैं तुमको अपनी पीठ से नीचे गिरा दूँगा। यदि तुम रत्नद्वीप की देवी के उक्त दुष्प्रयास का आदर नही करोगे, अपने हृदय मे उसे स्थान नही दोगे, उसे अपेक्षित नही मानोगे तो मैं रत्नद्वीप की देवी से तुम्हारा छुटकारा करा दूँगा।"

इस पर माकन्दी पुत्रो ने शैलक यक्ष से कहा—"देवानुप्रिय ! जैसा आप कहते हैं, हम वैसा ही करेंगे, आपके आदेशानुरूप, निर्देशानुरूप रहेंगे ।"

### अश्वरूपधारी शैलक पर आरूढ

तदनन्तर शैलक यक्ष ने वैक्रिय समुद्घात एक बडे अश्व का रूप बनाया। उसने माकन्दी-पुत्रो से अपनी पीठ पर चढने के लिए कहा। माकन्दी-पुत्र बहुत सन्तुष्ट हुए। उन्होने शैलक यक्ष को प्रणाम किया। प्रणाम कर वे उसकी पीठ पर आरूढ हुए। अश्व रूप-धारी शैलक यक्ष माकन्दी-पुत्रो को अपनी पीठ पर लिए सात-आठ ताड-प्रमाण आकाश मे ऊँचा उडा। लवण-समुद्र को बीचोबीच होता हुआ वह जम्बू-द्वीप के अन्तर्गत भरत क्षेत्र मे विद्यमान चम्पा नगरी की ओर रवाना हुआ।

### देवी द्वारा मौत की धमकी

उधर रत्न द्वीप की देवी ने लवण-समुद्र के अधिपति सुस्थित नामक देव द्वारा सौंपे गये लवण-समुद्र की सफाई के कार्य को पूरा किया। वह अपने महल मे लौटी। वहाँ उसे माकन्दी-पुत्र नही मिले। उसने उनकी पूर्व-दिशावर्ती उद्यान, उत्तर-दिशावर्ती उद्यान तथा पश्चिम-दिशावर्ती उद्यान मे क्रमश खोज की। पर, वे कही भी दृष्टिगोचर नही हुए। तब उसने अपने अवधि-ज्ञान का उपयोग लगाया और यह जाना कि माकन्दी-पुत्र अश्व रूप-धारी शैलक यक्ष की पीठ पर आरूढ लवण-समुद्र के बीचोबीच होते हुए जम्बू-द्वीप की दिशा मे जा रहे हैं। यह देखकर वह क्रोध से तमतमा उठी। उसने अपनी ढाल और तलवार ली, सात-आठ ताड-प्रमाण वह आकाश मे ऊँची उडी, अत्यन्त तीव्र गति से माकन्दी-पुत्रो के पास आई। वह उनसे कहने लगी—"अरे माकन्दीपुत्रो ! मृत्यु की कामना करने वालो ! क्या तुम यह समझते हो कि मेरा परित्याग कर लवण-समुद्र के बीचोबीच होते हुए अपने स्थान पर पहुँच जाओगे ? समझ लो, तुम तभी जीवित रह पाओगे, जब मुझे अपेक्षित मानोगे। यदि मुझे अपेक्षित नही मानोगे तो मैं नीले कमल तथा भैंसे के सीग जैसी इस काली तलवार से तुम्हारे सिर उडा दूगी।"

### माकन्दी पुत्रों का अविचलन

माकन्दी पुत्रो ने रत्नद्वीप की देवी का यह कथन सुना, पर, वे न इससे भयभीत हुए, न त्रस्त हुए, न उद्विग्न हुए, न क्षुब्ध हुए और न भ्रान्त ही हुए। उन्होने रत्नद्वीप की देवी के उक्त कथन को न आदर दिया, न हृदय मे स्थान दिया और न उसकी कुछ परवाह ही की। यो उसके कथन को आदर न देते हुए वे शैलक यक्ष के साथ लवण-समुद्र के बीचो-बीच होते हुए आगे जाने लगे।

### देवी द्वारा कामोपसर्ग

रत्नद्वीप की देवी जब माकन्दी पुत्रो को अनेक प्रतिलोम—विपरीत उपसर्गों द्वारा विचलित करने मे, क्षुब्ध करने मे, विपरिणत करने मे, लुभाने मे सफल नही हुई तो वह मधुर शृगारयुक्त, करुणाजनक अनुकूल उपसर्गों द्वारा उन्हे विचलित करने का प्रयत्न करने लगी। वह बोली—"माकन्दी पुत्रो ! देवानुप्रियो ! तुमने मेरे साथ हासविलास किया है,

रमण किया है, ललित-क्रीडाएँ की हैं, झूला झूले हो, मनोरंजन किया है, उन सब की कुछ भी परवाह न करते हुए मेरा परित्याग कर तुम जा रहे हो, ऐसा क्यो ?"

### जिनरक्षित किञ्चित् विचलित देवी द्वारा प्रणय-निवेदन

रत्नद्वीप की देवी ने अवधि-ज्ञान द्वारा यह जाना कि इससे जिनरक्षित का मन कुछ विचलित जैसा है। तब वह कहने लगी—"जिनपालित के लिए तो मैं इष्ट, कान्त, प्रिय, मनोज्ञ तथा आनन्दप्रद नही थी, पर, जिनरक्षित के लिए तो मैं सदैव अभीप्सित, कमनीय, प्रिय, मनोज्ञ एवं आनन्प्रद थी। जिनरक्षित भी मेरे लिए वैसा ही था; इसलिए यदि जिनपालित रुदन करती हुई, क्रन्दन करती हुई, शोक करती हुई, अनुतप्त होती हुई, विलाप करती हुई मेरी परवाह नही करता तो कोई बात नही, किन्तु, जिनरक्षित ! तुम्हे तो मैं प्रिय हूँ, मुझे भी तुम प्रिय हो, फिर तुम मुझे रोती हुई देखकर भी कुछ परवाह नही करते ?"

रत्नद्वीप की देवी ने अवधि-ज्ञान द्वारा जिनरक्षित की मनोदशा को जान लिया। वह भीतर ही भीतर द्वेष से दग्ध थी, बाहर से उसे छलने का अभिप्राय लिए सुगन्धित फूलों की वृष्टि करने लगी और उसको लुभाने के लिए अनेक प्रकार के कृत्रिम अनुरागमय, प्रेममय, शृंगारमय, मधुरतायुक्त, स्नेहयुक्त वचन बोलने लगी, मानो उसके वियोग मे सचमुच वह अत्यन्त खिन्न, उद्विग्न, पीडित और दु खित हो। वह पापिनी, कुत्सित-हृदया पुनः-पुनः वैसे स्नेहसिक्त, सरस, मृदुल, मधुर वचन बोलती हुई पीछे-पीछे चलने लगी।

### आसक्ति का उद्रेक : निपतन

कर्ण-प्रिय, मनोहर आभूषणो के शब्द से तथा प्रणय-निवेदन युक्त वचनो से जिनरक्षित का मन विचलित हो गया। उसे उसके प्रति पूर्वापेक्षा दुगुना प्रेम उत्पन्न हो गया। वह उसके रूप, लावण्य, सौन्दर्य, यौवन तथा उसके साथ कृत काम-क्रीडाओ का स्मरण करने लगा। उसने देवी की ओर आसक्त भाव से देखा। शैलक यक्ष ने अवधि-ज्ञान द्वारा यह सब जान लिया तथा जिनरक्षित को, जो चैतसिक स्वस्थता खो चुका था, शनैः-शनैः अपनी पीठ से गिरा दिया।

### देवी द्वारा जिनरक्षित की निर्मम हत्या

उस निर्दय, नृशंस, पापिनी रत्नद्वीप की देवी ने जब जिनरक्षित को शैलक की पीठ से गिरते हुए देखा तो वह बड़े क्रोध और घृणा से बोली—"अरे नीच ! तू अब मरेगा।" उसने गिरते हुए जिनरक्षित को जल तक पहुँचने से पूर्व ही अपने दोनो हाथो से झेल लिया। वह बुरी तरह चिल्ला रहा था। देवी ने उसको ऊपर उछाला। जब वह नीचे की ओर गिरने लगा तो उसे अपनी तलवार की नोक मे पिरो लिया। वह बुरी तरह विलाप कर रहा था। देवी ने अपनी तलवार से उसके शरीर के टुकड़े-टुकड़े कर डाले। जिनरक्षित के अंगोपाग रक्त से व्याप्त थे। देवी ने दोनो हाथो की अंजलि कर प्रसन्न हो कर उत्क्षिप्त बलि—देवता को उद्दिष्ट कर ऊपर आकाश की ओर फेंकी जाने वाली बलि की तरह जिनरक्षित के शरीर के टुकडों को चारो दिशाओ में फेंक दिया।

### आर्य सुधर्मा द्वारा शिक्षा

आर्य सुधर्मा बोले—"आयुष्यमन् श्रमणो ! जो साधु या साध्वियाँ आचार्य अथवा उपाध्याय के पास दीक्षित हो कर, फिर मनुष्य जीवन-सम्बन्धी कामभोगो मे आसक्त होते हैं, उनकी याचना करते हैं, स्पृहा करते हैं, अभिलाषा करते हैं, वे इस जन्म मे बहुत से श्रमणो, श्रमणियो, श्रावको तथा श्राविकाओ के द्वारा अवहेलना-योग्य, निन्दा-योग्य होते हैं, अनन्त ससार मे परिभ्रमण करते हैं, उनकी दशा वैसी ही होती है, जैसी जिनरक्षित की हुई।

जो जिनरक्षित की ज्यो पीछे देखता है—सासारिक भोगो से आकृष्ट होता है, वह उसी की तरह धोखा खाता है, नष्ट हो जाता है जो जिनपालित की तरह पीछे नही देखता—परित्यक्त सासारिक भोगो मे आसक्त नही होता, वह उसी की ज्यो निर्विघ्नतया अपनी मजिल पर पहुँच जाता है, अपना लक्ष्य साध लेता है, इसलिए साधक को चाहिए, वह सदा आसक्ति-रहित रहे, अनासक्त-भाव से वह चारित्र का पालन करे। चारित्र स्वीकार कर के भी जो सासारिक सुख भोगो की कामना करते है, वे घोर ससार-सागर मे गिरते हैं, भटकते हैं। जो भोगो की कामना नही करते, वे संसार-रूपी बीहड-वन को पार कर अपने सही लक्ष्य पर पहुँच जाते हैं।

### देवी द्वारा अनुकूल-प्रतिकूल उपसर्ग : जिनपालित की स्थिरता

पूर्वोक्त घटित हो जाने के बाद भी रत्नद्वीप की देवी का क्रोध, क्षोभ शान्त नही हुआ। वह जिनपालित के पास आई। उसने उसे अनुकूल-प्रतिकूल, कडे-मीठे, कारुणिक उपसर्गो द्वारा विचलित करने का, क्षुब्ध करने का, विपरिणत करने का दुष्प्रयास किया, पर, वह उसमे सफल नही हुई। इससे उसका मन, शरीर श्रान्त हो गया। वह अत्यन्त ग्लानि-युक्त तथा खेद-युक्त हो गई। फिर जिधर से आई थी, उधर ही वापस लौट गई।

शैलक यक्ष जिनपालित को अपनी पीठ पर लिये लवण-समुद्र के बीचोबीच होता हुआ उत्तरोत्तर चलता गया, चम्पा नगरी के समीप पहुँचा। चम्पा के बहिर्वर्ती उत्तम उद्यान मे उसने जिनपालित को अपनी पीठ से उतारा, उससे कहा—"देवानुप्रिय ! यह चम्पा नगरी दृष्टिगोचर हो रही है।" यह कह कर उसने जिनपालित से विदा ली, जिस ओर से आया था, उसी ओर लौट गया।

### जिनपालित परिवार के बीच

जिनपालित चम्पा मे प्रविष्ट हुआ। अपने घर आया। अपने माता-पिता से मिला। उसने रोते-बिलखते हुए जिनरक्षित की मौत का समाचार सुनाया। जिनपालित, उसके माता-पिता, मित्रो, स्वजनो, पारिवारिक जनो तथा सजातीय पुरुषो ने जिनरक्षित के लिए लौकिक मृतकोचित कृत्य किये। ज्यो-ज्यो समय व्यतीत होता गया, वह शोक विस्मृत होता गया।

एक बार की बात है, जिनपालित सुखासन पर स्थित था, सुख-पूर्वक बैठा था, उसके माँ-बाप ने उससे पूछा—"पुत्र ! जिनरक्षित का मरण किस प्रकार हुआ ?" जिनपालित ने मा-पिता को सारी घटना विस्तार के साथ कही।

जिनपालित अपने परिवार के साथ सासारिक सुखोपभोग करता हुआ रहने लगा।

१

तभी की बात है, श्रमण भगवान् महावीर एक समय चम्पा मे पधारे, पूर्णभद्र चैत्य में ठहरे। भगवान् को वन्दन-नमन करने हेतु विशाल जन-समुदाय आया। राजा कोणिक भी आया। जिनपालित भी भगवान् की सेवा मे पहुँचा। उसने भगवान् का उपदेश सुना। उसे ससार से वैराग्य हुआ। उसने श्रमण-दीक्षा अगीकार की। अध्ययन कर वह ग्यारह अगो का ज्ञाता हुआ। अन्त मे एक मासिक अनशन के साथ वह समाधिपूर्वक कालधर्म को प्राप्त हुआ। सौधर्म नामक स्वर्ग मे वह दो सागरोपम आयुष्ययुक्त देव के रूप मे उत्पन्न हुआ। अपना स्वर्ग का आयुष्य पूरा कर वह महाविदेह क्षेत्र मे जन्म लेगा, वहाँ सिद्ध होगा—मुक्त होगा।

### आर्य सुधर्मा द्वारा श्रमणो को प्रेरणा

आर्य सुधर्मा ने कहा—"आयुष्यमन् श्रमणो ! जो साधु या साध्वियाँ आचार्य अथवा उपाध्याय के पास प्रव्रजित हो कर मनुष्य-जीवन-सम्बन्धी सासारिक काम-भोगो की कामना नही करते, वे जिनपालित की ज्यो ससार-समुद्र को पार कर जाते है।"[1]

## बालाहस्स जातक

### भिक्षु की उत्कठा : शास्ता द्वारा उद्बोधन

शास्ता ने देखा—एक भिक्षु बहुत उत्कंठित है। उन्होने उससे पूछा—"भिक्षु ! क्या तुम वस्तुत: उत्कठित हो ?

भिक्षु बोला—"भते ! सचमुच मैं उत्कठित हूँ।"

इस पर शास्ता ने पूछा—"भिक्षु ! तुम क्यो उत्कठित हो ?"

भिक्षु ने उत्तर दिया—"भते ! मैंने अलकारो से विभूषित एक स्त्री को देखा। मन मे कामुकता का भाव जागा। उत्कठा उत्पन्न हुई।"

शास्ता बोले—"भिक्षु ! कामिनियाँ अपने सौन्दर्य, शब्द, गन्ध, रस, स्पर्श तथा हास-विलास से पुरुषो मे अपने प्रति आसक्ति उत्पन्न कर देती है। जब वे समझ लेती हैं कि पुरुष उनके वशगत हो गये हैं, तो वे उनका शील नष्ट कर डालती है, अर्थ नष्ट कर डालती हैं। इसी कारण इन्हे यक्षिणियाँ कहा जाता है। पहले भी यक्षिणियों ने स्त्री जनोचित हास-विलास द्वारा एक काफिले के व्यापारियो को अपनी ओर आकृष्ट किया, अपने वश में किया। फिर जब दूसरे आदमियो के काफिले को देखा तो उन्होने उनको अपना निशाना बनाया। पहले वाले कामासक्त जनो को मार डाला, अपने दोनो दाढों से खून बहाते हुए उन्हे मुरमुरे की ज्यो चबा गई।

### सिरीसवत्थु की यक्षिणियाँ

शास्ता ने इस प्रकार आख्यान कर वह पूर्वतन कथा इस प्रकार कही—

पूर्व समय की बात है, ताम्रपर्णी द्वीप मे सिरीसवत्थु नामक एक यक्षनगर था। उसमे यक्षिणियाँ निवास करती थी। समुद्र मे जिन व्यापारियो की नौकाएँ भग्न हो जाती, वे व्यापारी जब उस समय द्वीप पर आते तो वे सुसज्जित होकर, खाद्य, पेय-पदार्थ साथ लिए, दासियो से सपरिवृत, गोद मे बच्चों को लिए हुए व्यापारियो के निकट आती। व्या-

---

1. आधार—ज्ञाता धर्मकथाग सूत्र, नवम् अध्ययन।

पारियो को यह प्रतीत होता कि वे जहाँ आये है, वह मनुष्यो का निवास-स्थान है, वे उन्हे खेती करते, गाय चराते गायो की रखवाली करते मनुष्य दिखाती, गायें दिखाती, कुत्ते दिखाती। वस्तुत यह सब मायाजनित होता। वे उन व्यापारियो के पास जाती और उनसे अनुरोध करती—"यह यवागूपेय है, यह भोजन है, यह खाद्य है। आप पीएँ, खाएँ, सेवन करें।" व्यापारियो को असलियत का ज्ञान नही होता। वे उनका दिया हुआ खा-पी लेते।

व्यापारी जब खा-पीकर विश्राम करते तो वे उनका कुशल-क्षेम पूछती, उनका परिचय पूछती—"आपका निवास कहाँ है ? कहाँ से आ रहे है ? कहाँ जाना है ?" वे कहते—"हमारी नौकाएँ टूट गईं, इस कारण हमे द्वीप पर आना पड़ा।" इस पर वे कहती—"आर्यो ! हमारे स्वामी भी नौकाएं लेकर, उन पर आरूढ होकर व्यापार्थ गये थे। तीन वर्ष व्यतीत हो गये हैं। वे नही लौटे। कही मर गये होगे। आप भी व्यापारी हैं। हम आपके चरणो की सेवा करेंगी, आपकी होकर रहेगी।"

यो वे यक्षिणियाँ उन व्यापारियो को कामिनियो के सदृश हास-विलास से आकृष्ट कर अपने साथ यक्षनगर मे ले जाती। इसी प्रकार पहले से पकडे हुए जो मनुष्य तब तक जीवित होते, वे उन्हे जादू की साँकल से बाँधकर जेलखाने मे डाल देती। यदि उन्हे अपने निवास स्थान ताम्रपर्णी द्वीप मे ऐसे मनुष्य, जिनकी नौकाएँ मग्न हो गई हो, नही मिलते तो वे उधर कल्याणी नदी तथा इधर नागद्वीप इन दोनो के मध्यवर्ती समुद्र तट पर भ्रमण करती। यही उनका कर्म था।

### व्यापारी यक्षिणियो के चंगुल में

एक बार की घटना है, पाँच सौ व्यापारी थे। अपनी नौकाएँ लिए समुद्र मे आगे बढ रहे थे। उनकी नौकाएँ मग्न हो गईं। वे सयोगवश ताम्रपर्णी द्वीप मे स्थित यक्षनगर के समीप उतरे। वे यक्षिणियाँ उनके समीप आईं। उन्हे लुभाया, मोहित किया, अपने साथ अपने नगर मे ले आईं। इससे पूर्व जो मनुष्य पकडे हुए थे, उन्हे जादू की साँकल से बाँध कर जेल खाने मे डाल दिया। ज्येष्ठ यक्षिणी ने ज्येष्ठ व्यापारी को तथा अवशिष्ट यक्षिणियो ने अवशिष्ट व्यापारियो को अपना स्वामी बनाया।

ज्येष्ठ यक्षिणी तथा दूसरी यक्षिणियाँ रात के समय जब वे व्यापारी सोये होते, जेल खाने मे जाती और वहाँ बदी बनाये गये मनुष्यो का मास खाती। फिर वापस आती।

### ज्येष्ठ व्यापारी की सूझ

ज्येष्ठ यक्षिणी कारागृह मे मनुष्य का मास खाकर वापस लौटती, तब उसका शरीर शीतल होता। एक बार वैसी स्थिति मे ज्येष्ठ व्यापारी ने उसका स्पर्श किया तो उसे प्रतीत हुआ कि यह मानुषी नही, यक्षिणी है। उसने मन-ही-मन विचार किया—इसी की ज्यो ये दूसरी पाँच सौ भी यक्षिणियाँ ही होगी। हमको इस स्थान से भाग जाना चाहिए। दूसरे दिन प्रात·काल वह उठा, हाथ मुंह धोये। उसने अपने साथी व्यापारियो से कहा—"ये मानवियाँ नही हैं, यक्षिणियाँ है। हमारी ही तरह जब दूसरे व्यापारी, जिनकी नौकाएँ मग्न हो जायेंगी, आयेंगे तो ये उन्हे अपने पति बना लेंगी और हमे खा जाएँगी। चलो, हम यहाँ से भाग चलें।"

उन व्यापारियों में से आधे—ढाई सौ कहने लगे—"हम इनको नहीं छोड सकते। हम इनको नहीं छोड सकते। हम नहीं भागना चाहते। तुम जा सकते हो, भाग सकते हो।"

जिन ढाई सौ व्यापारियों ने ज्येष्ठ व्यापारी की बात मानी, ज्येष्ठ व्यापारी उन ढाई सौ मनुष्यों को साथ लेकर वहाँ से भाग छूटा।

### बादल-अश्व के रूप में बोधिसत्त्व

तब बोधिसत्त्व बादल-अश्व के रूप मे उत्पन्न हुए थे। उस बादल-अश्व का रंग सफेद था। उसका मस्तक काक-सदृश था। उसके बाल मूज जैसे थे। वह ऋद्धिशाली था। वह गगनचारी था। वह हिमालय से ऊँचा उठ गगन मे आरोहण करता—उडता, ताम्रपर्णी द्वीप पर जाता, वहाँ ताम्रपर्णी सरोवर के कीचड मे स्वयं उगे हुए धान खाता, वैसा कर वापस लौट आता। जब वह इस प्रकार जाता तो करुणा से अनुप्राणित होकर मनुष्य की वाणी मे बोलता—"क्या कोई ऐसा है, जो जनपद जाना चाहता हो।" वह तीन बार इस प्रकार कहता।

अपने नित्य-कर्म के अनुसार जब वह बादल-अश्व उस दिन उस प्रकार बोला तो उन भागने वाले व्यापारियो ने उसके पास जाकर हाथ जोडकर कहा—"स्वामिन्! हम जनपद जाना चाहते है।"

### बादल-अश्व के सहारे बचाव

बादल-अश्व ने कहा—"तो तुम मेरी पीठ पर चढ जाओ।" कुछ उसकी पीठ पर चढे। कुछ ने उसकी पूँछ पकडी, कुछ हाथ जोडे खडे रहे। बोधिसत्त्व अपने विशेष पुण्य-प्रभाव से उन व्यापारियो को, जो न पीठ पर चढ सके थे और न पूँछ ही पकड सके, सभी ढाई सौ व्यापारियों को जनपद ले गये। उनको अपने-अपने स्थानो पर पहुँचाया और स्वयं अपने रहने के स्थान पर आये।

उन यक्षिणियो ने भी, जब उनको नये आदमी मिल गये, अपने पास रहे उन ढाई सौ व्यापारियो को मार डाला और खा लिया।

### बुद्धोपदेश

शास्ता भिक्षुओं को सम्बोधित कर बोले—"भिक्षुओ! जो व्यापारी उन यक्षिणियो के मोहपाश मे बँधे रहे—वशगत रहे, वे विनष्ट हुए। जिन्होंने बादल-अश्व का कहना माना, वे सकुशल अपने-अपने स्थानों पर पहुँच गये। भिक्षुओ! बुद्धो के उपदेश के अनुरूप आचरण नही करने वाले भिक्षु-भिक्षुणियाँ तथा उपासक-उपासिकाएँ भी चार प्रकार के नरक, पाच तरह के बधन, दण्ड आदि द्वारा घोर दुःख प्राप्त करते है। जो बुद्धो का उपदेश मानते हैं, वे तीन कुल-सम्पत्तियाँ, छः काम-स्वर्ग एवं बीस ब्रह्मलोक प्राप्त करते हैं, अमृत महानिर्वाण का साक्षात्कार करते है, यों अनिर्वचनीय, सर्वोत्कृष्ट सुख की अनुभूति करते हैं।

अभिसम्बुद्ध होने पर भगवान् ने ये दो गाथाएँ कही—

"ये न काहन्ति ओवादं नरा बुद्धेन देसितं।
ब्यसनं ते गमिस्सन्ति रक्खसीहोव वाणिजा ॥१॥

ये च काहन्ति ओवादं नरा बुद्धेन देसित ।
सोत्थि परङ्गमिस्सन्ति वालाहेनेव वाणिजा ॥२॥

जो मनुष्य बुद्ध द्वारा देशित—निरूपित शिक्षा के अनुरूप नही चलते, वे राक्षसियो—यक्षिणियो द्वारा सकटग्रस्त व्यापारियो की ज्यो व्यसन—घोर दुःख प्राप्त करते हैं। जो मनुष्य बुद्ध द्वारा देशित—निरूपित शिक्षा प्राप्त करते है, वे कुशलपूर्वक इस ससार सागर को पार कर जाते है, निर्विघ्नतया निर्वाण को प्राप्त कर लेते हैं, जिस प्रकार वे व्यापारी बादल-अश्व के द्वारा प्रेरित होकर सकट के पार पहुँच गये।"

●

# १० बया और बन्दर : कुटि दूसक जातक

अपने कार्य-कौशल, शिल्प-नैपुण्य आदि का कभी दम्भ नहीं होना चाहिए। किसी अयोग्य व्यक्ति के साथ भी दम्भवश ऐसा व्यवहार नहीं करना चाहिए, जो उसे अप्रिय और अपमानजनक लगे। अपने को अपमानित समझ लेने से उसमे प्रतिशोध की अग्नि प्रज्वलित हो जाती है। प्रतिशोध को शान्त करने हेतु वह बहुधा उपद्रवात्मक, हिंसात्मक रुख अपना लेता है।

एक दूसरा पक्ष और है, उद्दण्ड एव उद्धृत पुरुष को शिक्षा देने हेतु किया गया व्यवहार उस द्वारा हितात्मक दृष्टि से नहीं देखता है। तिरस्कार मान लेने पर उसमे क्रोध का आवेग एव बदले की दुर्भावना सहज ही उभर आती है।

जैन-वाङ्मय के अन्तर्गत बृहत्कल्पभाष्य, आवश्यक चूर्णि आदि मे तथा बौद्ध-वाङ्मय के अन्तर्गत कुटि दूसक जातक मे बन्दर और बये की कथा एक ऐसा ही प्रसग है, जहाँ बये की द्वारा बन्दर को कुटी बनाने का कहे जाने पर बन्दर उसे अपना अपमान समझकर बये का घोसला चूर-चूर कर डालता है। जैन-कथानक एवं बौद्ध-कथानक क्रमश. उपर्युक्त दोनो तथ्यो के संसूचक है।

बौद्ध-कथानक का वैशिष्ट्य यह है, वहाँ बन्दर और बये का प्रसग सीधा उपस्थापित नही होता। स्थविर महाकाश्यप के पात्र तोड देने वाले, कुटी जला देने वाले उद्दण्ड भिक्षु उलुङ्कशब्दक के पूर्व-जन्म के वृत्तान्त के रूप मे वह शास्ता द्वारा आख्यात है।

## बया और बंदर

### कौशल का दम्भ

एक बया था। उसने अपने लिए एक पेड पर बड़ा अच्छा घोसला बनाया। एक बार का प्रसग है, वर्षा का मौसम था, शीतल पवन चल रहा था, निरन्तर पानी बरस रहा था। उस समय एक बन्दर सर्दी मे कांपता हुआ, वर्षा मे भीगता हुआ कुछ बचाव के लिए उस पेड के नीचे आया। वहाँ बैठा।

बया अपने सुरचित, सुरक्षित घोसले मे बैठा था। उसने बन्दर को शीत से ठिठुरते हुए देखा, वह बोला—"अरे बन्दर ! जरा ऊपर नजर उठाकर देख, यह मेरा घोसला है। कितनी मेहनत से मैंने इसे तैयार किया है। मेहनत का सुफल मैं भोग रहा हूँ। इस भयानक ठण्ड और बारिस मे मैं यहाँ सुख से निरापद् बैठा हूँ। मूसलाधार बरसते पानी से मुझे कोई भय नही है और न शीतल बयार ही मेरा कुछ बिगाड सकती है। अरे मूढ ! मुझे तुझ पर बडा तरस आता है, मन मे बड़ी करुणा उठती है, तेरे हाथ हैं, तेरे पैर हैं, जो परिश्रम करने के साधन है, किन्तु, तू आलसी है। तू सर्वथा सक्षम होता हुआ भी आलस्य के कारण कुछ करता नही। बारिस की तेज बौछारें तू बर्दाश्त कर सकता है, शीतल बयार के आघात तू झेल सकता है, किन्तु, थोड़ा-सा परिश्रम कर आवास के लिए घर बनाने को उत्कण्ठित, उत्साहित नही होता, प्रयत्न नही करता।"

बया ने जो कहा, बन्दर ने खामोशी के साथ सुना।

### अपमान का प्रतिशोध : बये के घोंसले का ध्वंस

बया ने फिर अपनी बात को दुहराया, कई बार दुहराया तो बन्दर अपना सन्तुलन खो बैठा। उसने इसे अपना भारी अपमान समझा। वह जहाँ बैठा था, वहाँ से उछला। वृक्ष की उस शाखा पर जा पहुंचा, जिससे बया का घोसला लटक रहा था। उसने उस शाखा को पूरा जोर लगाकर हिलाया। बया, जो घोसले मे बैठा था, जमीन पर आ गिरा। बन्दर ने घोसले को अपने हाथो से तोड-मरोड डाला, बिखेर डाला और उसे पवन मे उडा दिया।

बन्दर ने फिर बया से कहा—"अब तुम भी मेरे जैसे निस्त्रप-त्रपाशून्य, लज्जाशून्य हो गये हो, मेरी ही तरह तुम अब वर्षा मे भीग रहे हो, शीत से कांप रहे हो, कितने सुन्दर प्रतीत होते हो।

### शिक्षा

जैसे गर्वित होकर बया ने स्वय अपने विनाश को आमन्त्रित किया, उस प्रकार किसी भी लब्धि प्राप्त साधु को गर्व से, अहकार से उन्मत्त, उद्धत नही बनाना चाहिए।[1]

## कुटि दूसक जातक

"मनुस्सस्सेव ते सीस"··· ··भगवान् ने यह गाथा, जब वे जेतवन मे विहार करते थे, उस युवा भिक्षु के सम्बन्ध मे कही, जिसने महाकश्यप स्थविर की कुटी को जला दिया था।

भगवान् ने उस कथा का इस प्रकार आख्यान किया—

### दो युवा भिक्षु : एक सेवाभावी : एक असहिष्णु

स्थविर महाकश्यप उस समय राजगृह नगर के समीपवर्ती वन मे एक कुटी मे निवास करते थे। उनकी सेवा हेतु दो युवा भिक्षु उनके साथ रहते थे।

उन युवा भिक्षुओ मे एक सेवाभावी था, उपकार-परायण था, साभिरुचि स्थविर की सेवा करता था। दूसरा इससे विपरीत प्रकृति का था। वह असहिष्णु था। दूसरे द्वारा किए गये कार्य को अपने द्वारा किया गया बताना उसकी आदत थी। जब सेवाभावी, परोपकारी भिक्षु स्थविर के मुख-प्रक्षालन का पानी आदि रखकर चला जाता तो वह दूसरा भिक्षु स्थविर के पास जाता, उन्हें प्रणाम करता और कहता—"भन्ते ! मैंने मुख-प्रक्षालन हेतु आपके लिए जल रख दिया है। आप मुख प्रक्षालन करें। यो कहकर वह चला जाता। उपकारी भिक्षु प्रात काल शीघ्र उठकर स्थविर का परिवेण स्वच्छ कर जाता। जब स्थविर बाहर निकलते, तब वह दूसरा भिक्षु इधर-उधर झाड़ू लगाने का उपक्रम कर यो दिखलाता मानो उसने समस्त परिवेण की स्वय ही सफाई की हो।

सेवाभावी एव कर्त्तव्यनिष्ठ भिक्षु के यह सब ध्यान मे था। उसने एक बार विचारा—

---

१ आधार—बृहत्कल्प भाष्य तथा वृत्ति उद्देशक १.३२५२,
आवश्यक निर्युक्ति ६८१,
आवश्यकचूर्णी पृष्ठ ३४५,
आवश्यक हारिभद्रीय वृत्ति २९२।

यह असहिष्णु भिक्षु, मैं जो-जो कार्य करता हूँ, उनके सम्बन्ध मे ऐसा प्रदर्शन करता है, मानो वे उसने ही किये हो। उसकी यह आदत मैं प्रकट करू।

### असहिष्णु भिक्षु को समझाने का उपक्रम

स्वय कार्य न कर अपने साथी द्वारा किये गये कार्य को अपना बताने वाला भिक्षु गाँव मे जाकर, भोजन कर, वापस लौटकर सोता था, तब सेवाभावी भिक्षु ने स्नान का जल गर्म किया, उसे पीछे की ओर स्थित कोठरी में रखा। थोडा-सा पानी—मात्र आवी नाली चूल्हे पर छोड दिया।

दूसरा भिक्षु उठा, चूल्हे की ओर गया, देखा—पानी के बर्तन से भाप उठ रही है। उसने सोचा, पानी को गर्म कर स्नान करने की कोठरी मे रख दिया होगा। वह स्थविर काश्यप के पास गया और उनसे कहा—"भन्ते ! स्नान की कोठरी मे जल रखा है, आप स्नान कर लीजिए।" अच्छा, स्नान करता हूँ, यह कहकर स्थविर उस भिक्षु के साथ स्नान की कोठरी मे आये। कोठरी मे स्नान का पानी नही था, तो उन्होने उनसे पूछा—"गर्म पानी कहाँ है ? वह भिक्षु शीघ्रता से अग्निशाला मे पहुँचा, चूल्हे पर जो वर्तन रखा था, उसमे कड़छी फिराई। वर्तनखाली था। बहुत थोड़ा-सा पानी उसमे था। खाली बर्तन मे कड़छी फिराने से 'सर' शब्द हुआ। उस दिन से यो शब्द करने के कारण वह भिक्षु 'उलुङ्क-शब्दक' नाम से अभिहित किया जाने लगा। उसी वक्त सेवाशील भिक्षु पीछे स्थित कोठरी मे से नहाने के लिए रखे गर्म पानी का वर्तन ले आया और बोला—"भन्ते ! आप स्नान कीजिए। स्थविर ने स्नान किया। तत्पश्चात् उन्होने विचार किया—उलुङ्कशब्दक को मुझे समझाना चाहिए, यद्यपि यह कठिन लगता है, वह समझ जाय। सायकाल जब वह भिक्षु स्थविर की सेवा मे उपस्थित हुआ तब स्थविर ने उसे कहा—"आयुष्मन् ! श्रमण का कर्त्तव्य है, वह जो अपने द्वारा कृत है, उसे ही अपना किया कहे। ऐसा न होने पर उसे जानबूझकर असत्य-भाषण करना होता है भविष्य मे ऐसा मत करना।"

### असहिष्णु उलुङ्कशब्दक द्वारा विपरीत आचरण

स्थविर महाकश्यप ने तो सद्भावना से ऐसा कहा था, किन्तु, वह भिक्षु उसे सह नही सका। वह महाकश्यप के प्रति मन-ही-मन बड़ा कुपित हो गया। दूसरे दिन वह स्थविर महाकाश्यप के साथ भिक्षाटन हेतु गाँव मे नही गया, महाकाश्यप दूसरे भिक्षु के साथ ही गाँव मे गये।

पीछे से उलुङ्कशब्दक उस उपासक-परिवार मे पहुँचा, जो महाकाश्यप के प्रति विशेष श्रद्धाशील एवं भक्तिशील था। वहाँ उसे परिवार के सदस्यो ने पूछा—"भन्ते ! स्थविर महाकश्यप कहाँ है ?"

उलुङ्कशब्दक बोला—"वे अस्वस्थ हैं; अतः विहार में ही स्थित हैं।"

"भन्ते ! तो उनके लिए क्या-क्या चाहिए ?"

उलुङ्कशब्दक ने उनके लिए 'अमुक वस्तु चाहिए, यो कहकर उनसे कई प्रकार के अपने रुचि के पदार्थ लिये। मनोनुकूल स्थान पर गया, खाया-पीया। फिर वह विहार मे आ गया।

### अनाचार-त्याग का शिक्षा

उससे अगले दिन का प्रसग है, स्थविर महाकाश्यप उसी परिवार मे गये, बैठे। परिवार के लोगो ने उनसे पूछा—"भन्ते ! आपको क्या तकलीफ है ? कल आप विहार मे ही रहे, बाहर नही पधारे। हमने अमुक युवा भिक्षु के साथ आपके लिए खाद्य-पदार्थ भेजे, आपने आहार किया ?"

स्थविर ने यह सब सुना। वहाँ चुपचाप भोजन किया। कुछ भी उत्तर नही दिया। विहार मे गये। सायकाल जब उलुङ्कशब्दक उनकी सेवा मे आया तो उन्होने उससे कहा—"आयुष्मन् ! अमुक गाँव मे तुम गये, वहाँ अमुक परिवार मे 'स्थविर अस्वस्थ हैं, उन्हे यह चाहिए, वह चाहिए' आदि कहकर खाद्य-पदार्थ लिए, फिर स्वयं खा गये। भिक्षु स्वय अपने मुँह से पदार्थ-विशेष की याचना करे, यह उचित नही है। यह अनाचार है—भिक्षु आचार के प्रतिकूल है। फिर कभी ऐसा मत करना।"

जब उसने ऐसा सुना, वह भीतर-ही-भीतर जल-भुन गया। स्थविर के प्रति उसके मन मे क्रोध तो था ही, इस घटना से वह और बढ गया। वह मन-ही-मन कहने लगा—'स्थविर की कितनी बुरी आदत है, उस दिन गर्म पानी की बात को लेकर मेरे साथ झगडा किया और आज मैंने इसके उपासको के घर से लेकर मुट्ठी भर भात खा लिया, इसके लिए झगडा कर रहा है। मैं इसे देख लूगा।

### उलुङ्कशब्दक द्वारा तोड़-फोड़ आगजनी

दूसरे दिन की बात है, जब स्थविर महाकाश्यप भिक्षार्थ गाँव मे गये तो पीछे से उसने हाथ मे मुद्गर उठाया, स्थविर के उपयोग मे आने वाले जो भी पात्र कुटी मे थे, उन्हे तोड़-फोड़ डाला। पर्णकुटी मे आग लगा दी। स्वय भाग गया। कुटी जल गई। इस घोर पाप-कृत्य के कारण वह जीते जी मनुष्य-प्रेत हो गया, सूख गया। मरकर वह अवीची नामक नरक मे उत्पन्न हुआ। उस दुष्ट भिक्षु का अनाचार पूर्ण व्यवहार लोगो मे प्रकट हो गया।

### शास्ता द्वारा प्रेरणा

कतिपय भिक्षु राजगृह से विहार कर श्रावस्ती पहुँचे। उन्होने अपने पात्र, चीवर-वस्त्र आदि उपकरण उपयुक्त स्थान पर रखे। तब शास्ता श्रावस्ती मे विराजित थे। वे उनके पास गये, प्रणाम किया, सन्निधि मे बैठे। शास्ता ने उनसे कुशल-क्षेम पूछा, जिज्ञासा की—"अभी कहाँ से आये हो ?"

भिक्षुओ ने कहा—"भन्ते ! हम लोग राजगृह से आये हैं।"

शास्ता ने पुन. पूछा—"वहाँ अभी धर्मोपदेष्टा कौन आचार्य है ?"

"भन्ते ! इस समय वहाँ स्थविर महाकश्यप विराजित हैं।"

"भिक्षुओ ! स्थविर महाकाश्यप कुशल-पूर्वक हैं ?"

भिक्षु बोले—"भन्ते ! स्थविर तो कुशलतापूर्वक हैं, किन्तु, उनके उलुङ्कशब्दक नामक शिष्य ने, जिसे आचार्य ने उसकी कुत्सित प्रवृत्तियो के परिहार हेतु उपदेश दिया, क्रुद्ध होकर बडा उत्पात किया। जिस समय स्थविर महाकाश्यप भिक्षार्थ गाँव मे गये हुए थे, उसने हाथ मे मुद्गर उठाया और स्थविर के उपयोग के सभी पात्रो को तोड-फोड़ डाला, पर्णकुटी मे आग लगा दी और वहाँ से भाग गया।"

शास्ता बोले—"भिक्षुओ ! ऐसे मूढ शिष्य के साथ रहने की अपेक्षा तो स्थविर काश्यप के लिए एकाकी रहना ही अच्छा है।"

शास्ता ने इस तथ्य को विशद करते हुए कहा—"यदि अपने से उत्तम या अपने सदृश सहचारी—साथी न मिले तो अकेला रहना ही श्रेयस्कर है। अज्ञानी के साथ रहना कभी अच्छा नहीं।"[1]

फिर भिक्षुओं को सम्बोधित कर भगवान् बोले—"वह भिक्षु न केवल इस समय में ही कुटी का विध्वंस करने वाला है, पूर्व जन्म में भी उसने ऐसा ही किया है। न केवल वह अभी क्रुद्ध होता है, पहले भी इसी तरह क्रुद्ध होता रहा है।"

भिक्षुओं ने पूर्व-कथा कहने का भगवान् से अनुरोध किया। भगवान् ने इस प्रकार कहा।

### बोधिसत्त्व बये पक्षी के रूप में

पूर्व काल का वृत्तान्त है, वाराणसी में राजा ब्रह्मदत्त का राज्य था। तब बोधिसत्त्व ने बये पक्षी की योनि में जन्म ग्रहण किया। बड़े हुए। हिमालय-प्रदेश में आवास करने लगे। वर्षा, तूफान आदि से बचने के लिए एक सुन्दर, सुरक्षित घोंसला बनाया।

### बन्दर को कुटी बनाने की शिक्षा

एक दिन की बात है, मूसलाधार वर्षा हो रही थी। भीषण सर्दी थी। एक बन्दर सर्दी से काँप रहा था। शीत इतना अधिक था कि उसके दाँत कटकटा रहे थे। वह बोधिसत्त्व के समीप आकर बैठा। बोधिसत्त्व ने देखा—बन्दर बड़ा कष्ट पा रहा है। उन्होंने उसके हित की भावना से कहा—'बन्दर ! तुम्हारा मस्तक मनुष्य के सदृश है, तुम्हारे हाथ और पैर भी मनुष्य के जैसे ही हैं। फिर यह कौन-सा कारण है कि तुम्हारे घर नहीं है, तुम नहीं बना पाते ?'[2]

इस पर बन्दर बोला—"यह सही है, मेरा मस्तक मनुष्य के सदृश है, हाथ-पैर भी उन्हीं के जैसे हैं, किन्तु, मनुष्यों के जैसी श्रेष्ठ प्रज्ञा—बुद्धि मुझ में नहीं है।"[3]

यह सुनकर बोधिसत्त्व ने कहा—"जिसका चित्त अनवस्थित—अस्थिर, चंचल होता है, जिसका चित्त हलका होता है—जिसमें गंभीरता नहीं होती, जो मित्र की बात-बात उससे द्रोह करता है, जिसका शील अध्रुव—अस्थिर होता है—जिसके चरित्र की दृढ़ता नहीं होती, उसमें कभी शुचिभाव—पवित्र भाव, उच्च चिन्तन नहीं होता। वह कभी सुखी नहीं होता। इसलिए हे बन्दर ! तुम शील का अतिवर्तन, उल्लंघन मत करो, कुशील का परि-

---

1. चरं चे नाधिगच्छेय्य, सेय्यं सदिसमत्तनो।
   एकचरियं दळ्हं कयिरा, नत्थि बाले सहायता ॥१॥
2. मनुस्सस्सेव ते सीसं, हत्थपादा च वानर।
   अथ केन नु वण्णेन, अगारं ते न विज्जति ॥
3. मनुस्सस्सेव मे सीसं, हत्थपादा च सिङ्गिल।
   याहु सेट्ठा मनुस्सेसु, सा मे पञ्ञा न विज्जति ॥

त्याग करो, प्रयत्नशील बनो, शीत, वायु और आतप से बचने के लिए एक कुटी बना लो।"[1]

बये का घोसला चूरचूर

वन्दर ने बये के कथन पर हित की दृष्टि से विचार नहीं किया। उसने विपरीत सोचा —यह बया खुद तो वर्षा आदि से सुरक्षित स्थान में बैठा है, मैं जो वर्षा और शीत से कष्ट पा रहा हूँ, मेरा उपहास कर रहा है। मैं ऐसा करूंगा, जिससे बैठने के लिए इसके घोसला ही न रहे। यह सोचकर वह बये को पकडने के लिए कूदा। बया तत्क्षण वहाँ से उड़कर दूसरी जगह चला गया। बन्दर ने घोंसले को चूर-चूर कर डाला, नष्ट कर दिया और वहाँ से चलता बना।

भगवान् ने कहा—"स्थविर काश्यप की कुटी जलाने वाला उलङ्कदाब्दक भिक्षु तब बन्दर था, बया तो स्वयं मैं ही था।"

---

१. अनवट्ठित चित्तस्स, लहुचित्तस्स दुब्भिनो।
निच्चं अद्धुवसीलस्स, सुचिभावो न विज्जति॥
सोकरस्सानुभावं, वीतिवत्तस्सु सीलिय।
सीतवातपरित्ताणं, करस्सु कुटिकं कपि॥

# ११ वासुदेव कृष्ण : घट जातक

भारतीय-वाङ्मय के अन्तर्गत अनेक विस्तृत, संक्षिप्त, गद्य, पद्य आदि विभिन्न विधाओ मे, विविध भाषाओ मे विरचित कृतियो मे वासुदेव कृष्ण एक गरिमामय चरित-नायक के रूप मे वर्णित हुए हैं।

जैन-साहित्य मे त्रिषष्टि शलाका पुरुषों मे—परम पुण्यशील उत्तम तिरेसठ पुरुषो में उनका वासुदेव—अर्ध चक्रवर्ती के रूप मे विशिष्ट स्थान है। अन्तकृद्दशांग सूत्र, उत्तराध्ययन टीका, वसुदेवहिंडी, त्रिषष्टिशलाकापुरुष चरित, हरिवंश-पुराण आदि मे उनका चरित पूर्वापर-सम्बद्ध घटना-क्रमो के साथ बहुत विस्तार से निरूपित हुआ है। जैन-परंपरा के अन्तर्गत संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश—इन प्राचीन भाषाओ तथा अनेक अर्वाचीन भाषाओ मे कृष्ण-काव्यधारा का बहुत विकास हुआ।

बौद्ध-वाङ्मय मे कृष्ण-काव्यधारा का वैसा विकास तो नही हुआ, किन्तु, उसका मूल उत्स वहाँ भी विद्यमान है। वहाँ घट जातक मे जो वर्णन आया है, वह वासुदेव कृष्ण के चरित के समक्ष है।

घट जातक मे वासुदेव नाम का ही प्रयोग हुआ है। जैन-कथानक मे वासुदेव की मा का नाम देवकी है, बौद्ध-कथानक मे उसके स्थान पर देव गर्भा है। जैन-कथानक मे देवकी के शिशुओ की हत्या का जो प्रसग है, उसी कोटि का प्रसग बौद्ध-कथानक मे है। वहाँ भी राजा देवगर्भा के शिशुओ की हत्या करने का कृत सकल्प है। दोनो ही कथानको मे हत्योद्यत राजा कस के नाम से अभिहित है। देवकी और देवगर्भा के पुत्रो की सख्या मे अन्तर है। देवकी के सात पुत्र है, जबकि देवगर्भा के दस पुत्रो का उल्लेख है। जैन-कथानक के अनुसार नन्द गोप के यहाँ वासुदेव कृष्ण का लालन-पालन होता है, उसी प्रकार बौद्ध-कथानक मे वासुदेव और उसके भाइयो का नन्दगोपा के यहाँ पालन-पोषण होता है।

वासुदेव कृष्ण के विनाशार्थ जैसे कस द्वारा मल्लयुद्ध आयोजित किये जाने का जैन-कथानक मे उल्लेख है, वैसा ही मल्ल-युद्ध का प्रसग बौद्ध-कथानक मे आता है। वासुदेव के भाई के रूप मे बलदेव दोनो मे है। जैन-परपरा मे बलदेव के पर्यायवाची बलभद्र और बलराम भी है। दोनो ही कथानको मे चाणूर और मुष्टिक नामक मल्ल अखाडे मे उतरते हैं। वासुदेव और बलदेव से मुकाबला होता है। जैन-कथानक के अनुसार चाणूर का वध वासुदेव कृष्ण द्वारा तथा मुष्टिक का वध बलदेव द्वारा होता है। बौद्ध-कथानक मे चाणूर और मुष्टिक दोनो बलदेव के हाथ से मारे जाते है। कस का वध दोनो ही कथानको मे वासुदेव द्वारा होता है। द्वारिका-नाश का प्रसग दोनो मे है। दोनो ही कथानको मे राजकुमारो का क्रमशः तपस्वी द्वैपायन तथा कृष्ण द्वैपायन के प्रति उद्धत, उद्दण्ड व्यवहार प्रदर्शित है, जो (दोनो तपस्वी) क्रमश. निदान एव भविष्य-भाषण के रूप मे द्वारिका-नाश के निमित्त बनते हैं।

वासुदेव कृष्ण का अवसान लगभग एक सदृश दुरवस्था मे होना उभयत्र वर्णित है। जैन-कथानक मे यदुवंशीय जराकुमार तथा बौद्ध-कथानक मे आखेटक जरा के बाण से वे देह-त्याग करते हैं।

पारिपार्श्विक प्रसगो, घटनाओ आदि मे यद्यपि सर्वथा सादृश्य नही है, किन्तु, बीज रूप मे कथा का उत्स, जो बौद्धो मे प्राप्त हैं, विषय-वस्तु की मूलगामिता की दृष्टि से वह जैनो मे विसदृश नही है।

वासुदेव कृष्ण के चरित के सन्दर्भ मे पौराणिको एवं जैनो से वैचारिक आदान-प्रदान के अवकाश रहे हैं, ऐसी सभावना सर्वथा असगत नही कही जा सकती, किन्तु, इस सम्बन्ध मे बौद्धो का जो कुछ है, उसमे जरा भी वृद्धि या विकास नही हुआ, ऐसा प्रतीत होता है।

जैसा पूर्व सूचित है, जैन-परपरा मे कृष्ण का वासुदेव या अर्धचक्री के रूप मे अभिमत है, वह कृष्ण काव्यधारा के साहित्यिक विकास मे हेतु बना हो, ऐसा सभावित है, किन्तु, बौद्ध-परपरा मे वैसा कोई स्थिति-वैशिष्ट्य नही है, अत लेखकों तथा कवियो का उत्तर विशेष आकर्षण न रहा हो, ऐसा सभव है, पर, वे (बौद्ध) मूल वृत्तात्मकता की दृष्टि से भारतीय धारा से पृथक् नही हैं।

## वासुदेव कृष्ण

**यदुवंश-परपरा**

जम्बूद्वीप के अन्तर्गत भरत क्षेत्र मे मथुरा नामक नगरी थी। वसु नामक राजा वहाँ राज्य करता था। वसु के पश्चात् उसका पुत्र वृहद्रथ वहाँ का राजा हुआ। तदनन्तर क्रमशः उसके वश प्रसूत अनेक राजाओ ने वहाँ राज्य किया।

बहुत समय व्यतीत होने पर उसी वश मे यदु नामक राजा हुआ। वह अत्यन्त प्रतापी और वीर था। उसके नाम से वह वंश यदुवश या यादव-वश कहलाया। यदु के शूर नामक पुत्र हुआ, जो सूर्य के सदृश तेजस्वी-ओजस्वी था। राजा शूर के शौरि तथा सुवीर नामक दो पुत्र हुए। राजा शूर ने शौरि का राज्याभिषिक्त किया, सुवीर को युवराज-पद दिया और स्वय प्रव्रज्या स्वीकार करली।

शौरि ने मथुरा का राज्य अपने छोटे भाई सुवीर को दे दिया। वह स्वय कुशार्त देश चला गया। उसने वहाँ शौर्यपुर नामक नया नगर बसाया। उसे अपनी राजधानी बनाया। वह वही रहने लगा।

राजा शौरि के अन्धकवृष्णि नामक पुत्र हुआ तथा सुवीर के भोजवृष्णि नामक पुत्र हुआ। राजा सुवीर ने अपने पुत्र भोजवृष्णि को मथुरा का राज्य सौंप दिया। वह स्वयं सिन्धु देश मे चला गया, जहाँ उसने सौवीरपुर नामक नये नगर की प्रतिष्ठापना की। उसे अपनी राजधानी बनाया। वह वहाँ शासन करने लगा। राजा शौरि ने अपने पुत्र अन्धककृष्णि को शौर्यपुर का राज्य दे दिया, स्वय सुप्रतिष्ठि नामक मुनि के पास प्रव्रज्या स्वीकार कर ली। उत्कृष्ठ भावना के साथ शुद्ध सयम एव तप का आचरण किया, अन्ततः सम्पूर्ण कर्म-क्षय कर मुक्ति प्राप्त की।

मथुरा के अधिपति भोजवृष्णि के उग्रसेन नामक पुत्र हुआ। उग्रसेन बड़ा पराक्रमी एव प्रभावशाली था।

शौर्यपुर के राजा अन्धकवृष्णि के अपनी सुभद्रा नामक रानी से समुद्रविजय, अक्षोभ्य, स्तिमित, सागर, हिमवान्, अचल, धरण, पूरण, अभिचन्द्र तथा वसुदेव नामक दस पुत्र हुए, जो दशार्ह कहलाए। अन्धकवृष्णि के कुन्ती और माद्री नामक दो कन्याएँ भी हुई। कुन्ती राजा पाण्डु को तथा माद्री राजा दमघोष को ब्याही गई।

राजा अन्धकवृष्णि ने अपने ज्येष्ठ पुत्र समुद्रविजय को राज्यारूढ कर स्वयं सयम

ग्रहण कर लिया। निरपवाद-रूपेण श्रुत-धर्म एवं चरित-धर्म की आराधना करते हुए केवल ज्ञान प्राप्त किया, अन्ततः सर्व-कर्म-क्षय कर मुक्त हुआ, शाश्वत सुख प्राप्त किया।

मथुराधिपति भोजवृष्णि ने ससार से विरक्त हो प्रव्रज्या स्वीकार कर ली। उसका पुत्र उग्रसेन राज्याभिषिक्त हुआ। उग्रसेन की राजमहिषी का नाम धारिणी था।

### उग्रसेन और तापस : भिक्षार्थ आमन्त्रण

एक बार का प्रसग है, राजा उग्रसेन नगर से बाहर गया हुआ था, यात्रा पर था। एकान्त वन मे एक तापस तपोनिरत था। उग्रसेन ने उसे देखा। मन मे श्रद्धा उत्पन्न हुई। उसने तापस से निवेदन किया—"महात्मन्! कृपा कर मेरे महल मे पधारें, भिक्षा ग्रहण करें।"

तापस ने कहा—"राजन्! मैं एक मास के अनशन के अनन्तर एक बार भोजन करता हूँ। वह भी एक ही घर से ग्रहण करता हूँ। दूसरे घर नही जाता। यदि उस घर से, जहाँ मै जाता हूँ, भिक्षा प्राप्त हो जाती है तो पारणा कर लेता हूँ और फिर एक मास का अनशन स्वीकार कर लेता हूँ। यदि पहले घर मे भोजन प्राप्त न हो तो बिना पारणे के ही मेरा तप क्रम चलता है। यह मेरी चर्या है।"

राजा तापस का अभिप्राय समझ गया। उसने बडे आदर के साथ तापस को भोजनार्थ आने हेतु पुन. निमन्त्रण दिया।

तापस ने जब राजा का बहुत आग्रह देखा तो उसका आमन्त्रण स्वीकार कर लिया।

### राजा की व्यस्तता . विस्मृति

तापस मासिक अनशन के पारणे के दिन भिक्षार्थ राजमहल मे पहुँचा। राजा ने भावावेश मे निमन्त्रण तो दे दिया था, किन्तु, वह राजधानी मे आकर अनेक कार्यों मे व्यस्त हो गया। उस बात को भूल गया। और किसी का ध्यान इस तरफ था ही नहीं। तापस को किसी ने कुछ नही पूछा। वह निराश होकर लौट आया और उसने अपने तप.क्रम के अनुसार बिना पारण. किये ही फिर एक मास का अनशन स्वीकार कर लिया।

कुछ समय पश्चात् मथुरा-नरेश फिर उसी मार्ग से निकला, जो तापस के आवास स्थान के पास से गुजरता था। ज्योंही तापस को देखा, उसे वह पूर्व प्रसग स्मरण हो आया और वह मन-ही-मन बहुत दु खित हुआ कि कितना बडा अपराध हो गया है, एक तापस को आमन्त्रित कर वह उसका आतिथ्य नही कर सका। उसने तापस से क्षमा-याचना की तथा अत्यधिक अनुनय-विनय के साथ निवेदन किया—"महात्मन्! आपको मेरे कारण बहुत कष्ट हुआ। एक मास के अनशन का आप पारणा तक नही कर सके। कृपा कर एक बार और पधारें, मैं आपको भिक्षा प्रदान कर परितोष पा सकूं।"

तापस ने पहले आना कानी तो की, किन्तु, राजा का विशेष आग्रह देख वह ना नहीं कह सका। उसने राजा का आमन्त्रण स्वीकार कर लिया।

दूसरा मास पूरा हुआ। पारणे का दिन आया। तापस राजमहल मे पहुँचा। तब भी वैसा ही घटित हुआ, जो पहले मास के अन्त मे हुआ था। किसी ने भी तापस को नही पूछा। राजा फिर भूल गया था। तापस भूखा ही लौट गया। इस बार भी बिना पारणे के ही उसने फिर अपना मासिक अनशन चालू कर दिया।

राजा कार्यवश पुन. उसी वन मे से गुजरा । तापस को देखते ही उसे ध्यान आया कि दूसरी बार भी वही गलती हो गई, अक्षम्य अपराध हुआ। वह शोक एव लज्जा से अभिभूत हो गया। इसके लिए घोर पश्चात्ताप करते हुए उसने तापस से अभ्यर्थना की, कृपा कर एक बार और अवसर प्रदान करें, जिससे मैं आपको भिक्षा देकर अपने दोष-मल का प्रक्षालन कर सकू। यदि नही पधारेंगे तो मेरे मन मे सदा यह बात खटकती रहेगी।

तापस का मन तो नही था, किन्तु, उसकी श्रद्धा तथा भक्ति देखकर उसने फिर स्वीकार कर लिया। अनशन का महीना पूरा होने पर वह पुन. राजमहल मे आया। इस बार भी वही बात बनी, जो पहले बन चुकी थी। राजा भूल गया था।

### तापस द्वारा निदान

तीन महीनो से भूखा तापस अत्यन्त क्रुद्ध हो गया। उसने मन-ही-मन कहा, यह राजा मुझे जान-बूझकर कष्ट देना चाहता है। प्रतीत होता है, मुझे कष्ट देने मे इसे आनन्द आता है। तभी तो अत्यन्त आग्रह के साथ आमन्त्रित करके भी तीन बार मे एक बार भी मुझे भिक्षा नही दी। क्रोधाग्नि मे जलते हुए तापस ने मन-ही-मन कहा—इसका दण्ड इसे मिलना ही चाहिए। यह सोचकर उसने निदान किया कि अपने आचीर्ण तप के फलस्वरूप ऐसा हो कि मैं आगामी भव मे इस राजा का वध करू।

### कंस का जन्म

तापस ने आचरण-अनशन स्वीकार किया, मृत्यु प्राप्त की। वह राजा उग्रसेन की अग्रमहिषी धारिणी के गर्भ मे आया।

दुष्ट गर्भ था; अतः ज्यो-ज्यो वह बढने लगा, रानी के मन मे क्रूरतापूर्ण प्रवृत्तियाँ उभरने लगीं। उसे दोहद उत्पन्न हुआ, मैं अपने पति के पेट का मास-भक्षण करूं। बडी कुत्सित कामना थी। रानी ने उसे ज्यो-ज्यो दबाने का प्रयास किया, वह और अधिक बढने लगी। इसका रानी के स्वास्थ्य पर असर हुआ। वह उत्तरोत्तर क्षीण होने लगी।

जब राजा ने बहुत आग्रह किया तो रानी ने बडे संकोच के साथ अपना दोहद उसे बताया। मन्त्रियो ने रानी का दोहद पूर्ण करने की युक्ति निकाली। उन्होने गुप्त रूप से राजा के पेट पर खरगोश का मास लगाया। वास्तविक की ज्यो उसे राजा के पेट से काट-कर निकाला। राजा ने कल्पित रूप मे आर्त्तनाद किया, मानो सचमुच उसके पेट का मास काटा जा रहा हो। रानी ने इस नाटक को यथार्थ समझा। उसने अपना दोहद पूर्ण किया।

जब दोहद पूर्ण हो गया, रानी का मन यथावस्थ हुआ। उक्त घटना का चिन्तन कर वह अत्यन्त दु.खित हुई। कहने लगी—"मेरी दूषित मनोवाञ्छा के कारण जब प्राणनाथ ही नही रहे तो अब मुझे जीकर क्या करना है।" वह आत्महत्या करने को उद्यत हुई। मन्त्रियो ने समझा-बुझाकर किसी तरह उसे रोका और आश्वस्त किया कि वे मन्त्र-प्रयोग द्वारा सप्ताह भर मे राजा को पुनर्जीवित करवा देंगे।

सातवें दिन उन्होने राजा को रानी के समक्ष उपस्थित किया। उसका शरीर अक्षत, पूर्ववत् स्वस्थ एव सही सलामत था। रानी को इससे अत्यन्त प्रसन्नता हुई।

क्रमश. गर्भ बढता गया। पौष कृष्णा चतुर्दशी की रात मे मूल नक्षत्र मे रानी के पुत्र

उत्पन्न हुआ। पुत्रोद्भव नारी के मातृत्व का पुण्य प्रसाद । प्रत्येक नारी के पुत्रोत्पत्ति सुखप्रद होती है, महारानी ने भी ज्योंही पुत्र का मुख देखा, हर्ष का अनुभव किया, किन्तु, दूसरे ही क्षण जब उसने गौर किया कि जिस जीव के गर्भ में आते ही मेरे मन मे अत्यन्त क्रूर एव निठुर दोहद उत्पन्न हुआ, यह निश्चित रूपेण आशंकित है, वह बालक आगे चलकर बडा दु:खद और घातक सिद्ध होगा। महारानी इसकी कल्पना मात्र से काँप गई। उसने यह निश्चय किया कि ऐसे बालक को किसी भी स्थिति में नही रखना चाहिए।

महारानी ने अपनी सेविका को बुलाया। उसे आज्ञा देकर एक कांस्य-मंजूषा मंगवाई। मंजूषा मे उसने अपने तथा उग्रसेन के नामांकन से युक्त मुद्रिका-परिपूर्ण वृत्तयुक्त पत्र एव प्रचुर रत्न रख दिये। उन पर नवजात शिशु को सुला दिया। मंजूषा बन्द की। सेविका को आदेश दिया कि इसे यमुना मे बहा आओ।

सेविका ने अपनी स्वामिनी का आज्ञा-पालन किया। मंजूषा नदी मे प्रवाहित कर दी।

प्रात:काल जब राजा ने रानी से प्रसव के सम्बन्ध मे जिज्ञासा की तो रानी ने कहा कि पुत्र हुआ था, जो उत्पन्न होते ही मर गया। बात बडे सहज रूप मे कही गई। राजा को विश्वास हो गया। सब यथावत् चलने लगा।

कांस्य-मंजूषा यमुना की लहरो पर तैरती-तैरती मथुरा से शौर्यपुर जा पहुँची। प्रात:काल का समय था। शौर्यपुर वासी सुभद्र नामक रस-वणिक्—घृत, तैल, मधु आदि का व्यवसायी शौचादि से निवृत होने यमुना-तट पर आया था। उसने नदी की उत्ताल तरंगो पर थिरकती, आगे बढती मंजूषा देखी। उसे जिज्ञासापूर्ण उत्सुकता हुई। वह मंजूषा नदी-तट पर खीच लाया। उसे खोला। उसे नवजात शिशु, नामांकित मुद्रिका, पत्र एव रत्न मिले। वह सारी स्थिति से अवगत हुआ।

सुभद्र वह मंजूषा अपने घर ले आया। मुद्रिका, पत्र आदि सुरक्षित रखे। अपनी पत्नी इन्दुमती को उस बालक के लालन-पालन का दायित्व सौंपा। वह शिशु कांस्य-मंजूषा से प्राप्त था; अत: उसका नाम कंस रखा गया।

## कंस के कुसंस्कार

कंस मूलत: कुसंस्कारयुक्त था। ज्यो-ज्यो बडा हुआ, उसके कार्य मे उसके बुरे लक्षण दीखने लगे। वह अपने साथ खेलने वाले, रहनेवाले बालको से बात-बात पर लड पडता, मार-पीट कर डालता। नतीजा यह हुआ, सुभद्र तथा इन्दुमती के पास नित्य प्रति लोगो के उलाहने आने लगे। सुभद्र बालक कंस को डराता, धमकाता, ताडित करता, तर्जित करता, किन्तु, कंस की मनोवृत्ति पर उसका कोई असर नही पडता। उसके चेहरे पर हर समय क्रूरता छाई रहती। उसकी उद्दण्डता, उत्पाद निरन्तर बढने लगे। किसी से लडने-झगडने के लिए तो मानो उसकी भुजाओ मे खाज ही चलती रहती।

## राजकुमार वसुदेव की सेवा मे

कंस जब तक दस वर्ष का हुआ, बडा दुर्धर्ष और दुर्दम हो गया। सुभद्र के वश की बात नही रही कि वह उसे नियन्त्रण मे रख सके। सुभद्र ने जब देखा, कंस को ठीक रास्ते पर लाने के जो भी उसने उपाय किये, निष्फल सिद्ध हुए तो उसने उसे राजकुमार वसुदेव की सेवा मे रख दिया।

कंस वसुदेव की सेवा मे आकर प्रसन्न हुआ। उसे वहाँ अपनी अभिरुचि के अनुकूल वातावरण प्राप्त हुआ। वसुदेव की देखरेख मे वह युद्ध-विद्या, अस्त्र-शस्त्र चलाने की कला आदि सीखने लगा। वसुदेव उसे अन्यान्य कलाओ तथा विद्याओ का भी शिक्षण दिलवाता रहा। इस प्रकार विविध प्रकार का शिक्षण प्राप्त करता हुआ कस बडा हुआ, युवा हुआ। वह बहुत बलिष्ट एव पराक्रमी हुआ।

### जरासन्ध का सन्देश

एक बार का प्रसग है, राजा समुद्रविजय अपने छोटे भाइयो, मन्त्रियो, उच्चधिकारियो तथा सभासदो के साथ राजसभा मे बैठा था। तभी द्वारपाल से अनुमति प्राप्त कर एक दूत सभा मे प्रविष्ट हुआ। अपना परिचय देते हुए उसने कहा—"राजन्! अर्धचक्रवर्ती राजगृह-नरेश महाराज जरासन्ध का मैं दूत हूँ।"

समुद्र विजय ने दूत का समुचित आदर किया, उसे आसन दिया, महाराज जरासन्ध का कुशल-क्षेम पूछा और जिज्ञासा की कि महाराज का क्या सन्देश है?'

दूत ने कहा—'राजन्! महाराज जरासन्ध का सन्देश है कि वैताढ्य गिरि के समीपस्थ सिंहपुर नामक नगर के राजा सिंहरथ को बन्दी बना लाए।"

समुद्रविजय—"सिंहरथ का क्या अपराध है?"

दूत—"वह बडा मदोन्मत्त और उद्धत हो गया है। उसे अपने बल एवं पराक्रम पर बडा घमड है। वह दु सह है। स्वामी का यह भी कथन है कि जो पुरुष सिंहरथ को बन्दी बना लायेगा, उसके साथ वे अपनी राजकुमारी जीवयशा का विवाह कर देंगे तथा पुरस्कार के रूप मे एक समृद्धिशाली, वैभवशाली नगर भी उपहृत करेंगे।"

शौर्यपुर-नरेश को समृद्धिशाली नगर का कोई लोभ नही था और न उसका जरासन्ध की पुत्री जीवयशा के प्रति ही कुछ आकर्षण था, किन्तु, महाराज जरासन्ध की इच्छा की भी अवहेलना नही की जा सकती थी। वह चिन्ता मे पड गया, क्या करे, कैसे करें।

जरासन्ध के दूत ने जब समुद्रविजय की चिन्ताकुल मुख मुद्रा देखी तो वह ताने के स्वर मे बोला—"राजन्! सिंहरथ का नाम सुनते ही क्या भयान्वित हो गये?"

कुमार वसुदेव के मन पर इससे आघात लगा। उसने कहा—"दूत! तुम चिन्ता मत करो। ऐसा समझो, सिंहरथ बन्दी हो गया है।"

वसुदेव ने अपने ज्येष्ठ बन्धु समुद्रविजय से सिंहरथ को पराभूत करने हेतु प्रस्थान की आज्ञा चाही।

समुद्रविजय ने गभीर भाव से कहा—"सिंहरथ को जीतने मै जाऊँगा।'

कुमार वसुदेव ने पुन उत्साह के साथ विनम्रतापूर्वक आग्रह किया कि यह अवसर कृपया मुझे प्रदान करें।

अन्तत समुद्रविजय ने वसुदेव का आग्रह स्वीकार कर लिया। उसे युद्धार्थ जाने का आदेश दिया और यह भी कहा कि वह अपने सेवक कस को भी साथ लेता जाए, उसे युद्ध मे अपना पराक्रम प्रदर्शित करने का अवसर दे।

### वसुदेव और सिंहरथ का द्वन्द्व-युद्ध

वसुदेव कस को साथ लिए अपनी सेना सहित सिंहपुर पहुचा। राजा सिंहरथ यह सुनकर अपनी सेना के साथ उससे आ भिडा। युद्ध का भीषण एव रोमाचक दृश्य उपस्थित हो

गया। सिंहरथ और वसुदेव का द्वन्द्व-युद्ध होने लगा। दोनों पराक्रमी थे, रणबाकुरे थे। कोई पीछे नही हटता था। जय-पराजय अनिश्चय के झूले मे झूलने लगी।

## सिंहरथ बन्दी

अकस्मात् कंस अपने रथ से कूदा। उसने गदा द्वारा सिंहरथ के रथ पर प्रहार किया रथ भंग हो गया। यह देखकर सिंहरथ बडा क्रुद्ध हुआ। वह अपने हाथ मे तलवार लिए कंस को मारने दौड़ा। इतने ही मे वसुदेव ने अपने क्षुरप्र बाण से उसका वह हाथ छिन्न कर डाला, जिसमें वह तलवार लिए था। कस कपटपूर्ण रण-कौशल मे बडा प्रवीण था। वह अचानक सिंहरथ पर झपटा, उसे उठाया और वसुदेव के रथ में फेंक दिया। सिंहरथ की सेना की हिम्मत टूट गई। विजयश्री वसुदेव को प्राप्त हुई।

सिंहरथ को बन्दी बनाकर वसुदेव कंस आदि शौर्यपर पहुचे। राजा समुद्रविजय बहुत प्रसन्न हुआ। वह अपने छोटे भाई वसुदेव को एकान्त मे ले गया और उससे बोला—"वसुदेव! मैंने क्रोष्टुकि नामक भविष्यद्रष्टा ज्ञानी से सुना है, जरासन्ध की पुत्री जीवयशा हीनलक्षणा है। वह पति-कुल तथा पितृ-कुल—दोनो का विनाश करने वाली होगी; अतः ध्यान रहे, उसके साथ तुम्हारा विवाह न हो।"

वसुदेव—"तब कैसे करे? जीवयशा से कैसे छुटकारा हो।"

समुद्रविजय—"चिन्ता मत करो। एक युक्ति है। जरासन्ध से कहना—कंस ने ही सिंहरथ को पराभूत किया है; अत. जीवयशा का विवाह उसी के साथ किया जाए। वसुदेव! कंस को तुम्हारे साथ भेजने के पीछे मेरा यही भाव था।"

वसुदेव—"एक कठिनाई है। कस वैश्य है, जरासन्ध क्षत्रिय। वह अपनी पुत्री उसे नही देगा।"

समुद्रविजय कुछ क्षण चुप रहा। फिर वह बोला—"वसुदेव! जो तुम कहते हो, वह बात तो ठीक है, पर, कस की प्रवृत्तियो को देखते ऐसा नही लगता कि वह वैश्यवंशीय है।"

वसुदेव—"समझता तो मैं भी यही हूँ। युद्धक्षेत्र मे कस ने जो निर्भीकता, वीरता तथा सहनशीलता दिखलाई, उससे यह स्पष्ट प्रतीत होता है वह क्षत्रिय-पुत्र है। वैश्य-पुत्र द्वारा ऐसा होना संभव नही है। हमे खोज करनी चाहिए, उसके जन्म के सम्बन्ध मे कोई रहस्यपूर्ण बात तो नही है?"

समुद्रविजय को वसुदेव का कथन उपयुक्त लगा। उसने रस-व्यवसायी सुभद्र को बुलाया। सुभद्र उपस्थित हुआ। समुद्रविजय ने उससे कस का सही-सही परिचय पूछा।

सुभद्र बहुत घबरा गया। सोचने लगा—अकस्मात् ऐसा क्या हो गया, जिससे कंस के परिचय की खोज की जा रही है।

राजा द्वारा अभय दिये जाने पर सुभद्र ने कस से सम्बद्ध सारा घटनाक्रम—मजूषा के यमुना मे बहते हुए आने से लेकर उसे कस को वसुदेव के यहाँ रखने तक का वृत्तान्त बतलाया।

राजा ने उग्रसेन तथा धारिणी के नामांकनयुक्त मुद्रिका, वृत्तसूचक पत्र आदि वहाँ उपस्थित करने को कहा। सुभद्र अपने घर जाकर तत्काल ये सारी वस्तुए ले आया और राजा को सौंप दी।

राजा ने सुख की सास ली कि समस्या का समुचित समाधान प्राप्त हो गया है।

### कस और जीवयशा का विवाह

समुद्रविजय एव वसुदेव कस तथा बन्दी सिंहरथ को साथ लिए जरासन्ध के यहा राजगृह पहुँचे। सिंहरथ को बन्दी के रूप मे प्राप्त कर जरासन्ध बहुत प्रसन्न हुआ। उसने जीवयशा के विवाह का प्रसग उपस्थित किया तो वसुदेव ने कस के शौर्य और पराक्रम की प्रशसा करते हुए बताया कि राजा सिंहरथ को बन्दी बनाने वाला यही है; अत· राजकुमारी जीवयशा को प्राप्त करने का वास्तव मे यही अधिकारी है।

जब कस ने अपने स्वामी वसुदेव के ये उद्‌गार सुने तो वह बड़ा प्रसन्न हुआ कि वसुदेव कितने महान् एव गुणग्राही हैं। वह वसुदेव के प्रति कृतज्ञता से भर गया।

कस के वश के सम्बन्ध मे समुद्रविजय ने सारा वृत्तान्त महाराज जरासन्ध के समक्ष प्रस्तुत करते हुए बताया कि वह यदुवशीय मथुराधिपति राजा उग्रसेन का पुत्र है। जरासन्ध यह जानकर बड़ा परितुष्ट हुआ। उसने राजकुमारी जीवयशा का विवाह कस के साथ कर दिया।

### कस द्वारा मथुरा की प्राप्ति . अतिमुक्तक द्वारा दीक्षा

कस अपने जन्म, वश आदि का परिचय ज्ञात कर मन-ही-मन अपने माता-पिता के प्रति आगबबूला हो गया। उसने प्रकट रूप मे तो कुछ नही कहा, किन्तु, अपने मन मे उसने अपने माता-पिता से प्रतिशोध लेने का, उन्हें पीडित करने का निश्चय किया।

महाराज जरासन्ध ने कंस से कहा—"जो तुम चाहो, वैसा एक समृद्ध नगर भी माग लो।"

कस चिन्ता-निमग्न था, गंभीर था। यह देखकर जरासन्ध बोला—"सकोच करने की कोई बात नही है, जो तुम्हे पसद हो, वह नगर माग लो।"

कस—"महाराज ! मुझे मथुरा नगरी का राज्य दीजिए।"

जरासन्ध ने मुसकराते हुए कहा—"मथुरा का राज्य तो तुम्हारा है ही। तुम्हारा पिता मथुरा का शासक है। मथुरा का राज्य तो तुम्हे पैतृक दाय के रूप मे प्राप्त होगा ही कोई अन्य नगर और मागो।"

कस—"मैं मथुरा का राज्य पैतृक उत्तराधिकार के रूप मे न चाहकर, अहने पराक्रम के पुरस्कार के रूप मे चाहता हू, कृपया दीजिए।"

जरासन्ध ने कस की माग स्वीकार की। उसे बहुत बडी सेना भी दे दी। कस जरासन्ध से विदा ले, अपनी सेना साथ लिये राजगृह से मथुरा की ओर रवाना हुआ। यथा समय मथुरा पहुचा। वह भीतर ही भीतर उग्र क्रोध से जल रहा था। उसने मथुरा पर आक्रमण किया। अपने पिता उग्रसेन को बन्दी बना लिया और उसे एक पिंजडे मे बन्द करवा दिया। उग्रसेन के अतिमुक्तक आदि और भी कई पुत्र थे। इस घटना से अतिमुक्तक के मन पर बड़ी चोट पहुची। उसे ससार से विरक्ति हो गई। उसने दीक्षा ले ली।

कस ने अपना लालन-पालन करने वाले रस-व्यवसायी सुभद्र को बुलाया। उसे बहुत सम्मानित-सत्कृत और पुरस्कृत किया।

कस की माता धारिणी ने बार-बार उससे अभ्यर्थना की कि सारा अपराध मेरा है, पिता का कोई अपराध नही है, तुम उन्हे मुक्त कर दो, कष्ट मत दो। कंस ने माता के अनुरोध पर कुछ भी गौर नही किया।

राजा समुद्रविजय और वसुदेव कुछ दिन महाराज जरासन्ध का सम्मानपूर्ण आतिथ्य प्राप्त कर शौर्यपुर लौट आये।

## कुमार वसुदेव का अनुपम सौन्दर्य

कुमार वसुदेव अद्भुत रूप-संपन्न तथा अनुपम सौन्दर्यशाली था। वह जब भी बाहर निकलता, स्त्रियाँ मन्त्र-मुग्ध की ज्यों उसकी ओर आकृष्ट हो जाती। तरुणियाँ और किशोरियाँ ही नहीं, प्रौढाएं तथा वृद्धाएं तक उसे देख कामाभिभूत हो उठतीं। किन्तु, वसुदेव इन सबसे निर्लिप्त तथा अनाकृष्ट रहता। वह अपनी धुन का व्यक्ति था। उसका मस्ती का जीवन था। मनोरंजन, मनोविनोद हेतु इधर-उधर घूमता, अपने महल में लौट आता।

## कलाराधना के मिष महल में नियन्त्रित

प्रजाजनों को यह स्थिति असह्य प्रतीत होने लगी। कतिपय सम्भ्रान्त जन राजा समुद्रविजय के पास आये और सारी स्थिति से उन्हें अवगत कराते हुए निवेदन किया—"राजन् ! इससे मर्यादा का लंघन होता है, शालीनता क्षीण होती है।"

राजा ने उनको आश्वस्त किया—"आप लोग निश्चिन्त रहें, मैं इसकी समीचीन व्यवस्था कर दूंगा।"

राजा सोचने लगा—रूप-सौन्दर्य पुण्य-प्रसूत है, उत्तम गुण है, किन्तु, अतिशय रूपवत्ता के कारण जब लोक-मर्यादा भग्न होने लगे तो उस पर नियन्त्रण या बन्धन वाञ्छित है।

राजा इस समस्या का बड़ी बुद्धिमत्ता के साथ समाधान करना चाहता था, जिससे कुमार वसुदेव को भी अन्यथा प्रतीत न हो और कार्य भी हो जाए।

एक दिन राजा ने कुमार वसुदेव को अपने पास बिठाया तथा कहा—"कुमार ! तुम दिन भर घूमते रहते हो। इससे तुम्हारी देह-द्युति क्षीण हुई जा रही है। बड़े परिश्रान्त एवं क्लान्त लगते हो। ऐसा मत किया करो।"

वसुदेव—"राजन् ! महल में बैठा-बैठा क्या करूं ? ऊब जाता हूं। बिना किसी कार्य के निठल्ले बैठे रहने में मन भी नहीं लगता। आप कुछ कार्य बतलाते नहीं।"

समुद्रविजय—"वसुदेव ! कला एवं विद्या की आराधना करो। जो कलाएँ, विद्याएं तुमने नहीं सीखी हैं, उन्हें सीखो। जो कलाएँ, विद्याएँ तुम सीखे हुए हो, उनका पुनः-पुनः अभ्यास करो। अभ्यास के बिना कला नहीं टिकती विद्या विस्मृत हो जाती है।

वसुदेव—"राजन् ! बहुत अच्छा, अब मैं ऐसा ही करूंगा। बाहर नहीं घूमूंगा।'

बड़े भाई राजा समुद्रविजय की इच्छानुसार कुमार वसुदेव कलाराधना में निमग्न हो गया। उसका महल संगीत, नृत्य, काव्य आदि कलाओं के परिशीलन का भव्य केन्द्र बन गया।

कुछ समय तक तो यह सुन्दर क्रम चलता रहा, पर, उसमें व्यवधान आया। मनुष्य का मन बड़ा चंचल है। अतएव उसकी चिन्तन धारा भी चंचल होती है। कुछ ऐसे प्रसंग उपस्थित हुए, जिससे वसुदेव को ऐसा अनुभव होने लगा कि उसका जीवन तो एक प्रकार से बन्दी का सा जीवन है। यह विचार आते ही वह छटपटा उठा। उसे राजप्रासाद कारागृह-सा प्रतीत होने लगा। किसी भी प्रकार से वह वहाँ से निकल भागे, ऐसा प्रयास करने लगा।

राजा समुद्रविजय का प्रहरी गण को यह गुप्त आदेश था, वे ध्यान रखते रहे, कुमार अकेला बाहर कहीं नहीं जाए। वसुदेव को यह ज्ञात हो गया था; अत. प्रकट रूप मे वैसा प्रयत्न नही किया।

**महल से प्रयाण**

वसुदेव विविध विद्या निष्णात था। उसके पास एक ऐसी गुटिका थी, जिसके प्रयोग द्वारा रूप-परिवर्तन किया जा सकता था। वसुदेव ने उसके द्वारा रूप-परिवर्तन किया। वह रात के समय महल से निकल पडा। महल के परिचारको मे से कोई एक होगा, पहरेदारो ने यह सोचकर कोई रोकटोक नही की।

नगर से बाहर निकलकर वह श्मशान मे गया। वहाँ एक लावारिस लाश पडी थी। उसे चिता मे डाल दिया। वैसा कर उसने एक पत्र लिखा— "लोगो ने मेरे गुण को अवगुण के रूप मे देखा, प्रकट किया। मेरे ज्येष्ठ बन्धु ने भी उस पर विश्वास कर लिया। इस लोकापवाद से मृत्यु कही अच्छी है, यह सोचकर मैं जीवित चिता मे प्रवेश करता हूँ। सब लोग मेरी ज्ञात-अज्ञात भूलो के लिए मुझे क्षमा करें।"

वह पत्र उसने श्मशान के समीप गडे एक खभे पर बाँध दिया और स्वय ब्राह्मण का वेश बनाकर आगे चला गया।

प्रात काल जब कुमार वसुदेव महल मे नहीं मिला तो सर्वत्र खलबली मच गई। उसे खोजने हेतु चारो ओर राजकर्मचारी भेजे गये। कुछ कर्मचारी उसके पैरो के निशानो के सहारे श्मशान मे पहुँचे। वहाँ खभे पर बँधे पत्र को ज्योही उन्होने पढा, वे स्तब्ध रह गये। पास ही चिता मे अधजली लाश देखी। उससे उन्हे विश्वास हो गया कि वसुदेव ने वास्तव मे अग्नि मे प्रवेश कर लिया है।

ज्योही यह समाचार राजमहल मे पहुँचा, सब शोकाभिभूत हो गये। महल मे हाहाकार मचा गया। समग्र यादव-परिवार मे विषाद छा गया। यो कुमार वसुदेव को मृत समझ कर पारिवारिक जनो ने उसकी और्ध्वदैहिक क्रियाएँ सपादित की।

**पर्यटन**

वसुदेव ने भी अपने यात्रा-क्रम के मध्य लोगो से—श्रुतिपरंपया यह समाचार सुना। वह उस ओर से निश्चिन्त हो गया तथा आगे बढता गया।

वसुदेव अत्यन्त सुन्दर था, कला प्रवीण था, विद्या-निष्णात था, रण-कुशल था। वह पर्यटन का शौकीन था। दीर्घकाल तक घूमता रहा। उस बीच उसका अनेक सुन्दरियो के साथ पाणि-ग्रहण हुआ, उसने नई-नई विद्याएँ, नये-नये अनुभव अर्जित किये।

**रोहिणी के साथ विवाह**

एक बार वसुदेव कही जा रहा था। मार्ग में एक देव मिला। उसने कहा—"वसुदेव ! राजा रुधिर की पुत्री, परम रूपवती रोहिणी का अरिष्टपुर मे स्वयवर आयोजित है। मैं तुम्हे दैविक शक्ति द्वारा वहाँ पहुँचा देता हूँ। तुम वहाँ पटह-वादको—ढोल बजाने वालो के साथ पटह—ढोल बजाना।"

वसुदेव के उत्तर की प्रतीक्षा किये बिना ही उस देव ने तत्क्षण उसे स्वयवर मे पहुँचा दिया और उसके गले मे एक पटह—ढोल लटका दिया। यो वसुदेव पटह-वादको मे शामिल हो गया।

स्वयवर मे महाराज जरासन्ध आदि अनेक भूपति उपस्थित थे। समुद्रविजय तथा उसके भाई भी स्वयवर मे आये थे।

रोहिणी साक्षात् शशिप्रिया रोहिणी ही थी। वह अप्रतिम सुन्दरी थी। हाथ मे वर-माला लिये अपनी सहेलियो के साथ उसने स्वयवर-मंडप मे प्रवेश किया। सभी राजा उसके रूप-सौन्दर्य से चकित हो गये। उनमे से प्रत्येक यही कामना लिये था कि रोहिणी उसका वरण करे। रोहिणी उन पर दृष्टिपात करती हुई आगे बढती गई। उनमे से कोई भी राजा उसे रुचीय नही लगा।

वसुदेव पटह-वादको के वेश मे था, किन्तु, उसके व्यक्तित्व की छटा निराली थी, उसके ढोल बजाने का ढग अद्भुत था। उसने विशिष्ट ताल तथा लय के माध्यम से ढोल की ध्वनि के रूप मे ये शब्द निकाले—"मृग-सदृश सुन्दर नयनो वाली राजकुमारी! हरिणी की ज्यो इधर-उधर मत घूमो। यहाँ आओ। मैं तुम्हारे लिए योग्य वर हूँ।"

राजकुमारी भी कलाविद् थी। ज्योंही उसके कानो मे ये शब्द पडे, वह सारी स्थिति भाप गई। वह आगे बढ़ी, पटह-वादक के निकट पहुँची। पटह-वादक की देह-द्युति, मुख-कान्ति अनूठी थी। उसका व्यक्तित्व ओज, पराक्रम एव पौरुष का परिचायक था। राजकुमारी ने वरमाला उसके गले मे डाल दी।

इतने क्षत्रिय-राजाओं की विद्यमानता मे एक पटह-वादक के गले मे वरमाला डाला जाना अपने आपमे एक अनुपम आश्चर्य था। नृपतिगण यह देखकर स्तम्भित रह गये। तरह-तरह की बातें करने लगे। उनका अभिमत था, एक पटह-वादक इतने क्षत्रिय राजाओ के बीच से राजकुमारी रोहिणी को ले जाए, यह सभी समागत राजाओं का अपमान है; इस-लिए उचित यही होगा, इस पटह-वादक से रोहिणी को छीन लिया जाए।

रोहिणी का पिता राजा रुधिर बोला—"नृपतिगण! स्वयंवर की यह विधि पर-परा है, मर्यादा है—कन्या जिसे चाहे, उसके गले मे वरमाला डालने की, उसका वरण करने की अधिकारिणी है। उस द्वारा जिसके गले मे वरमाला पड़ गई, निश्चितरूपेण वह उसका पति हो गया। आप सब इस नियम और विधिक्रम को जानते हैं। कन्या ने अपने अधिकार का प्रयोग किया, आप लोग क्यो वृथा रुष्ट हो रहे हैं?

राजाओ ने कहा—"यह हमारा अपमान है। हम इसे नही सह सकते। हम राज-कुमारी को नही ले जाने देंगे।"

न्यायविज्ञ विदुर वहाँ उपस्थित था। उसने क्रोधाविष्ट राजाओ को शान्त करने के अभिप्राय से कहा—"आप लोगो का कथन ठीक भी मान लिया जाए, तो भी यह तो आव-श्यक है कि इस पुरुष के कुल-शील आदि का परिचय प्राप्त किया जाए।"

इस नये उभरे वातावरण को देखकर पटह-वादक के वेश मे छिपे वसुदेव का शौर्य जाग उठा। वह बोला—"अपने कुल एव शील का परिचय देने हेतु मेरी भुजाएँ स्फुरित हो रही है। मेरी पत्नी रोहिणी को हथियाने कोई बहादुर आगे तो आए, चीरकर दो भाग कर दूँगा।"

भरतार्ध-अधिपति—अर्ध भरतक्षेत्र का स्वामी प्रति वासुदेव जरासन्ध यह सुनकर क्रोध से तमतमा उठा। उसने कहा—"इस क्षुद्र पटह-वादक को राज-कन्या पाकर भी सन्तोष नही हुआ। यह अहकार से उन्मत्त हो रहा है। पहले तो राजा रुधिर ने हमारा तिरस्कार किया और अब यह हमे तिरस्कृत कर रहा है। दोनों को ठिकाने लगा दो।"

यह सुनते ही राजा वसुदेव पर झपटने को सन्नद्ध हुए।

वसुदेव ने मुसकराते हुए कहा—"यो नही।"

नृपतिगण वसुदेव की व्यग्यात्मक उक्ति पर आश्चर्यान्वित थे। उन्होने कहा—"तो कैसे ?"

वसुदेव—"तुम अकेलो के साथ युद्ध करने मे आनन्द नही आयेगा। अपनी-अपनी सेनाएँ भी ले आओ ताकि कुछ समय युद्ध चालू रह सके।"

जरासन्ध ने इस पर कहा—"अच्छा, इतना गरूर ! राजाओ ! अपनी-अपनी सेनाओ के साथ मैदान मे डट जाओ।"

जरासन्ध द्वारा प्रेरित समुद्रविजय आदि सभी समागत राजा अपनी-अपनी सेनाओ के साथ मैदान मे आ गये। राजा रुधिर भी अपनी सेना के साथ उनका सामना करने मैदान मे आ डटा।

विद्याधर विद्युद्वेग का पुत्र विद्याधर दधिमुख, जो वसुदेव द्वारा उपकृत था, जिसकी बहिन मदनवेगा वसुदेव को ब्याही थी, वसुदेव के लिए रथ लेकर उपस्थित हुआ वसुदेव रथ पर आरूढ हुआ। विद्याधर दधिमुख ने स्वय सारथि का कार्य सम्भाला।

वसुदेव ने थोड़े ही समय मे मुख्य-मुख्य राजाओ को पराजित कर डाला। तब जरासन्ध ने (वसुदेव के ही ज्येष्ठ बन्धु) शौर्यपुर नरेश समुद्रविजय को पटह-वादक का सामना करने को प्रेरित किया। समुद्रविजय ने कहा—"महाराज ! परस्त्री की मुझे कोई कामना नही हैं, पर, आपकी भावना को आदर देते हुए इस शक्तिशाली पटह-वादक का मैं अवश्य मुकाबला करूगा।"

यो कहकर वायुवेग से आगे बढकर समुद्रविजय ने पटह-वादक पर हमला बोल दिया। दो मदोन्मत्त हाथियो की ज्यो दोनो भाई परस्पर भिड गये। विविध रूप मे युद्ध चलने लगा, किन्तु, कोई किसी को पराजित नही कर पाया। समुद्रविजय विचारने लगा—यह कैसा योद्धा है, कौन है, जो नियन्त्रण मे आता ही नही ?

वसुदेव ने गौर से समुद्रविजय की ओर दृष्टिपात किया। उसके मुख पर उभरी चिन्ता-रेखा को पढ लिया और उसे पहचानते देर नही लगी कि वह उसका अग्रज राजा समुद्रविजय है। अपने अग्रज के प्रति उसके मन मे अनन्य श्रद्धा थी। उसने उसके पैरो मे एक बाण छोडा, जिस पर यह अकित था कि छद्मवेश मे नि सृत आपका अनुज वसुदेव आपको प्रणाम करता है।

समुद्रविजय ने ज्योही बाण पर अकित यह पक्ति पढी, वह यह जानकर कि जिस परम प्रिय भाई को मृत समझकर, जिसकी अन्त्येष्टि तक कर दी गई थी, वह (मेरा वह भाई) जीवित है, हर्ष-विभोर हो गया। उसकी प्रसन्नता की सीमा नही रही। उसकी आँखो से आनन्दाश्रु छलक पड़े। उसने अपने अस्त्र-शस्त्र वही डाले। वह अपने चिरविरहित भाई को गले लगाने दौड पडा। वसुदेव भी अस्त्र-शस्त्र रथ मे ही छोड अपने अग्रज को प्रणाम करने को आगे बढा, उसके चरणो मे गिर पड़ा। समुद्रविजय ने अत्यन्त वात्सल्य के साथ उसे उठाकर गले लगाया। विशुद्ध भ्रातृ-स्नेह का मानो निर्झर फूट पडा।

सभी हक्के-बक्के रह गये। क्षणभर मे सारा वातावरण बदल गया। युद्ध मे काठोर्य का स्थान स्नेह एव सौमनस्य ने ले लिया।

यह अतर्कित, अप्रत्याशित दृश्य देखकर जरासन्ध उनके समीप आया। वसुदेव को देखकर वह हर्षित हुआ। उसका क्रोध शान्त हो गया।

बड़े आनन्दोत्साह पूर्वक रोहिणी के साथ वसुदेव का विवाह संपन्न हुआ।

परिणयोत्सव के सपन्न हो जाने पर जरासन्ध आदि राजा अपनी राजधानियो को चले गये। राजा रुधिर ने यादवों को आतिथ्य-सत्कार हेतु कंस सहित कुछ समय वही रखा।

एक दिन की बात है, समुद्रविजय आदि सभी विशिष्ट जन राजसभा मे अवस्थित थे। उसी समय एक प्रौढ स्त्री आकाश-मार्ग से नीचे उतरी। वह वसुदेव को सबोधित कर बोली—"मैं विद्याधरी धनवती हूँ। बालचन्द्रा की माता हूँ। मेरी पुत्री बडी कार्य-कुशल, निपुण एव सुयोग्य है। वह तुम्हारी ओर अत्यधिक आकृष्ट है। तुम्हारे वियोग मे सब कुछ भूल चुकी है। मैं तुम्हे लेने यहाँ आई हूँ।"

धनवती का कथन सुनकर वसुदेव ने अपने अग्रज समुद्रविजय की ओर देखा। समुद्रविजय ने मुसकराते हुए कहा—"जाओ, किन्तु पहले की ज्यो गायब मत हो जाना।"

वसुदेव ने शीघ्र ही आने का वचन दिया। वह धनवती के साथ गगनवल्लभ नामक विद्याधर नगर चला गया। वहाँ के विद्याधर राजा काचनदष्ट्र ने अपनी पुत्री बालचन्द्रा का वसुदेव के साथ बडे हर्षोल्लासपूर्वक विवाह किया।

उधर राजा समुद्रविजय आदि यादव गण अरिष्टपुर से विदा होकर शौर्यपुर चले गये। इधर गगनवल्लभ नगर से वसुदेव अपनी नव-परिणीता वधू बालचन्द्रा को साथ लेकर विद्याधर वृन्द सहित शौर्यपुर की दिशा मे रवाना हुआ। मार्ग मे वह अपनी उन सभी पत्नियो को साथ लेता गया, अपने पर्यटन-क्रम के समय जिनके साथ उसने विवाह किये थे।

सभी शौर्यपुर पहुँचे। राजा समुद्रविजय ने विद्याधरो का बडा आदर-सत्कार किया। आग्रहपूर्वक कुछ दिन अपने यहाँ रखकर विदा किया।

शौर्यपुर का वातावरण आमोद-उल्लसित था। सभी बडे सुख से जीवन-यापन करते थे।

**बलभद्र का जन्म**

वसुदेव की पत्नी रोहिणी गर्भवती हुई। बलभद्र की माता को दिखाई देने वाले चार उत्तम स्वप्न उसने देखे। क्रमश गर्भ का परिपाक हुआ। उसने चन्द्रसदृश द्युतिमान्, कान्तिमान् गौराग पुत्र को जन्म दिया। राजपरिवार मे अपरिसीम आनन्द छा गया। राजा समुद्रविजय आदि यादवो ने अत्यन्त हर्ष तथा उत्साह के साथ पुत्र-जन्मोत्सव समायोजित किया। बालक का नाम राम रखा गया, जो आगे जाकर बलराम, बलदेव या बलभद्र के नाम से विश्रुत हुआ।

कुमार बलभद्र क्रमश बडा हुआ वह स्वभावत. गुरुजन के प्रति श्रद्धाभिनत था, प्रखर प्रतिभाशील था। थोडे ही समय मे उसने अनेक विद्याएँ एवं कलाएँ स्वायत्त कर लीं।

एक बार का प्रसग है, मथुराधिपति कस ने बडे स्नेह तथा आग्रह के साथ वसुदेव को मथुरा आने का आमन्त्रण दिया। वसुदेव ने कस का आमन्त्रण स्वीकार किया। वह मथुरा आया।

**देवकी से पाणिग्रहण**

एक दिन कस, जीवयशा तथा वसुदेव बैठे थे। सस्नेह वार्तालाप चल रहा था। कस

ने वसुदेव को सबोधित कर कहा—"आप सदैव मुझे अपने स्नेह द्वारा अनुगृहीत करते रहे हैं। मेरा एक विनम्र अनुरोध है। आशा है, स्वीकार करेंगे।"

वसुदेव—"कहो, क्या अनुरोध है ?

कस—"मृत्तिकावती नगरी का राजा देवक है। उससे मेरा पितृव्य-सम्बन्ध है। उसकी पुत्री, मेरी पितृव्यजा भगिनी देवकी से साथ विवाह-सम्बन्ध स्वीकार कर अनुगृहीत करें।"

कस का विशेष आग्रह देख वसुदेव ने अपनी स्वीकृति दे दी। कस बडा हर्षित हुआ। वसुदेव को साथ लिए कस मृत्तिकावती गया। राजा देवक ने उनका बडा सम्मान-सत्कार किया। कस ने राजा देवक से वसुदेव का परिचय कराया और अपने द्वारा उसे यहाँ लाये जाने का प्रयोजन बताया। देवक ने एकाएक इस सम्बन्ध के लिए उत्सुकता नही दिखलाई। वसुदेव और कस अपने शिविर मे लौट आये। देवक अन्त पुर मे गया। यह प्रसग चला। तब देवक ने देखा—रानी देवी और पुत्री देवकी को यह सम्बन्ध विशेष रूप से पसद है। वस्तुत. देवकी को वसुदेव के सौम्य, सरस, एव सबल व्यक्तित्व का परिचय पहले ही प्राप्त हो चुका था। वह उसकी ओर आकृष्ट थी।

राजा देवक ने वसुदेव और कस को बुलाने हेतु अपने अमात्य को भेजा। वसुदेव और कस आये। राजा देवक ने अपने निर्णय से उन्हें अवगत कराते हुए कहा—"मैं अपनी राजकुमारी देवकी का पाणिग्रहण वसुदेव के साथ करने मे प्रसन्न हूँ, मेरे परिजनवृन्द प्रसन्न है।"

उत्तम मुहूर्त एवं शुभ वेला मे वसुदेव तथा देवकी का विवाह हो गया। राजा देवक ने पाणिग्रहण सस्कार के अवसर पर वसुदेव को विपुल वैभव और साथ-ही-साथ दश गोकुलो के अधिनायक नन्द को भी धेनुवृन्द के साथ उपहृत किया।

राजा देवक के यहाँ से प्रस्थान कर कस, वसुदेव, देवकी तथा नन्द एव उनके परिजनवृन्द मथुरा आये। उस सौभाग्यमय अवसर के उपलक्ष्य मे मथुरा मे बहुत बडा उत्सव आयोजित किया गया।

कस इस बात से अत्यन्त हर्षित था कि उसी के प्रस्ताव पर वसुदेव ने यह सम्बन्ध स्वीकार किया तथा राजा देवक के यहाँ भी उसका प्रयत्न सफल हुआ। कस के आदेश से मथुरा को अत्यन्त सुन्दर रूप मे सजाया गया। नगर मे सर्वत्र हर्ष, उत्साह, उल्लास, परिव्याप्त था। नगर के सभी नर-नारी खुशी मे झूम रहे थे। उनकी मुखमुद्रा बडी प्रमुदित थी। उनके हृदय मे प्रसन्नता मानो समा नही रही थी।

### अतिमुक्तक मुनि का भिक्षार्थ आगमन

अन्त.पुर मे नृत्य और सगीत के दौर चल रहे थे। रानी जीवयशा राग-रग मे मस्त थी। मदिरा के नशे की खुमारी मे उसके पैर लडखडा रहे थे। उसके मद-घूर्णित नेत्र खुल नही रहे थे।

उसी समय एक प्रसग घटित हुआ, राजा उग्रसेन के ससार पक्षीय पुत्र तथा कस के अनुज अतिमुक्तक मुनि पारणे हेतु भिक्षार्थ आये। जब उन्होने जीवयशा की यह स्थिति देखी तो वे वापस लौटने लगे।' मदोन्मत्ता जीवयशा ने उन्हें रोकते हुए कहा—"देवर ! वापस

क्यों लौटते हो ? आज आनन्दोत्सव का दिन है। तुम भी इसमें सम्मिलित हो जाओ। आओ, मैं भी नाचूं, तुम भी नाचो, मैं भी गाऊँ, तुम भी गाओ।"

### मदहोश जीवयशा का कुत्सित व्यवहार

मदिरा के नशे में पागल बनी जीवयशा मुनि अतिमुक्तक के सम्मुख आकर खड़ी हो गई, उनका रास्ता रोक लिया। स्पृहाजयी, आकाङ्क्षाजयी मुनि रुक गये। जीवयशा ने फिर कहा—"अरे देवर ! तुम तो बोलते ही नहीं, कुछ तो बोलो। यह मदिरा है, जीवन-रस है, कुछ तो पीओ, बड़ा आनन्द आयेगा।" यों कहकर रानी ने मद्य-चषक मुनि की ओर आगे बढ़ाया। मुनि मौन था। रानी की इन अशालीन एवं अभद्र प्रवृत्तियों को देख रहे थे, सोच रहे थे। रानी का उन्माद बढ़ता जा रहा था। वह कुत्सित चेष्टाओं पर उतारु होने लगी। नि:स्पृह, निराकाङ्क्ष मुनि ने बड़ा प्रयास किया कि वे किसी प्रकार जीवयशा के चंगुल से निकल जायें। मुनि का शरीर तप से कृश एवं क्षीण था। रानी पौष्टिक आहार-सेवन से परि-पुष्ट तथा मद्य के उन्माद से अनियन्त्र्य थी। उसके चंगुल से छूट पाना मुनि के लिए अशक्य था। वे वहाँ से नहीं निकल सके।

### अतिमुक्तक द्वारा भविष्यवाणी

मुनि अतिमुक्तक कुछ गंभीर हो गये। सहसा उनके मुख से निकल पड़ा—"जीव-यशा ! जिसे लक्षित कर यह उत्सव समायोजित है, लज्जा, शालीनता आदि का परित्याग-कर तुम मदोद्धत हो, उसका सातवाँ पुत्र तेरे पति का संहारक होगा।"

श्रमण अतिमुक्तक के ये शब्द ज्यों ही जीवयशा के कानों में पड़े, उसे वज्र से कठोर प्रतीत हुए। क्षणभर में मदिरा की खुमारी उतर गई। वह अत्यन्त भयाक्रान्त हो गई। मुनि का रास्ता छोड़ दिया, जिसे वह रोके खड़ी थी। क्षण भर के लिए वह चेतनाशून्य-सी हो गई।

श्रमण अतिमुक्तक अपनी धीर, गंभीर गति से वहाँ से चल पड़े।

### कंस द्वारा वसुदेव से देवकी के सात शिशुओं की माँग

मुनि के चले जाने के पश्चात् जीवयशा में कुछ चेतना लौटी। पति के नाश की भीषण कल्पना उसे भीतर ही भीतर कचोटने लगी। उसने तत्क्षण अपने पति को एकान्त में बुलाया और मुनि अतिमुक्तक की भविष्यवाणी से उसे अवगत कराया।

कंस यह सुनकर चिन्तातुर हो गया। कुछ देर मन में सोचता रहा। फिर उठकर वसुदेव के पास गया। वसुदेव ने कंस का चिन्ताकुल मुख देखा। सस्नेह उससे कहा—"कंस ! आज तो आमोद-प्रमोद का दिन है। सब हँसी-खुशी में मशगूल हैं। तुम क्यों चिन्तित हो ? मुझे बताओ। मैं तुम्हारी चिन्ता दूर करूंगा।"

अंजलिबद्ध होकर कंस ने कहा—"कुमार ! आपके मुझ पर बहुत उपकार हैं। आपने ही मुझे शस्त्र-विद्या, अस्त्र-विद्या आदि की शिक्षा दी, सुयोग्य बनाया। आप ही के कारण मुझे महाराज जरासन्ध की पुत्री जीवयशा पत्नी के रूप में प्राप्त हो सकी। आपके उपकारों के भार से मैं दबा हूँ, किन्तु, अब भी मुझे परितोष नहीं है, कुछ और चाहता हूँ। मेरा एक उपकार और कीजिए।"

वसुदेव—"कस नि सकोच कहो, स्पष्ट कहो, क्या चाहते हो ?"

कंस—"मेरी यह आकाक्षा है, बहिन देवकी के सात गर्भ—शिशु जन्मते ही आप मुझे देने की कृपा करें।"

देवकी वसुदेव और कंस की बातें सुन रही थी। उसके हर्ष का पार नही था, यह सोचकर कि उसके भाई का उसके प्रति कितना स्नेह है, उसके शिशुओ का लालन-पालन करने की कितनी उत्सुकता उसमे है।

वसुदेव और देवकी—दोनो ने यह सहर्ष स्वीकार किया कि उनके सात शिशु, ज्यो-ज्यो जन्म लेंगे, कस को दिये जाते रहेंगे। कस यह सुनकर अत्यन्त सन्तुष्ट हुआ। सभी आन्दोत्सव मनाने मे लग गये।

### वस्तुस्थिति का ज्ञान चिन्ता

कुछ समय व्यतीत हुआ, वसुदेव ने अतिमुक्तक मुनि द्वारा की गई भविष्य-वाणी के सम्बन्ध मे सुना। उसे अपनी भूल पर पश्चात्ताप हुआ। उसका चित्त बहुत खिन्न हुआ। उसने मन-ही-मन कहा, कस ने उसके साथ बडा छल किया, बडा धोखा किया। देवकी भी यह जानकर बडी दु खित हुई, किन्तु, उस सम्बन्ध मे अब कुछ नही हो सकता था; क्योकि दोनो वचनबद्ध थे।

कस अपनी ओर से पूर्णरूपेण जागरूक था। इस आशका से कि वसुदेव और देवकी यहाँ से निकल न जाए, उसने दोनो पर पहरा बिठा दिया। वे दोनो इस प्रकार बन्दियो की सी दशा में आ गये।

प्रारम्भ से ही वसुदेव कस के प्रति बडा उदार एव सहृदय था, उसका शुभेप्सु था। उसके लिए उसने बहुत कुछ किया। उसे कल्पना तक नही थी कि कंस की ओर से उसके प्रति ऐसा भी हो सकता है, किन्तु, हुआ, जो अत्यन्त दुःखद था।

एक विचित्र सयोग था, देवकी जब गर्भ-धारण करती, शिशु को जन्म देती, ठीक उसी समय भद्दिलपुर-निवासी नाग गाथापति की पत्नी सुलसा भी शिशु को जन्म देती। देवकी के जीवित पुत्र उत्पन्न होते और सुलसा के मृत पुत्र होते।

### मृतवत्सा सुलसा

सुलसा जब बालिका थी, तभी एक भविष्य-वक्ता ज्योतिर्विद् ने बताया था कि वह मृतवत्सा कन्या है। जो भी बच्चे उसके होगे, सब मृत होगे। सुलसा यह सुनकर बहुत दु खित हुई। वह बचपन से ही हरिणगमेषी देव की उपासना करती थी। वह सदा शौच, स्नान, मगल-विधान आदि नित्य-नैमित्तिक कृत्यो से निवृत्त हो आर्द्र साडी धारण किये देव की अर्चना, उपासना करती।

हरिणगमेषी देव उसकी भक्ति तथा पूजा से प्रसन्न हुआ। उसने सोचा—सुलसा के इस कष्ट का निवारण करूँ। अपने विशिष्ट ज्ञान से उसे ज्ञात हुआ, कस ने देवकी के नव जात शिशुओ की हत्या करने का निश्चय किया है। तब उसने सुलसा का दु ख मिटाने हेतु उसे वचन दिया कि वह उसके मृत शिशुओ को जीवित शिशुओ मे बदल देगा।

### शिशुओं की अदला-बदली

सुलसा का भद्दिलपुर के नाग गाथापति के साथ विवाह हो गया।

प्रभाव से सुलसा को तथा देवकी को एक ही समय ऋतुमती करता। जब दोनो प्रसव करती तो वह गुप्त रूप मे शिशुओ को बदल देता। देवकी के जीवित शिशु को उठाकर सुलसा के पास पहुँचा देता और सुलसा के मृत शिशु को देवकी के यहाँ रख देता।

## कंस की क्रूरता

इस प्रकार देवकी के जीवित पुत्र सुलसा के अक मे होते और सुलसा के मृत पुत्र देवकी के यहाँ पहुँचे क्रमश कंस की क्रूरता के शिकार होते। ज्यो ही कस को पता चलता, प्रसव हुआ है, वह शिशु को छीन लेता और शिला पर पछाड डालता, समझता शिशु मर गया, जबकि वस्तुत शिशु मरा हुआ ही होता।

छ शिशुओ के जन्म तक यह क्रम चलता रहा। मृतवत्सा सुलसा का घर देवकी की कोख से उत्पन्न अनीकयशा अनन्तसेन, अजितसेन, निहितारि, देवयशा तथा शत्रुसेन—इन छ पुत्रो की किलकारियो, क्रीडाओ से गुंजित रहता। देवकी पुत्रों को जन्म देकर भी अपने को मृतवत्सा मानती, व्यथित रहती।

## देवकी का स्वप्न

एक रात को देवकी ने स्वप्न देखा। उसे सिंह, अग्नि, हाथी, ध्वजा, विमान तथा कमलो से परिपूर्ण सरोवर दृष्टिगोचर हुआ। उसी समय महाशुक्र नामक स्वर्ग से मुनि गंगदत्त का जीव अपना देवायुष्य पूर्णकर उसके गर्भ मे आया। गर्भ क्रमश वृद्धि पाने लगा।

## कृष्ण का जन्म

भाद्रपद मास के कृष्ण पक्ष की अष्टमी थी। आधी रात का समय था। देवकी ने एक पुत्र को जन्म दिया। नव जात शिशु श्याम द्युतिमय था। उसका मुख दिव्य आभा मे आलोकित था। जिस समय शिशु का जन्म हुआ, रक्षार्थ सन्निकटवर्ती देवों ने प्रहरियो को निद्रा-निमग्न कर दिया।

देवकी ने अपने पति वसुदेव को बुलाया और उससे कहा—"स्वामिन्! मेरे छ पुत्रो की कस ने हत्या कर दी है। अब किसी तरह इस सातवें पुत्र की तो रक्षा करें।"

वसुदेव ने निराशापूर्ण स्वर मे कहा—"प्रिये! मैं वचन-बद्ध हूँ। मुझे भी अत्यधिक दु.ख है, किन्तु, क्या करूँ?

देवकी मेधाविनी थी। उसकी बुद्धि स्फुरित हुई। उसने कहा—"स्वामिन्! साधु के साथ साधुता का और मायावी—छली, कपटी के साथ मायापूर्ण व्यवहार करना नीति-सगत है। जब कस आपके शिशुओ की हत्या का दुरभिप्रेत लिए छल कल कर सकता है तो ए. पुत्र को बचाने के लिए क्या आप वैसा नही कर सकते? कस ने अधम उद्देश्य से वैसा किया आप तो उत्तम उद्देश्य से वैसा करते है।"

वसुदेव देवकी के कथन पर गभीरता से चिन्तन करने लगा। उसे चिन्ता निमग्न देखकर देवकी की आकुलता बढी। वह कहने लगी—"प्राणेश्वर! यह चिन्तन-विमर्श क समय नही है। एक प्राणी के रक्षण हेतु यदि आप माया का अवलम्बन करें तो मेरी दृष्टि मे न वह अनुचित और न अनीति ही। शीघ्रता कीजिए। हमारे भाग्य से प्रहरी नीद मे सोये पड़े है। समय का लाभ लीजिए। बीता हुआ समय फिर नही आता। आप शिशु को लेकर निकल जाइए।"

वसुदेव देवकी के विचार से सहमत हुआ, पर, वह बोला—"देवकी ! तुम ठीक कहती हो। शिशु की रक्षा हेतु मुझे ऐसा करना ही चाहिए, पर, तुम्ही बताओ, इस आधी रात के समय मैं शिशु को लेकर कहाँ जाऊँ ?"

देवकी—"स्वामिन् ! पास ही मे वे दश गोकुल है, जो मेरे पिता ने विवाह-सस्कार के समय आपको भेंट किए थे। उनका अधिपति नन्द आपका सेवक है। उसके पास इस बच्चे को छोड आइए।"

कृष्ण नन्द के घर

वसुदेव ने नवजात शिशु को गोद मे लिया। मूसलधार वर्षा हो रही थी। अधेरी रात थी। वसुदेव हिम्मत कर निकल पडा। शिशु पुण्यात्मा जीव था, अत सन्निकटवर्ती देवो ने उस पर छत्र तान दिया। वासुदेव का अवतरण जान फूलो की वर्षा की तथा आठ दीपको द्वारा मार्ग को प्रकाशमय बनाया। यो वसुदेव किसी भी कठिनाई और असुविधा के बिना नगर के दरवाजे के पास पहुँच गया।

भयावह अन्धकारपूर्ण रजनी मे दीपको के आलोक से विभासित मार्ग पर एक पुरुष को आगे बढते देखकर पजर-बद्ध राजा उग्रसेन विस्मित हो उठा। सहसा उसके मुह से निकला—"यह कौन है ? क्या है ?"

वसुदेव ने अपनी गोद मे छिपाए शिशु को दिखलाते हुए कहा —"यह कस का विनाशक है, शत्रु है। आप इस तथ्य को सर्वथा गोपनीय रखिए।"

उग्रसेन ने वसुदेव के कथन की स्वीकृति मे अपना मस्तक हिला दिया।

वसुदेव की सहायता हेतु जो देव साथ चल रहे थे, उन्होने नगर-द्वार उद्घाटित कर दिया, केवल उतना-सा, जिससे वसुदेव आसानी से बाहर निकल सके। वसुदेव बाहर निकला, नन्द के घर पहुँचा। उसे सारी स्थिति से अवगत कराया। पालन-पोषण हेतु पुत्र को उसे सौपा। सारी स्थिति अत्यन्त गोपनीय रखने की हिदायत की। नन्द ने शिशु को लिया। अपनी नव-प्रसूता कन्या को अपनी पत्नी यशोदा की गोद से उठाया, उसके स्थान पर देवकी के पुत्र को सुला दिया। कन्या वसुदेव को सौंप दी।

वसुदेव—"नन्द ! तुम्हारा यह उपकार कभी भूल नही सकूँगा।"

नन्द—"अपने स्वामी के पुत्र के प्राणो की रक्षा करना मेरा अपना कर्त्तव्य है। इसमें उपकार जैसी कोई बात नही है।

कन्या को अपनी गोद मे छिपाए वसुदेव वापस अपने स्थान पर लौट आया। देवकी के कक्ष मे गया। उसे कन्या दी। स्वय उस कक्ष से निकल आया।

इतने मे पहरेदारो की निद्रा भग्न हुई। देवकी ने क्या प्रसूत किया है, यह जानने वे भीतर आये। उन्होने देखा—देवकी की बगल मे एक नव प्रसूता कन्या लेटी है। प्रहरियो ने उसे उठाया और कस को ला सौंपा।

कस ने देखा—सातवाँ प्रसव कन्या के रूप मे हुआ है। उसने मन-ही-मन विचारा, मुनि की भविष्य-वाणी खरी नही उतरी। यह बेचारी कन्या मेरा क्या बिगाड कर पायेगी ? इसे मारने से क्या लाभ होगा ! यह सोच उसने कन्या की नाक काट डाली। उसे वापस देवकी को सौप दिया।

उधर गोकुल मे वसुदेव-देवकी का पुत्र बढने लगा। उसकी देह श्याम आभामय थी।

इसलिए वह कृष्ण के नाम से विश्रुत हुआ। देवगण गुप्त रूप से उसकी सार-सम्भाल करते रहे।

देवकी के मन मे था, उसके छः पुत्र तो मृत उत्पन्न हुए, सो तो गये, किन्तु, वह अपने एकमात्र जीवित पुत्र को भी नही देख पाती, कितनी हतभागिनी है। वह अपने पुत्र को देखने के लिए बेचैन हो उठी। उसका मातृ-हृदय विरह-वेदना से तिलमिला उठा। एक महीना व्यतीत हो गया। उसने अपने पति वसुदेव से अपनी मन स्थिति निवेदित करते हुए कहा—"स्वामिन् ! मैं गोकुल जाना चाहती हूँ। वसुदेव मातृ-हृदय के वात्सल्य, वेदना और पीड़ा को जानता था। जिस मा ने सात शिशुओं को जन्म दिया, किन्तु, जो किसी को घडी भर भी अपने अक मे लेकर प्यार-दुलार नहीं कर सकी, वह मा कितनी व्यथा-विह्वल होगी, यह, कल्पना से बाहर नही था।

वसुदेव ने कहा—"प्रिये ! यदि तुम अकस्मात् गोकुल जाओगी तो कंस के मन मे सशय उत्पन्न होगा।"

देवकी—"क्या करूँ, मेरा हृदय अपने पुत्र को देखने के लिए अत्यन्त स्नेहाकुल है।"

वसुदेव—"जाने के लिए कोई बहाना सोचो, अन्यथा हमारे पुत्र पर विपत्ति आना आशंकित है।"

पुत्र पर विपत्ति आने की बात सुनते ही देवकी के रोगटे खडे हो गये। वह सहसा चिन्ता-निमग्न हो गई। एक ओर पुत्र को देखने की तीव्रतम उत्कण्ठा तथा दूसरी ओर उस पर कोई विपत्ति न आ जाए, यह भावना—बडी कठिन स्थिति थी।

अन्त मे सोचते-सोचते वसुदेव ने एक युक्ति ढूढ निकाली। उसने कहा—"देवकी ! तुम गो-पूजा का बहाना बनाओ। तदर्थ गोकुल जाने की योजना बनाओ। इससे कस को सन्देह नही होगा और तुम्हारी आकाक्षा भी पूर्ण हो जायेगी।"

### देवकी का गो-पूजा के बहाने गोकुल-आगमन

देवकी को अपने पति का सुझाव बडा उपयुक्त लगा। वह अपनी अनेक सखियो तथा परिचारिकाओ के साथ गो-पूजा के मिष से गोकुल गई। उसने यशोदा की गोद में अपने श्याम-सलोने पुत्र को देखा। उसका वर्ण चमकीले नीलम जैसा था। उसकी छाती पर श्रीवत्स का चिह्न था—बालो का सुन्दर, सुकुमार घूघट था, आँखें कमल के समान विकसित थी, हाथ तथा पग शुभ-सूचक चक्रांक से सुशोभित थे। पुत्र को देखकर देवकी का हृदय खुशी से खिल उठा। वह पुत्र को निर्निमेष निहारती रही। फिर वापस मथुरा लौट आई।

देवकी को गोकुल जाते-आते रहने का यह एक संगत, उपयुक्त उपाय अधिगत हो गया। वह प्रतिमास गो-पूजा के मिष से गोकुल जाती, दिन भर अपने पुत्र का मुख निहारती, हर्षित होती, शाम को वापस घर लौट आती।

देवकी के गो-पूजार्थ जाते-आते रहने का यह परिणाम हुआ, गो-पूजा का लोगो मे प्रचलन हो गया, विशेषतः महिलाओ मे।

राग-द्वेष-जनित, क्रोध-जनित शत्रुता की ग्रन्थि बडी दुर्वह होती है। जन्म-जन्मान्तर तक वह चलती है, वंशानुवश चलती है।

**पूतना की दुश्चेष्टा समाप्ति**

सूर्पक नामक विद्याधर था। वह दिवस्तिलक नगर के विद्याधर-राजा त्रिशिखर का पुत्र था। वसुदेव ने त्रिशिखर का युद्ध मे वध किया था। इस कारण सूर्पक के मन मे वसुदेव के प्रति तीव्र शत्रुभाव था। सूर्पक की पुत्रियाँ शकुनि और पूतना वसुदेव से अपने पितामह के वध का प्रतिशोध लेना चाहती थी, पर, वसुदेव का कुछ अहित करने मे, बुरा-बिगाड करने मे वे अक्षम थी, अत. उन्होने वसुदेव के पुत्र कृष्ण की हत्या करने का विचार किया। वे गोकुल मे आईं। अनुकूल अवसर की टोह मे रहने लगी। एक दिन उन्हे वैसा अवसर प्राप्त हो गया।

नन्द और यशोदा कार्य-वश घर से बाहर गये हुए थे। कृष्ण घर के एक प्रकोष्ठ मे अपने छोटे से बिछौने पर सोया था, किलकारियाँ लगा रहा था। शकुनि और पूतना वहाँ गई। वे कृष्ण को उस प्रकोष्ठ से प्रागण मे निकाल लाईं। शकुनि कही से एक गाडी घसीटकर वहाँ ले आई। गाडी का चक्का कृष्ण की छाती पर रखकर जोर से दबाने लगी। कृष्ण को भयद्रुत बनाने हेतु वह चक्के को दबाने के साथ-साथ अपने मुख से भयकर आवाजें भी निकालने लगी। उसने कृष्ण की जान लेने का पूरा प्रयत्न किया, किन्तु, वह असफल रही।

पूतना ने एक और युक्ति सोच रखी थी। उसने अपने स्तनो पर विष का लेप कर रखा था। उसने अपने स्तन कृष्ण के मुँह मे दे दिये, पर, कृष्ण पर विष का कोई प्रभाव नही हुआ।

दोनो विद्याधारियाँ कृष्ण के प्राण लेने को अपनी ओर से पूरी दुश्चेष्टा कर रही थी, इतने मे वासुदेव के रक्षक देव वहाँ आये और उन्होने उन दोनो विद्याधारियो को ठिकाने लगा दिया। विद्याधरी शकुनि द्वारा लाई गई गाडी को तोड डाला। श्रीकृष्ण को वापस उसके प्रकोष्ठ मे पहुँचा दिया।

नन्द बाहर से आया। आंगन मे जो दृश्य देखा तो स्तब्ध हो गया—गाडी टूटी पडी थी। नन्द सोचने लगा—उसकी अनुपस्थिति मे यह कैसे घटित हुआ। उसका हृदय भय से धडकने लगा। वह भीतर गया। कृष्ण को खोजने लगा। कृष्ण अपनी छोटी-सी शय्या मे बडे आराम से सोया था। नन्द ने एडी से चोटी तक उसको देखा, कही कोई चोट तो नही लगी। उसने कृष्ण को सर्वथा सुरक्षित पाया। वह आश्वस्त हुआ। पुत्र को गोदी मे उठाया। बाहर निकला, अपने भृत्यो को आवाज दी। भृत्य आये। उसने प्रागण की ओर संकेत करते हुए उनसे कहा—"तुम कहाँ थे? यह सब क्या हुआ? किसने किया?"

सारी स्थिति देखकर भृत्य हतप्रभ रह गये। उनके मुँह से कोई शब्द नही निकला।

नन्द बोला—"मेरा भाग्य ही कुछ ऐसा था कि मेरा बेटा बच गया। अन्यथा न जाने क्या अघटनीय घटित हो जाता।

एक गोप ने अपने अधिपति नन्द से कहा—"स्वामिन्! आपका पुत्र बड़ा शक्तिशाली है। इसने ही इन दोनो के प्राण हर लिये है, गाड़ी को तोड डाला है।"

नन्द आश्चर्यान्वित था। सस्नेह, सोल्लास पुत्र का मुख निहार रहा था, इतने मे यशोदा आई। जो कुछ देखा, उससे वह घबरा गई। उसका दिल धडकने लगा। पुत्र की देह पर हाथ फेरा। उसे अक्षत, अप्रतिहत पाकर सन्तुष्ट हुई।

नन्द ने यशोदा से कहा—"जो भीषण उपद्रव हुआ, उससे हमारे भाग्य ने हमे बचा

ओझल नही होने देगी। वह इस बात का पूरा ध्यान रखती। कृष्ण भी उसके पास-पास रहता। कभी-कभी कृष्ण आगन मे दौडने लगता। यशोदा उसे पकडने का उपक्रम करती। यशोदा दही मथती, मक्खन निकालती तो कृष्ण बिलोवन से मक्खन लेकर खा जाता। स्नेह-सपृक्त-हृदया माँ यशोदा उसे कुछ नही कहती। यशोदा कभी पास-पडोस मे जाती तो उगली पकडा कर वह उसे अपने साथ ले जाती। कभी स्वय मा के पीछे-पीछे चल पडता। इस प्रकार माता यशोदा पुत्र की विविध बाल-बालिकाओ का आनन्द लेती।

वासुदेव के पास गोकुल मे हुए उपद्रवो के समाचार पहुचते रहे। वह अपने पुत्र कृष्ण की रक्षा के लिए चिन्तित हो उठा। वह सोचने लगा—मैंने अपने पुत्र को छिपाया, यह ठीक हुआ, किन्तु, उसके चमत्कारिक कार्यों से यह रहस्य प्रकट हो जाने का खतरा उत्पन्न हो गया है, अत उसकी रक्षा की समुचति व्यवस्था की जानी चाहिए।

### बलराम गोकुल मे

प्रस्तुत विषय पर बहुत कुछ चिन्तन-मनन कर वसुदेव ने शौर्यपुर से रोहिणी-सहित बलराम मथुरा भेजा। माता पुत्र दोनो—रोहिणी और बलराम आये। वसुदेव ने बलराम को एकान्त मे ले जाकर गुप्त रूप मे उन सभी घटनाओ से अवगत कराया, जो इधर घटित हुई थी और उससे विशेष रूप से कहा—"पुत्र ! कृष्ण देवकी का सातवाँ पुत्र है, तुम्हारा अनुज है। उसका जीवन खतरे मे है। उसकी रक्षा का उत्तरदायित्व मैं तुम्हे सौपता हूँ। तुम्हे गोकुल जाना है, उसकी देखरेख और परवरिश मे लगा रहना है।

बलराम ने पिता का आदेश सादर शिरोधार्य किया और बडे विनयपूर्ण शब्दो मे उत्तर दिया—तात ! आप अनुज कृष्ण की ओर से सर्वथा निश्चिन्त रहे। मैं प्राणपण से उसकी रक्षा करूगा। मेरे रहते मा देवकी की गोद कदापि रिक्त नही होगी।

पिता ने सस्नेह अपने पुत्र के मस्तक पर हाथ फेरा, उसे आशीर्वाद दिया। वसुदेव को विश्वास हो गया, अब कृष्ण का कोई कुछ नही बिगाड पायेगा।

सयोगवश इतने मे ही नन्द और यशोदा भी वहाँ आ गये। वसुदेव ने बलराम को सौपते हुए कहा—"यह मेरा पुत्र है। इसे अपने साथ गोकुल ले जाओ, अपने पुत्र के सदृश समझो।"

नन्द ने वसुदेव की आज्ञा सहर्ष शिरोधार्य की। वह यशोदा और बलराम के साथ गोकुल चला गया।

बलराम अपने अनुज कृष्ण के साथ सहर्ष रहने लगा। कृष्ण ज्यो-ज्यो बड़ा हुआ, बलराम उसे विविध प्रकार की युद्ध-कलाओ का शिक्षण देने लगा। बलराम के शिक्षण एव साहचर्य से कृष्ण शनै-शनै धनुर्विद्या मे, अन्यान्य युद्ध-विद्याओ मे निष्णात हो गया।

### कृष्ण की उत्कृष्ट शक्ति, द्युति सुषमा

कृष्ण की दैहिक शक्ति खूब बढी। कभी-कभी वह बैल कि पूंछ पकड लेता तो बैल एक डग भी आगे नही बढ़ पाता। बलराम अपने अनुज की विपुल शक्ति देखकर बडा हर्षित होता।

शक्ति के साथ-साथ कृष्ण की दैहिक द्युति, कान्ति एव रूप-सुषमा मे अपरिसीम वृद्धि हुई। वह गोकुल मे अप्रतिम सौन्दर्य-शाली तरुण के रूप मे सुप्रशस्त हुआ।

### गोपियों के साथ रास-लीला

गोकुल की गोपियाँ कृष्ण की ओर बड़ी आकृष्ट रहती। कृष्ण से मिलने मे, आलाप-सलाप करने मे उन्हें बड़ा सुख मिलता। वे कृष्ण को अपने मध्य रख नृत्य, गीत आदि आयोजित करती, रास रचाती। वंशी-वादन मे कृष्ण को अद्भुत कौशल प्राप्त था। उस द्वारा वादित वंशी का स्वर सुनकर आबालवृद्ध विमुग्ध हो उठते।

कृष्ण गोकुल मे सर्व प्रिय हो गया। गोपियाँ उसे गले का हार समझती, गोप-बालक, गोप-तरुण उसे अपना अधिनायक मानते, नन्द और यशोदा उसे अपनी आँखों का तारा समझते। न केवल नर-नारियाँ वरन् धनुए तक कृष्ण को बहुत प्यार करती। जब-जब वह वंशी बजाता, गायें रंभाती हुई दौड़ी आती। यह था उसका वादन-वैशिष्ट्य, भाव-सौकुमार्य-समन्वित अद्भुत ध्वनि-माधुर्य का प्रस्तुतीकरण।

### निमित्तज्ञ द्वारा गणना : शत्रु गोकुल में

कंस एक दिन घूमता हुआ अकस्मात् देवकी के पास पहुंच गया। उसने उस कृत्तनासा—नकटी बालिका को देखा, वसुदेव देवकी की पुत्री समझकर जन्मते ही जिसकी उसने नाक काट डाली थी। उसे सहसा मुनि की वह भविष्य वाणी स्मरण हो आई कि देवकी की सातवी सन्तान द्वारा उसकी मृत्यु होगी। उसने भविष्य-द्रष्टा निमित्तज्ञ को बुलवाया तथा अपने मन की शका के लिए उससे पूछा—निमित्तज्ञ ! देवकी सातवें गर्भ—सातवीं सन्तान द्वारा मेरी मृत्यु होगी, क्या यह सत्य है ?"

निमित्तज्ञ—"निराकाङ्क्ष, त्यागी, सयमी श्रमणो के वचन कभी असत्य नही होते।"
कंस—"देवकी की सातवी सन्तान वह कृत्तनासा बालिका क्या मेरा संहार करेगी ?"
निमित्तज्ञ—"राजन् ! आप भूलते हैं, वह कृत्तनासा बालिका देवकी की सातवीं सन्तान नही है।"

कंस—"तुम यह कैसे जानते हो ?" निमित्तज्ञ—"अपने निमित्त-ज्ञान—ग्रह-गणना आदि के आधार पर।" कंस—"और भी कुछ कहो।"

निमित्तज्ञ—"स्वामिन् ! उस कृत्त-नासा बालिका के लक्षण, चिह्न आदि वसुदेव-देवकी से बिलकुल नही मिलते।" कंस—"ज्योतिर्विद् ! अपने निमित्त-ज्ञान के अनुसार देवकी के सातवें गर्भ के सम्बन्ध मे कुछ विशेष कहो।"

निमित्तज्ञ—"देवकी की सातवीं सन्तान जीवित है और कही आस-पास ही उसका लालन-पालन हो रहा है।"

मौत का भय सर्वाधिक कष्टकर होता है। कंस चिन्ताकुल हो गया। वह अपने शत्रु को विनष्ट करने की मन-ही-मन कल्पना करने लगा, योजना गढ़ने लगा। उसने ज्योतिर्विद् से कहा—"अपने ज्ञान द्वारा गवेषणा करो, ज्ञात करो और मुझे ज्ञापित करो, वह कहाँ है ?"

निमित्तज्ञ ने गणना की और बतलाया—"राजन् ! मुनि की भविष्य-वाणी अन्यथा है। आपका शत्रु गोकुल मे अभिवर्धित हो रहा है, पालित-पोषित हो रहा है।"

कंस—"निमित्तज्ञ ! यह भी बतलाओ, उसकी पहचान क्या है ?"

निमित्तज्ञ—"राजन् ! यदि आप परीक्षा करना चाहते हैं तो अपने अरिष्ट नामक विपुलशक्ति सम्पन्न वृषभ, केशी नामक अति चपल, स्फूर्त, सबल अश्व, दुर्दान्त खर और

मेष को वृन्दावन मे खुले छोड दीजिए। जो इनका वध कर दे, समझिए उसके हाथो आप की मौत है। इसके अतिरिक्त यह जान लीजिए, वह आपका शत्रु कालिय नामक नाग का दमन करेगा। उसके द्वारा पद्मोत्तर एव चपक नामक हाथी निहत होगे। वह पुरुष एक दिन आपके प्राण ले लेगा।"

ज्योतिर्विद् की बात सुनकर कस भीति के साथ-साथ अत्यन्त सावधानी तथा जागरूकता बरतने की मुद्रा मे आ गया। उसने अरिष्ट वृषभ, केशी अश्व, दुर्दान्त खर और मेष को वृन्दावन मे उन्मुक्त छुडवा दिया। कंस के यहाँ मुष्टिक तथा चाणूर नामक दो बडे शक्तिशाली, भीमकाय मल्ल थे। कंस ने उनको आज्ञापित किया—"मल्ल-विद्या के अभ्यास मे निरन्तर लगे रहो, शक्ति बढाते रहो, मल्ल-युद्ध के लिए तत्पर रहो, एक ऐसा ही जबर्दस्त प्रसग बनने को है।" राजा की आज्ञा के अनुसार दोनो मल्ल अभ्यास और शक्ति बढाने मे लग गये।

कस की योजना के अनुसार वृषभ, अश्व, खर तथा मेष—चारो दुर्दान्त, दुर्धर्ष, दुष्ट पशुओ ने वृन्दावन मे उत्पात मचाना प्रारभ कर दिया। उससे सभी व्रजवासी बडे दुःखित हुए। अरिष्ट वृषभ तो मानो गोपालको और गाय-बैलो के लिए साक्षात् काल ही था।

व्रज के गोप, गोपियाँ, अन्यान्य नर-नारी सभी घबरा गये। उन्होने बलराम तथा कृष्ण से पुकार की—"इस वृषभ के उत्पात मे हमारी, गोधन की रक्षा करें?"

कृष्ण ने वृषभ की ओर देखा। उसके सामने हुकार किया। अत्यन्त क्रोधाविष्ट होकर नथुने फुकारता हुआ वृषभ कृष्ण के समीप पहुँच गया। वह कृष्ण को पछाडने हेतु अपने सीग कुछ नीचे कर वार करने को उद्यत हुआ। इतने मे कृष्ण ने उसके सीग कसकर पकड लिये। अत्यन्त वेगवाहिनी सरिता की गति जैसे पर्वत से रुक जाती है, उसी प्रकार उस वृषभ की सारी गति, त्वरा निरुद्ध हो गई। वृषभ ने कुछ पीछे हटकर कृष्ण के टक्कर मारना चाहा, पर, कृष्ण की मजबूत पकड से वह छूट नही सका। कृष्ण ने उसकी गर्दन को नीचे की ओर जोर से झटका दिया। उसके पिछले पैर जमीन मे ऊपर उठ गये, अगले घुटने आगे टिक गये। उसने दम तोड दिया।

सभी गोप, ग्वाल-बाल, नर-नारी अरिष्ट वृषभ की मृत्यु से बहुत प्रसन्न हुए, कृष्ण के शौर्य एव पराक्रम की प्रशसा करने लगे।

केशी नामक अश्व ने भी, जो दुर्दम शक्तिशाली और वेगवान् था, व्रज मे ऊधम मचाया। मनुष्य और गायें—सब भयाक्रान्त हो उठे। कृष्ण ने उसको ललकारा। वह कृष्ण को रौद डालने हेतु झपटा। कृष्ण ने अपना वज्र-सदृश हाथ उसके मुह मे डाल दिया। उसका सास रुक गया और वह दम घुटकर मर गया।

इसी प्रकार जब खर मेष उत्पात मचाने लगे, उसने उनका भी प्राणान्त कर डाला। इस प्रकार गोकुल मे फैले उपद्रव शान्त हो गये।

उग्रसेन की पुत्री, कस की बहिन सत्यभामा देवागना-सदृश रूपवती थी। कस ने यह घोषित करवाया कि उसके यहा विद्यमान शार्ङ्ग धनुष को जो चढा देगा, उसके साथ सत्यभामा का पाणिग्रहण किया जायेगा।

### सत्यभामा स्वयवर

सत्यभामा के सौन्दर्य की प्रशस्ति सर्वत्र व्याप्त थी। उसे पाने की लिप्सा लिये अनेक राजा, राजपुत्र आदि मथुरा मे आये, पर, शार्ङ्ग धनुष को कोई भी चढा नही सका।

जैसा कि पूर्व-वर्णित है, वसुदेव के अनेक विवाह हुए थे। उसकी एक पत्नी का नाम मदनवेगा था। उससे उनके जो पुत्र उत्पन्न हुआ, उसका नाम अनावृष्टि था। वह अपने मूल पैतृक नगर शौर्यपुर में निवास करता था। वह भी सत्यभामा की ओर आकृष्ट था। सत्यभामा को पाने की उत्कण्ठा लिये वह मथुरा की ओर रवाना हुआ। चलता-चलता गोकुल पहुँचा। रात्रि-विश्राम हेतु वह नन्द के घर रुका। वहाँ उसने कृष्ण के चामत्कारिक कार्यों के सम्बन्ध में सुना। उसने मथुरा का मार्ग बताने हेतु कृष्ण को साथ लिया, अपने रथ में बिठा लिया।

गोकुल से मथुरा जाने वाला मार्ग बहुत सकड़ा था। मार्ग के दोनों ओर पेड़ थे। रथ उनसे भिड़ता-भिड़ता अटक-अटक कर निकल रहा था। आगे बरगद का एक विशाल वृक्ष आया। उसमें रथ का चक्का अटक गया। रथ आगे नहीं निकल सका। अनावृष्टि ने बहुत प्रयास किया, किन्तु, वह निष्फल हुआ। अन्त में वह रथ से नीचे उतरा और वृक्ष को उखाड़ने का प्रयत्न करने लगा। वह कोई साधारण पेड़ नहीं था। बहुत भारी और स्थिर था। उखाड़ने में भरपूर जोर लगाते अनावृष्टि पसीने से तर हो गया, पर, पेड़ उखड़ नहीं सका। वह हताश हो गया।

यह देखकर कृष्ण रथ से नीचे उतरा। अनायास ही वृक्ष को उखाड़ डाला और उसे एक तरफ फेंक दिया। अनावृष्टि कृष्ण का पराक्रम देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुआ, स्नेहाविष्ट हो, उसे गले लगाया।

बरगद के टूट जाने से रास्ता साफ हो गया। वे आगे बढ़े, मथुरा पहुँचे, सीधे उस सभा-मंडप में चले गये, जहाँ शार्ङ्ग-धनुष था। सभा-मंडप के मध्य में धनुष सन्निहित था। पास ही मंच पर सर्वांगसुन्दरी राजकुमारी सत्यभामा समासीन थी। उसने कृष्ण की ओर देखा। उसके तेजस्वी, प्रभावक, उत्कृष्ट व्यक्तित्व से वह बहुत प्रभावित हुई। मन-ही-मन पति के रूप में उसका वरण कर लिया।

मंडप में अनेक राजा उपस्थित थे। अनावृष्टि धनुष की ओर चला। वह धनुष के पास पहुँचा ही नहीं था कि मार्ग में पैर फिसल जाने से गिर पड़ा। उसके गले का हार टूट गया, मुकुट भग्न हो गया, कानों के कुंडल नीचे गिर गये। उसकी दुर्गति देख सभी खिल-खिलाकर हँस पड़े। अनावृष्टि बड़ा लज्जित हुआ, क्षुब्ध हुआ।

कृष्ण ने जब इस उपहसनीय स्थिति को देखा तो वह उसे सह नहीं सका। उसने तत्क्षण पुष्पमाला की ज्यों शार्ङ्ग धनुष को उठा लिया, उस पर प्रत्यंचा चढ़ा दी। सभी राजा विस्मित हो उठे। सत्यभामा की मनः कामना पूर्ण हुई।

अनावृष्टि और कृष्ण सब को आश्चर्यान्वित छोड़कर वहाँ से उठ चले। वे वसुदेव के निवास-स्थान पर पहुँचे।

अनावृष्टि ने कृष्ण को बाहर ही रथ पर छोड़ा और स्वयं भीतर गया। अपने पिता वसुदेव से बोला—तात ! जिस शार्ङ्ग धनुष को दूसरे राजा स्पर्श भी नहीं कर सके, मैंने उसे चढ़ा दिया है।

### कंस का भय

वसुदेव ने ज्यों ही यह सुना, उसने कहा—"तुम जल्दी से जल्दी मथुरा छोड़कर चले जाओ। यदि कंस को यह ज्ञात हो गया तो वह मारे बिना नहीं छोड़ेगा।

अनावृष्टि यह सुनकर भय से कांप गया। वह उलटे पैर वापस लौटा, रथ पर आरूढ़

हुआ तथा कृष्ण को साथ लिए गोकुल की ओर रवाना हो गया। कृष्ण को गोकुल मे छोड-कर वह वहा से विदा ले शौर्यपुर चला गया।

बात फैलते देर नही लगती। सर्वत्र यह प्रचार हो गया कि नन्द के पुत्र ने शाङ्‌र्ग धनुष को चढा दिया। ज्यो ही यह सुना, कस के प्राण सूख गये। उसे बडा विषाद हुआ।

### मल्ल-युद्ध का आयोजन

स्थिति ऐसी बन चुकी थी कि प्रत्यक्ष रूप मे कस कुछ कर नही सकता था, पर, उसने गुप्त रूप मे कृष्ण को नष्ट करने की योजना बनाई। उसने सर्वत्र घोषणा करवाई कि शाङ्‌र्ग धनुष का महोत्सव आयोजित होगा, साथ-ही-साथ बाहु-युद्ध का भी—मल्ल-युद्ध का भी कार्यक्रम रहेगा। सभी मल्लगण इस आयोजन मे भाग ले।

वसुदेव समझ गया कि कस की इस आयोजन के पीछे कोई छलपूर्ण, प्रपचपूर्ण योजना है। उसने अपने सभी बडे भाइयो तथा अक्रूर आदि पुत्रो को गुप्त रूप मे अपना सदेश-वाहक भेजकर मथुरा बुलाया। वे यथा समय मथुरा पहुँचे। कस ने सभी समागत यादवो का समुचित आदर-सत्कार किया।

समारोह का, मल्ल-युद्ध का समाचार व्रज मे भी प्रसृत हुआ। कृष्ण ने अपने बडे भाई बलराम से कहा—"तात ! हम भी मथुरा चले, उत्सव देखे।

### कृष्ण का विनत एव शालीन भाव

बलराम ने अपने छोटे भाई की भावना को हृदयगम किया। मथुरा चलना स्वीकार किया। उसने यशोदा को नहाने के लिए जल तैयार करने को कहा। यशोदा से प्रमाद हो गया। उसने बलराम की बात की ओर ध्यान नही दिया। बलराम ने कुछ देर प्रतीक्षा की। जब जल की व्यवस्था नही हुई तो उसका अन्त स्थित स्वामि-भाव जागरित हो गया। क्रोध से उसकी त्योरियाँ चढ गई। वह रूखे स्वर मे बोला—"यशोदा ! क्या तुम भूल गई हो, वास्तव मे तुम एक दासी हो। हमारे आदेश-पालन मे इतना विलम्ब कर रही हो, ऐसा क्यो ?"

श्रीकृष्ण ने ज्यो ही दासी शब्द सुना, उसे बहुत कष्ट हुआ। वह शब्द बाण की ज्यो उसके हृदय मे चुभ गया। उसका मुख कुम्हला गया। यशोदा भी एकाएक अवाक् रह गई। उसको सपने मे भी उम्मीद नही थी कि उसे कभी ये शब्द भी सुनने को मिल सकते है। अपने पुत्र के समवयस्क बलराम के एक ही शब्द से यशोदा के अन्तरतम मे स्वामि सेवक-सम्बन्ध का भाव उद्‌बुद्ध हो गया। वास्तव मे उसे यह विस्मृत ही हो गया था कि कृष्ण उसके स्वामी का आत्मज है। यशोदा इस ऊहापोह मे मानो खो गई।

बलराम ने कृष्ण से कहा—"आओ, यमुना मे नहाने चलें।" कृष्ण अपने बडे भाई के पीछे पीछे चलने तो लगा, पर, उसके मन मे उत्साह नही था। उसका हृदय खिन्न था। दोनो भाई यमुना-तट पर पहुँचे। बलराम ने कृष्ण का उदास चेहरा देखा तो पूछा—"भैया तुम खिन्न क्यो हो ?"

कृष्ण—"आप मेरी मा को दासी शब्द द्वारा सम्बोधित करें, क्या मैं खिन्न नही होऊँ ?"

बलराम ने अपने अनुज कृष्ण को उदासीनता का कारण समझ लिया। उसने कृष्ण को उसके जन्म से लेकर अब तक के सारे वृत्तान्त से अवगत कराया। उसके पूर्वोत्पन्न छ

भाइयो के कस द्वारा मारे जाने की घटना बतलाई। यह सब सुनकर कृष्ण के मन मे कस के प्रति बडा क्रोध उत्पन्न हुआ। उसने उसका वध करने की प्रतिज्ञा की। कृष्ण ने बलराम से यह भी कहा—"यशोदा ने मा की ज्यो स्नेह के साथ मेरा लालन-पालन किया है। मेरे मन मे उसके प्रति वही आदर है। जो एक पुत्र के मन मे माता के प्रति होता है। आप भविष्य मे उसे कभी दासी न कहे।"

बलराम कृष्ण के विनत तथा शालीन भाव से प्रभावित हुआ और भविष्य मे कभी वैसा न करना स्वीकार किया।

**कालिय-दमन**

दोनो भाई स्नान हेतु यमुना मे प्रविष्ट हुए। वहाँ कालिय नामक एक अत्यन्त जहरीला नाग रहता था। वह कृष्ण को डसने के लिए दौडा। उस नाग के फण मे मणि थी। उससे ज्योति निकल रही थी। बलराम ने जब जल के भीतर ज्योति देखी तो उसे सभ्रम हुआ। तब तक कालिय नाग अत्यन्त त्वरित गति से चलता हुआ कृष्ण के पास पहुँच गया था। वह डसने का उपक्रम करे, उससे पूर्व ही कृष्ण ने कमलनाल के सदृश उसे पकड लिया तथा क्रीडा-ही-क्रीडा मे उसे समाप्त कर दिया। जब नाग निष्प्राण हो गया तो कृष्ण यमुना से बाहर निकल आया। यमुना के तट पर गोपो और गोपियो की भारी भीड थी। कालिय नाग से सभी सदा भयभीत रहते थे। कृष्ण द्वारा उसका वध कर दिये जाने पर सबको बडा परितोष हुआ, सब जयनाद करने लगे।

**कृष्ण-बलराम द्वारा हाथियो का वध**

वहाँ से दोनो भाई मथुरा की ओर रवाना हुए। कस की तो पहले से ही कुटिल योजना थी, उसने मथुरा के दरवाजे पर पद्मोत्तर तथा चम्पक नामक दो मदोन्मत्त हाथी छोड रखे थे, ताकि बलराम और कृष्ण के वहाँ आते ही वे उन्हे रौद डाले, कुचल डालें, उनके प्राण हर लें।

ज्यो ही दोनो भाई दरवाजे के निकट पहुँचे, महावतो ने हाथियो को उन पर आक्रमण करने को प्रेरित किया। दोनो मत्त गजराज चिंघाडते हुए उनकी ओर दौडे। वे यमराज जैसे प्रतीत होते थे। कृष्ण ने जब उन्हे देखा तो बलराम से कहा—"तात! कस की राजधानी के दरवाजे पर यमराज हमारा स्वागत करने आ रहे हैं।"

बलराम ने मुसकराते हुए कहा—'हम भी तत्पर है। अभी उनको यमपुरी पहुँचा देंगे।"

दोनो हाथी बहुत निकट आ गये। पद्मोत्तर नामक हाथी कृष्ण पर तथा चम्पक नामक हाथी बलराम पर आक्रमण करने को उतारू हुआ। कृष्ण अपने स्थान से उछला और उसने पद्मोत्तर के दाँत बडी मजबूती से पकड लिये और उन्हे खीच कर उखाड डाला। उस पर एक मुष्टिका का प्रहार किया। वह निष्प्राण होकर भूमि पर गिर पडा। उसी की ज्यो बलराम ने भी चम्पक के प्राण ले लिये। दोनो की अगाध शक्ति को देखकर नागरिक विस्मित हो गए। लोग परस्पर चर्चा करने लगे—"अरिष्ट वृषभ, केशी अश्व आदि का महार करने वाले ये ही नन्द के पुत्र है।"

दोनो भाई मण्डप मे पहुँचे। उसके मध्य मल्ल-युद्ध के लिए अखाडा बना था, जिसके चारो ओर दर्शको के बैठने हेतु आसन लगे थे। अनेक राजा मण्डप मे अपने-अपने आसनो

पर बैठे थे। बलराम ने कृष्ण को संकेत द्वारा उनका परिचय कराया। मण्डप में एक ओर समुद्रविजय आदि दशार्ह राजा मञ्चासीन थे। बलराम ने कृष्ण को उन्हे इंगित द्वारा बताया।

बलराम और कृष्ण, वहाँ जो खाली आसन पड़े थे, उन पर बैठ गये। बैठते ही सबकी दृष्टि कृष्ण की ओर गई। कृष्ण के गरिमामय, ऊर्जस्वल व्यक्तित्व ने सहज ही सबको अपनी ओर आकृष्ट कर लिया। सबके मन जिज्ञासोत्सुक हो उठे कि देव-सदृश यह कौन पुरुष है ?

मथुराधिपति कंश ने आज्ञा दी—"मल्ल-युद्ध शुरू किया जाए।"

अनेक मल्ल अखाड़े मे उतर आये और क्रमश कुश्ती करने लगे। उन द्वारा प्रयुक्त कुश्ती के अनूठे-अनूठे दाँव-पेच देखकर दर्शकवृन्द अत्यधिक प्रसन्नता का अनुभव करते थे। कभी एक मल्ल दूसरे को पटककर उसके ऊपर दिखाई देता तो दूसरे ही क्षण वह नीचे दीखता। इसमे अनेक मल्ल विजयी हुए और अनेक पराजित हुए। विजेता मल्लो की दर्शको ने प्रशसा की, पराजित भर्त्सना पाते ही है। यह क्रम समाप्त हुआ। प्रतियोगिता मे सम्मिलित मल्ल वहाँ से चले गये। अखाडा खाली हो गया। तब राजा कस ने अपने परमशक्तिशाली, महाकाय मल्ल चाणूर को कुश्ती के लिए प्रेरित किया। वह अखाडे मे उतरा और ताल ठोक कर चुनौती देने लगा—"मुझसे कुश्ती लडने के लिए कोई पुरुष, जो अपने को समर्थ तथा सशक्त मानता हो, अखाडे मे आए।"

## कृष्ण द्वारा चाणूर का वध

चाणूर की देह पर्वत की ज्यो विशाल थी। उसे देखते ही मन भय से कॉप उठता था। उसकी चुनौती को सुनकर समग्र मण्डप मे नि स्तब्धता छा गई। किसी की यह हिम्मत नही हुई कि उसकी चुनौती को स्वीकार करे। चाणूर दूसरी बार फिर गरजा—"है कोई उपस्थित परिषद् में ऐसा वीर, जो मेरी चुनौती झेल सके।" किसी ओर से कोई उत्तर नही आया। सब चुपचाप बैठे रहे।

चाणूर दर्पोद्धत हो गया। उसने अहकारपूर्ण शब्दो मे कहा—"मैं तो समझता था, इस परिषद् मे कोई पराक्रमी वीर पुरुष होगा ही, पर, यहाँ तो मुझे सभी भीरु और दुर्बल प्रतीत होते है।"

कृष्ण चाणूर की दर्पोक्ति नही सह सका। वह सिंह की ज्यो अखाड़े मे कूदा और ताल ठोककर चाणूर के सामने खडा हो गया।

दर्शकवृन्द की ओर से आवाज आई—"मल्ल चाणूर अवस्था और शक्ति—दोनो मे बहुत बढा चढा है। यह पेशावर पहलवान है। बहुत क्रूर और कठोर है। इसके साथ एक सुकुमार बालक का मुकाबला उचित नही है। यह नही होना चाहिए।"

कस क्रोधाविष्ट हो गया। वह बोला—"यदि यह सुकुमार बालक है, तो चाणूर की चुनौती झेलकर अखाडे मे क्यो कूदा ?"

दर्शकवृन्द तिलमिला उठे। उनकी ओर से फिर आवाज आई—'यह एक ऐसा मल्ल-युद्ध है, जिसमे किसी भी प्रकार से समानता नही है। समानतायुक्त प्रतिद्वन्द्वियो मे ही प्रतिद्वन्द्विता, मल्लयुद्ध होना सगत होता है।"

कस सबको शान्त करने लगा और बोला—"दर्शकवृन्द ! मैं मानता हूँ, आप लोगो का कहना सही है, किन्तु, मल्लयुद्ध का—कुश्ती का यह नियम है, जो प्रतिद्वन्द्वी मल्ल अपनी

इच्छा से अखाड़े में उतर आते हैं, उनमें कुश्ती होना अनिवार्य है। यदि यह बालक शक्ति-सम्पन्न होता, अलौकिक हो तो मुझसे अभ्यर्थना करे, मैं इसे मुक्त करा दूँगा, अन्यथा यह मल्ल-युद्ध होगा ही।"

कंस ने जो कहा, उसे सुन दर्शक चुप हो गये। इतने में कृष्ण ने दर्शकों को सुनाते हुए ऊँची आवाज में कहा—"यह पहलवान चाणूर राजपिण्ड खा-खा कर हाथी के सदृश मोटा-ताजा और मदोन्मत्त हो गया है। मैं गोकुलवासी, गोकुलवासी बालक हूँ। जिस प्रकार सिंह का बच्चा मदोद्धत हाथी को मार गिराता है, उसी प्रकार मैं इस चाणूर को धराशायी कर दूँगा। चिन्ता न करें, देखते जाइए।"

ज्यों ही कंस के कानों में 'गोकुल निवासी बालक' ये शब्द पड़े, वह आशंका से सिहर उठा। उसने तत्क्षण अपने दूसरे पहलवान मुष्टिक को आज्ञापित किया, वह भी अखाड़े में उतर जाए।

राजा की आज्ञा पाकर मुष्टिक भी अखाड़े में उतर पड़ा। अब स्थिति यह थी—एक ओर एकाकी बालक कृष्ण था, दूसरी ओर दो विशालकाय, भारी-भरकम पहलवान थे। यह सर्वथा असमंजस्यपूर्ण मुकाबला था। बलराम इस स्थिति को सह नहीं सका। वह अपने आसन से उछला। सीधा अखाड़े में पहलवान मुष्टिक के समक्ष आ खड़ा हुआ। मुष्टिक स्तब्ध रह गया।

चाणूर और कृष्ण भिड़ गये। मुष्टिक कृष्ण पर टूट पड़ना चाहता था, पर, बलराम ने उसे आगे बढ़ने से रोक दिया।

एक ओर कृष्ण तथा चाणूर का मल्ल-युद्ध चल रहा था, दूसरी ओर बलराम एवं मुष्टिक का। दोनों ओर से अत्यधिक बल, दाँव-पेच आजमाए जा रहे थे। बड़ा जबर्दस्त मुकाबला था। जय-पराजय अनिश्चित लगती थी। इतने में कृष्ण ने एकाएक चाणूर को तथा बलराम ने मुष्टिक को कड़बी के पूलों की तरह दूर फेंक दिया। यदि सामान्य व्यक्ति होते तो उनकी हड्डियाँ चूर-चूर हो जातीं, पर, वे तो विश्व-विश्रुत मल्ल थे। व्यायाम, अभ्यास, उत्तमोत्तम पौष्टिक खाद्य से उनके अस्थि-बन्ध सुदृढ़ थे, देह मांसोपचित थी। गिरते ही गेंद की ज्यों उछलते हुए उठे और खड़े हो गये।

चाणूर और मुष्टिक क्रोध से फुफकारने लगे। चाणूर ने कृष्ण को अपने हाथों पर उठा लिया और चाहा कि वह उसे दूर फेंक दे, पर, इतने में कृष्ण ने चाणूर की छाती पर एक जबर्दस्त मुक्का मारा। प्रहार वज्रोपम था। इस पर चाणूर क्रोध से विकराल हो गया। उसने मल्ल-युद्ध की मर्यादा, नियम-परम्परा के प्रतिकूल कृष्ण के मर्म-स्थल—वक्षस्थल के अधस्तन भाग—पेट पर बड़े जोर से मुक्का मारा। कोमल अंग पर चोट लगने से कृष्ण के नेत्रों के आगे अँधेरा छा गया। चाणूर भी काफी परिश्रान्त था। वह कृष्ण को अपने हाथों पर सम्हाल नहीं सका। कृष्ण पृथ्वी पर गिर गया, कुछ क्षणों के लिए निश्चेष्ट हो गया।

कंस ने कृष्ण को समाप्त करने का इसे उपयुक्त अवसर देखा। उसने चाणूर को इशारा किया कि वह तत्काल उसका प्राणान्त कर डाले। कंस का अभिप्राय हृदयंगम कर चाणूर कृष्ण की ओर लपका। बलराम ने तत्क्षण उसकी दुश्चेष्टा को भाँप लिया। बिजली के वेग से वह आगे बढ़ा। उसने ऐसा प्रबल प्रहार किया कि चाणूर उसे झेल नहीं सका। उसकी मार से उसे सात धनुष पीछे हट जाना पड़ा।

इस बीच कृष्ण को होश आ गया। उसने चाणूर को ललकारा। चाणूर आ भिड़ा।

कृष्ण ने अपनी बाहुओ मे कसकर उमे इतने जोर से दबाया कि उसकी हड्डियाँ चूर-चूर हो गईं। फिर जोर से पकड कर उसका सिर नीचे झुका दिया और उसपर वज्र सदृश मुक्के का प्रहार किया कि उसके मुह से खून बहने लगा। वह जमीन पर गिर पडा। उसकी आँखो की पुतलियाँ पथरा गई। उसका प्राणान्त हो गया।

### कृष्ण द्वारा कस का प्राणान्त

कस ने जब देखा कि उसका मल्ल चाणूर कृष्ण के हाथो मारा गया तो वह बडा क्रुद्ध हुआ। उसने अपने सैनिको को, अनुचरो को आदेश दिया कि इन दोनो ग्वालो के लडको को मार डालो। साथ-ही-साथ इनके परिपालक नन्द को भी मौत के घाट उतार दो।

कृष्ण अत्यन्त क्रोधित होकर अखाडे से उछला। वह कस के नजदीक पहुँच गया। उसने उसके बाल पकड लिये। उसे सिंहासन से नीचे घसीट लिया और जमीन पर पटक कर कहा—"अरे पापिष्ठ! तूने अपने प्राण बचाने के लिए वृथा गर्भ-हत्याएँ की। अब अपने दुष्कर्मो का फल भोग, मरने को तैयार हो जा।"

### बलराम द्वारा मुष्टिक का हनन

कस हाथी की ज्यो पृथ्वी पर पडा था। कृष्ण सिंह के समाना उसके पास खडा था। दर्शक यह दृश्य देखकर विस्मय-विमुग्ध थे। इस बीच बलराम ने पहलवान मुष्टिक को अपनी दोनो बाहुओ मे जकडकर इतने जोर से दबाया कि उसका सास निकल गया, वह प्राणहीन हो गया।

अपने राजा कस को यो सकट मे पडा देखकर उसके सैनिक, अनुचर उसकी सहायता करने हेतु दौडे। बलराम ने मण्डप का एक खभा उखाड लिया। उनके सामने खडा हो गया। एक को भी आगे नही बढने दिया। खभे की मार खाकर कस के शस्त्रास्त्र सज्जित सैनिक मक्खियो की ज्यो वहाँ से भाग खडे हुए।

कृष्ण ने कस के सिर पर पाद-प्रहार कर उसका प्राणान्त कर दिया और उसके बाल पकड कर दूध मे से मक्खी की ज्यो उसे सभा-मण्डप से बाहर फेंक दिया।

मथुरा-नरेश कस ने पहले से ही अपने ससुर जरासन्ध के यहाँ से सैनिक बुला रखे थे। कस के मारे जाने से वे बहुत क्रोधित हुए तथा कृष्ण एव बलराम पर आक्रमण करने हेतु अग्रसर हुए।

एक ओर दो नि शस्त्र भाई थे, दूसरी ओर शस्त्रास्त्र-सज्जित सहस्रो सैनिक थे, जो उन दोनो पर टूट पडे। समुद्रविजय आदि दशार्ह राजा इस अन्यायपूर्ण उपक्रम को सह नही सके। वे जरासन्ध के सैनिको का मुकाबला करने आगे आये। यह देखकर जरासन्ध के सैनिक भाग छूटे।

भीषण युद्धमय वातावरण के दर्शक भयाक्रान्त हो गये। वे वहाँ से उठकर अपने-अपने स्थानो को चले गये। सभा-मण्डप नि शब्द, प्रशान्त हो गया। उस समय वसुदेव ने अपने पुत्र अनावृष्टि को आज्ञापित किया कि कृष्ण तथा बलराम को अपने घर ले चलो।

### पुत्र-वात्सल्य

समुद्रविजय आदि दशार्ह भी वसुदेव के घर पहुँचे। वसुदेव ने अपने अर्धासन पर बलराम को समासीन किया तथा कृष्ण को अपनी गोद मे बिठाया। वात्सल्यवश वसुदेव के नेत्र अश्रुपूर्ण हो गये।

समुद्रविजय आदि वसुदेव के ज्येष्ठ बन्धु यह देखकर आश्चर्य-चकित हो गये और उन्होंने सारी स्थिति जानने की उत्सुकता व्यक्त की। वसुदेव ने अतिमुक्तक मुनि की भविष्य-वाणी से लेकर अब तक की सारी घटनाएँ उन्हे सविस्तार ज्ञापित की। दशार्ह राजाओं को यह जानकर असीम हर्ष हुआ कि कृष्ण वसुदेव का पुत्र है। उन्होंने उसे अपनी गोद मे बिठाया, प्यार किया। बलराम की भूरि-भूरि प्रशसा की।

उसी समय देवकी कृत्तनासा कन्या के साथ वहाँ उपस्थित हुई। आज उसकी खुशी का पार नही था। उस चिर-वियुक्ता मा ने अपनी गोद मे बिठाया और वह स्नेह एव वात्सल्य के महासागर मे निमग्न हो गई।

सभी भाइयो के नेत्रो से हर्ष के आँसू छलक पड़े। वे कहने लगे—"वसुदेव ! तुम तो बहुत बड़े योद्धा हो। एकाकी ही इस जगत् को जीतने मे सक्षम हो। फिर निष्ठुर, निर्दय कस के हाथो अपने पुत्रो की हत्याएँ कैसे देखते रहे ?"

वसुदेव—"बन्धुगण ! वह सकारण था।" बन्धुगण—"क्या कारण था ?"

वसुदेव—"मै वचनबद्ध था। मैंने तथा देवकी ने सात गर्भ—नव प्रसूत शिशु कस को देते रहने का वायदा किया था।" दशार्ह—"यह कृत्तनासा कन्या कौन है ?" वसुदेव—"यह गोपालक नन्द की कन्या है। देवकी के आग्रह से मै अपना सातवाँ पुत्र नन्द के यहाँ दे आया था। उसके स्थान पर नन्द की नव-प्रसूता कन्या को ले आया था। यथाक्रम कंस ने उस शिशु को प्राप्त किया। उसे कन्या जानकर उससे मृत्यु-भय नही मानते हुए उसने उसकी नासिका छिन्न कर दी और उसे वापस देवकी को सौप दिया।"

तदनन्तर समुद्रविजय ने अपने भाइयो के परामर्श से उग्रसेन को बन्धन-मुक्त किया—उसे पिंजरे से बाहर निकाला। उग्रसेन के प्रामुख्य मे सबने कस की यथाविधि अन्त्येष्टि की।

**गर्वोद्धत जीवयशा**

कस की रानियो ने अपने पति को जलांजलि दी, पर, रानी जीवयशा ने जलाजलि नही दी। वह गर्वोद्धत थी। उसने क्रुद्ध होकर प्रतिज्ञा की—कृष्ण, बलराम, सभी गोपालक, परिवार-परिजन युक्त समुद्रविजय आदि समग्र दशार्हवृन्द को मौत के मुंह मे पहुँचाने के पश्चात् ही मै अपने पति को जलाजलि दूँगी। यदि ऐसा नही किया जा सका तो स्वय अग्नि मे प्रवेश कर जाऊँगी। यो कहकर जीवयशा मथुरा से प्रस्थान कर गई।

राजा उग्रसेन पुन: मथुरा का अधिपति हुआ। उसने शुभ मुहूर्त मे जो क्रौष्टुकि निमित्तज्ञ ने बताया, अपनी पुत्री सत्यभामा का विवाह कृष्ण के साथ कर दिया।

कस की विधवा पत्नी, जरासन्ध की पुत्री जीवयशा मथुरा से चलकर अपने पिता की राजधानी राजगृह पहुँची। पति और पिता—नारी के ये ही मुख्य सम्बल है। जब पति का सम्बल टूट गया तो जीवयशा के लिए केवल पिता का सम्बल बचा था। वह रोती-बिलखती जरासन्ध की उपस्थानशाला मे गई। उसके मस्तक के केश खुले थे, आँखो से अन-वरत आँसुओ की धारा बह रही थी। मुख पर उदासी छाई थी।

पिता ने पूछा—"पुत्री ! तुम क्यो रो रही हो ? तुम्हे क्या पीडा है ?"

जीवयशा ने अपने पिता को मुनि अतिमुक्तक की भविष्यवाणी से लेकर अब तक का समग्र वृत्तान्त रोते हुए कह सुनाया।

राजनीति-निष्णात जरासन्ध ने कहा—"बेटी ! कस ने भूल की। उसे चाहिए था

वह देवकी को उसी समय मार डालता। कार्य को नष्ट करने के लिए उसके कारण को नष्ट कर देना चाहिए। कस ने यह नही सोचा, अन्यथा हमे आज यह दुर्दिन देखने को नही मिलता।"

जीवयशा—"पिताजी! उन्होने पूरी सावधानी बरती। ज्यो-ज्यो देवकी के बच्चे होते गये, वे उन्हे मौत के घाट उतारते गये।"

जरासन्ध—"छ तक तो यह क्रम चला, पर, सातवाँ तो बच गया।"

जीवयशा—"यह वसुदेव और देवकी का विश्वासघात था। उन्होने मेरे पति के साथ धोखा किया।"

जरासन्ध—"पुत्री! शोक मत करो। मैं इसका बदला लूगा। कस के हत्यारो को उनके समस्त पारिवारिक जनो के साथ विनष्ट कर दूंगा। उनकी स्त्रियाँ फूट-फूट कर रोयेंगी।"

जीवयशा—"तात! मैं यही चाहती हूँ। तभी मुझे शान्ति मिलेगी।"

जरासन्ध—"पुत्री! तुम्हारी यह इच्छा पूर्ण होगी, मैं आश्वासन देता हूँ।"

जरासन्ध ने यह कहकर जीवयशा को महल मे भेज दिया।

### जरासन्ध के आदेश से सोमक का मथुरा-गमन

तत्पश्चात् जरासन्ध ने अपने अधीनस्थ सोमक नामक राजा को बुलाया। उसे सारा घटनाक्रम बतलाकर कहा "सोमक! राजा समुद्रविजय के यहाँ जाओ और कृष्ण तथा बलराम को अपने साथ लेकर यहाँ आओ।"

अपने स्वामी की आज्ञानुसार सोमक मथुरा गया। समुद्रविजय से बोला—"राजन्! मैं जरासन्ध का सन्देशवाहक हूँ।" समुद्रविजय—"महाराज का क्या सन्देश है!" सोमक—"कृष्ण तथा बलराम को मुझे सौप दीजिए।"

समुद्रविजय—"आप उन्हे क्यो चाहते है? उनका क्या करेंगे?"

सोमक—"वे हमारे अधिपति जरासन्ध के जामाता—उनकी पुत्री जीवयशा के पति कस के हत्यारे हैं। उन्हे दण्डित किया जायेगा।"

यह सुनते ही सारी सभा मे सन्नाटा छा गया। सभासद् भय से काप उठे। वे जरासन्ध के क्रूर स्वभाव से सुपरिचित थे। फिर समुद्रविजय ने दृढतापूर्ण शब्दो मे उससे कहा—"सोमक! कृष्ण और बलराम का कोई अपराध नही है। कस ने कृष्ण और बलराम के नवजात भाइयो का वध किया। अपने भाइयो के हत्यारे को मारकर उन्होंने कोई अपराध नही किया है। वे निरपराध है। दण्ड सापराध को दिया जाता है।"

सोमक—"राजन्! ऐसा मत कहिए। निश्चय ही कृष्ण और बलराम अपराधी है। साथ-ही-साथ वसुदेव भी अपराधी है। वह कस के प्रति वचनबद्ध था कि वह (वसुदेव) अपने सात नव जात शिशु उसे सौपेगा, पर, उसने सातवें शिशु को छिपा लिया, उसे अन्यत्र पहुँचा दिया।"

### कृष्ण कोपाविष्ट

कृष्ण अब तक शान्त था। जब सोमक ने उसके पिता वसुदेव के माथे दोष मढा तो तो उसकी त्योरियाँ चढ गईं। वह क्रुद्ध हो उठा। कुछ बोलना चाहता था कि इतने मे समुद्र-विजय ने दृढता के साथ कहा—"निश्चय ही कस हत्यारा था। वह निर्दय, क्रूर और निष्ठूर

एक नगरी की सस्थापना कीजिए। वही निवास कीजिए। ऐसा योग है, आपके पश्चिम मे प्रयाण करते ही आपके शत्रु क्षीण होने लगेंगे। उनका नाश शुरू हो जायेगा।"

समुद्रविजय—"निमित्तज्ञ! यह बतलाओ, हम लोग नगरी किस स्थान पर बसाएँ?"

क्रौष्टुकि—"मार्ग मे चलते-चलते जहाँ सत्यभामा के दो पुत्र प्रसूत हो, उसी स्थान पर आप नगरी की स्थापना करें। वहाँ निशक होकर रहे।"

ज्योतिर्विद् क्रौष्टुकि के फलादेश को मानते हुए समुद्रविजय ने परिवार सहित मथुरा से प्रस्थान किया। उग्रसेन भी उनके साथ हुआ। मथुरा से ग्यारह कोटि यादव तथा शौर्यपुर से सात कोटि यादव—कुल अठारह कोटि यादव विन्ध्याचल की ओर चल पडे।

**कालकुमार की मृत्यु**

उधर राजा सोमक जरासन्ध के पास पहुँचा। सारे समाचार कहे। जरासन्ध की क्रोधाग्नि भडक उठी। उसकी आँखो मे खून उतर आया। पिता को जब यो कोपाविष्ट देखा तो राजकुमार कालकुमार ने कहा—"तात! मुझे आदेश दीजिए, मैं यादवो को छोडूगा नही। आग से भी, सागर से भी उन्हे खीच कर बाहर निकाल लूगा और उनका वध करूँगा। यदि ऐसा न कर सका तो आपको अपना मुँह नही दिखलाऊँगा।

जरासन्ध को कालकुमार की वीरोक्ति से सन्तोष हुआ। उसने पाँच सौ राजाओ के अधिनायकत्व मे एक विशाल सेना उसे दी और कहा—"जाओ, यादवो को कुचल डालो।"

कालकुमार के भाई यवन तथा सहदेव भी उसके साथ हो लिये।

कालकुमार विशाल सेना के साथ चल पडा। वह यादवो का पीछा करता करता विन्ध्याचल पर पहुँच गया। वासुदेव कृष्ण के रक्षक देवता रक्षार्थ चिन्तित हुए। उन्होने देव-माया द्वारा एक विशाल दुर्ग की रचना की, जिसके केवल एक ही द्वार था। उसमे जगह-जगह अनेक चिताएँ धू धू कर जल रही थी। एक बुढिया बाहर बैठी रो रही थी। कालकुमार ने उस बुढिया से पूछा—"वृद्धे! तुम रो क्यो रही हो?"

वृद्धा बोली—"कालकुमार से भयभीत होकर समस्त यादव अग्नि मे प्रवेश कर गये हैं। मैं उनके विरह मे दु खित हूँ, रुदन-क्रन्दन कर रही हूँ। मेरा भी जीवन अब शेष नही रहा। मैं भी अग्नि मे प्रवेश कर जाऊँगी।"

यो कहकर वह बुढिया चिता मे कूद गई।

कालकुमार गर्वोद्धत था। उसे अपनी प्रतिज्ञा याद आई कि वह यादवो को यदि वे आग मे भी छिप जायेंगे तो भी निकाल लेगा, उन्हे समाप्त कर देगा।"

भावावेश बुद्धि-भ्रश कर देता है। कालकुमार यह भूल गया कि अग्नि मे कूद [illegible] के बाद, जल जाने के बाद भी क्या कोई निकाला जाता है। वह दर्पान्ध एव क्रोधान्ध [illegible] अग्नि मे (चिता मे) कूद पडा। सबके देखते-देखते जलकर राख हो गया। [illegible] दु खित हुए। रात हो गई थी। वही उन्होने विश्राम किया।

प्रात काल हुआ। सभी सैनिक उठे। देखा तो प्रतीत हुआ, न वहाँ [illegible] न चिताएँ ही हैं। सभी शोक-मिश्रित आश्चर्य [illegible] गये—यह क्या हुआ [illegible]

उनके गुप्तचरो ने आकर उन्हे व [illegible] आगे निकल [illegible]

सब उदास हो गये। वृद्धो एव [illegible] ने अनुभ [illegible]

माया थी, जिससे हम प्रवंचित हो गये। प्रधान सेनापति कालकुमार के मरने से सबकी हिम्मत टूट गई। वे वापस लौट आये।

सब राजगृह पहुँचे। बड़े खेद के साथ सारी घटना जरासन्ध को बतलाई। जरासन्ध बहुत शोकान्वित हुआ। वह छाती पीट-पीट कर दहाड़ने लगा।

यादव आगे बढ़ते गये। जब उन्हें कालकुमार की मृत्यु का समाचार ज्ञात हुआ, वे बड़े प्रसन्न हुए।

### चारण मुनि अतिमुक्तक द्वारा भविष्य-कथन

एक बार मार्ग मे यादव पड़ाव डाले हुए रुके थे। उसी समय अतिमुक्तक चारण मुनि वहाँ आये। समुद्रविजय ने उन्हे वन्दन किया और पूछा—"भगवन्! इस संकट से हम कैसे बचेंगे?"

मुनि—"राजन्! तुम जरा भी मत डरो। तुम्हारा पुत्र अरिष्टनेमि परम भाग्यशाली एवं अपरिमित बल-सम्पन्न है। वह बाईसवाँ तीर्थंकर होगा। कृष्ण नवम वासुदेव है, बलराम नवम बलभद्र है। कृष्ण द्वारिका नगरी की स्थापना करेगा, वहाँ निवास करेगा। वह जरासन्ध का वध करेगा। भरतार्ध का अधिपति होगा।"

समुद्रविजय मुनि के वचन सुनकर बहुत प्रसन्न हुआ। मुनि को सभक्ति वन्दन नमन किया और विदा किया।

यादव आगे बढ़ते-बढ़ते सौराष्ट्र देश मे आये। रैवतक पर्वत के वायव्य—पश्चिमोत्तर कोण मे अपना पड़ाव डाल दिया।

वहाँ श्रीकृष्ण की पत्नी सत्यभामा ने दो पुत्रों को जन्म दिया, जिनके नाम क्रमशः भानु और भामर हुए। जन्म से ही दोनों शिशु बड़े तेजस्वी और सुन्दर थे। यादव-शिविर मे अत्यन्त हर्ष एवं उल्लास छा गया।

### द्वारिका की रचना

निमित्तज्ञ क्रोष्टुकि ने जैसा बताया था, शुभ मुहूर्त मे श्रीकृष्ण ने समुद्र की अर्चना की। उन्होंने तेले की तपस्या की। तीसरी रात के समय लवण समुद्राधिपति देव सुस्थित प्रकट हुआ। उसने कृष्ण को पाञ्चजन्य शंख, दिव्य रत्नों का हार और दिव्य वस्त्र अर्पित किये। बलराम को सुघोष नामक शंख भेंट किया। श्रीकृष्ण को सम्बोधित कर उसने कहा—"मैं लवण-समुद्र का अधिष्ठातृ-देव सुस्थित हूँ। आपने मुझे किस हेतु स्मरण किया?"

श्रीकृष्ण—"देव! मैंने श्रवण किया है, अतीत काल के वासुदेव की यहाँ पर द्वारिका नगरी थी। तुमने उसे जलावृत कर दिया। मैं चाहता हूँ, मेरे लिए तुम वैसी ही एक नगरी का निर्माण करो।"

श्रीकृष्ण का कथन सुनकर उन्हे आश्वस्त कर देव वहाँ से चला गया। वह इन्द्र के पास उपस्थित हुआ। सारा वृत्तान्त कहा। इन्द्र ने कुबेर को नगरी के निर्माण की आज्ञा दी। कुबेर ने नगरी की रचना की।

कुबेर द्वारा निर्मित द्वारिका बारह योजन आयत—लम्बी तथा नौ योजन विस्तीर्ण—चौड़ी थी। अनेक रत्नों से विभूषित थी। उसके भीतर एक सुदृढ़ दुर्ग था, जो अठारह हाथ ऊँचा और नौ हाथ पृथ्वी के भीतर गहरा था, जिसके चारों ओर बारह हाथ चौड़ी खाई थी। इकमंजिले, दुमंजिले, तिमंजिले लाखों भवन थे। दशार्ह राजाओं के अलग-अलग

सुन्दर प्रासाद थे । उन सबके मध्य मे बलराम के लिए पृथिवी-विजय नामक तथा वासुदेव कृष्ण के लिए सर्वतोभद्र नामक प्रासाद था । सम्पूर्ण नगरी स्थान-स्थान पर तोरणो, पताकाओ आदि से सुसज्ज थी । उसमे यत्र-तत्र चबूतरे, कूएँ, बावडियाँ, तालाब, बगीचे और बडी-बडी सडकें थी । वह देवराज इन्द्र की राजधानी अलकापुरी के सदृश सुहावनी थी ।

### कृष्ण का राज्याभिषेक

नगर की रचना के अनन्तर कुवेर ने श्रीकृष्ण को दो पीताम्बर, हार, मुकुट, कौस्तुभ मणि, शार्ङ्ग धनुष, अक्षय, बाण-सभृत तूणीर, नन्दक खड्ग, कौमुदी गदा और गरुडध्वज रथ उपहृत किया । उसने बलराम को वनमाला, मूसल, दो नील वस्त्र, तालध्वज रथ, अक्षय बाणयुक्त तूणीर, धनुष तथा हल भेंट किया । सभी दशार्हो को रत्नमय अलकरण आदि दिये । पश्चिम समुद्र तट पर श्रीकृष्ण का राज्याभिषेक हुआ ।

राज्याभिषेक के पश्चात् द्वारिका मे समारोह प्रवेश की तैयारी की गई । श्रीकृष्ण अपने दारुक नामक सारथि के साथ तथा बलराम अपने सिद्धार्थ नामक सारथि के साथ रथारूढ हुए । वे चारो ओर यादव-राजाओ तथा राजकुमारो से घिरे हुए ऐसे प्रतीत होते थे, मानो नक्षत्रगण से सपरिवृत्त सूर्य और चन्द्र हो । सबने द्वारिका मे प्रवेश किया, मानवाच्छन्न मेदिनी जय-नाद से गूंज उठी ।

कुवेर ने श्रीकृष्ण के आदेशानुसार दशो दशार्हो तथा विशिष्ट जनो के लिए निर्मित प्रासाद उन्हे बतला दिये । वे अपने-अपने प्रासादो मे प्रविष्ट हुए ।

कुवेर ने साढे तीन दिन पर्यन्त द्वारिका मे स्वर्ण, रत्न, बहुमूल्य विविध वस्त्र तथा धान्य की वर्षा की । द्वारिका समृद्धि, वैभव, धन, धान्य आदि से आपूर्ण हो गई ।

वासुदेव कृष्ण द्वारिका पर शासन करने लगे । उनके न्यायपूर्ण सुशासन मे प्रजाजन अत्यन्त सुखी और सम्पन्न थे ।

### कृष्ण-रुक्मिणी-विवाह प्रद्युम्न का जन्म

कुछ समय बाद वासुदेव कृष्ण का कुडिनपुर के राजा भीष्मक तथा रानी यशोमती की अगजा, अप्रतिम सुन्दरी राजकुमारी रुक्मिणी के साथ वैवाहिक प्रसग बना । रुक्मिणी का भाई, कुडिनपुर का युवराज रुक्मि अपनी बहिन का विवाह राजा दमघोष के पुत्र शिशुपाल के साथ करना चाहता था । नारद द्वारा कराये गये परिचय के कारण कृष्ण तथा रुक्मिणी—एक दूसरे की ओर आकृष्ट थे । पूर्व सकेतानुसार रुक्मिणी नागपूजा के लिए नगर से बाहर उद्यान मे आई थी । श्रीकृष्ण अपने भाई बलराम सहित सकेतित स्थान पर पहले ही आ गये थे । श्रीकृष्ण ने रुक्मिणी को अपने रथ मे बिठा लिया और रथ को द्वारिका की दिशा मे हाँक दिया ।

ज्योही यह ज्ञात हुआ, शिशुपाल और रुक्मि आदि ने अपनी सेनाओ सहित उनका पीछा किया, उन्हे रोकने का भरसक प्रयास किया, किन्तु, वे सफल नही हो सके । श्रीकृष्ण रुक्मिणी को लिये द्वारिका की ओर बढ़ते गये । बलराम ने अकेले ही उन सबको पराजित कर दिया ।

श्रीकृष्ण, बलराम द्वारिका पहुँच गये । रुक्मिणी का श्रीकृष्ण के साथ सानन्द पाणि-ग्रहण सम्पन्न हुआ ।

वासुदेव श्रीकृष्ण ने और भी अनेकानेक सुन्दर राजकुमारियो के साथ ˜ किये ।

महारानी रुक्मिणी ने एक अत्यन्त सुन्दर, ओजस्वी तथा द्युतिमान् पुत्र को जन्म दिया, जिसका नाम प्रद्युम्न हुआ।

**धूमकेतु देव द्वारा प्रद्युम्न का अपहरण**

एक बार वासुदेव कृष्ण अपने पुत्र प्रद्युम्न को गोद में लिये खिला रहे थे। एक दुर्घटना घटित हो गई। धूमकेतु देव प्रद्युम्न के पूर्व-जन्म का शत्रु था। वह देवमाया द्वारा रुक्मिणी का रूप बनाकर श्रीकृष्ण के हाथ से प्रद्युम्न को ले गया।

कुछ देर बाद रुक्मिणी आई और अपने पति से पुत्र को माँगा। श्रीकृष्ण हैरान रह गये, बोले—"अभी तो तुम आई थीं, प्रद्युम्न को ले गई थीं। पुनः कैसे माँगती हो?"

रुक्मिणी बोली—"प्राणनाथ! मैं नहीं आई थी। मैं तो अभी आई हूँ। हमारे साथ धोखा हुआ है। बालक का किसी शत्रु देव द्वारा अपहरण हो गया है।"

कृष्ण, रुक्मिणी तथा सभी यादव वृन्द अत्यन्त दुःखित हो गये। बालक की सर्वत्र खोज की गई, पर, वह कहीं नहीं मिला।

धूमकेतु देव शिशु को वैताढ्य पर्वत के भूतरमण नामक उद्यान में ले गया। वहाँ उसे टंक शिला पर रखा। देव ने चाहा कि शिशु को इस शिला पर पटक कर मार दूँ, पर, उसने सोचा—ऐसा करने से बालक को बड़ा कष्ट होगा, वह रोयेगा, चीखेगा और वैसा होने से सम्भव है, मेरे मन में करुणा उत्पन्न हो जाए; इसलिए अच्छा यही है, मैं इसे यहीं छोड़ दूँ। वह क्षुधा, तृषा से तड़प-तड़प कर स्वयं ही यहाँ मर जायेगा।

प्रद्युम्न निरुपक्रम-आयुष्ययुक्त था, चरम शरीरी था। सुरक्षित रहा। प्रातःकाल हुआ। कालसंवर नामक विद्याधर राजा अग्निज्वाल नगर से चलकर अपने विमान द्वारा अपनी राजधानी की ओर जा रहा था। बालक पर उसकी दृष्टि पड़ी। उसने उसे गोद में लिया। अपनी रानी कनकमाला को सौंपा। उसने उसका लालन-पालन किया। वह क्रमशः बड़ा होता गया। सोलह वर्ष का हो गया।

**प्रद्युम्न का द्वारिका-प्रत्यागमन**

प्रद्युम्न अत्यधिक सौन्दर्यशाली, रूपवान् तथा तेजस्वी था। कालसंवर विद्याधर की पत्नी कनकमाला के मन में, जिसे वह अपनी माँ समझता था, बहुत आदर करता था, कामात्मक विकार देखा। वह ग्लानि युक्त हो गया। वह उससे बोला—"आप तो मेरी माँ हैं, मेरे लिए पूज्य हैं, बड़ा दुःख है, आप ऐसा सोचती हैं।"

कनकमाला ने कहा—"वह उसकी माँ नहीं है। उसने तो केवल उसे पाला पोसा है। वह तो द्वारिकाधीश वासुदेव कृष्ण का पुत्र है।"

प्रद्युम्न बोला—"पालन-पोषण करने वाली भी माता होती है, मातृ-तुल्य होती है। आपको मैं अपनी माता समझता हूँ।"

कनकमाला कामान्ध थी। उसका मानसिक विकार कैसे मिटता। तब प्रद्युम्न ने बड़ी बुद्धिमत्ता-पूर्वक, युक्ति-पूर्वक उससे पीछा छुड़ाया और वह अपने घर द्वारिका लौट आया। उसके आगमन से द्वारिका में सर्वत्र खुशी छा गई।

**यवनद्वीप के व्यापारी : रत्नकम्बल**

एक बार यवनद्वीप के कतिपय व्यापारी समुद्री मार्ग से व्यापारार्थ द्वारिका आये। अपना दूसरा माल तो उन्होंने वहाँ बेच दिया, पर, रत्नकम्बलों का विक्रय नहीं किया।

उनको यह उम्मीद थी कि मगध की राजधानी राजगृह मे उनको अधिक कीमत प्राप्त होगी; अत वे राजगृह पहुँचे। उन्होने अपने रत्नकम्बल मगधराज जरासन्ध की पुत्री जीवयशा को दिखलाये। जीवयशा ने उनकी आधी ही कीमत कूती।

व्यापारियो ने अपने मुँह मचकोडते हुए (वनाते हुए) कहा—"इससे दुगुनी कीमत तो हमे द्वारिका मे ही मिल रही थी।"

जीवयशा ने पूछा—"वह द्वारिका कहाँ है ?"

व्यापारी बोले—"पश्चिम समुद्र के तट पर वह एक अत्यन्त समृद्धिशालिनी, वैभवशालिनी नगरी है। वह वह स्वर्ग-स्थित अलकापुरी के समान सुन्दर है।"

जीवयशा —"वहाँ किसका राज्य है ?"

व्यापारी—' यादव कुल शिरोमणि वसुदेव-पुत्र श्रीकृष्ण वहाँ राज्य करते है।"

कृष्ण का नाम सुनते ही जीवयशा चौंकी। रोती-बिलखती अपने पिता के पास गई। पिता ने रुदन का कारण पूछा तो जीवयशा बोली—"मेरे पति की हत्या करने वाला कृष्ण अब तक जिन्दा है। वह द्वारिका मे राज्य कर रहा है। तात! मुझे आदेश दे, मैं अग्नि मे प्रवेश कर जाऊ, अपनी प्रतिज्ञा पूरी कर लूँ।"

**कृष्ण और जरासन्ध का युद्ध . जरासन्ध का वध**

जरासन्ध यह जानकर कि कृष्ण जिन्दा है, बहुत क्रुद्ध हुआ। उसने अपनी बेटी को ढाढस बँधाते हुए कहा—"पुत्री ! रोओ नही। मैं कृष्ण का वध कर डालूँगा, सारे यादवो को समाप्त कर दूँगा। उनकी जड तक नही रहने दूगा। यादव-स्त्रियाँ रो-रोकर आँसुओ से नहा उठेगी। मैं ऐसी स्थिति बना दूँगा।"

पुत्री को आश्वस्त कर जरासन्ध ने युद्ध की बहुत बडी तैयारी की। अपने अनेक पराक्रमी मित्र राजाओ, अधीनस्थ राजाओ को सेना-सहित आमन्त्रित किया। वे आये। सब सेनाओ को मिलाकर एक अत्यन्त विशाल चतुरगिणी सेना के रूप मे सुसज्जित किया। उसे साथ लिये जरासन्ध ने द्वारिका की दिशा मे प्रस्थान किया।

उधर यादवो को अपने गुप्तचरो द्वारा सूचना प्राप्त हो गई। वे भी युद्धार्थ सन्नद्ध हुए। कृष्ण, बलराम, अरिष्टनेमि आदि योद्धाओ के नेतृत्व मे वे युद्ध के मैदान मे आ डटे।

जरासन्ध की सेना ज्योही वहाँ पहुँची, यादव सेना उससे भिड गई। भयानक सग्राम हुआ। दोनो ओर के अनेकानेक योद्धा खेत रहे।

कृष्ण और जरासन्ध आमने-सामने हुए। जरासन्ध ने कहा—"कृष्ण ! तुम बडे कपटी हो। अब तक तुम छल-बल द्वारा ही जीवित रहे। तुमने छल से कस को मारा। कालकुमार भी इसी प्रकार काल-कवलित हुआ। अब तुम सम्भल जाओ। मौत तुम्हारे सामने खडी है।"

श्रीकृष्ण मुसकराये और बोले—"फिजूल क्यो बातें बनाते हो। आओ, अपनी शक्ति का प्रदर्शन करो।"

जरासन्ध और कृष्ण के मध्य हुए धनुर्युद्ध, खड्ग-युद्ध, गदा-युद्ध आदि सभी मे श्रीकृष्ण विजयी हुए, जरासन्ध पराजित। अन्त मे जरासन्ध ने अपने अमोघ—निष्फल नही होनेवाले अस्त्र चक्र का वार किया। चक्र कृष्ण के पास पहुँचा। उनकी तीन परिक्रमाएँ की और उनके हाथ मे स्थित हो गया। कृष्ण ने जरासन्ध को फिर ललकारा, सावधान किया। जरासन्ध अडा रहा, युद्धोद्यत रहा, तब वासुदेव कृष्ण ने चक्र द्वारा उसका मस्तक काट

डाला। देवताओ ने आकाश से फूलो की वर्षा की, जयनाद किया, नवम वासुदेव के अभ्युदय पर हर्ष मनाया।

इस युद्ध में अपरिमित बलशाली, अनुपम योद्धा अरिष्टनेमि का बडा महत्त्वपूर्ण भाग था। उन्होने अनेक विरोधी राजाओ के छक्के छुडा दिये, उन्हे पद-दलित कर डाला। पराजित राजा उनके पास आये और उनसे क्षमा-याचना करने लगे।

अरिष्टनेमि उन सबको लेकर श्रीकृष्ण के पास आये। कृष्ण भाई से सस्नेह मिले। सभी राजाओ को अभय-दान दिया। अरिष्टनेमि के परामर्श और समुद्रविजय के आदेश के अनुरूप उन्होने जरासन्ध के अवशिष्ट पुत्रो का स्वागत-सत्कार किया। जरासन्ध के पुत्र सहदेव को मगध का चतुर्थांश राज्य दिया। सहदेव आदि ने अपने पिता की अन्त्येष्टि की। जीवयशा अपने पिता के मारे जाने पर अग्नि में प्रवेश कर गई।

श्रीकृष्ण ने भरत क्षेत्र के तीन खण्ड विजय किये। इसमे उन्हे छः मास लगे। अर्धचक्रवर्ती के रूप में उनका बडे हर्षोल्लास के साथ राज्याभिषेक हुआ। वे अमित समृद्धि तथा गरिमा मडित थे।

सभी यादव राजा एव राजकुमार बडे सुख तथा आनन्दपूर्वक रहने लगे।

एक दिन का प्रसग है, पाचजन्य शख के गंभीर घोष से सारी द्वारिका प्रतिध्वनित हो उठी। श्रीकृष्ण, बलराम आदि सभी आश्चर्यान्वित हो गये। सहसा श्रीकृष्णके मन मे शका उदित हुई—क्या दूसरा चक्रवर्ती आविर्भूत हो गया है अथवा इन्द्र स्वयं द्वारिका मे आ गया है! पाचजन्य शख कैसे बजा?

### अरिष्टनेमि का अपरिमित पराक्रम

इसी बीच अस्त्रागार का अधिकारी श्रीकृष्ण की सेवा में उपस्थित हुआ। उसने कहा—"स्वामिन्! आपके छोटे भाई अरिष्टनेमि अस्त्रशाला मे आये। उन्होंने सुदर्शन चक्र को कुम्हार के चाक की ज्यो आसानी से घुमादिया शाङ्‌र्ग धनुष को कमलनाल के सदृश उठाकर मोड दिया, कौमुदी गदा को एक मामूली छडी की तरह घुमा डाला तथा पाचजन्य शंख को इतने जोर से बजाया कि समग्र द्वारिका भय-भ्रान्त हो उठी।"

श्रीकृष्ण ने यह सब सुना, अस्त्रागार के अधिकारी को विदा किया। उन्हें विश्वास नही हो रहा था कि इन दिव्य अस्त्रों को वासुदेव के अतिरिक्त अन्य कोई भी प्रयुक्त कर सकता है। वे ऊहापोह करने लगे—इतना शक्तिशाली कोई अन्य कैसे होगा? अरिष्टनेमि ने यह सब किया है, क्या वह मुझसे भी अधिक प्रबल है?

### कृष्ण और अरिष्टनेमि में शक्ति-परीक्षण

इतने मे अरिष्टनेमि वहाँ आ उपस्थित हुए। श्रीकृष्ण ने उनसे पूछा—"अरिष्टनेमि! क्या शख-ध्वनि तुमने की?"

अरिष्टनेमि—"हाँ, तात! मैने ही की।"

श्रीकृष्ण—"अन्याय दिव्यास्त्रो को भी उठाया?"

अरिष्टनेमि ने स्वीकृति मे अपना मस्तक हिला दिया।

यह सुनकर श्रीकृष्ण अत्यन्त अचभित हो उठे। वे बोले—"अनुज! इन दिव्य अस्त्रो को प्रयुक्त करने का बल मेरे अतिरिक्त और किसी मे नही है। तुम्हारा यह विपुल बल

देखकर मुझे अत्यधिक हर्ष हुआ। चलो, व्यायामशाला मे चलें, बाहुबल आजमाएँ। उससे मुझे और प्रसन्नता होगी।"

अरिष्टनेमि ने कृष्ण की चुनौती सुनी। वे विचारने लगे—व्यायामशाला मे जाना उचित नही होगा। क्योकि मैं वहाँ यदि अपना बल-प्रदर्शन करूंगा तो न जाने इनकी क्या स्थिति होगी? वैसा करना बडे भाई के प्रति मेरा अविनय होगा। इसलिए मुझे ऐसा करना चाहिए, जिससे इनकी भी मनोवाञ्छा पूर्ण हो जाए, इन्हे कोई कष्ट भी न हो और मेरे द्वारा इनके प्रति कोई अविनयाचरण भी न हो। यह सोचते हुए उन्होने श्रीकृष्ण से कहा—"तात! आप मेरी शक्ति देखना चाहते हैं? इनके लिए व्यायामशाला मे जाना आवश्यक नही है।"

श्रीकृष्ण बोले—"तो फिर कैसे हो?"

अरिष्टनेमि—आप अपनी बाहु विस्तीर्ण कीजिए—फैलाइए। मैं उसे झुकाकर अपने बल का परिचय दूंगा।"

श्रीकृष्ण को अरिष्टनेमि का यह सुझाव सुन्दर लगा। उन्होने अपनी दाहिनी भुजा फैला दी। उसे पूरे बल के साथ तान दिया। अरिष्टनेमि ने सुकोमल कमल-नाल की ज्यो उसे झुका दिया।"

तब श्रीकृष्ण ने अरिष्टनेमि को अपनी भुजा फैलाने के लिए कहा।

अरिष्टनेमि परिणाम जानते थे, अत. वे वैसा करने को सहसा तैयार नही हुए, आनाकानी करते रहे, पर, जब श्रीकृष्ण ने बहुत आग्रह किया, तब उन्होने अपनी बाई भुजा फैला दी। श्रीकृष्ण ने अपनी पूरी ताकत लगाकर उसे झुकाने का प्रयास किया, पर, वे उसे हिला तक नही सके। वे भुजा को पकडकर मर्कट की ज्यो लटक गये, पर, भुजा टस से मस नही हुई। वह सर्वथा स्थिर एव अविचल रही। तर्थंकर-बल की कोई सीमा नही होती।

श्रीकृष्ण ने यह अनुभव किया कि असिष्टनेमि की शक्ति अपार है। उन्होने भुजा छोड दी और वे बडे स्नेह के साथ उनसे कहने लगे—"अनुज! जिस प्रकार अग्रज बलराम मेरी शक्ति के बल पर समग्र जगत् को तृण-सदृश समझते हैं, उसी तरह तुम्हारी शक्ति देखकर आज मेरा भी मानस उल्लसित एव गर्वान्वित है।"

**कृष्ण की आशंका**

श्रीकृष्ण को छोटे भाई की शक्ति पर एक ओर अत्यन्त हर्ष था, पर, साथ-ही-साथ उनके मन मे एक आशका भी उत्पन्न हुई—अरिष्टनेमि ऐसे अपरमित बल का धनी है, कही यह मेरा राज्य अधिकृत न कर ले। कृष्ण के मन मे चिन्ता व्याप्त हो गई। अरिष्टनेमि वहाँ से चले गये।

इतने मे बलराम श्रीकृष्ण के पास आये। कृष्ण को चिन्तित देखा। उन्होने उनसे चिन्ता का कारण पूछा।

श्रीकृष्ण ने कहा—"हमारा छोटा भाई अरिष्टनेमि महान् शक्तिशाली है। मैं पूरी ताकत लगाकर भी उसकी भुजा को झुका नही सका। उसने मेरी भुजा बडी आसानी से झुका दी।' बलराम—"हमारा भाई इतना बडा शक्तिशाली है, यह तो हमारे लिए बडे हर्ष की बात है।"

श्रीकृष्ण—"हर्ष की बात तो है, पर, साथ-ही-साथ चिन्ता की बात भी तो है। यदि उसने चाहा और राजसिंहासन छीन लिया तो?

बलराम—"इस शंका के लिए कोई स्थान नहीं है। अरिष्टनेमि सांसारिक कामनाओं और सुखों से अतीत है। राज्य की उसे कोई आकांक्षा नहीं है। वह सर्वथा निःस्पृह है।"

श्रीकृष्ण—"चित्त-वृत्ति के परिवर्तित होते देर नहीं लगती। यदि वैसा हुआ तो?"

## आकाश-वाणी

इतने में देवों ने आकाश-वाणी की—"अरिष्टनेमि की चित्त-वृत्ति सर्वथा अपरिवर्तित रहेगी। द्वारिका का राज्य तो क्या, सारे जगत् के प्रति वे निरुकाङ्क्ष तथा निःस्पृह हैं और रहेंगे।"

बलराम और कृष्ण आकाश की ओर देखने लगे। देवों ने पुन: कहा—"तीर्थंकर नेमिनाथ द्वारा यह उद्घोषित किया गया था कि उनके उत्तरवर्ती तीर्थंकर अरिष्टनेमि कुमारावस्था में ही प्रव्रज्या स्वीकार कर लेंगे, अत: वासुदेव ! अपने राज्य-सिंहासन की चिन्ता मत करो। वैसा कुछ नहीं होगा।"

श्रीकृष्ण आकाश-वाणी सुनकर राज्य छिने जाने के भय से तो निश्चिन्त हुए, किन्तु, भ्रातृ-स्नेह के नाते मोह-ममता के कारण उनको यह नहीं जचा कि अरिष्टनेमि कौमार्यावस्था में दीक्षित हो जाए। वे चाहते थे, अरिष्टनेमि का विवाह हो, वे सांसारिक सुख भोगें, फिर दीक्षित हों।

## अरिष्टनेमि की वरयात्रा : वैराग्य : प्रव्रज्या

श्रीकृष्ण ने तथा पारिवारिक जनों ने बड़ा प्रयत्न किया कि अरिष्टनेमि सांसारिक जीवन—गार्हस्थ्य स्वीकार करें, पर, उन्होंने इस ओर जरा भी अभिरुचि नहीं दिखाई।

अन्त में जब अग्रज श्रीकृष्ण तथा परिजनवृन्द किसी भी प्रकार नहीं माने तो वे मौन रहे। श्रीकृष्ण ने मौन को स्वीकृतिसूचक माना। उन्होंने अरिष्टनेमि के विवाह की योजना बनाई। उन्होंने उग्रसेन की पुत्री राजिमती के साथ अरिष्टनेमि का विवाह निश्चित किया। सभी राजोचित तैयारियां की गईं। वरयात्रा सुसज्जित हुई, प्रस्थान किया।

संयोग की बात है, एक अद्भुत घटना घटी। अरिष्टनेमि वरयात्रियों के साथ आगे बढ़े। रथ उग्रसेन के भवन के सन्निकट पहुँचा। वहाँ पशुओं का चीत्कार सुनाई दिया। अरिष्टनेमि ने सारथि से पूछा—"सारथे ! ये पशु क्यों चिंघाड़ रहे हैं?"

सारथि—"राजकुमार ! आपकी वरयात्रा के लोगों के भोजन हेतु इन्हें यहाँ एकत्र किया गया है। इनके मांस द्वारा तरह-तरह के सुस्वादु खाद्य बनेंगे।"

अरिष्टनेमि का हृदय दयार्द्र हो गया। वे करुणा-विगलित स्वर में बोले—"मेरे अपने कारण यह निर्मम पशु-हत्या मैं नहीं होने दूंगा। मेरा रथ वापस लौटा लो। मुझे विवाह करना स्वीकार नहीं है, जिसका आरम्भ ही ऐसी घोर हिंसा से होता है।" उनका अन्तःस्थित वैराग्य भाव जागरित हो उठा। उन्होंने इस मोहमय संसार का परित्याग करने का निश्चय किया। उनके वैराग्योद्दीप्त तेज से सबके सब अभिभूत हो गये। किसी में उन्हें रोकने की हिम्मत नहीं हुई। सारथि ने रथ वापस लौटा लिया। वे प्रव्रजित हो गये। उनके परम विरक्त, संयमानुरत व्यक्तित्व का राजिमती पर भी प्रभाव पड़ा। उसे भी भोगमय जीवन से विरक्ति हो गई। उसने मन-ही-मन निश्चय किया—जहाँ जागतिक सुख-समृद्धिमय जीवन में वह अरिष्टनेमि की सहभागिनी होने को उत्सुक थी, अब वह उनके परम पवित्र, उज्ज्वल

निर्मल, त्यागमय जीवन का अनुसरण करेगी। यो सच्चिन्तन में समिक्त राजिमती ने दीक्षा स्वीकार कर ली।

अरिष्टनेमि केवल चौवन दिन छद्मस्थ-अवस्था मे रहे। तदनन्तर उन्हे सर्वज्ञत्व प्राप्त हो गया। वे तीर्थंकर हो गये।

एक बार का प्रसग है, दो मुनि, जो बडे सुकुमार एव द्युतिमान् थे, पारणे हेतु श्रीकृष्ण की माता देवकी के यहाँ भिक्षा ग्रहण करने आये। देवकी हर्षोत्फुल्ल थी। उसने अत्यन्त श्रद्धापूर्वक मुनिद्वय को केसरिया लड्डू भिक्षा मे प्रदान किये। मुनि भिक्षा लेकर चले गये।

थोडी ही देर बाद दो मुनि फिर पारणे हेतु भिक्षार्थ आये। देवकी ने देखा—ये तो वैसे ही मुनि है, जो अभी भिक्षा लेकर गये थे। उसके मन मे कुछ सन्देह भी हुआ, क्या ये पुन आये हैं ? वह कुछ बोली नही। उन्हे भी श्रद्धा तथा आदरपूर्वक केसरिया लड्डू भिक्षा मे दिये।

देवकी ने दूसरी बार भिक्षा तो दी, किन्तु, उसे कुछ असगत-सा प्रतीत हुआ, जैन श्रमण एक ही घर मे दूसरी बार भी भिक्षाहेतु आए। वह इस ऊहापोह मे खोई थी कि इतने मे वैसे ही दो श्रमण फिर भिक्षार्थ आ गये। देवकी ने उन्हे केसरिया मोदक तो बहराये, किन्तु, वह पूछे बिना नही रह सकी—' मुनिद्वय ! आप दिग्भ्रमवश बार-बार यहाँ आ रहे हैं या इस बारह योजन लम्बी, नौ योजन चौडी, विशाल समृद्ध द्वारिका मे किसी अन्य घर मे शुद्ध भिक्षा प्राप्त ही नही होती ?"

देवकी भावावेश मे कह तो गई, किन्तु, वह मन-ही-मन पछताने लगी—उसने यह उचित नही किया। साधु के प्रति उसे ऐसा सन्देह नही करना चाहिए।

मुनिद्वय ने देवकी का वचन सुना, अपनी स्वाभाविक शान्त वाणी मे कहा—श्रमणोपासिके ! हम छः भाई हैं, रूप, रग दैहिक गठन आदि मे हम लगभग एक समान हैं। हम दो-दो के समूह मे बेले के पारणे हेतु भिक्षार्थ निकले थे। ऐसा सभावित प्रतीत होता है, हमारे से पहले वे ही हमारे चारो भाई दो बार मे आपके यहाँ भिक्षार्थ आये हो।

देवकी की शंकासमाहित हो गई, किन्तु, एक दूसरी शका और उत्पन्न हो गई। उसे स्मरण आया कि मुनि अतिमुक्तक ने एक बार भविष्यवाणी की थी कि देवकी ! तुम आठ पुत्रो को जन्म दोगी। वे आठो ही जिन्दे रहेंगे। उस भविष्यवाणी के प्रतिकूल मैं देख रही हूँ। मेरे छ पुत्रो की कस ने हत्या कर डाली। सातवाँ पुत्र कृष्ण विद्यमान है। इन छ मुनियो का प्रसग आते ही मेरे हृदय मे मातृत्वमूलक वात्सल्य उमड रहा है, क्या कारण है ? किससे पूछू, कौन समाधान दे ?

देवकी इस विचार-मन्थन मे सलग्न थी कि उसे सहसा ध्यान आया, भगवान् अरिष्टनेमि नगर के बाहर सस्थित हैं, उन्ही से मैं समाधान प्राप्त करू।

देवकी तत्काल भगवान् अरिष्टनेमि के समवसरण मे गई। भगवान् को वन्दन-नमन किया। एक ओर बैठ गई। उसके मन मे अनेक प्रश्न उठ रहे थे। वह उनका समाधान चाहती थी। भगवान् ने उससे कहा—"देवकी ! भिक्षार्थ समागत मुनियो के प्रति तुम्हारे मन मे अनेक प्रकार के भाव उठे, उठ रहे हैं ?"

देवकी—"प्रभुवर ! ऐसी ही बात है। मैं आपकी सेवा मे यह पूछने आई हूँ कि मुनि अतिमुक्तक ने मेरे सम्बन्ध मे जो भविष्यवाणी की थी, वह असत्य कैसे हुई ?"

भगवान्—"देवकी ! मुनि की भविष्यवाणी असत्य नहीं हुई। अब तक तुम्हारे सातो पुत्र जिन्दे है।

भगवान् ने सारा रहस्य प्रकट करते हुए बताया कि किस प्रकार उसके शिशुओं की सुलसा के मृत बच्चो से बदला-बदली की जाती रही।

भगवान् बोले—देवकी ! जिन मुनियो को आज तुमने भिक्षा दी है, वे तुम्हारे ही पुत्र हैं, जो सुलसा द्वारा पालित, पोषित हुए और बाद मे दीक्षित हो गये।

**मातृ-हृदय : वात्सल्य**

देवकी भाव-विह्वल हो गई। उसने छओ मुनि-पर्याय-स्थित पुत्रो को वन्दन-नमन किया। उसका मातृ-हृदय वात्सल्य-सागर मे अवगाहन करने लगा। सहज ही उसके मुँह से निकल पडा—"पुत्रो ! तुमने श्रमण-दीक्षा स्वीकार की, यह बहुत उत्तम किया। मुझे इससे बडा हर्ष है किन्तु मेरा मातृत्व तो अब तक विफल ही रहा। सात पुत्रों को जन्म दिया, किसी एक को भी अपने अक मे नही खिला सकी, एक को भी अपना स्नेह नही दे सकी।"

भगवान् ने देवकी को उसके पूर्व जन्म का वृत्तान्त सुनाते हुए कहा कि तुमने तब अपनी सौत के सात रत्न चुरा लिये थे। जब तुम्हारी सौत ने बहुत रुदन-क्रन्दन किया तो तुमने उसे एक रत्न तो लौटा दिया, पर, छः अपने पास ही रखे। उसके फलस्वरूप तुम्हारे छः पुत्र-रत्न तुमसे पृथक् रहे। सातवां समक्ष रह सका।

देवकी ने अपने पूर्वाचीर्ण अशुभ कर्म की निन्दा की, भगवान् अरिष्टनेमि का वन्दन-नमन किया। अपने प्रासाद मे लौट गई।

देवकी का मन खिन्न था। वह उदास थी। वासुदेव कृष्ण अपनी मा के पास आये, पूछा—"मा ! तुम व्यथित क्यो हो ?"

देवकी—"बेटा ! मेरा जीवन निष्फल गया।"

कृष्ण—मां ! क्या हुआ ? ऐसा क्यो कहती हो ?"

देवकी—"पुत्र ! उस नारी का भी क्या कोई जीवन है, जो अपनी कोख से उत्पन्न पुत्रो को गोद मे न खिला सकी, न उन्हे अपना मातृत्व प्रसूत वात्सल्य ही दे सकी, जिसके घर का आंगन उसके बच्चो की किलकारियों से, बाल-लीलाओ मे नहीं गूंजा। मेरी दृष्टि मे वह घर श्मशान तुल्य है।"

श्रीकृष्ण ने माता के हृदय की वेदना का अनुभव किया, पूछा—"मा ! तुम्हारी यह आकांक्षा कैसे पूर्ण हो सकती है ?"

देवकी—"अतिमुक्तक मुनि ने भविष्यवाणी की थी कि देवकी ! तुम आठ पुत्रों की माता बनोगी। मेरे अब तक सात ही पुत्र हुए हैं। आठवां पुत्र नही हुआ।"

**गजसुकुमाल का जन्म**

वासुदेव कृष्ण अपनी मां की भावना समझ गये। उन्होने कहा—"मा ! तुम्हारा मनोरथ अवश्य पूरा होगा।"

तत्पश्चात वासुदेव कृष्ण ने सौधर्मेन्द्र के सेनापति नैगमेषी देव की अभ्यर्थना की। देव आविर्भूत हुआ। उसने श्रीकृष्ण के मन की भावना को आंकते हुए कहा—"वासुदेव ! तुम्हारी माता के आठवां पुत्र होगा, किन्तु, वह यौवनावस्था में ही विरक्त होकर प्रव्रजित हो जायेगा।"

कुछ समय बाद एक महान् ऋद्धिशाली देव अपना स्वर्ग का आयुष्य पूर्ण कर देवकी के गर्भ मे अवतीर्ण हुआ। यथा समय देवकी ने पुत्र को जन्म दिया। देवकी की चिर अभिलषित भावना पूर्ण हुई। पुत्र का नाम गजसुकुमाल रखा गया। वह अत्यन्त स्नेह तथा वात्सल्य पूर्वक उसका लालन-पालन करती, उसे खिलाती, उसकी बाल-क्रीडाएँ देख-देखकर मन मे बडी हर्षित होती, आह्लादित होती।

### विवाह

गजसुकुमाल क्रमश बडा हुआ, युवा हुआ। पिता वसुदेव ने उसका विवाह द्रुम नामक राजा की पुत्री प्रभावती के साथ कर दिया।

एक दिन वासुदेव कृष्ण की दृष्टि सोमिल नामक ब्राह्मण की सोमा नामक कन्या पर पडी, जो बडी सुकुमार, सौम्य और सुन्दर थी। कृष्ण ने गजसुकुमाल के लिए उसे पसद किया। कुमार गजसुकुमाल की कोई आकाक्षा नही थी, पर, बडे भाई और साथ ही मा के आग्रह से उसने यह सम्बन्ध स्वीकार कर लिया। सोमा के साथ उसका पाणिग्रहण-सस्कार सम्पन्न हो गया।

### वैराग्य . प्रव्रज्या

भगवान् अरिष्टनेमि उस समय द्वारिका पधारे। गजसुकुमाल भी भगवान् को वन्दन-नमन करने गया। भगवान् ने धर्मदेशना दी। सबके साथ गजसुकुमाल ने भी भगवान् का उपदेश सुना। उसके मन मे तीव्र वैराग्य-भाव जागा। उसने प्रव्रजित होने का भाव प्रकट किया। माता ने, अग्रज ने उसे बहुत समझाया, पर, वह अपने निश्चय पर अटल एव अडिग रहा। प्रव्रजित हो गया। भगवान् अरिष्टनेमि से आदेश प्राप्त कर वह उसी दिन सन्ध्या-वेला मे श्मशान मे गया और वहाँ कायोत्सर्ग—देहातीत ध्यानावस्था मे लीन हो गया।

### विमुक्ति

ब्राह्मण सोमिल समिधा, दान आदि लेकर वन से आ रहा था। उधर से निकला। उसकी दृष्टि ध्यान-मग्न गजसुकुमाल पर पडी। उसने उसे पहचाना। समीप आया। यह देखकर बडा दु खित हुआ कि गजसुकुमाल ने श्रमण-दीक्षा स्वीकार कर ली है। उसके मन मे क्रोध उत्पन्न हुआ। वह विचार ने लगा—इसने मेरी बेटी की जिन्दगी के साथ खिलवाड किया है। यदि प्रव्रज्या ही लेनी थी तो इसने विवाह कर मेरी पुत्री का जीवन क्यो नष्ट किया। उसका क्रोध बढता गया। उसमे प्रतिशोध का भाव जागा। उसने चारो ओर अपनी दृष्टि फैलाई। कोई नही दीखा। वह क्रोध के कारण अपना विवेक खो चुका था। पास ही मे एक तलैया थी। उसमे से उसने गीली मिट्टी ली। गजसुकुमाल के मस्तक पर मिट्टी की पाल बाँधी। जलती हुई चिता मे से धधकते हुए अगारे उठाये और उस पाल के भीतर उन्हे भर दिया। गजसुकुमाल का मुडित मस्तक अगारो से जल उठा। असह्य पीडा हुई, किन्तु, गजसुकुमाल तो एक धीर तथा वीर पुरुष था। आत्मबल सजोया, स्थित हुआ, आत्मभाव मे सुदृढ हुआ, समता पूर्वक उस असीम वेदना को सहता गया। परिणामो की धारा इतनी उच्च शुद्धावस्था तक चली गई कि देह छूट गई, वह मुक्त हो गया।

दूसरे दिन वासुदेव कृष्ण अपने परिजनवृन्द के साथ भगवान् अरिष्टनेमि के दर्शनार्थ

गये। उन्होंने भगवान् के सान्निध्यवर्ती मुनिवृन्द पर दृष्टि दौड़ाई तो उन्हें अपना अनुज, नवदीक्षित मुनि गजसुकुमाल नहीं दीखा। उन्होंने भगवान् अरिष्टनेमि से पूछा—"भगवन् ! मुनि गजसुकुमाल नहीं दिखाई दे रहे हैं।"

भगवान् ने कहा—"राजन् ! एक ही रात मे उसने अपना साध्य साध लिया, लक्ष्य पूर्ण कर लिया, वह कृत-कृत्य हो गया।"

श्रीकृष्ण ने विस्मय-विमुग्ध होकर कहा—"भगवन् ! गजसुकुमाल ने एक ही दिन मे अपना लक्ष्य पूरा कर लिया, क्या अद्भुत साधना थी वह ?"

भगवान् बोले—"इसमे अचरज की कोई बात नहीं है। आत्मा मे असीम तथा अनन्त शक्ति है। आवश्यकता केवल इस बात की है कि उसे उज्जागरित किया जाए। फिर नवदीक्षित मुनि को एक सहयोगी भी प्राप्त हो गया।"

श्री कृष्ण बड़े मेधावी थे, प्रत्युत्पन्नमति थे। वे झट समझ गये, हो न हो, किसी ने विद्वेष और वैमनस्य-वश उन्हें घोर कष्ट दिया है, भयानक उपसर्ग किया है, जिसे उन्होंने अत्यन्त समभाव से सहा है, शुद्धात्मभाव की अत्यन्त उत्कृष्ट भूमिका मे अवस्थित हो, उन्होंने मोक्ष प्राप्त कर लिया है।

गजसुकुमाल के लिए किसी ने उपसर्ग किया, यह सोचते ही उनकी आँखें लाल हो गई। फिर, भी उन्होंने अपने को संयत-सन्तुलित रखने का पूरा प्रयास किया। उन्होंने विनय-पूर्वक भगवान् से पूछा—"प्रभो ! वैसा अधम कार्य किसने किया ?"

भगवान्—"वह इसी नगरी मे रहता है, किन्तु, तुम उसके प्रति विद्वेष भाव मन में मत लाओ। वह तो वास्तव मे मुनि गजसुकुमाल के मुक्ति प्राप्त करने के अभियान में सहयोगी हुआ है, जैसे तुम नगरी से बाहर निकलते हुए उस वृद्ध के सहयोगी हुए, जो अत्यन्त जर्जर था, दुर्बल था, बाहर पड़े ईंटो के बहुत बड़े ढेर मे से एक-एक ईंट उठाकर अपने घर मे डाल रहा था। तुम दयार्द्र होकर स्वय अपने हाथी से नीचे उतरे, ईंटें पहुँचाने मे वृद्ध की सहायता करने लगे। तुम्हारे देखादेख सभी उस कार्य मे लग गये। थोड़ी-सी देर मे ईंटें वृद्ध के घर के भीतर पहुँच गई।"

### भय से सोमिल की मृत्यु

भगवान् की वाणी सुनकर कृष्ण का क्रोध शान्त हो गया, फिर भी उनकी यह भावना रही कि उस पुरुष को देखूं तो सही। इसलिए उन्होने भगवान् से निवेदन किया—"भगवन् ! मैं उस पुरुष को देखना चाहता हूँ।" भगवान् ने कहा—"जब तुम यहाँ से वापस जाओगे, नगर मे प्रवेश करोगे, तब तुम्हे वह मनुष्य मिलेगा, किन्तु तुम्हें देखते ही उसका प्राणान्त हो जायेगा।"

उधर ब्राह्मण सोमिल ने यह सुना कि वासुदेव कृष्ण भगवान् अरिष्टनेमि की सेवा मे गये है तो उसने सोचा—मेरा पाप-कार्य अब छिपा नहीं रहेगा। अपने प्राण बचाने के लिए वह वन की ओर चल पड़ा। उसी समय श्रीकृष्ण नगर मे प्रविष्ट हुए। वह अत्यन्त भयभीत हो गया। उनके हाथी के आगे गिर पड़ा। तत्क्षण मर गया।

वासुदेव कृष्ण ने यह जान लिया कि यह वही नीच पुरुष है, जिसने मुनि गजसुकुमाल को कष्ट दिया। उन्होंने उसके मृत शरीर को जंगल मे फिंकवा दिया।

### अनेक यदुवंशीय पुरुषों एवं महिलाओं द्वारा प्रव्रज्या

असमय मे ही गजसुकुमाल के चले जाने से यादवगण बड़े व्यथित हुए। उनमे से

अनेक श्रमण-धर्म मे दीक्षित हुए। वसुदेव के अतिरिक्त नौओ दशार्ह बन्धु भी प्रव्रजित हो गये। भगवान् अरिष्टनेमि की माता शिवादेवी, उनके सात भाई, कृष्ण के अनेक पुत्र, कस की पुत्री एकनाशा के साथ बहुत-सी यादव-कन्याएँ, देवकी, रोहिणी तथा कनकवती के अतिरिक्त वसुदेव की सभी रानियाँ प्रव्रजित हो गई। कनकवती गृहस्थ मे रहती हुई भी उच्च साधना-रत रही। वह ससार के वास्तविक स्वरूप का चिन्तन करते-करते अति उच्च, निर्मल, विशुद्ध परिणामो से अनुभावित होती गई। घाति कर्मों का नाश किया, केवल-ज्ञान अधिगत किया। देवताओ ने इस उपलक्ष्य मे जब कैवल्य-महोत्सव आयोजित किया, लोग आश्चर्य-चकित रह गये। कनकवती ने साध्वी-वेश स्वीकारा, भगवान् अरिष्टनेमि के समवसरण मे गई। एक मास का अनशन कर, समाधि-मरण प्राप्त कर मुक्त हुई।

एक दिन का प्रसग है, इन्द्र की सभा मे वासुदेव कृष्ण के सम्बन्ध मे चर्चा चल पडी। इन्द्र ने कहा—"वासुदेव कृष्ण का व्यक्तित्व बडा प्रशस्त है। वे किसी के अवगुणो की ओर दृष्टि नही डालते, उसके गुण ही देखते हैं। वे कभी अधम कोटि का युद्ध नही लडते। वे गुणग्राही हैं, धर्म-योद्धा है। सभा मे विद्यमान देवो मे से एक को श्रीकृष्ण की यह प्रशसा नही रुची। वह कृष्ण की परीक्षा करने द्वारिका आया। उसने एक रुग्ण कुतिया का रूप बनाया और वन मे जाकर बैठ गया। कुतिया का शरीर बुरी तरह सडा-गला था, दुर्गन्धित था। उस समय श्रीकृष्ण अपने रथ मे बैठकर वन मे घूमने जा रहे थे। उन्होने कुतिया को देखा, वे अपने सारथि से बोले—"सारथे! देखो, इस कुतिया के दाँत कितने उज्ज्वल एवं सुन्दर हैं, मोतियो की ज्यो चमक रहे हैं।"

श्रीकृष्ण अपने पथ पर अग्रसर हुए। देव ने कुतिया का रूप त्याग दिया। उसने एक तस्कर का रूप बनाया। वह कृष्ण का घोडा लेकर चलता बना। सेना उसके पीछे दौडी। उसे पकडने का प्रयास किया। देव-माया द्वारा उसने समग्र सेना को पराजित कर दिया। श्रीकृष्ण स्वय पहुँचे। उन्होने तस्कर को ललकारा—"घोडा छोड दो।" तस्कर ने निडरता से उत्तर दिया—"यदि हिम्मत है तो लडकर ले लो।" श्रीकृष्ण—"तस्कर! मैं रथ पर चढा हूँ, तुम भूमि पर हो, पदाति हो, तुम्हारे पास कोई शस्त्र भी नही है। यह युद्ध कैसे हो सकता है?"

तस्कर—"मुझे न शस्त्र चाहिए, न रथ चाहिए मैं ऐसे ही लडूगा।" श्रीकृष्ण—यह नही हो सकता। मैं निःशस्त्र से नही लड सकता। मैं रथ पर बैठा रहूं और प्रतिद्वन्द्वी भूमि पर हो, ऐसा युद्ध मैं नही लडता। मैं इसे अधर्म-युद्ध मानता हूँ। तुम घोडा ले जाओ।"

श्रीकृष्ण का यह उदात्त एव वीरोचित व्यवहार देखकर देव बडा प्रसन्न हुआ। वह अपने वास्तविक रूप मे प्रकट हुआ। उसने वासुदेव कृष्ण से कहा—मैं आपके धर्म-सगत, न्यायानुमोदित व्यवहार मे, कृतित्व से बहुत प्रभावित हूँ। आप कोई वरदान मागिए।"

श्रीकृष्ण—"वैसे तो मुझे किसी वस्तु की आवश्यकता नही है, किन्तु, इस समय द्वारिका मे बहुत बीमारियाँ फैल रही हैं। उन्हे मिटाने का कोई उपाय बताए।"

### रोग नाशिनी भेरी

देव ने श्रीकृष्ण को एक भेरी देते हुए कहा—"इस भेरी का यह प्रभाव है कि इसके बजाते ही, ज्योही इसकी ध्वनि कानो मे पडी, सभी, रोग दूर हो जायेंगे। फिर छ मास तक कोई रोग नही होगा।"

श्रीकृष्ण ने सहर्ष भेरी स्वीकार की। उसे बजाया। लोग रोग-मुक्त हो गये। भेरी

की सुरक्षा एवं देखभाल के लिए एक अधिकारी नियुक्त किया। भेरी उसकी निगरानी में रहती। प्रति छः मास बाद वासुदेव कृष्ण भेरी बजाते, लोग सुनते ही रोग-मुक्त हो जाते।

अद्‌भुत प्रभावकारी वस्तुओं की प्रशस्ति स्वयं फैल जाती है। रोग-नाश के सन्दर्भ में भेरी का अपना अनुपम प्रभाव था। सर्वत्र उसका यश प्रसृत हो गया।

### भेरी-रक्षक का लोभ

द्वारिका से बाहर का एक श्रेष्ठी दाह-ज्वर से पीड़ित था। अपना रोग मिटाने हेतु वह द्वारिका आया। लोगों ने उसे बताया कि कुछ ही समय पूर्व भेरी बज चुकी है। अब आपको छ: मास तक भेरी-वादन की प्रतीक्षा करनी होगी।

दाह-ज्वर बड़ी भयानक व्याधि है। उसमें शरीर अग्नि की ज्यों तपता रहता है। उसकी वेदना असह्य होती है। सेठ बड़ा व्याकुल था। विपुल धन का स्वामी था। इतनी प्रतीक्षा करना उसके वश की बात नहीं थी। उसने सोचा—धन के बल से अपना कार्य करवालूं। वह सीधा भेरी-रक्षक के पास पहुँचा। उसने अपनी स्थिति से उसे अवगत कराया। उसने भेरी का छोटा-सा टुकड़ा मांगा। भेरी-रक्षक पहले तो निषेध करता रहा. पर, जब सेठ ने उसे एक लाख सोने की मोहरें दीं, भेरी से काट कर एक छोटा-सा टुकड़ा उसने उस सेठ को दे दिया। उस रिक्त स्थान पर उतना ही बड़ा चन्दन का टुकड़ा लगा दिया। सेठ ने उस टुकड़े को घोटा और पी लिया। वह स्वस्थ हो गया।

भेरी-रक्षक की लोभ-वृत्ति भभक उठी। धन बनाने का अच्छा उपाय उसके हाथ लग गया था। धनी रोगियों से वह धन ले लेकर भेरी के टुकड़े काट-काट कर देता जाता। रिक्त हुए स्थानों पर चन्दन के उतने ही बड़े टुकड़े लगाकर पूर्ति करता जाता। यह क्रम चलता गया। धीरे-धीरे परिणाम यह हुआ कि समग्र भेरी ही चन्दन की हो गई।

छ महीने व्यतीत हुए। वासुदेव ने भेरी बजाने का उपक्रम किया। उससे खाल की-सी आवाज निकली। सभा-भवन भी उससे गुंजित नहीं हुआ, सारी द्वारिका के गुंजित होने की तो बात ही कहाँ। वासुदेव ने ध्यान-पूर्वक भेरी की ओर देखा, झट सारी बात उनकी समझ में आ गई। लोभी, कर्त्तव्य-हीन भेरी-रक्षक को उन्होंने प्राण-दण्ड दिया। फिर तेले की तपस्या की, उसी देव को स्मरण किया। पुन. चामत्कारिक भेरी प्राप्त की।

### भगवान् अरिष्टनेमि का द्वारिका-आगमन

कुछ समय व्यतीत हुआ। भगवान् अरिष्टनेमि द्वारिका पधारे। नन्दनवन उद्यान में रुके। धर्म-देशना दी। वासुदेव कृष्ण ने भी अन्यान्य श्रोताओं के साथ उपदेश सुना। वे विचार करने लगे—जालि, मयालि, उवयालि आदि यादव-कुमार, जिन्होंने भरे यौवन में संयम स्वीकार किया, जो आत्म-कल्याण के पथ पर अग्रसर हुए, धन्य है। एक मैं, हूँ, जो काम-भोगों से विरत हो नहीं पाता। यों तो मैं अर्ध-चक्रेश्वर हूँ, विशाल-शक्ति-सम्पन्न हूँ, किन्तु, जीवन का एक ऐसा पक्ष भी है, जिसमें मैं अतीव दुर्बल हूँ—मैं प्रव्रज्या नहीं ले सकता, त्याग-तितिक्षामय पथ पर अग्रसर नहीं हो सकता।

भगवान् अरिष्टनेमि तो अन्तर्यामी थे। उन्होंने वासुदेव कृष्ण के मन की बात ताड़ ली। उन्होंने कहा—"सभी वासुदेव निदान-प्रसूत होते हैं ; अत. उनके लिए यह सम्भव नहीं है कि वे संयम ग्रहण कर सकें।"

**विविध जिज्ञासाएँ उत्तर**

श्रीकृष्ण ने विनय पूर्वक फिर जिज्ञासा की—"प्रभुवर ! तो क्या मैं सयम-पथ का—श्रमण-जीवन का अवलम्बन नही कर सकता ?"

अरिष्टनेमि—"वासुदेव ! ऐसी ही बात है। तुम सयम नही ले सकते।"

फिर कृष्ण ने अपनी मृत्यु के सम्बन्ध मे जिज्ञासा करते हुए पूछा—"भगवन् ! मेरी मृत्यु किस प्रकार होगी ?"

अरिष्टनेमि—"वासुदेव ! तुम्हारी मृत्यु तुम्हारे भाई जराकुमार के हाथ से होगी।"

श्रीकृष्ण—"क्या मेरी मृत्यु द्वारिका मे ही होगी ?"

अरिष्टनेमि—"द्वारिका तो पहले ही विनष्ट हो जायेगी।"

श्रीकृष्ण—"भवगन् ! कैसे ?"

अरिष्टनेमि—"मदिरा, द्वैपायन तथा अग्नि—इसके विनाश के हेतु होगे।,'

द्वारिका के विनाश की बात सुनते ही यादव चिन्ताकुल हो गये।

श्रीकृष्ण ने फिर पूछा—"भगवन् ! स्पष्ट बताने की कृपा कीजिए—ये तीनो द्वारिका के विनाश के किस प्रकार कारण बनेंगे ?"

भगवान् ने बतलाया—"शौर्यपुर के बाहर पराशर नामक तापस निवास करता है। उसने यमुना-द्वीप के अन्तर्गत एक निम्नकुलोत्पन्न कन्या के साथ यौन सम्बन्ध स्थापित किया। उससे उसके एक पुत्र उत्पन्न हुआ, जो द्वैपायन के नाम से प्रसिद्ध हुआ। यादवों के प्रति स्नेह के कारण वह द्वारिका के पास ही रहने लगेगा। वह ब्रह्मचारी ऋषि एक बार तपस्या-निरत अपने आश्रम मे बैठा होगा। यादव-कुमार तब सुरा के नशे मे उन्मत्त होगे। वे द्वैपायन के पास जायेंगे, उसे सतायेंगे, उत्पीडित करेंगे। तब वह क्रोधवश द्वारिका को भस्म करने का निदान करेगा। केवल बलराम और तुम बचोगे और सब यादव नष्ट हो जायेंगे। तब तुम दोनो दक्षिण दिशा मे पाण्डव-मथुरा की ओर जाओगे। वन मे जराकुमार के बाण द्वारा तुम्हारा मरण होगा। तुम तृतीय वालुका प्रभा भूमि मे पैदा होगे।"

तृतीय भूमि मे पैदा होने की बात सुनकर श्रीकृष्ण बहुत खिन्न हो गये। विषाद की गहरी रेखाएँ उनके मुख पर उभर आई। यह देखकर भगवान् अरिष्टनेमि बोले—"वासुदेव ! दुःखित मत बनो। तृतीय भूमि से निर्गत होकर तुम जम्बूद्वीप के अन्तर्गत भरतक्षेत्र मे पडू जनपद के शतद्वार नामक नगर मे जन्म लोगे। तब तुम अमम नामक बारहवें तीर्थंकर होगे।"

तीर्थंकर जैसे सर्वोच्च गौरव-मडित पद प्राप्त होने की बात सुनकर श्रीकृष्ण को परितोष हुआ।

बलराम ने भी अपने मोक्ष के सम्बन्ध मे भगवान् अरिष्टनेमि के समक्ष अपनी जिज्ञासा उपस्थित की।

भगवान् ने बताया—"यहाँ अपना आयुष्य पूर्ण कर तुम ब्रह्मदेवलोक मे देव के रूप मे जन्म-ग्रहण करोगे। वहाँ से च्युत होकर फिर मनुष्य-भव मे आओगे। फिर देव-भव प्राप्त करोगे। देवायुष्य का भोग कर पुन मनुष्य के रूप मे जन्म ग्रहण करोगे। उस भव मे अमम तीर्थंकर के शासन-काल मे मोक्ष प्राप्त करोगे।

अपना भविष्य सुनकर बलराम भी सन्तुष्ट हुए।

### जयकुमार को विषाद : द्वारिका का परित्याग

जयकुमार के हाथो वासुदेव कृष्ण की मृत्यु होगी, यह बडी अप्रिय बात थी। यादवों को इससे बडा दु ख हुआ। यद्यपि जयकुमार का कोई दोष नही था, पर, यह सोचकर कि उसके हाथ से ऐसा निन्द्य कर्म होगा, सब उसे नीची दृष्टि से देखने लगे। जयकुमार का मन भी बड़ा विपण्ण था। वह सोचने लगा—मेरे हाथ से बडे भाई का वध—कितना घोर पापपूर्ण अपराध, दुष्कृत्य यह होगा। मुझे चाहिए, मैं द्वारिका का परित्याग कर कही इतना दूर चला जाऊ कि फिर कभी यहाँ आने का प्रसंग ही न बने। इस प्रकार मैं इस पापकृत्य से बचने का प्रयास करूँ। उसने अपना धनुष उठाया, वाणपूर्ण तूणीर लिया और वह दक्षिणा की ओर निकल पडा।

### मदिरा-पान की निषेधाज्ञा

वासुदेव कृष्ण धर्म-परिषद् से उठे, नगर मे आये और यह आदेश घोषित करवाया कि अब से द्वारिका मे कोई मदिरा-पान न करे। राजा के आदेश के कारण समग्र लोगों ने, जो भी मदिरा उनके पास थी, कदंब वन की कादवरी नामक गुफा मे नैसर्गिक शिला-कुडो मे फेंक दी। नगर मे सर्वत्र सुरा-पान वन्द हो गया। लोग शुभ, सात्त्विक, धर्ममय जीवन व्यतीत करने लगे।

द्वैपायन ने श्रुति-परम्परा से भगवान् अरिष्टनेमि द्वारा की गई भविष्य-वाणी सुनी तो वह द्वारिका की रक्षा भावना लिये वहाँ आया तथा द्वारिका के बाहर रहता हुआ तपश्चरण करने लगा।

### सारथि सिद्धार्थ द्वारा प्रव्रज्या

बलराम के सिद्धार्थ नामक सारथि था। भगवान् अरिष्टनेमि के धर्मोपदेश से वह प्रभावित हुआ। उसे ससार से वैराग्य हुआ। उसमे श्रमण-दीक्षा ग्रहण करने की भावना जागी। उसने अपने स्वामी बलराम से इसके लिए आज्ञा चाही।

बलराम ने उसका अनुरोध स्वीकार करते हुए कहा—"तुम केवल मेरे सारथि ही नही हो, भाई के तुल्य हो। प्रव्रज्या ग्रहण करना एक अत्यन्त उच्च कार्य है। मैं तुम्हे वैसा करते नही रोकूंगा। पर, एक अनुरोध स्वीकार करो, मुझे वचन दो, तुम जब देवयोनि प्राप्त कर लो, मैं कदाचित् पथ-भ्रष्ट होने लगूँ तो तुम भाई के समान मुझे सम्भालना, मुझे प्रतिबद्ध करना।

सारथि सिद्धार्थ ने अपने स्वामी बलराम की आज्ञा सहर्ष शिरोधार्य की। वह प्रव्रजित हो गया। छ मास तक तपश्चरण किया। स्वर्गवासी हुआ।

### कादंबरी गुफा की मदिरा

मदिरा, जो कदब वन की कादंबरी गुफा के नैसर्गिक शिला-कुडो मे फेंकी गई थी, और भी मादक तथा सुस्वादु हो गई। एक बार की बात है, वैशाख का महीना था। यादव-कुमारो के किसी एक सेवक ने, जो पिपासाकुल था, उसे पीलिया। मदिरा का अद्भुत स्वाद था, उन्मादक नशा था। उसने एक पात्र उस मदिरा से भर लिया। यादव-कुमारो के पास लाया। उन्होने उसे पीया। मदिरा की मादकता तथा स्वादिष्टता से वे विमुग्ध हो गये।

यादव-कुमारो ने उससे पूछा—"इतनी बढिया मदिरा तुम्हे कहाँ प्राप्त हो गई ? द्वारिका मैं तो महाराज की आज्ञा से मदिरा-पान सर्वथा वर्जित है।"

परिचर बोला—"स्वामिवृन्द ! कदब वन की कादवरी गुफा मे नैसर्गिक शिला-कुडो मे विपुल मात्रा मे मदिरा पडी है, जहाँ से मैं यह लेता आया।"

**यादव कुमार नशे मे पागल**

यादव-कुमारो को बहुत दिनो के पश्चात् थोडी-सी मदिरा पीने को मिली थी। वे पर्याप्त मदिरा पान हेतु लोलुप हो उठे। मद्यपान-गोष्ठी आयोजित की। सीधे कदब वन मे कादवरी गुफा के समीप पहुँचे। सबने छककर मदिरा-पान किया। नशे मे पागल हो उठे। गाते-बजाते, आनन्द मनाते नगर की ओर चल पडे। मार्ग मे द्वैपायन ऋषि पर उनकी नजर पडी। उसे देखते ही सब क्रुद्ध हो उठे, कहने लगे—"अरे ! यही तो वह है, जिसके कारण द्वारिका का विनाश होगा। इसे मार-मार कर हमे समाप्त कर डालना चाहिए।"

सबके सब द्वैपायन ऋषि पर टूट पडे। कई थप्पडो से, मुक्को से, कई लातो से ऋषि को पीटने लगे। कुछ देर तक तो ऋषि ने मार सही, पर, जब वे मारते-मारते रुके नही और पीडा सह जाने की सीमा को लाघ गई तो ऋषि ने क्रुद्ध होकर सपूर्ण द्वारिका का भस्म कर डालने का निदान किया।

**द्वैपायन का कोप**

तापस को अर्धमृत छोडकर यादवकुमार द्वारिका मे आ गये। वासुदेव कृष्ण को जब यह घटना ज्ञात हुई तो उन्हे बडा दुःख हुआ। वे अपने ज्येष्ठ बन्धु बलराम को साथ लिये द्वैपायन ऋषि का क्रोध शान्त करने हेतु आये। वे ऋषि से क्षमा-याचना करने लगे। श्रीकृष्ण बोले—"ऋषे ! यादव-कुमारो ने बडी धृष्टता की, उद्दण्डता की। मुझे इसका बडा खेद है। आप शान्त हो, क्षमा करें।"

द्वैपायन—"तुम जो मीठे वचन इस समय बोल रहे हो, उससे मेरी क्रोधाग्नि और अधिक भडक रही है। कुमारो को तुम्हें पहले ही नियन्त्रित रखना चाहिए था। निरपराध तपस्वी प्रताडित किये जाएँ, क्या यही तुम्हारा राजधर्म है ?"

श्रीकृष्ण—"तपस्विन् ! मैं वायदा करता हूँ, कुमारो को दड दूंगा।"

द्वैपायन ने श्रीकृष्ण की बात काटते हुए कहा—"दड तो मैं दूंगा, मारी द्वारिका को भस्म कर डालूंगा। न द्वारिका ही रहेगी और न यादवकुमार ही रहेगे।"

श्रीकृष्ण—"तपस्विन् ! शान्त हो जाइए। क्रोध राक्षस है। वह जीवन-भर की तपस्या को नष्ट कर डालता है।"

द्वैपायन—'वह तो नष्ट हो गई है। मैंने द्वारिका को भस्म करने का निदान कर लिया है।"

श्रीकृष्ण ने नम्रतापूर्वक कहा—तपस्विन् ! अब भी समय हाथ मे है। आलोचना-प्रत्यालोचना कर आप निदान को मिथ्या कर सकते है।"

द्वैपायन—"अब ऐसा नही कर सकता। एक शान्त तपस्वी के क्रोध की अग्नि किस प्रकार प्रलय के शोले बनकर बरस सकती है, अवश्य ही द्वारिका यह देखेगी।

तपस्वी द्वैपायन इतना क्रोधाविष्ट था कि उसके नेत्रो से मानो अगारे बरस रहे थे।

नामक नगर के निकट पहुँचे। श्री कृष्ण को उस समय बड़ी भूख लगी। उन्होंने बलभद्र से कहा—"तात! आप नगर मे जाएं, भोजन ले आए।"

बलभद्र ने कहा—"मैं जा रहा हू। तुम पीछे से सावधान रहना।"

श्रीकृष्ण—"आप अपना भी ध्यान रखिए।" बलभद्र— "वैसे कोई चिन्ता की बात नही है। मैं अकेला ही काफी हूँ, पर, यदि किसी विपत्ति मे फँस जाऊँ तो मैं सिंहनाद करूंगा। तुम उसे सुनकर शीघ्र मेरे पास चले आना।"

श्रीकृष्ण को यो ज्ञापित कर बलभद्र वहाँ से चले, हस्तिकल्प नगर मे प्रवेश किया।

### अच्छदन्त का पराभव

धृतराष्ट्र का पुत्र अच्छदन्त हस्तिकल्प नगर का राजा था। कृष्ण और जरासन्ध के युद्ध मे कौरव जरासन्ध के पक्ष मे थे; अतः उसके मन में श्रीकृष्ण और बलराम के प्रति शत्रुत्व और वैमनस्य था।

नगरवासी बलभद्र की अनुपम रूप-सम्पदा देख विस्मय-विमुग्ध हो गये। वे कल्पना करने लगे—ये स्वय बलभद्र हैं या उन जैसा कोई और पुरुष है। फिर उनका ध्यान इस ओर गया कि द्वारिका तो जलकर भस्म हो गई है। वहा से बचकर निकले हुए ये बलभद्र ही होने चाहिएं।

बलभद्र ने अपने नाम से अंकित अगूठी हलवाई को दी। उसके बदले मे भोज्य-पदार्थ लिये। हलवाई ने अगूठी देखी। उसके मन मे कुछ सशय हुआ। उसने अंगूठी राजकर्मचारियो को दी। राजकर्मचारी राजा के पास ले गये। उन्होने राजा से कहा—"राजन्! बलभद्र जैसा एक पुरुष नगर में आया है। उसने हलवाई को यह अगूठी देकर भोज्य-सामग्री खरीदी है। हम नही जानते, अंगूठी पर अंकित नाम के अनुसार वह स्वय बलभद्र है या कोई तस्कर है, जिसने अगूठी चुरा ली हो। अब जैसी आप आज्ञा करें।"

राजा अच्छदन्त ने अगूठी को उलट-पलट कर देखा, परीक्षण किया। उसके आधार पर वह इस निश्चय पर पहुँचा कि वह बलभद्र ही है। यह प्रतिशोध लेने का उपयुक्त अवसर है। उसने अपने नगर का दरवाजा बन्द करवा दिया और वह अपनी सेना के साथ बलभद्र को पराभूत करने, निहत करने पहुँच गया। सैनिको ने बलभद्र को चारों ओर से घेर लिया। बलभद्र ने भोज्य-सामग्री एक तरफ रखी। सिंहनाद किया और बड़ी वीरता के साथ सेना पर टूट पड़े।

बलभद्र का सिंहनाद कृष्ण को सुनाई पड़ा। वे शीघ्र ही दौड़े आये। नगर का द्वार बन्द था। उन्होने पैर के आघात द्वारा उसे तोड़ डाला। नगर के भीतर प्रविष्ट हुए। दोनो भाइयो ने शत्रु-सेना को रौंद डाला। अनेकानेक सैनिक उनके हाथो धराशायी हुए। अच्छदन्त का दर्प मिट्टी मे मिल गया।

पराभूत होकर अच्छदन्त श्रीकृष्ण-बलराम के चरणो में गिर पड़ा और क्षमा मांगने लगा।

श्रीकृष्ण ने कहा—"हमारी भुजाओं के बल को जानते हुए भी तुमने यह हिम्मत की, तुम्हारी कितनी बड़ी मूर्खता है। यद्यपि समय तो हमारे प्रतिकूल है, किन्तु, हमारा बल आज भी कही गया नही है, यथावत् विद्यमान है। खैर, हम तुम्हारा अपराध क्षमा करते हैं। सुख-पूर्वक अपना राज्य करो।"

अच्छदन्त ने कृष्ण-बलराम को सविनय प्रणाम किया और वह अपने राज-भवन मे चला गया।

बलभद्र और कृष्ण दोनो भाई नगर से बाहर आये। उद्यान मे बैठे, भोजन किया। अपने दक्षिणाभिमुख यात्रा-क्रम मे अग्रसर हुए। चलते-चलते वे कौशाम्बी वन मे पहुँचे।

### कृष्ण को प्यास . बलराम का जल हेतु गमन

तेज गर्मी थी। रास्ते की थकावट थी। प्यास से श्रीकृष्ण का गला सूखने लगा। छोटे भाई को प्यास से व्याकुल देखकर बलभद्र ने कहा—"भाई! तुम इस पेड के नीचे आराम करो। मैं जल लाने जा रहा हूँ। शीघ्र आऊगा।"

बलभद्र यह कहकर पानी लाने गये। कृष्ण पेड के नीचे लेट गये। उन्होने विश्राम की मुद्रा मे अपना एक पैर दूसरे पर रखा। परिश्रान्त तो थे ही, उन्हे नीद आ गई।

### जराकुमार द्वारा शर-प्रहार

सयोग ऐसा बना, जराकुमार, जो अपने शरीर पर बाघ का चमडा लपेटे था, हाथ मे धनुष-बाण लिये था, उधर आया। भूख मिटाने के लिए जगली पशुओ का आखेट करना ही उसके जीवन निर्वाह का क्रम था। श्रीकृष्ण पीताम्बर धारण किये हुए थे। जराकुमार की दृष्टि पीताम्बर पर पडी। उसे भ्रान्ति हुई—कोई हरिण बैठा है। उसने धनुप पर एक तीक्ष्ण बाण चढाया, निशाना साधा और बाण छोड दिया। बाण श्रीकृष्ण के पैर मे लगा। उनकी नीद टूट गई। वे उठे। ऊँची आवाज मे कहा—"यह बाण-प्रहार किसने किया है? अपना नाम एव गोत्र बताये बिना ऐसा करना न्याय-सगत नही होता। बाण मारने वाले! तुम अपना परिचय बतलाओ।"

### भवितव्यता की विडम्बना

जराकुमार वृक्ष की आड़ मे खडा था। वह बोला—"राहगीर! मैं दशवें दशार्ह वसुदेव और जरादेवी का अगज हूँ। मेरा नाम जराकुमार है। श्रीकृष्ण तथा बलराम मेरे बडे भाई हैं। मैं बारह वर्ष से इस वन मे निवास करता आ रहा हूँ। भगवान् अरिष्टनेमि की भविष्यवाणी सुनकर कि मेरे द्वारा मेरे अग्रज श्रीकृष्ण का मरण होगा, मैं बहुत दु खित हुआ, व्यथित हुआ। किसी भी तरह वह स्थिति टाली जा सके, इस दृष्टिकोण से मैं यहाँ रह रहा हूँ। अब तक इस वन मे मुझे कोई पुरुष दिखाई नही दिया। मैंने मृग समझ कर तुम्हे बाण मारा। तुम कौन हो?"

यह परिचय सुनकर वासुदेव कृष्ण भवितव्यता की विडम्बना पर मुसकराये. शान्त, सुस्थिर आवाज मे जराकुमार को अपने निकट आने के लिए कहा। जराकुमार आया। अपने अग्रज श्रीकृष्ण को देखकर वह पाषाण की ज्यो जड़ हो गया। काटो तो खून नही। वह फूट-फूट कर रोने लगा। जिस घटना को टालने के लिए वह बारह वर्ष पर्यन्त भयानक अटवी मे मारा-मारा फिरता रहा, अन्तत. उसके हाथ से वही दुर्घटना घटित हो गई। उसके शोक का पार नही था।

श्रीकृष्ण ने किसी तरह उसे शान्त किया। द्वारिका का दहन, यादव-कुल का विनाश इत्यादि समग्र घटनाएँ उसे बताते हुए कहा—"तात! जो होनहार होता है वह होकर ही रहता है। वह बड़ा प्रबल और दुर्निवार होता है। उसे कोई टाल नही सकता। सर्वज्ञ की

वाणी कभी अन्यथा नहीं हो सकती। तुमने अपनी ओर से इस घटना को टालने का सोचा, घोर दुःखमय वनवास स्वीकार किया, किन्तु, देखते हो, सब निरर्थक सिद्ध हुआ। अन्त में घटित वही हुआ, जो होना था।"

शोकाकुल, व्यथा-विह्वल जराकुमार कहने लगा—"मुझे धिक्कार है। मैं अपने पूजनीय ज्येष्ठ बन्धु के प्राणान्त का कारण बन रहा हूँ।"

श्रीकृष्ण ने विद्यमान गंभीर स्थिति देखते हुए कहा—"जराकुमार ! तुम विषाद मत करो। इस समय यादव-वंश में एकमात्र तुम ही बचे हो। यदि बलभद्र आ गये तो वे तुम्हे मारे बिना नहीं छोड़ेंगे।"

जराकुमार की आँखो से आँसुओ की धारा बह रही थी। उसने कहा—"अब मेरा मर जाना ही श्रेयस्कर है। अब मुझे मरने की क्या चिन्ता है ? क्या बचा है, मेरे जीवन मे ? क्या करूगा, मैं इसका भार ढोकर।"

श्रीकृष्ण—"जराकुमार ! इतने भावुक मत बनो। स्थिति की गम्भीरता को आंको। तुम्हें जीवित रहना ही होगा। यादव-वंश के अस्तित्व-रक्षण तथा परंपरा-प्रवर्तन के लिए यह आवश्यक है; क्योंकि तुम्हारे मरते ही यह सब समाप्त हो जायेगा। मैं चाहता हूँ, ऐसा न हो।"

जराकुमार—"तात ! यह कलंकित मुँह लिये मैं जीवित रहना नहीं चाहता।"

श्रीकृष्ण—"मेरी चाह है, तुम जीवित रहो; इसलिए मेरा कथन स्वीकार करो। यह कौस्तुभ मणि लो। पाण्डवो के यहाँ जाओ। द्वारिका का दहन, यादवों का विनाश इत्यादि समग्र घटनाओ से उन्हें अवगत करा दो। मेरा यह सन्देश भी उन्हें कहो कि मैंने उन्हें निष्कासित किया था, जिसका मुझे पश्चात्ताप है। मैं क्षमा मांगता हूँ।"

**कृष्ण का प्राणान्त**

श्रीकृष्ण ने जराकुमार को कौस्तुभ मणि दी और उसे पाण्डव-मथुरा जाने हेतु आज्ञापित किया। भारी मन से बड़े भाई की आज्ञा शिरोधार्य करते हुए जराकुमार ने कौस्तुभ मणि स्वीकार की, श्रीकृष्ण के पैर मे गड़ा बाण निकाला और अत्यन्त खिन्नता लिये वहाँ से प्रस्थान किया।

पैर से बाण निकलते ही कृष्ण के असीम पीड़ा हुई। उन्होंने पूर्व की ओर अपना मुह किया। अर्हत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और साधु—पंच-परमेष्ठी का स्मरण किया। कुछ समय शुभ भावो का अनुचिन्तन किया। इतने में शरीर गया, उनके प्राण-पखेरू उड़ गये।

श्रीकृष्ण वासुदेव सोलह वर्ष पर्यन्त कौमार्यावस्था में रहे, छप्पन वर्ष माण्डलिक अवस्था मे रहे तथा नौ सौ अट्ठाइस वर्ष अर्धचक्रेश्वर के के रूप मे रहे। उनका सम्पूर्ण आयुष्य एक सहस्र वर्ष का था।

**बलभद्र शोक में पागल**

कुछ ही समय में बलभद्र जल लेकर वापस आये। उन्होंने कृष्ण के शरीर को निश्चल, निश्चेष्ट और निष्क्रिय देखा। एक दो दफा आवाज दी, पर, उत्तर कौन दे। बलभद्र को कृष्ण के प्रति बड़ा ममत्व था। मोहावेश मे वे कल्पना करने लगे, कृष्ण उनसे रुष्ट हो गये हैं। वे शोक-विह्वल स्वर में कहने लगे—"तात ! जल लाने मे थोड़ी ही तो देर हुई, तुम रुष्ट हो गये ? उठो, यों रुष्ट नहीं होना चाहिए।"

उत्तर कहाँ से मिलता, आत्मा का तो देह-पंजर से महाप्रयाण हो चुका था। बलभद्र ने जब देखा कि उनके सभी प्रयत्न निष्फल सिद्ध हो रहे है तो श्रीकृष्ण के मृत शरीर को उन्होने उठाया और उसे अपने कन्धे पर रख लिया। शोक से पागल बने वे वन-वन भटकते रहे। खान-पान आदि सब कुछ भूल गये। अपनी सुध-बुध खो बैठे। मोह का कितना भारी आवेग वह था, चिरनिद्रा को, जिससे फिर कोई कभी जागता नही, वे साधारण निद्रा समझे रहे। इस स्थिति मे छ मास का समय व्यतीत हो गया।

**सिद्धार्थ देव द्वारा प्रतिबोध**

बलभद्र के सारथि सिद्धार्थ ने, जो देव-योनि मे था, अवधि-ज्ञान द्वारा बलभद्र की यह स्थिति देखी। बलभद्र ने मनुष्य-भव मे उससे वायदा लिया था, देव होने पर वह उन्हे उस समय प्रतिबुद्ध करेगा, जब कभी वे मार्ग-च्युत होगे। देव ने देखा, यह अवसर है, बलभद्र को इस दुरवस्था से उसे उबारना चाहिए।

देव ने माया द्वारा एक पत्थर के रथ की रचना की। वह उस मे बैठा। नीचे उतरने लगा। रथ पर्वत के उबड-खाबड स्थल मे लुढक गया, उलट गया, धडाम से नीचे गिर पडा, टुकडे-टुकडे हो गया। देव पत्थर के टुकडो को फिर जोडने का प्रयास करने लगा।

बलभद्र यह सब देख रहे थे। उन्होने कहा—"अरे ! तुम कितने बडे मूर्ख हो, क्या कभी पत्थर के टूटे हुए टुकडे पूर्ववत् जुड सकते है ?"

देव बोला—"जब मृत पुरुष फिर जीवित हो सकता है तो पाषाण के रथ के खण्ड क्यो नही जुड सकते, फिर रथ क्यो नही तैयार हो सकता ?"

बलभद्र ने सोचा—"यह बडा अज्ञ पुरुष है, कौन बकवास करे।" वे वहाँ से आगे बढ गये।

फिर देव ने एक कृषक का रूप बनाया। जहाँ बलभद्र थे, वह प्रकट हुआ। वहाँ वह पाषाण पर कमल रोपने का प्रयत्न करने लगा।

बलभद्र ने उसे देखा तो कहा—"तुम कैसे मूढ हो, क्या पाषाण पर भी कभी कमल उगते हैं ?"

देव ने उत्तर दिया—"जरा आप भी सोचिए, क्या मृत पुरुष भी कभी जीवित होते है ?"

बलभद्र ने उसकी बात पर कोई ध्यान नही दिया और वे आगे चले गये।

देव भी आगे बढ गया। उसने माया द्वारा एक सूखे ठूंठ की रचना की। उसमे जल सीचने लगा।

बलभद्र उसे देखकर बोले—"तुम महामूढ हो। सूखा ठूठ भी क्या कभी जल सीचने से हरा होता है ?"

देव ने प्रत्युत्तर दिया—"जब तुम्हारा मरा हुआ भाई जिन्दा हो सकता है तो फिर सूखा ठूंठ क्यो नही हरा हो सकता है ?"

बलभद्र ने फिर उस तरफ कोई ध्यान नही दिया, आगे बढ गये।

देव भी उसी ओर चला। उसने एक गोपालक का रूप बनाया। एक मृत गाय की विक्रिया की। उसे घास खिलाने का उपक्रम करने लगा।

बलभद्र ने उसे देखा और कहा—"अरे ! तुम क्या कर रहे हो ? क्या मुर्दा गाय कभी घास खाती है ? तुम्हारा प्रयत्न व्यर्थ है।"

देव बोला—"तुम भी तो छ मास से अपने भाई की मृत देह को ढोये चल रहे हो, व्यर्थ निरर्थक परिश्रम उठा रहे हो, फिर मुझे क्या कहते हो ?"

बलभद्र ने रोषावेश मे कहा—"क्या मेरा भाई मरा हुआ है ?"

देव भी उसी लहजे मे बोला—"क्या मेरी गाय मरी हुई है ?"

बलभद्र—"वह घास नही खाती, पानी नही पीती, हिलती डुलती नही, चलती नही; क्योकि वह मरी हुई है।"

देव—"फिर तुम क्यो दिङ्मूढ हो, तुम्हारा भाई न खाता है, न पीता है, न हिलता-डुलता है, न चलता है, बडा आश्चर्य है, तुम उसे कैसे जीवित मानते हो ?"

बलभद्र चुप हो गये। वे विचार मे पड़ गये।

देव ने फिर कहा—"सोचते क्या हो, यदि विश्वास न हो तो जाच करके देख लो।"

बलभद्र ने कृष्ण की मृत देह को अपने कन्धे से उतारा। वे उसे गौर से देखने लगे। देह तीव्र दुर्गन्ध से भरी थी। जीवित होने का कोई लक्षण उसमे अवशेष नही रहा था। बलभद्र विचारों की गहराई मे खोने लगे।

तभी देव ने सिद्धार्थ सारथि का रूप बनाया और बलभद्र से कहा—"मैं पूर्व जन्म मे आपका रथ-चालक सिद्धार्थ था। मैंने सयममय जीवन की आराधना की। परिणाम-स्वरूप मैं देव-योनि मे उत्पन्न हुआ। जब अपने मनुष्य-भव मे मेरे मन में दीक्षा ग्रहण करने का भाव उदित हुआ, तब मैंने आपसे अनुज्ञा मागी। आपने प्रसन्नता-पूर्वक दीक्षा की अनुज्ञा देते हुए बडी आत्मीयता से मुझे कहा कि जब तुम देव-योनि प्राप्त कर लो तो मुझे उस समय प्रतिबोध देना, जागरित करना, जब मैं पथ-च्युत होने लगू, जब मुझे मार्ग पर लाना नितात अपेक्षित हो।

"उसी बात को स्मरण रखता हुआ मैं इस समय आपके पास उपस्थित हुआ हूं। को सन्मार्ग पर लाने के अभिप्राय से मैंने ये दृश्य उपस्थित किये हैं। मोह अत्यन्त अनर्थ-है। उसका परित्याग कीजिए। सत्य को पहचानिए। इस मृत कलेवर की अन्त्येष्टि कीजिए तथा संयम की आराधना मे लगिए।

"भगवान् अरिष्टनेमि ने जो भविष्यवाणी की, सब उसी रूप मे घटित हुआ है। वासुदेव कृष्ण की मौत जराकुमार के बाण द्वारा हुई है। आप भाई के ममत्व और मोह के रण उनके मृत कलेवर को छ. मास से ढोये चल रहे है।"

द्वारा प्रव्रज्या घोर तप

सिद्धार्थ देव के प्रतिबोध-वाक्यो से बलभद्र की सुषुप्त चेतना पुन: जागरित हो गई। उनका मोहावरण अपगत हो गया। उन्होने श्रीकृष्ण के मृत शरीर की यथाविधि अन्त्येष्टि की।

सर्वदर्शी, सर्वज्ञानी भगवान् अरिष्टनेमि ने बलभद्र का अन्तर्भाव जानकर एक विद्याधर मुनि को उनके पास भेजा। मुनि ने बलभद्र को धर्म सुनाया। बलभद्र विरक्त हुए, प्रव्रजित हुए।

सिद्धार्थ देव ने मुनि-द्वय को सभक्ति वन्दन-नमन किया और वह स्वर्ग मे चला गया।

मुनि बलभद्र घोर तप मे लीन रहने लगे। एक बार का प्रसग है, एक मास के तप के पारणे हेतु भिक्षार्थ वे नगर मे आ रहे, थे। उधर एक स्त्री कूए पर जल भरने आयी थी।

का बच्चा उसके साथ था। उसने मुनि बलभद्र का जब अद्‌भुत रूप देखा, वह विस्मित गई, अपना भान भूल गई। वह इतनी मोहाविष्ट हुई कि कूप से पानी निकालने हेतु रस्सी के गले मे, बाँधने के बजाय उसने बच्चे के गले मे बाँध दी। मुनि बलभद्र ने जब यह न तो वे चौंक गये। उन्होंने उस महिला को उस अनर्थ से अवगत कराया। वे वापस की ओर चल पड़े। जब उस दृश्य पर उन्होंने गहन चिन्तन किया तो उन्होंने अपने रूप भर्त्सना की, कहने लगे—"यह रूप वस्तुत बड़ा निकृष्ट है, इतने भीषण अनर्थ का यह , हो सकता है।"

वह वन, जिसमे मुनि बलभद्र आवास कर रहे थे, बड़ा बियाबान था। उधर से गुजरने वाले लोग जब ऐसे परम तेजस्वी साधक को देखते तो उन्हे आश्चर्य तो होता ही, थ-ही साथ अनेक प्रश्न उनके मन मे उत्पन्न होते —यह साधक कोई मन्त्र-तन्त्र साध रहा देवी-देवता की आराधना कर रहा है अथवा कोई सिद्धि प्राप्त करने का उद्यम कर रहा है ? इत्यादि।

जिज्ञासा सन्देह के रूप मे परिणत हो गई। एक लकड़हारे ने, जो वन से लकड़ियाँ काटकर ले जाता था, अपने राजा को यह समाचार सुनाया। राजा सशयापन्न हुआ। उसने अपनी चतुरगिणी सेना सुसज्जित की। वह अपनी सेना साथ लिये एक नि स्पृह, निराकाक्ष मुनि का वध करने चल पड़ा।

सिद्धार्थ देव को अवधि-ज्ञान द्वारा यह ज्ञात हुआ। उसने सिंह-सेना की विक्रिया की। सिंहो की विशाल सेना को देखते ही राजा भय मे काँप गया। उसने मुनि के चरण पकड़ लिये। अपने अपराध के लिए वह उनसे बार-बार क्षमा-याचना करने लगा। उसकी दीनता एव कातरता-पूर्ण याचना देखकर देव ने अपनी माया का सवरण कर लिया। राजा अपने नगर को लौट गया।

मुनि बलभद्र के परमोत्कृष्ट अहिंसानुप्रमाणित जीवन से वन का सारा वातावरण पवित्र बन गया। वन के पशु-पक्षी अपना पारस्परिक शत्रु-भाव विस्मृत कर मुनि के आस-पास विचरण करते। एक हरिण को जाति-स्मरण-ज्ञान हो गया। अपने पूर्ववर्ती भवो को ज्ञात कर वह मुनि का भक्त बन गया। वह वन मे यत्र-तत्र घूमता, जहाँ भी दोष वर्जित, शुद्ध आहार प्राप्त होने की आशा होती, सभावना होती, वह मुनि को वहाँ ले जाता। मुनि को प्राय आहार प्राप्त हो जाता।

एक दिन की बात है, मुनि उस हरिण के सकेत के अनुसार एक रथकार के यहाँ एक मास की तपस्या के पारणे के निमित्त भिक्षार्थ गये। रथकार मुनि को देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुआ। उसने भक्ति-नत होकर मुनि के चरणो का स्पर्श किया। उदार, प्रशस्त भाव-पूर्वक उसने मुनि को भिक्षा दी। हरिण मन-ही-मन विचारने लगा—यह रथकार वस्तुत बड़ा सौभाग्यशाली है, जो ऐसे परम त्यागी, तपस्वी मुनि को श्रद्धापूर्वक, आदरपूर्वक दान दे रहा है। मुनि ने भी अनुभव किया—यह उपासक उत्तम बुद्धि-युक्त एव उज्ज्वल परिणाम-युक्त है।

एक वृक्ष के नीचे तीनो इस प्रकार प्रशस्त चिन्तन मे निरत थे। वृक्ष की एक मोटी डाली अकस्मात् टूटकर गिर पड़ी। वे तीनो उसके नीचे दब गये। उन्होंने शुभ ध्यान-पूर्वक देह-त्याग किया। ब्रह्म देवलोक के पद्मोत्तर नामक विमान मे देव-रूप मे आविर्भूत हुए।[1]

---

१ आधार—अन्तकृद्दशाग सूत्र, उत्तराध्ययन टीका, वसुदेव हिंडी, चउप्पनमहापुरिस-चरियं, नेमिनाहचरियं, भवभावना, कण्हचरियं हरिवशपुराण, उत्तरपुराण, त्रिषष्टि शलाकापुरुष चरित।

## घट जातक

### उपासक को पुत्र-शोक

श्रावस्ती में भगवान् बुद्ध का एक गृहस्थ उपासक रहता था। उसके पुत्र की मृत्यु हो गई। पुत्र-शोक से वह अत्यन्त दुःखित हुआ। वह अपना भान भूल गया। विक्षिप्त जैसा हो गया। न वह स्नान करता, न भोजन करता, न अपना कार्य-व्यवसाय ही देखता और न भगवान् बुद्ध की सेवा में उपस्थित होता। 'मेरा प्यारा बेटा मुझे छोड़कर चला गया, मुझ से पहले चला गया;' इत्यादि शोक-वाक्य कहता हुआ वह गृहस्थ बिलखता रहता।

### शास्ता द्वारा उपदेश

शास्ता प्रत्यूष-वेला में लोक पर चिन्तन कर रहे थे। उन्होंने देखा—उनका वह उपासक, जो पुत्र-शोक से व्यथित है, स्रोतापत्ति-फल प्राप्ति की संभावना लिये हुए है। भिक्षाटन हेतु श्रावस्ती पधारे। भिक्षा-ग्रहण की। भिक्षुओं को अपने-अपने स्थानों में प्रेषित किया। स्वयं स्थविर आनन्द को साथ लेकर पुत्र-शोक से पीड़ित उपासक के घर गये। शास्ता के आगमन की सूचना करवाई गई। उसके घर के लोगों ने आसन बिछाए, शास्ता को बिठाया। आनन्द भी बैठे। पारिवारिक-जन उस दुःखित पुरुष को पकड़कर शास्ता के पास लाये। उसने शास्ता को प्रणाम किया तथा एक ओर बैठ गया।

शास्ता ने उसको करुणार्द्र शब्दों में कहा—"उपासक ! क्या इकलौते पुत्र की मृत्यु हो जाने से चिन्तित हो ?"

वह बोला—"हाँ, भन्ते !"

शास्ता बोले—"पूर्व समय में भी ऐसा हुआ है, पुत्र की मृत्यु हो जाने पर समझदार पुरुष भी शोक से व्याकुल हो गये थे। पर, उन्होंने पण्डितों—ज्ञानियों का कथन सुना और इस बात की यथार्थता को समझा कि मृत व्यक्ति वापस नहीं लौट सकता, उसकी पुनः प्राप्ति असम्भव है। फिर उन्होंने जरा भी शोक नहीं किया।"

इस सम्बन्ध में भगवान् ने पूर्व-जन्म कथा का इस प्रकार आख्यान किया—

### कंस, उपकंस : देवगर्भा

पूर्वकाल में उत्तरापथ में कंसभोग नामक राज्य था। असितञ्जन नामक नगर था, जो उसकी राजधानी था। वहाँ के राजा का नाम महाकंस था। उसके दो पुत्र थे। उनके नाम क्रमशः कंस तथा उपकंस थे। उसके एक पुत्री थी। उसका नाम देवगर्भा था। जिस दिन देवगर्भा का जन्म हुआ, ज्योतिर्विद् ब्राह्मणों ने भविष्य-वाणी की कि इसकी कुक्षि से उत्पन्न होने वाले पुत्र द्वारा कंस-गोत्र का, कंस-वंश का विनाश होगा। अत्यधिक स्नेह के कारण राजा कन्या का वध नहीं करवा सका। उसने सोचा—आगे चलकर भाई इस सम्बन्ध में कुछ सोच लेंगे।

राजा महाकंस का आयुष्य पूर्ण हुआ। उसकी मृत्यु हो गई। तब कंस राजा हुआ तथा उपकंस उपराजा हुआ। देवगर्भा का प्रसंग आया। उन्होंने विचार किया—यदि हम बहिन की हत्या करेंगे तो हमारा लोक में अपवाद होगा। अच्छा यह है, हम इसका किसी के साथ विवाह ही न करें। इसे पति-शून्य रखें और इसका पालन करें। तदर्थ उन्होंने एक खंभे पर ऊँचा प्रासाद बनवाया तथा उसमें उसको रखा। उसके साथ एक परिचारिका रख दी। उसका नाम नन्दगोपा था। नन्दगोपा का पति अन्धकवेणु नामक दास वहाँ रक्षक के रूप में नियुक्त हुआ।

### उपसागर का कंसभोग मे आगमन

तभी की बात है, उत्तर मथुरा मे महासागर नामक राजा का राज्य था। उसके दो पुत्र थे। उसके नाम सागर एव उपसागर थे। महासागर की मृत्यु हो गई। सागर राजा हुआ तथा उपसागर उपराजा हुआ। उपसागर एव उपकस ने एक ही गुरुकुल मे साथ-साथ विद्याध्ययन किया था, अत दोनो मे परस्पर मैत्री थी। उपसागर ने अपने भाई के अन्त पुर मे दुष्कृत्य किया। उसे भय हुआ, भेद खुल जाने पर मैं कही पकडा नही जाऊ; इसलिए वह उत्तर मथुरा से भागकर कस भोग मे अपने मित्र उपकस के पास पहुँच गया।

### देवगर्भा के प्रति आसक्ति

उपकस ने उपसागर का अपने बडे भाई राजा कस से परिचय कराया। राजा ने उसका स्वागत किया। उसे बहुत धन दिया। राजा के यहाँ जाते समय उपकस की दृष्टि एक खभे पर खडे उस महल पर पडी, जिसमे देवगर्भा का निवास था। जब उसे उस सम्बन्ध मे ज्ञात हुआ तो उसके मन मे देवगर्भा के प्रति आसक्ति उत्पन्न हो गई। सयोग बना, देवगर्भा ने एक दिन उसे, जब वह उपकंस के साथ राजा की सेवा मे जा रहा था, देख लिया। उसने अपनी दासी नन्दगोपा से पूछा—"यह कौन है ?" नन्दगोपा ने उसे बताया कि यह उत्तर मथुरा के राजा महासागर का द्वितीय पुत्र उपसागर है। देवगर्भा उसकी ओर आकृष्ट हुई।

### नन्दगोपा का सहयोग

देवगर्भा से मिलने की उत्सुकता के कारण एक दिन उपसागर ने नन्दगोपा को रिश्वत देकर पूछा—"बहिन ! क्या तुम मुझे देवगर्भा से मिला सकोगी ?" वह बोली—"स्वामिन् ! यह कोई कठिन कार्य नही है। उसने देवगर्भा को सूचित किया। देवगर्भा सहजतया उपसागर की ओर आकृष्ट थी ही, इसलिए उसने अपनी स्वीकृति दे दी। नन्दगोपा ने उपसागर को सकेत किया और तदनुसार वह रात को उसे महल मे चढा ले गई। देवगर्भा के साथ उसका यौन-सम्बन्ध हुआ। यह क्रम चलता रहा। देवगर्भा के गर्भ रह गया। कुछ समय बाद उसका गर्भवती होना प्रकट हो गया। राजा कस तथा उपराजा उपकस ने नन्दगोपा से पूछा। नन्दगोपा घबरा गई। रहस्य को छिपा न सकी। उसने उनसे अभय-दान की याचना की। उन्होने अभयदान दिया। नन्दगोपा ने रहस्य प्रकट कर दिया।

### देवगर्भा और उपसागर का सम्बन्ध

कस और उपकस ने विचार किया—बहिन की हत्या करना ठीक नही होगा। यदि उसके पुत्री उत्पन्न होगी तो उसे भी नही मारेंगे। यदि पुत्र होगा तो उसका वध कर डालेंगे। उन्हे यह उपयुक्त लगा कि देवगर्भा उपसागर को दे दी जाए। उन्होंने वैसा ही किया। गर्भ का परिपाक होने पर देवगर्भा ने एक कन्या को जन्म दिया। भाई प्रसन्न हुए। उन्होने उसका नाम अञ्जन देवी रखा। उन्होने उपसागर और देवगर्भा को निर्वाह हेतु गोवड्ढमान (गोवर्धमान) नामक गाँव द दिया। दोनो वही रहने लगे।

देवगर्भा फिर गर्भवती हुई। नन्दगोपा भी उसी दिन गर्भवती हुई। गर्भ का परिपाक होने पर एक ही दिन देवगर्भा के पुत्र हुआ तथा नन्दगोपा के पुत्री उत्पन्न हुई। देवगर्भा को यह भय था कि उसके भाई उसके पुत्र को मार डालेंगे, इसलिए अपने पुत्र को गुप्त रूप से नन्दगोपा के पास पहुँचा दिया तथा उसकी पुत्री को अपने पास मगवा लिया। जब देवगर्भा

ाया गया, ध्वजाएँ, पताकाएँ बांधी गईं, मचान तथा मचानो पर और ऊँचे मचान बांधे । सातवाँ दिन आया । सारा नगर मानो कुश्ती-मण्डप की ओर उमड पडा । चाणूर और टक कुश्ती-मण्डप मे आ गये । वे कूदते हुए, गरजते हुए, जघाओ पर ताली मारते हुए ाप मे घूमने लगे ।

### ो भाइयो का कुश्ती-मंडप मे आगमन

दशो भाई भी उधर चले । धोबियो के घरो को लूटकर वहाँ से सुन्दर, स्वच्छ वस्त्र े, उन्हे पहना । सौगन्धिको—इत्रफरोशो की दूकानो से सुगन्धियाँ—इत्र आदि, मालियो दूकानो से मालाएँ आदि लूटी, देह पर चन्दन आदि का लेप किया, सुगन्धियाँ लगाईं, ााएँ पहनी । वे कूदते हुए, गरजते हुए और थापी लगाते हुए कुश्ती-मडप मे आये । उस य चाणूर थापी लगाता हुआ मण्डप मे घूम रहा था ।

### ादेव के हाथो चाणूर की मृत्यु

बलदेव ने मन-ही-मन सकल्प किया कि मैं चाणूर को हाथ से नही छुऊगा । हाथ से ् बिना ही उसे पछाडूगा । उसे मारूगा । हस्तिशाला से वह हाथी बाँधने का एक रस्सा आया । वह उछला, कूदा, गरजा और उसने रस्सा फेककर चाणूर को पेट पर से बांध या । फिर रस्से के दोनो सिरो को एक किया, बट लिया, चाणूर को उठाया, सिर पर ााया जमीन पर रगडा और उसके पश्चात् उसे अखाडे से बाहर फेंक दिया ।

### ्टक का वध

राजा ने जब देखा कि चाणूर मारा गया तो उसने मुष्टिक को आज्ञा दी कि बलदेव पछाडो । मुष्टिक उठा कूदा, गरजा, थापी लगाई । बलदेव ने उसे फौरन पटक कर, ीन पर रगड कर, उसकी हड्डियाँ चूर-चूर कर दी । वह मौत के भय के मारे कहता गया मैं मल्ल नहीं हूँ । बलदेव ने यह उत्तर देते हुए कि मैं नही जानता, तुम मल्ल हो या ी, उसको हाथ से पकडा, भूमि पर पछाडा, उठाया और अखाडे से बाहर फेंक दिया । ष्टिक जब मर रहा था । उसने सकल्प किया कि यक्ष होकर तुमसे बदला लूगा, तुम्हे ाऊगा । वह कालमत्ति नामक अटवी मे यक्ष के रूप मे उत्पन्न हुआ ।

### सुदेव द्वारा कस-उपकस का वध

राजा कस खुद उठा और बोला—"इन दुर्जन दास-पुत्रो को पकड लो । वासुदेव ने स समय अपना चक्र घुमाया तथा उन पर छोडा, जिससे कस और उपकंस—दोनो भाइयो मस्तक कटकर गिर गये । उपस्थित लोग बहुत-भयाक्रान्त हो गये । उनके पैरो मे पडे ार कहने लगे—"हमारी रक्षा कीजिए ।"

### ाजय-यात्रा

इस प्रकार दोनो मामो को मारकर उन्होने असितञ्जन नगर के राज्य पर कब्जा र लिया । अपने माता-पिता को वहाँ ले आये । फिर दशो भाइयो ने ऐसा निश्चित किया ाया कि हम समस्त जम्बू-द्वीप का राज्य अधिकृत करेंगे । ऐसा विचार कर वे विजय-यात्रा र निकल पडे । वे विजय करते-करते अयोध्या नगर मे पहुँचे, जहाँ राजा कालसेन का राज्य ा । उन्होने नगर को घेर लिया, सघन वन को नष्ट कर दिया, नगर का प्राचीर—परकोटा

तोड़ डाला। राजा को पकड़ लिया। उसके राज्य पर अधिकार कर लिया।

### द्वारवती को जीतने का उपक्रम

वे द्वारवती गये। उसके एक तरफ समुद्र था तथा दूसरी तरफ पहाड़ था। उस नगर पर कोई भी मनुष्य अधिकार नहीं कर सकता था। एक यक्ष उसकी रक्षा करता था। जब वह आक्रमणोद्यत शत्रु को देखता, तब गधे का रूप धारण कर लेता और जोर से रेंकता। यक्ष के प्रभाव से उसी समय वह नगर वहाँ से उठकर समुद्र मे एक द्वीप पर चला जाता।

जब उन दश भाइयों को आक्रमणार्थ आया देखा तो वह रेंका। नगर उठा और समुद्र मे, द्वीप पर चला गया।

उनको नगर नही दिखाई दिया, तब वे वहाँ से वापस लौट गये। उनके चले जाने पर नगर फिर आकर अपने स्थान पर अवस्थित हो गया। वे पुनः नगर पर अधिकार करने आये। गधे ने फिर पूर्ववत् किया। नगर गायब हो गया। यों प्रयत्न करने पर भी वे द्वारवती पर अधिकार नही कर सके।

### तपस्वी कृष्ण द्वैपायन द्वारा मार्गदर्शन : द्वारवती-विजय

तब वे तपस्वी कृष्ण द्वैपायन के पास आये, उनको प्रणाम किया तथा पूछा—"हम द्वारवती पर अधिकार नहीं कर पा रहे हैं। हमें कृपा कर कोई युक्ति बताएँ।"

कृष्ण द्वैपायन ने कहा—"नगर की परिखा के पीछे की ओर एक गधा चरता है। जब वह देखता है कि शत्रु नगर पर चढ आया है तो वह रेंकता है। उसी समय नगर ऊपर उठता है और समुद्र के अन्तर्वर्ती एक द्वीप पर चला जाता है। तुम वहाँ जाओ और उस गधे से मिन्नत करो—उसके पैर पकड़ो।"

उन्होने तपस्वी कृष्ण द्वैपायन को प्रणाम किया तथा वहाँ पहुँचे, जहाँ गधा था। वे गधे के पैरो मे पडे और बोले—"स्वामिन् ! आपके अतिरिक्त हमारा कोई सहारा नहीं है। जब हम नगर पर कब्जा करें, तब आप आवाज न करें।"

गधा बोला—"मेरे लिए यह संभव नही है कि मैं चुप रह सकूँ। किन्तु, तुम्हे उपाय बताता हूँ, तुम मे से चार व्यक्ति पहले आ जाएं। वे साथ में लोहे के चार हल लाएं, जिनके लोहे की साकलें बधी हों। नगर के चारों द्वारों पर जमीन में लोहे के बड़े-बड़े चार खंभे गाड दे। जब नगर ऊपर उठने लगे तो वे हलो को सम्भाल लें। उनसे बँधी हुई सांकलें खम्भों मे बाध दें। ऐसा करने पर नगर ऊपर नही उठ सकेगा।"

उन्होने कहा—"अच्छा, जैसा आप कहते हैं, वैसा ही करेंगे।" वे वहाँ से वापस आये। अर्ध रात्रि के समय उनमें से चार भाई लोहे के चार हल लिये आये। नगर के चारो दरवाजो पर लोहे के बड़े-बड़े चार खम्भे गाड़ कर खड़े हो गये। गधा रेंका। नगर ऊपर उठने लगा। तभी चारों दरवाजो पर खड़े उन चारों ने हल लिये और हलो मे बँधी हुई लोहे की साकलें चारो खम्भो मे बांध दीं। नगर ऊपर नही उठ सका। तब वे दशों भाई नगर में प्रविष्ट हुए, राजा को मार डाला, नगर पर कब्जा कर लिया।

### विशाल राज्य

इस अभियान में उन्होंने जम्बूद्वीप के तिरसठ हजार नगरो के राजाओं को चक्र द्वारा मार डाला। उनके राज्य अधिकृत कर लिये। उन्होंने द्वारवती में रहते हुए अपने राज्य को

दश भागो मे विभक्त किया। वे विभाजन करते समय अपनी बहिन अञ्जन देवी को भूल गये। याद आते ही उन्होने कहा—"अपने राज्य के ग्यारह भाग कर लें।" इस पर अकुर ने कहा—"मेरे हिस्से का राज्य आप बहिन को दे दें। मैं व्यापार कर लोक-यात्रा-निर्वाह करूगा। मैं केवल इतना चाहता हूँ, आप मुझ से अपने-अपने जनपद मे राज्य-शुल्क न लें।" उन्होने अकुर का अनुरोध स्वीकार किया। उसका भाग बहिन अञ्जन देवी को दे दिया। वे नवो भाई— नौ राजा अपनी बहिन के साथ द्वारवती मे रहने लगे। अकुर व्यापार मे लग गया।

समय व्यतीत होता गया। उनके सन्तानें हुईं। परिवार-वृद्धि हुई। उनके माता-पिता काल-धर्म को प्राप्त हो गए।

## वासुदेव के पुत्र की मृत्यु : अत्यधिक शोक

तदनन्तर एक दु खद घटना घटी—महाराज वासुदेव के पुत्र की मृत्यु हो गई, जो उन्हे बहुत प्रिय था। राजा शोक से व्याकुल हो गया। सब काम-काज छोड दिये। पलग की बाही पकड ली और रोने लगा। शोक का क्रम चालू रहा। राजा बडा अशान्त हो गया। उसे मृत-पुत्र के अतिरिक्त और कुछ नही सूझता था। उसी को याद कर अनवरत रोना, बिलखना, विलाप करना यही उसका काम रह गया था।

## घट पंडित द्वारा युक्ति-पूर्वक शोक-निवारण

छोटे भाई घट पडित ने विचार किया—भाई अत्यन्त शोकान्वित है। इस समय दूसरा कोई भी उसका शोक मिटा नही सकता। मुझे भी बडी चतुराई से, कुशलता से उसका शोक दूर करना होगा। यो सोचकर घट पडित ने विक्षिप्त का-सा हुलिया बनाया। 'मुझे शश दो, मुझे शश दो' बार-बार यही बोलता हुआ वह आकाश की ओर मुह किये नगर मे फिरने लगा, भटकने लगा। घट पडित विक्षिप्त हो गया है, यह सुनकर नगर के सभी लोग बहुत उद्विग्न हुए, दु खित हुए।

उस समय रोहिणेय्य नामक अमात्य महाराज वासुदेव के पास आया और राजा से कहा— "हे कृष्ण! उठो! क्या सो रहे हो? तुम्हारे सोने का क्या अर्थ है, क्या हेतु है? भाई घट, जो तुम्हारे कलेजे का टुकडा है, तुम्हे अपने दाहिने नेत्र के सदृश प्रिय है, वादी मे आ गया है—पागल जैसा हो गया है। केशव! वह अज्ञानी की ज्यो बकता है।"[1]

रोहिणेय्य का कथन सुनकर केशव भाई के शोक मे बडा पीडित हुआ और तुरन्त उठा।[2]

वासुदेव शीघ्र अपने महल से नीचे उतरा, घट पण्डित के पास गया, उसे अपने दोनो हाथो से भलीभाँति पकडा। उससे कहा—"क्या उन्मत्त की तरह—विक्षिप्त की ज्यो 'शश-शश' बकते हुए द्वारवती मे भटक रहे हो? तुम्हारा शश किसने हर लिया?"[3]

---

१ उट्ठेहि कण्ह किं सेसि, को अत्थो सुपिनेन ते।
योपि ताय सको भाता, हृदय चक्खु च दक्खिण।
तस्य वाता बलीयन्ति, घतो जप्पति केसव ॥१॥

२ तस्स त वचन सुत्वा, रोहिणेय्यस्स केसवो।
तरमानरूपो वुट्ठासि, भातुसोकेन अट्टितो ॥२॥

३ किन्नु, उम्मत्तरूपो व, केवल द्वारक इम।
ससो ससो ति लपसि, को नु ते सस आहरि ॥३॥

वासुदेव के यो कहने पर भी घट पंडित बार-बार उसी तरह कहता गया।

वासुदेव ने उसे पुन कहा—"मैं तुम्हे सोने का, रत्नो का, लोहे का, चाँदी का, स्फटिक का, मूगे का—जैसा तुम चाहो, शश निर्मित करवा दूंगा। वन मे विचरण करने वाले और भी शश है, वे मैं तुम्हे मगवादूगा। तुम कैसा शश चाहते हो ?"[1]

वासुदेव की बात सुनकर घट पण्डित ने कहा—"जो शश पृथ्वी पर आश्रित हैं—इस भू-मण्डल पर विद्यमान हैं, मैं उन्हें नही चाहता। केशव ! चन्द्रमा मे जो शश है, मैं उसे चाहता हूँ, मुझे वह उतार दो।"[2]

वासुदेव बोला—"भाई से तुम चन्द्रमा से उतरवा कर शश लेना चाहते हो, यह अप्रार्थित के लिए प्रार्थना है—जो प्राप्त होने योग्य नही है, जो प्राप्त होना असभव है, उसे प्राप्त करने की यह तुम्हारी चाह है। इसमे उलझे रहकर तुम अपने प्यारे प्राणो से हाथ धो बैठोगे।"[3]

घट पण्डित ने वासुदेव का कथन सुना, अपने को सुस्थिरवत् प्रदर्शित किया और कहा—"भाई कृष्ण ! तुम इतना सब जानते हो, मुझे कहते हो, चन्द्रमा से शश चाहना अप्रार्थित-प्रार्थना है—न प्राप्त हो सकने योग्य को पाने की अभिलाषा है। मुझे तो ऐसा उपदेश देते हो, जरा सोचो, तुम अपने मृत-पुत्र के लिए, जिसे मरे कई दिन हो गये, आज भी चिन्ता करते हो, शोक करते हो, क्यो ?"[4]

बाजार के बीच खडा हुआ घट पण्डित बोला—"मैं तो ऐसी वस्तु चाहता हूँ, जो दृष्टिगम्य तो है, दिखाई तो देती है, किन्तु, तुम तो ऐसी वस्तु चाह रहे हो, जो दृष्टिगोचर ही नही होती।"

घट पण्डित ने आगे कहा—"मेरा उत्पन्न हुआ पुत्र कभी मरण को प्राप्त न हो, यह बात अलभ्य है—अप्राप्य है, कभी प्राप्त न हो सकने योग्य है। न यह मनुष्यो को प्राप्त है और न देवताओ को ही। यह अलभ्य वस्तु फिर तुम्हे प्राप्त कैसे होगी !

"जिस प्रेत—गये हुए, मरे हुए पुत्र के लिए शोक करते हो, चिन्ता करते हो, उसे

---

१. सोवण्णमय मणीमय, लोहमय अथ रूपियामय।
सङ्खसिलापवाळमय, कारयिस्सामि तं सस ॥४॥
सन्ति अञ्ञे पि ससका, अरञ्ञे वन गोचरा।
ते पि ते आनयिस्सामि, कीदिसं ससमिच्छसि ॥५॥

२. नवाह एतं इच्छामि, ये ससा पठविं गता।
चन्दतो ससमिच्छामि, त मे ओहर केसव ॥६॥

३. सो नूनं मधुर ञाति, जीवितं विजहिस्ससि।
अपत्थिय यो पत्थयसि, चन्दतो ससमिच्छसि ॥७॥

४. एवं चे कण्ह ! जानासि, यदञ्ञ अनुसाससि।
कस्मा पुरे मत पुत्त, अज्जापि अनुसोचसि ॥८॥

न किसी मन्त्र-बल द्वारा, न किसी जड़ी-बूटी द्वारा, न किसी औषधि द्वारा और न धन द्वारा ही वापस लौटा सकते हो।"[1]

राजा वासुदेव ने यह ध्यान-पूर्वक सुना और कहा—"भाई! जो तुमने कहा, वह सब सत्य है। मेरा शोक मिटाने के लिए ही यह सब तुम्हारा प्रयत्न है।"

उसने आगे कहा—"घृत-सिक्त, जाज्वल्यमान अग्नि जैसे जल डाल दिये जाने से शान्त हो जाती है, उसी प्रकार तुम्हारे वचनो से मेरा दुःख—मेरी शोकाग्नि निर्वापित हो गई है—शान्त हो गई है।

"जैसे किसी का हृदय-निश्रित—हृदय मे गडा हुआ कांटा निकाल दिया जाए, दूर कर दिया जाए, उसी प्रकार मेरा पुत्र-शोक, जिससे मैं व्यथित एव पीडित था, दूर हो गया है।

"भाई! तुम्हारी बात सुनकर मेरे विषाद का कांटा निकल गया है, मेरा शोक मिट गया है, मैं अविकृत—स्थिर हो गया हूँ।"[2]

"जिसके घट पण्डित जैसे अमात्य हो—परामर्शक हो, उसका शोक दूर हो, यह उचित ही है।"[3]

जो सप्रज्ञ—प्रज्ञाशील होते हैं, अनुकम्पक—अनुकम्पाशील, करुणाशील होते हैं वे घट पण्डित की ज्यो; जिसने अपने बडे भाई को शोक-विमुक्त किया, शोक मे डूबे हुए को शोक से निकाल देते हैं।"[4]

#### कृष्ण द्वैपायन की हत्या

घटकुमार द्वारा सत्प्रेरित वासुदेव इस प्रकार शोक रहित हो गया। राज्य करता रहा। बहुत समय व्यतीत हो गया। दशो भाइयो के पुत्रो—राजकुमारो के मन मे एक कुतूहल जागा—कहा जाता है, कृष्ण द्वैपायन दिव्यचक्षु प्राप्त है। हम उसकी परीक्षा करे। उन्होने एक युवा राजकुमार को स्त्री के वेष मे सजाया। उसका रूप-रग, आकार-प्रकार

---

१. य न लब्भा मनुस्सेन, अमनुस्सेन वा पुनो।
जातो मे मा मरी पुत्तो, कुतो लब्भा अलब्भिय ॥९॥
न मन्ता मूलभेसज्जा, ओसधेहि धनेन वा।
सक्का आनयितु कण्ह! य पेत अनुसोचसि ॥१०॥

२. आदित्त वत म सन्त, घटसित्त व पावक।
वारिना विय ओसिञ्चि, सब्ब निब्बापये दर ॥
अब्बहि वत मं सल्ल, यमासि हृदय-निस्सित।
यो मे सोक परेतस्स, पुत्तसोक अपानुदि ॥
सोह अब्बूलहसल्लो स्मि, वीतसोको अनाविलो।
न सोचामि न रोदामि, तव सुत्वान माणव ॥

३. यस्स एतादिसा अस्सु, अमच्चा पुरिस-पण्डिता।
यथा निज्झापये अज्ज, घतो पुरिस-पण्डितो ॥११॥

४. एव करोन्ति सप्पञ्ञा, ये होन्ति अनुकम्पका।
विनिवत्तयन्ति सोकम्हा, घटो जेट्ठ व भातर ॥

आदि गर्भवती जैसा बनाया। उसके पेट पर एक तकिया बाँधकर उसे बड़ा दिखाया। फिर वे कृष्ण द्वैपायन के पास आये और पूछा—"भन्ते ! यह कुमारी क्या उत्पन्न करेगी ?"

तपस्वी कृष्ण द्वैपायन ने देखा, वासुदेव आदि राजाओ के विनाश का समय आ गया है। फिर तपस्वी ने यह ध्यान किया कि उसकी अपनी आयु कितनी शेष है। उसके ज्ञान मे आया—आज ही उसकी मृत्यु है।

कृष्ण द्वैपायन ने पूछा—'कुमारो ! यह ज्ञात कर तुम क्या करोगे ?"

कुमारो ने बडा आग्रह किया—"आप कृपा कर बताये ही।"

तब तपस्वी बोला—"आज के सातवें दिन यह एक काष्ठ-खण्ड जन्मेगी। उससे वासुदेव-कुल का विध्वस होगा। तुम उस लकडी के टुकडे को जला कर राख कर देना। राख नदी मे डाल देना।"

कुमार बोले—"दुष्ट तपस्विन् ! पुरुष प्रसव नही करते।" वे क्रुद्ध थे। उन्होने ताल की रस्सी द्वारा वही उसका वध कर दिया।

राजा ने जब यह सुना तो कुमारो को बुलाया और पूछा—"तुम लोगो ने तपस्वी की जान क्यो ली ?"

कुमारो ने सारा हाल बताया। राजा भयभीत हो गया। उसने उस तरुण पर पहरा बिठा दिया, जिसे गर्भवती दिखाया गया था। सातवे दिन उसकी कुक्षि से एक लकडी निकली। लकडी को जलवाया और उसकी राख नदी मे फिकवा दी। वह राख बहती-बहती नदी के मुहाने पर एक तरफ जा लगी। वहाँ एरण्ड का एक पेड उगा।

### परस्पर भीषण संघर्ष विनाश

एक दिन वासुदेव आदि राजा सपरिजन, सकुटुम्ब जल-क्रीडा हेतु नदी के मुहाने पर पहुँचे। वहाँ एक मण्डप बनवाया, उसे खूब सजवाया। वहाँ सबने खूब खाया-पीया। खेल-ही-खेल मे उनमे परस्पर हाथा पाई होने लगी। वे लडने के लिए दो दलो मे विभक्त हो गये। बुरी तरह लड पडे। उन्होने इधर-उधर देखा, कोई मुद्‌गर, दण्ड आदि दिखाई नही दिया। एक ने उस एरण्ड वृक्ष का एक पत्ता ले लिया। पत्ता ज्योही हाथ मे आया, वह काष्ठ का मूसल हो गया। उसने उस द्वारा औरो को पीटा। और भी उस एरण्ड के पत्ते लेते गये। पत्ते मूसल बनते गये। वे सब आपस मे लडते गये और विनाश को प्राप्त हो गये।

### बलदेव की यक्ष के हाथ मौत

सब मर गये, केवल चार व्यक्ति—वासुदेव, बलदेव, अञ्जनदेवी और पुरोहित बचे। चारो रथ पर आरूढ हुए और वहाँ से भाग निकले। वे कालमत्ति अटवी मे पहुँचे। मुष्टिक मल्ल ने असितञ्जन नगर मे कुश्ती-मण्डप मे बलदेव के हाथो मरते समय यह सकल्प किया था कि वह यक्ष होकर उसे खायेगा। वह वहाँ यक्ष के रूप मे पहले से ही पैदा हो चुका था। जब उसे विदित हुआ कि बलदेव आया है तो उसने देव-माया द्वारा वही एक ग्राम की रचना कर दी। स्वय मल्ल का रूप एवं वेष धारण किया। "मैं चुनौती देता हूँ, मेरे साथ कौन कुश्ती लडेगा ?"—यो बोलता हुआ वह कूदने लगा, गरजने लगा, थापी मारने लगा। बलदेव ने उसे देखा तो वासुदेव से कहा—"भाई ! इस के साथ मैं कुश्ती लडूँगा। वासुदेव द्वारा वैसा करने से रोके जाते रहने पर भी बलदेव रथ से नीचे उतरा, उसके समीप पहुँचा और थापी

लगाई। बलदेव ने ज्योंही कुश्ती के लिए अपना हाथ आगे बढाया, यक्ष ने उसे पकड लिया और वह बलदेव को मूली की तरह खा गया।

**वासुदेव का जरा शिकारी के बाण से शरीरान्त**

वासुदेव ने देखा —बलदेव मारा जा चुका है, तो वह अपनी बहिन और पुरोहित को साथ लिए वहाँ से चल पडा। सारी रात चला। प्रातः काल हुआ। सूरज उगा। वे एक सीमावर्ती गाँव मे पहुँचे। वासुदेव ने बहिन और पुरोहित को कहा—"तुम गाँव मे जाओ, भोजन पकाकर लाओ, मैं यहाँ हूँ। बहिन अञ्जनदेवी और पुरोहित गाँव की ओर चल पडे। वासुदेव स्वयं एक पेड के नीचे झुरमुट की आड मे सो गया। इतने मे जरा नामक शिकारी उधर आ निकला। उसने वृक्ष को हिलता देखा तो कल्पना की, शायद वहाँ सूअर हो। उसने बाण छोडा। बाण वासुदेव के पैर मे लगा। पैर घायल हो गया। वासुदेव के मुह से निकला—"मुझे किसने घायल किया।" मनुष्य की बोली सुनकर वह शिकारी डर कर भागने लगा। वासुदेव ने बाण को अपने पैर से निकाला। वह उठा और शिकारी को पुकारा—"डरो नही, यहाँ आओ।" वह आया। वासुदेव ने उससे पूछा—"तुम्हारा नाम क्या है?" शिकारी बोला—"मेरा नाम जरा है।" राजा को स्मरण हुआ—पुरावर्ती पण्डितो ने बताया था कि जरा द्वारा बाण-विद्ध होने से मेरी मृत्यु होगी। आज मेरी मृत्यु निश्चित है। यह सोचकर उससे कहा—"घबराओ नही, आओ, मेरे घाव पर पट्टी बाँध दो।" जरा ने घाव पर पट्टी बाँधी। वासुदेव ने उसे वहाँ से विदा किया। अत्यधिक वेदना बढी। अञ्जन देवी और पुरोहित भोजन लाये। असह्य पीडा के कारण वासुदेव द्वारा भोजन खाया नही जा सका। यह देखकर वे बहुत दुःखित हुए। वासुदेव ने उन्हे पास बुलाया और कहा—"आज मेरी मृत्यु हो जायेगी। तुम कोमल प्रकृति के हो, कोई दूसरा कार्य कर जीवन-निर्वाह कर सकोगे? एक मन्त्र सिखाता हूँ, जीवन मे काम आयेगा, सीख लो।" यो कह कर उसने उन्हें एक मन्त्र सिखाया तथा वही प्राण छोड दिये। इस प्रकार एक अञ्जन देवी को छोडकर वासुदेव-वंश के सभी व्यक्ति काल-कवलित हो गये।

**शास्ता द्वारा धर्म-देशना**

शास्ता ने इस प्रकार धर्म-देशना दी और कहा—"उपासक! पुराने पण्डितो से ज्ञान की बात सुनकर शोकान्वित राजा ने पुत्र-शोक त्याग दिया।" ऐसा आख्यात कर शास्ता ने आर्य-सत्यो का प्रकाशन किया। उपासक अनुगृहीत हुआ, सत्यापन्न हुआ, स्रोतापत्ति-फल मे सम्प्रतिष्ठ हुआ।

शास्ता ने कहा—"उस समय आनन्द रोहिणेय्य था, सारिपुत्त वासुदेव था, लोक-परिषद् बुद्ध-परिषद् थी और घट पण्डित तो मैं स्वय ही था।

# १२. राजा मेघरथ : कबूतर और बाज : शिवि जातक

भारतीय वाङ्मय मे दया, करुणा और तत्प्रसूत दान के प्रसग मे अनेक रोमाचक कथानक प्राप्त होते है, जहाँ मानव का हृदय-पक्ष बडे निर्मल, उज्ज्वल एव उत्कृष्ट रूप मे उभरा है।

बौद्ध-परम्परा मे महायान के उद्भव के बाद करुणा का मानव द्वारा स्वीकार्य एक अति उत्तम गुण के रूप मे विकास हुआ। निर्वाण के दो अन्यतम साधनो मे 'महाशून्य' के साथ-साथ 'महाकरुणा' का स्वीकार इसी का द्योतक है।

जैन-साहित्य मे प्रकृष्ट दयाशीलता एव दानशीलता के सन्दर्भ के अनेक आख्यान प्राप्त होते हैं। राजा मेघरथ का कथानक एक इसी प्रकार का प्रसग है। जैन-वाङ्मय के सुप्रसिद्ध कथा-ग्रन्थ वसुदेव हिंडी मे वह बहुत सक्षेप मे वर्णित है। उत्तरवर्ती ग्रन्थो मे उसका कुछ विस्तीर्ण, विकसित रूप प्राप्त है।

शरण मे आगत एक कबूतर की रक्षा हेतु राजा उसका पीछा करते हुए आये बाज को और किसी तरह न मानने पर अपनी देह का मास काट-काटकर दे देता है।

बौद्ध-वाङ्मय के अन्तर्गत शिवि जातक मे शिविकुमार के रूप मे उत्पन्न बोधिसत्त्व का आख्यान है। वहाँ करुणा का बडा रोमाचक रूप प्रकट हुआ है। शिविकुमार याचक को अपने नेत्र तक उखडवाकर दे डालता है।

कथात्मक तत्त्व की परिपुष्टि की दृष्टि से जैन तथा बौद्ध दोनो आख्यानो मे देवों द्वारा की गई परीक्षा का संपुट लगा है।

महायान के करुणा और दान पारमिता के सिद्धान्तों के जन-जनव्यापी प्रसार का अन्यान्य परम्पराओ पर भी प्रभाव पडा, ऐसा सभावित है। जैन दर्शन, जो करुणा-प्रधान न होकर अहिंसा-प्रधान है, के अन्तर्गत कथा-वाङ्मय मे 'महाराज मेघरथ' जैसे आख्यानो के उद्भव मे इसकी उपजीवकता को असमान्य नही कहा जा सकता।

महाभारत मे भी शिवि-उपाख्यान के रूप मे इसी प्रकार का कथानक वर्णित है।

## राजा मेघरथ : कबूतर और बाज

### कबूतर द्वारा अभय-दान की याचना

राजा मेघरथ बडा धार्मिक था, अत्यन्त उदार था। उसके हृदय से करुणा एवं दया का अजस्र स्रोत बहता था।

एक दिन वह अपनी पौषधशाला मे पौषध स्वीकार किये आत्म-चिन्तन एव ध्यान मे संलग्न था। वातावरण मे एक दिव्य शान्ति व्याप्त थी। राजा धर्म-भाव मे तल्लीन था।

सहसा दौडता-दौड़ता एक कबूतर आया और राजा की गोदी मे गिर गया। कबूतर का सारा शरीर थर-थर काँप रहा था। उसकी दृष्टि मे कातरता थी, करुणा की भिक्षा थी। उसने राजा मेघरथ से याचना की—"महाराज! मुझे अभय-प्रदान कीजिए।"

### करुणा-विगलित राजा

पक्षी की वाणी मे दु ख साकार प्रतिबिम्बित हो उठा। राजा का हृदय करुणा-

विगलित हो गया । उसने कबूतर की पीठ पर दया-भाव से हाथ फेरा, उसे पुचकारा और दुलारा ।

**आश्वासन**

स्नेहसिक्त वाणी मे उसे आश्वस्त करते हुए राजा ने कहा—"कपोत ! जैसे बच्चा अपनी माँ की गोद मे सुरक्षित रहता है, उसी प्रकार तुम मेरी गोद मे सुरक्षित हो । अब तुम जरा भी मत घबराओ । तुम्हे यहाँ कोई डर नही है । तुम्हारी रक्षा मे मुझे यदि अपने प्राण भी देने पड़ें तो दूँगा ।"

राजा से अभय-दान प्राप्त हुआ । पक्षी का भय अपगत हुआ । उसने राजा की गोद मे अपने को सर्वथा आश्वस्त एवं सुरक्षित अनुभव किया ।

**श्येन का पौषधशाला में आगमन**

तभी एक श्येन—बाज झपटता हुआ पौषधशाला के द्वार से भीतर आया । उसके नृशस, क्रूर नेत्र अपने शिकार कपोत पर लगे थे । कपोत ने ज्यो ही बाज को देखा, वह सकपका गया, उसने अपने नेत्र बन्द कर लिये, भीतिवश उसका शरीर सिकुड़ गया । वह अपने आश्रयदाता राजा मेघरथ की गोद मे दुबक गया, चिपक गया । राजा ने आश्वस्त करने हेतु कबूतर पर अपने दोनो हाथ रख दिये । बाज क्रुद्ध था । उसने क्रोधावेश मे कहा—"राजन् ! यह मेरा शिकार है, यही मेरा भोजन है, इसे मुझे सौंप दीजिए ।"

**राजा मेघरथ और श्येन का आलाप-संलाप**

राजा मेघरथ शान्त था । वह दृढतापूर्ण स्वर मे बोला—"पक्षिराज ! क्या तुम नही जानते, हम क्षत्रिय हैं । जो शरण मे आ जाता है, उसकी रक्षा करना हमारा धर्म है । उसे किसी प्रकार का कष्ट हो, हानि हो, हमे वह सब असह्य होता है ।"

बाज बोला—"राजन् ! आप जो कहते हैं, अपनी दृष्टि से ठीक है, किन्तु, आप तो विज्ञ हैं, हमारा जाति-स्वभाव आप से अज्ञात नही है । हमारा भोजन मास है । तदर्थ हम पक्षियो का शिकार करते हैं । उनके मास से अपनी क्षुधा शान्त करते हैं । इसके अतिरिक्त अपनी भूख मिटाने का हमारे पास और कोई उपाय नही है ।"

राजा—"अपने लिए, अपने पेट के लिए किसी का वध करना, मांस खाना हिंसा है, त्याज्य है ।"

बाज—"राजन् ! हमे धर्म-अधर्म का, हिंसा-अहिंसा का कोई ज्ञान नही है और न हमारी उसमे उत्सुकता ही है । हमे केवल अपने शरीर-निर्वाह की चिन्ता है; इसलिए भूख लगने पर शिकार करना, मांस से अपनी क्षुधा मिटाना, यही हमारे जीवन का नित्य-क्रम है । यही हमारा धर्म है । यही हमारा कर्तव्य-पथ है । इससे आगे हम कुछ नही जानते ।

"राजन् ! मेरी उदर-ज्वाला मुझे अत्यन्त व्यथित कर रही है । मेरा शिकार मुझे दीजिए ।"

राजा—"बाज ! उदर की ज्वाला को शान्त करने के और भी उपाय हैं । उसके लिए किसी के प्राण लूटना, किसी का जीवन उजाड़ना न उचित ही है और न आवश्यक ही ।"

बाज—"राजन् ! मैं भूख से बेचैन हूँ । मुझे कई दिन बाद यह शिकार मिला है, हम जन्मजात मासभोजी हैं । मास हमारा नित्य का भोजन है । मेरी क्षुधा-शान्ति मे आप बाधक न

बनें। भूख से मेरे प्राण निकले जा रहे हैं। आप मुझे उपदेश दे रहे हैं। भूखा उपदेश का पात्र नही है। कृपा कर मुझे मेरा शिकार दीजिए, आप अपने धर्म की आराधना कीजिए।"

राजा—"पक्षिराज ! इस समय मेरा सबसे पहला धर्म मेरे शरणागत की रक्षा करना है, जो करूंगा।"

बाज—"राजन् ! कितना विलक्षण है, आपका धर्म ! आप एक के प्राणो की रक्षा कर रहे हैं और दूसरे के प्राणो का हरण कर रहे हैं। किसी भूखे के सामने से परोसे हुए भोजन का पात्र हटा लेना, उसको भूख से तड़फाना, तडफा-तड़फा कर उसके प्राण हर लेना, यही आपका धर्म है ? आपका वह धर्म अभी मेरे प्राण ले लेगा। मैं भूख से इतना परिश्रान्त और क्षीण हो गया हूँ कि अभी दम तोड़ दूगा। बार-बार कहता हूँ—मैं भूखा हूँ, राजन् ! मुझे मेरा भोजन दीजिए।"

राजा—"बाज ! मैं तुम्हें भूख से तड़फाकर नही मारना चाहता। मैं तुम्हारी क्षुधा मिटाऊगा। तुम्हे सात्त्विक भोजन दूंगा। उसे ग्रहण करो। अपनी क्षुधा शान्त करो। कबूतर को देने का आग्रह मत करो।"

बाज—"महाराज ! आप जिसे सात्त्विक भोजन कहते हैं, मैं उसे समझता हूँ। वह मेरे लिए किसी काम का नही है। मेरा भोजन मांस है, और वह भी ताजा मास। पर्युषित एव सड़े-गले मांस से मैं तृप्त नही होता राजन् ! मुझे ताजा मांस दीजिए, तभी मैं तृप्त हुगा। अन्यथा मेरे प्राण निकल जायेंगे, जिसके आप जिम्मेवार होंगे। आपको मेरी हत्या लगेगी। आप पाप के भागी होंगे।"

राजा मेघरथ बड़ी दुविधा मे पड़ गया, करे तो क्या। वह मन-ही-मन कहने लगा—मैं कबूतर को नही लौटा सकता, उसे बाज को नही सौंप सकता। क्योकि वह मेरी शरण में है। दूसरा पहलू भी विचारणीय है। यदि बाज के प्राण निकल गये तो वह भी हिंसा का कार्य होगा; क्योकि न चाहते हुए भी, न सोचते हुए भी उसका निमित्त तो एक अपेक्षा से मैं हुआ ही। मैं पौषध मे हूँ। इस स्थिति मे निमित्त से किसी का प्राणान्त हो जाए, यह बहुत बुरा है, अनर्थ है।

बाज ताजा मांस खाने पर कटिबद्ध है। मांसाशन उसकी जातिगत प्रवृत्ति है। उसे क्या दोष दिया जाए ? अब क्या किया जाए ? इस समस्या को कैसे सुलझाया जाए ?

राजा गहराई से सोचने-विचारने में मग्न था। बाज भूख की व्याकुलता के कारण आतुर था। वह पुनः कहने लगा—"महाराज ! मेरे प्राण निकल रहे हैं। वे केवल कठ में अटके हैं। आप कृपा कर जल्दी निर्णय कीजिए, मुझे बचाइये।"

स्थिति का तकाजा था, राजा ने मन-ही-मन निर्णय किया। वह बाज से बोला—"अच्छा तो तुम्हे मांस चाहिए ?"

बाज—"हां, महाराज ! ताजा मांस हो और वह परिमाण मे कम से कम कबूतर जितना अवश्य हो।"

राजा ने बाज से कहा—"थोडा धीरज रखो। तुम्हारा भोजन तुम्हें अवश्य मिलेगा।"

**करुणा का अनुपम उदाहरण**

राजा ने सेवकों को आज्ञा दी—"एक छुरी और तराजू लाओ।"

सेवक बात को मन मे हज्म नहीं कर सके। वे जब छुरी और तराजू लेने गये, तब राज-परिवार के सदस्यो को तथा दूसरे लोगो को इस विलक्षण घटना से अवगत करा दिया।

सेवको ने उन्हे यह भी बताया कि पक्षी मनुष्य की बोली मे बात कर रहे हैं। यह सुनते ही राजा मेघरथ के पारिवारिक सदस्य, राज्य-सभा के सदस्य तथा नगर के लोग तत्काल पौषध-शाला मे आ गये।

सेवक छुरी और तराजू ले आये। राजा ने तराजू को अपने सामने रखा। उसके एक पलडे मे कबूतर को बिठाया और एक पलडे मे अपनी जाघ का मास काट-काट कर डालने लगा। ज्यो-ज्यो मास डालता गया, मानो कबूतर का पलडा भारी होता गया। राजा ने अपनी दोनो जघाओ का मास खरोच कर पलडे मे डाल दिया, किन्तु, जिसमे कबूतर बैठा था, वह पलडा फिर भी भारी रहा। यह देखकर राजा स्वय पलडे मे जा बैठा।

उपस्थित परिजनो, अधिकारियो तथा लोगो मे हाहाकार मच गया। रानी प्रियमित्रा रो पडी, बोली—"स्वामिन् ! यह क्या कर डाला आपने ! अपनी स्वय की ही बलि दे दी !"

अमात्यवृन्द के मुँह से निकला—"पृथ्वीनाथ ! आपका जीवन तो अमूल्य है। इससे न जाने कितनो का उपकार होता, कितनो का उद्धार होता, कितनो की सेवा होती। ऐसे जीवन को यो मिटा रहे हैं ?"

उपस्थित लोग एक स्वर मे चिल्ला उठे—"आज हम अनाथ हो गये। महान् धार्मिक, महान् परोपकारी, दया के अवतार महराज मेघरथ की छत्र-छाया आज हमारे ऊपर से उठ गई।"

**देवमाया**

क्रन्दन, कोलाहल तथा शोक इतना व्याप्त गया था कि पक्षियो—कबूतर तथा बाज की ओर किसी का ध्यान तक नही गया। लोगो ने जब पौषधशाला की ओर दृष्टि डाली तो उन्हे आभास हुआ—सहसा पौषधशाला मे सर्वत्र एक दिव्य प्रकाश फैल रहा है। वह प्रकाश एक द्युतिमय देवाकृति मे परिवर्तित हो गया। देव ने राजा के चरणो मे मस्तक झुकाकर प्रणाम किया और कहा—"महाराज मेघरथ। आपकी करुणाशीलता, आपकी दयार्द्रता धन्य है, आप धन्य हैं ! शरणागत की रक्षा के लिए अपनी देह तक की बलि देकर आपने दया का दानशीलता का एक अद्वितीय उदाहरण उपस्थित किया है, जो युग-युगान्त पर्यन्त आपको अजर-अमर बनाये रखेगा। यह सब आपकी परीक्षा के लिए मेरा ही उपक्रम था, मेरे द्वारा उपस्थापित माया थी, जिसे मैंने समेट लिया है। मैं इस अपराध के लिए क्षमा-प्रार्थी हूँ। आपके अनुपम बलिदान तथा असाधारण त्याग से मैं कृतकृत्य हो गया, धन्य हो गया।"

दिव्य प्रकाश विलीन हो गया। लोगो ने देखा, न वहाँ कबूतर था और न बाज था। राजा सर्वांगपूर्ण तथा स्वस्थ था।

**इन्द्राणियों द्वारा परीक्षा**

महाराज मेघरथ महान् करुणाशील एव अद्भुत दानी था, यह पूर्वोक्त घटना से स्पष्ट है।

वह साधना तथा सयम मे भी उतना ही दृढ था, अत्यन्त जितेन्द्रिय था, उच्च चरित्र-सम्पन्न था और स्थिरचेता था। एक बार वह तेले की तपस्या मे था। रात के समय एक शिला पर दैहिक आसक्ति और ममता से अतीत—मानो देह है ही नही, ऐसे अनासक्त भाव से आविष्ट ध्यान-मुद्रा मे अवस्थित था।

उस समय ईशानेन्द्र अपने अन्त पुर मे विद्यमान था। सहसा उसके मुंह से "भगवन् ! आपको नमस्कार हो"—ये शब्द निकले। तदनन्तर उसने प्रणमन किया।

इन्द्राणियो ने जब यह देखा तो बोली—"स्वामिन् ! आप इस असमय मे—रात्रि-वेला मे किसको नमस्कार कर रहे हैं ? आप के भक्ति-विह्वल स्वर से ऐसा प्रतीत होता है, जिसे आप नमस्कार कर रहे है, वह अवश्य ही कोई पूजनीय महापुरुष है।"

इन्द्र ने श्रद्धा-सभृत शब्दो मे कहा—"जिसे मैं इस समय प्रणाम कर रहा हूँ, निश्चय ही वह महान् आत्मा है। मैं राजा मेघरथ को प्रणाम कर रहा हूँ। वह इस समय तेले की तपस्या मे कायोत्सर्ग स्थिति मे विद्यमान हैं।"

इन्द्राणियाँ बोली—"स्वामिन् ! ऐसे तप तो मनुष्य लोक मे अनेक साधक करते ही रहते हैं। इसमे ऐसी क्या विलक्षणता है ?"

इन्द्र—"देवियो ! राजा मेघरथ अत्यन्त दृढचेता है, अविचल सकल्प का धनी है। वह परिषह-विजेता है। हर प्रकार के परिषह को आत्म-बल द्वारा सहज रूप मे सह जाने मे वह समर्थ है। गृहस्थ मे होते हुए भी उसकी ध्यान-साधना बहुत ऊची है। ससार की कोई भी शक्ति उसे ध्यान से विचलित नही कर सकती।"

यह सुनकर इन्द्राणियो को बडा आश्चर्य हुआ। वे बोली—"एक गृहस्थ ऐसा दृढ सयमी हो, दृढ़ संकल्पी हो, यह समझ मे नही आता। गृहस्थ तो अनायास ही स्त्रियो से आकृष्ट हो जाते हैं और उनके मोह मे पड जाते हैं।"

इन्द्र—"देवियो ! राजा मेघरथ वैसा नही है। उसे जगत् की कोई भी सुन्दरी विचलित नही कर सकती।"

इन्द्राणियाँ—"क्या स्वर्ग की देवागनाएँ भी उसे विचलित नही कर सकती देवराज ?"

इन्द्र—"हाँ, देवलोक की समग्र सुन्दरियाँ भी उसे आकृष्ट नही कर सकती, विचलित नही कर सकती।"

सुरूपा तथा अतिरूपा नामक इन्द्राणियो ने इसे नारी सौन्दर्य का अपमान समझा। उन्हे अपने रूप-लावण्य का बडा गर्व था। उनका विश्वास था कि हम अपने रूप द्वारा जगत् के हर किसी प्राणी को मोहित करने मे समर्थ हैं। उन्होने निश्चय किया, इस राजा की परीक्षा करे। तदनुसार वे वहाँ उपस्थित हुईं, जहाँ राजा कायोत्सर्ग मे लीन था। इन्द्राणियो के वहाँ पहुँचते ही सारा वातावरण स्वयं परिवर्तित हो गया। वह कामोद्दीपन की सामग्रियो से परिव्याप्त हो गया। चारो ओर हरीतिमा छा गई। सभी ऋतुओ मे खिलने वाले पुष्पो से युक्त लताओं और वृक्षो से वह स्थान पर्यावृत हो गया। वहाँ कमल-भूषित जलाशय निर्मित हो गये। इन्द्राणियो के साथ अन्य अनेक देवागनाएँ भी वहाँ आ उपस्थित हुईं।

कामोत्तेजक नृत्य एव सगीत का दौर चला। काफी समय तक चलता रहा। नृत्य करनेवाली देवागनाओ के पैर दुखने लगे, गान करनेवाली देवियो के गले भारी हो गये, किन्तु, मेघरथ मेरु की ज्यो सर्वथा अप्रकम्प, अडोल, अविचल एव स्थिर रहा, अपने ध्यान मे तन्मय रहा, सर्वथा विप्रलीन रहा। वह स्थाणु—सूखे ठूँठ के सदृश अपने स्थान पर कायोत्सर्ग मे अडिग, अवस्थित रहा।

रात के तीन प्रहर व्यतीत हो गये। चौथा प्रहर चल रहा था। इन्द्राणियो ने, देवांगनाओ ने अपने अन्तिम अस्त्र—निर्वस्त्र अग-प्रदर्शन का प्रयोग किया। उन्होने एक-एक

कर क्रमश अपने सब वस्त्र उतार दिये। वे सर्वथा निरावरण, नग्न होकर नृत्य करने लगी, मेघरथ को लुभाने का प्रयास करने लगी, काम-याचना करने लगी, कुत्सित काम-चेष्टाएँ करने लगी, किन्तु, वह सब व्यर्थ हुआ। वे निराश हो गई। इस प्रकार अन्त मे इन्द्राणियो ने अपनी पराजय स्वीकार की। राजयोगी मेघरथ विजयी हुआ।

इन्द्राणियो ने अपनी माया का सवरण किया। प्रात काल हुआ। राजा मेघरथ ने अपने नेत्र खोले। उसके सम्मुख हाथ जोडे इन्द्राणियाँ खडी थी। इन्द्राणियो ने अपना परिचय दिया। परीक्षा हेतु अपने आने तथा अपने द्वारा कृत दुष्प्रयत्न मे विफल होने की बात कही। राजा से अपने अपराध के लिए क्षमा-याचना की और वापस स्वर्ग मे लौट गई।

एक शुभ सयोग बना—घनरथ नामक केवली पधारे। मेघरथ ने केवली भगवान् की देशना सुनी। चारित्र-ग्रहण करने को उत्सुक हुआ। केवली भगवान् से अभ्यर्थना की—"भगवन् ! अपने राज्य का दायित्व मुझ पर है। यथोचिततया उसे सौंपकर, उसकी समीचीन व्यवस्था कर वापस आऊ, तब तक कृपा कर आप यही विराजे। मैं आपसे संयम ग्रहण करना चाहता हूँ।"

केवली भगवान् ने कहा—"शुभोद्यम मे कभी प्रमाद न करना।"

### मेघरथ द्वारा संयम तप . समाधि-मरण

मेघरथ ने केवली भगवान् को वन्दन-नमस्कार किया। अपने राजप्रासाद मे आया, अपने भाई दृढरथ को राज्य सम्भालने का अनुरोध किया। दृढरथ के मन मे भी वैराग्य था। इस घटना से उसे और बल मिला। उसने राज्य लेना स्वीकार नही किया। उसने राजा से कहा—"मैं भी आपके साथ ही श्रमण-दीक्षा स्वीकार करूँगा।" तब राजा मेघरथ ने अपने पुत्र मेघसेन को राज्याभिषिक्त किया तथा अपने भाई दृढरथ के पुत्र रथसेन को युवराज बनाया। मेघरथ तथा दृढरथ—दोनो भाई केवली भगवान् की सेवा मे आए, श्रमण-दीक्षा स्वीकार की।

मुनि मेघरथ ने शुद्धि सयम का पालन किया। महासिंहनिष्क्रीडित घोर तप किये। अन्त मे अनशन पूर्वक समाधि-मरण प्राप्त किया। वह सर्वार्थसिद्ध विमान मे देव के रूप मे उत्पन्न हुआ।[1]

## शिवि जातक

### धर्म-सभा मे भिक्षुओं का वार्तालाप

एक दिन धर्म-सभा मे भिक्षुओ के बीच परस्पर वार्तालाप चल रहा था। कतिपय भिक्षु कह रहे थे—"आयुष्मानो ! कोशल के राजा ने असदृश—असाधारण दान दिया, पर, वह उस प्रकार के दान से भी परितुष्ट नही हुआ। दश बलधारी शास्ता का धर्मोपदेश श्रवण कर उन्हे एक लक्ष मूल्य का शिवि देश मे बना वस्त्र दान मे दिया। आयुष्मानो ! पुनरपि राजा को दान से परितोष नही होता था। वह और अधिक देने की भावना लिए रहता।'

### शास्ता द्वारा इगित

शास्ता उधर आए। उन्होने बातचीत मे लगे भिक्षुओ मे पूछा—"भिक्षुओ ! क्या

---

1 आधार—वसुदेव हिंडी, जैन कथा माला, भाग २०

वार्तालाप कर रहे हो ? भिक्षुओ ने वार्तालाप का विषय निवेदित किया। शास्ता बोले—"भिक्षुओ ! बाह्य-पदार्थों का दान देना सरल है। पुरावर्ती पंडित—विवेकशील जन सारे जम्बू-द्वीप को आश्चर्य-चकित करते हुए प्रति छः-सात सहस्र का विसर्जन कर दान करते रहे, किन्तु, बाह्य-पदार्थों के दान से परितुष्ट नही हुए। उनका चिन्तन था, जो अपनी प्रिय वस्तु का दान करता है, वही प्रिय वस्तु प्राप्त करता है। उन्होने समागत याचको को अपने नेत्र तक निकालकर दे दिए।

शास्ता ने पूर्वजन्म की एतत्सम्बद्ध कथा का इस प्रकार व्याख्यान किया—

**बोधिसत्त्व महाराज शिवि के पुत्र रूप में**

पुरातन समय में शिवि नामक राष्ट्र था। अरिट्ठपुर नामक नगर था, जो शिवि राष्ट्र की राजधानी था। महाराज शिवि वहाँ का राजा था। तब बोधिसत्त्व ने महाराज शिवि के पुत्र रूप मे जन्म लिया। उसका नाम शिविकुमार रखा गया। वह बड़ा हुआ। विद्याध्ययन हेतु तक्षशिला गया। विद्या, कला, शिल्प आदि का शिक्षण प्राप्त किया, उनमें निष्णात हुआ। वापस अपने राष्ट्र मे लौटा। पिता को अपना शिल्प-कौशल दिखलाया। पिता प्रसन्न हुआ। उसे उपराजा बना दिया।

**शिविकुमार की दानशीलता**

कुछ समय बाद राजा की मृत्यु हो गई। शिविकुमार राज्य-सिंहासन पर आसीन हुआ। वह चार आगतियो से अपने को बचाता हुआ, दश राजधर्मों के प्रतिकूल आचरण न करता हुआ धर्म पूर्वक राज्य करने लगा। शिविकुमार बहुत दानप्रिय था। उसने नगर के चारो दरवाजो पर, नगर के बीच मे तथा राज भवन के दरवाजे पर—इस प्रकार छः स्थानो पर छः दान शालाओ का निर्माण कराया। उनमे वह नित्यप्रति छः-सात सहस्र व्यय करता हुआ दान दिलवाता। प्रत्येक अष्टमी, चतुर्दशी तथा पूर्णिमा के दिन वह दान-शालाओ मे जाता तथा दिए जाते दान का निरीक्षण करता।

**मुंह मांगे दान का संकल्प**

एक समय की बात है, पूर्णिमा का दिन था। प्रात काल शिविकुमार श्वेत राज-छत्र के नीचे राज-सिंहासन पर स्थित था। वह अपने द्वारा अनवरत दिये जाते दान पर चिन्तन-रत था। वह सोचने लगा—ऐसा कोई भी बाह्य-पदार्थ मुझे दृष्टिगत नही होता, जो मैंने दान मे नही दिया हो, किन्तु मात्र बाहरी वस्तुओ के दान से मुझे परितोष नही होता। मेरी आकाक्षा है, मैं कोई अपना आन्तरिक, निज से सम्बद्ध दान दूं। कितना अच्छा हो, आज जब मैं निरीक्षण हेतु दान-शाला मे जाऊ तो याचक मुझ से वहाँ किसी बाह्यपदार्थ की याचना न कर, मेरी कोई निजी वस्तु मांगे तथा अपनी इच्छा के अनुसार उसे प्राप्त करें। यदि कोई याचक मुझ से मेरे हृदय के मास की याचना करेगा तो मैं छुरी से अपना वक्ष-स्थल विदीर्ण कर, निर्मल जल मे से जैसे नाल सहित कमल उत्पादित किया जाए, उसी तरह चूते हुए रक्त-बिन्दुओ के साथ मैं अपने हृदय का मास उखाडकर प्रदान कर दूंगा। यदि कोई याचक मेरी देह के मास की माग करेगा तो मैं पाषाण पर अक्षर उत्कीर्ण करने की टाकी से चमडी को छीलकर, देह का मास उतारकर उसे दे दूगा। यदि कोई याचक मेरे रक्त की याचना करेगा तो मै पूरी तरह भरे बर्तन की ज्यो उसे रक्त से आपूर्ण कर दूंगा।

यदि कोई याचक चाहेगा कि उसे अपने घर के काम मे कष्ट है, मैं उसके घर जाकर सेवक बनकर रहूँ तो मैं अपने राजवेश का परित्याग कर यथावत् रूप मे सेवक का कार्य करूंगा, उसकी सेवा हेतु निरन्तर तत्पर रहूंगा। यदि कोई याचक मेरे नेत्रो की मांग करेगा तो मैं ताड के गोलक—गूदे की ज्यो अपने नेत्र निकाल कर उसे दे दूंगा। अपना भाव और विशद करते हुए शिविकुमार ने पुन कहा —ऐसा कोई मनुष्य—मनुष्य द्वारा दिये जाने योग्य दान मैं नही देखता, जो मेरे द्वारा अदेय हो—जिसे मैं न दे सकूं। यदि कोई मेरे चक्षु भी मागेगा तो अकम्पित भाव से—जरा भी नही कापता हुआ मैं दे दूंगा।[1]

तदनतर राजा ने षोडस कलशो से स्नान किया। वह उत्तम वस्त्रो से तथा आभूषणो से सुसज्जित हुआ, विविध प्रकार के श्रेष्ठ खाद्य, पेय पदार्थ ग्रहण किए। आभूषणो से सुशोभित हाथी पर आरूढ हुआ और दान-शाला मे आया।

शक्र द्वारा परीक्षा

देवलोक मे स्थित शक्र ने राजा शिविकुमार के विचार जाने। शक्र सोचने लगा—शिविकुमार आज किसी याचक द्वारा याचना किए जाने पर अपने नेत्र तक निकाल कर दे देने की बात सोच रहा है, यह बहुत दुष्कर कार्य है। वह ऐसा कर सकेगा या नही, मुझे परीक्षा करनी चाहिए। परीक्षा हेतु शक्र ने एक वृद्ध एव अन्धे ब्राह्मण का रूप बनाया और वह यथास्थान पहुँचा। राजा दान-शाला मे ज्यो ही प्रविष्ट हो रहा था, उसने एक ऊँचे स्थान पर खडे होकर हाथ उठाया, राजा का जयनाद किया। राजा ने सुना अपना हाथी उस ओर बढाया और पूछा—"ब्राह्मण! क्या कहते हो?" ब्राह्मण वेशधारी शक्र ने कहा—"महाराज! आपने दान का जो महान् सकल्प किया है, उसका कीर्तिनाद समस्त लोक मे परिव्याप्त हो गया है। सभी उससे सिहर उठे हैं।"

ब्राह्मण द्वारा नेत्र-याचना

ब्राह्मण ने आगे कहा—"मैं नेत्र-हीन हूँ। दूर रहने वाला वृद्ध ब्राह्मण हूँ। मैं नेत्र मागने आया हूँ। तुम्हारे पास दो नेत्र हैं, मुझे अपना एक नेत्र दे दो। हम दोनो एक-एक नेत्र वाले हो जायेंगे।"[2]

शिविकुमार के रूप मे विद्यमान बोधिसत्त्व ने विचारा—मैंने अभी महल मे बैठे-बैठे जो चिन्तन किया, वह इतना शीघ्र सफल हो रहा है, यह मेरा कितना बडा सौभाग्य है। आज मेरी मन -कामनापूर्ण होगी। आज मैं ऐसा दान दूगा, जैसा पहले कभी नही दिया।

राजा मन ही-मन अत्यन्त प्रसन्न था। उसने कहा—"याचक! तू किससे अनुशिष्ट—अनुप्रेरित होकर, किसके द्वारा कहे जाने पर यहा आया है। तू नेत्र जैसे सर्वोत्तम अग को, जिसे सभी दुस्त्यज—कठिनाई से त्यागने योग्य—देने योग्य मानते हैं, माग रहा है।"[3]

---

१. य किञ्चि मानुसं दान, अदिन्न मे न विज्जति।
योपि याचेय्य म चक्खु, ददेय्य अविकम्पितो॥

२ दूरे अपस्सं थेरो व, चक्खु याचितु आगतो।
एकनेत्ता भविस्साम, चक्खु मे देहि याचितो॥ १॥

३ केनानुसिट्ठो इधमागतो सि, वनिब्बक चक्खु पथानि याचितु।
सुदुच्चज याचसि उत्तमङ्ग, य आहु नेत्त पुरिसेन दुच्चज॥ २॥

"राजन् ! जो देवो मे सुजम्पति कहा जाता है, मनुष्य-लोक में जो मघवा नाम से विश्रुत है, मैं उसी द्वारा अनुशिष्ट—अनुप्रेरित होकर नेत्र की याचना करने आपके पास आया हूँ। मैं याचक हूँ, मैं नेत्र की माग कर रहा हूँ। यह अनुत्तर—सर्वोत्तम दान मुझे दो। अपना सर्वश्रेष्ठ अंग नेत्र प्रदान करो, जिसे देना बहुत कठिन है।"[1]

## शिविकुमार द्वारा स्वीकृति

शिविकुमार राजा ने कहा—"जिस अर्थ—प्रयोजन हेतु तुम आये हो, जिस पदार्थ की अभ्यर्थना करते हो—कामना करते हो—याचना करते हो, तुम्हारा वह सकल्प पूर्ण हो। ब्राह्मण ! तुम चक्षु प्राप्त करो। तुम एक चक्षु मागते हो, मैं तुम्हे दोनो चक्षु देता हूँ। तुम लोगो के समक्ष चक्षुष्मान् हो जाओ, तुम्हारी वह इच्छा पूर्ण हो।"[2]

राजा ने उपर्युक्त रूप मे अपना आशय व्यक्त कर सोचा, यहीं नेत्र निकालकर देना समुचित नहीं होगा। वह ब्राह्मण को अपने साथ लेकर अन्त पुर मे गया। वहाँ वह राजासन पर स्थित हुआ। उसने सीवक नाम वैद्य को बुलवाया। वैद्य आया। राजा ने वैद्य से कहा—"मेरी आँखे निकालो।"

राजा अपने नेत्र निकलवाकर ब्राह्मण को दान मे देना चाहता है, यह सुनकर सारे नगर मे कुहराम मच गया था। सभी हतप्रभ थे। सेनापति, रानियाँ नागरिक एव अन्त पुर के जन एकत्र होकर राजा के पास आए और उसे वैसा करने से रोकते हुए कहने लगे—"देव ! चक्षु-दान न करें। हम सब की बात न टालें। महाराज ! धन, मोती, वैडूर्य, रत्न आदि प्रदान करे, रथ प्रदान करें, आभूषणो से सुशोभित अश्व प्रदान करें स्वर्ण जैसे चमकीले, सुन्दर वस्त्रो से सुसज्जित हाथी प्रदान करें। राजन् ! ऐसा दान दें कि हम शिवि राष्ट्र के लोग प्रसन्न होते हुए अपने-अपने यानो एवं रथो के साथ चारो ओर आपको सपरिवृत किए रहे।[3]

---

१ य आहु देवेसु सुजम्पतीति, मघवा ति न आहु मनुस्स-लोके।
तेनानुसिट्ठो इधमागतोस्मि वनिब्बको चक्खु पथानि याचितु॥ ३॥
वनिब्बको मय्ह वणि अनुत्तर, ददाहि मे चक्खु पथानि याचितो।
ददाहि मे चक्खु पथ अनुत्तर, य आहु नेत्त पुरिसेन दुच्चयं॥ ४॥

२ येन अत्थेन आगच्छि, य अत्थ अभिपत्थय।
ते ते इज्झन्तु सकप्पा, लभ चक्खूनि ब्राह्मण॥ ५॥
एक ते याचमानस्स, उभयानि ददामहं।
स चक्खुमागच्छ जनस्स पेक्खतो,
यदिच्छसे त्व त ते समिज्झतु॥ ६॥

३ मा नो देव अदा चक्खु, मा नो सब्बे पराकरि।
धनं देहि महाराज, मुत्ता वेळुरिया बहू॥ ७॥
युत्ते देव रथे देहि, आजानीये चलङ्केत।
नागे देहि महाराज हेमकप्पनवाससे॥ ८॥
यथा त सिवयो सब्बे, सयोग्गा सरथा सदा।
समन्ता परिकरय्यु, एव देहि रथेसभ॥ ९॥

उनका यह कथन सुनकर शिविकुमार ने कहा—"जो मनुष्य 'दूंगा' कहकर फिर न देने की बात मन मे लाता है, वह पृथ्वी पर गिरे हुए बन्धन को अपने गले मे डालता है। 'दूंगा' ऐसा कहकर जो न देने का मन मे विचार लाता है, वह पापी है, पापरत है। वह यम के घर—नरक को प्राप्त होता है, नरक गामी होता है। दूसरी बात यह है, याचक जिस वस्तु की याचना करे, उसको वही वस्तु दी जाए, यह उचित है। वह जिस वस्तु की याचना नही करता, वह उसे दी जाए, यह सगत नही है, इसलिए मैं याचना करने वाले ब्राह्मण को वही दूंगा जो वह मुझसे माग रहा है।"[1]

तब मन्त्रियो ने राजा से पूछा—"यह तो बताए किस वस्तु की आकाक्षा से आप नेत्रो का दान कर रहे हैं। महाराज ! दीर्घ आयुष्य, उत्तमवर्ण, पुष्कल सुख तथा बल—इनमे से किस वस्तु की अभ्यर्थना हेतु चक्षुओ का दान कर रहे हैं। ये तो सब आपको प्राप्त हैं ही।

"शिवि-वशीय नृपतियो मे सर्वोत्तम नृपति परलोक के लिये अपने नेत्रो का दान क्यो करे अर्थात् हमारा अनुरोध है, ऐसा न करें।"[2]

राजा ने उनसे कहा—"न मैं यश के लिए, न पुत्र के लिए, न धन के लिए और न राष्ट्र के लिए ही यह दान दे रहा हूँ। दान देना सात्त्विक पुरुषो का धर्म है, पुरातन आचार है—प्राचीन परम्परानुगत उत्तम कार्य है, यही सोचकर मुझे दान देने मे बड़ा आनन्द अनुभव होता है।"[3]

मन्त्रियो ने जब बोधिसत्त्व का कथन सुना तो वे हतप्रभ हो गए।

### सीवक वैद्य नेत्रोत्पाटन

बोधिसत्त्व ने सीवक वैद्य से कहा—"सीवक ! तुम मेरे सखा हो, मेरे मित्र हो, तुम सुशिक्षित हो—सुयोग्य हो, जैसा मैं कहता हूँ, वैसा करो। दान देने की इच्छा के अनुरूप तुम मेरी आँखे निकाल लो और उन्हे याचक के हाथ मे स्थापित कर दो—रख दो।"[4]

---

१ यो वे दस्संति वत्वान, अदाने कुरुते मनो।
भुम्या सो पतित पास, गीवाय पटिमुञ्चति ॥ १० ॥
यो वे दस्स ति वत्वान, अदाने कुरुते मनो।
पापा पापरतो होति सम्पत्तो यम-सादन ॥ ११ ॥
य हि याचे त हि ददे, य न याचे न त ददे।
स्वाहं त एव दस्सामि, य म याचति ब्राह्मणो ॥ १२ ॥

२ आयु नु वण्ण नु सुख बल नु, किं पत्थयानो न अनिन्द देसि।
कथ हि राजा सिविनं अनुत्तरो, चक्खूनि दज्जा परलोक हेतु ॥ १३ ॥

३. न वाह एत यसमा ददामि, न पुत्त इच्छे न धन न रट्ठं।
सतञ्च धम्मो चरितो पुराणो, इच्छेव दाने रमते मनो मम ॥ १४ ॥

४ सखा च मित्तो च ममासि सीवक ! सुसिक्खितो साधु करोहि मे वचो।
लद्ध त्व चक्खूनि मम जिगिसतो, हत्थसु ठपेहि वनिबकस्स ॥ १५ ॥

इस पर सीवक बोला—"राजन् ! नेत्र-दान बडा दुष्कर कार्य है। आप विचार कर ले।"

राजा बोला—"मैंने अच्छी तरह विचार कर लिया है। अब तुम देर मत करो। मेरे साथ अधिक वार्तालाप मत करो।"

सीवक वैद्य सोचने लगा—मैंने आयुर्वेद शास्त्र की उच्च शिक्षा प्राप्त की है। मैं कुशल चिकित्सक हूँ। मेरे लिए यह समुचित नही होगा कि मै राजा के नेत्रो मे शस्त्र डालू। इसलिए उसने तरह-तरह की औषधियो को पिसवाया। भैषज्य-चूर्ण तैयार किया। उसको नीले कमल मे भरा। फिर राजा के दाहिने नेत्र मे फूंका। नेत्र पलट गया, उलटा हो गया। वेदना होने लगी।

सीवक ने शिवि राजा से कहा—"राजन् ! विचार कर लो। अब भी अपना निर्णय बदल दो। आपके नेत्र को पुन ठीक करने का उत्तरदायित्व मेरा है।"

राजा ने वैद्य से कहा—"अपना कार्य चालू रखो, उसमे विलम्ब मत करो।"

वैद्य न नीले कमल मे भैषज्य चूर्ण भरकर, फिर राजा के नेत्र मे फूंका। नेत्र अपने आवरण—खोल मे से निकाल आया। अत्यधिक वेदना हुई।

वैद्य ने कहा—"महाराज ! एक बार फिर विचार कर लें। अब भी अपना निर्णय बदल दे। मैं आपके नेत्र को पूर्ववत् करने मे सक्षम हूँ।"

राजा बोला—"वैद्यवर ! विलम्ब मत करो, अपना कार्य किए जाओ।"

वैद्य ने तीसरी बार तीव्रतर भैषज्य-चूर्ण राजा के नेत्र मे फूंका। औषधि के प्रभाव से नेत्र घूम गया, अपने आवरण मे से निकलकर नस-सूत्र मे लटकने लगा।

वैद्य ने फिर कहा—"राजन् ! अब भी सोच लें, इस अवस्था मे भी आपके नेत्र को पहले की ज्यो बिठा सकता हूँ, ठीक कर सकता हूँ।"

राजा ने कहा—"अपना कार्य करो, देर मत करो।"

राजा को अत्यधिक पीडा हुई। रक्त बहने लगा। पहने हुए कपडे खून से लथपथ हो गए। रानिया और मन्त्री राजा के चरणो मे गिर पडे, रोते-पीटते हुए निवेदन करने लगे—"देव ! नेत्र-दान न करे।"

राजा ने दृढता से वह घोर वेदना सहते हुए वैद्य को सम्बोधित करके कहा—"विलम्ब मत करो, अपना कार्य सम्पन्न करो।"

वैद्य ने कहा—"राजन् ! अच्छा, जैसी आपकी आज्ञा।" उसने अपने बायें हाथ से नेत्र को पकडा और दाहिने हाथ मे शस्त्र लेकर नेत्र के नस-सूत्र को काट डाला। नेत्र बोधिसत्त्व के हाथ मे रख दिया।

### नेत्र-दान

राजा ने अपने बाये नेत्र से दाहिने नेत्र को देखा, भीषण वेदना सही, ब्राह्मण को अपने पास बुलाया और कहा—"ब्राह्मण ! मैं अपने इस नेत्र से सर्वज्ञत्व रूप नेत्र को शत गुणित, सहस्र गुणित प्रिय समझता हूँ। मेरे इस नेत्र का दान सर्वज्ञत्व रूप नेत्र प्राप्त करने का हेतु बने, मेरी यही भावना है। ब्राह्मण ने दिए गए नेत्र को अपने नेत्र मे लगाया। देव-प्रभाव से वह नेत्र खिले हुए नील कमल के सदृश हो गया। शिविकुमार के रूप मे विद्यमान बोधि-

सत्त्व ने अपने बायें नेत्र से उसका वह नेत्र देखा, विचार किया—ओह ! मैंने अपना नेत्र दे डाला, वास्तव मे बडा उत्तम दान हुआ। वह इससे अपने मन मे अत्यन्त प्रीतियुक्त था, प्रसन्न था। उसने अपने पहले नेत्र की तरह दूसरा नेत्र भी दान कर दिया। ब्राह्मण वेशधारी शक्र ने वह दूसरा नेत्र भी अपने नेत्र मे लगा लिया। उसने राजमहल से प्रस्थान किया। लोगो के देखते-देखते नगर से बाहर निकल गया और देव-लोक मे चला गया।

### राजा का औदासीन्य

कुछ समय के अनन्तर राजा के नेत्रो के घाव ठीक होने लगे। वे गड्ढे के रूप मे नही रहे, उभरे हुए, मास-पिण्ड परिपूर्ण गोलक की ज्यो हो गये। राजा की पीडा मिट गई। कुछ दिन महल मे रहकर राजा ने विचार किया—मैं अन्धा हूँ। अन्धे को राज्य से क्या प्रयोजन ! उसने सोचा—मुझे चाहिए, मैं राज्य मन्त्रियो को सौंप दू, उद्यान मे जाकर प्रव्रजित हो जाऊ, श्रमण-धर्म स्वीकार कर लू, वनवासी हो जाऊ।

राजा ने मन्त्रियो को बुलाया और अपना अभिप्राय उनके समक्ष प्रकट किया। उसने कहा—"मुख-प्रक्षालन हेतु जल आदि देने के निमित्त, एक परिचारक उसके पास रहे। शारीरिक शौच-कृत्य के स्थान पर पहुँचने के लिए उसके रहने के स्थान से वहाँ तक एक रस्सी बँधवा दी जाए।" शिविवश के राष्ट्रोन्नायक राजा ने सारथि को अपने पास बुलाया और उसे आदेश दिया—"रथ को जोतो, मुझे यथास्थान पहुँचा दो।" मन्त्रियो ने श्रद्धा एव आदरवश राजा को रथ द्वारा नही जाने दिया, वे उसको स्वर्ण-पालकी द्वारा स्वयं ले गए, उद्यान-स्थित सरोवर के तट पर पहुँचाया। चारो ओर सुरक्षा आदि की आवश्यक व्यवस्था कर दी।

### शक्र का राजा के पास आगमन

राजा सुखासन पर बैठा, अपने दान पर मन-ही-मन चिन्तन करने लगा। शक्र का सिंहासन चालित हुआ। उसने ध्यान लगाया। उसे कारण विदित हुआ। उसने विचार किया—शिविकुमार को वरदान देकर मैं उसके नेत्र पहले की ज्यो करूगा। ऐसा सोचकर शक्र जहाँ राजा स्थित था, वहाँ आया। उसके आस-पास इधर-उधर टहलने लगा।[1]

शिविकुमार के रूप में विद्यमान बोधिसत्त्व ने शक्र के पैरो की आहट सुनी, पूछा—"यहाँ कौन है ?" शक्र ने राजा को उत्तर दिया—"राजर्षे ! मैं देवराज शक्र हूँ। आपके

---

१ चोदितो सिविराजेन, सीवको, वचनङ्करो।
रञ्ञो चक्खूनि उद्धत्वा, ब्राह्मणस्स उपनामये।
सचक्खु ब्राह्मणो आसि, अन्धो राजा उपाविसि॥१६॥

२. ततो सो कतिपाहस्स,, उपरूळ्हेसु चक्खुसु।
सूत आमन्तयि राजा, सिवीन रट्ठवड्ढनो॥१७॥
योजेहि सारथि यान, युतञ्च पटिवेदय।
उद्यान-भूमि गच्छाम, पोक्खरञ्ञो वनानि च॥१८॥
सो च पोक्खरणिया तीरे, पल्लङ्केन उपाविसि।
तस्स सक्को पातुरहु, देवराजा सुजम्पति॥१९॥

पास आया हूँ। जैसा आपके मन मे आए, जो आप चाहे, वह वर मागें।"[1]

इस पर शिविकुमार ने कहा—"देवराज ! मेरे पास प्रभूत—प्रचुर धन-सम्पत्ति है, सेना है, अनल्प-विपुल, बहुत बडा खजाना है, किन्तु, मुझ अन्धे को मरण ही रुचता है—प्रिय लगता है।"[2]

देवराज शक्र ने राजा से पूछा—"शिविराज ! क्या आप मरण के अभिप्राय से मृत्यु की कामना करते हैं, अथवा चक्षु-हीन होने के कारण ऐसा करते है ?"

राजा बोला—"देवेन्द्र ! चक्षु-हीन होने के कारण मैं मृत्यु की कामना करता हूँ।"

**नेत्रों की पुनरुपलब्धि**

शक्र ने कहा—"महाराज ! दान का फल केवल परलोक मे ही नही मिलता, केवल परलोक के हेतु ही दान नही दिया जाता, इस जन्म मे भी उसका फल प्राप्त होता है। आपने एक नेत्र मागने पर दो नेत्र दे दिए, नि.सन्देह आपका दान आदर्श दान है।

"राजन् ! जितने सत्य है, जो सत्य आचीर्ण है, उन्हे भाषित करें—कहे। उनके कथन मात्र से आप चक्षुष्मान् हो जायेंगे—आपके नेत्र उग आयेंगे।"[3]

यह सुनकर शिविकुमार ने कहा—"देवेन्द्र ! यदि नेत्र देना चाहते हो, तो इसके लिए कोई अन्य उपाय मत करो। मेरे द्वारा दिए गए दान के परिणाम स्वरूप ही मुझे नेत्र प्राप्त हो, मेरी यह भावना है।"

शक्र ने राजा से कहा—"महाराज ! मैं शक्र हूँ, देवताओ का राजा हूँ, पर, मैं दूसरो को नेत्र नही दे सकता। आपके दान के परिणामस्वरूप ही आप को नेत्र प्राप्त होगे।"

राजा बोला—"यदि ऐसा है तो मैं अपना दान सफल मानता हूँ। राजा ने आगे कहा—"भिन्न-भिन्न गोत्रो के—जाति और वशो के जो भी याचक याचना लेकर मेरे पास आते हैं, वे सब मुझे अपने मन मे बड़े प्रिय लगते है, यह एक सत्य है, जिसे मैं आख्यात करता हूँ। इस सत्य-कथन के सुप्रभाव से मेरा एक नेत्र उत्पन्न हो जाए—पूर्ववत् ज्योतिर्मय हो जाए।"[4]

राजा ने ज्योही उपर्युक्त शब्द कहे, उसका पहला नेत्र पूर्ववत् स्वस्थ हो गया। तत्पश्चात् राजा ने अपने दूसरे नेत्र के उत्पन्न होने का अभिप्रेत लिए कहा—"जो ब्राह्मण याचक नेत्र की माग लिए मेरे पास आया, उसने नेत्र मागा। मैंने अपने दोनो नेत्र दे दिए।

---

१. सक्कोहस्मि देविन्दो, आगतोस्मि तवन्तिके।
वर वरस्सु राजीसि, य किञ्च मानसिच्छसि ॥२०॥

२. पहूत मे धन सक्क, बल कोसो चनप्पको।
अन्धस्स मे सतो दानि, मरण एव रुच्चति ॥२१॥

३. यानि सच्चानि दिपदिन्द, तानि भास्सु खत्तिय।
सच्चं ते भगमानस्स, पुन चक्खु भविस्सति ॥२२॥

४. ये य याचितु आयन्ति, नानागोत्ता वनिब्बका।
यो पि म याचते तत्थ, सो पि मे मनसो पियो,
एतेन सच्चवज्जेय, चक्खु मे उपपज्जथ ॥२३॥

वैसा करते हुए मेरे मन मे असीम प्रीति—प्रसन्नता तथा अनल्प—अत्यधिक सौमनस्य का भाव उत्पन्न हुआ। यह एक सत्य है। उसके प्रभाव से मेरा दूसरा नेत्र उत्पन्न हो जाए—पूर्ववत् स्वस्थ हो जाए।"[1]

ज्योंही राजा ने उपर्युक्त शब्द आख्यात किए, तत्काल उसका दूसरा नेत्र उत्पन्न हो गया। राजा के वे नेत्र न तो स्वाभाविक ही थे, न दिव्य ही। ब्राह्मण वेशधारी शक्र को प्रदत्त नेत्र पुन. पूर्वावस्था मे नही लाए जा सकते। नेत्र जब अन्य को उपहृत किये जा चुके, तब फिर दिव्य नेत्र उत्पन्न नही हो सकते। अतएव राजा के वे नेत्र सत्य-पारमिता-चक्षु कहे गए हैं।

ज्योंही राजा के वे नेत्र उत्पन्न हुए, देवराज शक्र के प्रभाव से उसी क्षण समग्र राज-परिषद् वहाँ एकत्र हो गई, विशाल जन-समुदाय एकत्र हो गया। शक्र ने उसके समक्ष राजा की प्रशस्ति करते हुए कहा—"शिवि राष्ट्र के सवर्द्धक राजन्! आपने जो भावोद्गार व्यक्त किए, वे धर्मानुगत हैं। आपको ये विलक्षण नेत्र प्राप्त हुए है। आप इन द्वारा दीवार, पाषाण-शिला तथा पर्वत के भी आर-पार चारो दिशाओ मे सौ योजन पर्यन्त देखें, इतने विस्तार में स्थित पदार्थों का साक्षात् अनुभव करें। इन नेत्रो की यह असामान्य विशेषता है।"[2]

शक्र ने आकाश मे खडे होकर जन-समुदाय के बीच उपर्युक्त भाव प्रकट किए। उसने बोधिसत्त्व को सदा अप्रमादी रहने का सन्देश दिया और वह स्वर्ग मे चला गया। बोधिसत्त्व विशाल जन-परिषद् द्वारा सपरिवृत थे। वे बड़े आनन्दोत्साह और ठाठ-बाट के साथ नगर मे प्रविष्ट हुए, चन्दन-प्रासाद मे गए। समग्र शिविराष्ट्र मे यह बात परिसृत हो गई कि हमारे राजा को विलक्षण नेत्र प्राप्त हुए है। राष्ट्रवासियो के मन मे राजा के प्रति असीम आदर था। वे उसके दर्शन हेतु विपुल उपहार लिए उपस्थित हुए।

### दान की महिमा

बोधिसत्त्व ने विचार किया—यहाँ जो इतना विशाल जन-समुदाय एकत्र हुआ है, मुझे चाहिए, मैं उसके मध्य दान की महिमा का बखान करू। तदनुसार उन्होने राज-प्रासाद के द्वार पर एक विशाल मडप का निर्माण करवाया। श्वेत राज-छत्र के नीचे राज-सिहासन पर सस्थित हुए, नगर मे घोषणा करवाकर सभी श्रेणियो के लोगो को एकत्र किया, उन्हे सम्बोधित कर कहा—"शिवि राष्ट्र के निवासियो! अब से दान दिये विना स्वय मत खाओ, पदार्थों का उपभोग मत करो, सुखोपभोग मत करो। ऐसा कौन-सा धन है, जो याचना करने पर न दिया जा सके। चाहे अपनी कितनी ही विशिष्ट तथा सुप्रिय वस्तु क्यो न हो, मागने पर वह दी ही जानी चाहिए। यहाँ समागत समस्त शिविराष्ट्र निवासी मेरे नवाद्भूत विलक्षण नेत्रो को देख ही रहे हैं, जो दीवार, पाषाण-शिला तथा पर्वत तक के आर-पार

---

१ य म सो याचितु अगा, देहि चक्खु ति ब्राह्मणो।
तस्स चक्खूनि पादासिं, ब्राह्मणस्स वनीब्बिनो ॥२४॥
मिय्यो म अविसिं पीति, सोमणस्सञ्च अनप्पक,
एतेन सच्चवज्जेन, दुतिय मे उपपज्जतु ॥२५॥

२ धम्मेन भासिता गाथा, सीवीन रट्ठवड्ढन।
एतानि एव नेत्तानि, दिब्बानि पटिदिस्सरे ॥२६॥
तिरोकुड्ड तिरोसेल, समतग्गम्ह पब्बत।
समन्ता योजन सत, दस्सन अनुभोन्तु ते ॥२७॥

चारो ओर सौ योजन पर्यन्त देखने की क्षमता लिए हुए हैं। इस जीवन मे, इस जगत् में मनुष्य के लिए त्याग से बढ़कर और कुछ नही है। मानुष्य—मानवीय नेत्रो का दान कर आज मैंने अमानुष्य—अमानवीय—विलक्षण नेत्र प्राप्त कर लिए। इसे देखते हुए, शिवि राष्ट्र-वासियो! पहले दान दो, फिर सुख भोगो। अपने सामर्थ्य के अनुकूल, अपनी शक्ति के अनु-रूप दान देकर, सुख भोगकर, अनिन्दित रहकर—निन्दनीय कार्य न कर स्वर्ग को प्राप्त करो।"[1]

बोधिसत्त्व प्रति अर्द्धमास—प्रत्येक पन्द्रहवें दिन जन-समुदाय को एकत्र करते तथा इसी रूप मे धर्म का उपदेश देते रहे। लोग इससे प्रेरित होकर पुण्य कर्म करते रहे, अपना आयुष्य पूर्ण कर स्वर्ग प्राप्त करते रहे।

भगवान् ने इस प्रकार धर्म देशना देते हुए कहा—"भिक्षुओ! पुरावर्ती पंडितो ने—ज्ञानी जनो ने जैसा आख्यात कथानक से प्रकट है, बाह्य-दान से परितुष्ट न हो, अपने चक्षु तक निकालकर याचको को प्रदान कर दिये॥"

भगवान् ने बताया—आनन्द तब सीवक वैद्य था, अनुरुद्ध शक्र था, जनता बुद्ध-परिषद् थी, शिविकुमार तो मैं ही था।"

●

---

१ को नीध वित्तं न ददेय्य याचितो,
अपि विसिट्ठ सुपिय पि अत्तनो।
नद इङ्घ सब्बे, सिवयो समागता
दिब्बानि नेत्तानि, मं अज्ज पस्सथ॥२८॥
तिरो कुड्डं तिरो सेल, समतिग्गय्ह पब्बतं।
समन्ता योजन सतं, दस्सन अनुभोन्ति मे॥२९॥
न चागमत्ता परमत्थि किञ्चि,
मच्चानं इध जीविते।
दत्वा मे मानुसं चक्खुं,
लद्ध मे चक्खु अमानुसं॥३०॥
एत पि दिस्वा सिवयो देथ दानानि भुञ्जथ।
दत्वा च भुत्वा च यथानुभाव।
अनिन्दिता सग्ग उपेथ ठानं॥३१॥

# १३. इभ्यपुत्रों की प्रतिज्ञा : राजोवाद जातक

उच्चता या वरिष्ठता का आधार जन्म, वय, पद या वैभव नही है, गुण हैं, पुरुषार्थ है। इस परिप्रेक्ष्य मे भारतीय वाङ्मय मे कथाओ के माध्यम से सुन्दर विवेचन हुआ है। जैन साहित्य एव बौद्ध साहित्य मे इस प्रकार के बड़े प्रेरक कथानक प्राप्त हैं।

वासुदेव हिंडी मे दो श्रेष्ठि-पुत्रो का कथानक है। दोनो पर धन का उन्माद छाया था। एक बार दोनो के रथ आमने-सामने आ गये। मार्ग सकरा था। किसी के हटे बिना, वापस हुए बिना दूसरे का रथ निकल पाना सभव नही था। दोनो मे विवाद ठन गया, जिसके निर्णयार्थ वे एक गुणात्मक कसौटी पर सहमत हुए। वे परस्पर सकल्पबद्ध हुए, जो द्वादश वर्षीय अवधि मे स्वय अपने उद्यम और पुरुषार्थ द्वारा विपुल सम्पत्ति अर्जित कर दिखायेगा, वह वरिष्ठ, उत्तम माना जायेगा।

एक श्रेष्ठिपुत्र अपने बुद्धि-बल, पुरुषार्थ और पराक्रम द्वारा निश्चित अवधि के भीतर वैसा कर दिखाता है। दूसरा, जो प्रमादी, भोग-लोलुप, सुविधावादी और आलसी था, पराभूत एव हताश हो जाता है।

बौद्ध-परपरा मे राजोवाद जातक के अन्तर्गत वाराणसी-नरेश ब्रह्मदत्त और कोशल-नरेश मल्लिक के रथो के मुकाबले का प्रसंग है। जाति, गोत्र, वय, वैभव, सेना, सम्पत्ति, कीर्ति, कुल-परम्परा, राज्य-विस्तार आदि मे दोनो समान थे। कौन मार्ग से हटे, एक समस्या थी। अन्तत शील की कसौटी पर निर्णय हुआ। वाराणसी-नरेश ब्रह्मदत्त शील सम्पन्न था। कोशल-नरेश मल्लिक ने अपना रथ मार्ग से हटवाया। वाराणसी-नरेश के उत्तम गुणो को उसने सहर्ष स्वीकार किया।

बौद्ध कथानक का सन्दर्भ शास्ता की धर्म-देशना से सीधा जुड़ा है, जहाँ वे प्रसगोपात्त रूप मे ब्रह्मकुमार तथा मल्लिक का कथानक उपस्थित कर शील की विशेषता का आख्यान करते है।

यहाँ उपस्थापित उपर्युक्त दोनो कथानक परिशीलनीय एव मननीय हैं।

## इभ्यपुत्रो की प्रतिज्ञा

**धन का नशा आगे पीछे का विवाद**

एक नगर था। वहाँ दो इभ्यपुत्र—श्रेष्ठिपुत्र निवास करते थे।

एक बार की घटना है, एक श्रेष्ठिपुत्र अपने रथ मे आरूढ हुआ बगीचे से नगर के भीतर जा रहा था। दूसरा श्रेष्ठिपुत्र रथारूढ हुआ नगर से बाहर की ओर जा रहा था। दोनो के साथी, सुहृद् दोनो के साथ थे। नगर के दरवाजे पर दोनो की आमने-सामने भेंट हुई, दोनो को एक दूसरे की विपरीत दिशा मे जाना था—एक को नगर के अन्दर की ओर तथा दूसरे को नगर से बाहर की ओर। मार्ग इतना चौड़ा नही था कि दोनो के रथ एक दूसरे के अगल-बगल निकल सकें।

नगर के भीतर आने को उद्यत श्रेष्ठिपुत्र ने नगर के बाहर जाने वाले श्रेष्ठिपुत्र से कहा—"अपना रथ हटा लो, मैं भीतर जा रहा हूँ।" उसने सुना, पर रथ नही हटाया। वह बोला—"तुम ही अपना रथ हटा लो न, मैं क्यो हटाऊँ।"

दोनों धन के गर्व से उन्मत्त थे। उनमें से कोई अपना रथ पीछे हटाने को राजी नहीं हुआ। दोनों में तकरार बढ़ता गया। दोनों अपनी-अपनी बात पर अड़े थे।

### एक शर्त : एक संकल्प

उनमें से एक ने दूसरे से कहा—"जिस धन के बल पर तुम इतराते हो, वह तो तुम्हारे पिता का कमाया हुआ है। तुमने क्या कमाया ? खुद कमा कर लाओ और शान दिखलाओ तो जानें।"

दूसरे ने कहा—"तुम क्या बढ़-बढ़ कर बात बनाते हो ? जिस धन के अभिमान में तुम फूले हो, वह क्या तुम्हारे पिता द्वारा अर्जित नहीं है ? क्या उसे तुमने अर्जित किया है ? तुमने मुझ पर आक्षेप किया, वह ठीक वैसे ही तुम पर भी लागू है।"

दोनों श्रेष्ठिपुत्रों के साथ एक ही स्थिति थी, स्वयं धन नहीं कमाया था। जिसके बल पर वे मौज-मजा कर रहे थे, दोनों का ही वह पैतृक धन था। दोनों के अहंकार को चोट पहुँची। दोनों ने परस्पर एक संकल्प किया, जो अपने पारिवारिक सहयोग के बिना एकाकी केवल अपने बुद्धि-पराक्रम द्वारा बारह वर्ष की अवधि में विपुल धन कमाकर वापस लौटेगा, दूसरा, जो वैसा करने में असफल रहेगा, उसकी (सफल श्रेष्ठिपुत्र की) अपने सुहृद्वृन्द सहित दासता स्वीकार करेगा।

दोनों ने इस सम्बन्ध में लिखा-पढ़ी की। लिखा-पढ़ी का कागज उन्होंने नगर के एक सुप्रतिष्ठित, विश्वस्त सेठ को सौंप दिया।

### उद्यमी : आलसी

पहले श्रेष्ठिपुत्र ने इस बात को बड़ी गंभीरता से लिया। वह निरालस था, उद्यमी था। अपने स्वाभिमान की रक्षा के लिए वहीं से चल पड़ा। वापस लौटकर अपने घर तक भी नहीं गया। उसने विदेश यात्रा की। बुद्धिमान् था, सूझबूझ का धनी था, उत्साही और कर्मठ था। सामुद्रिक व्यापार द्वारा उसने बहुत धन कमाया। अपने सुहृद्वृन्द को भेजा।

जब दोनों श्रेष्ठिपुत्रों के बीच लिखा-पढ़ी हुई थी, उस समय दूसरे श्रेष्ठिपुत्र के सुहृदों ने उससे आग्रह किया कि तुम भी व्यापारार्थ यात्रा करो। अपनी प्रतिभा और परिश्रम द्वारा पहले श्रेष्ठिपुत्र की चुनौती का जवाब दो, किन्तु, वह विषय-लुब्ध था, साहसहीन था, कष्टों से घबराता था, आलसी था, व्यापारिक यात्रा हेतु जाने को तैयार नहीं था। वह मन ही मन विचार करता रहा, पहला श्रेष्ठिपुत्र बहुत समय बाहर रहकर जितना द्रव्य अर्जित करेगा, मैं उतना द्रव्य बहुत ही कम समय में उपार्जित कर लूंगा, अभी क्यों कष्ट झेलूं, जल्दी क्या है ? यों सोचते-सोचते उसने ग्यारह वर्ष बिता दिये।

### हताश : निराश

बारहवाँ वर्ष चालू हुआ। पहला श्रेष्ठिपुत्र विपुल धन-वैभव के साथ अपने नगर वापस लौटा। दूसरे श्रेष्ठिपुत्र ने सुना, वह बड़ा उद्विग्न हुआ। मन में विचार करने लगा—बहुत बुरा हुआ। मैं खतरों से डरता रहा, भोग-वासना में लिप्त रहा, मैंने बहुत समय यों ही व्यतीत कर दिया। अब तो केवल एक ही वर्ष का समय बचा है, जिसमें मैं क्या उपार्जित कर सकूंगा। इस पराजय एवं पराभव से उद्वेलित रहने की अपेक्षा अपने प्राणों का अन्त कर देना कहीं अधिक अच्छा है !

सार : शिक्षा

जिस प्रकार श्रेष्ठिपुत्र ने अपने श्रम, लगन तथा उद्योग द्वारा विपुल धन अर्जित कर प्रतिष्ठा प्राप्त की, उसी प्रकार तपस्वी जन अपने तप एवं संयम द्वारा पूजित, प्रतिष्ठित होते हैं ।[1]

## राजोवाद जातक

भगवान् बुद्ध द्वारा कोशल-नरेश को प्रेरणा

एक दिन की बात है, कोशल-नरेश एक ऐसे अभियोग (मुकदमे) का निर्णय कर, जो वस्तुतः दुर्निर्णय था, प्रातःकालीन भोजन कर गीले हाथों ही अलंकार-विभूषित रथ में आरूढ़ हुए और भगवान् बुद्ध के पास आये । भगवान् के चरण खिले हुए कमल जैसे सुहावने थे। राजा ने उनका स्पर्श कर प्रणाम किया तथा वह एक ओर स्थित हुआ ।

भगवान् ने पूछा—"राजन् ! इतना दिन चढ़े कहाँ से आये ?"

राजा बोला—"भंते ! आज मेरे समक्ष एक ऐसे अपराध का मुकदमा था, जिसका निर्णय करना सरल नहीं था । उधर लगा रहा; अतः समय नहीं मिल पाया । अभी उसका निर्णय किया है । भोजन किया है, हाथ तक नहीं पोंछे, गीले ही हाथों आपके चरणों में उपस्थित हुआ हूँ ।"

भगवान् बोले—"राजन् ! धर्म द्वारा, न्याय द्वारा किसी अभियोग का निर्णय करना शुभ कर्म है । वह स्वर्ग का पथ है । तुम जैसों के लिए, जो सर्वज्ञ से उपदेश ग्रहण करते हैं, यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है कि तुम धर्म द्वारा, न्याय द्वारा किसी अभियोग का निर्णय करो । आश्चर्य तो इस बात का है कि अब से पूर्व के वे राजा, जिन्होंने असर्वज्ञ—जो सर्वज्ञाता नहीं थे, ऐसे पंडितों का ही उपदेश सुना, धर्म द्वारा, न्याय द्वारा अभियोगों का निर्णय करते, छंद, द्वेष, भय तथा मोह-प्रसूत, पक्षपात-मूलक चार अगतियों से बचते, दश राजधर्मों के प्रतिकूल नहीं जाते, धर्म के अनुसार राज्य-शासन करते, स्वर्ग के मार्ग का—स्वर्गप्रदपथ का अनुसरण करते ।"

ब्रह्मदत्तकुमार : न्यायपूर्वक राज्य

भगवान् से राजा ने जब संकेतित पूर्व जन्म की कथा कहने की प्रार्थना की तो भगवान् ने कहा —

पूर्व समय की बात है, वाराणसी में ब्रह्मदत्त नामक राजा राज्य करता था । बोधिसत्त्व उसकी पटरानी की कोख में आये । गर्भ सम्यक् रक्षित, परिपालित हुआ । बोधिसत्त्व यथासमय माता की कोख से बाहर निकले । नामकरण का दिन आया । उनका नाम ब्रह्मदत्तकुमार रखा गया ।

वे क्रमशः बढ़ते गये । सोलह वर्ष की अवस्था हुई । वे तक्षशिला गये । वहाँ रहे, सब शिल्पों में निष्णात हुए । पिता की मृत्यु हो गई । वे राज्यासीन हुए । वे धर्म पूर्वक न्यायपूर्वक राज्य करने लगे । जो भी अभियोगों का निर्णय करते, राग आदि दुर्बलताओं से प्रभावित होकर नहीं करते । उनके द्वारा यों धर्मपूर्वक राज्य किये जाते रहने का यह प्रभाव

१. आधार—वसुदेव हिंडी, पृष्ठ ११६-११७

हुआ कि उनके अमात्य भी सभी व्यवहारों— अभियोगों या मुकदमों का धर्म पूर्वक निर्णय करते। यों अनवरत धर्म पूर्वक मुकदमों के निर्णय होते रहने के कारण ऐसे लोग ही नहीं रहे, जो असत्य अभियोग प्रस्तुत करते। इसका परिणाम यह हुआ कि राजभवन के प्रांगण में अभियोगकारों का कोई कोलाहल ही नहीं होता। अमात्य दिन भर न्यायालय में स्थित रहते। वे देखते, कोई मुकदमे के लिए नहीं आता, उठ कर चले जाते। परिणाम यह हुआ, न्यायलय खाली कर देने जैसे हो गये।

### दुर्गुण या अन्वेषण

बोधिसत्त्व चिन्तन करने लगे—मैं धर्म के अनुरूप राज्य कर रहा हूँ, इसलिए मेरे समक्ष, राज्याधिकारियों के समक्ष मुकदमे नहीं आते, कोई कोलाहल नहीं होता, न्यायालयों की मानो आवश्यकता ही नहीं रह गई हो। यह एक कार्य हुआ। अब मुझे एक दूसरा कार्य और करना है—मुझे अपने दुर्गुणों का अन्वेषण करना चाहिए। जब मुझे यह ज्ञात हो जायेगा कि मुझ में अमुक-अमुक दुर्गुण है तो मैं उनका परित्याग कर दुर्गुण मुक्त, गुणयुक्त हो कर रहूँगा।

बोधिसत्त्व यह खोजने लगे कि कोई उनके दुर्गुण बतलाए। राजमहल में उन्हें ऐसा कोई व्यक्ति नहीं मिला, जो उनके अवगुण बतला सके। जो भी मिले, प्रशंसक ही मिले। बोधिसत्त्व राजा ने सोचा—राजमहल के लोग, जो मेरे अधीनस्थ हैं, सम्भव है, मेरे भय से भी मेरे अवगुण न बतलायें, मेरी प्रशंसा ही प्रशंसा करें, इसलिए उन्होंने महल के बाहर ऐसे व्यक्तियों की खोज की जो उनके अवगुण बतला सकें, किन्तु, उन्हें महल के बाहर भी ऐसा व्यक्ति नहीं मिला, जो उनमें दोष बतलाए। तब उन्होंने नगर के भीतर, नगर के बाहर, चारों दरवाजों के समीप अवस्थित ग्रामों में ऐसे मनुष्यों को खोजने का प्रयास किया, पर, उन स्थानों में भी कोई वैसा पुरुष नहीं मिल सका, जो उनके दुर्गुण बतला सके। सर्वत्र उन्हें अपनी प्रशंसा ही प्रशंसा सुनने को मिली।

यह देखकर बोधिसत्त्व ने निर्णय किया कि वे जनपद में इस सम्बन्ध में खोज करेंगे। उन्होंने राज्य अमात्यों को सम्हला दिया। वे वेष बदलकर केवल सारथि को साथ लिए रथ पर आरूढ हुए, नगर से बाहर निकले। अपना दोष बताने वाले की खोज करते हुए वे राज्य की सीमा तक चले गये। वहाँ तक उन्हें उनका दोष बताने वाला कोई व्यक्ति नहीं मिला। जो भी मिले प्रशंसक ही मिले। तब वे राज्य की सीमा से बाहर महामार्ग से होते हुए नगर की ओर लौटे।

### कोशल-नरेश मल्लिक का सामना

उसी समय की घटना है, मल्लिक नामक कोशल देश का राजा भी धर्मपूर्वक राज्य करता हुआ अपना दोष बताने वाले की खोज में निकला था। उसे भी जब महल के भीतर रहने वालों में कोई दोष बताने वाला नहीं मिला, केवल प्रशंसक ही प्रशंसक मिले तो वह दोष बताने वाले की खोज में जनपद में निकल पड़ा। संयोग ऐसा बना कि वह घूमता-घूमता वहीं आ पहुँचा, जहाँ वाराणसी के राजा ब्रह्मदत्तकुमार वैसे ही लक्ष्य से घूम रहे थे। एक ढालू संकरा मार्ग था। दोनों के रथ आमने सामने आ गये। स्थान इतना संकरा था कि कोई एक रथ दूसरे को पार होने के लिए जगह देने की स्थिति में नहीं था।

### बड़े-छोटे का विवाद

राजा मल्लिक के सारथि ने वाराणसी के राजा के सारथि से कहा—"अपना रथ पीछे हटा लो।"

वाराणसी के राजा का सारथि बोला—"तू ही अपना रथ हटा ले। मेरे रथ पर वाराणसी के अधिपति महाराज ब्रह्मदत्तकुमार आसीन है।"

दूसरा सारथि बोला—"मेरे रथ मे कोशल राज्य के अधिपति महाराज मल्लिक विराजित हैं। तू ही अपना रथ पीछे हटाकर मेरे राजा के रथ के लिए स्थान बना।"

वाराणसी के राजा का सारथि विचार करने लगा—वाराणसी का अधिपति भी राजा है, यह भी राजा है, क्या किया जाना चाहिए। सहसा उसे एक उपाय सूझ पड़ा। उसने मन-ही-मन कहा—दोनो राजाओ मे जो अवस्था मे छोटा होगा, उसका रथ पीछे हटवाकर, जिसकी आयु बड़ी होगी, उसके रथ के लिए, उसके लिए स्थान करवाया जा सकता है। यो विचार कर उसने दूसरे सारथि से पूछा कि कोशल नरेश की आयु क्या है ? सारथि ने अपने राजा की आयु बतलाई, पर, सयोग ऐसा बना कि वाराणसी के स्वामी ब्रह्मदत्तकुमार की भी वही आयु निकली। समस्या का समाधान नही हुआ तो उन दोनो राजाओ के राज्य का विस्तार, सेना की सख्या, सम्पत्ति, राज्य, कीर्ति, जाति, गोत्र एव कुल-परम्परा आदि की तुलना की गई। एक विचित्र सयोग था—सेना, सम्पत्ति, कीर्ति, जाति, गोत्र एव कुल-परम्परा आदि सभी बातो मे दोनो मे सदृशता थी। दोनो का ही राज्य तीन-तीन सौ योजन का विस्तार लिये था। समस्या का समाधान नही निकला।

### शील की कसौटी

तब वाराणसी के राजा के सारथि ने सोचा की शील की विशेषता के आधार पर समस्या समाधान करना चाहिए। उसे ही जगह देनी चाहिए, जो अधिक शील सम्पन्न हो। उसने दूसरे सारथि से पूछा—"तुम्हारे राजा का शील कैसा है ?"

उस सारथि ने अपने राजा के अवगुणो को भी गुणो के रूप मे प्रस्तुत करते हुए कहा—

"दळ्हं दळ्हस्स खिपति मल्लिको मुदुना मुदुं,
साधुम्पि साधुना जेति असाधुम्पि असाधुना,
एतादिसो अयं राजा मग्गा उय्याहि सारथि॥

मेरा राजा मल्लिक कठोर व्यक्ति के साथ कठोरता का व्यवहार करता है। साधु पुरुष को वह साधुता-पूर्ण व्यवहार से जीतता है और असाधु को असाधुता पूर्ण व्यवहार से। सारथि ! मेरा राजा ऐसा है, तू उसके लिए रास्ता छोड दे।"

वाराणसी के राजा के सारथि ने कहा—"अरे ! क्या तुमने अपने राजा के गुण बतला दिये ?"

मल्लिक का सारथि बोला—"हाँ।"

वाराणसी के राजा के सारथि ने कहा—"यदि ये गुण हैं, तो फिर दुर्गुण कौन से हैं ?"

कोशल नरेश का सारथि कहने लगा—"अच्छा ! मैंने जो बतलाये, वे अवगुण ही सही, जरा बतलाओ, तुम्हारे राजा मे कौन-कौन से गुण है ?"

इस पर ब्रह्मदत्त कुमार के सारथि ने कहा—

"अक्कोधन जिने कोध, असाधु साधुना जिने,
जिने कदरिय दानेन, सच्चेन अलिकवादिन।
एतादिसो अयं राजा, मग्गा उय्याहि सारथि॥"

"मेरा राजा क्रोध को अक्रोध से—शांति से जीतता है, असाधु को साधुतापूर्ण व्यवहार से जीतता है, कृपण को दान द्वारा जीतता है, असत्यवादी को सत्य से जीतता है। सारथि! मेरा राजा ऐसा है। तू इसलिए रास्ता देने के लिए पीछे हट जा। मेरा राजा ही पहला मार्ग पाने का अधिकारी है।"

यों कहे जाने पर कोशल-नरेश मल्लिक तथा उसका सारथि—दोनों रथ से नीचे उतर गये, घोड़ों को खोला, रथ को हटाया, वाराणसी के स्वामी ब्रह्मदत्तकुमार को रास्ता दिया। ब्रह्मदत्तकुमार ने कोशल नरेश को यह उपदेश दिया कि प्रत्येक राजा को ऐसा ही होना चहिए।

तत्पश्चात् ब्रह्मदत्तकुमार वाराणसी गये। वहाँ दान, धर्म आदि पुण्य कार्य करते रहे। अन्त मे देह त्याग कर स्वर्गगामी हुए।

### मल्लिक द्वारा ब्रह्मदत्त कुमार का गुणानुसरण

कोशल नरेश मल्लिक ने वाराणसी के स्वामी ब्रह्मदत्तकुमार का उपदेश ग्रहण किया। वह अपने जनपद मे गया। अपने दोष बताने वाले की खोज करना बंद कर अपने नगर मे पहुँचा। वहाँ दान आदि पुण्य कार्य करता रहा। अन्त मे स्वर्ग सिधार गया।

उस समय कोशल नरेश राजा मल्लिक का सारथि मोग्गलान था। कोशल नरेश आनन्द था। वाराणसी के स्वामी ब्रह्मदत्तकुमार का सारथि सारिपुत्त था। वाराणसी का राजा ब्रह्मदत्तकुमार तो मैं ही था।

●

# १४. नमि राजर्षि : महाजनक जातक

धार्मिक जगत् मे परमोच्च साधनाशील पुरुषो मे मिथिला-नरेश जनक की बहुत चर्चा है। जैन-साहित्य मे जनक राजर्षि नमि के रूप मे प्रसिद्ध हैं।

उत्तराध्ययन सूत्र के नवम अध्ययन मे राजर्षि नमि का प्रसंग है। उत्तराध्ययन सूत्र की सुख बोध टीका मे उसका विस्तार है। नमि जैन-परम्परा के अन्तर्गत प्रत्येक बुद्धो मे समाविष्ट है। जिनमे किसी घटना-विशेष के प्रसग से स्वय अन्तर्ज्ञान उद्बुद्ध होता है, जो ससार की असारता जान लेते हैं, विरक्त हो जाते है, साधना मे उतर आते हैं, वे प्रत्येक बुद्ध कहे जाते हैं। बौद्ध-परपरा मे भी लगभग ऐसी ही व्याख्या है।

एक सयोग बना, राजर्षि नमि भीषण दाह-ज्वर से पीडित हुए। रानियाँ लेप हेतु चन्दन घिसने लगी। रानियो द्वारा हाथो मे धारण किये हुए ककणो के परस्पर टकराने से जो आवाज हुई, तीव्र वेदना के कारण राजर्षि को अत्यन्त अप्रिय और असह्य लगी। तब रानियो ने अपने सौभाग्य चिह्न के रूप मे केवल एक-एक ककण हाथो मे रखा, और उतार दिए, आवाज नही हुई। राजर्षि को जब यह ज्ञात हुआ, वे चिन्तन की गहराई मे डूब गये। उन्होने अनुभव किया, द्वैध मे दु ख है, एकाकीपन मे दु ख नही है। उन्हें अन्तर्ज्ञान हुआ, वे प्रत्येक बुद्ध हो गये। सर्वथा विरक्त हो गये। बहुत अनुनय-विनय के बावजूद वे रुके नही, साधना-पथ पर बढ चले।

इसी प्रकार का कथानक महाजनक जातक मे है। वैराग्योत्प्रेरक प्रसग भिन्न है, किन्तु भाव-बोध की दृष्टि से दोनो मे एक कोटिकता है।

मिथिला के राजा महाजनक एक दिन अपने उद्यान का निरीक्षण करन लगे। आम के दो हरे-भरे वृक्षो को देखा। एक आमो से लदा था, दूसरा फलरहित था। राजोद्यान का पहला फल राजा खाए, अत उसके फल अछूते थे। राजा ने एक फल तोडा, खाया, बडा मधुर था। राजा आगे बढा। पीछे सेनापति, सामन्त, अधिकारी, कुलपुरुष, सैनिक, सेवक एक-एक फल सभी तोडते गये, खाते गये। वह वृक्ष फलरहित हो गया। राजा वापस लौटा। वृक्ष की वह स्थिति देखी, सारी बात सुनी। राजा चिन्तन-निरत हो गया। उसे जगत् के यथार्थ स्वरूप का बोध हुआ। वह प्रत्येक बुद्ध हो गया। उसे राज्य से, वैभव से परिवार से वैराग्य हो गया। राजा ने अभिनिष्क्रमण किया। महारानी सीवळी ने राजा का पीछा किया, वापस लौटाने का बडा प्रयास किया, राजा वापस नही लौटा।

दोनो कथानको का एक बडा प्रेरक प्रसग है। जैन-कथानक मे शक्रेन्द्र ब्राह्मण के वेष मे राजा को समझाने आता है। लम्बी धार्मिक चर्चा चलती है। शक्रेन्द्र जो भी बात रखता है, राजर्षि उसका समाधान देते जाते हैं। इस बीच शक्रेन्द्र देवमाया से मिथिला को जलता दिखाता है और राजर्षि मे मोह जगाने हेतु कहता है—"आपकी मिथिला जल रही है, आपका अन्त.पुर जल रहा है, उस ओर देखिए तो सही।"

राजर्षि ने इस पर शक्रेन्द्र को जो उत्तर दिया, वह उनके साधनोद्दीप्त, उत्कट वैराग्य-मय जीवन का द्योतक है। उन्होने कहा—"मैं अपने आपमे लीन हूँ, अत्यन्त सुखी हूँ। मेरा जगत् मे कुछ नही है। मिथिला जल रही है, मेरा कुछ भी नही जल रहा है।"

इसी प्रकार का प्रसग महाजनक जातक मे दृष्टिगोचर होता है। महारानी सीवळी सेनाध्यक्ष को कहकर जीर्ण गृहो, पुराने मकानो तथा घास-फूस आदि मे आग लगवा देती है। वह दृश्य महाराज महाजनक के समक्ष आता है। महारानी उनमे मोहासक्ति उत्पन्न करने हेतु कहती है—"महाराज ! देखिए—यह क्या हो रहा है, मिथिला जल रही है, सब कुछ नष्ट हुआ जा रहा है।"

महाजनक इस पर वैसा ही कहते है, जैसा उत्तराध्ययन मे नमि राजर्षि कहते हैं। मात्र भावात्मक ही नही, शब्दात्मक रूप मे भी दोनो के कथन बडा साम्य लिए हैं।[1]

जैन कथानक मे नमि राजर्षि के वैराग्योद्भव मे रानियो की ककण-ध्वनि का प्रसग आता है। ककण-ध्वनि का प्रसग महाजनक जातक मे भी है। जब राजा वैराग्य की दिशा मे आगे बढता है, तब एक कुमारिका, जो अपने एक हाथ मे दो ककण तथा अपने दूसरे हाथ मे एक ककण पहने थी, जो अपने हाथो से बालू थपथपा रही थी, मिलती है। जिस हाथ मे दो कंकण थे, शब्द होता था, जिसमे एक ककण था, शब्द नही होता। यह देख राजा रानी को समझाने हेतु कुमारिका से प्रश्न करता है, कुमारिका वैसे ही बताती है, जैसा जैन कथानक मे वर्णित है—दो के टकराव से शब्द होता है, एक से नही।

यहाँ उपस्थापित कथानको मे उपर्युक्त प्रसग विशद रूप मे वर्णित है।

## नमि राजर्षि

### मदनरेखा

अवन्ती नामक देश था। वहाँ सुदर्शन नामक नगर था। वह अवन्ती देश की राजधानी था। वहाँ के राजा का नाम मणिरथ था। युगबाहु नामक उसका भाई था। युगबाहु की पत्नी का नाम मदनरेखा था। राजा मणिरथ ने अपने भाई युगबाहु की हत्या कर दी।

इस दु खद घटना से मदनरेखा भयाक्रान्त हो गई। वह सुदर्शन नगर से अकेली ही भाग निकली। भागती-भागती वह एक जगल मे चली गई। उस समय उसके गर्भ था। जगल मे उसने पुत्र-प्रसव किया। उसने नवजात शिशु को रत्न-कम्बल मे लपेटा, वही रखा। स्वय शौच-कर्म हेतु—दैहिक सफाई, स्वच्छता आदि के लिए एक सरोवर पर गई। सरोवर मे एक जलहस्ती था। उसने मदनरेखा को सूड से पकडकर आकाश मे उछाल दिया।

### रत्नकम्बल मे लिपटा शिशु

तभी विदेह नामक राष्ट्र था। मिथिला उसकी राजधानी थी। वहाँ के राजा का नाम पद्मरथ था। वह आखेट हेतु वन मे आया। रत्नकम्बल मे लिपटे शिशु की ओर उसकी दृष्टि गई। उसने शिशु को उठाया। उसके कोई पुत्र नही था। इस प्रकार सहज ही पुत्र प्राप्त हो जाने से उसे बडा हर्ष हुआ।

---

१. (क) सुहं वसामो जीवामो, जेसिं णो अत्थि किंचण।
मिहिलाए डज्झमाणीए, ण मे डज्झइ किंचण॥
—उत्तराध्ययन सूत्र ९

१. (ख) सुसुखं वत जीवाम, येस नो अत्थि किञ्चन।
मिथिलाय डय्हमानाय, न मे किञ्चि अडय्हथ॥
—महाजनक जातक ५२९

**पुण्य-प्रभाव**

राजा पद्मरथ शिशु को लेकर अपनी राजधानी मे लौटा। अन्त पुर मे आनन्द छा गया। शिशु का राजमहल मे लालन-पालन होने लगा। वह क्रमश बडा होने लगा। उसका ऐसा पुण्य-प्रभाव था कि उसके आने के बाद राजा के सब प्रकार की वृद्धि होने लगी। राजा के जो शत्रु थे, वे स्वय झुक गये। इस कारण उस बालक का नाम नमि रखा गया। वह तरुण हुआ। राजा पद्मरथ ने उसका १००८ सौन्दर्यमयी कन्याओ के साथ विवाह कर दिया।

**पद्मरथ द्वारा नमि को राज्य**

राजा पद्मरथ ने अपना राज्य, वैभव, सपत्ति—सब नमि को सौप दिया, स्वयं प्रव्रजित हो गया। महाराज नमि सुख-सम्पन्नता के बीच राज्य करने लगे।

**भीषण दाह-ज्वर**

एक बार महाराज नमि भीषण दाह-ज्वर से पीडित हुए। दाह ज्वर की घोर वेदना सहते छ महीने व्यतीत हो गये, ज्वर नही मिटा। चिकित्सको ने बतलाया कि रोग असाध्य है। सब चिन्तित थे, आकुल थे, सेवा-शुश्रूषा एव उपचार मे निरत थे। राजा के शरीर पर लेप हेतु रानियाँ स्वय चन्दन घिस रही थी। रानियाँ हाथो मे ककण पहने थी। चन्दन घिसते समय हाथो के हिलने मे ककण परस्पर टकराते थे, आवाज करते थे। वेदना-विह्वल राजा को वह आवाज बडी अप्रिय तथा कष्टकर प्रतीत होती थी।

**ककण का प्रसग अन्तर्मुखीन चिन्तनधारा**

रानियो ने अपने हाथो के ककण उतार दिये। सौभाग्य के प्रतीक के रूप मे वे केवल एक-एक कंकण पहने रही। ककण उतार देने से आवाज निकलना बद हो गया। राजा को जब आवाज सुनाई नही दी, तो थोडी देर बाद उन्होने अपने मत्री से पूछा—"मत्रिवर ! ककणो की आवाज सुनाई नही आती, क्या बात है।" मत्री ने कहा—"राजन् ! ककणो के परस्पर टकराने से आवाज होती है। वह अप्रिय लगती है, उससे आपको कष्ट होता है, यह सोचकर रानियो ने अपने हाथो से कंकण उतार दिए हैं। सौभाग्य-चिह्न के रूप मे केवल एक-एक कंकण हाथो मे रखा है। अकेले मे कोई टकराव या सघर्षण नही होता। संघर्षण के बिना आवाज कैसे आए।"

**द्वन्द्व में दु ख ही दु ख**

राजा नमि कि चिन्तन-धारा अन्तर्मुखीन हुई। वे सोचने लगे—सुख एकाकीपन मे है। द्वन्द्व मे सुख नही है, वहाँ दु ख ही दु.ख है। चिन्तन कि अन्तर्मुखीनता उत्तरोत्तर आगे बढती गई। राजा ने मन-ही-मन सकल्प किया कि यदि यह मेरा रोग मिट जायेगा, मैं स्वस्थ हो जाऊगा तो प्रव्रज्या ग्रहण कर लूगा।

**प्रत्येक बुद्धत्व-लाभ**

वह कार्तिक पूर्णिमा का दिन था। इसी चिन्तन-धारा मे राजा निमग्न था, उसे नीद आ गई। रात के अतिम पहर मे उसने एक शुभ सूचक स्वप्न देखा। नन्दि-घोष के निनाद से उसकी नीद टूटी। वह जगा। दाह-ज्वर का भीषण रोग स्वत. मिट गया। राजा रात के

अंतिम पहर मे आये सपने पर ऊहापोह करने लगा। उसको जाति-स्मरण-ज्ञान उत्पन्न हो गया। वह प्रत्येक बुद्ध हुआ।

महाराज नमि अनेकानेक नगर-सकुल जनपद राजधानी, मिथिला, सेना, रानियाँ, दास, दासी, धन, वैभव—सबका परित्याग कर संयम-पथ के पथिक हो गये।

**प्रत्येक बुद्ध नमि : ब्राह्मण के रूप में शक्रेन्द्र : एक तात्त्विक प्रसंग**

उन्हें अभिनिष्क्रान्त होते देख मिथिला नगरी मे मोह-ममता वश सर्वत्र शोकाकुल कोलाहल छा गया।

उस समय शक्रेन्द्र ब्राह्मण के रूप मे राजर्षि नमि के समक्ष उपस्थित हुआ। वह बोला—"राजन् ! मिथिला के प्रासाद और गृह आज दारुण कोलाहल से परिव्याप्त हैं। क्या आप नही सुनते ?"

राजर्षि—"मिथिला में एक चैत्य वृक्ष था। वह शीतल छाया युक्त था, मनोरम था, पत्र-पुष्प-फल मय था, बहुत से प्राणियो के लिए बहुगुणमय था—हितकर था, प्रियवर था। अकस्मात् हवा का एक झोका आया, वह वृक्ष उखड़ गया। वे पक्षी आदि प्राणी, जो उस पर आश्रित थे, शरणहीन हो गये, दुःखित हो गये। अतएव वे क्रन्दन कर रहे हैं, चीख रहे हैं।"

यह सुनकर देवेन्द्र राजर्षि से बोला—"भगवन् ! वायु से परिप्रेरित भीषण रूप से जलती हुई अग्नि आपके महल को जला रही है। आप अपने अन्तःपुर की ओर क्यों नहीं देखते ?"

राजर्षि—"मैं अध्यात्म-सुख मे जी रहा हूँ, अध्यात्म-सुख मे बस रहा हूँ, मेरा यहाँ कुछ नही है, मिथिला जल रही है, तो मेरा कुछ भी नही जल रहा है। जिस भिक्षु ने पुत्र, कलत्र—स्त्रियाँ सभी प्रकार के सांसारिक व्यवहार-व्यवसाय त्याग दिये हैं, उसके लिए न कुछ प्रिय है और न कुछ अप्रिय।

"सब ओर से विप्रमुक्त—छूटे हुए गृहत्यागी, एकत्वभाव के द्रष्टा—आत्मैक्यभाव मे स्थित भिक्षु निश्चय ही कल्याणयुक्त—आनन्दयुक्त होता है।"

देवेन्द्र—"क्षत्रियवर ! आप अपनी राजधानी मिथिला की सुरक्षा के लिए प्राकार—प्राचीर—परकोटा, परकोट के मध्य गोपुर—नगर द्वार बनवा दें, मोर्चा बन्दी करवा दें, तोपें लगवा दें। यो राजधानी को अति सुरक्षित बनाकर प्रव्रज्या ग्रहण करें।"

राजर्षि—"मैंने एक नगर का निर्माण किया है। वह नगर श्रद्धात्मक है। मैंने उसके क्षमा का उत्तम परकोटा बनाया है। परकोटे के द्वारो में तप एवं संवर की अर्गलाएँ—आगलें लगाई हैं। त्रिगुप्ति—मानसिक, वाचिक, कायिक संगोपन—त्रिधा असत्-कर्म-परिवर्जन—यही राजधानी की सुरक्षा के लिए मोर्चाबन्दी तथा तोपें आदि हैं। इन्हीं के कारण मेरा वह नगर सर्वथा सुरक्षित है, दुर्जेय—उसे किसी द्वारा जीता जाना सरल नहीं है।

"आत्म-पराक्रम—आत्म-बल मेरा धनुष है। ईर्या समिति विशुद्ध, निर्दोष गति उस धनुष की प्रत्यंचा है। धर्म रूप पताका सत्य द्वारा उसमे प्रतिबद्ध है। उस धनुष पर तप का बाण चढाकर मैं आत्म-नगर पर आक्रमण करने वाले कर्म-रूप शत्रुओ के कवच का भेदन करता हूँ, कर्म-जाल का अनुच्छेद करता हूँ।

"बाहरी संग्राम से निवृत्त, आत्म-संग्राम में संप्रवृत्त मुनि भव-भ्रमण—जन्म-मरण के चक्र से छूट जाता है।"

देवेन्द्र—"क्षत्रियवर ! अनुकूल्यार्थ-प्रासादो का निर्माण कराइए, उत्तमोत्तम घर बँधाइए, क्रीडा-स्थल बनवाइए। फिर निष्क्रमण कीजिए।"

राजर्षि—"जिसका मन सशयाकुल होता है, वह मार्ग मे घर बनाता है। वास्तव मे प्रज्ञाशील वह है,जो वहाँ पहुँच जाए, जहाँ उसका शाश्वत घर है—सिद्ध-स्थान है।"

देवेन्द्र—"चोर, डाकू, गिरहकट, तस्कर—इन्हें वशगत कर नियन्त्रण कर, नगर का क्षेम—कल्याण, सुख साधकर निष्क्रमण करें।"

राजर्षि—"कौन सापराध है, कौन निरपराध है, सही-सही जाना जा सके—ऐसा अज्ञान-वश समव नही है। दण्ड-प्रयोग मे गलती होना आशकित है। फलत. दुष्कर्म नही करने वाले—अपराध-रहित दण्डित हो जाते है तथा दुष्कर्म करने वाले—अपराधी छूट जाते है।"

देवेन्द्र—"जो पार्थिव—नृपतिगण आपके प्रति अभिनत नही हैं—नही झुके हैं, उनको अपने वश मे कर—झुका कर आप अभिनिष्क्रमण करें।"

राजर्षि—"एक पुरुष है, जो दुर्जय—जिसे जीत पाना बहुत दुष्कर हो, ऐसे सग्राम मे—दारुण युद्ध मे दस लाख योद्धाओ को जीत लेता है, और एक पुरुष है, जो केवल अपनी आत्मा को ही जीतता है, इन दोनो मे आत्म-विजेता ही महान् विजयी है। आत्मा से ही, जूझना चाहिए, बाह्य युद्ध से कुछ बनने का नही। आत्म-विजय कर मनुष्य सच्चा सुख प्राप्त करता है।"

एक आत्मा के जीत लिये जाने पर पाँचो इन्द्रिय, क्रोध, मान, माया, लोभ तथा आभ्यन्तर दुष्परिमाण सब विजित हो जाते हैं।"

देवेन्द्र—"क्षत्रियवर ! विपुल—विशाल, बडे-बडे यज्ञ आयोजित कर, श्रमण-ब्राह्मणो को भोजन कराकर, दान कर, भोग कर, यजन कर आप अभिनिष्क्रान्त हो।"

राजर्षि—' एक वह मनुष्य है, जो हर महीने दस-दस लाख गायो का दान करता है, एक वह है, जो सयम की आराधना करता है, कुछ भी नही देता—दान नहीं करता; इन दोनो मे सयमाराधक मुनि ही श्रेष्ठ है।"

देवेन्द्र—"मनुजाधिप—मनुष्यो के अधिनायक ! आप घोर—दुर्निर्वाह्य गृहस्थ-आश्रम का त्याग कर अन्य आश्रम-सन्यास—आश्रम की अभीप्सा कर रहे हैं। अधिक-उचित यह है—आप गृहस्थ मे रहते हुए ही धर्म की उपासना, आराधना करें।"

राजर्षि—"जो बाल—अज्ञानी महीने-महीने की तपस्या करे, कुश के अग्रभाग-जितने से परिमाण के आहार द्वारा पारणा करे, उसकी वैसी कठोर तप-साधना सुआख्यात—सर्वज्ञ-भाषित धर्म की सोलहवी कला—सोलहवे अश जितनी भी नही होती।"

देवेन्द्र—"क्षत्रियवर ! स्वर्ण, रजत, मणि, मौक्तिक, (कास्य-पात्र आदि), वस्त्र, वाहन, कोश—खजाना —इनका अभिवर्धन कर, फिर निष्क्रमण करें।"

राजर्षि—"यदि कैलाश पर्वत-जितने ऊँचे सोने-चाँदी के पर्वत भी हो जाए, तो भी लोभासक्त पुरुष के लिए वे कुछ नही हैं। क्योकि इच्छा आकाश के सामान अतरहित है।"

"स्वर्ण, उत्तम चावल आदि धान्य तथा पशुधन से परिपूर्ण पृथ्वी भी यदि किसी एक पुरुष को दे दी जाए, तो भी उसके लिए पर्याप्त नही होती, उसे उससे परितोष नही होता। इसलिए प्राज्ञ पुरुष को चाहिए, वह तप की, सयम-धर्म की आराधना करे।"

देवेन्द्र—"राजर्षे ! बडा आश्चर्य है, आप अभ्युदित—प्राप्त सुख का परित्याग कर रहे हैं और काल्पनिक सुख की इच्छा कर रहे हैं। इससे आप सकल्प मे विभ्रान्त रहेंगे, कर्दथित होंगे—पश्चात्ताप करेंगे।"

राजर्षि—"काम-भोग शल्यरूप है, विषरूप हैं, विष-दिग्ध सर्प जैसे हैं। जो काम-भोगों की अभिलाषा करते हैं, वे उन्हें न पाते हुए भी उनका सेवन नहीं करते हुए भी परिणामों की कलुषता के कारण दुर्गति में जाते हैं।

"क्रोध से जीव का अधोगमन होता है—वह नरक में जाता है। मान—अहंकार से वह निम्न गति प्राप्त करता है। माया—छल-कपट या प्रवंचना से शुभ गति का प्रतिघात—व्याघात या नाश होता है। लोभ लोक और परलोक में भयजनक है, शोकप्रद है।"

देवराज इन्द्र ब्राह्मण के रूप का परित्याग कर, इन्द्र-रूप का विकुर्वणा कर—अपने यथार्थ रूप में आकर मधुर शब्दों में राजर्षि नमि की इस प्रकार स्तावना करने लगा—

"राजर्षे ! बड़ा आश्चर्य है, आपने मान को पराजित कर दिया है, आपने माया को निष्क्रिय—प्रभाशून्य बना दिया है तथा लोभ को वशगत कर लिया है, नियन्त्रित कर लिया है। आपकी ऋजुता—सरलता, मृदुता—कोमलता, शान्ति—क्षमाशीलता, मुक्ति—निःसंगता अत्यन्त श्रेष्ठ है, आश्चर्यकर है।

"भगवन् ! आप यहाँ भी श्रेष्ठ हैं, परलोक में भी आपको श्रेष्ठता प्राप्त होगी। आप कर्म-रज का अपगम कर लोक में सर्वोत्तम स्थान, सिद्धि—सिद्धत्व—मोक्ष प्राप्त करेंगे।"

इन्द्र इस प्रकार उत्तम श्रद्धापूर्वक राजर्षि की स्तवना करता हुआ प्रदक्षिणा करता हुआ उन्हें बार-बार नमस्कार करने लगा।

ललित—सुन्दर, चपल—हिलते हुए कुण्डलयुक्त, मुकुटयुक्त इन्द्र राजर्षि नमि के चक्र अंकुश आदि शुभ चिह्नोपेत चरणों में वन्दन कर आकाश-मार्ग द्वारा अपने लोक में चला गया।

घर का—सांसरिक जीवन का परित्याग कर प्रव्रजित विदेहराज नमि की साक्षात् इन्द्र ने परीक्षा की, किन्तु, वे संयम में अविचल रहे, आत्म-भाव में अभिरत रहे।

सम्बुद्ध—सम्यक् बोधयुक्त पंडित तत्त्वज्ञ, प्रविचक्षण—सुयोग्य, विवेकशील पुरुष राजर्षि नमि की ज्यों भोगों से विनिवृत्त होकर आत्म साधना में निश्चल तथा सुस्थिर रहते हैं।[1]

## महाजनक जातक

### तथागत के महा अभिनिष्क्रमण की चर्चा

एक दिन का प्रसंग है, भिक्षु धर्मसभा में बैठे थे। तथागत के महा अभिनिष्क्रमण के सम्बन्ध में चर्चा कर रहे थे। उसकी प्रशस्तता का आख्यान कर रहे थे। उन्हें वैसा करते देख भगवान् ने उन्हें पूछा—"भिक्षुओ ! क्या वार्तालाप कर रहे हो ?"

भिक्षु बोले—"भन्ते ! आपके महा अभिनिष्क्रमण की प्रशंसा कर रहे हैं।"

भगवान् ने कहा—"भिक्षुओ ! तथागत ने न केवल अभी वरन् इससे पूर्व भी महा अभिनिष्क्रमण किया है।"

भिक्षुओं द्वारा जिज्ञासित किये जाने पर तथागत ने पूर्व-जन्म के वृत्तान्त का आख्यान किया।

---

१. उत्तराध्ययन सूत्र, नवम अध्ययन, सुखबोधा टीका।

**मिथिलाधिपति महाजनक**

पुराकालीन वृत्तान्त है, विदेह राष्ट्र मे मिथिला नगरी मे महाजनक नामक राजा था। उसके अरिट्ठजनक तथा पोळजनक नामक दो पुत्र थे। राजा ने राज्य-शासन का प्रशिक्षण देने की दृष्टि से उनमे से बडे को उपराजा पद पर प्रतिष्ठित किया एव छोटे को सेनापति का पद सौपा।

**अविश्वास . विद्वेष**

कुछ समय बाद महाजनक की मृत्यु हो गई। उसका बडा पुत्र अरिट्ठजनक राज्य-सिंहासन पर बैठा। उसने अपने छोटे भाई पोळजनक को उपराजा का पद दिया।

राजा के एक परिचारक ने उसके समक्ष पोळजनक के विरुद्ध शिकायत की। उसने कहा—"राजन् ! पोळजनक आपकी हत्या कर राज्य हथियाना चाहता है।"

राजा अरिट्ठजनक ने अपने सेवक की बात पर विश्वास कर लिया। उसने अपने छोटे भाई पोळजनक को बन्दी बना लिया। उसे लौह शृखलाओ मे बंधवा दिया। राजभवन से दूर एक कारागृह मे उसे कैद करवा दिया, प्रहरी बिठवा दिये।

**सत्य-क्रिया**

पोळजनक ने मन-ही-मन सत्य-क्रिया की—सत्सकल्प किया—यदि मै अपने भाई से द्रोह करता हू तो मेरी ये लौह शृखलाए न खुलें, जिनमे मैं जकडा हू, कारागृह के दरवाजे भी न खुले। यदि मैं अपने भाई से द्रोह नही करता तो ये लौह-शृंखलाए खुल जाए, दरवाजे खुल जाए।

सत्य-क्रिया का प्रभाव हुआ। लौह-शृखलाएँ तडातड टूट गईं, खण्ड-खण्ड हो गईं। दरवाजे अपने आप खुल गये। वह वहाँ से निकल गया। राज्य के सीमावर्ती गाँव मे जाकर बस गया। गाँव के लोगो ने उसे पहचान लिया। वे उसकी सेवा करने लगे। राजा अरिट्ठजनक उसे पुन बन्दी नही बना सका।

**लोकप्रियता**

पोळजनक के प्रति लोगो का आदर बढता गया। वह लोकप्रिय हो गया। उसका प्रत्यन्त जनपद पर अधिकार हो गया। उसके अनेकानेक अनुगामी हो गये। उसकी शक्ति बढ गई। उसने सोचा—मेरा बडा भाई अब भाई नही रहा, वह शत्रु है। मुझे अब मिथिला पर अधिकार कर लेना चाहिए। यो निश्चय कर वह बडे जन-समुदाय, सैन्य-समुदाय के साथ मिथिला पहुँचा। मिथिला को घेर लिया। जब मिथिला के लोगो को ज्ञात हुआ कि पोळजनक चढ आया है, उनमे से अनेक अपने हाथियो, घोडो तथा अन्यान्य वाहनो के साथ आकर उससे मिल गये।

**पराजय-निष्क्रमण**

पोळजनक ने राजा अरिट्ठजनक के पास सन्देश भेजा—"मैं पहले तुम्हारा शत्रु नही था, किन्तु, अब शत्रु हू। अपना राज्य मुझे सौंप दो या लडने को तैयार हो जाओ।"

राजा अरिट्ठजनक ने आत्मसमर्पण नही किया। वह युद्धार्थ तत्पर हुआ। उसने अपनी पटरानी को बुलाया। पटरानी तब गर्भवती थी। उसने उससे कहा—"कल्याणि ! युद्ध मे

जय-पराजय के सम्बन्ध में कुछ भी नही कहा जा सकता। यदि मैं युद्ध मे निहत हो जाऊ तो तुम गर्भ का परिरक्षण करना। पटरानी ने राजा का कथन शिरोधार्य किया। राजा युद्धार्थ निकल पडा। युद्ध मे उसने पोळजनक के योद्धाओ के हाथ वीरगति प्राप्त की। समग्र मिथिला मे कुहराम मच गया। महारानी को जब यह पता लगा कि राजा दिवंगत हो गया है तो उसने स्वर्ण, रत्न आदि बहुमूल्य वस्तुए ली। उन्हे एक टोकरी मे रखा। उनके ऊपर फटे-पुराने कपडे चीथडे डाल दिए। उन पर चावल बिखेर दिए। गन्दे, मैले कपडे पहने। अपने को कुरूप बनाया। टोकरी को मस्तक पर रखा। वह दिन दहाडे महल से निकल पडी। वैसी अवस्था में उसे कोई पहचान न सका।

## ब्राह्मण द्वारा परिरक्षण

नगर के उत्तरी दरवाजे से वह बाहर गई। पहले कभी कहीं एकाकी जाने का अवसर नही आया था, अत: उसे रास्ते की कोई जानकारी नही थी। वह दिङ्मूढ हो गई। उसने काळ चम्पानगर के विषय मे सुन रखा था। वह बैठ गई और उधर से निकलने वालो से पूछने लगी—"मुझे काळ चम्पानगर जाना है, क्या कोई उधर जानेवाला है? मैं साथ चाहती हू।"

महारानी की कुक्षि मे कोई सामान्य प्राणी नही था। प्रज्ञा आदि पारमिताओ का पूरयिता बोधिसत्त्व उसकी कोख मे था। पुण्य-प्रताप से शक्र का भवन प्रकम्पित हो उठा। शक्र ने इस पर ध्यान किया तो उसको ऐसा होने का कारण विदित हो गया। यह सोचकर कि महारानी का उदरस्थ प्राणी परम पुण्यात्मा है, मुझे वहाँ जाना चाहिए, महारानी की सहायता करनी चाहिए, शक्र ने एक वृद्ध पुरुष का रूप बनाया। पर्देदार गाडी तैयार की। उसमे बिछौना लगवाया। गाडी को हाकता हुआ वह वहाँ आया, जहाँ महारानी बैठी थी। आकर वह महारानी से बोला—"मैं काळ चम्पानगर जा रहा हूँ। क्या तुम्हें वहाँ जाना है?"

महारानी—"तात! मैं वही जाना चाहती हूँ।"

शक्र—"मा! तब तुम मेरी गाडी मे बैठ जाओ।"

महारानी—"तात! मैं गर्भवती हूँ। गाडी पर चढना मेरे लिए शक्य नही है। मेरी इस टोकरी को तुम अपनी गाडी मे रखो। मैं धीरे-धीरे पैदल चलती रहूगी।"

शक्र—"मा! भय मत करो। तुम गाडी मे बैठ जाओ। मैं कोई सामान्य चालक नही हूँ। तुम्हे आराम से ले चलूगा।"

महारानी ने टोकरी गाडी मे रखी, स्वय चढने का उपक्रम किया। तब शक्रने अपनी दिव्य शक्ति से पृथ्वी को अधर उठाया, रथ के पिछले भाग से लगा दिया। महारानी रथपर आरूढ हो गई। बिछौने पर लेट गई। उसने अनुभव किया, निश्चय ही यह कोई दिव्य प्राणी है। ज्योंही बिछौने पर लेटी, उसे नींद आ गई।

तीस योजन की दूरी पार करने पर एक नदी आई। शक्र ने नदी-तट पर रथ को रोका, महारानी को जगाया और उससे कहा—"मा! रथ से उतरो, नदी मे नहा लो। तकिये पर जो वस्त्र पडा है, उसे पहन लो।" महारानी रथ से नीचे उतरी। स्नान किया। वापस रथ पर बैठी।

शक्र ने बताया, रथ मे खाद्य पदार्थों की गठरी है, उसमे से लेकर भोजन कर लो। महारानी ने वैसा किया। वह फिर बिछौने पर लेट गई। उसे नींद आ गई। सायकाल हुआ,

चम्पानगर आया। महारानी ने नगर का परकोटा, दरवाजे आदि देखकर गाडीवान से पूछा—"तात ! यह कौन-सा नगर है ?"

शक्र—"मां ! यही चम्पानगर है।"

महारानी—"तात ! चम्पानगर तो हमारे नगर से साठ योजन की दूरी पर है। वह इतना जल्दी कैसे आ गया ?"

शक्र—"मां ! मुझे इसके सीधे मार्ग का ज्ञान है। मैं सीधा चला आया। इसलिए अधिक समय नही लगा।"

यो कहकर उसने महारानी को नगर के दक्षिणी दरवाजे के पास रथ से नीचे उतार दिया और कहा—"मा ! मेरा ग्राम यहाँ से कुछ आगे है; अत. मैं आगे जाऊगा। तुम नगर में चली जाओ।"

इतना कहकर शक्र आगे बढ गया, अन्तर्धान हो गया, अपने लोक मे चला गया। महारानी नगर मे प्रविष्ट हुई। एक शाला मे जाकर बैठ गई।

तभी का प्रसग है, चम्पानगर मे एक वेदपाठी ब्राह्मण निवास करता था। उसके पाँच सौ अन्तेवासी थे। वह उन्हे साथ लिये नदी पर नहाने जा रहा था। दूर से ही उसकी नजर महारानी पर पडी, जो शाला मे बैठी थी। महारानी की कुक्षि मे परम प्रतापशाली, महापुण्यवान् सत्त्व था। उसके प्रभाव से ब्राह्मण के मन में महारानी के प्रति अपनी कनिष्ठ सहोदरा जैसा स्नेह उत्पन्न हो गया। उसने अपने अन्तेवासियो को वही रुकने को कहा। स्वयं अकेला ही वह शाला मे गया। महारानी से पूछा—"बहिन ! तुम कहाँ की रहने वाली हो ? कौन हो ?"

महारानी—"मैं मिथिला नरेश अरिट्ठजनक की महारानी हूँ।"

ब्राह्मण—"तुम्हारे यहाँ आने का क्या प्रयोजन है ?"

महारानी—"पोळजनक ने मेरे पति का वध कर डाला है। मैं भयभीत होकर अपने उदरस्थ गर्भ के रक्षण हेतु भाग कर यहाँ आई हूँ।"

ब्राह्मण—"बहिन ! यहाँ इस नगर मे तुम्हारा क्या कोई सम्बन्धी या परिजन है ?"

महारानी—"तात ! इस नगर मे मेरा कोई सम्बन्धी या परिजन नही है।"

ब्राह्मण—"बहिन ! तुम चिन्ता मत करो। मैं महाशाल नामक ब्राह्मण हूँ, आचार्य हूँ। दूर-दूर तक मेरी प्रसिद्धि है। मैं तुम्हे अपनी सहोदरा बहिन मानूंगा। लोगो को यह प्रतीति कराने हेतु कि हम परस्पर भाई-बहिन है, तुम मेरे पैर पकडकर, भाई शब्द से सम्बोधित कर रोने लगो।"

रानी ने आचार्य की सात्त्विक भावना समझ ली। वह उसके चरणो मे गिर पडी, जोर-जोर से रोने लगी। ब्राह्मण भी रोने लगा। दोनो मिलकर खूब रोये। अन्तेवासी यह देखकर बडे विस्मित हुए। वे दौडकर आचार्य के पास आये और पूछने लगे—"आचार्य ! यह क्या बात है ? इस महिला से आपका क्या सम्बन्ध है ?"

आचार्य ने कहा—"यह मेरी कनिष्ठ भगिनी है। बहुत समय हुआ, यह मुझसे अलग हो गई। बहुत दिनो बाद हम मिले हैं।"

अन्तेवासियो ने यह देखकर कहा—"आचार्य ! आप चिन्तित न हो, हम इनकी सेवा करेंगे।"

महाशाल आचार्य ने महारानी को एक पर्देदार रथ में विठाया और अपने अन्तेवासियो से कहा—"तुम इसे मेरे घर ले जाओ, मेरी पत्नी को बतलाओ, यह मेरी बहिन है, इसके

लिए सभी अपेक्षित, समुचित व्यवस्थाएँ करो।" अपने शिष्यों को यों समझाकर आचार्य ने महारानी को अपने घर भिजवा दिया।

ब्राह्मण की पत्नी से विद्यार्थियों ने आचार्य का सन्देश कहा। ब्राह्मणी अपने पति की बहिन को आई जान प्रसन्न हुई। उसने जल गर्म किया, महारानी को स्नान कराया, उसके लिए बिछौना तैयार किया। उस पर उसे लिटाया। ब्राह्मण स्नानादि सम्पन्न कर अपने घर लौटा। भोजन का समय हुआ। वह भोजन करने बैठा। उसने अपनी पत्नी से कहा—"मेरी बहिन को भी बुलाओ, वह मेरे साथ ही भोजन करे।" ब्राह्मणी ने महारानी को बुलाया। सबने भोजन किया। यों सभी पारिवारिक सदस्य घुल-मिलकर रहने लगे। महारानी का बड़े सम्मान के साथ पालन-पोषण होने लगा।

### पुत्र-जन्म

कुछ समय व्यतीत हुआ। महारानी के पुत्र उत्पन्न हुआ। बालक के पितामह का नाम महाजनक था। तदनुसार उसका नाम महाजनककुमार रखा गया। वह क्रमशः बड़ा होने लगा। वह उच्च संस्कार तथा बल-सम्पन्न था, शुद्ध क्षत्रियवंश में उत्पन्न था, खेलते समय दूसरे बालक उसे कभी कुपित कर देते तो वह उनको पीट डालता। पिटाई होने पर वे बालक जोर-जोर से रोने लगते। जब उन रोते हुए बालकों से कोई पूछता कि तुमको किसने पीटा तो वे कहते कि हमें विधवा के बेटे ने पीटा। जब कुमार ऐसा सुनता तो मन-ही-मन सोचता, ये मुझे विधवा का बेटा क्यों कहते हैं ? इस सम्बन्ध में अपनी माता से पूछूंगा।

### कुमार की जिज्ञासा

कुमार ने एक दिन अपनी माता से पूछा—"मां ! बतलाओ, मेरा पिता कौन है ? मा ने उसे फुसलाने के लिए कहा—"बेटा ! ब्राह्मण तेरा पिता है।" बालक ने यह सुनकर अपने मन में सन्तोष मान लिया।

एक दिन की घटना है, फिर खेलते समय दूसरे बालकों ने उससे छेड़-छाड़ की। वह क्रुद्ध हो गया। उसने उनको पीट डाला। पिटे हुए बालकों ने फिर उसे विधवापुत्र कहा। इस पर वह बोला—"मुझे तुम लोग विधवापुत्र क्यों कहते हो ? मेरा पिता तो ब्राह्मण है।"

उन्होंने कहा—"तुम कैसे ब्राह्मण को अपना पिता कहते हो ? ब्राह्मण तुम्हारे कुछ नहीं लगता।"

कुमार ने सोचा—मेरी मा स्वेच्छा से मुझे मेरे पिता के सम्बन्ध में कुछ बतलाना नहीं चाहती। मैं उसे यह बतलाने के लिए बाध्य करूंगा।

कुमार अपनी मां का दूध चूंघ रहा था। दूध चूंघते समय उसने अपनी मा के स्तन में दांत गड़ा दिये और बोला—"सही-सही बतलाओ—मेरा पिता कौन है ? यदि नहीं बतलाओगी तो तुम्हारे स्तन को अपने दांतों से काट डालूंगा।"

महारानी ने कहा—"वत्स ! तुम मिथिला नरेश राजा अरिट्ठजनक के पुत्र हो। तुम्हारे पिता का तुम्हारे पितृव्य पोळजनक ने वध कर डाला। तुम गर्भ में थे। मैं गर्भ-रक्षण हेतु इस नगर में आई। इस ब्राह्मण ने मुझे अपनी छोटी बहिन माना। बड़े भाई की ज्यों मेरा पालन-पोषण किया। वस्तुस्थिति यह है बेटा !" यह सुनकर कुमार के मन में सन्तोष हुआ। अब जब कभी खेल-कूद के लड़ाई-झगड़े में दूसरे बालक यदि उसे विधवापुत्र कहते तो वह बुरा नहीं मानता, नाराज नहीं होता।

विजयोत्साह

सोलह वर्ष के होते कुमार ने ऋग्वेद, यजुर्वेद तथा सामवेद का अध्ययन कर लिया। वह षोडशवर्षीय राजकुमार बहुत ही सुन्दर, आकर्षक व्यक्तित्व का धनी हो गया। उसने अपने मन मे विचार किया, मैं अपने पिता का राज्य वापस लू। उसने अपनी माता से पूछा—"मा! तुम्हारे पास कोई बहुमूल्य वस्तु, धन आदि है? मैं अपने पिता का राज्य अपने पितृव्य से वापस लूगा। यदि तुम्हारे पास कुछ हो तो मुझे दे दो, मैं साधन जुटाऊं। यदि तुम्हारे पास कुछ न हो तो मैं व्यापार कर धनार्जन करूगा।"

महारानी ने कहा—"तात! जब मैं अपने राज्य से भागी, तब खाली हाथ नही आई। स्वर्ण, मुक्ता, मणि, हीरे आदि बहुमूल्य सामग्री साथ लिये आई, जो मेरे पास यहाँ सुरक्षित है। उनमे से एक-एक मोती, एक-एक रत्न इतना मूल्यवान् है कि उसके मूल्य से प्राप्त धन द्वारा पर्याप्त सामग्री जुटाई जा सकती है।"

कुमार यह सुनकर प्रसन्न हुआ। उसने अपनी माता के पास जो धन था, उसमे से आधा लिया। कुछ व्यापारी समुद्र पार कर व्यापारार्थ स्वर्णभूमि जा रहे थे। राजकुमार महत्त्वाकांक्षी था। उसने विचार किया—मैं भी समुद्र पार कर व्यापार द्वारा इस धन को कई गुना करू। यो सोचकर उसने माल खरीदा, उसे जहाज पर लदवाया। वह अपनी माता के पास गया और उससे कहा—'मा! मैं अपने पुरुषार्थ द्वारा और धन अर्जित करने हेतु स्वर्णभूमि जा रहा हूँ।"

महारानी ने कहा—"बेटा! समुद्र पार करना बहुत कठिन है, बडा, कष्टसाध्य है। उसमे खतरे बहुत है, लाभ कम है, तुम क्यो जाते हो? राज्य स्वायत्त करने हेतु जितना अर्थ चाहिए, उससे कही अधिक अर्थ तुम्हारे पास है।"

राजकुमार बोला—"मा! मैं अपने पुरुषार्थ द्वारा और कमाना चाहता हूँ। मैं जाऊगा, मैंने ऐसा निश्चय कर लिया है।" वह अपनी माता को प्रणाम कर, उसका आशीर्वाद प्राप्त कर वहाँ से उठा, समुद्रतट पर आया जहाज मे चढा।

उधर मिथिला मे राजा पोळजनक असाध्य रोग से पीडित हो गया। उसके बचने की कोई आशा नही रही।

संकट : सुरक्षा

जहाज मे सात सौ आदमी बैठे। वह सात दिन-रात चलता रहा। अकस्मात् समुद्र मे तूफान उठा, जहाज डगमगा गया। काष्ठपट्ट भग्न हो गये। लोग घबरा गये। बुरी तरह क्रन्दन करने लगे। अपने-अपने इष्ट देवताओ का स्मरण करने लगे, मनौती मनाने लगे।

बोधिसत्त्व ने, जो राजकुमार के रूप मे था, न रुदन किया, न क्रन्दन किया तथा न किसी प्रकार की आकुलता ही व्यक्त की और न किसी देवता को नमन, प्रणमन ही किया। जब उसे यह प्रतीत हुआ कि जहाज जल मे डूबने जा रहा है, तो उसने घृत एव चीनी मिलाकर भरपेट आहार किया। दो चिकने वस्त्रो मे तेल चुपडा। अपनी देह पर उन्हे लपेटा। वह जहाज के मस्तूल के सहारे ऊँचा, ऊपर खडा हो गया। जब जहाज समुद्र मे निमग्न होने लगा तो वह मस्तूल पर चढ गया। डूबते हुए लोगो को मकर और कच्छप खा गये। मनुष्यो के खून से पानी लाल रग का हो गया।

राजकुमार मस्तूल पर चढा था। उसने सोचा—मिथिला नगरी अमुक दिशा मे

अवस्थित है। वह मस्तूल से नीचे कूदा। वह बड़ा पराक्रमशाली तथा शक्ति सम्पन्न था। जो मगर और कछुए उसे खाने को झपटे, उसने उनको तत्काल मार गिराया। उधर मिथिला मे उसी दिन राजा पोळजनक का देहावसान हो गया।

राजकुमार मणियो के से नीले रंग की लहरों पर सोने जैसे वर्ण के काष्ठ-पट्ट की ज्यो तैरने लगा। एक सप्ताह तक वह समुद्र के जल पर तैरता रहा। ज्योही उपयुक्त समय होता, वह समुद्र के खारे पानी से अपना मुह धो लेता, उपोसथ व्रत स्वीकार कर लेता।

तब चारो दिशाओ के लोकपालो द्वारा मणिमेखला नामक देवकुमारिका सागर की परिरक्षिका के रूप मे नियुक्त थी। उसे लोकपालो का यह आदेश था कि माता-पिता की सेवा करने वाले तथा वैसे ही श्रेष्ठ कार्य करने वाले, अन्यान्य उत्तम गुणो से युक्त पुरुष, जो सागर मे डूबने योग्य न हो, यदि सयोगवश सागर मे गिर पड़े, तो उन्हे बचाना, उनका परिरक्षण करना उसका कार्य है। देव-कन्या मणिमेखला अपने ऐश्वर्य और वैभव का आनन्द लूटने मे निमग्न थी। उसे अपना कर्तव्य स्मरण नही रहा। उसने सहसा विचार किया, सात दिन व्यतीत हो गये है, मैंने सागर की ओर, वहाँ से सम्बद्ध अपने कर्तव्य की ओर कोई ध्यान नही दिया, अब मुझे उस ओर गौर करना चाहिए। उसने समुद्र की ओर दृष्टि फैलाई, महाजनककुमार को समुद्र मे तैरते देखा। उसने कुमार के व्यक्तित्व, धैर्य और साहस का परीक्षण किया। वह कुमार की शालीनता एव ऊँचे विचारो से प्रभावित हुई।

देव-कन्या ने राजकुमार से कहा—"महा पराक्रमशाली प्राज्ञ पुरुष ! बतलाओ, मैं तुम्हे कहाँ पहुँचाऊ ?"

राजकुमार ने कहा—"मैं मिथिला नगर जाना चाहता हूँ। तुम मुझे वही पहुँचाओ।"

मणिमेखला ने कुमार को अपने दोनो हाथो से उसी प्रकार उठा लिया, जैसे कोई फूलो की माला को उठाले। अपने प्यारे पुत्र को माता जिस प्रकार अपनी छाती से लगा लेती है, उसी प्रकार वह उसे अपनी छाती से लगाये आकाश मे उड़ा ले गई। सात दिन तक समुद्र के नमकीन जल मे रहने से कुमार का शरीर पक गया था, चमड़ी कुछ गलने-सी लगी थी। देवकन्या के दिव्य सस्पर्श से वह स्वस्थ हो गया। उसे नीद आ गई। देवकन्या ने उसे मिथिला पहुँचा दिया। वहाँ आम के बगीचे मे मगल-शिला पर उसे लिटा दिया। उद्यान के अधिष्ठातृ-देवो को मणिमेखला ने कुमार के परिरक्षण का भार सौंपा और वह स्वय अपने स्थान पर चली गई।

### राज्य-लाभ

जैसा ऊपर उल्लेख हुआ है, पोळजनक रुग्ण था। उसकी मृत्यु हो गई। उसके कोई पुत्र नही था, केवल एक कन्या थी। कन्या का नाम सीवळी देवी था। वह बहुत प्रज्ञावती एव विवेकशीला थी।

राजा जब मृत्यु-शय्या पर लेटा था, अपने अन्तिम सास ले रहा था, तो अमात्यो ने, सामन्तो ने उससे पूछा—"राजन् ! आपके दिवगत हो जाने के पश्चात् यह राज्य किसे दें ? राजसिंहासन पर किसे बिठाए ?"

मौत की बाट जोहते राजा ने कहा—"जो राजकुमारी सीवळी को रुचिकर हो, जिससे उसे समाधान हो, उसे ही यह राज्य सौपा जाए।" इतना कहकर राजा ने प्राण छोड दिए।

राजा के अन्त्येष्टि-सम्बन्धी समस्त कृत्य हो चुकने के बाद सातवें दिन उसके मन्त्री एकत्र हुए। उन्होने राजा द्वारा प्रकटित भावना के अनुरूप यह जानने का प्रयास किया कि राजकुमारी सीवळी किसे पसन्द करती है। उन्होने राज्य के सेनापति, कोषाध्यक्ष, श्रेष्ठी, छत्रग्राह, असीग्राह को क्रमशः राजकुमारी के पास उसकी पसदगी की दृष्टि से भेजा। राजकुमारी ने उन सबको अयोग्य करार दिया।

जब अमात्यो ने यह देखा कि उन द्वारा प्रेषित विशिष्ट जनो मे कोई भी ऐसा पुरुष नही निकला, जो वैसा गुण-सम्पन्न हो, जैसा राजकुमारी चाहती है, वे बडे चिन्तित हुए। विचार करने लगे, राजा के बिना राज्य का सरक्षण, परिरक्षण सभव नही होता, बडी कठिनाई है, क्या किया जाए ? राजपुरोहित को एक उपाय सूझा। उसने कहा—"आप लोग चिन्ता न करें। उपयुक्त, सुयोग्य राजा प्राप्त करने के लिए हमे पुष्यरथ छोडना चाहिए। पुष्यरथ के माध्यम से प्राप्त राजा सारे जम्बूद्वीप पर राज्य करने मे सक्षम होता है।"

मन्त्रियो ने राजपुरोहित का प्रस्ताव स्वीकार किया। नगर को सजवाया। मगलरथ तैयार करवाया। उसमे कुमुद वर्ण के चार अश्व जुतवाए। उस पर चदवा डलवाया। रथ मे राजचिह्न रखवाये। उसके चारो ओर चातुरगिणी सेना का नियोजन किया। ऐसी परपरा थी, जिस रथ मे रथ का स्वामी विद्यमान हो, वाद्य-ध्वनि उसके आगे होती। जो रथ स्वामी रहित हो, रिक्त हो, गाने बाजे उसके पीछे चलते। अत रथ को आगे किया, वाद्य-वादक उसके पीछे हुए। रथ को स्वर्णमय भृगारक से जलाभिषिक्त कर कहा—जो राज्य करने का पुण्य, भाग्य लिये उत्पन्न हुआ हो, उसके पास जाओ। रथ ने राजभवन की परिक्रमा की और वह वहाँ से चल पडा। सेनापति आदि जो भी उच्चाधिकारी वहाँ विद्यमान थे, उन सबको लाघता हुआ वह पुष्यरथ नगर के पूर्वी दरवाजे से बाहर निकला तथा बगीचे की ओर बढा।

रथ तेजी से जाने लगा। लोगो ने जब उसे यो द्रुत गति से जाते हुए देखा तो कहा, इसे रोक दिया जाए, न जाने यह कहाँ का कहाँ चला जाए। राजपुरोहित ने इसका निषेध किया। उसने कहा—"रथ को मत रोको, चाहे वह सौ योजन दूर भी क्यो न चला जाए, चलने दो।" रथ बगीचे मे प्रविष्ट हुआ। वहाँ उसने मंगल-शिला की परिक्रमा की, जिस पर राजकुमार लेटा था। परिक्रमा कर वह वहाँ रुक गया। राजपुरोहित ने देखा, मगल-शिला पर एक युवक लेटा है। उसने मन्त्रियो को संबोधित किया, कहा—"देखो, यहाँ एक मनुष्य लेटा हुआ है। उसमे राजछत्र धारण करने की योग्यता है या नही, कुछ कहा नही जा सकता। परीक्षा करें। शीघ्र ही सभी वाद्य ध्वनित किये जाए। यदि यह मनुष्य पुण्यात्मा होगा तो उस ओर देखेगा तक नही, अपनी मस्ती मे सोया रहेगा। यदि यह पुण्यहीन होगा तो वाद्य-ध्वनि सुन कर भयाक्रान्त हो जायेगा, घबरा उठेगा, काँपने लगेगा।"

पुरोहित के सकेत के अनुसार तत्काल सैकडो वाद्य बजाये गये। उनसे निकली हुई ध्वनि ऐसी लगती थी, मानो समुद्र गर्जना कर रहा हो। राजकुमार के रूप मे विद्यमान बोधिसत्त्व ने नेत्र खोले। वस्त्र से ढका अपना सिर उघाडा, लोगो की ओर दृष्टिपात किया। देखते ही उसे प्रतीत हुआ, ये राजछत्र लेकर यहाँ आये हैं। उसने उस ओर विशेष गौर नही किया। पुन. अपना मस्तक वस्त्र से ढक लिया। बाईं करवट लेट गया। राजपुरोहित उसके समीप आया। उसने उसके पैरो से वस्त्र हटाकर उसकी पगथली के लक्षण देखे। लक्षणो से उसे

यह प्रतीति हुई कि एक द्वीप पर ही नहीं, यह चारों द्वीपों पर शासन करने में सक्षम है। पुरोहित ने फिर वाद्य-ध्वनि करवाई। राजकुमार ने अपने मुंह पर से वस्त्र हटाया। करवट बदली। फिर लेटा रहा। लेटे-लेटे, वहाँ आये हुए लोगों को देखता रहा। राजपुरोहित ने वहां खड़े हुए लोगों को दूर किया। वह बोधिसत्त्व के समीप आया। उसने अपने दोनों हाथ जोड़े। विनत होकर निवेदन किया—"कुमार! उठिए, आप राज्य के अधिकारी मनोनीत हुए हैं।"

राजकुमार—"तुम्हारे राज्य का राजा कहाँ है?"
राजपुरोहित—"राजा दिवगत हो गया।"
राजकुमार—"क्या उसके कोई बेटा नहीं है, भाई नहीं है?"
राजपुरोहित—"देव! उसके पुत्र या भाई नहीं है।"
राजकुमार—"अच्छा, मैं राज्य-शासन सम्हालूंगा।"

राजकुमार उठा, मंगल-शिला पर सुखासन में बैठ गया। वहीं पर उसका राजतिलक कर दिया गया। यों महाजनक कुमार राजा हो गया। वह उत्तम रथ पर आरूढ़ होकर बड़े उल्लास के साथ नगर में सप्रविष्ट हुआ।

महाजनक कुमार राजमहल में गया, जहाँ दिवगत राजा पोळजनक की एकमात्र सन्तान राजकुमारी सीवळी देवी रहती थी। सीवळी देवी ने उसकी योग्यता, प्रतिभा एवं सामर्थ्य का बहुत प्रकार से परीक्षण किया। वह परीक्षण में सफल निकला। राजकुमारी परितुष्ट हुई। उसने उसे राजा और अपने पति के रूप में स्वीकार किया।

### कुशल शासक, महान् दानी

महाजनक मिथिला का राज्य करने लगा। उसने नगर के चारों दरवाजों पर चार तथा नगर के मध्य में एक—यों पाँच दानशालाएँ बनवाईं। प्रचुर दान देने लगा। उसने चम्पानगर से अपनी मां को तथा आचार्य महाशाल को, जिसने उसका तथा उसकी माता का पालन-पोषण किया था, बुलाया, उनका बड़ा सम्मान किया।

महाजनक अत्यन्त बुद्धिमत्ता, कुशलता एवं सहृदयता से राज्य करने लगा। समग्र विदेह राष्ट्र में उसका यश फैल गया। लोग यह जानकर हर्षित हुए कि राजा अरिट्ठजनक का पुत्र महाजनक राज्य कर रहा है। वह प्रज्ञाशील है, सुशासक है। वे तरह-तरह के उपहार लेकर मिथिला में उपस्थित हुए। नगर में उत्सव आयोजित हुआ। सब ओर आनन्द छा गया।

राजा महाजनक दश राजधर्मों के अनुरूप शासन करता था। कुछ समय पश्चात् महारानी सीवळी देवी ने उत्तम लक्षण युक्त पुत्र का प्रसव किया। उसका नाम दीर्घायुकुमार रखा। दीर्घायुकुमार क्रमशः बड़ा हुआ, तरुण हुआ। राजा ने उसे उपराज-पद पर प्रतिष्ठित किया। राजकुमार अपने पिता के सहयोगी के रूप में कार्य करने लगा।

### वैराग्य की उद्भावना

एक दिन का प्रसंग है, राजोद्यान का मालाकार भिन्न-भिन्न प्रकार के फल एवं फूल लाया। राजा को भेंट किये। राजा प्रसन्न हुआ। मालाकार को पुरस्कृत किया, उसमें

कहा—"मालाकार ! हम उद्यान का निरीक्षण करना चाहते है। उसे सुसज्जित करो।"
मालाकार बोला—"जो आज्ञा स्वामिन् ! पधारें।"

मालाकार, राजभवन से उद्यान को लौट आया। उसने उद्यान को सजाया, राजा को सूचित किया। राजा गजारूढ हुआ। अपने सामन्तो एव परिचारको के साथ उद्यान के दरवाजे पर पहुँचा। उद्यान मे प्रविष्ट होते ही उसकी दृष्टि दो आम्रवृक्षो पर पडी। दोनो गहरे हरे-भरे थे। एक फलो से लदा था, दूसरा फलरहित था। फलदार वृक्ष के फल आम बहुत मधुर थे, किन्तु, उसके फल अब तक किसी ने नही तोडे थे; क्योकि राजोद्यान का पहला फल राजा खाए, तदनन्तर ही दूसरे लोग फल तोड सकते थे। राजा ने हाथी पर बैठे-बैठे ही एक आम तोडा। ज्योही उसे खाया, उसका रस जिह्वा पर पडा, वह दिव्य आस्वादमय प्रतीत हुआ। राजा ने मन-ही-मन कहा, आम का अद्भुत स्वाद है, वापस लौटते समय भर पेट खाऊगा।

राजा उद्यान मे आगे बढ गया। पीछे उपराजा से लेकर सामान्य कर्मचारी तक—सबने आम के फल खाये। सारे के सारे फल समाप्त हो गये। फल जब नही रहे, तब लोगो ने उसके पत्ते तक तोड डाले। वृक्ष मात्र एक ठूठ रह गया। दूसरा वृक्ष, जो फलरहित था, ज्यो का त्यो खडा रहा। वह अत्यन्त हरा-भरा, मणियो के टीले जैसा प्रतीत होता था।

राजा उद्यान का निरीक्षण कर वापस लौटने लगा। उसकी दृष्टि उस ठूठ पर पडी। उसने अपने सामन्तो से पूछा—"यह क्या है ?"

सामन्तो ने कहा—"राजन् ! आपने उद्यान मे प्रविष्ट होते ही जिस आम्रवृक्ष का फल खाया, यह वही वृक्ष है। आपके फल तोडने के बाद सबने उसके फल तोडे। जब फल नही रहे तो लोगो ने उसके पत्ते तक तोड डाले। वृक्ष का ऐसा रूप बना दिया। सामन्तो ने साथ ही साथ यह भी कहा—"महाराज ! सामने जो दूसरा वृक्ष खडा है, वह ज्यो का त्यो है। उसका कुछ भी नही बिगडा, क्योकि वह फलरहित है। फलरहित का कोई कुछ नही बिगाडता।"

### चिन्तन की गहराई मे

राजा अन्तर्मुखीन हुआ। उसने सोचा—जिस राज्य का मैं अधिपति हूँ, वह राज्य एक फलयुक्त वृक्ष के सदृश है। प्रव्रजित जीवन फलरहित वृक्ष के तुल्य है। जिसके पास धन-वैभव है, सत्ता है, उसे भय ही भय है। जो अकिञ्चन है, जिसके पास कुछ भी नही, उसे कोई भय नही है। मुझे चाहिए, मैं फलवान् वृक्ष की ज्यो न रहूँ, जो थोडी देर मे दुर्दशाग्रस्त हो गया। मै फलरहित वृक्ष की ज्यो बनू, राज्य, सम्पत्ति, वैभव, ऐश्वर्य सब कुछ छोडकर प्रव्रज्या स्वीकार करू।

### साधना की देहली पर

राजा के चिन्तन की परिणति दृढ सकल्प के रूप मे हुई। वह वहाँ से वापस लौटा। महल के दरवाजे पर आया, खडा हुआ, अपने सेनाध्यक्ष को बुलाया और उससे कहा—"सेनापते ! आज से ऐसी व्यवस्था रखो, केवल मुख-शुद्धि आदि हेतु जल लाने वाले, भोजन लानेवाले मनुष्य के अतिरिक्त किसी का मेरे आवास-स्थान मे मेरे पास आगमन न हो। राज्य के प्राक्तन न्यायाधीश तथा मन्त्रिगण के साथ तुम राज्य का शासन सचालित करते

रहो। मैं प्रासाद के सर्वोच्च तल मे निवास करूगा, श्रमण-धर्म का पालन करूगा।" ऐसा आदेश देकर सेनापति की प्रतिक्रिया की प्रतीक्षा किये बिना वह महल के ऊँचे तल्ले मे चला गया। जैसा सोचा था। तदनुसार साधनापूर्वक रहने लगा।

### प्रव्रज्या की उत्कण्ठा

राजा के यो साधना-रत रहते चार महीने व्यतीत हो गये। उसे ससार नरक-सदृश प्रतीत होने लगा। वह मन-ही-मन परिकल्पना करने लगा—मेरे जीवन मे वह दिन कब आयेगा, जब इन्द्रलोक-सदृश वैभवपूर्ण, ऐश्वर्यपूर्ण मिथिला नगर का परित्याग कर मैं हिमाद्रि पर जाऊगा, प्रव्रजित हूँगा।

यह घटना तब की है, जिन दिनो मनुष्यो का आयुष्य दस सहस्र वर्ष का होता था। राजा सात हजार वर्ष तक राज्य-वैभव मे रहा, राज्य किया। जब उसका आयुष्य तीन हजार वर्ष बाकी रहा, तो उसने अपने जीवन को नया मोड दिया। वह साधना-रत हुआ। चार मास पर्यन्त घर मे रहा, साधना मे रहा, किन्तु, इससे उसे परितोष नही हुआ। इसे उसने अपने लिये पर्याप्त नही माना। उसने निश्चय किया, मैं इस वेष मे—गृही के वेष मे यहाँ रहता रहू, मुझे रुचता नही। मुझे प्रव्रज्या ले लेनी चाहिए, प्रव्रजित का वेष अपना लेना चाहिए।

### अभिनिष्क्रमण

राजा ने किसी को बिना कुछ कहे, अपने परिचारक को आदेश दिया—तुम बाजार जाओ, काषाय-वस्त्र तथा मृत्तिका-पात्र खरीद लाओ। ध्यान रहे, इस सम्बन्ध मे किसी से कुछ कहना नही है। परिचारक ने वैसा ही किया। फिर राजा ने नापित को बुलाया। माथे के बाल, दाढी-मूछ के बाल—सब मुडवा लिये। नाई को पारितोषिक देकर विदा किया। राजा ने एक काषाय-वस्त्र पहना, एक ओढा और एक ओर अपने कन्धे पर डाल लिया। मृत्तिका-पात्र एक झोले मे डाला, उसे कन्धे पर लटकाया। हाथ मे एक लकडी ली। प्रत्येक बुद्ध की ज्यो वह अपने महल की छत पर कुछ देर घूमता रहा। उस रात को वही रहने का विचार कर उसने प्रातः वहा से अभिनिष्क्रान्त होने का निश्चय किया। प्रातःकाल हुआ। वह वैभव-विलसित प्रासाद का परित्याग कर नीचे उतरने लगा।

### महारानी का अवसाद : उपाय

उधर महारानी सीवळी देवी बडी आकुल थी। चार महीने व्यतीत हो गये, राजा को देखने का उसे अवसर नही मिला। सीवळी देवी के अतिरिक्त राजा के सात सौ पत्नियाँ और थी। महारानी सीवळी ने अपनी सात सौ सपत्नियो को बुलाकर कहा—"राजा विरक्त हो गया है, हम उसे देखने चले। तुम सब शृंगार करो, सुसज्जित हो जाओ, वासनामय हाव-भावो का प्रदर्शन कर राजा को रागानुबद्ध बनाने का प्रयत्न करना है।" रानियो ने पटरानी के कथनानुसार वैसा ही किया। उन्होंने उत्तमोत्तम वस्त्र धारण किये, आभूषण पहने, शृंगार किया। उन्हे साथ लिये सीवळी देवी महल की सीढियो पर चढने लगी।

राजा महल से नीचे उतर रहा था। महारानी ने, अन्य रानियो ने उसे देखा, किन्तु, वे उसे पहचान नही पाईं। उन्होने सोचा कोई प्रत्येक बुद्ध होगे, महाराज को उपदेश देने

आये होंगे। प्रव्रजित वेष मे राजा महल से नीचे उतर आया। रानियाँ महल के भीतर गई। राजा के शयन-कक्ष मे शय्या पर उसके बाल कटे पडे थे, शृगार की साज-सज्जा का सामान बिखरा था। महारानी ने यह देखकर अनुमान लगा लिया कि जिसे वह तथा रानिया प्रत्येक बुद्ध समझे थी, वह प्रत्येक बुद्ध नही था, राजा ही था। उसने अपनी सपत्नियो से कहा—"चलो, हम राजा को मनाए, आकृष्ट करें, रोकें।"

वे सब नीचे आगन मे आई। सबने अपने सिर के केश खोल लिये, उन्हे अपनी पीठ पर फैला लिया। छाती पीटने लगी, अत्यन्त शोक पूर्ण, विषादपूर्ण स्वर मे कहने लगी—"महाराज! रुकिए, ऐसा मत कीजिए। आपके वियोग मे हमारी क्या दशा होगी, कुछ तो सोचिए।"

रानियो को जब इस प्रकार रोते-बिलखते देखा तो समस्त नागरिक भी उसी प्रकार रोने-पीटने लगे। नगर का वातावरण बडा दु खपूर्ण हो गया। राजा इन सब स्थितियो के बावजूद अपने सकल्प से विचलित नही हुआ।

### एक और उपक्रम

महारानी सीवली देवी बहुत रोने-पीटने, चीखने-चिल्लाने पर भी जब राजा को नही रोक सकी तो उसने एक उपाय निकाला। उसने सेनाध्यक्ष को बुलाया और उसे आदेश दिया—"जाओ, राजा जिस ओर चला जा रहा है, उससे आगे-आगे पुरातन गृहो, जीर्ण मकानो, घास-फूस आदि मे आग लगवा दो, खूब धुआ करवाओ।"

सेनाध्यक्ष ने महारानी के आदेश का पालन किया। आग धधकने लगी, आकाश मे धूआँ छा गया। महारानी सीवली राजा के समीप पहुँची, उसके चरणो मे गिर पडी, करुण स्वर मे बोली—

"ते स्मा अग्गिस्मा जाला कोसा उयहन्ति मागसो।
रजत जातरूपञ्च मुत्ता वेलुरिया बहू॥
मणयो सखमुत्ता च वत्थिक हरिचन्दन।
अजिन दन्तभण्ड च लोह काळायस बहु।
एहि राज! निवत्तस्सु मा ते त विनसा धन॥[1]

मिथिला नगर के घरो मे आग लग गई है। उससे लपटें निकल रही हैं। राज्यकोश जलते जा रहे हैं। रजत, स्वर्ण, मोती, वैडूर्य, शख, विविध रत्न, कपडे, पीत चन्दन, चमडे की चीजें, हाथी दांत के पात्र, सामान, लोह-निर्मित वस्तुएँ, ताम्र-निर्मित वस्तुएँ अग्नि मे भस्मसात हो रही हैं। राजन्! आप आए। इस अग्नि-काण्ड को रोकें, जिससे आपकी सम्पत्ति ध्वस्त न हो।"

बोधिसत्त्व ने कहा—"देवी! तुम क्या कहती हो? सुनो—

सुसुख वत जीवाम येस नो नत्थि किञ्चन।
मिथिलाय डय्हमानाय न मे किञ्चि अडय्हथ॥[2]

जिनके कुछ अपना होता है, उनका ही जलता है। हमारा कुछ नही है, हम अकिञ्चन

---

१. गाथा १२३, १२४
२ गाथा १२५

हैं, परम सुखी हैं, सुखपूर्वक जीते हैं। मिथिला जल रही है, इसमें हमारा कुछ भी नहीं जल रहा है।"

महारानी ने देखा उसका उपाय निष्फल गया। उसने और भी कई उपाय किये, किन्तु, वह सफल नहीं हो पाई। यह तो हुआ, किन्तु महारानी ने, रानियों ने, लोगों ने राजा का पीछा नहीं छोड़ा। साठ योजन पर्यन्त वे राजा के पीछे-पीछे चलते गये। वे क्रमशः उत्तर हिमालय की तरफ चले जा रहे थे।

तब हिमालय की स्वर्ण-गुफा में एक तपस्वी निवास करता था। उसका नाम नारद था। वह पांच अभिज्ञाओं तथा ध्यान के आनन्द में निमग्न था। एक सप्ताह व्यतीत होने पर उसने अपना ध्यान खोला। वह उठा। हर्षातिरेक से उसके मुख से निकला—"अहो सुखम्, अहो सुखम्—ध्यान का आनन्द कितना तुष्टिप्रद है।"

नारद विचार करने लगा—इस जम्बूद्वीप में क्या और भी कोई ऐसा है, जो ऐसे सुख की गवेषणा में अभिरत हो। उसने दिव्य नेत्रों से पर्यवेक्षण किया तो उसे प्रतीत हुआ कि राजा महाजनक के रूप में बोधिसत्त्व उत्पन्न हैं। उसने यह भी जाना कि राजा ने राज्य-वैभव का परित्याग कर दिया है। महारानी सीवली देवी, आदि सौ रानियाँ तथा लोग रोके नहीं जा सके हैं। वे सब राजा महाजनक के पीछे-पीछे चले आ रहे हैं। नारद को शंका हुई, बोधिसत्त्व के महा अभिनिष्क्रमण में कहीं ये विघ्न रूप न हो जाएं। वह ऋद्धि-बल से आकाश में अधर अवस्थित हुआ तथा राजा महाजनक को उपदेश दिया। उपदेश देकर वह आकाश-मार्ग द्वारा अपने आवास-स्थान पर चला गया।

नारद की ज्यों मिगाजिन नामक एक अन्य तपस्वी भी ध्यान-साधना में निरत था। उसने भी ध्यान से उठने पर महाजनक को उपदिष्ट किया, उसे अनासक्त रहने का उपदेश दिया।

महाजनक अपने संकल्प पर सुदृढ़ था ही। इन तपस्वियों के उपदेश से वह और आनन्दित हुआ। महारानी सीवली देवी ने देखा कि राजा किसी भी तरह वापस लौटना नहीं चाहता तो वह उसके चरणों पर गिर पड़ी और कहने लगी—"स्वामिन् ! राजकुमार का राज्याभिषेक कर आप प्रव्रजित हों, जिससे आपकी प्रजा आश्वस्त रहे।"

महाजनक ने कहा—"महारानी ! मैंने राज्य का, सर्वस्व का परित्याग कर दिया है। मुझे विश्वास है, राजकुमार दीर्घायु मिथिला का शासन भली-भांति करता रहेगा। मैं वापस नहीं लौट सकता।"

### कुमारिका के कंकण

महाजनक तथा सीवली वार्तालाप करते हुए नगर के दरवाजे पर पहुंचे। वहाँ बच्चे खेल रहे थे। एक बालिका के एक हाथ में एक कंकण था तथा दूसरे हाथ में दो कंकण थे। वह बालू को अपने हाथों से बालू बटोर रही थी। उसके जिस हाथ में एक कंकण था, वह आवाज नहीं करता था। जिस हाथ में दो कंकण थे, वे आवाज करते थे। राजा ने रानी को समझाने का यह उचित अवसर जाना। उसने बालिका को सम्बोधित कर कहा—

"कुमारिके उपसेनिये निच्चं निगळमण्डिते।
कस्मा ते एको भुजो जनति एको न जनति भुजो॥"[1]

---

१. गाथा १५८

अपनी मा के पास शयन करने वाली विभूषालकृत कुमारिके ! तुम्हारे एक हाथ से आवाज नही होती, ऐसा क्यो ?"

कुमारिका ने उत्तर दिया—

"इमस्मि मे समण ! हत्थे पटिमुक्का दुनीधरा ।
सघाता जायते सद्दो दुतियस्सेव सा गति ॥
इमस्मि मे समण हत्थे पटिमुक्को एकनीधुरो ।
सो अदुतियो न जनति मुनि भूतो न तिट्ठति ॥
विवादपत्तो दुतियो केनेको विवदिस्सति ।
तस्स से सग्गकामस्स एकत्तमुपरोचत ॥[1]

श्रमण ! क्या नही देखते, मेरे एक हाथ मे दो ककण हैं। परस्पर सघर्षण से शब्द उत्पन्न होता है। दो का होना ही आवाज होने का हेतु है। मेरे दूसरे हाथ मे केवल एक ही ककण है। एकाकी ककण ध्वनि नही करता, नि शब्द रहता है। दो का होना विवाद उत्पन्न करता है। एक का किससे विवाद हो। श्रमण ! तुम स्वर्गाकाक्षी हो, एकाकी रहना ही तुम्हे रुचिकर प्रतीत होता रहे, यही उत्तम है।"

उस नन्ही-सी बालिका की बात महाजनक ने सुनी। महारानी के समक्ष उसकी चर्चा करते हुए, उसने कहा—"कुमारिका द्वारा जो बात कही गई, वह तूने सुनी ? यह वास्तविकता है। दो होने से ऐसी ही स्थिति होती है। देखती हो, यहाँ दो मार्ग हैं। एक से तू चली जा, एक से मैं चला जाऊ।"

महारानी ने कहा—"अच्छा, स्वामिन् ! तुम जो कहते हो, वह उचित है। तुम दाहिनी ओर के मार्ग से चले जाओ, मैं बाईं ओर के मार्ग से जाती हूँ।"

महारानी ने बोधिसत्त्व को प्रणाम किया और उससे कुछ दूर जाकर खडी हो गई, किन्तु, वह मार्ग पर चल नही सकी। पति के वियोग-जनित शोक को सह पाने मे उसने अपने को असमथ पाया। वह पुन राजा के पीछे हो गई। उसके साथ-साथ एक गाँव मे प्रविष्ट हुई।

बोधिसत्त्व भिक्षार्थ पर्यटन करते हुए एक कारीगर के द्वार पर पहुचे, जो बाँसो को सीधे, सन्तुलित करने का काम करता था। महारानी भी उसके पीछे-पीछे चलती हुई एक तरफ खडी हो गई।

महाजनक ने देखा, वह कारीगर अगीठी मे बाँस को गर्म करता था, काजी मे भिगोता था। फिर एक आँख बन्द कर दूसरी आँख से उसे देखता हुआ सीधा करता था। बोधिसत्त्व ने उससे पूछा—

"एव नो साधु पस्ससि उसुकार ! सुणोहि मे।
यदेक चक्खु निग्गय्ह जिव्हमेकेन पेक्खसि ॥[2]

कारीगर ! क्या तुम्हे ऐसे—दोनो आँखो से देखने से ठीक नही दिखाई देता, जिससे तुम एक आँख को बन्द कर दूसरी से बाँस का टेढापन देखते हो।"

---

१ गाथा १५६, १६०
२. गाथा १६५

कारीगर ने उत्तर दिया—

"द्वीहि समण ! चक्खूसि विसाल विय खायति ।
असम्पत्वा परं लिङ्गं मुञ्जुभावाय कप्पति ॥
एकञ्च चक्खु निग्गय्ह जिव्हमेकेन पेक्खतो ।
सम्पत्वा परमं लिङ्गं उजुभावाय कप्पति ॥
विवादपत्तो दुतियो केनेको विवदिस्सति ।
तस्स ते सग्गकामस्स एकत्तमुपरोचत ॥"[1]

श्रमण ! दोनो नेत्रों से देखते हैं तो हमे विस्तीर्ण दिखाई पड़ता है। बाँस को सीधा करने के लिए उसके टेढे भाग का पता लगाना होता है। एक नेत्र को बन्द कर एक नेत्र से देखने पर बास का टेढापन स्पष्ट दिखाई पडता है। यों देखकर मैं बाँस को सीधा कर लेता हूँ। दो होने से विवाद उत्पन्न होता है। एक किससे विवाद करे। राजन् ! तुम स्वर्गाकांक्षी हो, तुम्हें एकाकी रहना रुचिकर हो। मैं यही कामना करता हूँ।"

राजा ने महारानी से कहा—"तुमने सुना, कारीगर क्या कहता है ? भद्रे ! दो होने से ऐसी ही स्थिति उत्पन्न होती है। यहाँ दो मार्ग हैं। इनमे से एक तुम ग्रहण करो, एक मैं ग्रहण करता हूँ। तुम भली-भाँति समझ लो—अब न मैं तुम्हारा पति हूँ और न तुम मेरी पत्नी हो। हमारा अब कोई लौकिक सम्बन्ध नही है।"

अन्ततः जब महारानी ने देखा कि राजा किसी भी स्थिति मे अब वापस नही लौटेगा तो वह अत्यन्त शोकान्वित हुई। वह उस अपरिसीम विषाद को सह नहीं सकी। दोनों हाथो से अपना वक्षस्थल पीटने लगी। मूर्च्छित होकर रास्ते मे गिर पड़ी।

राजा ने जब देखा कि सीवळी मूर्च्छित हो गई है तो वह अपने पैरो के निशानो को मिटाता हुआ सघन वन मे प्रविष्ट हो गया। मन्त्रियो ने रानी को होश मे लाने हेतु उसकी देह पर जल छिड़का, उसके हाथों तथा पैरो को मला। रानी होश में आई। रानी ने मन्त्रियों से पूछा—"महाराज कहाँ गये हैं ?"

मन्त्रियो ने कहा—"देवी ! हम नही जानते।"

रानी ने कहा—"उनकी खोज कराओ।"

रानी के आदेशानुसार परिचर महाराज को खोज करने इधर-उधर दौड़े, परन्तु, महाराज दिखाई नहीं दिये।

महाजनक ने वन मे प्रविष्ट होने के पश्चात् ध्यान-साधना द्वारा एक सप्ताह के भीतर अभिज्ञा तथा समापत्तियो का लाभ किया।

महारानी सीवळी के लिए अब कोई उपाय नहीं था। उसने वापस लौटने का निश्चय किया। उसका जिन-जिन स्थानो पर महाराज के साथ वार्तालाप हुआ था, पुण्य स्मृति हेतु उसने वहाँ-वहाँ चैत्यों का निर्माण करवाया। उनकी सुगन्धित पदार्थों, पुष्प-मालाओं द्वारा अर्चना की। तत्पश्चात् वह सैन्य सहित मिथिला लौट आई। आमों के बगीचे में अपने पुत्र दीर्घायुकार का राज्याभिषेक किया। स्वयं ऋषि-प्रव्रज्या स्वीकार की। वहीं उद्यान

---

१. गाथा १६६-१६८

मे रहती हुई वह ध्यान-साधना करने लगी। उसे योग विधि का अभ्यास सधा, ध्यान-लाभ हुआ। देह त्याग कर ब्रह्मलोक गामिनी हुई।

उपसहार

तथागत—भगवान बुद्ध ने भिक्षुओ को सम्बोधित कर कहा—"भिक्षुओ ! तुम्हे मैंने यह कथानक इसलिए बतलाया है, जिससे तुम जान सको कि तथागत ने न केवल इस जन्म मे वरन् पहले भी अभिनिष्क्रमण किया है। जिस समय की बात यह मैंने कही है,उस समय सारिपुत्त नारद था। मौद्गलायन मिगाजिन था। क्षेमा भिक्षुणी कुमारिका थी। आनन्द बाँस का कारीगर था। राहुल-माता यशोधरा सीवळी थी। राहुल दीर्घायु कुमार था। राजा महाजनक तो मैं ही स्वय था।

# १५. बाघ का चमड़ा ओढ़े सियार : सीहचम्म जातक : सीहकोत्थुक जातक : दद्दर जातक

नकली आवरण से कुछ समय लोग भुलावे मे रह सकते हैं, किन्तु, जब असलियत प्रकट हो जाती है, तो नकली आवरण द्वारा लोगो को ठगने वाला बड़ा कष्ट पाता है, तिरस्कृत होता है, उसे कही-कही अपनी जान से हाथ धोना पड़ता है।

वास्तविकता कभी न कभी प्रकट हो ही जाती है; क्योंकि कृत्रिमता का सरक्षण व्यक्ति चिरकाल तक नही कर पाता। न चाहते हुए भी उसकी स्वाभाविकता उसके स्वर, व्यवहार आदि द्वारा भी व्यक्त हो जाती है।

उपर्युक्त तथ्य की द्योतक आख्यायिकाएँ कथात्मक साहित्य में अनेक रूप मे प्राप्त होती है।

जैन आगम-वाङ्मय के अन्तर्गत बृहत्कल्प भाष्य एव वृत्तिपीठिका मे एक ऐसे सियार की कहानी है, जो बाघ का चमड़ा ओढ़े था। गले मे घटी बँधी थी। उसके इस नकली रूप को असली जानकर चीते तक उससे भयभीत हो, भागने लगे। सिंह को जब वास्तविकता का पता चला तो उसने सियार को तत्क्षण मार डाला।

बौद्ध-वाङ्मय के अन्तर्गत सीहचम्म जातक, सीहकोत्थुक जातक तथा दद्दर जातक मे इसी आशय की कथाएँ हैं।

सीहचम्म जातक मे एक ऐसे गधे की कहानी है, जो सिंह-चर्म ओढ़े था। सब भयभीत थे। वह धान और जो के खेतो मे खुशी-खुशी चरता, किन्तु, रेकने पर जब उसका रहस्य खुल गया तो गाँव वासियो ने उसे पीट-पीट कर जान से मार डाला।

सीहकोत्थुक जातक मे शृगाली-प्रसूत सिंह-शावक की कथा है, जो आकार-प्रकार मे अपने पिता सिंह के सदृश था, पर, उसका स्वर उसकी माता शृगाली के समान था। एक बार वह शृगाली-प्रसूत सिंह-शावक शृगाल के स्वर मे बोला तो उसके सिंही-प्रसूत भाई को बड़ा आश्चर्य हुआ। उसने पिता से जिज्ञासा की। पिता ने सारा रहस्य प्रकट किया और शृगाली-प्रसूत शावक को समझाया कि फिर कभी ऐसा मत करना। तुम्हारे स्वर से असलियत प्रकट हो जाएगी, वन के सिंह जान जायेंगे कि यह शृगाल है। तुम सकट मे पड़ जाओगे।

दद्दर जातक मे हिमाद्रि प्रदेशवासी सिंह और शृगाल की कथा है। वर्षा होने पर जब हर्षोन्मत्त सिंह गरजने लगे तो निकटवर्ती गुफा मे रहने-वाले शृगाल से नही रहा गया। वह भी अपने आप को वैसा प्रदर्शित करने हेतु अपनी बोली में चीखने लगा।

अपने साथ चीखते-चिल्लाते एक शृगाल को सुनकर सिंहो के मन मे बड़ी जुगुप्सा हुई—यह अधम प्राणी हमारे स्वर मे स्वर मिलाकर गरजने की स्वाग कर रहा है। सिंहो ने गरजना बन्द कर दिया।

इन तीनो जातको के कथानक के सन्दर्भ मे कोकालिक नामक भिक्षु है, जो बड़ा अज्ञ था, किन्तु अपना सामर्थ्य एव योग्यता न जानता हुआ भी सस्वर सूत्र-पाठ का दभ करता था। जब भी वह सूत्र-पाठ के लिए उद्यत होता, यथावत् रूप मे पाठ नही कर पाता, सब के

समक्ष उपहासास्पद होता, उसकी अयोग्यता प्रकट होती। इसी परिप्रेक्ष्य मे शास्ता ने पूर्व जन्म के प्रसग गृहीत कर गधे और शृगाल की कथाएँ कही।

जैन और बौद्ध—दोनो मे तात्त्विक कथ्य अभिन्न है, कलेवर तथा रूप मे भिन्नता है।

कथाएँ, जो यहाँ उपस्थापित है, जन-साधारण के लिए मनोरजक भी है तथा बोध-वर्धक भी।

## बाघ का चमड़ा ओढ़े सियार

एक किसान था। उसने अपने खेत मे गन्ना बोया। गन्ने की फसल बड़ी अच्छी हुई। कुछ सियार उस खेत मे आने लगे, गन्ने खाने लगे, नुकसान करने लगे।

### खेत की रक्षा

किसान को बडी चिन्ता हुई, यदि सियारो का खेत मे आते रहने का, गन्ने खाते रहने का ऐसा ही क्रम चला तो मेरी फसल चौपट हो जाएगी। ये सियार सारा गन्ना खा जायेगे। उसने सोचा, इन सियारो को खेत मे आने से रोकने का एक ही उपाय है, खेत के चारो ओर मैं खाई खुदवा दूँ।

### सियार का खाई में निपतन

यो सोचकर उसने खाई खुदवा दी। एक बार का प्रसग है, एक सियार खाई को लाघने का प्रयत्न करता हुआ खाई मे गिर पडा। किसान ने देखा। उसने उसे खाई से बाहर निकलवाया। उसके दोनो कान काट दिये, पूँछ काट दी। उसे बाघ का चमडा ओढा दिया। उसके गले मे एक घटी बाँध दी। ऐसा कर उसे छोड दिया।

### भय का भूत

वह सियार जगल मे भागा। उसके साथी सियारो ने उसे देखा। पहचान नही पाये। वे उसका अजनबी रूप देखकर, उसके गले मे बँधी घटी का विचित्र शब्द सुनकर डर गये, भागने लगे।

उन भागते हुए सियारो को मार्ग मे भेडिए मिले। भेडियो ने उन सियारो को जब यो भागते हुए देखा तो उनसे पूछा—"तुम इस प्रकार क्यो भाग रहे हो ?"

उन्होने कहा—"एक अजीब प्राणी अद्भुत शब्द करता हुआ भागा आ रहा है। तुम भी भाग चलो।"

भेडिए सियारो का कथन सुनकर भयाक्रान्त हो गये। उनके साथ भाग छूटे।

भागते हुए सियारो और भेडियो को आगे जाने पर बाघ मिले। उन्होने भी पूछने पर जब उनसे विचित्र प्राणी के सम्बन्ध मे सुना तो वे डर गये, भागने लगे।

यो सियार, भेडिए और बाघ भय के मारे भागे जा रहे थे कि आगे उन्हे चीते मिले। चीतो ने उनसे भागने का कारण पूछा, उन्होने पूर्ववत् वैसा ही बताया—एक अजीब प्राणी आ रहा है। चीते भी उन्ही की ज्यो उनके साथ-साथ भागने लगे।

### सियार मौत के मुँह मे

रास्ते मे एक सिंह बैठा था। उसने सियारो, भेडियो, बाघो और चीतो को भागते

देखा। उसे बड़ा आश्चर्य हुआ। उसने उससे यों भागने का कारण पूछा। उन्होंने बताया—"एक विचित्र प्राणी भागा आ रहा है, पीछा कर रहा है। भागने के सिवाय उससे बचने का और कोई चारा नहीं है।" यों कहकर फिर से भागने लगे।

सिंह अपने स्थान पर बैठा रहा। कुछ ही देर मे वह घण्टीवाला सियार की घण्टी आवाज के साथ दौड़ता हुआ उधर से आ निकला। सिंह उसके नजदीक गया। उसे देखा। उसे झट पता लग गया, यह तो सियार है। उसने उसे झपट कर दबोच लिया और मृत्यु के मुख मे पहुँचा दिया।[1]

## सीहचम्म जातक

### अज्ञ कोकालिक

कोकालिक भिक्षु, जो बहुश्रुत नहीं था, अपने सामर्थ्य को नहीं जानता हुआ सस्वर सूत्र-पाठ करना चाहता था। भिक्षुओं ने परीक्षार्थ उसे वैसा करने का अवसर प्रदान किया। कोकालिक ने भिक्षु-सघ के मध्य पाठ करने का उपक्रम तो किया, पर, उसमे असफल रहा। अत. लज्जित होकर वहाँ से चला गया। इस प्रकार उसने स्वय ही अपनी अज्ञता प्रकट कर दी।

ऐसा होने पर एक बार भिक्षु परस्पर वार्तालाप करते थे कि देखो, कोकालिक की अज्ञता हमे ज्ञात नहीं थी, उसने स्वय ही उसे प्रकट कर दिया।

शास्ता उधर आये। उन्होंने भिक्षुओं से पूछा कि वे क्या बात कर रहे थे ?

भिक्षुओ द्वारा उस सम्बन्ध मे बताये जाने पर शास्ता ने कहा पूर्व जन्म में भी कोकालिक ने ऐसा ही किया था।

### बोधिसत्त्व का कृषक-कुल में जन्म

शास्ता ने उसके पूर्व जन्म की कथा का यों आख्यान किया—

पूर्व कालीन प्रसग है, वाराणसी मे राजा ब्रह्मदत्त राज्य करता था। तब बोधिसत्त्व का कृषक-कुल मे जन्म हुआ। बड़े होने पर कृषि द्वारा अपनी आजीविका चलाने लगे।

### गर्दभ और सिंह-चर्म

उस ससय एक वणिक् एक गर्दभ पर अपनी विक्रेय सामग्री लादे, व्यापारार्थ गाँव-गाँव घूमता था। वणिक् के पास सिंह-चर्म था। वह जहाँ भी जाता, गर्दभ की पीठ पर से अपना सामान उतार लेता। गर्दभ को सिंह-चर्म से आवृत कर—उसे सिंह का चमड़ा पहना कर धान और जौ के खेतो मे चरने के लिए छोड़ देता। खेती की रक्षा करने वाले किसान जब उसे अपने खेतो मे आया देखते तो उसे सिंह समझ कर डर के मारे उसे बाहर हांकने नहीं आते। गर्दभ मजे से यों खेतो मे चरता रहता।

एक दिन वह वणिक् घूमता-घामता एक ग्राम-द्वार पर आया। वहां ठहरा। गर्दभ की पीठ पर से सामन उतारा। स्वय अपना प्रात.कालीन भोजन पकाने की तैयारी करने लगा। उसने गर्दभ को सिंह-चर्म पहना दिया और पास ही एक जौ के खेत मे चरने को

---

१. आधार—बृहत्कल्प भाष्य ७२१-७२३ तथा वृत्ति-पीठिका पृष्ठ २२१

छोड दिया। जो खेत की रखवाली कर रहे थे, उन्होने उसे सिंह समझा। भय से उसके पास नही गये। वे तत्काल अपने घर आये, सब को यह खबर दी। गाँव के लोग शस्त्र लिये ढोल पीटते हुए, शख बजाते हुए इधर आ निकले, जोर-जोर से शोर करने लगे। गर्दभ ने देखा—ये मुझे मारेंगे। वह मौत के डर से घबरा गया। भीतिवश वह जोर जोर से रेंकने लगा। बोधिसत्त्व, जो कृषक के रूप मे थे, जान गये कि यह सिंह नही है, गर्दभ है। तब उन्होंने निम्नांकित गाथा कही—

"नेतं सीहस्स नदितं, न ब्यग्घस्स न दीपिनो।
पारुतो सीहचम्मेन, जम्मो नदति गद्रभो॥

यह सिंह का नदित—स्वर नही है और न यह बाघ का स्वर है और न चीते का ही। यह तो सिंह-चर्म से प्रावृत—सिंह-चर्म से ढका हुआ—सिंह का चमडा पहना हुआ अधम गर्दभ रेंक रहा है।"

### गर्दभ का प्राणान्त

गाँव के लोगो को जब यह मालूम हुआ, उनका डर निकल गया। उन्होने उस गधे को पीट-पीट कर उसकी हड्डियाँ चूर-चूर कर दी। उन्होने उस पर से सिंह-चर्म उतार लिया और उसे लेकर गाँव लौट आये।

उस वणिक् ने जब अपने गर्दभ को यो सकट मे पडे देखा तो उसने निम्नांकित गाथा कही—

"चिरम्पि खो तं खादेय्य, गद्रभो हरितं यवं।
पारुतो सीहचम्मेन, रवमानोव दूसयि॥

गर्दभ! चिरकाल तक सिंह-चर्म से प्रावृत तू हरे-हरे जौ चरता रहा। तूने अपने ही रव—स्वर या आवाज द्वारा अपने आपको सकट मे डाल दिया, नष्ट कर दिया।"

वणिक् के यो कहते-कहते गर्दभ वही गिर गया और मर गया। वणिक् उसे वही छोड़कर चला गया।

भगवान् ने कहा—"उस समय जो गर्दभ था, वह भिक्षु कोकालिक है, पण्डित कृषक तो मै ही था।"

## सीहकोत्थुक जातक

### कोकालिक की अयोग्यता

एक दिन अनेक बहुश्रुत भिक्षु धर्म वाचना कर रहे थे। भिक्षु कोकालिक ने भी चाहा, वह धर्म-वाचना करे, यद्यपि वह वैसा करने मे सक्षम नही था। उसमे वैसी योग्यता नही थी। भिक्षुओ ने परीक्षा की दृष्टि से उसे धर्म-वाचना का अवसर दिया। उसने भिक्षु-सघ के मध्य धर्म-वाचना करने की हिम्मत तो की, पर, वह अज्ञ था, सफल नही हो सका। प्रथम गाथा का एक पद कहते ही अटक गया, बडा लज्जित हुआ, वहाँ से चला गया। भिक्षुओ ने देखा—कोकालिक ने स्वय ही अपना अज्ञान प्रकट कर दिया।

एक बार भिक्षु प्रसगवश यही बात कर रहे थे, इतने मे शास्ता उधर पधार गये। उन्होने वार्तालाप के सम्बन्ध मे भिक्षुओ से पूछा। भिक्षुओ ने बतलाया। तब शास्ता उनसे

बोले—"इस कोकालिक ने इस समय ही ऐसा नही किया, पूर्व जन्म मे भी इसने अपनी बोली द्वारा अपना रूप प्रकट कर दिया था।"

### बोधिसत्त्व सिंह के रूप में

शास्ता ने पूर्व-जन्म की कथा इस प्रकार कही—

पूर्व काल का वृत्तान्त है, वाराणसी मे राजा ब्रह्मदत्त राज्य करता था। तब बोधिसत्त्व हिमालय-प्रदेश मे सिंह के रूप मे उत्पन्न हुए। वहाँ एक शृगाली के सहवास से उनके एक पुत्र पैदा हुआ। उस शावक का रग, उसके अयाल, उसकी अगुलियाँ—पजे, नाखून, उसका दैहिक आकार—स्वरूप—ये सब अपने पिता सिंह के सदृश थे। उसका स्वर अपनी माता शृगाली जैसा था।

### शृगाली-प्रसूत सिंह-शावक का स्वर

एक दिन की बात है, वर्षा हुई थी। सिंह बडे प्रसन्न थे। वे दहाड-दहाड कर गरज रहे थे, सिंहोचित क्रीडा-रत थे। शृगाली-प्रसूत सिंह-शावक के मन मे आया—मैं भी गर्जना करू। यह सोच उसने भी गरजने का उपक्रम किया, पर, उसका स्वर तो शृगाल-जैसा था। उसे सुनकर सब सिंह नि शब्द हो गये। उस शृगाली-प्रसूत शावक के जनक सिंह का एक स्वजाति-प्रसूत—सिंही से उत्पन्न पुत्र भी था। उसने उस शृगाली-प्रसूत सिंह-शावक का स्वर सुनकर अपने पिता से प्रश्न किया—

"सीहङ्गुली सीहनखो, सीहपादपतिट्ठितो।
सो सीहो सीहसङ्घम्हि, एको नदति अञ्ञथा॥

जिसकी अंगुलियाँ, नाखून तथा पैर सिंह सदृश है, वह सिंह-समुदाय मे अन्यथा—अन्य प्रकार से नाद—आवाज कैसे कर रहा है? शृगाल की ज्यो कैसे बोल रहा है?"

यह सुनकर मृगराज के रूप मे विद्यमान बोधिसत्त्व ने कहा—"पुत्र! यह तेरा भाई है, पर, शृगाली से प्रसूत है। इसका आकार-प्रकार तुझ जैसा है तथा इसका स्वर इसकी माता शृगाली-जैसा है।

### मृगराज द्वारा शिक्षा

मृगराज ने फिर शृगाली-पुत्र को अपने पास बुलाया और उसे शिक्षा देते हुए कहा—

"मा त्वं नदि राजपुत्त! अप्पसद्दो वने वस।
सरेन खो तं जानेय्यु, न हि ते पेत्तिको सरो॥

राजकुमार! तू कभी उच्च स्वर से मत बोलना। इस वन मे वास करते हुए तू सदा अल्पशब्द रहना—कम बोलना, धीरे बोलना। अन्यथा तुम्हारे स्वर से यहाँ के सिंह जान लेंगे कि तुम सिंह नही हो, शृगाल हो, क्योकि तुम्हारा स्वर पैतृक—पिता-जैसा नही है, माता जैसा है।"

शृगाली-पुत्र ने अपने पिता से यह सुन कर फिर कभी उच्च स्वर से बोलने का दु.साहस नही किया।

शास्ता ने कहा—"भिक्षु कोकालिक तब शृगाली-पुत्र था। राहुल सिंही-प्रसूत स्वजातीय पुत्र था। सिंहराज तो मैं ही था।"

## दद्दर जातक

**दंभी कोकालिक**

एक समय की घटना है, भिक्षु-संघ के मध्य बहुश्रुत भिक्षु सस्वर सूत्र-पाठ कर रहे थे। ऐसा प्रतीत होता था, मानो मन.शिला के नीचे युवा सिंह गर्जना कर रहे हो। उनकी स्वर लहरी ऐसी लगती थी, मानो आकाश से गगा उतर रही हो।

कोकालिक नामक एक भिक्षु था। वह बहुश्रुत नही था, किन्तु, दंभवश अपने को बहुश्रुत मानता था। उसे अपने तुच्छ ज्ञान का भान नही था, इसलिए वह जहाँ भिक्षु पाठ करते, वहाँ स्वय भी पाठ करने की आकाक्षा लिये चला जाता और सघ का नाम न लेता हुआ—सघ के प्रति आदर न दिखाता हुआ कहने लगता कि भिक्षु मुझे पाठ नही करने देते। यदि वे मुझे पाठ करने दे तो मै चाहता हूँ, मैं भी पाठ करू। और भी वह जहाँ कही जाता, यह बात कहता रहता।

**कोकालिक की परीक्षा . असफलता**

कोकालिक की यह बात भिक्षु-संघ मे फैल गई। भिक्षुओ ने विचार किया—अच्छा हो, कोकालिक की परीक्षा हो जाए। यह सोचकर उन्होंने उससे कहा—"आयुष्मन् कोकालिक ! आज भिक्षु-सघ के समक्ष तुम सूत्र-पाठ करो।" अभिमानवश कोकालिक ने अपना बल एव सामर्थ्य नही पहचाना। उसने भिक्षुओ का अनुरोध मान लिया। वह बोला—आज भिक्षु-सघ के समक्ष मैं पाठ करूगा।"

कोकालिक ने अपनी रुचि के अनुरूप यवागू—चावलो के माड का पान किया, भोजन किया, सूप पान किया। सायकाल— सूर्यास्त के समय भिक्षुओ को धर्म-श्रवण की सूचना हुई। भिक्षु-सघ उपस्थित हुआ। कोकालिक ने कुरड के पुष्प के समान काषाय-वस्त्र धारण किये, कनेर के फूल जैसा लाल रग का चीवर ओढा। वह भिक्षु-सघ के बीच मे गया। उसने स्थविरो को प्रणाम किया। वहाँ एक अलकृत रत्न-खचित मडप था। उसके बीच मे उत्तम आसन बिछा था। कोकालिक चित्राकित पखा हाथ मे लिये पाठ करने हेतु ज्योही आसन पर बैठा, उसकी देह से पसीना छूटने लगा। उसने पाठ करने का दु साहस तो किया, किन्तु, वह पहली गाथा एक चरण ही कह सका। उसके आगे वह कुछ भी नही बोल सका। भौचक्का-सा रह गया। जो उसे स्मरण था, वह भी उसकी अन्तर्दुर्बलता के कारण विस्मृत हो गया। पहली गाथा के प्रथम चरण के आगे वह कुछ भी पाठ नही कर सका। वह काँपने लगा। आसन से नीचे उतर आया। अपनी असमर्थता और असफलता पर वह लज्जित हो गया। भिक्षु-सघ के बीच से उठकर वह अपने परिवेण—आवास-स्थान मे चला गया। एक अन्य बहुश्रुत भिक्षु ने यथावत् रूप मे सूत्र-पाठ किया।

इस घटना से भिक्षु-सघ को यह ज्ञात हो गया कि कोकालिक बहुश्रुत नही है, वह अज्ञानी है।

एक दिन भिक्षु धर्म-सभा मे परस्पर चर्चा कर रहे थे कि कोकालिक के तुच्छ ज्ञान के सम्बन्ध मे हमे कुछ ज्ञात नही था। उसने बोलकर स्वय ही अपनी अज्ञता व्यक्त कर दी।

शास्ता उधर पधारे। उन्होने पूछा—"भिक्षुओ ! इस समय क्या वार्तालाप करते थे ?"

भिक्षुओ ने अपने द्वारा कृत वार्तालाप का प्रसग निवेदित किया।

शास्ता बोले—"भिक्षुओ ! कोकालिक ने न केवल बोलकर अभी अपनी स्थिति उद्घाटित की है, अतीत में भी इसने बोलकर यों ही अपनी वास्तविकता प्रकट की थी।"

### बोधिसत्त्व हिमाद्रि-प्रदेश में सिंह के रूप में

शास्ता ने इस प्रकार कहकर पूर्व-जन्म का वृत्तान्त सुनाया—

पूर्व काल का प्रसंग है, वाराणसी में राजा ब्रह्मदत्त राज्य करता था। उस समय बोधिसत्त्व हिमाद्रि-प्रदेश में सिंह के रूप में उत्पन्न हुए। वे वहाँ के सिंहों के अधिपति थे। बहुत से सिंहों के साथ वे रजत-गुहा में निवास करते थे। रजत-गुहा के समीप ही एक और गुहा थी, जिसमें एक शृगाल निवास करता था। एक दिन की बात है, पानी बरसा। सब सिंह प्रसन्नता से सिंहराज की गुहा के द्वार पर एकत्र हुए। वे सिंहनाद करने लगे, सिंहोचित क्रीड़ा करने लगे।

### शृगाल की चिल्लाहट

समीपस्थ गुहावासी शृगाल ने यह सब सुना। उससे नहीं रहा गया। वह भी अपने आपको वैसा प्रदर्शित करने का दंभ लिये चिल्लाने लगा। सिंहों ने उसका चिल्लाना सुना। उन्होंने मन-ही-मन कहा—यह शृगाल भी हमारे साथ आवाज लगाने का—गरजने का उप-क्रम कर रहा है। उन्हें ग्लानि अनुभव हुई। उन्होंने गरजना बंद कर दिया।

जब सिंह यों चुप हो गये तो बोधिसत्त्व—सिंहराज के पुत्र सिंह-शावक ने कहा—"तात ! क्या कारण है, ये सिंह, जो अब तक गर्जना करते हुए सिंह-क्रीडा में अभिरत थे, एकाएक किसी का स्वर सुनकर चुप हो गये। तब सिंह-शावक ने निम्नांकित गाथा कही—

"को नु सद्देन महता, अभिनादेति दद्दर।
किं सीहा न पटिनंदन्ति, को नामेसो मिगाधिभु ॥

मृगाधिपति ! यह कौन है, जो अपने महान् शब्द द्वारा—जोर-जोर से चीखता हुआ दद्दर पर्वत को अभिनादित कर रहा है। उसका नाद सुनकर सिंह प्रतिनाद क्यों नहीं करते ? चुप क्यों हो गये हैं ?"

सिंहराज ने अपने पुत्र से कहा—

"अधमो मिगजातानं, सिगालो तात ! वस्सति।
जातिमस्स जिगुच्छन्ता, तुण्ही सीहा समच्छरे ॥

पुत्र ! यह पशु-जाति में—पशु जाति में अधम—नीच—निम्नकोटिक शृगाल बोल रहा है। सिंह उसकी अधम जाति के प्रति जुगुप्सा का भाव लिये चुप हो गये हैं। शृगाल के स्वर के साथ स्वर मिलाते वे व्रीडा का अनुभव करते हैं।"

भगवान् ने कहा—"भिक्षुओ ! कोकालिक ने न केवल इस समय ही अपनी वाणी द्वारा अपने आपको प्रकट किया है, वरन् जैसा मैंने पूर्व-जन्म का वृत्तान्त सुनाया, इसने पहले भी ऐसा किया है।"

शास्ता बोले—"उस समय जो शृगाल था, वह कोकालिक है। उस समय का सिंह-शावक राहुल है। उस समय सिंहाधिप मैं ही था।

●

# १६. मेघकुमार : सुन्दर नन्द

काम, भोग जागतिक जीवन मे सबसे बडे आकर्षण है। उन्हे छोड पाना निश्चय ही बहुत कठिन है। यौवन वैभव और प्रभुत्व—यदि इन तीनो का योग हो तो फिर कहना ही क्या। वैषयिक लिप्साओ को लाँघ पाना अशक्यप्राय होता है। यद्यपि यह सत्य है, किन्तु, महापुरुषो की प्रेरणा, मार्गदर्शन और अनुग्रह द्वारा यह अशक्य भी शक्य बन जाता है। भारतीय साहित्य मे इसके अनेक उदारहण प्राप्त है।

जैन-वाङ्मय मे मगध नरेश श्रेणिक के पुत्र मेघकुमार तथा बौद्ध-धर्म-वाङ्मय मे शाक्य राजा शुद्धोधन के पुत्र, भगवान बुद्ध के वैमात्रिक कनिष्ठ भ्राता नन्द का जीवन इसके ज्वलन्त प्रतीक है।

भगवान् महावीर की धर्म-देशना श्रवण कर मेघकुमार का हृदय भावोद्वेलित हो जाता है। अनुपम भोग, जो उसे प्राप्त थे, विषवत् परिहेय प्रतीत होने लगते हैं। वह उच्च सस्कारी तरुण था। श्रमण-दीक्षा स्वीकार करने को सकल्पबद्ध हो जाता है। पारिवारिक बाधाओ का अपाकरण क दीक्षा ग्रहण करता है, भगवान् महावीर का अन्तेवासी बन जाता है।

नन्द की प्रव्रज्या कुछ और ढंग से होती है। उसके सत्सस्कार सुषुप्त थे। उन्हें उद्बुद्ध करने का भगवान् बुद्ध स्वय प्रयत्न करते है। उसके न चाहते हुए भी वे उसे. भिक्षु बना लेते हैं।

राजपुत्र मेघकुमार दीक्षित जीवन की प्रथम रात्रि मे ही अधीर हो उठता है। सुख-सुविधाओ मे पले-पुसे जीवन मे, असुविधाएँ जो एक श्रमण के जीवन में पग-पग पर उपस्थित होती रहती हैं, झेलपाना सचमुच बडा कार्य है। मेघकुमार मन-ही-मन चाहता है, वह वापस घर लौट जाए।

नन्द तो भिक्षु-जीवन के प्रति अनिच्छुक था ही। अनिन्द्य सुन्दरी पत्नी नन्दा मे उसकी तीव्रतम आसक्ति थी। भगवान् बुद्ध का अनुगमन करते समय वह उससे कहता आया था कि उसके मुख-मण्डन (चन्दन और सुरभित पदार्थो द्वारा मुखांकित लेप्य-सज्जा) सूखने से पूर्व ही वह लौट आयेगा। नन्द अत्यन्त व्यथित था, वह कहाँ फँस गया। पहले ही दिन वह श्रमण जीवन की कठिनाइयो से बुरी तरह घबरा गया।

भगवान् महावीर जैसे मेघकुमार की अन्तर्व्यथा तत्क्षण समझ गये, भगवान् बुद्ध ने भी नन्द की मन स्थिति को माप लिया।

भगवान् महावीर ने मेघकुमार के अन्तर्भावो का परिलोकन कर उसे उसके पूर्व-भव का आख्यान सुनाते हुए, जहाँ उसने हाथी के भव मे सकट की घडी मे अत्यन्त तितीक्षा तथा सहिष्णुता का परिचय दिया था, धर्मोपदेश द्वारा उसे सयम मे स्थिर रहने को उत्प्रेरित किया। मेघकुमार का अन्तर्बल जाग उठा। वह सयम मे तन्मय हो गया। भिक्षु-प्रतिमाओ की आराधना एव अनेकविध घोर तपश्चरण द्वारा वह अपने साधु जीवन को उत्तरोत्तर उजागर करता गया।

भगवान् बुद्ध ने नन्द की कामाकुल, मोहाकुल मन स्थिति के परिमार्जन हेतु एक दूसरी पद्धति अपनाई। उन्होने उसे दैविक भोगो कि विलक्षणता का अनुभव कराकर, जो धर्माचरण द्वारा लभ्य हैं, सासारिक भोगो की तुच्छता का भान कराया। आगे उसे त्याग की गरिमा की प्रतीति कराते हुए इन्द्रिय संयम और वितर्क-प्रहाण का उपदेश दिया। फलत.

नन्द की भोग-कांक्षा का सर्वथा विलय हो गया। वह चिर अभ्यस्त वासना से विमुक्त हो गया। धर्माराधना मे लीन हो गया। उसने अपना परम लक्ष्य प्राप्त किया।

दोनों कथानक, जो यहाँ वर्णित हैं, 'भोग पर त्याग की विजय' के अद्भुत उदाहरण हैं।

कथांगो मे स्व-स्व-परपरानुरूप भिन्नता रहते हुए भी दोनो का मूल लक्ष्य, जो सयम की स्थिरता मे सन्निहित हैं, एक है।

## मेघकुमार

### राजगृह-नरेश श्रेणिक

जम्बू द्वीप के अन्तर्गत दक्षिणार्ध भरत मे राजगृह नामक नगर था। राजगृह के उत्तर-पूर्व दिशा भाग मे—ईसान कोण मे गुणशील नामक चैत्य था। राजगृह मे श्रेणिक नामक अत्यन्त प्रतापी राजा राज्य करता था। उसके अनेक रानियाँ थी। उसकी नन्दा नामक रानी से अभयकुमार नामक पुत्र उत्पन्न हुआ, जो अत्यन्त बुद्धिमान् था। वह अपने पिता को राज्य शासन मे बहुत बडा सहयोग करता था, अमात्य का कार्य करता था।

### महारानी धारिणि . स्वप्न

राजा श्रेणिक की पटरानी का नाम धारिणी था। वह बहुत सुकुमार एव रूप-लावण्य युक्त थी। एक समय का प्रसग है, धारिणी अपने भवन मे सुखपूर्वक शय्या पर सो रही थी। मध्य रात्रि के समय जब वह न गहरी नींद मे थी, न जाग रही थी, तब उसने एक स्वप्न देखा। सात हाथ ऊँचे, चाँदी के शिखर के समान उज्ज्वल सौम्य, सौम्याकार, लीला विलसित श्वेत हस्ती को नभ स्थल से अपने मुँह मे प्रवेश करते हुए देखा। वह जगी। इस उत्तम स्वप्न से प्रसन्न हुई। अपने पति राजा श्रेणिक को जगाया। हाथ जोडकर स्वप्न की बात कही। राजा प्रसन्न हुआ। वह बोला—"इस स्वप्न से तुम्हे पुत्र-रत्न का लाभ होगा। वह पुत्र वडा पराक्रमी होगा।" रानी यह सुनकर प्रसन्न हुई।

राजा ने सभा का आयोजन किया। स्वप्न शास्त्र के पडितो को बुलाया। पडितो ने बताया—"रानी के यशस्वी पुत्र होगा। उन्होंने कहा—"वह पुत्र राज्य का अधिपति होगा अथवा अपनी आत्मा को संयम से अनुभावित करने वाला अनगार होगा।" राजा यह सुनकर बडा प्रसन्न हुआ। राजा रानी के पास आया और उसने उसे यह सब कहा।

### धारिणी का दोहद

जब रानी गर्भवती होने के दो महीने व्यतीत हुए, तब उसको अकाल-मेघ का दोहद उत्पन्न हुआ। उसने सोचा-—पाँच वर्णो वाले मेघ हों, बिजली चमक रही हो, मेघ गरज रहे हो, बरस रहे हों, पृथ्वी घास से युक्त हो ऐसे वर्षा काल मे जो माताएँ स्नान कर, बलि-कर्म कर, कौतुक-मंगल कर अपने पति के साथ वैभार गिरि के प्रदेशों मे विहार करती हैं, वे धन्य हैं।

संकोच वश रानी ने इस सम्बन्ध मे चर्चा नही की। दोहद पूर्ण न होने के कारण धारिणी मानसिक दृष्टि से सन्तप्त हो गई। उसकी सेविकाओ ने राजा श्रेणिक से यह सब

निवेदित किया। यह सुनकर राजा धारिणी के पास आया पूछा—"तुम दुःखी क्यों हो।" बार-बार अनुरोध करने पर धारिणी ने कारण बताया। राजा रानी का दोहद पूर्ण करने का उपाय सोचने लगा, पर, समझ मे नही आया। राजा चिन्तित हो गया। अभयकुमार स्नान आदि करके राजा के पास आया, राजा को चिन्तित देखकर अभयकुमार ने कारण पूछा। राजा ने कारण बताया। अभयकुमार बोला—"मैं अपनी छोटी माता धारिणी के इस अकाल दोहद को पूरा करने का प्रयास करूंगा।"

अभयकुमार सोचने लगा—यह देव सम्बद्ध उपाय के बिना पूरा नही होगा। उसे याद आया, सौ धर्म कल्प मे रहने वाला एक देव मेरा पूर्व भव का मित्र है। महान् ऋद्धि-शाली है। मुझे चाहिए कि मैं पोपधशाला मे पोपध स्वीकार कर, ब्रह्मचर्य धारण कर, आभूपण आदि का परित्याग कर, डाभ के बिछौने पर स्थित होकर तीन दिन की तपस्या करू, अपने पूर्व भव के मित्र देव का मन मे चिन्तन करता हुआ स्थित रहूँ। वह देव मेरी छोटी माता धारिणी का दोहद पूरा करेगा। अभयकुमार ने वैसे ही किया। उसके पूर्व भव के मित्र देव का आसन चलित हुआ। देव ने अवधि ज्ञान से देखा। देव अभयकुमार के पास,प्रकट हुआ। आकाश मे स्थित होकर बोला—"मैं तुम्हारा क्या इष्ट कार्य करू ?" अभयकुमार ने अपनी छोटी माता की इच्छा बतलाई, उसे पूर्ण करने का अनुरोध किया। देव ने वैसा करना स्वीकार किया। वैक्रिय समुद्घात द्वारा उसने बादल, बिजली, वर्षा—ये सब आविर्भूत किये। उसने अभयकुमार के पास आकर कहा कि मैंने वह सब कर दिया हैं, जो आपने चाहा। आप अपनी माता से कहला दीजिए। अभयकुमार राजा श्रेणिक के पास आया और निवेदन किया। राजा रानी के पास आया और उसे अपना दोहद पूरा करने को कहा। रानी ने स्नान आदि किया। वस्त्र-आभूषण धारण किये। सेचनक नामक गन्ध हस्ती पर वह आरूढ हुई। राजा श्रेणिक भी गन्ध हस्ती पर आरुढ हुआ। रानी धारिणी का अनुगमन किया। वे वैभार पर्वत पर आये। वहाँ के दृश्य देखे, मनोरजन किया। रानी ने अपना दोहद पूर्ण किया। वे अपने भवन मे लौट आये।

तत्पश्चात् अभयकुमार पोपधशाला मे आया। अपने मित्र देव का सत्कार-सम्मान कर उसे विदा किया। देव ने अपनी माया को समेटा और वह जहाँ से आया था, वही चला गया।

### मेघकुमार का जन्म

राजा धारिणी अपने दोहद की पूर्ति से बहुत प्रसन्न हुई। नौ महीने साढे सात दिन व्यतीत होने पर उसने एक सर्वांग सुन्दर शिशु को जन्म दिया। दासियो ने राजा को यह शुभ समाचार सुनाया। राजा ने प्रसन्न होकर उनको पुरस्कार दिया, गहने दिये और उन्हे दासता से मुक्त किया। उनके लिए ऐसी आजीविका कर दी, जो उनके बेटों-पोतो तक चलती रहे।

राजा ने श्रेणिक ने पुत्र-जन्म की खुशी मे दस दिन तक समारोह मनाया। बहुत दान दिया। तत्पश्चात् उस बालक का पहले दिन जात कर्म सस्कार हुआ। यथासमय अन्यान्य सस्कार किए गए। बारहवें दिन राजा ने बहुत बडे भोज का आयोजन किया, जिसमे मित्रों, बन्धुओ, अपने जातीयजनो आदि को आमन्त्रित किया। राजा ने कहा, जब यह बच्चा गर्भ

मे आया था, तब इसकी माता को अकाल मेघ का दोहद हुआ था, इसलिए इसका नाम मेघकुमार होना चाहिए तदनुसार उसका मेघकुमार नाम रखा गया।

### राजसी ठाठ के साथ लालन-पालन

मेघकुमार का राजसी ठाठ के साथ लालन-पालन होने लगा। जब वह आठ वर्ष का हुआ, माता-पिता ने उसे अच्छे मुहूर्त्त मे कलाचार्य— शिक्षक के पास भेजा, जहाँ उसने ६२ कलाओ की शिक्षा प्राप्त की। राजा ने कलाचार्य को सम्मानित किया, पुरस्कृत किया तथा उसे जीविका के योग्य विपुल प्रीतिदान दिया। माता-पिता ने मेघकुमार के निमित्त आठ बहुत ऊँचे, उज्ज्वल, द्युतिमय महल बनवाये। महलो को सजाया। एक विशाल भवन मेघकुमार के लिए विशेष रूप से बनवाया। वह सैकडो स्तम्भो पर टिका था। वह बहुत सुन्दर और मनोहर था।

### आठ कन्याओ के साथ पाणिग्रहण

उसके बाद मेघकुमार के माता-पिता ने अपने समान राजकुलो की आठ कन्याओ के साथ एक ही दिन मेघकुमार का पाणिग्रहण करवाया। मेघकुमार के माता-पिता ने उन कन्याओ को आठ करोड रजत, आठ करोड़ स्वर्ण, अनेक दासियाँ, रत्न, मणि, मोती आदि के रूप में प्रीतिदान दिया।

मेघकुमार ने प्रत्येक पत्नी को एक-एक करोड रजत और एक-एक करोड स्वर्ण दिया। मेघकुमार अपनी पत्नियो के साथ सुखपूर्वक रहने लगा।

### भगवान् महावीर का दर्शन : दीक्षा की भावना

उस समय भगवान् महावीर पद-यात्रा करते हुए एक गाँव से दूसरे गाँव होते हुए राजगृह नगर मे आये। गुणशील नामक चैत्य मे रुके। मेघकुमार को जिज्ञासा हुई। भगवान् महावीर का पदार्पण हुआ, जानकर वह बहुत प्रसन्न हुआ। मेघकुमार स्नान आदि कर तैयार हुआ। भगवान् के दर्शनार्थ गुणशील नामक चैत्य मे आया। भगवान् को वन्दन-नमन किया। भगवान् ने धर्म-देशना दी। श्रुत-धर्म तथा चारित्र-धर्म का विश्लेपण किया। मेघकुमार अत्यन्त प्रभावित हुआ। उसने भगवान् से निवेदन किया—"मैं माता-पिता की आज्ञा लेकर आपके पास दीक्षा ग्रहण करूगा।" भगवान् बोले —"जिससे तुझे सुख उपजे, वैसे करो। उसमे विलम्ब मत करना।"

### माता-पिता की खिन्नता . घर में रहने का अनुरोध

मेघकुमार भगवान् को वन्दन-नमन कर, उनका स्तवन कर, अपने घोडो के रथ पर सवार होकर माता-पिता के पास आया और कहा—"मैं भगवान् महावीर के पास मुनि-दीक्षा ग्रहण करना चाहता हूँ।" उसकी माँ यह सुनकर बहुत खिन्न हुई और धड़ाम से भूमि पर गिर पडी। वह मेघकुमार से बोली—"तू हमारा इकलौता बेटा है। हमे बहुत प्रिय है। जब तक हम तुम्हारे माता-पिता जीवित हैं, तुम सांसारिक सुखो को भोगो। जब हम कालगत हो जाएँ, तुम्हारी आयु परिपक्व हो जाए, बेटो-पोतो आदि के रूप मे वश-वृक्ष अभिवर्धित हो जाए, उस समय तुम भगवान् के पास प्रव्रज्या स्वीकार करना।"

### मेघकुमार का दृढ़-संकल्प

मेघकुमार बोला—"यह जीवन क्षण-भगुर है। विद्युत की चमक के समान चचल और अस्थिर है, जल के बुदबुदे के समान है, स्वप्न-जैसा है। इसलिए कौन जानता है, कौन पहले जायेगा और कौन बाद मे जायेगा। इसलिए मुझे दीक्षा लेने की कृपा कर आज्ञा दीजिए।"

माता-पिता ने मेघकुमार को फिर से कहा—"अपनी रूप-लावण्य-युक्त पत्नियो के साथ सुख भोगो, बाप-दादो से चले आये राज्य को भोगो, खूब दान करो, खूब बाँटो, यो सासारिक सुख भोग कर दीक्षा लो।"

मेघकुमार ने कहा—"जो आप कह रहे हैं, वे सब नश्वर है।"

माता-पिता ने कहा—"बेटा! निर्ग्रन्थ-प्रवचन सत्य है, पर, वह बहुत कठिन है। उसका पालन करना तलवार की धार पर चलने के समान है। सर्दी, गर्मी, भूख, प्यास, वात, पित्त, कफ तथा सन्निपात से होने वाले रोग, दु ख आदि तुम सहन नही कर सकोगे। इसलिए अपना विचार छोडो।" मेघकुमार बोला—"साधारण लोगो के लिए आप जो कहते है, वैसा ही है, किन्तु, धीर तथा दृढ-सकल्प-युक्त पुरुषो के लिए सयम का पालन करना कुछ भी कठिन नही है। मैं यह सब करूगा। आप मुझे प्रव्रज्या ग्रहण करने की अनुमति दीजिए।"

### माता-पिता द्वारा स्वीकृति

जब माता-पिता ने देखा—मेघकुमार अपने निश्चय पर दृढ है तो उन्होने उससे कहा कि हमारी यह आन्तरिक इच्छा है कि कम-से-कम एक दिन के लिए तो राजा बनो। मेघकुमार माता-पिता की भावना को मान देते हुए मौन रहा। तत्पश्चात् राजा श्रेणिक ने मेघकुमार का राज्याभिषेक किया।

### मेघकुमार की दीक्षा

माता-पिता ने मेघकुमार से कहा—"पुत्र! बतलाओ, हम तुम्हारी कौन-सी इच्छा पूर्ण करें।" मेघ ने कहा कि कुत्रिकापण (जहाँ सब प्रकार की वस्तुएँ होती हैं, वैसी अलौकिक देवाधिष्ठित दुकान) से रजोहरण एव पात्र मगवा दें, काश्यप नापित को मुण्डन हेतु बुलवा दें। श्रेणिक ने अपने कौटुम्बिक जनो को आज्ञा दी कि तुम खजाने से तीन लाख मोहरें लेकर, उनमे से दो लाख मे रजोहरण तथा पात्र लाओ और एक लाख मोहरें नाई को देकर उसको बुला लाओ। राजा की आज्ञानुसार उन्होने वैसा ही किया। राजा ने नाई से कहा—"सुगन्धित गन्धोदक से अच्छी तरह हाथ-पैर धो लो, फिर चार तह किये हुए सफेद कपडे से मुँह बाँधो और मेघकुमार के बाल दीक्षा के योग्य चार अगुल छोडकर काट दो।" नाई ने राजा की आज्ञा का पालन किया। मेघकुमार की माता ने उन केशो को उज्ज्वल वस्त्र मे ग्रहण किया। उन्हे सुगन्धित गन्धोदक से धोया। उन पर गोशीर्ष चन्दन छिडककर उन्हे सफेद वस्त्र मे बाधा। बाँधकर रत्न की डिबिया मे रखा। उस डिबिया को पेटी मे रखा, इस भावना से कि विशेष उत्सवो के अवसर पर ये मेघकुमार के अन्तिम दर्शन के प्रतीक होगे। मेघकुमार को विधिवत् स्नान कराया। वस्त्र, आभूषण पहनाए। मेघकुमार ने पुष्प मालाएँ धारण की।

राजा ने अपने सेवको को एक पालकी तैयार करने की आज्ञा दी। मेघकुमार पालकी पर आरूढ हुआ। मेघकुमार की माता पालकी पर दाहिनी ओर बैठी। दोनो ओर

दो युवतियाँ चँवर वीजने लगी। पूर्व दिशा मे एक युवती पंखा लेकर खड़ी हुई। एक युवती मेघकुमार के आग्नेय दिशा-कोण में पानी की भारी लेकर खड़ी हुई। एक हजार पुरुषों ने पालकी को उठाया। समारोह के साथ मेघकुमार वहाँ से चला। भगवान् महावीर के पास आया। पालकी से नीचे उतरा। मेघकुमार के माता-पिता ने भगवान् महावीर को वन्दन-नमस्कार कर कहा—"हमारा इकलौता पुत्र मेघकुमार संसार मे विरक्त है। आप से प्रव्रज्या ग्रहण करना चाहता है। देवानुप्रिय ! हम आपको शिष्य की भिक्षा दे रहे हैं, कृपा कर स्वीकार करें।" भगवान् महावीर ने उनका कथन स्वीकार किया। मेघकुमार भगवान् महावीर के पास से ईशान कोण मे गया। अपने गहने, माला आदि उतार कर दिये। माँ ने उन्हे सम्हाला। माता-पिता भगवान् को वन्दन-नमस्कार कर जिधर से आये, उधर ही लौट आये।

उसके बाद मेघकुमार ने स्वयं ही पचमुष्टि लोच किया। वह भगवान् महावीर के पास आया। उन्हे दाहिनी ओर मे तीन वार प्रदक्षिणा की, वन्दन-नमस्कार किया। भगवान् महावीर से दीक्षा प्रदान करने की प्रार्थना की। भगवान् ने स्वय मेघकुमार को दीक्षित किया तथा आचार-धर्म की शिक्षा दी। मेघकुमार ने वह सब सुना और उसे अगीकार किया।

### दीक्षित जीवन की पहली रात : घबराहट : अधीरता

जिस दिन मेघकुमार दीक्षित हुआ, उसी दिन सायंकाल श्रमणो के लिए रात्रि मे सोने हेतु दीक्षा की ज्येष्ठता के अनुक्रम मे शयन-स्थानो का विभाजन हुआ। मेघकुमार का सोने के हिस्से का स्थान द्वार के समीप आया। श्रमण रात्रि के प्रथम तथा अन्तिम पहर में वाचना, पृच्छना, परावर्तन आदि के लिए, उच्चार-प्रस्रवण आदि के लिए बार-बार आते-जाते रहे। बार-बार आने-जाने मे मेघकुमार से टकरा जाते, किसी के पैर टकरा जाते, किसी के मस्तक टकरा जाते। किन्ही-किन्ही के पैरो की धूल से वह भर गया। कोई-कोई मेघकुमार को लांघकर दो-दो तीन-तीन बार आये गये। इससे मेघकुमार लम्बी रात में पल-भर के लिए भी अपनी आँखें नहीं मूंद सका।

मेघकुमार के मन मे विचार आया, मैं राजा श्रेणिक और रानी धारिणी का पुत्र हू। जब मैं अपने घर मे था, तब सभी साधु मेरा सम्मान करते थे। मधुर वाणी से मेरे साथ वार्तालाप करते थे, परन्तु, जब मैं गृहवास छोड़कर दीक्षित हो गया, तब से ये साधु मेरा आदर नही करते। ये रात के पहले और पिछले भाग मे मुझे लांघते हुए आते-जाते रहे, जिससे मुझे रात भर जरा भी नीद नहीं आई। सवेरा होने पर मैं श्रमण भगवान् महावीर के पास जाऊंगा। यही मेरे लिए अच्छा होगा।

मेघकुमार यों विचार कर दुःखित हो गया। वह रात मेघकुमार ने नरक की तरह बिताई। दिन उगा। वह श्रमण भगवान् महावीर के पास आया। वन्दन-नमस्कार किया और भगवान् के पास स्थित हो वह उनकी पर्युपासना करने लगा।

### भगवान् महावीर द्वारा उद्बोधन

भगवान् मेघकुमार से बोले—"मेघ ! तुम रात के पहले और पिछले भाग मे साधुओं के आते-जाते रहने के कारण जरा भी नीद नहीं ले सके। तब तुम्हारे मन मे ऐसा विचार आया कि मैं जब गृहस्थ में था, तब साधु मेरा आदर करते थे, किन्तु, जब से दीक्षित हुआ हूँ,

वे मेरा कुछ भी आदर नही करते। तुमने वह रात नरक की ज्यो व्यतीन की। यो किसी तरह वह रात बिता कर तुम जल्दी-जल्दी मेरे पास आये हो। क्यो, मेघकुमार ऐसा ही हुआ न ?"

मेघकुमार बोला—"भगवन् ! आप जैसा कहते हैं, वैसा ही हुआ।"

**पूर्व भव : गजराज सुमेरुप्रभ**

इस पर भगवान् ने कहा—"मेघ ! इस जन्म से पूर्वगत तीसरे भव मे वैताढ्य पर्वत की तलहटी मे तुम एक गजराज थे। वनचरो द्वारा तुम्हारा नाम सुमेरुप्रभ रखा गया था। तुम अपने सुमेरुप्रभ नाम के अनुरूप शख के चूर्ण के समान निर्मल, दही के समान, गाय के दूध के झाग के समान, चन्द्र, जलकण, तथा रजत के समान उज्ज्वल, धवल थे। तुम्हारे सब अग सुगठित, संतुलित और समुचित थे। हाथी के रूप मे हे मेघ ! तुम वहा बहुत-सी हथिनियो और छोटे-छोटे हस्ति-शावक-शाविकाओ से घिरे रहते हुए उनका आधिपत्य करते हुए, उनका लालन-पालन करते हुए निवास करते थे। हे मेघ ! तुम बडे मस्त थे, क्रीडामग्न थे। भोग-प्रिय थे। पर्वत शिखरो पर, तलहटियो मे, वन खण्डो मे नदियो के समीपवर्ती वन भागो मे, वैसे ही अन्यान्य स्थानो मे तुम विचरण-विहार करते थे। बहुत से हाथियो के साथ तुम यूथपति के रूप मे बडे आनन्द के साथ घूमते थे।

**भयानक आग**

"एक बार को बात है, ग्रीष्म ऋतु का समय था। वृक्षो की पारस्परिक रगड से आग उत्पन्न हो गई। वृक्षो की सूखी पत्तियाँ तथा सूखे कूडे-कर्कट से वह आग भयानक रूप मे जल उठी। सयोग वश उस समय हवा भी जोर से चलने लगी, जिससे सारा जगल धधक उठा। दिशाओ मे सर्वत्र धूआँ ही धूआँ हो गया। खोखले वृक्ष भीतर ही भीतर जलने लगे। हिरन आदि आग मे जले हुए पशुओ के शव मे नदी नालो का पानी सडने लगा। पशु-पक्षी बुरी तरह क्रन्दन करने लगे। पशु-पक्षी प्यास से पीडित होकर मुह फाडकर श्वास लेने लगे। सारा पर्वत मानो व्याकुल हो उठा।

'मेघकुमार ! जैसा मैंने कहा, तब तुम सुमेरुप्रभ हाथी के रूप मे थे। तुम भी व्याकुल हो गये। बहुत से हाथियो, हथिनियों और बच्चो के साथ घबराहट से इधर-उधर दिशाओ-विदिशाओ मे बुरी तरह दौड भाग करने लगे। तुम बहुत ही भूखे, प्यासे, थके-माँदे थे। अपने झुड से बिछुड गये। दावानल की ज्वालाओ से, गर्मी से, तृषा, क्षुधा से तुम अत्यन्त पीडित भयभीत और त्रस्त हो गये। तुम्हारा मुँह सूख गया। तुम अपने को बचाने के लिए इधर-उधर दौडने लगे। उसी समय तुम्हारी नजर एक सरोवर पर पडी, जिसमे पानी बहुत कम था। कीचड ही कीचड था। प्यास के मारे पानी पीने के लिए तुम उसमे बिना घाट के ही उतर गये। तुम पानी तक नही पहुँच सके और बीच मे ही कीचड मे फँस गये। मैं पानी पी लूं, ऐसा सोचकर तुमने अपनी सूड फैलाई, किन्तु, वह पानी तक नही पहुच सकी। तुमने कीचड से अपना शरीर बाहर निकालने के प्रयास मे जोर मारा। उसमे और ज्यादा कीचड मे फस गये।

**युवा हाथी द्वारा वैर-स्मरण:दन्त-प्रहार : मृत्यु**

"एक युवा हाथी, जिसे तुमने कभी अपनी सूड, पैर और दातो से मारा था, पानी पीने हेतु उस सरोवर मे उतरा। उस युवा हाथी ने ज्यो ही तुम्हे देखा, पहले का वैर उसे

उत्पन्न हो आया। वह क्रुद्ध हो गया। तुम्हारे पास आया। उसने मूसल जैसे तीखे दाँतों से तुम्हारी पीठ पर तीन बार जोर से प्रहार किया। तुम्हारी पीठ क्षत-विक्षत हो गई। इस प्रकार वह अपना प्रतिशोध लेकर पानी पीकर, जिधर से आया था उधर ही चला गया।

"मेघ! यों प्रहार किये जाने पर तुम्हारे शरीर में बड़ी पीड़ा उत्पन्न हुई। तुम्हें क्षण भी चैन नहीं था। शरीर, मन और वचन—तीनों उससे व्याप्त थे। वह पीड़ा बहुत ही कठोर, दारुण और कष्टप्रद थी। उसके कारण तुम्हारे शरीर में पित्त-ज्वर हो गया। ज्वर का दाह। तुम्हारी दशा बहुत खराब हो गई। सात दिन-रात तुमने वह असह्य वेदना भोगी, आर्तध्यान में रहे। तुम्हारी आयु १२० वर्ष की थी। मरकर तुम इसी जम्बूद्वीप के दक्षिणार्द्ध भरत में गंगा महानदी के दक्षिणी तट पर विन्ध्याचल पर्वत के निकट एक हाथी के रूप में उत्पन्न हुए। तुम क्रमशः बड़े हुए, युवा हुए, हाथियों के यूथपति के मर जाने पर उस यूथ के अधिपति हुए। वनचरों ने तुम्हारा नाम मेरुप्रभ रखा। तुम चार दाँतों से युक्त, सुन्दर, परिपूर्ण अंगों से सुशोभित हस्तिरत्न थे। तुम सात सौ हाथियों के यूथ के अधिपति, स्वामी तथा नायक थे।

## गज-यूथपति मेरुप्रभ

"एक दिन की बात है, गर्मी का मौसम था, जेठ का महीना था। वन में आग लग गई। दावाग्नि की लपटों से वन-प्रदेश जलने लग गये। दिशाएँ धुएँ से भर गईं। तुम बहुत प्यासे और व्याकुल हो गए। बेतहाशा भागने लगे। बहुत से हाथियों और हथिनियों से घिरे हुए एक दिशा से दूसरी दिशा में दौड़ने लगे।

## मण्डल-निर्माण

"हे मेघ! वन की उस दावाग्नि को देखकर तुम्हारे मन में अन्तर्मन्थन होने लगा। तुम्हें लगा, ऐसी अग्नि मैंने पहले भी देखी है। अपने विशुद्ध मनः परिणामों से तुम्हें जाति-स्मरण-ज्ञान हो गया। तुम्हें अपना पूर्व भव याद आया कि तुम किस प्रकार अपने यूथ हाथी द्वारा प्रताड़ित हुए, दुःख पूर्वक मरे और वर्तमान भव में चार दाँत युक्त मेरुप्रभ नामक हाथी के रूप में उत्पन्न हुए। फिर तुमने सोचा कि दावाग्नि से बचाव के लिए इस समय महानदी गंगा के दक्षिण तट पर विन्ध्याचल की तलहटी में मुझे अपने यूथ के साथ एक बड़ा मण्डल या घेरा बना लेना चाहिए। तदनन्तर तुमने वर्षाकाल में खूब वृष्टि हो जाने पर गंगा महानदी के समीप हाथियों, हथिनियों से संवृत होकर एक योजन विस्तार का बड़ा मण्डल बनाया। उस भू-भाग में घास वृक्षों के पत्ते, काँटे, पौधे, बेलें आदि जो भी थे, उन्हें वहाँ से हटाकर उस स्थान को साफ किया। तुम उसी मण्डल के समीप गंगा महानदी के दक्षिणी किनारे, विन्ध्याचल पर्वत की तलहटी में विहार करने लगे।

## मण्डल का परिष्कार

"कुछ समय व्यतीत हुआ। दूसरी वर्षा ऋतु आई। खूब वर्षा हुई। तुम मण्डल के स्थान पर गये। दूसरी बार मण्डल को साफ किया, ठीक किया। इसी तरह अन्तिम वर्षा-

रात्रि मे भी जब अत्यधिक वृष्टि हुई, तुम वहाँ गये, घास, पेड, पौधे, लताएँ आदि उखाड़ कर, फेंक कर उसे साफ किया। तुम उस क्षेत्र मे विचरण करने लगे। अत्यन्त हिममय, शीतमय हेमन्त ऋतु व्यतीत हुई। ग्रीष्म ऋतु आई। बडी भयकर गर्मी थी। सब कुछ सूख गया। प्यास के मारे पशु इधर-उधर भटकने लगे।

## दावानल . खरगोश पर अनुकम्पा

"ग्रीष्म ऋतु तो थी ही, वन मे आग लग गई। तेज हवा चलने लगी। दावाग्नि चारो ओर फैल गई। सब ओर भय परिव्याप्त हो गया। हे मेघ ! तुम दावाग्नि की लपटो से घिरने लगे। भयभीत हो गये। दावाग्नि से रक्षा हेतु पहले तुमने घास आदि हटा कर जो मण्डल बनाया था, वहाँ जाने का विचार करने लगे। बहुत से हाथियो, हथनियो आदि के साथ उस ओर दौडे। वहाँ पहले ही दावाग्नि से बचने के लिए बहुत से सिंह, बाघ, भेडिये, चीते, भालू, शरभ, गीदड, बिलाव, कुत्ते, सुअर, खरगोश, लोमडी आदि अनेक जानवर घबराकर आ घुसे थे, तुम वहाँ पहुँचे और जहाँ थोडी जगह मिली, वही टिक गये। कुछ देर बाद तुमने देह खुजलाने के लिए अपने एक पैर को ऊँचा उठाया। उसी समय अन्य बलवान् प्राणियो की धक्कापेल से एक खरगोश उस खाली हुई जगह मे आ बैठा। तुमने पैर से देह खुजलाने के बाद नीचे देखा तो वहाँ खरगोश दिखाई दिया। पैर नीचे रखने से खरगोश मर जायेगा, यह सोचकर तुमने अनुकम्पा से प्रेरित होकर अपना पैर ऊँचा अधर उठाये रखा। अनुकम्पा के कारण तुम्हारा ससार परीत—परिमित हुआ तथा तुमने मनुष्य का आयुष्य बाँधा। वह दावाग्नि ढाई रात दिन तक उस वन को जलाकर शान्त हो गई। वे पशु, प्राणी जो दावाग्नि से बचने के लिए उस मण्डल मे टिके थे, दावाग्नि के शान्त हो जाने पर वहाँ से बाहर निकले। वे बहुत भूखे-प्यासे थे, भोजन-पानी की खोज मे भिन्न-भिन्न दिशाओ मे चले गये।

## विपुल वेदना। पित्त-ज्वर अवसान

"मेघ ! उस समय तुम बहुत दुर्बल, बहुत परिश्रान्त, भूखे-प्यासे, दैहिक शक्ति से हीन चलने-फिरने मे अक्षम एक ठूठ की ज्यो स्तब्ध रह गये, जडवत् हो गये। मैं तेजी से चला चलू, यो सोचकर तुमने अपने ऊपर किये पैर को फैलाया। धडाम से भूमि पर गिर पडे। तुम्हारा शरीर विपुल वेदना युक्त हो गया। तुम्हें पित्त-ज्वर हो गया। सारा शरीर जलने लगा। तुम तीन रात-दिन तक इस विषम वेदना को भोगते रहे। अन्त मे सौ वर्ष का अपना आयुष्य पूर्ण कर तुमने शरीर छोडा। यहाँ जम्बूद्वीप के अन्तवर्ती भारत वर्ष मे राजगृह नगर मे राजा श्रेणिक की रानी धारिणी की कोख से पुत्र के रूप मे उत्पन्न हुए। युवा हुए। विरक्त हुए। सब कुछ छोडकर, गृह त्याग कर भिक्षु हुए।

## उत्प्रेरणा

"जरा सोचो, जब तुम हाथी के रूप मे थे, तुम्हे सम्यक्त्व रूपी रत्न प्राप्त नही था, उस समय भी तुमने अनुकम्पा-वश अपना पैर अधर मे ही रखा, उसे नीचे नही रखा। इस

समय तुम उच्च कुल में जन्मे हो, विशिष्ट पुरुष हो, प्रव्रजित श्रमण हो। फिर एक रात के पहले व अन्तिम पहर में हुई असुविधा को नहीं सह सके, हिम्मत हार गये, बड़ा आश्चर्य है।"

### आनन्दाश्रु : रोमांच : स्थिरता

भिक्षु मेघकुमार ने जब प्रभु महावीर से यह वृत्तान्त सुना, उसके परिणामों में विशुद्धता का संचार हुआ, उसे जाति-स्मरण ज्ञान हुआ। इससे उसको वैराग्य हो गया। उसकी आँखों में आनन्द के आँसू आ गये। वह रोमांचित हो उठा। वह भगवान् को वन्दन-नमन कर बोला—"प्रभुवर! मैं आज से अपने दो नेत्रों के अतिरिक्त अपना समस्त शरीर श्रमण निर्ग्रन्थों के लिए समर्पित करता हूँ।" उसने पुनः श्रमण भगवान् महावीर को प्रणमन किया, वन्दन-नमन किया और उनसे प्रार्थना की—"भगवन्! मुझे पुनः दीक्षा प्रदान करें।" भगवान् महावीर ने मेघकुमार को पुनः दीक्षित किया और उसे मुनिचर्या का उपदेश दिया। मेघकुमार ने भगवान् का उपदेश भलीभाँति स्वीकार किया। वह उसी प्रकार चलने लगा। मेघकुमार ने भगवान् की सेवा में रह ग्यारह अंगों का अध्ययन किया। एक दिन, दो दिन, तीन दिन, चार दिन, पाँच दिन, आदि से लेकर अर्धमास, पूर्णमास आदि का तप करते हुए आत्मा को भावित किया।

भगवान् ने राजगृह नगर से गुणशील चैत्य से प्रस्थान किया। वैसा कर अनेक जनपदों में वे विहार करने लगे। एक दिन मेघकुमार ने भगवान् को वन्दन-नमन कर कहा—"प्रभुवर! मैं आपकी अनुमति से एक मासिक भिक्षु-प्रतिमा अंगीकार करना चाहता हूँ।" भगवान् महावीर ने कहा—"तुम्हें जैसा सुख उपजे, करो।" मेघकुमार भगवान् महावीर की अनुमति प्राप्त कर एक मासिक भिक्षु-प्रतिमा स्वीकार कर विचरण करने लगा। एक मासिक भिक्षु-प्रतिमा का भली भाँति परिपालन कर उसने भगवान् की अनुमति से दो मास की, तीन मास की, चार मास की, पाँच मास की, छः मास की, सात मास की, फिर पहली अर्थात् आठवीं सात अहोरात्र की, नौवीं सात अहोरात्र की, दसवीं सात अहोरात्र की, ग्यारहवीं तथा बारहवीं एक एक अहोरात्र की—आदि प्रतिमाओं का विधिपूर्वक पालन किया।

फिर भगवान् को वन्दन-नमन कर मेघकुमार ने निवेदन किया—"भगवन्! मैं गुण-रत्न—संवत्सर[1] नामक तप करना चाहता हूँ।"

### गुण- रत्न-संवत्सर तप : अपर तप : समाधि-मरण

मेघकुमार ने भगवान् की अनुमति से गुण-रत्न संवत्सर तप परिपूर्ण किया। और भी बहुत प्रकार के तप किये। घोर तप के कारण उसका शरीर बहुत दुर्बल और हड्डियों का ढाँचा मात्र रह गया। भगवान् महावीर विहार करते हुए राजगृह पधारे। मेघकुमार ने एक दिन अर्ध रात्रि के समय चिन्तन किया, मैं शरीर से बहुत कमजोर हो गया हूँ, भगवान् महावीर को वन्दन-नमन कर उनकी आज्ञा से समाधि मरण प्राप्त करूं। यों अन्तः प्रेरणा से अनुप्राणित होकर, भगवान् महावीर को वन्दन-नमस्कार कर वह उनकी सन्निधि में पहुँच गया। भगवान् ने रात में उसके मन में जो विचार आया था, उसे बतलाते हुए कहा कि

---

१. इस तप में तेरह मास और सतरह दिन उपवास के होते हैं, तिहत्तर दिन पारणा के होते हैं। यों सोलह मास में यह तप पूरा होता है।

ऐसा हुआ न ? मेघकुमार बोला—"हाँ, भगवन् ! ऐसा ही हुआ ।" भगवान् ने उसे वैसा करने की अनुमति प्रदान की। मेघकुमार ने वैसा ही किया। एक मास की सलेखना द्वारा आलोचना, प्रतिक्रमण पूर्वक उसने देह-त्याग किया। साधुओ द्वारा जिज्ञासा किये जाने पर भगवान् महावीर ने बताया कि मेघकुमार विजय नामक अनुत्तर महा विमान मे देव के रूप मे उत्पन्न हुआ है । वहाँ उसकी तीस सागरोपम आयुष्य-स्थिति होगी ।

गौतम के पूछने पर भगवान् महावीर ने कहा कि मेघकुमार महाविदेह क्षेत्र मे जन्म लेकर सिद्ध, बुद्ध, मुक्त, परिनिर्वृत्त होगा, सब प्रकार के दुखो का अन्त करेगा ।[1]

## सुन्दर नन्द

### कपिल गौतम

कपिल गौतम नामक मुनि थे । तप करने के लिए उन्होने हिमालय के अंचल मे आश्रम का निर्माण किया। सुन्दर लताओ, सघन वृक्षो तथा कोमल तृणो से वहाँ की भूमि आच्छन्न थी। बडी सुहावनी, मनोहर और पावन थी । चारो ऋतुओ मे फूलने वाले, फलने वाले कुसुम युक्त तथा फलयुक्त वृक्ष वहाँ विद्यमान थे। नीवार धान्य एव फलो से जीवन निर्वाह करने वाले शान्त, उदात्त एव निराकाक्ष तपस्वी वहाँ रहते थे । वे बडे शान्तिप्रिय एव साधना-प्रवण थे। ऐसा लगता था, मानो वन मे कोई आश्रम हो ही नही। इतनी निर्बाध शान्ति एव नि स्तब्धता वहाँ थी ।

### इक्ष्वाकुवशीय राजकुमार आश्रम मे

कतिपय इक्ष्वाकुवशीय राजकुमार शान्तिमय जीवन जीने के लिए अनुकूल तथा उत्प्रेरक उस आश्रम मे प्रवास करने की उत्कठा लिये आये। उनका वक्ष स्थल सिंह की तरह चौडा था, भुजाएँ लम्बी थी, गभीर व्यक्तित्व था, प्रकृति सौम्य थी । उन द्वारा आश्रम मे आये जाने का एक कारण था। उनके पिता के दो रानियाँ थी। वे बडी रानी के पुत्र थे। बडे योग्य थे। छोटी रानी के भी एक पुत्र था, जो बहुत चंचल आयोग्य और मूर्ख था। छोटी रानी ने राजा से अपने उस पुत्र के लिए राज्य का वचन ले लिया। इन बडे राजकुमारो ने बल-पूर्वक राज्य स्वायत्त करना उचित नही समझा। उन्होंने सोचा—पिता ने छोटे भाई को राज्य देने का सकल्प कर लिया है, हमे उसमे जरा भी बाधा नही डालनी चाहिए। अपने पिता के वचन की, सकल्प की रक्षा करनी चाहिए। पुत्र के नाते हमारा यही कर्त्तव्य है।

### गौतम गोत्र . शाक्य अभिधा

आश्रम के अधिनायक कपिल गौतम उनके उपाध्याय हुए। ये राजकुमार यद्यपि कौत्स गोत्रीय थे, पर, अपने गुरु के गोत्र के अनुसार गौतम गोत्रीय कहलाये।

उन राजकुमारो ने जिस स्थान पर प्रवास किया, वह शाक के वृक्षो से आच्छादित था। इस कारण वे शाक्य कहलाने लगे।

---

१ ज्ञाता धर्म कथाग सूत्र

### कपिलवस्तु का निर्माण

गौतम ने अपने वंश-क्रम के अनुरूप उनके संस्कार किये। उनको समृद्धिमय, वैभवमय तथा सुखमय बनाने की आकांक्षा से एक दिन मुनि गौतम जलपूर्ण घट लेकर आकाश में उड़े। उन्होंने राजकुमारों को सम्बोधित कर कहा—"अक्षय जल से परिपूर्ण इस घट से मैं भूमि पर जल की धारा गिराता जाऊँगा। तुम लोग उसका उल्लंघन न कर उसका अनुसरण करते रहो।" राजकुमारों ने उनकी आज्ञा शिरोधार्य की। गुरु को प्रणाम कर वे द्रुतगामी घोड़ों से युक्त, अलंकृत रथों पर सवार हुए। मुनि दूर-दूर तक आश्रम के चारों ओर जल की धारा गिराते गये। राजकुमार उनका अनुसरण करते गये।

यों विशाल भू-भाग का चक्कर काट लिये जाने पर मुनि ने राजकुमारों से कहा—"मेरे स्वर्गवासी होने पर जल द्वारा सिक्त तथा रथ के चक्कों से अंकित इस भूमि पर एक नगर की रचना करना।" कुछ समय बाद मुनि का देहावसान हो गया। राजकुमार बड़े हो गये थे। वे युद्ध-विद्या में निपुण थे, अत्यन्त बलशाली थे, सौभाग्यशाली थे। मुनि कपिल गौतम के स्वर्गवास हो जाने पर अन्य तपस्वियों ने उस वन को छोड़ दिया तथा तपस्या हेतु वे हिमालय पर चले गये।

राजकुमारों ने अपने पुण्य-प्रभाव से बड़ी-बड़ी ऋद्धियां प्राप्त कीं। उन्होंने वस्तु कला के मर्मज्ञ शिल्पियों द्वारा एक विशाल नगर का निर्माण कराया। भवन, प्रासाद, बाजार, कूप, वापी, तड़ाग, उद्यान, उपवन, विश्रामगृह आदि सभी अपेक्षित स्थान, साधन और सुविधाओं से युक्त वह नगर कपिल ऋषि के आश्रम के स्थान पर बसा था, इस कारण उसका नाम कपिलवस्तु रखा गया।

### महाराज शुद्धोधन

राजकुमारों में जो सबसे बड़ा था, उसका राज्याभिषेक कर वहाँ का राजा बनाया। वह नगर, जो आस-पास के प्रदेश के साथ एक राज्य का रूप लिये था, क्रमशः उन्नत होता गया। राज्य की उत्तरोत्तर वृद्धि होती गई, सर्वतोमुखी विकास होता गया। क्रमशः वहाँ एक-से-एक बढ़कर, उत्तमोत्तम धर्म पूर्वक शासन करने वाले राजा होते गये। उसी वंश परम्परा में आगे चलकर शुद्धोधन नामक राजा हुआ, जो उत्तम राजगुणों से युक्त था, विपुल वैभवशाली, सौम्य तथा विनीत था। उदात्त गम्भीर, पावनवृत्ति युक्त, सात्विक, नीति निपुण, धीर, एवं सुन्दर था। उसके राज्य में सब प्रजाजन सुखी थे। राज्य-व्यवस्था बहुत उत्तम थी। अन्याय एवं अनीति से वह राज्य शून्य था।

### सिद्धार्थ और नन्द का जन्म

राजा की बड़ी रानी का नाम महामाया था। बोधिसत्त्व ने उसके गर्भ से राजा के पुत्र के रूप में जन्म लिया। उसका नाम सिद्धार्थ रखा गया।

राजा की छोटी रानी के भी पुत्र हुआ। उसका नाम नन्द रखा गया। वह बड़ा सुकुमार था; अतः वह सुन्दर नन्द कहा जाता था। राजसी ठाठ से दोनों का लालन-पोषण हुआ। यथासमय सभी संस्कार सम्पन्न किये गये। उन्होंने विद्या, कला एवं शिल्प का उच्च शिक्षण प्राप्त किया। सिद्धार्थ का यशोधरा तथा नन्द का सुन्दरी नन्दा नामक राजकुमारी के साथ विवाह हुआ।

### धर्म-चक्र प्रवर्तन

सिद्धार्थ ने सासारिक सुखो की क्षणभगुरता समझ कर शाश्वत शान्ति का पथ अपनाया। वे सर्वस्व त्याग कर साधना के पथ पर निकल पडे। उन्होने यथासमय अपना लक्ष्य पूरा किया। वे दिव्य ज्ञान से ज्योतिर्मय हो गये। शाश्वत, सम्पूर्ण, निरतिशय बोधयुक्त—सम्यक्-सम्बुद्ध होकर उन्होने सत्य का जो साक्षात्कार किया, बहुजन हिताय, बहुजन-सुखाय मानव-मेदिनी मे उसे व्यापक रूप मे प्रसृत करने हेतु धर्म-चक्र का सप्रवर्तन किया।

### भगवान् बुद्ध कपिलवस्तु मे

एक बार वे अपने विहार-क्रम के बीच अपनी जन्मभूमि, अपने पितृ नगर कपिलवस्तु मे आये। लोग उनके दर्शनार्थ उमड पडे, उनके विराट् दिव्य व्यक्तित्व से, धर्मोपदेश से प्रभावित हुए।

भगवान् बुद्ध द्वारा कपिलवस्तु मे किये जाते धर्मोपदेश की बडी सुन्दर फल-निष्पत्ति हो रही थी। विशाल जन-समुदाय के साथ-साथ बुद्ध के ज्ञाति-जन, राज-परिवार के सदस्य भी उन द्वारा समुद्बोधित धर्म-सिद्धान्तो के प्रति आकृष्ट हुए।

### नन्द काम-भोग-निमग्न

उनका छोटा भाई नन्द काम-भोगो मे निमग्न था, अपनी प्रियतमा जनपद-कल्याणी परम सुन्दरी नन्दा के साथ सुख-विहार मे अनवरत निरत था। केवल काम-भोग ही उसका जीवन था। धर्म के प्रति उसका कोई आकर्षण नही था।

### भगवान् का नन्द के घर भिक्षार्थ आगमन निर्गमन

एक दिन भगवान् अपने भाई नन्द के घर भिक्षा के लिए आये। मुँह नीचा किये वीतराग-भाव से कुछ देर वहाँ खडे रहे। नन्द महल के ऊपरी प्रकोष्ठ मे अपनी प्रियतमा के साथ सुख-विलास मे अभिरत था। सेवको एव परिचारको ने भगवान् की ओर कोई ध्यान नही दिया। भगवान् भिक्षा के बिना ही वहाँ से लौट गये।

### दासी द्वारा सूचना

एक दासी प्रासाद पर खडी थी। वह खिडकी से नीचे देख रही थी। उसने भगवान् बुद्ध को वहाँ से खाली हाथ निकलते हुए देखा। उसे वह अच्छा नही लगा। अपने स्वामी के लिये भी उसे यह अगौरवास्पद प्रतीत हुआ। यह स्वय भगवान् बुद्ध की गरीमा से आकृष्ट थी। इसलिए उसके भक्ति-विनत हृदय पर इससे आघात लगा। वह तत्काल नन्द के पास आई और उनसे निवेदन करने की आज्ञा मागी। नन्द ने कहा— 'बतलाओ, क्या कहना चाहती हो ?''

दासी बोली—"कुमार ! हम पर अनुग्रह करने हेतु भगवान् हमारे घर पधारे, किन्तु, यहाँ आदरपूर्ण वचन, आसन तथा भिक्षा—कुछ भी प्राप्त नही हुआ। सूने वन की ज्यो यहाँ से खाली लौट गये।" नन्द ने ज्यो ही यह सुना कि महर्षि अपने घर मे आकर बिना आदर-सत्कार पाये वापस लौट गये, वह काँप उठा, बहुत खिन्न हुआ।

### नन्द द्वारा भगवान् बुद्ध का अनुगमन

नन्द ने अपनी पत्नी से कहा—"मैं गुरु को प्रणाम करने, उन्हें अपनी भक्ति समर्पित करने जाना चाहता हूँ, मुझे जाने की आज्ञा दो।" सुन्दरी नन्दा ने कहा—"आप भगवान् के दर्शनार्थ जाना चाहते हैं, मैं आपके इस पावन धर्म-कृत्य में बाधा नहीं डाल सकती। आर्य-पुत्र ! जाएं, किन्तु, अत्यन्त शीघ्र लौट आएं। जब तक मेरे मुख का विशेषक—चन्दन, केसर, गोलोचन आदि सुरभित पदार्थों का चित्राङ्कनमय लेप सूख न जाए, इतने शीघ्र लौट आए, देर न करें।" नन्द ने कहा—"ऐसा ही करूंगा।"

नन्द ने महल से प्रस्थान किया। भगवान् बुद्ध की भक्ति उसे आगे की ओर खींचती थी तथा भार्या का अनुराग उसे वापस महल की ओर खींचता था। अनिश्चयावस्था में वह न आगे ही बढ़ पाता था और न पीछे ही लौट पाता था।[1]

मन में दृढ़ निश्चय कर वह महल से शीघ्र नीचे उतर आया। भगवान् अधिक दूर न चले जाएं, शीघ्र ही उनके दर्शन कर वापस घर लौट आऊं, अपनी प्रेयसी से मिलूं, य सोचकर लम्बी-लम्बी डगें रखते हुऐ आगे बढ़ा। उसने देखा—भगवान् कितने महान् हैं, कपिल-वस्तु में भी, जो उनका पितृनगर है, न उन्हें सम्मान की कामना है, न सत्कार की। वे अभिमान से अतीत, सरल भाव से आगे बढ़ रहे हैं।

लोगों की भारी भीड़ थी। सब के मन भगवान् के प्रति अत्यन्त श्रद्धा-नत थे। भीड़ के कारण नन्द भगवान् को प्रणाम नहीं कर सका।

### भगवान् को प्रणमन . निवेदन

भगवान् तो सब कुछ जानते ही थे। नन्द घर जाने को उन्मुख था। उसे सन्मार्ग पर लाने हेतु, तदर्थ गृहीत करने हेतु भगवान् ने अपनी इच्छा से दूसरा मार्ग लिया, जो जन-मुक्त था, एकान्त था। नन्द ने यह देखा। वह भगवान् के पास आया। उनको प्रणाम किया। विनम्रतापूर्वक झुक कर भगवान् से उसने निवेदन किया—"जब मैं अपने प्रासाद में ऊपर था, मैंने सुना—भगवान् मुझ पर कृपा कर पधारे, भगवान् का कुछ भी स्वागत-सत्कार नहीं हो सका। मुझे बड़ा दुःख हुआ मैं सेवकों, परिचारकों को डांटता हुआ जल्दी-जल्दी भगवान् की सेवा में यहाँ पहुंचा। साधु-प्रिय ! भिक्षुश्रेष्ठ! मुझ पर अनुग्रह कर, मेरी प्रियता हेतु आपका भिक्षा-काल मेरे घर पर व्यतीत हो, आप मेरे घर पर पधार कर भिक्षा ग्रहण करें।"

नन्द ने अत्यन्त विनय, स्नेह तथा आदर के साथ अपने नेत्र ऊँचे उठाये, भगवान् की ओर देखा। भगवान् ने कुछ ऐसा इंगित किया, जिससे उसे प्रतीत हुआ, अभी भगवान् को आहार-कृत्य नहीं करना है।

---

१ तं गौरवं बुद्धगतं चकर्ष,
भार्यानुरागः पुनराचकर्ष।
सोऽनिश्चयान्नापि ययौ न तस्थौ,
तरंस्तरङ्गेष्विव राजहंसः ॥
—सौन्दरनन्द ४. ४२

## भगवान द्वारा प्रदत्त पात्र नन्द के हाथ

नन्द ने सोचा—भगवान् को प्रणाम कर वापस अपने घर लौट जाऊँ कमलपत्र सदृश सुन्दर, मृदुल नेत्रयुक्त सुगत ने उस पर अनुग्रह करने हेतु अपना पात्र उसके हाथ मे पकडा दिया। नन्द हक्का-बक्का रह गया, कुछ समझ नही सका। बडे भाई के प्रति, उस महान भाई के प्रति जो बुद्धत्व प्राप्त कर जगत मे सर्वोपरि थे, उसके मन मे अत्यधिक आदर था। अत वह उनके प्रभाव से पात्र हाथ मे लिये उनके पीछे-पीछे चला तो सही पर उसका मन घर मे अटका था। वह चाहता था, किसी तरह यहाँ से छूट कर अपने घर चला जाऊँ, ऐसा सोचकर वह मार्ग से कुछ दूर हटने लगा। बुद्ध से यह कब छिपा रहता। जिस मार्ग द्वारा नन्द चले जाने की कल्पना किये था, उन्होने अपनी विशिष्ट ऋद्धि द्वारा उस मार्ग-द्वार को आवृत्त कर दिया। वे जानते थे, नन्द का ज्ञान अभी मन्द है। उसका क्लेश—रज तीव्रता लिये है, उसके मन मे सासारिक भोगो के प्रति आसक्ति है, फिर भी उसमे मोक्ष-बीज प्रच्छन्न रूप मे विद्यमान है। वह मोक्षका—निर्वाण का पात्र है। अतएव उन्होने उसको विशेष रूप से अपनी ओर मोडने का प्रयास किया।

## वैराग्य-प्रेरणा

नन्द प्रत्ययनेयचेता था। वह जिसे प्रत्यक्ष—आश्रय या आधार बना लेता, उसी मे वह तल्लीन हो जाता। अब तक वह काम रागात्मक स्नेह—रस मे तन्मय था, बुद्ध उसे दूसरा मोड देना चाहते थे, वे उसकी दिशा बदलना चाहते थे। उसे वैराग्य की ओर प्रेरित करना चाहते थे। एतदर्थ वे प्रयत्नशील थे। वे उसे विहार मे ले गये थे। करुणापूर्ण दृष्टि से भगवान् ने उसकी ओर देखा, अपने चक्राकित कर-तल से उसके मस्तक का स्पर्श किया। उन्होने उससे कहा—सौम्य ! जब तक हिंस्र काल पास-नही आता, तब तक अपनी बुद्धि को शम मे लगाओ। काम-भोग स्वप्न के समान नि सार हैं। मन बडा चचल है। वह उस ओर दौडता जा रहा है, उसे रोको। जो योग के अभ्यास तत्त्व का साक्षात्कार कर लेता है, वह मृत्यु का ग्रास नही पाता।

और भी बहुत प्रकार से भगवान् बुद्ध ने नन्द को सत् शिक्षा प्रदान की। नन्द ने दु ख पूर्ण हृदय किन्तु उत्साह पूर्ण वाणी द्वारा उसे स्वीकार किया।

## नन्द की प्रव्रज्या

भगवान् ने नन्द का प्रमाद, अज्ञान तथा अविवेक से उद्धार करने की भावना से उसके कल्याण की भावना से उसे धर्म का सत्पात्र समझते हुए आनन्द को कहा—नन्द को प्रव्रज्या ग्रहण कराओ। आनन्द ने नन्द को बुलाया। नन्द धीरे धीरे उसके पास आया और बोला—मैं प्रव्रज्या नही लूगा। यह सुनकर आनन्द ने भगवान् बुद्ध को कहा—नन्द प्रव्रज्या लेना नही चाहता।

भगवान् बुद्ध नन्द से बोले—अरे अजितेन्द्रिय ! क्या तुम नही देखते, मैं तुम्हारा बड़ा भाई प्रव्रजित हुआ हूँ। मेरे पीछे और भी परिजन, शाक्यवशीय तरुण क्षत्रिय प्रव्रजित हुए हैं अपने अनेक बन्धु-बान्धव घर मे ही रहकर व्रतो की आराधना कर रहे है। शायद तुम्हे उन महान् राजर्षियो के सम्बन्ध मे ज्ञान नही है, जिन्होने हँसते हँसते सासारिक सुखो को लात मारकर तपोभूमि का आश्रय लिया। उन्होने शाश्वत शान्ति पाने की आकाक्षा से काम-भोगो की अवेहलना की। तुच्छ, नि.सार, नगण्य काम-भोगो मे उनकी असक्ति नही रही।

नन्द ! जो मैं तुम्हे कह रहा हूँ, उसे समझो। जिस प्रकार एक हितेप्सु वैद्य रोगी

का हित साधने के लिए उसे पकड़ कर अप्रिय औषधि देता है, उसी प्रकार मैं तुम्हारे भले के लिए अप्रिय, किन्तु, हितकर वचन कह रहा हूँ। जब तक यह जीवन विद्यमान है, मृत्यु दूर है, शारीरिक अवस्था योग-विधि साधने में सक्षम है, तब तक अपनी बुद्धि को श्रेयस् में लगाओ, सत्कर्ममय बनो।"

भगवान् बुद्ध द्वारा इस प्रकार उद्बोधित, उत्प्रेरित किये जाने पर नन्द बोला—"मैं आपके वचन का पालन करूंगा।"

तब आनन्द नन्द को, जो भीतर ही भीतर छटपटा रहा था, वहाँ से ले गया। नन्द के नेत्र अश्रु-प्लावित थे। वह बड़ा विषण्ण था। आनन्द ने उसके मस्तक के छात्र जैसे विस्तीर्ण सघन, कोमल केश काटकर पृथक् कर दिये। उसे काषाय—गेरुएँ वस्त्र पहना दिये। न चाहते हुए भी उसे भिक्षु बना दिया।

### सुन्दरी नन्दा की व्यथा

उधर महल मे उसकी पत्नी सुन्दरी नन्दा अत्यन्त व्यथित थी। उसके शोक का क्या कहना—वह बार-बार रोती, म्लान हो जाती—कुम्हला जाती, चिल्लाती—चीख पड़ती, म्लान हो जाती—ग्लानि से भर जाती, पगली की ज्यों इधर-उधर फिरने लगी, खड़ी हो जाती, विलाप करने लगती, ध्यान करने लगती—कुछ सोचने लगती, कभी क्रोध से उन्मत्त हो जाती, गले मे पड़ी मालाएँ खींच कर तोड़ डालती, मुँह को स्वयं ही काट लेती, अपने वस्त्र फाड़ डालती।[1]

रो-रोकर उसने अपनी आँखें सुजा ली। एकमात्र विलाप, विषाद, शोक और आक्रन्दन ही उसके पास रह गया था। वह अपने आपको नितान्त असहाय तथा अनाथ अनुभव करती थी। वह किंकर्तव्याविमूढ थी।

### गाड़ी के दो चक्कों के बीच

भगवान् बुद्ध के आदेश से नन्द ने शास्त्र-विधि पूर्वक श्रमण का वेष तो धारण कर लिया, किन्तु, उसके चित्त मे श्रामण्य टिक नहीं पाया। वह एक ओर काम-सुख मे आसक्त था, दूसरी ओर भगवान् बुद्ध के अनुशासन मे बँधा था। वह अपने को गाड़ी के दो चक्को के बीच मे आया हुआ-सा अनुभव करता था।

वह बार-बार याद करता था कि उसकी प्रियतमा ने डबडबाए नेत्रो से कितने स्नेह के साथ कहा था कि उसके विशेषक सूखने के पहले-पहले मैं उसके पास पहुँच जाऊं। जो स्थिति बनी, उसमे वह अब कितनी व्याकुल, आतुर और उद्विग्न होगी।

पर्वत के निर्झर पर आसन लगाये यह भिक्षु निर्विकार-भाव से ध्यान मे रत है। प्रतीत होता है, इसका मन मेरी तरह किसी मे आसक्त नहीं है; इसलिए यह अत्यन्त शान्त है।

---

१. रुरोद मम्लौ विरुराव जग्लौ,
बभ्राम तस्थौ विललाप दध्यौ।
चकार रोष विचकार माल्यं,
चकर्त वक्त्रं विचकर्ष वस्त्रम्॥
—सौन्दर नन्द ६.३४

**नन्द द्वारा ऊहापोह**

वसन्त की शोभा बिखरी है। कोयलें मधुर स्वर से बोल रही है, पर, यह दूसरा भिक्षु मनोयोग पूर्वक शास्त्राध्ययन मे लगा है। इनसे जरा भी प्रभावित नही होता। अवश्य ही इसकी प्रियतमा इसका चित्त आकृष्ट नही करती। सचमुच यह भिक्षु बड़ा स्थिर चेता है, श्लाघनीय है।

मैं ऐसा नही कर सकता। मैं अपनी प्रियतमा के आकर्षण का उल्लघन नही कर सकता। मैं ही क्या, बडे बडे ऋषि-मुनि भी ऐसा नही कर सके। इसलिए मैं अपने घर लौट जाऊगा। क्योकि जिसका चित्त ध्यान से, योग से, साधना से अन्यत्र भटकता रहता है, वह भिक्षु-वेष धारण किये रहे, वह सर्वथा अनुचित है।

जो भिक्षा का पात्र लिये है, सिर मुडाए है, गेरुए वस्त्र पहने हुए है, पर, जिसका मन उत्तेजित है, अधीर है, वह तो केवल देखने मात्र का चित्राकित दीपक सदृश अयथार्थ भिक्षु है।[1]

जो घर से तो निकल गया है, पर, जिसके मन से काम-राग नही निकला, जो काषाय वस्त्र तो धारण करता है, पर, जिसके कषाय—चैतसिक मल—क्रोध, मान, माया, लोभ जैसे दोष अपगत नही हुए, जो भिक्षा का पात्र तो धारण करता है, किन्तु, जो उत्तम गुणो का का पात्र नही बना, वह भिक्षु का वेष धारण किये हुए भी सही माने मे न भिक्षु है और न गृहस्थ ही है। उसका योग भी नष्ट हो गया तथा ससार भी नष्ट हो गया है।[2]

कहा जाता है, कुलीन व्यक्ति एक बार भी यदि भिक्षु-वेष धारण कर ले तो उसे नही छोडना चाहिए। यदि वह छोडता है तो यह अनुचित है, यह विचार भी सगत नही है। जिसके आदर्शों एवं सिद्धान्तो का पालन ही न करे, वैसे श्रमण-वेष को मात्र लोक-लज्जा से ढोये चलना न अपने प्रति न्याय है और न सिद्धान्त के प्रति ही न्याय है। अनेक ऐसे राजा हुए हैं, जो वन को छोडकर वापस अपने घर चले गये, इसलिए ज्यो ही तथागत भिक्षा हेतु बाहर आयेंगे, मैं ये गेरुए वस्त्र यही छोडकर अपने घर लौट जाऊँगा, क्योकि चचल चित्त और इस पवित्र वेष का कोई मेल नही है।

**एक भिक्षु द्वारा नन्द को समझाने का असफल प्रयास**

नन्द घर जाने की व्याकुलता मे बड़ा उद्विग्न था। इतने मे एक भिक्षु उसके पास आया। उसने मित्र-भाव से नन्द को कहा—"नन्द ! अपने मन की बात मुझे कहो। तुम्हारी

---

१. पाणौ कपाल मवधाय विधाय मौण्ड्य,
मानं निधाय विकृतं परिधाय वास.।
यस्योद्भवो न धृतिरस्ति न शान्तिरस्ति,
चित्रप्रदीप इव सोऽस्ति च नास्ति चैव ॥
—सौन्दरनन्द ७ ४८

२. यो नि सृतश्च न च नि सृतकामराग,
काषायमुद्वहति यो न च निष्कषायः।
पात्रविभर्ति च गुणैर्न च पात्रभूतो,
लिङ्ग वहन्नपि स नैव गृही न भिक्षुः॥
—सौन्दरनन्द ७.४९

क्या इच्छा है ! मैं चाहता हूँ, तुम्हें धीरज बँधा सकू।" भिक्षु के सहानुभूति पूर्ण शब्दों से नन्द को कुछ बल मिला। वह अपने हाथ से भिक्षु का हाथ थामे उसे वन मे दूसरी ओर ले गया। वहाँ एक सुन्दर लता-मडप था। दोनो वहाँ बैठ गये।

नन्द का सांस तेजी से चल रहा था, अत बीच-बीच मे कुछ रुकते हुए उस भिक्षु से कहा—"मुझे बनवास मे कोई सुख नही मिलता। अपनी भार्या के बिना मेरा चित्त शान्त नही है। मेरी घर जाने की तीव्र उत्कंठा है।"

उस भिक्षु ने कहा—"नन्द ! तुम्हारा विचार ठीक नही है। तुम जिस जाल से निकल कर यहाँ आये, फिर उसी जाल मे फँसना चाहते हो। ससार की नश्वरता तथा भोगो की क्षणभगुरता के सम्बन्ध मे तुम्हे इतनी बार समझाया गया है, समझते ही नही।"

मरणासन्न रोगी जैसे हितेप्सु चिकित्सक की बात नही सुनता, उसी प्रकार नन्द ने उस भिक्षु की बात नही सुनी।

### भगवान् से निवेदन

वह भिक्षु हृदय का पारखी था। उसने समझ लिया, चैतसिक चचलता तथा भोगोन्मुखता के कारण नन्द धर्म से विमुख है। उसे समझापाना मेरे लिए सभव नही है। यह सोच कर वह प्राणीमात्र के हिताकाक्षी, भाव-वेत्ता, तत्त्वज्ञ भगवान् बुद्ध के पास आया, उन्हे नन्द की मन-स्थिति निवेदित की—"नन्द भिक्षु के उत्तम व्रतो का त्याग कर देना चाहता है। वह अपनी भार्या को देखना चाहता है, अतएव उसकी वापस अपने घर लौटने की इच्छा है। वह निरानन्द है, बडा दु खी है।"

### भगवान् द्वारा नन्द का हाथ पकड़े आकाश-मार्ग से गमन

भगवान् बुद्ध ने यह सुना। वे नन्द का मोह नष्ट कर देना चाहते थे, उसका उद्धार करना चाहते थे। अत: अपने ऋद्धि-बल का सहारा लिये उन्होने नन्द का हाथ पकडा और उसे लेकर वे आकाश मे उड गये। आकाश-मार्ग से दोनों शीघ्र ही हिमालय पर पहुँच गये, जो हरे-भरे वृक्षो, कोमल लताओ, सरिताओ, सरोवरो एव निर्झरों से सुशोभित था। जिनकी इन्द्रियाँ शान्त थी, मन शान्त था, ऐसे मुनिगण द्वारा वह सेवित था।

### कानी वानरी

नन्द ने चारो ओर अपनी दृष्टि दौडाई। उसकी नजर वहाँ पेड पर बैठी एक वानरी पर पड़ी, जो वानरो के समूह से भटक कर अकेली रह गई थी, जो एक आँख से कानी थी, बडी बदसूरत थी।

### कानी वानरी और सुन्दरी नन्दा की तुलना

भगवान् ने कहा—"नन्द ! जरा बतलाओ, रूप-माधुरी मे, सौन्दर्य मे, भाव-विभ्रम मे इस कानी वानरी और तुम्हारी प्रियतमा सुन्दरी नन्दा मे कौन अधिक श्रेष्ठ है ?"

यो पूछे जाने पर नन्द के मुँह से हँसी छूट पडी—"भन्ते ! आप क्या पूछ रहे हैं ? कहाँ वह आपकी वधू परम सौन्दर्य प्रतिमूर्ति मेरी प्रियतमा सुन्दरी नन्दा और कहा कुरूप कानी बन्दरिया, जिसके बैठने से मानो पेड भी ग्लानिवश कष्ट पा रहा हो।"

### परम लावण्यवती अप्सराएँ : नन्द स्तम्भित विमुग्ध

नन्द से यह बात सुनकर भगवान् आकाश-मार्ग द्वारा और ऊपर चलते गये, और ऊपर चलते गये। वे देवराज इन्द्र के नन्दन-वन मे पहुँचे। नन्दन-वन की शोभा, आभा, द्युति, कान्ति तथा सुन्दरता का कोई पार नही था। परम लावण्यवती अप्सराएँ वहाँ अठखेलियाँ कर रही थी, जिन्हे सदा अविच्छिन्न यौवन प्राप्त रहता है। अप्सराओ के अनिन्द्य सौन्दर्य तथा उनके अप्रतिम आकर्षणमय हास-विलास, हाव-भाव देखकर नन्द स्तमित हो गया। इनका अत्यन्त माधुर्यमय सगान सुना तो वह विमुग्ध हो उठा। देह-यष्टि की सुषमा के साथ-साथ उनकी स्वर-माधुरी भी अद्वितीय थी। वह उनमे अपने आपको भूल गया, अति आसक्त हो गया।

### प्रज्ञा-प्रमार्जन का प्रयोग

भगवान् बुद्ध का यह एक प्रज्ञा-प्रसूत प्रयोग था। जैसे कोई मनुष्य मैले वस्त्र का मैल निकालने के लिए उसे राख से और अधिक मैला बना लेता है, उसी प्रकार भगवान् बुद्ध ने नन्द के राग का परिमार्जन, ध्वस करने हेतु उसमे और अधिक राग उत्पन्न किया। नन्द का मन, जो अब तक अपनी सुन्दर स्त्री मे अटका था, उसके अनुराग मे बँधा था, वहाँ से छूट गया और इधर देवागनाओ मे लग गया।

भगवान् बुद्ध की तो यह लीला ही थी। उन्होने फिर नन्द से पूछा—"बतलाओ, इन अप्सराओ तथा तुम्हारी पत्नी मे कौन अधिक सुन्दर है ?"

### नन्दा और अप्सराओ की तुलना

नन्द ने फिर एक बार उन अप्सराओ मे मन गडाकर उनके प्रति अत्यधिक रागासक्त होकर भगवान् बुद्ध को कहा—"भन्ते ! जैसे वह कुरूपा, कानी बन्दरिया आपकी वधू के—मेरी पत्नी सुन्दरी नन्दा के समक्ष अत्यन्त तुच्छ है, उसी प्रकार आपकी वधू अपरिसीम सौन्दर्य शालिनी इन अप्सराओ के आगे रूप और लावण्य मे सर्वथा तुच्छ है। एक समय था, मेरे मन मे सुन्दरी नन्दा को छोडकर और किन्ही स्त्रियो के प्रति आकर्षण नही था, इसी तरह अब इन अप्सराओ को छोडकर मुझे किसी की चाह नही है।"

### अप्सराओं का शुल्क : तपस्या, धर्माचरण, शील

भगवान बुद्ध बोले—"मैं जो कह रहा हूँ, कान खोलकर, मन एकाग्र कर सुनो—यदि तुम इन अप्सराओ की इच्छा करते हो तो जानते हो, इनका शुल्क देना होगा, दोगे ?"

नन्द बोला—"हाँ, भन्ते ! दूगा। कैसा शुल्क चुकाना होगा, बतलाइए।"

भगवान् ने कहा—"तपस्या, अविचल धर्माचरण, अप्रमत्ततया शील का प्रतिपालन—यही इनका शुल्क है। यदि ऐसा करोगे तो मैं इस बात का प्रतिभू—जामिन हूँ, ये अप्सराए तुम्हें अवश्य प्राप्त होगी।"

नन्द ने कहा—"भन्ते ! ठीक है। मैं निश्चित रूप से वह करूगा, जो आपने बतलाया।"

### भगवान् का नन्द के साथ आकाश से अवतरण

तत्पश्चात् भगवान् बुद्ध नन्द को लिये हुए आकाश से उतरे, भूमि पर आए।

नन्द ने अप्सराओं को पाने का लक्ष्य लिये अपने को कठोर धर्माचरण में लगा दिया। अपने चचल, दुर्दान्त चित्त का नियमन किया, इन्द्रियो का सयम किया। तन्मय भाव से संयम का पालन करते रहने से उसे बडी शान्ति का अनुभव होता था। किन्तु, उसके ऐसे परम पवित्र, उत्कृष्ट धर्माचरण का लक्ष्य ऊँचा नही था। वह स्वर्ग की अप्सराओं को पाने के लिए ही यह कर रहा था।

### आनन्द का अनुरोध

आनन्द ने देखा—नन्द अपनी स्त्री की आसक्ति से छूट गया है। सयममय जीवन के नियम-परिपालन मे सुदृढ है। वह नन्द के पास आया, उससे बोला—"आयुष्मन् ! तुमने इन्द्रियो का निग्रह किया, उन्हे जीता, नियन्त्रित किया, तुम स्वस्थ हो गये, नियमानुपालन मे सुस्थिर हो गये। बहुत अच्छा हुआ, यह तुम्हारी उत्तम कुल-परपरा के सर्वथा अनुरूप हुआ। पर, एक बात मैं तुमसे पूछना चाहता हूँ, क्योकि मुझे एक सन्देह है। यदि तुम मुझे कथन योग्य समझते हो तो मैं तुमसे सानुनय अनुरोध करता हूँ, मुझे बतलाओ। मैं तुम्हारा मन दुखाने के लिए नही पूछ रहा हूँ, तुम्हारे श्रेयस् के लिए पूछ रहा हूँ। लाग कहते हैं कि तुम अप्सराओं को प्राप्त करने के लिए धर्म का आचरण कर रहे हो। क्या यह सत्य है या ऐसा कहने वाले तुम्हारा मिथ्या उपहास कर रहे है ? यदि यह सत्य है तो मैं इस रोग को दूर करने की औषधि तुम्हे बतलाऊ और ऐसा कहने वालो की धृष्टता है तो मैं उन्हें दोष दू।"

आनन्द के मुख से निकले शब्दो द्वारा नन्द के हृदय पर एक हलकी-सी चोट पहुची। वह चिन्तित हो गया। उसने लम्बी सास छोडते हुए अपना मुँह नीचा कर लिया।

आनन्द ने उसके इगित से उसका मानसिक सकल्प समझ लिया। वह उसे सन्मार्ग पर लाने के लिए उससे ऐसे अप्रिय वचन कहने लगा, जिनका परिणाम सुखद था।

"नन्द ! तुम्हारे चेहरे की भाव-भगिमा से मैं समझ गया हूँ, तुम किस प्रयोजन से सयम तथा धर्म का आचरण कर रहे हो। जब मैं इस पर सोचता हूँ तो तुम पर हसी आती है। तुम दया के पात्र प्रतीत होते हो।"

### भोग के लिए धर्माचरण . महज एक सौदा

"कामोपभोग के लिए तुम सयम, नियम का भार ढो रहे हो। यह तो लगभग वैसा ही है, जैसे कोई मनुष्य बैठने के लिए एक वजनदार पत्थर को अपने कन्धे पर रखे अपने साथ-साथ ढोए चले।"

"तुम उस व्यापारी के सदृश हो, जो लाभ अर्जित करने के लिए पण्य—माल खरीदता है, भाव बढ जाने पर बेच देता है। तुम्हारे द्वारा किया जाता धर्माचरण महज एक सौदा है। कितना आश्चर्य है, दु ख है, तुम्हारा ब्रह्मचर्य-पालन अब्रह्मचार्य के लिए है। तुम्हारा तपश्चरण सुख-भोग के लिए है। इससे शान्ति नही मिलती। धर्म सौदा नही है, वह एक साधना है, भोग-निरपेक्ष आनन्द, परम आनन्द पाने का मार्ग है।

"रोग के प्रतिकार मे उपलभ्यमान सुख तथा परितोष पाने की कामना लिये जैसे कोई पुरुष रोग की आकाक्षा करे, उसी प्रकार का क्या तुम्हारा यह प्रयत्न नही है, जो विषय-तृष्णा के रूप मे, तज्जन्य, कृत्रिम, अस्थिर सुख के रूप मे दु ख का अन्वेषण कर रहे हो।

"नन्द ! तुम्हारा हृदय काम की अग्नि से दग्ध हो रहा है। तुम केवल अपनी देह से

व्रत ढो रहे हो। तुम्हारा मन भीषण अब्रह्मचर्य से व्याप्त है। फिर इस बाह्य ब्रह्मचर्य से क्या सधेगा ?

"यदि तुम सच्चा आनन्द चाहते हो तो अपना मन अध्यात्म से जोड़ो। प्रशान्त, निर्मल, आध्यात्मिक आनन्द के समान और कोई आनन्द नहीं है।[1]

"तुम्हारा मन स्वर्ग के काम-भोगों से अनवरत आहत है। क्या तुम नहीं सोचते, वहाँ की अवधि पूर्ण हो जाने पर, वहाँ के सुख-भोगों से च्युत हो जाने पर कितना दुःख होता है। वास्तव मे स्वर्ग परिणाम-सरस नहीं है, परिणाम-विरस है, नश्वर है, मात्र एक विडम्बना है।"

## मन बदला . अप्सराएँ मन से निकलीं

आनन्द द्वारा उद्बोधित होकर नन्द का मन बदला। उसका मन स्वर्ग मे उलझा था, अब वह उस उलझन से छूट गया। जैसे, अप्सराओं को देखकर उसने अपनी प्रियतमा को विस्मृत कर दिया था, उसी प्रकार काम-भोगों की अनित्यता समझ कर उन अप्सराओं को अपने मन से निकाल दिया। उसके मन मे सवेग—भव-वैराग्य का उद्रेक हुआ। वह काम-राग से अब ऊँचा उठ गया।

## इन्द्रिय-संयम और वितर्क-प्रहाण का उपदेश

तथागत ने नन्द को जब ऐसी स्थिति मे देखा, वे उससे बोले—"नन्द ! तुम्हारा मन विवेक-पूरित हो गया है। तुमने श्रेयस् का पथ अपना लिया है। तुम्हारा जन्म सार्थक है। आज तुमने जीवन का महान् लाभ अर्जित किया है। मैं जो चाहता था, उस लक्ष्य को साधने हेतु बल-पूर्वक मैंने तुमको अपनी ओर खींचा, मेरा प्रयत्न आज सफल हो गया है। मैं कृतार्थ हूँ और तुम भी कृतार्थ हो।"

तत्पश्चात् भगवान् बुद्ध ने नन्द को शील तथा इन्द्रिय-सयम का विशेष रूप से उपदेश दिया, मध्यम प्रतिपदा का रहस्य समझाया, वितर्क-प्रहाण का मार्ग बतलाया, मैत्री एवं करुणा की गरिमा प्रकट की, आर्य-सत्यों की व्याख्या की।

## चिर-अभ्यस्त वासना से विनिर्मुक्त

नन्द ने अत्यन्त श्रद्धा, विनय और आदर के साथ सुना, हृदयगम किया और उनको प्रणाम कर साधना हेतु, आन्तरिक दोष-विनाश हेतु वह वन मे चला गया। वहाँ योगाभ्यास मे निरत हो गया। चिर-अभ्यस्त वासना से सर्वथा विनिर्मुक्त होने के लिए परम पवित्र, सवेग पूर्ण भावना से अनुप्राणित रहने लगा, सत् चिन्तन मे लीन रहने लगा। आन्तरिक कालुष्य अपगत हो गया। निर्वेद की ज्योति जगमगा उठी। तत्पश्चात् वह कृतकृत्य होकर एक दिन भगवान् बुद्ध के पास आया। भक्ति-नत होकर उन्हें प्रणाम किया और कहा—"मैं पथभ्रष्ट था, आप जैसे परम तेजस्वी, ओजस्वी पथ-प्रदर्शक के उपदेश से मैं सन्मार्ग पर आरूढ हो गया हूँ।"

---

१ रिरसा यदि ते तस्मादध्यात्मे धीयता मन.।
प्रशान्ता चानवद्या च, नास्त्यध्यात्मसमा रति.॥
—सौन्दरनन्द ११ ३४

### प्रव्रज्या सफल

भगवान् बुद्ध ने कहा—"जितात्मन् ! आज तुम्हारी प्रव्रज्या सफल हो गई है, क्योंकि तुमने अपने आप पर विजय प्राप्त कर ली है। आज तुम्हारा शास्त्र-ज्ञान सफल है, क्योंकि तुम्हारा जीवन शास्त्रानुगत धर्माचरणमय हो गया है। आज तुम्हारी बुद्धि उत्कृष्ट है, क्योंकि तुमने अपने द्वारा अपने को साध लिया है। जो तुमने प्राप्त किया है, तुम औरो को भी उसका लाभ दो। तुम नगर मे जाओ, धर्म का उपदेश दो।"

### तमसाच्छन्न जनों को पथ-दर्शन

"ससार मे वही मनुष्य उत्तम से उत्तम है—सर्वोत्तम है, सर्वश्रेष्ठ है, जो उत्तम निष्ठामय सद् धर्म को प्राप्त कर अपने श्रम की परवाह न करता हुआ दूसरो को धर्म का पथ-दर्शन दे, धर्म द्वारा उन्हे शान्ति का मार्ग बताए।

"स्थिरात्मन् ! तुमने अपना कार्य तो साध लिया। उसे छोडकर अब दूसरो का कार्य साधो। अज्ञानमय अधेरी रात मे भटकते-हुए तमसाच्छन्न लोगो के मध्य ज्ञान का दीपक प्रज्वलित करो।

"तुम्हे ऐसा करते देख लोग विस्मित होकर कहने लगे—अहो, कितना आश्चर्य है, वह नन्द जो कभी रागासक्त था, कितना ऊँचा उठ गया है, विमुक्ति की चर्चा कर रहा है, दु खो से छूटने का—मोक्ष का उपदेश दे रहा है।"[1]

नन्द ने भगवान् की आज्ञा शिरोधार्य की। जैसा भगवान् ने बताया, वैसा ही किया, वैसी ही उत्तम फल-निष्पत्ति की।

### सुन्दरी नन्दा द्वारा प्रव्रज्या

नन्द की पत्नी सुन्दरी नन्दा पति के वियोग मे अत्यन्त दुःख, शोक और व्यथा से जीवन बिताती रही। प्रतीक्षा की भी एक अवधि होती है। बहुत समय तक जब उसका प्रियतम नन्द वापस नही लौटा तो क्रमशः उसकी आशा के तन्तु टूटते गये। उसने देखा, उसके पति

---

१ इहोत्तमेभ्योऽपि मत स तूत्तमो,
य उत्तम धर्ममवाप्य नैष्ठिकम्।
अचिन्तयित्वात्मगतं परिश्रम,
शमं परेभ्योऽप्युपदेष्टु मिच्छति ॥
विहाय तस्मादिह कार्यमात्मन,
कुरु स्थिरात्मन् ! परकार्यमप्यथो।
भ्रमत्सु सत्त्वेषु तमो वृतात्मसु,
श्रुतप्रदीपो निशि धार्यतामयम् ॥
ब्रवीतु तावत्पुरि विस्मितो जन.,
त्वयि स्थिते कुर्वति धर्मदेशना.।
अहो बताश्चर्यमिद विमुक्तये,
करोति रागी हृदय कथामिति ॥
—सौन्दर नन्द १८. ५६-५८

के अतिरिक्त और भी अनेक शाक्यवंशीय राजपरिवार के तरुण, किशोर प्रव्रजित हो गये हैं। भगवान् ने अपने सुकुमार राजकुमार राहुल तक को प्रव्रजित कर लिया है। महाराज शुद्धोदन की मृत्यु के अनन्तर महाप्रजापति गौतमी भी प्रव्रजित हो गई। सुन्दरी नन्दा के मन में आया—मेरे वंश के, राजपरिवार के लगभग सभी प्रमुख जन प्रव्रज्या ग्रहण कर चुके हैं। मेरे लिए अब घर में क्या रखा है ? मैं घर में रहकर अब क्या करूँगी ?

### लावण्य की दुर्गति : जरा में परिणति

सुन्दरी नन्दा भी प्रव्रजित हो गई, भिक्षुणी बन गई, किन्तु, उसने यह प्रव्रज्या श्रद्धा से नहीं ली, प्रव्रजित पारिवारिक जनों के प्रति अपने प्रेम तथा ममत्व के कारण ली। उसे अपने अप्रतिम सौन्दर्य का अब भी गर्व था। उसमें वह आसक्त थी।

भगवान् बुद्ध के समीप जाने में वह कतराती थी, झिझकती थी, क्योंकि वह जानती थी कि भगवान् बाह्य सौन्दर्य को सदोष बताते हैं। भगवान् बुद्ध समझते थे कि सुन्दरी नन्दा ज्ञान पाने की उपयुक्त अधिकारिणी है। अतएव उन्होंने महाप्रजापति गौतमी से कहा कि सभी भिक्षुणियों को सूचित करो, वे उपदेश लेने हेतु क्रमशः उनके समक्ष आएं। भिक्षुणियाँ आती गईं, उपदेश लेती गईं। जब सुन्दरी नन्दा की बारी आई तो उसने स्वयं न आकर अपनी प्रतिनिधि के रूप में एक दूसरी भिक्षुणी को भेजा। तथागत ने कहा—"कोई भी भिक्षुणी अपनी कोई प्रतिनिधि न भेजे, स्वयं आए।" बाध्य होकर सुन्दरी नन्दा भगवान् के समक्ष उपस्थित हुई। भगवान् ने अपने अलौकिक, विलक्षण योग-बल से उसे एक अद्भुत लावण्यमयी नारी के दर्शन कराये। सुन्दरी नन्दा उसका अभूतपूर्व, अदृष्टपूर्व लावण्य देखकर चकित रह गई। कुछ ही क्षण बाद भगवान् ने उस परम रूपवती लावण्यमयी नारी का जरा-जर्जर रूप दिखाया। तत्प्रसूत दुर्दशामय दृश्य उपस्थित किया। सुन्दरी नन्दा एकाएक सिहर उठी। उसके मन पर आघात लगा। उसे जीवन की अनित्यता का अनुभव हुआ, दुर्निवार जरा का आभास हुआ, दुःख का साक्षात्कार हुआ, अपने सौन्दर्य का गर्व जाता रहा। उसका चित्त वैराग्य में संस्थित हुआ।

### भगवान् द्वारा नन्दा को उपदेश

भगवान् बुद्ध ने जब यह देखा तो उसको निम्नांकित रूप में धर्मोपदेश दिया—"नन्दा ! यह शरीर अशुचि—अपवित्र है, व्याधियों का समूह है—रोगों से परिव्याप्त है। तू इसका यथार्थ रूप देख। अपना चित्त एकाग्र कर भलीभाँति समाधि में अवस्थित होकर तू अशुभ भावना का चित्त में चिन्तन कर। देह की अशुभता, अशुचिता पर ऊहापोह कर—सुन्दरता की परिणति जरा-जर्जरता, क्षीणता और कुरूपता में है। अदर्शनीय, जुगुप्सनीय, घृणायोग्य इस नारी का रूप कुछ ही क्षण पूर्व अनुपम आभा से विभासित था। तुम्हारा भी शरीर ऐसी ही गुणधर्मिता लिये हुए है। उसके सौन्दर्य का जो परिणाम तू देख रही है, तेरे सौन्दर्य का भी वैसा ही परिणाम होगा। इसे भूलो मत, यह तो दुर्गन्धिता से भरा है, अपवित्रता से आपूर्ण है। इसकी स्वभावतः यही परिणति है। जिन्हें ज्ञान नहीं होता, वे ही इस शरीर को अभिनन्दन योग्य तथा प्रिय समझते हैं।

"नन्दा ! तू अहर्निश तन्द्रारहित होकर—प्रमादशून्य होकर इस शरीर का अवेक्षण कर, इसके यथार्थ स्वरूप का दर्शन कर। ऐसा करने से तुम्हें वास्तविक ज्ञान प्राप्त होगा,

जिसके सहारे तुम सुन्दरता के मोह से छूट जाओगी, सत्य का साक्षात्कार करोगी।"[1]

## सम्यक् बोध : उद्गार

सुन्दरी नन्दा ने भगवान् का यह उपदेश बड़ी श्रद्धा से सुना। उसे सम्यक् बोध प्राप्त हुआ। उसने अपने उद्गार व्यक्त करते हुए कहा—"मैंने शास्ता का उपदेश श्रवण किया। अतन्द्रित होकर—प्रमाद रहित होकर मैंने उस पर चिन्तन-मन्थन किया। इस देह का जो वास्तविक स्वरूप है, मैंने यथावत् रूप में—बाह्य तथा आभ्यन्तर उसे वैसा ही पाया, अनुभव किया।

इस शरीर के प्रति मेरे मन में निर्वेद—वैराग्य उत्पन्न हुआ, मैं राग से छूट गई, मैंने शरीर से अपना ममत्व तोड़ दिया।

"मैं पुरुषार्थलीन हूँ, आसक्ति शून्य हूँ, उपशान्त हूं, मैं निर्वाण की दिव्य शान्ति का साक्षात्कार कर रही हूँ। मैं अपने को निर्वाणमय, परम शान्तिमय अनुभव करती हूँ।"[2]

---

१. थेरी गाथा ८२-८४

२. आधार—सौन्दर नन्द : अश्वघोष, थेरी गाथा: पंचम वर्ग।

# १७. सिंह और शशक : निग्रोध मृग जातक

भारतीय कथा-साहित्य मे पशु-पक्षियो की कहानियो का बडा सुन्दर समावेश है। साहित्य के इतिहास से यह स्पष्ट है, पाठको ने इन कहानियो मे बडा रस लिया। यही कारण है, पचतन्त्र जैसा कथा-ग्रथ जिसमे पशु-पक्षियो की कहानियो का वैपुल्य है, विश्व भर मे समादृत, प्रसृत और अनेकानेक भाषाओ मे अनूदित हुआ।

जैन एव बौद्ध-वाङ्मय मे ऐसी कथाएँ बहुत हैं। जातक कथाओ मे अनेक स्थानो पर बोधिसत्त्व द्वारा पशु-पक्षियो की योनि मे जन्म लेने का उल्लेख है, जहाँ वे एक उत्तम, आदर्श पात्र के रूप मे वर्णित हैं।

व्यवहार भाष्य और वृत्ति मे एक सिंह और शशक की कथा है। अन्यत्र भी यह कथा अनेक भाषाओ मे प्राप्य है। सिंह द्वारा स्वच्छन्द, अनियन्त्रित मृग-सहार रोकने हेतु मृग सिंह को इस बात पर सहमत कर लेते हैं कि वे नित्य उसके पास एक-एक प्राणी भेजते रहेंगे, वह मृगवधार्थ स्वय न आए।

एक बार का प्रसग है, एक शशक की बारी आई। शशक ने अपनी बुद्धिमत्ता द्वारा सिंह से सदा के लिए मृगो का पीछा छुडा दिया। उसने चतुराई से सिंह को एक कूए मे उसकी परछाई दिखला कर, उसे दूसरा सिंह बताकर उत्तेजित कर दिया। सिंह ने कूए मे छलाग लगा दी।

निग्रोध-जातक मे भी इसी आशय की कथा है। यह कथा एक अन्तिम शरीर—वर्तमान शरीर या जीवन के अनन्तर निर्वाण प्राप्त करने के सस्कार युक्त उत्तम शीलवती श्रेष्ठि-कन्या की सन्दर्भ कथा के साथ वहाँ उपस्थित है।

उस कथा मे सिंह के स्थान पर हिंसक पात्र मृग मास-लोलुप राजा है। वह हर रोज मृगो का अंधाधुध वध करता है। अनन्त: प्रतिदिन एक एक मृग राजा को भेजे जाने का समझौता होता है। मृगो के भेजे जाने का क्रम चलता है।

एक दिन एक गाभिन मृगी की बारी आती है। उसके इस सुझाव पर कि उसके पेट मे बच्चा है, जिसका जन्म हो जाने के पश्चात् वे दोनो अपने समय पर मरने को जायेंगे, उसे गर्भिणी की अवस्था मे न भेजा जाए, बोधिसत्त्व, जो यूथपति निग्रोध मृग के रूप मे उत्पन्न थे करुणावश उस गाभिन हरिणी के बदले स्वय जाते हैं। उनके क्षमा, मैत्री एव करुणापूर्ण जीवन से प्रभावित राजा उनके विनयाचार से प्रेरणा प्राप्त कर समस्त मृगो को अभय-दान दे देता है। मृगो का यो उससे सदा के लिए छुटकारा हो जाता है।

बात यही समाप्त नही हो जाती, निग्रोध मृग के अनुरोध पर राजा चतुष्पद, खेचर एव जलचर—सभी प्राणियो को अभय दान दे देता है। इस प्रकार निग्रोध मृग के रूप मे विद्यमान बोधिसत्त्व की प्रेरणा से राजा अहिंसा एवं करुणाशील जीवन स्वीकार कर-लेता है।

बारी-बारी पशु भेजने की प्रक्रिया, जो व्यवस्थित जीवन-पद्धति से जुडी है तथा हिंसोद्यत सिंह एवं राजा से छुटकारा कथा का प्रमुख कथ्य है, जो दोनो मे उपस्थित है।

निग्रोध जातक गत कथा विस्तीर्ण है। उसमे भाव-प्रेषणीयता की सामग्री पर्याप्त रूप मे विद्यमान है।

सिंह और शशक की कथा मे शशक के चातुर्य के कारण वन के जीवो को सिंह से

छुटकारा प्राप्त होता है, क्योंकि सिंह नहीं रहता, जैसा पूर्व वर्णित है, वह छलांग लगाकर मर जाता है।

निग्रोध मृग की कथा में राजा विद्यमान रहता है, किन्तु, अपनी ओर से वह सबको अभय-दान दे देता है। यों छुटकारा होता है, जो अपना वैशिष्ट्य लिये है।

## सिंह और शशक

एक वन था। उसमें एक सिंह रहता था। उसे हरिण का मांस बहुत प्रिय था, बड़ा रुचिकर था। वह रोज हरिण मारता और खाता। यों अपेक्षित, अनपेक्षित बहुत हरिण मरते रहते।

### एक समझौता

एक दिन वन के सब हरिण मिले। वे मृगराज के पास पहुँचे। उन्होंने निवेदन किया—"स्वामिन्! हम हर रोज वन में से एक प्राणी आपके खाने हेतु भेजते रहें, आप इस प्रकार हमें न मारें, जैसा रोजाना करते हैं। हम आपकी प्रजा हैं, हमारी रक्षा करें।"

सिंह को हरिणों का यह सुझाव सुन्दर लगा। उसने सोचा—अच्छा ही है, बिना दौड़-धूप किये, घर बैठे मुझे भोजन प्राप्त होता रहेगा। उसने हरिणों को इसके लिए अपनी स्वीकृति दे दी।

प्रतिदिन वन में एक प्राणी सिंह के पास पहुँच जाता। वह उसे मारकर खा लेता। यह क्रम चलता रहा।

### चातुर्य का चमत्कार

वन में एक वृद्ध शशक था। एकदिन उसकी बारी आई। उसने जान बूझकर पहुँचने में कुछ देरी की। वह जब सिंह के पास पहुँचा, तब सूरज निकल चुका था। सिंह बहुत क्रुद्ध था। वह दहाड़ता हुआ बोला—"नीच! आने में इतना विलम्ब कैसे हुआ?"

खरगोश ने भय से कांपते-कांपते जवाब दिया—"स्वामिन्! मैं यथासमय आपकी सेवा में चला आ रहा था, मार्ग में मुझे एक अन्य सिंह मिल गया। उसने मुझे रोक लिया और प्रश्न किया—"तुम कहाँ जा रहे हो?"

मैंने कहा—"मैं वन के राजा सिंह के पास जा रहा हूँ।"

वह बोला—"मेरे अतिरिक्त इस वन का राजा और कौन है? वन का राजा तो मैं हूँ।"

मैंने उससे कहा—"यदि मैं उस सिंह के पास न पहुँच सका तो वह मेरे और मेरे साथियों के प्राण ले लेगा। यों किसी तरह उसको फुसलाकर, उससे छुटकारा पाकर आप तक पहुँचा हूँ।"

### आवेश का फल

खरगोश का कथन सुनकर सिंह क्रोध से लाल हो गया। उसने खरगोश से कहा—"चलो, मुझे बतलाओ, वह दुष्ट कहाँ है? अभी उसकी बुद्धि ठिकाने लगाता हूँ।"

खरगोश आगे-आगे चला, सिंह उसके पीछे-पीछे चला। कुछ दूर चलने पर एक कुआँ

आया। खरगोश सिंह से बोला—"राजन् ! वह दूसरा सिंह इसी स्थान पर रहता है। आप कूए की पाठ पर बैठकर दहाडिए। आपकी दहाड सुनकर वह भी दहाडेगा।"

सिंह ने मन-ही-मन कल्पना की, वह मुझ से डर गया है, निश्चय ही वह कूए मे चला गया है। उसने गर्जना की। कूए मे उसकी आवाज की प्रतिध्वनि हुई। उसने प्रतिगर्जना सुनी। कूए के भीतर झाका तो उसे अपनी परछाई दिखाई दी। उसने सोचा - यही वह दूसरा सिंह है, जिसने खरगोश को यहाँ आने से रोका था। वह उस पर आक्रमण करने के लिए कुए मे कूद पडा और अपनी जान गँवा दी।[1]

## निग्रोध मृग जातक

**सन्दर्भ-कथा**

राजगृह मे एक अत्यधिक सपत्तिशाली सेठ था। उसके एक कन्या थी। उस कन्या के विचार बडे स्वच्छ एव पवित्र थे। उसके सस्कार अति परिष्कृत तथा उत्तम थे। वह अन्तिम शरीरा थी—वर्तमान-जीवन मे प्राप्त शरीर के अनन्तर निर्वाण प्राप्त करने के सस्कार लिये थी। उसके मन मे मोक्ष प्राप्त करने की भावना उसी प्रकार प्रज्वलित हुई, जैसे घट मे दीपक प्रज्वलित होता है—घट के भीतर प्रज्वलित दीपक से जिस प्रकार घटाकाश मे प्रकाश परिव्याप्त हो जाता है, उसी प्रकार उसक मन मे मुमुक्षु भाव व्याप्त हो गया।

ज्यो-ज्यो वह बडी हुई, उसका मन ससार से ऊबने लगा। उसके मन मे प्रव्रजित होने का भाव जागा। उसने एक दिन अपने मा-बाप से कहा—"माता-पिता! घर मे मेरा मन नही लगता। मैं बुद्ध निरूपति धर्म मे प्रव्रज्या ग्रहण करना चाहती हूँ, जो मोक्ष की ओर ले जाने वाला (सन्मार्ग) है। आप मुझे प्रव्रज्या दिलवाए।"

माता-पिता ने कहा—"अरी ! क्या बोलती हो ? यह वैभव-सपन्न कुल, तू हमारी इकलौती बेटी, हम तुम्हे प्रव्रजित नही होने देंगे।"

श्रेष्ठि-कन्या ने अपने माता-पिता से बार-बार प्रार्थना की, पर, उमे उनकी स्वीकृति प्राप्त नही हो सकी। कन्या सोचने लगी—माता-पिता आज्ञा नही दे रहे है। खैर, मैं विवाहित हूगी, ससुराल जाने पर अपने पति को मुझे प्रव्रज्या दिलाने हेतु सहमत करूंगी।

कन्या जब सवयस्क हुई, उसके माता-पिता ने उसका विवाह कर दिया। वह पति के घर चली गई। पति को देवता मानती। शील तथा सदाचार पूर्वक वह गृहस्थ मे रहने लगी। पति के सहवास से उसके गर्भ रहा, किन्तु, उसे गर्भ रहने का पता नही चला।

तभी की बात है, नगर मे एक विशेष उत्सव मनाये जाने की घोषणा हुई। सभी नगरवासी उत्सव मनाने मे लग गये। देवताओ के नगर की ज्यो वह नगर सजा था, किन्तु, उस स्त्री ने ऐसे बृहत् उत्सव के समय भी न अपने शरीर पर चन्दन, केसर आदि सुगधित पदार्थों का लेप ही किया, न उसे अलकारो से सजाया ही। वह अपने सहज वेश मे ही पर्यटन करती रही।

उसके पति ने उससे पूछा—"भद्रे ! सभी नगरवासी उल्लास के साथ उत्सव मना रहे हैं, तू अपने को सुसज्जित एव अलकृत नही कर रही है, क्या कारण है ?"

---

1. आधार—व्यवहार भाष्य ३ २९-३० तथा वृत्ति पृष्ठ ७ अ

वह बोली—आर्य! इस शरीर मे बत्तीस प्रकार की गदगियाँ[1] भरी हैं। इसे सुसज्जित, विभूषित करने से क्या। यह शरीर न तो देव द्वारा निर्मित है, न ब्रह्मा द्वारा निर्मित है, न यह स्वर्ण-रचित है, न यह मणि रचित है, न हरिचन्दनमय है, न यह पुडरीक, कमल उत्पल आदि से उत्पन्न हुआ है और न यह अमृतमय औषधि से आपूर्ण है। यह तो गदगी से उत्पन्न हुआ है। मातृ-पितृ-सयोग के फलस्वरूप अस्तित्व मे आया है। यह अनित्य है। भग्न होना, शीर्ण होना, नष्ट होना इसका स्वभाव है। यह तृष्णा-जनित है, यह श्मशान में वृद्धि करने वाला है—इसका अतिम आश्रय श्मशान है। यह शोक, विलाप आदि का हेतु है। सब प्रकार के रोगो का घर है। दंड-कर्म-भोग मे यह प्रवृत है। इसके भीतर गदगी भरी है। इसके बाहर सदा गदगी रिसती रहती है। यह कीटाणुओ का आवास है। मृत्यु ही इसकी परिणति है। सबको यह जैसा दीखता है, वैसा नही है। उसका स्वरूप यह है—

"अट्ठी - न्हारु - संयुत्तो, तच-मंस-विलेपनो।
छविया कायो पटिच्छन्नो, यथाभूत न दिस्सति॥
अन्तपूरो उदरपूरो यकपेलस्स वत्थिनो।
हृदयस्स पप्फासस्स, वक्कस्स पिहकस्स च॥
सिंघाणिकायखेलस्स, सेदस्स मेदस्स च।
लोहितस्स लसिकाय, पित्तस्स च वसाय च॥
अथस्स नवहि सोतेहि, असुचि सवति सब्बदा।
अक्खिम्हा अक्खि गूथगो, कण्णम्हा कण्णगूथगो॥
सिंघाणिका च नासातो, मुखेन वमति एकदा।
पित्त सेम्ह च वमति, कायम्हा सेदजल्लिका॥
अयस्स सुसिर सीसं, मत्थलुङ्गेन पूरित।
सुभतो न मञ्ञति बालो, अविज्जाय पुरक्खतो।
अनन्तादीनवो कायो, विसरुक्खसमूपमो।
आवासो सब्ब रोगान, पुञ्जो दुक्खस्स केवलो॥
सचे इमस्स कायस्स, अन्तो बहिरतो सिया।
दण्ड नूनगहेत्वान, काके सोणे च वारये॥
दुग्गन्धो असुची कायो, कुणपो उक्करूपमो।
निन्दितो चक्खुभूतेहि, कायो बालाभिनन्दितो॥"

यह शरीर अस्थियो और नाडियो का संयोग है। यह मास के लेप से युक्त है। ऊपर चमड़ी का आवरण चढा है। इसका वास्तविक रूप हमे दृष्टिगोचर नही होता। यह आन्त्र, आमाशय, यकृत्, वस्ति, हृदय, फुप्फुस, वृक्क, प्लीहा, सिंघानिका, थूक, स्वेद, मेद, रक्त, लसिका, पित्त तथा वसा—चर्बी से परिपूर्ण है। इसके ऐसे नौ स्रोत हैं, जिनसे नित्य गन्दगी झरती रहती है—जैसे आँखो से आँखो का मैल, कानो से कानो का मैल, नाक से नाक का मैल, मुख से कभी-कभी वमन, पित्त तथा कफ, देह से स्वेद—पसीना प्रवहणशील रहता है। इसका मस्तक छिद्रमय है। उसकी खोपड़ी के भीतर मज्जामय गूदा भरा है। अविद्या—अज्ञान से

---

१. सतीपट्ठान सुत्त, मज्झिम निकाय

आवृत जनो को यह शरीर लुभावना और मोहक प्रतीत होता है, पर, वास्तव मे यह विष के वृक्ष जैसा है, विपुल दोषों से युक्त है, सब रोगो का आलय है, केवल दु.ख-पुज मात्र है। यदि सयोग से इस शरीर का आभ्यन्तर भाग बहिर्गत हो जाए तो नि.सन्देह कौए और कुत्ते उसे खा जाने को झपट पड़ें, उन्हे डंडो से भगाना पड़े। यही कारण है, पण्डितो ने—द्रष्टाओ ने, ज्ञानियो ने इसे दूषित गध युक्त, अपवित्रतायुक्त, कूड़े-कर्कट जैसा बतलाया है, इस मलीमस शरीर की निन्दा की है। इसे वे ही प्रशसनीय मानते है, जो अज्ञानी हैं।

"आर्य पुत्र ! इस मलिन, नश्वर शरीर को आभूषित-विभूषित करने से क्या होगा। क्या वह वैसा ही नही होगा, जैसा गदगी से आपूर्ण घट के बाहर सुन्दर चित्राकन हो।"

श्रेष्ठि-पुत्र ने अपनी पत्नी के ये वचन सुनकर कहा—"भद्रे ! यदि तुम्हे यह शरीर इतना दोष पूर्ण प्रतीत होता है, तो तू फिर प्रव्रज्या ग्रहण क्यो नही कर लेती ?"

वह बोली—"यदि मुझे प्रव्रजित होने का सुअवसर मिले तो आज ही वैसा कर सकती हूँ।"

उसका पति बोला—"बहुत अच्छा, मैं तुम्हे प्रव्रज्या ग्रहण करवाऊगा।"

श्रेष्ठि-पुत्र ने इस पुण्य अवसर के उपलक्ष्य मे महादान—अत्यधिक दान दिया, महा सत्कार—महत् अभिनदन, सम्मान का आयोजन किया। वह परिवार की अनेक महिलाओं के साथ अपनी पत्नी को भिक्षुणी विहार मे ले गया। वहाँ देवदत्त की पक्षानुगा भिक्षुणियो के पास उसे प्रव्रज्या ग्रहण करवाई। प्रव्रज्या ग्रहण करने का जो उसका बचपन से सकल्प था, आज वह पूरा हुआ। वह अत्यन्त सन्तुष्ट हुई।

ज्यो-ज्यो समय बीतता गया, उसका गर्भ परिपक्व होता गया, बढता गया। उसकी इन्द्रियो की आकृति मे परिवर्तन आने लगा। हाथो, पैरो तथा पीठ में भारीपन आया। उसका उदर-पटल स्थूल होने लगा। भिक्षुणियो ने जब यह देखा तो उससे पूछा—"आर्ये ! तू गर्भवती-जैसी प्रतीत होती है। कहो, क्या बात है ?"

वह बोली—"आर्ये ! इस सम्बन्ध मे मैं कुछ नही जानती, किन्तु, मेरा शील—आचार अक्षुण्ण है—अखण्डित है।"

वे भिक्षुणियाँ उसे देवदत्त के पास ले गई और उससे पूछा—"आर्य ! इस सत्कुलीन नारी ने बड़े प्रयत्न से अपने पति को सहमत कर प्रव्रज्या ग्रहण की, किन्तु अब ऐसा प्रतीत होता है, यह गर्भवती है। आर्य ! हमे नही मालूम, यह गर्भ इसके गृहस्थ काल का है या प्रव्रज्या ग्रहण करने के बाद का। हम अब क्या करें ?"

देवदत्त बुद्ध—समग्र बोधयुक्त—ज्ञान युक्त नही था। क्षमा, मैत्री तथा करुणा का भी उसमे अभाव था। अतएव उसने सोचा—मैं इस नव प्रव्रजिता भिक्षुणी का वेश उतरवा दूं, अन्यथा लोग मुझे निन्द्य समझेगे। वे कहेंगे—देवदत्त की पक्षानुगा एक भिक्षुणी अपनी कुक्षि मे गर्भ लिये फिरती है। देवदत्त उस ओर कुछ ध्यान ही नही देता, इस बात की उपेक्षा करता है।

देवदत्त ने उपस्थित विषय पर गहराई से चिन्तन नही किया। पाषाण-खण्ड को जैसे उलटा दिया जाए, उसी प्रकार उसने कहा—"उसका भिक्षु-वेश उतरवा लो, उसको बहिष्कृत कर दो।" भिक्षुणियो ने उसका कथन सुना। वे उठी, प्रणाम किया और अपने विहार मे चली गईं।

जब यह स्थिति उस तरुण भिक्षुणी के समक्ष आई तो उसने अन्य भिक्षुणियो से कहा—

आर्य स्थविर देवदत्त बुद्ध नहीं है और न मैंने उनकी अनुयायिनी होकर ही प्रव्रज्या ग्रहण की है। मैं तो लोकाग्र, सम्यक् सम्बुद्ध—तथागत की अनुयायिनी होकर ही प्रव्रजित हुई हूँ। आप यह जानती ही है, प्रव्रज्या मुझे कितनी कठिनता से प्राप्त हुई है। इसका विलोप मत करो। मुझे अपने साथ लो, भगवान् बुद्ध के पास जेतवन चलो।

भिक्षुणियो ने उसे साथ लिया। राजगृह से जेतवन पैंतालीस योजन दूर था। वे चलकर वहाँ पहुंची। उन्होंने भगवान् को प्रणाम किया, सारी घटना उन्हे निवेदित की।

भगवान् बुद्ध ने विचार किया—यद्यपि इस भिक्षुणी का गर्भ गृहस्थ-काल का है, किन्तु, अन्य मतानुयायी जब इसे मेरे भिक्षुणी-सघ मे देखेंगे तो कहेंगे कि श्रमण गौतम देवदत्त द्वारा परित्यक्त भिक्षुणी को साथ लिये घूमते हैं। ऐसा प्रवाद न उठे, इसलिए इस विषय का परिषद् मे, जब स्वय राजा भी उपस्थित हो, निर्णय किया जाना चाहिए।

तदनन्तर एक दिन कोशल-नरेश प्रसेनजित्, ज्येष्ठ अनाथ पिण्डिक, कनिष्ठ अनाथ पिण्डिक, महा उपासिका विशाखा एव विश्रुत महाकुलो को बुलवाया। सायकाल चतुर्विध परिषद् एकत्र हुई। शास्ता ने स्थविर को सबोधित कर कहा—"उपालि! चतुर्विध परिषद् के मध्य इस कर्म का परीक्षण किया जाए।"

उपालि ने कहा—"भन्ते! जैसी आपकी आज्ञा।" उपालि परिषद् के मध्य गया। अपने आसन पर बैठा। राजा की उपस्थिति मे महा उपासिका विशाखा को वहाँ बुलवाया। उसे यह कार्य सौंपा, कहा—"विशाखे! यह तरुण भिक्षुणी अमुक मास, अमुक दिन प्रव्रजित हुई। तुम परीक्षण कर यथार्थ रूप मे पता लगाओ कि इसका गर्भ इसके प्रव्रजित होने से पहले का है या बाद का।"

विशाखा ने यह कार्य स्वीकार किया। उसने परीक्षा विधि हेतु कनात तनवा दी। परीक्ष्य भिक्षुणी को कनात के भीतर ले गई। उसके हाथ, पैर, नाभि तथा उदर देखा, परीक्षण किया, महीनो और दिनो की गणना की। यो परीक्षा कर निश्चय किया कि इसके गृहस्थ-काल मे यह गर्भ रहा है।

विशाखा उपालि के पास आई तथा उन्हे वस्तुस्थिति से अवगत कराया। उपालि ने चतुर्विध परिषद् के मध्य उस भिक्षुणी को निर्दोष घोषित किया। इस प्रकार निर्दोष घोषित की गई भिक्षुणी ने भगवान् एव भिक्षु-सघ को प्रणाम किया तथा वह भिक्षुणियो के साथ विहार मे चली गई। यथासमय गर्भ का परिपाक हुआ। उस भिक्षुणी ने एक अत्यन्त प्रतापशाली पुत्र को जन्म दिया।

एक दिन राजा भिक्षुणियो के विहार के पास से निकल रहा था। उसने शिशु का स्वर सुना। अपने अमात्यो से जिज्ञासा की। अमात्यो ने बताया—"राजन्! उस युवा भिक्षुणी ने पुत्र को जन्म दिया है। यह उसी शिशु की आवाज है।"

राजा बोला—"भिक्षुणियो को बच्चो का लालन-पालन करने मे असुविधा होती है। अतः इस बालक का लालन-पालन हम करवायेंगे।" यो कहकर राजा ने उस बच्चे को अपने पास मगवा लिया और राजकुमार के सदृश उसके लालन-पालन की व्यवस्था की।

राजा ने बालक को यथावत् रूप मे पालने-पोसने के लिए नटी स्त्रियो को सौंपा। नामकरण के दिन बालक का नाम काश्यप रखा गया। राजकुमार की ज्यो लालन-पालन होने के कारण वह कुमार काश्यप के नाम से विश्रुत हुआ। केवल सात वर्ष की आयु मे उसने शास्ता के पास प्रव्रज्या ग्रहण की। बीस वर्ष की आयु पूर्ण होने पर उसने उपसम्पदा प्राप्त की। वह यथाकाल सुयोग्य धर्मोपदेशक हुआ।

भगवान् ने भिक्षुओ से कहा—"मेरे सुयोग्य सुन्दर धर्म-कथित श्रावको मे अन्तेवासियो मे कुमार काश्यप सर्वोत्तम है।" यो कहकर भगवान् ने कुमार काश्यप को सर्वश्रेष्ठ पद प्रदान किया। कालान्तर मे वम्मिक सूत्र सुनने पर कुमार काश्यप को अर्हत् पद अधिगत हुआ। उसकी भिक्षुणी माता ने भी विपश्यना भावना द्वारा—ध्यान-योग द्वारा अग्र-फला अर्हत्-पद प्राप्त किया। कुमार काश्यप स्थविर बुद्ध शासन रूपी गगन मे पूर्ण चन्द्र की ज्यो उद्योतित हुए।

एक समय की बात है, भगवान् बुद्ध भिक्षाटन से लौटे, भोजन किया, भिक्षुओ को उपदेश दिया और गन्धकुटी मे प्रविष्ट हुए। भिक्षु उपदेश ग्रहण करने के बाद अहर्निश आवासोपयोगी अपने-अपने स्थानो मे गये। दिन व्यतीत हुआ। सायकाल धर्म-सभा मे एकत्र हुए। भिक्षु परस्पर वार्तालाप करने लगे—आयुष्मानो ! देवदत्त बुद्धत्व-प्राप्त नही है। उसमे शान्ति, मैत्री एव करुणा नही है। यही कारण है कि उसने क्षणभर मे कुमार काश्यप स्थविर और स्थविरी मा को बहिष्कृत कर दिया। यो उनके धर्म-जीवन का विनाश ही कर दिया किन्तु सम्यक्सम्बुद्ध तो धर्मराज है, क्षमा मैत्री और करुणामय संपदा से समायुक्त हैं। उन्होने उन दोनो को आश्रय दिया, कितना अच्छा किया। इस प्रकार कहते हुए वे भिक्षु भगवान, बुद्ध के गुणो की प्रशसा करते थे।

भगवान् धर्म-सभा मे आये। आसन बिछा था। उस पर बैठे और पूछा—"भिक्षुओ ! यहाँ बैठे हुए तुम क्या वार्तालात करते थे ?"

भिक्षु बोले—"भन्ते ! आपके ही गुण-कथन मे सलग्न थे।"

भगवान् ने कहा—"भिक्षुओ! तथागत ने न केवल इस जन्म में ही वरन् पूर्व-काल मे भी इन दोनो को आश्रय दिया था।"

भिक्षुओ ने भगवान् से पूर्व जन्म की बात प्रकट की अभ्यर्थना की। भगवान् ने उसका वर्णन यो किया—

**बोधिसत्त्व निग्रोध मृग रूप मे**

पूर्व समय का प्रसग है, वाराणसी मे राजा ब्रह्मदत्त राज्य करता था। बोधिसत्व उस समय मृग-योनि मे उत्पन्न हुए। जन्म से ही उस मृग का रग स्वर्ण जैसा था। उसके नेत्र मणि-गोलक सदृश थे। उसके सींग चाँदी के से वर्ण के थे। उसका मुख रक्त-वर्ण की दुशाल-राशि जैसा था। उसके हाथो तथा पैरो के अग्रभाग ऐसे थे, मानो लाक्षा से रजित हो। उसका पूँछ चमरी गाय के पूँछ के समान था। उसका शरीर घोडे के बछेरे जितना था। वह पाँच सौ मृगो से परिवृत वन मे विहार करता था। उसका नाम निग्रोध मृगराज था।

वहाँ से अविदूर—अधिक दूर नही, कुछ ही दूरी पर एक अन्य मृग- यूथपति भी रहता था। उसका नाम शाखामृग था। उसका भी वर्ण स्वर्ण-सदृश था।

**राजा की आखेटप्रियता**

उस समय वाराणसी का राजा आखेट द्वारा मृगो का वध करने मे बुरी तरह लगा था। मृग-मास के बिना वह भोजन ही नही करता था। वह आखेट मे सहायता पाने हेतु समस्त निगमो तथा जनपदो के लोगो को उनका काम छुड़वाकर एकत्रित करता,' उन्हें साथ ले आखेट के लिए जाता।

लोगों ने आपस मे विचार किया—यह राजा हर रोज हमारा काम छुड़वा-देता है। हमारा काम रुकता है—काम मे बाधा आती है। अच्छा हो, हम उद्यान मे घास बो दें, जल रख दें। बहुत से मृगों को उद्यान मे प्रविष्ट करा दें। फिर द्वार बंद कर दें, उन्हें राजा को सौंप दें। यह विचार सबको अच्छा लगा। उन्होंने अपना विचार क्रियान्वित किया। उद्यान में घास बोया, जल रखा। यथा समय घास उग आया। फिर वे नगर के बहुत से लोगों को साथ लिए, बहुत प्रकार के शस्त्र लिये वन मे प्रविष्ट हुए। उन्होंने मृगों को नियंत्रित करने हेतु योजन भर स्थान को घेरा। फिर घेरे को क्रमशः कम करते गये। अन्त मे उन्होंने निग्रोध मृग और शाखा मृग के आवास-स्थानों को घेर लिया। वहाँ मृग-समूह थे। मृगों को देखकर वे लोग पेड़ो, लताओं-कुञ्जों एवं भूमि को मुद्गरों से पीटने लगे। इधर-उधर जो मृग छिपे थे, उन्हें भी यों कोलाहल द्वारा बाहर निकाला। वे तलवार, शक्ति, धनुष आदि शस्त्रास्त्र लिये हुए थे, प्रहारोद्यत से थे। मृग-समूह भयभीत हो गये। इस प्रकार उन लोगों ने शोर और शस्त्र-भय के सहारे मृगों को उद्यान में प्रविष्ट करा दिया। उद्यान का द्वार बंद कर दिया।

तदन्तर वे राजा के पास आये और निवेदन किया—"राजन्! प्रतिदिन आपके साथ जाते रहने से हमे अपने कार्य मे बाधा होती है। इसलिए हमने वन के मृगों को आपके उद्यान में प्रविष्ट करा दिया है। अब से आप यथेच्छ उनका शिकार करें, मांस खाएं। यों राजा से निवेदित कर, उनसे आज्ञा लेकर वे वापस अपने स्थानों को लौट गये।

राजा उद्यान मे आया, मृगों को देखा। उनमें निग्रोध मृग तथा शाखा मृग को, जो स्वर्ण जैसे वर्ण के थे, अभय-दान दिया। तब से निरन्तर कभी राजा स्वयं आता, एक मृग का शिकार कर ले जाता, कभी उसका पाचक आकर मृग मार ले जाता। मृग ज्यों ही धनुष को देखते, डर कर भाग छूटते। दो-तीन आघात खाकर व्यथित होते, क्षत-विक्षत होते और मर जाते। मृग-समूह ने बोधिसत्व को, जो निग्रोध मृग के रूप में थे, यह बात कही।

### एक-एक बारी-बारी से

निग्रोध मृग ने शाखा मृग को बुलाया और कहा—"सौम्य! प्रतिदिन मृग मारे जा रहे हैं। मरना तो अवश्य है ही, अतः अब से कुछ ऐसी व्यवस्था करें कि मृगों पर बाण द्वारा वार न किये जाएं। धर्म-गण्डिका स्थान गलच्छेद करने के स्थान पर मृगों के एक-एक कर स्वयं पहुँच जाने की बारी बाँध दी जाए। एक दिन तुम्हारे यूथ में से एक मृग जाए, एक दिन मेरे यूथ मे से एक मृग जाए। यह क्रम निरन्तर चलता रहे। शाखा मृग ने इसे स्वीकार कर लिया।

इस व्यवस्था के अन्तर्गत जब जिस मृग की बारी आती, वह धर्म-गण्डिका पर जाकर वहाँ अपना मस्तक रखे पड़ा रहता। पाचक वहाँ आता और उसे निहत कर ले जाता।

### गर्भिणी मृगी की बारी

एक दिन शाखा मृग के यूथ मे से एक ऐसी मृगी की बारी आई, जो गर्भिणी थी। वह अपने यूथ पति शाखा मृग के पास जाकर बोली—"स्वामी! मैं गर्भिणी हूँ। बच्चा उत्पन्न होने के बाद हम दो प्राणी बारी-बारी से जायेंगे। तब तक मुझे मत भेजिए। मेरे स्थान पर आज किसी और को भेज दीजिए।" शाखा मृग बोला—"मैं तेरे स्थान पर और किसी को

नही भेज सकता। तू जाने, तेरी कठिनाई जाने, मैं क्या करूं, जाओ।"

शाखा मृग ने जब उस गाभिन मृगी पर दया नही दिखलाई, तो वह बोधिसत्त्व—निग्रोध मृग के पास पहुँची तथा वही बात कही, जो शाखा मृग से कही थी। निग्रोध मृग बोला—"अच्छा, तू चली जा, तेरी बारी टालने की व्यवस्था करूंगा।" मृगी चली गई।

### गर्भिणी के बदले निग्रोध मृग

निग्रोध मृग स्वय धर्म-गण्डिका पर गया और उस पर अपना मस्तक रखकर लेट गया। पाचक आया। उसने देखा, राजा द्वारा अभय-प्राप्त मृगराज गण्डिका पर अपना मस्तक टिकाये पडा है, क्या बात है ? वह तत्क्षण राजा के पास गया, राजा को स्थिति से अवगत कराया। राजा उसी समय रथ पर आरूढ होकर अपने परिजनवृंद के साथ वहाँ आया। निग्रोध मृग को वहाँ पडा देखा तो उससे पूछा—"सौम्य मृगराज ! मैंने तो तुझे अभय-दान दिया है, फिर तू स्वय यहाँ क्यो आया ?"

### समस्त प्राणियो के लिए अभय-दान

निग्रोध मृग बोला—"महाराज ! एक गर्भिणी मृगी की आज बारी थी। उसने मेरे पास आकर कहा कि उसके बच्चा हो जाने तक उसकी बारी किसी अन्य को दे दी जाए। मैं एक का मृत्यु-दुख किसी दूसरे पर कैसे डालता ? अतएव मुझे यही उचित लगा कि अपना जीवन उसे दे दूँ, उसका मरण अपने पर ले लूं। इसीलिए मैं यहाँ पडा हूँ। इसमे और कोई सशय आप न करें।"

राजा बोला—"स्वर्णोपम वर्णोपेत मृगराज ! मैंने तुम्हारे जैसा क्षमाशील, मैत्रीयुक्त तथा करुणाशील व्यक्ति मनुष्यो मे भी नही देखा। मैं परितुष्ट हूँ। उठो, मैं तुम्हे और गर्भिणी मृगी को अभय-दान देता हूँ।

"राजन् ! हम दोनो को तो अभय-दान प्राप्त हो जायेगा पर बेचारे अवशिष्ट मृग क्या करेंगे ?"

स्वामी—"बाकी के मृगो को भी मैं अभय-दान देता हूँ।"

"राजन् ! यो केवल उन मृगो को तो अभय प्राप्त हो जायेगा, जो उद्यान मे है पर, बाकी के मृगो का क्या होगा ?"

स्वामी—"मैं उनको भी अभय-दान देता हूँ।"

"राजन् ! इस प्रकार मृग तो अभय प्राप्त कर लेंगे पर अन्य चौपाये प्राणी क्या करेंगे ?"

स्वामी—"मैं सभी चौपायो को अभय-दान देता हूँ।"

"राजन् ! चौपाये प्राणी तो अभय हो जायेंगे किन्तु बेचारे पक्षी ?"

स्वामी—"पक्षियो को भी अभय-दान देता हूँ।"

"राजन् ! पक्षी तो अभय प्राप्त कर लेंगे किन्तु जलवासी जन्तु क्या करेंगे ?"

स्वामी—"मैं जल मे रहनेवाले प्राणियो को भी अभय-दान देता हूँ।"

यो बोधिसत्त्व ने राजा से सभी प्राणियो के लिए अभयदान की याचना की, राजा ने स्वीकार किया। बोधिसत्त्व उठे, राजा को पच शीलो मे सप्रतिष्ठ किया और कहा—"राजन् ! धर्म का आचरण करो, न्यायपूर्ण कार्य करो। माता-पिता, पुत्र-पुत्री, ब्राह्मण-

गृहपति, निगम एव जनपद के लोगो के साथ धर्म का व्यवहार—धर्मानुरूप वर्तन करो। ऐसा करने से देह त्याग कर तुम सुगति प्राप्त करोगे, स्वर्ग प्राप्त करोगे।"

इस प्रकार राजा को बुद्धलीला-अन्तर्गत धर्मोपदेश देकर वह कुछ दिन उद्यान में रहा। फिर मृग-यूथ के साथ वन मे चला गया। उस मृगी ने फूल जैसे सुकुमार पुत्र को जन्म दिया। जब वह मृग-शावक खेलता-खेलता शाखा मृग के पास चला जाता, तब उसकी माता उसे रोकती और कहती—"बेटा! फिर कभी उसके पास मत जाना, केवल निग्रोध मृग के ही निकट जाना।" वह मृगी इस प्रसग पर निम्नांकित गाथा कहती—

"निग्रोध मेव सेवेय्य, न साखमुख सवसे।
निग्रोधस्मि मत सेय्यो, यञ्चे साखस्मि जीवित ॥"

"बेटा! तू तथा अन्य जो भी अपना हित चाहे, निग्रोध मृग की ही सेवा करे—उसी की सन्निधि मे रहे, शाखा मृग के पास सवास न करे—न रहे। शाखा मृग के आश्रय मे जीने की अपेक्षा निग्रोध मृग की सन्निधि में मरना कही श्रेयस्कर है—उत्तम है।"

कुछ ही समय मे एक समस्या खडी हो गई। सभी मृग अभय-प्राप्त थे। वे लोगो के खेत खाने लगे। किसान यह जानते हुए कि ये अभय-प्राप्त मृग हैं, उन्हे मारते नही, भगाते नही, लोग राजा के प्रागण मे एकत्र हुए। उन्होने इस सम्बन्ध मे शिकायत की। राजा ने कहा—"मैंने प्रसन्नता पूर्वक निग्रोध मृग को सबके लिये अभय-दान का वर दिया है, मैंने प्रतिज्ञा की है। मैं अपने राज्य का त्याग कर दू, यह मुझे स्वीकार है किन्तु मैं अपनी प्रतिज्ञा भग्न नही कर सकता। मेरे राज्य मे किसी मृग को मारने की छूट नही है। जाओ।"

निग्रोध मृग ने उपरोक्त बात सुनी। उसने सब मृगो को बुलाया, इकट्ठा किया और उन्हे समझाया कि अब मे वे किन्ही के खेतो को न खाएं। मृगो ने यह स्वीकार किया। फिर निग्रोध मृग ने मनुष्यों को कहलाया कि अब से वे रक्षा हेतु खेतो के बाड़ न लगाएं। वे केवल अपने अपने खेतो को घेर कर निशानी के रूप मे पत्तो की झडी लगा दें। तब से पत्तो की झडी लगाने का क्रम चला। ऐसा हो जाने पर कोई भी मृग निशानी के रूप मे बँधी पत्तो की झण्डी को नही लाघता। बोधिसत्त्व का उन्हे ऐसा ही उपदेश था।

इस प्रकार मृग-समूह को उपदेश देकर, अपने आयुष्य-प्रमाण जीवित रह बोधिसत्त्व स्वकर्मानुरूप परलोकवासी हुए। बोधिसत्त्व के उपदेशानुरूप पुण्य कार्य करता हुआ राजा भी अपने आचीर्ण कर्मो के अनुसार परलोकवासी हुआ।

शास्ता ने कहा—"इस प्रकार मैंने केवल इस जन्म मे ही इस स्थविरी तथा कुमार काश्यप को आश्रय नही दिया है, पूर्व-जन्म मे भी इन्हे आश्रय दिया है।"

शास्ता ने बताया—"देवदत्त उस समय शाखा मृग था। देवदत्त की परिषद् शाखा मृग की परिषद्—मडली थी। स्थविरी उस समय मृगी थी। स्थविरी-पुत्र कुमार काश्यप उस समय मृग-पुत्र था। स्थविर आनन्द उस समय राजा था। निग्रोध मृग के रूप मे तो मैं ही उत्पन्न हुआ था।

# १८. कपटी मित्र : प्रवंचना : कूट वाणिज जातक

कथा-साहित्य मे ऐसे मित्रो के अनेक आख्यान प्राप्त हैं, जिन्होने अपने विश्वस्त और ईमानदार मित्रो के साथ विश्वासघात किया, छल एवं षड्यन्त्र द्वारा उनका धन हड़पने का प्रयत्न किया। ऐसी कहानियाँ अधिकाशतः वाणिक्-मित्रो की मिलती हैं। वे साथ मे व्यापार करते हैं अथवा व्यापारार्थ प्रयाण करते हैं। व्यापार मे धनार्जन करते हैं। लोभी मित्र के मन मे पाप जागता है। वह ऐसे हथकडे अपनाता है, जिससे वह दूसरे मित्र का धन हड़प सके। अन्तत रहस्य प्रकट हो जाने पर वह किस प्रकार लाछित और लज्जित होता है—ऐसे तथ्य इन कथाओ मे मनोरजक रूप मे आख्यात हुए हैं।

जैन साहित्य मे ऐसी बहुत कहानियाँ हैं। आवश्यक चूर्णि तथा धर्मरत्न प्रकरण टीका मे वर्णित दो जैन कथानक यहाँ उपस्थापित हैं। पहले मे एक ऐसे विश्वासघाती मित्र का वर्णन है, जो सारा का सारा अपने हिस्से का और अपने मित्र के हिस्से का गड़ा खजाना हड़प लेने के लिए धोखा करता है। गुप्त रूप मे सारा खजाना निकाल लेता है, उसके स्थान पर कोयले रख देता है। "शठे शाठ्य समाचरेत्" के अनुसार सच्चा मित्र भी एक ऐसा नाटक रचता है कि उसकी सारी पोल खुल जाती है।

दूसरे कथानक के रूप मे सुमित्र एव वसुमित्र नामक ऐसे दो मित्रो का वर्णन है, जो एक साथ व्यापार करने जाते हैं।

छली वसुमित्र रास्ते मे ही धर्म-अधर्म की चर्चा का प्रसग खडा कर, शर्त रख जाल-साजी द्वारा सुमित्र का सारा धन हड़प लेता है।

सुमित्र भाग्यशाली था। सारा धन तो चला गया, किन्तु भाग्य साथ देता है। उसका सिंहल की राजकुमारी के साथ विवाह हो जाता है। धन-वैभव, मान-सम्मान की कोई कमी नही रहती। वसुमित्र वहाँ आ पहुँचता है। सुमित्र की सम्पत्ति देखकर वह ईर्ष्या से जल-भुन जाता है। उसे मरवाने का षड्यन्त्र रचता है, किन्तु दैवयोग से उसमे वह स्वय ही फँस जाता है, बेमौत मारा जाता है।

बौद्ध वाड्मय के अन्तर्गत कूटवाणिज नामक दो जातको मे वर्णित इसी प्रकार के दो आख्यान यहाँ उपस्थापित हैं। पहले मे एक ईमानदार भला मित्र अपने दूसरे मित्र के यहाँ धरोहर के रूप मे लोहे के पाँच सौ फाल रखता है। दूसरा विश्वासघाती मित्र उन्हे चूहे खा गये, ऐसा बहाना बनाकर हड़प जाना चाहता है।

दूसरे मे एक धूर्त बनिया अपने मित्र को ठगने के लिए अपने पिता को एक वृक्ष के कोटर मे छिपाकर अपने पक्ष मे दैव-वाणी उद्घोषित कराने का जाल रचता है।

दोनो ही जगह उन छली मित्रो की सच्चे मित्रो द्वारा किये गये तत्समकक्ष बुद्धिमत्ता-पूर्ण व्यवहार से पोल खुल जाती है।

ये कथाएँ रोचक होने के साथ-साथ बड़ी शिक्षाप्रद हैं।

## कपटी मित्र

**दो मित्र**

दो मित्र थे। एक बार का प्रसग है, उन्हें किसी स्थान पर गड़े धन का खजाना

प्राप्त हुआ। दोनों ने उसे वहाँ से निकाल कर ले जाने पर विचार किया। दोनो को ऐसा जचा कि यह खजाना हम आज न ले जाए; उत्तम मुहूर्त, शुभ वेला मे ले जायेंगे। यो सोचकर दोनो अपने-अपने स्थान पर चले गये।

### विश्वासघात

उन दोनो मित्रो मे एक बडा कपटी था। उसके मन मे पाप पैदा हुआ—अपने मित्र को मालूम न होने देकर मैं अकेला ही सारा खजाना हडप लूं। ऐसा विचार कर वह गुप्त रूप मे वहाँ गया, जहाँ खजाना गडा था। उसने खोदकर उस जगह से गडा धन निकाल लिया उसके स्थान पर कोयले रख दिये।

### धन के बदले कोयले

वह धन लेकर अपने घर लौट आया। कुछ समय बाद दोनो मित्रो ने खजाना निकालने हेतु उत्तम मुहूर्त, शुभ वेला निश्चित की। तदनुसार वे खजाना निकालने उस स्थान पर आये, जहाँ वह गडा था। खोदने पर वहाँ धन के बदले कोयले मिले।

छली मित्र बनावटी निराशा के स्वर मे बोला—"मित्र ! क्या किया जाए, हम बडे अभागे है, स्वय ही धन के कोयले बन गये।"

यह सुनकर वह मित्र जो सच्चाई पर था, सब समझ गया, पर चुप रहा। वह गंभीर था। उसने कोई उत्तर नही दिया।

### जैसे को तैसा

दोनो अपने घर लौट आये। सत्यनिष्ठ मित्र ने, जिसके साथ धोखा हुआ, अपने घर मे अपने उस कपटी मित्र की ठीक उसी के आकार-प्रकारानुरूप एक प्रतिमा निर्मित करवाई, जिसे देखने पर लगे, मानो साक्षात् वह सदेह हो। उसने अपने घर मे दो पालतू बन्दर रखे वह हर रोज उस प्रतिमा पर बन्दरो के खाने योग्य वस्तुएँ रख-देता। बन्दरो को खुला छोड देता। वे उस प्रतिमा पर चढ जाते, वहाँ रखे हुए खाद्य पदार्थ खा जाते, उस पर नाचते, कूदते, अठखेलियाँ करते।

एक दिन की बात है, सच्चे मित्र ने कपटी मित्र के बालको को अपने घर आमन्त्रित किया। उनको भलीभाँति भोजन कराया। भोजन कराकर उन्हे किसी गुप्त स्थान मे छिपा दिया।

काफी समय हो गया, बालक जब वापस घर नही पहुँचे, वह कपटी पुरुष बडा चिन्तित हुआ। बालको की खोज करने हेतु वह अपने मित्र के आवास-स्थान पर आया।

सत्यनिष्ठ मित्र ने अपने कपटी मित्र की प्रतिमा को उस स्थान से पहले ही हटा दिया था। अपने कपटी मित्र को कहकर कि जरा ठहरो, देखते हैं, उस स्थान पर बिठा दिया। बन्दरो को खुला छोड दिया। वे रोजाना के अभ्यस्त थे ही, किलकारियाँ मारते हुए उसके मस्तक पर चढने लगे, नाचने लगे, कूदने लगे।

वह बोला—"यह सब क्या है ? तुम क्या कर रहे हो ?"

मित्र ने कहा—"अरे ! ये तुम्हारे प्यारे बालक हैं।"

कपटी मित्र झल्लाता हुआ बोला—"अरे क्या कहते हो, बालक भी कभी बन्दर बने सुने हैं ?"

सच्चे मित्र ने झट से जवाब दिया—"कहो न, खजाने का क्या हुआ ? क्या कभी खजाना भी कोयला बना सुना है ?"[1]

## प्रवंचना

### श्रेष्ठिपुत्र सुमित्र

श्रीपुर नामक नगर था। वहाँ बडे-बडे सम्पन्न व्यापारी तथा धनी सेठ-साहूकार निवास करते थे। उसी नगर मे समुद्रदत्त नामक सेठ था। वह अत्यन्त वैभवशाली था, साथ ही साथ उदारहृदय दानशील भी। उसके एक पुत्र था। उसका नाम सुमित्र था। अपने पिता के सद्‌गुणो और विशेषताओ के अनुरूप वह उत्तमोत्तम गुणयुक्त था, सुयोग्य एवं धर्मानुरत था, अपने नाम के अनुरूप वह एक अच्छा और साथियो का हित चाहने वाला मित्र था—शब्द से ही नही, अर्थ से भी, अभिप्राय से भी सुमित्र था।

### वसुमित्र

उसी नगर मे वसुमित्र नामक एक अन्य सेठ का लडका था। सुमित्र के साथ उसकी मित्रता थी। वसुमित्र केवल कहने भर को मित्र था, वह वस्तुवृत्त्या अमित्र था अथवा मित्र के रूप मे ऊपर से प्रिय दीखने वाला मधुर शत्रु था।

वसुमित्र का यह स्वभाव था, वह सामने बडी मीठी बातें करता, पीछे से मित्र का सदा अहित सोचता। वह पीठ पर छुरा भोकने वाला कलुषित वृत्ति का व्यक्ति था।

एक बार दोनो मिले। सुमित्र ने कहा—"मित्र हमारे पास पैतृक सम्पत्ति तो बहुत है। उसका सुख-भोग अब तक हम करते रहे हैं। मेरा विचार है, विदेश जाकर व्यापार कर स्वय अपने पुरुषार्थ तथा बुद्धि द्वारा धनोपार्जन करे। अपने द्वारा उपार्जित सम्पत्ति के भोग का अपना एक विशेष आनन्द है।

### व्यापारार्थ प्रस्थान

दोनो ने अपने माता-पिता तथा पारिवारिक जनो से स्वीकृति प्राप्त की। व्यापारार्थ गाडियो मे पण्य सामग्री—माल लादा। दोनो ने अपने-अपने सार्थ—काफिले तैयार किये और रवाना हुए। यात्राक्रम मे अपने काफिलो के साथ वे दिन भर चलते, सायकाल जहा पहुँच पाते, वहाँ विश्राम करते।

### धन हड़पने की चाल

एक बार का प्रसग है, शाम को किसी गाँव मे उनका पडाव लगा था। दोनो मित्रो के बीच धर्म और अधर्म के सम्बन्ध मे चर्चा चल पडी। सुमित्र धर्म के पक्ष मे था और वसुमित्र अधर्म के पक्ष मे।

सुमित्र कहने लगा—"धर्म जीवन का, जगत् का आधार है। वह सर्वोपरि है। इस नश्वर जगत् मे धर्म ही एक सारभूत पदार्थ है। उसी के बल पर यह पृथ्वी और आकाश टिके हैं।"

---

1. आधार—आवश्यक चूर्णि पृष्ठ ५५१

वसुमित्र ने प्रत्युत्तर मे कहा—"सुमित्र ! जो तुम्हारी दृष्टि मे अधर्म है, वास्तव मे जगत् मे वही सुख का आधार है। उसमे रचे-पचे लोग सुख पाते है। धर्म के लिए, सत्य के लिए जूझने वाले सदा दु:खी दिखाई देते हैं।"

बहस आगे बढ़ी। दोनो मित्र इस बात पर जोर देने लगे कि अपना-अपना पक्ष प्रमाणित किया जाए—सिद्ध किया जाए।

इस बीच वसुमित्र बोला—"यह विषय अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। हम इस पर केवल शुष्क चर्चा नही करेंगे। हमे इसमे जय-पराजय की शर्त रखनी होगी।"

सुमित्र—"बोलो, वसुमित्र ! तुम क्या शर्त रखना चाहते हो ?"

वसुमित्र—"यदि मेरा पक्ष प्रबल रहा, तुम्हारा पक्ष दुर्बल रहा तो तुम्हारी सारी सम्पत्ति, माल मेरा हो जायेगा और तुम्हारा पक्ष प्रबल रहा, मेरा पक्ष निर्बल रहा तो मेरी सारी सम्पत्ति और माल तुम्हारा हो जायेगा।"

यदि हिम्मत हो तो बात आगे बढ़ाओ।

सुमित्र—"मुझे स्वीकार है।"

वसुमित्र—"मुझे भी स्वीकार है।"

सुमित्र—"हमारा मध्यस्थ कौन होगा ? किसका पक्ष प्रबल है, किसका निर्बल है, कौन विजेता है, कौन पराजित है, यह निर्णय कौन देगा ?"

वसुमित्र ने बात को और पक्की करने की दृष्टि से कहा—"सुमित्र ! एक बार फिर सोच लो, शर्त बड़ी है। हमारी हार-जीत के बीच मे हमारी मित्रता नही आयेगी। इसमे जो भी जीतेगा, सारी सम्पत्ति उसकी हो जायेगी, पराजित को इसमे जरा भी ननु-नच नही करना होगा।"

सुमित्र—"किसी भी तरह का सन्देह मत करो, हमारी शर्त पक्की है।"

दोनो ने हाथ मिलाया, शर्त पर वचनबद्ध हुए।

वसुमित्र बोला—"माध्यस्थ्य या निर्णय के सम्बन्ध मे ऐसी बात है, अगले दिन मार्ग मे जो भी गाँव पड़ेगा, वहाँ के लोगो को हम मध्यस्थ बनायेंगे। हमारे दोनो के पक्ष मे सुनने के बाद वे जो भी निर्णय देंगे, हम सहर्ष स्वीकार करेंगे।"

सुमित्र बोला—"बहुत अच्छा, हम ऐसा ही करेंगे।"

प्रात काल हुआ। काफिला चला। सायकाल वे एक गाँव मे पहुँचे। कच्चे मकान थे, गाँव छोटा सा था।

वसुमित्र के मन मे पहले से ही यह षड्यन्त्र था कि गाँव वाले धर्म, अधर्म के सम्बन्ध मे गहराई से कुछ जानते नही है। वे स्थूल दृष्टि के लोग है। मैं उन्हे अधर्म के बाहरी प्रभाव की बातें बताकर आसानी से अपने पक्ष मे कर लूंगा।

सुमित्र सरल था। वह तो सभी को अपने समान ही भद्र एव धार्मिक मानता था। उसने मन ही मन कहा—"पक्ष धर्म का ही प्रबल रहेगा। धर्म के शाश्वत शान्तिप्रद, सुखप्रद स्वरूप से कौन इनकार करेगा।"

सुमित्र एव वसुमित्र ने उस गाँव के लोगो को बुलाया वृद्ध, तरुण सभी एक जगह एकत्रित हुए।

वसुमित्र गाँव वासियो से बोला—"हम दोनो मित्र है। धर्म और अधर्म पर हमारा

पक्ष, विपक्ष मे वाद-विवाद चल रहा है। अपने-अपने पक्ष उपस्थित कर हम आप लोगो से यह निर्णय लेना चाहेंगे कि कौन सा पक्ष प्रबल है तथा कौन सा दुर्बल। आप लोगो को जैसा उचित लगे, बताए।"

गाँव वासी दोनो के मुँह ताकने लगे। उनमे से एक वृद्ध पुरुष ने कहा—"तुम दोनो अपना-अपना पक्ष उपस्थित करो। जैसी हमारी जानकारी और समझ है, उसके अनुसार हम लोगो को जैसा ठीक लगेगा, हम कहेंगे।"

पहले वसुमित्र ने अधर्म के समर्थन मे अपना पक्ष रखा—"बन्धुओ ! आज हम सब जगह यह प्रत्यक्ष देखते हैं कि जो चालाकी से, छल-कपट से दूसरो को ठगते है, धोखा देते है, वे सुखी हैं, मालामाल है। जो असत्य द्वारा, अनीति द्वारा, प्रवचना द्वारा अपना काम बना लेते है, सब उन्ही को सफल एव सुयोग्य मानते हैं। वैसे लोगो के जीवन मे कोई कमी नही रहती। यह अधर्म का ही प्रताप है। क्योकि ये सारे कार्य अधर्म पूर्वक ही सधते है, धर्म पूर्वक नही।"

एक वयोवृद्ध ग्रामीण बोला— "ठीक कहते हो भाई ! हम लोग तो आये दिन ऐसी घटनाएँ देखते है, पाप करने वाले लोग सुख से अपना जीवन चलाते हैं, धार्मिक कष्ट पाते हैं। इसी गाँव मे एक व्यक्ति है, जिसने चोरी से, बेईमानी से मेरी फसल काट ली। आज वह बहुत सुखी है। उसकी गायें, भैंसे गेहूँ की बालें चरती है और मेरे बच्चो को भरपेट रोटी नही मिलती। धर्म का फल दु ख है, अधर्म का फल सुख है, यह मैं प्रत्यक्ष देखता रहा हूँ।"

सुमित्र ने धर्म के समर्थन मे अपना पक्ष रखते हुए कहा—"भाइयो ! यह विषय जरा गहराई से समझने का है। भौतिक सुख, दु.ख, सम्पत्ति, विपत्ति इन सबका कारण अपने कृत कर्म हैं। अभी जो सुख भोग रहे है, यह उनके पूर्वाचरित कर्मो का फल है। जब पुण्य क्षीण हो जायेंगे, तो ये सुख मिट जायेंगे। अभी जो बेईमानी, छल धोखा, असत्याचरण, हिंसा आदि दुष्कर्म करते हैं, उनका परिपाक होने पर दुःखात्मक फल भोगने होते हैं। दरअसल धर्म आत्मा का विषय है। उससे आत्मा को शान्ति प्राप्त होती है। वह ऐसी अनुपम शान्ति है, जो बाह्य पदार्थों से प्राप्त नही हो सकती। धर्म का अन्तिम फल नितान्त सुखप्रद है।"

सुमित्र की बात तो बडी सारगर्भित थी, किन्तु स्थूल दृष्टि से देखने वाले ग्रामीणो के मन मे वह जमी नही। उनमे से एक किसान खडा हो कर बोला—"कर्म-फल की बात तुम कहते हो, उसे किसने देखा है ? आगे होने वाले फल कौन देखेगा ? कब देखेगा ? यह तो हम प्रत्यक्ष साफ साफ देखते है, पाप करने वाले सुख प्राप्त करते हैं तथा धर्म करने वाले दुःख भोगते हैं।"

इस प्रकार काफी समय तक चर्चा चलती रही, ऊहापोह होता रहा, अन्ततः लोगो ने वसुमित्र के ही पक्ष का समर्थन किया। उन्होने अधर्म के पक्ष को प्रबल माना, धर्म के पक्ष को दुर्बल माना।

ग्रामीणो के इस अभिमत का अर्थ सुमित्र की पराजय तथा वसुमित्र की विजय था। तदनुसार वसुमित्र ने सुमित्र की समस्त सम्पत्ति और माल, जो भी उसके साथ था, अपने अधिकार मे कर लिया, उसके सार्थ को अपने सार्थ मे मिला लिया।

वसुमित्र सुमित्र से बोला—"देखा अधर्म का प्रभाव ! मैं जो कुछ था, उससे दुगुना हो गया तुम्हारे पास जो कुछ था, वह तुमने धर्म के नाम पर गँवा दिया। अब जाओ, धर्म के नाम की माला फेरो, धर्म द्वारा सुख भोगो। अब तुम्हारे पास कुछ भी नही बचा है।

अब मेरे साथ चलकर क्या करोगे ? व्यापार तो धन से होता है।"

सुमित्र ने कहा—"वसुमित्र ! तू जीत गया, मेरी सम्पत्ति, सामान, माल—सब तुम्हारे अधिकार में आ गया, इसे भी धर्म का ही, सत्य का ही, प्रताप मानो। मैं धर्म पर अडिग रहा, तुमको सारा धन, वैभव सम्हला दिया। यदि मैं अनीति, असत्य और अधर्म पर उतर आता तो तुम्हें एक कौडी भी नहीं मिलती।"

"तुम क्या कहते हो, मैं स्वय ही तुम्हारे साथ नही जाऊँगा। अकेला जाऊँगा। अपने भाग्य की परीक्षा करूगा।"

### भाग्योदय : राजकन्या से विवाह

सुमित्र अकेला निकल पड़ा। उसका न सगी था और न कोई साथी। धर्म के सम्बल, साहस और धैर्य के साथ वह एकाकी अपने पथ पर आगे बढता गया। सयोग ऐसा रहा, मार्ग मे किसी सार्थवाह का सार्थ भी नही मिला, जिसके साथ वह आराम से किसी नगर मे पहुँच पाता। पर, उसने हिम्मत नही छोडी, आगे बढता गया। चलते, रुकते, ठहरते, आगे बढते वह एक ऐसे वन मे पहुँच गया, जो समुद्र के पास था।

सन्ध्या की स्वर्णिम वेला थी। सूर्य अस्तोन्मुख था। समुद्र मे उसका प्रतिबिम्ब पड़ रहा था। बड़ा भव्य एवं मनोज्ञ प्रतीत होता था। सुमित्र एक वट वृक्ष के नीचे बैठा प्रकृति, जगत् का सौन्दर्य निहार रहा था। उसने सोचा, ज्यों ही मेरे अशुभ कर्म परिमुक्त हो जायेंगे, मेरे जीवन मे भी ऐसा ही सौन्दर्य और उद्योत प्रस्फुटित होगा। सुख और दु.ख तो जीवन के दो पहलू है। जैसे सुख के दिन चल गये, वैसे ही दुख के भी दिन चले जायेंगे, पुनः अच्छे दिन आयेंगे। सभव है, पहले से और अच्छे आए। सुख एव दुःख का कारण मानव स्वय है, अत. वर्तमान स्थिति मे न मुझे शोक है और न चिन्ता ही। साहस के साथ सब सहूगा। वह नवकार मत्र का उच्चारण करता हुआ वही सो गया। उसे नीद आ गई।

नीद के बीच सुमित्र की सहसा आँख खुली। उसे पेड पर बैठे कुछ पक्षी परस्पर बात करते प्रतीत हुए। पेड़ पर एक गरुड पक्षी का परिवार था। सुमित्र पशु पक्षियो की बोली समझता था। उसने उन पक्षियो की बातचीत पर कान दिया।

गरुड पक्षी के बच्चे ने अपने पिता से पूछा—"तात ! आज आपको अपने नीड मे लौटने मे बडा विलम्ब हुआ। क्या कारण था ? आप कहा रुक गये ?"

गरुड ने कहा—"आज मैं सिंहल द्वीप मे कुछ देर रुक गया। मैंने वहाँ एक विलक्षण घटना देखी। सिंहरथ नामक सिंहलद्वीप का राजा है। उसकी रानी का नाम पद्मावती है। उसके एक कन्या है। उसका नाम मदन रेखा है। वह रति के सदृश रूपवती है, सभी उत्तमोत्तम गुणो से युक्त है। इस समय वह नेत्र-पीडा से बहुत दु.खित है। अनेक कुशल चिकित्सकों ने भरसक प्रयत्न किया, पर, उसे नेत्र-पीडा से मुक्त नही कर सके। राजा ढोल बजवा कर यह घोषित करा रहा है कि मेरी पुत्री की नेत्र-पीडा को जो दूर कर देगा, उसे स्वस्थ कर देगा, मैं उसके साथ उसका विवाह कर दूगा, अपना आधा राज्य उसे दे दूगा। अब तक वैसा कोई पुरुष नही पहुँचा, जो उसे स्वस्थ कर पाता। राजकुमारी पीड़ा से बुरी तरह कराह रही है।"

पक्षि-शावक ने कहा—"तात ! आपको तो वनौषधियो—जड़ी-बूटियो का बडा ज्ञान है। राजकुमारी की नेत्र-पीडा कैसे दूर हो सकती है ?"

गरुड बोला—"मैं जानता तो हूँ, पर मेरे जानने से क्या बने । खैर, फिर भी बतला तो दूं । देखो जिस वृक्ष पर हम बैठे हैं, एक लता उसके तने से लिपटी है । उसकी पत्तियो का चूर्ण पानी मे घोलकर नेत्र मे डाला जाए तो किसी भी प्रकार का नेत्र-रोग, नेत्र-पीडा तत्क्षण दूर हो जाए। पर, कोई मनुष्य इस रहस्य को जाने तब न।"

गरुड की पत्नी ने निराशापूर्ण सास छोडते हुए कहा—"कैसी विडम्बना है, मनुष्य वनौषधि-प्रयोग द्वारा मनुष्य को स्वस्थ कर सकता है, पर वह वनौषधि का रहस्य जानता नही। हम पक्षी वनौषधि का रहस्य जानते है, पर कुछ कर पाने मे अक्षम हैं।"

सुमित्र बरगद के नीचे यह सब सुन रहा था। उसने गरुड द्वारा उद्घाटित रहस्य जान लिया। वह प्रात काल शीघ्र उठा, नित्य-कृत्य से निवृत्त हुआ। नवकार-मंत्र का जप किया। बरगद से लिपटी हुई लता की पत्तियाँ तोडी, अपने दुपट्टे के कोने मे बाँधी। वैसा कर वह समुद्र के तट पर बैठा। अब उसका शुभोदय-काल आने को था। वैसा होने पर सहज ही अनुकूल सयोग प्राप्त हो जाते है।

सिंहल द्वीप की ओर जाने वाला कोई जहाज वहाँ आया। जहाज का स्वामी बडा सज्जन था। उसने सुमित्र को जहाज मे बिठा लिया। सुमित्र जहाज द्वारा सिंहल द्वीप की राजधानी सिंहल नगर मे आ गया। राजकुमारी की नेत्र-पीडा दूर करने वाले के साथ उसका विवाह करने तथा उसे सिंहल द्वीप का आधा राज्य देने की घोषणा का पटह—ढोल सुनाई दिया। सुमित्र पटह के समीप पहुँचा। उसने उसका स्पर्श किया, जिसका अभिप्राय था कि मैं यह कार्य कर सकता हूँ।

सुमित्र को राजकर्मचारी राजमहल मे ले गये। जैसा गरुड पक्षी ने बताया था, उसने लता की पत्तियो का चूर्ण बनाया, उसे पानी मे घोला, राजकुमारी के नेत्रो मे डाला, नेत्र-पीडा तत्काल ठीक हो गई। राजा, राज परिवार और सभी लोग बडे प्रसन्न हुए। राजा ने अपनी घोषणा के अनुसार मदनरेखा का पाणिग्रहण सुमित्र के साथ कर दिया। उसे आधा राज्य देने का सकल्प प्रकट किया। राजा ने सुमित्र को रहने के लिए पृथक् एक सुन्दर प्रासाद दे दिया। रक्षक दल, नौकर, नौकरानियाँ सभी अपेक्षित साधन-सुविधाओ के साथ उस प्रासाद मे टिकवाया। सुमित्र अपनी पत्नी मदनरेखा के साथ अपना पुण्य-फल भोगता हुआ सुख से वहाँ रहने लगा।

उधर उसके मित्र वसुमित्र ने विदेश मे व्यापार किया, प्रचुर धन कमाया। वह भू-मार्ग से अपने नगर श्रीपुर वापस लौटने का विचार कर रहा था कि उसे एक सामुद्रिक व्यापारी—समुद्रो पर होते हुए व्यापार करने वाला वणिक् मिला। उसने वसुमित्र से कहा—"वसुमित्र! तुम व्यापारी हो। व्यापारी साहसी होता है। साहसी और उत्साही जनो का ही सौभाग्य साथ देता है। मैं व्यापारार्थ सिंहल द्वीप की यात्रा पर जा रहा हूँ। तुम भी मेरे साथ चलो। वहाँ रत्न बहुत कम मूल्य मे प्राप्त होते हैं।"

वसुमित्र बोला—"एकाकी जाने का तो मेरा विचार नही था और न मैं वैसा साहस ही कर पाता। पर, तुम जा रहे हो, तुम्हारे साथ मैं अवश्य जाऊगा।"

वसुमित्र ने अपनी पण्य सामग्री—माल जहाज मे भरवाया। उसके साथ जहाज द्वारा सिंहल द्वीप पहुँचा। अपने ठहरने की व्यवस्था की। माल रखने हेतु उसने भाडे पर एक गोदाम लिया। उसमे माल रखा। बाजार मे गया। वहाँ उसकी दृष्टि अश्वारूढ सुमित्र पर पडी। वह आगे-आगे चल रहा था। उसके पीछे-पीछे उसके अगरक्षक चल रहे थे। वसुमित्र ने

उसको ध्यान से देखा, पहचाना—यह सुमित्र ही है। वह आश्चर्य से चौक उठा। उसने वहाँ भीड मे खडे एक मनुष्य से पूछा—"यह कौन है, जो इतनी शान से, ठाट-बाट से अश्वारूढ हुआ जा रहा है ?"

नागरिक ने कहा—"तुम परदेशी मालूम पडते हो। इसीलिए नही जानते। यह हमारे राजा का जामाता सुमित्र है।"

वसुमित्र मन ही मन कहने लगा—"इसने भी खूब किया। यहाँ आकर राजकुमारी से विवाह कर लिया, राजा का जामाता बन गया। एक बार तो शर्त लगाकर इसका सारा धन, माल हथिया लिया था, अब इसे और देखूगा।"

वसुमित्र यथासमय सुमित्र के घर गया। दिखावटी प्रेम से उसके साथ बडी चिकनी-चुपडी बातें करने लगा। कहने लगा—"सुमित्र ! मैं तुम्हारे बिना नही रह सका। इसलिए मैंने इतनी दूर तुम्हे खोज लिया, तुम्हारे पास आ गया। अब बतलाओ, यहाँ ससुराल में ही निवास करोगे या मेरे साथ श्रीपुर चलोगे ?"

सुमित्र बोला—"ससुराल मे नही रहूँगा, अपने घर चलूगा, जिसमे मेरी पत्नी को मेरे माता-पिता—अपने सास-ससुर की सेवा करने का सुअवसर प्राप्त हो। तुम वापस कब जाओगे।"

वसुमित्र—"कल तो यहाँ पहुँचा हूँ। बस माल बिक जाए, जितनी देर है।"

सुमित्र—"अपने ससुर राजा सिंहरथ से कहकर तुम्हारा सभी माल राज्य करो से मुक्त करवा दू। अपना माल राज्य के गोदाम मे भरवा देने को तैयार रखो। मैं व्यवस्था करता हूँ।"

वसुमित्र मन मे आगे का ध्यान करते हुए सुमित्र से बोला—"ऐसा नही करेंगे। अपने ससुर राजा सिंहरथ से मेरा परिचय मत कराना। मुझे एक व्यापारी हैसियत से ही व्यापार करने दो।"

सुमित्र—"जैसा तुम उचित समझो। पर, मुझ से समय-समय पर मिलते अवश्य रहा करो।"

### वसुमित्र का षड्यन्त्र

वसुमित्र ने सुमित्र के साथ भोजन किया, कुछ देर उसके साथ रुका। वापस अपने ठिकाने पर आया। सुमित्र का वैभव, सम्पत्ति, सम्मान, प्रतिष्ठा देखकर वह भीतर ही भीतर कुढने लगा। वह अपने मन मे यह दुष्कल्पना करने लगा कि जिस किसी तरह हो, इसे धोखा दू, इसके विरुद्ध कोई षड्यन्त्र रचवाऊ कि यह जीवन तथा सम्पत्ति—दोनो से हाथ धो बैठे।

उसने राजा सिंहरथ से मिलने की योजना बनाई। वह बडा धूर्त और वाचाल था। उसने कुछ उपहार लिये। राजा से मिला। उपहार भेंट किये। राजा प्रसन्न हुआ। उसके बाद भी वह राजा के यहाँ जाता-आता रहा। राजा के साथ उसका अच्छा परिचय, सपर्क हो गया। एक दिन वह राजा के साथ एकान्त मे बैठा था। अनुकूल अवसर देखकर उसने राजा से कहा—"महाराज ! कुछ समय से मन मे एक बात थी। आपको कहना चाहता था, पर कहने का साहस नही हुआ। आज साहस कर वह बात मैं आप से कहना चाहूँगा। कृपया सुनें, क्या आप जानते हैं, आपका यह जो जामाता है, कौन है ?"

राजा बोला—"वश आदि जानने का अवसर ही उपस्थित नही हुआ। क्योंकि मैं प्रतिज्ञावद्ध था कि जो मेरी पुत्री की नेत्र-पीडा मिटा देगा, उसके साथ मैं उसका विवाह कर दूंगा। अपनी प्रतिज्ञानुसार अपनी पुत्री उसे ब्याह दी। तुम उसके कुल, वश आदि के सम्बन्ध मे जानते हो तो बतलाओ।"

वसुमित्र—"राजन्! मैं इसके वश आदि के सम्बन्ध मे भलीभाँति जानता हूँ, इसके खानदान को जानता हूँ। मैं भी श्रीपुर का निवासी हूँ और यह भी श्रीपुर का निवासी है।"

"महाराज! यह चाण्डाल-जाति का है। भाग्यशाली है, गौरवर्ण है, रूपवान् है, किन्तु जन्म तो चाण्डाल के घर मे हुआ।"

राजा—"सर्वनाश हो गया। एक चाण्डाल मेरा जामाता बना। इसे अपनी स्थिति, कुल-परम्परा आदि पर गौर करना था, मुझे सब बताना था। इसने ऐसा कुछ भी नही किया। बडा धोखा हुआ। खैर, वसुमित्र! तुम अभी जाओ, जैसे भी हो मैं देखूगा, स्थिति से निपटूंगा।"

वसुमित्र वहाँ से अपने ठिकाने पर लौट आया। उसने सोचा—"मेरा निशाना ठीक लगा। अब सुमित्र जिन्दा नही बचेगा।"

राजा बहुत चिन्तित एव उद्विग्न हुआ। उसने अपने मत्री को बुलाया। सारी बात उससे कही और अपना अभिमत प्रकट किया—"मन्त्रिवर! मेरा मन इस घटना से बहुत व्यथित है। जो भी हो, चाहे मेरी पुत्री विधवा ही क्यो न हो जाए, मैं इस चाण्डाल को जामाता के रूप मे स्वीकार किये नही रह सकता और न इसे अपना आधा राज्य ही दे सकता हूँ।"

मन्त्री—"राजन्! अब हो भी क्या सकता है, बात तो सारी बन गई। आप बतलाए, क्या किया जाए।"

राजा—"मन्त्री! कोई गुप्त योजना बनाओ और उस चाण्डाल की हत्या करवा दो। मैं राजकुमारी को बाद मे सब समझा दूगा।"

कुछ सोचकर मन्त्री बोला—"मुझे एक युक्ति सूझी है। कल हम लोग राजसभा मे एक नाटक आयोजित कराए। जामाता को भी नाटक देखने आमन्त्रित करें। छद्म वेष मे मेरे आदमी वहाँ पहले से तैयार रहेगे, वो अधेरे मे उसकी हत्या कर डालेंगे। किसी को कुछ भनक तक न पडेगी।" राजा ने मन्त्री की योजना पसद की। मन्त्री अपने घर लौट आया।

राजकुमारी मदन रेखा अपने माता-पिता से मिलने राजमहल मे आई। अन्त पुर मे उसने अपनी मा से भेंट की। अब उसे अपने पिता से मिलकर वापस अपने निवास स्थान को जाना था। उसकी पालकी राजमहल के दरवाजे पर तैयार थी।

राजा ने कहा—"पुत्री! तुम्हारा भाग्य बडा निम्न निकला।"

राजकुमारी—"तात! ऐसा क्यो कहते हैं? मैं अपने को बहुत भाग्यशालिनी मानती हूँ। मुझे ऐसा पति मिला है, जो रूप, गुण, सौन्दर्य आदि लाखो मे एक है। तात! फिर मेरे भाग्य को आप निम्न—मन्द क्यो कह रहे हैं?"

राजा—"पुत्री! एक बात बताओ, क्या तुमने अपने पति के किसी आचरण मे, व्यवहार मे, सभाषण मे कभी कोई अकुलीनोचित बात तो नही देखी?"

राजकुमारी—"चन्दन मे कभी दुर्गन्ध होगी, यह कल्पनातीत है, सूर्य मे कभी किसी ने छिद्र देखा? वैसा कभी नही होता। उसी प्रकार मेरे पति मे अकुलीनोचित प्रवृत्ति कैसे हो सकती है? वे उच्च, उज्ज्वल कुल मे उत्पन्न हैं। उनकी प्रत्येक चेष्टा, प्रत्येक कार्य,

प्रत्येक व्यवहार उनकी कुलीनता के द्योतक है।"

राजा ने अपनी पुत्री को विदा किया। मन मे वही रखा जो मन्त्री के साथ सोचा था।—वसुमित्र द्वारा थोपे गये मिथ्या आरोप पर विश्वास किये सुमित्र के वध की व्यवस्था को यथावत् रखा। राजधर्म और कर्तव्य के नाते औचित्य तो यह था कि राजा मामले की, सशयापन्न स्थिति की भलीभाँति खोज, छान-बीन तथा जाच-पडताल करता, करवाता, वस्तुस्थिति का पता लगवाता, फिर निर्णय लेता। पर, भावावेश मे राजा ने वैसा कुछ नही किया।

### अपने षड्यन्त्र का स्वयं शिकार

संयोगवश तभी वसुमित्र सुमित्र के घर पहुँचा। सुमित्र कही जाने की तैयारी मे था। उसे वैसा करते देख वसुमित्र ने पूछा—"मित्र ! मैं तो तुमसे मिलने आया हूँ और तुम यहाँ से निकलने की तैयारी कर रहे हो, क्या बात है ?"

सुमित्र—"मित्र ! आज तुमको भी मेरे साथ चलना होगा। राज सभा मे एक नाटक का आयोजन है। मैं वहाँ आमन्त्रित हूँ। यद्यपि तुमने मुझे अब तक रोके रखा था कि मैं अपने ससुर राजा सिंहरथ से तुम्हारा अपने मित्र के रूप मे परिचय कराऊँ, पर आज मैं तुम्हे अपने मित्र के रूप मे नाटक दिखलाने अवश्य ले जाऊँगा।"

वसुमित्र ने अपने कपडों पर नजर डाली और बोला—"ये कपडे···! मैं कैसे जाऊँगा ? कपडे बुरे नही है, किन्तु तुम्हारे साथ जाऊ, इस योग्य भी नही हैं।"

सुमित्र—"कपडो के लिए क्या बात है, तुम ये मेरे कपडे पहन लो और चलो।"

कैसा योग बन रहा है—"वसुमित्र ने सुमित्र की पोशाक पहन ली। उसे उस पोशाक मे देखकर कोई भी नही कह पाता कि यह राजा का जामता सुमित्र नही है। दोनो राजसभा मे गये। नाटक का प्रदर्शन यथासमय प्रारभ हुआ। दर्शको के कक्ष मे हलकी सी रोशनी थी। मंच पर नृत्य एव गान चल रहा था। मन्त्री के छद्मवेषी अनुचरो ने वसुमित्र को राज-जामाता सुमित्र समझा और उसकी हत्या कर डाली।"

ज्योही यह घटित हुआ, सभा मे कोलाहल मच गया। राजा ने समझा, उसका जामता मारा गया। एकाएक अपनी पुत्री के वैधव्य का विकराल दृश्य उसी आँखो के सामने उपस्थित हो गया, जिसकी कल्पना मात्र से वह अवाक् रह गया। यह करवा तो दिया किन्तु वह अन्तर्वेदना से चीख उठा—"हाय मेरी पुत्री विधवा हो गई।"

मदन रेखा पिता के पास दौडी आई और बोली—"पिताजी ! कौन विधवा हो गई ? किसकी पुत्री विधवा हो गई ? आप किसकी बात कर रहे है ?"

राजा—"तेरे पति की हत्या हो गई बेटी ! बहुत बुरा हुआ।"

राजकुमारी—"आप सामने देखिए न, आपके जामाता उधर बैठे है, शोक से रो रहे है। अभी जिसका वध हुआ है, वह इनका मित्र था, इन्ही के नगर का एक श्रेष्ठि पुत्र था। व्यापारार्थ यहाँ आया था। पहले इन्ही के साथ व्यापार करता रहा था।"

राजा सिंहरथ को सारी घटना का, वस्तुस्थिति का ज्ञान हुआ। वह यह परिचय प्राप्त कर बहुत प्रसन्न हुआ कि उसका जामाता श्रीपुर के श्रेष्ठी समुद्रदत्त का सौभाग्य-शाली पुत्र है। वसुमित्र ने उसका अनिष्ट करने के लिए उस पर मनगढन्त, मिथ्या आरोप लगाया।

राजा ने सुमित्र से कहा—"ऐसे दुष्ट दुर्मित्र के लिए क्यो रोते हो ? उसने सदा तुम्हारे रास्ते मे कांटे ही कांटे बिछाये, तुम्हारे साथ प्रवञ्चना ही प्रवञ्चना की। अच्छा हुआ, पाप कटा।"

महाराज ! वह कुमित्र था। उसने कुमित्र का कार्य किया। मैं तो सुमित्र हूँ, मुझे सदा सुमित्र के रूप मे ही रहना चाहिए। दुर्जन होते हुए भी उसकी दु खद मृत्यु पर मेरा मन खिन्न हुआ है। पर, कर्म-सयोग ऐसा ही था।

### सुमित्र का श्रीपुर आगमन

कुछ समय सिहल द्वीप मे आनन्द पूर्वक रहने के अनन्तर सुमित्र बडे ठाट-बाट से अपनी पत्नी सहित श्रीपुर आया। माता-पिता तथा परिजनवृ द को अत्यन्त हर्ष हुआ। नागरिक जन ऐसे सत्पुरुष को पुन प्राप्त कर बडे प्रसन्न हुए।

वसुमित्र अपने पापो के कारण मरकर नरकगामी हुआ। सुमित्र ने सासारिक सुख, समृद्धि भोगते हुए। धार्मिक जीवन जीते हुए अन्त मे चारित्र ग्रहण किया, वह शिवपुर का राही बना।[1]

## कूट वाणिज जातक

### कूट व्यापारी तथा पडित व्यापारी

श्रावस्ती नगरी मे कूट व्यापारी तथा पडित व्यापारी सज्ञक दो वाणिज्योपजीवी पुरुष निवास करते थे। उन्होने हिस्सेदारी से व्यापार करना आरम्भ किया। सामान की पाँच सौ गाडियाँ भरी। वे व्यापारार्थ पूर्व से पश्चिम घूमे, व्यापार किया, बहुत लाभ कमाया। फिर श्रावस्ती लौटे।

पडित व्यापारी कूट व्यापारी से बोला—"मित्र ! हम अपना सामान, अर्जित लाभ बांट लें।"

### कूट व्यापारी का दुश्चिन्तन

कूट व्यापारी मन ही मन विचार करने लगा—यह बहुत समय तक मेरे साथ व्यापारार्थ घूमता रहा है। बहुत दिनो तक सुख से शयन तथा उत्तम भोजन नही मिला है। यह काफी थका है। अब अपने घर आ गया है। तरह-तरह के उत्तमोत्तम पदार्थ खायेगा। इससे उसे अजीर्ण होगा और यह मर जायेगा। तब जो कुछ हम कमाकर लाये हैं, वह अकेले मेरा ही हो जायेगा। अतएव वह कूट व्यापारी बँटवारा करने मे टालमटोल करता रहा। कभी कहता—नक्षत्र उत्तम नही है, कभी कहता—दिन शुभ नही हैं, फिर देखेंगे। इस तरह वह टालमटोल मे समय व्यतीत करने लगा।"

### पडित व्यापारी शास्ता की सेवा मे

पडित व्यापारी ने उसे बहुत कह-सुनकर बटवारे के लिए तैयार किया, बटवारा करवाया। तदनन्तर वह हाथ मे सुगन्धित फूलो की माला लिए शास्ता के पास गया, पूजा-

---

1. आधार .—धर्मरत्न प्रकरण टीका, भाग २ पृष्ठ १५०

वन्दना की, एक ओर बैठ गया। शास्ता ने पूछा—"बाहर से कब आये ?"

पंडित व्यापारी बोला—"भंते ! मुझे आये आधा मास व्यतीत हो गया है।"

शास्ता बोले—"तो यो इतनी देर कर तथागत की सेवा मे कैसे आये ?"

पंडित व्यापारी ने सारी घटना का वर्णन किया। शास्ता बोले—"उपासक ! यह न केवल इस जन्म मे वंचक व्यापारी है, पहले भी यह वंचक व्यापारी ही था।"

### कूट व्यापारी के पूर्व-जन्म की कथा

पंडित व्यापारी ने शास्ता से जब उसके पूर्व-जन्म की कथा कहने की प्रार्थना की तो शास्ता ने बताया—"पूर्व समय की बात है—वाराणसी मे राजा ब्रह्मदत्त राज्य करता था। तब बोधिसत्त्व का अमात्य-कुल मे जन्म हुआ। वे क्रमश: बड़े हुए। उस राजा के विनिश्चय-अमात्य—मुकदमो का निर्णय करने वाले अधिकारी—"न्यायाधीश के पद पर नियुक्त हुए।"

### लोहे के फाल चूहे खा गये

तभी की बात है—"दो बनिये, जिनमे एक ग्रामवासी था, दूसरा नगरवासी था, परस्पर मित्र थे। ग्रामवासी बनिये ने नगरवासी बनिये के पास अमानत के रूप मे पाँच सौ लोहे के फाल रखे। नगरवासी बनिये ने उन फालो को बेच दिया, उनकी कीमत उगाह ली। जिस स्थान पर फाल रखे थे, वहाँ चूहो की मेंगनियाँ बिखेर दी। कुछ समय व्यतीत हुआ।" ग्रामवासी बनिया नगरवासी बनिये के पास आकर बोला—"मुझे मेरे फाल दे दो।" नगर-वासी धूर्त बनिये ने ग्रामवासी बनिये को चूहो की मेंगनियाँ दिखलाते हुए कहा—"क्या किया जाए—तेरे फाल तो चूहे खा गये।"

ग्रामवासी बनिया बोला—"अच्छी बात है, खा गये तो खा गये। चूहो द्वारा खा लिये जाने पर तुम क्या कर सकते हो। यों कहकर वह नहाने के लिए जलाशय की ओर जाने लगा। नगरवासी बनिये के पुत्र को भी अपने साथ ले गया। मार्ग मे उसने उस बच्चे को अपने किसी मित्र के घर मे बिठा दिया और मित्र से कहा कि ध्यान रखें, यह बालक कहीं जाने न पाए। वह जलाशय पर नहाया। नहाकर अपने मित्र धूर्त बनिये के घर आया।

धूर्त बनिये ने पूछा—"मेरा बेटा कहाँ है ?"

### बच्चे को चिड़िया उठा ले गई

ग्रामवासी बनिया बोला—"मैं तेरे बेटे को जलाशय के तट पर बिठाकर जल मे डुबकी लगा रहा था कि इतने मे एक चिड़िया आई, बच्चे को पंजो मे उठा लिया, तत्काल आकाश मे उड गई, मैंने बहुत हाथ पीटे, बहुत चीखा-चिल्लाया, बहुत चेष्टा की, पर चिड़िया से बच्चे को नहीं छुडा सका।"

नगरवासी बनियां कहने लगा—"तू झूठा है। चिड़िया कभी बच्चे को उठाकर ले जाती है ? ऐसा होता नहीं।"

ग्रामवासी व्यापारी ने उत्तर दिया—"मित्र ! जो भी तुम कहो, असम्भव भी लगे, पर क्या करू, तेरे बच्चे को तो चिड़िया ही उठाकर ले गई है।"

### न्यायालय में मुकदमा

नगरवासी बनिया ग्रामवासी बनिये को धमकाता हुआ बोला—"तू मनुष्य-घातक

है, दुष्ट है, चोर है। अभी मैं न्यायालय मे जा रहा हूँ। सारा फैसला वही होगा।" यो कह कर वह न्यायालय की ओर चला।

ग्रामवासी वनिया भी तुम्हे जो ठीक लगे करो, कहता हुआ उसके साथ-साथ न्यायालय मे गया। न्यायासन पर विनिश्चय-अमात्य के रूप मे बोधिसत्त्व विराजित थे। धूर्त व्यापारी ने उनसे निवेदन किया—"स्वामिन् ! यह मेरे बेटे को साथ लेकर सरोवर पर स्नान करने गया। स्नान कर जब वापस लौटा तो मेरा बेटा उसके साथ नही था। मैंने पूछा, मेरा बेटा कहाँ है ! यह कहता है, चिडिया उसे पंजो मे उठाकर आकाश मे उड गई। आप इस मुकदमे का निर्णय करें।"

बोधिसत्त्व ने ग्रामवासी बनिये से पूछा—"क्या यह सत्य है ?"

उसने कहा—"स्वामिन् ! मैं बच्चे को साथ लेकर नहाने गया। चिडिया द्वारा उसे उठाने की बात सच ही है।"

बोधिसत्त्व बोले—"क्या इस जगत् मे चिडिया बच्चे को उठाकर ले जाती है ?"

"स्वामिन् ! मेरा भी आपसे सविनय पूछना है कि यदि चिडिया बालको को उठाकर नही उड सकती तो क्या लोहे के फाल मूषिक खा सकते हैं ?"

बोधिसत्त्व पूछने लगे—"तुम्हारे कहने का क्या अभिप्राय है ?"

"स्वामिन् ! मैंने इन नगरवासी बनिये के घर मे लोहे के पाँच सौ फाल धरोहर के रूप मे रखे। यह कहता है कि तुम्हारे लोहे के फाल मूषिक खा गये। ये उनकी मेगनिया हैं। ऐसा कहकर यह मुझे मेगनिया दिखाता है। स्वामिन् ! यदि मूषिक लोहे के फाल खा सकते है तो चिडिया भी बच्चो को लेकर आकाश मे उड सकती हैं। यदि मूषिक फाल नही खाते तो चिडिया तो क्या, बाज तक भी बच्चो को नही ले जा सकते। जो यह कहता है कि तेरे फाल मूषिक खा गये, मूषिको ने फाल खाये या नही, कृपया इसका परीक्षण करे, मेरे मुकदमे का निर्णय करें।"

### बोधिसत्त्व द्वारा फैसला

बोधिसत्त्व को प्रतीत हुआ, इस ग्रामवासी वणिक् ने शठ के प्रति शठता का आचरण कर धूर्त वणिक् को निरस्त करने की बात विचारी होगी। तब उन्होने निम्नांकित गाथाएँ कही—

"सठस्स साठेय्यमिदं सुचिन्तित,
पच्चोड्डितं पतिकूटस्स कूटं।
फालञ्चे अदेय्युं मूसिका,
कस्मा कुमार कुळला नो हरेय्युं ॥
कूटस्स हि सन्ति कूटकूटा,
भवति चापि निकतिनो निकत्या।
देहि पुत्तनट्ठ फालनट्ठस्स फालं,
मा ते पुत्तमहासि फालनट्ठो ॥"

शठ के प्रति जो शठतापूर्ण व्यवहार सोचा है, शठ की दृष्टि से वह ठीक है। कुटिल को परास्त करने के लिए कुटिलता का जाल फैलाया गया है। यदि मूषिक लोहे के फाल खाए तो चिडिया बच्चो को क्यो नही आकाश मे [ले] उडे।

ऐसे लोग हैं, जो कुटिल के प्रति उसी की ज्यो कुटिलता का व्यवहार करना जानते हैं, मायावी के साथ माया करना जानते है। पुत्र के लिए बिलखने वाले वणिक्! जिसके फाल तुमने गायब किये है, दे दे। उसके फाल उसे मिल जायेंगे तो वह फिर तुम्हारे पुत्र को क्यो ले जायेगा—तुम्हे तुम्हारा बेटा सौंप देगा।"

नगरवासी वणिक् बोला—"मैं इसके फाल इसे सम्हलाता हूँ। यह मेरा पुत्र मुझे लौटा दे।"

ग्रामवासी वणिक् ने कहा—"स्वामिन्! मैं इसका बेटा देता हूँ। यह मेरे फाल लौटा दे।"

यो जिसका बेटा खो गया था, उसे उसका बेटा मिल गया, जिसके फाल गायब हो गये थे, उसको उसके फाल मिल गये। दोनो व्यापारी अपने-अपने कर्मानुसार आगे गये।

शास्ता ने कहा—"इस समय का कुटिल व्यापारी तब का कुटिल व्यापारी था, पंडित व्यापारी ही तब का पडित व्यापारी था। मुकदमे का निर्णय करने वाला विनिश्चय-अमात्य मैं ही था।"

## कूट वाणिज जातक

### दो साझेदार

श्रावस्ती नगरी मे दो व्यक्ति साझेदार के रूप मे व्यापार करते थे। वे गाडियो मे सामान लादकर व्यापारार्थ देहातो मे गये। लाभार्जन किया। वापस लौटे। उन दोनो में जो ठग बनिया था, वह सोचने लगा—यह मेरा साझेदार यात्रा मे बहुत समय तक यथेष्ट भोजन तथा शयन आदि न मिलने के कारण कष्ट झेलता रहा है। यह घर में तरह-तरह के स्वादिष्ट पदार्थ भर पेट खायेगा, अजीर्ण से पीडित होगा, मरेगा। तब मैं अर्जित सब सामान को, अर्जित सपत्ति को तीन भागो मे बाटूंगा। एक भाग उसके बच्चो को दूगा और दो भाग मैं स्वय लूंगा।

### धूर्त बनिये की दुर्भावना

जब भी बँटवारे की बात चलती, वह धूर्त बनिया आज बाँटेंगे, कल बाँटेंगे, यो टालमटोल करता, बँटवारा करना नही चाहता। पडित—चतुर बनिये ने उस बनिये पर, जो बँटवारा करना नही चाहता था, जोर डाला, बँटवारा करवा लिया। वैसा कर वह भिक्षु-विहार मे गया। वहा शास्ता को—भगवान् बुद्ध को प्रणाम किया, कुशल-क्षेम पूछा। भगवान् ने कहा—"तुमने इतनी देर की, तुम्हे आये बहुत समय हो गया। बुद्ध की सेवा मे इतनी देर से उपस्थित हुए?"

उस पडित बनिये ने सारी बात भगवान् से निवेदित की।

भगवान् बोले—"उपासक! यह बनिया केवल इस जन्म मे ही ठग नही है, पूर्व जन्म मे भी यह ठग था। इस समय इसने तुझे ठगना चाहा, पूर्व जन्म मे भी यह पडितो को—चतुर जनो को ठगने का प्रयत्न करता रहा।"

### बोधिसत्त्व का वणिक्-कुल में जन्म

यो कहकर भगवान् ने इसके पूर्व जन्म की कथा कही—"पूर्व समय की घटना है,

वाराणसी मे राजा ब्रह्मदत्त राज्य करता था। उस समय बोधिसत्त्व वाराणसी मे वणिक्-कुल मे उत्पन्न हुए। नामकरण के दिन उनका नाम पडित रखा गया। सवयस्क होने पर वे एक दूसरे वणिक् के भागीदार के रूप मे व्यापार करने लगे। उस दूसरे वणिक् का नाम अतिपडित था। उन दोनो ने वाराणसी मे पाँच सौ गाडियो पर विक्रेय सामान लादा, देहात मे गये, व्यापार किया, लाभार्जन किया। वे दोनो वापस वाराणसी लौटे।

### अर्जित लाभ

सामान के अर्जित लाभ के बँटवारे का समय आया। अतिपडित नामक वणिक् बोला—"मुझे दो भाग मिलने चाहिए, इसलिए कि तू पडित है, मैं अतिपडित। पडित एक भाग का अधिकारी होता है, अतिपडित दो का।"

पडित नामक वणिक् ने कहा—"जरा विचार करो, क्या हम दोनो का भंडमूल—मूल पूजी, बैलगाडी आदि साधन एक समान नही रहे हैं ? वे सभी तो एक सदृश थे, फिर तुम दो भागो के अधिकारी कैसे हुए।"

अतिपडित नामक बनिया बोला—"अतिपडित होने के कारण मुझे दो भाग मिलने चाहिए।" बात बढ़ती गई। उसने झगडे का रूप ले लिया।

### दुरुपाय

अतिपडित ने मन-ही-मन एक उपाय सोचा। अपने पिता को एक वृक्ष के कोटर मे बिठाया। उसने कहा कि हम दोनो वृक्ष के पास आयेंगे और पूछेंगे, तब यही कहना कि अतिपडित को दो भाग मिलने चाहिए।

अतिपडित नामक बनिया पडित नामक बनिये (बोधिसत्त्व) के पास जाकर बोला—"सौम्य ! मुझे दो भाग मिलें, यह उचित है या अनुचित है, इसका रहस्य वृक्षदेवता जानते हैं। आओ, हम उनके पास चलें, उनसे पूछें।" यो कहकर, उसे सहमत कर, उसे साथ लिए वह वृक्ष के समीप गया और वृक्ष को सम्बोधित कर बोला—"आर्य वृक्ष देवता ! हमारे सघर्ष का आप निर्णय करें।"

वृक्ष के कोटर मे स्थित अतिपडित के पिता ने बोलने का स्वर बदलकर कहा—"तुम्हारा कैसा झगडा है, बतलाओ।"

वह बोला—"आर्य ! यह पडित है और मैं अतिपडित। हम दोनो ने भागीदारी मे व्यापार किया। अब हम अर्जित लाभ को बाँटना चाहते है। कृपया निर्णय कीजिये—किसको क्या मिलना चाहिए ?"

वृक्ष के कोटर मे छिपा अतिपडित का पिता बोला—"पडित को एक भाग मिलना चाहिए और अतिपडित को दो।"

बोधिसत्त्व ने जब सघर्ष का ऐसा निर्णय सुना तो विचार किया कि यहाँ देवता है अथवा अदेवता, मुझे इसकी जाँच करनी चाहिए। यह सोचकर वे पुवाल लाये, वृक्ष के कोटर मे भरा, उसमे आग लगा दी। आग धधकनी शुरू हो गई, आगे बढने लगी। अतिपडित के पिता का शरीर जलने लगा। वह अपने अधजले शरीर के साथ वृक्ष के ऊपर चढ गया, उसकी डाली पकड कर लटक गया। लटकता हुआ भूमि पर गिर पडा। धरती पर गिरकर वह बोला—

"साधु खो पण्डितो नाम, नत्वेव अतिपण्डितो।
अतिपण्डितेन पुत्तेन, मनम्हि उपकूलितो ॥

जो वास्तव मे पांडित्य से युक्त होता है, किसी भी कार्य के कारण-अकारण को सही जानता है, वही श्रेष्ठ है। जो केवल नाम से अति पडित होता है, वास्तव मे पांडित्य युक्त नही होता, कुटिल होता है, वह श्रेष्ठ नही होता। मेरे इस अतिपडित नामक पुत्र ने, जो केवल नाम का अतिपडित है, वस्तुतः कुटिल है, मुझे पूरा जला दिया होता, मैं तो अधजला ही इधर से छूट पाया हूँ।"

**धन का समान विभाजन**

फिर उन दोनो ने बराबर-बराबर धन, सामान आदि बाँटा। वे यथासमय काल-धर्म को प्राप्त हो कर अपने-अपने कर्मों के अनुसार परलोक गये। पूर्व समय मे जो कुटिल—जालसाज व्यापारी था, वह इस समय का कुटिल व्यापारी है, पंडित संज्ञक व्यापारी तो मैं ही था।"

●

# १९. विजय-विजया : पिप्पलीकुमार-भद्रा कापिलायिनी

विकारोत्पत्ति के साधनो की विद्यमानता के बावजूद विकार-शून्य बने रहना, वास्तव मे अद्भुत आत्मशक्ति का परिचायक है। जैन-वाङ्मय के अन्तर्गत विजय-विजया का कथानक एक इसी प्रकार का चामत्कारिक प्रसग है। दोनो विवाहित है, पति-पत्नी है। एक साथ रहते हैं, यहाँ तक कि एक ही शय्या पर शयन करते हैं, किन्तु, जल मे निर्लेप कमल की ज्यो वे वासना मे अलिप्त रहते हैं। इतना और, वे इसे प्रकट तक नही होने देते। कन्दर्प-दर्प-दलने विरला मनुष्या —यह उक्ति उन पर यथावत् चरितार्थ होती है।

बौद्ध-साहित्य मे इसी प्रकार का पिप्पलीकुमार और भद्रा का कथानक है। वे भी दोनो पति-पत्नी हैं। साथ मे रहते हैं, एक साथ खाते हैं, पीते हैं और उसी प्रकार एक शय्या-शयन करते है, किन्तु, उनका जीवन अखण्ड ब्रह्मचर्य लिए होता है।

दोनो ही कथानको मे कथानायको के जीवन का उत्तर भाग प्रव्रजित जीवन मे पर्यवसित होता है।

विजय और विजया प्रतिज्ञाबद्ध थे, जिस दिन उनके ब्रह्मचर्य-पालन का रहस्य प्रकट हो जायेगा, वे गृह-त्याग कर देंगे। ज्योही एक घटना-विशेष के प्रसग मे वह प्रकट होता है, वे प्रव्रज्या का पथ स्वीकार कर लेते हैं।

पिप्पलीकुमार तथा भद्रा कापिलायिनी के गृह-त्याग का कारण एक वार्ता-प्रसग बनता है। खेती मे, गृह-कार्य मे होते प्राणि-वध-मूलक पापो का दायित्व इन श्रमिको, परिचारको और परिचारिकाओ पर नही है, जो उन्हे करते हैं। सेवक-सेविकाओ का इस आशय का कथन कि वह सब तो वे अपने स्वामी और स्वामिनी की आज्ञा से करते हैं, उनका फल वे कैसे भोगें, सुनते ही दोनो अपने-अपने स्थान पर चौंक पडते हैं, पापमय जगत् का परित्याग करते हैं, बुद्ध की शरण प्राप्त करते हैं।

विजय एव विजया द्वारा आजीवन ब्रह्मचर्य स्वीकार करने के घटना-प्रसग का अद्भुत वैशिष्ट्य है, जिससे कथानक की प्रेषणीयता बलवत्तर हो जाती है। विजय प्रतिमास शुक्ल पक्ष के पन्द्रह दिन ब्रह्मचर्य-पालन का व्रत लिए था तथा विजया के प्रतिमास कृष्ण पक्ष के पन्द्रह दिन अब्रह्मचर्य का प्रत्याख्यान था। दोनो इस सम्बन्ध मे परस्पर अनभिज्ञ थे। ज्योही रहस्य खुलता है, वे यह सोचकर स्तमित हो जाते हैं—दोनो के दो पक्षो के त्याग की शृखला मे सारा जीवन ही सिमट जायेगा। किन्तु, दोनो का आत्मबल उद्बुद्ध होता है, सयोगवश प्राप्त इस अप्रत्याशित दुष्कर प्रसग को वे हँसते-हँसते सहज लेते हैं और शान से निभाते हैं।

भद्रा और पिप्पलीकुमार, जैसा कथानक मे वर्णित है, ब्रह्मचर्य के प्रति प्रारम्भ से ही इतने निष्ठाशील हैं कि विवाह की बात तक सुनना नही चाहते। ज्योही वैवाहिक-प्रसग उपस्थित होता है, वे अपने दोनो कानो मे अँगुलियाँ डाल लेते हैं।

जैन और बौद्ध दोनो कथानको मे, जो यहाँ वर्णित है, यत्किञ्चित् पारिपार्श्विक

भिन्नता के बावजूद मूल कथावस्तु मे अभिन्नता है। दोनो संकल्प-शक्ति की दृढता के परिचायक है और ब्रह्मचर्य-साधना मे अभिरत स्त्री-पुरुषो के लिए निश्चय ही बड़े प्रेरक है।

## विजय-विजया

### श्रेष्ठी अर्हद्दास

बहुत पहले की बात है, कच्छ देश मे अर्हद्दास नामक एक सेठ था। वह धार्मिक, सौम्य और भद्र था। उसकी पत्नी—सेठानी का नाम भी, उसके अपने नाम के अनुरूप अर्हद्दासी था। वह असाधारण रूपवती होने के साथ-साथ अत्यन्त धर्मनिष्ठ, व्यवहार-कुशल तथा सदाचार-परायण थी।

### श्रेष्ठिकुमार विजय

श्रेष्ठी अर्हद्दास के केवल एक पुत्र था। उसका नाम विजय था। वह बडा योग्य तथा सच्चरित्र था। सौम्यता, सहृदयता, करुणा, सेवा आदि गुण उसे पैतृक परपरा से प्राप्त थे। धर्म के प्रति उसकी अडिग निष्ठा थी। उसे सत्सग की सहज अभिरुचि थी। जब भी अवसर मिलता, वह साधुओ के दर्शन, सान्निध्य एव उपदेश का लाभ लेता।

### ब्रह्मचर्य की प्रेरणा आंशिक प्रत्याख्यान

एक बार का प्रसग है, एक मुनि, धर्मोपदेश कर रहे थे। उन्होने अपने प्रवचन मे ब्रह्मचर्य का बडे सुन्दर तथा प्रेरक शब्दो मे विवेचन किया। ब्रह्मचर्य की महिमा का बखान किया। उन्होने कहा कि वे निश्चय ही धन्य है, उनका मनुष्य-भव सार्थक है, जो ब्रह्मचर्य का श्रद्धा एव आत्मबल द्वारा पालन करते है।

श्रेष्ठिपुत्र विजय धर्म-परिषद् मे उपस्थित था। वह मुनि के उपदेश से बहुत प्रभावित हुआ। वह मन-ही-मन सोचने लगा—कितना अच्छा हो, मैं ब्रह्मचर्य की साधना कर सकू। यह बडा कठोर व्रत है। इसकी समग्र, निरपवाद साधना बडी दुष्कर है, किन्तु, अपने सामर्थ्य एव शक्ति के अनुरूप आंशिक साधना मुझे अवश्य करनी चाहिए। वैचारिक ऊहापोह और चिन्तन के पश्चात् विजय ने यह निश्चय किया कि जीवन भर प्रत्येक मास मे पन्द्रह दिन उसे ब्रह्मचर्य का अखण्ड पालन करना है। अपने इस मानसिक संकल्प के अनुरूप उसने मुनिवर से प्रत्येक मास के शुक्ल पक्ष के पन्द्रह दिन जीवन-पर्यन्त ब्रह्मचर्य-पालन का व्रत स्वीकार किया।

विजय सौम्य, कर्तव्यनिष्ठ तथा विवेकशील था। उसका दैनन्दिन जीवन-क्रम बडे समीचीन एव सुव्यवस्थित रूप मे चलता था। मानव-जीवन की महत्ता से वह सम्यक् अवगत था। अत: धर्म के अनुरूप सात्त्विक चर्या, सद्व्यवहार और शालीनता उसके जीवन के सहज अग थे।

### धनवाह श्रेष्ठि-कन्या विजया से विवाह

कच्छ देश मे धनवाह नामक सेठ था। उसके एक पुत्री थी। उसका नाम विजया था। वह बहुत सुन्दर, सुयोग्य तथा सुशील थी। कितना श्रेष्ठ सयोग था—नाम एव गुण दोनो मे अपने अनुरूप विजय के साथ विजया का सम्बन्ध निश्चित हुआ। दोनो सुसम्पन्न

और समृद्ध परिवार थे। सब प्रकार का सुख-सौविध्य था। यथासमय शुभ मुहूर्त मे विजय और विजया का विवाह-सस्कार सानन्द सम्पन्न हुआ।

**प्रथम मिलन**

शुक्ल पक्ष द्वादशी तिथि थी। सुहागरात की सुमधुर वेला थी। विजय मन-ही-मन कुछ बेचैन-सा था। सुहावनी सुहाग-रात मे मिलनोत्सुक प्रियतमा को वह कैसे समझा पायेगा। यह वेला शुक्ल पक्ष की पूर्णिमा के बाद आती तो कितना अच्छा होता।

विजय जितेन्द्रिय था। वह पवित्र विचारो का धनी था। वह दैहिक के साथ-साथ मानसिक ब्रह्मचर्य का भी सम्यक् आराधक था, अत. उसकी आकुलता कामुकता-जनित नही थी, पत्नी की सभावित मनोव्यथा और निराशा-प्रसूत थी।

दोनो का माधुर्यमय मिलन हुआ। उत्सुकता, प्रहर्ष, प्यार, स्नेहमय, तादात्म्य सुखद साहचर्य एव सरस आकर्षण के मूक आदान-प्रदान मे वे युगल प्रेमी तन्मय थे। विजय विजया के मुखचन्द्र का सुधा-पान करता हुआ अघाता नही था। विजया नारी-सुलभ लज्जा से मुख नीचा किये पति के प्रति सर्वस्व-समर्पण का स्नेहल उपहार लिए बैठी थी।

विजय ने मौन तोड़ा और कहा—"प्रिये! आज की यह प्रतीक्षित रजनी इसी रूप मे अवसान पाए—तुम्हारे मुख-चन्द्र की सुधासिक्त ज्योत्स्ना मे सराबोर होता हुआ मैं एकटक उसे निहारता रहूँ।"

विजया समझ नही सकी, उसका प्रियतम क्या कह रहा है। उसकी नि शब्द जिज्ञासा उसकी सोत्सुक मुखमुद्रा के कारण विजय से छिपी नही रह सकती। उसने कहा—प्रिय! हमारे मधुर मिलन मे केवल तीन दिन का विलम्ब है। तीन दिन का काल ही कितना होता है। झट बीत जायेगा, पर, तुम कुछ बोलती नही हो, क्या बात है?"

विजया ने कहा—"स्वामिन्! तीन दिन की कोई बात नही है। मधुर मिलन की प्रतीक्षा मे तीन दिन तो क्या, तीन मास और तीन वर्ष भी कुछ नही हैं। मिलन की प्रतीक्षा का अपना अनुपम एव अनिर्वचनीय सुख है। यह आप जो रहस्यात्मक-सी भाषा मे कुछ कहते जा रहे हैं, मैं उसका अभिप्राय समझ नही पा रही हूँ। इस प्रतीक्षा के पीछे क्या दासी का कोई अपराध है? अथवा और कोई विशेष हेतु है, यह रहस्य उद्घाटित करने की कृपा कीजिए।"

**रहस्योद्घाटन**

विजय ने कहा—"तुम तो सौम्य-हृदया हो। तुम्हारे से कभी किसी अपराध की आशका ही मैं नही मानता। वस्तुत बात यह है, विवाह से पूर्व एक प्रसग बना—एक मुनि के उपदेश से उत्प्रेरित होकर मैंने उनसे एक प्रतिज्ञा ली कि प्रत्येक मास के शुक्ल पक्ष के पन्द्रह दिन मे ब्रह्मचर्य का पालन करूँगा। शुक्ल पक्ष के अब केवल तीन ही दिन तो अवशिष्ट हैं।"

विजय के मुख से ज्योही यह सुना, विजया स्तब्ध रह गई। धरती मानो उसके पैरो के नीचे से खिसकने लगी। उसके नेत्रो से आँसू टपक पड़े। केवल उसके मुँह से इतना ही निकला—"स्वामिन्!"

यह दृश्य देखकर विजय चौक गया। वह कुछ भी समझ नही सका, यह क्या हो गया। कुछ गम्भीर होकर उसने विजया से कहा—"प्रियतमे! तुम एकाएक इतनी घबरा गई।

अभी तो तुमने तीन वर्ष तक की मधुर प्रतीक्षा की चर्चा की थी। फिर ऐसा विचलन, ऐसी अस्थिरता, ऐसी व्याकुलता; यह सब क्यो, मैं कुछ भी नही समझ पा रहा हूँ ?"

## भाग्य का विचित्र खेल

"नाथ ! भाग्य और संयोग की अप्रत्याशित, अपरिकल्पित विडम्वना ने मुझे सहसा झकझोर दिया। उसका आघात मैं झेल नही सकी, अस्थिर हो गई। स्वामिन् ! अब हमारा लौकिक अर्थ मे वैवाहिक मिलन जीवन मे कभी नही होगा।"

विजय हतप्रभ-सा हो बोल उठा—"विजया ! क्या कहती हो ? पुरुष और नारी के स्नेह-सपृक्त, सहज, सुकोमल तन्तुओ से सयोजित मधुर मिलन से क्या हम सदैव वञ्चित रहेगे ? मैं समझ नही पा रहा हूँ, यह कैसी विडम्वना है ?"

स्वामिन् ! पत्नी पति की अर्धांगिनी होती है। महीने में पन्द्रह दिन आप ब्रह्मचर्य का पालन करें और पन्द्रह दिन मैं करूँगी। हमारा समस्त मास ब्रह्मचर्य की आराधना मे ही व्यतीत होगा। मास की ही ज्यो वर्ष व्यतीत होगा। एक ही क्यो, ऐसे अनेक, अनेकानेक वर्ष व्यतीत होते जायेंगे। हम विवाहित ब्रह्मचारियो के जीवन का यही क्रम रहेगा। हमे भोग की सुखानुभूति को, जिसका मूल वासना में है, त्याग के अनन्य आनन्द मे, जिसका उत्स आत्मा की निर्मलावस्था है, बदल देना होगा।"

"अब भी मैं नही समझ सका प्रिये ! तुम क्या कहना चाहती हो ?"

## आंशिक व्रत की जीवन-व्रत मे परिणति

"स्वामिन् ! जैसा आपके साथ घटित हुआ, लगभग वैसा ही मेरे साथ भी घटित हुआ। बचपन की बात है, मैंने एक साध्वी से ब्रह्मचर्य की महिमा सुनी। आजीवन प्रत्येक मास के कृष्ण पक्ष के पन्द्रह दिन ब्रह्मचर्य का पालन करने की उसने प्रतिज्ञा ग्रहण की। कितना विलक्षण, विचित्र सयोग बना, आंशिक व्रत समग्र, प्रतिपूर्ण, अखंड व्रत के रूप मे परिणत हो गया। व्रत तो व्रत ही है। उसमें कही कोई छूट या गुंजाइश की बात नही होती।

"यह वैसा सयोग बना, जिसे एषणामय लोक-भाषा मे दु.खद कहा जा सकता है, किन्तु, अध्यात्म का ओज सजोये हमें इसको सुखद रूप मे परिणत करना होगा। मैं इसे अशक्य नही मानती। आत्मा मे निश्चित रूप से अनुपम, अपरिमित, अगाध शक्ति है।"

विजय—"भाग्य का कैसा विचित्र खेल बना, एक पक्ष पूरा जीवन ही बन गया। आत्मा की अप्रतिम शक्तिमत्ता की जो बात तुमने कही, मैं उससे सर्वथा सहमत हूँ। वह तो एक अपरिहार्य सत्य है। हमे आत्म-ओज का संबल लिए इस कल्पनातीत किन्तु, उपस्थित सयोग को सार्थक्य देना ही होगा और मुझे विश्वास है, हम वैसा कर पायेंगे"

## विजया का सुझाव

विजयान्—"स्वामिन् ! मेरे मन मे सहसा एक विचार उठा है। आपसे अनुनय-पूर्वक, आदर-पूर्वक निवेदित करना चाहूँगी। जरा विचारिए, हमारी वंश-परम्परा भी तो चलनी चाहिए। लौकिक कर्तव्यता का यह तकाजा है। वह कैसे चलेगी ?

"मैं हार्दिक प्रसन्नता के साथ आपसे अनुरोध करती हूँ, आप दूसरा विवाह कर लीजिए। सन्तानोत्पत्ति कर पितृ-ऋण से उऋण बनिए। व्रत भी पालिए, ससार भी

भोगिए। मेरे कारण अपने ससार को मत उजाड़िए, जीवन को नीरस मत बनाइए। मैं आपको जो यह कह रही हूँ, हृदय से कह रही हूँ। यह शिष्टाचार मात्र नही है। आपकी दूसरी पत्नी को मैं अपनी छोटी बहिन समझूगी। मुझसे उसको बड़ी बहिन का प्यार प्राप्त होगा, इसे आप निश्चित मानिये। मैं आपके जीवन मे सरसता देखना चाहती हूँ। आपके प्रति मेरे मन मे विद्यमान स्नेह तथा समर्पण का यही तकाजा है, आपका सुख ही मेरे लिए सुख बन जाए।"

## अतर्कित सयोग : एक सौभाग्य

विजय ने कहा—"विजया! तुम निश्चय ही विजया हो। एषणा, लिप्सा और वासना को जीत पाने मे तुम वस्तुत: विजया हो। जयशीला हो। तुम्हारी सहृदयता, उदारता एव शुभेप्सुता असाधारण है, पर, तुम्हारा प्रस्ताव मुझे स्वीकार नही है। मैं दूसरा विवाह नही करूँगा। अतर्कित रूपेण उपस्थित सयोग के कारण, जिसे मैं एक सौभाग्य कहूँगा, जीवन भर के लिए ब्रह्मचर्योपासना का सुअवसर प्राप्त हो गया।

"जन्म-जन्मान्तर मे हम न जाने कितनी बार भोगो मे अनुरत रहे, पर, कभी तृप्ति हुई? घृत डालने से यदि अग्नि बुझे तो भोगो से तृप्ति हो, अत: त्याग का आनन्द लेने का जो यह अवसर बना, मैं इसे कभी नही खो सकता।

"तुमने वश-वृद्धि या वश-परम्परा चलने की बात कही, इस सम्बन्ध मे मेरा विचार अन्य है। पूर्व पुरुषो का नाम, सुकीर्ति, यशस्विता सन्तान से नही होती, सत्यकार्य से होती है। यदि मैं उत्तमोत्तम कार्य करूँगा, यो सहज ही मेरे पूर्व पुरुषो का नाम उजागर होगा, सब चिरकाल तक आदर के साथ उसे लेते रहेंगे।

"विजया! यह क्यो भूल जाती हो, सन्तति ऐसी भी हो सकती है, जो अपने दुष्कृत्यो से अपना भी, अपने पूर्व पुरुषो का भी नाम डुबो दे, उजागर करने के बदले कलकित कर दे, अत: मेरी आस्था निष्प्राण रूढियो मे नही, सत्कृतित्व मे है।"

विजया ने अपने पति को पुन समझाया—"जीवन की मजिल बहुत दूर है, रास्ता बहुत लम्बा है, आपको एक लौकिक सम्बल लेना ही चाहिए। इसमे कुछ भी अनौचित्य नही है।"

## भोग के साहचर्य का त्याग के साहचर्य मे परिणमन

"विजया! मुझे तुम्हारी बातो से अभिनव प्रेरणा प्राप्त हुई है, मेरी सुषुप्त आत्म-शक्ति जागरित हुई है। जब एक सुकुमार नारी आजीवन कठोर ब्रह्मचर्य-व्रत का सोत्साह, सोल्लास पालन कर सकती है, तो फिर एक पुरुष वैसा क्यो नही कर सकता। वह तो पौरुष का, पुरुषार्थ का प्रतीक है, अत: भोग को उद्दिष्ट कर जुड़ा हमारा साहचर्य अब त्याग मे भी साहचर्य बना रहे, ऐसा मेरा सुदृढ निश्चय अन्त:संकल्प है। मैं भी यावज्जीवन ब्रह्मचर्य का पालन करूँगा। व्रताराधन के पुनीत पथ पर दो जीवन-साथियो के रूप मे हम सदा गतिशील रहेगे, अब से यही हमारा जीवन-क्रम होगा।"

पर्याप्त चिन्तन, विचार-विमर्श तथा ऊहापोह के अनन्तर इस नवदम्पति का यही आत्म-निर्णय रहा कि गृहस्थ मे रहते हुए वे अखण्ड, निरपवाद ब्रह्मचर्य की आराधना करते रहेगे। उनका जीवन नैष्ठिक ब्रह्मचारियो का जीवन होगा।

दोनो ने परस्पर यह भी निश्चय किया कि वे इस रहस्य को कही, कभी प्रकट नही करेंगे। किसी भी प्रकार जिस दिन यह प्रकट हो जायेगा, वे मुनि-धर्म स्वीकार कर लेंगे—प्रव्रजित हो जायेंगे।

## ब्रह्मचर्य की अखण्ड आराधना

तलवार की धार पर नगे पैर चलने जैसा दुर्धर, दुष्कर व्रत स्वीकार कर विजय और विजया आत्म-विजय के अभियान पर चल पड़े। ब्रह्मचर्य की अखण्ड, अक्षुण्ण आराधना करते हुए वे गृहि-धर्म का सम्यक् अनुसरण करते रहे।

अनुपम अन्त:-स्थिरता तथा विलक्षण आत्म-पराक्रम का जाज्वल्यमान प्रतीक उनका जीवन एक निराला जीवन था। साथ-साथ रहना, खाना-पीना, हँसना-बोलना, एक ही स्थान मे शयन करना; इत्यादि नित्य-क्रम यथावत् चलते रहने, पारस्परिक सामीप्य बने रहने के बावजूद उनका जीवन जल-कमलवत् निर्लेप था। वे कभी काम-विकार से अभ्याहत नही हुए। सूर्य की तपती हुई किरणो से भी बर्फ न पिघले, अग्नि के निकट रखे जाने पर भी घास न जले, अहि-नकुल पास-पास रहते हुए भी न लडे, ऐसी स्थिति इस नवदम्पत्ति की थी। तरुण अवस्था, स्वस्थ शरीर, धन-वैभव एव सुख-सुविधा के साधनो का वैपुल्य, यह सब होते हुए भी वे सदा काम-भोग से अतीत रहे, वासना से ऊँचे उठे रहे, यही उनकी विशेषता थी, जो लाखो मे किन्ही को प्राप्त हो सकती है। गृहस्थ मे रहते हुए भी तितीक्षा की उच्चत्तम स्थिति व्यक्ति प्राप्त कर सकता है, विजय और विजया इसका सप्राण उदाहरण थे।

यह सब चल रहा था, केवल आत्म-शान्ति के लिए, आत्म-परितोष के लिए। किसी को इसकी भनक तक नही थी।

## श्रेष्ठी जिनदास का मन:-सकल्प

एक महत्वपूर्ण प्रसग उपस्थित हुआ। अगदेश की राजधानी चम्पा मे जिनदास नामक सेठ था। वह द्वादश व्रतधारी श्रमणोपासक था। पच महाव्रतधारी साधुओ के प्रति उसकी अगाध भक्ति थी। साधुओ को देखते ही उसका हृदय खुशी से खिल उठता।

श्री विमल मुनि केवली चम्पा पधारे। अपने शिष्य-समुदाय सहित नगर के बहिर्वर्ती उद्यान मे ठहरे। नागरिक जन केवली भगवान् को वन्दन करने गये। सेठ जिनदास भी गया। केवली भगवान् ने धर्म-देशना दी। सबने सुनी। जिनदास केवली भगवान् के मुखार-विन्द से नि:सृत उपदेशामृत का पान कर परम आह्लादित था।

उपदेश की परिसमाप्ति के अनन्तर जिनदास ने केवली भगवान् से सभक्ति निवेदन किया—"भगवान्! मेरी यह हार्दिक उत्कण्ठा है, तीव्र भावना है, मैं चौरासी हजार मुनिवृन्द को एक साथ पारणा कराऊँ, उन्हे भिक्षा प्रदान करने का सौभाग्य प्राप्त करूँ। प्रभो! क्या मेरी यह उत्कण्ठा, मेरा यह मन:-सकल्प पूर्ण होगा?"

केवली भगवान् ने कहा—"देवानुप्रिय! बड़ा कठिन कार्य है, जो असभव-सा प्रतीत होता है। इतने मुनि उपस्थित हो, सामान्यत यह कल्पना मे बाहर है। यदि किसी भी तरह यह संभव हो सके तो इतने मुनियो को दिया जाने वाला विपुल परिमाणमय भोजन सर्वथा शुद्ध हो, यह भी एक प्रश्न है; अतएव यह सुसाध्य जैसा प्रतीत नही होता।"

श्रमणोपासक जिनदास के मन पर एक ठेस-सी लगी। उसने निराशा के स्वर मे कहा—"प्रभो ! क्या मेरा मन -सकल्प अपूर्ण ही रहेगा, पूरा नही होगा ?"

केवली बोले—"सच्चे मन से किया गया सकल्प कभी अपूर्ण नही रहता जिनदास !"

जिनदास ने सोचा—भगवान् जिन शब्दो मे यह कह रहे है, उसमे आशा की झलक है, मेरे मन -सकल्प के सफल होने का सकेत है।

जिनदास ने केवली भगवान् से पुन निवेदन किया—"प्रभो ! फिर मेरा यह मन - सकल्प किस प्रकार पूर्ण होगा ?"

## संकल्प पूर्ति का रूप

मुनि विमल केवली बोले—"केवल दो व्यक्तियो को भक्ति तथा आदर के साथ पारणा कराने से, भोजन कराने से तुम्हारा संकल्प पूरा हो सकेगा।"

जिनदास को आश्चर्य हुआ। उत्सुकता बढी। मूक जिज्ञासा भी।

अपना आशय स्पष्ट करते हुए केवली भगवान् ने कहा—"ऐसे दम्पत्ति—पति-पत्नी, जिनमे एक प्रत्येक मास के शुक्ल पक्ष मे तथा एक प्रत्येक मास के कृष्ण पक्ष मे ब्रह्मचर्य का पालन करे, यो सम्पूर्ण मास, सम्पूर्ण वर्ष और सम्पूर्ण जीवन-पर्यन्त ब्रह्मचर्य का पालन करे, वे चौरासी हजार मुनियो के तुल्य होते है। उनको पारणा कराने का, भोजन कराने का उतना ही महत्त्व है, जितना चौरासी हजार मुनियो को आहार कराने का।"

## विजय-विजया का नामोद्घाटन

जिनदास सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुआ। किन्तु, उसे मन-ही-मन ऐसा सशय हुआ कि ऐसे पति-पत्नी उसे कहाँ मिलेंगे, जिन्हे भोजन कराकर वह अपना मन-सकल्प सार्थक कर सके। उसे कोई उपाय नही सूझा। तब उसने केवली भगवान् से फिर जिज्ञासा की—"ऐसे परम पवित्र ब्रह्मचर्य के परिपालक, आराधक पति-पत्नी कहाँ प्राप्त होगे भगवन् !"

केवली ने कहा—"कच्छ देश मे अर्हद्दास नामक सेठ है। उसका पुत्र विजय तथा पुत्र-वधू विजया ऐसे ही ब्रह्मचर्य व्रती दम्पत्ति हैं। गृहस्थ मे रहते हुए भी वे सम्पूर्णरूपेण ब्रह्मचर्य की आराधना मे निरत हैं। उनकी भक्ति एव आदर करने से, उनको पारणा कराने से, भोजन कराने से तुम्हारा मन -सकल्प पूरा होगा।"

सेठ जिनदास यह जानकर अत्यधिक प्रसन्न हुआ। वह अपने परिजन-वृन्द सहित कच्छ देश गया। वहाँ जाकर उसने विजय एव विजया की चारित्रिक गरिमा तथा कठोर व्रताराधना की चर्चा करते हुए उनकी मुक्त-कण्ठ से प्रशसा की। विजय तथा विजया की साधना तो आत्म-कल्याण के लिए थी। न उन्होने कभी इसकी चर्चा की और न वैसा करना कभी आवश्यक या अपेक्षित ही माना, इसलिए कच्छ के लोगो ने एक दूर देशवासी सम्भ्रान्त श्रेष्ठी के मुख से उनकी ऐसी प्रशस्ति सुनी तो उन्हे बडा आश्चर्य हुआ। विजय और विजया को बडा सकोच था। उन्होने कभी नही चाहा, उनका शील, उग्र ब्रह्मचर्याराधन प्रचारित-प्रसारित हो।

सेठ जिनदास ने वृहत जन-समुदाय के बीच सेठ अर्हद्दास को सम्बोधित कर कहा—"श्रेष्ठिवर ! आप नही जानते, आपका यह पुत्र एव पुत्रवधू कोई सामान्य उपासक नही हैं।

ये ब्रह्मचर्य-व्रत के महान् आराधक हैं, अखण्ड ब्रह्मचारी हैं। विवाहित होकर भी सम्पूर्णरूपेण ब्रह्मचर्य का परिपालन करने-वाले इस भरत क्षेत्र में अद्वितीय हैं। इनकी भक्ति करने का, आदर करने का, इनको पारणा कराने का, भोजन कराने का उतना ही फल है, जितना चौरासी हजार मुनियों की भक्ति तथा आदर करने का और उन्हे पारणा कराने का, आहार देने का फल होता है। यह केवली भगवान् श्री विमल मुनि ने प्रकट किया है।"

### अभिनन्दन : पारणा

ज्योंही लोगों ने सुना, विजय एवं विजया अखण्ड ब्रह्मचर्य के आराधक हैं, बाल-ब्रह्मचारी है, सब के सब आश्चर्य-चकित हो गये। सबका मस्तक सम्मान एव श्रद्धा से झुक गया।

सेठ जिनदास ने विजय तथा विजया को भक्ति एवं श्रद्धा-पूर्वक पारणा कराया, भोजन कराया। इस प्रकार अपना मन.-सकल्प पूर्ण किया। अपनी सकल्प-पूर्ति से उसके हर्ष का पार नही रहा। जन-जन द्वारा किये जाते विजय और विजया के जय-नाद से आकाश गूंज उठा।

### विजय-विजया श्रामण्य की ओर

विजय और विजया ने परस्पर विचार किया—हम दोनो ने निश्चय किया था, जिस दिन हमारा यह रहस्य खुल जायेगा, हम ससार मे—गृहस्थ मे नहीं रहेंगे, श्रमण धर्म स्वीकार कर प्रव्रज्या ग्रहण कर लेंगे। केवली भगवान् द्वारा यह रहस्य उद्घाटित कर दिये जाने पर आज वह स्थिति उपस्थित हो गई है। अब हमे अपने निर्णय के अनुसार वैसा ही करना चाहिए।

न चाहते हुए भी जो परिस्थिति उत्पन्न हुई, उससे उन्हे इसलिए परितोष था कि इसके कारण सयम-ग्रहण करने का स्वतः प्रसग बन सका। अन्यथा सन्दिग्ध था, वैसा अवसर प्राप्त होता या नही। उन्होंने मन-ही-मन कहा—हमारे लिए यह बडा उत्तम हुआ। सयम की आराधना करेंगे, हमारा मनुष्य-भव सफल होगा। अपने जीवन के चरम लक्ष्य की पूर्ति मे हम उत्तरोत्तर आगे बढते जायेंगे।

### उज्ज्वल, निर्मल चारित्र्य की आराधना

उन्होंने बडे उच्च, उत्कृष्ट आत्म-परिणामो द्वारा सयम स्वीकार किया। वे मुनि विजय तथा साध्वी विजया के रूप मे परिणत हो गये।

वे उज्ज्वल, निर्मल चारित्र्य की आराधना करने लगे। कठोर तप, नियम, स्वाध्याय, ध्यान, व्युत्सर्ग आदि द्वारा आत्म-मार्जन, आत्माभ्युदय एव आत्मोत्कर्ष के पथ पर अनवरत बढते गये। अपने जीवन का सार्थक्य साधा। उत्कट ब्रह्मचर्याराधना मे भारतीय इतिहास का निश्चय ही यह एक अद्भुत उदाहरण है।"[1]

---

१. आधार—उपदेशप्रासाद।

## पिप्पलीकुमारभद्रा कापिलायनी

### जन्मजात संस्कार

मगध देश का प्रसग है। वहाँ महातिथ्य नामक ब्राह्मण-ग्राम मे कपिल नामक ब्राह्मण रहता था। उसके एक पुत्र था। वह बडा सुन्दर, सुकुमार और सौम्य था। उसका नाम पिप्पलीकुमार था। उसमे वैराग्य के जन्मजात सस्कार थे। वह क्रमश बडा हुआ। जब वह बीस वर्ष का हुआ माता-पिता ने चाहा, वे उसका विवाह करें। उन्होने पुत्र के समक्ष यह प्रस्ताव रखा। माणवक पिप्पली ने अपने दोनो कानो मे अगुलियाँ डाल ली। माता-पिता से कहा—"मुझे यह मत सुनाइए। मैं विवाह नही करूगा ब्रह्मचर्य-वास करूगा, प्रव्रजित होऊगा।"

माता-पिता ने ज्योही पिप्पलीकुमार के मुख से यह सुना, वे स्तब्ध रह गये। इकलौता प्यारा बेटा विवाह न करे, इसकी कल्पना मात्र से उनका रोम-रोम काँप गया। उन्होने कहा—"पुत्र ! ऐसा कैसे हो सकता है ? तुम्ही तो हमारे एक मात्र आशा केन्द्र हो।"

### स्वर्ण-पुत्तलिका

पिप्पलीकुमार माता-पिता की मनोदशा देखकर बडा चिन्तित हुआ, किन्तु, वह दृढ सस्कार-सम्पन्न था, सकल्प का धनी था। मन-ही-मन यह दृढ निश्चय किये रहा कि वह वैवाहिक जीवन स्वीकार नही करेगा। वह अपने माता-पिता को अनेक प्रकार से समझाता, किन्तु, उसके समझाने का उनके मन पर कोई असर नही होता। वे बार-बार विवाह की रट लगाते रहते। पिप्पलीकुमार विनय-पूर्वक अस्वीकार करता रहता।

पिप्पलीकुमार ने विचार किया—माता-पिता ममता-वश मेरी बात नही मानते, अत मुझे कोई ऐसा उपाय खोजना चाहिए, जिससे सहज ही यह प्रसग टल सके।

उसने खूब सोच-विचार कर स्वर्णकार से एक परम रूपवती स्वर्ण-कन्या का निर्माण करवाया। उसे लाल वस्त्र पहना कर, विविध प्रकार के पुष्पो एव आभरणो से आभूषित कर वह अपने घर लाया। माता-पिता को भुलावे मे डालने की भावना से उसने उनसे कहा—"यदि ऐसी कन्या मिले तो मैं विवाह करू, अन्यथा नही।" वह मन-ही-मन समझता था, ऐसी कन्या कही भी प्राप्त नही होगी। विवाह का प्रसग स्वय टल जायेगा। उसे अपना सकल्प पूर्ण करने का अवसर सहज ही प्राप्त हो जायेगा।

### कन्या की खोज

पुत्र के मुह से यह सुनकर माता-पिता का मन हर्ष से खिल गया। उन्होने सोचा—ऐसी कन्या खोज निकालेंगे, माणवक का विवाह रचायेंगे।

खूब धनाढ्य थे ही। अपने विश्वस्त आठ ब्राह्मणो का एक पर्यटक-दल बनाया। उन्हे वह स्वर्ण-कन्या सौंपी और कहा—"जहाँ भी ऐसी जाति, गोत्र, कुलशील युक्त ऐसी कन्या मिले, सम्बन्ध निश्चित करो। कोई चिन्ता नही, जो भी व्यय हो, गाँव-गाँव और नगर-नगर को छान डालो।"

पर्यटक-दल उस स्वर्ण-प्रतिमा को लिये निकल पडा। गाँव-गाँव, नगर-नगर घूमता गया, पर, वैसी कन्या कहाँ प्राप्त हो। उन्हे यो घूमते देख अनेक लोगों को कुतूहल होता, अनेक जन उपहास करते, किन्तु, पर्यटक दल के लोग इसकी कुछ चिन्ता किये बिना अपने

स्वामी की इच्छा-पूर्ति करने का लक्ष्य लिये अविश्रान्त रूप में घूमते रहे। इसी क्रम के बीच जब वे एक नगर में पहुँचे तो वहाँ लोगों ने कहा—"मद्र देश जाओ। ऐसा रूप वहीं मिलेगा। और कहीं मत भटको।"

पर्यटक-दल को एक सहारा मिला। वह चलता-चलता मद्र देश पहुँचा। पर्यटक दल के लोग स्वर्ण-प्रतिमा-जैसी कन्या की खोज में मद्रदेश में घूमने लगे।[1]

### भद्रा कापिलायनी की दाई : परिचय

एक बार का प्रसंग है, वे ब्राह्मण घूमते-घूमते मद्रदेश के सागल नामक नगर के बाहर एक सरोवर पर टिके। स्वर्ण-प्रतिमा को एक ओर रखा। सागल[2] नगर के कौशिक गोत्र ब्राह्मण की कन्या भद्रा कापिलायनी की दाई सरोवर के घाट पर नहाने आई। उसकी दृष्टि स्वर्ण-प्रतिमा पर पड़ी। उसे आश्चर्य हुआ—भद्रा कितनी विनयशून्य है, जो यहाँ आकर खड़ी है। यह सोचकर वह पास आई और पीठ पर थप्पड़ मारा। तब उसे पता चला, वह तो स्वर्ण-प्रतिमा है। वह बोली—"मैंने समझा था, यह मेरी स्वामिनी है, यह तो मेरी स्वामिनी भद्रा के कपड़े लेकर चलने-वाली दासी जैसी भी नहीं है।"

यह देख, सुनकर ब्राह्मणों को बड़ा कुतूहल हुआ। वे उसके पास आये, उसे घेर कर पूछने लगे—"क्या तुम्हारी स्वामिनी ऐसे रूप की है?"

दाई ने कहा—"मेरी स्वामिनी इस स्वर्ण-प्रतिमा से कहीं सौ गुनी, हजार गुनी, लाख गुनी रूपवती है। उसकी यह विशेषता है, बारह हाथ विस्तीर्ण घर में बैठे रहने पर भी उसकी देह-द्युति से अन्धकार मिट जाता है, दीपक की कोई आवश्यकता नहीं रहती।"

### भद्रा का वाग्दान

दाई ने पर्यटक-दल के लोगों से पूछा—"स्वर्णमयी कन्या लिये उनके घूमने का क्या प्रयोजन है?" ब्राह्मण ने सारा वृत्तान्त कहा और वे उस कन्या के साथ भद्रा के पिता के पास आये। उसने उनका स्वागत किया। सारी बात बतलाकर उन्होंने पिप्पलीकुमार के लिए भद्रा की याचना की। पिता प्रसन्न हुआ। भद्रा सोलह वर्ष की थी, विवाह-योग्य थी। गोत्र, जाति एवं वैभव में अपने तुल्य यह सम्बन्ध उसके पिता को अच्छा लगा। उसने भद्रा से विवाह के विषय में पूछा। भद्रा ने अपने दोनों कानों में अंगुलियाँ डालकर कहा—"मैं यह नहीं सुनना चाहती। मैं विवाह नहीं करूंगी, प्रव्रज्या स्वीकार करूंगी।"

पिता के हृदय पर सहसा एक भीषण आघात लगा। उसे यह कल्पना तक नहीं थी कि उसकी फूल-सी सुकुमार बेटी कठोर ब्रह्मचर्य-वास स्वीकार किये रहने का संकल्प लिये है। उसने भद्रा को बार-बार समझाया, किन्तु, भद्रा अपने संकल्प को दुहराती रही कि उसे विवाह करना कदापि स्वीकार नहीं है। ऐसा होते हुए भी भद्रा के पिता ने, कन्या आगे चलकर समझ जायेगी, इस आशा से पर्यटक-दल के लोगों को भद्रा के विवाह की स्वीकृति दे दी। वाग्दान (सगाई) का दस्तूर कर दिया तथा विवाह की तिथि निश्चित कर दी।

पर्यटक-दल अपना लक्ष्य पूर्ण हुआ जान बड़ा परितुष्ट हुआ। वह मद्रदेश से प्रस्थान कर यथासमय वापस मगध पहुँचा। विप्र-दम्पति को सारा वृत्तान्त सुनाया। विप्र-दम्पति ने

---

१. रावी तथा चिनाब नदियों के बीच के प्रदेश की पहचान मद्रदेश से की जाती है।
२. स्यालकोट

जो स्वप्न सजोया था, उसके पूर्ण होने के आसार उन्हें नजर आने लगे। उन्हे अपार हर्ष हुआ। उन्होने पर्यटक-दल को पुरस्कृत कर बिदा किया।

### भद्रा-पिप्पलीकुमार : चिन्तित

घटनाक्रम के इस नये मोड से पिप्पलीकुमार बडा चिन्तित हुआ। वह दुविधा मे पड गया, इस स्थिति से कैसे निपटा जाए। उधर भद्रा की भी वैसी ही स्थिति थी। दोनो के मन मे यही था; कैसे भी हो, विवाह का प्रसग टले। दोनो के मन मे एक ही विचार उठा, पत्र लिखें और उसमे अपने संकल्प का स्पष्ट रूप मे उल्लेख करें।

पिप्पलीकुमार ने भद्रा को लिखा—"मैं प्रव्रज्या के लिए कृतनिश्चय हूँ। मुझसे विवाह क्यो करना चाहती हो? उससे तुम्हारा क्या प्रयोजन है?" ठीक ऐसा ही पत्र भद्रा ने पिप्पलीकुमार को सम्बोधित कर लिखा कि मैं विवाह करना नही चाहती। आजीवन ब्रह्मचर्य वास करूंगी। मुझसे आप क्यो विवाह करते हैं? उससे आपका क्या सधेगा?

### पत्र-परिवर्तन

दोनो ने अपने विश्वस्त पत्र-वाहको को पत्र सौपे और उन्हे गुप्त रूप मे यथा-स्थान पहुँचाने के आदेश दिये। पिप्पलीकुमार का पत्र-वाहक मगध से मद्रदेश की ओर चल पडा तथा भद्रा का पत्र-वाहक मद्रदेश से मगध की ओर रवाना हुआ। चलते-चलते ऐसा सयोग बना, दोनो पत्र-वाहक, जिनमे एक पूर्व दिशा मे और दूसरा पश्चिम दिशा से चल रहा था, मार्ग मे एक स्थान पर मिले, एक वृक्ष की छाया मे बैठे। दोनो का परस्पर परिचय हुआ। दोनो बडे आश्चर्यान्वित थे, कैसा विचित्र सयोग है, एक पिप्पलीकुमार की ओर से भद्रा को तथा दूसरा भद्रा की ओर से पिप्पलीकुमार को पत्र पहुँचाने जा रहा है। दोनो जानते थे, भद्रा और पिप्पलीकुमार के वैवाहिक सम्बन्ध की बातचीत है। दोनो का माथा ठनका। कही बसता घर उजड न जाए, इसलिए दोनो ने परस्पर परामर्श कर यह निश्चय किया कि पत्र खोल लिये जाए। अस्तु, उन्होने पत्र खोले। उन्हे पढा तो उनके पैरो के नीचे की धरती खिसकने लगी। यह जानकर वे बडे व्यथित हुए कि पिप्पलीकुमार और भद्रा दोनो ही ब्रह्मचर्य वास के लिये कृतसकल्प हैं। यह सम्बन्ध नही हो पायेगा। सासारिक ममतावश उनके मन मे आया कि पत्र बदला दे, इन पत्रो के स्थान पर दूसरे पत्र लिखें। उन पत्रो को उन्होने फाड डाला। जगल मे फेंक दिया। उन्होने वैवाहिक सम्बन्ध जोडने के लक्ष्य से दूसरे पत्र लिखे, जिनमे दोनो की ओर से एक-दूसरे के प्रति पृथक्-पृथक् ऐसा भाव व्यक्त किया गया कि जो भी स्थिति हो, मुझे तुम्हारे साथ विवाह स्वीकार है।

पत्र दोनो के पास पहुँचे। दोनो को बडा आश्चर्य हुआ—ब्रह्मचर्यवास और विवाह; यह कैसा रहस्य है! और कोई उपाय नही था। निश्चित तिथि पर बडे आनन्दोत्साह एवं साज-सज्जा के साथ पिप्पली कुमार और भद्रा का विवाह हो गया।

### प्रथम रात्रि : विचित्र स्थिति

प्रथम रात्रि—सुहाग रात्रि का समय था। शयन-कक्ष सजा था। भद्रा तथा पिप्पली-कुमार शयन कक्ष मे आये। दोनो की ओर से एक ही प्रयत्न था—वे एक-दूसरे से अस्पृष्ट रहे। भद्रा चाहती थी, पिप्पलीकुमार उसका स्पर्श न करे तथा पिप्पलीकुमार चाहता था,

भद्रा उसका स्पर्श न करे। कुछ देर तक यह स्थिति चलती रही। दोनो एक-दूसरे को नही समझ सके। पर जिज्ञासा हुई।

### गृहि-जीवन में पूर्ण ब्रह्मचर्य का संकल्प

सारी बात सामने आई। तब उन्हे समझते देर नही लगी कि उनके पत्र बदल दिये गये। खैर, फिर भी दोनो ने सन्तोष माना और परस्पर निश्चय किया कि वे गृहस्थ मे रहते हुए भी ब्रह्मचर्य व्रत का पूर्णत. पालन करेंगे। उनका समग्र बाह्य-सम्बन्ध पति-पत्नी का रहेगा। शयन भी एक ही शय्या पर करेंगे, किन्तु, अपना ब्रह्मचर्य अखण्डित रखेंगे। एक शय्या पर सोते हुए वे दोनो अपने मध्य एक पुष्पमाला रखेंगे। मन मे वासना का उदय होते ही माला मुरझा जायेगी।

वे गृही के रूप मे रहने लगे। दोनो का ब्रह्मचर्य-व्रत अखण्ति रूप मे चलता रहा। बाह्य रूप मे उनके पति-पत्नी सम्बन्ध मे कोई प्रतिकूलता प्रतीत नही होती थी। माता-पिता शान्त थे। उन्हे परितोष था, बेटा और बहू सुख से रह रहे है। उन्होने घर-गृहस्थी तथा व्यापार-व्यवसाय का सारा उत्तरदायित्व बहू और बेटे को सौंप दिया। पिप्पलीकुमार खेती और व्यापार सम्भालने लगा तथा भद्रा घर का सब कार्य, व्यवस्था देखती थी। जब तक माता-पिता जीवित रहे,यह सब चला

### रोमांचक घड़ी

पिप्पलीकुमार एक दिन अपने गहनो से सजे घोडे पर सवार होकर खेत पर गया। खेत लोगो से घिरा था। वह खेत की मेड़ पर खडा हुआ। उसने खेत पर नजर दौडाई तो देखा, हलो द्वारा विदारित स्थानो मे कौए आदि पक्षी कीडो-केंचुओ को निकाल-निकाल कर खा रहे थे। उसने अपने आदमियो से पूछा—"भाइयो! ये क्या खा रहे हैं?"

उन्होने कहा—"ये कीडो-केंचुओ को खा रहे है।"

पिप्पलीकुमार बोला—"इनका पाप किसको लगेगा?"

उन्होने उत्तर दिया—"आर्य! इनका पाप आपको लगेगा। हम तो आपके आज्ञाकारी अनुचर है।"

यह सुनते ही पिप्पलीकुमार विचार-मग्न हो गया। उसने मन-ही-मन निश्चय किया कि सारी सम्पत्ति, धन-धान्य आदि भद्रा को सौंपकर प्रव्रजित हो जाऊगा।

इसी प्रकार का प्रसग भद्रा के साथ भी घटित हुआ। भद्रा ने तीन घडे तिल सुखाने के लिए दासियो द्वारा फैलाये गये। वह दासियो के साथ वहाँ बैठी, तिलो मे स्थित कीडो को पक्षियो द्वारा खाये जाते देखा। उसने दासियो से पूछा—"ये क्या खा रहे हैं?"

दासियाँ बोली—"आर्ये! ये कीड़े खा रहे हैं?"

भद्रा ने पूछा—"यह पाप किसको होगा?"

दासियो ने कहा—"आर्ये! यह पाप आपको ही होगा। हम तो वही करती है, जो आप कहती हैं।"

भद्रा सहसा चौंक उठी—यह सारा पाप मुझको लगता है! मुझे तो मात्र चार हाथ कपडे तथा नाली भर—लगभग सेर भर भात की आवश्यकता है। यह सब मैं क्यो करू। यदि ऐसा ही क्रम रहा तो हजार जन्म मे भी मैं इनसे उन्मुक्त नही हो पाऊगी। आर्यपुत्र ज्यो ही आयेंगे, उनको धन-वैभव, घर-गृहस्थी सौंपकर मैं प्रव्रज्या स्वीकार करूंगी।

**प्रव्रज्या**

पिप्पलीकुमार स्नानादि से निवृत्त होकर आया, सुन्दर पलग पर बैठा। उसके लिए चक्रवर्ती जैसा भोजन सजा था। उसने भद्रा के साथ भोजन किया। फिर दोनो एकान्त मे बैठे।

दोनो ने अपना मन सकल्प परस्पर प्रकट किया। दोनो ने एक-दूसरे पर गृहि-जीवन मे टिके रहने के लिए बहुत जोर डाला, किन्तु, दोनो ही उच्च सस्कारी एव दृढ संकल्पी थे। अपने निश्चय पर अडिग रहे। दोनो ने यही निर्णय किया कि जब हम दोनो का मन इतना विरक्त है, तो उत्तम यही होगा, हम दोनो ही प्रव्रजित हो जाए।

सोचने लगे, इतनी विपुल सम्पत्ति का क्या किया जाए? यदि किसी को देंगे तो न जाने उसका वह कैसा उपयोग करेगा। सभव है, वह उसका पाप-कृत्यो मे व्यय करे, इसलिए यही समुचित होगा, हम इसे ज्यो-का-त्यो छोड दें, इसे चाहे जो ले, चाहे जैसा हो। हमारा उससे कोई सम्बन्ध न रहे।

ऐसा निश्चित कर उन्होने मिट्टी के भिक्षा-पात्र मंगवाये। दोनो ने एक-दूसरे के केश काटे। अपना सकल्प दुहराया—ससार मे जो अर्हन् है, उन्हे उद्दिष्ट कर अनुसृत कर हम यह प्रव्रज्या स्वीकार करते हैं। उन्होने झोली मे पात्र डाले। उसे कन्धे से लटकाया। महल के नीचे उतरे। धन-दौलत, माल-असवाव जो जहाँ था, उसे वही छोड अपनी मजिल की ओर चल पडे। घर के कर्मचारियो, दास-दासियो आदि मे से किसी को इसकी भनक तक न पडी।

चलते-चलते माणवक पिप्पलीकुमार ने भद्रा से कहा—"हम दोनो को साथ चलते देखकर लोग सोचे, अपना चित्त दूषित करे—ये प्रव्रजित होकर भी साथ चलते है, पृथक् नही हो सकते। लोग पाप से अपना मन विकृत कर नरकगामी हो सकते हैं, इसलिए उत्तम यही है, हम अब अलग-अलग रास्तो से चलें। एक रास्ता तुम लो, एक मैं लू।"

भद्रा ने कहा—"आर्य! आपका कथन सर्वथा समुचित है। प्रव्रजित पुरुषो के लिए स्त्री का साथ रहना बाधा-जनक है। हमारा साथ चलते रहना दोषपूर्ण प्रतीत होगा, अत हम अलग-अलग हो जाए।" यह कहकर भद्रा ने पिप्पलीकुमार की तीन बार प्रदक्षिणा की, वन्दन किया, हाथो से अजलि वांधे कहा—"लाखों कल्पो से चला आता साथ हम आज सर्वथा छोड देगे। पुरुष दक्षिण जातीय है, अत आप दक्षिण का—दाहिनी ओर का रास्ता ले। स्त्रियाँ वाम जातीय है; अत मैं बाईं ओर का रास्ता लेती हूँ।" यो कह कर, नमन कर भद्रा ने बाया रास्ता लिया। माणवक पिप्पली दायें रास्ते से चल पडा।

**तथागत की गरिमा**

तब सम्यक् सबुद्ध तथागत वेणुवन महाविहार के अन्तर्गत गन्ध कुटी मे अवस्थित थे। उन्हे ध्यान मे दृष्टिगोचर हुआ—पिप्पली माणवक और भद्रा कापिलायनी अपार सम्पत्ति का परित्याग कर प्रव्रज्या-पथ पर समारूढ हैं। मुझे स्वय उनकी अगवानी करनी चाहिए। भगवान् ने स्वय अपने पात्र-चीवर उठाये। वहाँ विद्यमान अस्सी महास्थविरो मे से किसी के भी समक्ष कुछ चर्चा नही की। वे गन्ध कुटी से निकले। तीन गव्यूति—कोश सामने आये, राजगृह एव नालन्दा के मध्य बहुपुत्रक नामक वटवृक्ष के नीचे आसन लगाकर स्थित हुए। पिप्पली माणवक महाकाश्यप ने उन्हे देखा। सोचा, ये हमारे शास्ता होंगे, इन्ही को उद्दिष्ट

कर हम प्रव्रजित हुए है। जहाँ से शास्ता दृष्टिगत हुए, वही से वे विनत होकर चले, तीन स्थानो मे वन्दन किया, भगवान् के समीप आये, निवेदित किया—"भन्ते ! आप मेरे शास्ता है—गुरु है ! मैं आपका श्रावक हूँ—शिष्य हूँ।" भगवान् ने उन्हे यथावत् उपदिष्ट कर उपसम्पदा प्रदान की।"

## चीवर-परिवर्तन

भगवान् ने महाकाश्यप को अपना अनुचर श्रमण बनाया। शास्ता की देह महापुरुषोचित बत्तीस उत्तम लक्षणो से युक्त थी। महाकाश्यप की देह में सात उत्तम लक्षण थे। जैसे किसी बडी नौका से बँधी डोगी उसके पीछे-पीछे चलती जाती है, उसी प्रकार महाकाश्यप शास्ता के पीछे-पीछे कदम बढाते जाते थे। शास्ता ने थोडा रास्ता पार किया। मार्ग से हटकर उन्होने कुछ संकेत किया, जिससे लगा, वे वृक्ष के नीचे बैठना चाहते हैं। स्थविर ने यह जानकर कि शास्ता की बैठने की इच्छा है, अपने द्वारा पहनी हुई सघाटी को उतारा, उसके चार पर्त किये, उसे बिछा दिया। शास्ता उस पर बैठे। चीवर को हाथ से छूते हुए, मलते हुए बोले—"काश्यप ! तुम्हारी यह रेशमी सघाटी कोमल है?" महाकश्यप ने सोचा—शास्ता मेरी सघाटी की कोमलता की चर्चा कर रहे हैं। स्यात् धारण करना चाहते हों। उन्होने कहा—"भन्ते आप इस सघाटी को धारण करें।" शास्ता बोले—"काश्यप ! फिर तुम क्या पहनोगे ?"

काश्यप ने निवेदन किया—"भन्ते ! यदि आपका वस्त्र मुझे प्राप्त होगा तो पहन लूंगा।"

शास्ता ने कहा—"यह मेरा चीवर, जो पहनते-पहनते जीर्ण हो गया है, जो पासुकूल है—फटे चीथडो को सी-सी कर जोडने से बना है, क्या तुम धारण कर सकते हो ? यह पहनते-पहनते जीर्ण बना बुद्धो का चीवर है। अल्पगुण पुरुष इसे धारण करने मे समर्थ नही होता। सक्षम, धर्मानुसरण मे सुदृढ, आजीवन पांसुकूलिक पुरुष ही इसे धारण करने का अधिकारी है।"

यो कहकर शास्ता ने स्थविर महाकाश्यप के साथ चीवर-परिवर्तन किया। भगवान् बुद्ध ने स्थविर महाकाश्यप का चीवर धारण किया और स्थविर ने भगवान् का चीवर पहना। स्थविर महाकाश्यप को इसका जरा भी अहंकार नही हुआ कि उन्होने बुद्ध-चीवर प्राप्त कर लिया है, अब उनके लिए क्या करना अवशेष है। वे केवल सात दिन पृथग्जन—अप्राप्त तत्वसाक्षात्कार रहे। आठवें दिन वे प्रतिसवित् सम्पन्न हो गये, अर्हत् पद प्राप्त कर लिया लिया।"

भगवान् बुद्ध के जीवन की यह एक महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक घटना मानी जाती है। इससे पिप्पली माणवक—स्थविर महाकाश्यप के अत्यन्त सस्कारी एव पवित्र जीवन का पता चलता है।

## बुद्ध-संघ में प्रतिष्ठा

महाकाश्यप बडे विद्वान् थे। वे बुद्ध-सूक्तो के व्याख्याकार के रूप मे प्रसिद्ध रहे है। बुद्ध के निर्वाण प्रसग पर वे मुख्य निर्देशक रहे हैं। पाँच सौ भिक्षुओ के परिवार से विहार करते जिस दिन और जिस समय वे चिता-स्थल पर पहुँचते हैं; उसी दिन, उसी समय बुद्ध

की अन्त्येष्टि होती है ।[1]

अजात शत्रु ने इन्ही के सुझाव पर राजगृह मे बुद्ध का धातु निधान (अस्थि गर्भ) बनवाया, जिसे कालान्तर मे सम्राट् अशोक ने खोला और बुद्ध की धातुओ को दूर-दूर तक पहुँचाया ।[2]

ये महाकाश्यप ही प्रथम बौद्ध सगीति के नियामक रहे है ।[3]

### भिक्षुणी भद्रा कापिलायनी

भद्रा ने भी एक परम उच्च साधनावती भिक्षुणी के रूप मे अपना जीवन अत्यन्त तितिक्षा-भाव से व्यतीत किया । प्रस्तुत ग्रथ के प्रथम खण्ड मे जैसा उल्लेख हुआ है, बुद्ध ने एतदग्ग वग्ग[4] मे अपने इकतालीस भिक्षुओ तथा बारह भिक्षुणियो को नामग्राह अभिनन्दित किया है एव पृथक्-पृथक् गुणो मे पृथक्-पृथक् भिक्षु-भिक्षुणियो को अग्रगण्य बताया है ।

भिक्षुणियो मे अग्रगण्याओ की चर्चा के प्रसग मे बुद्ध ने कहा—"भिक्षुओ ! पूर्व जन्म की अनुस्मरणकारिकाओ मे भद्रा कापिलायनी अग्रगण्या है ।"[5]

इस प्रकार पिप्पलीकुमार तथा भद्रा ने भिक्षु महाकाश्यप और भिक्षुणी भद्रा कापिलायनी के रूप मे अपना साधनामय जीवन सार्थक बनाया ।[6]

---

१ दीघनिकाय, महापरिनिब्बाण सुत्त ।

२ दीघनिकाय-अट्ठकथा, महा परिनिब्बाण सुत्त ।

३. विनयपिटक, चुल्लवग्ग, पचशतिका खन्धक ।

४. अगुत्तर निकाय, एकक निपात, १४ के आधार पर ।

५ आगम और त्रिपिटक . एक अनुशीलन, खण्ड १, पृष्ठ २५५

६ आधार—थेरगाथा अकट्ठथा ३०, सयुत्त निकाय अट्ठकथा १५ १ ११, अगुत्तर निकाय अट्ठकथा १ १ ४, बुद्धचर्या पृष्ठ ४१-४५ ।

# २० चार प्रत्येक बुद्ध : जैन एवं बौद्ध-परम्परा में

चार प्रत्येक बुद्धों की मान्यता जैन परम्परा का एक मुख्य प्रसंग है। बौद्ध-परम्परा में एक ही विमान से चार देवों का एक साथ च्युत होना, चार विभिन्न राजाओं के रूप में उत्पन्न होना, चार राजाओं का एक-एक विशेष निमित्त से प्रतिबुद्ध होना तथा विहार-चर्या में चारों का एक यक्षायतन में आ मिलना, इस प्रसंग की विशेषताएँ हैं। उत्तराध्ययन के अनुसार करकण्डु कलिंग देश में, द्विमुख पाञ्चाल देश में, नमि विदेह देश में और नग्गति गान्धार देश में हुए।[1] इनके प्रतिबुद्ध होने के चार निमित्त यथाक्रम से वृषभ, इन्द्रध्वज, कंकण व आम्रवृक्ष बताए गये हैं। इन चार प्रत्येक बुद्धों के जीवन-वृत्त व जीवन-प्रसंग उत्तराध्ययन के व्याख्या ग्रंथों में पर्याप्त रूप से मिलते हैं।[2] ये चार प्रत्येक बुद्ध कालक्रम की दृष्टि से कब हुए, वह ठीक से कह पाना कठिन है। इस विषय में नाना विद्वानों की नाना धारणाएँ हैं।

डा० हेमचन्द्र राय चौधरी ने अपने ग्रंथ 'पोलिटिकल हिस्ट्री ऑफ एनशिएंट इण्डिया' में बौद्ध जातकों में वर्णित प्रत्येक बुद्धों की चर्चा करते हुए उन्हें पार्श्व की परम्परा में बताया है। इसी धारणा के आधार पर उनका काल-निर्णय भी उन्होंने किया है।[3]

इतिहासविद् श्री विजयेन्द्र सूरि ने अपने 'तीर्थंकर महावीर भाग-२' में राय चौधरी की उक्त धारणा का खंडन किया है।[4]

डा० हीरालाल जैन ने चार प्रत्येक बुद्धों में से एक करकण्डु का समय ई० पू० ८०० से ५०० के मध्य का माना है।[5]

डॉ० ज्योति प्रसाद जैन का मानना है—करकण्डु चरित के नायक कलिंग के शक्तिशाली नरेश करकण्डु भी ऐतिहासिक व्यक्ति हैं। वे तीर्थंकर पार्श्व के तीर्थ में ही उत्पन्न हुए थे, और उन्हीं के उपासक तथा उस युग के आदर्श नरेश थे। राजपाट का त्याग कर जैन मुनि के रूप में उन्होंने तपस्या की और सद्गति प्राप्त की, ऐसा बताया जाता है। तेरापुर आदि की गुफाओं में प्राप्त पुरातात्त्विक चिह्नों से तत्सम्बन्धी जैन अनुश्रुति प्रमाणित होती है। इनके अतिरिक्त पाञ्चाल नरेश दुर्मुख या द्विमुख, विदर्भ नरेश भीम और गान्धार नरेश नाग्नजित या नागाति, तीर्थंकर पार्श्व के अनुयायी अन्य तत्कालीन नरेश थे।"[6]

दिगम्बर विद्वान् श्री कामता प्रसाद जैन ने भी करकण्डु राजा को पार्श्व-परम्परा के अन्तर्गत ही माना है।[7]

---

१. करकण्डु कलिंगेसु, पंचालेसु य दुम्मुहो।
नमीराया विदेहेसु गन्धारेसु य नग्गई॥

—उत्तराध्ययन अध्याय १८, गाथा ४५.

२. सुख बोधा टीका पत्र १३३-१४५, निर्युक्ति गाथा २७०

३. पाँचवाँ संस्करण, पृष्ठ १४६.

४. पृ० ५७४.

५. मुनि 'कणयामर' कृत करकण्डु चरिउ की भूमिका, पृ० १५.

६. भारतीय इतिहास : एक दृष्टि, पृ० ४६-४७.

७. भगवान् पार्श्वनाथ करकण्डु प्रकरण, पृ० ३६०-३६१.

स्थिति यह है कि दिगम्बर परम्परा मे श्वेताम्बर परम्परा की तरह चार प्रत्येक बुद्धो की मान्यता ही प्रतीत नही होती, 'कणयामर' मुनि रचित 'करकण्डु चरिउ' दिगम्बर परम्परा का मुख्य और मान्य ग्रथ है। कणयामार मुनि के लिए दशवी शताब्दी के कवि होने की सभावना व्यक्त की जाती है। कणयामर मुनि ने करकण्डु का पार्श्व प्रतिमा से साक्षात्कार होना लिखा है। पार्श्व से साक्षात्कार होने की बात कही नही कही है। इससे स्पष्ट होता है कि दिगम्बर परम्परा के अनुसार भी करकण्डु का काल पार्श्व के पश्चात् महावीर तक कभी का हो सकता है। डा० हीरालाल जैन ने भी शायद इसी आशय से करकण्डु का काल ई० पू० ८०० से ५०० तक मान लिया है। पार्श्व का निर्वाण-काल ७७७ ई० पू० का है।

श्वेताम्बर-परम्परा मे एतद्विषयक स्थिति कुछ भिन्न है। चारो प्रत्येक बुद्धो के नाम व राज्य आदि से तो उनका काल नही पकडा जा सकता, पर, उन चारो से सम्बन्धित अन्य कतिपय पात्र उनके काल को समझाने मे मदद करते हैं, जैसे करकण्डु को पद्मावती रानी और दधिवाहन राजा का पुत्र माना गया है। पद्मावती राजा चेटक की कन्या थी। दधिवाहन चन्दनबाला के पिता थे। चन्दनबाला की माता धारिणी दधिवाहन की ही एक अन्य रानी थी, अत. पद्मावती रानी व चम्पा के राजा दधिवाहन भगवान् महावीर के समसामायिक से होते हैं।

द्विमुख प्रत्येक बुद्ध की पुत्री मजरी का विवाह उज्जयिनी के राजा चडप्रद्योत के साथ हुआ, ऐसा माना जाता है। चडप्रद्योत भी भगवान् महावीर के समसामयिक थे।

इस प्रकार दो प्रत्येक बुद्ध महावीर के निकटवर्ती समय मे होते हैं, तो दो अन्य प्रत्येक बुद्धो का भी उसी युग मे होना स्वत सिद्ध हो जाता है, क्योकि चारो प्रत्येक बुद्धो के जन्म, दीक्षा आदि एक ही समय मे माने गये हैं।

उक्त चारो प्रत्येक बुद्धो के भगवान् पार्श्व से साक्षात्कार का भी सम्मुल्लेख नही है। महावीर से या गौतम आदि से साक्षात्कार का भी कही उल्लेख नही है। इस स्थिति मे पार्श्व और महावीर के अन्तरालवर्ती समय मे ही ये हुए हैं, ऐसा सगत लगता है। महावीर के निकट का समय यहाँ तक भी हो सकता है कि महावीर के सर्वज्ञ होने तक भी ये वर्तमान रहे हो। ये महावीर के संघ मे सम्मिलित हुए, ऐसा कोई प्रमाण भी नही मिलता और ऐसा होना कुछ अन्य प्रमाणो से बाधित भी है।

इन्ही चार प्रत्येक बुद्धो का वर्णन बौद्ध-परम्परा के जातक-साहित्य मे भी कुछ एक रूपान्तर से मिलता है। त्रिपिटक साहित्य और आगम साहित्य के समान-प्रकरणो के विषय मे यह एक निश्चित-सा तथ्य है कि पार्श्व-परम्परा मे प्रचलित घटना-प्रसग ही दोनों परम्पराओ मे सगृहीत हुए हैं। इस स्थिति मे यह तो मान ही लेना पड़ता है कि प्रत्येक बुद्ध किसी काल मे हुए हो, वे पार्श्व की परम्परा से ही आबद्ध रहे हो। महावीर द्वारा चतुर्विध सघ की स्थापना के बाद भी तो अनेक आगमिक स्थलो मे पार्श्वापत्यिक निर्ग्रंथो का वर्णन आता ही है। वे अनेक निर्ग्रंथ महावीर की परम्परा मे दीक्षित होते रहे है। अनेक न भी होते रहे हैं।[1]

आवश्य निर्युक्ति के अनुसार पार्श्वापत्यीय स्थविर मुनिचन्द्र महावीर की विद्यमानता मे पार्श्व परम्परा के अन्तर्गत ही मोक्ष प्राप्त करते हैं। उनका शिष्य समुदाय उनके बाद भी

---

१ विशेष विवरण के लिए देखें, आगम और त्रिपिटक : एक अनुशीलन, खण्ड १ का 'आगमो मे पार्श्व और उनकी परम्परा' प्रकरण।

जीवित रहता है, पर, उनका महावीर के तीर्थ मे सम्मिलित होने का कोई विवरण नही मिलता।[1] अत: यहाँ तक भी सम्भव तो है ही कि महावीर की वर्तमानता मे भी ये चार प्रत्येक बुद्ध पार्श्व-परम्परा मे ही सिद्ध-बुद्ध हुए हो।

प्रस्तुत सदर्भ मे एक बात विशेष ध्यान देने योग्य यह है कि ऋषि भाषित प्रकीर्णक मे ४५ प्रत्येक बुद्धो का विवरण है, ऐसा माना गया है। उनमे से २० भगवान् अरिष्टनेमि के तीर्थ मे, १५ भगवान् पार्श्व के तीर्थ मे और १० भगवान् महावीर के तीर्थ मे हुए।[2] पर, इन चार प्रत्येक बुद्धो का उन ४५ मे कही भी नामोल्लेख नही है। मूल आगम साहित्य मे भी इन्हे प्रत्येक बुद्ध के रूप मे उल्लिखित नही किया गया है। सर्व प्रथम उत्तराध्ययन की निर्युक्ति मे इनके प्रत्येक बुद्ध होने का उल्लेख मिलता है। दिगम्बर साहित्य मे तो इन्हें प्रत्येक बुद्ध माना ही नही गया है। इस स्थिति मे सम्भव है, इनके समान बोध-निमित्तो के आधार पर इनके प्रत्येक बुद्ध होने की व एक ही काल मे होने की धारण उत्तराध्ययन व्याख्या-ग्रथो धीरे-धीरे विकसित हुई हो।

कालक्रम की दृष्टि से इस विषय मे हम यथार्थ बिन्दु पर न भी पहुँच पाएं तो भी इसमे सन्देह नही कि इन चारो राजाओ के प्रकरण अनेक दृष्टियो से महत्त्वपूर्ण है। बौद्ध मान्यताओ के साथ इन्हे देखना और भी जिज्ञासावर्धक और आकर्षक है। नीचे दो कोष्ठको द्वारा दोनो मान्यताओ के मूलभूत तथ्य प्रस्तुत किए जाते है। उनका पारस्परिक साम्य निश्चित ही दोनो परम्पराओ के किसी आदि सम्बन्ध का सूचक है। दोनो परम्पराओ का वह आदि सम्बन्ध भगवान् पार्श्व तक सीधे-सीधे जाता है। भगवान् पार्श्व के जीवन-वृत्त का सर्वाधिक महत्त्व-पूर्ण पहलू है कि महावीर और बुद्ध इन दोनो की परम्पराएँ पार्श्व परम्परा से लाभान्वित व समृद्ध हुई हैं।

जैन (श्वेताम्बर) परम्परा

| नाम | जनपद | नगर | पिता का नाम | वैराग्य निमित्त |
|---|---|---|---|---|
| १. करकण्डु | कलिंग | काचनपुर | दधिवाहन | बूढा बैल |
| २. द्विमुख | पाञ्चाल | काम्पिल्य | जय | इन्द्रध्वज |
| ३. नमि | विदेह | मिथिला | युगबाहु | कंकण |
| ४. नग्गति | गाधार | पुण्ड्रवर्धन<br>पुरिसपुर | दृढसिंह | आम्रवृक्ष |

बौद्ध-परम्परा

| नाम | जनपद | नगर | पिता का नाम | वैराग्य-निमित्त |
|---|---|---|---|---|
| १. करकण्डु | कलिंग | दन्तपुर | ० | आम्र-वृक्ष |
| २. दुमुख | उत्तर-पाञ्चाल | कपिल | ० | वृषभ |
| ३. निमि | विदेह | मिथिला | ० | मास-खण्ड |
| ४. नग्गजी | गाधार | तक्षशिला | ० | कंकण |

१. वृत्तिपत्र २७८ व २८१.

२ इसिभासिय पढमासगहिणी गाथा-१.
पत्तेय बुद्धि मिसिणो, वीस तित्थे अरिट्ठणेमिस्स।
पापस्स य पण्णरस वीरस्स विलिणमोहस्स॥

'कणयामर' मुनि कृत 'करकण्डु चरिउ' के अनुसार करकण्डु के पिता का नाम दन्ति-वाहन एव माता का नाम पद्मावती है। उक्त दोनो चम्पानगरी (अग देश) के ही राजा-रानी बताए गए हैं, पर, पद्मावती को चेटक-कन्या न बतला कर कौशाम्बी के राजा वासु-पाल एव रानी वसुमती की कन्या बताया गया है। कथा के मूलभूत तथ्य श्वेताम्बर मान्यता के अनुरूप ही है। कुछ एक नये व भिन्न घटना-प्रसग भी है। श्वेताम्बर परम्परा चारो प्रत्येक बुद्धो को मुक्त हुए मानती है। उक्त चरित के अनुसार करकण्डु सर्वार्थ सिद्ध विमान मे उत्पन्न हुआ माना गया है।

श्वेताम्बर, दिगम्बर व बौद्ध इन सभी परम्पराओ मे उक्त चार प्रत्येक बुद्धो के विषय मे जो कुछ भी मिलता है, उसमे श्वेताम्बर-परम्परा का वर्णन अधिक व्यवस्थित व विस्तृत है। उत्तराध्ययन निर्युक्ति मे इन चार प्रत्येक बुद्धो के पारस्परिक सलाप का भी सम्मुलेख है।

क्षिति प्रतिष्ठित नगर के यक्षायतन मे चारो ने चार दिशाओ से प्रवेश किया। चारो चार दिशाओ मे अवस्थित हुए। यक्ष ने सोचा, मैं किसकी ओर पीठ रखू ? अच्छा यही है कि मैं किसी की ओर पीठ न रखूं, मैं चारो ओर मुंह कर लूं। उसने वैसा ही कर लिया।

करकण्डु खुजली से पीडित था। उसने एक कोमल कण्डुयन से कान को खुजलाया और कण्डुयन को सग्रह-बुद्धि से एक ओर छिपा लिया। द्विमुख ने यह सब देखा तो कहा—"राजर्षे! राजमहल और समस्त भोग-सामग्री का परित्याग करके आप भिक्षु बने और इस तुच्छ वस्तु का सग्रह ?"

इस पर करकण्डु कुछ कहना चाहते थे, पर, इसी बीच नमि राजर्षि ने द्विमुख से कहा—"राजर्षे! आपने सत्ता का त्याग किया, अब यह दूसरो पर हुकूमत क्यो हो रही है।" इस पर नग्गजित ने द्विमुख को लक्ष्य करके कहा—"जो सब कुछ छोड़ चुके है, वे पर की निन्दा कैसे कर सकते हैं ?" इस पर करकण्डु प्रत्येक बुद्ध ने कहा—"मोक्ष-मार्ग मे प्रवृत्त साधु अहित-निवारण के लिए जो कहते है, वह सर्वथा निर्दोष होता है।" अस्तु, इन चारो प्रत्येक बुद्धो के जीवन-वृत्त भी पठनीय एव मननीय हैं।

## जैन परम्परा में—प्रत्येक बुद्ध करकण्डु

### जन्म

चम्पा नामक नगरी थी। दधिवाहन नामक वहाँ का राजा था। दधिवाहन की रानी का नाम पद्मावती था। वह लिच्छिवि गणराज्य के अधिनायक महाराज चेटक की पुत्री थी।

रानी गर्भवती हुई। गर्भावस्था मे उसके दोहद—एक विशिष्ट मनोरथ पैदा हुआ। वह उसे प्रकट नही कर सकी। प्रकट करते उसे लज्जा का अनुभव होता था। दोहद पूर्ण न होने से वह भीतर ही भीतर कुढती गई। उसका शरीर सूखकर काटा हो गया। राजा बडा चिन्तित हुआ। उसने बहुत आग्रह के साथ रानी के मन की बात पूछी। तब रानी ने अपनी आकाक्षा राजा के समक्ष व्यक्त कर दी।

जैसाकि रानी का दोहद था, रानी राजा की वेश-भूषा मे सुसज्जित होकर गज आरूढ हुई। राजा स्वय रानी का छत्रवाहक बना। वह रानी के मस्तक पर छत्र लगाये खडा रहा। रानी का यही मनोरथ (दोहद) था, जो पूर्ण हुआ। सयोग ऐसा बना, वर्षा होने

लगी। हाथी जंगल की ओर भाग उठा। इस आकस्मिक घटना से राजा दधिवाहन और रानी पद्मावती घबरा गये। हाथी भागा जा रहा था। सामने एक बरगद का पेड़ था। राजा ने रानी को समझाया, ज्योंही हाथी बरगद के पेड़ के नीचे से निकले, बरगद की शाखा पकड़ लेना। जैसा राजा ने अनुमान किया था, हाथी बरगद के नीचे से निकला। राजा फुर्तीला था। उसने झट बरगद की एक शाखा पकड़ ली, पर, रानी से वैसा नहीं हो सका। हाथी रानी को लिए भागता गया। राजा दधिवाहन बरगद के पेड़ से लटककर बच तो गया, किन्तु, वह एकाकी रह गया। रानी के विरह में वह बहुत दुःखित हुआ।

हाथी भागता-भागता थक गया। वह एक निर्जन वन मे रुका। वह बहुत प्यासा था। उसे एक सरोवर दिखाई दिया। वह पानी पीने के लिए सरोवर पर गया। रानी को अनुकूल अवसर प्राप्त हो गया। वह फौरन हाथी से नीचे उतर गई तथा सरोवर से दूर हो गई।

रानी किंकर्तव्यविमूढ थी। वह नहीं जानती थी, कहाँ जाए, क्या करे। वह इधर-उधर दृष्टि फैलाने लगी। उसे जब कुछ भी सूझ नहीं पड़ा तो वह भयभीत हुई एक दिशा की ओर आगे बढ़ी। कुछ दूर चलने पर उसे एक तापस दृष्टिगोचर हुआ। वह उसके निकट गई और उसको प्रणाम किया। तापस ने रानी का परिचय जानना चाहा। रानी ने बता दिया कि वह चम्पा-नरेश दधिवाहन की पत्नी तथा लिच्छिवि-अधिनायक महाराज चेटक की पुत्री है। तापस बोला—"मैं भी वैशालिक महाराज चेटक का सगोत्रीय हूँ। तुम किसी बात का भय मत करो।" तापस ने रानी को आश्वासन दिया, धीरज बँधाया, फल दिये। रानी ने फल खाकर भूख मिटाई। रानी को साथ लिए तापस वहाँ से चला। कुछ दूर जाने के बाद उसने रानी से कहा—"देखो, यह ग्राम की समीपवर्ती भूमि है, हल-कृष्ट—हल से जुती हुई है। मैं ऐसी भूमि पर नहीं चल सकता। दन्तपुर नगर पास ही है। वहाँ दन्तवक्र राजा राज्य करता है। तुम निडर होकर वहाँ चली जाओ। वहाँ कोई अच्छा साथ प्राप्त हो जाए तो चम्पापुरी चली जाना।"

रानी पद्मावती तापस के निर्देशानुसार दन्तपुर पहुँच गई। वहाँ एक आश्रम था, जिसमे साध्वियाँ टिकी थीं। पद्मावती उनके पास गई, उनको वन्दना की। साध्वियो के पूछने पर पद्मावती ने अपने पति, पिता, ससुराल, पीहर आदि का सब परिचय बता दिया, किन्तु, अपने गर्भवती होने का परिचय नहीं दिया।

साध्वियो के संसर्ग तथा उपदेश से रानी पद्मावती को संसार से विरक्ति हो गई। उसने प्रव्रज्या स्वीकार कर ली। उसका गर्भ बढ़ता गया। गर्भ के बाहरी लक्षण प्रकट होने लगे। महत्तरिका—प्रधान साध्वी ने जब यह देखा तो रानी से इस सम्बन्ध मे जिज्ञासा की। रानी पद्मावती ने, जो अब साध्वी थी, सारी बात सच-सच बता दी। महत्तरिका ने इस बात को प्रकट नहीं किया, छिपाये रखा। यथासमय प्रसव हुआ, पुत्र उत्पन्न हुआ। साध्वी रानी ने उस नव प्रसूत बालक को रत्न कंबल मे लपेटा, अपने नाम से अंकित मुद्रिका उसे पहना दी और उसे वह श्मशान मे डाल आई। श्मशानपाल जब उधर आया तो उसने रत्न-कंबल मे लपेटी हुई वस्तु को उठाया, शिशु को देखा, उसे ले जाकर अपनी पत्नी को दे दिया। साध्वी रानी जब उपाश्रय मे पहुँची, तब साध्वियो ने उसके गर्भ के सम्बन्ध मे जिज्ञासा की। रानी ने उनसे कहा—"मृत शिशु जन्मा था, मैने उसे बाहर फेंक दिया है।" रानी ने श्मशानपाल की पत्नी के साथ धीरे-धीरे मित्रता कर ली।

श्मशानपाल ने बालक का नाम अवकीर्णक रखा। बालक श्मशानपाल के घर मे बडा होने लगा। वह बाल्यावस्था मे बडे विचित्र खेल खेलता। अपनी समान आयु के बालको बीच वह कहता—मैं तुम लोगो का राजा हूँ। मुझे कर अदा करो। एक वार अवकीर्णक की देह मे सूखी खाज हो गई। वह अपने सहचरो से कहता—तुम अपने हाथ से मेरे खाज करो। इससे उसका नाम करकडु पड गया।

## राज्य-प्राप्ति

करकडु साध्वी पद्मावती के प्रति, जो उसकी जन्मदात्री माँ थी, जिसका उसे कोई ज्ञान नही था, बडा अनुराग रखता था। साध्वी के हृदय मे उस बालक के प्रति सहज ममता थी ही, वह भिक्षा मे प्राप्त मोदक आदि मिष्ठान्न उसे दे देती।

बालक क्रमश बडा हुआ। श्मशानपाल द्वारा पालित-पोषित हुआ था, बडे होने पर श्मशान की रखवाली करने लगा।

श्मशान के पास ही बास का एक जगल था। एक वार की घटना है, दो साधु उधर से निकल रहे थे। उनमे से एक साधु दण्ड के लक्षणो का विशेषज्ञ था। उसने बात ही बात मे यह प्रकट किया कि अमुक-अमुक लक्षण युक्त दण्ड जो ग्रहण करेगा, वह राज्य का अधिपति बनेगा। करकडु तथा एक ब्राह्मण कुमार, जो वहाँ खडे थे, दोनो ने यह बात सुन ली। सुनते ही तत्क्षण ब्राह्मण कुमार गया और वैसे लक्षणो से युक्त बास का दण्ड काट लाया। करकडु उससे बोला—"इस बाँस का स्वामी मैं हूँ, क्योकि यह बाँस मेरे श्मशान मे पैदा हुआ है, बढा है। दोनो मे विवाद होने लगा। दोनो न्यायालय मे न्याय प्राप्त करने गये। न्यायाधीश का निर्णय करकडु के पक्ष मे हुआ। उसने करकण्डु को वह दण्ड दिला दिया।

ब्राह्मण बहुत क्रुद्ध हुआ। चाण्डाल-परिवार को समाप्त कर देने का जाल रचा। चाण्डाल को किसी प्रकार इसका पता चल गया। वह अपने सभी पारिवारिक जनो के साथ काचनपुर चला गया। काचनपुर के राजा की मृत्यु हो गई थी। वह निष्पुत्र था। वहाँ की प्रथा के अनुसार राजा के चयन हेतु घोडा छोडा गया। घोडा सीधा चाण्डाल के घर की ओर गया, वही जाकर रुका। घोडा कुमार करकडु के पास पहुँचा। उसकी परिक्रमा की और उसके समीप ठहर गया। राज्य के सामन्तगण घोडे का पीछा करते हुए वहा आये। कुमार करकडु को वहाँ से ले गये। उसका राजतिलक हुआ। वह काचनपुर का राजा घोषित कर दिया गया।

ब्राह्मणकुमार को जब यह ज्ञात हुआ कि करकडु काचनपुर का राजा हो गया है तो वह एक ग्राम प्राप्त करने की आशा लिए करकडु के पास आया। उसने चम्पा राज्य मे एक ग्राम प्रदान करने की याचना की। करकडु ने चम्पा नरेश दधिवाहन को एक पत्र लिखा, जिसमे उसने उनसे अपने राज्य मे ब्राह्मणकुमार को एक गाँव दे देने का अनुरोध किया। ब्राह्मणकुमार पत्र लेकर दधिवाहन के पास उपस्थित हुआ। दधिवाहन को पत्र दिया। दधिहाहन ने पत्र पढा। उसने इसे अपना अपमान समझा। उसने करकडु की भर्त्सना की। ब्राह्मणकुमार वापस काचनपुर आया, राजा करकंडु को सारी बात निवेदित की। करकडु नाराज हुआ। उसने चम्पा पर आक्रमण कर दिया।

### पिता-पुत्र का परिचय

साध्वी रानी पद्मावती ने सुना कि करकडु और दधिवाहन के बीच युद्ध ठन गया है। युद्ध मे होने वाले नरसहार की कल्पना से रानी ठिठक उठी। वह विहार कर चम्पा गई। उसने दधिवाहन और करकडु का परस्पर परिचय कराया कि वे पिता-पुत्र हैं। युद्ध रुक गया। राजा दधिवाहन को ससार से वैराग्य हो गया। उसने अपना सारा राज्य करकंडु को सौंप दिया और स्वय प्रव्रज्या ग्रहण कर ली।

### बूढ़े बैल की दुरवस्था . प्रेरणा ज्ञान

करकडु को गायो से, बछडो से बहुत प्यार था। एक दिन वह अपना गोकुल—गोशाला देखने गया। उसकी दृष्टि एक दुबले-पतले बछड़े पर पडी। वह दयार्द्र हो गया। उसने आदेश दिया कि यह बछडा बहुत कमजोर है, इसकी माँ का सारा दूध इसे ही पिलाया जाए। जब यह बड़ा हो जाए तो अन्य गायो का दूध भी इसे दिया जाए। गोपालो ने राजा का आदेश स्वीकार किया। बछडे को पर्याप्त दूध मिलने लगा। वह खूब बढने लगा, परिपुष्ट होने लगा। वह तरुण हुआ। उसमे बेहद बल था। राजा उसे देखकर अत्यधिक प्रसन्न होता था।

कुछ समय व्यतीत हुआ। एक दिन राजा फिर गोकुल मे आया। उसने देखा—वही बछडा, जो कभी युवा था, खूब हृष्ट-पुष्ट और अत्यन्त सशक्त था, आज वृद्ध हो गया है। उसके नेत्र भीतर धँसे जा रहे हैं। उसके पैर कमजोर हो गये हैं और वे चलने मे लडखडाते हैं। उसका बल क्षीण हो गया है। दूसरे छोटे-बड़े आते-जाते बैल उसे ढकेल जाते है। आज वह विवश हुआ सब सहन कर रहा है। कितना परिवर्तन आ गया है उसमे। उस बूढे बैल को देखकर राजा को ससार की परिवर्तनशीलता तथा नश्वरता का यथार्थ भान हो गया। उसे ससार से वैराग्य हुआ, वह प्रत्येक बुद्ध हुआ।[1]

## प्रत्येक बुद्ध नग्गति

गान्धार नामक जनपद था। उसमे पुण्ड्रवर्धन नामक नगर था। वह गान्धार जनपद की राजधानी था। वहाँ सिंहरथ नामक राजा राज्य करता था।

### अश्व-परीक्षण

एक समय का प्रसग है। उत्तरापथ से अपने किसी मित्र राजा की ओर से गान्धार-राज को दो अश्व उपहार मे प्राप्त हुए। अश्वो के परीक्षण हेतु एक दिन राजा तथा राजकुमार उन पर आरूढ हुए। अनेक अश्वारोही, पदाति सैनिक साथ थे।

जिस अश्व पर राजा सवार था, वह वक्रशिक्षित था। लगाम खीचने से वह अत्यन्त तेज दौडने लगता, लगाम ढीली छोड़ देने से धीमा हो जाता, रुक जाता। राजा को यह ज्ञान नही था। अश्व दौडा जा रहा था। राजा ने उसे धीमा करने के लिए लगाम खीची। अश्व और तेज हो गया। राजा ज्यों-ज्यो लगाम खीचता गया, अश्व उत्तरोत्तर तेज होता गया। यो दौडता-दौड़ता वह एक भयावह वन मे पहुँच गया।

राजा ने हार कर ज्यो ही लगाम ढीली छोडी, अश्व धीमा हो गया, रुक गया।

---

१. —उत्तराध्ययन सूत्र १८.४६ सुखबोधा टीका।

**विद्याधर-कन्या से भेंट : परिणय**

राजा बहुत परिश्रान्त था। देह से पसीना चू रहा था। वह भूख एव प्यास से व्याकुल था। घोडे से नीचे उतरा। उसे एक पेड से बाँध दिया। राजा ने जल की खोज मे इधर-उधर दृष्टि दौडाई। उसे पास ही एक झरना बहता दिखाई दिया। वह वहाँ आया। जल पीया। वहाँ कुछ फलाच्छन्न वृक्ष थे। उसने फल तोडे, खाये, अपनी क्षुधा शान्त की।

पास ही एक पर्वत था। सायकाल हो चुका था। राजा विश्राम हेतु उपयुक्त स्थान की खोज मे पर्वत पर चढा। वहाँ एक भव्य भवन दृष्टिगोचर हुआ। एकान्त वन मे पर्वत पर महल देखकर राजा आश्चर्यान्वित हुआ। वह कुतूहल वश प्रासाद मे प्रविष्ट हुआ। वहाँ एक अत्यन्त रूपवती कन्या बैठी थी। राजा की उस पर दृष्टि पडी। वह हर्षित हुआ। कन्या ने भी राजा को देखा। दोनो एक-दूसरे की ओर आकृष्ट हुए। दोनो मे परस्पर अनु-राग हो गया।

राजा ने उस कन्या से पूछा—"भद्रे! तुम कौन हो? मैं तुम्हारा परिचय जानना चाहता हूँ।"

कन्या बोली—"पहले मेरे साथ परिणय-सूत्र मे आबद्ध हो जाओ, फिर मैं सब बतलाऊँगी। राजन्! मैं तुम्हारी प्रतीक्षा मे थी।"

राजा कुछ समझ नही सका, किन्तु, कन्या की सौम्यता एव सहृदयता को देखकर उसने उसका प्रस्ताव स्वीकार कर लिया। पाणिग्रहण हो गया। रात्रि व्यतीत हुई। प्रात-काल हुआ।

**चित्रशाला का निर्माण**

कन्या ने राजा को अपना वृत्तान्त इस प्रकार सुनाना प्रारभ किया—पुरावर्ती इतिवृत्त है, क्षितिप्रतिष्ठ नामक नगर था। वहाँ जितशत्रु नामक राजा राज्य करता था। राजा कलानुरागी था। एक बार उसके मन मे विचार उठा, एक ऐसी चित्रशाला का निर्माण कराऊँ, जो अद्‌भुत हो, अद्वितीय हो। उसने देशदेशान्तर से कुशल चित्रकार बुलाये। उनमे एक वृद्ध चित्रकार भी था। उसका नाम चित्रागद था। यद्यपि वृद्धावस्था ने उसे जर्जर कर डाला था, किन्तु, उसकी कला मे मानो जादू था। तूलिका-चालन मे उसे अद्‌भुत कौशल प्राप्त था। राजा ने चित्र बनाने हेतु उन चित्रकारो को अलग-अलग एक समान स्थान दिये। चित्रकार चित्र-निर्माण मे सलग्न हो गये।

'वृद्ध चित्रकार के एक कन्या थी। वह बहुत सुन्दर थी, युवती थी। उसका नाम कनकमजरी था। वह अपने पिता की सेवा करती थी। पिता चित्रशाला मे कार्यरत रहता। वह उसके लिए अपने आवास-स्थान से भोजन बनाकर लाती, उसे खिलाती।

**लापरवाह अश्वारोही**

एक दिन की बात है, कनकमजरी भोजन लिए अपने घर से आ रही थी। मार्ग मे एक अश्वारोही अपने अश्व को वायु-वेग से दौडता हुआ जा रहा था। अश्व को अत्यन्त तेज दौडते देख रास्ते चलती महिलाएँ, बालक भय से ठिठक गये। घोडे की टापो से अपने को बचाने हेतु वे दूर हटकर खडे हो गये। वह कन्या घोडे की चपेट मे आ जाने के भय से घबरा गई। उसने भी मार्ग छोड दिया, एक दीवार के सहारे खड़ी हो गई। नागरिको के

आवागमन की जरा भी परवाह न करते, अंधाधुंध घोड़ा दौड़ाते अश्वारोही के इस व्यवहार पर उसे बड़ा क्रोध आया, जिसे वह भीतर ही भीतर पी गई।

वह भोजन लिए अपने पिता के पास आई। उसे देखकर उसके पिता ने अपना कार्य कुछ देर के लिए बन्द कर दिया। तूलिका एक ओर रखी तथा उस कन्या से कहा—"पुत्री! मैं सौचादि से निवृत्त होकर शीघ्र ही आ रहा हूँ।"

पिता की यह अव्यवस्थापूर्ण चर्या कन्या को अच्छी नहीं लगी, किन्तु, वह कुछ बोली नहीं।

### अद्भुत चित्र

बूढ़ा चित्रकार जब शौचार्थ बाहर गया तो उस कन्या ने उसकी तूलिका अपने हाथ में ली और अपने पिता को चित्रांकन हेतु दी गई भूमि पर एक मयूर-पिच्छ का चित्र अंकित किया। कन्या में चित्रकारिता का अद्भुत कौशल था। उसने चित्र में ऐसा सूक्ष्म कलापूर्ण रंग-सन्निवेश किया कि वह चित्र चित्र नहीं लगता था, वस्तुतः मयूर-पिच्छ ही प्रतीत होता था।

निर्मीयमान चित्रशाला का निरीक्षण करने हेतु राजा उधर आया। दूर से ही मयूर-पिच्छ के चित्र पर उसकी दृष्टि पड़ी। उसे ऐसा प्रतीत हुआ, मयूर-पिच्छ वहाँ रखा है। उसके मन में आया, वह उसे उठा ले। वह चित्र-भित्ति के समीप आया। उसने मयूर-पिच्छ को उठाने हेतु ज्योंही दीवार पर हाथ रखा, हाथ दीवार से टकराया। तब उसे अनुभव हुआ कि उसे भ्रम हुआ, यह तो चित्र है, मयूर-पिच्छ नहीं है। वह मन-ही-मन बड़ा लज्जित हुआ।

### चार मूर्ख

कनकमंजरी यह देखकर हँस पड़ी और सहसा उसके मुँह से निकला—"मेरी खट्वा के चारों पाये पूर्ण हो गये।"

राजा मन-ही-मन बड़ा कसमसाया। वह कन्या द्वारा कहे गये वाक्य का अर्थ नहीं समझ सका। उसने उससे पूछा—"कल्याणी! मैं नहीं समझा, तुम क्या कहती हो? तुम्हारी खट्वा के चार पाये क्या है? वे किस प्रकार पूर्ण हो गये?"

कन्या ने मुस्कराते हुए कहा—"महानुभाव! सुनो, मैंने चार मूर्ख देखे हैं। मुझे वे बड़े विचित्र लगे।"

राजा ने पूछा—"वे चार मूर्ख कौन-कौन से हैं?"

कन्या बोली—"पहला मूर्ख इस चित्रशाला का निर्मापक यहां का राजा है। यहाँ तरुण चित्रकार भी कार्य करते हैं, वृद्ध चित्रकार भी कार्य करते हैं। यह स्पष्ट है, तारुण्य एवं वार्धक्य में कार्यक्षमता में अन्तर आ जाता है। तरुण जिस स्फूर्ति से कार्य कर सकता है, वृद्ध के हाथों में, अँगुलियों में वैसी शक्ति कहाँ से आए, किन्तु, राजा इसका विचार न कर तरुण तथा वृद्ध—सभी चित्रकारों को चित्रांकन हेतु समान भूमि—भित्ति-प्रदेश देता है, तदनुसार ही उन्हें पारिश्रमिक देता है। यह मूर्खता नहीं तो क्या है?"

राजा को लगा, कन्या जो कह रही है, यथार्थ है। वह शर्म से मानो गड़ गया। उसने कन्या की ओर गौर से देखा, कहा—"अच्छा, अब बतलाओ, दूसरा मूर्ख कौन है?"

कन्या ने कहा—"मैं अपने पिता के वास्ते भोजन लिए आ रही थी। राजमार्ग पर एक अश्वारोही हवा की ज्यो अपना घोडा दौडाये जा रहा था। राजमार्ग तो सबके लिए है। महिलाएँ, बच्चे, बूढ़े—सभी उस पर चलते है। सबका यह अधिकार है। उस पर घोडा इतना तेज नही दौडाया जाना चाहिए। राजमार्ग पर घोडे को यो दौडाये ले चलना अनुचित है, अव्यावहारिक है। वैसी स्थिति मे कोई भी उसकी चपेट मे आ सकता है, चोट खा सकता है, क्षत-विक्षत हो सकता है, पर, उस लापरवाह अश्वारोही मे इतनी बुद्धि कहाँ?"

राजा ने फिर पूछा—"तीसरा मूर्ख तुम किसे मानती हो?"

कन्या बोली—"तीसरा मूर्ख वृद्ध चित्रकार मेरा पिता है। मैं अपने आवास-स्थान से उसके लिए ताजा भोजन तैयार कर लाती हूँ, जब उसे भोजन करने को कहती हूँ, तब वह शौचादि से निवृत्त होने चला जाता है। जब निवृत्त होकर लौटता है, भोजन तब तक ठण्डा हो जाता है। मेरा पिता इतना तक नही समझता कि भोजन लाने के समय तक उसे शौच आदि नित्य-कृत्यो से निवृत्त हो जाना चाहिए ताकि वह गर्म-गर्म भोजन कर सके। वृद्धावस्था मे ताजे, स्फूर्तिप्रद भोजन का आनन्द लेना चाहिए। वह यह जानता ही नही। अत वह मूर्ख नही तो क्या है?"

राजा बोला—"भद्रे! चौथा मूर्ख तुम किसे कहती हो?"

कन्या कहने लगी—"बुरा मत मानना, राजन्! चौथे मूर्ख तुम हो।" कन्या के नेत्रो मे शरारत थी, व्यग्य था।

राजा ने पूछा—"बतलाओ, मैंने क्या मूर्खता की?"

कन्या ने कहा—"तुम यहाँ आये। भित्ति-प्रदेश पर मयूर पिच्छ की आकृति देखी। उसे लेने को झपटे। इतना तक नही समझ सके कि भित्ति पर मयूर-पिच्छ कैसे हो सकता है? वहाँ मोर कैसे बैठ सकता है? किस प्रकार पख गिरा सकता है। ऐसा विचारशून्य उतावलापन, आकुलता क्या मूर्खता नही है?"

राजा चित्रकार की कन्या के वाक्-चातुर्य और बुद्धि-कौशल पर विस्मित हो उठा। राजा ने मन-ही-मन सोचा—कन्या असाधारण रूपवती तो है ही, अद्भुत बुद्धिमती भी है। राजा ने एक बार उस पर सोत्सुक दृष्टि डाली तथा मन्द मुस्कान के साथ वह वहाँ से चला गया।

#### कनकमंजरी के साथ विवाह

राजा चित्रकार की कन्या के व्यक्तित्व से बहुत प्रभावित हुआ। उसने उसे अपनी जीवन-सगिनी बनाने का निश्चय किया। उसने चित्रकार को बुलाया और अपनी भावना उसके समक्ष प्रकट की। चित्रकार ने सकुचाते हुए, किन्तु, भीतर ही भीतर अत्यन्त प्रसन्नता का अनुभव करते हुए राजा का प्रस्ताव स्वीकार किया। दोनो का बडे आनन्दोल्लास के साथ विवाह हो गया।

पर्वतवासिनी सुन्दरी ने, जो विद्याधर-कन्या थी, अपने प्रियतम राजा सिंहरथ को इतना कहकर उत्सुकतापूर्ण नेत्रो से उसकी ओर निहारा।

राजा आगे सुनने को उत्कण्ठित था, बोला—"प्रिये! बतलाओ, फिर क्या हुआ?"

विद्याधर-कन्या बोली—"महाराज! कनकमजरी राजा की अत्यन्त प्रिय रानी हो

गई। राजा उस पर मुग्ध था। उसे बहुत प्यार करता था। राजा के और भी अनेक रानियाँ थीं। वे यह देख सौतिया डाहवश मन-ही-मन कनकमंजरी से ईर्ष्या करने लगीं। वे ऐसी कपोल-कल्पित बातें गढ़ने लगीं, राजा तक पहुँचाने लगीं, जिससे राजा का मन कनकमंजरी से हट जाए। कनकमंजरी से रानियों की ये दुश्चेष्टाएँ छिपी न रह सकीं। उसने इसे अपने लिए एक खतरा माना। वह बुद्धिमती तो थी ही, उसने राजा को सदा अपने वश में रखने का उपाय सोचा।

## रोचक कहानी क्रम

एक बार का प्रसंग है, रात को राजा कनकमंजरी के महल में आया, प्रेमालाप किया, शय्या पर सो गया। कनकमंजरी की एक दासी थी। वह सहेली की ज्यों उसके बड़ी मुँह लगी थी। रानी के पास आई, बैठी, बोली—"स्वामिनी! नींद नहीं आ रही है। लम्बी रात कैसे कटेगी? आज कोई कहानी कहो।"

कनकमंजरी ने कहा—"स्वामी लेटे हैं। इनकी जरा आँखें लग जाने दो। फिर तुम्हें मैं एक कहानी कहूँगी।"

राजा ने योंही आँखें मूंद रखी थीं। उसे नींद नहीं आई थी। उसके मन में भी कहानी सुनने की उत्कण्ठा जागी। उसने अपने को नींद आ जाने का-सा प्रदर्शन किया, किन्तु आँखें बन्द किये वह जागता सोया रहा।

कनकमंजरी यह सब जानती थी। वह अपनी योजनानुसार ऐसा ही चाहती थी। उसने कहानी कहना प्रारम्भ किया।

## प्यार की कसौटी

एक वणिक् था। उसकी एक पुत्री थी। वह अत्यन्त सुन्दरी थी। वह तरुण हुई। उसकी माँ ने कहीं एक वणिक्-पुत्र के साथ उसका विवाह सम्बन्ध निश्चित किया। पिता ने उसका सम्बन्ध अन्यत्र स्थिर किया। उसके भाई ने किसी और ही जगह उसका सम्बन्ध तय किया।

विवाह का दिन आया। तीन स्थानों से तीन वर अलग-अलग बारात लेकर वहाँ पहुँचे। बड़ा आश्चर्य था, कठिनाई थी। गाँववाले एकत्र हो गये। तीनों वरों में से प्रत्येक की ओर से यह दावा था कि विवाह उसी के साथ हो। संघर्ष का वातावरण उत्पन्न हो गया। तभी एक ऐसा संयोग बना, एक सर्प ने उस कन्या को डंस लिया। कन्या मर गई। घर में दुःसह शोक छा गया।

तीनों वर कन्या पर लुब्ध थे, रागासक्त थे। उनमें से एक ने सोचा—जब प्रेयसी ही चली गई तो मुझे जीकर क्या करना है? मुझे भी उसके साथ-साथ प्राण त्याग कर देना चाहिए। यह विचार कर वह उस कन्या की चिता में बैठ गया, जल गया।

दूसरे ने सोचा—मैं अनब्याहा कैसे घर जाऊँ? वहाँ किस प्रकार अपना मुँह दिखलाऊँगा? उसने कन्या की चिता से राख ली, उसे अपनी देह पर मला और वह अवधूत हो गया। उसके प्यार में पागल बना इधर-उधर भटकने लगा।

तीसरे ने विचार किया—वणिक्-कन्या से मेरा बेहद प्यार है। प्यार के [illegible] की कसौटी यह है, मैं उसे पुनः जीवित कर पाऊँ, अपने इष्टदेव की आराधना कर संजीवनी

प्राप्त करूँ। यो सोचकर वह देवाराधना मे, तपश्चरण मे लग गया। देव प्रसन्न हुआ। उसे सजीवनी दी। वह हर्ष से नाच उठा। तत्क्षण उस श्मशान मे पहुँचा, जहाँ कन्या का दाह हुआ था। चिता स्थान पर संजीवनी-रस का छींटा दिया। वह कन्या अपना अनुपम सौन्दर्य लिए जीवित हो उठी। साथ-ही-साथ वह पुरुष भी जीवित हो गया, जो उसके साथ चिता मे जल गया था। दूसरा पुरुष भी वहाँ आ पहुँचा, जो कन्या के प्रेम मे पागल होकर अवधूत बन गया था।

कन्या एक थी, पुरुष तीन थे। तीनो मे से प्रत्येक की यह उत्कट कामना थी, कन्या का पाणिग्रहण उसके साथ हो। तीनो मे पुन भीषण सघर्ष मच गया।

रानी कनकमजरी ने इतना कहा, फिर वह रुक गई। दासी बडी उत्कण्ठा के साथ पूछने लगी—"स्वामिनी! बतलाएँ, कन्या का वास्तविक अधिकारी किसको माना जाए?"

कनकमंजरी अपनी आँखें मलने लगी, कहने लगी—"परिश्रान्त हो गई हू, बडी नीद आ रही है। अब आगे नही कह सकती। कल कहूँगी।"

राजा बिछौने पर लेटे-लेटे, आँखे मूँदे सब सुन रहा था। वह आगे की बात सुनने को बडा उत्सुक था, किन्तु, बात बीच मे कट गई। उसे अप्रिय लगा। हल्का-सा रोष भी हुआ। उसने करवट बदली, सो गया, नीद आ गई।

राजा को कथा का उत्तर भाग, जो फल-निष्पत्ति लिए था, सुनने की बडी उत्कण्ठा थी। दूसरे दिन रात होते ही वह कनकमजरी के महल मे आ गया। पिछले दिन की ज्यो सोने का बहाना किया। दासी ने रानी से कहा—"स्वामिनी! कल जो कहानी अधूरी छोडी थी, उसे पूर्ण करें। बतलाए, वह कन्या किसे प्राप्त होनी चाहिए?"

राजा बिछौने पर सोया था। करवटे बदल रहा था, किन्तु, उसने रानी की ओर कान लगा रखा था।

कनकमजरी ने कहा—"देखो, बहुत स्पष्ट है, जिसने देवाराधना कर सजीवनी प्राप्त की, कन्या को जीवन-दान दिया, वह उसका पितृस्थानीय हुआ। जो चिता मे जलकर सजीवनी का छींटा लगने पर उस कन्या के साथ जी उठा, सहजात होने के नाते वह उसका भाई हुआ। तुम ही सोचो, क्या किसी कन्या का अपने पिता या भाई के साथ विवाह हो सकता है? कन्या का वास्तविक अधिकारी वह है, जो उसके प्रेम मे पागल हो, अवधूत बनकर दर-दर की खाक छानता भटकता फिरा। कन्या उसे ही पत्नी के रूप मे प्राप्त होनी चाहिए।"

दासी बोली—"स्वामिनी! यह कहानी तो पूरी हो गई, रात काटने के लिए अब दूसरी सुनाओ।"

### रतौंधी का रोगी

कनकमजरी ने दूसरी कहानी इस प्रकार प्रारम्भ की—"एक राजा था। उसने अपनी रानी के लिए अत्यन्त सुन्दर, मनोज्ञ आभूषण बनवाने चाहे। कुशल स्वर्णकारो को बुलाया। उन्हें आभूषण बनाने हेतु एक भूगर्भगृह मे रखा। वहाँ सूरज की किरणें बिलकुल नहीं पहुँचती थी। बहुमूल्य मणियाँ निक्षिप्त थी। उनके दिव्य प्रकाश से भूगर्भगृह निरन्तर आलोकमय रहता था। दिन-रात का मालूम ही नही पडता था। स्वर्णकार वहाँ स्थित हो आभूषण बनाने लगे। सायकाल हुआ। एक स्वर्णकार ने अपने साथियो से कहा—सध्या का समय हो गया है। अपना कार्य बद कर दें, विश्राम करें।"

यह सुनते ही दासी बोली—"स्वामिनी ! क्या कह रही हो ? रत्नों की जगमगाती ज्योति से जब रात्रि दिवस का पता ही नहीं चलता था, तो उस स्वर्णकार को कैसे ज्ञात हुआ कि सायंकाल हो गया। रत्नों का प्रकाश तो हर समय एक-सा रहता था।"

रानी कनकमंजरी ने थकान का बहाना बनाते हुए कहा—"आज इतना ही कहूँगी। नींद से मेरी आँखें भारी हो रही हैं। तुम्हारे प्रश्न का उत्तर कल बतलाऊंगी।"

राजा चाहता था, इसका उत्तर सुने। उसका जी कसमसा रहा था, रानी बात को ऐसे मोड़ पर लाकर छोड़ देती है कि उत्कण्ठा, जिज्ञासा बनी की बनी रह जाती है, पर वह क्या करता, सो गया।

रानी यह सब भाँप रही थी। उसने मन्द मुस्कान के साथ राजा की ओर निहारा तथा बोली—"देव ! परिश्रान्त तो नहीं हो गये ? कहानी कल पूर्ण करूंगी। आज रहने दें।"

राजा बोला—"नहीं प्रिये ! इतनी सरस कहानी, तुम्हारे मुख से निकले इतने मधुर शब्द, फिर परिश्रान्ति कैसी ? ऐसी मनोज्ञ, मोहक कहानियाँ सुनते-सुनते तो मैं दस दिन भी नहीं थकूं।"

पर्वत वासिनी कनक माला अपने पति राजा सिंहरथ से कहती गई—"महाराज ! कनक मंजरी राजा को इतनी मधुर, प्रिय कथाएँ सुनाती गई कि राजा जितशत्रु उनमें उसी प्रकार बँधा रहा, जैसे धीवर के जाल में मत्स्य बँध जाता है।"

राजा सिंहरथ बोला—"सुन्दरी ! कथाएँ इतनी रोचक, आकर्षक और मनोहर हैं कि मेरा भी जी चाहता है, उन्हें सुनता जाऊँ।"

कनकमाला बोली—"बहुत अच्छा, महाराज ! सुनिए आगे सुनाती हूँ।"

तीसरे दिन रात्रि के समय राजा जितशत्रु नित्य की ज्यों महल में आ गया। बिछौने पर लेट गया। दासी आई, रानी से बोली—"महारानी ! कल की बाकी रही बात कहो, उस स्वर्णकार को सन्ध्या हो जाने का कैसे पता चला ?"

रानी बोली—'वह रात्र्यन्ध था—उसे रतौंधी की बीमारी थी। इसलिए वह केवल दिन में ही देख सकने में समर्थ था। रात्रि में किसी भी प्रकार का प्रकाश उसके लिए निरर्थक था। वह रात में कुछ भी नहीं देख सकता था। अतएव ज्योंही सायंकाल हुआ, उसे दीखना बन्द हो गया, जिससे उसने जान लिया कि अब सन्ध्या हो गई है।"

राजा मन-ही-मन प्रसन्नता से मुस्करा उठा।

### चौथिया बुखार

दासी ने रानी से कोई और नई कहानी सुनाने का अनुरोध किया।

रानी कहने लगी—"एक राजा था। नगर में चोरी हुई। दो चोर पकड़े गये। आरक्षि पुरुष उन्हें राजा के पास लाये। राजा ने आदेश दिया—'इन्हें एक काष्ठ-मंजूषा में बन्द करा दो और समुद्र में बहा दो।'

राजपुरुषों ने वैसा ही किया। मंजूषा सागर की उत्ताल तरंगों पर बहने लगी। बहती-बहती कुछ दिन में तट पर पहुँची। तट पर एक पुरुष खड़ा था। उसने मंजूषा को उठाया। उसे खोला। उसमें उसे दो पुरुष बैठे मिले। खोलने वाला बड़ा विस्मित हुआ। उसने पूछा—"तुम दोनों कितने दिन से इस मंजूषा में बन्द हो ?"

उनमें से एक ने उत्तर दिया—"आज चौथा दिन है।"

दासी अपनी उत्सुकता नही रोक सकी, बीच मे ही बोल उठी—"मजूषा बन्द थी। उसमे सर्वथा अन्धकार था। सूरज के उगने, छिपने का कुछ भी पता नही चलता था। उसमे बन्द पुरुष को यह कैसे ज्ञात हो सका कि वह और उसका साथी चार दिन से मजूषा मे बन्द हैं ?"

नित्य की ज्यो आलस्य और परिश्रान्ति का भाव जताते हुए, आँखें मलते हुए रानी ने कहा—"अब मुझे नीद नही आ रही है। आगे की बात कल कहूँगी।"

अगले दिन फिर कहानी का क्रम चला। राजा शय्या पर लेटा था। दासी ने गत दिन कही गई कहानी का सन्दर्भ प्रस्तुत करते हुए पूछा—"स्वामिनी! बतलाएँ, मंजूषा मे बन्द पुरुष को चौथे दिन का ज्ञान कैसे हुआ ?"

कनक मजरी ने सस्मित उत्तर दिया—"वह पुरुष तुरीय ज्वर—चौथे दिन आने वाले विषम ज्वर का मरीज था। उस दिन उसे ज्वर चढा, जिससे उसे पता चल गया—मजूषा मे उसे और उसके साथी को बन्द हुए आज चौथा दिन है।"

रानी और दासी दोनो खिल-खिलाकर हँस पडी। नीद का बहाना किये, सोये राजा को भीतर ही भीतर हँसी आ गई।

दासी ने रानी को फिर दूसरी कहानी कहने का अनुरोध किया।

### ऊँट और बबूल

कनक मजरी कहने लगी—"मरुस्थल की बात है। एक ऊँट-सवार था। वह एक वन को पार कर रहा था। चलते-चलते विश्राम हेतु वन मे रुका। ऊँट को चरने के लिए खुला छोड़ दिया। ऊँट चरता-चरता एक ऐसे स्थान पर पहुँच गया, जहाँ से उसकी दृष्टि एक बबूल के पेड पर पडी। बबूल खूब हरा-भरा था। उसकी पत्तियाँ खाने को ऊँट का जी लल-चाया। उसने अपनी गर्दन सीधी की। बबूल पर मुह मारने का बड़ा प्रयत्न किया, किन्तु, उसकी गर्दन बबूल की पत्तियो तक नही पहुँची। इस पर ऊँट को बडा गुस्सा आया। उसने गुस्से के मारे बबूल पर मूत्र कर दिया और वह वहाँ से चला गया।"

दासी ने झट पूछा—"महारानी! यह कैसे हो सका ? ऊँट की गर्दन सीधी करने पर भी जब बबूल तक नही पहुँच सकी, तो वह उस पर मूत्र कैसे कर सका ?"

कनक मजरी ने उबासी लेते हुए कहा—"बस, आज इतना ही, मैं बहुत परिश्रान्त हो गई हूँ, आँखो मे नीद घुल रही है। इस समय और कुछ भी नही बता सकती, कल बताऊँगी।"

दूसरे दिन रात्रि को पूर्ववत् कथा-प्रसग चला। दासी ने फिर वही बात पूछी—"ऊँट के लिए बबूल पर मूत्र करना कैसे सभव हो सका ?"

रानी बोली—"वहाँ एक कच्चा, संकडा कुआँ था। बबूल उसमे नीचे बहुत गहराई मे अवस्थित था। ऊँट कुएँ के ऊपर खडा हुआ और उस पर मूत्र कर दिया।"

यह सुनकर दासी खिल खिलाकर हँस पडी तथा बोली—"स्वामिनी! अब कोई और कहानी सुनाओ।"

कनक मजरी ने कृत्रिम झुंझलाहट प्रदर्शित करते हुए कहा—"रोज ही रोज क्या कहानी सुनाऊं ? क्या तुम बच्ची हो ? सिर्फ आज एक कहानी सुना देती हूँ, फिर नही सुनाऊँगी।"

### पारदर्शी शीशे की मंजूषा

एक सेठ था। उसके दो पत्नियाँ थी। उनमे से एक धनी माँ-बाप की बेटी थी। उसे अपने पीहर से बहुत से गहने मिले थे। वह उन्हे एक मजूषा मे बन्द रखती। मजूषा के ताला लगाये रहती। दूसरी गरीब माँ-बाप की बेटी थी। उसे अपने पीहर से कोई बहुमूल्य वस्तु नही मिली थी। अपनी सौत के आभूषण देखकर वह मन-ही-मन ईर्ष्यावश दु.खित रहती। उसके मन मे आता, वह उन्हे चुरा ले।

एक बार का प्रसंग है, वह धनी माँ-बाप की बेटी सेठ की पत्नी अपने पीहर गई। पीछे से उसकी सौत ने उसकी मंजूषा का ताला दूसरी चाबी से खोलने की चेष्टा की। चाबी लग गई। उसने गहने निकाल लिये। फिर पूर्ववत् ताला लगा दिया।

कुछ दिन व्यतीत हुए। जिसकी मजूषा से आभूषण चुरा लिये गये थे, वह सेठानी पीहर से वापस लौटी। दूर से ही अपनी मजूषा पर ज्योही उसने नजर डाली, उसे मालूम पड गया—उसकी मंजूषा से आभूषण निकाल लिये गये गये है। उसे यह अनुमान करते देर नही लगी कि उसके गहनो की चोरी उसकी सौत द्वारा हुई है। वह जोर-जोर से कोलाहल करने लगी। गाँव के लोग जमा हो गये। उसकी सौत की तलाशी ली। सौत के पास सारे के सारे गहने मिल गये।

दासी ने रानी से जिज्ञासा की कि मजूषा को खोले बिना ही सेठानी को कैसे ज्ञात हो गया कि उसमे से गहने चोरी चले गये हैं?

रानी ने सदा की ज्यो बात टाल दी, कहा—"कल बतलाऊगी।

दूसरे दिन रात को दासी द्वारा पूछे जाने पर सुमधुर हास के साथ रानी ने कहा—"वह मंजूषा पारदर्शी शीशे से बनी थी। अत. उसके भीतर जो भी वस्तुएँ होती, खोले बिना ही ज्यो-की-त्यो दिखाई पड जाती। चोरी करने वाली सौत को इसका ध्यान नही था।"

### ईर्ष्या की आग

इस प्रकार राजा जितशत्रु रानी कनकमंजरी द्वारा कही जाती मधुर रुचिकर कथाओ से आकृष्ट रहता। उन्हे सुनकर मन मे बडा प्रसन्न होता। यो वह हर रोज उसके महल मे आता रहता।

दूसरी रानियो के मन मे रानी कनकमजरी के प्रति बडी ईर्ष्या उत्पन्न हुई। वे परस्पर कहती—"राजा ने हम सबका, जो उच्च कुलोत्पन्न हैं, लावण्यमयी हैं, एक प्रकार से परित्याग ही कर दिया है। एक सामान्य चित्रकार की पुत्री कनकमजरी के प्रेम मे राजा पागल बना है। लगता है, उसने राजा पर कोई मन्त्रोपचार, जादू-टोना कर रखा है। तभी तो राजा पूरी तरह उसके वश मे है।"

सब रानियो ने परस्पर विमर्श-परामर्श कर ऐसा निश्चय किया—जैसे भी हो, कनकमजरी के प्रति राजा के मन मे दुराव उत्पन्न कर देना चाहिए। उन्होने अपनी दासियो को भी इस ओर सावधान कर दिया। वे सब कनकमजरी के छिद्र, त्रुटियाँ देखने मे सतर्क रहने लगी।

### पैनी सूझ

एक दिन की बात है, दूसरी रानियो की दासियों ने देखा, दोपहर के समय रानी कनकमजरी अपने महल के एक बन्द कमरे मे जीर्ण-शीर्ण वस्त्र धारण किये एकाकिनी बैठी

थी, कुछ गुनगुना रही थी। दासियो ने रानियो को यह सूचना दी। जैसा रानियो को भ्रम था, उन्होने समझा, निश्चय ही कनक मंजरी जादूगरनी है। वह राजा पर कोई जादू-कामन का प्रयोग कर रही है। उन्होने राजा को उसके विरुद्ध भड़काने का इसे अच्छा अवसर समझा। वे राजा के पास गई और उसे शिकायत की—"जाकर जरा देखिए तो सही, आपकी प्रेयसी आपके लिए क्या कर रही है ? वह जादूगरनी है। आपको अपने वश मे बनाये रखने हेतु अभी वह कोई मन्त्रोपचार करने मे लगी है।"

राजा को यह सब जानने की उत्कट जिज्ञासा हुई। वह तत्क्षण महल के उस प्रकोष्ठ के पास गया। द्वार के छिद्र मे से उसने देखा, कनकमंजरी ने वैसे ही पुराने वस्त्र धारण कर रखे थे, जैसे वह राजा के साथ विवाह होने से पूर्व अपने पिता के घर मे पहनती थी। देखकर राजा आश्चर्य-चकित हो गया। कनकमजरी कुछ गुनगुना रही थी। राजा कान लगाकर सुनने लगा।

कनकमजरी अपने आपको सबोधित कर इस प्रकार कह रही थी—"कनक मजरी ! आज रानी है। विपुल वैभव की स्वामिनी है। अनेक सेवक-सेविकाएँ तुम्हारे आदेश की प्रतीक्षा करते रहते हैं, किन्तु, वैभव और ऐश्वर्य की चकाचौंध मे तू भ्रान्त मत हो जाना। तुझे स्मरण रहना चाहिए—तू एक गरीब चित्रकार की बेटी है। राजप्रिया, राजरानी बनकर तुझे गर्व से इतराना नही है। ये रत्न, हीरे, मोती, मानिक—सब कृत्रिम शोभा के हेतु हैं। मात्र इस जड शरीर का सौन्दर्य बढाते हैं। सच्चा सौन्दर्य, सच्ची शोभा एवं अलंकृति तो शील, सदाचार, विनय तथा सौजन्य है, जिनसे आत्मश्री वृद्धिगत होती है।"

राजा ने जब कनकमजरी के आत्मोद्‌गार सुने तो वह हर्ष-विभोर हो उठा—कितना उच्च चिन्तन, कितने शालीन विचार रानी के है। वास्तव मे दूसरी रानियो ने विद्वेषवश मेरे मन मे भेद उत्पन्न करने का कुत्सित प्रयत्न किया है।

राजा के मन मे कनकमजरी के प्रति जो स्नेह था, और अधिक बढ गया। उसने उसे पटरानी पद पर अधिष्ठित किया।

कनकमाला अपने पूर्व-वृत्त का आख्यान करती हुई राजा सिंहरथ से कहने लगी—"महाराज ! राजा जितशत्रु और पटरानी कनकमंजरी अत्यन्त आनन्दोत्साह पूर्वक राज्य-सुख का भोग करने लगे। कनकमजरी परम बुद्धिमती होने के साथ-साथ बड़ी धर्मनिष्ठ भी थी। उसकी प्रेरणा से राजा ने विमलघोष नामक आचार्य से श्रावक-व्रत स्वीकार किये, रानी भी यथाविधि श्राविका बनी। दोनो धर्माचरण करते हुए रहने लगे।"

कनक मजरी की रोचक कथा सुनते-सुनते राजा सिंहरथ ने कनकमाला से कहा—"सुन्दरी ! कनक मजरी की बात तो तुमने कही, अब अपने विषय में भी तो कहो।"

**जीवन के मोड़**

कनकमाला मन्द स्मित के साथ बोली—"राजन् ! जरा धैर्य रखें। अब अपने प्रसग पर आ रही हूँ। सुनें—कनक मजरी का पिता चित्रकार चित्रागद मर गया। मर कर वह व्यन्तर जाति के देव के रूप मे उत्पन्न हुआ। कुछ समय के अनन्तर कनक मजरी का भी निधन हो गया। कनक मंजरी ने वैताढ्य पर्वत पर दृढशक्ति नामक विद्याधर के यहाँ पुत्री के रूप में जन्म लिया। उसका नाम कनकमाला रखा गया। कनकमाला क्रमश बडी हुई। तारुण्य मे पहुँचते-पहुँचते उसका रूप, लावण्य सौ गुना, हजार गुना वृद्धिगत हो उठा। एक

दिन इन्द्र नामक विद्याधर युवक की दृष्टि उस पर पड़ी। उसके सौन्दर्य पर वह विमोहित हो उठा। उसने उसका अपहरण कर लिया। अपहृत कर वह उसे इस पर्वत पर ले आया। इस भव्य प्रासाद का निर्माण किया। उसके साथ विवाह करने के उद्देश्य से इस वेदी की रचना की, जो आप यहाँ देख रहे है। विद्याधर युवक इन्द्र कनकमाला के साथ बडे ठाठ-बाट से विवाह करना चाहता था। उसने विवाह की तैयारियाँ शुरू की। कनकमाला के एक भाई था। उसका नाम कनक ज्योति था। वह अपहर्ता युवक का पीछा करता हुआ इस पर्वत पर पहुँच गया। उसने अपहर्ता को ललकारा। दोनो भिड़ गये। युवा थे, पराक्रमी थे, दोनो एक दूसरे के हाथ मारे गये।

कनकमाला ने अपने भाई को जो उसे मुक्त कराने आया था, जब मृत देखा तो बहुत घबरा गई। इतने में एक देव प्रकट हुआ। उसने उससे कहा—"बेटी! घबराओ नही, मैं पूर्व जन्म का तुम्हारा पिता हूँ। मैं पिछले भव मे चित्रकार चित्रांगद था, तुम मेरी पुत्री कनक मजरी थी। अब तुम निर्भय रहो। मैं तुम्हारी सहायता करूगा। तुम्हे जरा भी कष्ट नही होने दूँगा।" इतना कहकर वह देव अन्तर्हित हो गया।

कनकमाला कुछ आश्वस्त हुई। वहाँ रहने लगी। उधर उसका पिता विद्याधर दृढ़शक्ति पुत्र और पुत्री के वियोग मे बडा दुःखित हो उठा। वह उनकी खोज करता करता उस पर्वत पर आया। उसने देखा—उसके पुत्र कनक ज्योति का शरीर खण्ड-खण्ड पड़ा है। उसकी पुत्री कनकलता का सिर कटा है, एक पेड से लटक रहा है। वह अत्यधिक शोकाहत हुआ। ससार की नश्वरता उसके समक्ष नग्न नृत्य करने लगी। उसके मन मे वैराग्य उत्पन्न हुआ। पूर्व जन्म की स्मृति हुई। वह प्रतिबद्ध हुआ। संसार का परित्याग कर दिया, साधु हो गया।

कुछ देर बाद जब प्रव्रजित विद्याधर दृढशक्ति ने इस पर्वत की ओर गौर से देखा तो उसे यह प्रासाद दृष्टिगोचर हुआ। उसने अपनी पुत्री कनकमाला को वहाँ घूमते हुए देखा वह विस्मित हो उठा—यह क्या रहस्य है? इतने मे वह व्यन्तर देव प्रकट हुआ। उसने सारा रहस्य उद्घाटित करते हुए बताया कि यह सब उसकी माया थी।

यह सुनकर साधु ने कहा—"बहुत अच्छा हुआ। इस निमित्त से मै ससार की मोह-माया से छूट गया।" कनकमाला भी मुनि के पास आई, दर्शन किये। मुनि ने धर्मोपदेश दिया, आशीर्वाद दिया। फिर मुनि आकाश-मार्ग द्वारा नन्दीश्वर द्वीप की दिशा मे चला गया।

कनकमाला ने अपने पूर्व जन्म के पिता व्यन्तर देव से कहा—"पूर्व जन्म मे तुम मेरे पिता थे। इस जन्म के पिता ने संसार-त्याग कर दिया है। अब तुम ही मेरे पिता हो। मुझे रूपवान्, पराक्रमी, सम्पन्न और शालीन मनोवाञ्छित पति दो।"

देव ने कनकमाला को आश्वस्त करते हुए कहा—"बेटी! चिन्ता मत करो। कुछ समय पश्चात् सिंहरथ नामक राजा यहाँ आयेगा। वह ओजस्वी, तेजस्वी, बलसम्पन्न और सौन्दर्य सम्पन्न है। वही तुम्हारा पति होगा।"

यह कहकर कनकमाला राजा के मुंह की ओर निहारने लगी, उसके भावो को पढ़ने लगी। उसने अनुभव किया, राजा के मन मे विस्मय, हर्ष एव उल्लास के भाव उठ रहे थे। उसने राजा के चरणो मे अपना मस्तक झुकाया और बोली—"स्वामिन्! वह कनकमाला मैं ही हूँ, और कोई नही। मैं कब से आपकी प्रतीक्षा मे उत्कण्ठा लिये बैठी हूँ। आज का दिन मेरे लिए परम सौभाग्य का दिन है। मेरी मन.कामना पूर्ण हुई।" विद्याधर-कन्या द्वारा

हाथ मे पहने हुए रत्नो से जडे कंगन पर मुक्ताओ द्वारा अंकित 'कनकमाला' नाम पर राजा की सहसा दृष्टि पडी। राजा की खुशी का पार नही था। ऐसी दिव्य सौन्दर्यमयी, स्नेहमयी पत्नी पाकर वह हर्ष से झूम उठा।

### सुखमय दाम्पत्य

राजा सिंहरथ कनकमाला के साथ वहाँ आनन्द पूर्वक रहने लगा। इस अपूर्व हर्षोल्लास मे राजा अपने राज्य, परिवार, परिजन—सबको मानो भूल-सा गया। यो एक मास का समय चन्द क्षणो की ज्यो व्यतीत हो गया।

राजा का अपने राज्य की ओर ध्यान गया। उसने सोचा—कही ऐसा न हो, मुझे अनुपस्थित देखकर मेरे शत्रु मेरा राज्य हथिया लें। उसने कनकमाला से कहा—"सुन्दरी! अब हम अपने राज्य मे चलें, बहुत समय हो गया।"

उसी समय वह व्यन्तर देव प्रकट हुआ, बोला—"राजन्! मेरे लिए मेरी पुत्री कनकमाला ही एकमात्र स्नेह-सम्बल है। उसके बिना मैं नही रह सकता। कनकमाला भी यही रहे, तुम भी यही रहो। मैं तुमको आकाशगामिनी विद्या सिखला देता हूँ, जिसके सहारे तुम स्वल्प समय मे ही अपने राज्य मे जा सकते हो। वहाँ के कार्यों का निरीक्षण कर यहाँ शीघ्र वापस लौट सकते हो।"

### नगगति : नग्गति

राजा ने देव का प्रस्ताव स्वीकार किया। उससे आकाशगामिनी विद्या प्राप्त की। शीघ्र ही वापस लौटने का वायदा कर राजा अपने राज्य मे आया। सभी परिजन अत्यन्त हर्षित हुए। दो-चार दिन व्यतीत हुए, राजा को कनकमाला का वियोग असह्य जान पडा। वह पक्षी की ज्यो आकाश मे उडता हुआ पर्वत पर पहुँच गया।

राजा ने ऐसा क्रम स्वीकार किया, वह दिन मे अपनी राजधानी मे रहता और रात को अपनी प्रियतमा कनकमाला के पास पर्वत पर पहुँच जाता। पर्वत या नग पर आते-जाते रहने के कारण वह नगगति या नग्गति कहा जाने लगा। उसका यह नाम इतना विख्यात हो गया कि सिंहरथ के स्थान पर अब सब उसे नग्गति के नाम से पुकारने लगे।

राजा ने उस पर्वत पर एक विशाल नगर बसाया। नगर का नाम नग्गतिपुर रखा। उसे अपनी राजधानी बनाया। वह वहा अपनी रानी कनकमाला के साथ सानन्द सासारिक सुख भोगता हुआ रहने लगा, राज्य करने लगा।

### अन्तर्बोध का जागरण

एक बार का प्रसग है, वसन्त ऋतु का आगमन हुआ। प्रकृति हरीतिमा, सुषमा और सौन्दर्य से झूम उठी। वृक्ष खिल उठे। लताए इठलाने लगी। अभिनव आम्र-मजरियाँ शाखाओ पर झूमने लगी। कोकिलाओ के कूजन से वनराजि मुखरित हो उठी। जन-जन मे उल्लास छा गया। लोग आनन्द-निमग्न हो वन-क्रीडा हेतु जाने लगे।

सुन्दर, मोहक वातावरण ने राजा नग्गति को भी उत्प्रेरित किया। उसमे वन-विहार करने का उल्लास जागा। अपने अमात्यो, सामन्तो तथा सैनिको के साथ वह तदर्थ निकला। सहस्रो नागरिक अपने प्रिय राजा के साथ हो गये।

राजा एक आम्रवृक्ष के नीचे से गुजरा। आम्र-शाखाओं पर सुकुमार, सुरभित मंजरियाँ खिली थीं। उनकी भीनी-भीनी गन्ध से राजा का मन उत्फुल्ल हो उठा। मंजरियों के भार से झुकी हुई शाखाएँ राजछत्र का स्पर्श करने लगीं। राजा ने अपना हाथ ऊँचा उठाया, एक मंजरी तोड़ी, उसे सूंघा। सुरभि से राजा आह्लादित हो उठा। वह आगे निकल गया।

राजा के पीछे-पीछे चलते अमात्यों ने, सामन्तों ने, अधिकारियों ने भी मंजरियाँ तोड़ीं। पीछे सैनिक थे। उन्होंने चाहा, वे भी मंजरियाँ तोड़ें, किन्तु, मंजरियाँ समाप्त हो चुकी थीं। तब उन्होंने मस्ती से आम्र-वृक्ष की छोटी-छोटी शाखाओं को ही तोड़ लिया। उनके बाद नागरिक भी अपने को रोक नहीं सके। वे वृक्ष पर चढ़-चढ़ कर शाखाएँ, कोंपल, पत्ते—जो भी हाथ आये, तोड़ते गये। यों थोड़ी ही देर में लोगों ने वृक्ष को बुरी तरह नोच डाला। कुछ देर पूर्व लहलहाता हरा-भरा वृक्ष कुछ देर बाद एक निष्पत्र, निष्पुष्प नंगा ठूंठ हो गया।

दिन भर राजा नग्गति ने वन-विहार किया। सायंकाल वह वापस मुड़ा। उसी वृक्ष के पास से गुजरा। सहज ही ऊपर की ओर निहारा, वृक्ष के स्थान पर उसके कंकाल जैसा नंगा ठूंठ उसे दृष्टिगोचर हुआ, जिसके न शाखाएँ थीं, न टहनियाँ थीं, न मंजरियाँ थीं, न कोंपलें थीं और न पत्ते ही थे। थोड़ी ही देर में ये सब विलुप्त हो गये। राजा विस्मय-विमुग्ध हो उठा—क्या से क्या हो गया ? जो वृक्ष भीनी-भीनी गन्ध से महक रहा था, हरा-भरा था, बड़ा सुहावना और लुभावना था, जिस पर भौंरे मंडरा रहे थे, कोयलें बोल रही थीं, अब कुछ भी नहीं था। राजा विचार में पड़ गया।

साथ चलते अमात्य, सामन्त राजा का आशय समझ गये। उन्होंने वह सब बताया, जो घटित हुआ। राजा अन्तर्मुखीन हुआ। तल स्पर्शी चिन्तन में पैठने लगा, वस्तु-स्वरूप, जगत् के स्वरूप पर ऊहापोह करने लगा। उसे अनुभूत हुआ—निश्चय ही यह जगत् अशाश्वत है, अस्थिर है। इसका सौन्दर्य, वैभव सब विनश्वर है। जो हम प्रातःकाल देखते हैं, मध्याह्न में वैसा नहीं दीखता। वह मिट जाता है। जो मध्याह्न में देखते हैं, वह सायंकाल कहाँ रहता है ? इस जगत् में रूप, तारुण्य, लावण्य, ऐश्वर्य—कुछ भी स्थिर नहीं है, सब क्षणभंगुर है। कौन जाने, जीवन के हरे-भरे वृक्ष को यह कराल काल किस समय नोच डाले, ध्वस्त कर दे।

राजा का चिन्तन उत्तरोत्तर ऊर्ध्वमुखी होता गया। उसे जाति-स्मरण ज्ञान हो गया, अपना पूर्व भव याद हो आया। उसमें अन्तर्बोध जागरित हुआ। वह प्रतिबुद्ध हो गया। उसने अपने पुत्र को राज्य सौंप दिया। वह वापस महल में नहीं गया। वहीं से वन की ओर निष्क्रमण कर गया, श्रमण हो गया। देवों ने उसे श्रमणोचित वस्त्र, पात्र आदि भेंट किये। यों राजा नग्गति प्रत्येक बुद्ध हुआ, साध्य-सिद्धि में तन्मय हुआ, जनपद—विहार करने लगा।[1]

---

१. आधार—उत्तराध्ययन सूत्र, नवम अध्ययन, कमल संयमाचार्यकृत टीका।

## प्रत्येक बुद्ध नमि

इसी पुस्तक के 'नमि राजर्षि : महाजनक जातक' प्रकरण के अन्तर्गत प्रत्येक बुद्ध नमि का नमि राजर्षि के रूप मे विस्तृत वर्णन है। जब वे दाह-ज्वर से पीडित थे, तब रानियाँ उनके लेप हेतु चन्दन घिसती थी। चन्दन घिसते समय हाथो के हिलने से कंकण परस्पर टकराते थे। वेदना-विह्वल राजा को वह आवाज बडी अप्रिय तथा कष्टकर प्रतीत होती थी।

रानियो ने अपने हाथो से कंकण उतार दिये। सौभाग्य के प्रतीक के रूप मे वे केवल एक-एक कंकण पहने रही। इससे आवाज होना बन्द हो गया। इसी घटना से नमि राजर्षि को अन्तर्ज्ञान हुआ। उन्होने अनुभव किया—सुख अकेलेपन मे है, द्वन्द्व मे सुख नही है। वहाँ दु:ख ही दु:ख है। वे प्रत्येक बुद्ध हो गये।

●

## प्रत्येक बुद्ध द्विमुख

### पांचाल-नरेश जय

पाचाल नामक देश था। उसमे काम्पिल्य नामक नगर था। वह पाचाल देश की राजधानी था। वहाँ के राजा का नाम जय था। उसका जन्म हरिवंशकुल मे हुआ था। राजा जय की रानी का नाम गुणमाला था।

एक दिन का प्रसग है, राजा सभागृह मे बैठा था। अपने राज्य, वैभव सत्ता एव सपत्ति से वह प्रमुदित था। उसने अपने दूत से पूछा—"जगत् मे क्या कोई ऐसी वस्तु है, जो मेरे यहाँ नही है, अन्य राजाओ के यहाँ है।"

दूत बोला—"राजन् ! आप के यहाँ और तो सब है, किन्तु, चित्र-सभा नही है"

### चित्र-सभा : महामुकुट

राजा ने ज्योंही यह सुना, फौरन चित्रकारो को बुलाया तथा चित्र-सभा का निर्माण करने का उन्हे आदेश दिया। चित्र-सभा के कार्य का शुभारम्भ हुआ। नीव डालने हेतु जमीन की खुदाई होने लगी। खुदाई आगे से आगे चल रही थी कि पाँचवें दिन जमीन मे से एक रत्नमय, देदीप्यमान महामुकुट निर्गत हुआ। खनन-कार्य मे सलग्न कर्मकरो ने राजा को सूचित किया। राजा यह जानकर बहुत हर्षित हुआ। चित्र-सभा के निर्माण का कार्य चलता रहा। कई दिन चला। चित्र-सभा बनकर तैयार हो गई।

### महामुकुट के कारण द्विमुख

शुभ मुहूर्त मे राजा ने चित्र-सभा मे प्रवेश किया। मागलिक वाद्य बज रहे थे। उनकी ध्वनि चित्र-सभा को गुजा रही थी। राजा ने आनन्दोल्लासमय निनाद के बीच उस महामुकुट को मस्तक पर धारण किया। महामुकुट का कोई ऐसा विचित्र प्रभाव था कि उसके धारण करते ही राजा के दो मुख दृष्टिगोचर होने लगे। इस कारण लोगो मे वह 'द्विमुख' के नाम से प्रसिद्ध हो गया।

### मदनमंजरी का जन्म

समय बीतता गया। राजा के सात पुत्र उत्पन्न हुए, किन्तु, कन्या एक भी नही हुई। रानी गुणमाला इससे बडी खिन्न तथा उन्मनस्क रहने लगी। कन्या प्राप्त करने का लक्ष्य लिये वह मदन सज्ञक यक्ष की उपासना करने लगी। उसकी भक्ति एव आराधना से यक्ष परितुष्ट हुआ। उसके वरदान से रानी के एक कन्या उत्पन्न हुई। मदन यक्ष के वरदान से उत्पन्न होने के कारण कन्या का नाम मदनमजरी रखा गया।

### चण्डप्रद्योत और द्विमुख का युद्ध

उस समय उज्जयिनी मे राजा चण्डप्रद्योत राज्य करता था। उसने पाचाल-नरेश द्विमुख के यहाँ महामुकुट होने की बात सुनी। उसने द्विमुख के पास अपना दूत भेजा। दूत के द्वारा द्विमुख को यह कहलवाया कि अपना महामुकुट उज्जयिनी-नरेश चण्डप्रद्योत को सौंप दीजिए, अन्यथा युद्धार्थ सन्नद्ध हो जाएं।

राजा द्विमुख ने उज्जयिनी-नरेश चण्डप्रद्योत को यह उत्तर भिजवाया कि यदि उज्जयिनी-नरेश मुझे अनलगिरि हस्ती, अग्निभीरु रथ, शिवा देवी तथा लोहजंघ लेखाचार्य

दे दें तो अपना महामुकुट उनको दे सकता हूँ।

दूत वापस उज्जयिनी गया। उसने राजा चण्डप्रद्योत को वह सदेश कहा, जो पाचाल-नरेश ने उसके साथ भेजा था। चण्डप्रद्योत द्विमुख की यह माग सुनकर बहुत क्रुद्ध हुआ। उसने अपनी चतुरगिणी सेना के साथ पाचाल-नरेश द्विमुख पर आक्रमण कर दिया। चण्ड-प्रद्योत पाचाल-देश की सीमा पर पहुँचा। वहाँ स्कन्धावार की रचना की—छावनी कायम की। अपनी सेना को गरुड-व्यूह के रूप मे सुस्थित किया। राजा द्विमुख भी अपनी चतुरंगिणी सेना के साथ सीमा पर आ डटा। उसने अपनी सेना को सागर-व्यूह के रूप मे सुव्यवस्थित किया।

### चण्डप्रद्योत पराजित बन्दी

दोनो ओर से भीषण युद्ध होने लगा। द्विमुख के महामुकुट का ऐसा प्रभाव था कि उसकी सेना को जीता नही जा सका। चण्डप्रद्योत की सेना पीछे की ओर भागने लगी। चण्डप्रद्योत पराजित हो गया। द्विमुख के सैनिको ने उसे बन्दी बना लिया। उसे कारागृह मे डाल दिया गया।

### चण्डप्रद्योत तथा मदनमजरी का विवाह

एक दिन सयोगवश राजा चण्डप्रद्योत ने राजकुमारी मदनमजरी को देख लिया। वह उसके सौन्दर्य पर मुग्ध हो गया। उसके मन मे उसके प्रति अनुराग उत्पन्न हो गया। वह उसके प्रति इतना मोहासक्त हो गया कि रात मे उसे नीद नही आई। बडी कठिनाई से रात बीती। प्रातःकाल राजा द्विमुख कारागृह मे चण्डप्रद्योत को देखने आया। उसे चण्ड-प्रद्योत खिन्न एव उदासीन दिखाई दिया। द्विमुख ने जब उसकी खिन्नता और उदासीनता का कारण पूछा तो चण्डप्रद्योत ने सारी बात सही-सही बतला दी। उसने इतना और कह दिया कि यदि उसे मदनमजरी प्राप्त नही हो सकी तो वह अग्नि मे कूद कर अपने प्राण दे देगा। चण्डप्रद्योत की बात से द्विमुख प्रभावित हुआ। उसने अपनी कन्या का पाणिग्रहण चण्डप्रद्योत के साथ कर-दिया। चण्डप्रद्योत अपनी नव परिणीता रानी को लेकर उज्जयिनी चला गया।

### इन्द्र-महोत्सव

एक समय का प्रसंग है, काम्पिल्य नगर मे इन्द्र-महोत्सव का आयोजन हुआ। राजाज्ञा के अनुसार नागरिको द्वारा इन्द्रधनुष की स्थापना की गई। उसे तरह-तरह के फूलो, घटियो, मालाओ तथा आभूषणो द्वारा सजाया गया। नगरवासियो ने उसकी सोल्लास पूजा की। उस समारोह के उपलक्ष्य मे नृत्य होने लगे, गान होने लगे। लोग आमोद-प्रमोद में उल्लसित तथा आनन्द-निमग्न थे। एक सप्ताह तक यह समारोह चलता रहा। पूर्णिमा के दिन राजा द्विमुख ने इन्द्रध्वज का पूजन किया।

### ध्वज-काष्ठ का दृश्य वैराग्य

इन्द्र महोत्सव समाप्त हुआ। लोगो ने आभूषण आदि सजावट की सारी सामग्री उस पर से उतार ली तथा ध्वज-काष्ठ को राजमार्ग पर फेंक दिया। एक दिन राजा की उधर से सवारी निकली। उसने देखा, वह काष्ठ, जिसका इन्द्रध्वज मे उपयोग हुआ, आज मल-मूत्र

मे, गदगी मे पड़ा है। कहाँ आनन्दोल्लासमय पूजा और कहाँ यह स्थिति! राजा को ससार के वास्तविक स्वरूप का बोध हुआ। उसके मन मे संसार से विरक्ति उत्पन्न हो गई। वह प्रत्येक बुद्ध हुआ, पचमुष्टि लोच कर प्रव्रज्या स्वीकार की।[1]

## बौद्ध परम्परा में (कुम्भकार जातक)

"अम्बाहमद्दं वनमन्त रस्मि······" कामुकता को निगृहीत करने के सन्दर्भ मे शास्ता ने यह गाथा तब कही, जब वे जेतवन मे विहार करते थे।

कथानक इस प्रकार है—

### शास्ता द्वारा भिक्षुओं का काम-विकार से परिरक्षण

श्रावस्ती मे पाँच सौ गृहस्थ-मित्र थे। उन्होंने भगवान् बुद्ध का धर्मोपदेश सुना। उन्हे विरक्ति हुई। सभी ने भगवान् से प्रव्रज्या ग्रहण की, उपसम्पदा प्राप्त की।

वे एक ऐसे घर मे ठहरे हुए थे, जिसमे करोड विछे थे। अर्घ-रात्रि का समय था। उनके मन मे काम-सकल्प—कामुकता के भाव उत्पन्न हुए। शास्ता ने यह जाना। उन्होने तीन बार दिन मे, तीन बार रात मे—यो दिन-रात मे छः बार उघर गौर कर, उन्हे जागरित कर, प्रकृतिस्थ कर उनकी उसी प्रकार रक्षा की, जिस प्रकार मुर्गी अपने अण्डे की रक्षा करती है, चवरी गाय अपने पूंछ की रक्षा करती है, माँ अपने प्यारे बेटे की रक्षा करती है और काना अपने एक नेत्र की रक्षा करता है। जब जब-उन भिक्षुओ के मन मे काम-सकल्प उत्पन्न होते, उसी समय शास्ता उनका निग्रह करते, दमन करते।

एक दिन शास्ता ने भिक्षुओ के मन मे उस अर्ध रात्रि को उत्पन्न काम-सकल्प पर विचार किया। उन्हे लगा—यदि यह सकल्प—काम वासना का भाव भिक्षुओ के मन मे घर कर गया, तीव्र हो गया तो यह उनके अर्हत्-दशा पाने के हेतु को विच्छिन्न कर डालेगा। अभी मै उनके इस कामुकतामय सकल्प का उच्छेद करू, उन्हे अर्हत्-दशा प्राप्त कराऊ।

भगवान् गन्धकुटी से बाहर आये। स्थविर आनन्द को बुलाया और आदेश दिया—"करोड विछे घर मे टिके हुए समग्र भिक्षुओ को बुलाओ, एकत्र करो।" आनन्द ने वैसा किया। वे भिक्षु वहाँ एकत्र हुए।

### काम-सकल्पो के दमन का उपदेश

भवगान् बुद्धासन पर विराजित हुए, उन्हे सम्बोधित कर कहा—"भिक्षुओ! ऐसा उद्यम करते रहना चाहिए, जिससे मन मे सकल्प-विकल्प उठे ही नही। उठे तो उनके वशगत नही होना चाहिए। काम-सकल्पो की, काम-वासना की जब वृद्धि हो जाती है, तो वह शत्रु के सदृश अपना विनाश कर डालती है। यदि मन मे जरा भी कामुकता का भाव पैदा हो तो तत्क्षण भिक्षु को चाहिए, वह उसे दमित करे। पुराने पडितो ने—प्रज्ञाशील ज्ञानी जनो ने जरा-जरा-सी वस्तुओ, अति सामान्य स्थितियो या घटनाओ को देखकर प्रत्येक-बुद्धत्व अधिगत किया।

यो कहकर भगवान् ने पूर्व जन्म की कथा का—प्रत्येक बुद्धो का वर्णन किया—

---

१. आधार—उत्तराध्ययन सूत्र, १८.४६, सुखबोधा टीका।

**बोधिसत्त्व द्वारा कुम्भकार के घर जन्म**

पूर्व समय का प्रसग है, वाराणसी मे राजा ब्रह्मदत्त राज्य करता था, बोधिसत्त्व ने वाराणसी के द्वार-ग्राम मे—नगर के प्रवेश-द्वार के समीप बसे गाँव मे एक कुम्भकार के घर मे जन्म लिया। बडे हुए। विवाह हुआ। एक पुत्र हुआ, एक पुत्री हुई। अपना परम्परागत कुम्भकार-व्यवसाय करते हुए वे परिवार का पालन करने लगे।

## प्रत्येक बुद्ध करण्डु

तभी की बात है, कलिंग नामक राष्ट्र था। दन्तपुर नामक नगर था, जो उसकी राजधानी थी। वहाँ के राजा का नाम करण्डु था। एक दिन राजा अपने बहुत से परिजनो, तथा नागरिको के साथ क्रीडा विनोद हेतु उद्यान मे जा रहा था। उसने एक आम का पेड देखा, जो फलो से लदा था। राजा हाथी पर आरूढ था। उसने हाथी पर बैठे-बैठे ही अपना हाथ बढाकर उस पेड़ से एक आम तोड लिया। राजा उद्यान के भीतर पहुँचा, वहाँ मगल-शिला पर बैठा, जिनको जो देना था, दिया, आम खाया।

राजा के साथ जो लोग थे, उन्होने सोचा—हम भी आम खाए। मन्त्री, ब्राह्मण-गृहपति आदि ने आम गिराये और खाये। आमो का तोडा जाना जारी रहा। पीछे से जो लोग आये, वे पेड पर चढे, मोगरी से उसे पीटा, डालियो को छिन्न-भिन्न कर डाला, तोड-मरोड डाला, कच्चे आमो को भी गिराया और खाया।

दिन भर राजा उद्यान मे क्रीड़ारत रहा, मनोरजन मे लगा रहा। सायकाल अपने सुसज्जित हाथी पर आरूढ हुआ और उद्यान से चला। जाते समय जिस वृक्ष से आम तोडा था, उस वृक्ष को देखा। राजा हाथी से उतरा, उस वृक्ष के नीचे गया, उसकी ओर दृष्टिपात किया और विचारने लगा—यह वही वृक्ष है, जो आज सुबह देखने मे बडा मनोज्ञ और सुन्दर था, फलो से लदा था। अब वही फलो से रहित है, छिन्न-भिन्न है—तोडा-मरोडा हुआ है, बड़ा असुन्दर—भद्दा प्रतीत होता है।

पास मे ही एक और आम का पेड था। वह फल-रहित था। पर, वह अपनी स्वाभाविक अवस्था मे बडा सुहावना लगता था, मुण्डमणि पर्वत की तरह सुन्दर लगता था। राजा चिन्तन की गहराई मे पैठने लगा। सोचने लगा—फल युक्त होने से ही पहले वृक्ष की वैसी दुर्गति हुई। यह गृहस्थ-जीवन फलयुक्त वृक्ष के तुल्य है। प्रव्रज्या फल रहित वृक्ष के तुल्य है। जो धन-सपन्न है, वैभवयुक्त है, उसे भय है। जो अकिञ्चन है—जिसके पास कुछ भी नही, उसे कही कोई भय नही है। मुझे भी चाहिए, मैं फल रहित वृक्ष के समान बनू।

यो फलयुक्त वृक्ष का ध्यान करते हुए राजा ने वहाँ वृक्ष के नीचे खडे-खड़े ही अनित्य, दुःख एव अनात्म—इन तीनो लक्षणो पर चिन्तन-मन्थन किया। उसमे विपश्यना-भाव जागरित हुआ, अभिवर्द्धित हुआ। उसे खडे-खडे प्रत्येक बोधि-ज्ञान प्राप्त हो गया। वह पुन - पुन. चिन्तन करने लगा—माता की कुक्षि रूप कुटी का मैंने नाश कर दिया है, तीनो लोको में जन्म होने की सभावना को मैंने छिन्न-भिन्न कर दिया है, ससार रूप कर्दममय स्थान का मैंने परिशोधन—परिष्कार कर दिया है, अस्थियो का प्राचीर मैंने तोड दिया है। अब पुन मै जन्म मे नही आऊगा। इस प्रकार चिन्तन मे लीन, सब आभरणो से विभूषित वह राजा वहाँ खडा रहा।

अमात्यों ने कहा—"महाराज ! आप खड़े हैं, बहुत समय हो गया।"

"मैं राजा नहीं हूँ, प्रत्येक-बुद्ध हूँ।"

"देव ! प्रत्येक-बुद्ध आपके सदृश नहीं होता।"

"वे कैसे होते हैं ?"

"उनके मुख तथा मस्तक के केश मुण्डित होते हैं। वे वायु-विदलित मेघों से तथा राहु से मुक्त चन्द्र के सदृश होते हैं। वे हिमालय-प्रदेश में नन्दमूल पर्वत पर निवास करते हैं।

"राजन् ! प्रत्येक बुद्ध इस प्रकार के होते हैं।"

उसी समय राजा ने अपना हाथ उठाया, उससे मस्तक का स्पर्श किया। तत्क्षण गृहस्थ-वेष विलुप्त हो गया, श्रमण-वेष आविर्भूत हो गया।

योग युक्त भिक्षु के तीन चीवर, एक पात्र, एक छुरी-चाकू, एक सूई, एक काय-बन्धन तथा एक जल छानने का वस्त्र—ये आठ परिष्कार होते हैं।[1]

ये आठ परिष्कार उसकी देह से संलग्न ही प्रकटित हुए। वह आकाश में खड़ा हुआ, लोगों को धर्मोपदेश किया और आकाश-मार्ग द्वारा उत्तर हिमालय-प्रदेश में नन्दमूल पर्वत पर चला गया।

## प्रत्येक बुद्ध नग्गजी

गान्धार नामक राष्ट्र था। तक्षशिला नामक नगर था, जो गान्धार राष्ट्र की राजधानी था। वहाँ के राजा का नाम नग्गजी था। वह राजमहल की छत पर सुन्दर आसन पर बैठा था। एक स्त्री को देखा। वह अपने एक-एक हाथ में एक-एक कंगन पहने थी। वह बैठी सुगन्धित पदार्थ पीस रही थी। एक-एक हाथ में एक-एक कंगन था, वह किससे टकराए, किससे रगड़ खाए, अतः कोई आवाज नहीं होती थी। थोड़ी ही देर बाद पीसे हुए सुगन्धित पदार्थ को समेटने हेतु उसने अपने दाहिने हाथ का कंगन बाँयें में डाल लिया। दाहिने हाथ से उसे समेटते हुए पीसने का काम भी जारी रखा। अब बायें हाथ में दोनों कंगन थे। सुगन्धित पदार्थ पीसते समय हाथ हिलते रहने के कारण परस्पर टकराते थे, आवाज करते थे। राजा ने उन दो कंगनों को आपस में टकराते देखा, आवाज करते सुना। वह सोचने लगा—जब कंगन अकेला था, तब वह किसी से रगड़ नहीं खाता था, टकराता नहीं था, आवाज नहीं करता था। अब दो हो जाने से वे परस्पर टकराते हैं, आवाज करते हैं। यही स्थिति संसार के प्राणियों की है। जब वह अकेला होता है, किसी से टकराता नहीं, शान्त रहता है। मैं कश्मीर तथा गान्धार—दो राज्यों का स्वामी हूँ। दो राज्यों के निवासियों को उनके अभियोगों पर फैसले देता हूँ। मुझे चाहिए, अकेले कंगन की तरह शान्त होकर, दूसरों पर अपने फैसले न थोपकर मैं अपना ही अवेक्षण करता हुआ, चिन्तन मनन करता हुआ रहता रहूँ। यों परस्पर टकराते कंगनों का ध्यान करते-करते उसने अनित्य, दुःख एवं अनात्म—तीनों पर विचार किया, मन्थन-मनन किया। उसमें विपश्यना-भाव जागा, वर्द्धित हुआ। उसने बैठे-बैठे प्रत्येक बोधि का साक्षात्कार कर लिया।

आगे प्रत्येक-बुद्ध करण्डु की ज्यों सब घटित हुआ।

---

१. ती चीवरञ्च पत्तो च, वासि सूची च बन्धनं।
परिस्सावणेन अट्ठेतं, युत्तयोगस्स भिक्खुनो।

## प्रत्येक बुद्ध निमि

विदेह नामक राष्ट्र था। मिथिला नामक नगरी थी, जो उसकी राजधानी थी। वहाँ के राजा का नाम निमि था। एक दिन प्रात.कालीन भोजन के पश्चात् वह राजमहल के झरोखे के पास खड़ा था। मन्त्रियों से घिरा था। वह झरोखे से गली की ओर देख रहा था। एक चील ने एक सूनी दूकान से मास का एक टुकड़ा उठा लिया और वह आकाश मे उड गई। इधर-उधर के गीध आदि पक्षियो की उस पर नजर पड़ी। वे वह मास का टुकड़ा उससे छीनने के लिए झपटे, उसे अपनी चोचो से विद्ध—क्षत-विक्षत करने लगे, परो से ताडित करने लगे, पंजो से आहत करने लगे। वह चील ये आघात नही सह सकी। उसने वह मांस का टुकड़ा गिरा दिया। उसे एक दूसरे पक्षी ने उठा लिया। आक्रामक पक्षियो ने चील का पीछा छोड दिया और उस पक्षी का पीछा किया। उसके साथ भी उन्होने वैसा ही किया, जैसा चील के साथ किया था। उसने भी उस मास के टुकड़े को गिरा दिया। किसी दूसरे पक्षी ने उसे उठा लिया। उसकी भी वही हालत हुई। उसे भी पक्षी उसी प्रकार सताने लगे तो उसने भी गिरा दिया। राजा ने यह सब देखा, अवेक्षण किया, चिन्तन किया, अन्त. प्रतीति हुई—जिस-जिस पक्षी ने मास के टुकड़े को पकड़ा, वह सताया गया, उसे कष्ट हुआ। जिस-जिसने उसे छोड़ा, उसकी तकलीफ मिट गई, उसने सुख की सास ली। इसी प्रकार ससार के पाँच काम-भोगो को जो-जो ग्रहण करता है, उसे कष्ट होता है, जो छोड़ता है, उसे सुख होता है। बहुत के पास तो काम-भोगो के साधारण, सीमित साधन हैं, मेरे पास तो विपुल हैं, सोलह हजार नारियाँ मेरे अन्तःपुर मे हैं जिस प्रकार उस चील ने मास के टुकड़े को छोड दिया, उसी प्रकार मुझे पाँचो काम-भोगो का परित्याग कर देना चाहिए, सुख एवं आनन्द के साथ रहना चाहिए।

राजा खड़ा-खड़ा यो चिन्तन की गहराइयो मे पहुँचता गया। उसने अनित्य, दुःख एव अनात्म—तीनों पर विचार किया, उसमे विपश्यना की भावना जागरित हुई, अभिवर्द्धित हुई। यो खड़े-खड़े ही उसे प्रत्येक-बोधि का साक्षात्कार हुआ।

आगे प्रत्येक बुद्ध करण्डु की ज्यो ही सब घटित हुआ।

## प्रत्येक बुद्ध दुर्मुख

उत्तर-पाञ्चाल नामक राष्ट्र था। काम्पिल्य नामक नगर था, जो उत्तर पाञ्चाल की राजधानी था। वहाँ के राजा का नाम दुर्मुख था। प्रातःकालीन भोजन कर चुकने के बाद राजा अपने महल के झरोखे के पास खड़ा था। गहनो से सजा था। अपने मन्त्रियो से घिरा था। वह झरोखे मे राजमहल के प्रागण की ओर देख रहा था। उसी समय गोपालको ने व्रज का—गोशाला का दरवाजा खोला। साड गोशाला से निकले। कामुकता वश उन्होंने एक गाय का पीछा किया। एक तीखे सीगों वाले बलिष्ठ साड ने एक दूसरे साड को आते देखा। ज्यो ही वह समीप आया, कामेर्ष्या वश क्रुद्ध हो उसने अपने तीक्ष्ण सीगो से उसकी जघा पर प्रहार किया। प्रहार भयानक था। उसके जोर से आहत साड की आतें बाहर निकल आईं। उसी क्षण उसके प्राण-पखेरू उड गये। राजा ने यह देखा, अन्तर्मन्थन चला—सारे प्राणी, क्या पशु, क्या मनुष्य काम-वासना के कारण दुःख झेलते हैं, दुर्दशा-ग्रस्त होते हैं। अभी यह साड कामुकता के कारण ही मृत्यु का ग्रास बना। अन्य प्राणी भी काम-वासना के कारण ही भयाक्रान्त रहते हैं, कांपते हैं। मुझे चाहिए, प्राणियो को विचलित कर देने वाले,

अस्थिर बना देने वाले इन काम-भोगों का मैं परित्याग कर दूं।

यों चिन्तन-क्रम मे राजा गहरा पैठता गया, अनित्य, दुःख एव अनात्म पर विचार किया, उसमे विपश्यना-भाव उद्भूत हुआ, वृद्धिगत हुआ। खडे-खडे ही वह प्रत्येक बुद्ध हो गया।

आगे प्रत्येक बुद्ध करण्डु की ज्यो सब घटित हुआ।

## प्रत्येक बुद्धों द्वारा बोधिसत्त्व को अपना-अपना परिचय

एक दिन का प्रसग है, चारो प्रत्येक बुद्ध भिक्षाटन का समय ध्यान मे रखकर नन्दमूल पर्वत से निकले। अनुतप्त सरोवर पर आये। नागलता की टहनी से दातुन किया, शौच आदि से निवृत्त हुए। मनः शिला तल पर खड़े हुए। उन्होने चीवर धारण किये। बुद्ध-बल द्वारा वे आकाश मे ऊँचे उड़े, पचरगे बादलो को चीरते हुए वे वाराणसी नगरी के द्वार-ग्राम के पास ही कुछ दूर आकाश से नीचे उतरे। वहाँ वे एक आराम के स्थान पर रुके, वस्त्र ठीक किये, पात्र लिये, गाँव मे प्रवेश किया। भिक्षार्थ पर्यटन करते हुए बोधिसत्त्व के घर के दरवाजे पर पहुँचे।

बोधिसत्त्व ने उनको देखा। बडे प्रसन्न हुए। उन्हे अपने घर मे लिवा लाये, आसन बिछाये, उन्हे बिठाया। दक्षिणोदक समर्पित किया, श्रेष्ठ भोजन परोसा। एक ओर बैठकर इन चारो मे सघ-स्थविर को नमस्कार कर पूछा—"भन्ते! आपकी प्रव्रज्या अत्यन्त शोभान्वित है। आपकी इन्द्रियाँ प्रशान्त हैं। आपकी छवि—देह-द्युति, आभा सुन्दर है। किस बात का ध्यान कर आपने यह प्रव्रजित जीवन स्वीकार किया?" संघ-स्थविर की ज्यो वह औरो के भी पास गया। और क्रमशः सबको प्रणाम किया, वही पूछा, जो सघ-स्थविर से पूछा था। चारो प्रत्येक बुद्धो ने अपना-अपना परिचय बताया—वे अमुक-अमुक नगर मे अमुक-अमुक नाम के राजा थे। उन्होने यह भी बताया कि वे किस प्रकार प्रत्येक बुद्ध हुए, अभिनिष्क्रान्त हुए। प्रत्येक ने सक्षेप मे अपनी-अपनी घटना का साराश बताया। एक ने कहा—"जगल मे एक आम का वृक्ष देखा। वह हरा-भरा था। फलो से लदा था। ऊँचा उठा था। मैंने देखा—फलो के कारण वह विभग्न कर दिया गया—तोड़-मरोड दिया गया। उसे देखकर मैंने भिक्षाचर्या—भिक्षु-जीवन स्वीकार किया।"[1]

दूसरे ने कहा—"सकुशल कारीगर द्वारा निर्मित सुन्दर कंगन-युगल को एक नारी ने एक-एक कर अपने हाथो मे पहन रखा था। एक-एक हाथ मे एक-एक होने से वे नि शब्द थे—कोई आवाज नही करते थे। किन्तु, जब दोनो एक हाथ मे आ गये—पहन लिए गये तो वे शब्द करने लगे। यह देखकर मैंने भिक्षाचर्या—भिक्षु-जीवन स्वीकार किया।"[2]

तीसरे ने कहा—"मास का टुकड़ा ले जाने वाले एक एक पक्षी को बहुत से पक्षियो

---

१. अम्बाहमद्द वनमन्त रस्मि,
नीलोभास फलितं संविरुलहं।
तमद्दसं फलहेतुविभग्गं,
त दिस्वा भिक्खाचरिय चरामि ॥१॥

२. सेल सुमट्ठ नरवीर-निट्ठित,
नारी युग धारयि अप्पसद्द।
दुतियञ्च आगम्म अहोसि सद्दो,
त दिस्वा भिक्खाचरिय चरामि ॥२॥

ने क्रमश मारा, कष्ट दिया। यह देखा और मैंने भिक्षाचर्या—भिक्षु का जीवन अंगीकार किया।"[1]

चौथे ने कहा—"मैंने एक उत्तमवर्ण—उत्तम आभायुक्त, शक्तियुक्त साड को गोसमूह के मध्य देखा। फिर काम-वासना के कारण उसी साड को मृत देखा। यह देखकर मैंने भिक्षाचर्या—भिक्षु-जीवन अगीकार किया।"[2]

बोधिसत्व ने चारो प्रत्येक बुद्धो का कथन सुना। उनकी स्तुति की—"भन्ते ! यह उत्तम ध्यान आप ही के योग्य है। आप धन्य हैं।"

चारो प्रत्येक बुद्धो ने धर्म कथा कही—धर्मोपदेश दिया। बोधिसत्त्व ने श्रवण किया। प्रत्येक-बुद्ध अपने स्थान पर चले गये।

**बोधिसत्त्व प्रव्रज्यार्थ उद्यत**

बोधिसत्त्व ने अपना प्रात.कालीन भोजन किया। वह सुख पूर्वक बैठा, अपनी पत्नी को बुलाया, उससे कहा—"भद्रे ! ये चारो प्रत्येक बुद्ध राजा थे। राज्य का परित्याग कर ये प्रव्रजित हुए। अब ये अकिञ्चन हैं—सर्वस्व त्यागी हैं, निर्बाध हैं—किसी भी प्रकार की बाधा से आक्रान्त नही हैं, निर्विघ्न हैं, प्रव्रज्या का—त्यागमय जीवन का आनन्द ले रहे हैं। मैं एक सामान्य जन हूँ। नौकरी द्वारा जीवन-निर्वाह करता हूँ। क्यो मैं गृहस्थ मे फँसा रहूँ ! तुम बच्चो का पालन-पोषण करो, घर मे रहो।

"देखो—कलिंगराज करण्डु, गान्धारराज नग्गजी, विदेहराज निमि, पाञ्चालराज दुर्मुख—इन चारो राजाओ ने अपने-अपने राष्ट्रो का—राज्यो का परित्याग कर, अकिञ्चन—सर्वथा परिग्रह-शून्य होकर प्रव्रज्या ग्रहण की।

"ये प्रज्वलित अग्नि की ज्यों तेजस्वी देवताओ के समान हमारे यहाँ आये। इनको हमने देखा। भार्गवि ! मैं भी काम-भोगमय उपाधियो का परित्याग कर एकाकी विचरण करूगा—प्रव्रजित जीवन स्वीकार करूगा।"[3]

---

१ दिज दिज कुणपमाहरन्त,
एक समानं बहुका समेच्च।
आहारहेतु परिपातयिसु,
तं दिस्वा भिक्खाचरियं चरामि ॥३॥

२ उसभाहमद्द यूथस्स मज्झे,
चलक्कुकु वण्णबलूपपन्न।
तमद्दस कामहेतु-वितुन्न,
त दिस्वा भिक्खाचरिय चरामि ॥४॥

३. करकण्डुनाम कलिङ्गानं, गान्धारानञ्च नग्गजी,
निमि राजा विदेहानं, पञ्चालानं च दुम्मुखो।
एते रट्ठानि हित्वान, पब्बजिसु अकिञ्चना ॥५॥
सब्बे पि मे देवसमा समागता,
अग्गि यथा पज्जलितो तथेविमे।
अहम्पि एको व चरिस्सामि भग्गवि,
हित्वान कामानि यथोधिकानि ॥६॥

### कुम्भकारी पति से पूर्व प्रव्रजित

जब कुम्भकारी ने अपने पति का कथन सुना तो वह बोली—"स्वामिन् ! जब से प्रत्येक बुद्धों का वृत्तान्त सुना, तब से मेरा चित्त घर में परितोष नहीं पाता।"

उसने आगे कहा—"यही समय है, अन्य नहीं। पश्चात् मुझे कोई अनुशास्ता—उपदेश्य प्राप्त नहीं होगा। भार्गव ! मैं भी पुरुष के हाथ से—व्याध के हाथ से छूटी पक्षिणी की ज्यों एकाकिनी विचरण करूंगी—प्रव्रजित हूंगी।"[२]

बोधिसत्त्व ने उसकी बात सुनी। वे चुप रहे। उनकी पत्नी की इच्छा अपने पति से पहले ही प्रव्रजित होने की थी। इसलिए उसने एक चालाकी की। वह बोली—स्वामिन् ! मैं पानी लेने जा रही हूँ। आप बच्चों की देखभाल करें।" उसने घड़ा लिया, पनिहारिन की तरह चली। कुछ दूर जाने के बाद उसने भागकर नगर की सीमा पार की। वहाँ तपस्वियों का आश्रम था। आश्रम में पहुँची और प्रव्रज्या स्वीकार की।

बोधिसत्त्व को जब यह ज्ञात हुआ कि कुंभकारी नहीं आयेगी तो वे बच्चों का स्वयं पालन-पोषण करने लगे।

### बोधिसत्त्व द्वारा अपने बच्चों की परीक्षा

बच्चे कुछ बड़े हुए, होश सम्हाला। तब उनकी समझ की परीक्षा के लिए बोधिसत्त्व ने एक दिन भात पकाते समय कुछ कच्चे रख दिये, एक दिन कुछ गीले रख दिये, एक दिन भलीभाँति पकाये, एक दिन अधिक गीले रख दिये, एक दिन अलूने रख दिये, एक दिन अधिक नमक डाल दिया। जब-जब ऐसा हुआ, तब-तब बच्चों ने कहा—'तात ! भात आज कच्चे हैं, आज कुछ गीले हैं, आज ठीक पके हैं, आज अधिक गीले हैं, आज अलूने हैं, आज बहुत नमक युक्त हैं।"

बोधिसत्त्व उत्तर देते—"हाँ, तात! ऐसा ही है।" वे सोचने लगे—बच्चे अब समझदार हो गये हैं। वे कच्चा, पका, गीला, अलूना, अधिक नमकीन—इत्यादि जानने लगे हैं। अब ये अपने भरोसे, अपनी क्षमता के सहारे जी सकेंगे। इसलिए अब मेरे प्रव्रजित होने का उपयुक्त समय है।

### ऋषि-प्रव्रज्या-परिग्रहण : ध्यान-सिद्धि

बोधिसत्त्व ने बच्चे अपने सम्बन्धियों को सौंपे और उनसे कहा कि आप इनका भली-भाँति पालन-पोषण करते रहें। पारिवारिक जनों को रोते-कलपते छोड़कर उन्होंने ऋषि-प्रव्रज्या स्वीकार की। नगर के सीमावर्ती स्थान पर रहने लगे। एक दिन वे वाराणसी में भिक्षाटन कर रहे थे। गृहस्थ-काल की उनकी पत्नी—परिव्राजिका ने उनको देखा। उसने उनको प्रणाम किया और बोली—"आर्य ! लगता है, बच्चों का भविष्य आपने विलुप्त कर दिया।" बोधिसत्त्व ने कहा—"ऐसा मत सोचो। मैंने बच्चों का भविष्य नष्ट नहीं किया।

---

२ अयमेव कालो न हि अञ्ञो अत्थि,
अनुसासिता मे न भवेय्य पच्छा।
अहम्पि एका चरिस्सामि भग्गव,
सकुणीव मुत्ता पुरिसस्स हत्था॥७॥

बच्चे जब भला-बुरा, हित-अहित समझने योग्य हो गये, तब मैंने प्रव्रज्या स्वीकार की। तुम उनका फिक्र मत करो। प्रव्रजित जीवन की सम्यक् आराधना मे प्रसन्नतापूर्वक लगी रहो। वे बोले—"बच्चे यह जानने लगे है, अमुक पदार्थ कच्चा है, पका है, सलवण है—सलोना है—समुचित नमक युक्त है या अलवण है—अलोना है। उनमें ऐसी योग्यता आ गई है। यह देखकर मैं भिक्षाचर्या मे—भिक्षु जीवन मे प्रव्रजित हुआ हूँ। तुम सुखपूर्वक भिक्षाचर्या मे—प्रव्रजित जीवन मे अभिरत रहो। मैं भी अभिरत हूँ।"[1]

बोधिसत्त्व ने उस परिव्राजिका को इस प्रकार उपदेश दिया और धर्म की आराधना मे प्रोत्साहित किया। परिव्राजिका ने आदर एवं श्रद्धा के साथ उपदेश ग्रहण किया। वह बोधिसत्त्व को प्रणाम कर, जहाँ जाना था; चली गई। उस दिन के अनन्तर फिर वे एक दूसरे से नहीं मिले। बोधिसत्त्व ने ध्यान-सिद्धि प्राप्त की। वे ब्रह्म-लोक गामी बने।

शास्ता ने इस प्रकार उन पाँच सौ भिक्षुओं के सम्मुख सत्य का प्रकाशन किया। भिक्षुओं ने स्वीकार किया। फलतः उन्होंने अर्हत्व—अर्हत्-अवस्था प्राप्त की।

शास्ता ने कहा—"राहुल-माता यशोधरा उस समय परिव्राजिका थी। उत्पलवर्णा पुत्री थी। राहुलकुमार पुत्र था तथा प्रव्रजित तो मैं ही था।"

## गान्धार जातक

प्रत्येक बुद्ध गान्धारराज तथा विदेहराज के सम्बन्ध मे गान्धार जातक मे जो वर्णन आया है, वह कुम्भकार जातक मे प्रतिपादित घटनाक्रम से भिन्न है। जानकारी हेतु संक्षेप मे उसका यहाँ उल्लेख किया गया है।

### राहुद्वारा चन्द्र का ग्रास · गान्धारराज को वैराग्य

पूर्णिमा की रात थी। गांधार देश का राजा अपने राज-प्रासाद की ऊपरी सतह पर मन्त्रियो के साथ मन्त्रणा कर रहा था। रात का प्रथम प्रहर था। चाँदनी प्रतिक्षण बढती ही प्रतीत हो रही थी। राजा राज-मन्त्रणा मे घुलता जा रहा था। सहसा चाँदनी घटने लगी। घटते-घटते वह इतनी कम हो गई, मानो चन्द्रमा अस्त ही हो रहा हो। राजा का ध्यान टूटा। आकाश की ओर झाका, देखा, चाँद भी शिखर पर है और आकाश मे बादल भी नही हैं। राजा विस्मित भाव से मन्त्रियो की ओर झाकने लगा। किसी मन्त्री ने कहा—"राहु के द्वारा चन्द्रमा ग्रसित हुआ है। आज चन्द्र-ग्रहण है।"

राजा के मन पर एक धक्का-सा लगा— इतना स्वच्छ और परिपूर्ण चन्द्रमा, उसका भी राहु के द्वारा ग्रहण ? चन्द्रमा गगन का राजा है। मैं पृथ्वी का राजा हूँ। उसका ग्रहण राहु कर सकता है तो मेरा ग्रहण काल (मृत्यु) के द्वारा कभी हो सकता है। राजा को विराग हुआ। जगत् और जीवन की नश्वरता को उसने जाना। अगले ही दिन वह समग्र राज-वैभव को ठुकरा कर भिक्षु बन कर राजमहल से निकल पडा।

### विदेहराज प्रेरित

सुदूर देशो मे बात फैल गई—गांधार-नरेश भिक्षु बनकर घर से निकल पडा है।

---

1. आम पक्क जानन्ति, अथो लोण अलोणक।
   तमहं दिस्वान पब्बजिं, चरेव त्व चरामहं ॥८॥

विदेह देश के राजा ने यह संवाद सुना। गांधार और विदेह राज्य में मैत्री-सम्बन्ध था। अपने मित्र राजा के भिक्षु बनने की बात से विदेह नरेश को भी विराग हुआ। वह भिक्षु बन कर राज-महल से निकल पड़ा। दोनो राजर्षि साधना मे लीन हो गए। अपने-पराये का भेद मिटने लगा। ध्यान, आत्म-चिन्तन और कषाय—विजिगीषा मे ही वे रमने लगे।

**दोनों का मिलन**

आकाश मे भ्रमण करते हुए दो ग्रह जैसे एक राशि पर आ जाते हैं, दोनो राजर्षि भी आकस्मिक रूप से एक-दूसरे से मिल गए। समान चर्या के कारण दोनो में सामीप्य हो गया। साथ-साथ परिभ्रमण करने लगे। एक-दूसरे के अतीत को जानने की जिज्ञासा किसी के मन मे नही हुई। दोनों ही आत्मा के अन्तर आलोक मे भ्रमण करते थे। एक दिन दोनो ही राजर्षि एक घने वृक्ष की छाया मे शान्त विहार कर रहे थे। रात हो गई। आकाश मे चन्द्रमा उग आया। समग्र पृथ्वी चांदनी से झलामल भर गई। रात पूर्णिमा की थी। उस दिन भी चन्द्र-ग्रहण हुआ। गांधार के राजर्षि को अपने अभिनिष्क्रमण की बात याद आई। गांधार के राजर्षि ने कहा—"मेरे अभिनिष्क्रमण मे यह चन्द्र-ग्रहण ही निमित्त बना था।"

विदेह के राजर्षि ने कहा—"क्या आप ही गांधार के राजा थे?"

उत्तर मिला—"मैं ही गांधार-नरेश था। आप भी तो बतायें, भिक्षु-पर्याय से पूर्व आप क्या थे?"

उत्तर मिला—"मैं विदेह देश का राजा था और आपके घटना-प्रसंग को सुनकर भिक्षु बन गया। हम दोनो मित्र राजा थे। हम परस्पर कभी मिले नही थे, पर, हमारा परम्परागत सम्बन्ध घनिष्ठ मित्रता का था।" परस्पर के सम्बन्धों की व अभिनिष्क्रमण की अवगति दोनो के लिए ही आह्लादप्रद रही। दोनो का आत्मिक सामीप्य और सघन हो गया।

**एक प्रेरक प्रसंग**

दोनो राजर्षि परिभ्रमण करते हुए एक ऐसे प्रदेश मे पहुँचे, जहां अधिकांश लोग अलोना ही भोजन किया करते थे। दोनो राजर्षियो को भी भिक्षा मे अलोना ही भोजन मिलता। गांधार राजर्षि उसे सह गये। विदेह राजर्षि सह नही सके। वे अलोने भोजन के कारण तिलमिलाए से रहते। एक दिन विदेह राजर्षि को किसी दाता ने नमक लेने का आग्रह किया। राजर्षि ने बहुत सारा नमक ग्रहण कर लिया। गठरी मे बांधकर अपने पास रख लिया। सोचा—अब अलोनेपन की कोई चिन्ता नहीं, जब तक यह काम आता रहेगा। वे जानते थे कि भिक्षु के लिए संग्रह वर्जित है, पर अपनी मानसिक दुर्बलता के कारण उसे छोड़ नही सके। एक दिन दोनों राजर्षि भोजन के लिए बैठे। भोजन अलोना था। विदेह राजर्षि ने नमक की गठरी निकाली। अपने भोजन में नमक डालना शुरू किया। गांधार राजर्षि यह सब देख कर विस्मित भी हुए, क्षुब्ध भी हुए। दोनो मे वार्तालाप ठन गया।

गांधार राजर्षि—"अरे! यह क्या; आपने तो नमक की गठरी रख छोड़ी है? भिक्षुचर्या के विरुद्ध ऐसा आचरण?"

विदेह राजर्षि—"मेरे से अलोना भोजन नहीं खाया जाता। नमक की गठरी पास

रख लेने मे कौन-सा बड़ा दोष हो गया ? नमक ही तो है, आखिर स्वर्ण, रजत या रत्न-राशि तो नही है ?"

गाधार राजर्षि—"यह क्या ? दोषारोपण भी और उसका आग्रह भी ! आप भिक्षु नही हैं। केवल पेटभरू हैं। क्या विदेह देश का राज पेट-भराई के लिए छोड़ा है ? क्या यही आपकी साधना है ?"

विदेह राजर्षि—"आप मेरी साधना को बखानते हैं। मुझे पेट-भरू बताते हैं। आप स्वयं को नही देखते, कितना क्रोध आपको आ रहा है। कितने अपशब्दो का प्रयोग आप मेरे लिए कर रहे है। नमक की गठरी रख लेने मात्र से मेरे असंग्रह की साधना टूटती है, तो क्या आपके आवेश पूर्ण व्यवहारों से आपकी अहिंसा की साधना नही टूटती ? आप मेरे पर हुकूमत करते हैं, क्या दूसरो पर हुकूमत करने के लिए आपने गाधार देश का राज छोड़ा है ?"

गाधार राजर्षि सम्हले। अपने आपको शान्त करते हुए वे बोले—"आप ठीक कहते हैं। मैने अपनी अहिंसा की साधना को खण्डित किया है। मुझे आप पर अनुशासन करने की कोई अपेक्षा नही थी। अच्छा होता, मैं अपने को ही सम्हाल के रखता। आप क्षमाशील हैं। मुझे अपनी भूल के लिए क्षमा करें।"

सुनते ही विदेह राजर्षि भाव-विभोर हो गये। उन्हें भी अपना दोष दीखने लगा। वे गाधार नरेश से बोले—"आप तो महान् हैं। मैंने बहुत ही तुच्छता का परिचय दिया। आपने तो हुकूमत क्या की, मेरे ही हित के लिए सब कुछ कहा। मैंने गठरी रखकर असंग्रह की साधना तोडी और अभी आवेश मे आकर अहिंसा की साधना तोड़ी। आप पूज्य हैं। मुझे क्षमा करें।" यह कहते हुए विदेह राजर्षि गाधार राजर्षि के चरणो मे गिर गये। गाधार-राजर्षि ने उन्हे उठाकर अपनी बांहो मे भर लिया। दोनो का हृदय भर गया। गला रुंध गया। आंखें सजल हो गईं। दोनो अपने आपको दोषी बताते रहे और मूक स्वर मे एक-दूसरे से क्षमा मागते रहे।

**उपलब्धि**

त्याग और साधना का यह एक अनूठा उदाहरण है। चन्द्र ग्रहण को देखकर भिक्षु-चर्या के लिए प्रेरित हो जाना व्यक्त करता है कि मनुष्य किसी भी घटना-प्रसग से कितनी ही सुन्दर प्रेरणा ले सकता है। नमक की गठरी का रख लेना व्यक्त करता है, अस्वाद की साधना कठिन है और इसमे कभी-कभी बड़े-बड़े योगी भी असफल रह जाते हैं। गांधार देश के राजर्षि अस्वाद की साधना मे सफल रहे, पर अहिंसा की साधना मे एक बार के लिए डग-मगा गये। फिर सजग हो गये। तात्पर्य यह हुआ, साधक अपूर्ण होता है और वह अपने को सम्हाल-सम्हाल कर मजिल की ओर बढ़ता है। गाधार राजर्षि आवेश की भाषा मे कहते गये, तब तक विदेह राजर्षि भी उग्र होते गये। उनके क्षमा-याचना करते ही विदेह राजर्षि भी अपनी भूलो को स्वीकार करने लगे। यह अहिंसा की निरुपम सफलता है।

# २१. कल्याणमित्र

भारतीय संस्कृति में धर्म, जो जीवन के परिष्करण, उन्नयन तथा उत्थान का पर्यायवाची है, का सर्वोपरि स्थान है। कोई किसी का भौतिक किंवा लौकिक दृष्टि से कितना ही उपकार करे, किसी को धार्मिक अभ्युदय की दिशा में प्रेरित करने, धर्ममय, साधनामय, तपोमय जीवन से जोड़ने के रूप में किये जाने वाले उपकार की तुलना में बहुत साधारण है। श्रमण-संस्कृति में ऐसे पुरुष के लिए, जिसके कारण किसी भी तरह किसी को धर्माराधना में लगने का सुअवसर प्राप्त होता है, 'कल्याणमित्र' कहा गया है। यह शब्द बड़ा महत्त्वपूर्ण भाव लिए है। सांसारिक मित्र, जिनका सम्बन्ध प्रायः पारस्परिक स्वार्थिक आदान-प्रदान आदि पर टिका है, बहुत मिलते हैं, किन्तु, धर्म में प्रेरित करने वाले मित्र बहुत कम प्राप्त होते हैं।

जैन तथा बौद्ध-वाङ्मय के अन्तर्गत 'कल्याणमित्र' शब्द विभिन्न परिप्रेक्ष्यों में एक ही भाव में प्रयुक्त हुआ है, जो यहाँ उपस्थापित प्रसंगों से स्पष्ट है।

## जैन-परम्परा

### अग्निशर्मा

जम्बू द्वीप में अपर विदेह देश के अन्तर्गत क्षितिप्रतिष्ठ नामक नगर था। वहाँ के राजा का नाम पूर्णचन्द्र तथा रानी का नाम कुमुदिनी था। उनके गुणसेन नामक पुत्र था। वह बचपन से ही अत्यन्त विनोदप्रिय था।

उसी नगर में एक पुरोहित था। उसका नाम यज्ञदत्त था। वह धर्मशास्त्रों का ज्ञाता था। लोगों में उसका बड़ा सम्मान था। उसकी पत्नी का नाम सोमदेवा था। उसके अग्निशर्मा नामक पुत्र था। वह देखने में बड़ा कुरूप था। राजकुमार गुणसेन उसे कुतूहलवश बहुत तंग करता था। कभी-कभी उसे गधे पर बिठा देता। बहुत से बालकों से घिरा हुआ वह उसका बहुत प्रकार से परिहास करता। उसके मस्तक पर छत्र के रूप में जीर्ण सूप रखवा देता। उसे महाराज शब्द से सम्बोधित करता, उसका उपहास करता। यों उसे राजमार्ग पर इधर-उधर घुमाता।

राजकुमार गुणसेन द्वारा प्रतिदिन यों सताये जाने पर अग्निशर्मा के मन में संसार से विरक्ति उत्पन्न हो गई। वह नगर से निकल पड़ा। चलते-चलते एक महीने बाद वह सुपरितोष नामक तपोवन में पहुँचा। वहाँ एक तपस्वी-कुल का निवास था। आर्जव कौण्डिन्य नामक तपस्वी उसके प्रधान थे। अग्निशर्मा ने उनके दर्शन किये। वह उनसे बहुत प्रभावित हुआ। अपनी दुःखपूर्ण गाथा उनसे कही। उनके उपदेश से उसने तापस-दीक्षा ग्रहण की तथा प्रतिज्ञा की कि समस्त जीवन-पर्यन्त मैं एक-एक महीने का उपवास करूंगा। मासिक उपवास की समाप्ति पर पारणे के दिन मैं जिस गृह में पहले-पहल प्रवेश करूंगा, उस प्रथम गृह से प्रथम बार में यदि भिक्षा प्राप्त हो जायेगी तो भोजन ग्रहण करूंगा, अन्यथा वापस लौट जाऊँगा तथा फिर बिना पारणा किये ही पुन. अपने मासिक उपवास-क्रम में लग जाऊँगा।

अग्निशर्मा अपनी प्रतिज्ञानुसार तपस्वी जीवन व्यतीत करने लगा। वैसा करते उसे बहुत समय बीत गया। तपोवन के निकट वसन्तपुर नामक नगर था। वहाँ के निवासी उस तपस्वी से बहुत प्रभावित थे। वे उसका बडा आदर करते थे। उसके प्रति भक्ति रखते थे।

इधर क्षितिप्रतिष्ठ नगर मे राजकुमार गुणसेन युवा हुआ। उसके पिता राजा पूर्णचन्द्र ने उसका विवाह कर दिया। उसे राज्याभिषिक्त कर राजा महारानी के साथ तपोवन मे चला गया। कुमार गुणसेन राजा हो गया।

### राजा गुणसेन

एक बार राजा गुणसेन वसन्तपुर आया। वसन्तपुर के नागरिको ने राजा का अभिनन्दन किया। राजा ने नागरिको को यथायोग्य सम्मानित किया। दूसरे दिन राजा अश्वारूढ होकर भ्रमण हेतु बाहर निकला। वह घूमता-घामता एक सहस्राम्रवन उद्यान मे रुका। इस बीच दो तापसकुमार नारगियो की टोकरी लिए उधर आये। राजा को उनसे समीपवर्ती आश्रम के सम्बन्ध मे जानकारी मिली। राजा के मन मे आश्रम के कुलपति आर्जव कौण्डिन्य के दर्शन करने की उत्कण्ठा जागी। वह उनके तपोवन मे गया। कुलपति के दर्शन किये। उनके साथ आलाप-सलाप किया। उनको विनयपूर्वक समस्त तपस्वियो के साथ अपने घर भोजन ग्रहण करने का अनुरोध किया।

कुलपति ने अग्नि शर्मा के तप क्रम से राजा को अवगत कराते हुए कहा कि उसे छोडकर हम तुम्हारे यहाँ भोजन का आमन्त्रण स्वीकार करते हैं।

### एक प्रसंग

उस महान् तपस्वी का परिचय सुनकर राजा के मन मे उसके प्रति बहुत श्रद्धा उत्पन्न हुई। राजा ने कुलपति से प्रार्थना की कि मैं ऐसे महान् तपस्वी के दर्शन करना चाहता हूँ। कुलपति ने बतलाया कि समीपवर्ती आम्रवृक्षो के नीचे वह तपस्वी ध्यान मे रत है। तुम वहाँ जाओ, उसके दर्शन कर सकते हो।

राजा कुलपति के बताये स्थान पर गया। वहाँ तपस्वी अग्निशर्मा पद्मासन मे बैठा था। उसके दोनो नेत्र स्थिर थे। उसका चित्त-व्यापार प्रशान्त था। वह ध्यान मे अभिरत था।

तपस्वी को देखकर राजा अत्यन्त हर्षित हुआ। उसने उसे नमस्कार किया। तपस्वी ने राजा को आशीर्वाद दिया, स्वागत किया। राजा तपस्वी के निकट बैठा तथा जिज्ञासा की—महात्मन् ! आप बड़ा दुष्कर तप कर रहे हैं। इसका क्या कारण है ? ऐसी प्रेरणा कैसे प्राप्त हुई ?

तपस्वी अग्नि शर्मा बोला—"मैं अत्यन्त दरिद्र था। दारिद्र्य घोर दु.खमय होता है। उसके कारण व्यक्ति औरो द्वारा तिरस्कृत होता है। मैं कुरूप था, जिससे व्यक्ति उपहासनीय होता है। इन दो कारणो के साथ-साथ महाराज पूर्णचन्द्र का पुत्र गुणसेन नामक कल्याणमित्र भी मेरे वैराग्य का कारण बना।"

ज्योही राजा ने गुणसेन नाम सुना, उसे आशका हुई, गुणसेन तो उसी का नाम है, तपस्वी का क्या आशय है ?

राजा ने तपस्वी अग्निशर्मा से पूछा—"दरिद्रता का दु.ख, तिरस्कार, उपहास आदि

तो आपके इस दुष्कर तपश्चरण के कारण हो सकते हैं किन्तु महाराज पूर्णचन्द्र का पुत्र गुणसेन आपके कल्याणमित्र के रूप में इसका कारण किस प्रकार बना, कृपया बतलाएं।

अग्निशर्मा बोला—"गुणसेन मेरा कल्याणमित्र किस प्रकार है, सुनो—जो पुरुष उत्तम कोटि के होते हैं, वे स्वयं धर्म-साधना में लग जाते हैं। जो मध्यम कोटि के होते हैं, वे दूसरों से प्रेरणा प्राप्त कर धर्माचरण में लगते हैं तथा जो अधम कोटि के होते हैं, वे किसी भी प्रकार से धर्माराधना मे नही लगते।

"ससार एक कारागृह की ज्यो है। जीव बन्दी की तरह उसमे जकड़ा हुआ है। जो ऐसे कारागारबद्ध जीव को धर्म मे प्रेरित करता है, वह निःसन्देह कल्याणमित्र है।"

राजा ने जब अग्निशर्मा के मुख से यह सुना तो उसे अपने बचपन का सारा घटना-क्रम स्मरण हो आया। उसका मस्तक लज्जा से झुक गया। वह बोला—"महात्मन्! गुणसेन ने आपको धर्माराधना में किस प्रकार प्रेरित किया?"

अग्निशर्मा ने कहा—"महानुभाव! उसने मुझे अनेक प्रकार से प्रेरणाएं दी, जिनको मैंने धर्माराधना के निमित्त के रूप में स्वीकार किया।"

राजा गुणसेन ने मन-ही-मन कहा—"यह तपस्वी कितना महान् है! इसने मेरे द्वारा किये गये अनुचित व्यवहार को भी उपकार एवं प्रेरणा के रूप मे स्वीकार किया।"

राजा गुणसेन ने तपस्वी को अपना परिचय दिया, कहा—"मैं वही पापात्मा हूं, जिसने आपको सन्ताप दिया, पीड़ा दी। मैं वास्तव में गुणसेन नहीं हूं, अगुणसेन हूं।"

तपस्वी अग्निशर्मा बोला—"राजन्! मैं आपका स्वागत करता हूं। मैं आपको अगुणसेन कैसे मानूं। मैं अपने पूर्ववर्ती जीवन को जब देखता हूं तो वह मुझे बड़ा निम्न प्रतीत होता है। दूसरों द्वारा दिये गये अन्न पर मेरा जीवन निर्भर था। आपकी ही प्रेरणा से मैं यह तपोमय विभूति प्राप्त कर सका। अतएव आप मेरे कल्याणमित्र हैं। आपने मुझे धर्ममय जीवन से जोड़ दिया।"

राजा गुणसेन बोला—"महात्मन्! आप वास्तव में महान् हैं।"[1]

## बौद्ध-परम्परा

### तथागत द्वारा आनन्द को शिक्षा

एक समय का वृत्तान्त है, भगवान् बुद्ध शाक्य-जनपद मे शाक्यों के सक्कर नामक नगर में ठहरे हुए थे, विहरणशील थे। उस समय आयुष्मान् आनन्द, जहाँ तथागत थे, वहाँ आया, भगवान् को वन्दन-अभिवादन कर एक तरफ बैठा।

आयुष्मान् आनन्द ने भगवान् को निवेदित किया—"भन्ते! कल्याणमित्र का प्राप्त हो जाना मानो ब्रह्मचर्य का—श्रमण-धर्म का आधा फल-निष्पन्न हो जाना है।"

भगवान् ने कहा—"आनन्द! यों मत कहो, यों मत कहो। आनन्द! कल्याणमित्र का प्राप्त होना तो ब्रह्मचर्य का सर्वार्थ फल-निष्पन्न हो जाना है। आनन्द! ऐसा विश्वास करो कि जिस भिक्षु को कल्याणमित्र प्राप्त हो जाता है, वह आर्य अष्टांगिक मार्ग का चिन्तन तथा मनन करता है, उसका अभ्यास करता है।

"आनन्द! जिसे कल्याणमित्र प्राप्त हो जाता है, वह भिक्षु आर्य अष्टांगिक मार्ग का

१. समराइच्चकहा प्रथम भव, पृष्ठ १९-२२

किस प्रकार अभ्यास करता है ? आनन्द ! वह भिक्षु विवेक—सम्यक् ज्ञान, वैराग्य तथा निरोध—दुःखावरोध की दिशा मे प्रेरित करने वाली, गतिशील करने वाली सम्यक् दृष्टि का चिन्तन-मनन करता है, अभ्यास करता है, जिसमे मुक्ति सधती है।

"वह विवेक, वैराग्य एवं निरोध की दिशा मे प्रेरित तथा गतिशील करने वाले सम्यक् संकल्प का चिन्तन-मनन एवं अभ्यास करता है, जिससे मुक्ति सधती है।

"वह विवेक, वैराग्य तथा निरोध की दिशा मे प्रेरित एवं गतिशील करने वाले सम्यक् वाच का—यथार्थ कर्मान्त का, चिन्तन-मनन और अभ्यास करता है, जिससे मुक्ति फलित होती है।

"वह विवेक, वैराग्य तथा निरोध की दिशा मे प्रेरित एवं गतिशील करने वाले सम्यक् व्यायाम का चिन्तन-मनन करता है, जिससे मुक्ति सुलभ होती है।

"वह विवेक, वैराग्य तथा निरोध की दिशा मे प्रेरित एवं गतिशील करने वाली सम्यक् स्मृति का चिन्तन-मनन करता है, अभ्यास करता है, जिससे मुक्ति साधित होती है।

"वह विवेक, वैराग्य तथा निरोध की दिशा मे प्रेरित एवं गतिशील करने वाली सम्यक् समाधि का चिन्तन-मनन करता है, अभ्यास करता है, जिससे मुक्ति सुलभ होती है।

"आनन्द ! जिसको इस प्रकार का कल्याणमित्र प्राप्त हो जाता है, वह भिक्षु आर्य अष्टांगिक मार्ग की आराधना करता है, साधना करता है, अभ्यास करता है।

"आनन्द ! इस बात को यों समझो कि कल्याणमित्र का प्राप्त होना एक प्रकार से ब्रह्मचर्य का—संयम-साधना का सर्वथा फलान्वित हो जाना है।

"आनन्द ! मैं सबका कल्याणमित्र हूं। जन्म लेने वाले—पुनर्भव की शृंखला मे जकड़े हुए प्राणी मेरी सन्निधि मे आकर जन्म से छूट जाते हैं। वृद्ध होने वाले प्राणी वृद्धत्व से उन्मुक्त हो जाते हैं, मरणशील प्राणी मरण से छूट जाते हैं, दुःख-शोक आदि मे निपतित प्राणी दुःख आदि से छूट जाते हैं।

"आनन्द ! इस प्रकार कल्याणमित्र का प्राप्त होना मानो ब्रह्मचर्य का—श्रामण्य-साधना का सर्वथा सध जाना है।"[1]

---

1. संयुक्त निकाय, दूसरा भाग, उपड्ढसुत्त ४३.१.२।

# २२. चक्रवर्ती के रत्न

सैद्धान्तिक मान्यताओं के सन्दर्भ मे जैसे जैन-दर्शन और बौद्ध-दर्शन मे काफी सामीप्य है, वैसे ही कतिपय विशिष्ट पात्रों के स्वरूप-निर्धारण मे भी बहुत कुछ सादृश्य परिलक्षित होता है। दोनो ही परम्पराओ मे भौतिक वैभव, सत्ता और शक्ति के उच्चतम प्रतीक के रूप मे चक्रवर्ती का वर्णन आता है। चक्रवर्ती की अनेक विशेषताओ मे एक उसके रत्न है। रत्न का आशय अति उत्तम, प्रभावापन्न, कार्य-साधक वस्तु-विशेष से है। यद्यपि दोनो के रत्नो की सख्या मे तो अन्तर है, जैन परम्परा मे चक्रवर्ती के चवदह रत्न माने गये हैं, जबकि बौद्ध परम्परा मे चक्रवर्ती सात रत्न वर्णित है। सख्यात्मक दृष्टि से यह विशेष भेद है, किन्तु, दोनो परम्पराओ मे रत्नो का जो, जितना वर्णन आया है, उसमें परस्पर काफी सादृश्य है।

## जैन-परम्परा

चवदह रत्न

१ चक्ररत्न—यह चक्रवर्ती की आयुधशाला मे प्रादुर्भूत होता है। चक्रवर्ती जब षट्-खण्ड-विजय के अभियान पर होता है, तब यह सेना के आगे-आगे चलता है, उसका मार्गदर्शन करता है। चक्रवर्ती उस द्वारा शत्रु का शिरश्छेद भी कर सकता है।

२. छत्ररत्न—इसका आयाम-विस्तार—लम्बाई-चौडाई बारह योजन होती है। छत्राकार अवस्थित होता हुआ यह चक्रवर्ती की सेना का शीत, वर्षा एवं आतप से बचाव करता है। छत्र की ज्यो इसे समेटा जा सकता है।

३ दण्डरत्न—विषम, ऊबडखाबड़ रास्तो को यह समतल बनाता है। इसके द्वारा वैताढ्य पर्वत की दोनो दिशाओ के द्वार उद्घाटित होते हैं, चक्रवर्ती उत्तर भरत क्षेत्र मे पहुँचता है।

४. असिरत्न—इसकी लम्बाई पचास अगुल, चौडाई सोलह अगुल तथा मोटापन आधा अगुल प्रमाण होता है। इसकी धार बडी तीक्ष्ण होती है। उस द्वारा यह दूरवर्ती शत्रुओ को विनष्ट, ध्वस्त कर सकता है।

५. मणिरत्न—सूरज और चाँद की ज्यो यह रत्न अंधेरे को दूर करता है। इसे मस्तक पर धारण करने से मनुष्यकृत, देवकृत एव तिर्यच्-कृत—पशु-पक्षियो द्वारा किये गये उपसर्ग कोई असर नही कर सकते। इसे हस्ति-रत्न के दाहिने कुभ-स्थल पर प्रस्थापित करने से अवश्य ही विजयोपलब्धि होती है।

६ काकिणीरत्न—यह चार अगुल-परिमित होता है। इस द्वारा चक्रवर्ती वैताढ्य पर्वत की गुफा मे उनपचास मडलों की रचना करता है। प्रत्येक मडल का प्रकाश एक-एक योजन पर्यन्त विस्तीर्ण होता है। चक्रवर्ती इसी रत्न द्वारा ऋषभकूट पर्वत पर अपना नाम उत्कीर्ण करता है।

७. चर्मरत्न—चक्रवर्ती द्वारा सप्रवर्तित दिग्विजयाभियान के समय यह रत्न नदियो को पार कराने हेतु नौका के रूप मे परिणत हो जाता है। अनार्य राजाओ, म्लेच्छो द्वारा मूसलधार, घोर वर्षात्मक उपद्रव किये जाने पर यह सेना की रक्षा करता है।

८. सेनापतिरत्न—यह चक्रवर्ती की सेना का अधिनायक होता होता है। वासुदेव के तुल्य बलशाली होता है। चक्रवर्ती की ओर से यह चार खण्डों की विजय करता है।

९ गाथापतिरत्न—यह चक्रवर्ती, उसकी सेना एवं परिजनवृ द हेतु उत्तम खान-पान की व्यवस्था करता है।

१० वर्धकिरत्न—यह चक्रवर्ती के लिए, सेना के लिए, परिजनवृन्द के लिए आवास-ठहरने के स्थान की व्यवस्था करता है।

११ पुरोहितरत्न—यह ज्योतिर्विद्, स्वप्नशास्त्रज्ञ, निमित्तज्ञ एव लक्षणज्ञ होता है। दैविक आदि उपसर्ग उपशान्त करने हेतु शान्ति कर्म करता है।

१२ स्त्रीरत्न—यह सर्वांग सुन्दरी, अखण्डयौवना, ऋतु-अनुरूप दैहिक वैशिष्ट्यवती, सर्वथा पुष्टि तुष्टिकरी तरुणी होती है। तीव्र भोगावलिक कर्मों का उदय लिए रहती है। चक्रवर्ती इसमे अत्यधिक अनुरक्त होता है।

१३. अश्वरत्न—यह उत्तम घोडा एक क्षण मे सौ योजन पार कर जाने का सामर्थ्य लिए होता है। यह कर्दममय, जलाच्छन्न, पर्वतीय, गह्वरमय विषम स्थलो को सहज ही लाघ जाने मे सक्षम होता है।

१४. हस्तिरत्न—इन्द्र के वाहन ऐरावत गजराज की ज्यो यह समस्त उत्तम गुणो से समायुक्त होता है।

भारत के षट्खण्ड विजयाभियान मे इन रत्नो का बडा साहाय्य रहा।[1]

## बौद्ध-परम्परा

### सात रत्न

तथागत ने कहा—"आनन्द ! कुशावती के राजा महासुदर्शन के पास सात रत्न थे।

"आनन्द ! एक बार का प्रसग है, उपोसथ-पूर्णिमा की रात थी। राजा महासुदर्शन उपोसथ-व्रत स्वीकार किये था। उसने मस्तक से पानी डालते हुए स्नान किया। स्नान कर वह अपने प्रासाद की सबसे ऊँची मजिल पर गया। यो जब वह वहाँ स्थित था, तो उसके समक्ष नाभि-नेमि सहित अपने पूर्ण आकार-प्रकार के साथ चक्र-रत्न आविर्भूत हुआ।

"जब राजा ने उसे देखा, उसके मन मे विचार उठा—यो सुना है, उपोसथ-पूर्णिमा की रात्रि के समय जो क्षत्रिय राजा मस्तक पर जल डालते हुए स्नान कर, उपोसथ व्रत रखे प्रासाद की सबसे ऊपर की मजिल पर जाता है, वहाँ स्थित होता है, जिसके समक्ष सहस्र आरो से युक्त चक्र-रत्न आविर्भूत होता है, वह चक्रवर्ती होता है। मेरे समक्ष चक्र-रत्न आविर्भूत हुआ है, मैं चक्रवर्ती राजा हूँगा।

"आनन्द ! राजा महासुदर्शन अपने आसन से उठा। उसने अपना उत्तरीय अपने कन्धे पर रखा। अपने दाहिने हाथ मे सोने का जल-पात्र लिया। उससे चक्र-रत्न का अभिषेक किया, कहा—"चक्र-रत्न ! मैं आपका स्वागत करता हूँ, आप जयशील हो।"

"आनन्द ! वह चक्र-रत्न पूर्व दिशा की ओर रवाना हुआ। राजा महासुदर्शन अपनी चातुरगिणी सेना लिये उसके पीछे-पीछे चला। चलते-चलते चक्र-रत्न जिस प्रदेश मे रुकता, राजा अपनी सेना के साथ वही पड़ाव डालता।

---

१ जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति सूत्र, वक्षस्कार ३ सूत्र ४१-७०

"आनन्द ! चक्र-रत्न पूर्व दिशा में जहाँ रुका, राजा महासुदर्शन जहाँ पड़ाव डाले था, पूर्व दिशावर्ती राज्यों के राजा उसके पास आये और कहने लगे—महाराज ! हम वशंगत हैं। हमें आदेश दीजिए।

"महाराज महासुदर्शन ने उनको कहा—'आपके राज्यों में ऐसी व्यवस्था हो कि लोग जीव-हिंसा न करें, चोरी न करें, भोगासक्त हो दुराचार न करें, असत्य-भाषण न करें, मदिरा आदि मादक वस्तुओं का सेवन न करें, काम-भोग उचित रूप में, सीमित रूप में सेवन करें।'

"उन राजाओं ने महाराज सुदर्शन का आदेश स्वीकार किया। आनन्द ! यों वे पूर्व दिशावर्ती राज्यों के राजा महाराज सुदर्शन के अनुयुक्तक—माण्डलिक—अधीनस्थ राजा हो गये।

"आनन्द ! तत्पश्चात् उस चक्र-रत्न ने पूर्व समुद्र में डुबकी लगाई, दक्षिण दिशा में बाहर निकला, ठहरा। फिर उसने क्रमशः दक्षिण दिशावर्ती, पश्चिम दिशावर्ती तथा उत्तर दिशावर्ती समुद्रों में डुबकी लगाई। उनसे बाहर निकला। उन-उन प्रदेशों में ठहरा। राजा महासुदर्शन अपनी चातुरंगिणी सेना के साथ उसके पीछे-पीछे रहा। जिन-जिन प्रदेशों में चक्ररत्न क्रमशः रुकता, राजा महासुदर्शन वहाँ-वहाँ अपनी सेना का पड़ाव डालता। दक्षिण दिशा के, पश्चिम दिशा के तथा उत्तर दिशा के राज्यों के जो राजा थे, वे क्रमशः पूर्व दिशा के राज्यों के राजाओं की ज्यों महाराज महासुदर्शन के पास आये। महासुदर्शन ने उनको भी वैसा ही कहा, जैसा पूर्व दिशा के राजाओं को कहा था। उन्होंने राजा का आदेश स्वीकार किया। उसके अनुयुक्तक—माण्डलिक राजा बन गये।

"आनन्द ! इस प्रकार वह चक्र-रत्न समुद्र-पर्यन्त समग्र भूमण्डल का विजय कर कुशावती लौट आया। महाराज सुदर्शन के अन्तःपुर—रनवास के दरवाजे के पास जो न्याय प्रांगण था, जिस आंगन पर बैठकर राजा न्याय करता था, चक्ररत्न वहाँ आया और उस प्रांगण में इस प्रकार सुस्थिर रूप में ठहर गया, मानो कील से ठोका गया हो। उस चक्र-रत्न के इस प्रकार वहाँ अन्तःपुर के द्वार पर अवस्थित होने से अन्तःपुर बड़ी शोभा पाने लगा।

"आनन्द ! इस प्रकार राजा महासुदर्शन के चक्र-रत्न का आविर्भाव हुआ।

"आनन्द ! तदनन्तर राजा महासुदर्शन के यहाँ उपोसथ हस्तिराज संज्ञक हस्ति-रत्न का उद्भव हुआ। वह सर्वथा उज्ज्वल था, चतुः संस्थान युक्त था, विशिष्ट ऋद्धिशाली था, अन्तरिक्ष में गमन करने में समर्थ था। वह भली-भाँति प्रशिक्षित किये गये उत्तम जाति के हाथी के तुल्य था।

"आनन्द ! प्रशिक्षित-सुशिक्षित हाथी की सवारी बड़ी अच्छी होती है, सुखप्रद होती है। हस्ति-रत्न को देखकर राजा मन में बड़ा हर्षित हुआ।

"राजा उस हाथी के परीक्षण हेतु प्रातःकाल उस पर आरूढ़ हुआ। कुछ ही देर में हाथी ने समुद्र पर्यन्त पृथ्वी का चक्कर लगा डाला। वह शीघ्र ही राजा को लिए कुशावती लौट आया। राजा ने अपना प्रातराश—प्रातःकाल का हलका भोजन-नाश्ता कुशावती में किया।

"आनन्द ! राजा महासुदर्शन के यहाँ ऐसे हस्ति-रत्न का प्राकट्य हुआ।

"आनन्द ! तत्पश्चात् महाराज महासुदर्शन के यहाँ बलाहक अश्वराज नामक अश्वरत्न का प्राकट्य हुआ। वह बड़ा उज्ज्वल था। उसका मस्तक काला था। बाल मूंज की

